# SUSHRUTA SAMHITĀ

*With Hindi Commentary Named*

"ĀYURVEDA RAHASYADĪPIKĀ"

*By*

**DR. BHASKAR GOVIND GHANEKAR.**

B. Sc. (Bombay)., M.B.B.S. (Bombay), Āyurvedāchārya, Gold Medalist and Prizeman (All India Āyurveda Vidyāpīth), Author of Swāsthya Shikshā Pathāvali, Swāsthya Vijnān, Jīvānuvijnān, Jīvan Rasāyan, Chikitsā Shāstra, Aupasargic Roga, Comparative Survey of Āyurvedic Nosology, Āyurvedic Conception of Urine formation in human body etc. Lecturer, Āyurvedic College, Hindu University, Banāras.

VOLUME ONE

( SŪTRA-NIDĀN-STHĀN )

*Published by*

MEHARCHAND LACHHMANDAS

**Sanskrit & Hindi Booksellers, Publishers & Printers.**

**KUCHA CHELAN, DARYAGANJ,**

**DELHI.**

SECOND EDITION　　**1952**　　*Price 10/-/-*

# प्रस्तावना

भारतवर्ष में महाभारतीय युद्धकाल या उससे भी पहले शल्य, शालाक्य, काय-चिकित्सा, कौमारभृत्य आदि आयुर्वेद के आठ प्रधान अंगों एवं क्षारतन्त्रादि उपांगों में आत्रेय पुनर्वसु, कश्यप आदि महर्षियों ने एवं धन्वन्तरि, विदेह आदि राजर्षियों ने अनेक तन्त्र ( संहिताएँ ) बनाये थे। परन्तु दुःख का विषय है कि प्राचीन संहिताओं में से केवल चरक और सुश्रुत-संहिता सम्पूर्ण, तथा भेल और काश्यप-संहिता ( वृद्ध जीवकीय तन्त्र ) खण्डित रूप में उपलब्ध हैं। इनको छोड़कर अन्य कोई आर्ष ग्रन्थ अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ। उसके अनन्तर वाग्भट ने आर्ष तन्त्रों का सारांश लेकर अष्टांगसंग्रह और अष्टांगहृदय ये दो संहिताएँ रचीं। उसके अनन्तर के काल में स्वतन्त्र संहिताएँ बनने का कोई प्रमाण नहीं उपलब्ध होता। परन्तु उन आर्ष संहिताओं एवं अष्टांगसंग्रह तथा अष्टांग-हृदय पर भट्टार हरिश्चन्द्र, जेज्जट, गयदास, इन्दु, चक्रपाणिदत्त, डल्हण, अरुणदत्त आदि ने अनेक व्याख्याएँ लिखीं। इन प्राचीन व्याख्याकारों ने मूल ग्रन्थकार के आशयों को भली भाँति खोलना और अन्य तन्त्रों या प्रकरणान्तर से जहाँ विरोध का आभास होता तो उसका निराकरण करना, इस ध्येय को सामने रखकर अपने व्याख्या-ग्रन्थ लिखे थे। इन व्याख्या-ग्रन्थों में से भी डल्हण, चक्रपाणिदत्त, इन्दु और अरुणदत्त की सम्पूर्ण व्याख्याओं तथा भट्टार हरिश्चन्द्र, जेज्जट, गयदास, शिवदास सेन और हेमाद्रि की खण्डित व्याख्याओं के सिवाय अन्य व्याख्या-ग्रन्थ उपलब्ध नहीं होते। संहिता-काल और व्याख्या-काल के पीछे विक्रम की इस ( २०वीं ) शताब्दी में भाषानुवाद ( भाषान्तर ) का काल आरम्भ हुआ। संस्कृत भाषा के पठन-पाठन का दिन-प्रतिदिन ह्रास होने के कारण आर्ष ग्रन्थों के मूल के आशयों तथा प्राचीन व्याख्याकारों के स्पष्ट किये हुए भावों को भी ठीक-ठीक समझने वाले वैद्यों की संख्या वैद्य-समाज में दिन-प्रतिदिन घट रही है। इसी लिए वर्तमान समय में अल्प-संस्कृतज्ञ तथा संस्कृतानभिज्ञ वैद्यों एवं विद्यार्थियों के लिए भाषानुवाद करने की प्रवृत्ति आरम्भ हुई। किन्तु खेद के साथ लिखना पड़ता है कि आज तक हिन्दी, बँगला, मराठी, गुजराती प्रभृति भाषाओं में चरक, सुश्रुतादि के जितने भी अनुवाद निकले हैं इनमें से कुछ को अपवादरूपेण छोड़कर प्रायः सब ऐसे ही हैं, जिनके बनाने वाले अनुवादक टीकाकारों का तो क्या मूल का आशय तक ठीक दिखाने में प्रायः असमर्थ ही रहे हैं। इसका कारण यही हो सकता है कि ऐसे अनुवाद करने वाले प्रायः गुरुमुख से आयुर्वेद पढ़े हुए नहीं हैं। कुछ तो ऐसे भी हैं, जिन्होंने अन्य भाषा के अनुवाद को सामने रखकर उसी का अनुवाद कर दिया है। कुछ अनुवाद वैद्यों के द्वारा होते हुए भी उनकी व्याकरण, न्यायादि दर्शन तथा साहित्य की अनभिज्ञता और असावधानता के कारण वे भी उच्चकोटि के नहीं हुए हैं।

सम्प्रति भारतवर्ष में एलोपैथी आदि अन्य चिकित्सा-पद्धति एवं पाश्चात्य भौतिक विज्ञान आदि का प्रचार भी जोर से हो रहा है। आयुर्वेद-विद्यालयों में आयुर्वेद की पढ़ाई के साथ-साथ उपर्युक्त नवीन विषयों के पढ़ाने का सिलसिला भी जारी हो गया

श्रीः

# सुश्रुतसंहितायाः विषयानुक्रमणिका

आयुर्वेदोपनीत ग्रन्थों के प्रमाण दिये हैं। मत-मतान्तरों का उल्लेख करके जो मत मुझे उचित मालूम हुआ, उसकी सिद्धि भी उपर्युक्त ग्रन्थों के प्रमाणों के द्वारा की गई है। मूल में जहाँ अति संक्षेप है परन्तु आयुर्वेद के अन्य ग्रन्थों में जिसका विस्तार से वर्णन मिलता है, वहाँ उन ग्रन्थों के उद्धरण दिये हैं। स्थान स्थान पर सुखावबोध के लिए तुलनात्मक कोष्ठक दिये हैं। इस प्रकार मूल के उचित और विशद अर्थ करने के लिए प्राचीन ग्रन्थों में जो सामग्री मिलती है, वह यथास्थान व्यवस्थित रूप से वक्तव्य में इकट्ठी की गई है। इसके सिवाय आयुर्वैदिक पारिभाषिक शब्दों के लिए डॉक्टरी पारिभाषिक शब्द दिये हैं। आयुर्वैदिक कल्पनाएँ डॉक्टरी परिभाषा में प्रदर्शित की हैं, आयुर्वैदिक मतों का और गूढ़ आशयों का परीक्षण डॉक्टरी और नव्य विज्ञान के अनुसार करके जहाँ दोनों का समन्वय हो सकता है वहाँ समन्वय करने की चेष्टा की गई है और जहाँ वास्तविक विरोध है वहाँ पक्षपात रहित होकर विरोध प्रदर्शित किया है। आधुनिक विद्वानों ने आयुर्वेद के ऊपर परिश्रम करके ग्रन्थ के या लेख के रूप में जो कुछ भी संशोधनात्मक सामग्री प्रकाशित की है, उसका यथास्थान उचित परामर्श लिया है और आधुनिक विज्ञान के क्षेत्र में आयुर्वेद ने हजारों वर्ष पहले जो आश्चर्यजनक कमाई का है उसका गौरवपूर्ण उल्लेख किया है। संक्षेप में, वक्तव्य में पूर्व और पश्चिम तथा प्राचीन और अर्वाचीन दोनों का सुन्दर सम्मिलन करने की चेष्टा की है। अन्त में इस प्रथम भाग के अन्तर्भूत सम्पूर्ण विषयों और शब्दों की विस्तृत संस्कृत-हिन्दी शब्दानुक्रमणिका तथा विवरण और पर्याय के लिए प्रयुक्त समस्त अँग्रेजी शब्दों की सूची भी दी गई है, जिसकी सहायता से वैद्य तथा आयुर्वेद जिज्ञासु डॉक्टर और अन्य विद्वान् लोग इस ग्रन्थ से यथेच्छ लाभ उठा सकते हैं।

इस टीका के लिखने में मुझे अनेक संस्कृत, अँग्रेजी, हिन्दी, मराठी, बंगाली ग्रन्थों से अमूल्य सहायता मिली है। अतः उन ग्रन्थकारों के प्रति कृतज्ञता प्रकट करना मैं अपना परम कर्तव्य समझता हूँ तथा परमश्रद्धेय आयुर्वेदमार्तण्ड यादवजी त्रिकमजी आचार्य जी के प्रति भी मैं कृतज्ञता प्रकट करता हूँ, जिन्होंने अपना अमूल्य समय देकर प्रस्तावना लिखने का कष्ट किया।

यह सम्भव नहीं कि इस टीका में त्रुटियाँ न हों। इसलिए अन्त में मैं विद्वान् चिकित्सकों और सहृदय पाठकों से नम्र निवेदन करता हूँ कि आप लोग कृपाकर हंस-क्षीर-न्यायेन दोषों की ओर दृष्टि न देकर गुणों को ग्रहण करें और लेखक का साहस बढ़ावें।

सन्त हंस गुण गहहिं पय, परिहरि वारि विकार।

विजयादशमी, संवत् १९९३
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

भास्कर गोविन्द घाणेकर

# निवेदन

क चाल्पविपया बुद्धिः क चायुर्वेदसागरः।
तितीपुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम्॥
तथापि कृतवाग्द्वारे कार्येऽस्मिन् पूर्वसूरिभिः।
मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः॥

सुश्रुत-संहिता आयुर्वेद का एक बहुत प्रसिद्ध, सर्वमान्य और मेरी समझ में सर्वोत्तम ग्रन्थ है। ऐसे सर्वांगसुन्दर ग्रन्थ पर टीका लिखने के लिए जितना अधिकार, अनुभव और पात्रत्व लेखक में होना आवश्यक है, उतना मुझमें नहीं है। परन्तु लाहौर के प्रसिद्ध संस्कृत पुस्तकालय के अध्यक्ष श्रीयुत मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास जी ने जब आयुर्वेद-संसार में सुविख्यात, आयुर्वेद-मार्तण्ड श्रीमान् यादवजी त्रिकमजी आचार्य जी से सुश्रुत-संहिता की टीका लिखने के लिए किसी योग्य लेखक को सूचित करने की प्रार्थना की तब आपने मेरा नाम सूचित किया; और मैंने भी 'आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीया' कवि-कुलगुरु की इस उक्ति के अनुसार सुश्रुतसंहिता की टीका लिखने का साहस किया। वास्तव में मेरा यह मत है कि इस समय प्राचीन परम्परा में पढ़े हुए धुरन्धर विद्वान् वैद्य और पाश्चात्त्य परम्परा में पढ़े हुए आयुर्वेदप्रेमी तथा आयुर्वेदज्ञ भारतीय डाक्टर इनकी समिति के द्वारा आयुर्वेद के चरक, सुश्रुत और वाग्भट इन तीन ग्रन्थों के ऊपर अधिकृत टीका बननी चाहिए।

प्राचीन काल से लेकर अब तक सुश्रुत-संहिता की कई संस्कृत टीकाएँ, प्रान्तीय भाषाओं में अनुवाद तथा अँग्रेजी तर्जुमे हुए हैं। ये सब अपनी-अपनी तरह के अच्छे होने पर भी विद्यार्थियों की दृष्टि से नहीं लिखे गये हैं। अतः संहिता पढ़ते समय विद्यार्थियों के सामने कई तरह की कठिनाइयाँ उपस्थित होती हैं। आयुर्वेद का अभ्यास करते समय इन कठिनाइयों से मैं पूर्णतया परिचित हुआ हूँ। इसलिए इस टीका में उनको दूर करने की मैंने यावच्छक्य चेष्टा की है।

प्रथम संहिता का मूल बड़े अक्षरों में दिया है। उसके बाद छोटे अक्षरों में उसी-का सरल हिन्दी अनुवाद दिया है। मूल में जिन वाक्यों या शब्दों के लिए आधार नहीं है, परन्तु मूलार्थ स्पष्ट करने के लिए जिनकी आवश्यकता मालूम हुई, वे शब्द या वाक्य कोष्ठ( )में दिये गए हैं। इससे विद्यार्थियों को मूल में क्या है और अनुवाद की योग्य सिद्धि करने के लिए क्या अधिक लिखा गया है, उसका बोध हो जाता है। अनुवाद के पश्चात् जहाँ-जहाँ आवश्यकता मालूम हुई है वहाँ-वहाँ वक्तव्य भी दिया गया है। वक्तव्य में कठिन तथा गूढ़ शब्दों के अर्थ दिये हैं। अर्थसिद्धि के लिए चरक, सुश्रुत, वाग्भट, माधव-निदान, भावप्रकाश इत्यादि प्राचीन तथा प्रत्यक्षशारीर, सिद्धान्त-निदान इत्यादि अर्वाचीन ग्रन्थों के; डल्हण, चक्रपाणिदत्त, अरुणदत्त, इन्दु इत्यादि प्राचीन, हाराणचन्द्र आदि अर्वाचीन टीकाकारों के तथा कौटिलीय अर्थशास्त्र, सांख्यकारिका, योगसूत्र, स्मृति इत्यादि

है। एतद्देशीय पाश्चात्य चिकित्सकों में भी प्राचीन आयुर्वेद में क्या लिखा है, इसके जानने की अभिरुचि उत्पन्न हुई है। ऐसी अवस्था में मूल का ठीक अनुवाद, प्राचीन टीकाकारों का आशय तथा नवीन विचारों के साथ तुलनात्मकदृष्ट्या लिखे गये टिप्पण जिनमें हों ऐसे अनुवादों की नितान्त आवश्यकता उत्पन्न हुई है। ऐसे अनुवाद तभी हो सकते हैं जबकि अनुवादकर्ता प्राच्य प्रतीच्य इन दोनों विषयों के ज्ञाता हों।

सुश्रुत के हिन्दी अनुवाद का सूत्रनिदानात्मक यह प्रथम खण्ड पाठकों के सामने है। वे देखेंगे कि यह अनुवाद उपर्युक्त गुण सम्पन्न हुआ है। इस अनुवाद के कर्ता काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के आयुर्वेद कालेज के अध्यापक हमारे मित्र डॉ० भास्कर गोविन्द घाणेकर जी बी० एस० सी०, एम० बी० बी० एस०, आयुर्वेदाचार्य हैं। आपने पाश्चात्य सायन्स और डाक्टरी का अभ्यास करके अनन्तर निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ की आचार्य परीक्षा भी सम्मान के साथ उत्तीर्ण की है। अत आप प्राच्य प्रतीच्य इन दोनों विद्याओं के ज्ञाता हैं, और आप आयुर्वेद कालेज में अध्यापन कार्य करते हैं। अत आपको उसकी कठिनाइयों का भी अनुभव है। आज जैसे अनुवाद की आवश्यकता थी उस प्रकार का अनुवाद करने की आपने भरसक चेष्टा की है। मूल ग्रन्थ के आशय को खोलने के लिए आपने स्थान स्थान पर अपना वक्तव्य लिखा है। उसमें तन्त्रकारों एवं प्राचीन व्याख्याकारों के हिन्दी अनुवाद सह उद्धरण देकर विषय को समझाने की यावच्छक्य पूरी चेष्टा की है। इतना ही नहीं, आपने स्थान स्थान पर प्राचीन मतों के साथ नव्य वैज्ञानिक एवं डाक्टरी मत को भी तुलनात्मक दृष्टि से लिखा है। यह अनुवाद केवल विद्यार्थियों के लिए ही नहीं परन्तु वैद्यों एवं डाक्टरों के लिए भी अत्यन्त उपयुक्त हुआ है।

अन्त में श्रीमान् मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास, अध्यक्ष संस्कृत हिन्दी पुस्तकालय, लाहौर को भी धन्यवाद दिये बिना रहा नहीं जा सकता। आपने मेरे अनुरोध पर ही डॉ० घाणेकर जी से यह अनुवाद कराके और सुन्दर कागज और टाइपों में छपवा कर प्रकाशन करना आरम्भ किया है। आशा है कि आप अन्य भी आयुर्वेदीय ग्रन्थों के ऐसे सुन्दर अनुवाद प्रसिद्ध करने की प्रवृत्ति जारी रक्खेंगे।

विजयादशमी, संवत् १९९३<br>
कालबादेवी रोड, मुम्बई

वैद्य यादवजी त्रिकमजी आचार्य

श्रीः

# सुश्रुतसंहितायाः विषयानुक्रमणिका



तृतीय अध्याय



चतुर्थ अध्याय



पांचवां अध्याय



छठा अध्याय

## पन्द्रहवां अध्याय



## सोलहवां अध्याय

## बीसवां अध्याय



## इक्कीसवां अध्याय



## बाईसवां अध्याय



## तेईसवां अध्याय

इकतीसवां अध्याय



बत्तीसवां अध्याय



तेतीसवां अध्याय



चौतीसवां अध्याय



पैंतीसवां अध्याय

## छत्तीसवां अध्याय



## सैंतीसवां अध्याय

श्रीः ।

# सुश्रुतसंहिता ।

## सूत्रस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

अथातो वेदोत्पत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः, यथो- भगवान् धन्वन्तरिः सुश्रुताय ॥१॥

न्थ के प्रारम्भ में आयुर्वेदोत्पत्ति नामक अध्याय का यान करते हैं, जैसे श्री धन्वन्तरि भगवान् ने सुश्रुत के वर्णन किया ॥१॥

वक्तव्य—यहां वेद शब्द के पहले आयुः शब्द लुप्त कना चाहिये। इस प्रकार आयुर्वेद के लिये वेद शब्द का ग बहुत होता है।

प्राणाचार्यं बुधस्तस्माद्धीमन्त वेदपारगम् ॥ (चरक)

प्राणाचार्यं वेदपारं प्रयातम् । (अ० संग्रह)

आयुर्वेद अनादि और शाश्वत है, अतः उसकी नवीन त्ति नहीं हो सकती। उत्पत्ति का अर्थ केवल अभिव्यक्ति है : आयुर्वेद में जहां आयुर्वेदोत्पत्ति शब्द प्रयोग होता है वहां त्ति का यही अर्थ करना चाहिये। चरक-संहिता में लिखा -सोऽयमायुर्वेदः शाश्वतो निर्दिश्यते अनादित्वात्, स्वभावसंसिद्ध- णत्वात्, भावस्वभावनित्यत्वाच्च । न ह्यायुर्वेदस्याभूत्वोत्पत्तिरुप- यते, अन्यत्रावबोधोपदेशाभ्याम् । एतद्वै द्वयमधिकृत्योत्पत्तिमुप- न्त्येके । (सूत्रस्थान अ०-३०)

आयुर्वेद एक अत्यन्त प्राचीन चिकित्साशास्त्र है। भारतीयों दृष्टि से आयुर्वेद अनादि है, जिस की केवल अभिव्यक्ति देव प्रत्येक सृष्टि के प्रारम्भ में किया करते हैं। इस आयुर्वेद अत्यन्त प्राचीन काल से कायचिकित्सा और शल्यचिकित्सा मक चिकित्सा के दो संप्रदाय प्रचलित हैं। प्रथम संप्रदाय हर्षि आत्रेय के नाम से और द्वितीय संप्रदाय भगवान् न्वन्तरि के नाम से प्रसिद्ध है। प्रत्येक संप्रदाय के आचार्यों कई ग्रन्थ निर्माण किये थे। इन में से अधिकांश ग्रन्थ ाज अनुपलब्ध हैं। उपलब्ध ग्रन्थों में चरक-संहिता आत्रेय प्रदाय का और सुश्रुत-संहिता धन्वन्तरि संप्रदाय का प्रधान ग्थ है। भगवान् धन्वन्तरि से महर्षि सुश्रुत जी ने शल्य-प्रधान आयुर्वेद की शिक्षा प्राप्त कर जो ग्रंथ निर्माण किया था उसका नाम सुश्रुत तंत्र था। महर्षि सुश्रुत विश्वामित्र के पुत्र थे। सुश्रुत का काल निश्चित करने के लिये कोई ठीक साधन नहीं है। आधुनिक पुराण-शास्त्रविदों का यह मत है कि सुश्रुत का काल खिस्तपूर्व एक हजार साल से कम नहीं हो सकता। परन्तु आज जो सुश्रुत-संहिता उपलब्ध है वह यद्यपि सुश्रुत के नाम पर प्रसिद्ध है तथापि वह सुश्रुत-प्रणीत मूल संहिता नहीं है। इसके कई प्रमाण उपलब्ध सुश्रुत-संहिता में मिलते हैं।

(१) कहीं कहीं ग्रंथारंभ में निम्न पाठ मिलता है—

नमो ब्रह्मप्रजापत्यश्विबलभिद्धन्वन्तरिसुश्रुतप्रभृतिभ्यः ॥

उपलब्ध संहिता मूल सुश्रुत-प्रणीत होती तो ग्रंथारंभ में सुश्रुत को प्रणाम करने की कोई आवश्यकता नहीं थी।

(२) मूल सुश्रुत तंत्र के कई पाठ वृद्ध सुश्रुत के नाम से सर्वांगसुंदरी, व्याख्या मधुकोश, व्याख्या कुसुमावलि, निबंध संग्रह, तोडरानन्द, भावप्रकाश इत्यादि ग्रंथों में उद्धृत किये हैं जो उपलब्ध सुश्रुत-संहिता में नहीं मिलते हैं।

(३) इस अध्याय के पहले सूत्र पर टीका लिखते हुए डल्हणाचार्य कहते हैं—

यत्र यत्र परोक्षे लिट्प्रयोगस्तत्र तत्रैव प्रतिसंस्कर्तृसूत्रं ज्ञातव्यम् । प्रतिसंस्कर्ताऽपीह नागार्जुन एव ॥

(४) सुश्रुत-संहिता के प्रथम, तृतीय और चतुर्थ अध्याय में संहिता के केवल एक सौ बीस अध्याय और पांच स्थान लिखे हैं। उत्तर तंत्र का उल्लेख स्वतंत्र किया है।

बीजं चिकित्सितस्यैतत्समासेन प्रकीर्तितम् ।
सविंशमध्यायशतमस्य व्याख्या भविष्यति ॥

तच्च सविंशमध्यायशतं पञ्चसु स्थानेषु । तत्र सूत्रनिदानशारीरचिकित्सितकल्पेषु अर्थवशात् संविभज्य उत्तरे तंत्रे शेषानर्थान् व्याख्यास्यामः ।

इससे यह स्पष्ट है कि उत्तरतंत्र को किसी ने बाद में इस संहिता में समाविष्ट किया है।

(५) पंचम स्थान के अंत में आयुर्वेद का महत्त्व वर्णन कर संहिता की समाप्ति के सूचक श्लोक मिलते हैं।

(६) उत्तर तन्त्र के प्रारम्भ में निमि नामक अन्य ऋषि का निर्देश किया है। वस्तुत सुश्रुत-संहिता में भगवान् धन्वन्तरि के सिवाय अन्य किसी का भी निर्देश नहीं होना चाहिये। चूंकि सुश्रुतादि ऋषि भगवान् धन्वन्तरि के पास आयुर्वेद की शिक्षा प्राप्त करने के लिये गये थे। इस से यह मालूम होता है कि मूल सुश्रुत, जो शल्य प्रधान था, की पूर्ति करने के लिये अन्य उपयुक्त उत्तरतन्त्र किसी ने इस में समाविष्ट कर दिया है।

उपर्युक्त प्रमाणों से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि आज की सुश्रुत-संहिता मूल सुश्रुत तन्त्र की प्रतिसंस्कृत आवृत्ति है। यह संस्करण नागार्जुन नामक आचार्य के द्वारा हुआ है ऐसी किंवदन्ति प्राचीन काल से प्रचलित थी जिस का जिक्र डल्हणाचार्य ने अपनी पहले अध्याय के पहले ही सूत्र की टीका में किया है।

भारतवर्ष में सिद्ध नागार्जुन, बौद्ध नरपति नागार्जुन और महायान प्रतिष्ठापक नागार्जुन नामक अनेक नागार्जुन हो चुके हैं। इन में से महायान प्रतिष्ठापक बौद्ध नागार्जुन ने सुश्रुत का प्रतिसंस्करण किया—ऐसा कुछ विद्वानों का मत है। यह नागार्जुन दो हजार साल के पहले था। इस से यह सिद्ध है कि आज की उपलब्ध सुश्रुत-संहिता कम से कम दो हजार साल की पुरानी है।

इस सूत्र की टीका में डल्हण सूत्र के चार प्रकार लिखते हैं—

(१) शिष्यसूत्रम्। उदाहरण—

वायोः प्रकृतिभूतस्य व्यापन्नस्य च लक्षणम्।
स्थानं कर्म च रोगांश्च वदस्व वदतांवर॥

(२) गुरुसूत्रम्। उदाहरण—

देहे विचरतस्तस्य लक्षणानि निबोध मे।

(३) एकीयसूत्रम्। उदाहरण—

तत्र लोहितकपिलपाण्डुपीतनीलशुक्लेष्ववनिप्रदेशेषु मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायाणि यथासंख्यमुदकानि भवन्ति इत्येके भाषन्ते॥

(४) प्रतिसंस्कर्तृसूत्रम्। उदाहरण—

यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः।

लक्षण—यत्र यत्र परोक्षे लिट्प्रयोगस्तत्र तत्र प्रतिसंस्कर्तृसूत्रं ज्ञातव्यम्।

चक्रपाणिदत्त चरक की अपनी टीका में चार प्रकार के सूत्रों का उल्लेख करके लिखते हैं कि यद्यपि सूत्र चार प्रकार के होते हैं तथापि उन के प्रणेताओं को भिन्न भिन्न मानने की आवश्यकता नहीं है। एक ही मनुष्य भिन्न भिन्न प्रकार की भूमिका लेकर भिन्न भिन्न प्रकार के सूत्र निर्माण करता है। इसलिये चरक-संहिता में मिलने वाले सब सूत्र अग्निवेश प्रणीत और सुश्रुत में मिलने वाले सब सूत्र सुश्रुत प्रणीत समझने चाहिये।

'अनेन न्यायेन चरकेऽपि प्रतिसंस्कर्तृसूत्रपदे स्थितिरिति ज्ञायते। तस्माच्चरकेऽग्निवेश सुश्रुते सुश्रुत एव सूत्राणां प्रणेता कश्चित् किंचित्सूत्रेषु स्थितः सा आत्मप्रत्यक्षरूप गुरुवत् प्रदर्शयन् किमपि सूत्र गुरूक्तानुवादरूपतया किमप्येकीयमतानुवादरूपतया करोति॥ (विशेष विवरण के लिये चरक सूत्र स्थान अध्याय १ में 'इति ह स्माह भगवानात्रेयः' सूत्र की टीका देखो)

अथ खलु भगवन्तममरवरमृषिगणपरिवृतमाश्रमस्थं काशिराजं दिवोदासं धन्वन्तरिमौपधेनववैतरणौरभ्रपौष्कलावतकरवीर्यगोपुररक्षितसुश्रुतप्रभृतय ऊचुः॥२॥

एक समय ऋषिगणों से परिवेष्टित अपने आश्रम* में विराजमान देवश्रेष्ठ काशिराज दिवोदास भगवान् धन्वन्तरि जी से औपधेनव, वैतरण, औरभ्र, पौष्कलावत, करवीर्य, गोपुररक्षित, सुश्रुत प्रभृति ऋषि पूछने लगे॥२॥

वक्तव्य—समस्तैश्वर्य माहात्म्य यश श्री कामार्थ प्रयत्न युक्त जो होता है, उसे भगवान् कहते हैं। यथा—

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः।
ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा॥ (विष्णुपुराण)

किंवा—उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामागतिं गतिम्।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति॥

धन्वन्तरि की योग्यता, सर्वज्ञता और विश्वसनीयता प्रदर्शित करने के लिये भगवान् विशेषण प्रयुक्त किया गया है।

शल्य चिकित्सा में जो पारगत है वह धन्वन्तरि कहलाता है। धन्व शल्यशास्त्रम् तस्य अन्तं पारम् इयर्ति गच्छतीति धन्वन्तरिः।

सुश्रुतप्रभृतय—भगवान् धन्वन्तरि के पास शल्यशास्त्र पढ़ने के लिये जो ऋषि गये थे उनकी संख्या सात से अधिक थी यह बतलाने के लिये प्रभृति शब्द का उपयोग किया गया है। उन में जो महत्त्व के या नाम ग्रहण योग्य ऋषि रहे उनके नाम यहां दिये हैं। जो विशेष महत्त्व के नहीं थे, उन सबों का समावेश प्रभृति शब्द में किया है। प्रभृति शब्द से 'भोजादय' तथा 'निमिकाङ्कायनगार्ग्यगालवा' ऐसा अपना और दूसरे का मत डल्हण ने टीका में दिया है। गोपुररक्षित नाम से कोई गोपुर और रक्षित ऐसे दो ऋषि मानते हैं।

भगवन्! शारीरमानसागन्तुव्याधिभिर्विविधवेदनाभिघातोपद्रुतान् सनाथानप्यनाथवद्विचेष्टमानान् विक्रोशतश्च मानवानभिसमीक्ष्य मनसि नः पीडा भवति; तेषां सुखैषिणां रोगोपशमार्थमात्मनश्च प्राणयात्रार्थं प्रजाहितहेतोरायुर्वेदं श्रोतुमिच्छाम इहोपदिश्यमानम्॥३॥

हे भगवन्! शारीर, मानस और आगन्तुक रोगों से, नाना प्रकार की पीड़ा के दुःख से दुःखित और धन मित्रादिक वस्तुओं की अनुकूलता होते हुए भी दीन असहाय की भांति तड़पते और विलाप करते हुए मनुष्यों को देखकर हमारे मन में दुःख होता है। अत उन आरोग्याभिलाषी रोगियों की रोग-शान्ति के लिये प्रजा-कल्याणार्थ और हमारे स्वास्थ्यरक्षण के लिये आप यहां आयुर्वेद का जो उपदेश किया करते हैं उसे श्रवण करने की हम सब इच्छा करते हैं॥३॥

वक्तव्य—शारीर, मानस, आगन्तुक और स्वाभाविक ऐसे व्याधियों के चार प्रकार इसी अध्याय में आगे लक्षणों के साथ बतलाये गये हैं। इन में से केवल तीनों का ही यहां

* टीकाकारों ने 'वानप्रस्थाश्रम में विराजमान' ऐसा अर्थ दिया है।

श सहेतुक किया है। कारण यह है कि केवल तीनों प्रकार
ोगों की चिकित्सा यानि उपायों द्वारा प्रतिकार हो सकता
अर्थात् आयुर्वेद की अधिकार-मर्यादा इन तीनों पर ही है।
अर्थ से चरक-संहिता में लिखा है—

त्रयो रोगा इति-निजाऽऽगन्तुमानसाः। (सूत्रस्थान अ० ११)

स्वाभाविक रोगों की चिकित्सा असंभव होने के कारण
का निर्देश यहां नहीं किया।

कालस्य परिणामेन जरामृत्युनिमित्तजाः।
रोगाः स्वाभाविका दृष्टाः स्वभावो निष्प्रतिक्रियः ॥(चरकशा.अ०१)

परंतु कहीं कहीं 'शारीरमानसागन्तुस्वाभाविकैर्व्याधिभिः'
ा भी पाठ मिलता है। वहां स्वाभाविक रोग का अर्थ
ाल कृत स्वाभाविक रोग समझना चाहिये। व्याधि-
ुद्देशीय ( सू. सू. अ० २४ ) अध्याय में लिखा है—

स्वभावबलप्रवृत्ताः क्षुत्पिपासाजरामृत्युनिद्राप्रभृतयः, तेऽपि द्विविधाः
लकृता, अकालकृताश्च। तत्र परिरक्षणकृताः कालकृता, अपरिरक्षणकृता
ालकृताः।

इन में अपरिरक्षण कृत रोग अन्नपानमूलक होने के कारण
ाकित्स्य हैं। परिरक्षण कृत निष्प्रतिक्रिय होते हैं।

सुख का अर्थ आयुर्वेदिक परिभाषा के अनुसार आरोग्य
ोता है।

सुखसंज्ञकमारोग्य विकारो दुःखमेव च ॥ (चरक. सू. अ०९)
शरीर सत्त्वसंज्ञ च व्याधीनामाश्रयो मतः।
तथा सुखानां योगस्तु सुखानां कारण समः॥ (चरक. सू. अ. १)

'प्राणयात्रार्थं' पद का सरल अर्थ 'जीवरक्षणार्थं' होता है।
इसी अर्थ का थोड़ा दूरान्वय करके डल्हण-टीका के अनुसार
तथा आयुर्वेद के आगे जो दो उद्देश्य बतलाये गये हैं उनके
अनुसार तथा 'प्रजाहितहेतोः' पद का विचार कर 'स्वास्थ्य
रक्षण के लिये' ऐसा अर्थ किया है। कुछ टीकाकार 'प्राणया-
त्रार्थं' का अर्थ 'वृत्तिकर' ऐसा करते हैं। परन्तु 'व्याधिभिर्वि-
विधवेदनाभिघातोपद्रुतान्मानवानभिसमीक्ष्य मनसि नः पीडा
भवति' इस वाक्य का ध्यान रखते हुए 'प्राणयात्रार्थं' का
अर्थ वृत्तिकर करना यहां उचित नहीं है। जो ऋषि जनता का
क्लेश देखकर मन में दुःखित हुए वे उन रोगियों से चिकित्सा
के ऐवज में धन लेकर अपना निर्वाह करने की इच्छा कभी भी
नहीं कर सकते हैं। इस विषय का अधिक विवेचन आगे सूत्र
१७ के वक्तव्य में किया गया है।

**अत्राऽऽयत्तमैहिकमामुष्मिकं च श्रेयः। तद्भ-
गवन्तमुपपन्नाः स्मः शिष्यत्वेनेति ॥४॥**

सांसारिक और पारलौकिक कल्याण इस आयुर्वेद के
अधीन है, इसलिये हम शिष्य-भाव से आपकी शरण में उप-
स्थित हुए हैं ॥४॥

वक्तव्य—आयुर्वेद यद्यपि वेद का उपांग है तथापि वेद
की अपेक्षा इस में एक विशेषता होती है। वेदों का अध्ययन
करने से केवल स्वर्गलाभादि पारलौकिक श्रेय प्राप्त होता है;
परंतु आयुर्वेद का अध्ययन करने से धनमानादि सांसारिक सुख
और रोगियों को जीवन दान करने के कारण स्वर्गलाभादि पारलौ-
किक सुख भी प्राप्त होता है। सुश्रुत और चरक में लिखा है—

'स पुण्यकर्मा भुवि पूजितो नृपैरसुक्षये शक्रसलोकतां व्रजेत्'॥ (सू.अ. १)

'धर्मार्थसदृशस्तस्य दाता नेहोपलभ्यते।
नहि जीवितदानाद्धि दानमन्यद्विशिष्यते ॥' (चि० अ० १)
'तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदा मतः।
वक्ष्यते यन्मनुष्याणां लोकयोरुभयोर्हितः ॥'(च०सू०अ०१)

**तानुवाच भगवान्—स्वागतं वः, सर्व एव अमी-
मांस्या अध्याप्याश्च भवन्तो वत्साः ॥५॥**

भगवान् धन्वन्तरि ने उन से कहा कि आप लोगों का
आगमन बहुत ही उत्तम है, आप सब शिष्य ( कुलशीलादि
दृष्टि से ) अविचारणीय और पढ़ाने योग्य हैं ॥५॥

वक्तव्य—भगवान् धन्वन्तरि के पास जो ऋषि आयुर्वेद
पढ़ने के लिये आये थे, उनका वर्ण, कुल, वय इत्यादि ज्ञात
होने के कारण वे ऋषि अविचारणीय ( अमीमांस्याः ) थे
और उनकी बुद्धि, शक्ति तथा नीति ज्ञात होने के कारण वे
अध्याप्य थे।

याज्ञवल्क्यस्मृति में अध्याप्य शिष्यों के लिये निम्न गुण
बतलाये गए हैं।

कृतज्ञाऽद्रोहिमेधाविशुचिकल्यानसूयकाः।
अध्याप्या धर्मतः साधुशक्ताप्तज्ञानवित्तदाः॥ (अ० १-२८)

सुश्रुत में भी आगे द्वितीय अध्याय में आयुर्वेद पढ़ाने योग्य
विद्यार्थियों के लक्षण दिये हैं।

**इह खलु आयुर्वेदो नाम यदुपाङ्गमथर्ववेदस्यानु-
त्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रं च
कृतवान् स्वयंभूः, ततोऽल्पायुष्ट्वमल्पमेधस्त्वं
चालोक्य नराणां भूयोऽष्टधा प्रणीतवान् ॥६॥**

इस संसार में वह ही आयुर्वेद कहलाता है जो अथर्ववेद
का उपांग है और जो ब्रह्मदेव ने सृष्टि की उत्पत्ति के पहले
एक लक्ष श्लोकों और एक हजार अध्यायों में निर्मित किया है।
फिर मनुष्यों की स्वल्प आयु और बुद्धि देखकर पुनः (ब्रह्मदेव ने)
उसके आठ भाग कर दिये हैं ॥६॥

वक्तव्य—सुश्रुत की भांति चरक और हस्त्यायुर्वेद में
भी आयुर्वेद अथर्ववेद का उपवेद माना गया है। परन्तु व्यास
कृत चरणव्यूह और शंकरकृत आयुर्वेद नामक ग्रन्थों में
ऋग्वेद का उपवेद माना गया है।

सुश्रुत-संहिता में आयुर्वेद के आठ विभाग ब्रह्मदेव कृत
बतलाये हैं परन्तु अष्टांग संग्रह में आयुर्वेद के आठ विभाग
अग्निवेशादि ऋषि-प्रणीत बतलाये हैं।

आयुर्वेदः श्लोकलक्षेण पूर्वं ब्राह्मस्त्वासीदग्निवेशादयस्तु।
कृच्छ्राज्ज्ञेयप्राप्तपाराः सुतन्त्रास्तस्यैकैक नैकधाङ्गानि तेनुः॥ (उ.अ.५०)

हारीत-संहिता में लिखा है कि लोगों की थोड़ी आयु
और बुद्धि देखकर लक्ष श्लोकात्मक आयुर्वेद की छोटी छोटी
पाँच संहिताएँ बनाई गईं।

आयुर्वेदमपारं त श्लोकानां लक्षसंख्यया।
कथं तस्य परिज्ञान कालेनाल्पेन पुत्रक॥
अल्पायुषोऽल्पवक्तारः स्वल्पशास्त्रविशारदाः।
अल्पावधारणे शक्ताः कलौ जाता इमे नराः॥
चतुर्विंशसहस्रैस्तु मयोक्ता चाद्यसंहिता।
तथा द्वादशसाहस्री द्वितीया संहिता मता॥

तृतीया पञ्चसहस्रेन्तु चतुर्थी त्रिलक्ष च ।
पञ्चमी देवदानवे प्रज्ञा पद्माय मदिना ॥ (अ० १)

इसी प्रकार अन्य शास्त्रों में भी अपने अपने शास्त्र की उत्पत्ति और विस्तार ब्रह्मदेव से बताया गया है। वात्स्यायन के कामशास्त्र के प्रारम्भ में लिखा है—

प्रजापतिर्हि प्रजाः सृष्ट्वा तासां स्थितिनिबन्धनं त्रिवर्गस्य साधनमध्यायानां शतसहस्रेणाग्रे प्रोवाच ॥

अल्पायुष्ट्वम्—स्मृति और पुराणों के अनुसार आयुर्वेद में भी यह माना गया है कि युग के अनुसार मनुष्यों की आयु घटती जा रही है। कृतयुग में चार सौ साल की, त्रेता-युग में तीन सौ साल की, द्वापर में दो सौ साल की और कलियुग के आरम्भ में एक सौ साल की आयु होती है। इस से भी आयु और धीरे धीरे घटती जा रही है। मनुस्मृति और चरक में लिखा है—

अरोगाः सर्वसिद्धार्थाश्चतुर्वर्षशतायुषः ।
कृते त्रेतादिषु ह्येषामायुर्ह्रसति पादशः ॥ (मनु १, ८३)
युगे युगे धर्मपादः क्रमेणानेन हीयते ।
गुणपादश्च भूतानामेवं लोकः प्रलीयते ॥
संवत्सरशते पूर्णे याति संवत्सरः क्षयम् ।
देहिनामायुषः काले यत्र यन्मानमिष्यते ॥ (चरक वि अ ३)

तद्यथा—शल्यं, शालाक्यं, कायचिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्यम्, अगदतन्त्रं, रसायनतन्त्रं, वाजीकरणतन्त्रमिति ॥७॥

वे आठ भाग ये हैं—(१) शल्यतन्त्र (२) शालाक्यतन्त्र (३) कायचिकित्सा (४) भूतविद्या (५) कौमारभृत्य (६) अगदतन्त्र (७) रसायनतन्त्र (८) वाजीकरणतन्त्र ॥७॥

अथास्य प्रत्येकमङ्गलक्षणसमासः ॥८॥

अब उपर्युक्त प्रत्येक अङ्ग के संक्षिप्त लक्षण कहते हैं ॥८॥

(१) तत्र शल्यं नाम विविधतृणकाष्ठपाषाणपांशुलोहलोष्ठास्थिवालनखपूयास्रावान्तर्गर्भशल्योद्धरणार्थं, यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानव्रणविनिश्चयार्थं च ॥

घास, लकड़ी, पत्थर, रजकण, लोह, मिट्टी, हड्डी, बाल, नख, पूय, अन्य स्राव, अन्तर्गत मूढगर्भादि नाना प्रकार के शल्य निकालने का ज्ञान, यन्त्र-शस्त्र-अग्नि क्षारों का प्रयोग करने का ज्ञान तथा व्रणों का निश्चय किस प्रकार से किया जाय? इस का ज्ञान आयुर्वेद के जिस अङ्ग में होता है उसे शल्यतन्त्र कहते हैं।

वक्तव्य—उपर्युक्त सूत्र में नाना प्रकार के शल्यों के उदाहरण देकर शल्य का विशेष स्वरूप बतलाया गया है। अतः शल्य का सामान्य स्वरूप बतलाने के लिये डल्हण ने अपनी टीका में निम्न श्लोक दिया है।

अभिप्रवृद्ध मलदोषजं वा शरीरिणां स्थावरजङ्गमानाम् ।
यत् किंचिदाबाधकरं शरीरे तत् सर्वमेव प्रवदन्ति शल्यम् ॥

इस श्लोक का अर्थ अधिक व्यापक कर कुछ लोग शल्य से आगे बतलाये गये चारों प्रकार के रोग समझते हैं। परन्तु यह गलत है। इस श्लोक का अर्थ उपर्युक्त सूत्र तथा छब्बीसवें अध्याय में शल्य का जो स्पष्टीकरण किया है, उसके अनुसार करना उचित है।

'शरीरिणां मनु यत्ना शरीरे अभिवृद्ध मल मूत्रपुरीषदोषमल, मनुविग्न् अभिवृद्ध ग्रासन (... धातु शासना) ... नानाविधपूयस्रावादिक वा, तथा स्थावराणां वृक्षाणां ... प्रभृतीनां जङ्गमानां कृमिकीटादीनां वा यत् किंचिदाबाधकरं देहस्य तत् सर्वं शल्यं प्रवदन्ति' ॥

शल्यतन्त्र विभाग पाश्चात्य वैद्यशास्त्र में 'सर्जरी' (Surgery) नाम से प्रसिद्ध है।

(२) शालाक्यं नाम ऊर्ध्वजत्रुगतानां रोगाणां श्रवणनयनवदनघ्राणादिसंश्रितानां व्याधीनामुपशमनार्थं, शलाकायन्त्रप्रणिधानार्थं च ॥

कर्ण, नेत्र, मुख, नासादि जत्रु के ऊपर के अंगों में उत्पन्न हुए रोगों की शान्ति करने के लिये तथा शलाका यन्त्र का उपयोग करने के लिये जो (आयुर्वेद का) अङ्ग होता है, उसे शालाक्यतन्त्र कहते हैं।

वक्तव्य—'शलाका, तस्या कर्म, तत्प्रधानं तन्त्रं शालाक्यम्' जिस अङ्ग में शलाका यन्त्र का उपयोग विशेष रूप से होता है उसे शालाक्यतन्त्र कहते हैं। अष्टांगसंग्रह और हृदय में इसका उल्लेख 'ऊर्ध्वाङ्ग' शब्द से किया गया है। 'घ्राणादि' यहां आदि शब्द से सिर समझना चाहिये। हारीत संहिता में लिखा है— शिरोरोगा नेत्ररोगाः कर्णरोगा विशेषतः ।
ऊर्ध्वजत्रुगतास्तु ये रोगाः सम्भवन्ति हि ॥
तेषां प्रतीकारकर्म नस्यपानाञ्जनानि च ।
अभ्यङ्गमुखगण्डूषक्रियाः शालाक्यमभिता ॥

जत्रु—इस के अर्थ के सम्बन्ध में बहुत मत भिन्नता पाई जाती है। इस से छाती और ग्रीवा के सरणास्थि, ग्रीवा, कण्ठ नाड़ी (Trachea), ग्रीवामूल, वक्षोंऽससंधि, हनुसंधि इत्यादि अर्थ भिन्न भिन्न टीकाकार समझते हैं। सांप्रत आयुर्वैदिक परिभाषा में जत्रु शब्द अक्षक (Clavicle) का पर्याय माना जाता है। जैसे—

'अक्षक नाम अंसमूलादुरःपर्यन्तं धनुर्वक्र नलकास्थि। तदेव 'जत्रु' सञ्ज्ञितं प्राहुः' (प्रत्यक्ष शरीर पृ ५२)। परन्तु इस अर्थ से जत्रु का उपयोग प्राचीन आयुर्वैदिक ग्रंथों में क्वचित् दिखलाई देता है। चरक में अस्थि गणना के समय 'द्वावक्षकौ, एक जत्रु' इस प्रकार अक्षक और जत्रु का स्वतन्त्र निर्देश किया है। यह शब्द सदैव एकवचन में प्रयुक्त होता है और अक्षक द्विवचन में प्रयुक्त होता है। इन सब बातों का विचार करने पर अक्षक के स्थान में जत्रु से कण्ठनाडी समझना अधिक प्रशस्त है। विशेष विवरण के लिये डॉ० होर्नेल की Studies in the medicine of ancient India Part I पृष्ठ १५८–१६८ देखो।

शालाक्य में समाविष्ट किये अंगों में से आधुनिक पाश्चात्य वैद्यक में कर्ण, नासा और कण्ठ (Ear, Nose and Throat) का एक विभाग होता है, आँख का (Ophthalmology) स्वतंत्र विभाग होता है, दाँत का (Dentistry) स्वतंत्र विभाग होता है और शिरोरोग सामान्य कायचिकित्सा में समाविष्ट होते हैं।

(३) कायचिकित्सा नाम सर्वाङ्गसंश्रितानां व्याधीनां ज्वररक्तपित्तशोषोन्मादापस्मारकुष्ठमेहातिसारादीनामुपशमनार्थम् ॥

ज्वर, रक्तपित्त, राजयक्ष्मा, उन्माद, अपस्मार, कुष्ठ, प्रमेह, अतिसारादि सर्व शरीर में फैले हुए रोगों की शान्ति किस प्रकार की जाती है इस विषय का ज्ञान जिस अंग में है उसे कायचिकित्सा कहते हैं।

(४) भूतविद्या नाम देवासुरगन्धर्वयक्षरक्षःपितृपिशाचनागग्रहाद्युपसृष्टचेतसां शान्तिकर्मबलिहरणादिग्रहोपशमनार्थम् ॥

देव, दैत्य, गंधर्व, यक्ष, राक्षस, पितर, पिशाच, नाग, ग्रहादि से पीडित चित्तवाले लोगों के ग्रहादि दोष होम (हवन) बलिदानादि उपायों से दूर करने के लिये जो अंग होता है उसे भूतविद्या कहते हैं।

(५) कौमारभृत्यं नाम कुमारभरणधात्रीक्षीरदोषसंशोधनार्थं दुष्टस्तन्यग्रहसमुत्थानां च व्याधीनामुपशमनार्थम् ॥

बालकों का पोषण करने के लिये, धात्री के दूध के दोष शोधन करने के लिये, दूषित दूध से तथा बालग्रहों से उत्पन्न होने वाले बालकों के रोगों की शांति करने के लिये जो अंग होता है उसे कौमारभृत्य कहते हैं।

वक्तव्य—अष्टाङ्ग संग्रह और हृदय में इसी अंग का नाम 'बालचिकित्सा' दिया है। अंग्रेजी में बालकों के धारण पोषण के इस अंग को (Science of Paediatrics) कहते हैं। कौमारभृत्य में बालरोगों के सिवाय 'योनिव्यापच्चिकित्सा' का भी समावेश होता है यद्यपि इसका उल्लेख यहाँ नहीं किया है।

(६) अगदतन्त्रं नाम सर्पकीटलूतामूषिकादिदष्टविषव्यञ्जनार्थं विविधविषसंयोगोपशमनार्थं च ॥

सर्पकीटलूतादि से डसे हुए, अनेक प्रकार के स्वाभाविक, कृत्रिम और संयोगविष से उपहत मनुष्यों के विषों का निदान तथा चिकित्सा के लिये जो अंग होता है उसे अगदतंत्र कहते हैं।

वक्तव्य—अष्टाङ्ग संग्रह और हृदय में इस अंग का नाम 'दंष्ट्राचिकित्सा' दिया है। अंग्रेजी में इसे Toxicology कहते हैं। चरक में 'विषगरवैरोधिकप्रशमनम्' और कहीं कहीं 'जांगलि' शब्द से इसका उल्लेख किया गया है।

(७) रसायनतन्त्रं नाम वयःस्थापनमायुर्मेधाबलकरं रोगापहरणसमर्थं च ॥

तारुण्यावस्था (योग्य काल तक या उस से भी अधिक काल तक) स्थापन करने के लिये, आयु, बुद्धि और बल की वृद्धि करने के लिये तथा (शरीर के भीतर स्वाभाविक) रोग प्रतिरोधक शक्ति (Natural immunity) बढ़ाने के लिये जो अंग है, उसे रसायनतन्त्र कहते हैं।

वक्तव्य—वयःस्थापन का अर्थ तारुण्यावस्था की वृद्धि करने वाला अर्थात् अप्रत्यक्षतया शरीर स्थिर करके जराहरण करनेवाला होता है। रसायन के गुणों का वर्णन करते समय चरक में लिखा है—

दीर्घमायुः स्मृतिं मेधामारोग्यं तरुणं वयः।
प्रभावर्णस्वरौदार्यं देहेन्द्रियबलं परम्॥
वाक्सिद्धिं प्रणतिं कान्तिं लभते ना रसायनात्॥ (चि.अ.१)
अस्य प्रयोगाच्च्यवनः सुवृद्धोऽभूत् पुनर्युवा॥
स्थिरं शरीरं क्रियते शरीरिणाम्॥ (अ.सं.उ.अ.४९)

(८) वाजीकरणतन्त्रं नाम अल्पदुष्टक्षीणविशुष्करेतसामाप्यायनप्रसादोपचयजननिमित्तं प्रहर्षजननार्थं च ॥

अल्पवीर्य, दुष्टवीर्य, क्षीणवीर्य और शुष्कवीर्य लोगों में वीर्यपुष्टि, वीर्यशोधन, वीर्यवृद्धि और वीर्योत्पादन के लिये तथा (स्वस्थ लोगों में मैथुन के समय) हर्ष बढ़ाने के लिये जो अंग होता है उसे वाजीकरणतंत्र कहते हैं।

वक्तव्य—इस सूत्र का एक वैकल्पिक व्याख्यान डल्हण ने अपनी टीका में दिया है—

अल्परेतसः पञ्चविंशतिमप्राप्ताः। क्षीणरेतसस्तु मध्यमवयसः कारणादल्पीभूतरेतसः। शुष्करेतसो वृद्धाः।

पुरुषों में वाजीकरण सेवन का अधिकार केवल तारुण्यावस्था में होता है। बाल और वृद्धावस्था वाजीकरण के लिये निषिद्ध है। इसलिये ऊपर अल्परेतस और शुष्करेतस का जो अर्थ दिया गया है वह हो नहीं सकता। चक्रपाणिदत्त चरक (चिकित्सास्थान अ० २) के 'वाजीकरणमन्विच्छेत् पुरुषो नित्यमात्मवान्' श्लोक पर टीका करते हुए लिखते हैं—

'पुरुषः' इति पदेन तरुणपुरुषग्राहिणा बालवृद्धौ निषिद्धव्यवायौ निराकरोति। उक्तं हि—

अतिबालो ह्यसम्पूर्णसर्वधातुः स्त्रियं व्रजन्।
उपतप्येत सहसा तडागमिव काजलम्॥
शुष्कं रूक्षं यथा काष्ठं जन्तुदग्धं विजर्जरम्।
स्पृष्टमाशु विशीर्येत तथा वृद्धः स्त्रियो व्रजन्॥ (च.चि.अ.२)

इसलिये अल्परेतस्त्वादि चारों दोष युवावस्था में ही विरुद्ध आहार विहार के कारण उत्पन्न हुए समझना चाहिये। इस अंग का उल्लेख कामशास्त्र में 'औपनिषदिक' नाम से होता है।

एवमयमायुर्वेदोऽष्टाङ्ग उपदिश्यते। अत्र कस्मै किमुच्यताम् ॥९॥

इस प्रकार यह आयुर्वेद अष्टाङ्ग कहलाता है। इस में से किस को किस अंग का उपदेश किया जावे ॥९॥

वक्तव्य—यद्यपि उपर्युक्त आयुर्वेद के आठ चिकित्सा विभाग स्वतंत्र रूप से बतलाये गये हैं तथापि कायचिकित्सा और शल्य के सिवाय अन्य अंगों के ग्रन्थ आज लुप्तप्राय हैं। उन अंगों के ग्रन्थों का ज्ञान संग्रह-ग्रन्थों से होता है। प्राचीन काल में इन अंगों के ग्रन्थ तथा उनके विशेषज्ञ भी थे। इस का ज्ञान वैद्यक ग्रंथों के सिवाय अन्य ग्रंथों से होता है।

उपातिष्ठन्तथो वैद्याः शल्योद्धरणकोविदाः।
सर्वोपकरणैर्युक्ताः कुशलैः साधु शिक्षिताः॥ (महाभारत)।
चिकित्सकः शस्त्रयन्त्रागदस्नेहवस्त्रहस्ताः॥ (कौ० अर्थ०)।
आपन्नसत्त्वाया कौमारभृत्यो गर्भभर्मणि प्रजने च वियतेत॥(कौ०)
नरमाऽन्य जांगलिविदो भिषजश्चासन्नाः स्युः॥ (कौ०अर्थ०)।
तुन्तुमार औपनिषदिकमिति॥ (वात्स्यायन कामसूत्र)।

एतद्धि अङ्गं प्रथमम्, प्रागभिघातव्रणसंरोहात्, यज्ञशिरःसंधानाच्च। श्रूयते हि यथा—'रुद्रेण यज्ञस्य शिरश्छिन्नमिति। ततो देवा अश्विनावभिगम्योचुः—भगवन्तौ! नः श्रेष्ठतमौ युवां भविष्यथः। भवद्भ्यां यज्ञस्य शिरः सन्धातव्यमिति। तावूचतुरेवमस्त्विति। अथ तयोरर्थे देवा इन्द्रं यज्ञभागेन प्रासादयन्। ताभ्यां यज्ञस्य शिरः संहितम्' इति ॥१५॥

(शारीरिक रोग उत्पन्न होने के) पूर्व (देव दैत्यों के युद्ध में) प्रहारजन्य व्रणों का रोपण करने के कारण तथा यज्ञ के कटे हुए शिर को (धड़ के साथ) जोड़ देने के कारण यही (शल्य ही) आयुर्वेद का अंग आद्य होता है। ऐसा सुना जाता है कि रुद्र ने यज्ञ का सिर काट दिया था तब सब देवता अश्विनीकुमारों के पास जाकर कहने लगे 'आप दोनों भगवान् हमारे से श्रेष्ठ हो, आपको यज्ञ का सिर जोड़ना चाहिये'। दोनों अश्विनीकुमार बोले 'ऐसा ही हो जायगा'। तदनन्तर उन दोनों को यज्ञ का भाग मिलने के लिये देवताओं ने इन्द्र को प्रसन्न किया और अश्विनीकुमारों ने यज्ञ का सिर जोड़ दिया ॥१५॥

वक्तव्य—इस सूत्र में शल्यशास्त्र का आद्यत्व या प्रधानता बतलाने के लिये दो योग्य कारण दिये हैं। प्राचीन आर्य क्षात्रवृत्ति और प्रवासी थे। उनका और अनार्य लोगों का हमेशा संग्राम हुआ करता था; इसलिये उन को कायचिकित्सा की अपेक्षा शस्त्रचिकित्सा की अधिक आवश्यकता थी जिस के कारण शल्यांग अन्य अंगों की अपेक्षा प्रधान माना गया था।

दूसरे कारण में ऐसी घटना बतलाई गई है जो शल्यचिकित्सा के सिवाय अन्य अङ्गों से होना असंभवनीय है और जिसके कारण समाज में चिकित्सकों का संमान पहले से अधिक होने लगा। इस से भी शल्यचिकित्सा का प्राधान्य सिद्ध होता है।

यह घटना शतपथ ब्राह्मण, ऐतरेय ब्राह्मण और तैत्तिरीय संहिता में मिलती है—यज्ञस्य शिरोच्छिद्यत ते देवा अश्विनावब्रुवन् भिषजौ वै स्थ इदं यज्ञस्य शिरः प्रतिधत्तमिति तावदब्रूतां वरं वृणावहे ग्रह एव नावत्रापि गृह्यतामिति ताभ्यामेतमाश्विनमगृह्णन्ततो वै तौ यज्ञस्य शिरः प्रत्यधत्ताम्॥ (तैत्तिरीय संहिता ६। ४। ९)

चरक संहिता में भी अश्विनीकुमारों का वर्णन करते समय इस घटना का उल्लेख सर्वप्रथम किया गया है—

> अश्विनौ देवभिषजौ यज्ञवाहाविति स्मृतौ।
> दक्षस्य हि शिरश्छिन्नं पुनस्ताभ्यां समाहितम्॥ (चि. अ. १)

अष्टास्वपि चायुर्वेदतन्त्रेषु एतदेवाधिकमभिमतमाशुक्रियाकरणात्, यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानात्, सर्वतन्त्रसामान्याच्च ॥१६॥

अन्य अंगों की समान चिकित्सा इस में होने के कारण, यन्त्र शस्त्रक्षार और अग्नि का व्यवहार करने के कारण, तथा चिकित्साफल शीघ्र मिलने के कारण आयुर्वेद के आठों अंगों में यही अंग सब से अधिक अभिमत अर्थात् उत्कृष्ट है ॥१६॥

वक्तव्य—इस सूत्र में शल्यतंत्र का श्रेष्ठत्व प्रतिपादन करने के लिये तीन कारण दिये हैं। इन में 'सर्वतन्त्रसामान्याच्च' शब्द प्रयोग जरा संदिग्ध है। इसके कई अर्थ हो सकते हैं। इनमें से जो अर्थ अधिक प्रशस्त प्रतीत हुआ वह ऊपर दिया है। इससे सुश्रुत का वैशिष्ट्य स्पष्ट रूप से दिखलाया जाता है। जैसा कि दृढबल ने चरकसंहिता की विशेषता बतलाने के लिये 'यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत्क्वचित्।' श्लोकार्ध बनाया है, वैसा भी उपर्युक्त सूत्र के अनुसार सुश्रुतसंहिता की विशेषता बतलाने के लिये निम्न श्लोकार्ध हो सकता है—

> 'तदिहास्ति यदन्यत्र यदिहास्ति न तत्क्वचित्॥'

तदिदं शाश्वतं पुण्यं स्वर्ग्यं यशस्यमायुष्यं वृत्तिकरं चेति ॥१७॥

यह शल्यतन्त्र मोक्षदायक, पुण्यदायक, स्वर्गदायक, यश फैलाने वाला, आयु बढ़ाने वाला और (द्रव्योपार्जन से) निर्वाहोपयोगी है ॥१७॥

वक्तव्य—सांप्रत वैद्य लोग रोगियों से फ़ीस लेकर अपना निर्वाह करते हैं। इस प्रकार चिकित्सा के बदले धन या अन्य वस्तु मांगना श्रुति, स्मृति तथा आयुर्वेद संमत नहीं है। तैत्तिरीयसंहिता में लिखा है कि यज्ञशिरःसंधान के बदले अश्विनीकुमारों ने यज्ञ में भाग मांग लिया अतः देवता उनको अपवित्र मानने लगे—यदाश्विनौ गृह्यते यज्ञस्य निष्कृत्यै तौ देवा अब्रुवन्न पूतौ वा इमौ मनुष्यचरौ भिषजाविति।

चरकसंहिता में लिखा है—

> धर्मार्थं नार्थकामार्थमायुर्वेदो महर्षिभिः। प्रकाशितः—
> कुर्वते ये तु वृत्त्यर्थं चिकित्सापण्यविक्रयम्।
> ते हित्वा कांचनं राशिं पांशुराशिमुपासते॥ (चि. अ. १)

यह वचन सच्चे वैद्यों के लिये नहीं परन्तु वेशधारियों के लिये है।

> वरमाशीविषविषं क्वथितं ताम्रमेव वा।
> पीतमत्यग्निसंतप्ता भक्षिता वाप्ययोगुडाः॥
> न तु श्रुतवतां वेशं बिभ्रता शरणागतात्।
> गृहीतमन्नं पानं वा वित्तं वा रोगपीडितात्॥ (च. सू. अ. १)

यहाँ चिकित्सा के बदले अन्नपान वित्तादिक का ग्रहण करने के लिये निषेध किया है। रोगी या उसके आप्तमित्र अपने संतोष से यदि कुछ दान करें तो उसका ग्रहण करने के लिये निषेध नहीं है।

या पुनरीश्वराणां वसुमतां वा सकाशात् सुखोपहारनिमित्ता भवत्यर्थानामवाप्तिः.............सोऽस्यार्थः॥ (चरक. सू. अ. ३०)

इस प्रकार धन धान्यादिक की जो प्राप्ति होती है उस पर निर्वाह करना यह वृत्तिकर शब्द का अर्थ है। धन की प्राप्ति न होने के कारण रोगी की चिकित्सा न करना पातक है। अष्टांगसंग्रह में चिकित्सा विषयक एक बहुत ही सुंदर और रोचक सुभाषित है।

> क्वचिद्धर्मः क्वचिन्मित्रं क्वचिदर्थः क्वचिद्यशः।
> कर्माभ्यासः क्वचिच्चेति चिकित्सा नास्ति निष्फला॥ (उ.अ.५०)

ब्रह्मा प्रोवाच ततः प्रजापतिरधिजगे, तस्मादश्विनौ, अश्विभ्यामिन्द्रः, इन्द्रादहं, मया त्विह प्रदेयमर्थिभ्यः प्रजाहितहेतोः ॥१८॥ भवति चात्र—

> अहं हि धन्वन्तरिरादिदेवो
> जरारुजामृत्युहरोऽमराणाम्।

विपाक भेद (सुश्रुत)

प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलवर्णौजसां च; स षट्सु रसेष्वायत्तः, रसाः पुनर्द्रव्याश्रयाः; द्रव्याणि पुनरोषधयः । तास्तु द्विविधाः स्थावरा जङ्गमाश्च ॥२६॥

आहार तो प्राणियों की उत्पत्ति तथा उनके बल, वर्ण और ओज (vitality) का प्रधान कारण है । यह आहार षड्रसाश्रयी है और रस द्रव्याश्रयी होते हैं । (वैद्यक शास्त्र में) ओषधियों को द्रव्य कहते हैं और इनके स्थावर और जंगम दो भेद हैं ॥२६॥

वक्तव्य—माता पिता में शुक्रशोणित (sperm और ova) की उत्पत्ति आहार से ही होती है । दोनों का संयोग होने के पश्चात् भी गर्भ की वृद्धि माता के आहाररस से ही होती है । जन्म होने के पश्चात् भी आहार सेवन से शरीर की वृद्धि होती है और बलवर्णादिक प्राप्त होते हैं । आहार ओषधियों से आता है । अतः शरीर की उत्पत्ति और स्थिति आहार पर निर्भर है ।

ओषधिभ्योऽन्नम् । अन्नात् पुरुषः । अन्नाद् भूतानि जायन्ते । जातान्यन्नेन वर्धन्ते । अन्नं भूतानां ज्येष्ठम् । तस्मात् सर्वौषधमुच्यते ।
(तैत्तिरीयोपनिषद् ब्रह्मानन्दवल्ली)

शरीरस्य स्थितिरभिवृद्धिश्च आहारसम्भवा । (च सू अ २८)

वैद्यक शास्त्र में ओषधि शब्द से जङ्गम, उद्भिज्ज और पार्थिव द्रव्यों का बोध होता है, तथापि इसवर्ग में आहारोपयोगी द्रव्यों के लिये मुख्यतया ओषधि शब्द यहाँ प्रयुक्त होने के कारण पार्थिव द्रव्यों का समावेश ओषधि में नहीं करना चाहिये । दूसरा कारण यह है कि सूत्र २७–२८ में ओषधि के जो आठ विभाग बतलाये हैं, उनमें भी पार्थिव द्रव्यों का समावेश न करके उनका स्वातन्त्र्य उल्लेख सूत्र ३१ में किया है । स्थावर शब्द का भी यहाँ जो वनस्पत्यादि चतुर्विधगण अर्थ दिया है, यह एकदेशीय और अन्य स्थान में उद्भिज्जगण के लिये है । वास्तव में स्थावर शब्द से पार्थिव और उद्भिज्ज दोनों गणों का बोध होता है ।

तासां स्थावराश्चतुर्विधाः—वनस्पतयो, वृक्षा, वीरुध, ओषधय इति । तासु, अपुष्पाः फलवन्तो वनस्पतयः, पुष्पफलवन्तो वृक्षाः, प्रतानवत्यः स्तम्बिन्यश्च वीरुधः, फलपाकनिष्ठा ओषधय इति ॥२७॥

इनमें स्थावरों के चार भेद हैं—वनस्पति, वृक्ष, वीरुध और ओषधि । इनमें से जिनके पुष्प न हों परन्तु फल हों वे वनस्पतियाँ हैं, जिनके फूल भी हों और फल भी हों वे वृक्ष हैं, जो फैलने वाली या गुल्म के स्वरूप की होती हों वे वीरुध हैं, जो एक बार ही फल के पक जाने पर नष्ट हो जाती हों वे ओषधियाँ हैं ॥२७॥

वक्तव्य—अपुष्पा—इसका अर्थ 'अविद्यमानपुष्पा' (डल्हण) या 'येषां पुष्पमन्तरेणैव फलजन्म' (हाराणचन्द्र) ऐसा किया गया है और इस वर्ग के उदाहरण में औदुम्बर इत्यादि वृक्ष निर्दिष्ट किये हैं । इन वृक्षों का विचार आधुनिक वैज्ञानिक दृष्टि से करने पर यह मालूम होता है कि इनके भी असंख्य सूक्ष्म फूल हैं जो एक बन्द आधार में (closed receptacle) रहते हैं और इनका फल सामासिक (compound) होता है जिसके भीतर इन फूलों से बने हुए अनेक बीज होते हैं । इसलिये अपुष्प का अर्थ 'अदृश्यपुष्प' करना प्रशस्त है, क्योंकि ये फूल बाहर से दिखाई नहीं देते हैं ।

प्रतानवत्यः—लतायुक्त यथा त्रपुसालाबुप्रभृति । स्तम्बिन्यः—काण्डरहिता यथा शालपर्णीपृश्निपर्ण्यादयः । इसको गुच्छ भी कहते हैं । इन दोनों के सिवाय वीरुधवर्ग में तृणजाति तथा गुल्म (एकमूल संघातजाता शरेक्षुप्रभृतयः) और वल्लि (गुडूच्यादय या भूमौ वृक्षमारोहन्ति) का भी समावेश होता है—गुच्छगुल्मं तु विविधं तथैव तृणजातयः । बीजकाण्डरुहाण्येव प्रताना वल्ल्य एव च (मनु अ १) । ओषधि—बहुत पुष्प फलयुक्त परन्तु फल पक जाने पर नष्ट होने वाली । यथा—शालियवगोधूम यवतिलमुद्ग इत्यादि ।

ओषध्यः फलपाकान्ता बहुपुष्पफलोपगाः । (मनु॰ अ॰ १)

जङ्गमाः खल्वपि चतुर्विधाः—जरायुजाण्डज स्वेदजोद्भिज्जाः ॥२८॥

जङ्गम भी चार प्रकार के हैं—जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज ॥२८॥

वक्तव्य—जो चलने वाले होते हैं उनको जङ्गम कहते हैं, गच्छतीति जंगमम् । गर्भाशय में गर्भ का जो आवरण होता है उसे जरायु कहते हैं—गर्भवेष्टनचर्मपुटक जरायु । अँग्रेजी में जरायु का अर्थ Placenta with the membranes होता है । अर्थात् गर्भाशय में एक विशेष आवरण में जिनकी उत्पत्ति होती है, उनको जरायुज कहते हैं । अँग्रेजी में इस वर्ग का नाम Placentalia or viviparous है । अण्डज—अण्डे से

उत्पन्न होने- वाले जीव । अंग्रेजी में इस वर्ग का नाम Oviparous है । स्वेदज वर्ग का दूसरा नाम ऊष्मज भी है । जमीन फोड़कर जो उत्पन्न होते हैं वे उद्भिज्ज हैं—उद्भिद्य पृथिवीं जायन्ते इति उद्भिज्जाः । अंग्रेजी में इस वर्ग का नाम Vegetable Kingdom है ।

**तत्र पशुमनुष्यव्यालादयो जरायुजाः, खग-सर्पसरीसृपप्रभृतयोऽण्डजाः, कृमिकीटपिपीलिकाप्रभृतयः स्वेदजाः, इन्द्रगोपमण्डूकप्रभृतय उद्भिज्जाः ॥२९॥**

उनमें से (गौमहिषादि तृणाहारी) पशु, मनुष्य, (व्याघ्र सिंहादि मांसाहारी) हिंस्र पशु इत्यादि जरायुज होते हैं। पक्षी, सर्प, मत्स्य, मकरादि अण्डज होते हैं । कृमिकीट पिपीलिकादि स्वेदज होते हैं । इन्द्रगोप मण्डूक प्रभृति उद्भिज्ज होते हैं ॥२९॥

वक्तव्य—यहाँ जङ्गम सृष्टि के चार भाग किये हैं; परन्तु अन्यत्र केवल तीन ही भाग होते हैं—जरायुज, अण्डज और स्वेदज और इन तीनों में समस्त जंगमसृष्टि का समावेश होता है । यहाँ उद्भिज्जवर्ग में जिन जंगम जीवों का निर्देश ॥ है, उनका समावेश अण्डजवर्ग में होता है ।

अण्डजाः पक्षिणः सर्पा नक्रा मत्स्याश्च कच्छपाः ।
यानि चैवंप्रकाराणि स्थलजान्यौदकानि च ॥(मनु. अ.१.४४)

उद्भिज्ज वर्ग में केवल चतुर्विध वनस्पत्यादिगण होते हैं र वह स्थावर का एक विभाग होता है ।

उद्भिज्जाः स्थावराः सर्वे बीजकाण्डप्ररोहिणः ॥ (मनु. अ.१.४६)

चरक और भेल संहिता में लिखा है—

औद्भिदं तु चतुर्विधम् । वनस्पतिस्तथा वीरुद्वानस्पत्यस्तथौषधिः ।
(च. सू. अ. १)

उद्भिज्जास्तु तृणलतावृक्षवनस्पतयः । (भेलसंहिता)

**तत्र स्थावरेभ्यस्त्वक्पत्रपुष्पफलमूलकन्दनिर्यासस्वरसादयः प्रयोजनवन्तः, जङ्गमेभ्यश्चर्मनखरोमरुधिरादयः ॥३०॥**

इनमें स्थावरों के छाल, पत्ते, फूल, जड़, कन्द, गोंद, स्वरसादिक प्रयोजन में आते हैं, और जंगमों के चर्म, नख, बाल, रक्तादिक प्रयोजन में आते हैं ॥३०॥

वक्तव्य—रुधिरादयः—मज्जा, यकृत्, पित्त इत्यादि । यकृद्वा भक्षयेदाजमामं पित्तसमायुतम् । (उत्तरस्थान अ. ४५)। इन जंगमावयवों का आभ्यन्तरीय प्रयोग करके रोगों की चिकित्सा करने का अंग पाश्चात्य वैद्यक में सांप्रत बहुत उन्नत हुआ है । उसे Organo-Therapy कहते हैं । इसमें यकृत्, प्लीहा, मज्जा, अग्न्याशय, थायराईड, प्याराथायराईड, जननग्रन्थियाँ आदि शरीर के अनेक अवयव विविध रोगों में सफलता से प्रयुक्त हो रहे हैं ।

स्थावर और जंगमों से जो जो चीजें काम में लाई जाती हैं, उनके कुछ अधिक नाम चरकसंहिता में दिये हैं—

मधूनि गोरसाः पित्तं वसा मज्जासृगामिषम् ।
विण्मूत्रचर्मरेतोऽस्थिस्नायुशृङ्गनखाः खुराः ।
जङ्गमेभ्यः प्रयुज्यन्ते केशालोमानि रोचनाः॥ ( सू. अ. १ )
मूलत्वक्सारनिर्यासनालस्वरसपल्लवाः ।
क्षाराः क्षीरं फलं पुष्पं भस्मतैलानि कण्टकाः ।
पत्राणि शुङ्गाः कन्दाश्च प्ररोहाश्चौद्भिदो गणः ॥(च.सू.अ.१)

**पार्थिवाः सुवर्णरजतमणिमुक्तामनःशिलामृत्कपालादयः ॥३१॥**

पार्थिव द्रव्यों में सुवर्ण, रौप्य, मणि, मुक्ता, मनःशिला, मिट्टी, ठिकरी आदि पदार्थ काम में लाये जाते हैं ॥३१॥

वक्तव्य—उपर्युक्त द्रव्यों के सिवाय शिलाजतु, सिकता, सुधा, हरिताल, लवण, गैरिक, रसांजनादि द्रव्यों का भी समावेश पार्थिव ओषधियों में होता है । पार्थिव द्रव्यों का समावेश ऊपर स्थावर विभाग में न करने के कारण यहाँ उनका स्वतन्त्र उद्देश किया है । आहार की दृष्टि से यद्यपि यह गण अत्यन्त गौण होता है तथापि ओषधि की दृष्टि से यह एक अत्यन्त महत्त्व का गण है । चरक में भी ओषधि द्रव्यों के सुश्रुत के अनुसार तीन विभाग किये हैं—

तत्पुनस्त्रिविधं प्रोक्तं जाङ्गमौद्भिदपार्थिवम् ॥ (च. सू. अ. १)

**कालकृताः प्रवातनिवातातपच्छायाज्योत्स्नातमःशीतोष्णवर्षाऽहोरात्रपक्षमासर्त्वयनादयः संवत्सरविशेषाः ॥३२॥ त एते स्वभावत एव दोषाणां सञ्चयप्रकोपप्रशमप्रतीकारहेतवः प्रयोजनवन्तश्च ॥३३॥**

वायु चलना, वायु बंद होना, धूप, छाया, चाँदनी रात, अँधेरा, सरदी, गरमी, वर्षा, दिन, रात, पक्ष, महीना, ऋतु, अयन और संवत्सरादि विशेष कालकृत (ओषधि) हैं ॥३२॥ (कारण) ये सब काल विशेष स्वभाव से ही (वात पित्त कफ) दोषों के संचय, प्रकोप, प्रशमन और प्रतीकार करते हैं (और चिकित्सा के) प्रयोजन में आते हैं ॥३३॥

वक्तव्य—इन कालकृत विभागों का ज्ञान स्वास्थ्यरक्षण तथा रोग चिकित्सा में आवश्यक होने के कारण इनका समावेश ओषधियों के साथ किया गया है । इनसे स्वास्थ्यरक्षण में, ओषधि आहरण करने में, ओषधियाँ तैयार करने में, द्रव्यों का गुण धर्म जानने में, ओषधि का प्रयोग किस समय और कितने काल तक करना चाहिये इस विषय में, शस्त्रकर्म करने में बहुत ही सहायता मिलती है । कालकृत विभागों का विचार न करते हुए यदि चिकित्सा की जाय तो उसमें सफलता मिलना बहुत ही कठिन है । चरक में काल का वर्णन करके अन्त में लिखा है—

काले हि भैषज्यप्रयोगपर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति ॥ (च०विमान.अ.८)

चिकित्सा में काल विभाग का निर्देश विधि और निषेध के स्वरूप का होता है । ऊपर जो काल के विभाग दिये हैं, उनके प्रयोजन के कुछ उदाहरण ग्रन्थों में से नीचे दिये हैं ।

लाजोत्पलोशीरकुचंदनानि दत्त्वा प्रवाते निशि वासयेच्च । निवातदेशे निचिर्ति कृत्वा । मदनफलानामातपपरिशुष्काणाम् । छायाशुष्कं विधायाथ वटी कार्या चणोपमा । वायवश्चन्द्रपादाश्च शीतदाहज्वरापहाः । अपेतलोष्टकाष्ठाद्यैः संरोध्यश्च तमोगृहे । नैवातिशीते नात्युष्णे न प्रवाते न चाभ्रिते । सिराणां व्यधनं कार्यमरोगे वा कदाचन ॥

न च आलेपं रात्रौ प्रयुञ्जीत । प्रदेहसाध्ये व्याधौ तु हितमालेपनं दिवा । पक्षाज्जातरसं पिबेत् । स्नानादिनानाविधिना जहाति मासाद-

तीनों कारण नहीं होते। केवल रज और तम मानसिक रोगों के कारण हैं। वायुः पित्तं कफश्चोक्तः शारीरो दोषसंग्रहः।

मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च ॥(च.सू.अ.१)

स्वभाव वल के कारण या प्रकृति शक्ति के कारण उत्पन्न हुए रोग स्वाभाविक कहलाते हैं। इनके कालकृत और अकालकृत दो भेद होते हैं—

तेऽपि द्विविधाः कालकृता अकालकृताश्च। (सू. अ. २४)

इनमें जो कालकृत हैं, उनका प्रतिकार नहीं हो सकता है। यथा—जरा और मृत्यु। क्षुधा तृषा निद्रादिक जो दूसरे स्वाभाविक रोग हैं, उनका प्रतिकार यद्यपि हो सकता है तथापि स्वास्थ्य की दृष्टि से करना हितकर नहीं है। इसलिये कालकृत रोग निष्प्रतिक्रिय हैं। अकालकृत रोगों का प्रतिकार करना चाहिये। वास्तव में अकालकृत रोगों का समावेश शारीर रोगों में होता है।

आगन्तुक और शारीर रोगों का भेद—आगन्तुक में रोग उत्पन्न होने के पश्चात् वातादि दोषों की विषमता होती है। शारीर में प्रथम वातादि दोषों की विषमता उत्पन्न होकर पश्चात् रोग उत्पन्न होता है। चरक में लिखा है—

आगन्तुर्हि व्यथापूर्वसमुत्पन्नो जघन्यं वातपित्तश्लेष्माणं वैषम्यमापादयति, निजे तु वातपित्तश्लेष्माणः पूर्वं वैषम्यमापद्यन्ते जघन्यं व्यथामभिनिर्वर्तयन्ति ॥ ( सू. अ. २० )

**त एते मनःशरीराधिष्ठानाः ॥२४॥ तेषां संशोधनसंशमनाहाराचाराः सम्यक्प्रयुक्ता निग्रहहेतवः ॥२५॥**

ये चारों प्रकार के रोग मन और शरीर के आश्रयभूत ॥२४॥ देशकालादिक का विचार करके संशोधन, संशमन, आहार और आचार का प्रयोग करने से इन रोगों का प्रतिकार होता है ॥२५॥

**वक्तव्य**—इन चारों प्रकार के रोगों में मानसिक और कुछ आगन्तुक रोगों का अधिष्ठान मन है और शारीर, आगन्तुक और स्वाभाविक रोगों का अधिष्ठान शरीर है, यद्यपि मानसिक रोगों से शरीर में पीड़ा होती है और शारीर रोगों से मन में पीड़ा होती है। मद मूर्च्छा संन्यास ग्रहभूतोन्मादापस्मारादि रोग वातादि दोषज होने के कारण शारीर ही मानना चाहिये परन्तु व्यवहार में उनका समावेश सदैव मानसिक रोगों में होता है। इसका कारण यह है कि यद्यपि ये दोषज होते हैं तथापि इनका अधिष्ठान शरीर की अपेक्षा मन में अधिक होता है। वास्तव में ये रोग उभयात्मक हैं। शुद्ध मानस रोग वे हैं, जिनके कारणभूत दोष रज तम और जिनका अधिष्ठान मन है।

मानस इति न कामक्रोधादिवन्मानसो व्याधिः, किन्तु शारीरदोषदूषितमनःप्राधान्यात् शरीरस्थत्वे चाप्राधान्यान्मानस इति व्यपदेशः।

संशोधन—जो शरीरस्थ दोषों को बाहर निकाल देता है, उसे संशोधन कहते हैं। यह बाह्य और आभ्यन्तर दो प्रकार का होता है। वमन, विरेचन, शिरोविरेचन और बस्ति चतुः प्रकार अन्तः संशोधन है और यन्त्र शस्त्र क्षार अग्नि जलौका द्वारा छेदन भेदन वेधन लेखन उत्पाटन प्रच्छनकर्म से बाह्य संशोधन होता है।

यदीरयेद्बहिर्दोषान् पंचधा शोधनं च तत्।
निरूहो वमनं कायशिरोरेकोऽस्रविस्रुतिः ॥(अ.सं.सू.अ.२४)

संशमन—जो शरीरस्थ दोषों को बाहर नहीं निकालता है, समदोषों में वैषम्य नहीं उत्पन्न करता है तथा विषम दोषों का उपशम करता है, वह संशमन है।

न शोधयति यद् दोषान् समान्नोदीरयत्यपि।
समीकरोति विषमान् शमनं तत्—॥ (अ. सं. सू.अ. २४)

यह संशमन तीन प्रकार का है—१ दैवव्यपाश्रय, मन्त्रौषधि मणि मंगल वल्युपहारादि, २ बाह्य, आलेप परिषेकावगाहादि ३ आभ्यन्तर पाचन लेखन बृंहणादि।

आहार—मधुरादि भेद से छः प्रकार का, पेयादि भेद से चार या छः प्रकार का, उष्ण और शीत वीर्य की दृष्टि से दो प्रकार का, पृथिव्यादि भेद से पांच प्रकार का होता है। रोगी को आहार देते समय इन सब बातों का विचार करना चाहिये।

आचार—शारीरिक, मानसिक और वाचिक कर्म। यद्यपि आहार और आचार का समावेश संशमन चिकित्सा में होजाता है तथापि इनका प्राधान्य प्रदर्शित करने के लिये स्वतन्त्र उल्लेख किया गया है। इनके पथ्य के सिवाय चिकित्सा में सफलता मिलना अनेक रोगों में असम्भव सा प्रतीत होता है। इसलिये लिखा है—

पथ्ये सति गदार्तस्य किमौषधनिषेवणम्।
पथ्येऽसति गदार्तस्य किमौषधनिषेवणम् ॥
विनाऽपि भेषजैर्व्याधिः पथ्यादेव निवर्तते।
न तु पथ्यविहीनस्य भेषजानां शतैरपि ॥

सम्यक् प्रयुक्त—अष्टाङ्गहृदय में प्रदर्शित की हुई निम्न बातों पर ध्यान देकर।

दूष्यं देशं बलं कालमनलं प्रकृतिं वयः।
सत्त्वं सात्म्यं तथाऽऽहारमवस्थाश्च पृथग्विधाः ॥
सूक्ष्मसूक्ष्माः समीक्ष्यैषां दोषौषधनिरूपणे।
यो वर्तते चिकित्सायां न स स्खलति जातुचित् ॥ (सू.अ.१२)

निग्रहहेतु—धातुवैषम्य दूर करने के लिये जो जो उपयोगी हो सकता है वह सब है, चरक की परिभाषा में इसको 'भेषज' कहते हैं।

भेषजं नाम तद्यदुपकरणायोपकल्पते भिषजो धातुसाम्याभिनिर्वृत्तौ प्रयतमानस्य। तद्द्विविधं व्यपाश्रयभेदात्, दैवव्यपाश्रयं युक्तिव्यपाश्रयं चेति। (वि. ८)। युक्तिव्यपाश्रयं संशोधनोपशमने चेष्टाश्च दृष्टफलाः। आहारौषधद्रव्याणां योजना। (च. सू. अ. ११)

इससे यह स्पष्ट है यहाँ रोगों की जो सामान्य चिकित्सा बतलाई है वह चरक के साथ पूर्णतया मिलती है। आगे दोनों का समन्वय बतलाया गया है।

ऊपर चिकित्सा के जो चार प्रकार बतलाये गये हैं, उनके लिये अँग्रेजी में निम्न नाम प्रयुक्त होते हैं, यद्यपि वे पूर्णतया समानार्थी नहीं हैं।

संशमन चिकित्सा—Sedative or Conservative treatment.
संशोधन चिकित्सा—Eliminative or Redical treatment.
आहार चिकित्सा—Dietetic treatment.
आचार चिकित्सा—Regiminal treatment.

निग्रह हेतु (सुश्रुत)
आचार — कायवाङ्मनःकर्म — चेष्टाश्च सत्फला
आहार — षड्रसादि — आहार
संशोधन — पञ्चकर्म, पश्चात्कर्म — संशोधन
संशमन — आलेपनादि, दीपनादि — संशमन
संशमन — मंत्रौषधि
युक्तिव्यपाश्रय
दैवव्यपाश्रय
भेषज (चरक)

**प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलवर्णौजसां च; स षट्सु रसेष्वायत्तः; रसाः पुनर्द्रव्याश्रयाः; द्रव्याणि पुनरोषधयः । तास्तु द्विविधाः स्थावरा जङ्गमाश्च ॥२९॥**

आहार तो प्राणियों की उत्पत्ति तथा उनके बल, वर्ण और ओज (vitality) का प्रधान कारण है। वह आहार षड्रसाश्रयी है और रस द्रव्याश्रयी होते हैं। (वैद्यक शास्त्र में) ओषधियों को द्रव्य कहते हैं और इनके स्थावर और जंगम दो भेद हैं ॥२९॥

वक्तव्य—माता पिता में शुक्रशोणित (sperm और ova) की उत्पत्ति आहार से ही होती है। दोनों का संयोग होने के पश्चात् भी गर्भ की वृद्धि माता के आहाररस से ही होती है। जन्म होने के पश्चात् भी आहार सेवन से शरीर की वृद्धि होती है और बलवर्णादिक प्राप्त होते हैं। आहार ओषधियों से आता है। अतः शरीर की उत्पत्ति और स्थिति आहार पर निर्भर है।

ओषधिभ्योऽन्नम् । अन्नात् पुरुषः । अन्नाद् भूतानि जायन्ते । जातान्यन्नेन वर्धन्ते । अन्नं भूतानां ज्येष्ठम् । तस्मात् सर्वौषधमुच्यते ।
(तैत्तिरीयोपनिषद् ब्रह्मानन्दवल्ली)

परीक्ष्य हितमश्नीयाद्देहो ह्याहारसंभवः । (च सू अ २८)

वैद्यक शास्त्र में ओषधि शब्द से जङ्गम, उद्भिज्ज और पार्थिव द्रव्यों का बोध होता है, तथापि रसगर्भ आहारोपयोगी द्रव्यों के लिये मुख्यतया ओषधि शब्द यहाँ प्रयुक्त होने के कारण पार्थिव द्रव्यों का समावेश ओषधि में नहीं करना चाहिये। दूसरा कारण यह है कि सूत्र २७-२८ में ओषधि के जो आठ विभाग बतलाये हैं, उनमें भी पार्थिव द्रव्यों का समावेश न करके उनका स्वातन्त्र्य उल्लेख सूत्र ३१ में किया है। स्थावर शब्द का भी यहाँ जो वनस्पत्यादि चतुर्विधगण अर्थ दिया है, वह एकदेशीय और अन्यस्थान के उद्भिज्जगण के लिये है। वास्तव में स्थावर शब्द से पार्थिव और उद्भिज्ज दोनों वर्गों का बोध होता है।

**तासां स्थावराश्चतुर्विधाः—वनस्पतयो, वृक्षा, वीरुध, ओषधय इति । तासु, अपुष्पाः फलवन्तो वनस्पतयः, पुष्पफलवन्तो वृक्षाः, प्रतानवत्यः स्तम्बिन्यश्च वीरुधः, फलपाकनिष्ठा ओषधय इति ॥२७॥**

उनमें स्थावरों के चार भेद हैं—वनस्पति, वृक्ष, वीरुध और ओषधि। इनमें से जिनके पुष्प न हों परन्तु फल हों वे वनस्पतियाँ हैं, जिनके फूल भी हों और फल भी हों वे वृक्ष हैं, जो फैलने वाली या गुल्म के स्वरूप की होती हों वे वीरुध हैं, जो एक बार ही फल के पक जाने पर नष्ट हो जाती हों वे ओषधियाँ हैं ॥२७॥

वक्तव्य—अपुष्प—इसका अर्थ 'अविद्यमानपुष्पा' (डल्हण) या 'येषां पुष्पमन्तरेणैव फलजन्म' (हाराणचन्द्र) ऐसा किया गया है और इस वर्ग के उदाहरण में औदुम्बर इत्यादि वृक्ष निर्दिष्ट किये हैं। इन वृक्षों का विचार आधुनिक वैज्ञानिक दृष्टि से करने पर यह मालूम होता है कि इनके भी अलक्ष्य सूक्ष्म फूल हैं जो एक बन्द आधार में (closed receptacle) रहते हैं और इनका फल सामासिक (compound) होता है जिसके भीतर इन फूलों से बने हुए अनेक बीज होते हैं। इसलिये अपुष्प का अर्थ 'अलक्ष्यपुष्प' करना प्रशस्त है, क्योंकि ये फूल बाहर से दिखाई नहीं देते हैं।

प्रतानवत्य—लतायुक्त यथा त्रपुषालाबुप्रभृति । स्तम्बिन्य—काण्डरहिता यथा शालपर्णीपृश्निपर्ण्यादय । इसको गुच्छ भी कहते हैं। इन दोनों के सिवाय वीरुधवर्ग में तृणजाति तथा गुल्म (एकमूला सघातजाता शरेक्षुप्रभृतय) और वल्लि (गुडूच्यादय या भूमेर्वृक्षमारोहन्ति) का भी समावेश होता है—गुच्छगुल्मं तु विविधं तथैव तृणजातय । बीजकाण्डरुहाण्येव प्रताना वल्ल्य एव च (मनु अ १)। ओषधि—बहुत पुष्प फलयुक्त परंतु फल पक जाने पर नष्ट होने वाली। यथा—शालिगोधूम यवतिलमुद्ग इत्यादि।

ओषध्य फलपाकान्ता बहुपुष्पफलोपगा । (मनु० अ० १)

**जङ्गमाः खल्वपि चतुर्विधाः—जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिज्जाः ॥२८॥**

जङ्गम भी चार प्रकार के हैं—जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज ॥२८॥

वक्तव्य—जो चलने वाले होते हैं उनको जङ्गम कहते हैं, गच्छतीति जङ्गमम्। गर्भाशय में गर्भ का जो आवरण होता है उसे जरायु कहते हैं—गर्भवेष्टनचर्मपुटक जरायु। अँग्रेजी में जरायु का अर्थ Placenta with the membranes होता है। अर्थात् गर्भाशय में एक विशेष आवरण में जिनकी उत्पत्ति होती है, उनको जरायुज कहते हैं। अँग्रेज़ी में इस वर्ग का नाम Placentalia or viviparous है। अण्डज—अण्डे से

उत्पन्न होने वाले जीव। अंग्रेजी में इस वर्ग का नाम Oviparous है। स्वेदज वर्ग का दूसरा नाम ऊष्मज भी है। जमीन फोडकर जो उत्पन्न होते हैं वे उद्भिज्ज हैं—उद्भिद्य पृथिवीं जायन्ते इति उद्भिज्जाः। अंग्रेजी में इस वर्ग का नाम Vegetable Kingdom है।

**तत्र पशुमनुष्यव्यालादयो जरायुजाः, खगसर्पसरीसृपप्रभृतयोऽण्डजाः, कृमिकीटपिपीलिकाप्रभृतयः स्वेदजाः, इन्द्रगोपमण्डूकप्रभृतय उद्भिज्जाः ॥२९॥**

उनमें से (गोमहिषादि तृणाहारी) पशु, मनुष्य, (व्याघ्र सिंहादि मांसाहारी) हिंस्र पशु इत्यादि जरायुज होते हैं। पक्षी, सर्प, मत्स्य, मकरादि अण्डज होते हैं। कृमिकीट पिपीलिकादि स्वेदज होते हैं। इन्द्रगोप मण्डूक प्रभृति उद्भिज्ज होते हैं ॥२९॥

**वक्तव्य**—यहाँ जङ्गम सृष्टि के चार भाग किये हैं; परन्तु अन्यत्र केवल तीन ही भाग होते हैं—जरायुज, अण्डज और स्वेदज और इन तीनों में समस्त जंगमसृष्टि का समावेश होता है। यहाँ उद्भिज्जवर्ग में जिन जंगम जीवों का निर्देश किया है, उनका समावेश अण्डजवर्ग में होता है।

अण्डजाः पक्षिणः सर्पा नक्रा मत्स्याश्च कच्छपाः।
यानि चैवंप्रकाराणि स्थलजान्यौदकानि च ॥(मनु. अ.१.४४)

उद्भिज्ज वर्ग में केवल चतुर्विध वनस्पत्यादिगण होते हैं और वह स्थावर का एक विभाग होता है।

उद्भिज्जाः स्थावराः सर्वे बीजकाण्डप्ररोहिणः॥ (मनु. अ.१.४६)

चरक और भेल संहिता में लिखा है—

औद्भिदं तु चतुर्विधम्। वनस्पतिस्तथा वीरुद्वानस्पत्यस्तथौषधिः।
(च. सू. अ. १)

उद्भिज्जास्तु तृणलतावृक्षवनस्पतयः। (भेलसंहिता)

**तत्र स्थावरेभ्यस्त्वक्पत्रपुष्पफलमूलकन्दनिर्यासस्वरसादयः प्रयोजनवन्तः, जङ्गमेभ्यश्चर्मनखरोमरुधिरादयः ॥३०॥**

इनमें स्थावरों के छाल, पत्ते, फूल, जड़, कन्द, गोंद, स्वरसादिक प्रयोजन में आते हैं, और जंगमों के चर्म, नख, बाल, रक्तादिक प्रयोजन में आते हैं ॥३०॥

**वक्तव्य**—रुधिरादयः—मज्जा, यकृत्, पित्त इत्यादि। यकृद्वा भक्षयेदाजमामं पित्तसमायुतम्। (उत्तरस्थान अ. ४५)। इन जंगमावयवों का आभ्यन्तरीय प्रयोग करके रोगों की चिकित्सा करने का अंग पाश्चात्य वैद्यक में सांप्रत बहुत उन्नत हुआ है। उसे Organo-Therapy कहते हैं। इसमें यकृत्, प्लीहा, मज्जा, अग्न्याशय, थायराईड, प्याराथायराईड, जननग्रन्थियाँ आदि शरीर के अनेक अवयव विविध रोगों में सफलता से प्रयुक्त हो रहे हैं।

स्थावर और जंगमों से जो जो चीजें काम में लाई जाती हैं, उनके कुछ अधिक नाम चरकसंहिता में दिये हैं—

मधूनि गोरसाः पित्तं वसा मज्जासृगामिषम्।
विण्मूत्रचर्मरेतोऽस्थिस्नायुशृङ्गनखाः खुराः।
जङ्गमेभ्यः प्रयुज्यन्ते केशलोमानि रोचनाः॥ (सू. अ. १)

मूलत्वक्सारनिर्यासनालस्वरसपल्लवाः।
क्षाराः क्षीरं फलं पुष्पं भस्मतैलानि कण्टकाः।
पत्राणि शुङ्गाः कन्दाश्च प्ररोहाश्चौद्भिदो गणः ॥(च.सू.अ.१)

**पार्थिवाः सुवर्णरजतमणिमुक्तामनःशिलामृत्कपालादयः ॥३१॥**

पार्थिव द्रव्यों में सुवर्ण, रौप्य, मणि, मुक्ता, मनःशिला, मिट्टी, ठिकरी आदि पदार्थ काम में लाये जाते हैं ॥३१॥

**वक्तव्य**—उपर्युक्त द्रव्यों के सिवाय शिलाजतु, सिकता, सुधा, हरिताल, लवण, गैरिक, रसांजनादि द्रव्यों का भी समावेश पार्थिव ओषधियों में होता है। पार्थिव द्रव्यों का समावेश ऊपर स्थावर विभाग में न करने के कारण यहाँ उनका स्वतन्त्र उल्लेख किया है। आहार की दृष्टि से यद्यपि यह गण अत्यन्त गौण होता है तथापि ओषधि की दृष्टि से यह एक अत्यन्त महत्व का गण है। चरक में भी ओषधि द्रव्यों के सुश्रुत के अनुसार तीन विभाग किये हैं—

तत्पुनस्त्रिविधं प्रोक्तं जाङ्गमौद्भिदपार्थिवम्॥ (च. सू. अ. १)

**कालकृताः प्रवातनिवातातपच्छायाज्योत्स्नातमःशीतोष्णवर्षाऽहोरात्रपक्षमासर्त्वयनादयः संवत्सरविशेषाः॥३२॥ त एते स्वभावत एव दोषाणां सञ्चयप्रकोपप्रशमप्रतीकारहेतवः प्रयोजनवन्तश्च ॥३३॥**

वायु चलना, वायु बंद होना, धूप, छाया, चाँदनी रात, अँधेरा, सरदी, गरमी, वर्षा, दिन, रात, पक्ष, महीना, ऋतु, अयन और संवत्सरादि विशेष कालकृत (ओषधि) हैं ॥३२॥ (कारण) ये सब काल विशेष स्वभाव से ही (वात पित्त कफ) दोषों के संचय, प्रकोप, प्रशमन और प्रतीकार करते हैं (और चिकित्सा के) प्रयोजन में आते हैं ॥३३॥

**वक्तव्य**—इन कालकृत विभागों का ज्ञान स्वास्थ्यरक्षण तथा रोग चिकित्सा में आवश्यक होने के कारण इनका समावेश ओषधियों के साथ किया गया है। इनसे स्वास्थ्यरक्षण में, ओषधि आहरण करने में, ओषधियाँ तैयार करने में, द्रव्यों का गुण धर्म जानने में, ओषधि का प्रयोग किस समय और कितने काल तक करना चाहिये इस विषय में, शस्त्रकर्म करने में बहुत ही सहायता मिलती है। कालकृत विभागों का विचार न करते हुए यदि चिकित्सा की जाय तो उसमें सफलता मिलना बहुत ही कठिन है। चरक में काल का वर्णन करके अन्त में लिखा है—

काले हि भैषज्यप्रयोगपर्याप्तिमभिनिर्वर्तयति॥ (च०विमान.अ.८)

चिकित्सा में काल विभाग का निर्देश विधि और निषेध के स्वरूप का होता है। ऊपर जो काल के विभाग दिये हैं, उनके प्रयोजन के कुछ उदाहरण ग्रन्थों में से नीचे दिये हैं।

लाजोत्पलोशीरकुचंदनानि दत्त्वा प्रवाते निशि वासयेच्च। निवातदेशे निचितिं कृत्वा। मदनफलानामातपपरिशुष्काणाम्। छायाशुष्कं विधायाथ वटी कार्या चणोपमा। वायवश्चन्द्रपादाश्च शीतदाहज्वरापहाः। अपेतलोष्टकाष्ठाद्यैः संरोध्यश्च तमोगृहे। नैवातिशीते नात्युष्णे न प्रवाते न चाभ्रिते। सिराणां व्यधनं कार्यमरोगे वा कदाचन॥

न च आलेप रात्रौ प्रयुञ्जीत। प्रदेहसाध्ये व्याधौ तु हितमालेपनं दिवा। पक्षाज्जातरसं पिबेत्। स्नानादिनानाविधिना जहाति मासमात-

शेष नियमेन शोधम्। हरेद्वसन्ते श्लेष्माणं पित्तं शरदि निर्हरेत्। वर्षासु शमयेद्वायुं प्राग्विकारसमुच्छ्रयात्। अजीर्णं वा पर्युपासीत षण्मासानुरूपे वमन्।

भवन्ति चात्र श्लोकाः—

शारीराणां विकाराणामेष वर्गश्चतुर्विधः।
प्रकोपे प्रशमे चैव हेतुरुक्तश्चिकित्सकैः ॥३४॥

शारीरिक व्याधियों के प्रकोप और प्रशम का यही स्थावरादि चार प्रकार का वर्ग (पूर्व) चिकित्सकों ने कारण वर्णन किया है ॥३४॥

वक्तव्य—चतुर्विध वर्ग से स्थावर, जंगम, पार्थिव और कालकृत विभाग समझना चाहिये। 'आहाराचारपार्थिवकालभेदात्' ऐसा चतुर्विध का अर्थ टीका में डल्हण ने दिया है, वह योग्य नहीं है।

आगन्तवस्तु ये रोगास्ते द्विधा निपतन्ति हि।
मनस्यन्ये शरीरेऽन्ये तेषां तु द्विविधा क्रिया ॥३५॥
शरीरपतितानां तु शारीरवदुपक्रमः।
मानसानां तु शब्दादिरिष्टो वर्गः सुखावहः ॥३६॥

आगन्तुक जो रोग है उनके दो अधिष्ठान हैं, कोई मन में और कोई शरीर में अधिष्ठित होते हैं, उनकी चिकित्सा भी दो प्रकार की है ॥३५॥ जो शरीर में होते हैं उनकी चिकित्सा शारीरिक रोगों के अनुसार होती है और जो मन में होते हैं उनकी चिकित्सा सुखकारक शब्दादि वर्ग से करना उचित होता है ॥३६॥

वक्तव्य—यहां शब्दादि वर्ग उपलक्षण समझ कर उस में मानसव्याधियों के सर्व उपक्रमों का समावेश करना चाहिये। इससे शब्दादि वर्ग में शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध तथा ज्ञान विज्ञानादिक का समावेश होता है। सुखावह का अर्थ आरोग्यदायक 'सुखसंज्ञकमारोग्यम्' है। चरक में लिखा है—

मानसो ज्ञानविज्ञानधैर्यस्मृतिसमाधिभिः। (सू अ १)
मानसं प्रति भैषज्यं त्रिवर्गस्यान्ववेक्षणम्।
तद्विद्यसेवा विज्ञानमात्मादीनां च सर्वशः॥ (सू अ ११)

ये मानसिक रोग बहुधा आगन्तुक कारणों से उत्पन्न होने के कारण इनका समावेश आगन्तु वर्ग में और इनका उद्देश आगन्तु नाम से होता है।

ये भूतविषवाय्वग्निक्षतभङ्गादिसम्भवाः।
कामक्रोधभयाद्याश्च ते स्युरागन्तवो गदाः॥ (अ सं सू अ १)
आगन्तूनामनुत्पत्तावेष मार्गो निदर्शितः॥ (च सू अ ७)

स्वाभाविक छोड़कर ऊपर चिकित्स्य रोगों के जो तीन प्रकार वर्णन किये हैं, उनका अधिक विचार करने पर निदान की दृष्टि से शारीर और आगन्तुक तथा चिकित्सा की दृष्टि से शारीर और मानस ऐसे दो ही विभाग होते हैं। अतः चरक, अष्टांगसंग्रह इत्यादि ग्रंथों में निदान की दृष्टि से निज और आगन्तु दो विभाग और चिकित्सा की दृष्टि से शारीर और मानसिक दो विभाग बतलाये गये हैं। (अष्टांग हृदयसूत्र स्थान अ १-२०-२५ और चरक सू अ ,१ ५७ देखो)

एवमेतत् पुरुषो व्याधिरौषधं क्रियाकाल इति चतुष्टयं समासेन व्याख्यातम्। तत्र पुरुषग्रहणात् तत्सम्भवद्रव्यसमूहो भूतादिरुक्तस्तदङ्गप्रत्यङ्गविकल्पाश्च त्वङ्मांसास्थिसिरास्नायुप्रभृतयः, व्याधिग्रहणाद्वातपित्तकफशोणितसन्निपातवैषम्यनिमित्ताः सर्व एव व्याधयो व्याख्याताः, औषधग्रहणाद् द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकानामादेशः, क्रियाग्रहणाच्छेद्यादीनि स्नेहादीनि च कर्माणि व्याख्यातानि, कालग्रहणात् सर्वक्रियाकालानामादेशः ॥३७॥

इस प्रकार यह पुरुष, व्याधि, औषध और क्रियाकाल का चतुष्टय है, जिसका संक्षेप में वर्णन किया है। इनमें पुरुष शब्द से पुरुषोत्पत्तिकारक पञ्च महाभौतिक शुक्रशोणितादि अंगप्रत्यंगविभाग तथा त्वचा मांस अस्थि सिरा स्नायु आदि धातु समझे जाते हैं। व्याधि शब्द से वात पित्त कफ और रक्त के वैषम्य से उत्पन्न हुए सर्व रोग ग्रहण होते हैं। औषधि शब्द से द्रव्य गुण रस वीर्य विपाक प्रभावादि का ग्रहण होता है। क्रिया शब्द से छेदादिक अष्टविध शस्त्रकर्म और स्नेहन व स्वेदन पूर्व पश्चात्कर्मों का ग्रहण होता है। और काल शब्द से उपरोक्त सर्व क्रियाओं के लिये जो योग्य काल होते हैं, उनका ग्रहण होता है।

वक्तव्य—इस अध्याय में पुरुष, व्याधि, औषधि और क्रियाकाल का संक्षेप में वर्णन किया गया है। अब आगे इस संहिता में इस चतुष्टय का जो विस्तार होगा, उसका कुछ दिग्दर्शन करने के लिये प्रत्येक शब्द का थोड़ा विस्तार करके बतलाया गया है। इससे संहिता में जिन विषयों का विचार होगा उसकी कल्पना हो सकती है।

भवति चात्र—

बीजं चिकित्सितस्यैतत् समासेन प्रकीर्तितम्।
सविंशमध्यायशतमस्य व्याख्या भविष्यति ॥३८॥

तच्च सविंशमध्यायशतं पञ्चसु स्थानेषु सूत्रनिदानशारीरचिकित्सितकल्पेष्वर्थवशात् संविभज्योत्तरे तन्त्रे शेषानर्थान् व्याख्यास्यामः ॥३९॥

यहां सम्पूर्ण चिकित्साशास्त्र का बीज संक्षेप से वर्णन किया है और एक सौ बीस अध्यायों में इसकी (विस्तारपूर्वक) व्याख्या होने वाली है ॥३८॥ ये एक सौ बीस अध्याय सूत्र, निदान, शारीर, चिकित्सा और कल्प ऐसे पांच स्थानों में (स्थानों के विशिष्ट) विषयों के अनुसार बांटकर शेष विषयों का व्याख्यान उत्तरतन्त्र में करेंगे ॥३९॥

वक्तव्य—अर्थवशात्—प्रत्येक स्थान का जो विशिष्ट अर्थ है, उसके अनुसार। यथा—सूत्रणार्थ सूत्रस्थान, शरीर विज्ञानार्थ शारीर, हेतुलक्षण निर्देशार्थ निदान, चिकित्सा निर्देशार्थ चिकित्सा और विषभेषज कल्पनार्थ कल्पस्थान। ये प्रत्येक स्थान के अर्थ तृतीय अध्याय में दिये हैं।

भवति चात्र—स्वयम्भुवा प्रोक्तमिदं सनातनं
पठेद्धि यः काशिपतिप्रकाशितम्।
स पुण्यकर्मा भुवि पूजितो नृपै-
रसुक्षये शक्रसलोकतां व्रजेत् ॥४०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने वेदोत्पत्तिर्नाम
प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

ब्रह्मा जी से वर्णन किया हुआ और काशिराज धन्वन्तरि से (मृत्युलोक में) प्रकाशित हुआ यह सनातन (आयुर्वेद शास्त्र) जो पढ़ेगा, वह पुण्यकर्म पुरुष पृथ्वी पर राजाओं से संमानित होकर मृत्यु के पश्चात् इन्द्रलोक में प्राप्त होगा ॥४०॥

वक्तव्य—पठन शब्द से यहाँ पठन-पाठन तथा कर्माभ्यास तीनों का बोध लेना चाहिये। आयुर्वेद का केवल पठन करने से ऐहिक या पारलौकिक सुख नहीं मिल सकता है। पठन करके द्विज गुरु साधु अनाथादि लोगों की चिकित्सा करने से पारलौकिक और सनाथ राजे और धनी लोगों की चिकित्सा करने से ऐहिक सुख मिलता है। चरक में लिखा है—

यश्चायुर्वेदोक्तमध्यात्ममनुध्यायति, वेदयत्यनुविधीयते वा सोऽप्यस्य परो धर्मः॥ (सू. अ. ३०)

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

## द्वितीयोऽध्यायः।

**अथातः शिष्योपनयनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः सुश्रुताय ॥१॥**

अब यहाँ से शिष्योपनयनीय नामक अध्याय की व्याख्या करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के प्रति वर्णन किया ॥१॥

वक्तव्य—अध्ययनार्थमाचार्यसमीपं नीयतेऽनेनेत्युपनयनम्। आयुर्वेद पठनारम्भ में जो उपनयन होता है वह पुनरुपनयन है। पहला उपनयन गृह्योक्त विधि से वेद का पठन प्रारम्भ करने के समय होता है।

गुरोर्व्रतानां वेदस्य यमस्य नियमस्य च।
देवतानां समीपं वा येनासौ नीयते द्विजः।
तदुपानयन प्रोक्तम्॥

**ब्राह्मणक्षत्रियवैश्यानामन्यतममन्वयवयःशीलशौर्यशौचाचारविनयशक्तिबलमेधाधृतिस्मृतिमतिप्रतिपत्तियुक्तं तनुजिह्वौष्ठदन्ताग्रमृजुवक्त्राक्षिनासं प्रसन्नचित्तवाक्चेष्टं क्लेशसहं च भिषक् शिष्यमुपनयेत्; अतो विपरीतगुणं नोपनयेत् ॥२॥**

ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों में से किसी को जो अच्छे वंश, योग्य वय, उत्तम शील, शौर्य, पवित्रता, आचार, नम्रता, उत्साह, बल, मेधा, धृति, स्मृति, मति और प्रतिपत्ति आदि गुणों से युक्त हो, तथा जिसके जिह्वा, होंठ और दाँतों के अग्रभाग पतले हों, और मुख आँख और नाक सीधे हों तथा जिसके चित्त वाणी और आचरण सदैव प्रसन्न हों, जो क्लेश सहन करने की शक्ति रखता हो, ऐसे शिष्य को भिषक् इस शास्त्र का उपदेश करे। इनसे विरुद्ध गुणवाले शिष्य को कदापि इसका उपदेश न करे ॥२॥

वक्तव्य—अन्वय—उत्तम कुल। वय—बाल्य या तरुणावस्था। शौर्य—शल्यचिकित्सा के लिये इसकी विशेष आवश्यकता होती है—शौर्यमाशुक्रिया······वैद्यस्य शस्त्रकर्मणि शस्यते। शौच—अन्तर्बाह्य स्वच्छता। शक्ति—उत्साह। बल—शारीरिक शक्ति। मेधा—धारणाबुद्धि। धृति—नियमात्मिका बुद्धि—'धृतिर्हि नियमात्मिका' (चरक)। स्मृति—'दृष्टश्रुतानुभूतानां स्मरणात् स्मृतिरुच्यते' (चरक)। 'अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः' (योगसूत्र)। मति—समतादर्शक बुद्धि—'समं बुद्धिर्हि पश्यति' (चरक)। प्रतिपत्ति—प्रागल्भ्य या प्रत्युत्पन्नमतित्व।

जिह्वा, होंठ इत्यादि पतले होने से शब्दोच्चारण में स्पष्टता होती है, अन्यथा उच्चार अत्यन्त अस्पष्ट होते हैं। दूसरे के लिये क्लेश सहन करने की प्रवृत्ति यदि शिष्य में न हो तो उससे 'नार्थार्थं नापि कामार्थमथ भूतदयां प्रति' इस आयुर्वेद के उच्च ध्येयानुसार वर्तन होना असंभव होगा। उपर्युक्त गुणविहीन शिष्य को पढ़ाने से शास्त्र तथा गुरु की बदनामी होगी। अतः उनके लिये निषेधार्थक वचन फिर लिखा है।

**उपनयनीयस्तु ब्राह्मणः प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रेषु प्रशस्तायां दिशि शुचौ समे देशे चतुर्हस्तं चतुरस्रं गोमयेन स्थण्डिलमुपलिप्य, दर्भैः संस्तीर्य, पुष्पैर्लाजभक्तै रत्नैश्च देवताः पूजयित्वा विप्रान् भिषजश्च, तत्रोल्लिख्याभ्युक्ष्य च दक्षिणतो ब्रह्माणं स्थापयित्वाऽग्निमुपसमाधाय, खदिरपलाशदेवदारुविल्वानां समिद्भिश्चतुर्णां वा क्षीरवृक्षाणां (न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थमधूकानां) दधिमधुघृताक्ताभिर्दार्वीहौमिकेन विधिना स्रुवेणाऽऽज्याहुतीर्जुहुयात्, सप्रणवाभिर्महाव्याहृतिभिः, ततः प्रतिदैवतमृषींश्च स्वाहाकारं कुर्यात्, शिष्यमपि कारयेत् ॥३॥**

उपनयन करने वाला जो ब्राह्मण है वह शुभ तिथि करण मुहूर्त नक्षत्रों में अच्छी (पूर्व या उत्तर) दिशा और पवित्र तथा समतल स्थान में चार हाथ लम्बा और चौड़ा चौकोर स्थंडिल बनाकर उसे गोबर से पोतकर उस पर दर्भ बिछाकर पुष्प धान की लाजा और रत्नों से देवता ब्राह्मण और वैद्यों का पूजन करके तदनन्तर स्थंडिल पर ऊर्ध्वमुख रेखाएँ खींच के और जल का प्रोक्षण करके दक्षिण दिशा में ब्रह्मा की स्थापना और समीप अग्नि स्थापन करके खैर, ढाक, देवदार तथा विल्व की या वड़, गूलर, पिप्पल और महुआ इन चार क्षीरी वृक्षों की दही, मधु और घृत से लिप्त समिधाओं से दार्वी होम विधि के अनुसार लकड़ी की दर्वी से घृत की आहुति देवे। और ओङ्कार-पूर्वक महाव्याहृतियों का उच्चार कर प्रत्येक देवता और ऋषि के नाम से स्वाहाकार करे और शिष्य से भी करावे ॥३॥

वक्तव्य—सप्रणवाभिर्महाव्याहृतिभिः—ॐ भूः स्वाहा, ॐ भुवः स्वाहा, ॐ स्वः स्वाहा, ॐ भूर्भुवः स्वः स्वाहा इति। स्रुव—लकड़ी की कड़छी।

**ब्राह्मणस्त्रयाणां वर्णानामुपनयनं कर्तुमर्हति, राजन्यो द्वयस्य, वैश्यो वैश्यस्येति ॥४॥ शूद्रमपि कुलगुणसम्पन्नं मन्त्रवर्जमनुपनीतमध्यापयेदित्येके ॥५॥**

ब्राह्मण (ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य) तीन वर्णों को, क्षत्रिय (क्षत्रिय और वैश्य) दो वर्णों को और वैश्य केवल वैश्यवर्ण को

(आयुर्वेद का) उपदेश करे ॥४॥ शूद्र भी उत्तम कुल और गुणसम्पन्न हो तो उसको वैदिक मन्त्र का भाग छोड़कर और उपनयन के बिना आयुर्वेद का उपदेश करे, ऐसा कई आचार्यों का मत है ॥५॥

वक्तव्य—'न च अध्येतव्यो ब्राह्मणराजन्यवैश्यैः' इस प्रकार का विधिवाक्य चरक ( सू. अ. ३० ) में है। परन्तु इससे शूद्रों के लिये निषेध सिद्ध नहीं होता है। शूद्रों के लिये केवल वेदमन्त्र पठन का निषेध है 'स्त्रीशूद्रौ नाधीयीताम्'। इसलिये मन्त्रवर्जित और बिना उपनयन के आयुर्वेद पठन का जो अधिकार यहाँ एकीय मत से प्रदर्शित किया है वह शास्त्रविरुद्ध नहीं है और समाज के लिये अत्यन्त हितकर भी है। साम्प्रत शल्यचिकित्सा पहले तीन वर्णों में लुप्त हो गई है और केवल नाईवैद्य, नाई, माल इत्यादि त्रैवर्णेतर लोगों में शेष है जो अभी तक देहातों में पथरी और मोतियाबिंद निकालना, तुंबी आदि से रक्त निकालना तथा फोड़े फुन्सियो चीरना इत्यादि कर्म किया करते हैं।

ततोऽग्निं त्रिः परिणीयाग्निसाक्षिकं शिष्यं ब्रूयात्—कामक्रोधलोभमोहमानाहङ्कारेर्ष्यापारुष्यपैशुन्यानृतालस्यायशस्यानि हित्वा, नीचनखरोम्णा शुचिना कषायवाससा सत्यव्रतब्रह्मचर्याभिवादनतत्परेणाऽवश्यं भवितव्यं, मदनुमतस्थानगमनशयनासनभोजनाध्ययनपरेण भूत्वा, मत्प्रियहितेषु वर्तितव्यम्; अतोऽन्यथा ते वर्तमानस्याधर्मो भवति, अफला च विद्या, न च प्राकाश्यं प्राप्नोति ॥६॥

तदनन्तर अग्नि की तीन परिक्रमा करके अग्निसाक्ष शिष्य से कहे—काम, क्रोध, लोभ, मोह, मान, अहङ्कार, द्वेष, कठोरता, चीचता, असत्य, आलस्य तथा बदनामी करने वाले कार्य इन सब को छोड़कर नख और बाल कटवा कर पवित्र कषाय वस्त्र पहन कर सत्यव्रत और ब्रह्मचर्य धारण कर प्रणाम आदि में तत्पर अवश्य रहना चाहिये और मेरी अनुमति के अनुसार कहीं जाना, सोना, बैठना, भोजन करना और पढ़ना इन बातों में तत्पर होकर मेरे लिये जो प्रिय और हितकर हो ऐसा वर्तन रखना चाहिये। इससे विपरीत बर्ताव रखने से तुम्हारा धर्म नष्ट होगा और विद्या निष्फल होकर प्रकाशित (प्रसिद्ध) भी न होगी ॥६॥

वक्तव्य—चरक में अग्नि के सिवाय ब्राह्मण और भिषक साक्षी करके कहने के लिये कहा है। आयुर्वेद में प्रत्येक पाँचवें दिन बाल और नख कटवाने के लिये कहा है—

*त्रि पक्षस्य नखरमश्रुकेशरोमाणि कर्तयेत्। (अ. सं. सू. अ. ३ )*

ब्रह्मचर्य—कायिक, वाचिक और मानसिक या अष्टविध मैथुन परित्याग करना। मैथुन के सिवाय मद्य मांसादि भक्षण निषेधादि अनेक नियम ब्रह्मचर्य के लिये पालन करने पड़ते हैं। विशेष विस्तार के लिये मनुस्मृति अध्याय २ श्लोक १७५ से २४९ तक देखो। अभिवादन—गुरु को प्रणाम करने की विशेष पद्धति को अभिवादन कहते हैं। अभिवादन में प्रत्युत्थान, पादोपसङ्ग्रहण और स्वनामपूर्वक प्रणाम इन बातों का समावेश होता है ( मनु अध्याय २, १२०–१२६ )। इस सूत्र में शिष्य का गुरु के प्रति जो कर्तव्य होता है, उसका वर्णन किया गया है।

अहं वा त्वयि सम्यग्वर्तमाने यदि अन्यथादर्शी स्यामेनोभाग् भवेयमफलविद्यश्च ॥७॥

तेरे यथोचित बर्ताव करने पर भी यदि मैं तुम्हें यथाशास्त्र विद्या न पढ़ाऊँ तो मैं पाप का भागी होऊँगा और मेरी विद्या निष्फल हो जायगी ॥७॥

वक्तव्य—इस सूत्र में शिष्य के प्रति गुरु का कर्तव्य वर्णन किया गया है। एनोभाग्-पापभाजन। यथोचित बर्ताव करने वाले शिष्य को यदि गुरु विद्या का दान एक साल के भीतर न करेगा तो शिष्य के सर्व पातकों का वह भाजन होगा—'संवत्सरोषिते शिष्ये गुरुर्ज्ञानमनिर्दिशन्। हरते दुष्कृतं तस्य शिष्यस्य वसतो गुरौ।' (कूर्मपुराण)।

द्विजगुरुदरिद्रमित्रप्रव्रजितोपनतसाध्वनाथाभ्युपगतानां चात्मबान्धवानामिव स्वभेषजैः प्रतिकर्तव्यमेवं साधु भवति; व्याधशाकुनिकपतितपापकारिणां च न प्रतिकर्तव्यम्; एवं विद्या प्रकाशते मित्रयशोधर्मार्थकामांश्च प्राप्नोति ॥८॥

ब्राह्मण, गुरु, दरिद्र, मित्र, सन्यासी, आश्रित, सत्पुरुष, असहाय और अभ्यागत इन की चिकित्सा निज बान्धवों के तुल्य अपने पास की औषधियों से करना उत्तम है। पशु और पक्षी हिंसक, आचारभ्रष्ट, पापी जनों की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये। ऐसा करने से विद्या प्रकाशित होती है और मित्र, यश, धर्म, अर्थ, कामादि सब प्राप्त होते हैं ॥८॥

वक्तव्य—इस सूत्र में शिष्य को किस वर्ग के रोगी की चिकित्सा करनी चाहिये और किस की नहीं करनी चाहिये इसका दिग्दर्शन कुछ उदाहरण देकर किया गया है। नीचे श्लोक ९ और १० में आयुर्वेदाध्ययन के लिये अनध्याय काल बतलाये गये हैं।

भवतश्चात्र—

कृष्णेऽष्टमी तन्निधनेऽहनी द्वे
शुक्ले तथाऽप्येवमहर्द्विसन्ध्यम्।
अकालविद्युत्स्तनयित्नुघोषे
स्वतन्त्रराष्ट्रक्षितिपव्यथासु ॥९॥
श्मशानयानायतनाहवेषु
महोत्सवौत्पातिकदर्शनेषु।
नाध्येयमन्येषु च येषु विप्रा
नाधीयते नाशुचिना च नित्यम् ॥१०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शिष्योपनयनीयो नाम
द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

कृष्णपक्ष की अष्टमी और उसकी समाप्ति के दो दिन ( चतुर्दशी और अमावास्या ), इसी भांति शुक्लपक्ष में अष्टमी, चतुर्दशी और पूर्णिमा, सूर्योदय और सूर्यास्त के समय (सन्धिकाल), अकाल बिजली चमकना और मेघगर्जन होना, अपने शरीर, परिवार, देश और राजा की पीड़ा के समय ॥९॥ और जिस दिन श्मशान में गमन हो, युद्ध महोत्सव और

उत्पात के दिन तथा जिन दिनों में ब्राह्मण सदैव अनध्याय करते हैं, उन दिनों में और अशुद्ध अवस्था में अध्ययन नहीं करना चाहिये ॥१०॥

वक्तव्य—पक्षिणेऽहनि द्वे—कृष्ण और शुक्ल पक्ष के दो अन्तिम दिन चतुर्दशी और अमावास्या तथा चतुर्दशी और पौर्णमा। अकालविद्युत्स्तनयित्नुघोषे—अकाल में बिजली चमकना, मेघगर्जन होना। इसी में अकाल वृष्टि और अकाल मेघदर्शन का भी समावेश करना चाहिये चूंकि मनुस्मृति में 'विद्युत्स्तनितवर्षेषु' 'अनृतौ चाभ्रदर्शने' ऐसा लिखा है। अकाल का अर्थ वृष्टि के लिये अकाल, यह काल मार्गशीर्ष मास से चैत्र मास तक होता है। ये अकालिक अनध्याय दिन में जिस समय विद्युत्स्तनितादि प्रारम्भ होता है, तब से दूसरे दिन उसी समय तक होते हैं। 'निमित्तकालादारभ्यापरेद्युर्यावत्स एव कालस्तावत्पर्यन्तमनध्यायम्' (कुल्लूकभट्ट)। 'स्वतंत्रराष्ट्रक्षितिपव्यापासु' स्व आत्मा, तंत्र परिजन, राष्ट्र देश, और क्षितिप राजा। अपने शरीर, परिजन, देश और राजा के संकट के समय। उत्पात, अनिष्टसूचक निमित्त। ये उत्पात भौम, आन्तरिक्ष और दिव्य तीन प्रकार के होते हैं। इन दो श्लोकों अनध्याय के जो दिन बतलाये हैं, इनके सिवाय अधिक अनध्याय दिनों का ज्ञान करने के लिये मनुस्मृति अध्याय १०१-१२५ तक श्लोक देखो।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

---

# तृतीयोऽध्यायः ।

अथातोऽध्ययनसंप्रदानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः, यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः सुश्रुताय ॥१॥

अब अध्ययनसंप्रदानीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि धन्वन्तरि भगवान् ने सुश्रुत के प्रति किया ॥१॥

वक्तव्य—इस अध्याय में भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत को जिस क्रम से आयुर्वेद का उपदेश दिया वह अनुक्रम वर्णन किया है। अध्ययनं शास्त्रम्। सम्यक् प्रविभज्य दानं संप्रदानम्।

प्रागभिहितं सविंशमध्यायशतं पञ्चसु स्थानेषु। तत्र सूत्रस्थानमध्यायाः षट्चत्वारिंशत्, षोडश निदानानि, दश शारीराणि, चत्वारिंशच्चिकित्सितानि, अष्टौ कल्पाः, तदुत्तरं षट्षष्टिः ॥२॥

पहले अध्याय में कहा गया है कि इस संहिता के एक सौ बीस अध्याय पांच स्थानों में विभक्त हैं। इन में से ४६ अध्याय का सूत्रस्थान, १६ अध्याय का निदानस्थान, १० अध्याय का शारीरस्थान, ४० अध्याय का चिकित्सास्थान, ८ अध्याय का कल्पस्थान, इसके बाद उत्तरस्थान में ६६ अध्याय हैं ॥२॥

वेदोत्पत्तिः शिष्यनयस्तथाऽध्ययनदानिकः।
प्रभापणाग्रहरणावृतुचर्याथ यान्त्रिकः ॥३॥
शस्त्रावचारणं योग्या विशिखा क्षारकल्पनम्।
अग्निकर्मजलौकाख्यावध्यायौ रक्तवर्णनम् ॥४॥
दोषधातुमलाद्यानां विज्ञानाध्याय एव च।
कर्णव्यधामपक्वैषावालेपो व्रणयुपासनम् ॥५॥
हिताहितो व्रणप्रश्नो व्रणास्रावश्च यः पृथक्।
कृत्याकृत्यविधिर्व्याधिसमुद्देशीय एव च ॥६॥
विनिश्चयः शस्त्रविधौ प्रनष्टज्ञानिकस्तथा।
शल्योद्धृतिर्व्रणज्ञानं दूतस्वप्ननिदर्शनम् ॥७॥
पञ्चेन्द्रियं तथा छाया स्वभावाद्भेक्तं तथा।
वारणो युक्तसेनीय आतुरक्रममिश्रकौ ॥८॥
भूमिभागो द्रव्यगणः संशुद्धौ शमने च यः।
द्रव्यादीनां च विज्ञानं विशेषो द्रव्यगोऽपरः ॥९॥
रसज्ञानं वमनार्थमध्यायो रेचनाय च।
द्रवद्रव्यविधिस्तद्वदन्नपानविधिस्तथा ॥१०॥
सूचनात् सूत्रणाच्चैव सन्धानाच्चार्थसन्ततेः।
षट्चत्वारिंशदध्यायं सूत्रस्थानं प्रचक्षते ॥११॥

( सूत्रस्थान के अध्यायों के क्रमानुसार नाम— ) १ वेदोत्पत्ति, २ शिष्योपनयनीय, ३ अध्ययनसंप्रदानीय, ४ प्रभापणीय, ५ अग्रोपहरणीय, ६ ऋतुचर्या, ७ यन्त्रविधि, ८ शस्त्रावचारणीय, ९ योग्यासूत्रीय, १० विशिखानुप्रवेशनीय, ११ क्षारपाकविधि, १२ अग्निकर्मविधि, १३ जलौकावचारणीय, १४ शोणितवर्णनीय, १५ दोषधातुमलक्षयवृद्धि विज्ञानीय, १६ कर्णव्यधबंधविधि, १७ आमपक्वैषणीय, १८ व्रणालेपनबंधविधि, १९ व्रणितोपासनीय, २० हिताहितीय, २१ व्रणप्रश्न, २२ व्रणस्रावविज्ञानीय, २३ कृत्याकृत्यविधि, २४ व्याधिसमुद्देशीय, २५ अष्टविधशस्त्रकर्मीय, २६ प्रनष्टशल्यविज्ञानीय, २७ शल्यापनयनीय, २८ विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीय, २९ विपरीताविपरीतदूतशकुन स्वप्ननिदर्शनीय, ३० पञ्चेन्द्रियार्थ विप्रतिपत्ति, ३१ छायाविप्रतिपत्ति, ३२ स्वभावविप्रतिपत्ति, ३३ अवारणीय, ३४ युक्तसेनीय, ३५ आतुरोपक्रमणीय, ३६ भूमिविप्रविभागविज्ञानीय, ३७ मिश्रक, ३८ द्रव्यसंग्रहणीय, ३९ संशोधनसंशमनीय, ४० द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकविज्ञानीय, ४१ द्रव्यविशेष विज्ञानीय, ४२ रसविशेष विज्ञानीय, ४३ वमनद्रव्यविकल्प विज्ञानीय, ४४ विरेचनद्रव्यविकल्प विज्ञानीय, ४५ द्रवद्रव्यविधि, और ४६ अन्नपानविधि। आयुर्वेद के विषय विस्तार का दिग्दर्शन ( सूचना ) करने से, संक्षेप में (सूत्ररूप) वर्णन करने से तथा सर्व विषयों का ग्रन्थन (संधान) करने से इन छयालीस अध्यायों को सूत्रस्थान कहते हैं ॥१-११॥

वातव्याधिकमर्शांसि साश्मरिश्च भगन्दरः।
कुष्ठमेहोदरा मूढो विद्रधिः परिसर्पणम् ॥१२॥
ग्रन्थिवृद्धिक्षुद्रशूकभग्नाश्च मुखरोगिकम्।
हेतुलक्षणनिर्देशान्निदानानीति षोडश ॥१३॥

( निदानस्थान के अध्यायों के अनुक्रम से नाम—) १ वातव्याधिनिदान, २ अर्शोनिदान, ३ अश्मरीनिदान, ४ भगन्दर निदान, ५ कुष्ठनिदान, ६ प्रमेहनिदान, ७ उदरनिदान, ८ मूढगर्भनिदान, ९ विद्रधिनिदान, १० विसर्पनाडीस्तनरोग निदान, ११ ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्डनिदान, १२ वृद्ध्युपदंशश्लीपद निदान, १३ क्षुद्ररोगनिदान, १४ शूकदोषनिदान, १५ भग्ननिदान, १६ ।

रोगों के हेतु लक्षणादि का निर्देश होने के कारण इन सोलह अध्यायों का निदान स्थान है ॥१२-१३॥

वक्तव्य—हेतु-व्याधिजनक कारण। यथा—असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, प्रज्ञापराध और परिणाम। लक्ष्यन्ते ज्ञायन्ते व्याधयः एभिरिति लक्षणानि-जिनसे व्याधियों का ज्ञान होता है, उनको लक्षण कहते हैं। अर्थात् लक्षण से यहाँ निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय और सम्प्राप्ति समझना चाहिये। 'तस्योपलब्धिर्निदानपूर्वरूपलिङ्गोपशयसम्प्राप्तितः' ( चरक निदान अ० १ )। हेतु से रोगोत्पत्ति तथा रोग विज्ञान में सहायता मिलती है, अतः पूर्वरूपादिक से हेतु की विशेषता प्रतिपादन करने के लिये इसका स्वतन्त्र [illegible]

भूतचिन्ता रजःशुद्धिर्गर्भावक्रान्तिरेव च।
व्याकरणं च गर्भस्य शरीरस्य च यत् स्मृतम् ॥१४॥
प्रत्येकं मर्मनिर्देशः सिरावर्णनमेव च।
सिराव्यधो धमनीनां गर्भिण्या व्याकृतिस्तथा ॥१५॥
निर्दिष्टानि दशैतानि शारीराणि महर्षिणा।
विज्ञानार्थं शरीरस्य भिषजां योगिनामपि ॥१६॥

(शारीरस्थान के अध्याय—) १ सर्वभूत चिन्ताशारीर, २ शुक्रशोणित शुद्धि शारीर, ३ गर्भावक्रान्ति शारीर, ४ गर्भव्याकरण शारीर, ५ शरीर संख्या व्याकरण शारीर, ६ प्रत्येकमर्मनिर्देशशारीर, ७ सिरावर्णविभक्तिशारीर, ८ सिराव्यधविधिशारीर, ९ धमनीव्याकरणशारीर, १० गर्भिणीव्याकरणशारीर।

ये शरीर के दश अध्याय महर्षि धन्वन्तरि ने वैद्यों तथा योगियों को शरीर का ज्ञान करने के लिये वर्णन किये हैं ॥१४-१६॥

द्विव्रणीयो व्रणः सद्यो भग्नानां वातरोगिकम्।
महावातिकमर्शांसि साश्मरिश्च भगन्दरः ॥१७॥
कुष्ठानां महतां चापि मैहिकं पैडकं तथा।
मधुमेहचिकित्सा च तथा चोदरिणामपि ॥१८॥
मूढगर्भचिकित्सा च विद्रधीनां विसर्पिणाम्।
ग्रन्थिवृद्ध्युपदंशानां तथा च क्षुद्ररोगिकम् ॥१९॥
शूकदोषचिकित्सा च तथा च मुखरोगिणाम्।
शोफस्यानागतानां च निषेधो मिश्रकः तथा ॥२०॥
वाजीकरं च यत् क्षीणे सर्वोपघातशमोऽपि च।
मेधायुष्करणं चापि स्वभावव्याधिवारणम् ॥२१॥
निवृत्तसन्तापकरं कीर्तितं च रसायनम्।
स्नेहोपयौगिकः स्वेदो वमने च विरेचने ॥२२॥
तयोर्व्यापच्चिकित्सा च नेत्रबस्तिविभागिकः।
नेत्रबस्तिविपन्सिद्धिस्तथा चोत्तरबस्तिकः ॥२३॥
निरूहक्रमस्तद्वत् तथैवातुरसङ्गकः।
धूमनस्यविधिश्चान्त्यः कावलग्रहिकः स्मृतः ॥२४॥
प्रायश्चित्तं प्रशमनं चिकित्सा शान्तिकर्म च।
पर्यायास्तस्य निर्देशाच्चिकित्सास्थानमुच्यते ॥२५॥

(चिकित्सास्थान अध्यायों के क्रम [illegible]—) १ द्विव्रणीय चिकित्सित, २ सद्योव्रणचिकित्सित, ३ भग्नचिकित्सित, ४ वातव्याधिचिकित्सित, ५ महावातव्याधिचिकित्सित, ६ अर्शचिकित्सित, ७ अश्मरीचिकित्सित, ८ भगन्दरचिकित्सित, ९ कुष्ठचिकित्सित, १० महाकुष्ठचिकित्सित, ११ प्रमेहचिकित्सित, १२ प्रमेहपिडकाचिकित्सित, १३ मधुमेहचिकित्सित, १४ उदरचिकित्सित, १५ मूढगर्भचिकित्सित, १६ विद्रधिचिकित्सित, १७ विसर्पनाडीस्तनरोगचिकित्सित, १८ ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्डचिकित्सित, १९ वृद्ध्युपदंशश्लीपदचिकित्सित, २० क्षुद्ररोगचिकित्सित, २१ शूकरोगचिकित्सित, २२ मुखरोगचिकित्सित, २३ शोफचिकित्सित, २४ अनागताबाधप्रतिषेधनीयचिकित्सित, २५ मिश्रकचिकित्सित, २६ क्षीणबलीयवाजीकरणचिकित्सित, २७ सर्वोपघातशमनीयरसायन, २८ मेधायुष्कामीयरसायनचिकित्सित, २९ स्वभावव्याधिप्रतिषेधनीयरसायन, ३० निवृत्तसन्तापीयरसायन, ३१ स्नेहोपयौगिकचिकित्सित, ३२ स्वेदावचारणीयचिकित्सित, ३३ वमनविरेचनसाध्योपद्रवचिकित्सित, ३४ वमनविरेचनव्यापच्चिकित्सित, ३५ नेत्रबस्तिप्रमाणप्रविभागचिकित्सित, ३६ नेत्रबस्तिव्यापच्चिकित्सित, ३७ अनुवासनोत्तरबस्तिचिकित्सित, ३८ निरूहक्रमचिकित्सित, ३९ आतुरोपद्रवचिकित्सित, और अन्त में ४० धूमनस्यकवलग्रहचिकित्सित, इस क्रम से चालीस अध्याय हैं।

प्रायश्चित्त, प्रशमन, चिकित्सा और शान्तिकर्म ये सब शब्द पर्यायवाचक हैं। इनका विवरण इसमें करने के कारण इसको चिकित्सास्थान कहते हैं ॥१७-२५॥

वक्तव्य—पर्याय—एकार्थवाचक शब्द। प्रायश्चित्त—'प्रायो नाम तपः प्रोक्तं चित्तं निश्चय उच्यते। तपोनिश्चयसंयोगात् प्रायश्चित्तमितीर्यते' ॥ ( हेमाद्रि )। प्रायश्चित्त से यहाँ दैवव्यपाश्रय चिकित्सा का बोध हो सकता है। जिस प्रकार शारीरिक दोषों से उत्पन्न हुए रोगों का निवारण चिकित्सा द्वारा होता है, उसी प्रकार कर्मज दोषों से उत्पन्न हुए रोगों का निवारण प्रायश्चित्त द्वारा होता है। अथवा कर्मज व्याधियों का निवारण प्रायश्चित्त की भाँति चिकित्सा से होता है, इसलिये चिकित्सा को प्रायश्चित्त कह सकते हैं। 'प्रायश्चित्तम् इति भेषजस्य प्रायश्चित्तवदेनसः अधर्मकर्तव्याधिहरत्वेन' ( चक्रपाणिदत्त )।

अगदस्य रक्षा विज्ञानं स्थावरस्येतरस्य च।
सर्पदष्टविज्ञानं तस्यैव च चिकित्सितम् ॥२६॥
दुन्दुभेर्मूषिकाणां च कीटानां कल्प एव च।
अष्टौ कल्पाः समाख्याता विषभेषजकल्पनात् ॥२७॥

(कल्पस्थान के अध्याय—) १ अन्नपानरक्षाकल्प, २ स्थावरविषविज्ञानीय, ३ जङ्गमविषविज्ञानीय, ४ सर्पदष्टविषविज्ञानीय ५ सर्पदष्टविषचिकित्सितकल्प, ६ दुन्दुभिस्वनीयकल्प, ७ मूषिककल्प, ८ कीटकल्प। इन आठ अध्यायों में विषचिकित्सा की कल्पना होने के कारण इनको कल्प (स्थान) कहते हैं ॥२६-२७॥

वक्तव्य—भेषज शब्द से यहाँ चिकित्सा अर्थ अभिप्रेत है—[illegible] भेषजं [illegible] चिकित्सितं [illegible] ( चरक )।

अध्यायानां शतं विंशमेवमेतदुदीरितम्।
अतः परं प्रवक्ष्यामि तन्त्रमुत्तरमुच्यते ॥२८॥

( [illegible] पूर्व [illegible] के अनुसार ) [illegible] सौ बीस अध्यायों

वर्णन इस प्रकार किया । अब यहाँ से आगे 'उत्तर' नाम
की उत्तरतन्त्र का वर्णन किया जायगा ॥२८॥

अधिकृत्य कृतं यस्मात्तन्त्रमेतदुपद्रवान् ।
औपद्रविक इत्येष तस्मादध्यायोऽभिरुच्यते ॥२९॥
सन्धौ वर्त्मनि शुक्ले च कृष्णे सर्वत्र दृष्टिषु ।
संविज्ञानार्थमध्याया गदानां तु प्रति प्रति ॥३०॥
चिकित्साप्रविभागीयो वाताभिष्यन्दवारणः ।
पैत्तस्य श्लैष्मिकस्यापि रौधिरस्य तथैव च ॥३१॥
लेख्यभेद्यनिषेधौ च छेद्यानां वर्त्मदृष्टिषु ।
क्रियाकल्पोऽभिघातश्च कर्णे तथास्तच्चिकित्सितम् ॥३२॥
घ्राणस्थानां च विज्ञानं तद्वत्प्रतिषेधनम् ।
प्रतिश्यायनिषेधश्च शिरोगदविवेचनम् ॥३३॥
चिकित्सा तद्गदानां च शालाक्यं तन्त्रमुच्यते ।

चूंकि उपद्रवों का विचार करने के लिये यह तन्त्र रचा गया है, इसलिये ( उपद्रवाधिकारी ) इस तन्त्र के प्रारम्भिक अध्याय को 'औपद्रविक' कहते हैं ॥२९॥ सन्धि, वर्त्म, शुक्ल, कृष्ण, सर्व और दृष्टि इनके रोगों का ज्ञान कराने के लिये एक अध्याय प्रत्येक के लिये है ॥३०॥ अध्यायों के नाम— औपद्रविक, २ सन्धिगतरोगविज्ञानीय, ३ वर्त्मगतरोगविज्ञानीय, ४ शुक्लगतरोगविज्ञानीय, ५ कृष्णगतरोगविज्ञानीय, सर्वगतरोगविज्ञानीय, ७ दृष्टिगतरोगविज्ञानीय, ८ चिकित्सितप्रविभागविज्ञानीय, ९ वाताभिष्यन्दप्रतिषेध, १० पित्ताभिष्यन्दप्रतिषेध, ११ श्लेष्माभिष्यन्दप्रतिषेध, १२ रक्ताभिष्यन्दप्रतिषेध, १३ लेख्यरोगप्रतिषेध, १४ भेद्यरोगप्रतिषेध, १५ छेद्यरोगप्रतिषेध, १६ पक्ष्मकोपप्रतिषेध, १७ दृष्टिगतरोगप्रतिषेध, क्रियाकल्प, १९ नयनाभिघातप्रतिषेध, २० कर्णगतरोगविज्ञानीय, २१ कर्णगतरोगप्रतिषेध, २२ नासागतरोगविज्ञानीय, नासागतरोगप्रतिषेध, २४ प्रतिश्यायप्रतिषेध, २५ शिरोरोगविज्ञानीय, २६ शिरोरोगप्रतिषेध। इस (छब्बीस अध्याय समूह) शालाक्यतन्त्र कहते हैं ॥२९—३३॥

नवग्रहाकृतिज्ञानं स्कन्दस्य च निषेधनम् ॥३४॥
अपस्मारशकुन्योश्च रेवत्याश्च पुनः पृथक् ।
पूतनायास्तथाऽन्धाया मण्डिका शीतपूतना ॥३५॥
नैगमेषचिकित्सा च ग्रहोत्पत्तिः सयोनिजा ।
कौमारतन्त्रमित्येतच्छारीरेषु च कीर्तितम् ॥३६॥

२७ नवग्रहाकृतिविज्ञानीय, २८ स्कन्दग्रहप्रतिषेध, २९ स्कन्दापस्मारप्रतिषेध, ३० शकुनिप्रतिषेध, ३१ रेवतीप्रतिषेध, ३२ पूतनाप्रतिषेध, ३३ अन्धपूतनाप्रतिषेध, ३४ शीतपूतनाप्रतिषेध, ३५ मुखमण्डिकाप्रतिषेध, ३६ नैगमेषप्रतिषेध, ३७ ग्रहोत्पत्ति, ३८ योनिव्यापत्प्रतिषेध । यह ( सत्ताईसवें अध्याय से अड़तीसवें अध्याय तक १२ अध्याय) कौमारतन्त्र है और शारीरस्थान में भी कहा गया है ॥३४-३६॥

वक्तव्य—आयुर्वेद के शल्य शालाक्यादि आठों अंगों की व्याख्या ( प्रथम अध्याय ) देखने से यह विदित होगा कि प्रसूतितन्त्र जैसे महत्त्व के अंग का उल्लेख किसी भी अंग में नहीं किया गया है । अब प्रश्न यह है कि प्रसूतितन्त्र का समावेश आयुर्वेद के किस अंग में किया जावे । इस प्रश्न पर महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेन अपनी प्रत्यक्षशारीर की प्रस्तावना ( पृष्ठ ३५ ) में लिखते हैं—"तदाह्यानाम् । 'कौमारभृत्यं नाम कुमारभरणधात्रीक्षीरदोषसंशोधनार्थं दुष्टस्तन्यग्रहसमुत्थानां च व्याधीनामुपशमनार्थम्' इति सुश्रुतः । प्रसूतितन्त्रस्य गर्भिणीशुश्रूषादिप्रयोजनकस्य तु नात्रान्तर्भावः । तस्य हि वैद्यके शारीरएवान्तर्भावः, शल्यतन्त्रे च मूढगर्भचिकित्सादिः । एवञ्च सर्वथा कौमारभृत्यात् पृथगेव प्रसूतितन्त्रं मन्तव्यम् ।"

परन्तु निम्न प्रमाणों के आधार पर प्रसूतितन्त्र का समावेश कौमारभृत्य में ही करना उचित है ।

१ 'कौमारतन्त्रमित्येतच्छारीरेषु च कीर्तितम्' इस श्लोकार्ध की टीका में डल्हणाचार्य लिखते हैं—किन्तावदेव कुमारतन्त्रमथवाऽन्यदप्यस्तीति पृष्ट आह—'शारीरेषु च कीर्तितम्' इति । किं तत् शारीरपूर्वकम् ? तद्यथा—रजःशुद्धिः, गर्भावक्रान्तिरित्यादि । इससे रजःशुद्धि, गर्भावक्रान्ति इत्यादि अध्याय कौमारभृत्य में समाविष्ट होते हैं।

२ हारीतसंहिता में कुमारतन्त्र की निम्न व्याख्या दी गई है।

गर्भोपक्रमविज्ञानं सूतिकोपक्रमं तथा ।
बालानां रोगशमनं क्रिया बालचिकित्सितम् ॥

३ कौटिलीय अर्थशास्त्र में लिखा है कि रानी के गर्भवती होने पर कौमारभृत्य उसकी देख रेख करता रहे और प्रसूति के समय पर यथाविधि निर्विघ्न प्रसव करावे । 'आपन्नसत्त्वायां कौमारभृत्यो गर्भकर्मणि प्रजनने च नियच्छेत' (प्रथमाधिकरण अ. १७)

इससे आयुर्वेदिक कौमारभृत्य में योनिव्यापच्चिकित्सा ( Gynecology ), प्रसूतितन्त्र ( Midwifery ) और बालरोगचिकित्सा ( Paediatrics ) इन का समावेश होता है। आधुनिक पाश्चात्य वैद्यक में ये तीन विभाग स्वतंत्र हैं।

ज्वरातिसारशोषाणां गुल्महृद्रोगिणामपि ।
पाण्डूनां रक्तपित्तस्य मूर्च्छायाः पानजाश्च ये ॥३७॥
तृष्णायाश्छर्दिहिक्कानां निषेधः श्वासकासयोः ।
स्वरभेदचिकित्सा च कृम्युदावर्तिनोः पृथक् ॥३८॥
विसूचिकाऽरोचकयोर्मूत्राघातविकृच्छ्रयोः ।
इति कायचिकित्सायाः शेषमत्र प्रकीर्तितम् ॥३९॥

३९ ज्वरप्रतिषेध, ४० अतिसारप्रतिषेध, ४१ शोषप्रतिषेध, ४२ गुल्मप्रतिषेध, ४३ हृद्रोगप्रतिषेध, ४४ पाण्डुरोगप्रतिषेध, ४५ रक्तपित्तप्रतिषेध, ४६ मूर्च्छाप्रतिषेध, ४७ पानात्ययप्रतिषेध, ४८ तृष्णाप्रतिषेध, ४९ छर्दिप्रतिषेध, ५० हिक्काप्रतिषेध, ५१ श्वासप्रतिषेध, ५२ कासप्रतिषेध, ५३ स्वरभेदप्रतिषेध, ५४ कृमिरोगप्रतिषेध, ५५ उदावर्तप्रतिषेध, ५६ विसूचिकाप्रतिषेध, ५७ अरोचकप्रतिषेध, ५८ मूत्राघातप्रतिषेध, ५९ मूत्रकृच्छ्रप्रतिषेध । इतना कायचिकित्सा का शेष भाग ( उन्तालीसवें अध्याय से उनसठवें अध्याय तक ) यहां वर्णन किया गया है ॥३७-३९॥

अमानुषनिषेधश्च तथापस्मारिकोऽपरः ।
उन्मादप्रतिषेधश्च भूतविद्या निरुच्यते ॥४०॥

६० अमानुषोपसर्गप्रतिषेध, ६१ अपस्मारप्रतिषेध, ६२ उन्मादप्रतिषेध—इनको भूतविद्या कहते हैं ॥४०॥

वक्तव्य—इन अध्यायों में भूतविद्यान्तर्गत विषयों का संक्षेप से वर्णन किया है ।

रसभेदाः स्वस्थवृत्तिर्युक्तयस्तान्त्रिकाश्च याः ।
दोषभेदा इति ज्ञेया अध्यायास्तत्र भूषणाः ॥४१॥

६३ रसभेदविकल्प, ६४ स्वस्थवृत्त, ६५ तन्त्रयुक्ति, ६६ दोषभेदविकल्प । ऐसे ये उत्तरतन्त्र के भूषणरूप ( प्रकीर्ण ) अध्याय हैं ॥४१॥

श्रेष्ठत्वादुत्तरं ह्येतत् तन्त्रमाहुर्मनीषिणः ।
बह्वर्थसंग्रहाच्छ्रेष्ठमुत्तरं चापि पश्चिमम् ॥४२॥

यह तन्त्र (सब तन्त्रों के) अन्त में होते हुए भी अनेक विषयों का संग्रह करने के कारण सबसे श्रेष्ठ है, और इसी श्रेष्ठता का विचार कर महर्षियों ने इसका नाम उत्तरतन्त्र रक्खा है ॥४२॥

वक्तव्य—इस श्लोक में उत्तरतन्त्र की निरुक्ति प्रतिपादन की गई है । उत्तर शब्द का अर्थ श्रेष्ठ होता है—'उत्स्युर्दीच्यश्रेष्ठेष्वप्युत्तर' अमर । यह तन्त्र सबसे श्रेष्ठ होने के कारण इसको उत्तरतन्त्र कहते हैं । श्रेष्ठता का कारण यह है कि इस एक तन्त्र में शालाक्य, कौमार, भूतविद्या, कायचिकित्सा और तन्त्रभूषणाध्यायादि विविध अंगों का संग्रह किया गया है । उत्तरतन्त्र की दूसरी भी निरुक्ति हो सकती है । परन्तु ऊपर जो अनुवाद किया है, उससे वह स्पष्ट नहीं दिखाई देती है । उत्तरं चापि पश्चिमम्–पश्चिमत्वाद् इदं तन्त्रमुत्तरम् । सबसे पीछे वर्णन हुआ, इस से भी इस तन्त्र को उत्तरतन्त्र कह सकते हैं ।

शालाक्यतन्त्रं कौमारं चिकित्सा कायिकी च या ।
भूतविद्येति चत्वारि तन्त्रे तूत्तरसंज्ञिते ॥४३॥
वाजीकरं चिकित्सासु रसायनविधिस्तथा ।
विषतन्त्रं पुनः कल्पाः शल्यज्ञानं समन्ततः ॥४४॥
इत्यष्टाङ्गमिदं तन्त्रमादिदेवप्रकाशितम् ।
विधिनाऽधीत्य युञ्जाना भवन्ति प्राणदा भुवि ॥४५॥

शालाक्यतन्त्र, कौमारतन्त्र, कायचिकित्सा और भूतविद्या ये चार विषय उत्तरतन्त्र में हैं ॥४३॥ वाजीकरण और रसायन विधि चिकित्सास्थान में वर्णन किये हैं, कल्पस्थान में विषतन्त्र वर्णन किया है और शल्यशास्त्र का ज्ञान सर्वत्र वर्णन किया है ॥४४॥ इस प्रकार आदिदेव (भगवान् धन्वन्तरि) का प्रकाशित किया हुआ यह अष्टाङ्गतन्त्र (सुश्रुतसंहिता) है । जो यथाविधि इसको पढ़कर अभ्यास करेंगे, वे पृथ्वी पर (मनुष्यों के) प्राण बचाने वाले होंगे ॥४५॥

वक्तव्य—शल्यज्ञानं समन्ततः–आयुर्वेद के अन्य अङ्ग जिस प्रकार एक खास स्थान में मर्यादित हुए हैं, वैसा शल्यांग किसी स्थान में मर्यादित नहीं है । उसका वर्णन सर्वतन्त्रों में किया गया है । आदिदेव का अर्थ भगवान् धन्वन्तरि–अहं हि धन्वन्तरिरादिदेवः । इन श्लोकों में आयुर्वेद के आठों अंगों का समावेश सुश्रुतसंहिता में कैसा किया है, इसका वर्णन है । इससे 'तस्याङ्गवरमाद्यं प्रत्यक्षागम' श्लोक का अर्थ स्पष्ट हो जाता है ।

एतद्ध्यवश्यमध्येयम्, अधीत्य च कर्मण्यवश्यमुपासितव्यम्, उभयज्ञो हि भिषग् राजार्हो भवति ॥४६॥

इसको अवश्य पढ़ना चाहिये और पढ़कर क्रियाओं में भी अवश्य अभ्यास करना चाहिये । दोनों जानने वाला वैद्य राजा से सम्मानित होता है ॥४६॥

भवन्ति चात्र—

यस्तु केवलशास्त्रज्ञः कर्मस्वपरिनिष्ठितः ।
स मुह्यत्यातुरं प्राप्य प्राप्य भीरुरिवाहवम् ॥४
यस्तु कर्मसु निष्णातो धार्ष्ट्याच्छास्त्रबहिष्कृतः ।
स सत्सु पूजां नाप्नोति वधं चार्हति राजतः ॥४
उभावेतावनिपुणावसमर्थौ स्वकर्मणि ।
अर्धवेदधरावेतावेकपक्षाविव द्विजौ ॥४

इस पर श्लोक कहे हैं कि—जो वैद्य केवल शास्त्र का जा[नने] वाला है और क्रियाओं में निपुण नहीं है, वह रोगी के पा[स] जाकर (चिकित्सा करने में) घबरा जाता है, जैसे कि भीरु पु[रुष] संग्राम में जाकर घबरा जाता है ॥४७॥ जो अपनी धृष्टता [के] कारण वैद्यक्रियाओं में निपुण है, परन्तु शास्त्र से अनभिज्ञ है, [वह] उत्तम वैद्यों में सम्मान योग्य नहीं है और राजा की ओर [से] प्राणदण्ड देने योग्य होता है ॥४८॥ शास्त्र और कर्माभ्यास में केवल एक ही का अभ्यास किये हुए ये दोनों एक एक पंख वा[ले] दो पक्षी की भाँति अपने (चिकित्सा के) काम में असम[र्थ] और अयोग्य होते हैं (जैसे एक पक्ष वाला पक्षी उड़ने के का[म] में असमर्थ होता है, वैसे केवल शास्त्र या कर्माभ्यास किया हु[आ] वैद्य अपनी चिकित्सा का काम करने में असमर्थ होता है) ॥४[९॥]

वक्तव्य—धार्ष्ट्य—केवल सर्वदा कर्म करने के का[रण] उत्पन्न हुआ प्रागल्भ्य । अज्ञानपूर्वक चिकित्सा करने वाले वै[द्य] का दण्ड देने का विधान कौटिलीय अर्थशास्त्र में मिलता है– 'भिषजः प्राणाबाधिकमनाख्यायोपक्रममाणस्य विपत्तौ पूर्वस्साहसदण्डः कर्मापराधेन विपत्तौ मध्यमः । मर्मवधवैगुण्यकरणे दण्डपारुष्यं विद्यात्' (चतुर्थ अधिकरण अध्याय १)

ओषध्योऽमृतकल्पास्तु शस्त्राशनिविषोपमाः ।
भवन्त्यज्ञैरुपहृतास्तस्मादेतान् विवर्जयेत् ॥५०

मूर्ख वैद्यों से प्रयुक्त हुई अमृत के समान (प्राणदायक) ओषधियाँ भी शस्त्र वज्र और विष के समान (प्राणनाशक) हो जाया करती हैं, इसलिये इनका परित्याग करे ॥५०॥

वक्तव्य—यद्यपि ओषधि शब्द फलपाकान्त वनस्पति द्रव्यवाचक है तथापि यहाँ चिकित्सोपयोगी समस्तद्रव्यवाचक समझना चाहिये । अनेक प्रकार की आपत्तियों का दिग्द[र्शन] करने के लिये शस्त्र, अशनि और विष की उपमा दी गई है । श[स्त्र] से शरीर के एकाध अंग के मर्मघात की आपत्ति बतलाई जाती है, वज्र से आकस्मिक मृत्यु की आपत्ति और विष से आक[स्मिक] मृत्यु और चिरकालानुबन्धी रोगोत्पत्ति की आपत्ति बत[लाई] जाती है । चरक में भी ऐसा ही लिखा है—'यथाविषं यथा शस्त्रं यथाग्निरशनिर्यथा । तथौषधमविज्ञातं विज्ञातममृतं यथा' ॥ (सू[०] अ० १) । इस श्लोक में शास्त्र से अनभिज्ञ वैद्यों के विषय [में] कहा है । आगे श्लोक में कर्माभ्यास से अनभिज्ञ वैद्यों के विष[य] में कहा गया है ।

स्नेहादिष्वनभिज्ञा ये छेद्यादिषु च कर्मसु ।
ते निघ्नन्ति जनं लोभात् कुवैद्या नृपदोषतः ॥५१॥

---

१ अभ्यस्तं

१ कर्मी

छेद, भेद्य आदि शस्त्रकर्मों में और स्नेह स्वेदपूर्वक पंचकर्मों में जो वैद्य अनभिज्ञ हैं, वे मूर्ख वैद्य राजा के दोष के कारण लोभ से जनता के प्राणों का नाश कर देते हैं ॥५१॥

वक्तव्य—वैद्य के निष्पन्न हो जाने के पश्चात् जनता में चिकित्सा प्रारंभ करने के पूर्व कर्म और शास्त्र की दृष्टि से उसकी ठीक जांच करना तथा चिकित्सक वैद्य से अज्ञानपूर्वक या ज्ञानपूर्वक असंगत चिकित्सा हो जाने पर उसको दण्ड देने का विधान करना राजा का या राजसंस्था का कर्तव्य है । चक्रदत्त अपनी टीका में लिखते हैं—निष्पन्नेन वैद्येन प्रजापालके राज्ञि आत्मा गुणतो दर्शनीयः । ततो राज्ञा परीक्ष्य वैद्यः प्रजारक्षार्थमनुमन्तव्य एष धर्मः । अनिष्पन्नवैद्यगणश्चिकित्सां कुर्वाणो लोकापकारतया राज्ञा शासनीयः । इस कर्तव्य धर्म का योग्य पालन न करना राजा का दोष समझना चाहिये । चरक में भी लिखा है कि इस प्रकार के अज्ञानी प्राणहारक वैद्यों का जनता में होना राजा का ही प्रमाद है—'अतो विपर्ययेण विपरीता रोगाणामभिसरा हन्तारः प्राणानां भिषक्छद्मप्रतिच्छन्नाः कण्टकभूता लोकस्य प्रतिरूपकत्यक्तधर्माणो राज्ञां प्रमादाच्चरन्ति राष्ट्राणि ।' ( सू० २९ )

**यस्तूभयज्ञो मतिमान् स समर्थोऽर्थसाधने ।**
**आहवे कर्म निर्वोढुं द्विचक्रः स्यन्दनो यथा ॥५२॥**

जैसे कि दो पहियों का रथ संग्राम में कार्य करने में समर्थ होता है, वैसे ही जो बुद्धिमान् वैद्य ( शास्त्र और क्रिया ) दोनों विषयों का पूर्ण जानने वाला है वह (आयुर्वेद का) प्रयोजन सिद्ध करने में समर्थ होता है ॥५२॥

वक्तव्य—अर्थसाधन—व्याधितस्य व्याधिपरिमोक्षः स्वस्थस्य रक्षणं च । यहां मतिमान् शब्द सहेतुक प्रयुक्त हुआ है। मति का अर्थ सहज बुद्धि । अपनी सहज बुद्धि का उपयोग किये बिना चिकित्सा में सफलता नहीं मिल सकती है । यदि शास्त्र और कर्म रथ के दो चक्र होते हैं तो मति रथ का सारथि है, जिसके बिना रथ का अस्तित्व व्यर्थ है । चरक में लिखा है—'शास्त्रं ज्योतिः प्रकाशार्थं दर्शनं बुद्धिरात्मनः । ताभ्यां भिषक् सुयुक्ताभ्यां चिकित्सन्नापराध्यति' ॥ ( सू० अ० ९ )

**अथ वत्स ! तदेतदध्येयं यथा तथोपधारय मया प्रोच्यमानम्—अथ शुचये कृतोत्तरासङ्गायाव्याकुलायोपस्थितायाध्ययनकाले शिष्याय यथाशक्ति गुरुरुपदिशेत् पदं पादं श्लोकं वा; ते च पदपादश्लोका भूयः क्रमेणानुसंधेयाः, एवमेकैकशो घटयेदात्मना चानुपठेत्; अद्रुतमविलम्बितमविशङ्कितमननुनासिकं व्यक्ताक्षरमपीडितवर्णमक्षिभ्रुवौष्ठहस्तैरनभिनीतं सुसंस्कृतं नात्युच्चैर्नातिनीचैश्च स्वरैः पठेत् । न चान्तरेण कश्चिद्व्रजेत् तयोरधीयानयोः ॥५३॥**

हे वत्स सुश्रुत ! जिस विधि से यह ( आयुर्वेद शास्त्र ) पढ़ना चाहिए वह विधि मैं वर्णन कर रहा हूँ, तू श्रवण कर । पवित्र, उत्तरीय वस्त्र पहने हुए एकचित्त ऐसे उपस्थित हुए शिष्य को गुरु अध्ययन के समय यथाशक्ति पद, श्लोक का चरण या संपूर्ण श्लोक पढ़ावे । फिर पढ़ाये हुए पदपादश्लोकों का क्रम से सूक्ष्म निरूपण करें; इस प्रकार एक एक ( श्लोक को या शिष्य को ) पढ़ावे पश्चात् गुरु स्वयं पढ़े । न बहुत शीघ्रता से, न बहुत विलंब से, शंकारहित होकर, नासिकोच्चार वर्ज्य कर, स्पष्ट उच्चार करके, अक्षरों के ऊपर आवश्यकता से अधिक जोर न देकर, आंख, भ्रुकुटि, होंठ तथा हाथों करके किसी प्रकार का भाव प्रकट न कर, न बहुत ऊँचे स्वर से, न बहुत नीचे स्वर से पढ़े और पढ़ते समय गुरु और शिष्य दोनों के बीच में कोई न जावे ॥५३॥

वक्तव्य—अथ—नित्य आह्निक कर्म से निवृत्त होकर । उत्तरासङ्ग—प्रावार या कमर के ऊपर ओढ़ने का वस्त्र । अध्ययनकाल—अनध्याय वर्ज्य कर शेष दिनों में प्रातःकालादि समय । अनुसंधान—सूक्ष्म निरूपण या अन्वेषण। अविशङ्कित—गुरु के सम्बन्ध में किसी प्रकार की भीति मन में न रखकर । न कश्चिद् व्रजेत्—पढ़ाई के समय शिष्य और गुरु के बीच में कोई आने जाने से दोनों का ध्यान उसी की तरफ़ आकर्षित होता है, जिससे गुरु के विषयनिरूपण में और शिष्य के विषयग्रहण करने में बाधा उत्पन्न होती है । इसलिये यह निषेध किया गया है । इस प्रकार अन्तरागमन होने पर शास्त्र के अनुसार अनध्याय करना पड़ता है । मनुस्मृति में लिखा है—

पशुमंडूकमार्जारश्वसर्पनकुलाखुभिः ।
अन्तरागमने विद्यादनध्यायमहर्निशम् ॥ (अ. ४-१२६)

भवतश्चात्र—

**शुचिर्गुरुपरो दक्षस्तन्द्रानिद्राविवर्जितः ।**
**पठन्नेतेन विधिना शिष्यः शास्त्रान्तमाप्नुयात् ॥५४॥**

पवित्र, गुरुभक्त, ( अपने कार्य में) दक्ष होकर निद्रा और आलस्य छोड़कर जो शिष्य उपर्युक्त विधि से इस शास्त्र का अध्ययन करेगा, वह इसमें पारंगत हो जायगा ॥५४॥

वक्तव्य—निद्रावर्जित, रात्रि का पहला और अन्तिम याम ( ब्राह्ममुहूर्त ) में तथा दिन में निद्रा वर्जित करके ।

**वाक्सौष्ठवेऽर्थविज्ञाने प्रागल्भ्ये कर्मनैपुणे ।**
**तदभ्यासे च सिद्धौ च यतेताध्ययनान्तगः ॥५५॥**

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽध्ययनसंप्रदानीयो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

और शास्त्रान्त तक पढ़ चुकने पर वाणी की शुद्धता के लिये, अर्थविज्ञान के लिये, धाष्टर्य तथा कर्म में नैपुण्य उत्पन्न करने के लिये, कर्माभ्यास और (आरब्ध कार्य में) सिद्धि प्राप्त करने के लिये सदैव यत्न करता रहे ॥५५॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

---

# चतुर्थोऽध्यायः ।

**अथातः प्रभाषणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहां से प्रभाषणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने सुश्रुत के प्रति किया ॥१॥

वक्तव्य—प्रभाषणमधीतशास्त्रस्य प्रकर्षेणार्थानुसधानपूर्वकं व्याख्यानम् । पढ़े हुए शास्त्र का अनुसंधानपूर्वक जो व्याख्यान होता है, उसे प्रभाषण कहते हैं ।

अधिगतमप्यध्ययनमप्रभाषितमर्थतः खरस्य चन्दनभार इव केवलं परिश्रमकरं भवति ॥२॥

भवति चात्र—

यथा खरश्चन्दनभारवाही
भारस्य वेत्ता न तु चन्दनस्य।
एवं हि शास्त्राणि बहून्यधीत्य
चार्थेषु मूढाः खरवद्वहन्ति ॥३॥

सम्पूर्ण शास्त्र पढ़ लेने पर भी यदि अर्थ का तत्त्वज्ञान न हो तो गर्दभ के चन्दन भार की भांति शास्त्र केवल (भार के समान) परिश्रमजनक होता है ॥२॥ जैसे चन्दन का भार उठाने वाला गदहा केवल भार को ही जानने वाला होता है और चन्दन के गुणों को नहीं जानता है, वैसे ही जो बहुत शास्त्र पढ़ लेने पर भी उनके अर्थों को नहीं समझते हैं वे गर्दभ के तुल्य (चन्दन के स्थान में शास्त्रों का) भार ढोने वाले होते हैं ॥३॥

तस्मात् सविंशमध्यायशतमनुपदपादश्लोकमनुवर्णयितव्यमनुश्रोतव्यं च, कस्मात्? सूक्ष्मा हि द्रव्यरसगुणवीर्यविपाकदोषधातुमलाशयमर्मसिरास्नायुसन्ध्यस्थिगर्भसंभवद्रव्यसमूहविभागास्तथा प्रनष्टशल्योद्धरणव्रणविनिश्चयभग्नविकल्पाः साध्ययाप्यप्रत्याख्येयता च विकाराणामेवमादयश्चान्ये सहस्रशो विशेषा ये विचिन्त्यमाना विमलविपुलबुद्धेरपि बुद्धिमाकुलीकुर्युः किं पुनरल्पबुद्धेः, तस्मादवश्यमनुपदपादश्लोकमनुवर्णयितव्यमनुश्रोतव्यं च ॥४॥

इसी कारण से एक सौ बीस अध्यायों को एक एक पद, चरण और श्लोक को लेकर (गुरु को खूब) वर्णन करना चाहिये और (शिष्य को खूब) श्रवण करना चाहिये। क्योंकि (स्थावरादि) द्रव्य, (मधुरादि) रस, (गुर्वादि) गुण, (शीतोष्णादि) वीर्य, (मधुरादि) विपाक, (वातादि) दोष, (रसादि) धातु, (मूत्रादि) मल, (वातादि) आशय, मर्म, सिरा, स्नायु, सन्धि, अस्थि (शुक्रशोणितादि) गर्भोत्पत्तिजनक द्रव्यसमूह तथा नष्ट शल्य को निकालना, व्रण का निश्चय करना, भग्न के भेद, रोगों के साध्य याप्यादि भेद इत्यादिक और अन्य हजारों सूक्ष्म विशेष बातें होती हैं जिनका विचार करने पर निर्मल और विपुल बुद्धिवाले मनुष्यों की बुद्धि भी व्याकुल हो जाती है फिर अल्पबुद्धि मनुष्य की तो क्या गति है। इसलिये अवश्यमेव एक एक पद, पाद और श्लोक लेकर उसका खूब विवरण करना चाहिये तथा सुनना भी चाहिये ॥४॥

अन्यशास्त्रोपपन्नानां चार्थानामिहोपनीतानामर्थवशात्तेषां तद्विद्येभ्य एव व्याख्यानमनुश्रोतव्यं, कस्मात्? नह्येकस्मिन् शास्त्रे शक्यः सर्वशास्त्राणामवरोधः कर्तुम् ॥५॥

१-२ •शास्त्रमेकं•.

भवन्ति चात्र—

एकं शास्त्रमधीयानो न विद्याच्छास्त्रनिश्चयम्।
तस्माद्बहुश्रुतः शास्त्रं विजानीयाच्चिकित्सकः ॥६॥

प्रयोजन के कारण जो अन्य शास्त्रों के (थोड़े) विषय इस शास्त्र में आये हैं, उनका व्याख्यान उन शास्त्रों के विद्वानों से ही सुनना चाहिये। क्यों? एक शास्त्र में (अन्य आवश्यक) सब शास्त्रों का समावेश करना असम्भव है ॥५॥ केवल एक ही शास्त्र पढ़ने वाला मनुष्य उस शास्त्र के तत्त्वों को निश्चयपूर्वक ग्रहण नहीं कर सकता है, इसलिये चिकित्सक वैद्य को चाहिये कि वह (अन्य आवश्यक) शास्त्रों का अभ्यास करके आयुर्वेद शास्त्र को पढ़ ले ॥६॥

वक्तव्य—प्रत्येक शास्त्र में अन्य कई शास्त्रों के सिद्धान्त और तत्त्वों का संबन्ध आता है। कोई भी शास्त्र स्वयं पूर्ण नहीं, न प्रत्येक शास्त्र में अन्य शास्त्रों के सिद्धान्तों का विस्तार से विवरण किया जा सकता है। परन्तु जबतक सम्बन्धित शास्त्रों से विद्यार्थी अपरिचित होता है, तबतक उससे उसके शास्त्र का योग्य आकलन नहीं हो सकता है। इसलिये विद्यार्थी को चाहिये कि वह दूसरे शास्त्रों के सिद्धान्तों का ज्ञान उन शास्त्रों के पण्डितों से कर ले। आयुर्वेद का आकलन करने के लिये वेदान्त सांख्य वैशेषिक ज्योतिष व्याकरणादि शास्त्रों के मौलिक सिद्धान्तों से परिचित होना अत्यन्त आवश्यक है। इनके सिवाय रसायनशास्त्र (Chemistry), भौतिकविज्ञान (Physics), उद्भिज्जशास्त्र (Botany), जन्तुशास्त्र (Zoology), जीवशास्त्र (Biology), जीवनरसायन (Biochemistry), मानसशास्त्र (Psychology), वंशशास्त्र (Science of heridity), आहारशास्त्र (Diaeteties) इत्यादि अनेक शास्त्रों का थोड़ा परिचय आवश्यक है। इनमें से पहले चार शास्त्र अत्यन्त आवश्यक होने के कारण पाश्चात्य वैद्यक के पाठ्यक्रम में समाविष्ट किये गये हैं। सांप्रत आयुर्वेद के अध्ययन में प्राचीन सांख्य वैशेषिक दर्शनों के सिवाय रसायनशास्त्र, उद्भिज्जशास्त्र तथा पाश्चात्य वैद्यक के आवश्यक अंगों का भी समावेश करना अत्यन्त आवश्यक है। प्राचीन काल में अन्य शास्त्रों का परिचय स्वयं आचार्यों से करने की आवश्यकता थी। आजकल प्रत्येक शास्त्र के सुंदर ग्रंथ मिलते हैं, जिनका परिशीलन करने से अधिकांश काम हो जाता है और आचार्यों से पढ़ने की उतनी आवश्यकता नहीं होती है।

शास्त्रं गुरुमुखोद्गीर्णमादायोपास्य चासकृत्।
यः कर्म कुरुते वैद्यः स वैद्योऽन्ये तु तस्कराः ॥७॥

गुरुमुख से निकले हुए शास्त्र को जो ग्रहण कर अनेक बार उसकी उपासना करके कर्म करता है, वही वैद्य है। अन्य सब चोर हैं ॥७॥

वक्तव्य—आयुर्वेद यद्यपि उपवेद है तथापि जिन कारणों से उसे शास्त्र कहते हैं—शासनात् शास्ति इति शास्त्रम्, आयुरारोग्यदानेन धर्मार्थकामादीनां शासनाद्वा शास्त्रम्, शरणात् त्रायत इति वा शस्त्रम्। उपासना—प्रमाणपद्धति तथा तद्विद्यसम्भाषापद्धति द्वारा अर्थ तत्त्व का निश्चय करना। वित्तापहरण तथा प्राणापहरण करने के कारण कुवैद्य चोर कहलाता है।

औपधेनवमौरभ्रं सौश्रुतं पौष्कलावतम् ।
शेषाणां शल्यतन्त्राणां मूलान्येतानि निर्दिशेत् ॥८॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने प्रभाषणीयो नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

औपधेनव तन्त्र, औरभ्र तन्त्र, सौश्रुत तन्त्र और पौष्कलावत तन्त्र इन चार तन्त्रों को अन्य सर्व शल्यतन्त्र के ग्रन्थों में प्रधान समझना चाहिये ॥८॥

वक्तव्य—ऊपर पाँचवें सूत्र और छठे श्लोक में सामान्य आयुर्वेदाध्ययन के लिये अन्य शास्त्रों की आवश्यकता दिखलाकर इस श्लोक में शल्यविज्ञान पढ़ने के लिये अन्य महत्त्व के शल्यतन्त्र के ग्रन्थ बतलाए गये हैं। अर्थात् उपलब्ध सुश्रुतसंहिता का योग्य अभ्यास करने के लिये उपर्युक्त चार तन्त्रों का परिशीलन जरूर करना चाहिये। ये चारों तन्त्र आज अनुपलब्ध हैं। इस श्लोक से यह भी सिद्ध होता है कि पुराना सुश्रुततन्त्र उपलब्ध सुश्रुतसंहिता से स्वतंत्र है; अन्यथा सुश्रुततन्त्र का निर्देश करने की आवश्यकता नहीं थी।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

---

# पञ्चमोऽध्यायः ।

अथातोऽग्रोपहरणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
[य]थोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से अग्रोपहरणीय नामक अध्याय का वर्णन [कर]ते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया है ॥१॥

वक्तव्य—अग्रोपहरणीय—शस्त्रकर्म करने के पूर्व जिन [सा]मग्रियों को सुसज्ज रखकर काम करना पड़ता है उनके संबंध [में] लिखा हुआ अध्याय। 'कर्मणामग्रे उपहरणं येषां यन्त्रशस्त्रादीनां [त]दग्रोपहरणानि तान्यधिकृत्य कृतोऽध्यायोऽग्रोपहरणीयः'। (चक्र)

त्रिविधं कर्म—पूर्वकर्म, प्रधानकर्म, पश्चात्कर्मेति;
[व्य]ाध्याधिं प्रति प्रत्युपदेक्ष्यामः ॥२॥

[य]ह कर्म तीन प्रकार का होता है—पूर्वकर्म, प्रधानकर्म, पश्चात्[कर्म]। इनका उपदेश प्रत्येक व्याधि का वर्णन करते समय किया [जा]यगा ॥२॥

वक्तव्य—यहाँ कर्म के जो तीन प्रकार बतलाये हैं, वे [के]वल शल्यचिकित्सा में ही होते हैं। इनमें से जो कर्म रोग [का] निवारण करता है, उसे 'प्रधानकर्म' कहते हैं। प्रधान कर्म [कर]ने के पूर्व उसके संबंध में जो कुछ भी उपकारक कर्म करना [पड़]ता है, उसे 'पूर्वकर्म' कहते हैं। प्रधानकर्म के पश्चात् उसकी [पूर्]ति करने के लिये या उससे होने वाले उपद्रवों का निवारण [कर]ने के लिये जो कर्म करना पड़ता है, उसे 'पश्चात्कर्म' कहते [हैं]। 'प्रधानकर्मफलानुवृत्तिकरं कर्म पश्चात्कर्म' (हाराणचन्द्र)। [चि]कित्सास्थान के पहले अध्याय में व्रण के साठ उपक्रम वर्णन [कि]ये हैं। इन में अपतर्पण से विरेचन तक द्वादशकर्म पूर्वकर्म [में] आते हैं; अष्टविध शस्त्रकर्म प्रधानकर्म में आते हैं और शेष [प]श्चात्कर्म में समाविष्ट होते हैं—लङ्घनादिविरेकान्तं पूर्वकर्म व्रणस्य [तु]। पाटनं रोपणं यच्च प्रधानं कर्म तत् स्मृतम्। बलवर्णाग्निकार्यं तु पश्चात्कर्म समादिशेत्'॥ परंतु इस प्रकार उपक्रमों का पूर्वपश्चित्त्व निश्चित न समझकर प्रधानकर्मसापेक्ष समझना चाहिये। यथा लङ्घन प्रधानकर्म के पूर्व होने से पूर्वकर्म और पीछे होने से पश्चात् कर्म हो जाता है। आधुनिक शस्त्रकर्म के संबंध में भी उपर्युक्त तीन विभाग किये जाते हैं। लंघन, विरेचन, बस्ति इत्यादि सामान्य तथा शस्त्रकर्म के स्थान का विशोधन (Sterilization) इत्यादि विशेषकर्म पूर्वकर्म में आते हैं, और इसको 'प्रिपरेशन आफ दी पेशंट' (Preparation of the patient) कहते हैं। प्रधान कर्म में मुख्यशस्त्रक्रिया समाविष्ट होती है। उसे 'मेन आपरेशन' (Main operation) कहते हैं। पश्चात्कर्म में व्रणितोपचारादि उपाय तथा व्रणचिकित्सा आती है। इसे 'आफ्टर ट्रीटमेंट' (After treatment) कहते हैं। तद्व्याधिं प्रति—ये त्रिविधकर्म प्रत्येक व्याधि के संबंध में भिन्न भिन्न होते हैं; अतः इनका वर्णन प्रत्येक व्याधि वर्णन के समय किया जायगा, क्योंकि यहां उनका वर्णन करने से कोई लाभ नहीं है।

अस्मिन् शास्त्रे शस्त्रकर्मप्राधान्याच्छस्त्रकर्मैव तावत् पूर्वमुपदेक्ष्यामस्तत्सम्भारांश्च ॥३॥

शल्यतन्त्र में शस्त्रकर्म की प्रधानता होने के कारण शस्त्रकर्म तथा उसकी सामग्रियों का वर्णन प्रारम्भ में करेंगे ॥३॥

तच्च शस्त्रकर्माऽष्टविधं; तद्यथा—छेद्यं, भेद्यं, लेख्यं, वेध्यम्, एष्यम्, आहार्यं, विस्राव्यं, सीव्यमिति।

वह शस्त्रकर्म आठ प्रकार का है—१ छेदन, २ भेदन, ३ लेखन, ४ वेधन, ५ एषण, ६ आहरण, ७ विस्रावण, और ८ सीवन ॥४॥

वक्तव्य—अष्टविध—चरकसंहिता में दृढबल ने एषण और आहरण छोड़कर शेष छः शस्त्रकर्म निर्दिष्ट किये हैं—'पाटनं व्यधनं चैव छेदनं लेखनं तथा। प्रोञ्छनं सीवनं चैव षड्विधं शस्त्रकर्म तत् ॥' (चिकित्सास्थान)। वास्तव में एषण और आहरण यन्त्रकर्म हैं, शस्त्रकर्म नहीं हैं। परन्तु अनेक बार छेदन भेदन करके एषण आहरण करना पड़ता है। इसलिये सुश्रुत ने इनका समावेश शस्त्रकर्म में किया है—'एषणाहरणे शस्त्रकर्मणि केचिन्न मन्यन्ते तथापि छित्त्वा भित्त्वाऽप्येषणाहरणे क्रियेते, अतोऽत्र शस्त्रकर्मणि निर्दिष्टे' (डल्हणटीका)। छेदन—काट के द्विधा करना यथा भगन्दर या शरीर से अलग करना यथा अर्श, चर्मकील इत्यादि (Excision)। भेदन—चीरना यथा फोड़ा विद्रधि इत्यादि (Incision)। लेखन—खुरचना यथा मांसकन्द इत्यादि (Scraping, Scarification)। वेधन—अल्पमुख शस्त्र से छेद करना यथा सिरावेध, मूत्रवृद्धि जलोदर इत्यादि (Puncturing)। एषण—शलाका द्वारा नाडी व्रणादियों का अन्वेषण (Probing, Exploration)। आहरण—बाहर खींच के निकालना (Extraction)। विस्रावण—रक्त लसिका पूय इत्यादि को चुवाना (Drainage)। सीवन—सीना या टाँके लगाना (Suturing, stitching)। वाग्भट ने इन आठ कर्मों के अतिरिक्त निम्न पाँच कर्म अधिक वर्णन किये हैं। यथा—१ उत्पाटन, २ कुट्टन, ३ मन्थन, ४ ग्रहण, ५ दहन—उत्पाट्य पाट्य सीव्यैष्यलेख्यप्रच्छन्नकुट्टनम्। छेद्य भेद्यं व्यधो मन्थो ग्रहो दाहश्च तत्क्रियाः ॥ उत्पाटन—इसी को अष्टाङ्गसंग्रह में उद्धरण कहा है। कुट्टन—सुई की सहायता से त्वचा में छोटे छोटे छेद करना (Pricking)। मन्थन—मन्थ की सहायता

से मन्थन क्रिया द्वारा छेद करना ( Drilling )। 'निरुद्धेऽस्थिनि वा वायौ पाणिमन्थेन दारिते। नाडीं दत्त्वाऽस्थिनि भिषक् चूषयेत् पवन बली' ॥ ( सुश्रुत )। दहन—यन्त्र तथा शस्त्र की सहायता से दहन कर्म होता है। शस्त्र द्वारा जो होता है, उसे अँग्रेजी में 'कॉटरी नाईफ' कहते हैं ( Cautery Knife )। आधुनिक काल में इस पद्धति द्वारा शस्त्रकर्म करने की प्रथा बहुत बढ़ गई है। सुश्रुत में भी इसका निर्देश किया गया है—'अग्नितप्तेन शस्त्रेण छिन्द्यात्' ( चि अ. २ )।

अतोऽन्यतमं कर्म चिकीर्षता वैद्येन पूर्वमेवोपकल्पयितव्यानि—यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निशलाकाशृङ्गजलौकालाबूजाम्बवौष्ठपिचुप्रोतसूत्रपत्रपट्टमधुघृतवसापयस्तैलतर्पणकषायालेपनकल्कव्यजनशीतोष्णोदककटाहादीनि; परिकर्मिणश्च स्निग्धाः स्थिरा बलवन्तः ॥५॥

उपर्युक्त आठ शस्त्रकर्मों में से किसी कर्म करने की इच्छा वाले वैद्य को पहले ही नीचे लिखी सामग्री अपने पास तैयार रखनी चाहिये। जैसे-यन्त्र, शस्त्र, क्षार, अग्नि, शलाका, सींग, जोंक, तौंबा, जाम्बवोष्ठ, रुई, वस्त्र, सूत, पत्ते, ( व्रणबंधन के लिये) पट, मधु, घी, चरबी, दूध, तेल, संतर्पण द्रव्य, क्वाथ, लेप की ओषधियाँ, लुगदी, पंखा, ठंडा और गरम जल तथा कड़ाही। ( इसके सिवाय रोगी के ऊपर ) प्रेम करने वाले, स्थिर चित्त और बलवान् ऐसे परिचारक भी होने चाहिये ॥५॥

वक्तव्य—इस सूत्र का आशय यह है कि शस्त्रकर्म के लिये जो जो चीजें आवश्यक होंगी, वे सब पहले इकट्ठा कर शस्त्रकर्म करने के समय अपने समीप तैयार रखनी चाहिये। प्रत्येक शस्त्रकर्म में आवश्यक वस्तुएँ भिन्न भिन्न हो सकती हैं। ऊपर सर्वसाधारणतया आठों प्रकार के शस्त्रकर्मों में उपयोगी वस्तुओं की सूची दी गई है। जाम्बवोष्ठ—जम्बूफलाकृतिमुखाग्र कृष्णपाषाणरचिता वर्ति। इसका उपयोग अग्नि और क्षार कर्म में होता है। पट—व्रण बांधने के लिये उपयोगी विविध प्रकार के पट ( Bandages )। तर्पण—शस्त्रकर्मजन्य ग्लानि निवारक और तृप्तिकारक खाद्य पदार्थ, जैसे जलयुक्त सक्तु-क्षीरादि या अरसरी। बलवान्—शस्त्रकर्म के समय रोगी को यन्त्रणा करने को या कस कर पकड़ रखने की आवश्यकता प्राचीन काल में थी। इसलिये शल्यचिकित्सक के परिचारक में अन्य सर्वमान्य गुणों के अतिरिक्त शक्ति भी होनी चाहिये। इसलिये सुश्रुत में परिचारक के गुण वर्णन करते समय बल का भी निर्देश किया है—'स्निग्धो जुगुप्सुर्बलवान्'। रोगी की केवल शुश्रूषा करने के लिये बल की कोई आवश्यकता नहीं होती इसलिये चरकसंहिता में ( सूत्र अ. ९ ) परिचारक के गुणों में बल का निर्देश नहीं किया गया है—'उपचारज्ञता दाक्ष्यमनुरागश्च भर्तरि। शौचं चेति चतुष्कोऽयं गुणः परिचरे जने' ॥ कार्य भिन्नता के कारण उत्पन्न होने वाले इस सूक्ष्म भेद का विचार करने पर ऊपर के बलवान् शब्द का अर्थ केवल 'शारीरबल संपन्न करना' युक्त है। 'बलवन्तः मर्दनेषु समर्थाः' यह जो अर्थ डल्हण की टीका में दिया गया है, वह [illegible] है।

ततः प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रेषु दध्यक्षताम्नपानरत्नैरग्निं विप्रान् भिषजश्चार्चयित्वा, कृतबलिमङ्गलस्वस्तिवाचनं लघुभुक्तवन्तं प्राङ्मुखमातुरमुपवेश्य यन्त्रयित्वा, प्रत्यङ्मुखो वैद्यो मर्मसिरास्नायुसन्ध्यस्थिधमनीः परिहरन्, अनुलोमं शस्त्रं निदध्यादापूयदर्शनात्, सकृदेवापहरेच्छस्त्रमाशु च; महत्स्वपि च पाकेषु द्व्यङ्गुलान्तरं त्र्यङ्गुलान्तरं वा शस्त्रपदमुक्तम् ॥६॥

फिर शुभ तिथि, करण, मुहूर्त, नक्षत्र पर दही, अक्षत, अन्नपान तथा रत्नादि से अग्नि, ब्राह्मण और वैद्यों का पूजन कराकर बलिदान, मंगलाचरण और स्वस्तिवाचन भी कराके हलके भोजन किये हुए रोगी को पूर्वाभिमुख बिठला कर यन्त्र से बंधवा कर वैद्य स्वयं पश्चिमाभिमुख होकर मर्म, सिरा, स्नायु, सन्धि, अस्थि, धमनी आदि को बचाकर जहाँ तक पीव दिखाई दे वहाँ तक लोम की दिशा में शस्त्र प्रवेश करे और जल्दी से एक बार शस्त्र निकाल ले; पाकस्थान बड़ा होने पर व्रण की लम्बाई दो या तीन अंगुल होनी चाहिये ॥६॥

वक्तव्य—भुक्तवन्त—शस्त्रकर्मजन्य ग्लानि निवारण करने के लिये तथा शस्त्रजनित घाव से रक्त का स्राव थोड़ा कम करने के लिये रोगी को भोजन शस्त्रकर्म के पहले दिया जाता था। विशेष विवरण के लिये अध्याय १७ श्लोक १५ की टीका देखो। प्रत्यङ्मुख—प्रायः शस्त्रकर्म पूर्वाह्न में होने के कारण शस्त्रनिपातस्थान सुप्रकाशित करने के लिये रोगी को पूर्वाभिमुख रखने की पद्धति थी। इससे चिकित्सक को शस्त्रकर्मस्थान का निरीक्षण करने में भी सौकर्य मिलता था। यदि कारणवश शस्त्रकर्म दो प्रहर करना हो तो रोगी को पश्चिमाभिमुख रखना चाहिये। इसीलिये आगे सिराव्यध (शारीर अ. ८) और अर्शचिकित्सा ( चि अ. ६ ) में दिशा का निर्देश न कर केवल सूर्याभिमुख लिखा है—'तत्र व्याधितं पुरुषं प्रत्यादित्यमुखं' 'फलके शय्यायां वा प्रत्यादित्यमुखं'। यन्त्रयित्वा—प्राचीन काल में सार्वदैहिक संज्ञाहर औषधि ( General Anaesthetic ) मालूम न होने से शस्त्रकर्म के समय शस्त्रनिपातजन्य वेदना के कारण रोगी के एक दम सर्वांग की हलचल बंद करने के लिये उसको बलवान् परिचारकों से या डोरी ( यंत्रणपट्टक ) से कसकर बांधने की आवश्यकता होती थी और यह यन्त्रण प्रत्येक शस्त्रकर्म के समय किया जाता था। यन्त्रणविधि न करने से शस्त्रकर्म के समय रोगी हिल जाने के कारण अन्य स्थान पर शस्त्र से घाव हो जाने की भीति होती है। मर्म—'मर्माणि नाम मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिसन्निपातास्तेषु स्वभावत एव विशेषेण प्राणास्तिष्ठन्ति'। अनुलोम—पाकस्थान में शस्त्र भीतर प्रवेश करने की दिशा नीचे से ऊपर की तरफ रोम की भांति होनी चाहिये। इससे पूय का स्राव बाहर आने के लिये सुभीता होता है। इसके उल्टा देर करने से पूय बाहर आने में बड़ी दिक्कत होती है। डाक्टर अनुलोम का अर्थ 'यथायोग' करते हैं। द्व्यङ्गुलान्तरं त्र्यङ्गुलान्तरं वा—जब पाकस्थान अति विस्तृत होता है, तब एक जगह में शस्त्रद्वारा छेद

१ [illegible]

१ द्व्यङ्गुलं त्र्यङ्गुलं वा

करने से पूय निर्गम निःशेष नहीं हो सकता है। इसलिये व्रण दो या तीन अङ्गुल मोटा रखने की जरूरत होती है। कभी कभी इससे भी अधिक मोटा व्रण करना पड़ता है। व्रण की लम्बाई पाकस्थान के विस्तार के अनुसार होनी चाहिये और गहराई पूय दर्शन तक होनी चाहिये। यहाँ अङ्गुल से केवल लम्बाई का बोध होता है। जब पाकस्थान अत्यन्त विस्तृत होता है तब केवल द्व्यङ्गुल परिमाण एक व्रण करने से काम नहीं होता, उस समय द्व्यङ्गुल या त्र्यङ्गुल परिमाण अनेक व्रण करने की आवश्यकता होती है। ये व्रण एक दूसरे से दो या तीन अंगुल की दूरी पर होने चाहिये। यह व्यावहारिक अनुभव अष्टाङ्गहृदय के निम्न श्लोक की टीका में अरुणदत्त लिखते हैं—'पाके तु सुमहत्यपि। पाटयेद्द्व्यंगुलं सम्यग् द्व्यंगुलत्र्यंगुलान्तरम्'॥ ( सू. अ. २९ )। 'पाके तु सुमहत्यपि पाटयेत् द्व्यंगुलं द्व्यंगुलपरिमाणं व्रणं सम्यक् कुर्यात्नाऽधिकम्.। अंगुलद्वयमथवांऽङ्गुलत्रयमन्तरीकृत्य पुनरन्यं व्रणं कुर्यान्नतत्रासन्नम्'। ( अरुणदत्त )। संक्षेप में जब पाकस्थान छोटा हो तो शस्त्रद्वारा एक छेद करने से काम होता है, अधिक मोटा हो तो द्व्यंगुल परिमाण एक व्रण करने से काम होता है, और जब अत्यन्त विस्तृत हो तब दो या तीन अङ्गुल के अन्तर पर कई व्रण करने की आवश्यकता होती है।

तत्रायतो विशालः समः सुविभक्तो निराश्रय इति व्रणगुणाः ॥७॥

भवतश्चात्र—

आयतश्च विशालश्च सुविभक्तो निराश्रयः।
प्राप्तकालकृतश्चापि व्रणः कर्मणि शस्यते ॥८॥

( व्रणों के गुण )—आयत, विशाल, सम, सुविभक्त और निराश्रय ये व्रण के गुण होते हैं ॥७॥ यही आशय श्लोक से कहते हैं—( आवश्यकता के अनुसार ) लम्बा तथा गहरा, ( तीक्ष्ण शस्त्रद्वारा ) अच्छे प्रकार से चीरा हुआ ( अङ्गुली मर्दन से ) निष्पूय किया हुआ तथा सम्यक् पक्वावस्था के समय किया हुआ व्रण शस्त्रकर्म में प्रशस्त माना जाता है ॥८॥

वक्तव्य—आयतश्च विशालश्च—शोथविस्तार के अनुसार विस्तृत। यदि व्रण छोटा किया जाय तो भीतर की शुद्धि शीघ्र और ठीक नहीं होती और कभी कभी शुद्धि होने के पूर्व व्रण मुख बंद भी हो जाता है और फिर कुछ समय के पश्चात् वहां शोथ उत्पन्न होता है। सुविभक्तः—तीक्ष्णशस्त्र का प्रयोग न करने से प्रशस्तव्रण करने के लिये कई बार काटना पड़ता है। इससे त्वचा और मांस का अधिक नाश होता है। परिणाम यह होता है कि व्रण का संधान शीघ्र नहीं होता और भर जाने पर निशानी अधिक दिखाई देती है। निराश्रयः—अंगुलिमर्दन द्वारा जिसके भीतर पूय के लिये कोई आश्रय (Pockets) नहीं बचा हुआ है। प्राप्तकालकृतः—आमावस्था में चीरने से दोषों का उत्सर्ग पूरा नहीं होता और त्वचादिधातुओं का अधिक नाश होता है। पक्वावस्था के पश्चात् चीरने से दोष अन्य स्थान में प्रविष्ट होकर नाड़ी ( Sinus ) बनाते हैं। इस लिये ठीक पक्व स्थिति में किया हुआ।

१ व्रणकर्मणि प्राशस्त्य०.

शौर्यमाशुक्रिया शस्त्रतैक्ष्ण्यमस्वेदवेपथु।
असंमोहश्च वैद्यस्य शस्त्रकर्मणि शस्यते ॥९॥

निर्भयत्व, शीघ्र क्रिया करना, शस्त्र की तीक्ष्णता, पसीना न आना, हाथ पाँव न काँपना और चित्त अचैतन्य—ये गुण शस्त्रकर्म करने के लिये वैद्य में होने चाहिये ॥९॥

वक्तव्य—शौर्य—मानसिक निर्भयता जिससे शस्त्रकर्म करने के लिये एक प्रकार का उत्साह वैद्य में होता है। शस्त्रतैक्ष्ण्य—शस्त्र की तीक्ष्णता यद्यपि वास्तव में शस्त्र का गुण है तथापि प्राचीन काल में आजकल की भाँति तीक्ष्णादि गुणयुक्त उत्तम शस्त्र कंपनी के द्वारा बने बनाए न मिलने के कारण वैद्य को उत्तम शस्त्र की बनावट पर स्वयं ध्यान देना पड़ता था—'शस्त्राण्येतानि मतिमान् शुद्धशैक्यायसानि तु। कारयेत् करणप्राप्तं कर्मारं कर्मकोविदम्॥' (अ. ८)। इसलिये वैद्य के ऊपर शस्त्र का तीक्ष्ण्य गुण आरोपित किया गया है। असंमोह—शस्त्रक्रिया में रक्तस्राव सदैव न्यूनाधिक मात्रा में होता है। कुछ लोग रक्त देखने से संमोहित या मूर्च्छित हो जाते हैं—'स्तब्धाङ्गदृष्टिर्भवति गूढोच्छ्वासस्तथैव च। दर्शनादसृजः'॥ इसलिये वैद्य ऐसा होना चाहिये जो रक्त देख कर संमोहित नहीं होता है। प्रत्यक्ष मूर्च्छा उत्पन्न होने की जरूरत नहीं है। खाली मन में घबराहट होने से भी शस्त्र कर्म ठीक नहीं हो सकता है।

एकेन वा व्रणेनाऽशुध्यमाने नाऽन्तरा बुद्ध्याऽवेक्ष्यापरान् व्रणान् कुर्यात् ॥१०॥

भवति चात्र—

यतो यतो गतिं विद्यादुत्सङ्गो यत्र यत्र च।
तत्र तत्र व्रणं कुर्याद्यथा दोषो न तिष्ठति ॥११॥

यदि एक व्रण से पाकस्थान की शुद्धि ठीक न हो जाय तो वैद्य अपनी बुद्धि से विचार कर पाकस्थान में कई और घाव करे ॥१०॥ जहां जहां ( पूय की ) गति तथा उभार मालूम हो वहां वहां शस्त्र से व्रण कर देना चाहिये जिस से पूय भीतर न उभरने पावे ॥११॥

वक्तव्य—गति—दोष की गति या प्रसार। 'यतो दोषगतिं विद्यात्' ऐसा भी पाठ है। दोष शब्द से यहां पूय समझना चाहिये 'पूय एव दोषशब्देनोच्यते, कारणे कार्योपचारात्'। ( डल्हण )।

तत्र भ्रूगण्डशङ्खललाटाक्षिपुटौष्ठदन्तवेष्टकक्षाकुक्षिवङ्क्षणेषु तिर्यक् छेद उक्तः ॥१२॥

(चन्द्रमण्डलवच्छेदान् पाणिपादेषु कारयेत्।
अर्धचन्द्राकृतींश्चापि गुदे मेढ्रे च बुद्धिमान् ॥१३॥)

अन्यथा तु सिरास्नायुच्छेदनम्, अतिमात्रं वेदना, चिराद्व्रणसंरोहो, मांसकन्दीप्रादुर्भावश्चेति ॥१४॥

दोनों भ्रू, कपोल, कनपटी, मस्तक, आँखों के ऊपर का पपोटा, होंठ, मसूड़े, बगल, कूँख और जंघा का जोड़—इन स्थानों में तिरछा छेद होता है ॥१२॥ हाथों और पाँवों में चन्द्रमंडल के समान गोल छेद करे और गुदा तथा लिंग में अर्धचंद्राकृति छेद करे ॥१३॥ अन्यथा छेद करने से सिरास्नायु कट जाती है, अधिक वेदना होती है, व्रण भरने के लिये अधिक

१. यतो दोषगतिं.

दिन लग जाते हैं और मांस की गांठ निकल आती है ॥१४॥

**मूढगर्भोदरार्शोऽश्मरीभगन्दरमुखरोगेष्वभुक्तव-तः कर्म कुर्वीत ॥१५॥**

मूढगर्भ, उदररोग, बवासीर, पथरी, भगन्दर और मुख रोग में विना भोजन कराये शस्त्रकर्म करना चाहिये ॥१५॥

वक्तव्य—शस्त्रकर्म करने के पूर्व रोगी को भोजन देना सब से उत्तम मार्ग है-'प्राक् शस्त्रकर्मणश्चेष्टं भोजयेज्जन्तुमातुरम्'। परन्तु उदर, मूढगर्भ और मुख रोग में भोजन न करना प्रशस्त होता है। कारण यह है कि प्रत्यावर्तन क्रिया से (Reflex action) वमन तथा हिक्का उत्पन्न होकर क्रिया में बाधा उत्पन्न होती है। अर्श, अश्मरी, भगन्दर में प्रत्यावर्तन से वमनादि उत्पन्न होने की विशेष संभावना न होने के कारण हलका भोजन करने में कोई आपत्ति नहीं होती है। अतः इन रोगों की शस्त्रक्रिया में रोगी को हलका भोजन देने के लिये कहा है। चिकित्सास्थान अध्याय ६-७-८ में इन रोगों का शस्त्रकर्म देखो। अष्टांगसंग्रह तथा अष्टांगहृदय में वाग्भट ने अर्श और भगन्दर का निर्देश नहीं किया है और सुश्रुत में भी इन रोगों की शस्त्रक्रिया करने के पूर्व रोगी को भोजन देने के लिये लिखा है। इस आधार पर हाराणचन्द्र चक्रवर्ती अपनी टीका में लिखते हैं—'केचिन्निरनार्शोभगन्दरावपि पठन्ति, तदयुक्तं, चिकित्सिते तयोः शस्त्रकर्मणः प्राक् भोजनविधानादेतदर्शानुवादित्वेन बालभैजनाद्यपठितत्वाच्च'। परन्तु जब अर्श और भगन्दर की शस्त्रक्रिया में भोजन करने से कोई आपत्ति नहीं उत्पन्न होती है तब अश्मरी की क्रिया में भी भोजन करने से आपत्ति उत्पन्न होने की व्यावहारिक संभावना (शास्त्रप्रामाण्य के सिवाय) नहीं दिखाई देती है। और इन्हण सम्मत अश्मरी चिकित्सा के पाठ में 'भुक्तवन्तं' ऐसा पाठ भी मिलता है। वाग्भट सम्मत पाठ 'अभुक्तवन्तं' ऐसा है। इसलिये सुश्रुतसंहिता के वचनों का समन्वय करने के लिये 'अभुक्तवन्त' का अर्थ बिना भोजन किये या थोड़ा हलका भोजन करके' करना अधिक संगत होगा। मूढगर्भ, बद्धगुदोदर, परिस्राव्युदर और मुखरोगों के सिवाय अन्य रोगों की शस्त्रचिकित्सा में रोगी की स्थिति देख कर यदि थोड़ा भोजन देना उचित प्रतीत हो तो भव्य दृष्टि से उस में कोई आपत्ति नहीं आ सकती।

**ततः शस्त्रमवचार्य शीताभिरद्भिरातुरमाश्वास्य, समन्ततः परिपीड्याङ्गुल्या, व्रणमभिमृज्य(ज्य), प्रक्षाल्य कषायेण, प्लोतेनोदकमादाय, तिलकल्क मधुसर्पिःप्रगाढामौषधयुक्तां नातिस्निग्धां नातिरूक्षां वर्तिं प्रणिदध्यात्, ततः कल्केनाच्छाद्य घनां कवलिकां दत्त्वा, वस्त्रपट्टेन बध्नीयात्, वेदनारक्षोघ्नैर्धूपैर्धूपयेत्, रक्षोघ्नैश्च मन्त्रैः रक्षां कुर्वीत ॥१६॥**

तदनंतर (व्रण से) शस्त्र का निकालकर रोगी को ठंडे पानी से सांत्वन करे, फिर घाव के चारों ओर (बाहर तथा भीतर से) अंगुली द्वारा दबाकर (शोधन द्रव्यकृत) क्वाथ से धोवे, फिर (व्रण के भीतर बचे हुए) क्वाथ जल को कपड़े से सोख कर तिलकल्क, मधु और घृत में (शोधक) औषधियों से बनी हुई न बहुत चिकनी न बहुत रूखी बत्ती व्रण में स्थापन करे, फिर व्रण को लुगदी से ढांक कर उस पर मोटी गद्दी रखकर कपड़े की पट्टी से बांध दे। अन्त में वेदनाहर और राक्षसना(शक) औषधियों से धूपन करे और राक्षसविनाशक मन्त्रों से (रोगी की) रक्षा करे ॥१६॥

वक्तव्य—शीताभिरद्भिराश्वास्य-ठंडे पानी का उपयोग पिलाने के लिये तथा मुख आदि पर छिड़काने के लिये होता है। ठंडे पानी का बाह्याभ्यंतर उपयोग करने से रोगी की घबराहट तथा बेहोशी दूर हो जाती है। व्रणमभिमृज्य-बाहर की तरफ से व्रण के आस पास दबाने से भीतर की सब पीप निकल आती है। परंतु कभी कभी पाकस्थान में अनेक पूयसंचय (Pus lobules, Pus pockets) होते हैं, जिनका संबंध व्रण के साथ नहीं होता है। उस अवस्था में व्रण के भीतर अंगुली द्वारा इनकी तलाश करके इनकी दीवाल तोड़कर इनका व्रण के साथ संबंध करना पड़ता है। इसलिए व्रण के भीतर भी अंगुली द्वारा अभिमर्दन करना जरूरी है। कषाय-शोधनकषाय। शस्त्रविस्यन्दोऽश्मनन कार्ये एसुवर्ना। शोधनानि कषायाणि वर्गश्चारग्वधादिकः॥ (सू० अ० २०) नातिरूक्षां नातिस्निग्धां-बत्ती अतिस्निग्ध रखने से व्रण में आर्द्रता बढ़ती है और अतिरूक्ष बत्ती रखने से व्रण के किनारे कर्कश हो जाते हैं। वस्मादतिस्निग्धात् क्लेदो, रौक्ष्याच्छेदः। (सू० अ० १८) वर्ति—इसको विकेशिका भी कहते हैं। व्रण के भीतर वर्ति रखने से पीप का बाहर निकलना सुगम हो जाता है। वर्ति न रखने से भीतर का स्राव पूर्णतया निःशेष होने के पहले ही व्रण के किनारे मिल जाने की संभावना होती है। आजकल पाश्चात्य शस्त्रचिकित्सा में बारीक जाली (Gauze) जन्तुघ्न द्रव्य के घोल में भिगोकर उसकी बत्ती बनाकर व्रण में रखते हैं या रबर की नाली में छेद बनाकर (Drainage tube) उसको रखते हैं। जैसे जैसे व्रण का रोपण होता जाता है वैसे वैसे बत्ती की लंबाई दिन प्रति दिन घटानी चाहिए और अन्त में बत्ती का उपयोग छोड़ देना चाहिये। यदि व्रण गहरा न हो तो बत्ती की आवश्यकता नहीं होती। इसलिये संग्रह में लिखा है—अवश्य नाशये व्रणे विकेशिकां दद्यात्। वाग्भट ने बत्ती का वर्णन किया है-'सपूतिमांसे सोत्सङ्गे सगतिं पूयगर्भिणि। व्रणे विशोधयेच्छीघ्रं स्थिता सम्यग्विकेशिका'॥ कवलिका-पट्टी बांधने के पहले व्रण को ढांकने के लिये कपड़े की जो गद्दी बनाई जाती है उसे कवलिका कहते हैं। यह कवलिका मृदु, स्वच्छ और चिकने कपड़े की बनाई जाती है ताकि व्रण पर किसी प्रकार की रगड़ न मालूम हो। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में कवलिका (Gauze), रुई या लिंट (Lint) की होती है। आज की भाँति प्राचीन काल में भी कवलिका तथा अन्य पदार्थ उष्णता तथा धूपन द्वारा निर्जीवाणु करके प्रयुक्त (Sterile) होते थे। वाग्भट ने लिखा है-'शुचिसूक्ष्मदृढाः पट्टाः कवल्यः सविकेशिकाः। धूपिता मृदवः श्लक्ष्णा निर्वलीका व्रणे हिताः॥' (अ० हृदय० सू० अ० २९)। वस्त्रपट्टेन बध्नीयात्-पट्टी की गाँठ व्रण के ऊपर नहीं आनी चाहिये-'न च व्रणस्योपरि कुर्याद् ग्रन्थिमाबध्नन् च'॥ (सू० अ० १७)। वेदनारक्षोघ्नैः—वेदनाघ्नानि रुजाघ्नानि, रक्षोघ्नानि राक्षसघ्नानि तैः। वेदनाघ्न—वेदनाहारक (Anodyne)।

**ततो गुग्गुल्वगुरुसर्जरसवचागौरसर्षपचूर्णैर्लवणनिम्बपत्रविमिश्रैराज्ययुक्तैर्धूपयेत्। आज्यशेषेण चास्य प्राणान् समालभेत ॥१७॥**

फिर गुग्गुलु, अगर, राल, वच और सफेद सरसों के चूर्ण या लवण और नीम की पत्ती घृत के साथ मिलाकर धूपन करे। शेष घृत का व्रणित के हृदयादि मर्म भागों मालिश करे ॥१७॥

वक्तव्य—इस सूत्र में निर्दिष्ट किये हुए द्रव्यों के धूप रोगी का व्रण, व्रणोपचार में प्रयुक्त कवलिका, विकेशिका, दि वस्तुएँ, रोगी का कमरा, बिस्तरा, पहनने के कपड़े आदि चीजें शुद्ध करनी चाहिएं। धूपन से दुर्गन्ध नष्ट होती है, वाहक कृमि-कीटकादि हट जाते हैं या नष्ट हो जाते हैं विकारी जीवाणु मर जाते हैं। अंग्रेजी में धूपन को मिगेशन (Fumigation) कहते हैं। आज इन कामों के धूपन का उपयोग थोड़ा होता है चूंकि धूपन से जीवाणु श्चित रूप से नहीं मर जाते हैं। अतः व्रणविशोधन के लिये बोलिक अम्ल, क्लोरीन जैसे तीव्र जन्तुघ्न रासायनिक पदार्थों घोल और पट्टी गद्दे इत्यादि के विशोधन के लिये जलवाष्प उपयोग करते हैं। परन्तु धूपन का उपयोग रोगी के कमरे या कपड़ों की शुद्धि करने के लिये आज भी होता है। धूपन लिये हाल में फार्मेलिन, गंधक, क्लोरीन आदि तीव्र जन्तुघ्न यों का उपयोग किया जाता है।

उदकुम्भाच्चापो गृहीत्वा प्रोक्षयन् रक्षाकर्म र्यात्। तद्वचयामः—
[कृ]त्यानां प्रतिघातार्थं तथा रक्षोभयस्य च।
[र]क्षाकर्म करिष्यामि ब्रह्मा तदनुमन्यताम् ॥१८॥
[ना]गाः पिशाचा गन्धर्वाः पितरो यक्षराक्षसाः।
[अ]भिद्रवन्ति ये ये त्वां ब्रह्माद्या घ्नन्तु तान् सदा ॥१९॥
[पृ]थिव्यामन्तरिक्षे[१] च ये चरन्ति निशाचराः।
[दि]क्षु वास्तुनिवासाश्च पान्तु त्वां ते नमस्कृताः ॥२०॥
[पा]न्तु त्वां मुनयो ब्राह्म्या दिव्या राजर्षयस्तथा।
[प]र्वताश्चैव नद्यश्च सर्वाः सर्वे च सागराः ॥२१॥
[अ]ग्नी रक्षतु ते जिह्वां प्राणान् वायुस्तथैव च।
[स]ोमो व्यानमपानं ते पर्जन्यः परिरक्षतु ॥२२॥
[उ]दानं विद्युतः पान्तु समानं स्तनयित्नवः।
[ब]लमिन्द्रो बलपतिर्मनुर्मन्ये मतिं तथा ॥२३॥
[का]मांस्ते पान्तु गन्धर्वाः सत्त्वमिन्द्रोऽभिरक्षतु।
[प्र]ज्ञां ते वरुणो राजा समुद्रो नाभिमण्डलम् ॥२४॥
[च]क्षुः सूर्यो दिशः श्रोत्रे चन्द्रमाः पातु ते मनः।
[न]क्षत्राणि सदा रूपं छायां पान्तु निशास्तव ॥२५॥
[रे]तस्त्वाप्याययन्त्वापो रोमाण्योषधयस्तथा।
[आ]काशं खानि ते पातु देहं तव वसुन्धरा ॥२६॥
[वै]श्वानरः शिरः पातु विष्णुस्तव पराक्रमम्।
[प]ौरुषं पुरुषश्रेष्ठो ब्रह्माऽऽत्मानं ध्रुवो भ्रुवौ ॥२७॥
[ए]ता देहे विशेषेण तव नित्या हि देवताः।
[ए]तास्त्वां सततं पान्तु दीर्घमायुरवाप्नुहि ॥२८॥
[स्व]स्ति ते भगवान् ब्रह्मा स्वस्ति देवाश्च कुर्वताम्।
(स्वस्ति ते चन्द्रसूर्यौ च स्वस्ति नारदपर्वतौ।)
स्वस्त्यग्निश्चैव वायुश्च स्वस्ति देवाः सहेन्द्रगाः ॥२९॥
पितामहकृता रक्षा स्वस्त्यायुर्वर्धतां तव।
ईतयस्ते प्रशाम्यन्तु सदा भव गतव्यथः ॥३०॥
इति स्वाहा॥
एतैर्वेदात्मकैर्मन्त्रैः कृत्याव्याधिविनाशनैः।
मयैवं कृतरक्षस्त्वं दीर्घमायुरवाप्नुहि ॥३१॥

कलश में से (हाथ में) पानी लेकर (व्रणित के ऊपर) प्रोक्षण करके (निम्न मंत्रों से) रक्षाकर्म करे। रक्षाकर्म के मंत्र—कृत्याओं तथा राक्षसों का निवारण करने के लिये मैं रक्षाकर्म कर रहा हूँ, स्वयम्भु भगवान् इसमें सहायता करें ॥१८॥ नाग, पिशाच, गन्धर्व, पितर, यक्ष, राक्षस जो जो तेरे समीप होकर पीड़ा देते हैं, उनको ब्रह्मादिक देवता सदैव दूर करें ॥१९॥ पृथ्वी पर, आकाश में, दिशाओं में और घर में जो राक्षस विचरते हैं, वे तेरे नमस्कार से (संतुष्ट हुए) तेरी रक्षा करें ॥२०॥ ब्रह्मर्षि, देवर्षि और राजर्षि तथा सब पर्वत, नदी और समुद्र तेरी रक्षा करें ॥२१॥ अग्नि तेरी जिह्वा की रक्षा करे, वायु प्राणों की, सोम व्यान वायु की और पर्जन्य अपान वायु की रक्षा करे ॥२२॥ बिजली उदान वायु की, मेघ समान वायु की, इन्द्र बल की और मनु ग्रीवा की सिराओं तथा बुद्धि की रक्षा करें ॥२३॥ गन्धर्व कामों की, इन्द्र सत्व की, वरुण प्रज्ञा की, समुद्र नाभिमण्डल की रक्षा करें ॥२४॥ सूर्य आँखों की, दिशा कानों की, चन्द्रमा मन की, नक्षत्र रूप की और रात्रि छाया की रक्षा करें ॥२५॥ जल तेरे रेत की वृद्धि करें, ओषधि रोमावलि की रक्षा करें, आकाश तेरे शरीर के छिद्रों की रक्षा करे और पृथ्वी तेरे देह की रक्षा करे ॥२६॥ वैश्वानर तेरे शिर की, विष्णु पराक्रम की, पुरुषोत्तम पौरुष की, ब्रह्मा आत्मा की और ध्रुव दोनों भ्रुकुटियों की रक्षा करें ॥२७॥ ये ही (उपर्युक्त) देवता विशेष करके तेरे शरीर में नित्य वास करते हैं, वे सब निरन्तर तेरी रक्षा करें और तू दीर्घायु हो ॥२८॥ भगवान् ब्रह्मा तेरा कल्याण करे, सब देवता तेरा कल्याण करें, चन्द्र और सूर्य तेरा कल्याण करें और नारद तथा पर्वत तेरा कल्याण करें, अग्नि और वायु तेरा कल्याण करें, इन्द्र प्रभृति देवता तेरा कल्याण करें ॥२९॥ स्वयम्भु भगवान् की की हुई रक्षा तेरा कल्याण करे और तेरी आयु दीर्घ हो, तुम्हारे सब कष्ट शांत हो जावें और तू सदा के लिये व्यथारहित हो ॥३०॥ इन मन्त्रों को पढ़कर 'स्वाहा' शब्द उच्चारण करे। कृत्या और रोगों को नाश करने वाले इन वेदात्मक मन्त्रों द्वारा मुझ से रक्षा किया हुआ तू दीर्घायुष्य को प्राप्त हो ॥३१॥

वक्तव्य—कृत्या—कुपितमन्त्रिणोऽभिचारकर्मजनिता राक्षसी 'कृत्या' इत्युच्यते। अभिद्रु—पीड़ा देना। स्तनयित्नु—मेघ। खानि—शरीर के कर्ण नासादि छिद्र या इन्द्रियाँ। पौरुष—शिश्न। ईतिः—'अतिवृष्टिरनावृष्टिर्मूषकाः शलभाः खगाः। स्वचक्रं परचक्रं च सप्तैता ईतयः स्मृताः॥' सात प्रकार की ईति (उपद्रव) होती हैं। परन्तु यहाँ ईति से केवल सामान्य आपत्ति समझना चाहिये चूंकि

१ -रीक्षे. २ स्वस्ति नारदपर्वतौ.

१ कश्चिन्नास्ति. २ प्रत्यासन्नाश्च राजानः पठैते.

उपर्युक्त सात प्रकार की ईति से व्रणित का कोई खास संबंध नहीं होता है।

ततः कृतरक्षमातुरमागारं प्रवेश्य, आचारिकमादिशेत् ॥३२॥

फिर रक्षा किये हुए आतुर को उसके स्थान में ले जाकर आचार का उपदेश करे ॥३२॥

वक्तव्य—आचारिकम्-व्रणित के आहारविहार संबधी स्वास्थ्यपोषक नियम। ये नियम स्वतन्त्र रूप से उन्नीसवें अध्याय ( व्रणितोपासनीय ) में दिये हुए हैं।

ततस्तृतीयेऽहनि विमुच्यैवमेव बध्नीयाद्वस्त्रपट्टेन, न चैनं त्वरमाणोऽपरेद्युर्मोक्षयेत् ॥३३॥

फिर तीसरे दिन पट्टी को खोल कर (व्रण कषाय से धोवे और फिर) उसी भाँति कपड़े से बाँध दे, शीघ्रता करके दूसरे ही दिन पट्टी कदाचित् न खोले ॥३३॥

द्वितीयदिवसपरिमोक्षणाद्विग्रथितो व्रणश्चिरादुपसंरोहति, तीव्ररुजश्च भवति ॥३४॥

दूसरे दिन खोलने से व्रण में गाँठें पड़ती हैं, देरी से व्रण भरता है और वेदना भी अधिक होती है ॥३४॥

अत ऊर्ध्वं दोषकालबलादीनवेक्ष्य कषायालेपनबन्धाहाराचारान् विदध्यात् ॥३५॥

तीसरे दिन के पश्चात् दोष, काल, रोगी का बल देखकर ( योग्य ) कषाय, लेप, बन्ध, आहार और आचार का उपयोग ( व्रण का पूर्ण रोपण होने के समय तक ) करे ॥३५॥

न चैनं त्वरमाणः सान्तर्दोषं रोपयेत्, स ह्यल्पेनाप्यपचारेणाभ्यन्तरमुत्सङ्गं कृत्वा भूयोऽपि विकरोति ॥३६॥

भीतर पूययुक्त व्रण का रोपण नहीं कर देना चाहिये। क्योंकि थोड़े ही अपचार ( अपथ्य ) से दोष भीतर और करके विकार पैदा कर देता है ॥३६॥

वक्तव्य—व्रण आवश्यकता से अधिक छोटा रखने से यह आपत्ति हमेशा उत्पन्न होती है। इसलिये, इसको दूर करना हो तो पाकस्थान में व्रण काफी ऐसा होना चाहिये, ऐसे स्थान में होना चाहिये कि जहाँ से पूय का बाहर निर्गम आसानी से हो सके। व्रण में बत्ती या रबड़ की नाली रखनी चाहिये। इतनी सावधानता रखते हुए भी यदि व्रण का मुख, भीतर का पूय पूर्णतया निःशेष होने के पहले, बंद हो जाने की संभावना दिखाई दे तो व्रण के मुख को चीर कर थोड़ा मोटा कर देना चाहिये।

भवन्ति चात्र—

तस्मादन्तर्बहिश्चैव सुशुद्धं रोपयेद्व्रणम्।
रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन् विवर्जयेत् ॥
हर्षं क्रोधं भयं चापि यावत् स्थैर्योपसंभवात् ॥३७॥

इसलिये जो बाहर और भीतर से निर्दोष ( शुद्ध ) हुआ है, उसी व्रण का रोपण कर देना चाहिये। और व्रण रूढ होने के पश्चात् भी व्रण के स्थान की पूरी मजबूती जब तक न हो, तब तक अजीर्ण, व्यायाम, मैथुन, हर्ष, क्रोध, भय इत्या का त्याग करे ॥३७॥

वक्तव्य—अन्तर्बहिःशुद्ध व्रण का लक्षण—'त्रिभि रनाक्रान्त श्यावौष्ठ पिडकी सम। अवेदनो निरास्रावो व्रण शुद्धोऽच्यते॥' ( सू अ २३ )। रूढव्रण का लक्षण—'रूढवर्त्म ग्रन्थिमशूनमरुजं व्रणम्। त्वक्सवर्णं समतलं सम्यग्रूढं विनिर्दिशे ( सू अ २३ )

सम्यक् रूढ व्रण-स्थान में नये कोमल सेल तथा केशिका द्वारा बना हुआ एक प्रकार का सूक्ष्म पिडिकावान् ( Granulation tissue ) होता है। जब तक [illegible] रूपान्तर तान्तव धातु में ( Fibrocicatricial tissue ) होता है, तब तक व्रण-स्थान में मजबूती या स्थैर्य उत्पन्न हो सकता है। इस विषय का विशेष विवरण सूत्रस्थान अ २३ में किया जायगा। अष्टाङ्गसंग्रह में मैथुनादि वर्ज्य का काल ६ मास लिखा है—'रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवाया विवर्जयेत्। मासान् षट् सप्त वा तूर्णां विधिरेष प्रशस्यते'॥

हेमन्ते शिशिरे चैव वसन्ते चापि मोक्षयेत्।
त्र्यहाद् द्व्यहाच्छरद्ग्रीष्मवर्षास्वपि च बुद्धिमान् ॥३८॥

बुद्धिमान् वैद्य हेमन्त, शिशिर और वसन्त ऋतु में तीसरे दिन तथा शरद्, ग्रीष्म और वर्षा ऋतु में दूसरे दिन व्रण खोले ॥३८॥

वक्तव्य—इस श्लोक में व्रण खोलने के सामान्य नियम बतलाये गये हैं। परन्तु वात पित्त कफ और रक्त दूषित व्रणों के अनुसार व्रण खोलने में जो विशेषता होती है, वह आगे अध्याय में निम्न प्रकार से बतलाई गई है—'तत्र पैत्तिक [illegible] ग्रीष्मे शरदो बध्नीयात्, रक्तोपद्रुतमप्येवम्, श्लैष्मिक हेमन्तवसन्तयोस्त्र्यहात्, वातोपद्रुतमप्येवम्'।

अतिपातिषु रोगेषु नेच्छेद्विधिमिमं भिषक्।
प्रदीप्तागारवच्छीघ्रं तत्र कुर्यात् प्रतिक्रियाम् ॥३९॥

अत्यन्त शीघ्रविनाशक रोगों में वैद्य इस ( उपरोक्त ) विधि का पालन करने की इच्छा न करे। परन्तु जलते हुए स्थान समान जिस विधि से तुरन्त प्रतिकार हो, उस विधि का अवलम्बन करे ॥३९॥

वक्तव्य—पाठान्तर अति अत्यर्थं पातयितुं शीलं येषां ते अतिपातिनः। अतिपाती—आशुकारी या आत्ययिक।

या वेदना शस्त्रनिपातजाता
तीव्रा शरीरं प्रदुनोति जन्तोः।
घृतेन सा शान्तिमुपैति सिक्ता
कोष्णेन यष्टीमधुकान्वितेन ॥४०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽग्रोपहरणीयो नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

शस्त्र लगाने से मनुष्य के शरीर को जो तीव्र वेदना पीड़ा देती है, वह मुलहठी युक्त किञ्चित् उष्ण घी लगाने से शान्त हो जाती है ॥४०॥

इति भास्करवंश्य गोविन्दरमबेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

## षष्ठोऽध्यायः ।

**अथात ऋतुचर्यमध्यायं व्याख्यास्यामः, यथो-भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

व यहां से ऋतुचर्या नामक अध्याय का व्याख्यान करते े कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—दो महीने का जो काल होता है, उसे ऋतु हैं। एक वर्ष में छः ऋतु होते हैं। चर्य का अर्थ आचरण या है। मधुरादि षट् रसों का उत्कर्षापकर्ष और वातादि दोषों ंचय प्रकोप प्रशमन इनके संबंध में ऋतुओं की चर्या कैसी है, इसका व्याख्यान इस अध्याय में किया हुआ है। अतः ो ऋतुचर्याध्याय कहते हैं।

**कालो हि नाम भगवान् स्वयम्भुरनादिमध्यनि-ऽत्र रसव्यापत्सम्पत्ती जीवितमरणे च मनुष्या-ायत्ते। स सूक्ष्मामपि कलां न लीयत इति कालः, लयति कालयति वा भूतानीति कालः ॥२॥**

जिसे काल कहते हैं वह समस्त ऐश्वर्ययुक्त है, किसी से हुआ नहीं है, आदि मध्य और अन्त रहित है। (द्रव्या-) रसों की व्यापत्ति और संपत्ति तथा प्राणियों का जीवन मरण उस काल ही के आधीन है। वह सूक्ष्म कला भर भी तिमान् होने के कारण) ठहरता नहीं है या (संहार ा) सर्व प्राणियों का संकलन या ग्रहण करता है, इसलिये काल कहते हैं ॥२॥

वक्तव्य—मनुष्याणाम्–आयुर्वेद मनुष्याधिकारी शास्त्र होने कारण मनुष्य शब्द का प्रयोग किया है। परंतु इससे समस्त ोमात्र का बोध यहां लेना चाहिये। काल शब्द की निष्पत्ति शब्दस्य ककाराकारौ लीधातोश्च लकारमादाय कालशब्दनिष्पत्तिः'। शब्द का ककार और आकार तथा ली धातु का लकार र काल शब्द बनता है। समस्त जीव-सृष्टि का संकलन करता इसलिये काल कहते हैं—'कलनात् सर्वभूतानां स कालः परिकी-ः'। भागवत में लिखा है—'कालो बलीयान् बलिनां भगवानी-ऽव्ययः। प्रजाः कालयते क्रीडन् पशुपालो यथा पशून्' ॥ हाराणचन्द्र क्ष्मामपि कलां लीयते' ऐसा पाठ लेते हैं और व्याख्यान करते कि—सूक्ष्मामपि कलां कालांशविशेषं लीयते श्लिष्यति कालस्य सर्व-संयोगित्वात्'। काल सर्वमूर्तसंयोगी (विभु) होने के कारण सूक्ष्मकला का भी ग्रहण करता है। इसलिये उसे काल कहते हैं। कलयति—संहरणादे राशीकरोति भूतानीति वा कालः, सुख-खाभ्यां भूतानि योजयतीति वा कालः, कालयति–संक्षिपतीति वा ाः, मृत्युसमीपं नयतीति वा कालः। रसव्यापत्संपत्ती—रसयुक्त व्यों की विपन्नता और संपन्नता।

**तस्य संवत्सरात्मनो भगवानादित्यो गतिविशे-षेण निमेषकाष्ठाकलामुहूर्ताहोरात्रपक्षमासर्त्वयन-संवत्सरयुगप्रविभागं करोति ॥३॥**

भगवान् सूर्य अपनी गति विशेष से उस संवत्सरात्मक काल का निमेष, काष्ठा, कला, मुहूर्त, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, वर्ष और युग—इस प्रकार विभाग करता है ॥३॥

वक्तव्य—संवत्सरात्मनः—संवत्सरः आत्मा स्वरूपं यस्य तस्य महाकालस्य संवत्सररूपेण व्यवहारपथारुढस्येत्यर्थः। (हाराणचन्द्रः)। काल का निर्देश या खयाल हमेशा संवत्सर की दृष्टि से होने के कारण यहाँ व्यावहारिक भाषा में 'संवत्सरात्मनः' लिखा है। डल्हण लिखते हैं–भगवानादित्य इत्युपलक्षणं; तेन चंद्रोऽपि गृह्यते, निशाकरणत्वादिहेतुत्वात्। यहां सूर्य के साथ चंद्र का ग्रहण भी करना चाहिये क्योंकि शुक्लपक्ष, कृष्णपक्ष चंद्र की गति के कारण से ही हुआ करते हैं। गतिविशेषेण—वास्तव में यह सूर्य की गति नहीं है, पृथ्वी की है। पृथ्वी की एक गति अपने अक्ष के चारों ओर होती है, जिससे दिन और रात्रि उत्पन्न होते हैं और दूसरी गति सूर्य के चारों ओर परिक्रमा के स्वरूप की होती है, जिससे ऋतु, अयन और वर्ष उत्पन्न होते हैं।

**तत्र लघ्वक्षरोच्चारणमात्रोऽक्षिनिमेषः, पञ्चदशा-ऽक्षिनिमेषाः काष्ठा, त्रिंशत्काष्ठाः कला, विंशति-कलो मुहूर्तः कलादशभागश्च, त्रिंशन्मुहूर्तमहोरात्रं, पञ्चदशाहोरात्राणि पक्षः, स च द्विविधः शुक्लः कृष्णश्च, तौ मासः ॥४॥**

जितने समय में लघु अक्षर का उच्चारण हो, उसे अक्षि-निमेष कहते हैं। पंद्रह अक्षिनिमेष की एक काष्ठा, तीस काष्ठा की एक कला, बीस और $\frac{1}{10}$ कला का एक मुहूर्त, तीस मुहूर्त का एक अहोरात्र, पंद्रह अहोरात्र का एक पक्ष। पक्ष दो होते हैं—एक शुक्लपक्ष और एक कृष्णपक्ष। दोनों मिलकर एक मास होता है ॥४॥

वक्तव्य—अष्टांगसंग्रह (सूत्र० अ० ४) में जो काल-प्रविभाग दिये हैं, उनमें थोड़ा अन्तर है। 'ताः (कलाः) सदशभागा विंशतिर्नाडिका, नाडिकाद्वयं मुहूर्तश्च ते तुल्यरात्रिंदिवे राशिभागे चत्वारः पदोनायामः। तैश्चतुर्भिरहोरात्रिश्च'। २०$\frac{1}{10}$ कला=नाडिका, २ नाडिका=मुहूर्त, ३$\frac{3}{4}$ मुहूर्त=याम, ४ याम=अहोरात्र। यहां काल के प्रविभागों का निमेष से अहोरात्र तक जो क्रम दिया है, वह केवल आयुर्वेद ग्रन्थों के लिये प्रमाण मानना चाहिये। क्योंकि मनुस्मृति (अ० १-६४), न्यायशास्त्र (न्यायकन्दली), ज्योतिषशास्त्र (भास्कराचार्य-सिद्धान्तशिरोमणि-कालमानाध्याय), कौटिलीय अर्थशास्त्र (अ० ४१) में जो क्रम दिया है, वह भिन्न है। इस से यह स्पष्ट होता है कि ये प्रविभाग सूर्यगतिकृत नैसर्गिक नहीं हैं। इस शंका का निवारण डल्हणाचार्य अपनी टीका में करते हैं–'ननु, लघ्वक्षरोच्चारणादिना निमेषादयो विभज्यन्ते, तत्कथं भगवानादित्यो गतिविशेषेण निमेषादीनां विभागं करोतीत्युक्तम्? नैष दोषः, यतो ज्योतिषिका निमेषादिप्रविभागेन शङ्कुच्छायामागमोक्तामर्कगत्याऽपि प्रमाणयन्ति, सा तु न सर्वजनप्रसिद्धेति न निर्दिष्टा'। परन्तु ज्योतिषशास्त्र के साथ भी यहां निर्दिष्ट किये हुए प्रविभाग नहीं मिलते हैं। अतः यह शङ्का निवारण व्यर्थ है।

**तत्र माघादयो द्वादश मासाः संवत्सरः, द्विमासिकमृतुं कृत्वा षडृतवो भवन्ति; ते शिशिरवसन्त-ग्रीष्मवर्षाशरद्धेमन्ताः; तेषां तपस्तपस्यौ शिशिरः, मधुमाधवौ वसन्तः, शुचिशुक्रौ ग्रीष्मः, नभोनभस्यौ वर्षाः, इषोर्जौ शरत्, सहःसहस्यौ हेमन्त इति ॥५॥**

इस कालविभाग में माघादि द्वादश मास का संवत्सर होता है। दो दो महीने का एक एक ऋतु करके [redacted] ऋतु होते हैं। वे शिशिर, वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरत् और हेमन्त हैं। उनमें से माघ और फाल्गुन, शिशिर, चैत्र और वैशाख, वसन्त, ज्येष्ठ और आषाढ़, ग्रीष्म, श्रावण और भाद्रपद, वर्षा, आश्विन और कार्तिक, शरद्, और मार्गशीर्ष तथा पौष हेमन्त ऋतु होते हैं ॥५॥

त एते शीतोष्णवर्षलक्षणाश्चन्द्रादित्ययोः कालविभागकरत्वादयने द्वे भवतो दक्षिणमुत्तरं च। तयोर्दक्षिणं वर्षाशरद्धेमन्ताः, तेषु भगवानाप्यायते सोमः, अम्ललवणमधुराश्च रसा बलवन्तो भवन्ति, उत्तरोत्तरं च सर्वप्राणिनां बलमभिवर्धते। उत्तरं च शिशिरवसन्तग्रीष्माः, तेषु भगवानाप्यायतेऽर्कः, तिक्तकषायकटुकाश्च रसा बलवन्तो भवन्ति, उत्तरोत्तरं च सर्वप्राणिनां बलमपहीयते ॥६॥

सर्दी, गरमी और वर्षा इन्हीं से लक्षित होने वाले ये ऋतु चन्द्र तथा सूर्य के काल विभाग के कारण दो अयन में विभक्त होते हैं—दक्षिणायन और उत्तरायण। वर्षा, शरद् और हेमन्त तीनों का दक्षिणायन होता है। इन तीनों ऋतुओं में भगवान् चन्द्रमा बलवान् होता है, अम्ल लवण और मधुर रस (क्रम से) बलवान् होते हैं और उत्तरोत्तर सर्व प्राणियों का बल बढ़ता जाता है। शिशिर, वसन्त और ग्रीष्म तीनों का उत्तरायण होता है और इन तीनों ऋतुओं में भगवान् सूर्य बलवान् होता है, तिक्त कषाय और कटु रस (क्रम से) बलवान् होते हैं और उत्तरोत्तर सर्व प्राणियों का बल घटता जाता है ॥६॥

वक्तव्य—शुचि और शुक्र मास के नाम में थोड़ा मतभेद है। यहां जिस अनुक्रम से महीने के नाम दिये हैं, उससे शुचि का अर्थ ज्येष्ठ महीना और शुक्र का अर्थ आषाढ़ महीना होना चाहिये। परन्तु कुछ लोग, चरकसंहिता में दृढबल और हाराणचन्द्र चक्रवर्ती शुचि का अर्थ आषाढ़ और शुक्र का अर्थ ज्येष्ठ करते हैं—'प्रावृट् शुचिनभौ ज्ञेयौ'। (सिद्धि स्थान अ० ६)। दक्षिणायन विसर्ग भी कहलाता है। क्योंकि यह अयन पृथिवी को जलांश और प्राणियों का बल देता है—'विसर्गश्च यद्बलं विसृजत्ययम्'॥ (अष्टाङ्गहृदय सू० अ० ३)। 'विसृजति जनयत्याप्यमंशं प्राणिनां च बलमिति विसर्गः'। (चक्रपाणिदत्त)। दक्षिणायन में भगवान् सूर्य हीनशक्ति होता है। उसका आग्नेय प्रभाव भी दिन छोटे होने के कारण थोड़े समय के लिये होता है। चन्द्र बलवान् होता है और रात्रि लंबी होने के कारण चन्द्र का शीतल प्रभाव अधिक काल तक होता है। मेघ वृष्टि करके पृथिवी का ताप हरण करते हैं और वायु भी स्निग्ध और शीत होता है। इन कारणों से दक्षिणायन में सौम्यता होती है। अम्ल, लवण और मधुर रस बलवान् होते हैं और प्राणियों का बल भी बढ़ता जाता है—'विसर्गे पुनर्वायवो नातिरूक्षाः प्रवान्ति, वर्षाशरद्धेमन्तेष्वृतुषु तु दक्षिणाभिमुखेऽर्के कालमार्गमेघवातवर्षाभिहतप्रतापे, शशिनि चाव्याहतबले माहेन्द्रसलिलप्रशान्तसन्तापे जगत्यरूक्षा रसाः प्रवर्धन्तेऽम्ललवणमधुरा यथाक्रमं तत्र बलमुपचीयते नृणामिति'। (चरक सू० अ० ६)। उत्तरायण आदान कहलाता है। क्योंकि उसमें पृथिवी का जलांश और मनुष्यों का बल घटता जाता है—'आदानं च तदादत्ते नृणां प्रतिदिनं बलम्' (अष्टाङ्ग-हृदय सू० अ० ३)। आददाति क्षपयति पृथिव्याः सौम्यांशं प्राणि[nां] च बलमित्यादानम्'। (चक्रपाणिदत्त)। उत्तरायण में सूर्य बलवान् होता है, अधिक समय तक उसका आग्नेय प्रभाव पृथि[वी] पर पड़ता है, दिन बड़े और रात्रि छोटी होने के कारण चंद्र का शीतल प्रभाव नगण्य सा होता है, हवा बड़ी शुष्क और ती[क्ष्ण] चलती है जिन के कारण पृथिवी का सौम्यांश तथा प्राणियों का बल घटता जाता है और तिक्त, कषाय और कटु रस अधि[क] बलवान् हो जाते हैं। 'तत्र रविर्भाभिराददानो जगतः स्नेहं वायवस्तीव्ररूक्षाश्चोपशोषयन्तः शिशिरवसन्तग्रीष्मेष्वृतुषु यथाक्रमं रौक्ष्यमुत्पादयन्तो रूक्षान् रसान् तिक्तकषायकटुकांश्चाभिवर्धयन्तो नृणां दौर्बल्यमावहन्ति'। (चरक)। इन ऋतुओं में से हेमन्त और शिशि[र] ऋतु में उत्तम बल होता है, शरद् और वसन्त में मध्यम बल होता है और वर्षा तथा ग्रीष्म में अल्प बल होता है। यह बल की अल्पमध्योत्कृष्टता नैसर्गिक है। प्राणियों का बल आहार पर निर्भर है—'प्राणिनां पुनर्मूलमाहारो बलवर्णौजसां च'। आहार के सेवन से शरीर में चार कार्य होते हैं, क्षति की पूर्ति, धातुओं की वृद्धि, उष्णता और शक्ति। मनुष्य उष्णरक्त (Warm blooded or Homoio thermic) प्राणी है, जिसकी शरीर की उष्णता एक विशिष्ट अंश (९८.४ फै०) पर सदैव हुआ करती है। जाड़े के मौसिम में शरीर की उष्णता तथा बाह्य उष्णता में महदंतर [illegible] जिसकी [illegible] तथा [illegible] बढ़ता जाता है। गरमी के मौसिम में बाह्य उष्णता शारीरिक उष्णता के बराबर या उससे भी अधिक होती है, जिससे उष्णतोत्पादक पदार्थों का सेवन मनुष्य नहीं करता है तथा व्यायामादि का भी सेवन छोड़ देता है जिससे उसका शरीर सुस्त तथा निर्बल हो जाता है। वसन्त और शरद् ऋतु में बाह्य उष्णता मध्यम होने के कारण बल भी मध्यम होता है। इस नैसर्गिक बल के उत्कर्षापकर्ष के संबंध में चरक में लिखा है—'आदावन्ते च दौर्बल्यं विसर्गादानयोर्नृणाम्। मध्ये मध्यबलं त्वन्ते श्रेष्ठमग्रे च निर्दिशेत्'॥ (सू० अ० ६)। चन्द्रादित्ययोः कालविभागकरत्वात्—चन्द्र और सूर्य अपने क्लेदन और शोषण प्रभाव द्वारा संवत्सरात्मक काल के सौम्य (दक्षिणायन) और आग्नेय (उत्तरायण) दो प्रविभाग बनाते हैं। इसलिए प्रभाव की दृष्टि से दोनों का निर्देश किया गया है। गति की दृष्टि से अयनोत्पत्ति में केवल सूर्य कारण है। ज्योतिषशास्त्रदृष्ट्या सूर्य स्थिर होता है और पृथिवी गतियुक्त होती है, जो अपनी एक प्रकार की गति से रात्रि और दिवस और दूसरी प्रकार की गति से अयन और वर्ष उत्पन्न करती है। परन्तु व्यवहार में उलटा दिखाई देने के कारण पृथिवी की गति सूर्य के ऊपर आरोपित हुई है।

भवति चात्र—

शीतांशुः क्लेदयत्युर्वीं विवस्वान् शोषयत्यपि।
तावुभावपि संश्रित्य वायुः पालयति प्रजाः ॥७॥

चन्द्रमा पृथिवी को आर्द्र करता है और सूर्य शुष्क करता है दोनों का आश्रय लेकर वायु प्रजा का पालन करता है ॥७॥

वक्तव्य—प्रजा का पालन आहार से होता है और ...र की पालनशक्ति द्रव्यों के भीतरी रसों पर निर्भर होती इन रसों की उत्तम अभिनिर्वृत्ति केवल चन्द्र के क्लेदन से सूर्य के शोषण से नहीं हो सकती। उसके लिये वायु की आवश्यकता होती है। इसलिये चरक में लिखा है—...वायुः सोमश्च कालस्वभावमार्गपरिगृहीताः कालर्तुरसदोषदेहबल-...प्रलयभूताः समुपदिश्यन्ते'। (सू. अ. ६)। वायु योगवाही ...के कारण चन्द्र तथा सूर्य दोनों को अपने क्लेदन और ...ण के कार्य में मदद करता है—'योगवाहः परं वायुः संयोगा-...यार्थकृत्। दाहकृत्तेजसा युक्तः शीतकृत् सोमसंश्रयात्'॥ (च. चि. ३)। इसके सिवाय वायु के भी स्वतन्त्र कार्य होते हैं, जो ...पालन की दृष्टि से अत्यन्त महत्त्व के हैं—'नह्यग्निं मेघानाम्, ...ां विसर्गः, उद्भेदनं चौद्भिदानां, पुष्पफलानां चाभिनिर्वर्तनम्, ...जाभिसंस्कारः, शस्याभिवर्धनम्, अविक्लेदोपशोषणे' इत्यादि। (च. सू. अ. १२)। इससे यह स्पष्ट है कि वायु प्रजापालन ...सूर्य और चन्द्र की भाँति बड़ा भाग लेता है।

**अथ खल्वयने द्वे युगपत् संवत्सरो भवति, ते तु पञ्च युगमिति संज्ञां लभन्ते; स एष निमेषादिर्युगपर्यन्तः कालश्चक्रवत् परिवर्तमानः कालचक्रमुच्यत इत्येके ॥८॥**

और ये दोनों अयन (दक्षिणायन और उत्तरायण) मिल कर एक वर्ष होता है। पाँच वर्ष की युगसंज्ञा होती है। निमेष से लेकर युग तक चक्र की भाँति परिवर्तन करने वाले इस काल को कोई लोग कालचक्र कहते हैं ॥८॥

वक्तव्य—युग—यहाँ युग का जो काल बतलाया गया है, ...पारिभाषिक समझना चाहिये—'कालचक्रन्तु वर्षाणां पञ्चानां संप्रवर्तते। युगसंज्ञा च तेषां त्र संपरिकीर्तिता'॥ कौटिलीय अर्थशास्त्र में भी पांच वर्ष का ही युग माना है—'पञ्चसंवत्सरो युगमिति'। (अ. ४१)।

**इह तु वर्षाशरद्धेमन्तवसन्तग्रीष्मप्रावृषः षडृतवो भवन्ति, दोषोपचयप्रकोपोपशमननिमित्तं; ते तु भाद्रपदाद्येन द्विमासिकेन व्याख्याताः; तद्यथा—भाद्रपदाश्वयुजौ वर्षाः, कार्तिकमार्गशीर्षौ शरत्, पौषमाघौ हेमन्तः, फाल्गुनचैत्रौ वसन्तः, वैशाखज्येष्ठौ ग्रीष्मः, आषाढश्रावणौ प्रावृडिति ॥९॥**

यहाँ तो (वर्षविभाग में) वात पित्त कफ इन दोषों के संचय प्रकोप और प्रशम निमित्त वर्षा, शरत्, हेमन्त, वसन्त, ग्रीष्म और प्रावृट् इस भाँति छः ऋतु होते हैं। वे भाद्रपद से प्रारम्भ कर दो दो मास लेने से बन जाते हैं। जैसे—भाद्रपद आश्विन, वर्षा; कार्त्तिक मार्गशीर्ष, शरत्; पौष माघ, हेमन्त; फाल्गुन चैत्र, वसन्त; वैशाख ज्येष्ठ, ग्रीष्म; आषाढ़ श्रावण, प्रावृट् ॥९॥

वक्तव्य—इस सूत्र में संवत्सर के छः ऋतुओं की भिन्न रचना बतलाई है। सूत्र ५, ६ में प्राणियों का बल तथा ... की दृष्टि से ऋतुओं का क्रम दिया था; यहाँ वातादि दोषों का संचय प्रकोप प्रशमन की दृष्टि से दिया है। भौगोलिक दृष्टि से भी यह भिन्नक्रम हो सकता है। भारतवर्ष में शीतप्रधान और वर्षाप्रधान दो भूविभाग होते हैं। वर्षाप्रधान भाग में प्रावृट् विशिष्ट ऋतुक्रम और शीतप्रधान भाग में शरद् विशिष्ट ऋतुक्रम होता है। यथा—'भूयो वर्षति पर्जन्यो गङ्गाया दक्षिणे जलम्। तेन प्रावृड्वर्षाख्यौ ऋतू तेषां प्रकल्पितौ॥ गङ्गाया उत्तरे कूले हिमवच्छैलसङ्कुले। भूयः शीतमतस्तेषां हेमन्तशिशिरावृतू'॥ (काश्यप)। परंतु इस भौगोलिक दृष्टि से इस अध्याय में प्रावृडादि क्रम का उद्देश्य नहीं दिया है। इसका उद्देश्य संशोधन विषयक है। चक्रपाणिदत्त चरक की टीका (विमानस्थान अ. ८) में स्पष्ट लिखते हैं—'एतच्च न, अत्र 'संशोधनमधिकृत्य' इति वचनात्। यदि देशकृतोऽयं भेदः स्यात्, तदा तत्रैव भेदकं ब्रूयात्, न संशोधनम्। तेन काश्यपोक्तदेशभेदेन प्रावृडादिक्रमो न तावदिहाभिमतः'॥ अधिक विवरण के लिये सूत्र १२ की टीका देखो। कभी कभी क्षयमास तथा अधिक मास संवत्सर में आ जाता है। उस समय उपरोक्त महीनों के अनुसार ठीक विभाग नहीं हो सकता। इसलिये शार्ङ्गधर में सूर्यसंक्रान्ति के अनुसार ऋतुक्रम बतलाया है—'ग्रीष्मो मेषवृषौ प्रोक्तः, प्रावृण् मिथुनकर्कटौ। सिंहकन्ये स्मृता वर्षा, तुलावृश्चिकयोः शरत्। धनुर्ग्राहौ च हेमन्तो, वसन्तः कुम्भमीनयोः'॥ (प्रथम खण्ड)। प्रावृट् और वर्षा का भेद—'प्रावृडिति प्रथमः प्रवृष्टः कालः। तस्यानुबन्धो वर्षाः'। (चरक. वि. अ. ८)।

**तत्र, वर्षास्वोषधयस्तरुण्योऽल्पवीर्या आपश्चाप्रसन्नाः क्षितिमलप्रायाः, ता उपयुज्यमाना नभसि मेघावतते जलप्रक्लिन्नायां भूमौ क्लिन्नदेहानां प्राणिनां शीतवातविष्टम्भिताग्नीनां विदह्यन्ते, विदाहात् पित्तसंचयमापादयन्ति; स संचयः शरदि प्रविरलमेघे वियत्युपशुष्यति पङ्केऽर्ककिरणप्रविलायितः पैत्तिकान् व्याधीन् जनयति ॥१०॥**

उन ऋतुओं में से वर्षा में ओषधियाँ नवीन और अल्पशक्तिक होती हैं, जल दूषित तथा भूमिस्थ सड़े गले पदार्थों से युक्त होता है। ये ही ओषधियाँ, जब कि आकाश मेघाच्छादित और पृथिवी गीली हो, उपयोग में लाने से क्लिन्न देहवाले तथा शीत (प्रकुपित) वात के कारण मन्दाग्नि वाले मनुष्यों में विदाह उत्पन्न करती हैं और विदाह के कारण पित्त संचित करती हैं। फिर वही पित्त का सञ्चय शरद् ऋतु में जब आकाश निरभ्र हो जाता है, कीचड़ सूख जाती है, तब सूर्य किरणों से पिघला हुआ पित्त के रोग उत्पन्न करता है ॥१०॥

वक्तव्य—सूत्र नौ में दोषों की दृष्टि से जो भिन्न क्रम बतलाया है उसके अनुसार मनुष्यों के शरीर में वातादि दोषों का संचय, प्रकोप और प्रशमन निसर्गतः कैसा हुआ करता है, उसका वर्णन सूत्र १०, ११, १२ में किया है। ओषधि—वर्षाऋतु प्रारंभ होने के बाद इकट्ठा की हुई वनस्पत्यादि औद्भिद द्रव्य। वर्षा ऋतु के पहले इकट्ठा की हुई यव गोधूमादि ओषधियां इससे अभिप्रेत नहीं हैं, यद्यपि डल्हण अपनी टीका में इसका भी समावेश करता है—'ननु वर्षासु गोधूमादयः पुरातना एव भवन्ति,

कथममिनवा इत्युच्यते ? नैष दोषः, गोधूमचणकशाल्यादयोऽन्त सूक्ष्मजल-प्रवेशान्नवदिमानमुपगता भनवा अपि तरुण्य इत्युच्यन्ते'। परन्तु प्रावृट् तथा वर्षा ऋतु के आचरण में इनका सेवन करने के लिये लिखा है—'यवषष्टिकगोधूमान् शालींश्चाब्दनवांस्तथा। हर्म्यमध्ये निवाते च भजेद्' (सु उ. अ.६४)। 'अग्निसंरक्षणवता यवगोधूमशाल्य। पुराणा जाङ्गलैर्मांसैर्भोज्या' । (चरक सू. अ ६)। इसलिये पिछले साल के यवगोधूमादिक का समावेश तरुण ओषधियों में करना शास्त्रविरुद्ध होता है—'शीतवातविष्टम्भिताग्नीनां शीतेन कुपितो वात शीतवात (शारीरिकदोष), तेन मन्दीकृताग्नीनाम्'। सर्दी के कारण शरीरस्थ वात के प्रकोप से अग्निमान्द्य उत्पन्न हुए लोगों में ठंडी हवा से भीतर का अग्नि मंद होने के स्थान में अधिक तीव्र होता है—'शीते शीतानिलस्पर्शसंरुद्धो बलिनां बली। पक्ता भवति हेमन्ते मात्राद्रव्यगुरुक्षम'॥ (चरक)। इसलिये यहां वात का अर्थ शरीरस्थ दोष करना चाहिये।

ता एवौषधयः कालपरिणामात् परिणतवीर्या बलवत्यो हेमन्ते भवन्त्यापश्च प्रसन्नाः स्निग्धा अत्यर्थं गुर्व्यश्च, ता उपयुज्यमाना मन्दकिरणत्वाद्भानोः सतुषारपवनोपस्तम्भितदेहानां देहिनामविदग्धाः स्नेहाच्छैत्याद्गौरवादुपलेपाच्च श्लेष्मसंचयमापादयन्ति, स संचयो वसन्तेऽर्करश्मिप्रविलायित ईषत्स्तब्धदेहानां देहिनां श्लैष्मिकान् व्याधीन् जनयति॥११॥

वे ही ओषधियां हेमन्त ऋतु में समय के परिणाम से परिपक्ववीर्य, बलवान्, अत्यर्थ स्निग्ध और भारी हो जाती हैं तथा जल भी स्वच्छ, स्निग्ध और भारी हो जाता है। वे ही ओषधियां उपयोग करने पर सूर्य के शक्तिहीन किरणों के कारण और स्वयं मधुर स्निग्ध शीतल, गुरु और चिकनी होने के कारण हिमयुक्त ठंडी हवा से स्तम्भित देह वाले प्राणियों में कफ का संचय करती हैं। फिर वही कफ का संचय वसन्त ऋतु में सूर्य की किरणों से पिघला हुआ किंचित् स्तब्ध देह वाले प्राणियों में कफ की व्याधियां उत्पन्न करता है॥११॥

वक्तव्य—आपश्च प्रसन्ना—जल की प्रसन्नता चन्द्र सूर्य की किरणों से, काल परिणाम से और अगस्ति के प्रभाव से उत्पन्न होती है। 'दिवा सूर्यांशुसंतप्तं निशि चन्द्रांशुशीतलम्। कालेन पक्वं निर्दोषमगस्त्येनाविषीकृतम्'॥ (चरक)। यहां ओषधियों तथा जल का स्निग्धत्व और गुरुत्व मधुरता उत्पन्न होने के कारण समझना चाहिये। मधुर रस अन्य रसों से अधिक स्निग्ध तथा गुरु है—'स्निग्धानां मधुरः पर। स्वादुर्गुरुत्वादधिकः'॥ (चरक)। अविदग्धा—मधुरपाकाः॥

ता एवौषधयो निदाघे निःसारा रूक्षा अतिमात्रं लघ्व्यो भवन्त्यापश्च, ता उपयुज्यमानाः सूर्यप्रतापोपशोषितदेहानां देहिनां रौक्ष्याल्लघुत्वाद्वैशद्याच्च वायोः संचयमापादयन्ति, स संचयः प्रावृषि चात्यर्थं जलोपक्लिन्नायां भूमौ क्लिन्नदेहानां प्राणिनां शीतवातवर्षेरितो वातिकान् व्याधीन् जनयति। एवमेष दोषाणां संचयप्रकोपहेतुरुक्तः॥१२॥

१ देहिनां

वे ही ओषधियां ग्रीष्म ऋतु में निर्बल, रूक्ष और हल्की हो जाती हैं तथा जल भी। वे उपयोग करने से सूर्य के प्रताप से शोषित देहवाले मनुष्यों में (अपनी) रूक्षता, लघुता और निःस्नेहता के कारण वायु का संचय करती हैं। फिर वायु का संचय प्रावृट् ऋतु में पृथिवी गीली हो जाने पर गीले देह वाले प्राणियों में शीत वायु और वर्षा से उत्तेजित होकर वात के रोग उत्पन्न करता है। इस प्रकार यह वातादि दोषों के संचय और प्रकोप का हेतु वर्णन किया गया है॥१२॥

वक्तव्य—निःसारा—अल्पवीर्य इसलिये निर्बल। रूक्षा—जलांशरहित। रूक्षा—स्नेहभागरहित। वैशद्यात्—पिच्छिलता रहित होने के कारण।

तत्र वर्षाहेमन्तग्रीष्मेषु संचितानां दोषाणां शरद्वसन्तप्रावृट्सु च प्रकुपितानां निर्हरणं कर्तव्यम्॥१३॥

जो दोष वर्षा, हेमन्त और ग्रीष्म में संचित होकर शरद् वसन्त और प्रावृट् ऋतु में प्रकुपित हुए हैं, उनका संशोधन करना चाहिये॥१३॥

वक्तव्य—प्रकुपितानां—प्रकर्षेण कुपितानाम्। ऋतु स्वभाव के कारण संचित दोषों का संशोधन उनका पूर्ण प्रकोप होने के समय करना योग्य होता है। उस समय के पूर्व संशोधन करने से वे दोष फिर कालस्वभाव के कारण संचित हो जाते हैं। मिथ्याहार विहारादि अन्य कारणों से संचित दोषों का संशोधन चयावस्था में ही करना स्वास्थ्यकर होता है। क्योंकि प्रकोपावस्था अन्य अवस्थाओं में वे बलवत्तर हो जाते हैं और शरीर से बाहर निकालने में कठिनाई भी बहुत हो जाती है—

'चय एव जयेद्दोषम्'॥ (वाग्भट)।

'संचयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः। ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः'। (सुश्रुत)।

पूर्ण प्रकोप के समय दोष पक्व हो जाने के कारण उनका निर्हरण सौकर्य से और निःशेषतया हो जाता है। फिर संचय होने की भीति नहीं रहती है और वह काल ऐसा होता है कि संशोधन की आपत्तियां भी होने की संभावना बहुत कम होती है। इसलिये चरक में लिखा है—

तत्र साधारणेष्वृतुषु वमनादीनां प्रवृत्तिर्विधीयते, निवृत्तिरितरेषु। साधारणलक्षणा हि मन्दशीतोष्णवर्षत्वात् सुखतमाश्च भवन्त्यविकल्पकाश्च शरीरौषधानाम्, इतरे पुनरत्यर्थशीतोष्णवर्षत्वाद् दुःखतमाश्च भवन्ति विकल्पकाश्च शरीरौषधानाम्'। (वि अ ८)।

उपर्युक्त विवेचन से वात का निर्हरण श्रावण मास में, पित्त का मार्गशीर्ष मास में और कफ का चैत्र मास में होना चाहिये—'श्रावणप्रथमे मासि नभस्यप्रथमे पुनः। सहस्यप्रथमे चैव हारयेद् दोषसंचयम्'॥ (च सू अ ७)।

वाग्भट ने भी मार्गशीर्ष के स्थान में पित्त संशोधन के लिये कार्तिक का निर्देश किया है—'श्रावणे कार्तिके चैत्रे मासि साधारणे क्रमात्। ग्रीष्मवर्षाहिमचितान् वाय्वादीनाशु निर्हरेत्'॥

ऊपर जो दो ऋतु विभाग वर्णन किये हैं। उनका उपयोग जानने के लिये नीचे बताया दिया है—

## द्विविध ऋतुविभाग

| | रसबलमधिकृत्य | मास | संशोधनमधिकृत्य | | दोष |
|---|---|---|---|---|---|
| …ायन …ा …र्ग | वर्षाऋतु (अल्पबल) (अम्लरस) | नभ-श्रावण | प्रावृट् | संशोधन | वात |
| | | नभस्य-भाद्रपद | वर्षा | संचय | पित्त |
| | शरद्ऋतु (मध्यमबल) (लवणरस) | इष-आश्विन | | | |
| | | ऊर्ज-कार्त्तिक | शरद् | प्रकोप, संशोधन | |
| | हेमन्तऋतु (श्रेष्ठबल) (मधुररस) | सह-मार्गशीर्ष | | | |
| | | सहस्य-पौष | हेमन्त | संचय | कफ |
| …रायण या …दान | शिशिरऋतु (श्रेष्ठबल) (तिक्तरस) | तप-माघ | | | |
| | | तपस्य-फाल्गुन | वसन्त | प्रकोप, संशोधन | |
| | वसन्तऋतु (मध्यबल) (कषायरस) | मधु-चैत्र | | | |
| | | माधव-वैशाख | ग्रीष्म | संचय | वात |
| | ग्रीष्मऋतु (अल्पबल) (कटुकरस) | शुचि-ज्येष्ठ | | | |
| | | शुक्र-आषाढ | प्रावृट् | प्रकोप | |

ऊपर संशोधन के लिये जो विशेष काल बतलाया गया है, वह नात्ययिक व्याधियों के संबंध में समझना चाहिये। आत्ययिक व्याधियों में तुरन्त संशोधन कृत्रिम उपायों का अवलंबन करके करना चाहिये—'आत्ययिके पुनः कर्मणि काममृतुं विकल्प्य कृत्रिमगुणोपधानेन यथर्तुगुणविपरीतेन भेषजं संयोगप्रमाणविकल्पेनोपपाद्य प्रमाणवीर्यसमं कृत्वा ततः प्रयोजयेत्' ॥ ( चरक )।

**तत्र पैत्तिकानां व्याधीनामुपशमो हेमन्ते, श्लैष्मिकाणां निदाघे, वातिकानां शरदि, स्वभावत एव; त एते संचयप्रकोपोपशमा व्याख्याताः ॥१४॥**

पित्त व्याधियों की शान्ति हेमन्त ऋतु में, श्लेष्म व्याधियों की ग्रीष्म ऋतु में और वात व्याधियों की शरद् ऋतु में काल के स्वाभाविक प्रभाव से आप से आप होती है ॥१४॥

वक्तव्य—ऊपर सूत्र नौ, दश और ग्यारह में दोषों के संचय प्रकोप के संबंध में जो विवरण किया है, वह प्रावृट् विशिष्ट ( वर्षाप्रधान ) ऋतुविभाग के अनुसार है। परन्तु यहाँ उपशम के लिये जो काल दिये हैं, वे शिशिरविशिष्ट ( शीतप्रधान ) ऋतुविभाग के साथ मिलते हैं—'चयप्रकोपप्रशमा वायोर्ग्रीष्मादिषु त्रिषु। वर्षादिषु तु पित्तस्य श्लेष्मणः शिशिरादिषु' ॥ ( अ. हृदय. सू.अ. १२ )। चरक के सूत्रस्थान अध्याय १७ में भी ये ही काल दिये हैं। प्रावृट् ऋतुविभाग के अनुसार प्रशमनकाल शार्ङ्गधर ने ऐसे लिखे हैं—'प्रायेण प्रशमं याति स्वयमेव समीरणः। शरत्काले, वसन्ते च पित्तं, प्रावृड्ऋतौ कफः' ॥ ( प्रथम खण्ड. अ. २ )।

ऊपर द्विविध ऋतुविभाग का जो नक्शा दिया है उसके प्रावृट् ऋतुविभाग पर ध्यान देकर यदि यहाँ ( सूत्र १२ में ) निर्दिष्ट किये हुए उपशम काल का विचार किया जाय तो यह मालूम होगा कि वातव्याधियों का प्रशमन वर्षाऋतु में होना चाहिये था। परन्तु यहाँ उपशम शरद्ऋतु में दिया है। उसका कारण यह है कि प्रावृट् और वर्षाऋतु गुणों में करीब समान होने के कारण वात का प्रकोप वर्षा में भी वैसा ही रहता है और शरद् ऋतु में प्रशम हो जाता है। 'अत्र वर्षाप्रावृषोस्तुल्यरूक्षशीतगुणतया सम्यक् वातकोपस्तिष्ठति, इत्युक्तं घनात्यये'। (हाराणचंद्रः)। इससे यह स्पष्ट है कि भिन्न भिन्न ग्रंथों में वातादि दोषों के संचय प्रकोप और प्रशमन के काल में भिन्नता दिखाई देती है। यदि केवल दोषों के संचय प्रकोप प्रशमन के कारण प्रावृडादि ऋतुक्रम होता तो इस प्रकार मतभिन्नता उत्पन्न होने का कोई कारण नहीं था। तथा एक ही भूमिविभाग में दो प्रकार के ऋतुप्रविभाग होना नैसर्गिक दृष्टि से भी असंभव है। इसलिये इन भिन्न ऋतुक्रमों का कारण देशभिन्नता मानना अधिक सयुक्तिक है यद्यपि चक्रपाणिदत्त इसका इनकार करते हैं। प्रत्येक ग्रन्थकार अपने प्रदेश के ऋतुविभाग के अनुसार वर्णन करता है। अतः यह भिन्नता दिखाई देती है—'इदञ्चात्रावधेयम्। द्विविधः खल्विह दृश्यते प्राचामृतुविभागो वर्षप्रधानः शीतप्रधानश्चेति। तत्र षडृतवो वर्षा-शरद्-हेमन्त-वसन्त-ग्रीष्म-प्रावृषः इति वर्षप्रधानो विभागः। वर्षा-शरद्-हेमन्त-शिशिर-वसन्त-ग्रीष्मा इति शीतप्रधानः। तयोराद्यस्य प्राधान्यं सुश्रुतेऽभिहितं द्वितीयस्य चरके'। ( सिद्धान्तनिदाने गणनाथसेनः )। काश्यप भी ऋतुविभागभेद का कारण देश भिन्नता ही मानता है।

**तत्र, पूर्वाह्णे वसन्तस्य लिङ्गं, मध्याह्ने ग्रीष्मस्य, अपराह्णे प्रावृषः, प्रदोषे वार्षिकं, शारदमर्धरात्रे, प्रत्युषसि[2] हैमन्तमुपलक्षयेत्; एवमहोरात्रमपि वर्षमिव शीतोष्णवर्षलक्षणं दोषोपचयप्रकोपोपशमैर्जानीयात् ॥१५॥**

दिन के प्रथम भाग में वसन्त ऋतु का चिह्न होता है, मध्याह्न में ग्रीष्म का, तीसरे पहर प्रावृट् का, सायंकाल वर्षा का, अर्धरात्र शरद् का और पिछली रात हेमन्त का चिह्न होता है। इस प्रकार अहोरात्र भी वर्ष के समान शीत, उष्ण और वर्षा लक्षणों से दोषों के संचय, प्रकोप और शान्ति का हेतु जानना चाहिए ॥१५॥

वक्तव्य—दिन और वर्ष का तुलनात्मक नक्शा—

| दिन | वर्ष | संचय प्रकोप प्रशमन | |
|---|---|---|---|
| पूर्वाह्णे | वसन्त | कफप्रकोप | |
| मध्याह्ने | ग्रीष्म | कफशमन | वातसंचय |
| अपराह्णे | प्रावृट् | | वातकोप |
| प्रदोषे | वर्षा | पित्तसंचय | वातकोप |
| अर्धरात्रे | शरत् | पित्तकोप | वातशमन |
| प्रत्युषसि | हेमन्त | पित्तशमन | कफसंचय |

१ एतदग्रे—'चयप्रकोपोपशमा दोषाणां हि द्वयोरपि। सन्धौ साधारणा वत्स भविष्यद्वर्तमानयोः। ऋतुसन्धौ तु दोषाणां चयाद्याः (बहुधा) परिकल्पना (ल्पिताः)। एवंप्रकारा व्याख्याता विधिं वक्ष्याम्यतः परम्। ह्रासयेदल्पशोऽभ्यस्तं वर्तमानर्तुकं विधिम्। भविष्यदृतुकं चापि यतेताभ्यासकारणात्। यावन्तं ह्रासयेत्पूर्वं तावन्तं स भजेत्परम्। स्यू रोगास्त्यागसेवाभ्यां सहसाऽसात्म्यसंभवाः। वह्निप्रणाशवैषम्ये स्यातां चासात्म्यसेवनात्। तस्माद्यथोक्तमभ्यस्येदृतुसन्धौ विधिं नरः ॥' इति क्वचिदधिकः पाठः।

१· २ प्रत्यूषसि.

वातादि दोषों का दैनिक संचय और प्रकोप अल्पकालिक और अल्पकारणिक होने के सबब से दिनचर्या पालन करने से शान्त हो जाता है। परंतु ऋतुजन्य संचय और प्रकोप चन्द्र-सूर्य के परिभ्रमण से, ओषधियों के रस वीर्य प्रभाव में तथा अधिक काल तक रहने से संशोधन के सिवाय पूर्णतया शान्त नहीं होता है।

तत्र, अव्यापन्नेष्वृतुष्वव्यापन्ना ओषधयो भवन्त्यापश्च; ता उपयुज्यमानाः प्राणायुर्बलवीर्यौजस्कर्यो भवन्ति ॥१६॥

इनमें से यथाकाल शीतोष्णवर्षायुक्त ऋतुओं में ओषधियाँ तथा जल भी ठीक रहते हैं और उपयोग करने से ये प्राण, आयु बल, वीर्य और ओज को बढ़ाते हैं ॥१६॥

वक्तव्य—अव्यापन्न—प्रसन्न या स्वाभाविक। ओषधि—वनस्पत्यादि चतुर्विध आहार द्रव्य।

तेषां पुनर्व्यापदोऽदृष्टकारिताः, शीतोष्णवातवर्षाणि खलु विपरीतान्योषधीर्व्यापादयन्त्यपश्च ॥१७॥

उन ऋतुओं की व्यापत्तियाँ सर्वजन सामान्य अधर्म से उत्पन्न होती हैं। उष्ण, शीत, वात और वर्षाओं का वैपरीत्य ओषधियों तथा जल को बिगाड़ देता है ॥१७॥

वक्तव्य—व्यापद—स्वाभाविक ऋतुगुणों के अतियोग, विपरीत योग और विषमयोग को ऋतु की व्यापत्ति कहते हैं। यथा—ग्रीष्म ऋतु में प्रचण्ड सूर्य का ताप, ग्रीष्म ऋतु में वर्षा का होना तथा ग्रीष्म ऋतु में कभी प्रचण्ड ताप कभी वर्षा होना और कभी जाड़ा पड़ना। इस प्रकार प्रत्येक ऋतु की व्यापत्ति समझना चाहिये। अदृष्टकारिता—अदृष्टेन कारिता। अदृष्ट—सर्वजन सामान्य अधर्म। चरक में भी ऋतुवैगुण्य का यही कारण लिखा है—'कुतोमूलमेषां वाय्वादीनां वैगुण्यमुत्पद्यते' वाय्वादीनां यद्वैगुण्यमुत्पद्यते तस्य मूलमधर्मः, तन्मूलं वाऽसत्कर्म पूर्वकृतम्। तथा तथाऽस्तहितधर्माणामधर्मप्रधानानामपक्रान्तदेवतानामृतवो व्यापद्यन्ते' ( विमान अ ३ )। ओषधियों की खराबी ऋतु की व्यापत्तियों से उत्पन्न होती है और ऋतु की व्यापत्तियाँ अधर्म से उत्पन्न होती हैं।

तासामुपयोगाद्विविधरोगप्रादुर्भावो मरको वा भवेदिति ॥१८॥

उन व्यापन्न ओषधियों का तथा जल का उपयोग करने से अनेक प्रकार के रोग अथवा मरक भी उत्पन्न होता है ॥१८॥

वक्तव्य—मरक-जनपदोद्ध्वंसकरोग, महामारी। ये रोग जल वायु खाद्य पदार्थ व्यवहार से फैलते हैं। 'तत उद्ध्वस्यन्ते जनपदाः स्पृश्याभ्यवहार्यदोषात्'। ( चरक वि अ ३ ) ॥ अंग्रेजी में मरक को ( Pandemic या Epidemic disease ) कह सकते हैं।

तत्र, अव्यापन्नानामोषधीनामपां चोपयोगः ॥१९॥

उन रोगों के लिये शुद्ध तथा प्रसन्न जल और ओषधियों का उपयोग करना प्रशस्त है ॥१९॥

वक्तव्य—तत्र—ऋतुव्यापत्ति के समय उत्पन्न होने वाले रोगों से बचने के लिये (Prophylaxis) तथा उत्पन्न हुए रोगों की चिकित्सा के लिये शुद्ध जल तथा ओषधियों का उपयोग करना चाहिये। अव्यापन्न ओषधि—ऋतु की व्यापत्ति उत्पन्न ह(ोने) से पूर्व इकट्ठा की हुई पुरानी ओषधि। चरक में लिखा है 'तस्मात् प्रागुद्ध्वंसात् प्राक् च भूमेर्विरसीभावादुद्धरध्वं सौम्य भैषज्यानि अनपहतरसवीर्यप्रभावाणि। शस्यन्ते देहाश्रित्य भेषजैः पूर्वमुद्धृतैः'

कदाचिदव्यापन्नेष्वप्यृतुषु कृत्याभिशापरक्षः क्रोधाधर्मैरुपध्वस्यन्ते जनपदाः; विषौषधिपुष्पगन्धेन वायुनोपनीतेनाक्रम्यते यो देशस्तत्र दोषप्रकृत्यविशेषेण कासश्वासवमथुप्रतिश्यायशिरोरुग्ज्वरैरुपतप्यन्ते, ग्रहनक्षत्रचरितैर्वा, गृहदारशयनासनयानवाहनमणिरत्नोपकरणगर्हितलक्षणनिमित्तप्रादुर्भावैर्वा ॥२०॥

कभी कभी ऋतु यथार्थ होने पर भी कृत्या, अभिशाप, पिशाच, राक्षसादिकों के क्रोध तथा अधर्म के कारण देश देश नष्ट हो जाया करते हैं, किंवा विष से दूषित या ओष(धि) पुष्प गंध से दूषित वायु का आक्रमण जिस देश पर होता है वहाँ के निवासी सब लोग खाँसी, श्वास, वमन, जुकाम, शिरःशूल, ज्वरादि रोगों से पीड़ित हो जाते हैं, किंवा शनैश्चर सूर्यादि ग्रह तथा अश्विन्यादि नक्षत्रों के अनिष्ट प्रभाव से भी ( रोग उत्पन्न होते हैं ), किंवा गृह, स्त्री, शयन, आसन, यान, वाहन, मणि, रत्न तथा अन्य ( घरेलू ) उपकरणों की खराबी ( दुष्ट होने से तथा अनिष्टसूचक चिह्नों से भी रोग उत्पन्न होते हैं ॥२०॥

वक्तव्य—इस सूत्र में विविध रोगों की उत्पत्ति के ऋतुजन्य व्यापत्ति के अतिरिक्त चार कारण वर्णन किये हैं। विषौषधिपुष्पगन्धेनेत्यादि—डल्हणचन्द्र इसकी व्याख्या करते हैं—'विषौषध्यः कल्पोक्ता वेत्राद्यः तासां पुष्पगन्धेन'। कल्पस्थान में पाँच पुष्पविष दिये हैं—'वेत्रकादम्बवल्लीजकरम्भमहाकरम्भाणि'। अर्थात् वेत्रादि पाँच ओषधियों के पुष्पगंध से दूषित ऐसा 'विषौषधिपुष्पगन्ध' का अर्थ होता है। वेत्रादिक के पुष्पगंध से सिर्फ छर्दि आध्मान और मोह उत्पन्न होता है—'भवेत् पुष्पविषैश्छर्दिराध्मानं मोह एव च' (सुश्रुत)। इसलिये यहां निर्दिष्ट किये तथा अन्य जानपदिक रोगों का कारण वेत्रादि ओषधिगंध से दूसरा होना चाहिये। आधुनिक वैज्ञानिक खोज से यह सिद्ध हुआ है कि अनेक जानपदिक और औपसर्गिक रोगों का कारण भिन्न भिन्न प्रकार का विष ही (Virus) होता है। अनेक रोगों का विष भी वायु द्वारा आक्रमण करता है। मसूरिका, रोमान्तिका, प्रतिश्याय, दुष्टप्रतिश्याय ( इन्फ्लुएन्जा ), मस्तिष्क सुषुम्ना ज्वर (Cerebrospinal), रोहिणी ( डिफ्थीरिआ ), न्युमोनिआ, कास इत्यादि रोगों का विष वायु द्वारा ही आक्रमण करता है। इसलिये यहाँ विष ओषधि का विशेषण न करके स्वतन्त्र नाम करना प्रशस्त है। इससे दूसरा भी एक प्रशस्त अर्थ निकलता है। नव्य विज्ञान से सिद्ध हुआ है कि प्रतिश्याय ज्वर (Hay fever) नाम शिर शूल इत्यादि रोग निर्दिष्ट ओषधियों के पुष्पपराग (Pollen) सूँघने से उत्पन्न होते हैं और ये पराग वायु के द्वारा फैलते हैं। गुलाबादि सुगंधित पुष्पों के गंध से भी ये रोग हो सकते हैं। The most Common external irritant is the pollen of certain grasses (hence the name 'hay fever') and of other plants

The odours of roses and other sweet smelling plants have the same effect on certain persons. Various powders other than pollen such as ipecacuanha and lycopodium, have been found to give rise to similar symptoms ? Burn Yeo. Hay fever and asthma are often manifestations of the same type of disease which also includes ......certain gastro intestinal disturbances; migraine. *Taylors Practice of medicine. 1930 edition.*

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि 'विषौषधिपुष्पगन्धेन वायुना' का अर्थ 'विष से दूषित तथा ओषधि पुष्पगन्ध से दूषित वायु द्वारा' करना अधिक प्रशस्त है। प्राचीन काल में भी आगन्तु ज्वरादि रोग नाना प्रकार के विष से उत्पन्न होते थे इसका ज्ञान था—'विषवृक्षानिलस्पर्शात् तथान्यैर्विषसम्भवैः। अभिषक्तस्य चाप्याहुर्ज्वरमेकेऽभिषंगजम्' ॥ ( चरक )। इस विष के अत्यंत सूक्ष्म होने के कारण इसके स्वरूप का ज्ञान प्राचीन काल में न हो सका। सांप्रत सूक्ष्मदर्शक यंत्र का आविष्कार होने से भिन्न भिन्न रोगों के कारणभूत विष का निश्चित ज्ञान हो गया है। अधिकांश विष जीवाणु ( Micro organisms ) होते हैं, जो वायु खाद्य स्पर्शादि द्वारा मनुष्य से मनुष्यों पर फैलते हैं और विविध रोग उत्पन्न करते हैं। सर्व जनपदोद्ध्वंसक रोग, वातादिप्रकृति निरपेक्ष आक्रमण करनेवाले रोग, वायुद्वारा फैलने वाले रोग जीवाणुजन्य होते हैं। इसलिये यहाँ विष का अर्थ विकारी जीवाणु ज्ञात या अज्ञात करना उत्तम है। अज्ञात लिखने का कारण यह है कि मसूरिकादि कई विस्फोटक ज्वरों के कारण जीवाणु अभी तक निश्चित रूप से ज्ञात नहीं हुए हैं। उनको केवल विष ( Virus ) कहते हैं। डल्हण की टीका में कासश्वासादि रोगों का दूसरा पाठ दिया है, जिस में मसूरिकादि ज्वरों का प्रत्यक्ष नाम दिया है—'कासश्वासप्रतिश्यायगन्धाज्ञानश्रमशिरोरुग्ज्वरमसूरिकादिभिरुपतप्यन्ते' इति। श्वास रोग का भी एक अज्ञात जीवाणु माना गया है, जो वायु द्वारा आक्रमण करता है—In the great majority of asthma cases the poisonous substance is unknown. It appears to be airborne and in some cases it may be a mould' *Taylor's Practice of medicine 1930 edition.* दोषप्रकृत्यविशेषेण—वातल, पित्तल, श्लेष्मल इत्यादि सात प्रकार की प्रकृति होती है और निज रोग बहुधा प्रकृति के अनुसार अधिक हुआ करते हैं—'तेषामिदं विशेषविज्ञानं, वातलस्य वातनिमित्ताः, पित्तलस्य पित्तनिमित्ताः, श्लेष्मलस्य श्लेष्मनिमित्ता व्याधयः प्रायेण बलवन्तश्च भवन्ति'। ( चरक. वि. अ. ६ )। परन्तु आगन्तुक रोगों के संबंध में यह नियम नहीं है और जानपदिक रोग आगन्तुक रोगों में आते हैं और वे जिस देश पर आक्रमण करते हैं वहाँ के निवासी लोग प्रकृति निरपेक्ष व्याधित हो जाते हैं यह प्राचीन काल से ज्ञात है। इसलिये चरक में अग्निवेश भगवान् आत्रेय जी को पूछते हैं—'अपितु खलु जनपदोद्ध्वंसनमेकेन व्याधिना युगपदसमानप्रकृत्याहारदेहबलसात्म्यवयसां मनुष्याणां कस्माद्भवति'। ( विमान अ. ३ )।

तत्र, स्थानपरित्यागशान्तिकर्मप्रायश्चित्तमङ्गलजपहोमोपहारेज्याञ्जलिनमस्कारतपोनियमदयादानदीक्षाभ्युपगमदेवताब्राह्मणगुरुपरैर्भवितव्यम्; एवं साधु भवति ॥२१॥

उन रोगों के परिहार के लिये स्थानत्याग, शान्तिकर्म, प्रायश्चित्त, मंगल, जप, हवन, बलिदान, पूजा, बद्धांजलिनमस्कार, तप, नियम, दया, दान, दीक्षाग्रहण, देवता और ब्राह्मणों की सेवा इत्यादि कामों में तत्पर होना चाहिये; इन्हीं से आरोग्यता होती है ॥२१॥

वक्तव्य—स्थानपरित्याग—दूषित स्थान छोड़ कर दूसरे स्वास्थ्यकर स्थान का सेवन करना-'हितं जनपदानां च शिवानामुपसेवनम्'। (चरक)। शान्तिकर्म-वेदोक्त मन्त्रद्वारा अनिष्टग्रहादिक की शान्ति करना। शान्तिकर्म का दूसरा भी एक अर्थ हो सकता है। जनपदोद्ध्वंसक रोग व्यापन्न ऋतुओं के कारण होते हैं। इसलिये ऋतुव्यापत्ति के अनुसार आचरण करके उसकी शान्ति करना। यथा वर्षा ऋतु में यदि शीत अधिक हो तो शिशिर ऋतुचर्या के अनुसार आचरण करके व्यापत्ति की शान्ति करना। इसी दृष्टि से अष्टांगसंग्रह में लिखा है—'हेमन्तादिषु कुर्वीत स्वं स्वं चाकालिकेष्वपि। विधिं तच्छीलनं यस्माच्छीतादिद्वन्द्वकारितम्। ऋतुचर्यादिशीतोष्णवृष्टिदोषप्रतिक्रिया॥' (सू० अ० ९)। 'यस्मिन्नेव मासे शीतादयस्तस्मिन्नेव सा चर्या सेव्या। शीतादिदोषप्रतिकारा ऋतुचर्योक्ता नतु मासमात्रमाश्रित्य'। (इन्दुः)। इस व्यापत्ति के कारण जो दोष प्रकुपित होते हैं, उनकी भी शान्ति वमनादि पंचकर्म के द्वारा करना-'कर्म पंचविधं तेषां भेषजं परमुच्यते' (चरक)। संक्षेप में शान्तिकर्म से ऋतुव्यापत्ति के अनुसार भिन्न ऋतुचर्या तथा वमनादि पंचविध कर्म की आवश्यकता के अनुसार सेवन समझना भी प्रशस्त है। प्रायश्चित्त—'प्रायो नाम तपः प्रोक्तं चित्तं निश्चय उच्यते। तपोनिश्चयसंयुक्तं प्रायश्चित्तमिति स्मृतम्'॥ किंवा पूर्वकर्म शान्ति के लिये चांद्रायणादिक का करना। मंगल—प्रशस्त ओषधि तथा मणियों का धारण करना। जप—ओंकारपूर्वक ऋग्यजुःसामवेद का आवर्तन करना किंवा विष्णुसहस्रनाम का जप करना-'विष्णुं सहस्रमूर्धानं चराचरपतिं विभुम्। स्तुवन्नामसहस्रेण ज्वरान् सर्वानपोहति'॥ (चरक)। नियम—शास्त्रनियमों का पालन करना-'सद्वृत्तस्यानुवृत्तिश्च' ॥ (चरक)। उपहार-बलिदान। दीक्षा-मन्त्रग्रहण। पर शब्द स्थानत्यागादि प्रत्येक शब्द के साथ जोड़ना चाहिये।

उपर्युक्त उपायों के अतिरिक्त चरक में निम्न उपाय अधिक बतलाये हैं-कर्म पंचविधं (वमनादिपंचकर्म) तेषां भेषजं परमुच्यते। सेवनं ब्रह्मचर्यस्य तथैव ब्रह्मचारिणाम्॥ सङ्कथा धर्मशास्त्राणां महर्षीणां जितात्मनाम्। धार्मिकैः सात्त्विकैर्नित्यं सहास्या वृद्धसंमतैः'॥

अत ऊर्ध्वमव्यापन्नानामृतूनां लक्षणान्युपदेक्ष्यामः ॥२२॥

अब यहाँ से उत्तम ऋतुओं के लक्षण वर्णन करते हैं ॥२२॥

वायुर्वात्युत्तरः शीतो रजोधूमाकुला दिशः।
छन्नस्तुषारैः सविता हिमानद्धा जलाशयाः ॥२३॥
दर्पिता ध्वाङ्क्षखड्गाह्वमहिषोरभ्रकुञ्जराः।
रोध्रप्रियङ्गुपुन्नागाः पुष्पिता हिमसाह्वये ॥२४॥

हेमन्त ऋतु—इस ऋतु में उत्तर का शीतल वायु चलता है; सब दिशाएँ रजःकण तथा धूम से व्याप्त होती हैं; भगवान् सूर्य [illegible]

शिशिरे शीतमधिकं वातवृष्ट्याकुला दिशः ।
शेषं हेमन्तवत् सर्वं विज्ञेयं लक्षणं बुधैः ॥२५॥

शिशिर ऋतु—इस ऋतु में शीत अधिक हो जाता है, सब दिशाएँ वातमिश्रित वर्षा से व्याप्त होती हैं और शेष सब लक्षण हेमन्त ऋतु की भाँति होते हैं। ऐसा बुद्धिमान् मनुष्य समझ ले ॥२५॥

सिद्धविद्याधरवधूचरणालक्तकाङ्किते ।
मलये चन्दनलतापरिष्वङ्गाधिवासिते ॥२६॥
वाति कामिजनानन्दजननोऽनङ्गदीपनः ।
दम्पत्योर्मानभिदुरो वसन्ते दक्षिणोऽनिलः ॥२७॥
दिशो वसन्ते विमलाः काननैरुपशोभिताः ।
किंशुकाम्भोजबकुलचूताशोकादिपुष्पितैः ॥२८॥
कोकिलाषट्पदगणैरुपगीता मनोहराः ।
दक्षिणानिलसंवीताः सुमुखाः पल्लवोज्ज्वलाः ॥२९॥

वसन्त ऋतु—इस ऋतु में सिद्ध और विद्याधरों की स्त्रियों के चरणों में लगे हुए लाक्षाराग से रञ्जित-चन्दन लताओं के आलिङ्गन से सुगन्धित, कामीजनों का आनन्द उत्पन्न करने वाला, कामोद्दीपक, दम्पतियों का परस्पर मानभंग करने वाला, मलयाचल का दक्षिणी वायु चलता है ॥२६-२७॥ वसन्त ऋतु में दिशाएँ निर्मल, पलाश, कमल, बकुल, आम्र और अशोकादि पुष्पित वृक्षों से शोभायमान, कोकिल तथा भृंगगणों के कर्णमधुर गुंजारव से मनोहर, दक्षिण दिशा की वायु से व्याप्त और वृक्षों के कोमल नवीन पत्तों से सुशोभित होती हैं ॥२८-२९॥

वक्तव्य—'दिशो वसन्ते विमला' के पहले निम्न दो श्लोक मिलते हैं—'सिद्धविद्याधरवधूचरणालक्तकाङ्किते । मलये चन्दनलतापरिष्वङ्गाधिवासिते ॥ वाति कामिजनानन्दजननोऽनङ्गदीपनः । दम्पत्योर्मानभिदुरो वसन्ते दक्षिणोऽनिलः' ॥ परन्तु इनमें वसन्त ऋतु का नैसर्गिक वर्णन नहीं है, कविकृत कृत्रिम काव्य है। इसलिये इनका समारोप वसन्त ऋतुवर्णन में करना असङ्गत है। विमला से लेकर पल्लवोज्ज्वला तक सब दिशा के विशेषण हैं।

ग्रीष्मे तीक्ष्णांशुरादित्यो मारुतो नैर्ऋतोऽसुखः ।
भूस्तप्ता सरितस्तन्व्यो दिशः प्रज्वलिता इव ॥३०॥
भ्रान्तचक्राह्वयुगलाः पयःपानाकुला मृगाः ।
ध्वस्तवीरुत्तृणलता विपर्णाङ्घ्रिपादपाः ॥३१॥

ग्रीष्म ऋतु—इस ऋतु में सूर्य की किरणें बड़ी तेज होती हैं, नैर्ऋत्य दिशा का दुःखदायी पवन चलता है, पृथ्वी गरम हो जाती है, नदियाँ (पानी कम हो जाने के कारण) अल्पप्रवाह युक्त होती हैं, दिशाएँ जलती हुई-सी प्रतीत होती हैं, (पानी की खोज करने में) भ्रान्त होकर चकवा और चकवी घूमती फिरती हैं, हरिण प्यास के मारे व्याकुल हो जाते हैं, छोटे पौदे, घास तथा बेल सूख जाते हैं और वृक्ष पत्रविहीन हो जाते हैं ॥३०-३१॥

प्रावृष्यम्बरमानद्धं पश्चिमानिलकर्षितैः ।
अम्बुदैर्विद्युदुद्योतप्रस्नुतैस्तुमुलस्वनैः ॥३२॥
कोमलश्यामशष्पाढ्या शक्रगोपोज्ज्वला मही ।
कदम्बनीपकुटजसर्जकेतकिभूषिता ॥३३॥

प्रावृट् ऋतु—इस ऋतु में पश्चिम दिशा की वायुद्वारा खींचे हुए बादलों से आकाश व्याप्त रहता है और मेघगर्जन तथा बिजली की चमक के साथ कभी थोड़ा थोड़ा पानी बरसता है ॥३२॥ [illegible]

वक्तव्य—विद्युदुद्योतप्रस्नुतैः—विद्युदुद्योतेन सह प्रस्नुतैः। बिजली की चमक के साथ पानी की वर्षा करने वाले मेघों से। शक्रगोप-इन्द्रगोप या बीरबहूटी। यह एक लाल मखमली रंग का बरसाती कीड़ा है। श्रीवाल्मीकिरामायणान्तर्गत वर्षावर्णन में भी इन्द्रगोप का उल्लेख आया है—'बालेन्द्रगोपान्तरचित्रितेन विभाति भूमिर्नवशाद्वलेन'।

तत्र वर्षासु नद्योऽम्भश्छिन्नतीरगतद्रुमाः ।
वाप्यः प्रोत्फुल्लकुमुदनीलोत्पलविराजिताः ॥३४॥
भूरव्यक्तस्थलश्वभ्रा बहुसस्योपशोभिता ।
नातिगर्जत्स्रवन्मेघनिरुद्धार्कग्रहं नभः ॥३५॥

वर्षा ऋतु—इस ऋतु में नदियाँ जलपूर्ण होकर प्रवाह के जोर से तट तथा निकटवर्ती वृक्षों को नष्ट कर देती हैं, वापी प्रफुल्लित श्वेत तथा नील कमलों से सुशोभित दिखाई देती हैं, भूमि (तृणाच्छादित होने के कारण उसके ऊँचे नीचे भाग) की समता या विषमता दिखाई नहीं देती है तथा विविध प्रकार की फसलों से वह शोभित होती है और बहुत गर्जन न करके बरसने वाले बादलों से आकाश, सूर्य तथा ग्रहगण ढके रहते हैं ॥३४-३५॥

वक्तव्य—वापी—सोपानसहितकूपविशेषः वापी। जिस कूप में पानी निकालने के लिये सीढ़ी होती है, उसे वापी कहते हैं। कुमुद—श्वेत कमल। नीलोत्पल—नील कमल। अव्यक्तस्थलश्वभ्रा—वर्षा ऋतु में काफी घास उगने के कारण भूपृष्ठभाग यद्यपि ऊँचा नीचा भी हो तथापि समतल दिखाई देता है।

वभुरुष्णः शरद्यर्कः श्वेताभ्रविमलं नभः ।
तथा सरांस्यम्बुरुहैर्भान्ति हंसांसघट्टितैः ॥३६॥
पङ्कशुष्कद्रुमाकीर्णा निम्नोन्नतसमेषु भूः ।
बाणसप्ताह्वबन्धूककाशासनविराजिता ॥३७॥

१ [illegible] इति पाठान्तर [illegible]

१ [illegible] ॥ २ [illegible] ३ [illegible] ४ [illegible]

शरद् ऋतु—इस ऋतु में सूर्य पिङ्गलवर्ण और उष्ण होता है; आकाश निर्मल और कहीं कहीं श्वेतवर्ण मेघयुक्त होता है; सरोवर हंसों सहित कमलों से शोभायमान होते हैं; नीची, ऊँची और समभूमि कीचड़युक्त, सूखी और चींटियों से भरी हुई होती है और कुरंटक, सप्तपर्ण, दुपहरिया, कांस, विजैसार इन वृक्षों से सुशोभित होती है ॥२६-२७॥

वक्तव्य—बभ्रुः-पिङ्गलवर्णः । पङ्कशुष्केत्यादि-निम्नादिषु प्रदेशेषु यथासङ्ख्यं पङ्कादिकीर्णा भवति । द्रुमाश्च वल्मीककारिण्यः सूक्ष्माः पिपीलिकाः । (डल्हण) । भूः पङ्काकीर्णा निम्नस्थाने, शुष्कोन्नतस्थाने, समस्थाने द्रुमाकीर्णा भवति । वल्मीक उत्पन्न करने वाली सूक्ष्म चींटियाँ 'द्रुमा' कहलाती हैं ।

स्वगुणैरतियुक्तेषु विपरीतेषु वा पुनः ।
विषमेष्वपि वा दोषाः कुप्यन्त्यृतुषु देहिनाम् ॥२८॥

ऋतुओं के स्वाभाविक गुणों का अतियोग, विपरीतयोग, विषमयोग हो जाने से मनुष्यों के शरीर में वातादि दोष कुपित हो जाते हैं ॥२८॥

वक्तव्य—अति योग—ऋतुओं के शीत, वर्षा और उष्णता स्वाभाविक गुण होते हैं । उनकी अधिकता होना अतियोग है । यथा—ग्रीष्म में अधिक गरमी होना, वर्षा में अधिक पानी बरसना और हेमन्त में अधिक शीत पड़ना । विपरीतयोग—ऋतुओं के स्वाभाविक गुणों से उलटा गुण होना । यथा-हेमन्त में गरमी, वर्षा में शीत और ग्रीष्म में वर्षा होना । विपरीतयोग को मिथ्यायोग भी कहते हैं—'यथा स्वलक्षणविपरीतलक्षणस्तु कालः कालमिथ्यायोगः' ( चरक ) । विपरीतयोग का दूसरा अर्थ डल्हण टीका में ऐसा दिया है—'मन्दशीतादियुक्तेषु' । चरक वचनानुसार यह अर्थ करना प्रशस्त है । दूसरा कारण यह है कि एक योग के दो अर्थ करना ठीक नहीं है । विषमयोग—इसके भी दो अर्थ टीका में दिये हैं । पहला अर्थ मिथ्यायोग के साथ मिलता है, अतः उस अर्थ की अब आवश्यकता नहीं है । दूसरा अर्थ एकीयवचन से दिया है—'अन्ये तु ऋतूनां यथोक्तलिङ्गानामेकस्मिन्नृतौ सर्वेषां लिङ्गानां भावोऽभावश्चेति वैषम्यमाहुः' । एक ऋतु में सर्व ऋतुओं के गुणों का प्रादुर्भाव होना या अभाव होना, इसको विषमयोग कहते हैं । इसमें सर्व ऋतुओं के गुणों का प्रादुर्भाव मिथ्यायोग में आ जाता है । अतः बाकी केवल अभाव ही रहा । यही विषमयोग का अर्थ है और इसे अयोग या हीनयोग कहते हैं । चरक, वाग्भट में काल के केवल तीन योग दिये हैं—'कालार्थकर्मणां योगा हीनमिथ्यातिमात्रकाः ।' ( वाग्भट ) । 'त्रीण्यायतनानीति, अर्थानां कर्मणः कालस्य चातियोगायोगमिथ्यायोगाः ।' ( चरक ) । उनके अनुसार भी विषमयोग का अर्थ अयोग या हीनयोग ही करना चाहिये । यथा—वर्षा ऋतु में पानी कम बरसना या नहीं बरसना इत्यादि । दोषाः कुप्यन्ति—दोषों का प्रकोप होकर मनुष्यों में नाना प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं—'मिथ्यातिहीनलिङ्गाश्च वर्षान्ता रोगहेतवः' ( चरक शा. अ. १ ) । इस प्रकार प्रत्येक ऋतु की तीन व्यापत्तियाँ होती हैं और सर्व ऋतुओं की अठारह व्यापत्तियाँ होती हैं ।

हरेद्वसन्ते श्लेष्माणं पित्तं शरदि निर्हरेत् ।
वर्षासु शमयेद्वायुं प्राग्विकारसमुच्छ्रयात् ॥२९॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने ऋतुचर्या नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

( दोषों से शरीर में ) विकार उत्पन्न होने के पहले ही वसन्त ऋतु में कफ का निर्हरण करना चाहिये, शरद् ऋतु में पित्त का हरण करना चाहिये और प्रावृट् ऋतु में वात की शान्ति करनी चाहिये ॥२९॥

वक्तव्य—वसन्ते—वसन्त ऋतु के दूसरे महीने में चैत्र मास में । शरदि—शरद् ऋतु के दूसरे महीने में, मार्गशीर्ष मास में । वर्षासु—वर्षा शब्द से यहाँ 'प्रथमः प्रवृष्टः कालः प्रावृट्' समझना चाहिये । क्योंकि प्रावृट् के दूसरे महीने में श्रावण में वात का संशोधन करने के लिये कहा गया है—'तत्र वर्षाहेमन्तग्रीष्मेषु संचितानां दोषाणां शरद्वसन्तप्रावृट्सु च प्रकुपितानां निर्हरणं कर्तव्यम्' । ( इस विषय का विशेष विवरण इस अध्याय में १२ वें सूत्र के वक्तव्य में देखो ) इसलिये हाराणचन्द्र अपनी टीका में लिखते हैं—'वर्षास्विति वर्षन्ति मेघा अत्रेति व्युत्पत्त्या वर्षाशब्देन वर्षाप्रावृषोरभिधानेऽपि प्रावृडेवात्राभिधीयते, तस्यामेव निर्हरणविधानात्' ॥ विकारसमुच्छ्रय—काल स्वभाव के कारण प्रकुपित दोषों से उत्पन्न हुए रोग । इनको ऋतुज रोग या प्राकृत रोग भी कहते हैं—'कालप्रकृतिमुद्दिश्य निर्दिष्टः प्राकृतो ज्वरः' (चरक) । हैमन्तिकं दोषचयं वसन्ते प्रवाहयन् ग्रैष्मिकमभ्रकाले । घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक् प्राप्नोति रोगानृतुजान्न जातु' ॥ ( चरक ) ।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने ऋतुचर्या नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

---

# सप्तमोऽध्यायः ।

अथातो यन्त्रविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से यन्त्रविधि अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

यन्त्रशतमेकोत्तरम्; अत्र हस्तमेव प्रधानतमं यन्त्राणामवगच्छ, किं कारणं ? यस्माद्धस्ताद्दते यन्त्राणामप्रवृत्तिरेव तदधीनत्वाद्यन्त्रकर्मणाम् ॥२॥

यन्त्र एक सौ एक होते हैं । परन्तु सब से प्रधान हाथ ही समझो । क्योंकि यन्त्रकर्म हाथ ही के अधीन होने के कारण हाथ के विना यन्त्रों का उपयोग असंभव होता है ॥२॥

वक्तव्य—यन्त्र पारिभाषिक शब्द है । इस की अगले सूत्र में तथा उसकी टीका में सविस्तर व्याख्या की गई है । एकोत्तरं शतम्—यह शब्द प्रयोग यहां यन्त्रसंख्या की इयत्ता निश्चित करने के लिये प्रयुक्त नहीं किया गया है । प्राचीन काल में प्रत्येक शल्यचिकित्सक अपने बुद्धिबल से भिन्न भिन्न शस्त्र कर्मों के लिये भिन्न भिन्न आकार के और भिन्न भिन्न प्रमाण के कई यन्त्र निर्माण कर लेता था, जिनका ठिकाना नहीं—'स्वबुद्ध्या च विकल्प्य विविधानि यन्त्रशल्यानि तत्कर्माणि च उपकल्प-

स्यु। अन्य कर्मसु उपलक्षितव्यम्।' (अ संग्रह सू ३)। इसलिये एक ही एक शब्द असंख्येयवाची समझना चाहिये। वाग्भट ने एक भी एक से अधिक यन्त्र वर्णन किये हैं। इनका विचार प्रत्येक प्रकार के यन्त्रों के साथ होगा। हस्तमेव प्रधान यन्त्र—हस्त की गणना यद्यपि उपयन्त्र में है तथापि उसको सर्व यन्त्रों में भी प्रधान माना है, यह बिल्कुल ठीक है। आज उत्तम प्रकार के सुन्दर और अनेक यन्त्रादि होते हुए भी शल्यचिकित्सक की कीर्ति उसके हाथ के कौशल पर हुआ करता है। प्राचीन काल में जब यन्त्रशस्त्रों की स्थिति आज के जमाने में बहुत हीन थी, तब शल्यचिकित्सक का केवल हस्तकौशल ही रोगी के लिये भविष्यकाल की आशा करने का स्थान था। इस हस्तप्राधान्य से अप्रत्यक्षतया यह भी निर्देश किया जाता है कि जिस मनुष्य के पास स्वाभाविक हस्तकौशल नहीं है, वह [illegible] यन्त्रवस्त्र पास होते हुए भी शल्यचिकित्सक होने के लिये अयोग्य है।

तत्र, मनःशरीराबाधकराणि शल्यानि; तेषामाहरणोपायो यन्त्राणि ॥३॥

मन और शरीर को पीड़ा करने वाले जो होते हैं, वे शल्य कहलाते हैं, और उनके आहरण करने के उपाय यन्त्र कहलाते हैं ॥३॥

वक्तव्य—शल्य का स्वरूप पहले अध्याय में शल्यतन्त्र की व्याख्या करते समय स्पष्ट किया गया है। शारीरिक शल्य से अन्ततः मन में ही पीड़ा होती है। इसलिये मन का भी यहां निर्देश किया है। वास्तव में मनःशल्य कोई भौतिक वस्तु नहीं होती है कि जिसके आहरण के लिये यन्त्र-शस्त्रादिक की आवश्यकता हो। अतः मनःशल्य शल्यशास्त्र का विषय ही नहीं बनता है। इस कठिनता को दूर करने के लिये प्रत्यक्षतः [illegible] अध्याय ( ११ अ ) में शल्य की व्याख्या 'शरीरोप[illegible] [illegible]' ऐसी की गई है। मनःशल्य मानसशास्त्र का विषय है। परन्तु [illegible] के समान रोगी को [illegible] कर के उसका [illegible] दूर करने की आवश्यकता होती थी, इसलिये [illegible] में केवल [illegible] का निर्देश किया है। [illegible]—[illegible] यन्त्रों का [illegible] एक [illegible] है या [illegible] स्वस्तिक, संदंश और अन्य यन्त्रों के [illegible] में [illegible] होता है। इन कार्यों के [illegible] यन्त्रों के [illegible] भी होते हैं। (१) [illegible]—[illegible] का [illegible] करने के लिये यन्त्रों का उपयोग होता है। [illegible]—[illegible] यन्त्र [illegible] यन्त्र। अर्वाचीन [illegible] के अनुसार [illegible] में [illegible] प्रकार के [illegible] ( [illegible] ) और [illegible] आते हैं। यथा—Laryngoscope, Pharyngoscope, Urethroscope, Cystoscope, [illegible] [illegible] इत्यादि। (२) [illegible]—[illegible]; ये यन्त्र [illegible] होते हैं। [illegible] के [illegible] करने के लिये तथा [illegible] में [illegible] करने के लिये अनेक यन्त्रों का [illegible] होता है। यथा—[illegible], [illegible] यन्त्र। आधुनिक [illegible] में [illegible] प्रकार के [illegible] (यथा Pinted [illegible] Hem[illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] इत्यादि), [illegible] (यथा Eyelid retractor, wound retractor, Abdominal retractor इत्यादि), होल्डर (यथा Caustic holder, Needle holder, Tongue holder) इन कर्मों के लिये प्रयुक्त होते हैं। (३) विशोधन—शल्यस्थान की खोज तथा विशुद्धि के लिये भी यन्त्र प्रयुक्त होते हैं। यथा—मूत्रमार्ग विशोधक, तालयन्त्र इत्यादि। आधुनिक यन्त्रों में डायलेटर्स (यथा Uterine dilator, Urethral dilator, Rectal dilator, Prepuce dilator इत्यादि), क्याथेटर (Catheter), साउन्ड (Sound), स्पून (Spoon), स्कूप (Scope) विशोधन के लिये प्रयुक्त होते हैं।

तानि षट्प्रकाराणि; तद्यथा—स्वस्तिकयन्त्राणि, संदंशयन्त्राणि, तालयन्त्राणि, नाडीयन्त्राणि, शलाकायन्त्राणि, उपयन्त्राणि चेति ॥४॥

वे यन्त्र छः प्रकार के होते हैं। जैसे—स्वस्तिकयन्त्र, संदंशयन्त्र, तालयन्त्र, नाडीयन्त्र, शलाकायन्त्र और उपयन्त्र ॥४॥

वक्तव्य—आकार के अनुसार यन्त्रों के पांच प्रकार किये हैं। उपयन्त्र में अन्य सर्व उपयोगी प्रकीर्ण वस्तुओं का समह किया है। अंग्रेजी में स्वस्तिकयन्त्रों को Cruciform instruments संदंशयन्त्रों को Pincher-like forceps तालयन्त्रों को Scoop like instruments नाडीयन्त्रों को Tubular instruments और शलाकायन्त्रों को Probes कहते हैं।

तत्र चतुर्विंशतिः स्वस्तिकयन्त्राणि, द्वे संदंशयन्त्रे, द्वे एव तालयन्त्रे, विंशतिर्नाड्यः, अष्टाविंशतिः शलाकाः, पञ्चविंशतिरुपयन्त्राणि ॥५॥

उन में से स्वस्तिकयन्त्र चौबीस हैं, संदंशयन्त्र दो हैं, तालयन्त्र दो हैं, नाडीयन्त्र बीस हैं, शलाकायन्त्र अट्ठाईस हैं और उपयन्त्र पच्चीस हैं ॥५॥

वक्तव्य—वाग्भट ने संदंशयन्त्र चार, नाडीयन्त्र तेरह, शलाकायन्त्र चौंतीस और उपयन्त्र [illegible] वर्णन किये हैं।

तानि प्रायशो लौहानि भवन्ति, तत्प्रतिरूपकाणि वा तदलाभे ॥६॥

यन्त्र प्रायः लोहे के होते हैं, लोहे के अभाव में उसके प्रतिरूप अन्य पदार्थों के होने चाहियें ॥६॥

वक्तव्य—लोह शब्द से यद्यपि सर्वधातु का समावेश होता है तथापि यहाँ लोह से केवल फौलाद (स्टील) समझना अधिक उचित है। जब लोह मिलना कठिन होता है तब लोह के प्रतिरूप में, ताम्र इत्यादि धातु तथा हस्तिदन्त, शृंग, लकड़ी इत्यादिक पदार्थों का उपयोग करना चाहिये।

तत्र, नानाप्रकाराणां व्यालानां मृगपक्षिणां मुखैर्मुखानि यन्त्राणां प्रायशः सदृशानि, तस्मात्तत्सारूप्यादागमादुपदेशादन्ययन्त्रदर्शनाद्युक्तितश्च कारयेत् ॥७॥

इन यन्त्रों के मुख बहुधा नाना प्रकार के हिंस्र पशु तथा पक्षियों के मुख के समान होते हैं। इसलिये (यन्त्र बनवाने के समय) उन प्राणियों के मुखसारूप्यानुसार, शास्त्र के (निर्दिष्ट हुए) प्रमाणानुसार, फिर वैद्यों के उपदेशानुसार,

(पहले के बने हुए) अन्य यन्त्रों के अनुसार तथा प्रयोजन के अनुसार यन्त्र बनवाने चाहिएं ॥७॥

वक्तव्य—मुखैः सदृशानि यन्त्राणां मुखानि. 'भवन्ति' इत्यध्याहार्यः। भावार्थः—यन्त्रमुखों का सादृश्य प्राणियों के मुख से हूबहू नहीं होता है। यन्त्राणाम्—यद्यपि यहां व्यालमुखसादृश्य सर्व यन्त्रों के संबंध में लिखा है तथापि केवल स्वस्तिक यन्त्रों के संबंध में यह होता है। इसलिये 'यन्त्राणां' के पहले 'स्वस्तिक' शब्द अध्याहृत समझना चाहिये। अष्टांग संग्रह तथा हृदय में वाग्भट ने यह संदिग्धता दूर की है—'तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि नक्रसिंहादिमुखाकृतीनि विविधव्यालमुखान्याकारानुगतानिनामानि' ॥ (अ. सं. सू. अ. ३४)। युक्तितः—अपने अनुभवानुसार तथा चिकित्स्य पुरुष के वय तथा अवयव विभाग के परिमाण का विचार करके।

**समाहितानि यन्त्राणि खरश्लक्ष्णमुखानि च ।**
**सुदृढानि सुरूपाणि सुग्रहाणि च कारयेत् ॥८॥**

सब यन्त्र प्रमाणबद्ध, मजबूत, सुंदर, सुग्रह तथा (कतिपय) खुरदरे मुखवाले और (कतिपय) मृदु मुखवाले बनवाने चाहिएं ॥८॥

वक्तव्य—समाहित—प्रमाण के अनुसार विविध अंग बने हुए अर्थात् सुडौल । खरश्लक्ष्णमुख—कार्यभिन्नता के अनुसार यन्त्रों के मुख (बाह्य भाग तथा आभ्यन्तर भाग) मृदु तथा खुरदरे रखने चाहिएं । यथा—शल्यग्रहण तथा आहरण के लिये खरमुख यन्त्रों की और मार्गविशोधन (मूत्रोत्सर्गिका नाडी-क्योथेटर) के लिये मृदुमुख यन्त्रों की आवश्यकता होती है । सुग्रह—हस्तधार्य प्रदेश उत्तम होने के कारण जिसको विना परिश्रम पकड़ सकते हैं अथवा शल्य, हड्डी इत्यादि ग्राह्य वस्तु को जो यन्त्र भली भांति पकड़ सकते हैं। इसी गुण के संबंध में आगे 'अग्राहि विषमग्राहि' यन्त्र के दोष बतलाये गये हैं। उत्तम यन्त्र में सुग्रह के बतलाये हुए दोनों गुण होने चाहियें।

**तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि-अष्टादशाङ्गुलप्रमाणानि, सिंहव्याघ्रवृकतरक्ष्वृक्षद्वीपिमार्जारशृगालमृगैर्वारुक-काककङ्ककुररचासभासशशघात्युलूकचिल्लिश्येनगृध्रक्रौञ्चभृङ्गराजाञ्जलिकर्णावभञ्जननन्दि(न्दी)मुखमुखानि, मसूराकृतिभिः कीलैरवबद्धानि, मूलेऽङ्कुशवदावृत्तवारङ्गाणि, अस्थिविदष्टशल्योद्धरणार्थमुपदिश्यन्ते ॥९॥**

इनमें स्वस्तिकयन्त्र अठारह अंगुल प्रमाण के सिंह, व्याघ्र, भेड़िया, तरक्षु (चरख Hyaena), रीछ, चित्रव्याघ्र (चीता Panther), मार्जार, गीदड़, मृगैर्वारुक, काक, कङ्क (बगला Heron), कुरर (टिटिहरी Osprey), चास (बहरी Blue joy), भास, शशघाती (बाज Hawk), उलूक (उल्लू Awl), चिल्ली (चील kite), श्येन (Vulture) गृध्र (गीध Taleon), क्रौंच (Catlew), भृङ्गराज, अञ्जलिकर्ण, अवभञ्जन, नन्दिमुख इनके मुखसमान मुखवाले, मसूर के समान कील से (दोनों खंड बीच में) जुड़े हुए और धार्य (Handle) अंकुश के समान वक्र किये हुए होने चाहिएं। ये यन्त्र हड्डी के तथा अन्य शरीर अदृश्य शल्य निकालने के लिये होते हैं ॥९॥

वक्तव्य—इन चौबीस पशु-पक्षियों में से कतिपय पशु प्राचीन काल से अज्ञात थे। यथा—अञ्जलिकर्ण, अवभञ्जन। मृगैर्वारुक—इसके विषय में मतभिन्नता दिखाई देती है। डल्हण इसका समावेश हिंस्र पशुओं में करता है। हाराणचन्द्र भी इसका अर्थ 'हरिणभक्षी व्याघ्रः' देते हैं। नव्य टीकाकार (An interpretation of Ancient Hindu Medicine पृष्ठ ४९२-४९४ और Surgical instruments of the Hindus पृष्ठ १०२) इसका अर्थ केवल हरिण (Deer) करते हैं। अष्टांगसंग्रह में स्वस्तिकयन्त्र के सर्व पशु पक्षी हिंस्र बतलाये गये हैं—'तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि कङ्कसिंहगृध्रकुररादिविविधव्यालमुखानि'। इसलिये मृगैर्वारुक कोई हिंस्र पशु ही होगा, हरिण नहीं हो सकता है। मसूराकृतिभिः कीलैः—जिस कील का मध्य भाग पतला और दोनों सिरे मसूरदल सदृश चपटे होते हैं—'मसूराकारपर्यन्तैः कण्ठे बद्धानि कीलकैः'। (वाग्भट)। कील जिस स्थान में होता है, उसे कण्ठ प्रदेश कहते हैं। यह कण्ठ अग्र के जितना समीप होगा, उतनी यन्त्र की पकड़ (Grasp, Fix) मजबूत होगी । वारङ्ग-धार्यप्रदेश अथवा यन्त्र का मूल भाग, जिस में यन्त्र को हाथ से पकड़ते हैं (Handle)।

इन स्वस्तिक यन्त्रों के दो विभाग किये गये हैं। प्रथम विभाग सिंहमुख से मृगैर्वारुकमुख तक नव स्वस्तिक यन्त्रों का है और ये यन्त्र दृश्य या उपरितन शल्यों का आहरण करने के लिये प्रयुक्त होते हैं। दूसरा विभाग काकमुख से नन्दीमुख तक पंद्रह स्वस्तिक यन्त्रों का होता है और इनका उपयोग गूढ़ या गहरे शल्यों का आहरण करने के लिये होता है। 'तेषां सिंहव्याघ्रभुजंगमकरादिमुखानि दृश्यवारंगेषु शल्येषु प्रयोज्यानि; इतरेषु तु यथायोगं व्रणाकारानुरोधेन कङ्ककाककुररादिमुखानि' (अ. संग्रह)। कारण यह है कि सिंहमुखादि यन्त्र मोटे मुख के होने के कारण भीतर प्रवेश नहीं कर सकते, परन्तु कङ्कमुखादि पतले मुख के होने के कारण भीतर प्रवेश कर सकते हैं।

आधुनिक यन्त्र-संभार में भी हड्डी पकड़ने, बंदूक की गोली निकालने, दाँत निकालने, कर्ण नासागत शल्य निकालने तथा अन्य कामों के लिये अनेक पशु-पक्षियों के मुखानुकारी स्वस्तिक यन्त्र प्रयुक्त होते हैं। परन्तु इनके नाम क्वचित् अन्वेषक के अनुसार और अधिकतर स्थानिक कार्य के अनुसार रक्खे गये हैं। यथा—Ferguson's Forceps, Tarabeuf's Forceps, Bedfords's Forceps इत्यादि अन्वेषक के अनुसार नाम रक्खे हैं और Aural Forceps, Dental Forceps, Bone Forceps इत्यादि नाम स्थानिक कार्य के अनुसार हैं। तो भी कतिपय नाम प्राणियों के अंग-सादृश्यानुसार रक्खे गये हैं। यथा—सिंहमुख Lion Forceps, शशघातीमुख Dental Hawk bill Forceps, मूषिकमुख Mouse teeth Forceps, मकरमुख Crocodile Forceps, श्वामुख Bulldog Volsalla ets। स्वस्तिक यन्त्रों का समावेश Forceps वर्ग में होता है।

१ °भृङ्गरांजाञ्जलीककर्णा°. २ °विनष्ट .

**सनिग्रहोऽनिग्रहश्च संदंशौ षोडशाङ्गुलौ भवतः, तौ त्वङ्मांससिरास्नायुगतशल्योद्धरणार्थमुपदिश्येते॥**

सनिग्रह और अनिग्रह ऐसे सोलह अंगुल के दो संदंश होते हैं और ये त्वचा मांस सिरा स्नायुगत शल्य निकालने के काम में आते हैं ॥१०॥

वक्तव्य—सनिग्रह—कीलयुक्त । अनिग्रह–कीलरहित । डल्हण अपनी टीका में सनिग्रह का अर्थ सवारङ्ग ( with handle ) करता है । परंतु यह अर्थ अप्रशस्त है । प्रथम कारण यह है कि सनिग्रह का अर्थ सवारङ्ग करने से वह स्वस्तिक यन्त्र बन जाता है । परन्तु स्वस्तिक यन्त्र ऊपर स्वतन्त्र विभाग में वर्णित हुए हैं । दूसरा कारण यह है कि अष्टांगसंग्रह में 'सनिबन्धनो निर्निबन्धनश्च षोडशाङ्गुलौ संदंशौ द्वौ भवतः' ऐसा पाठ है और उसकी टीका में 'सनिबन्धन कीलबद्ध' ऐसा अर्थ दिया है । अष्टांगहृदय में भी कील का स्पष्ट निर्देश किया है—'कीलबद्धविमुक्ताग्रौ संदंशौ षोडशाङ्गुलौ' । इन सब बातों का विचार करने से सनिग्रह संदंश अँग्रेजी V के आकार का या Dressing Forceps के आकार का और अनिग्रह संदंश अँग्रेजी U के आकार का होना चाहिये । सनिग्रह का दूसरा अर्थ with a catch और अनिग्रह का without a catch ऐसा भी अर्थ आधुनिक यन्त्रसंभार देखकर हो सकता है । परन्तु समय का विचार करने से इस अर्थ को स्वीकार करने में थोड़ी आपत्ति होती है ।

इन दो संदंशों के अतिरिक्त वाग्भट ने दो और संदंश वर्णन किये हैं । (१) 'षडङ्गुलोऽन्यो हरणे सूक्ष्मशल्योपपक्ष्मणाम्' । सूक्ष्मशल्य तथा उपपक्ष्म पकड़ कर उखाड़ने के लिये छः अंगुली परिमाण का एक संदंश होता है । हारीतसंहिता में सूक्ष्म शल्याहरण के लिये संदंश का उपयोग बतलाया है—'अतिसूक्ष्मं च शल्यं च संदंशेन समुद्धरेत्' । पक्ष्मकोप में आँखों को तकलीफ देने वाले केश संदंश की सहायता से निकालने की पद्धति थी । 'उपपक्ष्माणि तु लाक्षारसेन कषयित्वा संदंशेनोद्धृत्य तनुसूच्यग्रेणाग्निवर्णेन रोमकूपान् दहेत्' । ( अ. संग्रह ) । आधुनिक नेत्रविज्ञान में पक्ष्मकोप (Trichiasis Distichiasis) के लिये यह एक चिकित्सा होती है और पलक निकालने की इस विधि का Epilation कहते हैं और संदंश को Epilation Forceps कहते हैं ।

(२) मुचुण्डी[१]—मुचुण्डी सूक्ष्मदन्तर्जुमूल रुचकभूषणा । गम्भीरव्रणमांसानामर्मणः शेषितस्य च' ॥ इसके मूल में एक वलय और अग्र में सूक्ष्म दांत होते हैं और गंभीरव्रण का मांस ( Granulations ) तथा अर्म ( Pterygium ) का शेष निकालने के लिये इसका उपयोग होता है ।

**तालयन्त्रे-द्वादशाङ्गुले मत्स्यतालुवदेकताल-द्वितालके, कर्णनासानाडीशल्यानामाहरणार्थम् ॥११॥**

तालयन्त्र दो ही प्रकार के और बारह अंगुल के होते हैं । ये मछली के तालु के समान एक तालयुक्त और दो तालयुक्त होते हैं और कान, नासिका, नाडी इनमें से शल्य निकालने के काम में आते हैं ॥११॥

वक्तव्य—ताल—इसके अर्थ के संबंध में बहुत मतभिन्नता दिखाई देती है । परन्तु ताल का सरल अर्थ निम्न मध्य प्रदेश है । कांसे के बजाने के वाद्य विशेष को ही ताल कहते हैं ताल—'वाद्यभाण्डे च कांस्यस्य' मेदिनी । हस्ततल की जो विशेष आकृति होती है, उसे भी ताल कहते हैं । संक्षेप में ताल का अर्थ किंचित् गर्तयुक्त प्रदेश है । मत्स्यतालुवत्—मत्स्यतालु के समान मृदु । जिस यन्त्र में एक ही ताल होता है, उसे एकताल यन्त्र कहते हैं और जिस में दो ताल होते हैं, उसे द्विताल कहते हैं । शल्याहरण के लिये प्रत्येक यन्त्र में कम से कम एक ताल और अधिक से अधिक दो ताल हो सकते हैं । इसलिये तालयन्त्र दो से अधिक होने असंभव हैं और इसी विचार से सूत्र पाठ में लिखा है 'द्वे एव तालयन्त्रे' । आधुनिक दृष्टि से तालयन्त्र को स्कूप ( Scoop ) कह सकते हैं । स्पून (Spoon) भी तालयन्त्र में ही समाविष्ट होते हैं । एकताल ( Single Scoop ) और द्विताल ( Double Scoop ) होता है ।

**नाडीयन्त्राणि-अप्यनेकप्रकाराणि, अनेकप्रयोजनानि, एकतोमुखान्युभयतोमुखानि च, तानि स्रोतोगतशल्योद्धरणार्थं, रोगदर्शनार्थम्, आचूषणार्थं, क्रियासौकर्यार्थं चेति, तानि स्रोतोद्वारपरिणाहानि यथायोगदीर्घाणि च । तत्र भगन्दरार्शोव्रणबस्त्युत्तरबस्तिमूत्रवृद्धिदकोदरधूमनिरुद्धप्रकशसन्निरुद्धगुदयन्त्राण्यलाबूशृङ्गयन्त्राणि चोपरिष्टाद्वक्ष्यामः ॥१२॥**

नाडीयन्त्र अनेक प्रकार के होते हैं और अनेक कामों में आते हैं । उनमें से कई एक मुख वाले और कई दो मुख वाले होते हैं । ( कतिपय ) नाडीयन्त्र स्रोतोगत शल्य निकालने के काम में, ( कतिपय ) रोगी के रोग की परीक्षा करने के लिये, (कतिपय) चूसने के काम में और (कतिपय अन्य कर्म के समय) क्रिया में सुगमता उत्पन्न करने के काम में आते हैं । इनकी मोटाई नाड़ियों के छिद्र में ठीक प्रवेश करने योग्य और लंबाई आवश्यकता के अनुसार ( न्यूनाधिक ) होती है ॥१२॥

वक्तव्य—नाडीयन्त्र—नाडीवान्तःसुषिराणि यन्त्राणि नाडीयन्त्राणि । नलिका की भांति भीतर पोले जो यन्त्र होते हैं, उन को नाडीयन्त्र कहते हैं । एकतोमुखानि—जिनका एक मुख बंद और एक मुख खुला है । उभयतोमुखानि—जिनके दोनों मुख खुले होते हैं । अर्शयन्त्र, एक मुख नाडीयन्त्र का उदाहरण है । मूत्रवृद्धि, दकोदर, धूमनलिका उभयमुख नाडीयन्त्र के उदाहरण हैं । रोगदर्शनार्थम्—शरीर के आभ्यन्तरीय रोगों का निरीक्षण करने के लिये नाडीयन्त्रों का उपयोग होता है । यथा—योनिप्रवीक्षणयन्त्र, अर्शोयन्त्र । आधुनिक शल्यशास्त्र में रोगदर्शन के लिये जो नाडीयन्त्र व्यवहृत होते हैं, उनको 'स्पेक्यूलम' ( Speculum ) कहते हैं । यथा—Vaginal, Speculum Rectal Speculum Ear Speculum Nasal Speculum इत्यादि । इनके सिवाय रोगदर्शन के लिये दूसरे प्रकार के नाडीयन्त्र होते हैं, जिन में प्रकाश का विशेष प्रबंध होता है । उनको स्कोप ( Scope ) कहते हैं । यथा—Auro Scope cysto Scope Recto Scope इत्यादि । इनका भी समावेश रोगदर्शक नाडीयन्त्रों में ही करना चाहिये । आचूषणार्थम्—अशुद्ध स्तन्य, दुष्टरक्त, स्तन्य इत्यादि चूसने के लिये नाडीयन्त्रों का उपयोग होता है । अभिक्रिया—निरुद्धप्रकशादि में यन्त्र ...

१ मत्स्यमुख

मन्येन दारिते। नाडीं दत्त्वाऽस्थिनि भिषक् चूषयेत् पवनं बली'॥ (सु. चि. अ. ४)। दुष्ट रक्त के लिये अलाबू, शृंग इत्यादिक का उपयोग होता है। दुष्टस्तन्य—दूषित दुग्ध निकाल देने के लिये स्तनरोग की चिकित्सा में कहा है परन्तु वहां किसी विशेष यन्त्र का निर्देश नहीं किया है—'धात्र्याः स्तनौ सततमेव च निर्दुहीत'। संप्रति दूषित दूध निकालने के लिये ब्रेस्ट पम्प (Breast pump) नामक नाडीयन्त्र का उपयोग होता है। इनके सिवाय छाती में जब जलसंचय (Pleurisy with effusion) होता है, तब जल निकालने के लिये पोटेनस् अस्पिरेटर (Potains Aspirator) नामक नाडीयन्त्र और पथरी फोड़ने के पश्चात् उसके कण निकालने के लिये (Eva cuator) इवैक्युएटर नाडीयन्त्र संप्रति व्यवहृत होते हैं। क्रियासौकर्यार्थ च—शस्त्रक्रिया में सुगमता तथा क्षारादि ओषधियों का उपयोग करने के काम में सहायता देने के लिये। यथा—एक छिद्र अर्शोयन्त्र अर्श के ऊपर क्षार या अग्नि प्रयोग करने में बहुत सहायता करता है। शस्त्रक्रिया में सौकर्य उत्पन्न करने के लिये प्राचीन काल में नाडीयन्त्रों का बहुत उपयोग नहीं दिखाई देता है। आधुनिक शल्यचिकित्सा में इस काम के लिये बहुत नाडीयन्त्र व्यवहृत होते हैं। इनको डायरेक्टर (Director) कहते हैं। यथा—Probe director, Hernia director, Lithotomy director, Fistula director इत्यादि।

तत्र भगन्दरादि—यहां भगन्दरादि बारह नाडीयन्त्रों के नाम निर्दिष्ट किये हैं। परंतु इनमें से कई यन्त्र अनेक होने के कारण इनकी संख्या बीस होती है।

| नाम और वर्णन (डल्हण की टीकानुसार) | संख्या |
|---|---|
| १ भगन्दरयन्त्र—(१) एकच्छिद्र (२) द्विच्छिद्र | २ |
| २ अर्शोयन्त्र—(१) एकच्छिद्र (२) द्विच्छिद्र | २ |
| ३ व्रणयन्त्र— | १ |
| ४ वस्तियन्त्र—षडष्टदशद्वादशाङ्गुलभेदात् | ४ |
| ५ उत्तरवस्ति—स्त्री-पुरुषभेदात् | २ |
| ६ मूत्रवृद्धिस्रावणयन्त्र— | १ |
| ७ जलोदरस्रावणयन्त्र— | १ |
| ८ धूमनेत्रयन्त्र-(१) वैरेचनिकं, (२) स्नैहिक,(३)प्रायोगिक | ३ |
| ९ निरुद्धप्रकशयन्त्र— | १ |
| १० सन्निरुद्धगुदयन्त्र— | १ |
| ११ अलाबूयन्त्र— | १ |
| १२ शृंगयन्त्र— | १ |
| | २० |

| नाडीयन्त्राणि (हाराणचन्द्र की टीकानुसार) | |
|---|---|
| १ अर्शोयन्त्र—स्त्री और पुरुष भेद के कारण | २ |
| २ वस्तियन्त्र—षडष्टदशद्वादशाङ्गुलप्रमाणभेदात्— | ४ |
| ३ उत्तरवस्तियन्त्र—पुंसां द्वे, स्त्रीणां द्वे, कन्यानां चैकम्— | ५ |
| ४ दकोदरयन्त्र— | १ |
| ५ धूमयन्त्राणि—प्रायोगिक, स्नैहिक, वैरेचनिक, कासघ्न, व्रणधूपन— | ५ |
| ६ निरुद्धप्रकशयन्त्र— | १ |
| ७ अलाबूयन्त्र— | १ |
| ८ शृंगयन्त्र— | १ |
| | २० |

भगन्दर और अर्शोयन्त्र (Rectal Speculum)—इनका वर्णन चिकित्सास्थान के अर्श और भगन्दर चिकित्सा में किया है। व्रणवस्ति—इसका उपयोग व्रण या नाडीव्रण का प्रक्षालन करने के लिये किया जाता था। यन्त्रवर्णन—'यन्त्रे नाडीव्रणाभ्यंगक्षालनाय षडङ्गुले। वस्तियन्त्राकृती मूले मुखेऽङ्गुष्ठकलायख। अग्रतोऽकर्णिके मूले निबद्धमृदुचर्मणि'॥ (अ. हृदय)। सांप्रत व्रणप्रक्षालन के लिये सिरिंज (Syringe) तथा इरिगेटर (Irrigator) का उपयोग करते हैं।

वस्तियन्त्र—इनका वर्णन चिकित्सा स्थान के नेत्रबस्ति प्रविभाग चिकित्सित अध्याय में किया है। वस्तिविधि के लिये अँग्रेजी में एनेमा (Enema) कहते हैं। एनेमा देने के लिये दो यन्त्र प्रयुक्त होते हैं। इनमें से वस्तियन्त्र का सादृश्य 'रबड़ बाल एनेमा सिरिंज' (Rubber Ball enema Syringe) के साथ होता है। दूसरा दीवाल के साथ टांगने का यन्त्र है। उसे 'इरीगेटर' कहते हैं।

उत्तरवस्तियन्त्र—इस यन्त्र का वर्णन चिकित्सास्थान के अनुवासनोत्तर वस्ति चिकित्सित में किया है। उत्तरवस्तियन्त्र का सादृश्य आधुनिक रबड़ बाल व्हजायनल डूश (Rubber ball vaginal douche) के साथ होता है।

मूत्रवृद्धिदकोदरयन्त्राणि—मूत्रवृद्धि (Hydrocele) और जलोदर में (Ascites) पानी निकालने के लिये इनका उपयोग होता है। प्रथम व्रीहिमुख शस्त्र से छेद करके तत्पश्चात् उस छेद में यह यन्त्र प्रविष्ट किया जाता था। यह एक द्विमुख नलिका होती है जो सीसा, रांगा या पंख की बनाई जाती है। 'तत्र त्रप्वादीनामन्यतमस्य नाडीं द्विद्वारां पक्षनाडीं वा संयोज्य दोषोदकमवसिञ्चेत्'। सांप्रत मूत्रवृद्धि और जलोदर में पानी निकालने के लिये प्राचीन काल के नलिका की भाँति लोहे की नलिका होती है। उसे 'क्यानूला' (Cannula) कहते हैं।

निरुद्धप्रकशयन्त्र सन्निरुद्धगुदयन्त्र—शिश्नचर्मसंकोच (Phymosis) और गुदसंकोच (Stricture of the rectum or anus) में स्रोतविस्तार करने के लिये इनका उपयोग किया जाता था। ये यन्त्र लोह, स्वर्ण, लकड़ी या लाक्षा की द्विमुख नलिकायुक्त होते हैं। सर्व यन्त्र एक मोटाई के न होकर एक से उत्तरोत्तर दूसरे बड़कर होते हैं। इनका उपयोग छोटे से प्रारंभ करके मोटे यन्त्र तक धीरे धीरे किया जाता है। 'निरुद्धप्रकशे नाडीं द्विमुखीं कनकादिजाम्।' (चक्रदत्त)। 'निरुद्धप्रकशे नाडीं लौहीमुभयतोमुखीम्। दार्वीं वा जतुकृतां घृताभ्यक्तां प्रवेशयेत्॥ त्र्यहात् त्र्यहात् स्थूलतरां सम्यङ् नाडीं प्रवेशयेत्। स्रोतो विवर्धयेत्'। (सुश्रुत)। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में भी सन्निरुद्धगुद और निरुद्धप्रकश की चिकित्सा इसी प्रकार के नाडीयन्त्रों से की जाती है। परंतु ये यन्त्र भीतर पोले नहीं होते हैं। सन्निरुद्धगुद की चिकित्सा में प्रयुक्त नाडीयन्त्रों का नाम रेक्टल डायलेटर या बूजी (Rectal dilator or Bougie) है और निरुद्धप्रकश की चिकित्सा में प्रयुक्त यन्त्रों का नाम प्रेप्यूस या युरेथ्रल डायलेटर (Prepuce or Urethral dilator) हैं। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में गर्भाशय ग्रीवा संकोच में भी नाडीयन्त्रों (Uterine dilators) का उपयोग करके ग्रीवा की वृद्धि की जाती है। सामान्यतया छोटे से लेकर मोटे यन्त्र तक इनकी

संख्या बारह होती है और प्रत्येक यन्त्र पर उसकी मोटाई और नंबर होता है।

धूमयन्त्र—इनका वर्णन चिकित्सास्थान के अंतिम अध्याय में किया गया है। इनका उपयोग व्रणधूपन ( Fumigation ) और धूमपान (Inhalation) के लिये किया जाता है। व्रणधूपन के लिये निम्बवचादि जीवाणुनाशक (Disinfectant) ओषधियों का उपयोग होता था—व्रणे निम्बवचाद्यं च धूपनं सम्प्रशस्यते। (शार्ङ्गधर)। इस व्रणधूपन में जीवाणुनाशक व्रणचिकित्सापद्धति की स्पष्ट कल्पना ( Antiseptic method of treatment ) दिखाई देती है। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में व्रणशुद्धि के लिये धूपनपद्धति को अंगीकार नहीं करते हैं। क्योंकि अत्यंत तीव्र जीवाणुविनाशक रासायनिक ओषधियों के घोल व्रण धोने के लिये प्रयुक्त होते हैं। परन्तु आज भी प्राचीन काल की भांति राजयक्ष्मा, प्रतिश्याय, श्वास, कासादि श्वसनसंस्थान के रोगों के लिये ओषधि धूमपान (Inhalation) का प्रयोग होता है और इस प्रयोग के लिये जो यन्त्र होते हैं वे भी पुरानी पद्धति के यन्त्र की भांति होते हैं—'व्यपनधूमाङ्गारे स्थिरे समाहिते शरावे प्रक्षिप्य वर्ति मूलच्छिद्रेणान्येन शरावेण पिधाय तस्मिन् छिद्रे नेत्रमूलं संयोज्य धूममासेवेत' (सुश्रुत)। इनको इनहेलर्स (Inhalers) या रेस्पिरेटर्स (Respirators) कहते हैं।

अलाबूशृङ्गयन्त्राणि—ये यन्त्र दुष्टरक्त, विषदूषित रक्त, कर्णगत शल्यादि निकालने के लिये प्रयुक्त होते हैं। इनका कार्य चूषण द्वारा होता है और यह चूषण मुख से ही किया जाता है। यथा—'कर्णच्छिद्रे वर्तमानं कीटं क्लेदमथापि वा। शृङ्गेणापहरेद्धीमान्' (सुश्रुत)। शृङ्गयन्त्र—'श्रृङ्गमुत्तानस्य गवे ऽष्टादशाङ्गुलम्। अग्रे सिद्धार्थकच्छिद्रं सुनद्धं चूचुकाकृति'॥ अलाबूयन्त्र—'स्यादलाबु द्वांगुलोऽष्टाङ्गुलिः स्वद्वादशाङ्गुलं। चतुस्त्र्यङ्गुलवृत्तास्यो दीप्तोऽन्तःश्लेष्मरक्तहृत्'॥ (अ. हृदय)। आधुनिक शल्यचिकित्सा में भी फोड़े-फुन्सियों में से दुष्टरक्तादि दूषित भाग निकाल देने के लिये अलाबू और शृङ्ग की भांति कपिंग ग्लासेस (Cupping glasses) का उपयोग हुआ करता है। परंतु मुखचूषण में खतरा होने के कारण यह चूषण का कार्य रबड़ बाल (Suction balls) द्वारा किया जाता है। इन दो यन्त्रों के सिवाय वाग्भट ने चूषण के लिये घटीयन्त्र का निर्देश किया है—'तद्वद्घटी हिता गुल्मविलयोन्नमने च सा'। चरक (गुल्मचिकित्सा) में इस घटी का उपयोग गुल्मचिकित्सा के लिये कहा है। अलाबू तथा घटी में चूषण मुखद्वारा नहीं होता है। कारण, यह यन्त्र एकमुख होते हैं। इनके भीतर प्रदीप जलाकर चूषण का कार्य किया जाता है। इस के विवरण के लिये सूत्रस्थान अ १३ सूत्र ७ की टिप्पणी देखो।

उपर्युक्त अर्शोभगन्दरादि यन्त्रों के अतिरिक्त वाग्भट में निम्न नाडीयन्त्र अधिक मिलते हैं। (१) कण्ठशल्यावलोकिनी नाडी ( Throat Speculum )—'दशाङ्गुलायतनाहान्त कण्ठशल्यावलोकने। नाडी पञ्चमुखच्छिद्रा चतुष्कर्णस्य सम्मते वारणम्य द्विकर्णस्य त्रिच्छिद्रा तत्प्रमाणम्'॥ (२) शल्यनिर्घातिनी—'पद्मकर्णिकया मूर्ध्नि सदृशी द्वादशाङ्गुला। चतुर्थसुषिरा नाडी शल्यनिर्घातिनी मता'॥ (३) अङ्गुलित्राणक—यह यन्त्र हस्तिदंत या लकड़ी का होता था और रोगी का मुख खोलते समय दांतों से अंगुलि का रक्षण करने के लिये प्रयुक्त होता था—'अङ्गुलित्राणकं दान्तं वार्क्षं वा चतुरङ्गुलम्। द्विच्छिद्रं गोस्तनाकारं तद्वक्त्रविवृतौ सुखम्'॥ अंग्रेजी में अंगुलित्राणक को फिंगर गार्ड (Finger guard) कहते हैं। मामूली मलमूत्र तथा पूयरक्तादि दूषित पदार्थों से अंगुलियों की रक्षा करने के लिये आधुनिक शल्यचिकित्सा में अंगुलित्राणक की भांति मुलायम गोस्तनाकार रबड़ के पदार्थ प्रयुक्त होते हैं। उनको फिंगर स्टाल (Finger stall) कहते हैं। (४) शमीयन्त्र—यह यन्त्र अर्शोयन्त्र सदृश होता है परन्तु इसमें छिद्र नहीं रहता है। इस का उपयोग अर्श पर दबाव डालने के लिये होता था। 'शम्यास्तादृगच्छिद्रं यन्त्रमर्शः प्रपीडनम्'। (५) घ्राणार्बुदार्शोयन्त्र—नासास्थित अर्बुद या अर्श ( Polypus ) देखने के लिये इस नाडीयन्त्र का उपयोग होता था। 'घ्राणार्बुदार्शसामेकच्छिद्रा नाड्यङ्गुलद्वया। प्रदेशिनीपरीणाहा स्याद्भगन्दरयन्त्रवत्'॥ आधुनिक यन्त्रसंसार में नेझल स्पेक्युलम् ( Nasal Speculum ) ऐसा ही होता है। परंतु उसमें पकड़ ( Handle ) द्वारा परिणाह छोटा और मोटा करने का प्रबंध होता है। (६) योनिव्रणेक्षणयन्त्र—योनि के अभ्यंतरीय प्रदेश का निरीक्षण करने के लिये इसका उपयोग होता था। यह नाडीयन्त्र एक तरफ नुकीला और दूसरे तरफ चौड़ा होता है। इसकी दीवाल चार खंडों में विभक्त होती है और ये खण्ड एक तरफ वलय के साथ लगे हुए रहते हैं। प्रत्येक खण्ड के साथ एक शलाका (Lever rod) लगी हुई रहती है और इनके उपर दबाव डालने से मुकुलसदृश यन्त्र का मुख विकसित होता है—'योनिव्रणेक्षणं मध्ये सुषिरं षोडशाङ्गुलम्। मुद्राबद्धं चतुर्भित्तमम्भोजमुकुलाननम्॥ चतुःशलाकमाक्रान्तं मूले तद्विकसेन्मुखे'॥ इस यन्त्र की रचना वाग्भटार्थकौमुदी में सुन्दर वर्णन की गई है—'अस्य यन्त्रस्य कल्पनायां चत्वारि खण्डानि तथा कार्याणि यथा मुद्रिकया बद्धानि मिलितानि च पद्ममुकुलाकारमुखा, अन्तस्सुषिरा, षडङ्गुलपरिणाहवती नाडी स्यात्। ततस्तन्मध्ये प्रत्येक खण्डमलग्न चतस्र शलाका आमूलात् सन्निवेश्य शलाकानां मध्यभागे तथा बध्नीयात् यथा शलाकामूलपीडनेन यन्त्रस्य मुखं विकसेत्'। पाश्चात्य वैद्यकीय परिभाषा में योनिवीक्षण यन्त्र को 'व्हजायनल स्पेक्युलम' ( Vaginal Speculum ) कहते हैं। ये स्पेक्युलम अर्शोयन्त्र की भांति वृत्त (यथा Fergusson's Speculum ), द्विभित्त (यथा Cusco's Vaginal Speculum ), और चतुर्भित्त ( Allingham's Speculum ) होते हैं। वाग्भटोक्त योनिव्रणेक्षण यन्त्र आधुनिक चतुर्भित्त व्हजायनल स्पेक्युलम के साथ बहुत कुछ सादृश्य रखता है।

शलाकायन्त्राण्यपि नानाप्रकाराणि, नानाप्रयोजनानि, यथायोगपरिणाहदीर्घाणि च; तेषां गण्डूपदसर्पफणशरपुङ्खबडिशमुखे द्वे द्वे, एषणव्यूहनचालनाहरणार्थमुपदिश्येते; मसूरदलमात्रमुखे द्वे किंचिदानताग्रे स्रोतोगतशल्योद्धरणार्थं; षट् कार्पासकृतोष्णीषाणि, प्रमार्जनक्रियासु, त्रीणि दर्व्याकृतीनि खल्लमुखानि, क्षारौषधप्रणिधानार्थं; त्रीण्यन्यानि जाम्बववदनानि, त्रीण्यङ्कुशवदनानि, षडेवाग्निकर्मस्वभिप्रेतानि; नासार्बुदहरणार्थमेकं कोलास्थिदल-

मात्रमुखं खलुतीक्ष्णोष्टम्; अञ्जनार्थमेकं कलायपरिमण्डलमुभयतो मुकुलाग्रं; मूत्रमार्गविशोधनार्थमेकं मालतीपुष्पवृन्ताग्रप्रमाणपरिमण्डलमिति ॥१३॥

शलाका यन्त्र भी अनेक प्रकार के होते हैं, अनेक कामों में आते हैं और प्रयोजन के अनुसार मोटे तथा लंबे होते हैं। इनमें केंचवे के समान मुखवाली दो शलाकाएँ होती हैं, जो एषण के काम में आती हैं। दो साँप के फण के समान मुख वाली होती हैं, जो व्यूहन के काम में आती हैं। दो शलाकाएँ बाणमूल के समान मुखवाली होती हैं, जो चालन के काम में आती हैं। और दो शलाकाएँ बडिश (आंकड़ा) के समान मुख वाली होती हैं, जो आहरण के काम में आती हैं। मसूर दाल के समान मुखवाली किंचित् नीचे की ओर मुड़ी हुई दो शलाकाएँ होती हैं, जो स्रोतोगत शल्य निकालने के काम में आती हैं। छः शलाकाएँ रुई से सिर लिपटी हुई होती हैं, जो (व्रणादि) पोंछने के काम में आती हैं। तीन शलाकाएँ निम्न मुख वाली (देखने में) कलछी के समान होती हैं, जो क्षार औषध पहुँचाने के काम में आती हैं। दूसरी तीन शलाकाएँ जामुन फल के समान मुख वाली और तीन अंकुश के समान मुखवाली होती हैं। ये छहों शलाकाएँ अग्निकर्म में उपयोगी होती हैं। छोटे बेर की आधी गुठली के समान मुखवाली किंचित् निम्न तथा तीक्ष्ण किनारे की एक शलाका होती है, जो नासास्थित अर्बुदादिक का आहरण करने के काम में आती है। बीच में मटर के समान गोल मोटी और दोनों ओर पुष्प कलिका के समान पतली ऐसी एक शलाका होती है, जो नेत्रों में अञ्जन डालने के काम में आती है। मालती पुष्पवृन्त (डंठल) अग्र के समान गोल मोटी एक शलाका होती है, जो मूत्रमार्ग के विशोधन के काम में आती है ॥१३॥

वक्तव्य—गण्डूपदादि—यहाँ मुख शब्द का गण्डूपदादि प्रत्येक के साथ संबंध समझना चाहिये जिससे गण्डूपदमुख, सर्पफणमुख इत्यादि शब्द बन जाते हैं। इन गण्डूपदमुखादि चारों शलाकाओं का एषणादि कर्म यथासंख्य समझना चाहिये। वाग्भट में भी इन शलाकाओं के ये ही विशेष कार्य बतलाए गये हैं। वहाँ सर्पफणादि तीन शलाकाओं का निर्देश आकार के अनुसार शंकु के नाम से किया है। यथा—'शङ्कवः षट्'। हाराणचंद्र की सुश्रुतसंहिता में 'गण्डूपदशरपुङ्खसर्पफणबडिशमुखे द्वे द्वे' ऐसा पाठ स्वीकृत किया है और टीका में लिखते हैं—'एषणादिकर्माणि यथायोगमेव बोध्यं न तु यथासंख्यम्'। परन्तु गण्डूपदमुखी शलाका से आहरण का कार्य और सर्पफणमुखी शलाका से अन्वेषण का कार्य ठीक नहीं हो सकता है। अतः इन शलाकाओं का कार्य यथासंख्य समझना ही अधिक प्रशस्त है।

गण्डूपदमुखी—गण्डूपद केंचवा ( Earthworm ) को कहते हैं। इस कृमि का मुख जैसा थोथा होता है, वैसा इस शलाका का भी होता है। मुख स्थूल इस उद्देश्य से रक्खा जाता है कि व्रण नाड़ी इत्यादिक का अन्वेषण करते समय शलाका से किसी प्रकार की पीड़ा न होने पावे। अँग्रेजी में गण्डूपदमुखी शलाका को 'ब्लंट प्रोब' ( Blunt probe ) कहते हैं। इनकी मोटाई और लंबाई यथायोग समझना चाहिये।

सर्पफणमुखी—साँप के फणा के समान चौड़ा और चपटा मुख जिसका हो। एक शलाका की लंबाई सोलह अंगुल और दूसरे की बारह अंगुल होती है—'उभौ तेषां षोडशद्वादशाङ्गुलौ। व्यूहनेऽहिफणावक्त्रौ'। ( अ. हृदय )। आधुनिक यन्त्रसंभार में भिन्न भिन्न प्रकार के रिट्राक्टर्स ( Retractors ) का सादृश्य सर्पफणशलाका के साथ होता है।

शरपुङ्खमुखी—शरपुङ्ख बाणमूल को कहते हैं। एक शरपुङ्खशलाका दस अंगुल लम्बी और दूसरी बारह अंगुल लंबी होती है—'द्वौ दशद्वादशाङ्गुलौ। चालने शरपुङ्खास्यौ'॥ ( अ. हृदय )।

बडिशमुखी—बडिश; मत्स्य पकड़ने का लोहे का आंकडा, तत्समान वक्रमुखी शलाका। अँग्रेजी में बडिशमुखी शलाका को हुक ( Hook ) कहते हैं।

एषणव्यूहनादि शब्दों के अर्थ आगे सूत्र १६ में यन्त्र कर्मों का वर्णन करते समय दिये गये हैं।

मसूरदलमुखी—मुख नासा कर्ण इत्यादि स्रोतों के शल्य निकालने के लिये इसका उपयोग होता है। एक शलाका आठ अंगुल और दूसरी शलाका नव अंगुल होती है। 'स्रोतोभ्यः शल्यहारिणी। मसूरदलवक्त्रे द्वे स्यातामष्टनवांगुले॥' ( अ० हृदय )।

कार्पासकृतोष्णीषाणि—इनका उपयोग गुद, कर्ण और नासा गत व्रण के पूयस्राव पोंछने के लिये तथा क्षारप्रयोग करने के पश्चात् पोंछने के लिये होता है—'विविधव्रणक्लेदक्षारप्रमार्जनक्रियार्थ' ( अ० संग्रह )। इनमें से गुद के लिये दश और बारह अंगुल की दो, नासा के लिये छः और सात अंगुल की दो और कान के लिये आठ और नव अंगुल की दो होती हैं। कार्पासविहितोष्णीषाः शलाकाः षट् प्रमार्जने। पायावास्यदूरार्थे द्वे दशद्वादशांगुले। द्वे षट्सप्तांगुले घ्राणे द्वे कर्णेऽष्टनवांगुले॥ ( अ० हृदय )। अँग्रेजी में इनको स्वाब प्रोब ( Swab probes ) कहते हैं।

खजमुख—'खजमौषधमर्दनपात्रमिव मुखं येषाम् तानि तथोक्तानि' (हाराणचन्द्र)। इनकी लंबाई आठ अंगुल की होती है, निम्नता और मोटाई कनिष्ठिका अनामिका मध्यमा अंगुली के नख समान यथाक्रम होती है—'क्षारत्रिषौषधप्रणिधानाय च दर्व्यस्तिस्रोऽष्टांगुला दर्व्याकाराः कनिष्ठिकानामिकामध्यमांगुलिनखपरिमाणनिम्नमुखास्तथाञ्जलिसंस्थानाः' ( अ० संग्रह )। अँग्रेजी में इनको स्पून ( Spoon ) कहते हैं। अंजलिसंस्थानाः—( Spoon shaped )।

अग्निकर्म—अँग्रेजी में इसको कोटरी (Cautery) कहते हैं।

नासार्बुदहरणार्थम्—इस शलाका को अँग्रेजी में नेसल क्युरेटी ( Nasal curette ) कह सकते हैं। वाग्भट में इस शलाका का आकार बेर की गुठली के समान और कार्य नासागत अर्श तथा अर्बुद का दहन बतलाया है—'कोलास्थिदलतुल्यास्या नासार्शोऽर्बुददाहकृत्'।

अञ्जनार्थम्—अञ्जन के लिये जो शलाका होती है वह मृदु, आठ अंगुल लंबी, बीच में किंचित् पतली, दोनों ओर मटर के समान मोटी, परंतु मुकुल समान अग्रवाली होती है—'वक्त्रयोर्मुकुलाकारा कलायपरिमण्डला। अष्टाङ्गुला तनुर्मध्ये सुकृता साधुनिग्रहा'॥ ( सु. उत्तरतन्त्र अ. १७ )। लेखन, रोपण, प्रसादन के अनुसार यह भिन्न भिन्न पदार्थ की बनाई जाती है—'प्रशस्ता लेखने ताम्री, रोपणे काललोहजा। अङ्गुलीव सुवर्णोत्था रूप्यजा च प्रसादने॥' (चक्रदत्त)। मूत्रमार्गविशोधनार्थम्—[illegible]

के लिये। चरकसंहिता में दृढबल ने उत्तर बस्ति देने के पहले शलाका से मूत्रमार्ग का अन्वेषण करने के लिये कहा है—'नरो सुखोपविष्टस्य हृष्टे मेढ्रे धृतान्विते। शलाकयान्विष्य गतिं यवसंमितता व्रजेत्॥ स्त्रं शेफप्रमाणेन पुष्पनेत्रं प्रवेशयेत्'॥ (सिद्धिस्थान अ ९)। अंग्रेजी में मूत्रमार्गविशोधक शलाका को 'युरेथ्रल साउन्ड या बूजी' (Urethral sound or Bougie) कह सकते हैं।

वाग्भट ने उपरोक्त शलाकाओं के अतिरिक्त निम्न शलाकाओं का अधिक वर्णन किया है।

(१) गर्भशङ्कु—यह शङ्कु मृढगर्भ का शिरोविदारण करने के पश्चात् आहरण करने के लिये प्रयुक्त होता था। इसकी लंबाई अन्य शङ्कु की भाँति दस से सोलह अंगुल होती है। 'नतोऽग्रे शङ्कुना तुल्यो गर्भशङ्कुरिति स्मृतः। अष्टाङ्गुलायतस्तेन मूढगर्भं हरेत् लिया'॥ अंग्रेजी में गर्भ आहरण के इस यन्त्र को ब्लट हुक एन्ड क्रोचेट (Blunt hook and crotchet) कहते हैं।

(२) सर्पफणमुखी—इसका उपयोग अश्मरी हरण के लिये होता था। सुश्रुत में यद्यपि इसका स्वतन्त्र वर्णन नहीं है तथापि अश्मरी के शस्त्रकर्म में 'अग्रवक्त्र' नाम से इसका निर्देश किया है—'यथा च न भिद्यते न चूर्ण्यते वा तथा प्रयत्नेन चूर्णमल्पमप्यवस्थितं हि पुनः परिवृद्धिमेति, तस्मात् समस्तामग्रवक्त्रेणाददीत'॥ अंग्रेजी में अश्मरीहरण शलाका को लिथोटोमी स्कूप (Lithotomy scoop) कहते हैं।

(३) कर्णशोधनयन्त्र—कर्णशोधनमश्वत्थपत्रप्रान्तं स्रुवाननम्। इस यन्त्र को 'इअर स्कूप' (Ear scoop) कह सकते हैं। कर्णरोगचिकित्सा में शलाका द्वारा कान का मल निकालने के लिये सुश्रुत और चक्रदत्त में लिखा है—'कर्णस्थितं वर्तमानं कीटं क्लेदमलादि वा। भृङ्गेणापहरेद्धीमानथवापि शलाकया'॥ (सुश्रुत)। 'क्लेदयित्वा तु तैलेन स्वेदेन प्रविलाप्य च। शोधयेत् कर्णगूथं तु भिषक् सम्यक् शलाकया'॥ (चक्रदत्त)

(४) शरपुङ्खमुखयन्त्र—यह यन्त्र चार अंगुल लंबा होता है और इसका उपयोग दाँत निकालने के लिये किया जाता है। इसका उपयोग और आकार आधुनिक टूथ एलिवेटर (Tooth elevator) के साथ मिलता है। 'शरपुङ्खमुखं दन्तपातनं चतुरङ्गुलम्'।

(५) अर्धेन्दुमुखी शलाका—इस शलाका का उपयोग वङ्क्षणस्थ आन्त्रवृद्धि (Bubonocele) की चिकित्सा में दहन कर्म के लिये होता है। यद्यपि इस शलाका का स्पष्ट निर्देश यन्त्रविधि अध्याय में नहीं मिलता है तथापि आन्त्रवृद्धिचिकित्सा में इसका नाम आया है—'तत्र या वङ्क्षणस्था ता दहेदर्धेन्दुवक्त्रया। सम्यङ्मार्गावरोधार्थं कोशप्राप्तां ▪ वर्जयेत्'॥ (सु. चि. अ. १९)। इसका वर्णन अष्टांगहृदय में ऐसा किया है—'शलाकामन्त्रव र्धमति। मध्योर्ध्ववृत्तदण्डा च मूले चार्धेन्दुसन्निभाम्'॥ अष्टाङ्गसंग्रह में भी आन्त्रवृद्धिचिकित्सा में अर्धेन्दुमुखी शलाका का उपयोग दहन कर्म के लिये बतलाया है। इसलिये निर्णयसागर सुश्रुतसंहिता की टिप्पणी में अर्धेन्दुमुखी के लिये ट्रस (Truss) जो अंग्रेजी प्रतिशब्द दिया है, वह प्रशस्त नहीं हो सकता।

**उपयन्त्राण्यपि-रज्जुवेणिकापट्टचर्मान्तर्वल्कललतावस्त्राष्ठीलाश्ममुद्गरपाणिपादतलाङ्गुलिजिह्वादन्तनखमुखवालाश्वकण्टकशाखाष्ठीवनप्रवाहणहर्षायस्कान्तमयानि क्षाराग्निभेषजानि चेति ॥१४॥**

उपयन्त्र भी (१) रज्जु, (२) वेणिका, (३) पट्ट, (४) चर्म (५) अन्तर्वल्कल, (६) लता, (७) वस्त्र, (८) अष्ठीलाश्म (९ मुद्गर, (१०) पाणितल पादतल, (११) अङ्गुलि, (१२) जिह्वा (१३) दन्त, (१४) नख, (१५) मुख, (१६) बाल, (१७) अश्व कटक, (१८) शाखा, (१९) ष्ठीवन, (२०) प्रवाहण, (२१) हर्ष (२२) अयस्कान्त, (२३) क्षार, (२४) अग्नि, (२५) भेषज (इस प्रकार पचीस होते हैं) ॥१४॥

वक्तव्य—उपयन्त्र—यन्त्रसमीपवर्ती हीनयन्त्र 'उपमितानि यन्त्रैरित्युपयन्त्राणि'। जो काम पड़ने पर कई जगह यन्त्र का शल्यहरण का कार्य करते हैं अथवा यन्त्र की क्रियाओं में सहायता करते हैं, ये सब उपयन्त्र कहलाते हैं। इसलिये उपर्युक्त पचीस उपयन्त्रों के सिवाय अनेक उपयन्त्र हो सकते हैं। वाग्भट में आन्त्र, काल, पाक, भय ये चार उपयन्त्र अधिक दिये हैं।

आन्त्र—इसका उपयोग सिराधमनी का बंधन करके रक्तस्राव बंद करने के लिये होता था। चरक और सुश्रुत में आन्त्र का उपयोग नहीं दिखाई देता है। अष्टांग संग्रह और हृदय में इसका प्रथम उपयोग आया है—'अन्त्रं मेषादीनां शुष्कान्त्रम्, हि स्यात् शस्त्रच्छेदानन्तरं सूक्ष्मसिरादिबन्धनादिषु युज्यते'। (वाग्भटार्थकौमुदी)। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में भी शुष्कान्त्र का उपयोग सीने के लिये (Suture material) तथा रक्तस्तम्भन के लिये (Ligature) होता है। इसे क्याट गट (Catgut) कहते हैं और यह बकरी के ही आँत से विशेष पद्धति द्वारा बनाया जाता है।

रज्जु—सूत्र या डोरी—क्षारयुक्त सूत्रों का उपयोग छेदन तथा भेदन के लिये होता था। 'कृशदुर्बलभीरूणां नाडी मर्माश्रिता च या। क्षारसूत्रेण तां छिन्द्यान्न तु शस्त्रेण बुद्धिमान्'॥ (सुश्रुत)। 'भावितं रजनीचूर्णैः स्नुहीक्षीरे पुनः पुनः। बन्धनात् सुदृढं सूत्रं भिनत्त्यर्शोभगन्दरम्'॥ (चक्रदत्त)। इसके सिवाय सर्पविषचिकित्सा में भी दंशस्थान के ऊपर बाँधने के लिये रज्जु का उपयोग होता था—'सा तु रज्ज्वादिभिर्बद्धा विषप्रतिकारी मता'। (सुश्रुत)। वेणिका का भी यही उपयोग होता था।

पट्ट—व्रणस्थान में बाँधने के विविध आकार के वस्त्र। अंग्रेजी में इनको बेन्डेज (Bandage) कहते हैं। इनका विचार आगे अठारहवें अध्याय में विस्तृत रूप से किया गया है।

चर्म—चर्म का उपयोग बंधन के लिये होता था। गुदभ्रंश में चर्म का गोफणबंध प्रयुक्त होता था—'गुदभ्रंशे गुदं स्विन्नं स्नेहाभ्यक्तं प्रवेशयेत्। कारयेद् गोफणाबन्धं मध्यच्छिद्रेण चर्मणा'॥ (सुश्रुत)। अर्श, अश्मरी, भगन्दर, सिराव्यधादि शस्त्रकर्मों में रोगी को कसकर बाँधने के लिये चर्मपट्ट का उपयोग होता था। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में भी अर्शभगंदरादि गुदसमीपवर्ती शस्त्रक्रिया के समय पाँव को निश्चल करने के लिये चर्मपट्टों का (Lithotomy straps) का उपयोग होता है। इनके सिवाय रज्जुवेणिका की भाँति सर्पदंश में बाँधने के लिये भी चर्मपट्ट का उपयोग होता था—'दंशस्योपरि बध्नीयादरिष्टां चतुरङ्गुले। प्लोतचर्मान्तवल्कानां मृदुनान्यतमेन च'॥ (सुश्रुत)। अलोदर

में जल निकालने के पश्चात् उदरबंधन के लिये चर्मपट्ट का उपयोग होता था—'निःसृते च दोषे गाढतरमाविकक्षौमकौशेयचर्मणामन्यतमेन परिवेष्टयेदुदरं तथा नाध्मापयति वायुः'। (सुश्रुत)। भिन्न भिन्न बस्तियन्त्रों के लिये भी चर्म का उपयोग होता था।

अन्तर्वल्कल—इनका उपयोग अस्थिभग्न की चिकित्सा में कुशा (Splints) बनवाने के लिये होता था—'मधूकोदुम्बराश्वत्थपलाशककुभत्वचः। वंशसर्जवटानां वा कुशार्थमुपसंहरेत्'॥ (सुश्रुत)।

वस्त्र—रज्जु, वेणिका और चर्म का उपयोग जिन कामों के लिये होता था, उन कामों के लिये वस्त्र का भी उपयोग होता था।

अष्ठीलाश्म—'दीर्घवर्तुलपाषाणः'। एक विशेष प्रकार का पत्थर। इसका उपयोग अस्थिगत शल्य निकालने के समय शल्य पर प्रहार करने के लियें तथा हस्ततल अस्थिभग्न की चिकित्सा में होता था—'अस्थिदेशोत्तुंडितमष्ठीलाश्ममुद्गराणामन्यतमस्य प्रहारेण विचाल्य यथामार्गमेव'। (सुश्रुत)। 'प्राग्गोमयमय पिण्डं धारयेन्मृण्मयं ततः। हस्ते जातबले चापि कुर्यात् पाषाणधारणम्'॥ (सुश्रुत)।

मुद्गर—इसका भी उपयोग अष्ठीलाश्म की भांति अस्थिशल्य निकालने के लिये होता था।

पाणिपादतलांगुलि—हाथ सर्व यन्त्रों में प्रधान है, यह पहले ही बतलाया जा चुका है। इसके सिवाय विम्लापन के लिये, ग्रासशल्य में आघात करने के लिये, अस्थिभग्न और भ्रंश में हड्डी ठीक करने के लिये हाथ प्रयुक्त होता था। 'अभ्यज्य स्वेदयित्वा तु वेणुना वा शनैः शनैः। विमर्दयेद् भिषक् प्राज्ञस्तलेनांगुष्ठकेन वा॥' (सुश्रुत)। 'ग्रासशल्ये कण्ठासक्ते स्कन्धे मुष्टिनाभिहन्यात्' (सुश्रुत)। 'कौर्पर तु तथा सन्धिमंगुष्ठेनानुमार्जयेत्'। (सुश्रुत)। 'व्यात्तानने हनु खिन्नामंगुष्ठाभ्यां प्रपीड्य च। प्रदेशिनीभ्याञ्चोन्नम्य चिबुकोन्नमनं हितम्'॥ (चरक)। पाँव का उपयोग अस्थिशल्य निकालते समय हड्डी पर दबाव देने के लिये होता था—'अस्थिविवरप्रविष्टमस्थिविदष्टं वाऽवगृह्य पादाभ्यां यन्त्रेणापहरेद्'। (सु.)

जिह्वा—इसका उपयोग रोगी की परीक्षा के लिये होता है—'रसनेंद्रियविज्ञेयाः प्रमेहादिषु रसविशेषाः'। (सुश्रुत)। परंतु जिह्वा का उपयोग अप्रत्यक्ष चींटी आदि द्वारा करके अनुमान से रोग परीक्षा करनी चाहिये—'रसं तु खल्वातुरशरीरगतमिन्द्रियवैषयिकमप्यनुमानादवगच्छेत्'। (चरक)। नेत्रगत शल्य भी जीभ से निकाला जाता है।

दन्त—हस्तिदन्त। इसका उपयोग अर्शोयन्त्र, अंगुलित्राणक इत्यादि यन्त्र बनवाने के लिये होता था। इसके सिवाय व्रणस्थान में रोम उत्पन्न करने के लिये इस का उपयोग होता था। 'हस्तिदन्तमसीं कृत्वा मुख्यं चैव रसांजनम्। रोमाण्येतानि जायन्ते लेपात् पाणितलेष्वपि'॥ (सुश्रुत)।

नख—इनका समावेश अनुशस्त्रों में भी किया गया है। दृश्य शल्य आहरण के लिये नखों का उपयोग हमेशा होता है इसलिये इनका समावेश अनुयन्त्र में किया है। इसके सिवाय शस्त्रक्रिया के समय त्वचा के भिन्न भिन्न पर्त स्वतंत्र करने के लिये भी इनका उपयोग होता है।

मुख—मुख का उपयोग प्राचीन काल में मुख्यतया चूसने के लिये (Suction pump) होता था। आज कल जहाँ चूसने की आवश्यकता होती है, वहां रबड़ के चूषक गेंद (Suction Balls) प्रयुक्त होते हैं। वाल—घोड़े के तथा मनुष्यों के केश। इनका उपयोग व्रण सीने के लिये, शिर शल्य की चिकित्सा में, तथा कण्ठस्थ शल्य निकालने के लिये होता था। 'सीव्येत् सूक्ष्मेण सूत्रेण, स्नाय्वा वालेन वा पुनः'। (सुश्रुत)। 'शिरसोपहृते शल्ये वालवर्तिं प्रवेशयेत्'। (सुश्रुत)। 'अस्थिशल्यमन्यद्वा तिर्यक्कण्ठासक्तमवेक्ष्य केशोण्डुकं दृढैकसूत्रबद्धं द्रवभक्तोपहितं पाययेत्......शल्यैकदेशसक्तं ज्ञात्वा शाखासूत्रं सहसा त्वाक्षिपेत्'। (सुश्रुत)। आज भी सीवन द्रव्यों में (Suture material) घोड़े के केशों का समावेश होता है और कण्ठासक्त शल्य निकालने के लिए घोड़े के केशों का बनाया हुआ यन्त्र प्रयुक्त होता है। उसे (Probang) कहते हैं। इसके सिवाय प्राचीन काल में अपरा पातन के लिये केशवेष्टित अंगुलि द्वारा कण्ठप्रमार्जन करने की प्रथा थी—'अथापराऽपतन्त्यानाहाध्मानौ कुरुते, तस्मात् कण्ठमस्याः केशवेष्टितयाऽङ्गुल्या प्रमृजेत्'। (सुश्रुत)। अश्वकटक और शाखा—इनका उपयोग अस्थिगत शल्य निकालने के लिये होता था—'पञ्चाङ्ग्यामुपसंयतस्याश्वस्य वक्त्रकटिके बध्नीयात्। अथैनं कशया ताडयेद्यथोन्नामयन् शिरोवेगेन शल्यमुद्धरति; दृढां वा वृक्षशाखामवनम्य तस्यां पूर्ववद्बद्ध्वोद्धरेत्'। (सुश्रुत)। ष्ठीवनम्—श्लेष्मादिनिरसनम्। मुख से श्लेष्मा लाला इत्यादि थूकना। इससे मुख और गले में उपस्थित हुआ शल्य बाहर निकाला जाता है। प्रवाहण—कूंथना, वात मूत्र मल और गर्भ का संग जिस समय होता है तब प्रवाहण से फ़ायदा होता है—'वातमूत्रपुरीषगर्भसंगेषु प्रवाहणमुक्तम्। (सुश्रुत)। किंवा वमन विरेचन अश्रुप्रवर्तनादि द्वारा आमाशय, आन्त्र और आँखों का शल्य निकालना यह भी प्रवाहण का अर्थ हो सकता है। हर्ष—रोगी की चित्तवृत्ति प्रसन्न और हर्षित होने से शस्त्रक्रिया करने में सुभीता होता है तथा शस्त्रक्रिया हो जाने के पश्चात् व्रण का रोपण जल्दी होकर रोगी भी जल्दी सुधरता है, इसलिये हर्ष का निर्देश किया है—'हृद्यवस्थितमनेककारणोत्पन्न शोकशल्यं हर्षेण'। (सुश्रुत)। 'सुहृदो विक्षिपन्त्याशु कथाभिर्व्रणवेदनाः। आश्वासयन्तो बहुशस्त्वनुकूलाः प्रियंवदाः॥.... सम्पदाद्यनुकूलाभिः कथाभिः प्रीतमानसः। आशावान् व्याधिमोक्षाय क्षिप्रं सुखमवाप्नुयात्'॥ (सुश्रुत)। वाग्भट ने हर्ष के साथ भय का भी निर्देश किया है। डर के मारे शरीर की सारी पेशियाँ शिथिल हो जाती हैं जिससे शस्त्रकर्म करने में, शल्य निकालने में, टूटी हुई हड्डियां ठीक करने में सुभीता होता है। दातव्य अस्पताल में जब रोगी शस्त्रकर्म के पहले बहुत शोर-गुल मचाता है तब उसको कभी कभी भीति दिखलाने के सिवाय दूसरा मार्ग ही नहीं होता है। कभी कभी उसको मारने की भी आवश्यकता होती है। इससे रोगी शस्त्रकर्म का दुःख सहन करने के लिये तैयार होता है। उन्माद, हिक्का रोग भीति से एकाएक दूर हो जाते हैं। इस कारण से लिखा है—'भयहर्षौ शरीरस्य सहसा भावान्तरमुत्पादयन्तौ यन्त्रकार्यं कुरुतः'। (वाग्भटार्थकौमुदी)।

अयस्कान्त—इसे चुंबक कहते हैं। अँग्रेजी में इसे लोडस्टोन (Loadstone) कहते हैं। यह एक खनिज लोहे का भेद है और इसमें लोहे के आकर्षण करने की शक्ति होती है। इसलिये इसका उपयोग लोहशल्य निकालने के लिये होता था। 'अनुलोममनवबद्धकर्णमनल्पव्रणमुखमयस्कान्तेन'। (सुश्रुत)। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में नेत्रगत लोहशल्य (Iron filings) निकालने के लिये कृत्रिम अयस्कान्त का उपयोग करते हैं।

इसको विद्युत् चुम्बक (Electro magnet) कहते हैं। अग्निक्षार—इनका समावेश अनुशस्त्रों में भी किया गया है। इनका विशेष विवरण एकादश और द्वादश अध्याय में किया गया है। भेषज—इसमें शस्त्रक्रिया में तथा व्रणचिकित्सा में उपयोगी औषधियों का समावेश और शस्त्र का कार्य ( यथा दारण औषधियाँ ) करने वाली औषधियों का समावेश होता है। इनका वर्णन मिश्रक अध्याय ( सूत्रस्थान अ० ३७ ) में किया गया है।

एतानि देहे सर्वस्मिन् देहस्यावयवे तथा।
सन्धौ कोष्ठे धमन्यां च यथायोगं प्रयोजयेत् ॥१५॥

इन सब यन्त्रों और उपयन्त्रों को सर्व शरीर में शरीर के किसी विभाग में संधि कोष्ठ धमनियों में जहाँ जहाँ जिससे कार्य सिद्ध हो वहाँ वहाँ उसका उपयोग करे ॥१५॥

यन्त्रकर्माणि तु—निर्घातनपूरणबन्धनव्यूहनवर्तनचालनविवर्तनविवरणपीडनमार्गविशोधनविकर्षणाहरणाञ्छनोन्नमनविनमनभञ्जनोन्मथनाचूषणैषणदारणर्जूकरणप्रक्षालनप्रधमनप्रमार्जनानि चतुर्विंशतिः ॥१६॥

यन्त्रों के कार्य भी (१) निर्घातन (२) पूरण (३) बन्धन (४) व्यूहन (५) वर्तन (६) चालन (७) विवर्तन (८) विवरण (९) पीडन (१०) मार्गविशोधन (११) विकर्षण (१२) आहरण (१३) आञ्छन (१४) उन्नमन (१५) विनमन (१६) भञ्जन (१७) उन्मथन (१८) आचूषण (१९) एषण (२०) दारण (२१) ऋजूकरण (२२) प्रक्षालन (२३) प्रधमन (२४) प्रमार्जन (इस प्रकार) चौबीस होते हैं ॥१६॥

वक्तव्य—निर्घातन—मुद्गर पाषाणादि से आघात करना (Hammering)। इससे निर्हरण अर्थ समझने की आवश्यकता नहीं है। आगे विकर्षण आहरण कर्म स्वतन्त्र दिये हैं। पूरण—नेत्रबस्ति द्वारा गुद योनि व्रण इत्यादि में औषधियों का भरना। बन्धन—रज्जुवर्त्तिका चर्मपट्टादि से बांधना ( Bandaging )। व्यूहन—शल्य निरीक्षण या निकालने के लिये व्रण के किनारों को खींचना ( Retraction )। डल्हणमतानुसार ऊर्ध्वीकरण छिन्नोत्क्षिप्तशल्योद्धरणार्थम्। यह अर्थ असंगत मालूम होता है। कारण व्यूहन के लिये सर्पफणशलाका का उपयोग बतलाया गया है। हाराणचन्द्र के मतानुसार 'व्यूहनं तु पूर्णितावस्थितानां समहरणम्'। यह अर्थ अश्मरीचिकित्सा की दृष्टि से योग्य है। कारण यह है कि वहां अश्मरीसंग्रहण के लिये सर्पफणा का उपयोग लिखा है— तस्मात् समस्तामश्मानमाहरेत्। गणनाथ सेन के अनुसार व्रणौष्ठयो सन्निहितीकरणम्। वर्तन—फटे हुए व्रण को टूटी हुई हड्डी को तथा शरीर के अन्य इतस्ततः हुए अवयव को यथास्थान स्थापना ( Replacement )। डल्हण के अनुसार—विवृतस्य वर्तुलीकरणम्। चालन—एक स्थान से दूसरे स्थान ले जाना या शल्य को चलायमान करना। हाराणचन्द्र के अनुसार गलादि स्थान में अटके हुए शल्य को निकालना 'गलादावसक्तस्य शल्यस्याधोनयनम्'। विवर्तन—यंत्र से पकड़ के ऐंठकर शल्य को निकालना। विवरण—नाडीव्रणादि घाव के मुंह को खोल देना (Dilatation)। पीडन—प्रयोगन पूयरक्तादि निकालने के लिये अंगुलि तथा औषधियों द्वारा दबाना। मार्गविशोधन—मल मूत्रा-दिक के अवरोध में शलाका के उपयोग से मार्ग को खोलना। विकर्षण—विगृह्य कर्षणम्। पकड़ के बाहर खींच लेना (Extraction)। आहरण—यथास्थित शल्य को बाहर ले आना। आञ्छन—संकुचित अंग को खींचना ( Extension )। उन्नमन—अधःस्थित शल्य या हड्डी आदि को ऊपर करना ( Elevation )। विनमन—उभरी हुई हड्डी आदि को नीचे दबाना (Depression)। भञ्जन—शल्य को खण्डित करना ( Crushing )। आधुनिक शल्यचिकित्सा में अश्मरी का आहरण भञ्जन करके ही होता है। इस विधि को लिथोट्रेटी ( Lithotrity ) कहते हैं। उन्मथन—शल्य ज्ञान करने के लिये शलाका द्वारा विलोडन करना ( Sounding )। आचूषण—मुख या शृङ्ग द्वारा वात दुष्ट रक्त स्तन्य आदि को चूसना ( Suction )। एषण—नाडी व्रणादिक के अज्ञात मार्ग का अन्वेषण करना ( Probing or Exploration )। दारण—चिरबिल्वादि दारण द्रव्यों का प्रयोग करके पक्व शोथ को फोड़ना। डल्हणमतानुसार—शर्करादीनां द्विधाकरणम्। ऋजूकरण—सरल करना। प्रक्षालन—त्रिफला आदि के क्वाथ से व्रणादि धोना। प्रधमन—नासा कर्णादि में नाडी की सहायता से औषधि चूर्ण फूँक देना ( Insufflation )। प्रमार्जन—अंगुली वस्त्र बाल इत्यादि से पोंछ के साफ करना।

स्वबुद्ध्या चापि विभजेद्यन्त्रकर्माणि बुद्धिमान्।
असंख्येयविकल्पत्वाच्छल्यानामिति निश्चयः ॥१७॥

शल्य असंख्य आकार के होते हैं। इस कारण से बुद्धिमान् वैद्य को चाहिये कि वह अपने बुद्धिबल से ( आवश्यकता के अनुसार भिन्न भिन्न प्रकार के ) यंत्र तथा उनके कर्म निर्माण कर ले। यही ( यन्त्र और उनके कर्म की संख्या के संबंध में ) निश्चय है ॥१७॥

वक्तव्य—यन्त्रकर्म—यन्त्र च कर्म च तानि यन्त्र तथा कर्म। इति निश्चय—इस अध्याय में यंत्र और उनके कर्म का वर्णन तथा संख्या बतलाई गई है। वह केवल इनकी असंख्येयता निश्चायक है निश्चितनिर्णायक नहीं समझना चाहिये। इसलिये अष्टांगसंग्रह में लिखा है— अतः कर्मवशादेषामियत्तावधारणमशक्यम्।

तत्र अतिस्थूलम् असारम् अतिदीर्घम् अतिह्रस्वम् अग्राहि विषमग्राहि वक्रं शिथिलम् अत्युन्नतं मृदुकीलं मृदुमुखं मृदुपाशमिति द्वादश यन्त्रदोषाः ॥१८॥

यन्त्रों में (निम्न) द्वादश दोष होते हैं—(१) अतिस्थूल (२) असार (३) अतिदीर्घ (४) अतिह्रस्व (५) अग्राहि (६) विषमग्राहि (७) वक्र (८) शिथिल (९) अत्युन्नत (१०) मृदुकील (११) मृदुमुख (१२) मृदुपाश ॥१८॥

वक्तव्य—अष्टांगसंग्रह में यन्त्रों के केवल आठ दोष बतलाये हैं—दीर्घह्रस्वस्थूलतनुवक्रविषमग्राह्यग्राहिशिथिलत्व इति अष्टौ यन्त्रदोषाः। असार—इसका अर्थ डल्हण के अनुसार अशुद्ध लोह से बना हुआ है— अशुद्धलोहादिघटितं। इसका दूसरा अर्थ हल्का या तनु भी होता है। ऊपर वाग्भट के अनुसार जो आठ यन्त्रदोष बतलाये हैं वे और सुश्रुतोक्त पहले आठ दोष मिल जाते हैं। केवल असार के स्थान में वाग्भट ने तनु

शब्द का प्रयोग किया है। इसलिये असार और तनु दोनों शब्द पर्यायवाचक समझने में कोई आपत्ति नहीं है। वैसा भी असार का अर्थ तनु या दुर्बल होता है—बहूनामप्यसाराणां समवायो हि दुर्जयः। इसके सिवाय दीर्घ, ह्रस्व, स्थूल, तनु, अग्राहि, विषमग्राहि—इन युग्मों में भी तनु शब्द ठीक बैठता है। हाराणचन्द्र के अनुसार असार का अर्थ 'कालेन जीर्णं दुरुपादानं च' है। परन्तु यह अर्थ थोड़ा अप्रशस्त प्रतीत होता है। क्योंकि यहां निर्दिष्ट किये हुए दोष नये यन्त्रों की बनावट के हैं अर्थात् नये यन्त्र निर्माण करते समय टालने के लिये निर्दिष्ट किये हैं। विषमग्राहि—ग्राह्यवस्तु के एक देश में पकड़ने वाला और दूसरे देश में न पकड़ने वाला—'एकतो गृह्णात्यन्यतो नेति' (इन्दुटीका)। वक्र—अनावश्यक स्थान में टेढ़ा किया हुआ। शिथिलता—जो ढीला पकड़ता है। अत्युन्नत—जिस यन्त्र के कील कण्ठ या स्कन्ध प्रदेश में न होकर किञ्चित् ऊँचे मध्य प्रदेश के तरफ लगे हुए हैं। इससे लिवरेज ( Leverage ) कम होता है। जिससे यन्त्र समग्राहि होते हुए भी शल्य पकड़ते समय अधिक आयास पड़ता है। इसका दूसरा अर्थ यह भी हो सकता है कि जिसके कील बाहर आये हुए हैं।

मृदुकील—मृदु का अर्थ बारीक या कमजोर। जिस यन्त्र के दोनों खण्ड आपस में कमजोर कील से जुड़े हुए हैं। इन में से प्रथम चार और सातवां दोष सर्व प्रकार के यन्त्रों के लिये लागू होते हैं और बाकी स्वस्तिक यन्त्रों के लिये विशेषतया लागू होते हैं।

**एतैर्दोषैर्विनिर्मुक्तं यन्त्रमष्टादशाङ्गुलम्।**
**प्रशस्तं भिषजा ज्ञेयं तद्धि कर्मसु योजयेत् ॥१९॥**

इन ऊपर लिखे हुए (द्वादश) दोषों से विरहित, अट्ठारह अंगुल दीर्घ यन्त्र वैद्य को श्रेष्ठ समझना चाहिये ॥१९॥

**वक्तव्य**—अष्टादशांगुलम्—यह अंगुल प्रमाण विशेष करके स्वस्तिक यन्त्रों के संबंध में समझना चाहिये—'तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि-अष्टादशांगुलप्रमाणानि'। कारण यह है कि शल्याहरण में स्वस्तिक यन्त्रों का ही उपयोग अधिक होता है।

**दृश्यं सिंहमुखाद्यैस्तु गूढं कङ्कमुखादिभिः।**
**निर्हरे[1]त्तु शनैः शल्यं श(शा)स्त्रयुक्तिव्यपेक्षया ॥२०॥**

शास्त्र और युक्ति दोनों का उपयोग करके जो शल्य बाहर होता हो, उसे सिंहमुखादि यन्त्र से निकाले और जो गहरा होता हो, उसे कङ्कमुखादि यन्त्र से निकाले ॥२०॥

**वक्तव्य**—सिंहमुखादि—सिंहमुखादि पहले नव स्वस्तिक यन्त्र। कङ्कमुखादि—कङ्कमुख से लेकर अंतिम पंद्रह यन्त्र। व्यपेक्षा—उपयोग, आलोचना या विमर्श। सिंहमुखादि यन्त्र स्थूल मुख होने के कारण उनका उपयोग प्रायः दृश्य शल्यों में और कङ्कमुख तनुमुख होने के कारण उनका उपयोग भीतर घुसे हुए अदृश्य शल्यों में होता है।

**नि(वि)वर्तते साध्ववगाहते च**
**शल्यं निगृह्योद्धरते च यस्मात्।**
**यन्त्रेष्वतः कङ्कमुखं प्रधानं**
**स्थानेषु सर्वेष्वधि(वि)कारि चैव ॥२१॥**

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

कङ्कमुखयन्त्र ( शल्याहरण की दृष्टि से ) सर्व यन्त्रों में प्रधान है। क्योंकि वह घाव में अच्छी तरह प्रविष्ट होता है, शल्य पकड़ कर खींच के बाहर शीघ्र निकल आता है तथा सर्व स्थानों में भी उसका उपयोग होता है ॥२१॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

---

# अष्टमोऽध्यायः।

**अथातः शस्त्रावचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से शस्त्रावचारणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

**वक्तव्य**—शस्त्राणामवचारणमुपयोगो यस्मिन्नध्यायेऽस्ति स शस्त्रावचारणीयः। जिस अध्याय में शस्त्रों को काम में लाने की विधि वर्णन की है, वह अध्याय शस्त्रावचारणीय कहलाता है।

**विंशतिः शस्त्राणि। तद्यथा—मण्डलाग्रकरपत्रवृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्धधारसूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चककुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकबडिशदन्तशङ्क्वेषण्य इति ॥२॥**

वीस शस्त्र होते हैं। वे इस प्रकार हैं—(१) मण्डलाग्र, (२) करपत्र, (३) वृद्धिपत्र, (४) नखशस्त्र, (५) मुद्रिका, (६) उत्पलपत्र, (७) अर्धधार, (८) सूची, (९) कुशपत्र, (१०) आटीमुख, (११) शरारिमुख, (१२) अन्तर्मुख, (१३) त्रिकूर्चक, (१४) कुठारिका, (१५) व्रीहिमुख, (१६) आरा, (१७) वेतसपत्रक, (१८) बडिश, (१९) दन्तशंकु, (२०) एषणी ॥२॥

**वक्तव्य**—विंशतिः—यह शब्द शस्त्रों का प्रकार निदर्शक है, कुल संख्या निदर्शक नहीं है। क्योंकि मण्डलाग्र, वृद्धिपत्र, सूची इत्यादि शस्त्र दो दो तीन तीन होते हैं। इन शस्त्रों के नाम बहुधा आकार के अनुसार रक्खे गये हैं—तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः।

(१) मण्डलाग्र—जिसका अग्रभाग गोल होता है, उसे मण्डलाग्र कहते हैं। यह दो प्रकार का होता है—यदग्रे मण्डलं वृत्तं क्षुरसंस्थानमेव वा। (डल्हण)। द्वे मण्डलाग्रे ये प्रोक्ते एकं वृत्तमुखं तयोः। तीक्ष्णधारं दृढं कार्यमेकं तच्च क्षुराकृति॥ (भोज)। एक वृत्तमुख और दूसरा क्षुराकार। वाग्भट में इसका वर्णन 'तर्जन्यन्तर्नखाकृति' ऐसा किया गया है। इसके अनुसार मण्डलाग्र शंकाकृति होता है। इसका उपयोग अर्म, पोथकी, सिराजाल इत्यादि अनेक नेत्ररोगों की चिकित्सा में तथा गलशुण्डिका, अधिजिह्वा में तथा मूढगर्भ की शस्त्रचिकित्सा में होता है। इन विविध कार्यों को देखकर यह अनुमान होता है कि मण्डलाग्र शस्त्र कई प्रकार का छोटा तथा मोटा होना आवश्यक है। इसके स्वरूप के विषय में भी आधुनिक पण्डितों में मतभिन्नता पाई जाती है। यथा—Circular knife, Round head knife, Razorlike roundheaded knife, Decapitating knife, Sharp. curette इत्यादि।

---

[1] निर्हरेत.

है। एषणी के कुल तीन कार्य होते हैं—१ अन्वेषण, २ भेदन, ३ आनुलोमन। अन्वेषण के लिये गण्डूपदाकारमुखी एषणी व्यवहृत होती है। इसका समावेश शलाका में किया गया है। भेदन या भेदनपूर्वक अन्वेषण के लिये तीक्ष्णमुखी एषणी चाहिये। इस तीक्ष्णमुखी एषणी का समावेश यहां शस्त्र में किया है। इसकी लंबाई आठ अंगुल होती है और पीछे सूत्र के लिये पाश होता है—भेदनार्थेऽपरा मत्स्यमुखा मूलनिविष्टसूत्रा। (वाग्भट)। इसका उद्देश अन्वेषणपूर्वक भेदन या भेदनपूर्वक अन्वेषण होता है। इसको अंग्रेजी में 'शार्प प्रोब' (Sharp Probe) या 'नीडल शेपड प्रोब' (Needle Shaped Probe) कह सकते हैं। एषणी का तीसरा कार्य आनुलोमन (Directing) होता है। इस काम के लिये जो एषणी उपयोग में आती है, उसे अंग्रेजी में डायरेक्टर (Director) कहते हैं। भगन्दर की शस्त्रक्रिया में जो एषणी का निर्देश-एषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्—किया है, वहाँ आनुलोमक एषणी (Probe Director) समझना चाहिये। शस्त्रपात के समय आनुलोमक एषणी का उपयोग करने से व्रणगति के अनुसार भेदन होता है तथा शरीर के अन्य अंग पर शस्त्र का आघात होने का भय नहीं होता है। शस्त्र की भांति सूत्र का भी अनुलोमन करने के लिये पाश्चात्य शस्त्रों में कुछ आनुलोमक एषणी प्रयुक्त होती हैं—यथा हर्निया डायरेक्टर (Hernia Director), अन्यूरिज्म नीडल (Aneurysm Needle) इत्यादि। इन का भी समावेश इसी प्रकार के एषणी में करना चाहिये।

उपर्युक्त बीस शस्त्रों के सिवाय वाग्भट में निम्न शस्त्र अधिक वर्णन किये हैं—१ सर्पास्य—यह शस्त्र नासाकर्णगत अर्श तथा अर्बुद छेदन के लिये होता है। इसका फल अर्धांगुल होता है—सर्पवक्त्रं वक्त्रमर्धांगुलफलं घ्राणकर्णार्शोऽर्बुदच्छेदनार्थम्। (अ० संग्रह)। २ लिंगनाशवेधनी शलाका—यवाग्रशलाका द्विमुखी मुखे कुडमलाकृति॥ सुश्रुत में भी उत्तरतन्त्र में लिंगनाश-चिकित्सा के समय एक प्रकार की शलाका वर्णन की है—अष्टाङ्गुलायता मध्ये सूत्रेण परिवेष्टिता। अङ्गुष्ठपर्वसमिता अग्रयोर्मुकुलाकृतिः। ताम्रायसी शातकौम्भी शलाका स्यादनिन्दिता॥ (अ १७)। अंग्रेजी में लिंगनाशवेधनी शलाका को 'क्याटारायट नीडल' (Cataract Needle) कहते हैं। ३ कूर्च—४ खज—इनका वर्णन त्रिकूर्चक शस्त्र के साथ किया गया है। ५ कर्तरी—इसका वर्णन शरारीमुख का वर्णन करते समय किया गया है। कर्तरी को अंग्रेजी में सीजर्स (Scissors) कहते हैं। ६ कर्णवेधनशस्त्र—अष्टांग संग्रह में कर्णव्यधन नामक केवल एक शस्त्र वर्णन किया है—कर्णव्यधनं त्र्यङ्गुलायतमगुल्मसुषिरं घनं यूथिकामुकुलाग्रम्। परन्तु अष्टांगहृदय में पतली कर्णपाली के लिये एक और मोटी कर्णपाली के लिये दूसरा शस्त्र वर्णन किया है—(१) व्यधनं कर्णपालीनां यूथिकामुकुलाननम्। (२) बहलायास्त्र शस्यते। सूची त्रिभागसुषिरा त्र्यङ्गुला कर्णवेधनी॥ सुश्रुत में बालक के कर्णवेधन के समय तनुपाली के लिये सूची और कठिनपाली के लिये आरा का उपयोग करने के लिये लिखा है—तनुकं सूच्या, बहलमारया। वाग्भट ने यद्यपि ये शस्त्रविशेष कर्णवेधन के लिये वर्णन किये हैं तथापि बालक के कर्णवेधन के लिये सुश्रुत के ही अनुसार सूची और आरा का उपयोग करने के लिये लिखा है।

**तत्र मण्डलाग्रकरपत्रे स्यातां छेदने लेखने च, वृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्धधाराणि छेदने भेदने च, सूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चकानि विस्रावणे, कुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकाणि व्यधने सूची च, बडिशं दन्तशङ्कुश्चाहरणे, एषण्येषणे आनुलोम्ये च, सूच्यः सीवने; इत्यष्टविधे कर्मण्युपयोगः शस्त्राणां व्याख्यातः॥३॥**

इन शस्त्रों में से मण्डलाग्र और करपत्र छेदन और लेखन के काम में आते हैं, वृद्धिपत्र, नखशस्त्र, मुद्रिका, उत्पलपत्र और अर्धधार छेदन और भेदन के काम में आते हैं, सूची, कुशपत्र, आटीमुख, शरारिमुख, अन्तर्मुख, त्रिकूर्चक विस्रावण के काम में आते हैं; कुठारिका, व्रीहिमुख, आरा, वेतसपत्र तथा सूची वेधन के काम में आते हैं, बडिश और दन्तशङ्कु आहरण के काम में आते हैं, एषणी एषण और आनुलोमन के काम में आती है, सूची सीवन के काम में आती है, इस प्रकार आठों प्रकार के कार्मों में शस्त्रों का उपयोग किया जाता है॥३॥

वक्तव्य—इस सूत्र में भिन्न भिन्न शस्त्रों के कार्य वर्णन किये हैं। विस्रावण—इससे यहाँ रक्तविस्रावण विशेष करके प्रच्छान समझना चाहिये। मूत्रवृद्धि या जलोदर से जलविस्रावण का अर्थ यहाँ अभिप्रेत नहीं है। विस्रावण का यह अर्थ करने के कारण ही त्रिकूर्चक का अर्थ स्वीकार किया गया है। अष्टाङ्ग-संग्रह में इन शस्त्रों का कार्य प्रच्छान ही लिखा है—कुशपत्रादीनि पत्र प्रच्छाने। आहरण—बडिश का समावेश यन्त्रवर्ग में भी किया है और वहाँ उसका कार्य आहरण बतलाया है। शस्त्रवर्ग का बडिश तीक्ष्णाग्र होने के कारण आहरण की अपेक्षा वेधपूर्वक ग्रहण का कार्य इससे अधिक किया जाता है—बडिशेन समाहितं, बडिशेनावलम्बितं। (सुश्रुत)। वाग्भट ने भी बडिश का कार्य ग्रहण ही लिखा है—ग्रहणे शुण्डिकार्मादेर्बडिशं सुनतानन। (अ हृ)। बडिशो ग्रहणे। (अ स)। इसलिये आहरण से निकालना (Extraction) तथा वेधपूर्वक पकड़ के रखना (Fixation) ये दो अर्थ समझना चाहिये। एषणे आनुलोम्ये च—इसका विवरण पीछे एषणी के वर्णन में किया गया है। आनुलोमन का अर्थ डल्हण के अनुसार विस्रावण होता है—आनुलोम्यमत्र विस्रावणमभिप्रेतम्, न तु ऋजुकरणं, कस्मात्, ऋजुकरणस्य शस्त्रकर्मस्वनिर्दिष्टत्वात्। हाराणचन्द्र आनुलोम्य का अर्थ जैसा ऊपर बतलाया गया है, वैसा करते हैं—आनुलोम्ये तेषामेव छेदानुकर्मे, त एव येषण्यनुसारिणा शस्त्रेण यथाक्रममामूलं छिद्यन्ते, वक्ष्यति च 'एषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्'।

**तेषामथ यथायोगं ग्रहणसमासोपायः कर्मसु वक्ष्यते—तत्र वृद्धिपत्रं वृन्तफलसाधारणे भागे गृह्णीयाच्छेदनान्येव सर्वाणि, वृद्धिपत्रं मण्डलाग्रं च किंचिदुत्तानेन पाणिना लेखने बहुशोऽवचार्य, वृन्ताग्रे विस्रावणानि, विशेषेण तु बालवृद्धसुकुमारभीरुनारीणां राज्ञां राजपुत्राणां च त्रिकूर्चकेन विस्रावयेत्, तलप्रच्छादितवृन्तमङ्गुष्ठप्रदेशिनीभ्यां**

वक्तव्य—कुण्ठ-स्थूलधारायुक्त, अरोमवाही। खरधार—कर्कशधार, दाँतयुक्त। तद्वि खरधारम्—'भवतीति' इत्यध्याहारः।

**तत्र धारा भेदनानां मासूरी, लेखनानामर्धमासूरी, व्यधनानां विस्रावणानां च कैशिकी, छेदनानामर्धकैशिकीति ॥८॥**

भेदन शस्त्रों की धारा मसूर के समान, लेखन शस्त्रों की अर्धमसूर के समान, व्यधन और विस्रावण के शस्त्रों की केश के समान और छेदन के शस्त्रों की अर्धकेश के समान धारा होनी चाहिये ॥८॥

वक्तव्य—मासूरी—मसूरदलसदृश तन्वी। कैशिकी—केशप्रमाणा तन्वी। अष्टाङ्गसंग्रह में छेदन शस्त्रों की धारा अर्धकैशिकी के स्थान में मासूरी करने के लिये लिखा है—धारा पुनश्छेदनानां मासूरी।

**बडिशं दन्तशङ्कुश्चानतोऽग्रे। तीक्ष्णकण्टकप्रथमयवपत्रमुख्येषणी ( गण्डूपदाकारमुखी च ) ॥९॥**

बडिश और दन्तशंकु दोनों आगे मुड़े हुए होते हैं। तीक्ष्ण कंटक के समान मुखवाली, यव के प्रथम पत्र के समान मुखवाली और केंचुवे के आकार के समान मुखवाली ( ऐसी तीन प्रकार की ) एषणी होती है ॥९॥

वक्तव्य—एषणी—तीन प्रकार की एषणी का वर्णन पीछे हो चुका है। कुछ लोग तीक्ष्णकंटकमुख बडिश का विशेषण और प्रथम यवपत्रमुख दन्तशंकु का विशेषण मानते हैं। उनका पाठ ऐसा है—बडिशं दन्तशङ्कुश्चानताग्रे तीक्ष्णकण्टकप्रथमयवपत्रमुखे, एषणी गण्डूपदाकारमुखी। हाराणचन्द्रसमत पाठ भी ऐसा ही है।

**तेषां पायना त्रिविधा क्षारोदकतैलेषु। तत्र क्षारपायितं शरशल्यास्थिच्छेदनेषु, उदकपायितं मांसच्छेदनभेदनपाटनेषु, तैलपायितं सिराव्यधनस्नायुच्छेदनेषु ॥१०॥**

शस्त्रों पर पानी चढ़ाने का काम तीन प्रकार से होता है—क्षार से, जल से और तैल से। उन में से क्षार द्वारा पानी चढ़ाये हुए शस्त्रों का उपयोग बाणशल्य और अस्थि काटने के काम में करना चाहिये। जल द्वारा पानी चढ़ाये हुए शस्त्र मांस छेदन, भेदन और पाटन के काम में लाने चाहिएँ और तैल द्वारा पानी चढ़ाये हुए शस्त्र सिरावेध तथा स्नायुछेदन के काम में लाने चाहिएँ ॥१०॥

वक्तव्य—पायना—शस्त्र तैयार करने के पश्चात् उसकी धारा कठिन करने के लिये सन्तप्त अवस्था में भिन्न भिन्न प्रकार के द्रवों में उसको डुबाना। भिन्न भिन्न द्रवों का धारा पर विशेष प्रभाव पड़ता है, जिससे वह अपना कार्य करने में अधिक समर्थ होती है—निवृत्तानां शस्त्राणां तत्क्षणाद्द्रवद्रव्येषु निर्वापणं पायना। सा च तत्तद्द्रवप्रभावात् कर्मविशेषोत्कर्षकरी भवति। (हाराणचन्द्र)। पायितं द्रवेण तैक्ष्ण्यकरणे शिल्पिनां भाषा। (इन्दु)। अँग्रेजी में पायना को टेम्परिंग ( Tempering ) कहते हैं। चन्द्र चक्रवर्ती ( Ancient Hindu Medicine ) पायना का अर्थ जीवाणुनाशन ( Sterilization ) समझते हैं। परन्तु ऊपर अष्टाङ्गसंग्रह टीकाकार इन्दु तथा हाराणचन्द्र के अनुसार जो अर्थ दिया गया है, उससे तथा संदर्भ के अनुसार भी पायना का अर्थ जीवाणुनाशन करना अयथार्थ प्रतीत होता है।

**तेषां निशानार्थं श्लक्ष्णशिला माषवर्णा; धारासंस्थापनार्थं शाल्मलीफलकमिति ॥११॥**

उन शस्त्रों की धारा तीक्ष्ण करने के लिये उड़द के रंग की चिकनी शिला होनी चाहिये और धारा की तीक्ष्णता कायम रखने के लिये शाल्मली वृक्ष का फलक होना चाहिये ॥११॥

वक्तव्य—निशानार्थम्—धारा उत्तेजित या तीक्ष्ण करने के लिये। इसके लिये जो शिला होती है, उसे निशातनी (Whet stone) कहते हैं। इस शिला पर कुण्ठित शस्त्रों को घर्षण द्वारा तीक्ष्ण किया जाता है। तत्पश्चात् उस धारा को अधिक स्पष्ट और मृदु करने के लिये शाल्मलीफलक का उपयोग होता है। इस प्रकार धारा को अधिक स्पष्ट और मृदु करना, इसका अर्थ धारासंस्थापन है। इसको अंग्रेजी में स्ट्रापिंग ( Stropping ) कहते हैं। धारासंस्थापन का कार्य केवल तीक्ष्ण धारायुक्त शस्त्रों पर होता है। यदि धारा कुण्ठित हो तो प्रथम निशातनी पर तीक्ष्ण करना चाहिये। सुश्रुत में इन शस्त्रों को रखने के लिये किसी कोश का वर्णन नहीं किया है। परन्तु वाग्भट ने इनके लिये एक शस्त्रकोश का वर्णन किया है—स्यात्षडङ्गुलविस्तारः सुघनो द्वादशाङ्गुलः। क्षौमपत्रोर्णकौशेयदुकूलमृदुचर्मजः॥ विन्यस्तपाशः सुस्यूतः सान्तरोर्णास्थशलाकः। शलाकापिहितास्यश्च शस्त्रकोशः सुसञ्चयः॥ शस्त्रकोश को अँग्रेजी में सर्जिकल इन्स्ट्रुमेन्ट केस ( Surgical Instrument Case ) कहते हैं।

भवति चात्र—

**यदा सुनिशितं शस्त्रं रोमच्छेदि[1] सुसंस्थितम्।**
**सुगृहीतं प्रमाणेन तदा कर्मसु योजयेत् ॥१२॥**

(शस्त्रकर्म करने के पूर्व) निशातनी पर घर्षण से जब शस्त्र बाल काटने में उत्तम प्रकार से समर्थ हो जाता है, तब उसको योग्य स्थान में पकड़ कर काम में लाना चाहिये ॥१२॥

वक्तव्य—यह श्लोक केवल उन शस्त्रों के सम्बन्ध में लागू हो सकता है, जो छेदन और भेदन का कार्य करते हैं। यथा—वृद्धिपत्र, मण्डलाग्र इत्यादि। रोमच्छेदि—रोमवाहि ऐसा भी पाठ है। वाग्भट में रोमवाहि शब्द प्रयुक्त किया है। इसका अर्थ त्वचा के बाल मूँडने में समर्थ ऐसा है। यह शस्त्रधारा की अन्तिम मर्यादा है। इतनी तीक्ष्णता उत्पन्न होने के समय तक निशातनी पर शस्त्र घर्षण करना चाहिए। प्रमाणेन—प्रमाणेन सुगृहीतमिति। जो प्रमाण पीछे 'तेषामथ यथायोगग्रहणसमासोपायः कर्मसु वक्ष्यते' इस चौथे सूत्र में वर्णन किया है, उसके अनुसार ग्रहण करके। डल्हण प्रमाणेन का अर्थ तेषां नखशस्त्रैषण्यावर्जाङ्गुले इस पाँचवे सूत्र के अनुसार करता है। सुगृहीत का अर्थ ऊपर प्रमाणेन का जो अर्थ दिया है, वैसा करता है। अन्य लोग सुगृहीत का अर्थ सुग्रहयुक्त उत्तम मूठ से युक्त करते हैं।

**अनुशस्त्राणि तु त्वक्सारस्फटिककाचकुरुविन्दजलौकाऽग्निक्षारनखगोजीशेफालिकाशाकपत्रकरीरबालाङ्गुलय इति ॥१३॥**

१ अथ तीक्ष्णकण्टकप्रथमयवपत्रमुखे, एषणी गण्डूपदाकारमुखी

[1] रोमवाहि

बाँस, स्फटिक, काच, कुरुविंद, जोंक, अग्नि, क्षार, नख, गोजी, शेफालिका, शाकपत्र, करीर, बाल और अँगुलियाँ ये अनुशस्त्र हैं॥१३॥

**वक्तव्य**—अनुशस्त्राणि—स्वयं शस्त्र न होते हुए भी जो शस्त्र का कार्य कर सकते हैं, वे अनुशस्त्र होते हैं—अशस्त्राण्येव शस्त्रकार्यं कुर्वन्तीत्यनुशस्त्राणि। (इन्दु)। अथवा शस्त्रसदृशानि—अनुशस्त्राणीति सादृश्येऽव्ययीभावः, ततो अर्शआद्यच्, शस्त्रसदृशानीत्यर्थः। (हाराणचन्द्र)। कुरुविन्द—एक अत्यन्त कठिन प्रकार का पाषाण। इसे अंग्रेजी में कोरंडम (Corundum) कहते हैं। इसका दूसरा अर्थ लोहिताश्मरत्नभेद पद्मरागमणि या माणिक है। इसे अंग्रेजी में रूबी (Rugby) कहते हैं। त्वक्सार—त्वचि सारोऽस्यासौ त्वक्सारः, वंश या बाँस। इसका उपयोग त्वचा का छेदन भेदन में होता है। परंतु इसका विशेष उपयोग अस्थिभग्न में कुशा (Splints) के लिये किया जाता है। गोजी–गोजिह्वा (Elephantopus Scaber) या शाखोटक सिहोराग्रक्ष (Streblus Asper)। शेफालिका–निर्गुंडी (Vitex Nigunds) या पारिजातक (Nyctanthes Arbortristis)। हिन्दी में इसे हरसिंगार कहते हैं। शाक–सागवान का वृक्ष (Tectona Grandis) गोजी, शेफालिका और शाक इनों के पत्रों का उपयोग होता है। जलौका, अग्नि और क्षार इनका संपूर्ण वर्णन त्रयोदश, द्वादश और एकादश अध्याय में किया गया है। क्षार और अग्नि का समावेश अनुयन्त्र में भी किया गया है। इसका कारण यह है कि क्षार का बाह्य तथा आभ्यंतरीय उपयोग करने से चर्मकील, तिलकालक, अश्मरी, शर्करा इत्यादि शल्यों का हरण होता है और अग्नि का उपयोग करने से कण्ठासक्त जातुपादि शल्य का हरण होता है। अनुशस्त्र में समावेश करने का कारण यह है कि छेद्यभेद्यादि कर्म अग्नि और क्षार से किये जाते हैं—छेद्यभेद्यलेख्यकरणात्। बाल—इसका उपयोग बंधन (Ligature) द्वारा काटने के लिये होता है। विशेष करके यह पद्धति अर्श, चर्मकील, मशक इत्यादि के संबंध में प्रयुक्त होती है। करीर—अंकुर। हाराणचंद्र करीर से तीक्ष्णकंटक युक्त मरुदेशस्थ करीर वृक्ष के कंटक समझता है—करीरो मरुभूमिजः कण्टकिवृक्षविशेषः। तस्य कण्टकमत्र ग्राह्यम्। परंतु नीचे सुश्रुत के जो अवतरण दिये हैं, उनके अनुसार करीर का अर्थ उद्भिज्ज के कोमल नाल या अंकुर समझना अधिक प्रशस्त है—एष्येष्वेषण्यलाभे तु बालांगुल्यङ्कुरा हिताः। यहां अंकुर शब्द करीर के स्थान में प्रयुक्त हुआ है। नाडीव्रणान् शल्यगर्भानुन्मार्ग्युत्सङ्गिनः शनैः। करीरबालांगुलिभिरेषण्या वैषयेद्भिषक्॥ नेत्रवर्त्मगुदाभ्यासनाड्योऽस्वक्त्रासशोणिताः। चुञ्चुपोदकजैः श्लक्ष्णैः करीरैरेषयेत्तु ताः॥ चरक में भी उद्भिज्ज मृदुनाल की सहायता से उद्भिदैर्मृदुभिर्नालैः—एषण करने के लिये लिखा है।

**शिशूनां शस्त्रभीरूणां शस्त्राभावे च योजयेत्।**
**त्वक्सारादिचतुर्वर्गं छेद्ये भेद्ये च बुद्धिमान्॥१४॥**
**आहार्यच्छेद्यभेद्येषु नखं शक्येषु योजयेत्।**
**विधिः प्रवक्ष्यते पश्चात् क्षारवह्निजलौकसाम्॥१५॥**
**ये स्युर्मुखगता रोगा नेत्रवर्त्मगताश्च ये।**
**गोजीशेफालिकाशाकपत्रैर्विस्रावयेत्तु तान्।**
**एष्येष्वेषण्यलाभे तु बालाङ्गुल्यङ्कुरा हिताः॥१६॥**

बालकों और शस्त्रों से डरने वालों के लिये तथा जब शस्त्र न मिले, तब बुद्धिमान् वैद्य त्वक्सार, काच, कुरुविन्द और स्फटिक—इन चार अनुशस्त्रों को छेदन और भेदन के काम में लावे॥१४॥ आहरण, छेदन और भेदन के कामों में जहाँ हो सके वहां नाखून से काम कर ले। क्षार, अग्नि और जोंक इनके उपयोग की विधि इसके पश्चात् वर्णन की जायगी॥१५॥ मुख में और नेत्रों की पल्कों में उत्पन्न हुए रोगों का विस्रावण गोजी शेफालिका शाकपत्रों से करें। एष्यकर्म में एषणी न मिले तो बाल, अंगुलि और अंकुर (एषण के लिये) प्रशस्त होते हैं॥१६॥

**वक्तव्य**—प्रारंभ के श्लोकार्ध में अनुशस्त्रों का उपयोग करने के तीन समय बतलाये हैं। तत्पश्चात् भिन्न भिन्न अनुशस्त्रों के कार्य वर्णन किये हैं। विस्रावयेत्—गोजीशेफालिकादि वृक्षों के कर्कशपत्रों द्वारा घर्षण करके रक्त आदि निकाला जाता था। मुखगत रोग—संशोध्योभयतः कार्यं शिरश्चोपकुशे तथा। काकोदुम्बरिकागोजीपत्रैर्विस्रावयेदसृक्॥ नेत्रवर्त्मगत रोग—ततः प्रमृज्य प्लोतेन वर्त्म शस्त्रपदाङ्कितम्। लिखेच्छस्त्रेण पत्रैः (शेफालिकादीनां) र्वा॥ (सुश्रुत)। एषण्यलाभे—चरक में दो प्रकार की एषणी वर्णन कर अंकुर मृदुनालादिक का उपयोग उत्तान व्रणों के अन्वेषण के लिये कहा है—द्विविधामेषणीं विद्यान्मृद्वीञ्च कठिनामपि। उद्भिदैर्मृदुभिर्नालैर्लौहानां वा शलाकया॥ गम्भीरमांसगे देशे पार्श्वे लौहशलाकया। एष्यं विद्याद् व्रणं नालैर्विपरीतमतो भिषक्॥ (चरक चि. अ. २५)। उपर्युक्त १४ अनुशस्त्रों के अतिरिक्त अष्टांगसंग्रह में निम्न अनुशस्त्र अधिक दिये हैं। (१) सूर्यकान्त—यह एक नैसर्गिक स्फटिकमणि है, जो अपने उपर पड़े हुए सूर्य-किरणों को पर्याय से इकट्ठा करता है और उसीसे उसके नीचे जिस स्थान पर सूर्य की किरणें इकट्ठा होती हैं वहां ज्वलन उत्पन्न होता है। इसी लिये इसको तपनमणि, ज्वलनाश्मा भी कहते हैं। शमप्रधानेषु तपोधनेषु गूढं हि दाहात्मकमस्ति तेजः। स्पर्शानुकूला अपि सूर्यकान्तास्ते ह्यन्यतेजोभिभवाद्दहन्ति॥ (शाकुन्तल)। अंग्रेजी में इसको कानवर्जिंग ग्लास (Converging glass) कह सकते हैं। इसका उपयोग अग्निकर्म में होता था—सूर्यकान्तपिप्पल्यजाशकृद्गोदन्तशरशलाकाभिस्त्वग्दाहः। (२) समुद्रफेन—यद्यपि इसको समुद्र के पानी का घनीभूत फेन समझते हैं तथापि वास्तव में यह समुद्र में रहने वाले एक विशिष्ट प्राणी का कंकाल (Skeleton) है। यह बहुत कठिन परंतु भंगुर होता है। अंग्रेजी में इसको 'कटल फिश बोन' (Cuttle fish bone) कहते हैं। इसका उपयोग लेखन कर्म के लिये होता था—क्षौमं प्लोतं पिचु फेन यावशूकं ससैन्धवम्। कर्कशानि च पत्राणि लेखनार्थे प्रदापयेत्॥ (३) शुष्क गोमय—सूखा गोबर।

**शस्त्राण्येतानि मतिमान् शुद्धशैक्यायसानि तु।**
**कारयेत् करणप्रासं कर्मारं कर्मकोविदम्॥१७॥**

बुद्धिमान् वैद्य इन शस्त्रों को शुद्ध फौलाद के बनवावे और बनवाने के काम में अनुभवी और कर्मकुशल लौहकार को नियुक्त करे॥१७॥

**वक्तव्य**—शैक्यायस—तीक्ष्णायस, फौलाद (Steel)। करणप्रास—उपकरण बनवाने में कुशल। कर्मकोविद—लौहकार के शास्त्र में पारंगत। कारयेत्—कर्तुं प्रयोजयेत्, बनवाने के में नियुक्त करे।

प्रयोगज्ञस्य वैद्यस्य सिद्धिर्भवति नित्यशः ।
तस्मात् परिचयं कुर्याच्छस्त्राणां ग्रहणे सदा ॥१८॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शस्त्रावचारणीयो नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥

जो वैद्य ( शस्त्रों का ) उत्तम प्रकार से उपयोग ( करना ) जानता है, उसको (अपने व्यवसाय में) सर्वदा सिद्धि प्राप्त होती है । इसलिये शस्त्रग्रहण का परिचय सदा करना चाहिये ॥१८॥

वक्तव्य—प्रयोग—प्रकृष्टो योग । सिद्धि-रोगी की दृष्टि से आरोग्य संपादन और वैद्य की दृष्टि से यश । परिचय-अभ्यास ।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने शस्त्रावचारणीयो नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥

---

# नवमोऽध्यायः ।

अथातो योग्यासूत्रीयमध्यायं व्याख्यास्यामः[1], यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से योग्यासूत्रीय नामक अध्याय का वर्णन करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—योग्या—शल्यचिकित्सा में यन्त्रशास्त्र के जो विविध काम होते हैं, उनका प्रत्यक्ष परिचय कराने के लिये तथा उन में कौशल प्राप्त करने के लिये रोगी के शरीर पर उनका प्रयोग करने के पूर्व उन कर्मों के लिये योग्य वस्तुओं पर उन कर्मों का जो अभ्यास होता है उसे 'योग्या' कहते हैं । अंग्रेजी में शल्यचिकित्सा के इस विभाग को 'ओपेरेटिव्ह सर्जरी' (Operative Surgery) कहते हैं ।

अधिगतसर्वशास्त्रार्थमपि शिष्यं योग्यां कारयेत् । स्नेहादिषु छेद्यादिषु च कर्मपथमुपदिशेत् । सुबहुश्रुतोऽप्यकृतयोग्यः कर्मस्वयोग्यो भवति ॥२॥

सम्पूर्ण शास्त्र का आशय जानने वाले शिष्य को भी योग्या करानी चाहिये । स्नेहन छेदनादि कर्मों का तरीका बतलाना चाहिये । क्योंकि बहुत शास्त्र पढ़ने पर भी कर्माभ्यास के बिना मनुष्य प्रत्यक्ष कर्म करने के लिये अयोग्य होता है ॥२॥

वक्तव्य—स्नेहादिषु—स्नेहन स्वेदन वमन विरेचन शिरोविरेचन आस्थापन अनुवासन उत्तरबस्ति, इन कर्मों में । छेद्यादिषु—छेदनादि अष्टविध शस्त्र कर्म तथा पट्टबन्धनादि अन्य सहायक कर्मों में । अयोग्य—अनिपुण ।

तत्र, पुष्पफलालाबूकालिन्दकत्रपुस(सो)र्वारुककर्कारुकप्रभृतिषु छेद्यविशेषान् दर्शयेत्, उत्कर्तनपरिकर्तनानि[2] चोपदिशेत् ॥३॥

कोहला, लौकी सरबूज, ककड़ी, खीरा इत्यादि में काटने के संबंध में जितने कर्म हैं, दिखावे और ऊपर नीचे काटने का उपदेश करे ॥३॥

वक्तव्य—उत्कर्तन—ऊर्ध्वकर्तन । परिकर्तन—अधश्छेद ।

दृतिबस्तिप्रसेवकप्रभृतिषूदकपङ्कपूर्णेषु भेद्ययोग्यां, सरोम्णि चर्मण्यातते लेख्यस्य, मृतपशुसिरासूत्पलनालेषु च वेध्यस्य ॥४॥

जलमिश्र कीचड़से युक्त दृति बस्ति प्रसेवक आदि में भेदन क्रिया का अभ्यास सिखावे, रोमयुक्त फैले हुए चर्म पर लेखन कर्म सिखावे, मरे हुए पशुओं की सिराओं में तथा कमलनालों में वेध करने का अभ्यास सिखावे ॥४॥

वक्तव्य—दृति—चर्मनिर्मित जलाधार कोश । प्रसेवक—चर्मनिर्मित भाण्ड ।

घुणोपहतकाष्ठवेणुनलनालीशुष्कालाबूमुखेष्वेष्यस्य, पनसबिम्बीबिल्वफलमज्जमृतपशुदन्तेष्वाहार्यस्य ॥५॥

कीड़ों से खाये हुए काष्ठ, बाँस, कमलनाल, सूखे तुंबे के मुख में एषण क्रिया सिखावे, कटहल, कुंदरू, बिल्वफल के गूदे में तथा मृत पशुओं के दाँतों में आहरण की क्रिया सिखावे ॥५॥

वक्तव्य—घुण—काष्ठ कृमि या काष्ठ कीट ।

मधूच्छिष्टोपलिप्ते शाल्मलीफलके विस्राव्यस्य, सूक्ष्मघनवस्त्रान्तयोर्मृदुचर्मान्तयोश्च सीव्यस्य ॥६॥

मोम लगे हुए सेमल के फलक पर विस्रावण कर्म सिखावे, पतले तथा मोटे दो वस्त्र के टुकड़ों में और मृदु चर्म के टुकड़ों में सीवन कर्म सिखावे ॥६॥

पुस्तमयपुरुषाङ्गप्रत्यङ्गविशेषेषु बन्धनयोग्याम्, मृदुचर्ममांसपेशीषूत्पलनालेषु च कर्णसन्धिबन्धनयोग्याम् ॥७॥

कपड़े आदि का पुतला बनाकर उसके अंग प्रत्यंगों में, जहाँ जिस भांति बन्ध होते हैं, वहाँ उनका बांधने का अभ्यास करे, मृदुमांस तथा कमल की नाल में कान के सन्धि-बन्धों का अभ्यास करे ॥७॥

वक्तव्य—पुस्त—पुतला बनाने की चीज—पुस्तो दार्वादिमय्याः स्त्र्याद्याकृतेरुपादानकारणं यद्वस्तु तदुच्यते । ( अरुणदत्त ) । पुतला बहुधा लकड़ी, वस्त्र, मृत्तिका इत्यादि से बनाया जाता है—मृन्मा दारुणा वाथ वस्त्रेणाप्यथ चर्मणा । लोहरत्नैः कृतं वापि पुस्तमित्यभिधीयते ॥ पुस्तमय आकृति को अंग्रेजी में डैमी (Dummy) कहते हैं । पाश्चात्य वैद्यक में प्रसूति के समय की गर्भ की गति दिखलाने के लिये तथा मूढ गर्भ के ऊपर शस्त्र कर्मों के अभ्यास कराने के लिये पुस्तमय स्त्री का उपयोग होता है । परन्तु इस के सिवाय अन्य सर्व शस्त्र कर्मों के अभ्यास मृत मनुष्य के शरीर पर और क्वचित् प्राणियों के शरीर पर होते हैं । प्राचीन काल में मृत शरीर का स्पर्श अपवित्र माना जाता था—शव तत्स्पृष्टिनं चैव स्पृष्ट्वा स्नानेन शुध्यति । ( मनु ) । इसलिये शस्त्रकर्म का अभ्यास अधिकतर वनस्पतियों पर और क्वचित् मृत प्राणियों पर होता था । परन्तु सम्यक्कर्माभ्यास की दृष्टि से मनुष्य शरीर पर अभ्यास करना अधिक प्रशस्त है । इसलिये आज कल शस्त्र कर्मों का अभ्यास मृत मनुष्य शरीर पर ही विद्यार्थियों से कराया जाता है ।

मृदुषु मांसखण्डेष्वग्निक्षारयोग्याम्, उदकपूर्णघटपार्श्वस्रोतस्यलाबूमुखादिषु च नेत्रप्रणिधानबस्तिव्रणबस्तिपीडनयोग्यामिति ॥८॥

---

१ स्यामहेति २ उत्कर्तनापकर्तनानि

मृदु मांस के खण्डों पर क्षार और अग्नि क्रिया सिखावे। जल से भरे हुए घड़े के पार्श्वच्छेद में तथा तुंबे के मुख आदि में नेत्र का प्रवेश कराना, बस्ति का पीड़न कराना और घाव में व्रणबस्ति देना आदि कार्यों का अभ्यास करावे ॥८॥

वक्तव्य—नेत्र—बस्तिनलिका। नीयते प्राप्यते स्नेहकल्काद्यनेनेति नेत्रम्। (अरुणदत्त)। नेत्रप्रणिधान—नेत्रप्रवेशन। बस्ति-व्रणबस्तिपीडनयोर्योग्याम्—बस्तिपीडनं व्रणबस्तिपीडनं च, अनयोर्योग्याम्।

भवतश्चात्र—

एवमादिषु मेधावी योग्यार्हेषु यथाविधि।
द्रव्येषु योग्यां कुर्वाणो न प्रमुह्यति कर्मसु ॥९॥

इस प्रकार उपर्युक्त तथा अन्य योग्य द्रव्यों में विधिपूर्वक कर्माभ्यास करने वाला बुद्धिमान् वैद्य काम के समय नहीं घबराता है ॥९॥

तस्मात् कौशलमन्विच्छन् शस्त्रक्षाराग्निकर्मसु।
यस्य यत्रेह साधर्म्यं तत्र योग्यां समाचरेत् ॥१०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने योग्यासूत्रीयो नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥

इसलिये शस्त्रकर्म, क्षारकर्म और अग्निकर्म इन में कुशलता [चा]हे तो जिस कर्म का जिस द्रव्य में साधर्म्य होता है, वहाँ [ले]के उस क्रिया का खूब अभ्यास करके कार्य सीख ले ॥१०॥

वक्तव्य—यत्र यस्येह साधर्म्यम्—जिस कर्म के लिये जो [द्रव्]य योग्य हो। ऊपर विविध कर्मों के लिये जो अनेक द्रव्य [ब]तलाये गये हैं, वे केवल उदाहरणमात्र हैं। इनके अतिरिक्त [औ]र द्रव्य कर्म के लिये योग्य हो सकते हैं। उनके ऊपर कर्मों का [अभ्]यास करना चाहिये। परन्तु सब से उत्तम मृत मनुष्य [श]रीर है। इसलिये उसी के ऊपर अभ्यास करना चाहिये। अब [प्र]ाचीन काल की भाँति पुष्प-फलों पर अभ्यास करने की [आ]वश्यकता नहीं है।

[इ]ति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने योग्यासूत्रीयो नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥

---

# दशमोऽध्यायः।

अथातो विशिखानुप्रवेशनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः, यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से विशिखानुप्रवेशनीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया है ॥१॥

वक्तव्य—विशिखा—राजमार्ग या प्रशस्तमार्ग। यहां विशिखा से वैद्यक-व्यवसाय का कर्ममार्ग (Medical Professional Practice) अभिप्रेत है। इस कर्ममार्ग में प्रवेश योग्य कौन है, प्रवेश योग्य पुरुष को किस विधि से व्यवसाय करना चाहिये, इसका उपदेश (Ethics) जिस अध्याय में वर्णन किया है, वह विशिखानुप्रवेशनीय अध्याय है। हाराणचन्द्र विशिखा से रोगी के घर का मार्ग समझते हैं—प्रशस्तवर्त्मापरपर्यायोऽपि विशिखाशब्दोऽत्रातुरावासवर्त्ममात्रे प्रवर्तते, गमकत्वात्।

अधिगततन्त्रेणोपासिततन्त्रार्थेन दृष्टकर्मणा कृतयोग्येन शास्त्रं निगदता[1] राजानुज्ञातेन[2] नीचनखरोम्णा शुचिना शुक्लवस्त्रपरिहितेन छत्रवता दण्डहस्तेन सोपानत्केनानुद्धतवेशेन सुमनसा कल्याणाभिव्याहारेणाकुहकेन बन्धुभूतेन भूतानां सुसहायवता वैद्येन विशिखाऽनुप्रवेष्टव्या ॥२॥

जिसने चिकित्सा शास्त्र पढ़कर उसका अभिप्राय भली भाँति समझ लिया है, चिकित्साकर्म देखकर फिर उसका खूब अभ्यास कर लिया है, जो शास्त्र को पढ़ा सकता है, जिसने (परीक्षा देकर) राजा से आज्ञा ले ली है, जो नाखून बाल कटवा कर, साफ सफेद वस्त्र पहन कर, छाता छड़ी हाथ में लेकर, अच्छा जूता पहन कर, मनोहर वेष धारण कर, शुद्ध मन से, कल्याणकारी भाषण कर, निष्कपट वृत्ति से, सब जीवों को निज बंधु के समान मानकर, उनकी सहायता करता है, वह चिकित्सक वैद्यकव्यवसाय में प्रवेश करने योग्य है ॥२॥

वक्तव्य—राजानुज्ञातेन—प्राचीन काल में जनता में चिकित्सा प्रारंभ करने के पूर्व राजा की अनुज्ञा लेना वैद्यों के लिये आवश्यक था—राजाज्ञया विना नैव जनैः कार्यं चिकित्सितम्। (शुक्रनीति. अ. १-२०४)। और प्रजारक्षण के लिये वैद्यों की योग्य जांच करना राजा का धर्म था—ततो राज्ञा परीक्ष्य वैद्यः प्रजारक्षार्थमनुमन्तव्य एष धर्मः। (चक्र.)। परंतु कार्य किस प्रकार होता था, इस का विशेष विवरण कहीं नहीं मिलता है। आज पाश्चात्य वैद्यक में वैद्यों (डाक्टरों) की परीक्षा करने का कार्य विद्यापीठ (University) द्वारा होता है और अनुज्ञा (License) का कार्य राजसंस्था की ओर से वैद्य-सभा (Medical Council) करती है। छत्रवता इत्यादि—छत्र दण्ड और पादत्राण वैद्य की शरीर रक्षा के लिये हैं। पादरोगहरं वृष्यं रक्षोघ्नं प्रीतिवर्धनम्। सुखप्रचारमौजस्यं सदा पादत्रधारणम्॥ पादत्राण का उपयोग करने से सर्प, वृश्चिक, मच्छर, पिस्सू, कण्टक आदि से शरीर की रक्षा होती है। वर्षानिलरजोधर्महिमादीनां निवारणम्। वर्ण्यं चक्षुष्यमौजस्यं शङ्करं छत्रधारणम्॥ स्खलतः संप्रतिष्ठानं शत्रुसंघातसूदनम्। सत्त्वोत्साहबलस्थैर्यधैर्यवीर्यविवर्धनम्। अवष्टम्भकरं चापि भयघ्नं दण्डधारणम्॥ (सुश्रुत)। कल्याणाभिव्याहारेण—अभिव्याहार, भाषण। हित, मित और मधुर भाषण करने वाला। अकुहक—अवंचक या निष्कपट। कुहक—'शास्त्रहीनः परमविश्वासकारको मायावी' (डल्हण)। इस सूत्र में वैद्यक-व्यवसाय में श्रेय तथा सफलता प्राप्त करने के लिये आवश्यक बातों का वर्णन किया है। इसके तीन विभाग होते हैं। अधिगततंत्रेण से राजानुज्ञातेन तक पहला विभाग है। इसमें चिकित्सक की व्यवसायविषयक योग्यता बतलाई गई है। नीचनखरोम्णा से अनुद्धतवेशेन तक द्वितीय विभाग बताया है। इसमें वैद्यक-व्यवसाय के लिये सहायक बाह्यवेश वर्णन किया है। सुमनसा से सहायवता तक तृतीय विभाग होता है। इसमें चिकित्सक की मानसिक स्थिति वर्णन की है।

ततो दूतनिमित्तशकुनमङ्गलानुलोम्येनातुरगृहमभिगम्य, उपविश्य, आतुरमभिपश्येत् स्पृशेत् पृच्छेच्च, त्रिभिरेतैर्विज्ञानोपायै रोगाः प्रायशो वेदि-

१ शास्त्रार्थं निगदता. २ राज्ञानु॰

तव्या इत्येके; तत्तु न सम्यक्, षड्विधो हि रोगाणां विज्ञानोपायः, तद्यथा—पञ्चभिः श्रोत्रादिभिः प्रश्नेन चेति ॥३॥

फिर दूत, निमित्त, शकुन और मङ्गल की अनुकूलता देखकर रोगी के घर जावे और बैठकर उसे अच्छी तरह से देखे। हाथ से स्पर्श करे और (व्याधि के विषय में) प्रश्न करे। इन तीनों (दर्शन, स्पर्शन और प्रश्न) उपायों द्वारा प्रायः सर्व व्याधियों को जानना चाहिये, ऐसा कई आचार्यों का मत है। परंतु यह ठीक नहीं है। क्योंकि रोग जानने के उपाय छः प्रकार के हैं। वे इस भांति कि कर्ण आदिक पांचों इन्द्रियों से और प्रश्न से ॥३॥

वक्तव्य—दूत—रोगी के यहां से बुलाने, खबर देने, पूछने आदि के लिये आया हुआ मनुष्य। निमित्त—उदकुंभादि। शकुन—पक्षियों के वाक्य इत्यादि। मङ्गल—स्वस्तिक पूर्णकुंभादि। आनुलोम्य—अविपरीतता या प्रशस्तता। इन का वर्णन सूत्रस्थान के विपरीताविपरीत स्वप्ननिदर्शनीय अध्याय (२९) में किया गया है। इत्येके—दर्शनस्पर्शनप्रश्नैः परीक्षेताथ रोगिणम्। (वाग्भट)। दर्शनप्रश्नस्पर्शैः परीक्षा त्रिविधा स्मृता। (दृढबल)। तत्तु न सम्यक्—दर्शनादि केवल इन तीन उपायों द्वारा परीक्षा पूर्णतया नहीं हो सकती है। इसलिए इन तीन उपायों द्वारा रोगी की परीक्षा करना अप्रशस्त है। रोगाणां विज्ञानोपाय—रोगाणां विशेषेण निश्चित ज्ञान स्वरूपावधारण तस्योपाय। रोगों का निश्चित रूप से ज्ञान करने का उपाय। रोग का ज्ञान निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय और संप्राप्ति—इस पंच प्रकार से होता है—तस्मात् व्याधीन् भिषगनुपहतसत्त्वबुद्धिर्हेत्वादिभिर्भावैर्यथावदनुबुध्येत। तस्योपलब्धिर्निदानपूर्वरूपलिङ्गोपशयसम्प्राप्तितः ॥ (चरक नि. १)। निदान पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा। सम्प्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पञ्चधा स्मृतम् ॥ (वाग्भट)। पञ्चभिः श्रोत्रादिभिः—श्रवण, नयन, नासा, जिह्वा और त्वचा द्वारा। चरक में भी पंचज्ञानेन्द्रियों का उपयोग रोगी की परीक्षा के लिये बतलाया है, परंतु उसमें जिह्वापरीक्षा का निषेध किया है—प्रत्यक्षतस्तु खलु रोगतत्त्वं बुभुत्समानः सर्वैरिन्द्रियैः सर्वानिन्द्रियार्थानातुरगतान् परीक्षेत, अन्यत्र रसज्ञानात्। (वि अ. ४)। इसका विवरण अगले सूत्र की टिप्पणी में किया जायगा।

तत्र श्रोत्रेन्द्रियविज्ञेया विशेषा रोगेषु व्रणास्रावविज्ञानीयादिषु वक्ष्यन्ते—'तत्र सफेनं रक्तमीरयन्ननिलः सशब्दो निर्गच्छति' इत्येवमादयः, स्पर्शनेन्द्रियविज्ञेयाः शीतोष्णश्लक्ष्णकर्कशमृदुकठिनत्वादयः स्पर्शविशेषा ज्वरशोफादिषु, चक्षुरिन्द्रियविज्ञेयाः शरीरोपचयापचयायुर्लक्षणबलवर्णविकारादयः, रसनेन्द्रियविज्ञेयाः प्रमेहादिषु रसविशेषाः, घ्राणेन्द्रियविज्ञेया अरिष्टलिङ्गादिषु व्रणानामव्रणानां च गन्धविशेषाः, प्रश्नेन च विजानीयाद्देशं कालं जातिं सात्म्यमातङ्कसमुत्पत्तिं वेदनासमुच्छ्रायं बलमन्तरग्निं वातमूत्रपुरीषाणां प्रवृत्त्यप्रवृत्ती कालप्रकर्षादींश्च विशेषान्। आत्मसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु तत्स्थानीयैर्जानीयात् ॥४॥

फेनयुक्त रक्त में गति उत्पन्न करने वाला वायु निकलते समय ध्वनि उत्पन्न करता है इत्यादि रोगों में श्रवणेन्द्रिय से जानने योग्य विशेषों का वर्णन आगे व्रणस्रावविज्ञानीयादि अध्यायों में किया जायगा। ज्वर शोथादि रोगों में शैत्य, औष्ण्य, श्लक्ष्णता, कर्कशता, मृदुता, कठिनता इत्यादि त्वचा के गुण स्पर्शनेन्द्रिय से जानने योग्य होते हैं। शरीर की स्थूलता, कृशता, आयु के लक्षण, उत्साह और वर्ण के विविध विकार चक्षुरिन्द्रिय से जानने योग्य होते हैं; प्रमेहादि रोगों में मूत्रादि के रस रसनेन्द्रिय से जानने योग्य होते हैं। अरिष्टलिंगादि में व्रण से तथा अन्य स्थान से जो गंध आते हैं, वे घ्राणेन्द्रिय से जानने योग्य हैं। देश, काल, जाति, सात्म्य, रोगनिदान, वेदना की वृद्धि, बल, पाचकाग्नि, वातमूत्रमल की प्रवृत्ति या संग, रोग पाक काल इत्यादि की विशेषता रोगी से प्रश्न पूछ कर जानने योग्य हैं; उपर्युक्त रोगविज्ञान के उपाय यदि स्वयं प्रत्यक्ष करने योग्य हों तो उन उपायों (इन्द्रियों) के बदले त्वक्, नेत्र, नासा, जिह्वा—इन अधिष्ठानों द्वारा इन्द्रियविशेष विषयों का ज्ञान कर लेना चाहिये ॥४॥

वक्तव्य—आयुर्लक्षण—ये लक्षण आगे आतुरोपक्रमणीय अध्याय (अ. ३५) में वर्णन किये हैं। बल—उत्साह। अरिष्टलिंग—रोग का मृत्युदर्शक लक्षण—तथा लिंगमरिष्टाख्यं पूर्वरूपमरिष्यतः। (चरक)। देश—भूमि। यह जाङ्गल, आनूप और साधारण भेद से तीन प्रकार की है। तत्र भूमिपरीक्षा आतुरपरिज्ञानहेतोः तद्यथा—कस्मिन्नयं भूमिदेशे जातः संवृद्धो व्याधितो वेति। (चरक) काल—उष्णादि ऋतुलक्षण काल, प्रातरादि काल, बाल्यादि काल, रोगारंभकादि काल। कालः पुनः संवत्सरश्चातुरावस्था च। (चरक)। जाति—रोगों की सम्प्राप्ति। सम्प्राप्तिर्जातिरागतिरित्यनर्थान्तरं व्याधेः। (चरक)। सात्म्य—जिसका सेवन शरीर के लिये सुखदायक होता है, उसे सात्म्य कहते हैं—यो रसः कल्पते यस्य सुखायैव निषेवितः। व्यायामजातमन्यद्वा तत्सात्म्यमिति निर्दिशेत्॥ (सुश्रुत)। वेदनासमुच्छ्राय—व्याधि की अत्युन्नति। अन्तरग्नि—पाचकाग्नि। यह सम, विषम, मन्द और तीक्ष्ण भेद से चार प्रकार का होता है। कालप्रकर्ष—व्याधेः कालसंततिः यावन्तं कालं व्याधिरस्येति यावत्। व्याधि की प्रारंभ से काल-मर्यादा। रसनेन्द्रियविज्ञेया—यद्यपि यहां स्पष्टरूप से लिखा नहीं है तथापि रोगी के शरीरगत रस का ज्ञान अनुमान से ही करना चाहिये। चरक में इस उपाय का स्पष्ट निषेध किया गया है—अन्यत्र रसज्ञानात्—यह अनुमान मक्षिका, पिपीलिका, यूका, काक इत्यादि के रसनेन्द्रिय द्वारा किया जाता है। इस का प्रत्यक्ष ज्ञान करना उचित नहीं है—रसं तु खल्वातुरशरीरगतमिन्द्रियवैषयिकमप्यनुमानादवगच्छेत्। न ह्यस्य प्रत्यक्षेण ग्रहणमुपपद्यते। तस्मादातुरपरिप्रश्नेनैवातुरमुखरसं विद्यात्। यूकापसर्पणेन त्वस्य शरीरवैरस्यम्। मक्षिकोपसर्पणेन शरीरमाधुर्यम्। लोहितपित्तसन्देहे तु धारिलोहितं लोहितपित्तं वेति। श्वकाकभक्षणाद्धारिलोहितमभक्षणाल्लोहितपित्तमित्यनुमानव्यम्। एवमन्यानप्यातुरशरीरगतान् रसाननुमिमीत। (विमान अ. ४)। फिर इन्द्रिय स्थान

१ श्रवणेन्द्रिय॰. २ घ्राणेन्द्रिय॰. ३ दीप्ताग्नि.

१ आत्मसदृशेषु

द्वितीय अध्याय में भी लिखा है—यो रसः प्रकृतिस्थानां देहसंभवः। स एवा चरमे काले विकारं भजते द्रवन्॥ तमनेनान विद्यादिकृतितां गतम्। मनुष्यो हि मनुष्यस्य कथं रसमवाप्नुयात्॥ यही निषेध यहाँ अप्रत्यक्ष या 'आत्मसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु' इस शब्द प्रयोग से बतलाया गया है। आत्मसदृशेषु—के लिये स्वयं अनुभव करने योग्य। सदृश—योग्य या न। आत्मसदृशेष्वित्यादि—आत्मसदृशेषु, आत्मनो युक्तेषु, विज्ञानाभ्युपायेषु, दर्शनस्पर्शनादिषु सत्सु तत्स्थानीयैस्तेषां स्पर्शनेन्द्रियादीनां स्थानीयैरधिष्ठानैर्जिह्वात्वक्कर्णनासिकानेत्रैर्जानीयात्, तांस्तानिन्द्रियविशेषान् विषयानित्यर्थः॥ इन छः उपायों में रसना का उपाय सर्वदा करने योग्य नहीं होता है। इसलिये इसका स्पष्ट निषेध में किया है। इसके सिवाय अन्य उपाय भी जो सर्वदा आत्मसदृश होते हैं रोगी अछूत होने पर, परदानशीन स्त्री पर या दूर स्थान में होने पर परसदृश हो जाते हैं। यदि के गुह्यांग के रोग हों तो भी दर्शन तथा स्पर्शन के उपाय परसदृश (बहुधा नर्स के योग्य) हो जाते हैं, इत्यादि। गण आत्मसदृश का अर्थ वातादि दोष सदृश करके इसकी व्याख्या इस प्रकार से करता है—आत्मसदृशेषु दोषसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु पड्विधेषु श्रोत्रत्वक्चक्षूरसनघ्राणप्रश्नेषु। तत्र वातसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु पञ्चेन्द्रियप्रश्नेषु, व्रणे सशब्दफेनरक्तानिलादिनिर्गमनं श्रवणेन्द्रियग्राह्य, पारुष्यरौक्ष्यादिकं त्वगिन्द्रियग्राह्यम्, इत्यादि। पित्तसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु व्रणादीनामौष्ण्यं त्वगिन्द्रियग्राह्यम्, नीलपीतवर्णत्वं चक्षुरिन्द्रियग्राह्यम्, इत्यादि। श्लेष्मसदृशेषु विज्ञानाभ्युपायेषु शैत्यपैच्छिल्यादिकं त्वगिन्द्रियग्राह्यं, श्वेतत्वं चक्षुरिन्द्रियग्राह्यम्, इत्यादि। को जानीयात्, इति कान्? व्याधीन्, अधिकारवशादक्षरैरनुक्तानपि केषु कस्मात्? पड्विधेष्वपि विज्ञानाभ्युपायेष्वात्मसदृशेषु वातपित्तश्लेष्मसदृशेषु कैर्जानीयात्? तत्स्थानीयैः तेषां शब्दादीनां स्थानानि श्रोत्रादीनि, तेष्वधिष्ठितैः शब्दस्पर्शरूपरसगन्धैः तत्स्थानीयैः। एतेनैतदुक्तम्—वातादिलिङ्गैरायुर्वेदेष्वनिर्दिष्टनामधेयानपि व्याधीन् कुशाग्रमतिर्वैद्यो जानीयादिति। इस व्याख्यान का आशय यह है कि उपर्युक्त रोगविज्ञान के जो छः उपाय बतलाये गये हैं उन में से वातादि दोषों का स्वरूप जानने के लिये जो उपाय उपयोगी हों उनकी सहायता लेकर रोगों का ज्ञान दोष की परिभाषा में कर लेना चाहिये। इससे आयुर्वेद में अनिर्दिष्ट रोगों का भी ज्ञान बुद्धिमान् वैद्य को होता है। हाराणचन्द्र 'आत्मासदृशेषु' ऐसा पाठ लेकर व्याख्यान करते हैं—'नन्वात्मनो हीनेन्द्रियत्वे का गतिरित्याह—आत्मासदृशेष्वित्यादि। उचितापरपर्यायोऽयं सदृशशब्दः। 'सदृशं समे उचिते' इति मेदिनी। ततश्चात्मासदृशेषु आत्मनोऽनुचितेषु अयुक्तेषु हीनेष्विति यावत्। विज्ञानाभ्युपायेषु विज्ञानोपायेष्विन्द्रियेषु सत्स्वित्यर्थः। तत्स्थानीयैः तदुपरावासस्थैः पुरुषैर्जानीयात्, तांस्तानिन्द्रियविशेषान् विषयानित्यर्थः। 'आत्मसदृशेषु' इति प्रामादिकः पाठः। इसका आशय है कि जब उपाय इन्द्रियहीनत्व से या अन्य अन्य कारण से स्वयं करने के लिये उचित नहीं होते हैं तब रोगी के घर के मनुष्यों से उन इन्द्रियविशेष विषयों का ज्ञान कर लेना चाहिये। ऊपर 'आत्मसदृशेषु' पाठ के अनुसार जो अर्थ दिया है उसका विचार करने से इस पाठ को प्रामादिक मानने की आवश्यकता नहीं प्रतीत होती है। पाश्चात्यरोगविज्ञानोपाय—पाश्चात्य वैद्यक में रोगिपरीक्षा के मुख्य पाँच उपाय होते हैं।

(१) प्रश्न (Interrogation)—यह रोगी की परीक्षा का प्रथम उपाय है। इसके दो विभाग होते हैं—सामान्य प्रश्न (General Interrogation) और विशेष प्रश्न (Special Interrogation)। सामान्य प्रश्न में रोगी का नाम, आयु, व्यवसाय, विवाहित या अविवाहित, निवासस्थान, देश, वर्तमान रोग की अवस्था, कैसे आरम्भ हुआ, कैसे बढ़ता गया, क्या चिकित्सा की गई, उसका क्या परिणाम हुआ, रोगी के सामान्य स्वास्थ्य का वृत्तान्त, आहारसंबंधी, विशेष करके मादकद्रव्य सेवन संबंधी बातें, परिवार के स्वास्थ्य का परिचय इत्यादि बातें समाविष्ट होती हैं। विशेष प्रश्न में रुग्ण संस्थान या अङ्ग के संबंध में तथा यदि आवश्यक हो तो अन्य संस्थान या अङ्ग के संबंध में प्रश्न होते हैं। (२) दर्शन (Inspection)—इसमें आपादमस्तक रोगी के शरीर का निरीक्षण बोलते, चलते, सोते और बैठते समय किया जाता है। यदि आवश्यक हो तो रोगी को निर्वस्त्र करके भी देखना चाहिये। परन्तु अधिक समय तक निर्वस्त्र रखना अच्छा नहीं है। (३) स्पर्शन (Palpation)—दर्शन के पश्चात् हाथ से परीक्षा करनी चाहिये। स्पर्शपरीक्षा प्रायः एक हाथ से और कभी कभी दोनों हाथों से की जाती है। स्पर्श करने के समय हाथ न बहुत ठण्डा न गरम होना चाहिये। स्पर्श बहुत कोमलता से करना चाहिये ताकि रोगी को कष्ट न हो। स्पर्श सम हाथ से करना चाहिये, अंगुलियों से दबा दबा कर नहीं। (४) अंगुलिताडन (Percussion)—यह परीक्षाविधि आयुर्वेदीय वैद्य तथा विद्यार्थियों के लिये नई नहीं है। इस विधि का उल्लेख आयुर्वेद के ग्रन्थों में मिलता है। यह विधि निम्न तत्त्व पर निर्भर है—ठोस या कठिन स्थान पर ताड़न करने से प्रतिध्वनि मंद या भदभद (Dull) होती है। रिक्त स्थान पर ताड़न करने से प्रतिध्वनि डिमडिम, ढोलवत् (Tympanitic) होती है। जलगर्भ स्थान पर आघात करने से ध्वनि मंद होती है। परन्तु उसकी मन्दता ठोस स्थान से कुछ दूसरी होती है। इस विधि से शरीर के भीतरी ठोस, जलगर्भ और रिक्त (वायुयुक्त) स्थान का ज्ञान होता है। इस विधि में स्पर्शन और श्रवण का मिश्रण है। परंतु अभ्यास से हाथ की ज्ञानशक्ति इतनी बढ़ जाती है कि बिना ताडन शब्द के सुनने से ही हाथ को यह मालूम हो जाता है कि परीक्ष्य स्थान ठोस, जलगर्भ या रिक्त है। ताडन की विधि—इसके लिये दो चीजें आवश्यक हैं—एक वह जिससे ताड़न किया जाता है और दूसरी जिस पर ताड़न किया जाता है। प्रथम जब इस विधि का आविष्कार हुआ, तब रोगी के शरीर पर कोई भी चीज न रख कर ताड़न किया जाता था। इसे प्रत्यक्ष ताड़न (Direct Percussion') कहते हैं। इस प्रत्यक्ष पद्धति से अब ताड़न नहीं होता है। केवल फुफ्फुस-परीक्षा में अक्षकों के ऊपर इस प्रकार ताड़न कभी कभी होता है। प्रायः वाम हस्त की मध्यमांगुलि को परीक्ष्य स्थान पर सपाट रखकर उस पर दक्षिण हस्त की मध्यमांगुलि के सिरे से हथौड़ी की तरह प्रहार किया जाता है। प्रहार के समय केवल अंगुलि और हाथ हिलना चाहिये और प्रहार की शक्ति कलाई से आनी चाहिये। प्रत्येक स्थान में दो या तीन से अधिक प्रहार करने की आवश्यकता नहीं है। यह विधि उदर, छाती और हृदय की परीक्षा में

बहुत उपयोगी है। (५) *श्रवणपरीक्षा*—( Auscultation )—यह परीक्षा प्रत्यक्ष कर्ण परीक्ष्य स्थान पर लगाकर भी की जा सकती है। परन्तु इसके लिये एक विशेष प्रकार का नाडीयन्त्र व्यवहृत होता है। उसे स्टेथास्कोप (Stethoscope) कहते हैं। यह स्टेथास्कोप एक नलिका का ( Single ) या दो नलिकाओं का ( Binaural ) होता है। इस नाडीयन्त्र का उपयोग फुप्फुस और हृदय के रोगों में बहुत होता है। पाश्चात्य वैद्यक में रसनापरीक्षा के लिये किंचित् भी स्थान नहीं है। रसपरीक्षा की विशेष आवश्यकता मूत्रपरीक्षा में होती है—रसनेन्द्रियविज्ञेया प्रमेहादिरसविशेषा। परन्तु पाश्चात्य वैद्यक में रासायनिक पदार्थों का मिश्रण मूत्र में करके उनकी मधुरता जानने का साधन उपलब्ध है। इसके सिवाय प्रत्यक्ष रोगी के मूत्रादिक का स्वाद लेना भी हानिकारक और घृणित है। इसलिये चरक में भी रासनी परीक्षा का स्पष्ट निषेध किया है और रासायनिक परीक्षा न होने के कारण मूत्र का रस जानने के लिये पिपीलिकादि पर निर्भर होने के लिये लिखा है—षट्पद-पिपीलिकाभिश्च शरीरमूत्राभिसरणम्। गन्धपरीक्षा—पाश्चात्य वैद्यक में मल मूत्र की परीक्षा में, अहिफेन विष, मदात्यय और मधुमेह की मूर्च्छा ( Diabetic coma ) में गंध द्वारा रोग की परीक्षा की जाती है। परंतु इस परीक्षा के लिये कोई खास स्थान नहीं है। चिकित्सा में सफलता प्राप्त करने के लिये प्रथम रोगी की सम्पूर्ण और सम्यक् परीक्षा करना अत्यन्त आवश्यक है। इस आवश्यकता की पूर्ति करने के लिये पाश्चात्य वैद्यक में सैकड़ों यन्त्र ( यथा—स्पेक्यूलम, स्कोप, एक्स-रे इत्यादि ) व्यवहृत होते हैं। प्राचीन काल में इन यन्त्रों की कमी थी। अतः वैद्य को केवल अपनी इन्द्रियों की शक्ति पर निर्भर रहना पड़ता था। इसलिये इन इन्द्रियों का महत्त्व चरक में वर्णन किया है—आतुरस्यान्तरात्मानं यो नाविशति रोगवित्। ज्ञानबुद्धिप्रदीपेन न रोगान् चिकित्सति॥

*भवति चात्र—*

**मिथ्यादृष्टा विकारा हि दुराख्यातास्तथैव च।**
**तथा दुष्परिमृष्टाश्च मोहयेयुश्चिकित्सकम् ॥५॥**

जिन रोगों की परीक्षा यथायोग्य नहीं की गई है, जिन के संबंध में वैद्य के सामने ठीक नहीं बताया गया है तथा जिनके ऊपर वैद्य ने ठीक विचार नहीं किया है, ऐसे रोग वैद्य को ( चिकित्सा के समय ) मोहित कर देते हैं ॥५॥

वक्तव्य—मिथ्यादृष्टा —इस शब्द यहाँ पंच इन्द्रियों का ज्ञानदर्शक समझना चाहिये। पंच ज्ञानेन्द्रियों द्वारा जिन की योग्य परीक्षा नहीं हुई है। दृष्टिरत्र प्रत्यक्षपरः, पञ्चेन्द्रियविज्ञाना विकाराः। तदयमर्थः—मिथ्यादृष्टा याथात्म्येनाविज्ञाता॥ (डल्हणचंद्र)। इस श्लोक का आशय यह है कि वैद्य को रोगी की शारीरिक परीक्षा पंचेन्द्रिय द्वारा यथायोग्य करनी चाहिये। रोगी को चाहिये कि वह वैद्य के प्रश्नों का उत्तर निष्कपट वृत्ति से, खुले दिल से, लज्जा तथा भीति छोड़कर दे। फिर प्रश्न तथा ऐन्द्रिय परीक्षा द्वारा मिली हुई सामग्री पर चिकित्सक को चाहिये कि वह योग्य विचार करे। यदि इस पद्धति द्वारा रोगी की चिकित्सा की जाय तो चिकित्सा में मोह उत्पन्न होने की कोई सम्भावना नहीं हो सकती है।

**एवमभिसमीक्ष्य साध्यान् साधयेत्, याप्यान् यापयेत्, असाध्यान्नोपक्रमेत्, परिसंवत्सरोत्थितांश्च विकारान् प्रायशो वर्जयेत् ॥६॥**

इस प्रकार ( रोगी की ) परीक्षा कर साध्य रोग से पीड़ित रोगियों को नीरोग करे, याप्य व्याधियों से पीड़ित रोगियों का जीवन किसी तरह से निबाह ले, असाध्य रोग से पीड़ित रोगियों की चिकित्सा न करे और एक वर्ष से अधिक पुराने रोग से पीड़ित रोगियों को छोड़ दे ॥६॥

वक्तव्य—साध्य-सुखसाध्य सुखोपाय कालेनाल्पेन साध्यते। *याप्य—इसकी व्याख्या आगे अध्याय २३ में वर्णन की है।* चिकित्सा जिस रोग को रोक के रखती है और चिकित्सा दूर होने पर जिससे रोगी शीघ्र मर जाता है, उसे याप्य रोग कहते हैं। असाध्य—जो रोग चिकित्सा करने पर भी बढ़ता है, उसे असाध्य कहते हैं—परोऽसाध्य क्रियास्सर्वा प्रत्याख्येयोऽनिवर्तने। तस्मादुपेक्ष्य एवासौ॥ (अ. सं.)। असाध्य रोग की चिकित्सा करने से अर्थ विद्यादिक का नाश होता है। इसलिये असाध्य रोग की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये—अर्थविद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो योऽसाध्यं समुपाचरेत्॥ ( चरक )। प्रायशः—प्रायः लिखने का कारण यह है कि अधिक संख्या में रोग वर्ष से अधिक पुराने होने के पश्चात् असाध्य हो जाते हैं। परंतु रक्तगुल्म, अर्दित इत्यादि रोग वर्ष से पुराने होने के पश्चात् ही साध्य हो सकते हैं—रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य लक्षणम्। अर्दित की मर्यादा तीन वर्ष की होती है—न सिध्यत्यर्दितं गाढं त्रिवर्षं वेपनस्य च। अतः अपवादों को छोड़ने के लिये प्रायशः शब्द प्रयुक्त किया है।

**तत्र साध्या अपि व्याधयः प्रायेणैषां दुश्चिकित्स्यतमा भवन्ति। तद्यथा—श्रोत्रियनृपतिस्त्रीबालवृद्धभीरुराजसेवककितवदुर्बलवैद्यविदग्धव्याधिगोपकदरिद्रकृपणक्रोधनानामनात्मवतामनाथानां च, एवं निरूप्य चिकित्सां कुर्वन् धर्मार्थकामयशांसि प्राप्नोति ॥७॥**

इन मनुष्यों की साध्य व्याधियाँ भी प्रायः कष्टसाध्य हो जाती हैं। जैसे—श्रोत्रिय, राजा, स्त्री, बाल, वृद्ध, डरपोक, राजसेवक, द्यूतकार, दुर्बल, वैद्याभिमानी, रोग छिपाने वाला, दरिद्र, कंजूस, क्रोधी, अजितेन्द्रिय और एकाकी। इस प्रकार सब बातों को समझ कर जो चिकित्सा करता है वह वैद्य धर्म, अर्थ, काम और कीर्ति संपादन करता है ॥७॥

वक्तव्य—श्रोत्रिय—जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः संस्कारैर्द्विज उच्यते। *विद्यया याति विप्रत्वं त्रिभिः श्रोत्रिय उच्यते॥* वेदाध्ययन के लिये ध्यानादि नित्य नियमों का पालन करने के कारण व्याधि की वृद्धि हो जाती है। स्त्री—पारतन्त्र्य, लज्जा, वेगावरोध तथा गुह्य व्याधि का अप्रकाशन के कारण। राजसेवक—पारतन्त्र्य के कारण। कितव—व्यसन के कारण। दुर्बल—शरीर की प्रतिकारशक्ति ( Vitality ) कम होने के कारण। वैद्यविदग्ध—अभिमान [illegible]
[illegible]

१ [illegible]

लिये पैसा खर्च न करने के कारण उत्तम ओषधि ग्रहण नहीं सकते हैं। अनात्मवान्—मनमानी करने वाला, इस से ध्य होने के कारण। अनाथ—एकाकी, परिचर्या करने के कोई न होने के कारण।

भवति चात्र—

स्त्रीभिः सहास्यां संवासं परिहासं च वर्जयेत् ।
दत्तं च ताभ्यो नादेयमन्नादन्यद्भिषग्वरैः ॥८॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विशिखानुप्रवेशनीयो नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥

( जहाँ चिकित्सा करे, वहाँ की ) स्त्रियों के पास बैठना, बातचीत करना, हँसी करना इत्यादिक न करे तथा अन्न के सिवाय स्त्रियों की दी हुई कोई भी वस्तु ग्रहण न करे ॥८॥

वक्तव्य—भर्ता की अनुमति हो तो स्त्रियों द्वारा दिया गया धन तथा अन्य वस्तु ग्रहण करने में आपत्ति नहीं है—न च कदाचित् स्त्रीदत्तमामिषमादातव्यमननुज्ञातं भर्त्राथवाध्यक्षेण । ( चरक. वि. अ. ८ )

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने विशिखानुप्रवेशनीयो नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥

---

# एकादशोऽध्यायः ।

अथातः क्षारपाकविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से क्षारपाकविधि का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—क्षारपाकविधि—क्षारपाक और विधि। क्षारपाक—क्षार तैयार करने की पद्धति। क्षारविधि—क्षार का उपयोग करने की पद्धति। क्षार को अंग्रेजी में रासायनिक दृष्टि से अलकली (Alkali) और कार्य की दृष्टि से कास्टिक (caustic) कहते हैं।

शस्त्रानुशस्त्रेभ्यः क्षारः प्रधानतमः, छेद्यभेद्यलेख्यकरणात्त्रिदोषघ्नत्वाद्विशेषक्रियावचारणाच्च ॥२॥

छेद्य, भेद्य और लेखन कार्य, त्रिदोष का नाश तथा विशेष कार्य संपादन करने के कारण शस्त्रों तथा अनुशस्त्रों से क्षार अधिक प्रधान है ॥२॥

वक्तव्य—प्रधानतम—श्रेष्ठ। क्षार की श्रेष्ठता सिद्ध करने के लिये यहां तीन कारण दिये हैं—१ छेद्यभेद्यलेख्यकरणात्—वास्तव में छेदन, भेदन और लेखन का कार्य करने से क्षार की श्रेष्ठता सिद्ध नहीं हो सकती। क्योंकि शस्त्र छेद्यभेद्यादि अष्टविध कर्म कर सकते हैं। श्रेष्ठता इसलिये है कि छेदन, भेदन और लेखन का कार्य क्षार ऐसे संकट स्थान में कर सकता है कि जहाँ शस्त्रों का प्रयोग करना कठिन होता है। इसके सिवाय शस्त्र का प्रयोग करने पर भी जहां सिद्धि नहीं मिल सकती है, वहाँ क्षार फलदायी होता है। क्षार का छेदन के लिये उपयोग नाडीव्रण में होता है—कृशदुर्बलभीरूणां नाडी मर्माश्रिता च या। क्षारसूत्रेण तां छिन्द्यान्नतु शस्त्रेण बुद्धिमान् ॥ (सुश्रुत)। भेदन के लिये मर्मज व्रण शोथ में होता है—मर्मोपरि च जातेषु रोगेषूक्तेषु दारणम्। सुपिष्टैर्दारणद्रव्यैर्युक्तैः क्षारेण वा पुनः ॥ लेखन के लिये कठिनोत्सन्न मांस तथा कुष्ठ में उपयोगी होता है—येषु न शस्त्रं क्रमते स्पर्शेन्द्रियनाशनानि यानि स्युः। तेषु निपात्यः क्षारः। (चरक)। २ त्रिदोषघ्नत्वात्—नाना प्रकार की ओषधियों से क्षार बनाया जाता है। इसलिये वह त्रिदोषघ्न होता है। ३ विशेषक्रियावचारणात्—विशेष क्रियावचारण इसलिये है कि त्रिदोषघ्न और सौम्य होते हुए भी दहन पचन दारण कर्म कर सकता है, आग्नेय होते हुए भी रक्तपित्त अर्श में उपयोगी होता है और क्षरण या क्षणन करते हुए भी पीने के काम में उपयोगी होता है। वाग्भट ने क्षार का श्रेष्ठत्व इस प्रकार लिखा है—सर्वशस्त्रानुशस्त्राणां क्षारः श्रेष्ठो बहूनि यत्। छेद्यभेद्यादिकर्माणि कुरुते विषमेष्वपि ॥ दुःखावचार्यशस्त्रेषु तेन सिद्धिमयात्सु च। अतिकृच्छ्रेषु रोगेषु यच्च पानेऽपि युज्यते ॥

तत्र क्षरणात् क्षणनाद्वा क्षारः। नानौषधिसमवायात्त्रिदोषघ्नः, शुक्लत्वात् सौम्यः; तस्य सौम्यस्यापि सतो दहनपचनदारणादिशक्तिरविरुद्धा, स खल्वाग्नेयौषधिगुणभूयिष्ठत्वात् कटुक उष्णस्तीक्ष्णः प(पा)चनो विलयनः शोधनो रोपणः शोषणः स्तम्भनो लेखनः कृम्यामकफकुष्ठविषमेदसामुपहन्ता पुंस्त्वस्य चातिसेवितः ॥३॥

( यह धातुओं का ) क्षरण या क्षणन करता है, इसलिये क्षार कहलाता है। नाना प्रकार के ओषधिसंयोग से बनता है, इसलिये त्रिदोषों का नाश करता है। श्वेत रंग का होने के कारण सौम्य होता है। (परंतु) सौम्य होते हुए भी इस की दहन पाचन दारणादि शक्ति अप्रतिहत होती है। (कारण यह है कि) क्षार वास्तव में अधिकसंख्य तीक्ष्ण ओषधियों से बनने से वह कटु, उष्ण, तीक्ष्ण, पाचन, विलयन, शोधन, रोपण, शोषण, स्तम्भन, लेखन होता है; कृमि, आम, कफ, कुष्ठ, विष और मेद का नाश करने वाला है और अधिक मात्रा में ( अधिक काल तक ) सेवन करने से पुरुषत्व का भी नाश करता है ॥३॥

वक्तव्य—क्षरण—क्षर स्यन्दने, झरना। क्षार दोषों को झिरा देता है, इसलिये उसे क्षार कहते हैं—भित्वा भित्वाशयान् क्षारः क्षरत्वात् क्षारयत्यधः। ( चरक )। क्षणन—क्षण हिंसायाम्। त्वचा मांसादि धातुओं का नाश या शातन करता है, इसलिये भी क्षार कहलाता है। त्रिदोषघ्नः—क्षार नाना प्रकार की ओषधियों से उत्पन्न होने के कारण उसमें षड्रस न्यूनाधिक मात्रा में उपस्थित होते हैं, इसलिये क्षार का वातपित्त कफ तीनों पर प्रभाव पड़ता है। ज्वलन होने के पश्चात् भस्म में परिवर्तन होने पर भी ओषधियों के मूल स्वभाव में पूर्णतया परिवर्तन नहीं होता है। उनके पूर्व गुणों के अनुसार भस्म के भी गुण दिखाई देते हैं। यथा—रक्तपित्त में जब क्षार का प्रयोग होता है, तब शीतल ओषधियों के क्षार व्यवहृत होते हैं—सक्षौद्रमिन्दीवरमत्स्यवारि···घ्नन्ति त्रयः पित्तमसृक् च योगाः। (सुश्रुत)। युक्तस्य युक्त्या मधुसर्पिषोश्च क्षारस्य चैवोत्पलनालजस्य

मृणालपद्मोत्पलकेशराणां क्षारा प्रयोज्या विधिनैव तेन ॥ ( चरक )। शुक्लत्वात्—ओषधियों के प्रकृति गुणों के अतिरिक्त आग्नेय क्षार त्रिदोषघ्न होने का दूसरा कारण उसका श्वेत रंग है। श्वेत रंग कफ का—श्लेष्मा श्वेतो गुरु स्निग्ध—होता है, इसलिये क्षार में भी कफ का सौम्य गुण होता है। पाश्चात्य रसशास्त्र में भी सिल्वर नायट्रेट (Silver Nitrate) नामक क्षार को श्वेत होने के कारण सौम्य क्षार (Lunar Caustic) कहते हैं। अविरुद्ध—क्षार आग्नेय ओषधि गुण भूयिष्ठ होने के कारण सौम्य गुण उसकी दहनादि शक्ति का विरोध नहीं कर सकता है—विरुद्ध गुणसन्निपाते भूयसाऽल्पमवजीयते ॥ पाचन—बाह्य प्रयोग करने से मन्दशोथ को पकाने वाला, पीने से अजीर्ण का नाश करने वाला। विलयन—गुल्म का विलयन करने वाला, दूषित स्थान से दोष को फैलाकर उसका नाश करना विलयन कहते हैं। शोधन रोपण—दुष्ट व्रण की शुद्धि करने वाला तथा घाव को भर लाने वाला। परंतु रोपण के लिये क्षार का उपयोग नहीं होता है, न करना चाहिये। क्षार का रोपण गुण दुष्ट व्रण शुद्धि करने से अप्रत्यक्ष या परम्परा से समझना चाहिये। इसलिये कहीं रोपण का पाठ नहीं मिलता है। शोषण—व्रण के स्राव को सुखाने वाला। स्तम्भन—धमनी सिरास्रोतसों का छिद्र-मुख संकुचित और पाचित करके रक्तस्राव बन्द करने वाला, अंग्रेजी में स्तम्भन को स्टिप्टिक (Styptic) कहते हैं। कृम्याम इत्यादि—उपहन्ता शब्द कृमि, आम, कफ, कुष्ठ, विष और मेद तथा पुंस्त्व प्रत्येक के साथ संबंधित करना चाहिये। इन रोगों का नाश क्षार बाह्याभ्यंतर प्रयोग से करता है। पुंस्त्वस्य—क्षार अधिककाल सेवन करने से पौरुष या शुक्र का क्षय करता है।

स द्विविध—प्रतिसारणीयः, पानीयश्च। तत्र प्रतिसारणीयः कुष्ठकिटिभदद्रुमण्डलकिलासभगन्दरार्बुदार्शोदुष्टव्रणनाडीचर्मकीलतिलकालकन्यच्छव्यङ्गमशकबाह्यविद्रधिकृमिविषादिषूपदिश्यते सप्तसु च मुखरोगेषूपजिह्वाधिजिह्वोपकुशदन्तवैदर्भेषु तिसृषु च रोहिणीषु, एतेष्वेवानुशस्त्रप्रणिधानमुक्तम्। पानीयस्तु गरगुल्मोदराग्निसङ्गाजीर्णारोचकानाहशर्कराश्मर्याभ्यन्तरविद्रधिकृमिविषार्शःसूपयुज्यते ॥४॥

वह क्षार दो प्रकार का होता है—प्रतिसारणीय और पानीय। इन में से प्रतिसारणीय क्षार कुष्ठ, किटिभ, दद्रुमण्डल, किलास, भगन्दर, अर्बुद, अर्श, दुष्टव्रण, नाड़ी, चर्मकील, तिलकालक, न्यच्छ, व्यंग, मशक, बाह्य, विद्रधि, कृमि रोग का विष—इन रोगों पर उपयोग में लाया जाता है तथा उपजिह्वा, अधिजिह्वा, उपकुश, दन्तवैदर्भ और तीन रोहिणी रोग ऐसे सात मुख रोगों में भी लगाया जाता है। इन रोगों में क्षार का ही प्रयोग करने के लिये कहा गया है। पानीय क्षार विषरोग, गुल्म, उदर, अग्निसङ्ग, अजीर्ण, अरोचक, आनाह, शर्करा, पथरी, आभ्यन्तरविद्रधि, कृमि, विष और बवासीर—इन रोगों में उपयोगी होता है ॥४॥

तत्रत्य—प्रतिसारणीय—बाह्यपरिमार्जन, जो ऊपर लगाया जाय। पानीय—अन्तःपरिमार्जन, जिसका सेवन मुख द्वारा किया जाय। स द्विविधो बाह्याभ्यन्तरपरिमार्जनभेदेन। (अ० संग्रह) ॥ कुष्ठ किलास—ये कुष्ठ के भेद हैं। दद्रुमण्डल—दद्रु का मण्डल ( Ringworm )। सुश्रुत में मण्डल कुष्ठ वर्णन नहीं किया है, चरक में मण्डल महाकुष्ठ है। किलास—श्वेत [illegible] (Leucoderma)। त्वचागत कुष्ठ को किलास कहते हैं—त्वग्गत तु यदश्वित्रं किलास तत्प्रकीर्तितम् ॥ भगन्दर—नासूर ( Fistula in ano )। अर्श—बवासीर ( Haemorrhoids )। नाड़ी—एकमुखी पूयवाहक ( Sinus )। तिलकालक, चर्मकील (Warts), न्यच्छ, व्यंग, मशक ( Moles ) ये त्वचा पर होने वाले क्षुद्र रोग हैं। कृमिविष—कृमियों का विष एक प्रकार का अम्ल होता है। इसलिये यदि काटते ही दंशस्थान पर क्षार लगाया जाय तो अम्ल निर्विष होकर दंश से उत्पन्न होने वाला दर्द तथा शोथ दूर हो जाता है। एतेषु—इन सात मुख रोगों में। अनुशस्त्रम्-क्षार एव (इत्यर्थः)। एतेषु इत्यादि वाक्य का अर्थ हाराणचन्द्र के अनुसार ऐसा होता है-उपर्युक्त कुष्ठादि सर्व रोगों में शस्त्रानुशस्त्र का प्रयोग करने के पश्चात् क्षार का प्रयोग करना चाहिये, ऐसा पूर्वाचार्यों का मत है—एतेषु कुष्ठादिषु चकारात् कठिनत्वेषु ताइयेषु कठिनोत्सन्नव्रणमांसादिषु चैवानुशस्त्रप्रणिधान यथायोग्य शस्त्रानुशस्त्रप्रणिधानानन्तर क्षारप्रणिधानमुक्तं पूर्वाचार्यैरिति शेष। गर—अनेक द्रव्यों के संयोग से बनाया हुआ कृत्रिम विष—नानाप्राण्यङ्गशमलविरुद्धौषधिभस्मनाम्। विषाणां चाल्पवीर्याणां योगो गर इति स्मृत ॥ कृत्रिम गरसंज्ञं तु क्रियते विविधौषधैः ॥ (अ० संग्रह)। गुल्म—उदरविभाग में वायु से बना हुआ अर्बुद ( Gastumor in the abdominal cavity )। हृद्बस्त्योरन्तरे ग्रन्थि सञ्चारी यदि वाऽचल। चयापचयवान् वृत्त स गुल्म इति कीर्तित ॥ ( सुश्रुत )। अग्निसङ्ग—अग्नि सज्यते क्षीयते यस्मिन्, ग्रहणी अलसक विसूचिकादिविकार। अरोचक—जिस रोग में रोगी की अन्न सेवन करने में रुचि नहीं होती है, उसे अरोचक ( Anorexia ) कहते हैं—प्रक्षिप्त तु मुखे चान्नं जन्तोर्न स्वदते मुहु। अरोचक स विज्ञेय ॥ आनाह—कब्ज के साथ वायु से पेट फूलना—आम शकृद्वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्ध विगुणानिलेन। प्रवर्तमान न यथास्वमेन विकारमानाहमुदा [illegible]

[illegible]

( Gravel ) कहते [illegible] सा ( अश्मरी ) विशुष्कमूत्रितानेन शर्करेत्यभिधीयते। (सुश्रुत)। कृमि—आन्त्रस्थ कृमि।

अहितस्तु रक्तपित्त(त्ति)ज्वरितपित्तप्रकृतिबालवृद्धदुर्बलभ्रममदमूर्च्छातिमिरपरीतेभ्योऽन्येभ्यश्चैवंविधेभ्य.। तं चेतरक्षारवद्दग्ध्वा परिस्रावयेत्, तस्य विस्तरोऽन्यत्र ॥५॥

पानीयक्षार का निषेध—रक्तपित्त तथा ज्वरपीड़ित, पित्त-प्रकृति, बालक, वृद्ध, दुर्बल, भ्रम, मद, मूर्च्छा ( Syncope ), तिमिर—इन रोगों से व्याप्त तथा इस प्रकार के रोगों से पीड़ित अन्य मनुष्यों को पानीयक्षार अहितकारक है। यह पानीयक्षार प्रतिसारणीय क्षार की भांति ओषधि जलाकर चुआ लेने से बनता है। इस का विस्तार (विधि) अन्य स्थान में होगा ॥५॥

१ °कृमिदंश° २ अरोचकविद्रधिरुग्दो कविषु पठ्यते

वक्तव्य—भ्रम—चक्कर मालूम होना ( Vertigo ). चक्रवद्भ्रमतो गात्रं भूमौ पतति सर्वदा । भ्रमरोग इति ज्ञेयो रजः पित्ता-निलात्मकः ॥ मद—अफीम, मद्य, धतूरा इत्यादि पदार्थों के सेवन से उत्पन्न हुआ नशा ( Intoxication ) । तिमिर—दृष्टिगत चतुर्थ पटल में दोष उत्पन्न होने के कारण पैदा हुआ दृष्टिनाश ( Amaurosis ) । तिमिरोत्पत्ति—उत्तरतन्त्र के मुखपाकाधिकार में 'पित्तोत्थकफतोऽर्पित प्रसादनम्' इत्यादिक श्लोकों में पानीय-क्षार की विधि का वर्णन किया है ।

अथेतरस्त्रिविधो मृदुर्मध्यस्तीक्ष्णश्च । तं चिकीर्षुः शरदि गिरिसानुजं शुचिरुपोष्य प्रशस्तेऽहनि प्रशस्तदेशजातमनुपहतं मध्यमवयसं महान्तमसितमुष्ककमधिवास्यापरेद्युः[1] पाटयित्वा खण्डशः प्रकल्प्यावपाट्य निर्वाते देशे निचितिं[2] कृत्वा सुधाशर्कराश्च प्रक्षिप्य तिलनालैरादीपयेत् । अथोपशान्तेऽग्नौ तद्भस्म पृथग्गृह्णीयाद्भस्मशर्कराश्च ॥६॥

प्रतिसारणीय क्षार तीन प्रकार का होता है—मृदु, मध्य और तीक्ष्ण । जो इस क्षार को बनवाना चाहे, वह शरद् ऋतु में उत्तम दिन देखकर शुचि और उपोषित होकर पर्वत के ऊपर प्रशस्त भूमि में उत्पन्न हुए, ( शस्त्र अग्नि विष कृमि इत्यादि से ) अनुपहत मध्यम आयु के ( परिपूर्णवीर्य ) महान् काला-मुष्कक को अधिवासन कर दूसरे दिन उसको उखाड़ ले । उसे खण्डित करके छोटे छोटे टुकड़े बनावे और निर्वात स्थान में इकट्ठा कर, उसमें चूना डालकर तिल की लकड़ियों से उसे जला दे । जब ( औषधि की ) अग्नि शान्त हो जाने पर भस्म अलग उठा ले और चूना अलग कर ले ॥६॥

वक्तव्य—प्रशस्तेऽहनि—तिथि करण मुहूर्तादि दृष्टि से उत्तम तथा प्रवात मेघवर्षा विरहित । प्रशस्तदेशजातं—श्वभ्र-शर्करादि विरहित तथा अनूपराभेदुरादि गुणयुक्त । अनुपहतं—कृमिविषशस्त्रातपपवनदहनतोयसम्बाधमार्गैरनुपहतम् । मध्यमवयसं—न बहुत नया न बहुत पुराना । नया वृक्ष अल्पवीर्य, पुराना वृक्ष हीनवीर्य और मध्यमवयस वृक्ष परिपूर्णवीर्य होता है । असितमुष्कं—पलाश सदृश पर्वत पर होने वाला एक वृक्ष है । इसे घंटापारुलि या मोखा कहते हैं । इसके श्वेतपुष्प और कृष्णपुष्प दो भेद हैं । इन में से श्वेतपुष्प की अपेक्षा कृष्ण-पुष्प श्रेष्ठ होने के कारण उसको ग्रहण करने के लिये कहा है—मुष्ककः कालपुष्पस्तु वरः श्वेतादिपुष्पतः । अधिवास्य—मन्त्र बलिपूजा द्वारा आवाहन करके । 'सुराफलपुष्पसुमनोऽक्षतादिभिश्चतुर्दिशं बलिं कृत्वा प्रदक्षिणं चाभ्यर्च्यैनमधिवासयेत्' । ( अ. संग्रह ) । वृक्ष के ऊपर रहने वाले भूतों का अपसारण करने के लिये अधिवासन किया जाता है—निवसन्तीह भूतानि यान्यस्मिन् कानिचिद् द्रुमे । अपक्रामन्त्वतद्धेयः परार्थे श्वो वधं द्रुमः ॥ निचितिं कृत्वा—राशीकृत्य । सुधाशर्करा—सुधापाषाण, चूने के छोटे छोटे टुकड़े । 'शर्करा क्षुद्रतरपाषाणविशेषः' ऐसा अर्थ हाराणचन्द्र की टीका में दिया है । परन्तु सुधा और शर्करा दो भिन्न पदार्थ न समझ कर सुधा की शर्करा या पाषाण समझना अधिक प्रशस्त है । वाग्भट में सुधा शर्करा के स्थान में सुधाश्म शब्द आया है—तस्मिन् सुधाश्मनो क्षिप्त्वा दहेत् । ( अ. हृ. ) । तिलनालैः—'तिलनालैरादीपयेत्' । पृथक्—भिन्न भिन्न प्रयोजन के लिये भिन्न भिन्न एकत्रित किया जाता है । भस्मशर्करा—भस्मीभूत सुधापाषाण, जले हुए चूने के पत्थर । शर्करा का दूसरा अर्थ यह है कि मुष्कक वृक्ष जलते समय उसमें जो रस भस्म में चूता है, वह भस्म संयोग से शर्करा सदृश कठिन हो जाता है—मुष्ककदह्यमानात् स्रावः ... ... भस्मना सह ... कठिनमुपगच्छति । सा भस्मशर्करा ॥

अथानेनैव विधानेन कुटजपलाशाश्वकर्णपारिभद्रकविभीतकारग्वधतिल्वकार्कस्नुह्यपामार्गपाटलानक्तमालवृषकदलीचित्रकपूतीकेन्द्रवृक्षास्फोताश्वमारकसप्तच्छदाग्निमन्थगुञ्जाश्चतस्रश्च कोशातकीः समूलफलपत्रशाखा दहेत् ॥७॥

इसी विधि से कुड़ा, ढाक, शाल, निम्ब, बहेड़ा, अमलतास, लोध, आक, थोहर, लटजिरा, पाटला, करंज, अरूसा, केला, चित्रक, सागरगोटा, देवदारु, आस्फोता, कनेर, छातीन, अरणी, गुञ्जा, चारों प्रकार की कोशातकी, इनके मूल, फल, पत्र और शाखा समेत भस्म कर ले ॥७॥

वक्तव्य—अनेनैव विधानेन—कृष्णमुष्कक की भाँति प्रशस्त दिन देशादि बातों का विचार कर अधिवासन पूर्वक निर्वात स्थान में राशि करके जलाना चाहिये । समूलफल इत्यादि—इसका कुटजादि प्रत्येक वृक्ष के साथ संबंध है । अश्वकर्ण—चक, इसका अर्थ एक प्रकार का 'सर्जवृक्ष' करता है । पारिभद्रक—देवदारु ( डल्हण ), पारिजातक पांगरा ( उदय-चंद्रदत्त ) । इन्द्रवृक्ष—इन्द्रवृक्षोऽल्पपुष्पकुटजः ( डल्हण, हाराण-चंद्र ), अर्जुन वृक्ष ( उदयचंद्रदत्त ) । चतस्रश्च कोशातकी—बृहत्-फला, अल्पफला, पीतपुष्पा, श्वेतपुष्पा—इति चतुर्विधा । वाग्भट में काकजंघा और सप्तकनालपत्र अधिक हैं ।

ततः क्षारद्रोणमुदकद्रोणैः षड्भिरालोड्य मूत्रैर्वा यथोक्तैरेकविंशतिकृत्वः परिस्राव्य, महति कटाहे शनैर्दर्व्याऽवघट्टयन् विपचेत् । स यदा भवत्यच्छो रक्तस्तीक्ष्णः पिच्छिलश्च, तमादाय महति वस्त्रे परिस्राव्येतरं विभज्य पुनरग्नावधिश्रयेत् । तत एव च क्षारोदकात् कुडवमध्यर्धं वाऽपनयेत् ॥८॥

फिर द्रोणभर भस्म को छगुने पानी में या यथोक्त मूत्र में खूब मिलाकर इकीस बार वस्त्र से छान ले । फिर बड़ी कड़ाही में डालकर दर्वी से धीरे धीरे हिलाते हुए विपचन करे । जब वह स्वच्छ, लाल वर्ण, तीक्ष्ण और चिकना हो जाय तब उतार कर घने कपड़े से छानकर अविसृत किट्ट को अलग करके विसृत द्रव को फिर अग्नि पर चढ़ावे । उस विसृत द्रव में से एक या डेढ़ कुड़व द्रव निकाल ( कर दूसरे पात्र में ) रखे ॥८॥

वक्तव्य—क्षारद्रोणं—दो भाग मुष्कक भस्म और एक भाग कुटजादि भस्म मिलाकर एक द्रोण भस्म लेना । मूत्रैर्वा यथोक्तैः—जहाँ कहीं गोमूत्रादि का उपयोग करने के लिये लिखा हो, वहाँ उक्त मूत्र में क्षार का आलोडन करना चाहिये । परंतु

१ ततोऽपरेद्युः. २ नि चितं.

क्षरण शक्ति कम हो जाने पर उस क्षार में क्षारोदक छोड़ से उसकी शक्ति फिर बढ़ जाती है। इसका विशेष विवरण गे २१ श्लोक की टीका में देखो।

भवतश्चात्र—

नातितीक्ष्णो न मृदुः शुक्लः श्लक्ष्णोऽथ पिच्छिलः ।
अविष्यन्दी शिवः शीघ्रः क्षारो ह्यष्टगुणः स्मृतः ॥१२॥

क्षार के आठ गुण—जो न बहुत तीक्ष्ण हो, जो न बहुत मृदु जो श्वेत वर्ण हो, मुलायम हो, चिकना ( Soapy ) हो, स्थान से अधिक जो न फैलता हो, गुणकारी हो और शीघ्र प्रभाव करने वाला हो, ये क्षार में आठ गुण होते हैं ॥१२॥

वक्तव्य—अविष्यन्दी—स्पर्शित स्थान से जो चारों ओर अधिक न फैलता हो किंवा जिसके लगाने से अधिक स्राव न होता हो-अनभिष्यन्दी। ( अ. सं ) । शिव—सौम्य, गुणकारी, अधिक पीड़ा न देने वाला-अल्परुक्। ( अ. सं )। इन आठ गुणों के अतिरिक्त वाग्भट में शिखरी और सुखनिर्वाप्य ये दो गुण अधिक वर्णन किये हैं।

अतिमार्दवश्वैत्यौष्ण्यतैक्ष्ण्यपैच्छिल्यसर्पिताः ।
सान्द्रताऽपक्वता हीनद्रव्यता दोष उच्यते ॥१३॥

अतिमृदु, अतिशुक्ल, अतितीक्ष्ण, अतिपिच्छिल, अति फैलने वाला, बहुत गाढ़ा, कच्चा और हीन द्रव्यों से बना हुआ-ये क्षार के दोष हैं ॥१३॥

वक्तव्य—अतिमृदु, अतितीक्ष्ण—जो क्षार एरण्ड नाल का दहन सौ अक्षर के उच्चारण मात्र काल तक करता है, वह योग्य तीक्ष्ण समझना चाहिये—यद्येरण्डजनालमेष दहति क्षारो वरो वाक्शतात्। जो इससे कम समय में जलन करता है, वह अतितीक्ष्ण समझना चाहिये और इससे भी अधिक समय में जो एरण्डनाल का दहन करने में समर्थ नहीं होता है, वह क्षार अतिमृदु समझना चाहिये। हीनद्रव्य—खराब द्रव्यों का उपयोग करके बनाया हुआ या कम मात्रा में द्रव्यों का उपयोग करके बनाया हुआ। अतिश्वैत्य के स्थान में शैत्य ऐसा भी पाठ है। वाग्भट में 'अतितनु' बहुत पतला यह एक क्षार का अधिक दोष वर्णन किया है।

तत्र क्षारसाध्यव्याधिव्याधितमुपवेश्य निवातातपे देशेऽसंबाधेऽग्रोपहरणीयोक्तेन विधानेनोपसंभृतसंभारं, ततोऽस्य तमवकाशं निरीक्ष्यावघृष्यावलिख्य प्रच्छयित्वा, शलाकया क्षारं प्रतिसारयेत्, दत्त्वा वाक्शतमात्रमुपेक्षेत ॥१४॥

क्षार से साध्य होने योग्य रोग से पीड़ित रोगी को निर्वात, निरातप और विस्तीर्ण स्थान में बिठाकर अग्रोपहरणीय ( ५वां अध्याय ) अध्यायोक्त विधान के अनुसार ( क्षारकर्म के लिये उपयोगी ) सब सामग्री पास रखकर वैद्य रोगी के क्षारप्रयोज्य स्थान का खूब निरीक्षण करे और उस स्थान पर घर्षण, लेखन या प्रच्छान करके शलाका से क्षार लगाकर सौ अक्षर के उच्चारण मात्र काल तक देखता रहे ॥१४॥

वक्तव्य—निवातातपे—हवा के झोंके-झपाटे से तथा धूप से संरक्षित परन्तु अन्धकार रहित और खुली हवायुक्त। असंबाध—जिस में शस्त्रक्रिया की दृष्टि से किसी प्रकार की बाधा न हो अर्थात् विस्तीर्ण। अवलिख्य इत्यादि—वातदुष्ट स्थान के लिये लेखन, पित्तदुष्ट स्थान के लिये घर्षण और कफदुष्ट स्थान के लिये प्रच्छान करके। यह कार्य दोषदुष्टि लक्षणों के अनुसार समझना चाहिये। वाक्शतं—मात्राशतम्। लघु अक्षर उच्चारण के लिये जो समय लगता है, उसे मात्रा कहते हैं। इसको अक्षिनिमेष भी कहते हैं। उपेक्षेत—कांजिकादि से उस समय तक निर्वापण नहीं करना चाहिए। इसलिये उदासीन या अकर्मण्य होकर बैठना। निरीक्ष्य—दोषविज्ञान के लिये तथा क्षार प्रयोज्य स्थान का आकार मालूम करने के लिये उस स्थान का सूक्ष्म निरीक्षण करके।

तस्मिन्निपतिते व्याधौ कृष्णता दग्धलक्षणम् ।
तत्राम्लवर्गः शमनः सर्पिर्मधुकसंयुतः ॥१५॥

क्षार लगने से व्याधियुक्त स्थान में कालापन आ जाना क्षारदग्ध का लक्षण है। फिर उस दग्ध स्थान पर घी और मुलहठीयुक्त अम्लवर्ग पीड़ाशामक होता है ॥१५॥

वक्तव्य—पहले श्लोकार्ध में सम्यग् दग्ध का लक्षण दिया है। कृष्णता—सम्यग् दग्ध स्थान के कालेपन में जम्बूफल सदृश किञ्चित् नीलिमा होती है और इसके सिवाय दग्धस्थान किञ्चित् अवसन्न हो जाता है—पक्वजम्बवसितं सन्नं सम्यग् दग्धम्। मधुकसंयुतः—वाग्भट में मधुक के स्थान में मधु उपयोग करने के लिये लिखा है—निर्वापयेत् सर्पिर्मधुभ्याम्। अम्लवर्गः—सौवीरक तुषोदक धान्याम्लादि। घृतमधुकयुक्त निर्वापण करने के पहले रुई से लिपटी हुई शलाका द्वारा परिमार्जन करना चाहिये और निर्वापण के पश्चात् शीत घृत का प्रलेप दग्ध स्थान पर करना चाहिये। दग्ध भाग शीघ्र विशीर्ण होने के लिये दही उड़द जैसे अभिष्यन्दी पदार्थों का सेवन करना चाहिये। क्षारं प्रमार्जनेनानु परिमृज्यावगम्य च। सुदग्धं घृतमध्वक्तं तत्पयो मस्तुकाञ्जिकैः॥ निर्वापयेत्ततः साज्यैः स्वादुशीतैः प्रदेहयेत्। अभिष्यन्दीनि भोज्यानि भोज्यानि क्लेदनाय च॥ (अ. हृदय)।

अथ चेत् स्थिरमूलत्वात् क्षारदग्धं न शीर्यते ।
इदमालेपनं तत्र समग्रमवचारयेत् ॥१६॥
अम्लकाञ्जिकबीजानि तिलान् मधुकमेव च ।
प्रपेष्य समभागानि तेनैनमनुलेपयेत् ॥१७॥
तिलकल्कः समधुको घृताक्तो व्रणरोपणः ।

यदि दृढ मूल होने के कारण क्षारदग्ध भाग विशीर्ण नहीं होता हो तो अगले श्लोक में दिया हुआ सर्व लेप वहाँ करना चाहिये ॥१६॥ धान्याम्ल का तलछट भाग तिल और मुलहठी समान भाग में पीसकर उसका क्षारदग्ध भाग पर लेप करे ॥१७॥ (इस प्रकार लेप करने से क्षारदग्ध भाग विशीर्ण होने के पश्चात् जो व्रण उत्पन्न होता है) उस व्रण को भर लाने के लिये मुलहठी और घृतयुक्त तिल की लुगदी प्रयुक्त करे।

वक्तव्य—स्थिरमूलत्वात्—क्षारदग्ध भाग अधिक मोटा या दृढ होने के कारण अभिष्यंदी भोजन करने के पश्चात् भी यदि नहीं गल जाता है। अम्लकांजिकबीजम्—अम्लकांजिकाधःस्थितं द्रव्यम्। दग्ध व्रण धोने के लिये तथा उसके रोपण के लिये अष्टाङ्गसंग्रह में निम्न क्वाथ और तैल घृत वर्णन किया है—

...ङ्कोलनिम्बारफोतपटोलीकरवीरपत्रक्वाथेन व्रणप्रक्षालनम्।

पयामेव च कल्ककाये सिद्ध सर्पिस्तैल वा रोपणम् ॥ नागपुष्पमञ्जिष्ठा-चन्दनतिलपर्णिकास्तु वा ॥

रसेनाम्लेन तीक्ष्णेन वीर्योष्णेन च योजितः ॥१८॥
आग्नेयेनाग्निना तुल्यः कथं क्षारः प्रशाम्यति ।
एवं चेन्मन्यसे वत्स ! प्रोच्यमानं निबोध मे ॥१९॥
अम्लवर्जान् रसान् क्षारे सर्वानेव विभावयेत् ।
कटुकस्तत्र भूयिष्ठो लवणोऽनुरसस्तथा ॥२०॥
अम्लेन सह संयुक्तः सतीक्ष्णलवणो रसः ।
माधुर्यं भजतेऽत्यर्थं तीक्ष्णभावं विमुञ्चति ।
माधुर्याच्छममाप्नोति वह्निरद्भिरिवाप्लुतः ॥२१॥

तीक्ष्ण और उष्ण वीर्य अम्लरस जो ( स्वयं ) अग्निरूप है उससे दूसरे अग्नि के तुल्य क्षार की शान्ति क्योंकर हो जाती है। ( सुश्रुत के इस प्रश्न का भगवान् धन्वन्तरि ने उत्तर दिया कि) हे पुत्र ! यदि तू यही समझता है तो मेरा वक्तव्य सुन ले ॥१८, १९॥ क्षार में अम्लरस के अतिरिक्त शेष सर्वरस उपस्थित समझ लो। इनमें कटुकरस प्रधान तथा अधिक और लवण अनुरस (अप्रधान) होता है ॥२०॥ तीक्ष्ण लवणरस (क्षार) जब अम्लरस से मिलता है तब तीक्ष्ण भाव को छोड़कर मधुर भाव को प्राप्त हो जाता है और मधुर होजाने से शान्ति को प्राप्त होजाता है जैसे कि जल के छिड़कने से अग्नि की शान्ति हो जाती है ॥२१॥

वक्तव्य—आग्नेयेनाग्निना—अम्ल और क्षार कार्य की दृष्टि से दोनों भी आग्नेय हैं, यद्यपि दोनों का कार्य करने का तरीका भिन्न भिन्न होता है। अँग्रेजी में भी कार्य की दृष्टि से दोनों को करोसिव्ह ( Corrosive ) वर्ग में समाविष्ट करते हैं। कटुकस्तत्र भूयिष्ठ—पाँचों में से क्षार में कटुक रस की अधिकता होती है। डल्हण इस श्लोकार्ध का अर्थ उलटा करते हैं—'तत्र पञ्चरसे क्षारे कटुकोऽनुरस, लवणस्तु भूयिष्ठ इति योज्यम्'। क्षार के पाँचों रसों में लवण रस प्रधान और कटुक अनुरस है। परन्तु इस प्रकार श्लोक का उलटा अर्थ करना निम्न कारणों से अप्रशस्त प्रतीत होता है। (१) इस अध्याय के सूत्र तीन में क्षार के जो गुण कर्म वर्णन किये हैं, वे आगे रसविशेष विज्ञानीय (४२ अध्याय) में वर्णन किये हुए कटुक रस के गुणकर्मों के साथ मिलते हैं। ... कटुक उष्ण तीक्ष्ण पाचनो विलयन शोधनो रोपण शोषण स्तम्भनो लेखन कृम्यामकफकुष्ठविषमेदमाशुपहन्ता पुंस्त्वस्य चानिमेवित ॥ ( क्षारपाकविधि अध्याय )। कटुको दीपन पाचनो रोचन शोधन स्थौल्यालस्य कफकृमिविषकुष्ठकण्डूपशमन ... स्तन्यशुक्रमेदसामुपहन्ता च ॥ (रसविशेषविज्ञानीय)। (२) चरकसंहिता में भी क्षार में कटु ...

हि तदनेकरसमुत्पन्नमनेकरस कटुकलवणभूयिष्ठम् ॥ (सू अ २६)। (३) यदि सैन्धवादि लवणों को छोड़कर केवल यवक्षारादिक का स्वाद लिया जाय तो जिह्वा पर कटुरस अधिक प्रतीत होता है। (४) अष्टाङ्गसंग्रह में भी क्षार का वर्णन 'कटुकलवण भूयिष्ठ' ऐसा ही किया गया है। इसलिये कटुकरस क्षार में प्रधान मानना प्रशस्त है। कथं क्षारः प्रशाम्यति—उष्ण क्षार का शीतस्पर्श अम्ल के साथ संयोग होने से, मधुरता उत्पन्न होकर क्षार की शान्ति हो जाती है—अम्लो हि शीतः स्पर्शेन क्षारेणोपसहितः । यात्याशु स्वादुतां तस्मादम्लैर्निर्वापयेत्तराम् ॥ (वाग्भट) वास्तव में यह एक रासायनिक निर्विषीकरण (Neutralisation) की प्रक्रिया है। परंतु इसका आकलन होने के लिये क्षारपाकविधि रासायनिक परिभाषा की दृष्टि से समझना आवश्यक है।

क्षारपाक का रासायनिक दृष्टि से विचार—आयुर्वेद में क्षारकर्म ( Potential Cautery ) के लिये जो क्षार ( Caustic ) प्रयुक्त होते है, उनके लिये वनस्पतियों के भस्म तथा खटिक के खनिज और प्राणिज पदार्थ उपयोग में आते है। वनस्पतियों के भस्म में अधिकांश सोडिअम कार्बोनेट, पोट्यासिअम कार्बोनेट, क्यालसिअम आक्साइड, म्याग्नेसिअम आक्साइड, सिलिका इत्यादि रासायनिक द्रव्य होते हैं। वनस्पतियों का भस्म पानी में मिलाकर, कपड़े से छानकर और अग्नि से पकाकर क्षारोदक में प्रथम परिवर्तित किया जाता है। क्षारनिष्कर्ष की इस विधि को अँग्रेजी में लिक्सीव्हीएशन ( Lixivi ation ) और क्षारोदक को लाय ( Lye ) कहते हैं। क्षारोदक बनते समय सिलिका जैसे कुछ पदार्थ अघुलनशील होने के कारण फेंक दिये जाते हैं, सोडिअम और पोट्यासिअम के लवण पानी में विद्रुत होते हैं और कुछ पदार्थ आपस में अदल-बदल ( Double decomposition ) होने के कारण नये बनते हैं। ये नये पदार्थ सोडिअम और पोट्यासिअम के हायड्रोक्साइड हैं परन्तु इनकी राशि अल्प होती है। ये कैसे उत्पन्न होते हैं, इसका विचार आगे मध्यम क्षार के बनावट में किया गया है। ... कार्बोनेट ...

के लिये सुधा ( Lime stone ), पाषाण ( Marble ), खटिपाक ( Chalk ), शङ्ख ( Conch shell ), शुक्ति ( Oyster shell ) इत्यादि चूने के पदार्थ अग्नि में जलाकर प्रयुक्त होते हैं। अग्नि में जलाने के पूर्व ये सब पदार्थ क्यालसिअम कार्बोनेट ($Ca\,CO_3$) होते हैं। जलाने से इनका परिवर्तन क्यालसिअम आक्साइड ( Cao ) और कार्बन डायोक्साइड ( $CO_2$ ) में होता है। कार्बन डायोक्साइड वायुरूप होने के कारण हवा में चला जाता है। यह प्रक्रिया निम्न समीकरण में प्रदर्शित होती है।



$$Ca\,co3 \rightarrow Cao + Co3 \uparrow$$

इसी समीकरण के अनुसार शुक्तों में जो क्यालसिअम होता है तथा वृक्ष जलाते समय जो चूना डालते हैं, उसका परिवर्तन क्यालसिअम आक्साइड में होता है। इस प्रकार चूने को जलाकर बनाये हुए क्यालसिअम आक्साइड को पानी में मिश्रित करके क्षारोदक में छोड़ ( प्रतीवाप ) देते हैं। इससे क्षारोदक के अधिकांश कार्बोनेट हायड्रोक्साइड में परिवर्तित होकर क्यालसिअम आक्साइड का फिर कार्बनेट बनता है, जो अनघुल होने के कारण नीचे तली में बैठता है। यह प्रक्रिया अग्रिम समीकरण के अनुसार होती है।


$Na_2CO_3 + CaO + H_2O \rightarrow 2NaOH + CaCO_3 \downarrow$

इस प्रकार मध्यम क्षार में हायड्रोक्साइड की राशि अधिक के कारण उसकी क्षणन शक्ति भी बढ़ती है। तीक्ष्ण और म क्षार में हायड्रोक्साइड की राशि में कोई विशेष फ़र्क़ हो सकता है। क्योंकि मध्यम क्षार को तीक्ष्ण करने के वनस्पतियों का ही चूर्ण अधिक प्रयुक्त होता है। इसलिये स्पतियों की कुछ तीक्ष्णता उसमें आ सकती है। इस प्रकार ाये हुए क्षार को लोहे के पात्र में मुख बंद (अनुगुप्त या गुप्त) करके कुछ दिन तक रखना चाहिये। अल्कली बनाने तथा रखने के लिये लोहे का पात्र आधुनिक वैज्ञानिक ष्टि से भी उत्तम प्रमाणित हुआ है। मुख बंद करके रखने से हा वायुमण्डल के कार्बन डायोक्साइड का संबंध क्षार के ाथ नहीं होता है। क्षार की शक्ति कायम रखने के लिये स प्रकार मुख बंद करके रखना आवश्यक है। कुम्भ का ख खुला रखने से हायड्रोक्साइड का परिवर्तन धीरे धीरे ार्बोनेट में होता है और क्षार की शक्ति कम हो जाती है।


$2NaOH + CO_2 \downarrow \rightarrow Na_2CO_3 + H_2O$

क्षार तैयार होने के पश्चात् कुछ दिन तक (तांश्च व्याधिबलतः सारनादूर्ध्वं प्रयुञ्जीत । अ. सं.) रखने से क्यालसिअम ार्बोनेट का अवक्षेपण (Precipitation) उत्तम होकर ार की शक्ति अधिक से अधिक हो जाती है। रसेनाम्लेन ाद्गेन कथं क्षारः प्रशाम्यति—अम्ल और क्षार यद्यपि उष्णवीर्य ौर तीक्ष्ण होते हैं तथापि रासायनिक दृष्टि से वे अत्यन्त भिन्न प्रकार के पदार्थ होते हैं। क्षार बेसिक (Basic) पदार्थ , जिस में हायड्रोक्सिल नामक ऋणभाग (OH as a Negaive Radical) होता है और अम्ल एसिड (Acid) पदार्थ , जिस में हायड्रोजन नामक धनभाग (Has a Positive adical) होता है। संयोग होने से दोनों के धन और ऋण भागों में अदल-बदल होकर पानी तथा लवण (Salt) बन जाता है। ये दोनों पदार्थ क्षार और अम्ल से गुण धर्म में अत्यन्त भिन्न और बहुधा शीतवीर्य होते हैं। इस विधि को निर्वीर्यकरण (Neutralization) कहते हैं। इस प्रकार क्षार के स्थान पर अम्ल लगाने से उसका वीर्य नष्ट होकर क्षरण की शक्ति शान्त हो जाती है और दोनों के संयोग से पानी और लवण बन जाता है। निर्वीर्यकरण के लिये अम्ल और क्षार समान राशि में होना आवश्यक है। यदि अम्ल की राशि कम हो तो क्षार का वीर्य पूर्णतया नष्ट नहीं होगा और उसकी क्षणन की शक्ति जारी रहेगी। यदि अम्ल की राशि अधिक हो तो क्षार पूर्ण निर्वीर्य होकर अम्ल अपना प्रभाव दिखला कर शरीर को हानि करेगा। इस आपत्ति को दूर करने के लिये आयुर्वेद में अत्यन्त सौम्य (Weak) स्वरूप के वानस्पतिक अम्ल क्षार धोने के लिये प्रयुक्त किये गये है, जो क्षार का निर्वीर्यकरण भली भाँति करते हुए भी शरीर को किसी भी प्रकार से हानि नहीं पहुँचा सकते। निर्वीर्यकरण के उदाहरण के लिये सोडियम हायड्रोक्साइड (NaoH) और हायड्रोक्लोरिक अम्ल (Hcl) की प्रक्रिया आगे समीकरण से बतलाई गई है, जिन के संयोग से खाने का नमक (Nacl) और पानी बनता है।


$$HCl \rightarrow H^{+} + Cl^{-}$$
$$NaOH \rightarrow OH^{-} + Na^{+}$$
$$H_2O \quad NaCl$$

पानीय क्षार—अब तक प्रतिसारणीय क्षार के संबंध में वर्णन किया है। पानीय क्षार के लिये उतनी तीक्ष्णता की आवश्यकता नहीं होती है, जितनी कि बाह्य प्रयोग के लिये होती है। रासायनिक दृष्टि से यों कह सकते हैं कि पानीय क्षार में हायड्रोक्साइड की आवश्यकता नहीं होती है। इसलिये पीने के क्षार चूने के प्रयोग के सिवाय बनाये जाते हैं। वनस्पतियों से बनाये गये क्षार बहुधा सोडिअम और पोट्यासिअम के कार्बोनेट होते हैं। जो खनिज होते हैं वे कार्बोनेट के सिवाय क्लोराइड, नायट्रेट इत्यादि हो सकते हैं। परन्तु पानीय क्षार में हायड्रोक्साइड की राशि नगण्य सी होती है। पानीय क्षार का उपयोग चूर्ण के स्वरूप में होता है। परन्तु प्रतिसारणीय का उपयोग हमेशा द्रवावस्था में ही किया जाता है। क्षारों का कार्य करने का तरीका—बाह्य-क्षार में जल का शोषण करने की (Dehydrating) अल्ब्यूमिन का घोल करने की (Albumin dissolving) और मेद का साबुन बनाने की (Saponi fying) शक्ति होती है। इस त्रिगुणात्मक शक्ति के कारण शरीर के जिन सेलों के साथ क्षार का संयोग होता है, वे जल अल्ब्युमिन आदिक पोषक द्रव्य नष्ट होने के कारण मर जाते हैं। शरीर में जब अनुपयोगी (यथा—तिलकालक मशक), अधिवृद्ध (सौम्य अर्बुद), विकृत (यथा—दुष्ट व्रण, नाडी, चर्मकील, भगन्दर, अर्श), और दुष्ट (दुष्ट अर्बुद क्यान्सर, एपिथेलि ओमा) सेल होते हैं, तब उनका नाश करने के लिये क्षार का उपयोग होता है। कृमिदंश विष में क्षार से लाभ होने का कारण यह है कि कृमिविष बहुधा अम्ल स्वरूप के होते हैं और क्षार का प्रयोग करने से वे निर्वीर्य हो जाते हैं। पाश्चात्य वैद्यक में लायकर पोटयाश (Koh), लायकर सोडा (Naoh), लायकर अमोनिया (Naoh), रजतनत्रित (Silver nitrate) और जसद हरिद (Zinc Chloride) ये द्रव्य क्षारकर्म के लिये प्रयुक्त किये जाते हैं। आयुर्वेदिक पद्धति के अनुसार जो मध्यम क्षार बनाया जाता है, उसका रासायनिक संगठन पाश्चात्य वैद्यक में प्रयुक्त होने वाले 'वीएन्नापेस्ट' (Vienna Paste) के साथ बहुत कुछ मिलता है। इस पेस्ट में पोट्याश और चूना होता है। आभ्यन्तरीय—क्षार का सेवन करने से शरीर के पचनसंस्थान, रक्तसंस्थान और मूत्रसंस्थान पर इसका विशेष प्रभाव पड़ता है। पचनसंस्थान—आमाशय पर क्षार की क्रिया तीन प्रकार की होती है। (१) क्षार भोजन के पहले सेवन करने से आमाशयिक ग्रंथियों (Gastric glands) से पाचक रस का स्राव कुछ समय तक रोक के रखते हैं। इससे भोजन के बाद पाचक रस अधिक मात्रा में और शक्ति में युत होता है। (२) भोजन के पश्चात् सेवन करने से पाचक रस का अम्लाधिक्य निर्वीर्य करते हैं। (३) आमाशयिक श्लेष्मल कला पर शामक (Sedative) प्रभाव डालते हैं।

इसलिये क्षारों का उपयोग अग्निमान्द्य, अरोचक, वमन, अजीर्ण इत्यादि पेट के रोगों में होता है। आंत्र पर इनका कुछ विरेचक प्रभाव पड़ता है इसलिये आध्मान, आनाह, गुल्म इत्यादि विकारों में उपयोग होता है। रक्तमस्थान—पचन होने के पश्चात् रक्त में मिलकर क्षार रक्त की क्षारीय प्रतिक्रिया ( Alkaline=reaction ) बढ़ाते हैं और वातरक्त, गठिया रोगों में लाभ करते हैं। मूत्रमस्थान—क्षार बहुधा कार्बोनेट के रूप में उत्सर्गित होते हैं। उत्सर्ग के समय वृक्क में उत्तेजना उत्पन्न कर मूत्र की राशि बढ़ाते हैं और मूत्र को क्षारीय बनाते हैं। मूत्र क्षारीय होने के कारण बस्ति में युरिक एसिड ( Uric acid ) का अवक्षेपण नहीं हो सकता तथा अवक्षेपित युरिक एसिड का विद्रावण होता है। इसलिये क्षार मूत्रल होते हैं और युरिक एसिड के पथरी और शर्करा में फायदा करते हैं। पाश्चात्य वैद्यक में निम्न क्षार आभ्यन्तरीय उपयोग के लिए प्रयुक्त होते हैं। यथा—पोटासिअम सायट्रेट, पोटासिअम एसिटेट, पोटासिअम बाय कार्बोनेट, पोटासिअम कार्बोनेट, पोटासिअम नायट्रेट ( शोरा ), सोडिअम बाय कार्बोनेट, सोडिअम कार्बोनेट, लिथीअम सायट्रेट, लिथीअम कार्बोनेट इत्यादि। आयुर्वेद में यवक्षार, टंकणक्षार, पंच लवण तथा निम्न वृक्षों के क्षार पीने के लिये प्रयुक्त होते हैं—

तिलापामार्गकदलीपलाशशिग्रुमोचकाः ।
मूलार्द्रकचिञ्चाश्च तथा वृक्षक्षाराः प्रकीर्तिताः ॥ ( रसार्णव )

**तत्र सम्यग्दग्धे विकारोपशमो लाघवमनास्रावश्च। हीनदग्धे तोदकण्डुजाड्यानि व्याधिवृद्धिश्च। अतिदग्धे दाहपाकरागस्रावाङ्गमर्दक्लमपिपासामूर्च्छाः स्युर्मरणं वा ॥२२॥**

( रोग का स्थान ) जब क्षार से ठीक जल जाता है तब विकार की शान्ति हो जाती है, ( शरीर में ) हल्कापन आ जाता है और स्राव बंद हो जाता है। यदि कम जला हो तो पीड़ा, खुजली, ( शरीर में ) भारीपन और व्याधि की वृद्धि होती है। अधिक जल गया हो तो जलन, पाक, सुर्खी, स्राव, शरीर में पीड़ा, थकावट, प्यास, मूर्च्छा और मृत्यु भी हो जाती है ॥२२॥

**क्षारदग्धव्रणं यथादोषं यथाव्याधि चोपक्रमेत् ॥२३॥**

क्षारदग्ध के पश्चात् उत्पन्न हुए व्रण को वातादि दोष और व्याधि के अनुसार उपचार करे ॥२३॥

वक्तव्य—इनके प्रक्षालन और रोपण के लिये जो सामान्य क्वाथ तैलादि प्रयुक्त होते हैं, उनका विवरण अष्टाङ्गसंग्रह के अनुसार श्लोक सोलह की टीका में किया गया है।

**अथ नैते क्षारकृत्याः[1]। तद्यथा—दुर्बलबालस्थविरभीरुसर्वाङ्गशूनोदरिरक्तपित्तिगर्भिण्यृतुमतीप्रवृद्धज्वरिप्रमेहिरूक्षक्षतक्षीणतृष्णामूर्च्छोपद्रुतक्लीबापवृत्तोद्वृत्तफलयोनयः ॥२४॥**

निम्नलिखित मनुष्य क्षारकर्म के लिये योग्य नहीं होते हैं। जैसे—दुर्बल, बालक, वृद्ध, डरपोक, सर्व शरीर जिसका सूज गया हो, जलोदरी, रक्तपित्त रोग से पीड़ित, गर्भिणी, रजस्वला स्त्री, तीव्र ज्वर से पीड़ित, प्रमेही, उरःक्षत से पीड़ित, तृष्णा मूर्च्छा रोगवाले, नपुंसक तथा स्त्री जिसका गर्भाशय ऊपर या नीचे हो गया है ॥२४॥

वक्तव्य—क्षार के लिये अयोग्य कुछ रोगियों का निर्देश पीछे सूत्र ५ में किया है। इनके सिवाय वाग्भट में निम्न रोगी क्षार के लिये अयोग्य बतलाये गये हैं—अतिसारी, शिरोरोगी, पाण्डुरोगी, वमन और विरेचन सेवन किया हुआ रोगी। इनके सिवाय क्षारयोग्य मनुष्यों में भी अवस्था विशेष के कारण क्षार का उपयोग जहाँ नहीं करना चाहिये, उनका निर्देश आगे सूत्र २६ में किया गया है। अपवृत्तोद्वृत्तफलयोनि—इस शब्द के अर्थ के संबंध में बहुत मतभेद दिखाई देता है। अपवृत्त—स्थान से च्युत हुआ। उद्वृत्त—स्थान से ऊपर गया हुआ। फल का अर्थ कुछ लोग अण्ड या वृषण करते हैं। कुछ लोग फलयोनि का अर्थ गर्भाशय करते हैं। इसी के अनुसार ऊपर अर्थ दिया गया है। कुछ लोग ( अरुणदत्त, अष्टाङ्गहृदय की टीका में ) फल का अर्थ रज समझते हैं और उद्वृत्त फलयोनि का अर्थ उदावृत्ता योनि करते हैं। हाराणचन्द्र अपनी टीका में एकीय मत से फल का अर्थ आन्त्र देते हैं—कश्चित्तु फलशब्देनेहान्त्रं प्राहयन्त्युपचारादन्नहार्यां योध इतिवत्। क्लीब—अल्पशुक्र, अशुक्र, षंढ नहीं।

**तथा मर्मसिरास्नायुसन्धितरुणास्थिसेवनीधमनीगलनाभिनखान्तःशेफःस्रोतःस्वल्पमांसेषु च प्रदेशेष्वक्ष्णोश्च न दद्यादन्यत्र वर्त्मरोगात् ॥२५॥**

तथा मर्म, सिरा, स्नायु, संधि, तरुणास्थि, सेवनी, धमनी, गला, नाभि, नाखून, शिश्न के भीतर, स्रोतों में, जहाँ मांस स्वल्प हो वहाँ और पलकों के रोग छोड़ कर नेत्र रोगों में क्षार का उपयोग नहीं करना चाहिये ॥२५॥

वक्तव्य—मर्म-शरीर के प्राणयुक्त भाग (Vitalparts)। इनका वर्णन शरीरस्थान में होगा। तरुणास्थि—नासाकर्ण, कण्ठनाडी इत्यादिक में होने वाली कोमल हड्डी ( Cartilage )। सेवनी—हड्डी या त्वचा के संयोग स्थान। अंग्रेजी में सेवनी को 'सूचर या रेफी' ( Suture or Raphe ) कहते हैं।

**तत्र क्षारसाध्येष्वपि व्याधिषु शूनगात्रमस्थिशूलिनमन्नद्वेषिणं हृदयसन्धिपीडोपद्रुतं च क्षारो न साधयति ॥२६॥**

व्याधियाँ क्षार साध्य होने पर भी जिसके शरीर पर शोथ हो, जिसकी हड्डियों में पीड़ा हो, जिसको अन्नद्वेष हो गया हो, जिसके हृदय और संधियों में पीड़ा हो, उनमें क्षार गुण नहीं करता है ॥२६॥

वक्तव्य—क्षार का उपयोग शिशिर, ग्रीष्म और वर्षा ऋतुओं में तथा मेघवर्षा प्रवात युक्त दिनों में नहीं करना चाहिये। साधारण लक्षण जो प्रावृट्, शरत् और वसन्त ऋतु में होते हैं, उनमें दुर्दिन छोड़कर क्षार कर्म करना चाहिये। यथा शीतोष्णवर्षदुर्दिनप्रवातेषु च क्षारो न योक्तव्यः। ( अ. संग्रह )

भवति चात्र—

विषाग्निशस्त्राशनिमृत्युकल्पः
क्षारो भवत्यल्पमतिप्रयुक्तः।

1. प्रमेहिरूक्षक्षत

स धीमता सम्यगनुप्रयुक्तो
रोगान्निहन्यादचिरेण घोरान् ॥२७॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने क्षारपाकविधि-
र्नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥

अल्पमति वैद्य से (अयुक्त) उपयोग किया हुआ क्षार अग्नि, शस्त्र तथा वज्र के समान मृत्युकारक होता है और मान् वैद्य से ठीक ठीक उपयोग किया हुआ वही क्षार ही दारुण रोगों को नाश कर देता है ॥२७॥

भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां भाषाटीकायां सूत्रस्थाने क्षारपाकविधिर्नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥

---

# द्वादशोऽध्यायः ।

अथातोऽग्निकर्मविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ॥ोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से अग्निकर्म विधि का व्याख्यान करते हैं, जैसे वान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

क्षारादग्निर्गरीयान् क्रियासु व्याख्यातः, तद्-ग्धानां रोगाणामपुनर्भावाद्भेषजशस्त्रक्षारैरसाध्यानां साध्यत्वाच्च ॥२॥

दहन कर्मों में क्षार की अपेक्षा अग्नि श्रेष्ठ है। क्योंकि अग्नि दग्ध किये हुए रोगों की फिर उत्पत्ति नहीं होती और औषध, शस्त्र तथा क्षार से जो रोग साध्य नहीं होते, वे अग्नि से साध्य होते हैं ॥२॥

वक्तव्य—क्रियासु—दहन कर्मों में। दहन कर्म के अतिरिक्त अग्नि की क्षार के साथ तुलना ही नहीं हो सकती है, न श्रेष्ठता सिद्ध की जा सकती है। जिस कर्म में दहन के लिये स्वाभाविक आग्नेय द्रव्यों का उपयोग होता है, उसे क्षार कर्म कहते हैं। जिस में कृत्रिम उष्णता का उपयोग होता है, उसे दहन कर्म कहते हैं। दहन कर्म को अंग्रेजी में कॉटरी ( Cautery ) कहते हैं। जिसमें औजार तप्त करने के लिये प्रत्यक्ष अग्नि का उपयोग होता है, उसे अग्निकर्म कहते हैं। इसे अंग्रेजी में ऍक्च्युअल कॉटरी ( Actual cautery ) कहते हैं। इसके सिवाय पाश्चात्य शल्यशास्त्र में दो प्रकार के अग्निकर्म प्रचलित हैं—(१) विद्युद्दहनकर्म (Galvano Cautery)—इसमें उष्णता की उत्पत्ति विद्युत्प्रवाह द्वारा की जाती है। इस प्रकार के दहनकर्म का उपयोग आज कल बहुत हो रहा है। (२) पाक्वीलिन का दहनकर्म ( Paquelin's thermo cautery )—इसमें प्रथम औजार को अग्निज्वाला पर उत्तप्त करके तत्पश्चात् कर्म करते समय उस पर बेंझोलाईन ( Benzoline ) की भाप धौंकनी की सहायता से छोड़ते रहते हैं, जिससे वह औजार भाप के कारण उत्तप्त रहता है। अग्निकर्म की श्रेष्ठता—अग्निकर्म की श्रेष्ठता के दो कारण पाश्चात्य शल्यशास्त्र में माने गये हैं। पहला कारण यह है कि जहां जहां अग्नि का संयोग होता है, वहां के सर्व विकारी जीवाणु नष्ट होकर वह स्थान विशुद्ध (Sterile) हो जाता है, जिससे आगे चलकर दग्धव्रण में पाक उत्पन्न होने की भीति बहुत ही कम होती है। आयुर्वेद में भी इस महत्त्वपूर्ण बात का ज्ञान था—अग्नितप्तेन शस्त्रेण छिन्द्यात् । (सु.)। अन्यथा अतप्तशस्त्रच्छेदने पाकभयं स्यात् । (डल्हण)। दूसरा कारण यह है कि अग्निदग्ध स्थान से रक्तस्राव नहीं होता है। उष्णता के कारण रक्तवाहिनियों का संकोच हो जाता है। इससे व्रण जल्दी भर जाता है। अग्नि के इस गुण का भी ज्ञान आयुर्वेद में मिलता है—दाहः संकोचयेत् सिराः। इन दो गुणों के कारण अग्निदग्ध क्षारदग्ध की अपेक्षा अधिक साध्य होता है।

१ -र वाना.

अथेमानि दहनोपकरणानि। तद्यथा—पिप्पल्यजाशकृद्गोदन्तशरशलाकाजाम्बवौष्ठेतरलौहाः क्षौद्रगुडस्नेहाश्च। तत्र, पिप्पल्यजाशकृद्गोदन्तशरशलाकास्त्वग्गतानां, जाम्बवौष्ठेतरलौहा मांसगतानां, क्षौद्रगुडस्नेहाः सिरास्नायुसन्ध्यस्थिगतानाम् ॥३॥

दहन के लिये निम्न उपकरण (काम में लाये जाते) हैं। जैसे—पिप्पली, बकरी के मेंगन, गाय बैल का दांत, शलाका, जाम्बवौष्ठ तथा अन्य सुवर्णादि धातु एवं मधु, गुड़, तैल, घृतादिक स्नेह। उनमें से पिप्पली, बकरी का मेंगन, गाय का दांत, बाण और शलाका—ये त्वचा में दहन कर्म के लिये उपयोगी होते हैं। जाम्बवौष्ठ तथा अन्य लोह मांसगत रोगों के दहन में उपयोगी होते हैं। सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि के रोगों में मधु, गुड़ और तैलादि स्नेह काम में आते हैं ॥३॥

वक्तव्य—दहनोपकरण-ये उपकरण अग्नि में तप्त करके काम में आते हैं। शर—बाण। इसका उपयोग ग्रन्थि विसर्प की चिकित्सा में दहन के लिये होता है—अथास्य दाहः क्षारेण शरैर्लोहेन वा हितः। (चरक)। इतरलौहाः—शर, शलाका और जांबवौष्ठ के अतिरिक्त लोहे के बने हुए अन्य उपकरण, किंवा लोह से स्वर्णादि अन्य धातु के उपकरण भी हो सकते हैं—रक्षन्नक्षि दहेत्पक्ष्म तप्तहेमशलाकया। पक्ष्मरोगे पुनर्नैवं कदाचिद्रोमसम्भवः॥ (चक्रदत्त)। अपानमार्गपिटिकां दहेत् स्वर्णशलाकया। अग्निप्रतप्तया पश्चात् कुर्याद्दग्धव्रणक्रियाम् ॥ (योगरत्नाकर)। तथैवां विविधैर्लोहैर्देहदाहविशेषवित् । (चरक)। हेमताम्रायोरूप्यकांस्यैर्मांसदाहः। (अष्टांगसंग्रह)। उपर्युक्त उपकरणों के अतिरिक्त वाग्भट में पिचुवर्ती, सूर्यकान्त और मधूच्छिष्ट अधिक वर्णन किये हैं। सिरास्नायुसन्ध्यस्थिगतानाम्—सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थियों का प्रत्यक्ष दहन उनका छेद होकर जब रक्तस्राव अधिक होता है, उस समय स्राव को रोकने के लिये किया जाता है—सिरास्नायुसन्ध्यस्थिच्छेदशोणितातिप्रवृत्तिषु ··· सिरादिदाहः। (अष्टांगसंग्रह)। सिरादि के अन्य रोगों में इनके ऊपर के मांस का दहन करने से कार्य हो जाता है—मांसे दग्धे हि शाम्यन्ति सिरास्नाय्वस्थिसन्धिजाः।

तत्राग्निकर्म सर्वर्तुषु कुर्यादन्यत्र शरद्ग्रीष्माभ्यां; तत्राप्यात्ययिकेऽग्निकर्मसाध्ये व्याधौ तत्प्रत्यनीकं विधिं कृत्वा ॥४॥

शरद् और ग्रीष्म ऋतुओं के सिवाय अन्य ऋतुओं में अग्निकर्म करना उचित है। शरद् और ग्रीष्म में भी यदि अग्निकर्म

मे साध्य प्राणहारक रोग हो तो गरमी आदि का बचाव और परिहार करके अग्निकर्म करना चाहिए ॥४॥

वक्तव्य—आत्ययिक—आशु प्राणहारक । तत् प्रत्यनीक विधिं कृत्वा—ऋतुविपरीत आहार आच्छादनादिक विधि करके । शीते शीतप्रतीकारमुष्णे चोष्णनिवारणम् । कृत्वा कुर्यात् क्रियां प्राप्तां क्रियाकालं न हापयेत् ॥

सर्वव्याधिष्वृतुषु च पिच्छिलमन्नं भुक्तवतः कर्म कुर्वीत; अश्मरीभगन्दरार्शोमुखरोगेष्वभुक्तवतः ॥५॥

सब व्याधियों में तथा सब ऋतुओं में पिच्छिल अन्न भोजन कराकर रोगी को अग्नि कर्म करे । परन्तु पथरी, भगन्दर, बवासीर और मुख के रोगों में बिना भोजन कराये अग्निकर्म करना चाहिये ॥५॥

वक्तव्य—पिच्छिलमन्नं—जीवनीय, बलकारक और श्लेष्मल अन्न को पिच्छिल अन्न कहते हैं—पिच्छिलो जीवनो बल्यः सन्धानः श्लेष्मलो गुरुः । अग्निकर्म करने से शरीर में रौक्ष्य उत्पन्न होकर वात का प्रकोप होता है । उसका निवारण करने के लिये पिच्छिल अन्न का सेवन रोगी से करवाना चाहिये । अश्मरी भगन्दर इत्यादि—कहीं कहीं मूढगर्भाश्मरी ऐसा पाठ मिलता है । परन्तु मूढगर्भ में अग्निकर्म की आवश्यकता नहीं होती है ।

तत्र द्विविधमग्निकर्माहुरेके—त्वग्दग्धं, मांसदग्धं च, इह तु सिरास्नायुसन्ध्यस्थिष्वपि न प्रतिषिद्धोऽग्निः ॥६॥

कई आचार्य अग्निकर्म दो प्रकार का कहते हैं—त्वग्दग्ध और मांसदग्ध । परन्तु शल्यशास्त्र में अग्निकर्म का सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि—इन में भी निषेध नहीं है ॥६॥

वक्तव्य—एके—आचार्य इति—न सिरास्नायुसन्ध्यस्थिमर्मस्वपि कथञ्चन । दग्धोत्कर्षेण कर्तव्यं दाहो वा भिषजाऽग्निना ॥

तत्र, शब्दप्रादुर्भावो दुर्गन्धता त्वक्संकोचश्च त्वग्दग्धे, कपोतवर्णताऽल्पश्वयथुवेदना शुष्कसंकुचितव्रणता च मांसदग्धे, कृष्णोन्नतव्रणता स्रावसन्निरोधश्च सिरास्नायुदग्धे; रूक्षारुणता कर्कशस्थिरव्रणता च सन्ध्यस्थिदग्धे ॥७॥

त्वग्दग्ध में ( चड़चड़ ) शब्द होता है, दुर्गंध आती है और त्वचा सिकुड़ जाती है । मांसदग्ध में ( दग्ध स्थान ) कपोतवर्ण, किञ्चित् सूजन और वेदनायुक्त होता है और ( उत्पन्न हुआ ) व्रण सूखा और संकुचित रहता है । सिरा और स्नायुदग्ध में व्रण काला और उभरा हुआ होता है और ( रुधिरादिक ) स्राव बन्द हो जाता है । सन्धि और अस्थिदग्ध में व्रण रूखा, लाल, खुरदरा और कठिन होता है ॥७॥

वक्तव्य—कर्कश—कठोर, विषम या खुरदरा । स्थिर व्रण—कठिनव्रणता ।

तत्र शिरोरोगाधिमन्थयोर्भ्रूललाटशङ्खप्रदेशेषु दहेत्, वर्त्मरोगेष्वार्द्रालक्तकप्रतिच्छन्नां दृष्टिं कृत्वा वर्त्मरोमकूपान् ( दहेत् ) ॥८॥

शिरोरोग तथा अधिमन्थ नामक नेत्ररोग में भौंह, ललाट तथा कनपटी में दाग देना चाहिये । वर्त्मरोग में गीले वस्त्र से दृष्टि को ढककर पलकों [illegible] को [illegible]

वक्तव्य—अधिमन्थ—उत्पाट्यत इवात्यर्थं नेत्रं [illegible] शिरसोऽर्धं च तं विद्यादधिमन्थं स्वलक्षणैः ॥ डॉ० घाणेकर के अधिमन्थ को अंग्रेजी में अक्यूट आर्बिटल (Acute orbital cellulitis) कहते हैं । विशेषकर पक्ष्मकोप (Trichiasis, Distichiasis) वर्त्मरोग का अग्निकर्म अभिप्रेत है । आर्द्रालक्तकप्रतिच्छन्नां डल्हण के अनुसार गीले कपड़े से ढका हुआ, आर्द्रालक्तकम् कर्पटं । अन्य टीकाकार के अनुसार 'आलक्तक रंग से भ[ीगे] हुए वस्त्र से ढका हुआ' ऐसा अर्थ होता है । अलक्तक लाख [से] बनाया हुआ एक रक्तवर्ण रंग होता है, जिसका उपयोग अत्य[न्त] प्राचीन काल से स्त्रियाँ अपने पैर रञ्जित करने के लिये कि[या] करती थीं—अलक्तरसरक्ताभावलक्तरसवर्जितौ । अद्यापि चरणौ तस्याः पद्मकोशसमप्रभौ ॥ ( रामायण ) । पक्ष्मकोप की चिकित्सा इस प्रकार का अग्निकर्म सुश्रुत में नहीं वर्णन किया है । अष्टाङ्गसंग्रह में लाक्षारस का उपयोग केवल पलकों के बालों [के] ऊपर निशानी करने के लिये लिखा है—उपपक्ष्माणि तु लाक्षारसेनाङ्कयित्वा सन्दंशेनोद्धृत्य तनुसूच्यग्रेणाग्निवर्णेन रोमकूपान् दहेत् ॥

त्वङ्मांससिरास्नायुसन्ध्यस्थिस्थितेऽत्युग्ररुजि वायावुच्छ्रितकठिनसुप्तमांसे व्रणे ग्रन्थ्यर्शोऽर्बुदभगन्दरापचीश्लीपदचर्मकीलतिलकालकान्त्रवृद्धिसन्धिसिराच्छेदनादिषु नाडीशोणितातिप्रवृत्तिषु चाग्निकर्म कुर्यात् ॥९॥

त्वचा, मांस, सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि—इन में स्थित हुए वातप्रकोप के कारण अत्यन्त वेदना, शोथ, कठिन तथा अचेतन मांसयुक्त व्रण, ग्रन्थिरोग, अर्श, अर्बुद, भगन्दर, अपची (कण्ठमाला Scrofula), श्लीपद (फीलपाव Elephantiasis), चर्मकील, तिलकालक, आन्त्रवृद्धि (Hernia), सन्धिरोग, सिरा छेद तथा नाडीव्रण और रक्त का विशेष बहना ( जो थमे नहीं )—इन अवस्थाओं में अग्निकर्म करना चाहिये ॥९॥

तत्र वलय बिन्दु-विलेखा प्रतिसारणानीति दहनविशेषाः ॥१०॥

रोग के स्थान में वलय, बिन्दु, विलेखा और प्रतिसारण ऐसे (चार प्रकार के आकार के) दहनकर्म के विशेष होते हैं ॥१०॥

वक्तव्य—वलय—कङ्कण की भाँति गोल । बिन्दु—बिन्दु के आकार का छोटा । तप्तशलाका एक स्थान में छूने से बिन्दु सदृश दाग उत्पन्न होता है । विलेखा—नाना आकृति की लेखाएँ तप्तशलाका से निकालना-तिर्यगूर्ध्वा विविधा लेखा विलेखा (डल्हण) । प्रतिसारण—तप्तशलाका, या अन्य वस्तु से रगड़ना । इनके सिवाय अष्टाङ्गसंग्रह में (१) अर्धचन्द्र, (२) स्वस्तिक, (३) और अष्टापद—ये तीन प्रकार अधिक वर्णन किये हैं । अष्टापद का अर्थ टीका में 'चतुष्कोण' दिया है । इन आकृतियों का उपयोग रोग के स्थान के अनुसार करना चाहिये । दहनकर्म की विधि अष्टाङ्गसंग्रह में निम्न प्रकार से वर्णन की है—

[illegible]

भस्मानिलाध्मातैर्व्यजनेन चोर्ध्वानिर्गच्छज्ज्वालतयापादितापाल-कुराग्निवर्णैर्जाम्बवौष्ठादिभिर्व्याधिप्रदेशवशाद्दल्यार्धचन्द्रस्वस्तिका-ष्टखाप्रतिलारणविकल्पेन मुहुर्मुहुर्हितोपहिताभिर्वाग्भिरङ्क्रिया-मयन् दहेदासम्यग्दाहलिङ्गोत्पत्तेः। उच्छूनसुषिरप्रलूनदन्तनाडी-व्रणेषु तु स्नेहमधूच्छिष्टमधुगुग्गुलैः पूरयित्वा दहेत्॥

भवति चात्र—

रोगस्य संस्थानमवेक्ष्य सम्यङ्
नरस्य मर्माणि बलाबलं च।
व्याधिं तथर्तुं च समीक्ष्य सम्यक्
ततो व्यवस्येद् भिषगग्निकर्म ॥११॥

रोग के स्थान का (मोटाई की दृष्टि से) खूब निरीक्षण मनुष्य के मर्म स्थान तथा बलाबल का विचार कर और व्याधि तथा ऋतु इन सब बातों की अच्छी प्रकार देखकर तत्प-वैद्य अग्निकर्म (निश्चित) करे॥११॥

तत्र सम्यग्दग्धे मधुसर्पिर्भ्यामभ्यङ्गः॥१२॥

तत्र यथोक्त (लिंगानुसार) ठीक अग्नि से दग्ध हो जाय, उसके ऊपर मधु और घृत का अभ्यंग करना चाहिये॥१२॥

वक्तव्य—मधुसर्पिर्भ्यामभ्यङ्गः—अग्निकर्म के कारण जो ... व्रण उत्पन्न होता है, उस में रक्तपित्त का प्रसादन करने ..., वेदना की शान्ति करने के लिये और व्रणित भाग का ... जल्दी होने के लिये मधुघृत का प्रयोग होता है—क्षतो-... निग्रहार्थं संधानार्थं तथैव च। सद्योव्रणेष्वायतेषु क्षौद्रसर्पिर्विधीयते॥ ... के पश्चात् यष्टिमधुशालिमूलादि का स्निग्ध शीत प्रलेप ... के ऊपर करना चाहिये। सुदग्धं घृतमध्वक्त स्निग्धशीतैः ...। (अष्टांगहृदय)।

अथेमानग्निना परिहरेत्—पित्तप्रकृतिमन्तः-शोणितं भिन्नकोष्ठमनुद्धृतशल्यं दुर्बलं बालं वृद्धं भीरुमनेकव्रणपीडितमस्वेद्यांश्चेति ॥१३॥

इतने मनुष्यों को अग्निकर्म करना उचित नहीं है। जैसे—पित्तप्रकृति, रक्तपित्ती, अतिसारी, जिसके शरीर में से शल्य न निकाला गया हो, दुर्बल, बालक, वृद्ध, भीरु, अनेक व्रणों से पीडित तथा अस्वेद्य॥१३॥

वक्तव्य—अन्तःशोणित—कुछ लोग इसका अर्थ 'जिनके शरीर में कुपित तथा दूषित रक्त इकट्ठा हुआ है' ऐसा करते हैं। परन्तु यह अर्थ ठीक नहीं है। क्षार के लिये जो अयोग्य हैं, वे अग्नि के लिये भी अयोग्य होते हैं—न दहेत् क्षारवारितान्। इस तत्त्व के अनुसार अन्तःशोणित का अर्थ रक्तपित्ती करना अधिक ...। इसके सिवाय चरक में भी रक्तपित्ती का ही उल्लेख है—बालदुर्बलवृद्धाना गर्भिण्या रक्तपित्तिनाम्। नाग्निकर्मोपदे-शः॥ भिन्नकोष्ठम्—इस का भी 'शस्त्रादि से जिस का उदर ... हो गया है' ऐसा अर्थ कुछ लोग करते हैं। परन्तु इस प्रकार उदर भेद में अग्निकर्म का निषेध नहीं है, बल्कि अग्निकर्म ... के लिये कहा है—उदरान्मेदसो वर्तिर्निर्गता यस्य देहिनः। अग्नि-तप्तेन शस्त्रेण छिंद्यात्॥ इसलिये क्षार के लिये अयोग्य लोगों की ... देखकर इसका अर्थ 'अतिसारी' करना अधिक प्रशस्त है। ...-पाण्डुमेहो रक्तपित्ती क्षयार्तः क्षामोऽजीर्णी चोदरार्तो विषार्तः। तृड्च्छर्द्यार्तो गर्भिणी पीतमद्यो नैते स्वेद्या यश्च मर्त्योऽतिसारी॥ इनके अतिरिक्त नेत्ररोग और कुष्ठ में भी अग्नि का उपयोग नहीं करना चाहिये—नाग्निकर्मोपदेष्टव्य नेत्रकुष्ठव्रणेषु च। (चरक)।

अत ऊर्ध्वमितरथादग्धलक्षणं वक्ष्यामः। तत्र, स्निग्धं रूक्षं वाऽऽश्रित्य द्रव्यमग्निर्दहति; अग्नि-संतप्तो हि स्नेहः सूक्ष्मसिरानुसारित्वात्त्वगादीननु-प्रविश्याशु दहति; तस्मात् स्नेहदग्धेऽधिका रुजो भवन्ति ॥१४॥

इसके आगे हम अन्य प्रकार से दग्ध के लक्षण कहते हैं। अग्नि स्निग्ध या रूक्ष पदार्थों का आश्रय करके (प्राणियों के धातुओं को) जलाता है। अग्नि से तपाया हुआ स्निग्ध पदार्थ सूक्ष्म नसों में गमन करने (के अपने स्वभाव) से त्वचा आदि में प्रवेश कर तत्काल दग्ध कर देता है। इसलिए (घृत तैल आदि) स्नेह से जले हुए स्थान में अधिक पीडा होती है॥१४॥

वक्तव्य—इतरथादग्ध—वैद्य के सिवाय या रोगचिकित्सा के सिवाय अन्य प्रकार से जला हुआ, आकस्मिक। इतरथा-दग्ध को वाग्भट में प्रमाद दग्ध कहा है। स्निग्धं रूक्षं वा आ-श्रित्य—तैल घृतादि स्निग्ध रूक्ष अथवा काष्ठ पाषाणादि द्रव्यों का आश्रय करके। अँग्रेजी में द्रव्य के अनुसार दग्ध के दो भेद करते हैं। जो दग्ध अग्निज्वाला या तप्त पाषाण लोह इत्यादि ठोस पदार्थों से होता है, उसे बर्न (Burn) कहते हैं। जो दग्ध तप्त जल तैल इत्यादि द्रव पदार्थों या तप्त वायु रूप पदार्थों से होता है, उसे स्काल्ड (Scald) कहते हैं। आयुर्वेदिक परिभाषा के अनुसार 'बर्न' को 'रूक्षदग्ध' और 'स्काल्ड' को 'स्निग्धदग्ध' कह सकते हैं।

तत्र प्लुष्टं दुर्दग्धं सम्यग्दग्धमतिदग्धं चेति चतुर्विधमग्निदग्धम्। तत्र यद्विवर्णं प्लुष्यतेऽतिमात्रं तत् प्लुष्टं; यत्रोत्तिष्ठन्ति स्फोटास्तीव्राश्चोषदाहराग-पाकवेदनाश्चिराच्चोपशाम्यन्ति तद्दुर्दग्धं; सम्यग्दग्ध-मनवगाढं तालफलवर्णं सुसंस्थितं पूर्वलक्षणयुक्तं च; अतिदग्धे मांसावलम्बनं गात्रविश्लेषः सिरास्ना-युसन्ध्यस्थिव्यापादनमतिमात्रं ज्वरदाहपिपासामू-र्च्छाश्चोपद्रवा भवन्ति व्रणश्चास्य चिरेण रोहति रूढश्च विवर्णो भवति। तदेतच्चतुर्विधमग्निदग्ध-लक्षणमात्मकर्मप्रसाधकं(नं) भवति ॥१५॥

अग्निदग्ध प्लुष्ट, दुर्दग्ध, सम्यग्दग्ध और अतिदग्ध ऐसे चार प्रकार का होता है। उनमें से जिसमें त्वचा का वर्ण पलट जाय, और झुलस-सा जाय, उसे 'प्लुष्ट' कहते हैं। जिस में दारुण फफोले पड जायँ, चूसने की-सी पीड़ा हो, जलन हो, रंग लाल हो, पक जाय और बहुत काल में जिसकी शान्ति हो, वह 'दुर्दग्ध' है। जिसमें घाव नीचा न हो, वर्ण ताडफल के समान हो, जिस में नतोन्नतता न हो और जो पहले कहे हुए लक्षणों से युक्त हो, वह 'सम्यग्दग्ध' है। 'अतिदग्ध' में मांस (नीचे की तरफ) लट-कता है। जला हुआ अवयव विकल हो जाता है। उसके सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थियों का अतिशय नाश हो जाता है। ज्वर,

तोऽध्यव०।

दाह, प्यास, मूर्च्छा इत्यादि उपद्रव हो जाते हैं। व्रण बहुत दिन के पश्चात् भरता है और भरने पर भी शरीर के समान वर्ण नहीं होता है। ये चारों प्रकार के अग्निदग्ध के लक्षण वैद्य को अपने कार्य में प्रसाधक होते हैं ॥१५॥

वक्तव्य—प्लुष्ट-इसी को ही वाग्भट में तुत्थ कहा है। चतुर्विधमग्निदग्धम्—ये आकस्मिक या प्रमाद दग्ध के चार प्रकार हैं। चोष-'आकृष्यन इव वेदनाविशेष'। पूर्वलक्षणयुक्त च-'तत्र शब्दप्रादुर्भाव' इत्यादि सूत्र सात में वर्णन किये हुए लक्षणयुक्त। गात्रविश्लेष-दग्ध हुए अवयव का बेडौल और विकलित हो जाना। आत्मकर्मप्रसाधकम्—वैद्यस्यात्मकर्मनिदान चिकित्साकर्म च तयोः प्रकर्षेण साधकं सहायभूतं भवति। चतुर्विध दग्ध के लक्षण मालूम होने से अग्निकर्म करने में तथा दग्ध की चिकित्सा करने में बहुत सहायता मिलती है। पाश्चात्य शल्यशास्त्र में दग्ध ■ अवस्थाओं में विभक्त किया गया है। (१) प्रथमावस्था—इसमें त्वचा लाल और विवर्ण हो जाती है। परन्तु त्वचा का नाश नहीं होता है। आयुर्वेदिक प्लुष्ट और इस प्रथमावस्था में सादृश्य है। (२) द्वितीयावस्था—इसमें त्वचा और ऊपरी पर्त (Cuticle)। इनके बीच में लसिका का संचय होकर फफोले बन जाते हैं। दुर्दग्ध और द्वितीयावस्था में सादृश्य है। (३) तृतीयावस्था—इसमें त्वचा का ऊपरी पर्त तथा त्वचा का (Cutis vera) भी कुछ भाग नष्ट होता है। परंतु स्पर्शांकुर (Papillae), स्वेदग्रंथि, रोमकूप तथा तेल की ग्रंथियां नष्ट नहीं होती हैं। इसका कुछ सादृश्य सम्यग्दग्धावस्था के साथ हो सकता है। (४) चतुर्थावस्था—इसमें सम्पूर्ण त्वचा तथा उपत्वचा (Subcutaneous tissue) का भी कुछ भाग नष्ट होता है। (५) पञ्चमावस्था—इसमें त्वचा, उपत्वचा तथा पेशियों का भी नाश होता है। पेशियों के साथ साथ सिरा स्नायुओं का भी नाश होता है। (६) षष्ठावस्था—इसमें जला हुआ सम्पूर्ण अवयव सिरास्नायु सन्ध्यस्थि के साथ नष्ट और विघटित (Disorganised) हो जाता है। अन्तिम तीन अवस्थाओं का समावेश अतिदग्धावस्था में हो सकता है।

भवन्ति चात्र—

अग्निना कोपितं रक्तं भृशं जन्तोः प्रकुप्यति।
ततस्तेनैव वेगेन पित्तमप्यभ्युदीर्यते ॥१६॥
तुल्यवीर्ये उभे ह्येते रसतो द्रव्यतस्तथा।
तेनास्य वेदनास्तीव्राः प्रकृत्या च विदह्यते ॥१७॥
स्फोटाः शीघ्रं प्रजायन्ते ज्वरस्तृष्णा च वर्धते।

अग्नि से विदग्ध हुआ मनुष्यों का रक्त अत्यन्त विगुणित हो जाता है। फिर उस विगुणित रक्त से पित्त भी शीघ्र प्रकुपित होता है ॥१६॥ इन दोनों पित्त तथा अग्निकोपित रक्त के वीर्य, रस तथा द्रव्य की दृष्टि से समान होने के कारण उस दग्ध मनुष्य को तीव्र वेदना होती है, स्वभाव से ही दाह भी होता है, दारुण फफोले पड़ जाते हैं, और ज्वर तथा तृषा भी बढ़ जाती है ॥१७॥

वक्तव्य—दहन के सार्वदैहिक लक्षण और उनकी सम्प्राप्ति—स्थानिक लक्षणों के सिवाय दहन के सर्व शरीर पर भी भयानक परिणाम होते हैं। ये परिणाम तीन अवस्थाओं में विभक्त किये जाते हैं। (१) दाह की अवस्था—इस अवस्था में दाह की गहराई तथा विस्तार अधिक हो तो निपात (Shock) उत्पन्न होता है। इसमें रोगी स्तब्ध और मूर्च्छित रहता है। कभी कभी हृदयक्रि का अवरोध (Inhibition of the hearts action) हो मृत्यु भी हो जाती है। दाह की गहराई की अपेक्षा विस्त अधिक भयानक होता है। सामान्यतया यह देखा गया है शरीर के चर्म का तिहाई भाग जल जाने पर रोगी के ब की बहुत कम आशा होती है। परन्तु शरीर का यदि दो तिह भाग केवल प्लुष्ट हो जाय तो भी दो दिन में रोगी की मृ हो जाती है। (२) शोथ की अवस्था—इस अवस्था में त्व रक्त तथा शरीर के अन्य धातु जल जाने के कारण उत्पन्न विष का संचार सर्व शरीर में होता है और उसी से ज्वर, दा तृषा इत्यादि लक्षण उत्पन्न होते हैं। यदि ज्वलन का स्थ छाती, सिर, उदरादि मर्म स्थानों पर हो तो न्युमोनिय फुफ्फुसावरणशोथ, मस्तिष्कावरणशोथ, उदरकलाशोथ इत्या रोग उत्पन्न होते हैं। इसी अवस्था में जीवाणुओं का संक्रम दग्धस्थान में होने का विशेष भय रहता है। (३) रोपणावस्था-यदि विकारी जीवाणुओं का प्रवेश दग्धस्थान में न हुआ तो व्रण का रोपण होने लगता है। अन्यथा विसर्प, धनुस्तं तथा वृक्क यकृत् के विविध रोग उत्पन्न होते हैं।

दग्धस्योपशमार्थाय चिकित्सा संप्रवक्ष्यते ॥१८
प्लुष्टस्याग्निप्रतपनं कार्यमुष्णं तथौषधम्।
शरीरे स्विन्नभूयिष्ठे स्विन्नं भवति शोणितम् ॥१९॥
प्रकृत्या ह्युदकं शीतं स्कन्दयत्यतिशोणितम्।
तस्मात् सुखयति ह्युष्णं नतु शीतं कथंचन ॥२०॥

प्लुष्ट दग्ध भाग को अग्नि से तपाना चाहिये और बा तथा आभ्यन्तर भी गरम औषधि करनी चाहिये। (उष्णोपचा से) शरीर में काफी पसीना आ जाने के कारण रक्त का विल यन हो जाता है ॥१८-१९॥ जल स्वभाव से ठंडा है और रक्त क ठिठरा देता है। इस कारण (प्लुष्ट दग्ध में) गरम आराम क देता है, परन्तु शीत हरगिज आराम नहीं कर सकता ॥२०॥

वक्तव्य—प्लुष्ट दग्ध में शीतप्रयोग से दग्ध स्थान की उष्णता बाहर नहीं आ सकती, जिस से उस स्थान पर शोथ रागशूलादि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं और रोगी को आराम नहीं मिलता। उष्णोपचार से रक्त का विलयन होकर दग्ध स्थान की उष्णता कम हो जाती है और रोगी को आराम मिलता है—स्वन्ने रक्ते हिमैर्नोष्मा निष्क्रामति यतो बहिः। वेदना वर्धते तेन रुधिरं च विदह्यते। उष्णं निष्क्रामयत् कुर्यादूष्माणं मदनां रुजं ॥ (अष्टांगसं)।

शीतामुष्णां च दुर्दग्धे क्रियां कुर्याद्भिषक् पुनः।
घृतालेपनसेकांस्तु शीतानेवास्य कारयेत् ॥२१॥

दुर्दग्धचिकित्सा—दुर्दग्ध में शीत और उष्ण दोनों प्रकार की क्रिया वैद्य को करनी चाहिये। परन्तु औषधि घृत का लेप तथा क्वाथादि से सेचन ठंडी अवस्था में ही करना चाहिये ॥२१॥

वक्तव्य—दुर्दग्ध में जो गहरा जला हुआ भाग होता है उस पर ठंडी क्रिया और जो प्लुष्ट सदृश बहुत गहरा नहीं है वहां पर उष्ण क्रिया करनी चाहिये। अथवा यदि दाह अधिक हो तो शीत क्रिया और दाह अधिक न हो तो उष्ण क्रिया करनी चाहिये। अथवा प्रारंभ में उष्ण क्रिया और पश्चात् शीत क्रिया करनी चाहिये।

पक्वदग्धे तुगाक्षीरीप्लक्षचन्दनगैरिकैः।
मृतैः सर्पिषा स्निग्धैरालेपं कारयेद्भिषक् ॥२२॥
यानूपौदकैश्चैनं पिष्टैर्मांसैः प्रलेपयेत्।
ाविद्रधिवच्चैनं सन्ततोष्माणमाचरेत् ॥२३॥

सम्यग्दग्धचिकित्सा—सम्यग्दग्ध में वंशलोचन, अश्वत्थ की ;, रक्त चंदन, गेरु, गुडूची—इन्हें घृत में मिलाकर उसका करे ॥२२॥ अथवा ( अश्वादिक ) ग्राम्यपशु, ( वराहमहि- क ) आनूप पशु, (कच्छपादिक) जलचर प्राणी—इन का । पीसकर लेप करे और यदि हमेशा दाह होता रहे तो पित्त- धि के अनुसार उपचार करे ॥२३॥

तिदग्धे विशीर्णानि मांसान्युद्धृत्य शीतलाम्।
यां कुर्याद्भिषक् पश्चाच्छालितण्डुलकण्डनैः ॥२४॥
न्दुकीत्वक्कषायैर्वा घृतमिश्रैः प्रलेपयेत्।
णं गुडूचीपत्रैर्वा छादयेदथवौदकैः ॥२५॥
यां च निखिलां कुर्याद्भिषक् पित्तविसर्पवत्।

अतिदग्ध में (जलने के कारण) लटके हुए मांस को निकाल के ठंढे उपचार करे और शालि चावलों का चूर्ण या तिन्दुकी- क्चूर्ण घृत से मिलाकर लेप करे, (तत्पश्चात्) व्रण को गिलोय पत्तों से या कमल के पत्तों से आच्छादन करे ॥२४-२५॥ तिदग्ध में वैद्य सपूर्ण क्रिया पित्तविसर्प के समान करे।

वक्तव्य—तिन्दुकीत्वक्कषायैः—तिन्दुकीत्वक्चूर्णैः। तिन्दुकी- क्कषायं तिन्दुकीत्वक्चूर्णम्। (इन्दु)। कुछ टीकाकार कषाय का र्थ कषाय वृक्ष यथा वट ऐसा करते हैं। 'तिन्दुकीत्वकपालैः'[1] ऐसा लक्षणसंमत पाठ है।

मधूच्छिष्टं समधुकं रोध्रं सर्जरसं तथा ॥२६॥
मञ्जिष्ठां चन्दनं मूर्वां पिष्ट्वा सर्पिर्विपाचयेत्।
सर्वेषामग्निदग्धानामेतद् रोपणमुत्तमम् ॥२७॥

मोम, मुलहठी, लोध, राल, मंजीठ, चन्दन और मूर्वा—इन्हें पीस कर घृत पकावे। यह घृत संपूर्ण प्रकार के अग्निदग्ध व्रणों को भर लाने के लिये बहुत उत्तम है ॥२६-२७॥

स्नेहदग्धे क्रियां रूक्षां विशेषेणावचारयेत्।

तैल.घृतादि स्निग्ध पदार्थों से दग्ध की चिकित्सा रूक्षोप- चार से करनी चाहिये।

वक्तव्य—दग्ध की आधुनिक चिकित्सा—दग्ध की प्रारंभिक अवस्था में जब रोगी स्तब्ध और बेहोश होता है, उष्णोपचार से बहुत लाभ होता है। उसमें रोगी को गरम कमरे में रखना, गरम कपड़े से ढककर रखना, गरम उत्तेजक पेय पीने के लिये देना और यदि आवश्यक हो तो टंकणाम्ल ( Boric acid ) के सौम्य गरम घोल में उसको रखना इत्यादि उपाय करना चाहिये। दग्धस्थान पर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता नहीं है। जब रोगी की स्तब्धता नष्ट हो जाती है, तब दग्ध की चिकित्सा करनी चाहिये। दग्धस्थान की चिकित्सा के लिये कषाय रस ( Tannic Acid ) आज कल बहुत लाभकर प्रमाणित हुआ है। २·५% घोल में कवलिका भिगो कर दग्धस्थान पर रक्खी जाती है। हरीतकी चूर्ण का घोल बना कर उसका उपयोग कर सकते हैं। केवल पानी स्वच्छ उबला हुआ प्रयोग में लाना चाहिये। जब दग्ध से सड़ा गला मांस हट जाय तब 'मधूच्छिष्ट' मरहम के तौर पर पराफीन का निम्न योग बना कर उसका उपयोग किया जाता है। इस से रोपण का कार्य शीघ्र होता है। मृदु पैराफीन ७%, ठोस ६%, जैतून का तेल ५%, युकालिप्टस तैल २%, बीटा नैप्थाल ½% । परंतु आज कल सब से उत्तम चिकित्सा टैनिक अम्ल द्वारा ही प्रमाणित हुई है। इससे वेदना नहीं होती, बार बार व्रणोपचार बदलना नहीं पड़ता और दग्धस्थान के विष शरीर में नहीं फैलते।

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि धूमोपहतलक्षणम् ॥२८॥
श्वसिति क्षौति चात्यर्थमत्याधमति कासते।
चक्षुषोः परिदाहश्च रागश्चैवोपजायते ॥२९॥
सधूमकं निश्वसिति घ्रेयमन्यन्न वेत्ति च।
तथैव च रसान् सर्वान् श्रुतिश्चास्योपहन्यते ॥३०॥
तृष्णादाहज्वरयुतः सीदत्यथ च मूर्च्छति।
धूमोपहत इत्येवं, शृणु तस्य चिकित्सितम् ॥३१॥

अब यहां से धुँए से पीड़ित हुए मनुष्य के लक्षण कहते हैं ॥२८॥ श्वास में कठिनता होती है, छींकता है, पेट फूला रहता है, खाँसता है आँखों में जलन तथा सुर्खी होती है ॥२९॥ प्रश्वास में धुँआ निकलता है, (धुँए के सिवाय) अन्य गंध नहीं समझता है, ऐसा स्वाद का ज्ञान भी नष्ट हो जाता है, सुनाई नहीं देता है ॥३०॥ तृष्णा, दाह और ज्वर युक्त होकर दुर्बल तथा मूर्च्छित रहता है। इस प्रकार धुँए से पीड़ित मनुष्य के लक्षण होते हैं। अब उसकी चिकित्सा सुनो ॥३१॥

वक्तव्य—धुँए में अधिकांश कार्बन डायोक्साईड होता है। इसके सिवाय कार्बन मानोक्साईड, गंधक का धुँआ, अमोनिया, हायड्रोजन सलफाईड इत्यादि वायु तथा काजले कण धुँए में होते हैं। इनसे वायु भर जाने के कारण रक्तशुद्धि के लिये प्राणवायु नहीं मिलती है और रक्त की शुद्धि नहीं होती है। इस अवस्था को अँग्रेजी में असफिक्सीएशन ( Asphyxiation ) कहते हैं। धुँए में से कुछ वायु रक्त के साथ मिल कर उसको और भी दूषित कर देते हैं। इस दूषित रक्त का बुरा प्रभाव मस्तिष्कगत श्वासकेन्द्र ( Respiratory centre ) पर होता है और बेहोश होकर रोगी की मृत्यु होती है। इसकी तीन अवस्थाएँ होती हैं। (१) श्वासकृच्छ्र की अवस्था—इसमें दूषित रक्त का श्वासकेन्द्र पर कुछ उत्तेजक प्रभाव पड़ता है। (२) आक्षेप की अवस्था—इसमें पहले से ही अधिक उत्तेजक प्रभाव पड़ता है, जिससे रोगी ऐंठने लगता है। (३) अवसाद की अवस्था—इसमें दूषित रक्त से मस्तिष्कगत केन्द्रों का कार्यघात हो जाता है और रोगी की संन्यस्त होकर मृत्यु हो जाती है।

सर्पिरिक्षुरसं द्राक्षां पयो वा शर्करांम्बु वा।
मधुराम्लौ रसौ वाऽपि वमनाय प्रदापयेत् ॥३२॥
वमतः कोष्ठशुद्धिः स्याद्धूमगन्धश्च नश्यति।
विधिनाऽनेन शाम्यन्ति सदनक्षवथुज्वराः ॥३३॥
दाहमूर्च्छातृडाध्मानश्वासकासाश्च दारुणाः।
मधुरैर्लवणाम्लैश्च[1] कटुकैः कवलग्रहैः ॥३४॥

[1] त्वकपालैर्वा.

[1] इत्येष.

सम्यग्गृह्णानीन्द्रियार्थान् मनश्चास्य प्रसीदति ।
शिरोविरेचनं चास्मै दद्याद्योगेन शास्त्रवित् ॥३५॥
दृष्टिर्विशुध्यते चास्य शिरोग्रीवं च देहिनः ।
अविदाहि लघु स्निग्धमाहारं चास्य कल्पयेत् ॥३६॥

घृत, ईख का रस, द्राक्षारस, दूध, शरबत या मधुराम्ल अन्य रस वमन के लिये पिलावे ॥३२॥ वमन से कोठे की शुद्धि होती है और धूम का गन्ध भी नष्ट होता है। इसी विधि से रोगी की थकान, छींक, ज्वर, दाह, बेहोशी, तृषा, अफारा, श्वासकृच्छ्र, खांसी इत्यादि दारुण विकार नष्ट हो जाते हैं। मधुर, लवण, अम्ल और कटुक रस के कुल्ले करने से ज्ञानेन्द्रिय का ज्ञान ठीक हो जाता है और चित्त भी प्रसन्न होता है। शास्त्र जानने वाला वैद्य फिर उसको योग्यमात्रा में शिरोविरेचन देवे । इससे रोगी की दृष्टि ठीक हो जाती है और सिर तथा गला भी साफ हो जाता है। और रोगी को आहार शीतल, हलका और स्निग्ध देना चाहिये ॥३३-३६॥

वक्तव्य—धूमोपहत की आधुनिक चिकित्सा–रोगी को धूम स्थान से उठा कर खुली हवा के स्थान में रखना चाहिये। गला और छाती पर तंग कपड़े हों तो उनको निकालना चाहियें या ढीले कर देना चाहिये। कृत्रिम प्रश्वास ( Artificial respiration ) करना चाहिये। इस की पद्धतियां आगे २७ वें अध्याय में जलमृत की चिकित्सा की टीका में वर्णन की जायँगी। उसके साथ साथ शुद्ध प्राणवायु भी सूंघने के लिये मिल सके तो देना चाहिये। जीभ पकड़ कर बीच-बीच में खींचना चाहिये। छाती और मुख पर ठंडे और गरम पानी का छिड़काव करना चाहिये। सूंघने के लिये अमोनिया ( Ammonia ) जैसा तीव्र शिरोविरेचन देना चाहिये । छाती की फ्रेनिक नाड़ी ( Phrenic nerve ) बिजली की सहायता से उत्तेजित करनी चाहिये। यदि रोगी की स्थिति दुःसाध्य मालूम हो तो सिरा वेधकर ४०–८० तोले तक खराब खून निकाल कर उतना ही नमक का पानी सिरा द्वारा शरीर में डालना चाहिये। सतकुचला जैसी हृदयोत्तेजक औषधि की सुई लगानी चाहिये और हाथ-पैरों को गरम सेक करना चाहिये। कृत्रिम प्रश्वसन की क्रिया हृदय की गति बंद होने के पश्चात् दो तीन मिनट तक करते रहना चाहिये।

उष्णवातातपैर्दग्धे शीतः कार्यो विधिः सदा ।
शीतवर्षानिलैर्दग्धे स्निग्धमुष्णं च शस्यते ॥३७॥
तथाऽतितेजसा दग्धे सिद्धिर्नास्ति[1] कथञ्चन ।
इन्द्रवज्राग्निदग्धेऽपि जीवति प्रतिकारयेत् ॥
स्नेहाभ्यङ्गपरीषेकैः प्रदेहैश्च तथा भिषक् ॥३८॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽग्निकर्मविधि
र्नाम द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

लू और धूप से पीड़ित हुए को शीतल क्रिया करनी चाहिये। ठंडी हवा और वर्षा से पीड़ित हुए को स्निग्ध और गरम चिकित्सा करनी चाहिये ॥३७॥ तथा अति तेजयुक्त इन्द्रवज्र से दग्ध मनुष्य की ( चिकित्सा में ) सिद्धि नहीं हो सकती। परंतु वह भी यदि कुछ समय तक जीवित रहे तो वैद्य परिषेक और प्रलेप आदि से उसका प्रतिकार करने चेष्टा करे ॥३८॥

वक्तव्य—उष्णवातातपदग्ध रोग को अँग्रेजी स्ट्रोक, सन स्ट्रोक, हीट अपोप्लेक्सी या थर्मिक फीवर ( stroke Sun stroke, Heat apoplexy, Thermic कहते हैं। यह रोग उष्ण प्रदेशों में ग्रीष्मकालिक सूर्य के ताप से या अग्निज्वालादि के अतितीव्र ताप से होता है। जब तक वायुमण्डल का ताप ११० फा से न हो और वायु अत्यंत स्तब्ध और आर्द्र ( Humid ) तब तक यह रोग नहीं होता है। इस रोग के होने में श्र थिकय, थकावट, मलावरोध, अधिक और भारी कपड़ों पहनना, मद्यसेवन, विषम ज्वरादि से उत्पन्न हुई दुर्बल सिर और ग्रीवा पश्चाद्भाग पर सूर्य की किरणें सीधी प ( Exposure ) इत्यादि कारण सहायक होते हैं। इन सहा कारणों से तथा बाह्य उष्णता से मस्तिष्क सुषुम्नागत उष्ण नियामक केंद्र (Heat regulating mechanism) के कार्य बिगाड़ उत्पन्न होकर शरीर की उष्णता बढ़ने लगती है। रो बहुधा अकस्मात् मूर्छित हो जाता है। परंतु कभी कभी प्रारंभ सिरदर्द, हृल्लास, वमन, बेचैनी आदि लक्षण होते हैं और तत्पश्च रोगी मूर्छित हो जाता है। श्वास घुर्घुरयुक्त ( Storterous नाड़ी दुर्बल क्षीण और शीघ्र हो जाती है। त्वचा शुष्क क उष्ण होती है। शरीर की उष्णता १०८–११२ फै तक बढ़ती और यदि शीघ्र ही चिकित्सा न की जाय तो कुछ घंटों तक रो सन्यस्त अवस्था में रह कर मर जाता है। शीत कार्यो वि सदा—रोगी को तत्काल किसी ठंडे स्थान पर ले जाकर उस कपड़े उतार कर नग्न करना चाहिये। तत्पश्चात् उसके सिर प बर्फ की थैली रखनी चाहिये। शरीर पर बर्फ के मोटे मोटे टुक से रगड़ना चाहिये या हिमजलार्द्र वस्त्र से शरीर लपेटन चाहिये। इन उपायों से यदि शरीर की उष्णता कम न हो तं शीतजल की बस्ति भी देनी चाहिये। जब शरीर की उष्णत १०२ फा तक उतर जाती है। तब शीतोपचार कम करन चाहिये शीतवर्षानिलदग्ध इस अवस्था को अँग्रेजी में फ्रास बाईट ( Frostbite ) कहते हैं। शीतप्रदेश में शिशिर ऋ के समय हिम तुषारयुक्त अति शीत वायु चलने से हाथ-पैरों में रक्तप्रवाह कम होने के कारण तथा नासा और कर्ण खुले रहने के कारण यह अवस्था उत्पन्न होती है। इस अवस्था में उक्त अवयवों की त्वचा ही अधिक विकृत होती है। अवयव सिकुड़ा हुआ, कठिन और मोम की भांति दिखाई देता है परंतु उसमें वेदना नहीं होती। इसमें एकाएक रक्तप्रवाह शुरू होने से तीव्र वेदना शुरू होती है और शोथयुक्त कोथ ( Inflammatory gangrene ) भी होता है। चिकित्सा—शीतदग्ध भाग का रक्त वाहिनियों में जम जाता है, उसको प्रवाहित करना चाहिये। इसके लिये दग्धस्थान पर घर्षण करके धीरे धीरे उष्णता उत्पन्न करना अधिक प्रशस्त है। यदि अकस्मात् दग्ध भाग उष्ण किया जाय तो रक्तप्रवाह एकाएक शुरू हो कर शोथयुक्त कोथ उत्पन्न होने की संभावना होती है। पहले रोगी को ठंडे कमरे में रखकर धीरे धीरे कमरे की उष्णता

[1] सिद्धिर्नैकान्तिकी मता

नी चाहिये। जब थोड़ी प्रतिक्रिया शुरू होती है, तब उसको पेय भी देना चाहिये। कृत्रिम उष्णता का उपयोग दग्ध पर गरम करने के लिये कभी भी नहीं करना चाहिये। में उसकी उन या अन्य गरम कपड़े में लपेट कर रखना चाहिये। अनितिजसा दग्धे—आकाशविद्युत् से ( Lightening ) जाना। आकाशविद्युत् के तीव्राघात से मस्तिष्कघात (Neuro paralysis) होकर तुरंत मृत्यु हो जाती है। यदि घात मध्यम या सौम्य हो तो शरीर जल जाने के अतिरिक्त तिनाश, अंगवध, दृष्टिमान्द्य, अपस्मार, पागलपन इत्यादि कालीन परिणाम शरीर पर हुआ करते हैं। कृत्रिम द्युत् ( Electricity ) के भी स्वाभाविक विद्युत् जैसे परिणाम होते हैं।

ति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाया सुश्रुतभाषाटीकायामग्निकर्मविधिर्नाम द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

---

# त्रयोदशोऽध्यायः।

अथातो जलौकावचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से जोंक लगाने की विधि नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—जलौका—जोंक। अँग्रेजी में जोंक को लीच या हिरुडु ( Leech, Hirudu ) कहते हैं। अवचारण—उपयोग विधि। जलौका के सिवाय इस अध्याय में शृङ्ग और अलाबू का भी थोड़ा उपयोग वर्णन किया है।

नृपाढ्यबालस्थविरभीरुदुर्बलनारीसुकुमाराणामनुग्रहार्थं परमसुकुमारोऽयं शोणितावसेचनोपायोऽभिहितो जलौकसः[1] ॥२॥

राजा, धनाढ्य, बालक, वृद्ध, डरपोक, दुर्बल, स्त्री तथा अन्य कोमलप्रकृति मनुष्यों के अनुग्रह (दयापूर्वक रोगनिवृत्ति) के लिये जोंक से रक्त निकालने का उपाय सब से अधिक मृदु (मयाहूर) है ॥२॥

वक्तव्य—अनुग्रहार्थम्—उपकारार्थम्। परम सुकुमार—शस्त्रादि द्वारा प्रच्छान सिरावेध करके रक्त निकालना असुकुमार विधि है, शृङ्ग और अलाबू द्वारा निकालना सुकुमार विधि है और जलौका द्वारा निकालना परम सुकुमार विधि होती है।

तत्र वातपित्तकफदुष्टशोणितं यथासंख्यं शृङ्गजलौकोलाबुभिरवसेचयेत्, (स्निग्धशीतरूक्षत्वात्;) सर्वाणि सर्वैर्वा ॥३॥

वात, पित्त और कफ से बिगड़े हुए रक्त को यथाक्रम शृङ्ग, जलौका और तुंबे से निकाले। क्योंकि शृङ्ग स्निग्ध, जलौका शीत और तुंबा रूखा होता है। अथवा सब स्थानों में सब से काम ले सकते हैं ॥३॥

वक्तव्य—केवल वातादि दोषों के अनुसार, नहीं तो दूषित रक्त की स्थिति तथा व्यापक स्थान के अनुसार भी शृङ्ग, जलौका और अलाबू का भिन्न भिन्न उपयोग हुआ करता है। अष्टाङ्गहृदय में लिखा है—प्रच्छानैनैकदेशस्थं ग्रथित जलजन्मभिः। हरेच्छृङ्गादिभिः सुप्तमसृग्व्यापिसिराव्यधैः। प्रच्छान पिंडिते वा स्यादवगाढे जलौकसः। त्वक्स्थेऽलाबुघटीशृङ्गं, सिरैव व्यापकेऽसृजि॥ सर्वाणि सर्वैर्वा—यदि दोष वा स्थान के अनुरूप शृङ्गादि न मिल सके अथवा रोगी की दृष्टि से शृङ्गादि में से कोई उपाय विशेष प्रशस्त मालूम हो तो दोषों का विचार न करके उसी के द्वारा रक्त निकालना चाहिये। यथा बालक, वृद्ध, स्त्रियाँ इत्यादि सुकुमारों के लिये दोषों का विचार न करके जोंक का ही उपयोग करना अधिक योग्य होता है। 'सर्वाणि सर्वैर्वा' इससे सूत्र दो और तीन में जो विरोध दिखाई देता है, उसका परिहार होता है।

भवन्ति चात्र—

उष्णं समधुरस्निग्धं गवां शृङ्गं प्रकीर्तितम्।
तस्माद्वातोपसृष्टे तु हितं तदवसेचने ॥४॥
शीताधिवासा मधुरा जलौका वारिसंभवा।
तस्मात् पित्तोपसृष्टे तु हिता सा त्ववसेचने ॥५॥
अलाबु कटुकं रूक्षं तीक्ष्णं च परिकीर्तितम्।
तस्माच्छ्लेष्मोपसृष्टे तु हितं तदवसेचने ॥६॥

गाय का सींग उष्ण, मधुर और स्निग्ध होता है। इसलिये वातदूषित रक्त सींग से निकालना अच्छा है ॥४॥ जोंक जल में उत्पन्न हुई और शीत स्थान में रहनेवाली होती है। इसलिये पित्तदूषित रक्त जोंक से निकालना अच्छा है ॥५॥ तुंबी कड़वी, रूखी और तीक्ष्ण होती है। इसलिये कफदूषित रक्त तुंबी से निकालना अच्छा है ॥६॥

तत्र प्रच्छिते तनुवस्त्रपटलसूत्रावनद्धेन[1] शृङ्गेण शोणितमवसेचयेदाचूषणात्, सान्तर्दीपयाऽलाब्वा॥

रक्त निकालने के स्थान पर ( नश्तर से ) प्रच्छान लगा कर सींग के मुख में बारीक कपड़ा सूत्र से बांधकर उस सींग से (मुखद्वारा) चूस के रक्त निकाले। (तुंबी से निकालना हो तो) उसके भीतर जलती हुई बत्ती रख के निकाले ॥७॥

वक्तव्य—तनुवस्त्रपटलसूत्रावनद्धेन—सींग के मुख पर कपड़ा चूषण के समय रोगी की त्वचा और सींग के किनारे के बीच से वायु का प्रवेश रोकने के लिये रक्खा जाता है। चूषण के लिये सींग के भीतर कुछ निर्वात स्थिति (Partial vacuam) होना आवश्यक है। यह स्थिति मुख द्वारा भीतर की वायु खींचने से उत्पन्न होती है। सान्तर्दीपयाऽलाब्वा—सींग में दोनों ओर छेद होने के कारण चूसने के लिये मुख का उपयोग हो सकता है। परंतु अलाबू केवल एकमुखी होता है। इसलिये वहाँ प्रदीप का उपयोग करके चूषण कार्य किया जाता है। वायुमंडल की वायु में एक पंचमांश ($\frac{1}{5}$) भाग प्राणवायु और चार पंचमांश ($\frac{4}{5}$) भाग नैट्रोजन होता है। प्राणवायु को ही शार्ङ्गधर में विष्णुपदामृत कहा है और अँग्रेजी में आक्सीजन ( Oxygen ) कहते हैं—नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम्। कण्ठाद्बहिर्विनिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्॥ यह प्राणवायु ज्वलन में

१ यजलौकसः.

१ तनुवस्तिपटलावनद्धेन.

उपयोगी होता है और इसके सिवाय ज्वलनकर्म नहीं हो सकता। तुंबी के भीतर प्रदीप रखने से जो प्राणवायु भीतर होती है, वह ज्वलन कर्म में नष्ट हो जाती है और कुछ निर्वात स्थिति उत्पन्न होती है। जब प्राणवायु खतम हो जाती है, तब भीतर का दीप भी आप से आप बुझ जाता है। दीप के स्थान में कपूर का उपयोग भी कर सकते हैं। घटिका का उपयोग भी भीतर ज्वलन करके ही होता है।

जलमासामायुरिति जलायुकाः, जलमासामोक इति जलौकसः ॥८॥

जलौका शब्द की निरुक्ति—जल है आयु यानि जीवन जिन का, इससे इनका नाम जलायुका है। या जल है ओक यानि स्थान जिनका, इस हेतु भी इन्हें जलौका कहते हैं ॥८॥

ता द्वादश; तासां सविषाः षट्, तावत्य एव निर्विषाः ॥९॥

जोंक बारह प्रकार की होती हैं—उन में से छः प्रकार की सविष और छः प्रकार की निर्विष होती हैं ॥९॥

तत्र सविषाः—कृष्णा, कर्बुरा, अलगर्दा, इन्द्रायुधा, सामुद्रिका, गोचन्दना चेति। तासु, अञ्जनचूर्णवर्णा पृथुशिराः कृष्णाः; वर्मिमत्स्यवदायता छिन्नोन्नतकुक्षिः कर्बुरा; रोमशा महापार्श्वा कृष्णमुखी अलगर्दा; इन्द्रायुधवदूर्ध्वराजिभिश्चित्रिता इन्द्रायुधा; ईषदसितपीतिका विचित्रपुष्पाकृतिचित्रा सामुद्रिका, गोवृषणवदधोभागे द्विधाभूताकृतिरणुमुखी गोचन्दनेति। ताभिर्दष्टे पुरुषे दंशे श्वयथुरतिमात्रं कण्डूर्मूर्च्छा ज्वरो दाहश्छर्दिर्मदः सदनमिति लिङ्गानि भवन्ति। तत्र महागदः पानालेपननस्यकर्मादिषूपयोज्यः। इन्द्रायुधादष्टमसाध्यम्। इत्येताः सविषाः सचिकित्सिता व्याख्याताः ॥१०॥

विषयुक्त जलौका ये हैं—कृष्णा, कर्बुरा, अलगर्दा, इन्द्रायुधा, सामुद्रिका और गोचन्दना। इनमें से कज्जल के चूर्ण समान काली और बड़े सिर वाली कृष्णा होती है। वर्मिमत्स्य की तरह लंबी और कुक्षि पर ऊँची धारियों वाली कर्बुरा होती है। रोमयुक्त, बड़ी पार्श्ववाली और काले मुख वाली अलगर्दा होती है। इन्द्रधनुष के वर्ण के समान चित्रविचित्र धारियां जिस पर हों, वह इन्द्रायुधा होती है। किंचित् काली तथा पीली और कई रंग के बिन्दुयुक्त फूल के समान चित्रित सामुद्रिका होती है। बैल के अण्डकोष की भांति नीचे से दो फांकसी जिसके हों और मुख छोटा रहे, वह गोचन्दना होती है। इन विषयुक्त जलौकाओं से दष्ट पुरुष में दंशस्थान पर शोथ तथा अत्यन्त खुजली होती है और ज्वर, दाह, वमन, मद, मूर्च्छा, थकावट ये लक्षण होते हैं। इस विष की शान्ति करने के लिये महागद नामक औषधि का उपयोग पान, लेप, नस्य इत्यादि कर्मों में करना चाहिये। इन्द्रायुध जलौका का दंश असाध्य होता है। इस प्रकार विषयुक्त जलौकाएँ उनकी चिकित्सा के साथ वर्णन की गई ॥१०॥

वक्तव्य—वर्मिमत्स्य—सर्पाकार मत्स्य। अन्ये रोहितमत्स्यमाहुः। महागद—कल्पस्थान में सर्पदष्टविषचिकित्सित अध्यायोक्त त्रिवृद्विशल्ये मधुकं हरिद्रे रक्ता नरेन्द्रो लवणश्च वर्गः। कटुत्रिकं चैव विचूर्णितानि शृङ्गे निदध्यान्मधुसंयुतानि॥ इस अगद का उपयोग पान, लेपन नस्य कर्म के सिवाय अभ्यञ्जन अञ्जन के लिये भी करना चाहिये।

अथ निर्विषाः—कपिला, पिङ्गला, शङ्कुमुखी, मूषिका, पुण्डरीकमुखी, सावरिका चेति। तत्र मनःशिलारञ्जिताभ्यामिव पार्श्वाभ्यां पृष्ठे स्निग्धमुद्गवर्णा कपिला, किञ्चिद्रक्ता वृत्तकाया पिङ्गाऽऽशुगा च पिङ्गला, यकृद्वर्णा शीघ्रपायिनी दीर्घतीक्ष्णमुखी शङ्कुमुखी; मूषिकाकृतिवर्णाऽनिष्टगन्धा च मूषिका, मुद्गवर्णा पुण्डरीकतुल्यवक्त्रा पुण्डरीकमुखी, स्निग्धा पद्मपत्रवर्णाऽष्टादशाङ्गुलप्रमाणा सावरिका, सा च पश्वर्थे, इत्येता अविषा व्याख्याताः ॥११॥

निर्विष जलौका ये हैं—कपिला, पिंगला, शंकुमुखी, मूषिका, पुण्डरीकमुखी और सावरिका। इनमें से मन शिला के समान रंग वाले जिस के पसवाड़े होते हैं और पीठ चिकनी मूंग के रंग समान होती है, वह कपिला है। किंचित् रक्तवर्ण, गोल, पिङ्गलवर्ण और शीघ्र चलने वाली पिंगला है। यकृत् के समान काले वर्ण वाली, शीघ्र रक्त पीने वाली बड़े और तीक्ष्ण मुख वाली शंकुमुखी होती है। मूषिक लांगूल के समान आकृति और वर्ण वाली, दुर्गंधयुक्त मूषिका होती है। मूंग के रंग समान हरिद्वर्ण और कमल के समान विस्तीर्ण मुख वाली पुण्डरीकमुखी होती है। चिकनी पद्मपत्र के समान वर्णवाली अठारह अंगुल लंबी सावरिका होती है। यह सावरिका पशुओं का रक्त निकालने के काम में आती है। इस प्रकार ये निर्विष जलौकाएँ वर्णन की हैं ॥११॥

वक्तव्य—मूषिका इति वर्ण—मूषिकलाङ्गूलाकृतिवर्णा। (डल्हण चन्द्र)। मूषिका लाङ्गूलनिभवर्णा चेति। (चक्र०)। अष्टांगसंग्रह में जलौका का मिश्र वर्णन अधिक मिलता है। जलौका अधिक [illegible] पांच या [illegible] ते अधिक [illegible] पुरुष स्त्री भेद होते हैं। पुरुष जोंक का उपयोग चिरकालीन और बहुदोषयुक्त रोगों में और स्त्री जोंक का उपयोग अचिरकालीन और अल्पदोषयुक्त रोगों में करना चाहिये—[illegible] ।

तासां यवनपाण्ड्यसह्यपौतनादीनि क्षेत्राणि तेषु महाशरीरा बलवत्यः शीघ्रपायिन्यो महाशना निर्विषाश्च विशेषेण भवन्ति ॥१२॥

यवन, पाण्ड्य, सह्य और पौतन जलौका के क्षेत्र होते हैं। इन देशों (व जलाशयों) में जो जलौकाएँ मिलती हैं, वह आकार

ड़ी, बलवान्, शीघ्र रक्त चूसने वाली और अधिक रक्त पीने
। तथा विशेषता से निर्विष होती हैं ॥१२॥

वक्तव्य—यवन—तुरुष्क देश, तुर्कस्थान। पाण्ड्य—
ास प्रान्त में चोल देश के नैर्ऋत्य का एक प्रदेश। सह्य—
ा तीर समीपस्थ सह्यपर्वत। पौतन—मथुरा प्रदेश।
ाना—जलौका साधारणतया आधा से पौन तोला रक्त
-२ ड्राम ) प्रत्येक समय चूसती है। जो अधिक से अधिक
प्रत्येक समय चूसती है और अनेक वार चूसने के लिये
र होती है।

तत्र, सविषमत्स्यकीटदर्दुरमूत्रपुरीषकोथजाताः
ुषेष्वम्भःसु च सविषाः; पद्मोत्पलनलिनकुमुद-
ौगन्धिककुवलयपुण्डरीकशैवलकोथजाता विमले-
म्भःसु च निर्विषाः ॥१३॥

भवति चात्र—

ेत्रेषु विचरन्त्येताः सलिलाढ्यसुगन्धिषु।
ा च संकीर्णचारिण्यो न च पङ्केशयाः सुखाः ॥१४॥

जलौका में से जो विषैले मत्स्य, कीड़े, मेंढक के सड़े गले
ल्मूत्र में तथा खराब पानी में उत्पन्न होती हैं, वह विषयुक्त
ती हैं। जो पद्म, उत्पल, नलिन, कुमुद, सौगन्धिक, कुवलय,
डरीक, शैवल—इनके कोथ से तथा निर्मल जल में उत्पन्न
ती हैं, वह निर्विष होती हैं। ये निर्विष और सुखकारक
ौकाएँ जहाँ निर्मल जल और सुगन्धित पदार्थों की भरमार
ती है ऐसे क्षेत्रों में विचरती हैं, विषैले पदार्थों का सेवन नहीं
रतीं तथा कीचड़ में वास नहीं करतीं ॥१४॥

वक्तव्य—वाग्भट में मूत्रपुरीष कोथ के सिवाय मत्स्या-
क के शवकोथ से भी विषयुक्त जलौका की उत्पत्ति वर्णन
ी है—तत्र दुष्टाम्बुसर्पमण्डूकमत्स्यादिशवकोथमूत्रपुरीषजाः। पद्म—
किंचित् श्वेतकमल। उत्पल—किंचित् नीलकमल। नलिन—किंचित्
रक्तकमल। कुमुद—रक्तकमल। सौगन्धिक—चन्द्रोदयविकासी
ुगन्धी कमल। कुवलय—रक्तकमल। न च सकीर्णचारिण्यः—न
ंपादिविरुद्धाहारभुजः शैवलाद्यशनत्वात्॥

तासां ग्रहणमार्द्रचर्मणा, अन्यैर्वा प्रयोगैर्गृह्णी-
यात् ॥१५॥

इन जोंकों को गीले चमड़े से या अन्य उपायों से पकड़े ॥१५॥

वक्तव्य—ग्रहण—इनका ग्रहण शरद् ऋतु में करना
प्रशस्त है। अन्यैर्वा प्रयोगैः—सद्योहत जन्तुमांसपेशी—नवनीतघृत-
क्षीराद्यभ्यक्तजङ्घाद्यवयवैर्वा। ( डल्हण )।

अथैनां नवे महति घटे सरस्तडागोदकपङ्कमा-
वाप्य निदध्यात्; भक्ष्यार्थं चासामुपहरेच्छैवलं
वल्लूरमौदकांश्च कन्दांश्चूर्णीकृत्य; शय्यार्थं तृणमौद-
कानि च पत्राणि; त्र्यहात्त्र्यहाच्चाभ्योऽन्यज्जलं भक्ष्यं
च दद्यात्; सप्तरात्रात् सप्तरात्राच्च घटमन्यं संक्रा-
मयेत् ॥१६॥

फिर इनको नवीन बड़े घड़े में सरोवर, तालाव का जल
और कीचड भरकर उसमें रख ले। खाने के लिये शैवाल, सूखा
मांस और जलकंद चूरा करके दे। सोने के लिये तृण और
(कमलादि) जलज ओषधियों के पत्ते रक्खे। प्रत्येक दूसरे
या तीसरे दिन जल और खाद्य नवीन डालता रहे और प्रत्येक
सातवें दिन इनको नवीन घड़े में बदलता रहे ॥१६॥

वक्तव्य—मलमूत्र लालादिक के कोथ से जोंकों की रक्षा
करने के लिये उनको नये नये घड़ों में पांच या सात दिन के
पश्चात् रखना चाहिये—अन्यत्राऽन्यत्र ताः स्थाप्या घटे मृत्स्नांबु-
गर्भिणी। लालादिकोथनाशार्थं सविषाः स्युस्तदन्वयात्॥

भवति चात्र—

स्थूलमध्याः परिक्लिष्टाः पृथ्व्यो मन्दविचेष्टिताः।
अग्राहिण्योऽल्पपायिन्यः सविषाश्च न पूजिताः ॥१७॥

जो जोंक बीच में मोटी, देखने में भद्दी, अधिक लंबी, मंद
चलने वाली, न चिमटने वाली, अल्प रक्त पीने वाली और विष
युक्त होती हैं, वह (रक्त निकालने के काम में) अप्रशस्त हैं ॥१७॥

वक्तव्य—परिक्लिष्टाः—असनोज्ञदर्शना, किंवा ग्लान श्रान्त
या क्लान्त।

अथ जलौकोवसेकसाध्यव्याधितमुपवेश्य सं-
वेश्य वा, विरूक्ष्य चास्य तमवकाशं मृद्गोमयचूर्णैर्य-
द्यरुजः स्यात्। गृहीताश्च ताः सर्षपरजनीकल्कोदक-
प्रदिग्धगात्रीः सलिलसरकमध्ये[2] मुहूर्तस्थिता विगत-
क्लमा ज्ञात्वा ताभी रोगं ग्राहयेत्।[1] श्लक्ष्णशुक्लार्द्रपि-
चुप्रोतावच्छन्नां कृत्वा मुखमपावृणुयात्; अगृह्णन्त्यै
क्षीरबिन्दुं शोणितबिन्दुं वा दद्याच्छस्त्रपदानि वा
कुर्वीत; यद्येवमपि न गृह्णीयात्तदाऽन्यां ग्राहयेत् ॥१८॥

जलौका लगाने की विधि—जलौकाओं से रक्त निकालने योग्य
रोगी को बिठाकर या लिटाकर उसका रक्त निकालने का स्थान
यदि व्रणयुक्त न हो तो मिट्टी और गोबर के चूर्ण से रूखा करे।
फिर पकड़ी और पाली हुई जोंकें सरस और हलदी के कल्क
से प्रदिग्ध करके जलयुक्त पात्र में थोड़े समय तक रख छोड़े।
उनकी ग्लानि दूर हुई जानकर रोग के स्थान पर लगावे।
(लगाते समय) जलौका का शरीर बारीक सफेद गीले कपड़े से
लपेटना और मुख खुला रखना चाहिये; (रोग के स्थान पर)
नहीं लगे तो वहाँ दूध या रक्त का बूँद छोड़ दे अथवा नशतर
से थोड़ा लेखन करे। यदि ऐसा करने पर भी नहीं लगे तो उसे
छोड़कर दूसरी लगावे ॥१८॥

वक्तव्य—गृहीताश्च ताः—जहाँ तक हो सके, नई कोरी
अव्यवहृत जलौका का उपयोग करना प्रशस्त होता है। क्योंकि
दूषित ( Septic ) स्थान पर प्रयुक्त हुई जलौका पुनः उपयोग
के समय अन्य स्थान पर दोष का संक्रमण कर सकती है।
सलिलसरक—जलपात्र। रोग ग्राहयेत्—रोग के स्थान पर लगावे।
रोग से रोगाधिष्ठान अभिप्रेत है। जिस समय रोगाधिष्ठान के
एक विशिष्ट बिन्दु पर जोंक लगाना है, उस समय उस स्थान
पर पहले छेदयुक्त कागज ऐसा रख दे कि कागज का
छेद अभीप्सित स्थान पर आ जाय। तब जोंक को उस
स्थान पर छोड़कर लगावे। जब गला, गर्भाशयमुख तथा

१ एतदग्रे 'मुद्गकल्कसयुतेन सलिलेन प्रक्षाल्य' इति क्वचिदधिकः
पाठः. २ °सरकमध्ये चारिण्य.

गुद इत्यादि संकट स्थान में जौंक लगाने की आवश्यकता होती है तब उसका भीतर प्रवेश रोकने के लिये उसे काच की नलिका द्वारा लगाना चाहिये, जिस नलिका के एक द्वार से जौंक का केवल मुख प्रवेश कर सकता है।

**यदा च निविशतेऽश्वखुरवदाननं कृत्वोन्नम्य च स्कन्धं तदा जानीयाद्गृह्णातीति; गृह्णन्तीं चार्द्रवस्त्रावच्छन्नां धारयेत् सेचयेच्च ॥१९॥**

जब घोडे के खुर के समान अपना मुँहकर, स्कन्ध ऊंचा करके (त्वचा में) प्रवेश करे तो जान ले कि जौंक लग गई और जब लग गई तब उस पर गीला कपड़ा रख दे और जल टपका दिया करे ॥१९॥

**दंशे सोदकण्डुप्रादुर्भावैर्जानीयाच्छुद्धमियमादत्त इति; [illegible] अथ [illegible]गन्धेन न**

जान ले कि अब जौंक शुद्ध रक्त चूसती । फिर शुद्ध रक्त चूसने वाली को छुडा ले। यदि रक्त के लालच से वह नहीं छोडे तो उसके मुख पर सैंधव नमक का चूरा छिड़क दे ॥२०॥

वक्तव्य—शुद्धमियमादत्त इति—यह माना जाता है कि जौंक अपने विशेष प्रभाव से शुद्ध और दुष्ट रक्त के मिश्रण से पहले केवल [illegible] रक्त का ही ग्रहण किया करती है—मपृक्ताद्दुष्टशुद्धाज्जलौका दुष्टशोणितम् । आदत्ते प्रथम हंस क्षीरं क्षीरोदकादिव ॥ (अष्टांगहृदय)। दंशकण्डुप्रादुर्भावे—जब तक जौंक चिपटी रहती है, तब तक किंचित् वेदना और कण्डु सदैव होती रहती है। इसलिये जब विशेष अधिक रूप से वेदना और कण्डु होने लगेगी, तब समझना चाहिये कि अब शुद्ध रक्त का शोषण हो रहा है। अपनयेत्–जौंक को खींच करके कभी भी दंशस्थान से नहीं छुडाना चाहिये। हरिद्राचूर्ण या लवणचूर्ण छिडकने से छूट जाती हैं। शोणितगन्धेन–शोणितलौल्यात्। आधुनिक जन्तुशास्त्र से भी जलौका के शरीर में गंधग्रन्थि का अस्तित्व सिद्ध नहीं होता है। इसलिये 'शोणितगन्धेन' का अर्थ 'शोणितलौल्यात्' ऐसा करना उचित है। अष्टांगसंग्रह में भी ऐसा ही पाठ है—लौल्याच्च दशमुञ्चन्त्याः क्षौद्रं लवणचूर्णं वा मुखे दद्यात्।

**अथ पतितां तण्डुलकण्डनप्रदिग्धगात्रीं तैललवणाभ्यक्तमुखीं वामहस्ताङ्गुष्ठाङ्गुलिभ्यां गृहीतपुच्छां दक्षिणहस्ताङ्गुष्ठाङ्गुलिभ्यां शनैः शनैरनुलोममनुमार्जयेदामुखात्, वामयेत् तावद्यावत् सम्यग्वान्तलिङ्गानीति । सम्यग्वान्ता सलिलसरकन्यस्ता भोक्तुकामा सती चरेत् । या सीदती न चेष्टते सा दुर्वान्ता, तां पुनः सम्यग्वामयेत् । दुर्वान्ताया व्याधिरसाध्य इन्द्रमदो (रक्तमद्रो) नाम भवति । अथ सुवान्तां पूर्ववत् सन्निदध्यात् ॥२१॥**

जौंक छूट जाने के पश्चात् उसका शरीर चावल के कण्डन से और मुख तैल और लवण से मले। फिर बांए हाथ की अँगुली और अँगूठे से पूँछ पकड कर दाहिने हाथ के अँगूठे और अँगुली से धीरे धीरे नीचे को मुख तक निचोड डाले और मुख से अच्छी तरह वमन के चिह्न आने लगें तब तक (इसी प्रकार निचोड़ कर) रक्त का वमन कराये। साफ वामित की हुई जौंक जलपात्र में छोडने पर खाने के लिये इधर उधर चलती है। जो तली में क्लान्त सी बैठ कर इधर उधर चलती नहीं, उसे दुर्वान्त समझे और फिर उसे (अच्छी तरह निचोड कर) वामित करे। सशेषरक्त जौंक को 'इन्द्रमद' नामक रोग हो जाता है। उत्तम प्रकार से वामित की हुई जौंक को पहले की भांति (जल के घडे में) रख दे ॥२१॥

वक्तव्य—इन्द्रमद—यह एक जलौकाओं का रोग है, जो बार बार रक्त निकालने के लिये प्रयोग करने से तथा प्रत्येक समय दुष्ट रक्त का योग्य वमन न कराने से हो जाता है। वाग्भट में इस रोग का नाम रक्तमद दिया है—सा ह्यसम्यग्वमनात् मज्जन च निपातनात् । सीदन्ती सलिलं प्राप्य रक्तमत्ता इति त्यजेत् ॥

करना चाहिये—सप्तरात्रं च ता पुनर्न पातयेत् । (अष्टांगसंग्रह)। यदि विकारी जीवाणुओं से दूषित स्थान में इनका उपयोग किया गया हो तो दूसरे समय इनका उपयोग रक्त निकालने के लिये न करना अधिक प्रशस्त है। अन्यथा पूर्व रोग संक्रमण दूसरे रोगी पर होने की सम्भावना होती है।

**शोणितस्य च योगायोगानवेक्ष्य शतधौतघृताभ्यङ्गस्तत्पिचुधारणं वा; जलौकोव्रणान् मधुनाऽवघट्टयेत्, शीताभिरद्भिश्च परिषेचयेद्बध्नीत वा, कषायमधुरस्निग्धशीतैश्च प्रदेहैः प्रदिह्यादिति ॥२२॥**

रक्तस्राव का योग तथा अयोग देखकर उसके अनुसार शतधौत घृत या उससे सयुक्त रुई का उपयोग करे या जलौका व्रणों पर मधु से घर्षण करे या ठंडा पानी छिड़के या व्रण को बांध दे या उन पर कषाय, मधुर, स्निग्ध और शीत पदार्थों का लेप कर दे ॥२२॥

वक्तव्य—योगायोगान्—सम्यग्योग और 'हीनमिथ्यायोग। सम्यग्योग में रक्तस्राव की राशि रोगी का बल, रक्तदुष्टि की तीव्रता तथा स्थानभिन्नता के अनुसार न्यूनाधिक हुआ करती है—बलदोषप्रमाणाद्वा विशुद्ध्या रुधिरस्य वा। रुधिरं स्रावयेज्जन्तोराशय प्रसमीक्ष्य वा ॥ (चरक)। सम्यग्योग में व्रणों पर शतधौत घृत प्रयोग करना चाहिये और हीनयोग में रुधिर स्रावण के लिये मधु तथा हरिद्रा और गुड़ से व्रणों का घर्षण करना चाहिये—अशुद्धौ स्रावयेद्दशान् हरिद्रागुडमाक्षिकैः। (वाग्भट) जलौका व्रणों पर निर्गुंडी या नीम की पत्ती का सेक करने से भी रक्त का स्रावण होता है। अतियोग—जलौका के प्रयोग में अतियोग होने की संभावना बहुत होती है। कारण यह है कि जौंक के सिर में कई छोटी छोटी ग्रंथियां होती हैं, जिनका रस व्रणों में पहुँचता है। इस रस में हिरुडिन (Hirudin) नामक एक द्रव्य होता है। इस द्रव्य में यह गुण है कि जब यह रक्त के साथ मिल जाता है तो रक्त शीघ्र नहीं जमता। जब जौंक रक्त चूसती है तो यह द्रव्य उसके लाला के साथ दंशस्थान में आता है। यह द्रव्य यदि जौंक के मुख में न होता

चूसा हुआ रक्त उसके मुख में जम जाता और निगलने दिक्कत होती। जब जौंक त्वचा से हटा दी जाती है, तब भी र द्रव्य के व्रणस्थान पर मौजूद होने के कारण रक्त का बहाव ग्र बंद नहीं होता। उस अवस्था में बहाव बंद करने के ये तथा रक्त जमाने में मदद करने के लिये शीत द्रव्य का रिषेक तथा व्रणबन्धन का उपयोग करना पड़ता है—शीतलजल-रिषेचनं बंधनं च जलौकोगुप्तस्य रक्तस्थितये। ( डल्हण )। न उपायों के सिवाय अंगुलिपीडन, कोलोडिअन ( Collodi-n ) और लोह परिहरिद ( Iron porchloride ) से आर्द्र ई का प्रयोग, फिटकरी और क्षार का ( यथा ( Silvor ni-trato ) प्रयोग अग्नितप्तशलाका का प्रयोग और टांका लगाना नसे रक्त का प्रवाह बंद होता है। सिद्धयोग—इसमें शेषरक्त सादन के लिये कषाय मधुरादि द्रव्यों का लेप करना चाहिये—शेषरक्तं शोणितस्थोणितशेषप्रसादनाय कषायमधुरशिशिरैः सघृतैः प्रदेहैः प्रदिह्यात्। ( अष्टांगसंग्रह )।

भवति चात्र—

क्षेत्राणि ग्रहणं जातीः पोषणं सावचारणम्।
जलौकसां च यो वेत्ति तत्साध्यान् स जयेद्गदान् ॥२३॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने जलौकावचारणीयो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

जलौकाओं के रहने के देश, पकड़ने की विधि, उनकी जाति, पोषण तथा उनको लगाने की विधि जो वैद्य जानता है, वह ही जलौकाओं द्वारा साध्य रोगों को जीतता है ॥२३॥

वक्तव्य—जाति—जलौका जलवासी और स्थलवासी (Aquatic and Torres trial) दो प्रकार की होती हैं। रक्तावसेक के लिये केवल जलसंभव जलौका का ही उपयोग होता है। इसी लिये इस अध्याय के प्रारंभ में लिखा है—शीताधिवासा मधुरा जलौका वारिसंभवा। इसके सिवाय सविष और निर्विष ऐसे भी दो भेद हैं। अवचारणम्—यहाँ तक जोंक लगाने की विधि वर्णन की गई है। इस विधि में जिन उपयुक्त बातों का विचार नहीं हुआ है, उनका कुछ दिग्दर्शन यहाँ किया जायगा। (१) दंशस्थान पर स्वेद करने से रक्तावसेचन में सौकर्य प्राप्त होता है। इसलिये जहाँ आवश्यक हो, वहाँ जोंक लगाने के पहले उस स्थान को गरम पानी से धोना या उपनाह स्वेद ( Poultice ) करना प्रशस्त है। (२) जोंक लगाने के लिये सब से उत्तम काल सवेरे होता है। संध्या या रात्रि के समय उनका प्रयोग नहीं करना चाहिये। क्योंकि जोंक लगाने के पश्चात् रक्त का जो प्रवाह होता है, उसका खयाल रात्रि के समय नहीं हो सकता। (३) बालकों में युवा मनुष्यों की अपेक्षा अधिक रक्तस्राव होने की प्रवृत्ति होती है। इसलिये बड़ी सावधानता से ऐसे स्थान पर जोंक लगानी चाहिये कि जहाँ दबाव से रक्तप्रवाह बंद कर सकते हैं। यथा—हड्डी के ऊपर का भाग। तथा रात्रि के समय भी जोंक नहीं लगानी चाहिये। (४) जलौकाओं का प्रयोग सिरा, नेत्रपलक, स्तन, शिश्न, वृषण—इन मृदु स्थानों में नहीं करना चाहिये। क्योंकि सिरा से भयानक रक्तस्राव होने की भीति होती है और अन्य स्थानों में शोथ उत्पन्न होता है। (५) बाल्यावस्था में प्रत्येक दो साल आयु के लिये एक जोंक पर्याप्त होती है। युवावस्था में साधारणतया छः जोंक और अधिक से अधिक दस तक जोंक लगा सकते हैं। (६) जिस समय आवश्यक संख्या में जोंक नहीं मिल सकती, उस समय निम्न उपाय को अंगीकार करके थोड़ी जोंकों से अधिक जोंकों का कार्य हो सकता है। जोंक लगाने के बाद जब वह रक्त से करीब परिपूर्ण हो जाती है, उस समय उसकी पूँछ के पास सूची द्वारा छेद करना। इससे एक तरफ जोंक रक्त चूसती रहती है और दूसरी तरफ रक्त का प्रवाह होता रहता है। इस उपाय से जोंक रक्त से परिपूर्ण होने के पश्चात् हटाने की तथा उसको निचोड़ कर फिर लगाने की आवश्यकता नहीं होती। तत्साध्यगद—जलौका शोथनिवारक ( Anti phlogistic ) और रक्तसंचयहारक होती है, जो स्थानीय रक्तहरण करके ये कार्य किया करती है। जलौका ग्रंथियां, आवरक कला ( Serous membrane ), त्वचा, अस्थि—इनके शोथ में बहुत लाभ करती है। इसलिये फुफ्फुसशोथ (Pneumonia), फुफ्फुसावरणशोथ ( Plourisy ), हृच्छोथ ( Myocarditis ), हृदयावरणशोथ ( Pericarditis ), कर्णमूलग्रंथिशोथ ( Parotitis ), कर्णशोथ, यकृच्छोथ, मस्तिष्कशोथ, मस्तिष्कावरणशोथ ( Meningitis ), संधिशोथ, गलान्तर्ग्रन्थिशोथ ( Tonsillitis ), विद्रधि, मोच, आघात से रक्त जम जाना—इन रोगों में इसका उपयोग किया जाता है। इनके सिवाय दुःसाध्य वमन कौड़ी प्रदेश पर जोंक लगाने से कभी कभी बंद हो जाता है। शिरःशूल कनपटी पर जोंक लगाने से बंद होता है। अतिसार तथा अर्श में गुदा के पास जोंक लगाने से कुंथन तथा वेदना कम हो जाती है। छाती तथा उदर के शूल में शूल के स्थान पर जोंक लगाने से आराम मिलता है। नेत्राभिष्यंद, श्वेतमण्डलशोथ ( Scleritis ), दृष्टिपटलनिकाशोथ ( Iritis ) इत्यादि नेत्र के रोगों में कनपटी पर अपांग ( Outer canthus ) के समीप जोंक लगाने से लाभ होता है। अष्टांगहृदय के निम्न ( प्रक्षिप्त ) श्लोक में जलौकासाध्य रोगों के नाम दिये हैं—गुल्मार्शोविद्रधिकुष्ठवातरक्तगलामयान्। नेत्ररुग्विषवीसर्पान् शमयन्ति जलौकसः ॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां सूत्रस्थाने जलौकावचारणीयो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

---

# चतुर्दशोऽध्यायः।

अथातः शोणितवर्णनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से शोणितवर्णनीय अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

तत्र पाञ्चभौतिकस्य चतुर्विधस्य षड्रसस्य द्विविधवीर्यस्याष्टविधवीर्यस्य वाऽनेकगुणस्योपयुक्तस्याहारस्य सम्यक्परिणतस्य यस्तेजोभूतः सारः परमसूक्ष्मः स रस इत्युच्यते ॥२॥

पञ्चभूतात्मक, चतुर्विध, षड्रसात्मक, द्विविध या अष्टविध

वीर्यात्मक और अनेकगुणात्मक यथाविधि भोजन किये हुए आहार का योग्य परिपाक होने से जो प्रसादस्वरूप अत्यन्त सूक्ष्म सार बनता है, वह रस कहलाता है ॥२॥

वक्तव्य—पाञ्चभौतिक—पृथिव्यादि पञ्चभूत द्रव्ययुक्त—पञ्चभूतात्मक देह आहार पाञ्चभौतिक ॥ चतुर्विध—पेय, लेह्य, भक्ष्य और भोज्य। षड्रस—मधुरादि षड् रस । द्विविधवीर्य—शीत और उष्ण वीर्य। अष्टविधवीर्य—शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, विशद, पिच्छिल, मृदु और तीक्ष्ण वीर्य। अनेक गुण—शीतादि बीस गुण—गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः। गुणाः ससूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः ॥ (अष्टाङ्गहृदय)। उपयुक्तस्य—आहारविधिविधान के अनुसार भोजन किये हुए। तेजोभूत—शुक्र या घृत की भाँति प्रसादरूप। तत्र आहारप्रसादाख्यो रसः। (चरक)। परमसूक्ष्म—यथाविधि सेवन किये हुए भोज्य पदार्थों का शोषण तथा सात्मीकरण के लिये दो बातों की अत्यन्त आवश्यकता होती है। पहली बात यह है कि उन पदार्थों का अत्यन्त सूक्ष्म कणों में भौतिक विघटन होना चाहिये। यह कार्य दाँतों से चर्वण, पाचक रसों का अलोडन तथा आन्त्र के आकुञ्चन से होता है। जो पदार्थ इस प्रकार महीन नहीं बनते हैं, वे पोषणयोग्य होते हुए भी शोषित नहीं हो सकते और अन्य त्याज्य पदार्थों के साथ गुदद्वार से बाहर निकल आते हैं। इसका कारण यह है कि इन खाद्य पदार्थों को शरीरपोषण के लिये आन्त्र की श्लैष्मिक कला में से होकर रक्त में पहुँचना पड़ता है। इसलिये जो पदार्थ उस कला में से प्रवेश करने योग्य सूक्ष्म नहीं बनते हैं, उनका भोजन में होना या न होना बराबर है। सम्यक्परिणतस्य—दूसरी बात यह है कि इन खाद्य पदार्थों की सम्यक् परिणति या पचन होना आवश्यक होता है। यह पचन लाला, जाठर रस, पित्त, आन्त्र रस, अग्न्याशय रस—इनकी क्रिया से होता है। पचनक्रिया द्वारा मूल खाद्य पदार्थों का रासायनिक विश्लेषण होकर नये छोटे अणुवाले यौगिक बनते हैं, जो आन्त्र की श्लैष्मिक कला में से होकर रक्त में पहुँचते हैं। इस प्रकार की विश्लेषण क्रिया के बिना शरीररूपी इमारत नहीं बन सकती है। इसका कारण यह है कि जो पदार्थ हम सेवन करते हैं, उनसे अत्यन्त भिन्न प्रकार के पदार्थ शरीर में होते हैं। जब तक खाद्य पदार्थों की छोटे अणुवाले यौगिकों में परिणति नहीं होती, तब तक शरीर के पदार्थ इनसे नहीं बन सकते। यदि एक पुराने मकान से नया मकान बनाना चाहें तो प्रथम पहले मकान का परिवर्तन ईंटें, चूना, मिट्टी इत्यादि यौगिकों में करना चाहिये। तत्पश्चात् उन में से नये मकान के लिये योग्य मसाले का उपयोग करके नया मकान बनाकर त्याज्य वस्तुओं को फेंक देना चाहिये। शरीर में ही खाद्य पदार्थों की परिणति होने के पश्चात् वे श्लैष्मिक कला में से रक्त में पहुँचते हैं। फिर इन परिणत पदार्थों से शरीर के सेल अपने विशिष्ट प्रकार के पदार्थ बना लेते हैं। परिणति के समय जो शरीर के लिये अयोग्य होते हैं, वे मलरूप में शरीर के बाहर उत्सर्जित होते हैं। रस—शरीरपोषण योग्य खाद्य पदार्थों का पाचक रसों द्वारा विश्लेषित अंश। रस का हृदय में पहुँचने का मार्ग—खाद्य पदार्थों में मांसजातीय (Proteins), मेदजातीय (Fat) और शर्कराजातीय (Carbohydrates) पदार्थ अधिकांश होते हैं। इनके सिवाय जल और खनिज पदार्थ भी होते हैं। इनमें से मेदजातीय पदार्थों के रस का शोषण क्षुद्र आन्त्रस्थ रसांकुरों (Villi) द्वारा होकर वह रस प्रथम रसप्रपा (Cisterna chyli) में पहुँचता है। वहाँ से मुख्य रसकुल्या में से होकर अक्षाधरा सिरा में (Subclavian vein) रक्त के साथ मिलता है और उत्तरा महासिरा के द्वारा हृदय में पहुँच जाता है। मांस और शर्कराजातीय पदार्थों का रस प्रतिहारिणी सिरा के सूक्ष्म शाखाओं (Portal tributaries) में से होकर रक्त के साथ यकृत् में पहुँचता है। वहाँ इस रस के ऊपर यकृत् रस का कुछ कार्य होने के पश्चात् वह रस अधरा महासिरा (Inferior vene cava) द्वारा हृदय में मिलता है। खनिज पदार्थ और जल सिरा तथा रसिका वाहिनियों द्वारा हृदय में आते हैं। इस प्रकार आहार का रस दो भिन्न मार्गों द्वारा हृदय में पहुँचता है।

तस्य च हृदयं स्थानं, स हृदयाच्चतुर्विंशतिधमनीरनुप्रविश्योर्ध्वगा दश दश चाधोगामिन्यश्च तस्रश्च तिर्यग्गाः कृत्स्नं शरीरमहरहस्तर्पयति वर्धयति धारयति यापयति चादृष्टहेतुकेन कर्मणा ॥३॥

उस रस का स्थान हृदय है। वह रस हृदय से चौबीस धमनियों में, जो दस ऊपर को, दस नीचे को और चार तिरछी गई हैं, प्रवेश कर किसी अज्ञात कर्म के प्रभाव से सारे शरीर को दिन प्रतिदिन तृप्त करता है, बढ़ाता है, धारण करता है, यापन करता है और सजीव रखता है ॥३॥

वक्तव्य—स्थान-रस निरन्तर गमनशील है—अहरहर्गच्छतीत्यतो रसः। वह एक स्थान से चलकर शरीर भर में घूम घामकर पुनः वहीं लौट आता है, एक जगह नहीं ठहरता। परिभ्रमण का प्रारंभ शरीर के एक विशिष्ट स्थान से होता है और उसी स्थान पर रस फिर लौटकर आता है। परिभ्रमण के लिये शक्ति भी उसी स्थान से मिलती है। इसलिये स्थान का अर्थ परिभ्रमण, प्रारंभ का स्थान तथा परिभ्रमण के लिये शक्तिदायक स्थान करना चाहिये। चतुर्विंशतिधमनी—हृदय से निकलने वाली चौबीस धमनियों का विवरण शारीरस्थान के धमनीव्याकरण अध्याय में किया गया है। प्रत्यक्षशारीर की दृष्टि से हृदय से केवल एक महाधमनी (Aorta) निकलती है, जिससे सर्व शरीर के लिये छोटी मोटी करीब छत्तीस धाराएँ निकलती हैं। अदृष्टहेतुकेन कर्मणा—प्राक्तनकर्मणा। पूर्वकर्मप्रभाव के अनुसार रस शरीरपोषण का कार्य किया करता है। जब पूर्वकर्म नष्ट हो जाता है, तब रस से शरीर का धारण नहीं होता और मृत्यु हो जाती है। मरणं प्राणिनां दृष्टमायुःपुण्योभयक्षयात्। (वाग्भट)।

तस्य शरीरमनुसरतोऽनुमानाद्गतिरुपलक्षयितव्या क्षयवृद्धिवैकृतैः। तस्मिन् सर्वशरीरावयवदोषधातुमलाशयानुसारिणि रसे जिज्ञासा—किमयं सौम्यस्तैजस ? इति। अत्रोच्यते—स खलु द्रवानुसारी स्नेहनजीवनतर्पणधारणादिभिर्विशेषैः सौम्य इत्यवगम्यते ॥४॥

(सारे) शरीर में परिभ्रमण करने वाले उस रस की गति (शरीर की) क्षति, वृद्धि और विकृति के द्वारा अनुमान से

जाननी चाहिये । उस समस्त शरीर के अंग प्रत्यंग, दोष, धातु, मल और आशयों में पहुँचने वाले रस के संबंध में यह जिज्ञासा होती है कि यह रस सौम्य है या आग्नेय? इसमें यह कहा जा सकता है कि रस द्रव, भ्रमणशील, स्निग्ध, जीवनीय, तृप्तिकारक और धारक इत्यादि विशेष गुणों से सौम्य ही प्रतीत होता है ॥४॥

वक्तव्य—शरीर के भीतर अत्यंत सूक्ष्म रस की गति का ज्ञान दर्शनेन्द्रिय से नहीं होता। अतः रसगति की सत्यता सिद्ध करने के लिये दूसरा प्रमाण अनुमान पेश किया है। क्षयवृद्धिवैकृतैः—शरीर या शरीर के एक भाग का क्षय होने से रसगति का हीनयोग, शरीर की वृद्धि होने से सम्यग्योग और संपूर्ण शरीर में या एक भाग में विकृति होने से गति का अयोग या मिथ्यायोग समझना चाहिये। क्षिप्यमाणः खवैगुण्याद्रसो सज्जति यत्र सः। तस्मिन् विकारं कुरुते खे वर्षमिव तोयदः ॥ यदि रस गतिमान् नहीं होता तो अनाहार से शरीर का क्षय नहीं होता। यथाविधि आहार करने से शरीर की वृद्धि नहीं होती और रस की गति कुंठित होने पर विकार होने की आवश्यकता नहीं थी। जब क्षय, वृद्धि और विकृति शरीर में प्रत्यक्ष है, तब इनका कारणस्वरूप रस भी अनुमान से गतिमान् है। मल—मूत्र, शकृत्, स्वेद। आशय—ये पुरुषों में सात और स्त्रियों में आठ होते हैं—वाताशयः, पित्ताशयः, श्लेष्माशयो, रक्ताशय, आमाशयः, पक्वाशयो, मूत्राशयः, स्त्रीणां गर्भाशयोऽष्टम इति। धातु—रसासृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः।

**स खल्वाप्यो रसो यकृत्प्लीहानौ प्राप्य रागमुपैति ॥५॥**

**भवतश्चात्र[1]—**

**रञ्जितास्तेजसा त्वापः शरीरस्थेन देहिनाम्।**
**अव्यापन्नाः प्रसन्नेन रक्तमित्यभिधीयते ॥६॥**

वह जलरूप रस यकृत् और प्लीहा में प्राप्त होकर लाल हो जाता है ॥५॥ मनुष्यों के शरीर में रहने वाले विशुद्ध तेज से लाल हुआ यही प्रसादरूप अन्नरस रक्त कहलाता है ॥६॥

वक्तव्य—उपर्युक्त वर्णन के अनुसार रस और रक्त का संबंध निम्न समीकरण से प्रदर्शित किया जा सकता है—आप्यरस+रंजकद्रव्य=रक्त। अणुवीक्षण यन्त्र द्वारा रक्त की परीक्षा करने पर रक्त के दो भाग दिखाई देते हैं। (१) तरल भाग, इसको रक्तरस (Plasma) कहते हैं। यह एक हलके पीले रंग का रस होता है। इसमें शरीरपोषक पदार्थ, त्याज्य पदार्थ, आक्सीजन, कार्बन डायोक्साईड, खनिज पदार्थ, शरीररक्षक पदार्थ मिले हुए रहते हैं। (२) रक्तकण—ये कण तीन प्रकार के होते हैं—लाल कण, श्वेत कण और सूक्ष्म कण (Platelets)। इनमें लाल कणों की संख्या श्वेत कणों से बहुत अधिक होती है और इन ही के कारण रक्त का वर्ण लाल होता है। अलग अलग कणों का रंग पीला सा होता है। परंतु जब बहुत से कण इकट्ठे हुए देखे जाते हैं, तब रंग लाल दिखाई देता है। ये कण आकार में गोल चपटे निम्नमध्य होते हैं। इनकी मोटाई $\frac{1}{3200}$ इंच होती है। एक घन सहस्रांश मीटर (जो एक बूंद के साठवें अंश के बराबर होता है) रक्त में इनकी संख्या ५४००००० होती है और सर्व शरीर में २५००००००००००००० होती है। यह एक केवल अनुमान है। इसमें प्रकृति वयोमान के अनुसार करोड़ों का फर्क हो सकता है। इन कणों के भीतर एक रंग होता है और इसी रंग के कारण ये कण तथा रक्त भी लाल रंग का दिखाई देता है। इसको कणरंजक या 'हीमोग्लोबीन' कहते हैं। यह ग्लोबीन (Globin) नामक प्रोटीन और हीमाटीन (Haematin) नामक रंगद्रव्य का एक यौगिक है। इस में कार्बन, हायड्रोजन, आक्सीजन, नायट्रोजन और लोहा भी होता है। यह रंगद्रव्य आक्सीजन वायु से रासायनिक प्रीति रखता है और रक्त की शुद्धि करके शरीर का स्वास्थ्य चिरंतन करता है। रंजकद्रव्य की उत्पत्ति—आयुर्वेदिक कल्पना के अनुसार रस का रंजन रंजक पित्त से होता है। इस रंजक पित्त का स्थान यकृत् और प्लीहा है—रञ्जकं तु यकृत्प्लीहोस्तद्रसं शोणितं नयेत्। पाश्चात्य परिभाषा की दृष्टि से इस का अर्थ यह है कि रक्तकणों की उत्पत्ति यकृत् प्लीहा में हुआ करती है। शरीरकार्य विज्ञान में इस विषय की बहुत खोज करने के पश्चात् यह निश्चित हुआ है कि जन्मोत्तर मनुष्य के शरीर में लाल कणों की उत्पत्ति रक्तमज्जा (Red marrow) में होती है। यह रक्तमज्जा विशेष कर कशेरु, उरःफलक, पर्शुक और कपाल की अस्थि में होती है। यकृत् और प्लीहा में रक्त की उत्पत्ति गर्भावस्था के मध्य काल से जन्म के पूर्व एक महीने तक हुआ करती है। तत्पश्चात् यह कार्य रक्तमज्जा में प्रारंभ होता है, जो जन्मभर जारी रहता है। जन्मोत्तर यदि विशेष आवश्यकता हो तो प्लीहा और यकृत् में रक्तोत्पत्ति कार्य फिर हो सकता है (In times of emergency the liver and spleen may resume this blood forming function. Wrights, Applied Physiology) इसके सिवाय रक्तोत्पत्ति के संबंध में यकृत् के एक विशेष कार्य का भी कुछ पता चल गया है। बहुत कुछ खोज करके यह अनुमान किया गया है कि जन्मोत्तर यद्यपि यकृत् प्रत्यक्ष रक्तोत्पत्ति में भाग नहीं लेता तथापि रक्तमज्जा को अपने रक्तोत्पत्ति के कार्य में यकृत् से उत्तेजना मिलती है जिससे रक्तकणों का नाश होने के कारण जो क्षति होती है, उसकी पूर्ति आवश्यकता के अनुसार रक्तमज्जा कर सकती है। The fact that the rate of formation of new red cells keeps pace with the rate of their destruction indicates that there must be some stimulus which acts appropriately on the red marrow, we do not know what the nature of this stimulus is but some facts suggest that it may be of a chemical nature and may emanate from the liver, Starling's Physiology। इसी तत्त्व के अनुसार दुष्पांडुरोग में आजकल यकृत् सेवन का प्रयोग बहुत किया जाता है और उस से लाभ भी बहुत होता है। सुश्रुत में भी रक्तपित्त में यकृत् सेवन करने के लिये कहा है—अतिनिस्रुतरक्तो वा क्षौद्रयुक्तं पिबेदसृक्। यकृद्वा भक्षयेदाजमामं पित्तसमायुतम्॥ इस विषय में कुछ [illegible] की यह राय है कि केवल उत्तेजना ही नहीं तो पूर्ण

[1] श्लोकौ चात्र भवतः.

प्रगल्भ रक्त कणों के लिये उपयोगी कुछ द्रव्य भी यकृत् बनाता है। ( It (liver) may stimulate the marrow to provide mature red cells or it may provide a constituent which is essential for the maturation

परन्तु इस परिवर्तन का मुख्य स्थान अस्थियों की रक्तमज्जा है। प्रसन्नेन—प्रकृतिस्थेन। शरीरस्थेन तेजसा—यकृत्प्लीहा (और मज्जा) में होने वाले रञ्जक पित्त से।

रसादेव स्त्रिया रक्तं रजःसंज्ञं प्रवर्तते।
तद्वर्षाद् द्वादशादूर्ध्वं याति पञ्चाशतः क्षयम् ॥७॥
आर्तवं शोणितं त्वाग्नेयम्, अग्नीषोमीयत्वाद्गर्भस्य ॥

स्त्रियों के रजःसंज्ञक आर्तव रक्त की प्रवृत्ति इसी रस से होती है और वह आर्तव बारह वर्ष की आयु के पश्चात् प्रकट होकर पचास वर्ष की आयु के पश्चात् बंद हो जाता है ॥७॥ परन्तु आर्तवशोणित आग्नेय है। क्योंकि गर्भ अग्नि और सोम के संयोग से बनता है ॥८॥

वक्तव्य—रज सञ्ज्ञ रक्तम्-इसी को आर्तव कहते हैं। आर्तव रक्तमय स्राव है जो स्त्री जब जवान होने लगती है तब उसके गर्भाशय से प्रतिमास बहने लगता है। आर्तव का पहली बार निकलना रजोदर्शन कहलाता है। रजोदर्शन इस बात का चिह्न है कि स्त्री अब जवान होने लगी है। उस समय से स्त्री के शरीर पर यौवनावस्था के चिह्न अधिक दृष्टिगोचर होने लगते हैं और भीतर बीजकोष ( Ovary ) से पक्वबीज बाहर आने लगते हैं। रजोदर्शन का काल साधारणतया १२-१४ वर्ष की आयु तक होता है। परन्तु इस काल में जलवायु और सभ्यता के अनुसार फर्क होता है। शीतप्रधान प्रदेशों में उष्णप्रधान प्रदेशों की अपेक्षा रजोदर्शन देर में होता है। सामाजिक अवस्था, रहन-सहन का ढंग, शिक्षण इत्यादि बातों में जो लड़कियाँ अग्रसर होती हैं, उनमें रजोदर्शन शीघ्र होता है। चंचल और भावुक-प्रकृति लड़कियों का भी रजोदर्शन शीघ्र होता है। जिन्हें शारीरिक परिश्रम कम करना पड़ता है, पौष्टिक और उत्तेजक भोजन खूब मिलता है, शहर की गन्दी बस्ती में रहना पड़ता है, उन लड़कियों को विपरीत प्रकार की लड़कियों की अपेक्षा रजोदर्शन जल्दी हुआ करता है। निर्बल और रोगावस्था में रजोदर्शन देर में होता है। प्रथम रजोदर्शन से ४५—५० वर्ष की आयु तक स्त्री प्रतिमास रजस्वला होती रहती है। सगर्भावस्था में और प्रसव के पश्चात् कई महीनों तक स्त्रियाँ रजस्वला नहीं हुआ करतीं। ४५—५० वर्ष के बीच में आर्तव निकलना स्वाभाविक तौर से बंद हो जाता है। प्रतिमास आर्तव निकलने से पहले गर्भाशय की श्लैष्मिक कला में रक्त अधिक उपचित हो जाता है। इस के कारण गर्भाशय की कला मोटी, मृदु और पिलपिली हो जाती है। फिर उस कला में से रक्त बाहर निकल आता है। यह किंचित् काले रंग का और क्षारीय होता है। उसमें श्लैष्मिक कला के टुकड़े, गर्भाशय ग्रंथियों का स्राव और स्फटिक के लवण इत्यादि द्रव्य होते हैं। प्रतिमास स्राव तीन से पाँच दिन तक और उसका परिमाण तीन या चार छटांक तक होता है—मासेनोपचितं काले धमनीभ्यां तदार्तवम्। ईषत्कृष्णं विगन्धं च वायुर्योनिमुखं नयेत् ॥ ( सुश्रुत )। मासान्निष्पिच्छदाहार्तिपञ्चरात्रानुबन्धि च। नैवातिबहुलात्यल्पमार्तवं शुद्धमादिशेत् ॥ ( चरक )। रसादेव—रजस् और शुक्र दोनों में कई बातों का सादृश्य होता है। रजस् और शुक्र दोनों गर्भोत्पादक होते हैं, दोनों एक महीने के बाद उत्पन्न होते हैं—एवं मासेन रसः शुक्रीभवति स्त्रीणां चार्तवम्। परन्तु शुक्र जैसे रस रक्तादि परम्परा में मज्जा से उत्पन्न होता है, वैसा आर्तव नहीं होता। वह सीधा रस से ही उत्पन्न होता है। इसलिये 'रसादेव' लिखा है। तु—यद्यपि आर्तवशोणित धातुशोणित की भाँति सौम्य रस से ही उत्पन्न होता है तथापि वह रस की भाँति न सौम्य है, न धातुशोणित की भाँति अनुष्णशीत होता है। यह भेद प्रदर्शित करने के लिये 'तु' शब्द का प्रयोग किया है। आग्नेय—गर्भ सौम्य शुक्रकीट और आग्नेय स्त्रीबीज के संयोग से उत्पन्न होता है—'सौम्यं शुक्रमार्तवमाग्नेयम्'। ( शा अ ३ )। आर्तवशोणित का गर्भोत्पत्ति में प्रत्यक्ष संबंध नहीं है। परंतु स्त्रीबीज परिपक्व होने से इसका अवश्य संबंध होता है। क्योंकि-मासिक स्राव अधिकतर उस समय होता है, जब कि परिपक्व बीज कोष (Ovary) के बाहर निकल आता है। अतः आग्नेय बीज के साथ संबंध रखने के कारण आर्तवशोणित भी आग्नेय होता है। यह भी आर्तव का शुक्र जो सौम्य है, उससे दूसरा भेद है।

पाञ्चभौतिकं त्वपरे जीवरक्तमाहुराचार्याः ॥९॥
विस्रता द्रवता रागः स्पन्दनं लघुता तथा।
भूम्यादीनां गुणा ह्येते दृश्यन्ते चात्र शोणिते ॥१०॥

कई आचार्य जीवरक्त को पञ्चमहाभूतात्मक मानते हैं ॥९॥ इस रक्त में भूम्यादि पाँचों तत्त्वों के गुण दिखाई देते हैं। यथा—आमगंध भूमि का, पतलापन जल का, सुरखी तेज का, स्पन्दन वायु का और हलकापन आकाश का गुण है ॥१०॥

वक्तव्य—जीवरक्त—इसका अर्थ जीवनपोषकशोणित या ... का अर्थ

रसाद्रक्तं ततो मांसं मांसान्मेदः प्रजायते।
मेदसोऽस्थि ततो मज्जा मज्ज्ञः शुक्रं तु जायते ॥११॥
तत्रैषा (सर्व)धातूनामन्नपानरसः प्रीणयिता ॥१२॥
रसजं पुरुषं विद्याद्रसं रक्षेत्प्रयत्नतः।
अन्नात्पानाच्च मतिमानाचाराच्चाप्यतन्द्रितः ॥१३॥

रस से रक्त बनता है, रक्त से मांस, मांस से मेद, मेद से अस्थि, अस्थि से मज्जा और मज्जा से शुक्र बनता है ॥११॥ इन सब धातुओं का तर्पण अन्नपानजनित रस ही करने वाला है ॥१२॥ मनुष्यशरीर को रस ही से उत्पन्न हुआ समझो। इसलिये बुद्धिमान् को आहार, पान और आचार का पालन सावधानता से करके रस की खूब रक्षा करनी चाहिये ॥१३॥

वक्तव्य—ग्यारहवें श्लोक में आहाररस से शरीर के अन्यान्य धातुओं का पोषण किस क्रम से होता है? इसका वर्णन किया है। इस विषय संबंध में तीन वाद आयुर्वेद में प्रच-

१ शुक्राच्च गर्भः

लित हैं—१ क्षीरदधिन्याय, २ केदारीकुल्यान्याय, ३ खलेकपोतन्याय। (१) क्षीरदधिन्याय—इस न्याय के अनुसार जो शरीर के पोषण का क्रम मानते हैं, उनका यह कहना है कि यथा संपूर्ण दूध से दही बनता है, दही से मक्खन बनता है, मक्खन से घी बनता है और घी में घृतमण्ड बनता है तथा संपूर्ण आहाररस से रक्त, रक्त से मांस इत्यादि धातु एक के पश्चात् एक क्रम से उत्पन्न होते हैं। इसलिये इसको 'क्रमपरिणाम पक्ष' भी कहते हैं। यह क्रम निम्नपद्धति से चलता है। प्रत्येक धातु के मल, स्थूल और अणु ऐसे तीन परिणाम हुआ करते हैं। भोजन किये हुए अन्न का मल विष्ठा और मूत्र होता है और सार भाग रस होता है। इस को पोषक रस भी कहते हैं। अंग्रेजी में इसको काइल (Chyle) कह सकते हैं। इस रस का पचन होने से मल कफ उत्पन्न होता है, स्थूल भाग रस होता है और अणु भाग रक्त बनता है। स्थूल भाग में जो रस बनता है, उसको पोष्य रस भी कहते हैं। अंग्रेजी में इसको प्लाज्मा (Plasma) कह सकते हैं। पोषक रस से नवीनोत्पन्न रक्त का पचन होने के पश्चात् मल पित्त होता है, स्थूल भाग रक्त बनता है और अणु भाग मांस होता है। इस नवीनोत्पन्न मांस का पचन होने से नासा कर्ण नेत्र इत्यादि स्थानों के मल मलस्वरूप में उत्पन्न होते हैं, स्थूल रूप मांस बनता है और अणु भाग मेद होता है। इस नवीनोत्पन्न मेद का पचन होने से स्वेद मल निकलता है, स्थूल भाग मेद होता है और अणु भाग अस्थि है। इस अस्थि का पचन होने से केश लोम श्मश्रु मल स्वरूप निकलते हैं, स्थूल भाग अस्थि होता है और अणु भाग मज्जा होता है। इस नवीनोत्पन्न मज्जा का पचन होने से आँखों का कीचड़ और त्वचा का स्नेह मलस्वरूप निकलता है, स्थूल भाग मज्जा है और अणु भाग शुक्र होता है। इस शुक्र का पचन होने पर भी मल नहीं मिलता है, स्थूल भाग शुक्र होता है और स्नेह भाग ओज होता है। अष्टांगहृदय में ओज को शुक्र का मल माना गया है—कफः, पित्तं, मलः खेषु, प्रस्वेदो, नखरोम च। स्नेहोऽक्षित्वग्विशामोजो धातूनां क्रमशो मलाः॥ सुखस्मरण के लिये ऊपर वर्णन किया हुआ अर्थ श्लोकों से कहा जाता है—स्थूलसूक्ष्ममलैः सर्वे भिद्यन्ते धातवस्त्रिधा। स्वः स्थूलोंऽशः परः सूक्ष्मस्तेन्मलं याति तन्मलः॥ स्वाग्निभिः पच्यमानेषु मलः षट्सु रसादिषु। न शुक्रे पच्यमानेऽपि हेमनीवाक्षये मलः॥ (डल्हण)। (२) केदारीकुल्यान्याय—इस न्याय वाले लोगों का यह कहना है कि जैसे बगीचे का जल की नालियों करके या खेत का नहरों करके प्रथम समीपवर्ती भाग तत्पश्चात् दूरवर्ती भाग एक ही जल द्वारा सींचा जाता है, वैसे आहाररस वाहिनियों द्वारा शरीर में परिभ्रमण करते समय प्रथम रक्त समान अंश से रक्त का पोषण करता है, मांस समान अंश से मांस का पोषण करता है। इस प्रकार समान अंश से समान धातुओं का पोषण उत्तरोत्तर करता रहता है। इस न्याय के अनुसार आहाररस ही सर्व धातुओं का पोषण करता है। (३) खलेकपोतन्याय—इस न्याय वाले लोगों का यह कहना है कि जैसे धान्य कटने के स्थान (खलिहान) में इकट्ठा हुए कबूतर भिन्न भिन्न मार्गों से अपने अपने स्थानों में शीघ्र या देरी से स्थान की दूरता या समीपता के अनुसार पहुँचते हैं, वैसे आहाररस भिन्न भिन्न स्रोतसों द्वारा शरीर के भिन्न भिन्न धातुओं का पोषण जल्दी या शीघ्र किया करता है।

इन तीनों का विचार करने पर यह स्पष्ट होता है कि तीनों में धातुपोषणक्रम के संबंध में एकवाक्यता है, मतभेद केवल पोषक धातु के संबंध में है। पहले पक्ष में पूर्व धातु उत्तर धातु का पोषक होता है और दूसरे तथा तीसरे पक्ष में रस धातु अन्य धातुओं का पोषक है। द्वितीय पक्ष में रस एक ही मार्ग से सर्व धातुओं का पोषण करता है और तृतीय पक्ष में भिन्न भिन्न मार्गों से पोषण करता है। इन में से क्रमपरिणाम पक्ष चरकसंमत है। इस पक्ष का विशेष विवरण ग्रहणीचिकित्सिताध्याय में 'रसाद्रक्तं ततो मांसम्' इत्यादि से प्रारंभ कर पन्द्रह श्लोकों में किया गया है। इसके सिवाय 'धातवो हि धात्वाहाराः प्रकृतिमनुवर्तन्ते' (सु. अ. २८)। 'स्रोतसा च यथास्वेन धातुः पुष्यति धातुना' (च. वि. अ. ८) इत्यादि पोषक वाक्य भी मिलते हैं। द्वितीय पक्ष सुश्रुतसंमत है—'तत्रैषां सर्वधातूनामन्नपानरसः प्रीणयिता'। 'स खलु त्रीणि त्रीणि कलासहस्राणि' इत्यादि। तृतीय पक्ष वृष्य पदार्थों के कार्य विवरण के लिये होता है, अन्यथा उसकी कोई खास आवश्यकता नहीं है। इन तीनों के अतिरिक्त अरुणदत्त की सर्वांगसुन्दरी में 'एककालधातुपोषणपक्ष' का उल्लेख किया है। इस पक्ष की धातुपोषण की कल्पना पाश्चात्य धातुपोषण उपपत्ति के साथ मिलती है। पाश्चात्य धातुपोषण की कल्पना—हम जो अन्न सेवन करते हैं, उसमें शरीरधातुपोषण के लिये उपयोगी सर्व पदार्थ उपस्थित रहते हैं। इनका जठराग्नि से पचन होने के पश्चात् जो सार उत्पन्न होता है, उसका शोषण आन्त्र से होकर वह सिरा तथा लसिका वाहिनियों द्वारा हृदय में पहुँचता है। वहां से वह हृदयसंकोच के साथ सर्व शरीर पर एक ही समय में फैलता है। जिस धातु के पास यह रस पहुँचता है, वह धातु अपने पोषण योग्य अंश का ग्रहण करके वर्धित होता है। इस प्रकार एक ही समय में शरीर के सर्वधातु अन्न रस से वर्धित होते हैं। इस प्रकार जो पोषक भाग रस का नष्ट होता जाता है, उसकी पूर्ति प्रतिदिन अन्नसेवन से की जाती है। इसलिये पाश्चात्य कल्पना एक काल धातुपोषण के पक्ष में है, क्रमपरिणाम पक्ष में नहीं है। अष्टांगसंग्रह में यही कल्पना एकीय मत से वर्णन की है—'एवमन्नरस एव साक्षात् सर्वधातून् केनचिदेव कालभेदेन पुष्णाति। न पुनर्धातवो धात्वन्तरतां स्वरूपोपमर्देन प्रतिपद्यन्त इति॥ शरीर के धातु—पाश्चात्य शारीरकार्य विज्ञान के अनुसार मनुष्यशरीर की बनावट एक मकान की बनावट सदृश है। जैसे मकान अनेक छोटी छोटी ईंटों से बनता है, उसी प्रकार मनुष्य का शरीर भी छोटी छोटी अत्यन्त सूक्ष्म ईंटों से ही बनता है। इन शरीर के ईंटों को सेल (Cell) कहते हैं। आयुर्वेद में भी यही कल्पना है और सेल के लिये आयुर्वेद में शरीर परमाणु शब्द का प्रयोग किया गया है—शरीरावयवास्तु परमाणुभेदेनापरिसंख्येया भवन्त्यतिबहुत्वादतिसौक्ष्म्यादतीन्द्रियत्वाच्च। (चरक. शा. ७)। प्राचीन काल में ये शरीर परमाणु अतीन्द्रिय थे। परन्तु आज सूक्ष्मदर्शक यन्त्र की सहायता से ये सर्वदृश्य हो गये हैं। आकार के अनुसार इन सेलों के दस पंद्रह प्रकार किये गये हैं। एक प्रकार के सेलों के समुच्चय को जो बहुधा एक विशेष कार्य करता है, धातु (Tissue) कहते हैं। आयुर्वेद

में शरीर के धातु सात माने गये हैं। पाश्चात्त्य शरीर में केवल चार धातु मानते हैं। शरीर के हर एक अंग में बहुधा सभी धातु थोड़े थोड़े पाये जाते हैं। (१) मांस धातु—आयुर्वेदिक मांस धातु और यह धातु एक है। जिस धातु में आवश्यकता के अनुसार सिकुड़ कर छोटा और फिर लंबा होने का गुण होता है, उसे मांस धातु कहते हैं। इसी धातु से शरीर की सब गतियाँ होती हैं। अँग्रेजी में इसको मस्क्युलर टिशू (Muscular tissue) कहते हैं। (२) आच्छादक धातु—इसी धातु से हमारे शरीर की बाह्य त्वचा, श्लैष्मिक त्वचा तथा आशयों के बाह्य और आभ्यन्तर आवरण बने हुए हैं। यह धातु शरीर के भीतरी अंगों को ढाँकने वाला होता है। इसलिये इसको आच्छादक धातु कहते हैं। इसी से हमारे शरीर की रक्षा भी होती है। अँग्रेजी में इसको एपिथेलिअल टिशू ( Epithelial tissue ) कहते हैं। (३) संयोजक धातु—यह धातु शरीर के भिन्न भिन्न अंगों का संयोग और बंधन किया करता है। इसलिये इसको संयोजक धातु कहते हैं। अँग्रेजी में इसे (Connective tissue) कहते हैं। इसके कई उपधातु होते हैं। यथा—रक्त, दन्तकवच ( Dentine ) अस्थि, तरुणास्थि, लसिका धातु ( Lymphoid tissue ), मेद, स्थितिस्थापक धातु ( Elastic tissue ) तान्तव धातु ( Fibrous tissue ) इत्यादि। आयुर्वेदिक पाँच धातुओं का समावेश इसी वर्ग में होता है। वात धातु—मस्तिष्क, [illegible] ( N... ) इसी से संवेदना तथा सूचनाएँ ले जाने का काम होता है। यह कार्य और दूसरे किसी धातु से नहीं होता। आयुर्वेद में शारीरिकदृष्ट्या इस धातु का उल्लेख नहीं है। शारीरकार्य विज्ञानदृष्ट्या वात के कार्य इस धातु के कार्य से मिलते हैं। सर्वधातूनाम्—रसादिसप्तधातूनाम्। अन्नपान के पचन से जो रस बनता है, वह पाचक रस है। उसे अँग्रेजी में काइल ( Chyle ) कह सकते हैं। दूसरा रस जो सर्व शरीर में परिभ्रमण करता है, वह प्रथम धातु है। इस धातु का पोषण अन्नपान रस से होता है। इस को रक्तरस या प्लाज्मा ( Plasma ) कहते हैं। इस रक्तरस से अन्य रक्तादि धातुओं का पोषण होता है, जिस से इसकी पोषणशक्ति प्रतिदिन घटती जाती है। इस क्षति की पूर्ति प्रतिदिन सेवन किये हुए अन्नपान के रस से हुआ करती है। इसलिये संक्षेप में रसादि सप्तधातुओं का पोषण आहाररस से ही होता है। पाश्चात्त्य नवीन शारीरकार्य विज्ञान के अनुसार भी यह कल्पना ठीक है। चरक में लिखा है—शुष्यन्ति ह्याहार रसाद्रसाः [illegible]।

तत्र 'रस' गतौ धातुः, अहरहर्गच्छतीत्यतो रसः ॥१४॥

स खलु त्रीणि त्रीणि कलासहस्राणि पञ्चदश च कला एकैकस्मिन् धाताववतिष्ठते; एवं मासेन रसः शुक्रीभवति स्त्रीणां चार्तवम् ॥१५॥

१ [illegible]

भवति चात्र—

अष्टादशसहस्राणि सङ्ख्या ह्यस्मिन् समुच्चये। कलानां नवतिः प्रोक्ता स्वतन्त्रपरतन्त्रयोः ॥१६॥

स शब्दार्चिर्जलसन्तानवदणुना विशेषेणानुधावत्येवं शरीरं केवलम् ॥१७॥

रस गतिवाचक धातु है। ( अन्नपान का सार ) दिनदिन चलता रहता है, इसलिये 'रस' कहलाता है ॥१४॥ वह रस एक एक धातु में ३०१५ कला तक ठहरता है और इस तरह एक महीने में रस ( पुरुषों में ) शुक्र में परिणत होता है और स्त्रियों में आर्तव में परिणत होता है ॥१५॥ इस (रस से वीर्य बनने के) समुच्चय में इस तन्त्र तथा अन्य तन्त्रों के अनुसार भी १८०९० कला समय लगता है ॥१६॥ वह रस शब्द, तेज तथा जल के विस्तार की भाँति समस्त शरीर में अत्यन्त सूक्ष्मरूप से प्रवेश करता है ॥१७॥

वक्तव्य—आहार से शुक्र की उत्पत्ति में सुश्रुत के अनुसार एक महीने की अवधि आवश्यक है। आहाररस से धातुरस एक ही दिन में उत्पन्न होता है। तत्पश्चात् प्रत्येक धातु के लिये पाँच पाँच दिन की आवश्यकता होती है। शरीर के भीतर इन धातुओं की उत्पत्ति अदृश्य होने के कारण इस विषय में कई मतभेद दिखाई देते हैं। कई आचार्य आहाररस से रसादि धातुओं की उत्पत्ति एक दिन में मानते हैं, कई छः दिनों में मानते हैं—केचिदाहुरहोरात्रात् षडहादपरे परे। मासेन यान्ति शुक्रत्वमन्न पाकक्रमाऽपरे ॥ ( वाग्भट )। आहारोऽग्निपक्वो यश्च सो रसत्वं च गच्छति। शोणितत्वं तृतीयेऽह्नि चतुर्थे मांसतामपि। मेदस्त्वं पञ्चमे, षष्ठे त्वस्थित्वं, सप्तमे व्रजेत्। मज्जतां, शुक्रतामेति दिवसे त्वष्टमे नृणाम्। तस्माद्धि पथ्यापथ्याभ्यामाहाराभ्यां नृणां ध्रुवम्। सप्तरात्रेण शुष्यन्ति प्रदुष्यन्ति च धातवः ॥ ( पराशर )। पाश्चात्त्य शारीर कार्य विज्ञान के अनुसार रसादि धातुओं की उत्पत्ति के लिये निश्चित काल कहना कठिन है। प्रतिदिन आवश्यकता के अनुसार शरीर में रसादि सर्व धातुओं की उत्पत्ति हुआ करती है, यह मत अधिक प्रमाण है। यही मत दृढबल ने चरकसंहिता में कुछ पर्याय से लिखा है—[illegible] धातूनां परिवृत्तिस्तु चक्रवत्। ( चरकसंहिता )। [illegible] उपयुक्ते सति धातूनां रसादीनां चक्रवत् परिवृत्तिर्भवति। अविभ्रान्ता सन्तत्युत्पत्तिर्धातूनां भवति। तत्र दृष्टान्तेन तु परिवृत्तिः [illegible] ॥ ( चक्रदत्तटीका ) मनुष्य का शरीर अनन्त परमाणुओं (Cell) का बना हुआ है। इनमें से सर्व धातुओं के मिल कर असंख्य सेल प्रतिदिन नष्ट होते हैं। कई शास्त्रज्ञों ने यह अनुमान से सिद्ध किया है कि हमारा कुल शरीर सात वर्षों की अवधि में नया बन जाता है अर्थात् हमारे शरीर में सात वर्ष के पहले जो धातु थे, उनका लेशमात्र भी आज उसमें मौजूद नहीं है। तथा आज हमारे शरीर में जो धातु हैं, वे सात वर्ष के बाद इसी शरीर में नहीं पाए जाएँगे। इन नष्ट हुए धातुओं की पूर्ति असरस से प्रतिदिन होती रहती है। कुछ धातुओं का नाश अधिक होता है और कुछ धातुओं का कम होता है। यदि केवल रक्त का विचार किया जाय तो प्रतिदिन १००००००००५०००० लाल कण नष्ट होते हैं। इसलिये शरीर के सर्व धातुओं की उत्पत्ति समप्रमाण

और वृद्धि के लिये दोनों क्रियाओं की आवश्यकता है। स्था में संश्लेषण विश्लेषण की अपेक्षा अधिक होता है, शरीर की वृद्धि होती है। मध्यमावस्था में दोनों होते हैं, जिससे शरीर न घटता है न बढ़ता है। वृद्धा- में संश्लेषण से विश्लेषण अधिक होता है, जिससे शरीर जाता है। इन क्रियाओं से शरीर में कई त्याज्य पदार्थ न्न होते हैं, जिनका शरीर के बाहर निकलना अत्याव- है। इनमें से एक कार्बन डायोक्साईड है। इसका फुप्फुस के द्वारा होता है। बिना शक्ति के ये क्रियाएँ हो सकतीं। यह शक्ति पदार्थों के 'आक्सिडेशन' idation) से उत्पन्न होती है। आक्सिडेशन के लिये सजन या प्राणवायु की आवश्यकता होती है। यह प्राण- शरीर में वायुमंडल से फुप्फुसों द्वारा पहुँचती है। आक्सि- से जो शक्ति उत्पन्न होती है, उसका कुछ भाग उपयुक्त करने में व्यय हो जाता है और शेष भाग उष्णता के में रहता है। वायुमंडल से प्राणवायु लेकर शरीर के अंगों पहुँचाना और अंगों में बना हुआ कार्बन डायोक्साईड र बाह्य वायुमंडल में छोड़ देना, यह कार्य शोणित के ाय नहीं हो सकता। शोणित की रचना पीछे सूत्र पांच टीका में बतलाई गई है। उससे यह मालूम होगा कि रक्त सुर्खी लाल कणों के कारण होती है और लाल कण भीतरी ोग्लोबिन के कारण लाल दिखाई देते हैं। यह कणरंजन वायुमंडल से आक्सिजन का ग्रहण फुप्फुस में करता है र उसी समय ग्रहण करने के पहले कार्बन डायोक्साईड छोड़ देता है। शरीर के अंगों में इसके विरुद्ध क्रिया होती उस समय आक्सिजन को छोड़ कर कार्बन डायोक्साईड ग्रहण करता है। इस प्रकार यह कार्य शरीर में जारी ता है। इस द्रव्य की कमी हो जाने से शरीर के भीतर उप- क कार्य नहीं हो सकते, जिससे धातुओं की वृद्धि नहीं होती ार उनका क्षय प्रारंभ होता है। इसलिये लिखा है कि— ां क्षयवृद्धी शोणितनिमित्ते।

**तत्र, फेनिलमरुणं कृष्णं परुषं तनु शीघ्रगमस्कन्दि च वातेन दुष्टं; नीलं पीतं हरितं श्यावं विस्रमनिष्टं पिपीलिकामक्षिकाणामस्कन्दि च पित्तदुष्टं; गैरिको- दकप्रतीकाशं[1] स्निग्धं शीतलं बहलं पिच्छिलं चिर- स्रावि मांसपेशीप्रभं च श्लेष्मदुष्टं; सर्वलक्षणसंयुक्तं काञ्जिकाभं विशेषतो दुर्गन्धि च सन्निपातदुष्टं; (पित्तवद्रक्तेनातिकृष्णं च;) द्विदोषलिङ्गं संसृष्टम्। (जीवशोणितमन्यत्र वक्ष्यामः) ॥२२॥**

वायु से दूषित हुआ रक्त झागदार, किंचित् लाल रंग का, काला, रूखा, पतला, जल्दी बहने वाला और न जमने वाला होता है। पित्त से बिगड़ा हुआ रक्त नीला, पीला, हरा, काला, मांसगंधी, चींटी और मक्खियों के लिये अप्रिय तथा न जमने वाला होता है। कफ से बिगड़ा हुआ रक्त गेरु के जल के समान, चिकना, ठंडा, गाढ़ा, चिपचिपा, मंदगति से बहने वाला और मांसपेशी के समान दीखने वाला होता है। त्रिदोषों से बिगड़ा हुआ रक्त (उपर्युक्त) सर्व लक्षणयुक्त, कांजी के समान, विशेष कर दुर्गन्धयुक्त होता है। रक्त दोष से बिगड़ा हुआ रक्त पित्त से बिगड़े हुए रक्त के समान परंतु अधिक काला होता है। जिस में दो दोषों के लक्षण होते हैं, वह दो दोषों से बिगड़ा हुआ समझना चाहिये। जीवशोणित का वर्णन दूसरे स्थान में करेंगे ॥२२॥

वक्तव्य—अस्कन्दि—स्त्यानत्वरहित। स्वस्थावस्था में रक्त शरीर के भीतर अपने आप नहीं जमता, परंतु शरीर से बाहर निकलने के पश्चात् शीघ्र जम जाता है। जब रक्त की यह जमने की शक्ति नष्ट हो जाती है, तब उसको अस्कन्दि कहते हैं। जमने के समय रक्त में विशेष रासायनिक परिवर्तन होकर उसके दो भाग हो जाते हैं। एक भाग रक्त रस या लसिका (Serum) है, जो तरल और किंचित् पीले रंग का होता है। दूसरा भाग थक्का या छिछड़ा है, जो गाढ़ा होता है और रक्तकण तथा फाइब्रिन (Fibrin) से बनता है।




रक्त जमने के लिये आवश्यक पदार्थ—रक्त जमने के लिये खटिक के लवण (Calcium Salts), फाइब्रिन और थ्रौंबिन (Thrombin) नामक तीन पदार्थों की जरूरत होती है। इन में से खटिक रक्त में उपस्थित होता है। फाइब्रिनोजेन (Fibrinogen) नामक दूसरा पदार्थ भी रक्त में होता है, जिस का परिवर्तन थ्रौंबिन की सहायता से फाइब्रिन में होता है। थ्रौंबिन रक्त में नहीं होता। रक्त शरीर से बाहर निकलने के पश्चात् श्वेतकण और सूक्ष्मकणों (Blood platelet) के विनाश से एक विशेष पदार्थ उत्पन्न होता है। उसके और खटिक क्षार के संयोग से थ्रौंबिन उत्पन्न होता है। यह थ्रौंबिन फ़ाइब्रिनोजेन पर कार्य कर फ़ाइब्रिन बनाता है। यह द्रव्य अनघुल होने के कारण रक्त से बाहर निकल आता है। यही रक्त के जमने का कारण है। शरीर में जब इन पदार्थों की कमी होती है, तब रक्त जमने में देर होती है। शरीर के भीतर रक्त नहीं जमता। इसका कारण यह माना गया है कि यकृत् में एन्टीथ्रौंबिन (Anti thrombin) नामक पदार्थ बनता है, जिस की रक्त में उपस्थिति होने से जमने की क्रिया नहीं हो सकती। चिरस्रावी—इसका एक अर्थ ऊपर दिया है। इसका अर्थ यह भी हो सकता है—देर तक बहने वाला। सामान्यतया त्वचा में सूई से छेद करके जो रक्त का स्राव होता है, वह ढाई मिनट में बंद होता है। इसको रक्तस्रवण काल (Bleeding time) कहते हैं। परंतु कई रोगों में (Purpara, Scurvy, Haemophilia) यह स्रवण काल आधे घंटे तक या इस से भी अधिक हो जाता है। अस्कन्दन और चिरस्रवण बहुधा दोनों बराबर होते हैं। जीवशोणित—शरीरेन्द्रियसत्त्वात्म- संयोगाश्रयरक्त (डल्हण)। चिकित्सास्थान के वमन विरेचन व्या- पचिकित्सित अध्याय में उसके लक्षण और पहचान बतलाई गई ... [illegible] ...लितमपि वस्त्रं रञ्जयति तज्जीवशोणितमवगन्तव्यम्।

[1] प्रकाशं.

इन्द्रगोपकप्रतीकाशमसंहतमविवर्णं च प्रकृतिस्थं जानीयात् ॥२३॥

जो बीरबहूटी के समान लाल रंग का हो, न बहुत पतला न बहुत गाढ़ा हो, किंचित् विविध वर्ण का हो, उसे स्वाभाविक शुद्ध रक्त समझना चाहिये ॥२३॥

वक्तव्य—असंहतम्—नात्यच्छं न निघनम्। ( डल्हण )। अविवर्णम्—अविकृतवर्णम् (हाराणचन्द्र)। ईषद्विविधवर्णम्, अनेन पयालक्तकगुञ्जाफलवर्णमित्युक्तम्। ( डल्हण )। तपनीयेन्द्रगोपाभं पद्मालक्तकसन्निभम्। गुञ्जाफलसवर्णं च विशुद्धं विद्धि शोणितम्॥ (चरक)। शुद्ध रक्त का रंग लाल होने का कारण यह है कि रक्तकणों में जो रञ्जक द्रव्य होता है, उसका प्राणवायु के साथ संयोग ( Oxyhaemoglobin ) होने से उसका रंग अधिक लाल हो जाता है। जब इस रंग का संयोग कार्बन डायोक्साइड के साथ ( Hb CO ) होता है तब रक्त का रंग काला हो जाता है। इस प्रकार का रक्त केवल सिराओं में होता है और शुद्ध रक्त धमनियों में होता है। शुद्ध रक्त न बहुत पतला, न बहुत गाढ़ा होता है। इसका गुरुत्व १०५५ के लगभग है। इसका अर्थ यह है कि जितने जल का भार १००० तोला होगा उतने रक्त का भार १०५५ तोला होगा। यह अपारदर्शक, स्वाद में कुछ नमकीन, प्रतिक्रिया में क्षारीय ( Alkaline reaction ) और एक विशेष प्रकार के गंध से युक्त होता है।

विस्राव्याण्यन्यत्र वक्ष्यामः। अथाविस्राव्याः—सर्वाङ्गशोफः, क्षीणस्य चाम्लभोजननिमित्तः, पाण्डुरोग्यर्शोदरिशोषिगर्भिणीनां च श्वयथवः ॥२४॥

रक्त निकालने योग्य ( रोगियों का ) निर्देश अन्य स्थान में किया जायगा। निम्न प्रकार के शोथ में रक्त नहीं निकलवाना चाहिये—क्षीण रोगी में अम्ल भोजन से उत्पन्न हुआ सर्वांग शोथ, पांडुरोग, अर्श, उदर, राजयक्ष्मा रोग के शोथ तथा गर्भिणी के शोथ ॥२४॥

वक्तव्य—अन्यत्र-सूत्रस्थान के अष्टविध शस्त्रकर्मीयाध्याय में।

तत्र शस्त्रविस्रावणं द्विविधं—प्रच्छानं, सिराव्यधनं च ॥२५॥

शस्त्र से रक्त निकालना दो प्रकार का है—एक प्रच्छान और दूसरा सिरावेध ॥२५॥

तत्र, ऋज्वसंकीर्णं सूक्ष्मं सममनवगाढमनुत्तानमाशु च शस्त्रं पातयेन्मर्मसिरास्नायुसन्धीनामनुपघाति ॥२६॥

( इन में से प्रच्छान के लिये ) शस्त्र ऐसे शीघ्र चलावे कि शस्त्रपद सरल, एक दूसरे से अलग, बारीक, समान्तर, न बहुत गम्भीर न बहुत उत्तान हो तथा स्थानिक मर्म सिरा स्नायु और सन्धियों को हानि न पहुँचे ॥२६॥

वक्तव्य—वाग्भट ने प्रच्छान की विधि ऐसी वर्णन की है—गात्रं बद्ध्वोपरि दृढं रज्ज्वा पट्टेन वा समम्। स्नायुसन्ध्यस्थिमर्माणि त्यजन् प्रच्छानमाचरेत् ॥ अधोदेशप्रविसृतैः पदैरुपरिगामिभिः। न गाढघनतिर्यग्भिर्न पदे पदमाचरेत् ॥

तत्र, दुर्दिने दुर्विद्धे शीतवातयोरस्विन्ने भुक्त- स्कन्दत्वाच्छोणितं न स्रवत्यल्पं वा स्रवति ॥२७

मदमूर्च्छाश्रमार्तानां वातविण्मूत्रसंगिनाम्।
निद्राभिभूतभीतानां नृणां नासृक् प्रवर्तते ॥२

दुर्दिन में, अयोग्य शस्त्र लगने से, शीत तथा वात लगने बिना स्वेद दिलाये, बिना भोजन किये हुए (अवस्थाओं (रक्त) जम जाने से शोणित नहीं निकलता या कम निक है ॥२७॥ मद, मूर्च्छा तथा परिश्रम से पीड़ित मनुष्यों अधोवात तथा मलमूत्र की रुकावट वाले मनुष्यों का, नीं व्याप्त तथा भययुक्त मनुष्यों का रुधिर ठीक नहीं निकलता ॥

वक्तव्य—दुर्दिने—वातवर्षदुष्टेऽहनि, मेघाच्छन्नेऽह्नि। म विष तथा मद्य से उत्पन्न हुआ विकार।

तद्दुष्टं शोणितमनिर्ह्रियमाणं कण्डूशोफरागदा- पाकवेदना जनयेत् ॥२९॥

यह दुष्ट रक्त जो ( उपर्युक्त कारणों से शस्त्रकर्म पश्चात् भी ) नहीं निकला है खुजली, सूजन, सुर्खी, पाक और वेदना उत्पन्न करता है ॥२९॥

अत्युष्णेऽतिस्विन्नेऽतिविद्धेऽज्ञैर्विस्रावितमति प्रवर्तते; तदतिप्रवृत्तं शिरोऽभितापमान्ध्यमधिमन्- तिमिरप्रादुर्भावं धातुक्षयमाक्षेपकं पक्षाघातमेका- विकारं तृष्णादाहौ हिक्कां कासं श्वासं पाण्डुरो- मरणं चापादयति ॥३०॥

अधिक गरमी से, अधिक पसीना निकलने से, अधि वेधन करने से तथा मूर्ख वैद्य के निकालने से रक्त आवश्यकत से अधिक निकल जाता है। यह अधिक निकला हुआ र शिरःशूल, अन्धापन, अधिमन्थ, तिमिर, धातुक्षय, आक्षेपक पक्षाघात, एकांगघात, तृष्णा, दाह, हिचकी, कास, श्वास पाण्डुरोग ( इत्यादि रोग उत्पन्न करता है ) और ( रुधिर मृत्युकारक भी होता है ॥३०॥

वक्तव्य—अधिक रक्त का स्राव होने से शरीर पर तीन परिणाम दिखाई देते हैं। पहला शरीर से जलांश नष्ट होता है। उसकी पूर्ति करने के लिये तृष्णा उत्पन्न होती है। दूसरा ... होते हैं। ... कमी हो जाने से ... पहुँचता। ... की क्रिया अतिशीघ्रता से किया करता है। जब रक्त का नाश बहुत ही अधिक होता है तब रोगी श्वास लेने के लिये छटपटाने लगते है। तीसरा परिणाम यह होता है कि शरीर के कुछ अङ्गों में रक्त की कमी हो जाती है। यह अवस्था अधिकतर मस्तिष्क में अधिक हुआ करती है। कारण यह होता है कि मस्तिष्क हृदय से ऊँचा रहता है तथा उसकी केशिकाएँ अत्यन्त सूक्ष्म होती हैं ... होने

१ प्रच्छन्न २ लोहन. ३ न्तां चानुप॰

१ अत्युष्णातिस्विन्न तान्यपु

त की कमी होने से आंध्य ( Amblyopia ) उत्पन्न होता आक्षेपक ( Convulsions ) बहुधा मृत्यु के पहले हुआ हैं और अन्त में संन्यास ( Syncope ) से मृत्यु भी जाती है। यदि रक्त का स्राव बहुत अधिक न हो तो पाण्डु धातुक्षय इत्यादि चिरकारी रोग उत्पन्न होते हैं। रक्तस्राव लांश का जो नाश होता है, उसकी पूर्ति थोड़े ही समय में जाती है। परन्तु कणों का जो नाश होता है, उसकी पूर्ति नहीं होती। अष्टाङ्गसंग्रह में उपर्युक्त उपद्रवों के अतिरिक्त उपद्रव अधिक वर्णन किये गये हैं। यथा—मूर्च्छा, संज्ञा-, शिरःकंप, भ्रम, बाधिर्य, मन्यास्तंभापतानक, हनुभंग। ी सब उपद्रव मस्तिष्क में रक्त की कमी होने से उत्पन्न हैं। क्षीणरक्तस्य हि वायुर्मर्माण्युपसंगृह्य मूर्च्छादीन् करोति वा। (अष्टाङ्गसंग्रह)।

भवन्ति चात्र—

नात्र शीते नात्युष्णे नास्विन्ने नातितापिते ।
ागूं प्रतिपीतस्य शोणितं मोक्षयेद्भिषक् ॥३१॥

इस कारण से न शीतकाल में, न अधिक गरमी में, न धिक स्वेद दिलाकर और (धूप में) न बहुत तपाकर रक्त निकाला चाहिये और यवागू मात्रा से पिला कर रक्त निकाले ॥३१॥

स्यग्गत्वा यदा रक्तं स्वयमेवावतिष्ठते ।
द्धं तदा विजानीयात् सम्यग्विस्रावितं च तत् ॥३२॥

(वेध से) रक्त का सम्यक् प्रवर्तन करने के पश्चात् जब रक्त प ही आप बंद हो जाय तब विस्रावण की क्रिया शुद्ध और ाथास्व ठीक हो गई ऐसा समझना चाहिये ॥३२॥

वक्तव्य—इस श्लोक में योग्यविस्रावण का स्थानिक क्षण वर्णन किया है। शुद्ध तदा विजानीयात्—इसका दूसरा अर्थ हो सकता है—जब रक्त आप ही आप बंद हो जाता तब शरीर के भीतरी रक्त की शुद्धि हो गई ऐसा मझना चाहिये।

ाघवं वेदनाशान्तिर्व्याधेर्वेगपरिक्षयः ।
सम्यग्विस्राविते लिङ्गं प्रसादो मनसस्तथा ॥३३॥

शरीर में हलकापन, पीड़ा की शान्ति, रोग के वेग का क्षय और मन की प्रसन्नता ये ठीक ठीक रक्त निकलने के लक्षण हैं ॥३३॥

त्वग्दोषा ग्रन्थयः शोफा रोगाः शोणितजाश्च ये ।
रक्तमोक्षणशीलानां न भवन्ति कदाचन ॥३४॥

समय समय पर रक्त का विस्रावण कराने वाले मनुष्यों में त्वचा के रोग, ग्रंथियों के रोग, रक्त के रोग कदापि भी नहीं हुआ करते हैं ॥३४॥

वक्तव्य—त्वग्दोष—अष्टादश कुष्ठ शीतपित्त उदर्द कोठ नीलिका व्यंग न्यच्छ तिलकालकादि। ग्रंथि—अपची, कण्टमाला, गलगंड इत्यादि ग्रंथियों के विकार। शोफ—भिन्न भिन्न प्रकार के स्थानिक शोथ श्लीपद इत्यादि रोग। शोणितजरोगाः—मुखपाकोऽक्षिरागश्च पूतिघ्राणास्यगन्धिता। गुल्मोपकुशवीसर्परक्तपित्तप्रमीलकाः॥ विद्रधी रक्तमेहश्च प्रदरो वातशोणितम्। वैवर्ण्यमग्निनाशश्च पिपासा गुरुगात्रता॥ सन्तापश्चातिदौर्बल्यमरुचिः शिरसश्च रुक्। विदाहश्चान्नपानस्य तिक्ताम्लोद्गिरण क्लमः॥ क्रोधप्रचुरता बुद्धेः संमोहो लवणास्यता। स्वेदः शरीरदौर्गन्ध्यं मदः कम्पः स्वरक्षयः॥ तन्द्रानिद्रातियोगश्च तमसश्चातिदर्शनम्। कण्डूरुःकोठपिडकाः कुष्ठचर्मदलादयः॥ विकाराः सर्व एवैते विज्ञेयाः शोणिताश्रयाः॥ शीतोष्णस्निग्धरूक्षाद्यैरुपक्रान्ताश्च ये गदाः। सम्यक् साध्या न सिध्यन्ति रक्तजान् तान् विभावयेत॥ (चरक)।

अथ खल्वप्रवर्तमाने रक्ते एलाशीतशिवकुष्ठतगरपाठाभद्रदारुविडङ्गचित्रकत्रिकटुकागारधूमहरिद्रार्काङ्कुरनक्तमालफलैर्यथालाभं त्रिभिश्चतुर्भिः समस्तैर्वा चूर्णीकृतैर्लवणतैलप्रगाढैर्व्रणमुखमवघर्षयेदेवं सम्यक् प्रवर्तते ॥३५॥

यदि रक्त ठीक न निकले तो एलायची, कपूर, कूट, तगर, पाठा, देवदारु, विडंग, चित्रक, त्रिकटु, घर का धूँआं, हलदी, आक की कोंपल, करंज के फल इनमें जो मिले तीन, चार या सब को पीसकर तेल और लवण में मिलाकर व्रण के मुख पर मले। इससे ठीक ठीक रक्त निकल जावेगा ॥३५॥

वक्तव्य—शीतशिव—सैन्धव (हाराणचन्द्र), कर्पूर (डल्हण)। अष्टांगहृदय में एलादि चूर्णों का लेप व्रण पर करने के लिये लिखा है—असम्यगस्रे स्रवति वेल्लव्योषनिशानतैः। सागारधूमलवणतैलैर्दिह्याच्छिरामुखम्॥ अष्टांगसंग्रह में सम्यग् विस्रावण के लिये उपर्युक्त स्थानिक उपाय के अतिरिक्त पृष्ठपीड़न करने के लिये लिखा है—पृष्ठमध्ये चातुरं पीडयेत्। एवं साधु वहति॥

अथातिप्रवृत्ते रोध्रमधुकप्रियङ्गुपत्तङ्गगैरिकसर्जरसरसाञ्जनशाल्मलीपुष्पशङ्खशुक्तिमाषयवगोधूमचूर्णैः शनैः शनैर्व्रणमुखमवचूर्ण्याङ्गुल्यग्रेणावपीडयेत्, सालसर्जार्जुनारिमेदमेषशृङ्गधवधन्वनत्वग्भिर्वा चूर्णिताभिः क्षौमेण वा ध्मापितेन समुद्रफेनलाक्षाचूर्णैर्वा यथोक्तैर्व्रणबन्धनद्रव्यैर्गाढं बध्नीयात्, शीताच्छादनभोजनागारैः शीतैः परिषेकप्रदेहैश्चोपाचरेत्, क्षारेणाग्निना वा दहेद्यथोक्तं, व्यधनादनन्तरं वा तामेवातिप्रवृत्तां सिरां विध्येत् ॥३६॥

जब रक्त निकलना बंद न होता हो तो लोध, मुलहठी, प्रियंगु, पतंग, गेरू, राल, रसोत, शाल्मलीपुष्प, शंख, सीप, उड़द, जौ और गेहूँ—इनका चूर्ण धीरे धीरे व्रण के मुख पर बुरका कर अंगुली के अग्र से दबा दे। अथवा साल, राल का वृक्ष, अर्जुन, विटखदिर, मेषश्रृंगी, धव और धामन—इनकी छाल को पीस कर (व्रणमुख का अवचूर्णन करे) अथवा रेशमी वस्त्र जलाकर उसकी राख से (अवचूर्णन करे) अथवा समुद्रफेन या लाख इनके चूर्ण से (अवचूर्णन करे) तत्पश्चात् यथोक्त व्रण बांधने के द्रव्यों से कसकर बांध दे। शीतल वस्तुओं से आच्छादन करना, ठंडा भोजन करना, शीत स्थान में रहना, शीतकाथादि से छिड़कना, शीतल लेप करना इत्यादि शीत उपचार करे। अथवा क्षार या अग्नि से यथाविधि दहन करे। अथवा जिस सिरा का रक्त बंद न हो, उसको यथोक्त पहले वेधस्थान के बाद दूसरे स्थान में वेध करे ॥३६॥

१ ०यथोक्तव्यधादनन्तरं.

वक्तव्य—यहाँ रक्तप्रवाह बंद करने के लिये जो स्थानिक उपाय बतलाये गये हैं, वे ये हैं—१ शीतप्रयोग, २ उष्णप्रयोग, ३ दहन, ४ शोणितास्थापक ( Styptics ) द्रव्यों का प्रयोग, ५ अवपीडन, ६ बंधन। इन उपायों के अतिरिक्त पाश्चात्त्य शल्यचिकित्सा में निम्न उपायों का भी अवलम्बन होता है। ७ रक्तस्राव के स्थान को ऊँचा करना—इस का उपयोग हाथ पैर के संबंध में विशेष होता है। ऊँचे किये हुए स्थान में हृदय से रक्त कम पहुँचता है, जिससे रक्त का स्राव कम हो जाता है। ८ धमनीसंदंश ( Artery Forceps )—यह एक स्वरमुख और निग्रह ( Catch ) युक्त स्वस्तिक यन्त्र होता है। इससे सिरा या धमनी पकड़ कर रक्त का स्राव बंद किया जाता है। थोड़ी देर तक इस प्रकार पकड़ के रखने से बहुधा आप से आप स्राव बंद हो जाता है। गंभीर स्थान में जहाँ अन्य उपायों को अवलंबन करना कठिन होता है, धमनी संदंश से रक्तवाहिनी पकड़ कर यथाबंधन द्रव्यों के साथ वैसा ही एक दिन तक रक्खा जाता है। इससे बहुधा रक्तस्राव बंद हो जाता है। इस विधि को अंग्रेजी में फोर्सी प्रेशर ( Force pressure ) कहते हैं। (९) पीडन ( Torsion )—इसका उपयोग छोटी छोटी वाहिनियों के संबंध में होता है। धमनी संदंश से पकड़ कर दो तीन मर्तबा वाहिनी का पीडन किया जाता है। (१०) टाँका लगाना ( Ligature )—टाँका लगाने के लिये भिन्न सीवन द्रव्यों का उपयोग किया जा सकता है। बहुधा आँत से बनाई गई ताँत का ( Cat gut ) उपयोग अधिक होता है। पहले संदंश से रक्तवाहिनी पकड़ कर तत्पश्चात् ताँत से वाहिनी कस के बाँधी जाती है। इस विधि का उपयोग आयुर्वेद में होता था यद्यपि यहाँ इसका उल्लेख नहीं किया गया है। अन्य वेधदीनां तुल्यान्तं तोदय स्थानं शस्त्रण्द दानन्तर सूक्ष्मनिरादिबन्धनादिषु युज्यते। रक्त सव्रन्तीमाकृष्य सरोन सिरां भिषक्। बद्ध्वा सन्त्यादिभिर्गाढं व्रण वक्षेण वेष्टयेत्॥ अथवा दनन्तरमित्यादि—पहले वेधस्थान के समीप दूसरा वेध करने से रक्तवेग का क्षय हो जाता है, जिससे दोनों स्थान संकुचित होकर रक्त का स्राव बंद हो सकता है। परन्तु यह कोई विशेष उपयोगी पद्धति नहीं है।

काकोल्यादिक्वाथं वा शर्करामधुमधुरं पाययेत्, एणहरिणोरभ्रशशमहिषवराहाणां वा रुधिरं, क्षीरयूषरसैः सुस्निग्धैश्चाश्नीयात्, उपद्रवांश्च यथास्वमुपचरेत् ॥३७॥

काकोली आदि औषधों का क्वाथ शक्कर और मधु से मधुर करके पिलावें। अथवा कृष्ण या ताम्र हरिण, मेंढा, खरगोश, भैंसा और सूकर इनका रक्त पिलावें। क्षीर, मुद्गादि यूष और मांसरस इनका स्निग्ध पदार्थों के साथ भोजन करावें और ( रक्तस्राव के कारण जो अन्य ) उपद्रव उत्पन्न हुए हों, उनका यथाविधि उपचार करें ॥३७॥

वक्तव्य—इस सूत्र में रक्त बंद करने के लिये तथा रक्त की कमी की पूर्ति कराने के लिये आभ्यन्तरीय उपचार वर्णन किये हैं। काकोल्यादि—यह गण आगे द्रव्यसंग्रहणीय अध्याय में वर्णन किया है। क्षीरयूषरसैः—पित्तप्रकृति के रोगी में किंवा पित्तदुष्ट रक्त की अति प्रवृत्ति में क्षीर भोजन देना चाहिये। श्लेष्म प्रकृति के रोगी में किंवा श्लेष्मदुष्ट रक्त की अति प्रवृत्ति में यूष का भोजन देना चाहिये। वात प्रकृति रोगी में किंवा वातदुष्ट रक्त की अति प्रवृत्ति में मांसरस भोजन देना चाहिये। (डल्हण)। अन्य लोग दीप्त जठराग्नि में क्षीर भोजन, मध्यम जठराग्नि में यूष भोजन और मन्द जठराग्नि में मांसरस भोजन देना चाहिये, ऐसा मानते हैं।

अधिक रक्तस्राव से उत्पन्न हुए विकारों में यहाँ रक्त का जो प्रयोग सेवन के लिये बतलाया है, वह बहुत ही उद्बोधक है। आयुर्वेद का यह एक मूलभूत सिद्धांत है कि समान द्रव्य से समान द्रव्य की वृद्धि होती है और इसलिये रक्तक्षय की अवस्था में रक्त का आप्यायन करने के लिये रक्त का सेवन जितनी शीघ्रता से यह कार्य कर सकता है, उतनी शीघ्रता से दूसरा द्रव्य नहीं कर सकता—सर्वदा सर्वभावानां सामान्यं वृद्धिकारणम् ... ।तत्र मांसमाप्यायते मांसेन भूयस्तरमन्येभ्यः शरीरधातुभ्यः। तथा लोहितं लोहितेन। मेदो मेदसा वसा वसया। अस्थि तरुणास्थ्ना। मज्जा मज्जा। शुक्रं शुक्रेण। गर्भस्त्वामगर्भेण॥ ( चरक० शा० ६ )। पाश्चात्त्य वैद्यक में रक्तवृद्धिकारी हीमोग्लोबिन के कई योग पीने के लिये प्रयुक्त होते हैं। इसके सिवाय मनुष्यों के रक्त का उपयोग प्रत्यक्ष सिरा द्वारा रोगी के शरीर में किया जाता है। इस विधि को ट्रान्स्फ्यूजन ( Transfusion ) कहते हैं। इसमें एक स्वस्थ मनुष्य की धमनी से शुद्ध रक्त लेकर उसका अन्तःक्षेप रोगी के शरीर में सिराद्वारा किया जाता है। रक्त का अन्तःक्षेप करने के पूर्व दाता मनुष्य के रक्त की परीक्षा करके, यदि वह रक्त अविरुद्ध ( Compatible ) मालूम हो, प्रयोग करना चाहिये। इस रक्त के प्रयोग से बहुत लाभ होता है। यदि योग्य समय पर रक्त के अन्तःक्षेप का प्रयोग किया जाय तो सहसा रोगी की मृत्यु होने की संभावना नहीं होती। रक्त का सेवन करने से रक्तस्राव बंद होने में भी मदद मिलती है। क्योंकि रक्त में स्कन्दन सहायक पदार्थ होते हैं। सोमन रक्त के स्थान में घोड़े की रक्तिका ( Serum ) मुखद्वारा या इन्जेक्शनद्वारा रक्त का स्राव रोकने के लिये दी जाती है। उपद्रवांश्च यथास्वमुपचरेत्—रक्तस्राव बंद होने के पश्चात् जो उपद्रव उत्पन्न होते हैं, वे मस्तिष्क में रक्त की कमी के कारण होते हैं। इसलिये रोगी को बिस्तरे पर सिराहाने पैरों का भाग ऊँचा करके रखना चाहिये, जिससे अधिक से अधिक रक्त मस्तिष्क में पहुँच सके। यदि रोगी मूर्च्छित हो तो उसके हाथ और टाँगें संपूर्ण पट्ट से बाँधके रखना चाहिये ताकि शाखाओं में रक्त न आ सके और मस्तिष्क में संपूर्ण रक्त चला जाय। जब तक स्थानिक रक्त का स्रवण बिल्कुल बंद नहीं हुआ है, तब तक उष्ण और उत्तेजक औषधियाँ यथा मकरध्वज कपूर, कस्तूरी इत्यादि इनका उपयोग नहीं करना चाहिये। अन्यथा हृदय का उत्तेजन होने से रक्तस्रावण फिर प्रारंभ होने की भीति होती है। धातुक्षयादि जो चिरकारी उपद्रव होते हैं, उनकी चिकित्सा आगे बतलाये [redacted] नियमों के अनुसार पौष्टिक और शोणितवर्धक लाक्षादि द्वारा करना चाहिये।

धातुक्षयात् स्रुते रक्ते मन्दः संजायतेऽनलः।
पवनश्च परं कोपं याति तस्मात् प्रयत्नतः ॥३८॥

नातिशीतैर्लघुभिः स्निग्धैः शोणितवर्धनैः।
दम्लैरनम्लैर्वा भोजनैः समुपाचरेत् ॥३९॥

क्त का अधिक स्राव होने के पश्चात् रक्त की कमी के पाचकाग्नि मंद होती है और वायु का भी परम कोप ाता है। इसलिये बड़े प्रयत्न से रोगी को न बहुत ठंडा, ा, स्निग्ध, रक्तवर्धक, किंचित् खटाई युक्त या खटाई भोजन देवे ॥३८-३९॥

वक्तव्य—रक्त निकले हुए रोगी की स्थिति ऐसी होती अग्नि की मन्दता, वात का प्रकोप और रक्त की कमी। स्थिति का विचार करके उसको वातशान्ति के लिये ीय और स्निग्ध खाद्य पदार्थ, अग्निमन्दता के लिये ा और दीपनीय पदार्थ और रक्त की कमी के लिये ानुकारी नातिशीत तथा उष्ण मधुर पदार्थ देने चाहियें— ुष्णशीतं लघु दीपनीय रक्तेऽपनीते हितमन्नपानम्। तदा शरीर स्थितासृगग्निविशेषादिति रक्षितव्यः॥ (वाग्भट)। शोणित- —विशेष कर रक्त बढ़ाने वाले। इसको अंग्रेजी में 'हीम्या- स या हीम्याटिनिक्स' (Haematics, Haematincs) ते हैं। शोणितवर्धन द्रव्यों में सब से उत्तम लोह है, क्योंकि त का रंजक द्रव्य लोह युक्त होता है। इसलिये रोगी को ह के भिन्न भिन्न योग तथा लोह युक्त खाद्य पदार्थ, यथा— ा, टोमाटो, आलू, बादाम इत्यादि देने चाहिये। दूसरा णित वर्धक द्रव्य संखिया या सोमल (Arsenic) है। ाजकल बाजार में कणरंजक द्रव्यानुकारी कई पेटेंट ओषधियाँ लती हैं। यथा—हीमोग्लोबिन सायरप, हीमोविन सायरप, मोजेन सायरप इत्यादि। इनका भी शोणितवर्धन के लिये तम उपयोग प्रमाणित हुआ है।

चतुर्विधं यदेतद्धि रुधिरस्य निवारणम्।
संधानं स्कन्दनं चैव पाचनं दहनं तथा ॥४०॥
णं कषायः संधत्ते रक्तं स्कन्दयते हिमम्।
तथा संपाचयेद्भस्म दाहः संकोचयेत् सिराः ॥४१॥

(अधिक प्रवृत्त हुए) रक्त को बंद करने के चार उपाय हैं— (१) संधान, (२) स्कन्दन, (३) पाचन, (४) दहन ॥४०॥ कषा- रस व्रण को जोड़ देता है, शीत पदार्थ रक्त को जमा देते हैं, स्म पका देता है और दाह सिराओं को सिकोड़ देता है ॥४१॥

वक्तव्य—संधान—शस्त्र द्वारा त्वचा धमनी सिरा इत्यादि में जो छेद होता है, उसका संयोजन या घाव के किनारों को मिलाना। स्कन्दन—रक्त का जमना या गाढ़ा बनना। पाचन—सूखा करना, पूय उत्पन्न करना यह इस का अर्थ नहीं कषाय—कषायरसद्रव्य यथा न्यग्रोध, औदुंबर, हरीतकी, लोध्र इत्यादि। शरीर से जो रक्त का स्राव होता है, वह धमनी, सिरा या स्रोतसों द्वारा होता है। जब स्राव प्रारंभ होता है, तब प्रकृति अपनी तरफ से स्राव को बंद करने की कोशिश किया करती है। स्राव बंद होने में दो मुख्य कार्य होते हैं। रक्त वाहिनियों के बाहर आते ही गाढ़ा होने लगता है और उसका थक्का वाहिनी के भीतर तथा उसके बाहर जम जाता है, जिससे रक्त बाहर आने में कठिनाई हो जाती है। दूसरा कार्य वाहिनियों के दीवाल में होता है। दीवाल संकुचित होकर वाहिनी का मुख छोटा हो जाता है। इससे रक्त जमने में मदद मिलती है तथा रक्तप्रवाह का वेग कम हो जाता है। बहुधा मामूली रक्तस्राव उपर्युक्त विधि के अनुसार आप ही आप बंद हो जाया करता है। परंतु जिस समय वह आप ही आप बंद नहीं होता, उस समय उपर्युक्त उपायों द्वारा नैसर्गिक विधि में मदद करने की आवश्यकता होती है। इनमें से कषाय रस द्रव्य रक्तगत तथा व्रणस्रावगत अल्यूमिन इत्यादि प्रोटिनों को जमाकर रक्त स्राव का निवारण करने में मदद करता है। शीत रक्त वाहि- नियों की दीवाल संकोच कर रक्तस्राव का निवारण करने में मदद करता है और दाह अल्यूमिन इत्यादि प्रोटिनों को जमाकर तथा वाहिनियों को सिकोड़ कर दोनों प्रकार से रक्तस्राव का निवारण करने में मदद करता है।

अस्कन्दमाने रुधिरे संधानानि प्रयोजयेत्।
संधाने भ्रश्यमाने तु पाचनैः समुपाचरेत् ॥४२॥
कल्पैरेतैस्त्रिभिर्वैद्यः प्रयतेत यथाविधि।
असिद्धिमत्सु चैतेषु दाहः परम इष्यते ॥४३॥

जब रक्त शीतल उपचार से बंद न हो जाय तो (कषाय रस द्रव्य से) संधान क्रिया करनी चाहिये और जब संधान भी भ्रष्ट हो जावे तब (भस्म से) पाचन क्रिया करे ॥४२॥ इन तीन विधियों से ही वैद्य जहाँ तक हो सके (रक्तस्राव निवारण करने का) प्रयत्न करे और जब इनसे कार्यसिद्धि न हो तब रक्तस्राव बंद करने में अचूक ऐसे दाह का उपयोग करना चाहिये ॥४३॥

वक्तव्य—दाहः परम इष्यते—सचमुच रक्तस्राव बंद करने के लिये दाह अत्यंत जोरदार उपाय है। यदि सिरा धमनी जैसे विशिष्ट स्थान से रक्त का स्रवण होता हो तो तप्तशलाका का उपयोग करना चाहिये और यदि तमाम व्रण से रक्त चूता हो अर्थात् केसिकाओं से रक्त का स्राव होता हो तो उष्ण जल का उपयोग करना चाहिये। इसके लिये जल की उष्णता १३०-१६० फै० तक होना आवश्यक है।

शेषदोषे यतो रक्ते न व्याधिरतिवर्तते।
सावशेषे ततः स्थेयं न तु कुर्यादतिक्रमम् ॥४४॥

यदि कुछ दूषित रक्त शेष रह जाय तो व्याधि बढ़ नहीं सकती। इसलिये कुछ दूषित रक्त शेष छोड़ कर ही रोक देना चाहिये परंतु रक्तस्राव का अतियोग करना योग्य नहीं ॥४४॥

वक्तव्य—दूषित रक्त का जो शेष शरीर में रहता है, उसका निर्हरण यथामात्रा सींग से हो सकता है या उसका प्रसादन शीतोपचारादि से सरल हो सकता है। परंतु रक्तस्राव का[1] अतियोग करने से दारुण रोग उत्पन्न होते हैं—अतिस्रुतौ हि मृत्युः स्याद् दारुणा वा चलामयाः। (वाग्भट)। रक्तं सशेषदोषं तु कुर्यादपि विचक्षणः। न चातिप्रस्रुतं कुर्याच्छेषं संशमनैर्जयेत्॥ (सु० शा०)। हरेच्छृंगादिभिः शेषं प्रसादमथवा नयेत्। शीतोपचार- पित्तास्रक्रियाशुद्धिविशोषणैः। दुष्टं रक्तमनुद्रिक्तमेवमेव प्रसादयेत्॥ (अ० हृदय)। शरीर से अधिक से अधिक रक्त निकालने का प्रमाण आयुर्वेद में एक प्रस्थ यानि साढ़े तेरह पल दिया है—

१ सशेषदोषे रुधिरे.

पर प्रमाणमिच्छन्ति प्रस्थं शोणितमोक्षणे । ( सुश्रुत ) । तथा शोणितमोक्षणे । सार्धत्रयोदशपलं प्रस्थमाहुर्मनीषिणः ॥ आधुनिक प्रयोगों द्वारा भी यह प्रमाणित हुआ है कि अधिक से अधिक ६०० सी० सी ( करीब ५५ तोला ) रक्त निकाल सकते हैं । यह राशि प्राचीन साढ़े तेरह पल के बराबर आती है।

देहस्य रुधिरं मूलं रुधिरेणैव धार्यते ।
तस्माद्यत्नेन संरक्ष्यं रक्तं जीव इति स्थितिः ॥४५॥

रक्त ही शरीर का मूल है और रक्त से ही शरीर का धारण होता है । इसलिये यत्न करके रक्त की रक्षा करनी चाहिये । वास्तव में रक्त ही जीव है, यह स्थिति है ॥४५॥

स्रुतरक्तस्य सेकाद्यैः शीतैः प्रकुपितेऽनिले ।
शोफं सतोदं कोष्णेन सर्पिषा परिषेचयेत् ॥४६॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शोणितवर्णनीयो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

रक्त निकाले हुए मनुष्य के व्रणस्थान पर यदि शीतल उपचार से वायु प्रकुपित होकर शोथ और पीडा करे तो गरम घृत से उस स्थान पर सेचन करना चाहिये ॥४६॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां शोणितवर्णनीयो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

---

# पञ्चदशोऽध्यायः ।

अथातो दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब इसके अनन्तर दोष, धातु तथा मल इनके क्षय और वृद्धि का विज्ञान जिस में हो ऐसे अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

दोषधातुमलमूलं हि शरीरं, तस्मादेतेषां लक्षणमुच्यमानमुपधारय ॥२॥

दोष, धातु और मल शरीर के मूल हैं। इस कारण इनके लक्षण, जो यहाँ वर्णन किये जाते हैं, ( एकाग्र होकर ) श्रवण करो ॥२॥

वक्तव्य—दोष—'वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः'। धातु—'रसासृङ्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः' । सप्त दूष्याः ॥ मल—'मला मूत्रशकृत्स्वेदादयोऽपि च' ॥ ( वाग्भट ) । मूल—जैसे कि वृक्ष की वृद्धि और क्षति उसके मूल की अविकृत और विकृत अवस्थाओं पर निर्भर होती है वैसे ही शरीर की वृद्धि और क्षति वातादि दोष, रसादि धातु और मूत्रादि मल इनके अविकृत और विकृत अवस्थाओं पर निर्भर होती है। इसलिये यहाँ वातादि को मूल की उपमा दी गई है। वैद्यक में मनुष्य शरीर की तुलना वृक्ष के साथ हमेशा होती है—ऊर्ध्वमूलमधः शाखमृषयः पुरुषं विदुः । मूलप्रहारिणस्तस्माद् रोगान् शीघ्रतरं जयेत् (वाग्भट)।

तत्र, प्रस्पन्दनोद्वहनपूरणविवेकधारणलक्षणो वायुः पञ्चधा प्रविभक्तः शरीरं धारयति ॥३॥

इनमें से प्रस्पन्दन, उद्वहन, पूरण, विवेचन और धारण इन ( पाँच ) लक्षणों से युक्त वायु पाँच प्रकार से विभक्त होकर शरीर को धारण करता है ॥३॥

वक्तव्य—लक्षण दो प्रकार के होते हैं—स्वरूपवर्णनात्मक और कार्यवर्णनात्मक। इस अध्याय में कर्मानुमेय क्ष वृद्धि का ही वर्णन होने के कारण केवल कार्यात्मक लक्ष का विचार किया गया है। वातसंबंधी विशेष विवरण निदा स्थान के प्रथम अध्याय में होगा। पञ्चधा प्रविभक्त—(१) व्या (२) उदान, (३) प्राण, (४) समान, (५) और अपान प्रस्पन्दन—शरीर के चलन वलनादि कर्म। यह व्यान वायु क कार्य है। उद्वहन—श्वास प्रश्वास तथा भाषणादि इन्द्रियार्थों क धारण। यह उदान वायु का कर्म है। पूरण—आहार से उद पूरण करना। यह प्राण वायु का कर्म है। विवेक—रस मू पुरीष को विभक्त करना। यह समान वायु का कर्म है धारण—शुक्र मूत्र मलादि का अवेगकाल में धारण करना औ वेगकाल में उत्सर्ग करना। यह अपान वायु का कर्म है।

रागपक्त्योजस्तेजोमेधोष्मकृत्पित्तं[1] पञ्चधा प्रविभक्तमग्निकर्मणाऽनुग्रहं करोति ॥४॥

रागकृत्, पक्तिकृत्, तेजकृत्, मेधाकृत् और ऊष्मकृत् ऐसा पित्त पाँच प्रकार से विभक्त होकर अग्नि का कार्य करके शरीर को अनुगृहीत करता है ॥४॥

वक्तव्य—रागकृत्—रस का परिवर्तन रक्त में करनेवाल इसको 'रञ्जक' पित्त कहते हैं। पक्तिकृत्—आहार का पचन करने वाला। इसको 'पाचक' पित्त कहते हैं। तेजःकृत्—दृष्टि उत्पन्न करने वाला—तेजो दृष्टिरिति व्याख्यातम्। इसको 'आलोचक' पित्त कहते हैं। मेधाकृत्—बुद्धिकृत्। इसको 'साधक' पित्त कहते हैं। ऊष्मकृत्—शरीर को उष्ण रखने वाला। इसको 'भ्राजक' पित्त कहते हैं। पञ्चधा प्रविभक्त—रञ्जक, पाचक, आलोचक, साधक और भ्राजक भेद से पाँच प्रकार का। पाँचों प्रकार के पित्त का वर्णन आगे इक्कीसवें अध्याय में किया गया है। अग्निकर्मणाऽनुग्रहं करोति—जैसे शरीर के बाहर अग्नि दहन पचनादि कर्म करता है, वैसे पित्त शरीर के भीतर अग्नि की भाँति दहन पचनादि कार्य करके शरीर पर उपकार करता है। इसका विशेष विवरण इक्कीसवें अध्याय के आठवें सूत्र में किया गया है।

सन्धिसंश्लेषणस्नेहनरोपणपूरणबलस्थैर्यकृच्छ्लेष्मा पञ्चधा प्रविभक्त उदककर्मणाऽनुग्रहं करोति ॥५॥

सन्धिसंश्लेषणकारक, स्निग्धताकारक, रोपक, पूरक, बल और स्थैर्यकारक ऐसा कफ पाँच प्रकार से विभक्त होकर जल की भाँति शरीर को अनुगृहीत करता है ॥५॥

वक्तव्य—सन्धिसंश्लेषण—जोड़ों में रोगन करना—स्नेहाक्ते यथा चाक्षे चक्रं साधु प्रवर्तते । सन्धयः साधु वर्तन्ते संश्लिष्टाः श्लेष्मणा तथा ॥ इसको 'श्लेष्मक' कफ कहते हैं। स्नेहनकृत्—भोज्य पदार्थों का स्नेहन या क्लेदन करने वाला। इसको 'क्लेदक' कफ कहते हैं। रोपण—रोपण करने वाला। पूरणकृत्—अक्षिपूरण करने वाला। इसको 'तर्पक' कफ कहते हैं। बलस्थैर्यकृत्—बल तथा त्रिक संधि की स्थिरता करने वाला। इसको 'अवलम्बक' कफ कहते हैं। उदककर्मणाऽनुग्रहं करोति—उदक जिस प्रकार शीतलता और पुष्टि का कार्य करता है, वैसे कफ भी उदक की भाँति शरीर के भीतर शैत्य और पुष्टि का कार्य करता है।

---

[1] पक्त्योजस्तेजो०

पित्त, कफ यद्यपि एक एक ही होते हैं तथापि स्थान-
ता और कार्यभिन्नता के अनुसार भिन्न भिन्न नाम से
जाते हैं । जैसे कि एक मनुष्य भिन्न भिन्न स्थान में
भिन्न कार्य करने के कारण रसोईदार, चपरासी,
दार इत्यादि भिन्न भिन्न नामों से कहा जा सकता है ।
दोषाः प्रत्येक पञ्चभिः प्रकारैर्भिद्यन्ते विशिष्टस्थानाश्रयेण क्रिया-
...यथैकोऽपि देवदत्तो यां यां क्रियां करोति तदनुरूपमेवानेक
लावकादिनाम लभते (इन्दु) ।

रसः प्रीणयति रक्तपुष्टिं च करोति, रक्तं वर्ण-
ादं मांसपुष्टिं जीवयति च, मांसं शरीरपुष्टिं
सश्च, मेदः स्नेहस्वेदौ दृढत्वं पुष्टिमस्थ्नां च,
स्थि देहधारणं मज्ज्ञः पुष्टिं च, मज्जा प्रीतिं स्नेहं
शुक्रपुष्टिं पूरणमस्थ्नां च करोति, शुक्रं धैर्यं
यवनं प्रीतिं देहबलं हर्षं बीजार्थं च ॥६॥

रस शरीर का तर्पण और रक्त की पुष्टि करता है । रक्त
र वर्ण का प्रसादन, मांस की पुष्टि और प्राणों का धारण
ता है । मांस शरीर और मेद की पुष्ट बनाता है । मेद
रीर में ) स्निग्धता, स्वेद, दृढता और हड्डियों की पुष्टि
ता है । अस्थियाँ शरीर को धारण करती हैं और मज्जा की
टि करती हैं । मज्जा प्रसन्नता, स्निग्धता, बल, शुक्र की पुष्टि
र अस्थियों ( के भीतरी पोले स्थान ) का भरण करती हैं ।
क ( कामोद्वेग के समय पुरुषों में ) धैर्यच्युति, (स्त्रियों पर)
ति, शरीर में बल, ( मैथुन के समय ) हर्ष और ( सन्तानो-
त्ति में ) बीज का प्रयोजन करता है ॥६॥

वक्तव्य—सूत्रगत रसरक्त कार्यों का बहुत कुछ विवरण
छले अध्याय में हो चुका है । मेदसश्च—पुष्टिमिति शेषः । देह-
रण—अस्थियों से शरीर का ढाँचा बनता है, उसकी शकल
क-सी रहती है, दबाव पड़ने पर उसकी आकृति में फर्क नहीं
ता तथा शरीर का भार सँभाला जाता है । अभ्यंतरगतैः
रैर्यथा तिष्ठन्ति भूरुहाः । अस्थिसारैस्तथा देहा ध्रियन्ते देहिनां ध्रुवम् ॥
(सुश्रुत, शरीर) । देहबल—ब्रह्मचर्य-व्रत का पालन कर वीर्य-
चय करने से शरीर में एक विशेष प्रकार का बल उत्पन्न
होता है—ब्रह्मचर्यप्रतिष्ठायां वीर्यलाभः । ( पातंजलयोगसूत्र ) ।
बीजार्थं च—'बीजप्रयोजनं करोति' इति तात्पर्यः । जैसे कि ऋतु क्षेत्रादि
की उपस्थिति में बीज अंकुरोत्पत्ति का कार्य करता है, वैसे ही
स्त्रियों में ऋतु क्षेत्रादि की अनुकूलता में वीर्य गर्भोत्पत्ति का
कार्य करता है । शुक्र क्या है—शुक्र एक दूधिया रंग का गाढ़ा
लसदार क्षारीय प्रतिक्रिया युक्त द्रव है; जो शुक्रग्रंथियों, शुक्र-
प्रणाली, शुक्राशय, अष्ठीलाग्रंथि और शिश्नमूलग्रंथियों के रसों
के मिश्रण से बनता है । यदि ताजे शुक्र की सूक्ष्मदर्शक यन्त्र
द्वारा परीक्षा की जाय तो उसमें बड़ी फुरती से इधर उधर
फिरते हुए असंख्य सूक्ष्म जीव दिखाई देंगे । बीज प्रयोजन का
कार्य करने के लिये शुक्र का यही आवश्यक भाग है । इनको
शुक्राणु ( Spermatozoon ) कहते हैं । मैथुन के पश्चात् एक
समय में जितना शुक्र निकलता है, उसमें इनकी संख्या दो
से तीस करोड़ के लगभग होती है । शुक्राणु की लंबाई
१०००० से ५०० इंच तक होती है । उसका अगला सिरा
मोटा और अण्डाकार होता है, पिछला भाग पतला होता है
और पूंछ नोकीली होती है । बलवान् शुक्राणु बड़ी तेजी से
फिरते हैं और निर्बल शुक्राणु सुस्ती से फिरते हैं । मैथुन के
पश्चात् जो शुक्राणु सब से प्रबल होता है, वही भीतर स्त्रीबीज
(Ova) तक पहुँचता है । इससे गर्भोत्पत्ति होती है । गर्भाधान
के लिये एक ही शुक्राणु की आवश्यकता होती है । शुक्र में
शुक्राणु कभी कम होते हैं, कभी ज्यादा होते हैं और कभी
होते ही नहीं । शुक्रगत शुक्राणु अनुपस्थित होने से ( Azospermia ), बहुत सुस्त होने के ( Oligo spermia ) या
निश्चल होने से ( Necro spermia ) शुक्र बीजप्रयोजक
नहीं होता अर्थात् पुरुष सन्तानोत्पत्ति नहीं कर सकते ।

पुरीषमुपस्तम्भं वाय्वग्निधारणं च, बस्तिपूरण-
विक्लेदकृन्मूत्रं, स्वेदः क्लेदत्वक्सौकुमार्यकृत् ॥७॥

मल शरीर को भीतर से सहारा देता है और वायु तथा
अग्नि को धारण करता है । मूत्र बस्ति का पूरण करता है और
शरीर के त्याज्य जलांश को बाहर निकाल देता है । स्वेद त्वचा
को आर्द्र तथा कोमल बनाता है ॥७॥

वक्तव्य—उपस्तंभ—अवष्टंभ या शरीर को सहारा देना ।
राजयक्ष्मा में मल की इस शक्ति के उपलक्ष्य में लिखा है—
सर्वधातुक्षयार्तस्य बलं तस्य हि विड्बलम् । विक्लेदकृत्—क्लेदविहीन
करने वाला । अन्नक्लेदनिर्वाहणेन मूत्रम् ( अ० संग्रह ) । स्वेदः—
क्लेदत्वक्स्नेहरोमधारणैः स्वेदः । (अ० संग्रह) ।

रक्तलक्षणमार्तवं गर्भकृच्च, गर्भो गर्भलक्षणं,
स्तन्यं स्तनयोरापीनत्वजननं जीवनं चेति । तत्र
विधिवत्परिरक्षणं कुर्वीत ॥८॥

स्त्रियों का आर्तव रक्त के समान लक्षणयुक्त और गर्भ-
स्थितिकारक होता है । गर्भ गर्भलक्षण उत्पन्न करने वाला
होता है । स्तनगत दुग्ध स्तन की पुष्टता करने वाला तथा
(सन्तानों का) जीवन होता है । इन (प्रकृतिस्थ वातादि दोष,
रसादि धातु, मलादि मल और स्तन्यादि उपधातुओं) की रक्षा
यथाविधि करनी चाहिये ॥८॥

वक्तव्य—गर्भकृत्—आर्तव के वास्तविक क्या क्या
प्रयोजन हैं इस विषय में आज भी निश्चिति से नहीं कहा जा
सकता । परंतु इसमें संदेह नहीं कि प्रत्यक्षतया न होने पर भी
अप्रत्यक्षतया यह जरूर 'गर्भकृत्' है । पहले तो यह है कि
आर्तव का स्त्रीबीज ( Ova ) के परिपक्व होने से बहुत कुछ
संबंध मालूम होता है । क्योंकि आर्तव अधिकतर उस समय
होता है, जब कि पक्वबीज बीजग्रंथि ( Ovary ) से बीजवाहि-
नियों ( Fallopian tubes ) में आता है । आर्तव से पहले
बहुधा बीज परिपक्व नहीं होते हैं तथा उसके पश्चात् बीजग्रंथि
सिकुड़ कर बीज निकलना बंद हो जाता है । दूसरा यह है कि
आर्तवोत्पत्ति के कारण गर्भाशय की श्लैष्मिक कला गर्भ
चिपकने योग्य बन जाती है । तीसरा यह है कि आर्तव के ही
कारण उसके पश्चात् दस बारह दिन तक स्त्री के गर्भवती होने
की अधिक संभावना होती है । इसलिये इस काल को 'ऋतु-

१ रसस्तुष्टिं प्रीणन रक्तपुष्टिं. २ अस्थीनि. ३ धैर्यच्यवनं.

१ जीवनम्. २ तेषां.

काल' कहते हैं—ऋतु स्वाभाविकः स्त्रीणां रात्रयः षोडश स्मृताः। (मनुस्मृति)। चौथा यह है कि गर्भधारण होने के पीछे आर्तव बंद हो जाता है। गर्भलक्षणम्—गर्भाशय में गर्भस्थिति होने से माता में जो लक्षण हुआ करते हैं, वे—स्तनयोः कृष्णमुखता रोमराज्युद्गमस्तथा। अक्षिपक्ष्माणि चाप्यस्याः संमील्यन्ते विशेषतः॥ अकामतश्छर्दयति गन्धादुद्विजते शुभात्। प्रसेकः सदनं चापि गर्भिण्या लिङ्गमुच्यते॥ (सुश्रुत शा. अ. ३)। आपीनत्वं स्तनयोः—दुग्धावस्था में स्तनों की पुष्टि दुग्धग्रन्थियों की वृद्धि, दुग्धवाहिनियों की दुग्धपूर्णता तथा स्तनगत मेद की वृद्धि इन कारणों से होती है। जीवनम् 'बालानाम्' इति शेषः। दूध पीने वाले बच्चों के लिये माता के दूध का महत्त्व याथातथ्य से आयुर्वेद में वर्णन किया है—मातुरेव पिबेत् स्तन्यं तत्परं देहवृद्धये। (वाग्भट)। मनुष्याणां प्रकृतिभूतत्वात् पुष्टिकरमारोग्यकरं चेति। (चरक)। आधुनिक वैज्ञानिक खोज से भी यह सिद्ध हुआ है कि दूध पीने वाले बच्चों की शरीरवृद्धि, स्वास्थ्य तथा जीवन के लिये माता के दूध से बढ़ कर संसार भर में दूसरी कोई चीज नहीं है।

अत ऊर्ध्वमेषां क्षीणलक्षणं वक्ष्यामः; तत्र, वातक्षये मन्दचेष्टताऽल्पवाक्त्वमप्रहर्षो मूढसंज्ञता च, पित्तक्षये मन्दोष्माग्निता निष्प्रभत्वं(ता) च, श्लेष्मक्षये रूक्षताऽन्तर्दाह आमाशयेतरश्लेष्माशयशून्यता सन्धिशैथिल्यं तृष्णा दौर्बल्यं प्रजागरणं च। तत्र स्वयोनिवर्धनान्येव प्रतीकारः ॥९॥

अब यहाँ से इनके क्षीणावस्था के लक्षण वर्णन करते हैं। वातक्षय (की अवस्था) में शारीरिक कार्य में मन्दता, स्वल्प बोलना, अल्प हर्ष और बुद्धि की मन्दता उत्पन्न होती है। पित्तक्षय (की अवस्था) में शरीर की उष्णता कम होती है, जठराग्नि मंद हो जाती है तथा शरीर की कान्ति घट जाती है। कफक्षय में शरीर में रूक्षता तथा भीतर जलन पैदा होती है, आमाशय के अतिरिक्त अन्य श्लेष्माशय भी शून्य हो जाते हैं, संधियों में शैथिल्य, तृष्णा, दुर्बलता तथा जागरण भी होता है। इन (वातादि दोषों) के क्षय की चिकित्सा स्वयोनिवर्धक द्रव्यों के उपयोग से होती है ॥९॥

वक्तव्य—आमाशयेतरश्लेष्माशयशून्यता—आमाशय श्लेष्मा का प्रधान आशय है। वहाँ जब श्लेष्मा क्षीण हो जाता है तब उर, कण्ठ, शिर और संधियों में श्लेष्मा के अन्य आशय भी शून्य हो जाते हैं। क्षयलक्षण—वातादि दोष जब क्षीण हो जाते हैं तब उनके स्वाभाविक गुण और कर्म इन की हानि हो जाती है किंवा इनके विरुद्ध गुणकर्मों की वृद्धि हो जाती है। यह सामान्य क्षय का लक्षण है। ऊपर जो लक्षण वर्णन किये हैं, वे केवल दिग्दर्शनार्थ हैं। क्षीणा जहति लिङ्गं स्वं समाः स्वं कर्म कुर्वते। (चरक)। स्वयोनिवर्धनानि—वात की योनि वायु, पित्त की योनि अग्नि और कफ की योनि उदक है। अर्थात् स्वयोनिवर्धनानि से स्वगुणवर्धनद्रव्याणि तथा कर्माणि समझना चाहिये। [illegible]

रौक्ष्यलाघववैशद्यसूक्ष्मलघुशीतानाम्। श्लेष्मक्षये स्निग्धगुरुमधुरसान्द्रपिच्छिलानां द्रव्याणाम्। (चरक)।

रसक्षये हृत्पीडा कम्पः शून्यता तृष्णा च, शोणितक्षये त्वक्पारुष्यमम्लशीतप्रार्थना सिराशैथिल्यं च, मांसक्षये स्फिग्गण्डौष्ठोपस्थोरुवक्षःकक्षापिण्डिकोदरग्रीवाशुष्कता रौक्ष्यतोदौ गात्राणां सदनं धमनीशैथिल्यं च, मेदःक्षये प्लीहाभिवृद्धिः सन्धिशून्यता रौक्ष्यं मेदुरमांसप्रार्थना च, अस्थिक्षयेऽस्थिशूलं दन्तनखभङ्गो रौक्ष्यं च, मज्जक्षयेऽल्पशुक्रता पर्वभेदोऽस्थिनिस्तोदोऽस्थिशून्यता च, शुक्रक्षये मेढ्रवृषणवेदनाऽशक्तिर्मैथुने चिराद्वा प्रसेकः प्रसेके चाल्परक्तशुक्रदर्शनम्। तत्रापि स्वयोनिवर्धनद्रव्योपयोगः प्रतीकारः ॥१०॥

रस की क्षीणता में हृदय में पीड़ा, कंप (Palpitation और शून्यता (A Sense of gone ness) तथा तृषा होती है। रक्त की क्षीणता में त्वचा में खुरदरापन, अम्ल तथा शीत पदार्थ सेवन करने की इच्छा और सिराओं में शिथिलता होती है। मांस की क्षीणता में कटि, कपोल, होंठ, शिश्न, जंघा, वक्षःस्थल, काँख, पिंडली, उदर, गला इनमें शुष्कता, रूखापन और दर्द, शरीर में थकान और धमनियों में शिथिलता होती है। मेद की क्षीणता में प्लीहा की वृद्धि, सन्धियों में शून्यता, रूक्षता और स्निग्ध मांस खाने की इच्छा होती है। अस्थियों की क्षीणता में अस्थियों में दर्द, नख और दन्त की खराबी तथा रूक्षता उत्पन्न होती है। मज्जा की क्षीणता में वीर्य की अल्पता, अस्थियों और संधियों में पीड़ा और अस्थियों में पोलापन होता है। शुक्र की क्षीणता में शिश्न और वृषण में वेदना, मैथुन के लिये दौर्बल्य, देर से वीर्यपात और उसमें कुछ रक्त मिला हुआ अल्प वीर्य होता है। इन रसादि की क्षीणता में भी जिसकी क्षीणता हो, उसकी वृद्धि करने वाले द्रव्यों का उपयोग करना ही चिकित्सा है ॥१०॥

वक्तव्य—हृत्पीडा इत्यादि—रस का क्षय पीड़ा, कंप और शून्यता के साथ होता है। रस का स्थान हृदय—तत्र तु हृदय स्थानम्—होने के कारण पीड़ा, कंप और शून्यता हृदय के विकार समझना चाहिये। अल्परक्तशुक्रदर्शनम्—शुक्रक्षय के कारण वायु प्रकुपित होकर शुक्रवह धमनी में प्रवेश करके शुक्रमार्ग से वीर्य के साथ रक्त का भी स्राव कराता है—शुक्रमपि [illegible] मैथुनमासाद्य [illegible] न शुक्र प्रवर्तते। [illegible] शोणितं प्रवर्तयति। तच्छुक्र[illegible] पुनः शुक्रमेव [illegible]। (चरक निदान)। वृषणवेदना—वृषणग्रंथि में शुक्रोत्पत्ति होने के कारण शुक्रक्षय में वृषण में वेदना होती है। वृषण में एक हजार के लगभग नलाकार ग्रंथियाँ हैं, जिनमें वीर्य का महत्त्व का भाग यानि शुक्राणु (Spermatozoa) उत्पन्न होते हैं। इस महत्त्व के अवयव के सिवाय वीर्य में शुक्रवाहिनी का कुछ रस, शुक्राशय का कुछ रस, अष्ठीलाग्रंथि (Prostate gland) का कुछ रस

१ [illegible] २ [illegible]

१ [illegible] २ [illegible]

तथा शिश्नमूलग्रंथियों का कुछ रस मिल जाता है। वीर्य इस प्रकार कई रसों का मिश्रण है। कुछ लोगों की यह कल्पना है कि आयुर्वेद के अनुसार शुक्र सर्वशरीरव्यापी है और उसके लिये शरीर में कोई निश्चित स्थान नहीं। परंतु यह कल्पना असत्य है। आज प्रत्यक्ष शारीर की दृष्टि से शुक्रोत्पत्ति और स्थिति में जो जो अवयव भाग लेते हैं, उनका स्पष्ट निर्देश आयुर्वेद में मिलता है—'शुक्रवहे द्वे तयोर्मूलं वृषणौ'। 'शुक्रवहानां स्रोतसां वृषणौ मूलम्'। 'शुक्रस्थानेऽवस्थानाच्छुक्रं वा'। 'शुक्रस्थं गर्भगतस्य हत्वा करोति वायुः पवनेन्द्रियत्वम्'। 'शुक्राशयद्वारविघट्टनेन संस्कारवाहि कुरुतेऽनिलश्च'। 'शुक्रं प्रच्यवते स्थानाज्जलमार्द्रात् पटादिव'। 'मरणं प्राप्नुयाच्च शुक्रस्थानगते ज्वरे। भेषजः स्वल्पता मोक्षः शुक्रस्य तु विनिःसृतः'॥ 'कौप्य गतिक्षयोऽङ्गानां संभेदः शल्यमर्षणम्। शुक्रस्थानगते लिङ्गं प्रागुक्तानि तथैव च'॥ 'दोषाः पृथक् समस्ता वा प्राप्य रेतोवहाः सिराः। शुक्रं सदूषयन्त्याशु तद्वक्ष्यामि विभागशः'॥ 'अनया विप्रकृष्टा तु तेषां शुक्रवहाः सिराः। तर्पणं स्तुकुलत्वमायान्ति भाजोच्छ्रायणनी भवेत्'॥ 'तत् स्त्रीपुरुषसंयोगे चेष्टासंकल्पपीडनात्। शुक्रं प्रच्यवते स्थानाज्जलमार्द्रात् पटादिव'॥ 'दक्षिणे पार्श्वे वस्तिद्वारस्य चाप्यधः। मूत्रस्रोतःपथाच्छुक्रं पुरुषस्य प्रवर्तते'॥ इससे यह स्पष्ट है कि 'शुक्रस्य सर्वशरीरगतत्वेन शुक्रस्थानाऽसंभवादिति' इत्यादि जो टीकाकार लिखते हैं और वैद्य मानते हैं, वह प्रत्यक्षविरोधी और शास्त्रविरोधी कल्पना है। इसमें संदेह नहीं कि आयुर्वेद में कुछ ऐसे प्रमाण मिलते हैं, जिनके कारण उपर्युक्त कल्पना प्रसृत हुई है। यथा—विशसेत्स्वपि देहेषु यथा शुक्रं न दृश्यते। सर्वदेहाश्रितत्वाच्च शुक्रलक्षणमुच्यते॥ (सुश्रुत निदान अ. १०)। रस इक्षौ यथा दधि सर्पिस्तैलं तिले यथा। सर्वत्रानुगतं देहे शुक्रसंस्पर्शने तथा॥ यथा पयसि सर्पिस्तु गुडश्चेक्षुरसे यथा। शरीरेषु तथा शुक्रं नृणां विद्याद् भिषग्वरः। (सुश्रुत, शरीर अ. ४)। बाल्यावस्था और वृद्धावस्था में शुक्र की उत्पत्ति नहीं होती, इसलिये बाल और वृद्ध मनुष्य के शव का विच्छेदन करने पर भी शुक्र का मिलना कठिन है। युवावस्था में भी यद्यपि शुक्र बनता है तथापि उस की राशि डेढ़ तोले से अधिक नहीं होती। मृत्यु के पश्चात् विच्छेदन से इस का ज्ञान होना कठिन है। इसलिये शवविच्छेदन से शुक्र का दर्शन न होना उसके स्थानाभाव का निदर्शक समझना ठीक नहीं है। शरीरव्यापित्व के लिये दूसरा जो प्रमाण घृत और गुड़ का दिया है, उससे यह मानना उचित होगा कि शुक्र की उत्पत्ति जिस द्रव्य से होती है वह, यानि शुक्र का पूर्वगामी द्रव्य, सर्वशरीरव्यापी है। जैसे कि गुड़ का पूर्वगामी द्रव्य इक्षुव्यापी है या घृत का 'पूर्वगामी द्रव्य दुग्धव्यापी है। पूर्वगामी द्रव्य का अर्थ अन्नरस का 'शुक्रसमान अंश' जिस से शुक्र की उत्पत्ति होती है। महामहोपाध्याय कविराज गणनाथसेन सर्वव्यापी शुक्र से 'शुक्रसार' (Internal secretion of the testicles) मानते हैं, जिसके प्रभाव से पुंस्त्वव्यंजक डाढ़ी मूँछें इत्यादि बाह्य चिह्न तथा शरीर की वृद्धि हुआ करती है। 'यथा पयसि सर्पि' रित्याद्यभिधानं तु सर्वशरीरपरं सूक्ष्मतरं शुक्रसारं लक्षयति—यस्मात् पुंस्त्वव्यंजकश्मश्रु-पौरुषाकृति-विशेषाः संभवन्ति। तदेवं शुक्रद्वैविध्ये सिद्धे सूक्ष्मतरं शुक्रमभिप्रेत्य 'यथा पयसि सर्पि' रित्यादि प्राचां वचनं व्याख्येयम्'॥ परंतु आयुर्वेद में सर्वव्यापी शुक्र से ही स्थूल शुक्र की उत्पत्ति मानी गई है—तदेव चेष्टयुवतेर्दर्शनात् स्मरणादपि। शब्दसंश्रवणात् स्पर्शात् संहर्षाच्च प्रवर्तते॥ सुप्रसन्नमनस्तस्य शुक्रं प्रस्कन्दते तथा। स्त्रीषु व्यायच्छतश्चापि हर्षात् संप्रवर्तते॥ शुक्रसार से स्थूल शुक्र की उत्पत्ति नहीं होती। इसलिये सर्वव्यापी शुक्र से शुक्रसार की अपेक्षा शुक्र का पूर्वगामी द्रव्य मानना अधिक प्रशस्त है। स्वयोनिवर्धनद्रव्योपयोगः—समानगुण तथा समानगुणभूयिष्ठ द्रव्यों का उपयोग। इसके सिवाय धातुवृद्धिकर कर्म भी करना चाहिये। यथा—मांसं मांसेन, लोहितं लोहितेन, मेदो मेदसा, वसा वसया, अस्थि तरुणास्थ्ना, मज्जा मज्ज्ञा, शुक्रं शुक्रेण ॥ समानगुणभूयिष्ठ का उदाहरण—शुक्रक्षये क्षीरसर्पिषोरुपयोगो मधुरस्निग्धसमाख्यातानां चापरेषां द्रव्याणाम्। (चरक)।

**पुरीषक्षये हृदयपार्श्वपीडा सशब्दस्य च वायोरूर्ध्वगमनं कुक्षौ संचरणं च, मूत्रक्षये वस्तितोदोऽल्पमूत्रता च; अत्रापि स्वयोनिवर्धनद्रव्याणि प्रतीकारः। स्वेदक्षये स्तब्धरोमकूपता त्वक्शोषः स्पर्शवैगुण्यं स्वेदनाशश्च; तत्राभ्यङ्गः स्वेदोपयोगश्च ॥११॥**

मल की क्षीणता में हृदय और पार्श्व में पीड़ा, शब्दयुक्त वायु का ऊर्ध्वगमन और उदर में वायु का संचार होता है। मूत्र के क्षय में वस्तिस्थान में पीड़ा और मूत्र की कमी होती है। इनमें भी इनके उत्पत्तिवर्धक द्रव्यों का उपयोग ही उपाय है। स्वेद की क्षीणता में रोमकूप बंद हो जाते हैं, त्वचा शुष्क होती है, स्पर्शज्ञान यथोचित नहीं होता और पसीना आना बंद हो जाता है। इसमें तैल का उबटन करना और स्वेद का उपयोग करना चाहिये ॥११॥

वक्तव्य—मूत्रक्षय के अन्य लक्षण—मूत्रक्षये मूत्रकृच्छ्रं मूत्रवैवर्ण्यमेव च। पिपासा बाधते चास्य मुखं च परिशुष्यति॥ (चरक)। स्तब्धरोमकूपता—त्वचा में दो प्रकार की ग्रंथियाँ रहती हैं, तैलग्रंथियाँ (Sebaceous glands) और स्वेदग्रंथियाँ। इन ग्रंथियों से एक चिकना पदार्थ त्वचा पर निकल आता है, जिसके कारण त्वचा चिकनी, चमकदार और कोमल बन जाती है। इन ग्रंथियों से जो नलियाँ निकलती हैं, वे बालों की जड़ों में पहुँचती हैं। स्वेदक्षय में रोमकूप बंद हो जाने के कारण इन ग्रंथियों का चिकना स्राव त्वचा पर नहीं पहुँचता जिससे त्वचा शुष्क हो जाती है और उसी में छोटे छोटे दरार भी उत्पन्न होते हैं—स्वेदे रोमच्युतिः स्तब्धरोमता स्फुटनं त्वचः। (वाग्भट)। स्वयोनिवर्धन—पुरीष और मूत्र बढ़ाने वाले द्रव्यों का उपयोग—पुरीषक्षये कुल्माषमाषकुष्माण्डाऽजमध्ययवशाकधान्याम्लानाम्। मूत्रक्षये पुनरिक्षुरसवारुणीमण्डद्रवमधुराम्ललवणोपक्लेदिनाम्। (चरक)। मलक्षयदर्शक सामान्य लक्षण—मलानामतिसूक्ष्माणां दुर्लक्ष्यं लक्षयेत् क्षयम्। स्वमलायनसंशोषतोदशून्यत्वलाघवैः॥ (वाग्भट)। स्वेदक्षय-चिकित्सा—अभ्यङ्गव्यायाममद्यस्वप्ननिवातशरणस्वेदैः। (अ. संग्रह)।

**आर्तवक्षये यथोचितकालादर्शनमल्पता वा योनिवेदना च; तत्र संशोधनमाग्नेयानां च द्रव्याणां विधिवदुपयोगः। स्तन्यक्षये स्तनयोर्म्लानता स्तन्यासंभवोऽल्पता वा; तत्र श्लेष्मवर्धनद्रव्योपयोगः। गर्भक्षये गर्भास्पन्दनमनुन्नतकुक्षिता च तत्र प्राप्त-**

वस्तिकालायाः क्षीरवस्तिप्रयोगो मेध्यान्नोपयोग-श्चेति ॥१२॥

आर्तव क्षय में योग्य समय पर रजोदर्शन न होना अथवा रजस्राव कम होना और योनि में पीड़ा होना ये लक्षण होते हैं। इसके लिये संशोधनपूर्वक उष्ण पदार्थों का उपयोग करना प्रशस्त है। स्तन्य के क्षय में स्तनों पर सिकुड़न होती है, दूध की उत्पत्ति बन्द हो जाती है किंवा दूध अल्प परिमाण में आता है। इसके लिये कफवर्धक द्रव्यों का उपयोग प्रशस्त है। गर्भ के क्षय में गर्भ का न फिरना या कम फिरना, कूख ऊँची न होना ये लक्षण होते हैं। इसके लिये गर्भिणी बस्ति देने योग्य काल की हो तो क्षीर वस्ति का प्रयोग करना और मेध्य अन्न का प्रयोग करना हितकर है ॥१२॥

वक्तव्य—संशोधन—विरेचन और वस्ति। श्लेष्मवर्धक द्रव्य—तिलमाषादि द्रव्य—तत्र मत्स्यकृष्णश्लेष्मवर्धक्षीरमाषमधुरा हिताः। पयो मधुरमिक्षु दधि शुक्लं च मानवे ॥ श्लेष्मवर्धकद्रव्योपयोग—स्तन्य रस से उत्पन्न होता है इसलिये श्लेष्मवर्धक द्रव्यों का उपयोग कहा है—रसप्रसादो मधुरः पक्वाहारनिमित्तकः। कृत्स्नदेहात् स्तनौ प्राप्तः स्तन्यमित्यभिधीयते ॥ यथा ग्राम्यानूपौदक शाक धान्य मांस, द्रव मधुराम्ल लवण भूयिष्ठ आहार, दुग्धपान दुग्धिका कल्पिकादि क्षीर औषधियाँ और श्रम न करना इत्यादि। गर्भस्पन्दन—अस्पन्दन से स्पन्दाभाव, ईषत् स्पन्दन या चिरात् स्पन्दन ये तीन अर्थ समझना चाहिये। आष्टवस्तिकालायाः—आठवें महीने की गर्भिणी। आठ महीने तक बस्ति का निषेध होता है—यथोक्तं। तथा रक्तपित्ते शुद्धि बस्तिमा भस्मनोऽष्टमात्। (अ. हृदय)। मेध्यान्नोपयोग—मेधाय यदन्नं हितं मेध्यं तदेवान्नं मेध्यान्नं क्षीरसर्पिरादिकमित्यर्थः। (डाराणचन्द्र)। क्षीर सर्पि इत्यादि स्निग्ध जीवनीय और बृंहणीय द्रव्यों का उपयोग। इन पदार्थों के सिवाय चरक और वाग्भट में अण्डों का उपयोग करने के लिये लिखा है—गर्भस्त्वामगर्भेण। (चरक)। तथा पयसो रसानामाम गर्भाणां च गर्भवृद्धिकरः। आमगर्भरसेन चाश्नीयात्। तानेव च तत्र भृष्टान् भक्षयेत्। (अ. संग्रह)। इस कल्पना के अनुसार 'मेध्याण्डोपयोग' ऐसा भी पाठ कहीं होता है। इन दोष धातु और मलों का क्षय भिन्न कारणों से होता है—क्षय पुनरेषामति संशोधनातिसंशमनवेगविधारणासात्म्यान्नमनस्तापव्यायामानशनातिमैथुनैर्भवति। (डल्हण टीका)।

अत ऊर्ध्वमतिवृद्धानां दोषधातुमलानां लक्षणं वक्ष्यामः। वृद्धिः पुनरेषां स्वयोनिवर्धनात्युपसेवनाद्भवति ॥१३॥

अब यहाँ से अतिवृद्ध दोष, धातु और मल इनके लक्षण कहते हैं। इनकी वृद्धि अपनी उत्पत्तिकारक आहार विहार के अतिसेवन से होती है ॥१३॥

तत्र, वातवृद्धौ वाक्पारुष्यं कार्श्यं कार्ष्ण्यं गात्रस्फुरणमुष्णकामिता निद्रानाशोऽल्पबलत्वं गाढवर्चस्त्वं च, पित्तवृद्धौ पीतावभासता संतापः शीतकामित्वमल्पनिद्रता मूर्च्छा बलहानिरिन्द्रियदौर्बल्यं पीतविण्मूत्रनेत्रत्वं च, श्लेष्मवृद्धौ शौक्ल्यं शैत्यं स्थैर्यं गौरवमवसादस्तन्द्रा निद्रा सन्ध्यस्थिविश्लेषश्च ॥१४॥

इनमें से वात की वृद्धि में भाषण की कर्कशता, कृशता, कालापन, अंगों का स्फुरण, उष्ण आहारविहार में इच्छा, निद्रानाश, बल की अल्पता और मल का कड़ापन होता है। पित्त की वृद्धि में त्वचा का पीलापन, संताप, शीत आहार विहार की अभिलाषा, निद्रा की कमी, मूर्च्छा, बल का नाश, इंद्रियों की दुर्बलता, मल मूत्र और नेत्र का पीलापन ये लक्षण होते हैं। कफ की वृद्धि में श्वेतता, शीतलता, स्थिरता, गुरुता, (शारीरिक और मानसिक) ग्लानि, तन्द्रा, निद्रा, संधि और अस्थियों में शिथिलता ये लक्षण होते हैं ॥१४॥

वक्तव्य—वृद्धि—उपचय या प्रकोप। अल्पनिद्रा—वात और पित्त की वृद्धि में निद्रा का नाश होता है। क्योंकि वाताधिक्य से मनोभ्रमण अधिक होता है और पित्ताधिक्य से दिमाग में जलन मालूम होती है। निद्रा श्लेष्मतमोभवा है। इसलिये श्लेष्मा की वृद्धि में निद्रा अधिक हुआ करती है और श्लेष्म विरुद्ध पित्त और वात की वृद्धि में घट जाती है—'तमोभवा श्लेष्मसमुद्भवा च'। 'निद्रा श्लेष्मतमोभवा'। 'श्लेष्मावृतेषु स्रोतस्सु श्रमा दुपरतेषु च। इन्द्रियेषु स्वकर्मभ्यो निद्रा विशति देहिनम्'॥ (अ. संग्रह)। मूर्च्छा—तम और पित्ताधिक्य के कारण उत्पन्न होती है—मूर्च्छा पित्ततमःप्राया। तन्द्रा—इन्द्रियार्थेष्वसंप्राप्तिर्गौरवं जृम्भणं क्लमः। निद्रार्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रां विनिर्दिशेत्। निद्रा और तन्द्रा में फर्क यह है कि प्रबोधित होने के पश्चात् निद्रा में मनुष्य उत्साहयुक्त होता है और तन्द्रा में उत्साह रहित रहता है।

रसोऽतिवृद्धो हृदयोत्क्लेदं प्रसेकं चापादयति,

[illegible] ... गौरवं स्फिग्गण्डौ-

च; अस्थ्यध्यस्थीन्यधिदन्तांश्च, मज्जा सर्वाङ्गनेत्रगौरवं च; शुक्रं शुक्राश्मरीमतिप्रादुर्भावं च ॥१५॥

रस की अतिवृद्धि होने से जी मिचलाना और मुँह से पानी निकलना ये लक्षण होते हैं। अतिवृद्ध रक्त शरीर और नेत्रों में सुर्खी और सिराओं की पूर्ति करता है। अतिवृद्ध मांस कटि, कपोल, होठ, शिश्न, जाँघ, भुजा और जंघा इनमें स्थूलता और शरीर को भारी करता है। अतिवृद्ध मेद शरीर में स्निग्धता, उदर और पार्श्व की वृद्धि, खाँसी और श्वास करता है तथा त्वचा में दुर्गंध पैदा करता है। अतिवृद्ध अस्थि अस्थियों की अनैसर्गिक वृद्धि करता है और (दाँतों की स्वाभाविक संख्या से) अधिक दाँत उत्पन्न करता है। अतिवृद्ध मज्जा सर्व शरीर और नेत्रों में गुरुता करती है। अतिवृद्ध शुक्र शुक्राश्मरी और शुक्र का अधिक स्खलन करता है ॥१५॥

वक्तव्य—प्रसेक—मुखस्राव। उदरवृद्धि—मेद का स्थान उदर होने के कारण उदर की वृद्धि होती है—मेदो [illegible] सर्वभूतानामुदरस्थम्। दौर्गन्ध्यम्—मेदोदोषान्मेदस स्वभावाद् स्वेदनत्वाच्च। (चरक)। अध्यस्थि—अधिकमस्थि अध्यस्थि स्वाभाविक आकार से अधिक मोटा होना (Hyper troply)। किंवा

१ मेध्याण्डोपयोग २ त्वक्पारुष्य.

१ मन्यास्थिशिला

क संख्या में उत्पन्न होना । परंतु द्वितीय कार्य बहुधा गोचर नहीं हुआ करता है । तीसरा अर्थ अस्थियों में अर्बुद (Bony tumour) उत्पन्न होना ।

**पुरीषमाटोपं कुक्षौ शूलं च; मूत्रं मूत्रवृद्धिं मुहुर्मुहुः प्रवृत्तिं बस्तितोदमाध्मानं च; स्वेदस्त्वचो दौर्गन्ध्यं कण्डूं च ॥१६॥**

पुरीष की वृद्धि अफारा और कुक्षि में शूल उत्पन्न करती है। मूत्र की वृद्धि मूत्र का प्रचुर निर्गम, बार बार मूत्र करने की प्रवृत्ति, बस्ति विभाग में पीड़ा और आध्मान करती है। स्वेद की वृद्धि त्वचा में दौर्गंध्य और खुजली उत्पन्न करती है ॥१६॥

वक्तव्य—आटोप—आटोप शब्द के कई अर्थ होते हैं— (१) उदर में वायु का संचलन, (२) उदर में गुड़गुड़ शब्द होना (Borborygma), (३) ईषत् सशब्दमाध्मानम् । (चक्र) । आध्मान—साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम् । आध्मानमिति तं विद्याद्घोरं वातनिरोधजम् ॥ (सुश्रुत) । पेट में वात का निरोध होकर फूलना (Tympanitis)। मूत्रवृद्धि—पेशाब के समय मूत्र का निकलना । अथवा मूत्र का वेग धारण करने से मूत्रवृद्धि (Hydrocele) का होना ।

**आर्तवमङ्गमर्दमतिप्रवृत्तिं दौर्बल्यं च; स्तन्यं स्तनयोरापीनत्वं मुहुर्मुहुः प्रवृत्तिं तोदं च; गर्भो जठराभिवृद्धिं स्वेदं च ॥१७॥**

आर्तव की वृद्धि अंगमर्द, अधिक मासिक स्राव की प्रवृत्ति और दौर्बल्य उत्पन्न करती है। दुग्ध की वृद्धि स्तनों की स्थूलता, बार बार दुग्ध का स्राव होने की प्रवृत्ति और स्तनों में (तनाव की सी) पीड़ा उत्पन्न करती है। गर्भ की वृद्धि उदर की वृद्धि तथा स्वेद उत्पन्न करती है ॥१७॥

**तेषां यथास्वं संशोधनं क्षपणं च क्षयादविरुद्धैः क्रियाविशेषैः प्रकुर्वीत ॥१८॥**

इन अतिवृद्ध दोष धातुमलों का संशोधन तथा संशमन प्रत्येक के लिये यथाविहित विशिष्ट क्रियाओं द्वारा इस प्रकार करे जिससे कि उनका क्षय स्वाभाविक अवस्था से अधिक न हो जाय ॥१८॥

वक्तव्य—क्षपण—संशमन । अतिवृद्ध धातुओं का तथा बलवान् रोगी का संशोधन और मध्यम वृद्ध धातुओं का और दुर्बल रोगी का संशमन करना या संशोधन और संशमन का युक्ति से उपयोग करना । क्षयादविरुद्धैः—'अविरुद्धैरिति वृद्धस्य तथा क्षपणं कर्तव्यं यथाऽन्यदोषस्य धातोर्वा वृद्धिः क्षयो वा न भवतीति भावः । (चक्रः)। क्षयमपेक्ष्य नाधिकैर्नाऽपि च न्यूनैरित्यर्थः । न्यूनो ह्यकिंचित्करो भवत्यधिकश्चात्यर्थं वर्धयित्वाऽऽतुर्यमापादयतीति युक्तमुक्तं क्षयादित्यादि । (हाराणचंद्र)।

**पूर्वः पूर्वोऽतिवृद्धत्वाद्वर्धयेद्धि परं परम् ।**
**तस्मादतिप्रवृद्धानां धातूनां ह्रासनं हितम् ॥१९॥**

प्रत्येक पूर्व धातु अत्यन्त बढ़ने से (परिणाम क्रमपक्ष की दृष्टि से) अपने समीपवर्ती उत्तर धातु को बढ़ा देता है। इस लिये अत्यंत बढ़े हुए धातुओं को घटाना हितकर होता है ॥१९॥

वक्तव्य—क्रमपरिणामपक्ष के अनुसार रस से रक्त, रक्त से मांस, मांस से मेद, मेद से अस्थि, अस्थि से मज्जा और मज्जा से शुक्र उत्पन्न होता है अर्थात् धातु धात्वाहार होते हैं। इनमें से जब एक की वृद्धि कारणवश हो जाती है तब उससे उत्तर धातु की वृद्धि हो जाती है। उसकी वृद्धि होने के कारण उससे उत्तर धातु की वृद्धि होती है । इस प्रकार एक धातु की अतिवृद्धि होने से शुक्र तक वृद्धि की परंपरा जारी होती है। इसलिये इस वृद्धिपरंपरा यानि विकारपरंपरा को रोकने के लिये अतिवृद्ध धातु का क्षय स्वाभाविक मर्यादा तक करना हितकर होता है। जैसे वृद्धि के संबंध में है, वैसे ही क्षय के संबंध में भी समझना चाहिये—पूर्वो वृद्धः परं कुर्याद्वृद्धः क्षीणश्च तद्विधम् । (अ. हृदय)। इसलिये कारणवश क्षीण हुए धातु की भी वृद्धि करना स्वास्थ्य की दृष्टि से हितकर है—क्षपयेद् बृंहयेचापि दोषधातुमलान् भिषक् । तावद्यावदरोगः स्यान्नरो रोगसमन्वितः ॥ डल्हण के अनुसार इस श्लोक का यह भी अर्थ होता है कि एक धातु वृद्ध होने से न केवल उसके उत्तर धातु की वृद्धि होती है बल्कि इसके पूर्व धातु की भी वृद्धि होती है। वैसे भी क्षय के संबंध में समझना चाहिये—पूर्वः पूर्व इत्याद्युपलक्षणम् । तेन परोऽपि वृद्धः पूर्वं वर्धयति, तथा परोऽपि क्षीणः पूर्वं क्षपयति, तथा पूर्वः क्षीणः परं क्षपयति ॥

**बललक्षणं बलक्षयलक्षणं चात ऊर्ध्वमुपदेक्ष्यामः । तत्र रसादीनां शुक्रान्तानां धातूनां यत्परं तेजस्तत् खल्वोजस्तदेव बलमित्युच्यते, स्वशास्त्रसिद्धान्तात् ॥२०॥**

अब यहाँ से बल के लक्षण तथा बलक्षय के लक्षण कहते हैं। रस से लेकर शुक्रपर्यन्त जो धातु हैं, उनके उत्कृष्टसारभूत अंश को ओज कहते हैं और उसे ही हम अपने शास्त्र के सिद्धान्त के अनुसार बल भी कहते हैं ॥२०॥

वक्तव्य—वास्तव में ओज और बल में भेद है परंतु चिकित्सा की दृष्टि से दोनों एक हो सकते हैं। ओज कारण है, बल कार्य है। ओज रूप रस वर्णयुक्त द्रव्य है। बल इस द्रव्य का कर्म है । शरीर में बल कई कारणों से उत्पन्न होता है परंतु सब से अधिक बल ओजोजन्य होता है। क्योंकि ओजःक्षय से जितना बल का नाश होता है, उतना अन्य किसी कारण से नहीं हुआ करता । इसलिये ओज और बल का अभेद माना गया है। यस्माद्रसादोजो भवति स रसः सर्वधातुस्थानगतत्वात् तत्तद्धातुवन्मन्यत इति सर्वधातूनां स्नेह ओजः । क्षीरे घृतमिव तदेव बलमिति तत्कार्यकारणयोरभेदोपचारात् अभेदकथनं च चिकित्सैकार्थम् । (भावप्रकाश)।

**तत्र बलेन स्थिरोपचितमांसता सर्वचेष्टास्वप्रतिघातः स्वरवर्णप्रसादो बाह्यानामाभ्यन्तराणां च करणानामात्मकार्यप्रतिपत्तिर्भवति ॥२१॥**

उस बल ही से मांस की स्थिरता और पुष्टि होती है, सर्व प्रकार के कार्य करने के लिये अमोघ शक्ति उत्पन्न होती है, स्वर और वर्ण में प्रसन्नता आती है और बाह्य तथा आभ्यंतर इन्द्रियों की अपने कार्य करने के लिये प्रवृत्ति होती है ॥२१॥

वक्तव्य—स्थिरोपचितमांसता—यह एक उपलक्षण समझना चाहिये । ओज से शरीर के सर्व धातुओं की स्थिरता तथा वृद्धि होती है—ओजोविवृद्धौ देहस्य तुष्टिपुष्टिबलोदयः । समस्ति-

१ दौर्गन्ध्यं.

त्मोपदिश्यते । ( चरक ) । पाश्चात्त्य शारीरकार्य विज्ञान के अनुरोध से ओज का स्वरूप और कार्य देखकर कई पण्डितों ने ओज के कई अर्थ अपने प्रामाणिक मतानुसार दिये हैं। यथा—जीवनीय द्रव्य ( Vitamin ), अल्ब्यूमिन ( Albumin ), ग्लैकोजन एक प्रकार की शर्करा (Gly cogen), वृषणसार पुरुषों में ( Internal secretion of the testicles ) स्त्रियों में बीजकोपसार ( Internal Secretion of the ovary ), अष्ठीलासार ( Prostatic secretion ) इत्यादि । इसमें संदेह नहीं कि उपर्युक्त कल्पनाओं में सत्यांश जरूर है परन्तु ओज की संपूर्ण कल्पना किसी एक शब्द से दिग्दर्शित नहीं होती है । पाश्चात्त्यशारीरशास्त्र के अनुसार ओज के लिये एक प्रतिशब्द, जो उसके संपूर्ण अंगों का निदर्शक हो, देना कम से कम आज की स्थिति में अशक्य है ।

**अभिघातात्क्षयात्कोपाच्छोकाद्ध्यानाच्छ्रमात्क्षुधः ।**
**ओजः संक्षीयते ह्येभ्यो धातुग्रहणनिःसृतम् ।**
**तेजः समीरितं तस्माद्विस्रंसयति देहिनः ॥२४॥**

आघात, धातुक्षय, क्रोध, शोक, चिंता, परिश्रम और अनशन इनसे ओज का क्षय होता है । हृदय से प्रेरित हुआ ओज ( जब ) धातुवाही स्रोतसों से निःसृत होता है तब मनुष्यों को अपने स्वाभाविक कर्मों से वंचित करता है ॥२४॥

वक्तव्य—क्षय—धातुओं का क्षय । ध्यान—चिंता । क्षुधा—अनशन । धातुग्रहणनिःसृतम—धातुवाहक स्रोतसों से निर्गत—धातवो गृह्यन्त एभिरिति धातुग्रहणानि वक्ष्यमाणानि स्रोतांसि तेभ्यो निःसृतम् । तस्मात्—हृदयात् । विस्रंसयति—अपने पोषक कर्मों से वंचित करता है—सर्वेभ्य एव कर्मभ्यो बहिष्करोति ।

**तस्य विस्रंसो व्यापत् क्षय इति लिङ्गानि व्यापन्नस्य भवन्ति ; संधिविश्लेषो गात्राणां सदनं दोषच्यवनं क्रियाऽसन्निरोधश्च विस्रंसे, स्तब्धगुरुगात्रता वातशोफो वर्णभेदो ग्लानिस्तन्द्रा निद्रा च व्यापन्ने, मूर्च्छा मांसक्षयो मोहः प्रलापो मरणमिति च क्षये ॥२५॥**

बिगड़े हुए ओज के विस्रंस, व्यापत् और क्षय ऐसे तीन चिह्न ( अवस्थाएँ ) होते हैं । इनमें से विस्रंस में संधियों का ढीलापन, अंगों का थक जाना, ( वातादि ) दोषों का अपने स्थान से भ्रष्ट होना और ( शारीरिक मानसिक और वाचिक ) क्रियाओं का ठीक न होना ( ये लक्षण होते हैं ) । विपद् में शरीर में स्तब्धता और भारीपन, वातिक शोथ, वर्ण का बदल जाना, ग्लानि, तन्द्रा और निद्रा (ये लक्षण होते हैं)। क्षय में मूर्च्छा रसादि धातुओं का क्षय, मोह, प्रलाप और मृत्यु ( ये लक्षण होते हैं ) ॥२५॥

भवन्ति चात्र—

**त्रयो दोषा बलस्योक्ता व्यापद्विस्रंसनक्षयाः ।**
**विश्लेषसादौ गात्राणां दोषविस्रंसनं श्रमः ।**
**अप्राचुर्यं क्रियाणां च बलविस्रंसलक्षणम् ॥२६॥**
**गुरुत्वं स्तब्धताऽङ्गेषु ग्लानिर्वर्णस्य भेदनम् ।**
**तन्द्रा निद्रा वातशोफो बलव्यापदि लक्षणम् ॥२७॥**
**मूर्च्छा मांसक्षयो मोहः प्रलापोऽज्ञानमेव च ।**
**पूर्वोक्तानि च लिङ्गानि मरणं च बलक्षये ॥२८॥**

ओज के तीन दोष होते हैं—(१) व्यापद्, (२) विस्रंस, (३) क्षय । इनमें से विस्रंस में शरीर के अंगों का ढीलापन और थकान, दोषों का स्थानभ्रष्ट होना, थक जाना और कार्यों में प्रचुरता न होना ये लक्षण होते हैं ॥२६॥ व्यापद में शरीर के अंगों में स्तब्धता और भारीपन, ग्लानि, वर्ण का अन्यथाभाव, तन्द्रा, निद्रा, वातिक शोथ ये लक्षण होते हैं ॥२७॥ ओज के क्षय में मूर्च्छा, धातुओं का क्षय, बेचैनी, प्रलाप, अज्ञान, तथा (व्यापद व विस्रंस के) पूर्वोक्त लक्षण और मृत्यु ये लक्षण होते हैं ॥२८॥

**तत्र विस्रंसे व्यापन्ने च क्रियाविशेषैरविरुद्धैर्बलमाप्याययेत् ; इतरं तु मूढसंज्ञं वर्जयेत् ॥२९॥**

इनमें से विस्रंस और व्यापद् की अवस्था में ओजोनुकूल विशेष क्रियाओं द्वारा बल को बढ़ाना उचित है । क्षयावस्था के नष्टसंज्ञ मनुष्य को छोड़ देना चाहिए ॥२९॥

वक्तव्य—क्रियाविशेषैः—जीवनीय खाद्यपेयादि द्वारा—जीवनीयौषधक्षीररसाद्यास्तत्र भेषजम् । ( वाग्भट ) । अविरुद्ध—ओजोनुकूल । मूढसंज्ञ—बलक्षय की अवस्था में जब रोगी मूढसंज्ञ हो जाता है, तब असाध्य समझ कर उस की चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ।

**दोषधातुमलक्षीणो बलक्षीणोऽपि वा नरः ।**
**स्वयोनिवर्धनं यत्तदन्नपानं प्रकांक्षति ॥३०॥**
**यद्यदाहारजातं तु क्षीणः प्रार्थयते नरः ।**
**तस्य तस्य स लाभे तु तं तं क्षयमपोहति ॥३१॥**
**यस्य धातुक्षयाद्वायुः संज्ञां कर्म च नाशयेत् ।**
**प्रक्षीणं च बलं यस्य नासौ शक्यश्चिकित्सितुम् ॥३२॥**

दोषक्षीण, धातुक्षीण, मलक्षीण वा ओजःक्षीण मनुष्य स्वयोनिवर्धक जो अन्न पान होता है, उसकी अभिलाषा किया करता है ॥३०॥ क्षीण मनुष्य जिस जिस आहार की अभिलाषा करता है उसी उसी के लाभ से उसी उसी क्षय का नाश होता है ॥३१॥ धातुओं का क्षय हो जाने से वायु जिसकी संज्ञा और कर्मों का नाश करता है तथा जो अत्यंत दुर्बल हो गया है उसकी चिकित्सा ( में यश मिलना ) अशक्य है ॥३२॥

वक्तव्य—स्वयोनिवर्धन—जिस जिस धातु या दोष की शरीर में क्षीणता होती है, उसी के बढ़ाने वाले आहारादि पर मनुष्यों का प्रायः मन हुआ करता है । धातुक्षयात्—ओजःक्षय या अन्य धातुओं का क्षय । धातुओं का क्षय वातप्रकोप का कारण है—वायोर्धातुक्षयात् कोपो मार्गस्यावरणेन च । ( चरक ) । संज्ञा कर्म च संज्ञा ज्ञानम्, कर्म व्यापारः, तन्नाशस्तत्र एव मूर्च्छा । (चक्रः) । किस के क्षय में मनुष्य किस की अभिलाषा किया करता है, इस विषय के कुछ श्लोक डल्हणाचार्य ने अपनी टीका में दिये हैं, वे उपयुक्त होने के कारण नीचे दिये हैं—[illegible] रूक्षं न लघु भोजनम् । कषायकटुतिक्तं च वात-[illegible] ॥ [illegible] पिशाच[illegible] तथा । मस्तु-

१ नष्टसंज्ञं [illegible]

जागरं व्यवायं न व्यायामं चिन्तनानि च। स्थौल्यमिच्छन् परि- क्रमेणाभिप्रवर्धयेत् । व्यायामनित्यो जीर्णाशी यवगोधूमभोजनः। कृतेर्दोषैः स्थौल्ये मुक्त्वा विमुच्यते ॥

तत्र पुनर्वातलाहारसेविनोऽतिव्यायामव्यवाया- नभयशोकध्यानरात्रिजागरणपिपासाक्षुत्कषाया- शनप्रभृतिभिरुपशोषितो रसधातुः शरीरम- कामन्नल्पत्वान्न प्रीणाति, तस्मादतिकार्श्यं ति; सोऽतिकृशः क्षुत्पिपासाशीतोष्णवातवर्ष- भारादानेष्वसहिष्णुर्वातरोगप्रायोऽल्पप्राणश्च कि- यासु भवति, श्वासकासशोषप्लीहोदराग्निसादगुल्म- रक्तपित्तानामन्यतममासाद्य मरणमुपयाति, सर्वे च चास्य रोगा बलवन्तो भवन्त्यल्पप्राणत्वात्; तस्तस्योत्पत्तिहेतुं परिहरेत् ॥३५॥

और रूक्ष आहार सेवन करने वाले का रसधातु अति व्यायाम, अतिमैथुन, अध्ययन, भीति, शोक, चिंता, जागरण, पिपासा और क्षुधा (का रोकना), कसैला रस सेवन, अल्प भोजन करना इत्यादि से शुष्क होकर शरीर में परिभ्रमण करने पर भी अल्प होने के कारण (धातुओं की) तृप्ति नहीं करता जिससे शरीर कृश हो जाता है। वह अतिकृश मनुष्य क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, वायु, वर्षा और भार उठाने में असमर्थ होकर बहुधा वात व्याधियों से पीड़ित रहता है और सब क्रियाओं में निर्बल हो जाता है। श्वास, कास, राजयक्ष्मा, प्लीहा की वृद्धि, अग्निमांद्य, गुल्म, रक्तपित्त इनमें से किसी से ग्रसित होकर (वह कृश मनुष्य) मर जाता है। अत्यंत दुर्बलता के कारण उसके सर्व रोग बलवान् हो जाते हैं। इसलिये शरीर कृश करनेवाले कारणों का परिहार करना चाहिये ॥३५॥

उत्पन्ने तु पयस्याश्वगन्धाविदारिगन्धाशतावरी- बलातिबलानागबलानां मधुराणामन्यासां चौषधी- नामुपयोगः, क्षीरदधिघृतमांसशालिषष्टिकयवगो- धूमानां च, दिवास्वप्नब्रह्मचर्याव्यायामबृंहणवस्त्युप- योगश्चेति ॥३६॥

यदि कृशता उत्पन्न हो जाय तो क्षीरकाकोली, अश्वगन्धा, शालिपर्णी, शतावरी, बला, अतिबला, नागबला तथा अन्य मधुर औषधियों का उपयोग, दूध, दही, घृत, मांस, शालि, षष्टिक, यव, गोधूम इनका भोजन, दिन में सोना, ब्रह्मचर्य, व्यायाम न करना तथा बृंहण वस्ति का उपयोग करना चाहिये ॥३६॥

वक्तव्य—पयस्या—क्षीरकाकोली। विदारीगन्धा—शालि- पर्णी। चरकसंहिता में कृश के सद्यःक्षीण और चिरक्षीण ऐसे दो भेद किये गये हैं और उनके अनुसार चिकित्सा करने के लिये कहा है—तेषां संतर्पणं तज्ज्ञैः पुनराख्यातमौषधम्। यत्तदात्वे समर्थं स्यादभ्यासे वा तदिष्यते॥ सद्यःक्षीणो हि सद्यो वै तर्पणेनोपचीयते। नेतैः संतर्पणाभ्यासाच्चिरक्षीणस्तु पुष्यति॥ देहाग्निदोषभैषज्यमात्राकाला- नुवर्तिना। कार्यमत्वरमाणेन भेषजं चिरदुर्बले॥ हिता मांसरसा- स्तस्मै पयांसि च घृतानि च। स्नानानि बस्तयोऽभ्यङ्गास्तर्पणास्तर्पणाश्च ये॥ वशी हर्षः सुखाशय्या मनसो निर्वृतिः शमः। नवान्नानि नवं मद्यं ग्राम्यानूपौदका रसाः॥ स्निग्धमुद्वर्तनं स्नानं गंधमाल्यनिषेवणम्। शुक्- वासो यथाकालं दोषाणामवसेचनम्॥ रसायनानां वृष्याणां योगानामुप- सेवनम्। हत्वातिकार्श्यमादत्ते नृणामुपचयं परम्॥ अचिन्तनाच्च कार्याणां ध्रुवं संतर्पणेन च। स्वप्नप्रसंगाच्च नरो वराह इव पुष्यति॥

यः पुनरुभयसाधारणान्यासेवेत तस्यान्नरसः शरीरमनुक्रामन् समान् धातूनुपचिनोति, समधा- तुत्वान्मध्यशरीरो भवति सर्वक्रियासु समर्थः क्षुत्पिपासाशीतोष्णवर्षातपसहो बलवांश्च, स सत- तमनुपालयितव्य इति ॥३७॥

और जो दोनों प्रकार के साधारण पदार्थों को सेवन करता है उसके अन्न का रस शरीर में परिभ्रमण करके धातुओं की वृद्धि साम्यावस्था में करता है और धातु सम होने से उसका शरीर भी मध्यम रहता है, सब कार्यों में समर्थ होता है, क्षुधा तृषा शीत उष्ण वर्षा धूप इत्यादि सह सकता है और बलवान् होता है। इस साम्यावस्था की सदा (स्वस्थानुवृत्ति- कर आहार विहार से) रक्षा करनी चाहिये ॥३७॥

वक्तव्य—उभयसाधारण—नातिस्निग्धरूक्षद्रव्य तथा नाति स्निग्धताजनक कर्म। अनुपालयितव्यः—'स्वस्थवृत्तानुवर्तनेन' इति शेषः॥ रक्षणं चैव मध्यस्य कुर्वीत सततं भिषक्॥ (सुश्रुत. सूत्र. अ. ३५)।

भवन्ति चात्र—

अत्यन्तगर्हितावेतौ सदा स्थूलकृशौ नरौ।
श्रेष्ठो मध्यशरीरस्तु कृशः स्थूलात्तु पूजितः ॥३८॥

ये अतिस्थूल और अतिकृश दोनों प्रकार के मनुष्य अति निन्दित होते हैं। मध्यम शरीर का मनुष्य श्रेष्ठ होता है और कृश मनुष्य स्थूल मनुष्य से (कुछ) अच्छा होता है ॥३८॥

वक्तव्य—अत्यंतगर्हितौ—स्थूल तथा कृश मनुष्य सदैव व्याधियों से पीड़ित होते हैं, इसलिये इनको गर्हित कहा गया है—सततव्याधितावेतावतिस्थूलकृशौ नरौ। सततं चोपचर्यौ हि कर्ष- णैर्बृंहणैरपि। (चरक)। कृशः स्थूलात्तु पूजितः—चिकित्सा की दृष्टि से कृश मनुष्य स्थूल की अपेक्षा बेहतर होता है। सर्व प्रकार के रोगों की चिकित्सा बृंहणात्मक और लंघनात्मक ऐसी दो ही प्रकार की हो सकती है—उपक्रमस्य हि द्वित्वाद् द्विधैवोपक्रमो मतः। बृंहणो लंघनश्चेति तत्पर्यायावुदाहृतौ॥ कृश और स्थूल दोनों ऐसे मनुष्य होते हैं कि उनको साम्यावस्था में पहुँचाने की आवश्य- कता बृंहण और लंघन की सहायता से होती है। यदि दोनों तुल्यप्रतिकार रोग से पीड़ित हों तो कृश की अपेक्षा स्थूल में विरुद्धोपक्रम होने के कारण चिकित्सा कठिन होती है। विरुद्धोपक्रम इसलिये होता है कि यदि बृंहण का उपयोग किया जाय तो वात और अग्नि की शान्ति होगी परंतु मेद की वृद्धि होगी। यदि लंघन का उपयोग किया जाय तो मेद की शान्ति होगी परंतु वात और अग्नि का प्रकोप और भी बढ़ जायगा। कृश में इस प्रकार का विरुद्धोपक्रम नहीं होता इस लिये 'कृशः स्थूलात्तु पूजितः'। चरक और वाग्भट में स्पष्ट लिखा है—स्थौल्यकार्श्ये वरं कार्श्यं समोपकरणौ हितौ। यद्युभौ व्याधिरागच्छेत् स्थूलमेवातिपीडयेत्। (चरक)। कार्श्यमेव वरं स्थौल्यात् न हि

स्थूलस्य भेषजम्। कृशस्य स्नानमात्मनिर्मेदोऽग्निरात्रिजित्॥ मधुरस्निग्ध सौहित्यैर्यत् सौख्येन च नश्यति। कर्शिमा स्थविमात्यन्त विपरीत-निषेवणैः। (अष्टांगसंग्रह)।

दोषः प्रकुपितो धातून् क्षपयत्यात्मतेजसा।
इद्धः स्वतेजसा वह्निरुखागतमिवोदकम् ॥३९॥

कुपित हुआ दोष अपनी शक्ति से धातुओं का क्षय कर देता है जैसे कि प्रदीप्त अग्नि अपने तेज से स्थालिगत जल का क्षय कर देता है ॥३९॥

वक्तव्य—दोष—वात पित्त कफ। धातून्—रसादि सप्त धातु, स्तन्यादि उपधातु और मलादि मल—दोषा दुष्टा रसैर्धातून् दूषयन्त्युभये मलान्। आत्मतेजसा—अपने शोषक, पाचक और मार्गावरोधक प्रभाव से। उखा—स्थालि। क्षपण—धातूपधातुओं की वृद्धि तथा साम्यावस्था का ह्रास।

वैलक्षण्याच्छरीराणामस्थायित्वात्तथैव च।
दोषधातुमलानां तु परिमाणं न विद्यते ॥४०॥

(मनुष्यों के) शरीरों में विसदृशता तथा अस्थिरता होने से दोष, धातु और मल इनका (निश्चित) परिमाण नहीं हो सकता ॥४०॥

वक्तव्य—वैलक्षण्यात्—सर्व मनुष्यों के शरीर वातादि प्रकृति की दृष्टि से, रक्तादि सार की दृष्टि से, संहनन की दृष्टि से, ऊँचाई मोटाई के प्रमाण की दृष्टि से, वय की दृष्टि से और भार सहनादि शक्ति की दृष्टि से समान न होने के कारण। अस्थायित्वात्—'शीर्यते' इति शरीरम्। प्राणियों के शरीरों का प्रतिक्षण क्षय होता रहता है। यह शरीर दोष धातु और मलों से ही बना है—दोषधातुमलमूलं हि शरीरम्। अर्थात् यह शरीर का क्षय दोष धातु मलों का ही समझना चाहिये। जब तक मनुष्य सजीव रहता है तब तक इस क्षय की पूर्ति आहार द्रव्यों से की जाती है। कभी क्षय अधिक होता है, कभी पूर्ति अधिक होती है। इस प्रकार यह क्षयवृद्धि का कार्य सर्वदा जारी होने के कारण 'अस्थायित्वात्' लिखा है। इसके अतिरिक्त शरीर में वय तथा ऋतु की अवस्था के अनुसार भी दोषों का अस्थायित्व होता है, जिसके कारण धातु और मलों का भी अस्थायित्व हो जाता है—वयोऽहोरात्रि-भुक्तानां तेऽन्तमध्यादिगाः क्रमात्। चयप्रकोपप्रशमा वायोर्ग्रीष्मादिषु त्रिषु॥ वर्षादिषु तु पित्तस्य श्लेष्मणः शिशिरादिषु॥ (वाग्भट)। परिमाणम्—सर्वतो मानम्। शरीरस्थ कुल राशि। चरकसंहिता के शारीरस्थान के सप्तम अध्याय में यद्यपि दोष धातु और मलों का—'दशोदकस्याञ्जलय' इत्यादि परिमाण दिया है तथापि इस परिमाण में भी वय तथा शरीर की स्थूलता और कृशता के अनुसार फर्क होता है यह स्पष्ट लिखा है—तत्पर प्रमाणमभिज्ञेयम्। तच्च वृद्धिह्रासयोगि तर्क्यमेव। ते सर्वे एव धातवो मलाख्याः प्रसादाख्याश्च रसमलाभ्यां पुष्यन्तः स्वमानमनुवर्तन्ते यथावयः शरीरम्। (च सू. २८)। इसलिये चरकोक्त परिमाण प्रायिक समझना चाहिये। व्यावहारिक दृष्टि से उक्त परिमाण से कोई लाभ नहीं है। क्योंकि—

एषां समत्वं यच्चापि भिषग्भिरवधार्यते।
न तत् स्वास्थ्यादृते शक्यं वक्तुमन्येन हेतुना ॥४१॥

वैद्य यद्यपि इनकी समता मानते हैं तथापि स्वास्थ्य के अतिरिक्त साम्यावस्था के संबंध में अन्य उपाय से कहना कठिन है ॥४१॥

वक्तव्य—यद्यपि वैद्य लोग 'रोगस्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता', 'विकारो धातुवैषम्यं साम्यं प्रकृतिरुच्यते', 'सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च' इत्यादि साम्यावस्था की बातें हमेशा किया करते हैं तथापि साम्यावस्था का बाह्य चिह्न या कार्य जो स्वास्थ्य है उसके अतिरिक्त दोष समता की सिद्धि करने के लिये उनके पास कोई नाप या बाँट नहीं होता, यह इस श्लोक का तथा अगले श्लोक का भी मतलब है। अगले श्लोक में असमता का ज्ञान कैसा होता है, उसका उपाय प्रदर्शित किया है।

दोषादीनां त्वसमतामनुमानेन लक्षयेत्।
अप्रसन्नेन्द्रियं वीक्ष्य पुरुषं कुशलो भिषक् ॥४२॥

अप्रसन्न इंद्रिय वाले मनुष्य को देखकर कुशल वैद्य दोष और धात्वादि की असमता अनुमान से जान लेनी चाहिये ॥४२॥

वक्तव्य—अप्रसन्नेन्द्रिय—अप्रसन्नेन्द्रियमना।

स्वस्थस्य रक्षणं कुर्यादस्वस्थस्य तु बुद्धिमान्।
क्षपयेद् बृंहयेच्चापि दोषधातुमलान् भिषक्।
तावद्यावदरोगः स्यादेतत्साम्यस्य लक्षणम् ॥४३॥

बुद्धिमान् वैद्य स्वस्थ मनुष्य की (समता की) रक्षा करे परंतु रोगयुक्त हो जाय तो जब तक वह पूरा पूरा स्वस्थ न हो तब तक वृद्ध दोष आदि को घटाता रहे और क्षीण दोष आदि को बढ़ाता रहे ॥४३॥

वक्तव्य—चिकित्सा से घटाने बढ़ाने का कार्य दोषों की समता उत्पन्न होने के समय तक करना आवश्यक है। यह भीतरी समता रोगी की प्रसन्नता देखकर अनुमान से जाननी पड़ती है।

समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः।
प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते ॥४४॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीयो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥

जिसके वातादि दोष सम होते हैं, जठराग्नि सम होती है, धातु और मलों का कार्य यथोचित होता रहता है और (इन कारणों से) जिसका आत्मा, मन तथा इंद्रियां प्रसन्न होती हैं वह मनुष्य स्वस्थ कहलाता है ॥४४॥

वक्तव्य—स्वास्थ्य की इतनी सुंदर, समर्पक तथा यथार्थ तथ्यनिदर्शक व्याख्या अन्यत्र वैद्यकीय वाङ्मय में मिलनी असंभव है।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां दोषधातुमलक्षयवृद्धिविज्ञानीयो नाम पञ्चदशोऽध्यायः ॥१५॥

१ सम्यग्वरो रोगसमन्वित.

# षोडशोऽध्यायः ।

अथातः कर्णव्यधबन्धविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से कर्णव्यधबंधविधि नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

रक्षाभूषणनिमित्तं बालस्य कर्णौ विध्येते । तौ षष्ठे मासि सप्तमे वा शुक्लपक्षे प्रशस्तेषु तिथिकरणमुहूर्तनक्षत्रेषु कृतमङ्गलस्वस्तिवाचनं धात्र्यङ्के कुमारधराङ्के वा कुमारमुपवेश्य बालक्रीडनकैः प्रलोभ्याभिसान्त्वयन् भिषग्वामहस्तेनाकृष्य कर्णं दैवकृते छिद्र आदित्यकरावभासिते शनैः शनैर्दक्षिणहस्तेनर्जु विध्येत्, प्रतनुकं सूच्या, बहलमारया; पूर्वं दक्षिणं कुमारस्य, वामं कुमार्याः; ततः पिचुवर्तिं प्रवेशयेत् ॥२॥

रक्षा और भूषण के लिये बालक के दोनों कान वेधन करने चाहिएँ। छठे या सातवें महीने के शुक्ल पक्ष में शुभ तिथि, करण, नक्षत्र, मुहूर्त में मंगलाचारपूर्वक स्वस्तिवाचन करके धात्री या कुमारधर की गोद में बालक को बिठा कर खिलौने आदि से बहला कर पुचकार कर वैद्य अपने बाएँ हाथ से कान को खींच कर जहाँ सूर्य की किरणें चमकें वहाँ दैवकृत छिद्र में धीरे धीरे वेधन करे। कान कोमल हो तो सुई से और कड़ा मोटा हो तो आरा से वेधन करे। पुत्र का प्रथम दाहिना और कन्या का बायाँ कान वेधन करना प्रशस्त है। वेधन के पश्चात् रुई का डोरा डाल दे ॥२॥

वक्तव्य—रक्षाभूषणनिमित्तम्—स्कन्दादि बालग्रहों से रक्षण करने के लिये तथा शरीर भूषणार्थ अलंकार धारण करने के लिये—कर्णव्यधे कृते बालो न ग्रहैरभिभूयते । भूष्यते तु मुखं तस्मात् कार्यस्तत् कर्णयोर्व्यधः ॥ षष्ठे मासे सप्तमे वा—जन्म से छठे या सातवें महीने में। आठवें महीने में भी वेधन करने के लिये वाग्भट तथा धर्मशास्त्र में लिखा है—षट्सप्ताष्टममासेषु नीरुजस्य शुभेऽहनि। (अ. संग्रह)। मासि षष्ठे सप्तमे वाप्यष्टमे मासि सत्वरे। कर्णवेधं प्रशंसन्ति पुष्ट्यायुःश्रीविवृद्धये ॥ (धर्मशास्त्र)। डल्हण के अनुसार कर्णवेधन के लिये छठा या सातवाँ महीना जन्म से न लेकर भाद्रपद से लेना चाहिये। इसके अनुसार माघ या फाल्गुन महीना आता है। नायं जन्मकालादूर्ध्वं किन्तु सवत्सराद् भाद्रपदाद्यः षष्ठो मासो माघः सप्तमः फाल्गुनस्तयोर्मध्य एकस्मिन्निति। (डल्हण टीका)। माघ फाल्गुन सुश्रुत के अनुसार शिशिर ऋतु होता है—तेषां तपस्तपस्यौ शिशिरः। वाग्भट में भी कर्णवेधन के लिये शीतकाल प्रशस्त माना है—कर्णौ हिमागमे विध्येत्। इस प्रकार कुछ दूरान्वय करके शीतकाल कर्णवेधन के लिये अधिक प्रशस्त मानने का एक व्यावहारिक कारण यह मालूम होता है कि शीतकाल में बालक का स्वास्थ्य उत्तम हुआ करता है, व्रण में पाक होने की भीति बहुत कम हुआ करती है और व्रण का रोपण भी शीघ्रता से हुआ करता है। आज भी अनत्यायिक (ऐच्छिक) शस्त्रकर्म के लिये रोगी तथा डाक्टर शीतकाल ही अधिक पसंद किया करते हैं। इसी दृष्टि से प्राचीन काल में भी कर्णवेधन अनत्यायिक शस्त्रकर्म होने के कारण उसके लिये शीतकाल अधिक पसंद किया होगा। कुमारधर—बालक की देखभाल करने वाला मनुष्य—अभियुक्तः सदाचारो नातिस्थूलो न लोलुपः। कुमारधारः कर्तव्यस्त्रात्रायो बालचित्तवित् ॥ (अ. संग्रह)। कर्ण—कर्णपाली या लौर (Lobule)। दैवकृते छिद्रे—कर्णपाली का मध्य भाग जो सूर्य की किरणों की तरफ देखने से अत्यंत पतला और सिरादि वर्जित हो, उसमें। दैवकृत कहने का मतलब इतना ही मालूम होता है कि वेधन के लिये कर्णपाली मध्यभाग निसर्गतया अत्यंत योग्य होता है। मध्यतः कर्णपीठस्य किंचिद् गण्डाशय प्रति। जरायुमात्रप्रच्छन्ने रविरश्म्यवभासिते। विध्येद्दैवकृते छिद्रे। (अ. संग्रह)। पिचुवर्ति—रुई का सूत्र। छेद में प्रवेश करने के लिये, रखने के लिये तथा निकालने के लिये सुकरता होती है, इसलिये सूत्र का उपयोग किया जाता है।

शोणितबहुत्वेन वेदनया चान्यदेशविद्धमिति जानीयात्, निरुपद्रवतया तद्देशविद्धमिति ॥३॥

रक्त अधिक निकलने से तथा वेदना होने से अन्य स्थान में वेध हुआ ऐसा समझना चाहिये और उक्त उपद्रव न हों तो दैवकृत छिद्र में वेध हुआ ऐसा समझना चाहिये ॥३॥

वक्तव्य—रक्त-स्राव तथा वेदना सिरा, धमनी और वातनाड़ी में (Nerve) वेध होने से होती है।

तत्राज्ञेन यदृच्छया विद्धासु सिरासु कालिकामर्मरिकालोहितिकासूपद्रवा भवन्ति । तत्र, कालिकायां ज्वरो दाहः श्वयथुर्वेदना च भवति; मर्मरिकायां वेदना ज्वरो ग्रन्थयश्च; लोहितिकायां मन्यास्तम्भापतानकशिरोग्रहकर्णशूलानि भवन्ति । तेषु यथास्वं प्रतिकुर्वीत ॥४॥

अज्ञ वैद्य अपने मन के अनुसार (दैवकृत छिद्र छोड़कर) जब कालिका, मर्मरिका और लोहितिका नामक सिराओं में वेध करता है तब उपद्रव उत्पन्न होते हैं। इनमें से कालिका में वेध होने से ज्वर, दाह, शोथ और वेदना होती है। मर्मरिका में वेध होने से वेदना, ज्वर और गाँठें हो जाती हैं। लोहितिका में वेध होने से मन्यास्तंभ, अपतानक, शिरोग्रह, कर्णशूल हो जाता है। इनमें रोग के अनुसार चिकित्सा करनी चाहिये ॥४॥

वक्तव्य—अयोग्य कर्णवेधन होने से जो उपद्रव उत्पन्न होते हैं, उनके तीन विभाग होते हैं। (१) रक्तस्राव—रक्तवाहिनी का वेध होने से यह उपद्रव होता है। रक्तवाहिनियाँ कृष्णवर्ण या सिरा और लोहितवर्ण या धमनी दो प्रकार की होती हैं। कालिका को कृष्णवर्ण होने के कारण सिरा (Vein) और लोहितिका को लोहित वर्ण होने के कारण धमनी (Artery) कह सकते हैं। (२) वेदना—यह उपद्रव नाड़ी (Nerve) का वेध होने से होता है। यह नाड़ी श्वेतवर्ण या वर्णहीन होती है। मर्मरिका को नाड़ी (Nerve) कह सकते हैं। (३) ज्वर इत्यादि अन्य उपद्रव—ये उपद्रव व्रण में विकारी

१ 'कुमारधराङ्क' इति क्वचित्. २ ततो वर्तिं प्रवेश्य सम्यग्विद्धमामतैलेन परिषेचयेत्.

जीवाणु ( Pathogenic microbes ) प्रविष्ट होने से उत्पन्न होते हैं। रक्तवाहिनी शिरा नाड़ी का वेध होने से ज्वर शोथ इत्यादि उपद्रव नहीं हो सकते। धनुस्तम्भक—इसको धनुस्तम्भ भी कहते हैं। अंग्रेजी में इसको टेटनस ( Tetanus ) कहते हैं। इस रोग के जीवाणु का नाम 'बैसीलस टेटयानी' ( Bacillus Tetani ) है। कर्णवेधन के पश्चात् यह रोग आज कल भी कभी कभी दिखाई देता है। मन्यास्तम्भ शिरोग्रह उसी के ही लक्षण समझने चाहिये। इसका विशेष विवरण निदानस्थान के पहले अध्याय में होगा। यथास्वं प्रतिकुर्वीत—प्रत्येक उपद्रव का प्रतिकार दो प्रकार से होता है। (१) पश्चात्प्रतिकार ( Curative treatment )—रोग उत्पन्न होने के पश्चात् उसके अनुसार उसकी चिकित्सा करना पश्चात्प्रतिकार है। जब आवश्यक हो तब पश्चात्प्रतिकार करना चाहिये। (२) पूर्वप्रतिकार—'प्रक्षालनाद्धि पङ्कस्य दूरादस्पर्शनं वरम्' इस न्याय से पूर्वप्रतिकार पश्चात्प्रतिकार से अधिक प्रशस्त है। पूर्वप्रतिकार को ( Preventive treatment ) 'प्रिवेंटिव ट्रीटमेंट' कहते हैं। कर्णपाली का सूर्यप्रकाश में सूक्ष्म निरीक्षण करके सिरादि वर्जित कर अत्यन्त पतले भाग में वेदनाहर ( कोकेन आदि ) द्रव्य का उपयोग कर यदि वेधन किया जाय तो रक्तस्राव तथा वेदना नहीं हो सकती। वेधन करने के पूर्व यदि कर्णपाली तथा सूची आदि उपकरणों का पूर्ण विशोधन ( Sterilization ) किया जाय तथा वेधन के पश्चात् पाली की सफाई की तरफ ध्यान दिया जाय तो तीसरे प्रकार के जीवाणुजन्य रोग उत्पन्न नहीं हो सकते। इसलिये इन बातों पर पूर्ण ध्यान देकर कर्णवेधन करना प्रशस्त है।

क्लिष्टजिह्माप्रशस्तसूचीव्यधाद्गाढतरवर्तित्वाद्दोषसमुदायादप्रशस्तव्यधाद्वा यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र वर्तिमुपहृत्याशु मधुकैरण्डमूलमञ्जिष्ठायवतिलकल्कैर्मधुघृतप्रगाढैरालेपयेत्, तावद्यावत् सुरूढ इति, सुरूढं चैनं पुनर्विध्येत्, विधानं तु पूर्वोक्तमेव ॥५॥

खुरदरी, वक्र और निकम्मी सूई के वेध से, मोटे सूत्र का उपयोग करने से, वातादि दोषों के कोप से, अयोग्य वेध होने से यदि शोथ और वेदना हो तो डोरा निकालकर शीघ्र मुलहठी, एरण्डमूल, मजीठ, यव, तिल इन्हें पीसकर मधु और घृत में मिलाकर तब तक ( प्रतिदिन ) लेप करे जब तक वह छिद्र न भरा हो। जब भर जाय तब पूर्वोक्त विधान के अनुसार फिर कर्णपाली का वेध करे ॥५॥

वक्तव्य—क्लिष्ट—मोटी तथा खुरदरी। संरम्भ—राग और शोथ का प्रादुर्भाव।

तत्र सम्यग्विद्धमामतैलेन परिषेचयेत् त्र्यहात् त्र्यहाच्च वर्तिं स्थूलतरां दद्यात् परिषेकं च तमेव ॥६॥

योग्य वेध होने पर तिल के अपक्व तैल से परिषेक करे। प्रत्येक तीसरे दिन ( कर्णच्छिद्र में ) थोड़ा मोटा सूत्र बदलता रहे और उसी आम तैल से परिषेक करे ॥६॥

अथ व्यपगतदोषोपद्रवे कर्णे वर्धनार्थं लघुवर्धनकं कुर्यात् ॥७॥

और जब सब दोष और उपद्रव नष्ट हो जायँ तब छिद्र बढ़ाने के लिये छोटे छोटे वर्धनकों का उपयोग करे ॥७॥

वक्तव्य—वर्धनक—कान में डालने के लिए सीसे की सलाई शलाका—अपामार्गनिम्बवार्षमादीनां काष्ठानामन्यतमं, अथवा सीसकं द्विपिटितं मयूरपुच्छाकृतिं कुर्यात्। ( डल्हण )।

एवं विवर्धितः कर्णश्छिद्यते तु द्विधा नृणाम्।
दोषतो वाऽभिघाताद्वा सन्धानं तस्य मे शृणु ॥८॥

अब इस प्रकार ( वर्धनक डालकर ) बढ़ाया हुआ कान वातादि दोषजन्य व्याधियों से अथवा आघात से ( कभी कभी ) दो भागों में कट जाता है। ( इसलिये ) उसका जोड़ना मुझ से श्रवण कर ॥८॥

तत्र समासेन पञ्चदशकर्णबन्धाकृतयः। तद्यथा—नेमिसन्धानक उत्पलभेद्यको वल्लूरक आसङ्गिमो गण्डकर्ण आहार्यो निर्वेधिमो व्यायोजिमः कपाटसन्धिकोऽर्धकपाटसन्धिकः संक्षिप्तो हीनकर्णो वल्लीकर्णो यष्टिकर्णः काकौष्ठक इति ॥९॥

संक्षेप से कर्णसन्धान के ( मुख्य मुख्य ) पंद्रह प्रकार होते हैं। वे ऐसे हैं—१ नेमिसंधानक, २ उत्पलभेद्यक, ३ वल्लूरक ४ आसंगिम, ५ गण्डकर्ण ६ आहार्य, ७ निर्वेधिम, ८ व्यायोजिम, ९ कपाटसंधिक, १० अर्धकपाटसंधिक, ११ संक्षिप्त, १२ हीनकर्ण १३ वल्लीकर्ण, १४ यष्टिकर्ण, और १५ काकौष्ठक ॥९॥

तेषु, पृथुलायतसमोभयपालिर्नेमिसन्धानकः; वृत्तायतसमोभयपालिरुत्पलभेद्यकः; ह्रस्ववृत्तसमोभयपालिर्वल्लूरकः, अभ्यन्तरदीर्घैकपालिरासङ्गिमः, बाह्यदीर्घैकपालिर्गण्डकर्णः, अपालिरुभयतोऽप्याहार्यः, पीठोपमपालिरुभयतः क्षीणपुत्रिकाश्रितो निर्वेधिमः; स्थूलाणुसमविषमपालिर्व्यायोजिमः, अभ्यन्तरदीर्घैकपालिरितराल्पपालिः कपाटसन्धिकः, बाह्यदीर्घैकपालिरितराल्पपालिरर्धकपाटसन्धिकः। तत्र दशैते कर्णबन्धविकल्पाः साध्याः, तेषां स्वनामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः ॥१०॥

उनमें से पालि के दोनों भाग मोटे फैले हुए और समान हों तो नेमिसंधानक बंध ( प्रयोग में लाना चाहिये )। गोल फैली हुई समान दोनों पाली हों तो उत्पलभेद्यक बंध का उपयोग करना चाहिये। छोटी गोल समान दोनों पाली हों तो वल्लूरक बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब भीतर की ओर का कर्णपाली का भाग दीर्घ हो तो आसंगिम बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब बाहर की ओर का कर्णपाली का भाग दीर्घ हो तो गण्डकर्ण बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब दोनों ओर पालि का भाग न हो तो आहार्य बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब दोनों पाली मूल से छिन्न हो जाती हैं तब पुत्रिका के शेष भाग का आश्रय करके निर्वेधिम बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब पाली का एक भाग स्थूल और मोटा तथा दूसरा भाग अणु और छोटा हो तब व्यायोजिम बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब भीतरी पाली का भाग दीर्घ और बाहर

ाग अल्प हो तो कपाटसंधिक बंध का प्रयोग करना ये। जब पाली का बाहर का भाग दीर्घ और भीतर का हो तब अर्धकपाटसंधिक बंध का प्रयोग करना चाहिये। संधान के दश भेद साध्य हैं और इनकी आकृतियाँ नाम ही से वर्णित हुई हैं ॥१०॥

वक्तव्य—इनमें से पहले तीन बंधों में पाली के दोनों समसमान होते हैं। अन्तिम तीन बंधों में विषम होते चौथे और पाँचवें बंधों में एक भाग नहीं के बराबर होता ौर छठे तथा सातवें बंधों में दोनों भाग नहीं के बराबर हैं। नेमि—चक्रधारा। वल्लूरक—शुष्क मांस। आसंगिम—नात् आसंगिमः। इस बंध में आभ्यंतरपाली का संधान पालीमूल के पास किया जाता है। गण्डकर्ण—इस बंध में ल से मांस का भाग निकाल कर बाह्यपाली के साथ जोड़ा ा है अर्थात् कपोल से मांस निकालते समय उसका संबंध कपोल के साथ रक्तप्रचार के लिये रखना चाहिये। —इसमें दोनों ओर से मांस निकाल कर पाली बनाई ी है। पीठोपमपाली—जब पाली के दोनों भाग मूल से हो जाते हैं तब पीठोपम कहते हैं। व्यायोजिम—लेखन विषमता दूर करके जब संधान किया जाता है तब योजिम कहते हैं—'वैषम्यं लिखित्वा बधने योज्यते' इति व्यायो-। पुत्रिका—कर्णपाली के ऊपर कर्णकुहर के दोनों तरफ जो ञ्चित् उभार होते हैं, उनको पुत्रिका कहते हैं। अंग्रेजी में इन ट्रेगस और अंटी ट्रेगस ( Tragus and Anti tragus ) ते हैं।

संक्षिप्तादयः पञ्चासाध्याः। तत्र शुष्कशष्कुलि-त्सन्नपालिरितराल्पपालिः संक्षिप्तः; अनधिष्ठान-लिः पर्यन्तयोः क्षीणमांसो हीनकर्णः; तनुविषमा-पालिर्वल्लीकर्णः; ग्रथितमांसस्तब्धसिरासंतत-ृक्ष्मपालिर्यष्टिकर्णः; निर्मांससंक्षिप्ताग्राल्पशोणित-लिः काकौष्ठक इति। बद्धेष्वपि तु शोफदाहराग-कपिडकास्रावयुक्ता न सिद्धिमुपयान्ति ॥११॥

संक्षिप्तादि पाँच बंध असाध्य हैं। उनमें से जब कर्ण की कुलि शुष्क हो, पाली का एक भाग नष्ट हो और दूसरा ाग भी अल्प हो तब संक्षिप्त बंध का प्रयोग करना चाहिये। पाली के दोनों भाग नष्ट हो गये हों और पाली के दोनों फ गाल पर मांस बहुत कम हो तब हीनकर्ण बंध का प्रयोग रना चाहिये। जब पाली के दोनों भाग पतले, अल्प और षम हों तब वल्लीकर्ण बंध का प्रयोग करना चाहिये। जब ी के मांस में ग्रंथियाँ हों, सिराओं की कुटिलता तथा ठुरता हो और पाली छोटी हो तब यष्टिकर्ण बंध का प्रयोग रना चाहिये। जब पाली मांसरहित हो, उसके अग्र अत्यंत ्म हों और उसमें रक्त की कमी प्रतीत हो तब काकौष्ठक बंध ा प्रयोग करना चाहिये। बंधन करने पर भी यदि सूजन, ाह, सुर्खी, पक जाना, फुन्सियाँ होना, और ( रक्त का या न्य ) स्राव होना इत्यादि उपद्रव हों तो संधान ठीक नहीं ता है ॥११॥

१ शुष्कशष्कुल्यादितः संकुचितो बन्धः संक्षिप्तः.

वक्तव्य—कर्णशष्कुलि—यह कान का वह भाग है, जिसमें छिद्र कराकर स्त्रियाँ बालियाँ पहनती हैं। साधारण बोलचाल में इस को ही कान कहते हैं। इसका आकार सीप जैसा होता है। इसमें कई उभार और दबाव होते हैं। इसके नीचे वाला मृदु और अवलंबनरूप जो भाग होता है, उसे पाली कहते हैं। पाली मृदु होने का कारण यह है कि उसमें तरुणास्थि नहीं होती, केवल तांतव ( Fibrous ) धातु और थोड़ी चरबी होती है। कर्णशष्कुलि के शेष भाग में तरुणास्थि होती है, जिससे वह भाग किंचित् कड़ा होता है। अंग्रेजी में कर्णशष्कुलि को 'पिना' या 'ऑरीकुला' ( Pinna, Auricula ) कहते हैं। बद्धेष्वपि—यदि शोफादि उपद्रव उत्पन्न हों तो साध्य बंध भी असाध्य हो जाते हैं।

भवन्ति चात्र—

यस्य पालिद्वयमपि कर्णस्य न भवेदिह।
कर्णपीठं समे मध्ये तस्य विद्ध्वा विवर्धयेत् ॥१२॥

जिसके कान की दोनों पाली न हों उसका कर्णपीठ ठीक बीच में वेधन करके वर्धन करना चाहिये ॥१२॥

वक्तव्य—इस श्लोक में निर्वेधिम बंध का सन्धानसूत्र वर्णन किया है। निर्वेधिम में अन्य स्थान में वेध किया जाता है, इसलिये निर्वेधिम कहते हैं। कर्णपीठ—कर्णशष्कुलि में जहां से पाली का प्रारंभ होता है, वह स्थान। यह स्थान बाह्यपुत्रिका ( Anti tragus ) का समीपवर्ती भाग होता है।

बाह्यायामिह दीर्घायां सन्धिराभ्यन्तरो भवेत्।
आभ्यन्तरायां दीर्घायां बाह्यसन्धिरुदाहृतः ॥१३॥

यदि बाहर की तरफ की पाली बड़ी हो तो भीतर को संधान करना चाहिये और यदि भीतर की तरफ की पाली बड़ी हो तो बाहर की तरफ संधान करना होता है ॥१३॥

वक्तव्य—इस श्लोक में अर्धकपाटसंधिक और कपाटसंधिक बंधों का संधानसूत्र वर्णन किया है। बाह्य—गण्डदूरवर्ती। आभ्यंतर—गण्डसन्निकृष्ट।

एकैव तु भवेत् पालिः स्थूला पृथ्वी स्थिरा च या।
तां द्विधा पाटयित्वा तु छित्त्वा चोपरि सन्धयेत् ॥१४॥

यदि एक ही ओर पाली मोटी चौड़ी और स्थिर हो तो उसे ( ऊपर की तरफ ) बीच से चीर कर ( वह चीरा हुआ भाग ) दूसरी तरफ जोड़ देना चाहिये ॥१४॥

वक्तव्य—इस श्लोक में आसंगिम और गण्डकर्ण बन्ध का सन्धानसूत्र वर्णन किया है।

गण्डादुत्पाट्य मांसेन सानुबन्धेन जीवता।
कर्णपालीमपालेस्तु कुर्यान्निर्लिख्य शास्त्रवित् ॥१५॥

शास्त्र जानने वाला ( कर्मकुशल ) वैद्य यदि पाली न हो तो कपोल-प्रदेश से जीता तथा थोड़ा संबंध रख मांस निकाल कर ( पाली संधान करने के स्थान पर थोड़ा ) लेखन करके उससे पाली बना दे ॥१५॥

वक्तव्य—इस श्लोक में आहार्य बंध का संधान सूत्र वर्णन किया है। सानुबंधेन—कपोल प्रदेश के साथ कुछ संबंध रखता हुआ। इस संबंध से निकाले हुए मांस में रक्त का

सचार होकर उसकी जीवितावस्था आवश्यक काल तक स्थायी हो सकती है। जीवना—रक्त युक्त तथा स्पर्शादि भावना युक्त।

अतोऽन्यतमं बन्धं चिकीर्षुरग्रोपहरणीयोक्तोपसंभृतसंभारं विशेषतश्चात्रोपहरेत् सुरामण्डं क्षीरमुदकं धान्याम्लं कपालचूर्णं चेति। ततोऽङ्गनां पुरुषं वा ग्रथितकेशान्तं लघु भुक्तवन्तमाप्तैः सुपरिगृहीतं च कृत्वा बन्धमुपधार्य छेद्यभेद्यलेख्यव्यधनैरुपपन्नैरुपपाद्य कर्णशोणितमवेक्ष्य दुष्टमदुष्टं वेति; तत्र वातदुष्टे धान्याम्लोष्णोदकाभ्यां पित्तदुष्टे शीतोदकपयोभ्यां श्लेष्मदुष्टे सुरामण्डोष्णोदकाभ्यां प्रक्षाल्य कर्णौ, पुनरवलिख्यानुन्नतमहीनमविषमं च कर्णसन्धिं सन्निवेश्य, स्थितरक्तं सन्दध्यात्। ततो मधुघृतेनाभ्यज्य पिचुप्लोतयोरन्यतरेणावगुण्ठ्य सूत्रेणानवगाढमनतिशिथिलं च बद्ध्वा कपालचूर्णेनावकीर्याचारिकमुपदिशेद्द्विव्रणीयोक्तेन च विधानेनोपचरेत् ॥१६॥

इनमें से कोई बध करने की इच्छा हो तो अग्रोपहरणीय अध्यायोक्त सामग्री सम्पादन करे, (इसके अतिरिक्त) विशेष करके सुरामण्ड, दूध, पानी, कांजी और ठिकरों का चूर्ण इन्हें भी पास रख ले। तदनन्तर पुरुष हो या स्त्री हो, उसके बाल गुथवाकर, हलका भोजन कराकर, आप्तजनों से उसे ठीक पकड़वाकर योग्य बंध का निर्णय करें और छेदन, भेदन, लेखन तथा व्यधन क्रियाओं में से योग्य क्रिया को अंगीकार कर कान के रक्त को देखे कि यह शुद्ध है या किसी दोष से दूषित है। यदि वात से दूषित हो तो कांजी और गरम जल से, पित्त से दूषित हो तो ठंडे पानी और दूध से, कफ से दूषित हो तो सुरामण्ड और गरम जल से दोनों कानों को धो कर फिर उसे अवलेखन करके कर्णसंधि को इस प्रकार स्थापित करे कि वह न ऊँचा न छोटा और न टेढ़ा रहे और रक्तस्राव बंद करके (सूचीसूत्रादि से) उसका संधान करे। तदनंतर मधु और तैल लगा कर रुई या कपड़ा ऊपर रखकर सूत्र से न बहुत कड़ा न बहुत ढीला बांध दे और ठिकरी का चूर्ण उस पर बुरका कर आहार विहार का उपदेश करे और द्विव्रणीयोक्त विधान के अनुसार व्रण की चिकित्सा करे ॥१६॥

वक्तव्य—सुरामण्ड—मद्य का उपरितन स्वच्छ भाग। कपालचूर्ण—नवीन मिट्टी के बरतन के टुकड़े का चूर्ण। बन्धमुपधार्य—पाली का निरीक्षण करके किस बंध का प्रयोग करना चाहिये इसका निश्चय कर। सन्निवेश्य—सुचारु रूप से स्थापित करके।

भवति चात्र—

विघट्टनं दिवास्वप्नं व्यायाममतिभोजनम्।
व्यवायमग्निसंतापं वाक्श्रमं च विवर्जयेत् ॥१७॥[1]

कान का रगड़ना, दिन का सोना, परिश्रम, अति भोजन, मैथुन, अग्नि के पास बैठना और अति बोलना इनका त्याग करना चाहिये ॥१७॥

न चाशुद्धरक्तमतिप्रवृत्तरक्तं क्षीणरक्तं वा सन्दध्यात्। स हि वातदुष्टे रक्ते रूढोऽपि परिपुटनवान्, पित्तदुष्टे दाहपाकरागवेदनावान्, श्लेष्मदुष्टे स्तब्धः कण्डूमान्, अतिप्रवृत्तरक्ते श्यावशोफवान्, क्षीणेऽल्पमांसो न वृद्धिमुपैति ॥१८॥

(बध के समय पाली से) यदि अशुद्ध रक्त निकलता हो, बहुत रक्त निकलता हो या रक्त बिलकुल ही न निकलता हो तो उसे सन्धित नहीं करना चाहिये। क्योंकि वातदूषित रक्त से जुड़ने पर भी परिपोट हो जाता है, पित्तदूषित रक्त से दाह, पाक और वेदना होती हैं, कफदूषित रक्त से सुन्न हो जाता और खाज हो जाती है, अति रक्त बहने से काला और शोथयुक्त होता है और रक्त बिलकुल न होने से उस पर मांस नहीं बढ़ता न उसकी ठीक वृद्धि होती है ॥१८॥

वक्तव्य—परिपुटन—त्वचा का फट जाना या छिल जाना। (चि २५) अध्यायोक्त ...
... वर्त्मनाऽभिप्रवर्तिते। कर्णशोषो भवेद् यस्या तस्य परिपोटवान् ॥ ८

आमतैलेन त्रिरात्रं परिषेचयेत्, त्रिरात्राच्च पिचुं परिवर्तयेत्। स यदा सुरूढो निरुपद्रवः सवर्णो भवति तदैनं शनैःशनैरभिवर्धयेत्। ... संरम्भदाहपाकरागवेदनावान्, पुनश्छिद्यते वा ॥१९॥

तीन दिन तक कच्चे तेल का परिषेक करे और तीसरे दिन रुई का फोया भी पलट दे। जब वह ठीक जुड़ जाय, उसमें कुछ भी उपद्रव न रहे और त्वचा के रंग में रंग मिल जाय तब उसके छिद्र को धीरे धीरे बढ़ावे। इसके विपरीत करने से शोथ, दाह, पाक, सुरखी तथा पीड़ा हो जाती है अथवा फिर कट जाता है ॥१९॥

अथास्याप्रदुष्टस्याभिवर्धनार्थमभ्यङ्गः। तद्यथा—गोधाप्रतुदविष्किरानूपौदकवसामज्जानौ पयः सर्पिस्तैलं गौरसर्षपजं च यथालाभं संभृत्यार्कालर्कबलातिबलानन्तापामार्गाश्वगन्धाविदारिगन्धाक्षीरशुक्लाजलशूकमधुरवर्गपयस्याप्रतिवापं तैलं वा पाचयित्वा स्वनुगुप्तं निदध्यात् ॥२०॥

अब शुद्ध कर्णपाली बढ़ाने के लिये यह अभ्यंग है। जैसे गोधा, प्रतुद, विष्किर, आनूप, औदकवर्ग के प्राणियों की चर्बी, मज्जा तथा दूध, घृत और सफेद सरसों का तेल इनमें से जितने मिल सकें इकट्ठा कर उनको आक, अलर्क, बला, अतिबला, अनन्ता, अपामार्ग, अश्वगन्धा, शालिपर्णी, क्षीरशुक्ला, जलशूक, क्षीरकाकोली और मधुरवर्ग की ओषधियों के साथ पकावे या इन्हीं ओषधियों को तिलतैल के साथ पकावे और सुरक्षित रक्खे ॥२०॥

वक्तव्य—प्रतुदविष्किरानूपौदक। प्रतुद—कपोत पारावत चक्रवाकादि पक्षी। विष्किर—लावतित्तिरादि प्राणी। विष्किर ...

१ अग्रोपहरणीयोक्तोपसंभृतसंभारोऽत्रास्य सुरामण्ड. २ ... ३ ... नामतैलपरिषेकं त्रिरात्रं त्रिरात्रसंस्थे। ... तत्रैव संरुढं स्यात् ... स्थिरम् ॥ ... ४ ... पाठ.

शम्पाकशिग्रुपूतीकान् गोधामेदोऽथ तद्वसाम् ।
वाराहं गव्यमैणेयं पित्तं सर्पिश्च संसृजेत् ॥३६॥
लेपमुत्पुटके दद्यात्तैलमेभिश्च साधितम् ।

उत्पुटक उपद्रव में अमलतास, सैजन, करञ्ज, गोधा की चर्बी और वसा, सूकर गौ और हरिण इनका पित्त तथा घृत एकत्र करके लेप करें या इनमें तैल साधन करके लगावें ॥३६॥

गौरीं सुगन्धां सश्यामामनन्तां तण्डुलीयकम् ॥३७॥
श्यावे प्रलेपनं दद्यात्तैलमेभिश्च साधितम् ।

श्याव उपद्रव में हल्दी, सुगन्धा, कृष्णसारिवा और चौलाई इनका लेप करें या इनमें तैल पकाकर लगावें ॥३७॥

पाठां रसाञ्जनं क्षौद्रं तथा स्यादुष्णकाञ्जिकम् ॥३८॥
दद्याल्लेपं सकण्डूके तैलमेभिश्च साधितम् ।
व्रणीभूतस्य देयं स्यादिदं तैलं विजानता ॥३९॥
मधुकक्षीरकाकोलीजीवकाद्यैर्विपाचितम् ।
गोधावराहसर्पाणां वसाः स्युः कृतबृंहणे ॥४०॥

सकण्डूक उपद्रव में पाठा, रसौत, मधु और उष्ण काञ्जी इनका लेप करें या इनमें तैल पकाकर लगावें । यदि व्रण हुआ हो तो विद्वान् वैद्य मुलहठी, क्षीरकाकोली जीवकादि ओषधियों से पकाया हुआ तैल लगावे और जहाँ ( पाली की शुष्कता में ) बृंहण की आवश्यकता हो वहाँ गोधा, सूकर और सर्प की वसा का अभ्यंजन करे ॥३८-४०॥

प्रलेपनमिदं दद्यादवसिक्थायमन्थके ।
प्रपौण्डरीकं मधुकं समङ्गां धवमेव च ॥४१॥
तैलमेभिश्च संपक्वं—

अवमन्थक उपद्रव में प्रक्षालन करके कमल, मुलहठी, लज्जालु और धव इनका प्रलेप करें या इनमें तैल पकाकर लगावें ।

—शृणु कण्डूमतः क्रियाम् ।
सहदेवा विश्वदेवा अजाक्षीरं ससैन्धवम् ।
एतैरालेपनं दद्यात्तैलमेभिश्च साधितम् ॥४२॥

कण्डूमत् (सकण्डूक) उपद्रव में सहदेवा, विश्वदेवा ( बला के दो भेद ), बकरी का दूध और सैन्धव इनका लेप करें या इनमें तैल पकाकर लगावें ॥४२॥

ग्रन्थिके गुटिकां पूर्वं स्रावयेदवपाट्य च ।
ततः सैन्धवचूर्णं तु घृष्ट्वा लेपं प्रदापयेत् ॥४३॥

ग्रन्थिक में प्रथम ग्रन्थि को चीर कर रक्त निकाले फिर सैन्धव नमक का ( इसी का ) लेप करे ॥४३॥

लिखित्वा तत्सुघृष्टं चूर्णैर्लोध्रस्य जम्बुले ।
क्षीरेण प्रतिमार्यैनं शुद्धं संरोपयेत्ततः ॥४४॥

जम्बूल में लेखन से रक्त निकाल कर लोध का चूर्ण मल कर दूध से शुद्ध करे और शुद्ध करने पर ( व्रणविधान के अनुसार ) उसका रोपण करे ॥४४॥

मधुपर्णी मधूकं च मधुकं मधुना सह ।
लेपः स्राविणि दातव्यस्तैलमेभिश्च साधितम् ॥४५॥

स्रावी उपद्रव में गिलोय, महुआ, मुलहठी इनको पीस व मधुसह लेप करें या इनमें तैल पका कर लगावें ॥४५॥

पञ्चवल्कैः समधुकैः पिष्टैस्तैश्च घृतान्वितैः ।
जीवकाद्यैः ससर्पिष्कैर्दह्यमानं प्रलेपयेत् ॥४६॥

दाह में पञ्चवल्कलों को पीस कर मधु और घृत सहित लेप करे अथवा जीवकादि ओषधियों को पीस कर उसका घृत लेप करे ॥४६॥

वक्तव्य—पञ्चवल्क—न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षवेतसवल्कलैः सर्वैरेकत्र मिलितैः पञ्चवल्कलमुच्यते ॥ जीवकादि—जीवनीयगण—जीवकर्षभकौ मेदा महामेदा काकोली क्षीरकाकोली मुद्गपर्णी जीवन्ती मधुकमिति जीवनीयानि । (चरक) ।

विश्लेषितायास्त्वथ नासिकाया
वक्ष्यामि सन्धानविधिं यथावत् ।
नासाप्रमाणं पृथिवीरुहाणां
पत्रं गृहीत्वा त्ववलम्बि तस्य ॥४७॥
तेन प्रमाणेन हि गण्डपार्श्वा-
दुत्कृत्य बद्धं त्वथ नासिकाग्रम् ।
विलिख्य चाशु प्रतिसंदधीत
तत् साधुबन्धैर्भिषगप्रमत्तः ॥४८॥
सुसंहितं सम्यगतो यथाव-
न्नाडीद्वयेनाभिसमीक्ष्य बद्ध्वा ।
प्रोन्नम्य चैनामवचूर्णयेत्तु
पतङ्गयष्टीमधुकाञ्जनैश्च ॥४९॥
संछाद्य सम्यक् पिचुना सितेन
तैलेन सिञ्चेदसकृत्तिलानाम् ।
घृतं च पाय्यः स नरः सुजीर्णे
स्निग्धो विरेच्यः स यथोपदेशम् ॥५०॥
रूढं च सन्धानमुपागतं स्यात्
तदर्धशेषं तु पुनर्निकृन्तेत् ।
हीनां पुनर्वर्धयितुं यतेत
समां च कुर्यादतिवृद्धमांसाम् ॥५१॥

छिन्न नासिका को सन्धान करने की पद्धति अब यथाविधि वर्णन करते हैं । नासिका के ( छिन्न अंश के ) समान किसी वृक्ष का पत्ता लेकर उसके बराबर कपोल (या ललाट) से कुछ अनुबद्ध रखते त्वक्मांस काट कर ( यन्त्रण द्वारा ) स्थिर किये हुए नासिकाग्र का विलेखन करके ( कपोल प्रदेश से निकाला हुआ ) त्वक्मांस का भाग उस ( विलेखित नासिकाग्र ) के साथ ( मूर्वा सूत्रादि ) बन्धन द्रव्यों की सहायता से वैद्य सावधान होकर संधानपूर्वक ठीक जोड़ दे ॥४७-४८॥ तदनन्तर ( नासारन्ध्रप्रमाण ) दो नलिकाओं से नासिका को ऊँचा करके दोनों का जोड़ ठीक और स्वाभाविक नासिका की भाँति देख कर बाँध दे और उस पर पतङ्गचन्दन, मुलहठी और रसौत इनका चूर्ण बुरका दे ॥४९॥ उस पर फिर सफेद कपड़ा ढक कर तिल तैल से कपड़े को बार बार तर करता रहे । रोगी को पुन

तावे और जब घृत जीर्ण हो जाय तब उस स्निग्ध हुए रोगी को देश के अनुसार विरेचन दें ॥५०॥ जब व्रण का रोपण होकर ड़ भी ठीक हो जाय तब (कपोल के साथ संबंध रखने वाले) चा के हिस्से को काट दें। फिर नासा यदि छोटी या बड़ी गई हो तो उसे बढ़ाने का या बराबर करने का यत्न करे॥५१॥

वक्तव्य—नासाप्रमाणम्—नासिका के विश्लेषित अंश की रेमिति का। अवलंबि—मूल त्वचा के साथ संबंध रखने वाला। वलंबन रक्तप्रचार के लिये रक्खा जाता है। इससे ठीक धान होने के समय तक छिन्न त्वचा का पोषण होता रहता और संधान क्रिया में भी सहायता मिलती है। यह वलंबन बहुधा ऐसे स्थान में रक्खा जाता है जहाँ धमनी ोती है। इसी कारण से पालि संधान में भी लिखा है—ण्डादुत्पाट्य मांसेन सानुबन्धेन जीवता ॥ गण्डपार्श्वात्—कपोल या लाट प्रदेश से। इन स्थानों से नासासंधान के लिये त्वचा ने में दो लाभ होते हैं। प्रथम तो यह है कि दोनों स्थानों की वचा में समता होने से संधित नासिका स्वाभाविक दिखाई ती है। दूसरा लाभ यह है कि अनुबंध रखने के लिये सुभीता होता है। नासासंधान के लिए एक इटालियन जर्राह (Tagliscozzi) ने बाहु से त्वचा लेने का नया प्रयोग किया था। परंतु इसमें अनुबंध रखने के लिये रोगी का हाथ सिर पर बांध रखने की जरूरत पड़ती थी, जिससे रोगी को बहुत तकलीफ होती थी। इसलिये सुश्रुत की विधि आज भी उत्तम प्रमाणित हुई है। सानुबन्धैः—सूई और टाँके लगा के ठीक बंधन करना चाहिये। परंतु इनकी निशाणी स्थायी न होने के लिये दो चार दिन के बाद टाँके निकाल देने चाहिये। पुनर्निकृन्तेत—अनुबंध को प्रायः दस से चौदह दिन में तोड़ सकते हैं परंतु यदि नासिका की फिर कुछ मरम्मत करने की आवश्यकता प्रतीत होती हो तो अनुबंध को उसके पश्चात् काटना हितकर होता है। वाग्भट में इस शस्त्रकर्म का कुछ अधिक स्पष्टीकरण किया है—अथ कुर्याद्वयःस्थस्य छिन्नां शुद्धस्य नासिकाम्। छिंद्यान्नासासमं पत्रं तत्तुल्यं च कपोलतः। त्वङ्मांसं नासिकासन्ने रक्षंस्तत्तनुतां नयेत्॥ सीव्येद् गण्डं ततः सूच्या सेविन्या पिचुयुक्तया। नासाच्छेदे च लिखिते परिवर्त्योपरि त्वचम्॥ कपोलबन्धं संदध्यात् सीव्येन्नासां च यत्नतः। नाडीभ्यामुत्क्षिपेदन्तःसुखोच्छ्वासप्रवृत्तये॥ यदि नासा का सद्यश्छेद हुआ हो तो छिन्नांश का ठीक न्यास करके सीना चाहिये—निवेशिते यथान्यासं सद्यश्छिन्नेऽप्ययं विधिः॥ (अष्टांगसंग्रह उत्तर. २२)।

**नाडीयोगं विनौष्ठस्य नासासन्धानवद्विधिम्।**
**य एवमेव जानीयात् स राज्ञः कर्तुमर्हति ॥५२॥**

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने कर्णव्यधबन्धविधिर्नाम षोडशोऽध्यायः॥१६॥

(छिन्न) होठ के संधान की विधि नाड़ियों के बिना नासासंधान की तरह होती है। जो इस प्रकार (कर्म नासा और ओष्ठ की विधि) जानता है, वह वैद्य राजचिकित्सा करने के लिये योग्य है॥५२॥

वक्तव्य—सुश्रुतसंहिता के इस अध्याय में कर्णपाली, नासा तथा होठ के कट जाने पर शरीर के अन्य स्थान से चर्म लेकर उसी के द्वारा फटे हुए अंगों को फिर से बनाने के जो अपूर्व और कुशल शस्त्रकर्म वर्णन किये हैं उनका ज्ञान पाश्चात्य देशों में होने के पश्चात् वहाँ शल्यचिकित्सा के संधानीय कर्म के (Plastic Surgery) अंग में उन्नति हुई है (The plastic Surgery of the 19th century was stimulated by the example of Indian methods. *Dr. Neuberger's History of Medicine*)। नासा संधानकर्म (Rhins plastic operation) सुश्रुत में ऐसी उत्तमता से वर्णन किया गया है कि पाश्चात्य शल्यशास्त्र में उसी का ही अनुकरण होता है और उस विधि का नाम भी भारतीय पद्धति (Indian method) रक्खा गया है—They have already borrowed from them the operation of Rhino plasty. *Weber's History of Medicine.* । इटालियन, फ्रेंच इत्यादि अन्य नई पद्धतियाँ कुछ काल तक प्रचलित थीं परंतु उनके दोष अनुभव होने पर त्याग की गई हैं और आज एकमात्र भारतीय पद्धति न्यूनाधिक फर्क करके प्रचलित है। पाश्चात्य देशों में त्वचा की भाँति हड्डी नाड़ी का भी संधान कर्म अब किया जाता है।

इति भास्करशर्मणा गोविंदात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां कर्णव्यधबन्धविधिर्नाम षोडशोऽध्यायः॥१६॥

---

# सप्तदशोऽध्यायः।

**अथात आमपक्वैषणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से आमपक्वैषणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—आम—आमशब्द से यहाँ आम और पच्यमान दोनों अवस्थाओं का बोध होता है। आमपक्वैषणीयम्—आमश्च पच्यमानश्च पक्वश्च तेषामेषणं विज्ञानं तद्विधते यस्मिन् तम्। आम, अर्धपक्व, और पक्वशोफ का विज्ञान जिस में वर्णन किया है।

**शोफसमुत्थाना ग्रन्थिविद्रध्यलजीप्रभृतयः प्रायेण व्याधयोऽभिहिता अनेकाकृतयः, तैर्विलक्षणः पृथुर्ग्रथितः समो विषमो वा त्वङ्मांसस्थायी दोषसंघातः शरीरैकदेशोत्थितः शोफ इत्युच्यते ॥२॥**

छोटे मोटे आकार के उत्सेधयुक्त ग्रंथि, विद्रधि, अलजी इत्यादि प्रायः जो रोग होते हैं उन रोगों के लक्षणों से पृथक् लक्षणयुक्त (किंचित्) फैला हुआ, गाँठदार, सम या विषम आकार का, त्वचा और मांस में स्थित वातादि दोषों का संघात जो शरीर के एक हिस्से में उत्पन्न होता है उसे शोफ कहते हैं ॥२॥

वक्तव्य—शोफसमुत्थाना—शोफः समुत्थानं आकार एषामिति अर्थात् उत्सेधयुक्त। अलजी—प्रमेहपिडका, नेत्रसंधिरोग या शूकदोषरोग। तैर्विलक्षणः—तेभ्यो ग्रन्थ्यादिभ्यो व्याधिभ्यः पृथक्। त्वङ्मांसस्थायी—त्वचा मांसादि अष्टविध व्रणवस्तु के स्थान में स्थित। एकदेशोत्थित—आयुर्वेद में सर्वांगशोफ, अर्धांगशोफ, और [illegible] या एकदेशोत्थितशोफ ऐसे शोफ

२-अभिधास्यन्ते.

के तीन प्रकार मानते हैं—आगन्तुहेतुस्त्रिविधो निजश्च सर्वार्धगात्रावयवाश्रितत्वात् । (चरक) । अर्धांग और सर्वांग शोफ का निराकरण करने के लिये एकदेशोत्थित शब्द का प्रयोग किया गया है। सर्वांग या अर्धांग शोफ हृदय, वृक्क, यकृत् इत्यादि प्रधान अंगों के विकार से उत्पन्न होता है और उस में सूजन के अतिरिक्त इन्द्रियविकृति के लक्षण भी होते हैं। एकदेशोत्थित शोफ में स्थानिक लक्षणों का ही प्राधान्य होता है, सार्वदैहिक लक्षण थोड़े होते हैं। एकदेशोत्थित शोफ को अँग्रेजी में 'इन्फ्लमेटरी इडीमा' (Inflammatory oedema) या केवल 'इन्फ्लमेशन' कह सकते हैं।

स षड्विधो वातपित्तकफशोणितसन्निपातागन्तुनिमित्तः । तस्य दोषरूपव्यञ्जनैर्लक्षणानि व्याख्यास्यामः ॥३॥

यह शोफ वातनिमित्त, पित्तनिमित्त, कफनिमित्त, शोणितनिमित्त, सन्निपातनिमित्त और आगन्तुनिमित्त ऐसा छ प्रकार का होता है। उस शोफ के दोष रूप की प्रकटता करके लक्षणों को वर्णन करते हैं॥३॥

वक्तव्य—दोषरूपव्यञ्जनैः—उत्पादक दोषों का स्वरूप जिस प्रकार अभिव्यक्त हो जाय, उस प्रकार से स्पष्ट करके। व्रणशोफ का आधुनिक निदान—नवीन कल्पना के अनुसार व्रणशोफ के निम्न कारण माने गये हैं। (१) विकारी जीवाणु, (२) दबाव, चोट, मरोड, मोच, आघात इत्यादि। (३) अग्नि या तप्त पदार्थों से जल जाना। (४) रासायनिक पदार्थ। यथा—तीव्र अम्ल, क्षार, वनस्पतिज और प्राणिज विष। (५) विद्युत् प्रवाह। इन में से विकारी जीवाणु व्रणशोथ के प्रधान कारण होते हैं। ये सर्व कारण आयुर्वेद के अनुसार आगन्तुवर्ग में आते हैं—मुखानि खल्वागन्तो नखदशनपतनाभिचाराभिशापाभिषङ्गाभिघातवधबन्धपीडनरज्जुदहनशस्त्राशनिभूतोपसर्गादीनि। (चरक)।

तत्र, वातशोफोऽरुणः कृष्णो वा परुषो मृदुरनवस्थितास्तोदादयश्चात्र वेदनाविशेषा भवन्ति; पित्तशोफः पीतो मृदुः सरक्तो वा शीघ्रानुसार्यो दाहादयश्चात्र वेदनाविशेषा भवन्ति, कफशोफः पाण्डुः शुक्लो वा कठिनः शीतः स्निग्धो मन्दानुसारी कण्ड्वादयश्चात्र वेदनाविशेषा भवन्ति, सर्ववर्णवेदनः सन्निपातजः; पित्तवच्छोणितजोऽतिकृष्णश्च; पित्तरक्तलक्षण आगन्तुर्लोहितावभासश्च ॥४॥

इन में वात का शोथ किंचित् लाल या काला, खुरदरा, मृदु होता है और उस की वेदना कभी बढ़ती है, कभी घटती है। पित्त का शोथ पीला, मृदु, रक्तयुक्त और शीघ्र बढ़ने वाला होता है और उस में जलन की सी वेदना विशेषतया अधिक होती है। कफ का शोथ हलका पीला या सफेद, कठिन, शीत, स्निग्ध, मन्दता से बढ़ने वाला होता है और उस में खाज आदि की वेदना अधिक होती है। जिस में सब प्रकार के वर्ण और सब प्रकार की वेदनाएँ हों, वह सन्निपात शोथ है। रुधिर के शोथ में पित्त के लक्षण होते हैं और शोथ विशेष काला होता है। जिस में पित्तशोथ और रक्तशोथ के लक्षण होते हैं और सुरखी चमकती है, वह आगन्तुशोथ है॥४॥

वक्तव्य—व्रणशोथ के प्रायः स्थाननिरपेक्ष चार मुख्य लक्षण होते हैं, जिन में उपर्युक्त सब लक्षणों का समावेश होता है—(१) शोथ या सूजन—किसी स्थान में जब 'इन्फ्लमेशन' उत्पन्न होता है तब प्रायः सूजन हुआ ही करती है इस साहचर्य का परिणाम यह हुआ है कि भीतरी 'इन्फ्लमेशन' के लिये भी शोथ शब्द रूढ़ हो गया है। यह शोथ दो कारणों से होता है—रक्ताधिक्य और रक्त से रक्त रस का निकल कर वहाँ के धातुओं में जमा होना। पोले स्थान में शोथ होने से सूजन शीघ्र बढ़ने वाली और मृदु भी होती है। कठिन स्थान में शोथ होने से सूजन बहुत कम, मन्दता से बढ़ने वाली और कठिन भी होती है। कभी कभी शोथ के स्थान से दूरी पर सूजन दिखाई देती है यथा हस्ततल और पादतल के शोथ में कलाई और टखने पर सूजन होती है और कनपुटी के शोथ में आँखों पर सूजन आ जाती है। कारण यह है कि शोथ के स्थान पर आवरण कड़ा होने से उस का प्रभाव समीपवर्ती मृदु अंगों पर दिखाई देता है। (२) लोहितवर्णता—इसका भी मुख्य कारण रक्ताधिक्य है। प्रारम्भिक अवस्था में जब रक्तप्रवाह की अधिकता होती है और रक्त में प्राणवायु की राशि भी अधिक होती है तब शोथयुक्त स्थान का वर्ण लाल सुर्ख होता है जो अंगुलि के दबाने पर पीला और अंगुलि हटाने से पूर्ववत् लाल सुर्ख हो जाता है। दूसरी अवस्था में जब रक्तप्रवाह मंद होता है तथा रक्त का प्राणवायु कम होता है तब वर्ण किंचित् कालिमा युक्त हो जाता है और अंगुली के दबाने से तथा हटाने से परिवर्तन इतने शीघ्र नहीं होते। (३) उष्णता—इसका भी कारण रक्ताधिक्य है। शोथयुक्त स्थान अन्य स्थानों की अपेक्षा अधिक गरम प्रतीत होता है। इसका प्रत्यय करने के लिये प्रथम शोथ स्थान पर कुछ समय तक हाथ को रखना चाहिये। तत्पश्चात् दूसरे किसी स्थान पर रखना चाहिये। परन्तु शोथस्थान का तापक्रम रक्त के तापक्रम से अधिक नहीं होता। बाह्यत्वचा की उष्णता भीतरी उष्णता से हमेशा कम होती है। जिस स्थान में शोथ उत्पन्न होता है, वहाँ रक्त का परिभ्रमण उत्तम होने के कारण उसकी उष्णता रक्त के बराबर हो जाती है। (४) वेदना—शोथयुक्त स्थान में धमनीगत रक्तभार बढ़ जाने से तथा लसिका का स्यंदन अधिक होने से वातनाड़ियों के अग्रों (Nerve terminals) पर दबाव पड़ता है और उनका क्षोभ हो जाता है, जिस से वेदना प्रतीत होती है। यदि स्थान पोला हो तो वेदना कम होती है, यदि कठिन हो तो वेदना अधिक होती है। शोथ की वेदना की यह विशेषता है कि आभ्यंतर या बाह्य दबाव बढ़ाने से वेदना की वृद्धि होती है। यदि हाथ में शोथ हो तो हाथ नीचे लटका देने से आभ्यंतरीय रक्तभार बढ़ता है और वेदना की वृद्धि होती है। यदि शोथस्थान पर अंगुलि या अन्य पदार्थ से दबाव दिया जाय तो भी वेदना की वृद्धि होती है और इसी कारण से रोगी स्पर्श सहन नहीं कर सकता। इस अवस्था को स्पर्शनासहिष्णुता या पीडनाक्षमता (Tenderness) कहते हैं। (५) इन लक्षणों के अतिरिक्त स्वकर्मगुणहानि यह एक

वाँ लक्षण भी शोथ का माना जाता है। वेदना की वृद्धि से तथा स्थानिक शरीर परमाणुओं (cells) के कार्य में उत्पन्न होने से यह पाँचवाँ लक्षण उत्पन्न होता है। उक्त विवरण से यह स्पष्ट है कि शोथ के सर्व लक्षण आधिक्य के कारण उत्पन्न होते हैं। शोथ के समय रक्तवाहिनियाँ प्रसृत हो जाती हैं। इन में से रक्त का प्रवाह बढ़ता और उस के साथ साथ लसिका का स्यन्दन होकर धातुओं वह जमा होती है। शरीर की दृष्टि से ये परिवर्तन आवश्यक हितावह हैं। कारण, रक्त शरीररक्षा का प्रधान साधन रक्त ही के द्वारा शोथ के स्थान में शरीरपरमाणुओं के खाद्य द्रव्य, विषनाशक वस्तुएँ, रक्षक और भक्षक सेल पहुँचाए जाते हैं। रक्त की कमी से इन आवश्यक पदार्थों की कमी हो जाती है।

स यदा बाह्याभ्यन्तरैः क्रियाविशेषैर्न संभावितः शमयितुं क्रियाविपर्ययाद्बहुत्वाद्वा दोषाणां तदा पाकाभिमुखो भवति। तस्यामस्य पच्यमानस्य पक्वस्य च लक्षणमुच्यमानमुपधारय ॥५॥

विपरीत क्रिया होने से या दोषों की शक्ति अधिक होने जब शोथ (लेपनादि) बाह्य और (क्वाथपानादि) आभ्यंतर क्रियाओं से शान्त नहीं होता तब पकने लगता है। उस शोथ के आम, अर्धपक्व और पक्व अवस्था के लक्षण जो कहे जाएँगे उन्हें श्रवण करो और समझो ॥५॥

वक्तव्य—पहले ही कहा जा चुका है कि शोथ प्रायः विकारी जीवाणु शरीर में पहुँचने के कारण उत्पन्न होता है। जीवाणु प्रवेशस्थान के सेलों को मारकर तथा खाद्य लेकर अपनी संख्या अतिशीघ्रता से बढ़ाते हैं और बढ़ाते समय ज़हरीली वस्तुएँ भी बनाते हैं जो स्थानिक सेलों को हानि पहुँचाती हैं। शरीर के सेल इन जीवाणुओं के साथ अपनी तरफ से अन्य शरीररक्षक सेलों की सहायता लेकर मुकाबला करते हैं और यही शोथ है। संक्षेप में शोथ जीवाणुओं के प्रति शरीरसेलों के युद्ध का एक लक्षण है। प्रारम्भिक अवस्था में आलेप, परिषेक, सेक, अभ्यंग, उपनाह इत्यादि स्थानिक (बाह्य) और क्वाथादि (आभ्यंतर) उपायों द्वारा शोथ का परिहार धातुओं का नाश न होते हुए भी हो सकता है। परन्तु जब दोषों की (अर्थात् पर्याय से जीवाणुओं की) शक्ति अधिक होती है या योग्य उपचार योग्य समय में नहीं होते तब दोष शरीर के कुछ अंश का नाश करते हैं और शोथ के स्थान में उसी से पीप बनने लगता है। शोथ की प्रारंभिक अवस्था को 'आमावस्था' कहते हैं। जब तक शरीर परमाणुओं का नाश होता है, पूय की वृद्धि होती है और पूय फैलता रहता है तब तक उस स्थिति को 'पच्यमानावस्था' कहते हैं। जब पूयोत्पत्ति बंद हो जाती है, शरीर के धातुओं का नाश होना बंद हो जाता है, पूय के चारों ओर रोहणधातु (Granulation tissue) की भित्ति बन कर उसका प्रसार रुक जाता है और पूय परिमित स्थान में एकत्र हो जाता है तब उस स्थिति को 'पक्वावस्था' कहते हैं। विद्रधि का ही दूसरा नाम 'विद्रधि' है। विद्रधि के चारों ओर भित्ति है वह रक्तवाहिनियों का जाल, श्वेतकण और स्थानिक धातुओं के सेलों से बनती है। शोथ जब पाकाभिमुख होता है तब स्थानिक लक्षणों के अतिरिक्त शारीरिक लक्षण भी पाये जाते हैं। ये लक्षण जीवाणुजन्य स्थानिक विष शरीर में व्याप्त होने से उत्पन्न होते हैं।

तत्र, मन्दोष्मता त्वक्सवर्णता शीतशोफता स्थैर्यं मन्दवेदनताऽल्पशोफता चामलक्षणमुद्दिष्टम् ॥६॥

इन में से (शोथ का स्थान) किंचित् उष्ण होना, त्वचा का वर्ण अन्य त्वचा के समान होना (त्वचा के वर्ण में परिवर्तन न होना), शोथ में ठंडापन और काठिन्य होना, पीड़ा अधिक न होना और सूजन थोड़ी होना ये आमावस्था के लक्षण होते हैं ॥६॥

सूचिभिरिव निस्तुद्यते दश्यत इव पिपीलिकाभिस्ताभिश्च संसर्प्यत इव छिद्यत इव शस्त्रेण भिद्यत इव शक्तिभिस्ताड्यत इव दण्डेन पीड्यत इव पाणिना घट्ट्यत इव चाङ्गुल्या, दह्यते पच्यत इव चाग्निक्षाराभ्याम्, ओषचोषपरीदाहाश्च भवन्ति, वृश्चिकविद्ध इव च स्थानासनशयनेषु न शान्तिमुपैति, आध्मातवस्तिरिवाततश्च शोफो भवति, त्वग्वैवर्ण्यं शोफाभिवृद्धिर्ज्वरदाहपिपासा भक्तारुचिश्च पच्यमानलिङ्गम् ॥७॥

जैसे सुइयों से वेधा जाता है, चीटियों से काटा जाता है, चीटियाँ चलती हुई मालूम होती हैं, शस्त्र से चीरा जाता है, भाले से धवला जाता है, डण्डे से पीटा जाता है, हाथों से दबाया जाता है, अंगुलियों से मला जाता है, अग्नि से जलाया जाता है, क्षार से पकाया जाता है, स्थानिक पार्श्व में तथा आसमंतात् जलन होती है, बिच्छू के दंश के समान पीड़ित होकर खड़े बैठे लेटे किसी प्रकार चैन नहीं पड़ता है, फूली मसक की भाँति तना हुआ शोथ होता है, त्वचा का वर्ण बदल जाता है, शोथ खूब बढ़ता है, ज्वर दाह प्यास और भोजन में अरुचि होती है, ये लक्षण पच्यमान अवस्था में होते हैं ॥७॥

वक्तव्य—निस्तुद्यते—भृश व्यथ्यते। निःशब्दोऽत्र भृशार्थे। शक्ति—बरछी या भाला। ओष—एकदेशिक दाह। चोष—पार्श्वस्थाग्निसंतापवद्व्यथा। परिदाह—परि समंतात् दाह। पच्यमान अवस्था में पूय की वृद्धि होती है और वृद्धि के साथ साथ उस का दबाव चारों ओर के धातुओं पर विशेष करके वातनाड़ियों पर होने से विविध प्रकार की पीड़ा, जैसे कि ऊपर वर्णन की गई है, होती है। यदि पूय ऐसे मृदु स्थान में बनता हो कि जहाँ उसको फैलने के लिये अधिक स्थान आसानी से मिल सके तो अधिक तीव्र स्वरूप की पीड़ा नहीं होती। परन्तु यदि कड़े स्थान में स्थित हो तो थोड़े पूय से भी वृश्चिकदंश की जैसी असह्य वेदना हुआ करती है।

विकारी जीवाणुओं के कारण जब पाक बनता है तब ज्वर सर्वदा होता है। ज्वर, जूड़ी बुखार की भाँति, शीत के साथ

१ ससृप्यत इव।

प्रारंभ होता है और पसीना निकल कर उतर जाता है। ज्वर के साथ साथ अरुचि, भूख न लगना, कोष्ठबद्धता, जिह्वा सूखी और मैली, मूत्र गाढ़ा और गहरे रंग का इत्यादि उसके आनुषंगिक लक्षण भी हुआ करते हैं। पाकस्थान से विष रक्त में पहुंच कर मस्तिष्क के उष्मताजनक केन्द्रों (Thermogenic centres) को उत्तेजित करके ज्वर उत्पन्न करता है। जब पाक जीवाणु के अतिरिक्त अन्य प्रकार से बनता है तब ज्वर हल्का होता है या नहीं होता।

वेदनोपशान्तिः पाण्डुताऽल्पशोफता वलीप्रादुर्भावस्त्वक्परिपुटनं निम्नदर्शनमङ्गुल्याऽवपीडिते प्रत्युन्नमनं, बस्ताविवोदकसंचरणं पूयस्य प्रपीडयत्येकमन्तमन्ते वाऽवपीडिते, मुहुर्मुहुस्तोदः कण्डूरुन्नतता व्याधेरुपद्रवशान्तिर्भक्ताभिकाङ्क्षा च पक्वलिङ्गम् ॥८॥

वेदनाओं की शान्ति, त्वचा का वर्ण फीका होना, शोथ का हलका होना, त्वचा पर झुर्रियाँ पड़ना और दरार होना, अंगुलि से दबाने पर गढ़ा पड़ना और फिर अंगुलि हटाने पर उसका भर जाना, एक तरफ (अंगुलि से) दबाने पर मशक में भरे हुए पानी की तरह पूय के संचार से दूसरे तरफ पीड़न (मालूम) होना, बार बार (बीच बीच में) वेदना होना, खाज, सूजन के उभार का कम होना, उपद्रवों की शान्ति, भोजन में रुचि ये लक्षण पकावस्था के हैं ॥८॥

वक्तव्य—पाण्डुता—त्वचा पांडुर वर्ण होना। यह निर्जीव त्वचा का लक्षण है। त्वक्परिपुटनम्—त्वचा के छिलके निकलना या उस में व्रण पैदा होना। यह भी त्वचा निर्जीव होने का लक्षण है। जब शोथ पक्व हो जाता है, तब भीतरी पूय बाह्य त्वचा की ओर धीरे धीरे बढ़कर उस को निर्जीव करता है और कुछ समय के पश्चात् अत्यंत निर्जीव स्थान को फाड़ कर बाहर निकल आता है। शोथस्थान में पूय की उत्पत्ति बन्द हो जाने पर भीतर का तनाव कम हो जाता है जिस से सूजन हलकी (अल्पशोफता) हो जाती है, त्वचा सिकुड़ने लगती है (वलीप्रादुर्भाव) और शोथ का उभार भी (*अनुन्नतता व्याधेः*) कम हो जाता है। *निम्नदर्शनमङ्गुल्याऽवपीडिते* प्रत्युन्नमनम्—शरीर में द्रव के कारण जो सूजन उत्पन्न होती है, वह यदि चिरकालीन न हो तो अंगुली से दबाने पर दब जाती है। कारण यह है कि दबाव के स्थान का द्रव इधर उधर हट जाता है। परन्तु उँगली हटाते ही फिर द्रव उसी स्थान में लौट आता है और शोथ पहले जैसा हो जाता है। अंग्रेजी में इसको 'पिटिंग आन प्रेशर' (Pitting on Pressure) कहते हैं। यह द्रवगर्भ शोथ का एक प्रधान लक्षण है, जो घन-शोथ (Solid Oedema or Myxoedema) में या चिरकालीन शोथ (यथा श्लीपद का शोथ) में क्वचित् मिलता है। बस्तौ इत्यादि—अन्वय—अन्ते (एकस्मिन् पार्श्वे) अवपीडिते (सति) बस्ताबुदकसंचरणमिव पूयस्य (पूयस्थाने सचरण) एकमन्तम् (अपर पार्श्वं) प्रपीडयति (आक्रामति वेगेन)। पूय स्थान को एक तरफ दबाव देने से वह दबाव पूय ही के जरिये दूसरी तरफ प्रतीत होता है। इस को लहरी या 'तरंगसंचरणप्रतीति' कहते हैं। अंग्रेजी में इस को 'फ्लक्चुएशन टेस्ट' (Fluctuation test) कहते हैं। शरीर के किसी परिमित स्थान में जब स्वतंत्र द्रव (Free fluid) संचित हो जाता है, तब यह प्रतीति मिल सकती है। यथा—जलोदर, मूत्रज वृद्धि, पूयविद्रधि, ग्रंथि (cyst) इत्यादि। यदि द्रव त्वचा के समीप हो तो यह प्रतीति बहुत स्पष्ट होती है। परंतु यदि गहराई पर हो या बहुत ही तनाव के साथ भरा हो तो प्रतीति मिलने में कठिनता होती है। तो भी यदि सावधान होकर परीक्षा की जाय तो भीतरी द्रव का पता चल जाता है।

कफजेषु तु रोगेषु गम्भीरगतित्वादभिघातजेषु वा केषुचिदसमस्तं पक्वलक्षणं दृष्ट्वा पक्वमपक्वमिति मन्यमानो भिषङ्मोहमुपैति। यत्र हि त्वक्सवर्णता शीतशोफता स्थौल्यमल्परुजताऽश्मवच्च घनता, न तत्र मोहमुपेयादिति ॥९॥

कफजन्य रोगों में शोथ गहराई पर स्थित होने से या अभिघातजन्य कई रोगों में पक्वावस्था के सम्पूर्ण लक्षण न देखकर शोथ पक्व होते हुए भी पक्व न समझ कर वैद्य (चिकित्सा में) चूक जाता है। (इसलिये) जहाँ त्वचा के वर्ण की समता, शोथ में ठंढापन, मोटापन, वेदना की अल्पता, पत्थर की भाँति कड़ापन (ये अपक्वावस्था के लक्षण) होते हैं वहाँ (अन्य लक्षणों का निरीक्षण करके पक्वावस्था का निदान करने में) नहीं चूकना चाहिए ॥९॥

वक्तव्य—इसी अवस्था को वाग्भट में 'रक्त पाक' कहा है—रक्तपाकमिति ब्रूयात् तं प्राज्ञो मुक्तसंशय ॥ गम्भीरगतित्वात्—गहराई पर स्थित होने के कारण। कभी कभी पाक गहराई पर स्थित होने से उसके लक्षणों को देखकर निदान करना कठिन होता है। परन्तु आज कल सूक्ष्मदर्शकयन्त्र द्वारा रोगी के रक्त की परीक्षा करने से निदान में बहुत सहायता मिलती है। रक्त में लाल कणों की भाँति श्वेतकण भी होते हैं। इनकी संख्या औसत प्रति घन सहस्रांश मीटर रक्त में ७००० से १०००० तक होती है। पूयोत्पत्ति के समय तथा न्युमोनिया विसर्प इत्यादि रोगों में इन की संख्या प्रति घन सहस्रांश मीटर रक्त में ५०००० तक अधिक होती है। यदि रक्तपरीक्षा करने से इन की संख्या २०००० या इस से भी अधिक मिले और अन्य श्वेतकण वृद्धिजनक रोगों के लक्षण न हों तो पाक का निदान कर सकते हैं।

भवन्ति चात्र—

आमं विपच्यमानं च सम्यक् पक्वं च यो भिषक्।
जानीयात् स भवेद्वैद्यः शेषास्तस्करवृत्तयः ॥१०॥

जो शोथ की आम, पच्यमान और पक्व अवस्थाओं को ठीक जानता है वही वैद्य हो सकता है, बाकी सब तस्कर-वृत्ति होते हैं ॥१०॥

१ कण्डूरुन्नतता.

२ न मोहमुपेयात्तत्र रक्तपाकमायक्षते इमा.

वाताहते नास्ति रुजा न पाकः
पित्ताहते नास्ति कफाच्च पूयः।
तस्मात् समस्तैः परिपाककाले
पचन्ति शोफांस्त्रय एव दोषाः ॥११॥
कालान्तरेणाभ्युदितं तु पित्तं
कृत्वा वशे वातकफौ प्रसह्य।
पचत्यतः शोणितमेव पाको
मतोऽपरेषां विदुषां द्वितीयः ॥१२॥

वायु के विना पीड़ा नहीं होती, पित्त के विना पकने का र्य नहीं होता, कफ के विना पूय नहीं होता। इसलिये रिपाक के समय में तीनों दोष शोथ को पका देते हैं ॥११॥ ालान्तर में प्रवृद्ध हुआ पित्त अपने बल से वात और कफ न को विवश कर रक्त को पका देता है और यही पाक होता , ऐसा कई वैद्यों का (पाक के संबंध में) दूसरा मत है ॥१२॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में आयुर्वैदिक कल्पना के अनुसार य के सम्बंध में दो मत प्रदर्शित किये हैं—पूर्वदर्शने कफात् यः, अत्र दर्शने शोणितात् पूय इति विशेषः। (मधुकोशव्याख्या)। क मतानुसार कफ से पूय बनता है और दूसरे मतानुसार क्त से पूय बनता है। इस में संदेह नहीं कि शोथ के स्थान में पाकविधि से जो तरल पदार्थ उत्पन्न होता है, वही 'पूय' है। अंग्रेजी में पूय को 'पस' ( Pus ) और पाकविधि को ( Suppuration ) सप्युरेशन कहते हैं। यदि पूय का परीक्षण रासायनिक और सूक्ष्मदर्शक दृष्टि से किया जाय तो पूय क्या है, इस का प्रत्यक्ष ज्ञान हो जाता है। शोथ का स्थान एक दृष्टि से रणभूमि है, जहाँ शरीर के शत्रु और शरीर के रक्षकों में घनघोर युद्ध होता रहता है। दोनों अत्यंत सूक्ष्म अतएव अप्रत्यक्ष होने के कारण उनके युद्ध का चित्रपट दृष्टि के सामने नहीं होता। परन्तु सूक्ष्मदर्शक यन्त्र की सहायता से यह अप्रत्यक्ष दृश्य अब प्रत्यक्ष हो गया है। वास्तव में सारे रोगोत्पादक जीवाणु शरीर के शत्रु हैं, परन्तु पाकविधि में केवल पूयजनक ( Pyogenic ) जीवाणुओं का सम्बंध आता है। पूय के उत्पन्न करने में निम्न जीवाणु भाग लेते हैं—स्टैफिलो कोकस, स्ट्रेप्टोकोकस, न्यूमोकोकस, बैसीलस पायोसायनीअस, मेनिंगोकोकस, गोनोकोकस, बैसीलसकोलाई, बैसीलस टायफोसस (आंत्रिकज्वर का जीवाणु), बैसीलस ट्युबरक्युलोसिस (राजयक्ष्मा का जीवाणु) और अक्टिनोमाइसीस (मेरा, जीवाणुविज्ञान पृष्ठ ३९ देखो)। इन में से स्टैफिलोकोकस, स्ट्रेप्टो कोकस और न्युमोकोकस पूयस्थान में हमेशा पाये जाते हैं। ये जीवाणु जब किसी स्थान में प्रविष्ट हो जाते हैं तो प्रथम वहाँ शोथ उत्पन्न करते हैं। अब उस स्थान में पहले की अपेक्षा रक्त अधिक आता है और अधिक शीघ्रता से भ्रमण भी करता है। इसी रक्त द्वारा शोथ के स्थान में शरीररक्षक सैन्य पहुँचता है। शरीररक्षा के लिये सब से महत्त्व के सेल रक्तगत श्वेतकण होते हैं। वे वहाँ अधिक संख्या में पहुँच जाते हैं। ये श्वेतकण जीवाणुओं का भक्षण करते हैं। अतः इनको भक्षक सेल ( Phagocytes ) भी कहते हैं। भक्षण किये हुए जीवाणु इनके शरीर में सूक्ष्मदर्शक द्वारा दिखाई देते हैं। जहाँ जीवाणु होते हैं, वहाँ इनकी दौड़ मच जाती है और दोनों में उस स्थान पर युद्ध ठन जाता है। यदि जीवाणु निर्बल और कम संख्या में हों तो शरीर के सेलों का नाश भी होते हुए भी शोथ का परिहार हो जाता है और पूय नहीं बनता। इस स्थिति को शमन (Resolution) कहते हैं। यदि जीवाणु अधिक संख्या में और अधिक शक्तिमान् हों तो इस युद्ध में असंख्य स्थानिक धातुओं के सेल, श्वेतकण तथा जीवाणु भी मृत हो जाते हैं। तब शत्रुओं पर विजय मिलता है और शोथ का परिहार होता है। इस स्थिति को पूयभवन ( Suppuration ) कहते हैं। पूय क्या है—उपर्युक्त वर्णन से यह स्पष्ट होगा कि पूय मृत सेलों से ही बना है। उस में जिस स्थान में शोथ होता है उस के मृत सेल, मृत पूयजनक जीवाणु और मृत श्वेतकण होते हैं। इन के सिवाय कुछ लाल कण और जीवित जीवाणु तथा श्वेतकण भी होते हैं। पूय का गाढ़ा भाग इन्हीं चीजों से बनता है। पूय का तरल भाग रक्त रस से बनता है और लसिका की तरह अल्ब्यूमिन, जीवाणुविष इत्यादि पदार्थयुक्त होता है। पूय में करीब ९०% जलांश होता है। उसकी गुरुता १०२० और प्रतिक्रिया क्षारीय होती है। उस से एक प्रकार की गंध आती है। यदि बैसीलस कोलाई से पूय बन गया हो तो उसमें मल के समान दुर्गंध आती है। इस का रंग बहुधा हलका पीला होता है परन्तु यदि बैसीलस पायोसीनिअस से पूय उत्पन्न हुआ हो तो उस का रंग नीला हरा होता है। पूजजनक जीवाणुओं के विशेष विवरण के लिये ग्रंथकार का 'संक्षिप्त-जीवाणु विज्ञान' देखो। कभी कभी जीवाणुओं के सिवा भी पूय बनता है। इस प्रकार का पूय यकृत्विद्रधि, स्त्रियों के बीजवाहिनी का विद्रधि ( Pyosalpinx ) और रासायनिक द्रव्य से उत्पन्न हुए शोथ में मिलता है। इस से यह स्पष्ट है कि पूय अधिकांश रक्त से ही बनता है। जिस पूय में जीवाणु नहीं होते उस को जीवाणुरहित पूय ( Sterilepus ) कहते हैं।

तत्र, आमच्छेदे मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिव्यापादनमतिमात्रं शोणितातिप्रवृत्तिर्वेदनाप्रादुर्भावोऽवदरणमनेकोपद्रवदर्शनं क्षतविद्रधिर्वा भवति। स यदा भयमोहाभ्यां पक्वमप्यपक्वमिति मन्यमानश्चिरमुपेक्षते व्याधिं वैद्यस्तदा गम्भीरानुगतो द्वारमलभमानः पूयः स्वमाश्रयमवदी(दा)र्योत्सङ्गं महान्तमवकाशं कृत्वा नाडीं जनयित्वा कृच्छ्रसाध्यो भवत्यसाध्यो वेति ॥१३॥

आम (या अपक्व) अवस्था में शोथ चीरने से मांस, सिरा, स्नायु, अस्थि और संधियों का अधिक नाश, रक्त का अधिक स्राव, वेदना की उत्पत्ति, विदारण, अनेक उपद्रव अथवा क्षतविद्रधि ये उत्पन्न होते हैं। और यदि भय या अज्ञान से पक्व शोथ को अपक्व समझ कर वैद्य बहुत समय तक उस को रहने दे तो गहराई पर स्थित हुआ पूय बाहर द्वार न मिलने

१ समस्तान्. समस्तैः. शोफांस्त्रिभिरेव दोषैः.

के कारण अपने स्थान को विदीर्ण कर (अपने चारों ओर) गहरा और बड़ा अवकाश बना कर नाड़ी पैदा कर देता है, जिस से वह शोथ कष्टसाध्य या असाध्य हो जाता है ॥१३॥

वक्तव्य—क्षतविद्रधि—आगन्तुविद्रधि । वाग्भट में क्षतविद्रधि के स्थान में क्षतविसर्प दिया है । नाड़ी—नलिका की तरह पूय का लंबा मार्ग । अंग्रेजी में नाड़ी को 'साइनस' ( Sinus ) कहते हैं । शोथ की आमावस्था में शरीर के शत्रु तथा रक्षक आपस में मिले हुए रहते हैं, रक्त का आधिक्य होता है, त्याज्य द्रव्य एक स्थान में इकट्ठा नहीं होता और बाह्य त्वचा जिस में से होकर पूय बाहर निकल आता है मृत नहीं होती । अतः इस अवस्था में चीरने से शरीर के धातुओं का अधिक नाश, रक्त का अधिक स्राव, शरीर के लिये त्याज्य पदार्थों का भी शरीर में शेष रहना, वेदना इत्यादि हानिकारक घटनाएँ होती हैं। पक्वावस्था में त्याज्य पदार्थ एक स्थान में पूय के स्वरूप में इकट्ठा हुए मिलते हैं। शरीर इन को बाहर निकालना चाहता है और त्वचा के किसी दुर्बल स्थान को फोड़ कर बाहर निकाल देता है। किन्तु जब पूय अधिक गहराई पर स्थित होने से बाह्य त्वचा को फोड़ने में असमर्थ होता है, उस समय यदि अज्ञानी वैद्य त्वचा में नश्तर देकर पूय को बाहर निकालने का यत्न न करे तो पूय रक्तवाहिनियों के साथ और आवरणों ( Fascia ) के नीचे नीचे कई दिशाओं में फैल कर शरीर के अन्य धातुओं को हानि पहुँचाता है । इसलिये शोथ पक होते ही नश्तर देकर पूय बाहर निकाल देना प्रशस्त मार्ग है।

भवन्ति चात्र—

यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्च पक्वमुपेक्षते ।
श्वपचाविव मन्तव्यौ तावनिश्चितकारिणौ ॥१४॥

जो आमावस्था में शोथ को चीर देता है तथा जो पक्वावस्था में उस की उपेक्षा करता है वे दोनों अज्ञान के कारण व्याधि निश्चय करने में असमर्थ वैद्य चाण्डाल के समान समझने चाहिए ॥१४॥

प्राक् शस्त्रकर्मणश्चेष्टं भोजयेदातुरं भिषक् ।
मद्यपं पाययेन्मद्यं तीक्ष्णं यो वेदनासहः ॥१५॥
न मूर्च्छत्यन्नसंयोगान्मत्तः शस्त्रं न बुध्यते ।
तस्मादवश्यं भोक्तव्यं रोगेषूक्तेषु कर्मणि ॥१६॥
प्राणो ह्याभ्यन्तरो नृणां बाह्यप्राणगुणान्वितः ।
धारयत्यविरोधेन शरीरं पाञ्चभौतिकम् ॥१७॥

शस्त्रकर्म करने के पूर्व रोगी को हितकर भोजन खिलावे और जो वेदना न सह सके उसे, यदि मद्य सेवन का अभ्यासी हो तो, तीक्ष्ण मद्य पिलावे ॥१५॥ रोगी अन्न सेवन से मूर्च्छित नहीं होता और मद्य के नशा से शस्त्र की पीड़ा को नहीं जानता । इसलिये उक्त रोगों में अवश्य भोजन कराना चाहिए ॥१६॥ मनुष्यों का आभ्यन्तरीय प्राण बाह्य प्राण के गुणों से मिल कर दोनों में अविरोध होने के कारण ( शस्त्रकर्म के समय अच्छी तरह से ) पंचभूतात्मक शरीर को धारण करता है ॥१७॥

वक्तव्य—इष्टम्—'स्निग्धमुष्णमल्पमन्नं द्रवप्रायम्' इत्यादि प्रत्येक रोग के अनुसार योग्य और हितकर । रोगेषूक्तेषु—मूढ गर्भ, अर्श, अश्मरी, भगन्दर और मुखरोग के अतिरिक्त सर्व रोगों में । आभ्यन्तर प्राण—अन्नपान रस । तत्रैषां सर्वधातूनामन्नपानरसः प्रीणयिता । बाह्यप्राण—अन्न । प्राणो वा अन्नम् । शरीरमन्नादम् । प्राणे शरीरं प्रतिष्ठितम् । शरीरे प्राणः प्रतिष्ठितः । (तैत्तिरीयोपनिषत्) । शरीर का प्राण अन्न है । इसी अन्न का आभ्यन्तररूप अन्नरस वही आभ्यंतर प्राण और बाह्यरूप खाद्य द्रव्य बाह्य प्राण है । अविरोधेन—अन्नपानरस, आहार तथा शरीर सर्व पंचमहाभूतात्मक होने के कारण विरोध कहीं भी नहीं होता—पंचभूतात्मके देहे आहारः पाञ्चभौतिकः । विपक्वः पञ्चधा सम्यक् स्वान् गुणानभिवर्धयेत् ॥ न मूर्च्छति अन्नसंयोगात्—शस्त्रकर्म के पूर्व भोजन करने से रोगी को कुछ अधिक बल प्राप्त होता है और मूर्च्छा नहीं आती । भोजन से शस्त्रकर्म के समय रक्त का स्राव कम होता है । क्योंकि जब आमाशय और आन्त्र में अन्न होता है, तब शरीर के अन्य स्थान की, विशेष करके त्वचा की, रक्तवाहिनियाँ संकुचित होती हैं और वहाँ का रक्त पचनसंस्थान की तरफ पाचक रस उत्पन्न करने के लिये खींचा जाता है । भोजन के उपरान्त जो कुछ शीत हमेशा अनुभव होता है, उस का कारण त्वचागत रक्त की कमी है । मद्यम्—रोगी को मद्य का सेवन संज्ञा और वेदना का हरण करने के लिये करवाया जाता था । मद्य से यद्यपि यह कार्य पूर्णतया नहीं होता था तथापि शस्त्रकर्म में इस से जरूर कुछ सहायता मिलती थी । आधुनिक काल में इसी कार्य के लिये कई वेदनाहर ( Anodyne ) और संज्ञाहर ( Anaesthetic ) औषधियों का उपयोग होता है । इन में क्लोरोफार्म, ईथर कोकेन और कोकेन के अन्य योग प्रमुख हैं । इनका उपयोग करने से कठिन से कठिन शस्त्रकर्म भी रोगी को तनिक पीड़ा न होते हुए हो सकते हैं । पाश्चात्य शल्यचिकित्सा की विशेष उन्नति होने के जो अनेक कारण हुए हैं उन में वेदनाहर और संज्ञाहर औषधियों का आविष्कार एक प्रधान कारण है । इसी के अभाव के कारण प्राचीन काल में शस्त्रकर्मों में आधुनिक काल के समान उन्नति न हो सकी ।

अल्पो महान् वा क्रियया विना यः
समुच्छ्रितः पाकमुपैति शोफः ।
विशालमूलो विषमो विदग्धः
स कृच्छ्रतां यात्यवगाढदोषः ॥१८॥

जो छोटा या बड़ा शोफ बिना (आलेपनादि) क्रिया के बढ़ कर पक जाता है वह शोफ शरीर में अधिक फैलता है। उस के सब अंगों का पाक ठीक नहीं होता । पूय गहराई तक पहुँचता है और वह कृच्छ्रसाध्य हो जाता है ॥१८॥

वक्तव्य—इस श्लोक में यह अर्थ गर्भित है कि शरीर के किसी अंग में जब शोफ, छोटा या बड़ा, उत्पन्न होता है तब उस की कदापि भी उपेक्षा न कर प्रारम्भ से ही आलेपन उपनाह इत्यादि योग्य उपायों द्वारा चिकित्सा करनी चाहिये ।

१ ०श्चेरन्नमद०.

१ यो ह्यल्पितोऽल्पतोऽप्यथवा महान् स्यात् क्रिया विना पाकमुपैति शोफः २ विषम.

आलेपविस्रावणशोधनैस्तु
सम्यक् प्रयुक्तैर्यदि नोपशाम्येत्।
पच्येत शीघ्रं सममल्पमूलः
स पिण्डितश्चोपरि चोन्नतः स्यात् ॥१९॥

आलेप, रक्त स्रवण, संशोधन इत्यादि उपाय योग्य (समय और विधि द्वारा) प्रयुक्त करने से (बहुधा शोफ का प्रशम हो जाता है, वह पकता नहीं परन्तु) यदि प्रशम न हो जाय तो भी शोफ सब अंगों में समान और शीघ्रता से पकता है, बहुत फैलता नहीं और दोषों को इकट्ठा करके ऊपर को उठ आता है ॥१९॥

वक्तव्य—पाक होने के पूर्व शोथ के परिहार को प्रशमन ( Resolution ) कहते हैं।

कक्षं समासाद्य यथैव वह्नि-
र्वाते(य्वी)रितः संदहति प्रसह्य।
तथैव पूयोऽप्यविनिःसृतो हि
मांसं सिराः स्नायु च खादतीह ॥२०॥

वायु से प्रेरित हुआ अग्नि जैसे तृणसमूह में प्राप्त होकर उस को बड़े जोर से (हठात्) जला देता है वैसे ही (दोषों से प्रेरित तथा नश्तर से) बाहर न निकाला हुआ पूय मांस, सिरा और स्नायु (आदि में प्राप्त होकर उन को) खा डालता (नाश कर देता) है ॥२०॥

आदौ विम्लापनं कुर्याद् द्वितीयमवसेचनम्।
तृतीयमुपनाहं तु चतुर्थीं पाटनक्रियाम् ॥२१॥
पञ्चमं शोधनं कुर्यात् षष्ठं रोपणमिष्यते।
एते क्रमा व्रणस्योक्ताः सप्तमं वैकृतापहम् ॥२२॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने आमपक्वैषणीयो नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥

प्रथम विम्लापन, द्वितीय दोषावसेचन, तृतीय उपनाह, चतुर्थ पाटनक्रिया, पंचम शोधन, षष्ठ रोपण और सप्तम विकृति का दूरीकरण ये व्रणशोथ के सात उपक्रम कहे गये हैं ॥२१-२२॥

वक्तव्य—चिकित्सा स्थान के प्रथम अध्याय में व्रणशोथ के जो साठ उपक्रम निर्दिष्ट किये गये हैं, उन का संक्षेप यहाँ अत्यंत उपयोगी सात प्रधान उपक्रमों में किया गया है। इन सात उपक्रमों में सब का समावेश हो जाता है। विम्लापन—स्वेदन करने के पश्चात् अंगुलियों से शोथस्थान पर मर्दन करना—अभ्यज्य स्वेदयित्वा तु वेणुना वा शनैः शनैः। विमर्दयेद् भिषक् प्राज्ञस्तलेनाङ्गुष्ठकेन वा॥ इस में अपतर्पण से विम्लापन तक छः उपक्रमों का समावेश होता है। अवसेचन—दोषों को निकालना। इस में विस्रावण, स्नेह, वमन और विरेचन इन चारों का समावेश होता है। उपनाह—शोथ का प्रशम या पाचन कराने के लिये तीसी आदि उष्ण वीर्य द्रव्यों को पीस कर और गरम करके कपड़े से बांधना। अंग्रेजी में इसे पुल्टीस ( Poultice ) कहते हैं। इस में उपनाह और पाचन दोनों का समावेश होता है। पाटनक्रिया—इस में छेदन से सीवन तक नौ उपक्रमों का समावेश होता है। शोधन और रोपण—इन में संधान से व्रणधूपन तक तेरह उपक्रमों का समावेश होता है। वैकृतापहम्—व्रणस्थानीय तथा सार्वदेहीय विकारों का निराकरण करना। इस में उत्सादन से रक्षाविधान तक शेष छब्बीस उपक्रमों का समावेश होता है। व्रणस्य—व्रणशोफस्य।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायामामपक्वैषणीयो नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥

---

# अष्टादशोऽध्यायः।

अथातो व्रणालेपनबन्धविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से व्रणालेपनबन्धविधि नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

आलेप आद्य उपक्रमः, एष सर्वशोफानां सामान्यः प्रधानतमश्च, तं च प्रतिरोगं वक्ष्यामः; ततो बन्धः प्रधानम्, तेन शुद्धिर्व्रणरोपणमस्थिसन्धिस्थैर्यं च ॥२॥

आलेप प्रथम उपचार है। यह सर्व (प्रकार के) शोफ के लिए सामान्य और प्रधान है। इसका वर्णन प्रत्येक रोग के वर्णन के समय करेंगे। तत्पश्चात् बंध प्रधान है। उस से व्रण का शोधन तथा रोपण होता है और अस्थियों तथा संधियों में स्थिरता हो जाती है ॥२॥

वक्तव्य—आद्य—ओषधि द्रव्यों से करने वाले उपचारों में प्रथम। सामान्य—छः प्रकारों के शोफों में उपयोगी। प्रधानतम—शीघ्र पीड़ा हरण करने के कारण।

तत्र प्रतिलोममालिम्पेन्नानुलोमम्। प्रतिलोमे हि सम्यगौषधमवतिष्ठतेऽनुप्रविशति रोमकूपान् स्वेदवाहिभिश्च सिरामुखैर्वीर्यं प्राप्नोति ॥३॥

लेप प्रतिलोम करना चाहिए, अनुलोम नहीं। क्योंकि प्रतिलोम करने से ओषधि ठीक ठीक लग जाती है, रोमकूपों में प्रवेश करती है और स्वेदवाही सिराओं के मुखों में प्रवेश करके अपने गुण को भी करती है ॥३॥

वक्तव्य—प्रतिलोम—बालों का जो रुख होता है, उसकी विरुद्ध दिशा में।

न च शुष्यमाणमुपेक्षेत, अन्यत्र पीडयितव्यात्; शुष्को ह्यपार्थको रुक्करश्च[1] ॥४॥

पीड़न के अतिरिक्त सूखे लेप को नहीं रहने देना चाहिये। सूखा लेप निरर्थक और पीडाकर होता है ॥४॥

वक्तव्य—अन्यत्र पीडयितव्यात्—व्रणशोथ में जब पीड़न द्वारा भीतर के पूय को बाहर निकालने की आवश्यकता होती है तब लेप को सूखा रखना चाहिये। क्योंकि पीड़न का कार्य आर्द्रावस्था में नहीं हो सकता—पूयगर्भानणुद्वारान् व्रणान् मर्मगतानपि। यथोक्तैः पीडनद्रव्यैः समन्तात् परिपीडयेत्॥ शुष्यमाणमुपेक्षेत प्रदेहं पीडनं प्रति। न चाभिमुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्रसिच्यते॥ इस के अतिरिक्त जब अन्य अर्थप्राप्ति करना हो तब लेप सूखा हो

---

१ ०ऽरुष्करश्च.

जाने पर निकाल देना चाहिये। अनर्थकः—उद्दिष्ट अर्थ न करने वाला। आलेप के दशविध अर्थ होते हैं—दशविधश्च सम्यग्दालेप। तद्यथा—१ स्नैहिक, २ निर्वापण, ३ प्रसादन, ४ स्तम्भन, ५ विलयन, ६ पाचन, ७ पीडन, ८ शोधन, ९ रोपण, १० सवर्णीकरणश्च। (अ संग्रह)। शुष्कावस्था में पीडन के अतिरिक्त शेष अर्थ सिद्ध नहीं होते। स्वरदनः—अरक्षरश्च ऐसा भी पाठ है। परन्तु शुष्क लेप से व्रण उत्पन्न होने का कोई विशेष कारण नहीं है। पीडामात्र हमेशा होती है और उस का प्रत्येक को अनुभव होता है। पीडा के अतिरिक्त अष्टाङ्गसंग्रह में निम्न दोष बतलाए गये हैं—शुष्क हि दाहोषरागदाव्यावस्वग्ल्लानि वर्धयति। (उत्तरस्थान. ३०)।

स त्रिविधः—प्रलेपः, प्रदेह, आलेपश्च। तेषामन्तरम्—प्रलेपः शीतस्तनुरविशोषी विशोषी च; प्रदेहस्तूष्णः शीतो वा बहलोऽबहुरविशोषी च; मध्यमोऽत्रालेपः ॥५॥

वह लेप तीन प्रकार का है—१ प्रलेप, २ प्रदेह, और ३ आलेप। इन में यह भेद है। 'प्रलेप' वह है जो ठंडा और पतला प्रयुक्त होता है और जो (क्लेद को) सुखाने वाला या न सुखाने वाला है। 'प्रदेह' वह है जो गरम या ठंडा, मोटा या पतला प्रयुक्त होता है और जो क्लेदशोषक नहीं है। 'आलेप' वह है जो सब बातों में मध्यम होता है ॥५॥

तत्र, रक्तपित्तप्रसादकृदालेपः; प्रदेहो वातश्लेष्मप्रशमनः संधानः शोधनो रोपणः शोफवेदनापहश्च; तस्योपयोगः क्षताक्षतेषु, यस्तु क्षतेषूपयुज्यते स भूयः कल्क इति संज्ञां लभते निरुद्धालेपनसंज्ञः; तेनास्रावसन्निरोधो मृदुता पूतिमांसापकर्षणमनन्तर्दोषता व्रणशुद्धिश्च भवति ॥६॥

इन में प्रलेप रक्तपित्तजन्य शोफ को शान्त करने वाला है। प्रदेह वातश्लेष्मजन्य शोफ को शान्त करने वाला, संधानीय, शोधन, रोपण और सूजन तथा पीडा का नाश करने वाला होता है। उस का उपयोग व्रणयुक्त शोथ या व्रणरहित शोथ दोनों में होता है। जो घाव पर उपयोग किया जाता है, वह फिर 'कल्क' कहलाता है। उसे 'निरुद्धालेपन' भी कहते हैं। उस से स्राव का निरोध होता है, स्थान मृदु हो जाता है, सड़े गले मांस का अपकर्षण होता है, भीतर निर्दोषता और व्रण की शुद्धि होती है ॥६॥

वक्तव्य—निरुद्धालेपनमत्र—स्राव का निरोध करने के कारण उसे 'निरुद्धालेपन' कहते हैं। लुगदी (कल्क) के स्वरूप में प्रयुक्त होता है, इसलिये 'कल्क' भी कहते हैं। यहाँ प्रदेह और प्रलेप के जो गुणधर्म वर्णन किये हैं उससे बिलकुल विरुद्ध गुणधर्म अष्टाङ्गसंग्रह में मिलते हैं। यत्तु शीतस्तनुर्मृदुर्मुहुश्च प्रयुज्यते च प्रदेहो रक्तपित्तत्वचां प्रसादकृत्। प्रलेपस्तूष्ण शीतो वा बहलश्च तथा वातश्लेष्मप्रशमन ॥ (उत्तर स्थान, अ. ३०)।

१ प्रलेपप्रदेहयोरन्तर. २ बहलो बहुरविशोषी. ३ निरोधालेपनमत्र

अविदग्धेषु शोफेषु हितमालेपनं भवेत्।
यथास्वं दोषशमनं दाहकण्डूरुजापहम् ॥७॥
त्वक्प्रसादनमेवाग्र्यं मांसरक्तप्रसादनम्।
दाहप्रशमनं श्रेष्ठं तोदकण्डूविनाशनम् ॥८॥
मर्मदेशेषु ये रोगा गुह्येष्वपि तथा नृणाम्।
संशोधनाय तेषां हि कुर्यादालेपनं भिषक् ॥९॥
षड्भागं पैत्तिके स्नेहं चतुर्भागं तु वातिके।
अष्टभागं तु कफजे स्नेहमात्रां प्रदापयेत् ॥१०॥

शोफ की अविदग्धावस्था में आलेपन ही हित है। आलेपन दोषानुसार उनकी शान्ति करता है, दाह कण्डू और पीड़ा को दूर करता है ॥७॥ त्वचा की प्रसन्नता के लिए सर्वश्रेष्ठ है, रक्त और मांस को भी प्रसन्न करता है, दाह की शान्ति करने के लिए श्रेष्ठ है और पीडा तथा कण्डु को नाश करता है ॥८॥ मर्म स्थानों पर तथा गुह्य प्रदेशों में जो रोग हो जाते हैं उन के संशोधन के लिए वैद्य आलेपन का ही उपयोग करें ॥९॥ पित्त के रोगों में छठा भाग, वायु के रोगों में चौथा भाग और कफ के रोगों में आठवाँ भाग स्नेह की मात्रा (आलेपन के द्रव्यों में) डालनी चाहिए ॥१०॥

वक्तव्य—अविदग्ध—जो पाकाभिमुख नहीं है। रोग—सद्भर्म के अनुसार शोफ समझना चाहिये। गुह्येष्वपि—जननेन्द्रिय तथा उसके समीपवर्ती प्रदेश में।

तस्य प्रमाणमार्द्रमाहिषचर्मोत्सेधमुपदिशन्ति ॥११॥

आलेपन (की मोटाई) का प्रमाण भैंसा के गीले चमड़े की मोटाई के समान बतलाते हैं ॥११॥

न चालेपं रात्रौ प्रयुञ्जीत, मा भूच्छैत्यपिहितोष्मणस्तदनिर्गमाद्विकारप्रवृत्ति(द्धि)रिति ॥१२॥

आलेपन की शीतलता से रुकी हुई उष्णता बाहर न निकलने से शोफ की वृद्धि न हो जाय इसलिये रात्रि में आलेप करना योग्य नहीं है ॥१२॥

वक्तव्य—शैत्यपिहितोष्मणः—शैत्यपिहितोष्मणः 'शोफस्य' इति शेष। शैत्य का सम्बध कुछ टीकाकार रात्रि के साथ करते हैं—रात्रिशैत्येन शरीरोष्मण कृतापिधानस्य (इन्दु)। रात्रि के समय आलेप न करने का दूसरा भी एक कारण संग्रह में दिया है—पुष्कलावतस्तु पठति। तमसा पिहितो सूक्ष्मा रोमकूपैरनाहृतै। लेपादिनैव निर्याति रात्रौ नालेपयेदतः ॥ संग्रह में रात्रि का निषेध प्रदेह के सम्बध में दिया है। चक्र के अनुसार अन्य प्रकार के जो लेप होते हैं, उनका प्रयोग रात्रि के समय करने में आपत्ति नहीं है। इस में सदेह नहीं कि लेप की परिभाषा में बहुत मतभिन्नता मिलती है, जिस का प्रत्यय संग्रह तथा डल्हणाचार्य की टीका से मालूम होता है।

प्रदेहसाध्ये व्याधौ तु हितमालेपनं दिवा।
पित्तरक्ताभिघातोत्थे सविषे च विशेषतः ॥१३॥
न च पर्युषितं लेपं कदाचिदवचारयेत्।
उपर्युपरि लेपं तु न कदाचित् प्रदापयेत् ॥१४॥

१ तस्य प्रमाण मदिषार्द्रचर्मोच्छ्रायापेक्षयाऽस्थूल इति.

ऽप्माणं वेदनां दाहं घनत्वाज्जनयेत् स हि ।
 च तेनैव लेपेन प्रदेहं दापयेत पुनः ।
शुष्कभावात्स निर्वीर्यो युक्तोऽपि स्यादपार्थकः ॥१५॥

प्रदेहसाध्य व्याधियों में, विशेष करके रक्त, पित्त, अभि-त और विष जन्य व्याधियों में दिन में ही लेप करना शस्त है ॥१३॥ बासी लेप कदापि उपयोग नहीं करना चाहिये तथा (सूखे हुए) लेप के ऊपर दूसरा लेप भी नहीं करना चाहिये ॥१४॥ क्योंकि कड़ा हो जाने से वह गरमी, पीड़ा और दाह को पैदा करता है । एक समय सूखे हुए लेप को गीला करके फिर प्रयुक्त नहीं करना चाहिये क्योंकि शुष्क हो जाने से निर्वीर्य वह लेप प्रयुक्त करने पर भी व्यर्थ हो जाता है ॥१५॥

वक्तव्य—न च पर्युषित लेपम्—लेप के उपयोग के संबंध में यहाँ जो बातें बतलाई गई हैं वे तीनों प्रकार के आलेप के विषय में समझनी चाहिएं। पाश्चात्य वैद्यक में आलेप की सर्वांगीण कल्पना प्रदर्शित करने के लिये एक ठीक प्रतिशब्द नहीं है किन्तु पेस्ट ( Paste ), पिगमेंट या पेंट ( Pigment or Paint ), और प्लास्टर ( Plaster ) इनका उपयोग लेप के तौर पर स्थानिक शोफनिवारण के लिये होता है ।

अत ऊर्ध्वं व्रणबन्धनद्रव्याण्युपदेक्ष्यामः; तद्य-था—क्षौमकार्पासाविकदुकूलकौशेयपत्रोर्णचीनपट्ट-चर्मान्तर्वल्कलालाबूशकललताविदलरज्जुतूलफल-सन्तानिकालौहानीति; तेषां व्याधिं कालं चावेक्ष्यो-पयोगः; प्रकरणतश्चैषामादेशः ॥१६॥

अब यहाँ से व्रणबंधन द्रव्यों का उपदेश करते हैं । (व्रण-बंधन में ये पदार्थ उपयोगी होते हैं)—क्षौम, कार्पास, आविक, दुकूल, कौशेय, पत्रोर्ण, चीनपट्ट, चर्म, अन्तर्वल्कल, अलाबू-शकल, लता, विदल, रज्जु, तूलफलसंतानिका और लौहादि धातु के उपयोगी पदार्थ। व्याधि और समय को देखकर इनका उपयोग करे। इनका विशेष विवरण भिन्न भिन्न प्रक-रणों में दिया जायगा ॥१६॥

वक्तव्य—क्षौम—अतसी या सन के सूत्रों से बनाया हुआ वस्त्र ( Flax ) । कार्पास रुई से बनाया हुआ वस्त्र । आविक—बकरी के रोम से बनाया हुआ वस्त्र, ऊन ( Wool )। दुकूल—अत्यंत महीन रेशम का वस्त्र । कौशेय—रेशम । पत्रोर्ण—अनेक प्रकार की वनस्पतियों के पत्तों से बनाया हुआ वस्त्र । चीनपट्ट—चीन देश में बनाया हुआ वस्त्र । अन्तर्वल्कल—वृक्षों के भीतर की नरम छाल । विदल—बाँस की खपची । तूलफल-सन्तानिका—द्विगुण चतुर्गुण रुई का वस्त्र । लौहानि—सुवर्ण, रौप्य, ताम्र इत्यादि धातुओं के तार, पत्र वगैरह । प्रकरणतः—भिन्न भिन्न विषयों के अध्यायों में । यथा—सर्पदंश के प्रकरण में रज्जु का उपयोग—सा तु रज्ज्वादिभिर्बद्धा विषप्रतिकरी मता । अस्थिभंग के प्रकरण में अन्तर्वल्कलों का उपयोग—मधूको-दुम्बराश्वत्थपलाशककुभत्वचः । वंशसर्जवटानां च कुशार्थमुपसंहरेत् ॥ गात्रागत सद्योव्रण के प्रकरण में चर्म का उपयोग—चर्मणा गोफणाबधः कार्यो यो वा हितो भवेत् ॥ इत्यादि ।

तत्र कोशदामस्वस्तिकानुवेल्लितमु(प्र)तोली-मण्डलस्थगिकायमकखट्वाचीनविबन्धवितानगोफणा-पञ्चाङ्गी चेति चतुर्दश बन्धविशेषाः । तेषां नाम-भिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः ॥१७॥

बंधों के भेद—१ कोश, २ दाम, ३ स्वस्तिक, ४ अनुवेल्लित, ५ मुत्तोली, ६ मण्डल, ७ स्थगिका, ८ यमक, ९ खट्वा, १० चीन, ११ विबंध, १२ वितान, १३ गोफण और १४ पंचांगी ये चौदह प्रकार के बंध हैं । नाम ही से इनकी रचना अधि-कांश स्पष्ट हो जाती है ॥१७॥

वक्तव्य—वाग्भट में 'उत्संग' नामक एक अधिक बंध वर्णन किया है । बंध को अंग्रेजी में 'बँडेज' (Bandage) कहते हैं ।

तत्र कोशमङ्गुष्ठाङ्गुलिपर्वसु विदध्यात्, दाम संबाधेऽङ्गे, सन्धिकूर्चकभ्रूस्तनान्तरतलकर्णेषु स्वस्तिकम्, अनुवेल्लितं तु शाखासु, ग्रीवामेढ्रयोः प्रतोलीं, वृत्तेऽङ्गे मण्डलम्, अङ्गुष्ठाङ्गुलिमेढ्राग्रेषु स्थगिकां, यमलव्रणयोर्यमकं, हनुशङ्खगण्डेषु खट्वाम्, अपाङ्गयोश्चीनं, पृष्ठोदरोरःसु विबन्धं, मूर्धनि वितानं, चिबुकनासौष्ठांसबस्तिषु गोफणां, जत्रुण ऊर्ध्वं पञ्चाङ्गीमिति; यो वा यस्मिन् शरीरप्रदेशे सुनिविष्टो भवति तं तस्मिन् विदध्यात् ॥१८॥

उन में से अँगूठे और अंगुली के पोरवों में कोशबंध लगाने । पीड़न युक्त अंग में दाम बंध लगावे । संधि, कूर्चमर्म, भ्रुकुटी और स्तनों के बीच का भाग, हस्ततल, पादतल और कान इन स्थानों में स्वस्तिक बंध लगावे । शाखाओं में अनुवेल्लित बंध लगावे । गर्दन और लिंग पर प्रतोलीबंध लगावे । गोलस्थान में मंडलबंध लगावे । अँगूठा, अंगुलि और लिंग इनके नोंक पर स्थगिकाबंध लगावे । दो समीप-वर्ती व्रणों पर यमक बंध लगावे । ठोड़ी, कनपटी और कपोल इन पर खट्वाबंध लगावे । अपांग प्रदेशों में चीनबंध लगावे । पीठ, उदर और वक्षःस्थल पर विबंधबंध लगावे । सिर पर वितानबंध लगावे । ठोड़ी की नोक, नासिका, होठ, कंधा और बस्तिप्रदेश इन स्थानों में गोफणाबंध लगावे । जत्रु के ऊपर पंचांगीबंध लगावे । अथवा जो बंध शरीर के जिस अंग में ठीक ही उसे ही वहाँ लगावे ॥१८॥

वक्तव्य—शल्यतन्त्र में बन्धनकर्म ( Bandaging ) एक आवश्यक अंग है । प्रत्येक शस्त्रक्रिया करने के पश्चात्, प्रतिदिन व्रणोपचार करने के पश्चात्, आघात, चोट, मोच, रक्तस्राव, अस्थिभंग, संधिविश्लेष इत्यादि अनेक घटनाएँ हो जाने के पश्चात् विकृत अंग बंधद्वारा बांधना पड़ता है । शरीर के भिन्न भिन्न अंगों की रचना भिन्न भिन्न होने के कारण एक प्रकार का बंध सब स्थानों में उपयोगी नहीं हो सकता । इसलिये भिन्न भिन्न स्थानों के अनुसार भिन्न भिन्न प्रकार के बंध लगाने पड़ते हैं । बंध प्रायः कपड़े का एक लंबा पट्टा होता है । भिन्न भिन्न स्थानों के लिये भिन्न भिन्न लंबाई और चौड़ाई के पट्ट आवश्यक होते हैं । इन लंबे पट्टों से

शरीर के भिन्न भिन्न अंगों के अनुरूप बंध सुचारु रूप से बांधने के लिये अभ्यास की अत्यंत आवश्यकता होती है। केवल भिन्न भिन्न प्रकार के बंध बांधने की विधि पढ़ने से या मुखोद्गत करने से बंध लगाना नहीं आ सकता। प्राचीन काल में बंध लगाने का अभ्यास पुस्तमय पुरुषों (Dumy) के अंगों पर (सूत्रस्थान अ ९) किया जाता था। परन्तु इससे उत्तम उपाय अपने सहाध्यायी मित्रों पर बंध लगाना है। तीन विद्यार्थी मिलकर यह कार्य उत्तम रूप से कर सकते है। एक विद्यार्थी पुस्तक से बंध लगाने की विधि पढ़े और दूसरा विद्यार्थी उस विधि के अनुसार तीसरे के अंग पर उसको लगाने का अभ्यास करे। इस प्रकार पारी पारी से करने पर सब को अभ्यास हो जाता है। पाश्चात्य शल्यतन्त्र में जो बंध प्रयुक्त हैं, वे प्राय इन बंधों के तौर पर होते हैं। अत उनके आधार पर इन बंधों का स्वरूप निश्चित करना प्राप्त है। यद्यपि 'तेषां नामभिरेव प्रायेणाकृतयो व्याख्याता' ऐसा लिखा है तथापि कुछ बंध ऐसे हैं कि उनकी आकृति का बोध नाम से नहीं हो सकता। यथा—विबंध दाम, यमक और खट्वा-दोष उत्पन्न। (१-२) कोश और स्थगिका बंध—कोशबंध तरवार के म्यान सदृश लंबा होता है। अंग्रेजी में इसको 'शीथ बैंडेज' (Sheath Bandage) कह सकते हैं। स्थगिकाबंध भी कोशबंध के समान होता है परन्तु इसकी लंबाई कुछ कम होती है, इसलिए उसका स्वतन्त्र निर्देश किया है। स्थगिका का अर्थ - पान की डब्बी—स्थगिका स्थगिका लम्बमान ताम्बूलकारकम्। (इन्दु)। इस ताम्बूलकरक के डब्बे की भांति यह बंध होता है। इसको अंग्रेजी में 'स्टंप बैंडेज' (Stump Bandage) कह सकते हैं। (३) स्वस्तिकबंध—यह स्वस्तिकाकारबंध है—स्वस्तिकाकृति स्वस्तिक यदूर्ध्वं दक्षिणारेखाभो वाम याति पुन परिवृत्याधो दक्षिणादूर्ध्वं वामम्। (इन्दु)। व्यावहारिक दृष्टि से इसका स्वरूप हिंदी के चार (४) या अंगरेजी के आठ (8) अंक के समान होता है। अंग्रेजी में 'क्रासबैंडेज' और 'स्पैकाबैंडेज' (Cross or spica Bandage) स्वस्तिकबंध के ही प्रकार हैं। (४) दामबंध—इस बंध से कोई विशेष आकार निर्णीत नहीं हो सकता। पीडायुक्त अंग में पीडा निवारण करने के लिये इसका उपयोग होता है। यह माला के आकार का एक कपड़े का लंबा पट्ट मालूम होता है। इसका कोई खास प्रतीक पाश्चात्य बंधों में नहीं दिखाई देता। पीडाहरणार्थ यह कसके बांधा जाता है। (५) अनुवेल्लितबंध—वल्ली जिस तरह वृक्ष पर ऊपर चढ़ती है, उस तरह यह बंध शरीर पर नीचे से ऊपर लपेटा जाता है। इसलिये इसको अनुवेल्लित कहते हैं। इसका सादृश्य अंग्रेजी स्पैरल बैंडेज (Spiral Bandage) के साथ होता है। (६-७) मुत्तोलिबंध, मण्डलबंध—इनकी कोई विशेष आकृति नहीं मालूम होती है। इनके लिये वस्त्रपट्ट उतना चौडा हो, जितना बंधन का स्थान चौड़ा हो और लपेट ठीक एक के ऊपर दूसरा लगाया जाय। इनके लिये कोई ठीक प्रतीक पाश्चात्यबंधों में नहीं दिखाई देता। (८) यमक बंध—यह भी कोई विशेष आकार का बंध नहीं है। केवल एक बेर दो व्रणों के लिये लगाया जाता है, इसलिये यमकबंध कहलाता है। इसका भी कोई प्रतीक पाश्चात्यबंधों में नहीं है। (९) खट्वाबंध—यह चार पट्टों का बन्धन बंध है—खट्वा चतुर्बाहुपट्टकम् (इन्दु)। इसको अंग्रेजी में टेलड बंडेज (Four tailed Bandage) कह हैं और इसका उपयोग उसी बंडेज के स्थान पर होत (१०) चीनबंध—इससे भी कोई विशेष आकार निर्दि होता। एक छोटे वस्त्र पट्ट से यह बंध लगाया जाता स्तोकविस्तीर्णा आयता पट्टिका चीनम्। (इन्दु)। इसका आधुनिक नेत्रबंध (Bandage for the eye) के साथ है। (११) विबंधबंध—यह बंध अनेक छोटे मोटे वस्त्र बनाया जाता है—विबंधो विबंधो बन्ध म च वह चीरिक इसके नाम और लगाने के स्थान से आधुनिक 'मैनी बंडेज' (Many tailed Bandage) के साथ अधिक सादृश्य होता है। (१२) वितानबंध—शामियान तरह यह बंध सिर पर फैलाया हुआ लपेटा जाता है। सादृश्य आधुनिक 'किफेलाईन बंडेज (Capheline Band के साथ होता है। (१३) गोफणाबंध—पक्षिनिवारणार्थ फेंकने के लिये जो एक साधनविशेष होता है उस आका बंध—गोष्फण इव गोष्फणा कृषीवलानां पक्षिवारणाय प्र पाषाणधारणम्। (इन्दु)। आकृति की दृष्टि से इसका स आधुनिक स्लिंग बंडेज (Sling Bandage) के साथ है। गुदव्रण में भी इस बंध का उपयोग होता है। कार्य की दृष्टि से टी बंडेज (T Bandage) के साथ सादृश्य है। परन्तु टी बंडेज के लिये 'कौपीनबंध' अधिक योग्य है। (१४) पञ्चाङ्गीबंध—इस बंध में पाँच होते हैं—यस्मिन् पट्टे चत्वारो बाहव, एका चोर्ध्वं पट्टिका। (इ इस बंध का कोई ठीक प्रतीक आधुनिक बंधों में नहीं दि देता। (१५) उत्सङ्गबंध—वाग्भट में यह एक अधिक निर्दिष्ट किया है और बंधों की संख्या पन्द्रह बतलाई इसका उपयोग बाहु में करने के लिये कहा है परन्तु इ आकृति इसके वर्णन से स्पष्ट नहीं होती—उत्सङ्गमिव वि बाहाने कण्ठावलम्बमानम्। (इन्दु)। यह बंध एक प्र का आर्म स्लिंग बैंडेज ही (Arm sling Bandag मालूम होता है।

मुख्य मुख्य बंध बांधने की आधुनिक पद्धतियां—हाथ की का कोश बंध—इसके लिये ½ इंच चौड़ी पट्टी पर्याप्त है। कलाई के ऊपर एक सिरे को एक या दो बार इस प्रकार लपेटना चाहिये कि उस का दो या तीन इंच का भाग से बाहर निकला रहे। पश्चात् पट्टी हाथ के ऊपर से अंगु के सिरे तक लेकर वहाँ से ऊपर की ओर अनुवेल्लित बंध भांति अंगुलि के मूल तक लपेटना चाहिये। फिर वहाँ से के ऊपर होकर कलाई तक ले आना चाहिये और अन्त एक या दो लपेट कलाई पर लगाकर पट्टी के पहले सिरे साथ बांध देना चाहिये। स्वस्तिक बंध—संधियों के लिये बंध बहुत उपयुक्त है। जिस स्थान पर बंध बांधना हो उस नीचे से पट्टी बांधना प्रारंभ करना चाहिये। प्रथम एक दो लपेट लगा कर पश्चात् पट्टी को अंग के एक ओर से के ऊपर होते हुए दूसरी ओर ले आना चाहिये। फिर वह पट्टी को अंग के पीछे से होकर संधि के ऊपर होते हुए

ओर उस स्थान तक ले जाना चाहिये जहाँ से पहले पट्टी ाने का प्रारंभ हुआ था। इस प्रकार अधिक लपेटों द्वारा ो को पूरा ढक देना चाहिये। अनुवेल्लितबंध—यह शाखाओं संधि स्थान छोड़ कर अन्य स्थानों के लिये बहुत उपयोगी। जिस स्थान पर बंध लगाना है उसके नीचे की ओर से धना प्रारंभ करना चाहिये। प्रथम दो लपेट एक ही स्थान लगा कर फिर पट्ट ऊपर की ओर इस प्रकार ले जाना हिए कि प्रत्येक लपेट पूर्व लपेट के ⅔ ऊपरी भाग को ढक। ऊपर की ओर अंग कुछ अधिक मोटा होने के कारण पेट अंग पर ठीक नहीं बैठते। उनको ठीक करने के लिये पेटों को मोड़ देना पड़ता है। उन मोड़ों को लगाते समय रंभ में कुछ कठिनता अवश्य होती है। परंतु निम्न नियमों पर यान रखते हुए थोड़ा अभ्यास करने से यह कार्य सुकर ो जाता है। (१) जहाँ तक हो सके मोड़ अंग के बाहर की ोर दिये जायँ तथा अस्थि के उभार पर न हों। (२) मोड़ े समय पट्टी को ढीली करने के पश्चात् उस हाथ को, जिससे ट्टी पकड़ी हुई है, इस प्रकार घुमाना चाहिए कि यदि पहले थेली अंग की ओर थी तो अब वह बाहर की ओर हो जाय और पृष्ठभाग अङ्ग की ओर हो जाय। इससे पट्टी स्वयं अपने ही ऊपर मुड़ जायगी। उसका ऊपर का किनारा नीचे होगा और नीचे का किनारा ऊपर चला जायगा। जिस स्थान पर मोड़ देना है, वहाँ दूसरे हाथ की अंगुलि रखने से यही कार्य होता है। (३) मोड़ देने के समय हाथ अंग से कुछ ऊँचा रक्खा जाय तथा पट्टी अधिक ढीली भी न रक्खी जाय। इस प्रकार मोड़ लगाने के पश्चात् पट्टी को फिर कस कर लपेट लगाना चाहिये। जहाँ मोड़ की आवश्यकता हो, वहाँ मोड़ लगा कर यह बंध दूसरे सिरे तक लगा दिया जाता है। स्थगिकाबंध—यह बंध ऊर्ध्व शाखा या अधःशाखा के किसी अंग का छेदन (Amputation) करने के पश्चात् प्रयुक्त होता है। पहले कटे हुए स्थान से पाँच या छः इंच ऊपर बाएँ हाथ के अँगूठे और अंगुलियों के बीच में अंग को पकड़ कर वहाँ ही दो या तीन लपेट लगा दिये जाते हैं। तदनंतर पट्टी को आगे अँगूठे से दबा कर उस को उलट कर ठूँठ पर से पीछे की ओर लिया जाता है। वहाँ अंगुलियों से दबा कर फिर पहले लपेट के बाहर के भाग को ढकते हुए आगे की ओर लिया ता है। तीसरा लपेट पहले लपेट के भीतर की ओर रहता। इस प्रकार लपेटों को लगा कर ठूँठ पूरा ढक दिया जाता और प्रत्येक लपेट आगे की ओर अँगूठे से और पीछे की ोर अंगुलियों से दबा दिया जाता है। अन्त में ठूँठ को ढकने ाले लपेटों को स्थिर करने के लिये अंग के चारों ओर कुछ ोल लपेट लगा दिये जाते हैं। अथवा ठूँठ के प्रत्येक लपेट के श्चात् एक गोल लपेट भी लगा सकते हैं, जिस से वह लपेट ीला न होने पावे और हाथ को भी तकलीफ कम हो। तद्वावध—इस का उपयोग अधोहन्वस्थिभंग में होता है। इस के लिये एक गज लंबा और तीन इंच चौड़ा कपड़े का ट्टा चाहिये। इस का मध्य किनारे से एक इंच छोड़ कर चार इंच तक चीरा जाता है तथा दोनों सिरे भी मध्यच्छेद के दोनों ओर दो दो इंच स्थान छोड़ कर चीरे जाते हैं। इस से यह पट्टा मध्यच्छिद्र और चतुरंग युक्त हो जाता है। अब मध्यच्छिद्र में ठोढ़ी की नोक इस प्रकार से रखे कि पट्टी का तंग भाग नीचे के होठ नीचे और चौड़ा भाग हनु के नीचे आ जाय। तदनंतर तंगभाग के साथ सीधा सम्बन्ध रखने वाले दो सिरे गुद्दी पर और चौड़े भाग के साथ सम्बन्ध रखने वाले दो सिरे माथे पर बांधना चाहिये। अन्त में माथे की गांठ का सम्बन्ध पिछली गांठ के साथ किया जाता है, जिस से वह अपने स्थान से न सरक जाय। नीनवध—इस का उपयोग पीड़ित नेत्र पर कवलिका रखने के लिये होता है। प्रथम पीड़ित नेत्र के ऊपर माथे पर पट्टी के एक सिरे को रख कर वहाँ से दूसरे नेत्र की तरफ माथे पर ही पट्टी ले आओ और सिर के चारों ओर घुमाते हुए पीड़ित नेत्र के दूसरी ओर के कर्ण के ऊपर तक पहुँचने के पश्चात् नीचे उतरना आरंभ करो। जब पट्टी दूसरी ओर के कान के पास पहुँच जाय तो कान के नीचे से निकाल कर नेत्र के ऊपर से माथे पर लिपटे हुए पट्टी पर पिन की सहायता से कस देना चाहिये। विबंधबंध—यह बंध उदर और उरःप्रदेश में लगाने के लिये उत्तम है। जब वस्त्र बार बार बदलना होता है तब इस के प्रयोग में सुभीता रहता है। यह बंध कई पट्टियों से बनाया जाता है। पट्टियाँ दो इंच चौड़ी और इतनी लम्बी होनी चाहिये कि वह उदर या वक्ष के चारों ओर डेढ़ बार लपेटी जा सके। उद्देश्य यह है कि बंध लगाते समय एक ओर की पट्टियाँ दूसरी ओर की पट्टियों को अच्छी तरह से ढक ले। इन में से एक पट्टी दूसरी पट्टियों से एक फुट तक अधिक लम्बी रहनी चाहिये। यह पट्टियाँ एक दूसरे के ऊपर इस प्रकार रक्खी जाती हैं कि ऊपर वाली पट्टी नीचे वाली पट्टी के ऊपरी किनारे को अच्छी तरह से ढक दे। पट्टियाँ रखने का प्रारंभ सब से लम्बी पट्टी से होता है। इसके पश्चात् इन पट्टियों का बीच का भाग एक चौकोर कपड़े के टुकड़े के साथ सी दिया जाता है। इस का प्रयोग उदर के लिये होता है। लम्बी पट्टी नीचे की ओर होती है। बंध लगाने का प्रारंभ ऊपर से होता है और अंत में लंबी पट्टी उस के चारों ओर लपेटी जाती है जिस से बंध ऊपर की तरफ न सरक जाय। जब बंध छाती के ऊपर लगाने के लिये बनाया जाता है, तब लंबी पट्टी के स्थान में ऊपर की ओर बीच के कपड़े के साथ दो इंच की दूरी पर दो लंबी पट्टियां सी देनी चाहिये। यह बंध नीचे से ऊपर की तरफ लगाया जाता है और अन्त में लंबी पट्टियाँ कंधों पर से होकर फिर आगे की ओर ला कर बंध के साथ पिन के द्वारा लगाई जाती है जिस से बंध नीचे न सरक जाय। वितानवध—यह बंध हैट की तरह सिर को ढक लेता है। इस के लिये दो पट्टियों की आवश्यकता होती है—एक दो इंच चौड़ी और दूसरी तीन इंच चौड़ी। इन दोनों के सिरों को आपस में सी दिया जाता है। परंतु दो पट्टियों के दो स्वतंत्र वेलन बनाये जाते हैं। छोटी पट्टी का वेलन दाहिने हाथ में और बड़ी पट्टी का वेलन बायें हाथ में लेकर वैद्य रोगी के पीछे खड़ा होता है जो कुर्सी या तिपाई पर बिठा दिया जाता है। तदनंतर दोनों पट्टियों का सिया हुआ भाग रोगी के माथे पर जितना भी नीचा, यानि भ्रुकुटियों पर, हो सके उतना नीचा रख कर दोनों वेलनों को विरुद्ध दिशा से

कानों के ऊपर लेकर पीछे गुद्दी के नीचे मिलाया जाता है। वहां मिलने के पश्चात् दोनों की दिशा फिर बदल जाती है। चौड़ी पट्टी सिर के चारों ओर पहले ही की भांति घूमती जाती है और छोटी पट्टी पीछे से आगे और आगे से पीछे होती हुई सिर को ढक लेती है। यह कार्य निम्न प्रकार किया जाता है। प्रथम बार गुद्दी पर मिलने के पश्चात् बड़ी पट्टी छोटी पट्टी के ऊपर से उस को दाबती हुई दाहिनी ओर को चली जाती है और छोटी पट्टी गुद्दी पर ही मोड़ कर सिर के ऊपर बिलकुल बीच में से माथे की ओर नासामूल तक चली जाती है। यह करते समय बेलनों को हाथों में अदला-बदल करने की आवश्यकता होती है। माथे पर दाहिनी ओर से आने वाली बड़ी पट्टी छोटी पट्टी के ऊपर से होती हुई सीधी बाईं ओर को चली जाती है और छोटी पट्टी मोड़ कर आगे से पीछे की ओर सिर के दक्षिणार्ध में बीच के लपेट के किनारे को कुछ ढकती हुई, जहां से प्रारम्भ हुआ था उसके पास चली जाती है। वहां फिर बड़ी पट्टी छोटी पट्टी के ऊपर से दाहिनी ओर चली जाती है और छोटी पट्टी मोड़ कर आगे की ओर सिर के वामार्ध में पहले लपेट के किनारे को कुछ ढकती हुई माथे पर चली जाती है। इस प्रकार अधिक लपेट लगाकर सारा सिर ढका जाता है। लपेट लगाते समय यह ध्यान में रखना चाहिये कि पीछे से आगे की ओर का लपेट सिर के वामार्ध में और आगे से पीछे की ओर का लपेट सिर के दक्षिणार्ध में हो। पूरा सिर ढक जाने के पश्चात् जब दोनों पट्टियां पीछे गुद्दी पर मिलती हैं, तब चौड़ी पट्टी अपने पूर्वक्रम के अनुसार दाहिनी ओर से माथे पर चली जाती है और छोटी पट्टी भी बड़ी पट्टी के नीचे से होकर बाईं ओर से लिपटी हुई माथे पर विरुद्ध दिशा में चली आती है और अन्त में पिन लगाकर दोनों को माथे पर स्थिर कर दिया जाता है। यह बंध बांधने के लिये कुछ कठिन होता है तथा रोगी को माथे में कुछ बेचैनी और गरमी पहुँचाता है। इसलिये इसका प्रयोग कम होता है। कौपीन बंध—यह बंध कौपीन सदृश या अंग्रेजी के (T) अक्षर जैसा होता है। इसलिये इसको कौपीन बंध या 'टी बैंडेज' कहते हैं। इसका विशेष उपयोग गुद और वृषण प्रदेश के लिए होता है। यह बंध दो पट्टियों का बना होता है। दोनों पट्टियां प्राय चार इंच चौड़ी रक्खी जाती हैं। उनमें से एक पट्टी को दूसरी पट्टी में बीच में लम्बाई की ओर सी दिया जाता है। बंध बांधते समय आड़ी पट्टी रोगी के कमर में बांधी जाती है और दूसरी पट्टी लंगोटी की तरह नितंबों के बीच से होती हुई अण्डकोष के ऊपर से सामने की ओर पहली पट्टी में बांधी जाती है। कभी कभी इसका सिरा दो भागों में चीर कर दो सिरे शिश्न के दोनों तरफ बांधे जाते हैं। अण्डकोष को बाहर रखना हो तो पट्टी के बीच में छेद करके उसमें से अण्डकोष को बाहर निकाल सकते हैं। यदि दो पट्टियों का बनाया हुआ बंध न मिले तो एक लंबी पट्टी से भी यह बंध लगाया जा सकता है। पहले कमर में पट्टी बांध कर उसकी गांठ सामने पेडू के समीप लानी चाहिये। वहां से पट्टी नितंबों के बीच में होती हुई पीछे कमर के पट्टी में अटकाकर फिर नितंबों के बीच में

से आगे पेडू पर लेकर दूसरी तरफ बांध देनी चाहिये। ग

बंध—यह बंध किसी चौकोर वस्त्र या रूमाल से बनाया ज

है। पहले वस्त्र को कर्णरेखा ( Diagonal ) में मोड़

त्रिकोणाकार बना लेना चाहिए। फिर इस त्रिकोण को

बार लपेट कर आवश्यकता के अनुसार चौड़ी लंबी पट्टी ब

जाती है, जो गोफण की तरह दोनों सिरों की अपेक्षा

भाग में अधिक चौड़ी होती है। इस पट्टी के दोनों सिरे ग

के पीछे दोनों कंधों पर से लेकर बांध दिये जाते हैं और इ

जो लटकन बनती है, उसी में अग्रबाहु या हाथ रक्खा जा

है। जब सारी बाहु और अग्रबाहु को सुरक्षित रखना

है, तब वस्त्र को केवल त्रिकोणाकार ही बना लेते हैं।

इसके दोनों सिरों को दोनों कंधों पर से लेकर गर्दन के

इस प्रकार बांध देना चाहिये कि त्रिकोण का तल हाथ

दिशा में और अग्र कोहनी की दिशा में हो। अन्त में तीन

सिरे को कोहनी के ऊपर से लेकर पहले दो सिरों के म

मिलाया जाता है या कोहनी के कुछ ऊपर ही पिन द्वारा अ

दिया जाता है। इस बंध को लगाते समय इतना ध्या

रखना चाहिये कि हाथ और अग्रबाहु के सामने से आनेवाल

पट्टी का सिरा उसी ओर के कन्धे पर होकर ग्रीवा के पी

चला जाय। जब बंध पट्टी की तरह बनाकर केवल हाथ

लटकाने के लिये प्रयुक्त होता है तब हाथ के सामने से आ

वाला सिरा दूसरी ओर के कंधे पर होकर ग्रीवा के पीछे आन

चाहिये। उत्संग बंध—यह बंध बाहु अग्रबाहु और हाथ

के समीप यथोचित स्थान पर कुछ काल तक स्थिर करने

लिये प्रयुक्त होता है। प्रथम बाहु और अग्रबाहु छाती पर ठी

रख कर उनके ऊपर से छाती के चारों ओर एक गोल फेर

लगा दिया जाता है। इसके पश्चात् कूर्पराग्र के समीप नी

से पट्टी दूसरे ओर के कंधे पर लाई जाती है। वहां से पी

पर होकर पट्टी कूर्पर के समीप आकर पहले लपेट को कु

ढकती हुई छाती के चारों ओर घूमती है। फिर कूर्पर के नीच

से दूसरी ओर के कंधे पर चली जाती है। इस प्रकार

लपेट छाती के चारों ओर बाहु और अग्रबाहु पर से प्रत्येक

समय कुछ ऊपर की तरफ बढ़ता हुआ घूमता है और दूसरा

कूर्पर के नीचे से प्रत्येक समय हाथ के तरफ कुछ बढ़ता हुआ

दूसरी ओर के कंधे के ऊपर चला जाता है। सारा बाहु और

अग्रबाहु इस प्रकार से ढका जाता है। अन्त में पट्टी के सिर

का पिन द्वारा स्थिर कर दिया जाता है।

अब तक सुश्रुतोक्त चौदह बंध और वाग्भटोक्त उत्संग

शरीर पर बांधने की पद्धतियां पाश्चात्य प्रचलित रीतियों के

अनुसार वर्णन की गई हैं। इन पन्द्रह बंधों के अतिरिक्त

और भी कई प्रकार के बंध प्रचलित हैं, जिनके नाम प्राय

स्थान के अनुसार रक्खे गये हैं। यथा-स्तन का बंध, सिर का

बंध, गुल्फ का बंध, वंक्षणमेखलाबंध इत्यादि। बुद्धिमान् वैद्य

उपर्युक्त बंध बांधने की रीतियों के अनुसार शरीर के प्रत्येक

अंग पर कुछ फर्क करके बंध लगा सकता है। इन अतिरिक्त

बंधों का वर्णन यहां करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

जिज्ञासु पाठक इनके लिये बंधविन्यास ( Bandaging ) के

अंग्रेजी पुस्तक देखें।

आयुर्वेदिक ग्रंथों में इन विविध बन्धों को बांधने की विधि कहीं भी स्पष्ट और विशदरूप से वर्णित नहीं मिलती। अतः ये विविध बंध प्राचीन काल में किस प्रकार बांधे जाते थे, इसका निश्चय करना बहुत कठिन हो गया है। परंतु निःसंदेह कहा जा सकता है कि बंध बांधने की जो विधियाँ बतलाई गई हैं वे एक आध बंध विधि छोड़कर प्रायः नवीन ढंग की हैं, पुरानी नहीं। इसके साथ ही साथ यह भी निःसंदेह कहा जा सकता है कि आयुर्वेद में बंधविन्यास में उन्नति हो चुकी थी।

यस्य व्रणस्योर्ध्वमधस्तिर्यक् च ॥१९॥

बंधों की गांठ (व्रण के) ऊपर की ओर नीचे या एक पार्श्व में होनी चाहिये ॥१९॥

वक्तव्य—व्रणस्थान के ठीक ऊपर गांठ बांधने से व्रण को बाधा पहुँचती है। इसलिये व्रणस्थान, छोड़ कर दूसरे स्थान पर गांठ बांधना उचित है। आजकल बंध स्थिर करने के लिये 'सेफटी पिन' ( Safety Pin ) का उपयोग होता है। इसमें बहुत सुविधा होती है और किसी प्रकार की हानि नहीं हो सकती। केवल पिन लगाते समय नीचे के अंग का ख्याल रख के लगाना चाहिये।

तत्र घनां कवलिकां दत्त्वा वामहस्तपरिक्षेपमृजुनाविद्धमसंकुचितं मृदु पट्टं निवेश्य बध्नीयात्। न च व्रणस्योपरि कुर्याद्ग्रन्थिमाबाधकरं च ॥२०॥

व्रण पर गाढ़ी कवलिका रखने के पश्चात् बाएँ हाथ में लिया हुआ पट्ट (दाहिने हाथ से) सीधा, बिना मोड़ के और अच्छी भाँति फैलाकर लपेट दे और पट्ट की गाँठ, व्रण में पीड़ा होने के कारण बिलकुल व्रणस्थान के ऊपर न बांधे ॥२०॥

वक्तव्य—इस सूत्र में बंध बांधने की विधि संक्षेप में वर्णन की गई है। बंध बांधने के पूर्व वस्त्रपट्ट का एक वेलन (Roller) बना लेना चाहिये। यह कार्य हाथों से या यन्त्र द्वारा भी हो सकता है। वेलन सख्त और एक सा लिपटा हुआ होना चाहिये। इससे शरीर पर बंध सीधा (ऋजु), बिना मोड़ के (अनाविद्ध), और ठीक फैलाकर (असंकुचित) बांधने में बहुत ही सुविधा होती है। वाम और दक्षिण हस्तपरिक्षेप केवल सापेक्ष है। दोनों में भी परिक्षेप की आवश्यकता होती है। यदि रोगी के बाएँ अंग पर बंध बांधना हो तो प्रारंभ में बंध का वेलन वैद्य के दाहिने हाथ में और सिरा बाएँ हाथ में होना चाहिये। यदि रोगी के दाहिने अंग पर बांधना हो तो बंध का वेलन वैद्य के बाएँ हाथ में और सिरा दाहिने हाथ में होना चाहिये। प्रत्यक्ष लपेटते समय वेलन को वाम हस्त से दक्षिण हस्त में और दक्षिण हस्त से वाम हस्त में बदलना पड़ता है। बंध सदा अंग के सामने की ओर भीतर से बाहर आना चाहिये और अंग के पीछे की ओर बाहर से भीतर को जाना चाहिये। अर्थात् बंध का वेलन अंग के भीतर की ओर से प्रारंभ होकर अंग के ऊपर होता हुआ बाहर की ओर और बाहर से अंग के पीछे होता हुआ भीतर की ओर उसके अन्त तक इस प्रकार जाता रहता है। इस सारे प्रयोग में वेलन अंग के संपर्क में रहना चाहिये। अंत में पट्टी के पहले सिरे के साथ अन्तिम सिरा इस प्रकार से बांध दे कि उसकी गाँठ सीधी व्रणस्थान के ऊपर न आ जाय, न उस गाँठ से व्रणस्थान को किसी प्रकार की पीड़ा हो सके। सेफटी पिन लगाना हो तो पहला सिरा खुला रखने की कोई आवश्यकता नहीं होती। अंतिम सिरे को थोड़ा दोहरा करके पिन लगा सकते हैं।

न च विकेशिकौषधेऽतिस्निग्धेऽतिरूक्षे विषमे वा कुर्वीत; यस्मादतिस्नेहात् क्लेदो, रौक्ष्याच्छेदो, दुर्न्यासाद्व्रणवर्त्मावघर्षणमिति ॥२१॥

(व्रण में प्रविष्ट होने वाली) वर्ती और व्रण पर लगाने का कल्क अतिस्निग्ध, अतिरूक्ष या विषम प्रविष्ट न करे। क्योंकि अतिस्निग्धता से व्रण में आर्द्रता होती है, अतिरूक्षता से व्रण फट जाता है और विषम रखने से व्रणमार्ग में रगड़ पैदा होती है ॥२१॥

वक्तव्य—विषम—दुर्न्यस्त। विकेशिका—अन्तर्वर्ती। इसका विशेष विवरण पाँचवें अध्याय में किया गया है। औषध—औषधिकल्क। सुश्रुत में कल्क और वर्ती के तीन अधिक दोष वर्णन किये हैं—न च विकेशिकौषधं नातिस्निग्धरूक्षमति-स्थूलमतितनुमत्युत्पीडमुत्कटं दुर्न्यस्तं वा दद्यात्। ... अतिस्थूलत्वाद् व्रणविशुद्धिः। गाढत्वाद् ... अवक्षेपत्वाद् व्रणवर्त्मावघर्षणम् ... ( सूत्रस्थान, अ. ३७ )।

तत्र व्रणायतनविशेषाद्बन्धविशेषस्त्रिविधो भवति—गाढः, समः, शिथिल इति ॥२२॥

व्रणों के स्थान (दोष और काल) के अनुसार बंधन तीन प्रकार का होता है—गाढ़, सम और शिथिल ॥२२॥

पीडयन्नरुजो गाढः सोच्छ्वासः शिथिलः स्मृतः।
नैव गाढो न शिथिलः समो बन्धः प्रकीर्तितः ॥२३॥

जो कसने पर भी व्रणस्थान में पीड़ा मालूम न हो वह गाढ़ (कड़ा) बंध है, जो कुछ सावकाश यानि ढीला हो वह शिथिल बंध है और जो न गाढ़ा न शिथिल हो वह समबंध होता है ॥२४॥

वक्तव्य—पीडयन्नरुजः—पीडयन्नवगाढमानोऽपि यो रुजां न करोति। सोच्छ्वासः—असम्यक् पीडितत्वेन सान्तर्वातः श्लथो नातिसंलग्नः।

तत्र स्फिक्कुक्षिकक्षावङ्क्षणोरुशिरःसु गाढः, शाखावदनकर्णकण्ठमेढ्रमुष्कपृष्ठपार्श्वोदरोरःसु समः, अक्ष्णोः सन्धिषु च शिथिल इति ॥२४॥

(स्थान के अनुसार बंधविशेष—) उनमें से नितंब, कुक्षि, बाहुमूल, जंघामूल, जाँघ और सिर इनमें कड़ा बंध लगावे। शाखा, मुख, कान, कण्ठ, लिंग, वृषण, पीठ, पार्श्व, उदर और छाती इन में सम बंध लगावे। नेत्रों और संधियों पर शिथिल बंध लगावे ॥२४॥

तत्र पैत्तिकं गाढस्थाने समं बध्नीयात्, समस्थाने शिथिलं, शिथिलस्थाने नैव; एवं शोणितदुष्टं च; श्लैष्मिकं शिथिलस्थाने समं, समस्थाने गाढं, गाढ-स्थाने गाढतरम्; एवं वातदुष्टं च ॥२५॥

(दोषों के अनुसार बंध विशेष—) इनमें से पैत्तिक व्रण को गाढ़बंध के स्थान में समबंध लगावे, सम के स्थान में शिथिल बंध लगावे और शिथिल के स्थान में बंध न लगावे (या अतिशिथिल लगावे)। इसी प्रकार रक्तदुष्ट व्रण का भी बंधन करना चाहिए। कफ के व्रण को शिथिलबंध के स्थान में सम बंध से बांधे। सम के स्थान में गाढ़े बंध से बांधे और गाढ़े बंध के स्थान में अतिगाढ़ बंध से बांधे। इसी प्रकार वातदुष्ट व्रण का भी बंधन करना चाहिये ॥२५॥

तत्र पैत्तिकं शरदि ग्रीष्मे द्विरह्नो बध्नीयात्, रक्तोपद्रुतमप्येवं; श्लैष्मिकं हेमन्तवसन्तयोस्त्र्यहात्, वातोपद्रुतमप्येवम्। एवमभ्यूह्य बन्धविपर्ययं च कुर्यात् ॥२६॥

(काल के अनुसार बंधन—) पैत्तिक व्रण को शरद् और ग्रीष्म ऋतुओं में दिन में दो बार बंध पलटकर बांधे। इसी प्रकार रक्तदुष्ट व्रण का भी बंधन करना चाहिए। श्लैष्मिक व्रण को हेमन्त और वसन्त ऋतुओं में तीसरे दिन बंध बांधे। इसी प्रकार वातदुष्ट व्रण का भी बंधन करना चाहिये। इस प्रकार (स्थान, दोष और काल का) विचार करके वैद्य बंधन विधि में विपर्यय (या कुछ फर्क भी) कर सकता है ॥२६॥

तत्र, समशिथिलस्थानेषु गाढं बद्धे विकेशिकौषधैरनर्थकत्वं शोफवेदनाप्रादुर्भावश्च, गाढसमस्थानेषु शिथिलं बद्धे विकेशिकौषधपतनं पट्टसंचाराद्व्रणवर्त्मावघर्षणमिति; गाढशिथिलस्थानेषु समं बद्धे च गुणाभाव इति ॥२७॥

सम और शिथिल बंध के स्थान पर गाढ़बंध बांधने से वर्ति और औषधि व्यर्थ हो जाती है और व्रणस्थान में सूजन और पीड़ा पैदा होती है। गाढ़ और सम बंध के स्थान में शिथिल बंध लगाने से वर्ति और औषधि गिर जाती है और पट्टी सरक जाने से व्रण पर रगड़ होती है। गाढ़ और शिथिल (बंध के) स्थान पर सम बंध लगाने से (कुछ भी) गुण नहीं होता ॥२७॥

अविपरीतबन्धे वेदनोपशान्तिरसृक्प्रसादो मार्दवं च ॥२८॥

योग्य बंध का प्रयोग करने से पीड़ा की शान्ति, रक्त का प्रसादन और व्रणस्थान में मृदुता उत्पन्न होती है ॥२८॥

अबध्यमानो दंशमशकतृणकाष्ठोपलपांशुशीतवातातपप्रभृतिभिर्विशेषैरभिहन्यते व्रणो विविधवेदनोपद्रुतश्च दुष्टतामुपैत्यालेपनादीनि चास्य विशोषमुपयान्ति ॥२९॥

बंधन न करने से व्रण मक्खिका मच्छर (आदि के काटने से), तृण, लकड़ी, पत्थर के कण, धूलि पड़ने से तथा शीत वायु और गरमी से पीड़ित हो जाता है। उस में अनेक प्रकार की पीड़ा उत्पन्न होकर दुष्ट हो जाता है और उसके लेप आदि औषधियां सूख जाती हैं ॥२९॥

चूर्णितं मथितं भग्नं विश्लिष्टमतिपातितम्।
अस्थिस्नायुसिराच्छिन्नमाशु बन्धेन रोहति ॥३०॥

सुखमेवं व्रणी शेते सुखं गच्छति तिष्ठति।
सुखं शय्यासनस्थस्य क्षिप्रं संरोहति व्रणः ॥३[१॥]

यदि शरीर का कोई अंग चूर्णित, मथित, टूटा हु[आ], सन्धिच्युत और स्थानच्युत हो गया हो या हड्डी, स्नायु, [सिरा] टूट गई हों तो बंध से अच्छे हो जाते हैं ॥३०॥ बंध लगा[ने से] व्रणी मनुष्य शान्ति से सोता है, आराम से चल फिर स[कता] है और बैठ सकता है। जो सुख से सो बैठ सकता है, उ[सका] व्रण भी शीघ्र अच्छा हो जाता है ॥३१॥

अबन्ध्याः पित्तरक्ताभिघातविषनिमित्ता यद[ा] शोफदाहपाकरागतोदवेदनाभिभूताः क्षाराग्निद[ग्धाः] पाकात् प्रकुथितप्रशीर्णमांसाश्च भवन्ति ॥३२॥

जब व्रण पित्तजन्य, रक्तजन्य, आघातजन्य, विषजन्य [हों], जब व्रण में सूजन, जलन, पाक, सुरखी और तोदादि वे[दना] हों, जब अग्नि और क्षार से व्रण उत्पन्न हुआ हो और पकने के कारण सड़ा हुआ मांस गल कर गिरता हो तब बंध लगाना चाहिये ॥३२॥

कुष्ठिनामग्निदग्धानां पिडका मधुमेहिनाम्।
कर्णिकाश्चोन्दुरुविषे विषजुष्टव्रणाश्च ये ॥३३॥
मांसपाके न बध्यन्ते गुदपाके च दारुणे।

कुष्ठियों के व्रण, अग्निदग्धव्रण, मधुमेहियों की पिडका[एं] के व्रण, मूषकविष से उत्पन्न हुए कर्णिकायुक्त व्रण तथा अ[न्य] विषयुक्त व्रण का यदि मांस का पाक हो गया हो तो बंध नहीं करने चाहिये तथा गुद पक जाने पर वहां भी बंधन न[हीं] करना चाहिये ॥३३॥

स्वबुद्ध्या चापि विभजेत्कृत्याकृत्यांश्च बुद्धिमान् ॥३[४॥]
देशं दोषं च विज्ञाय व्रणं च व्रणकोविदः।
ऋतूंश्च परिसंख्याय ततो बन्धान्निवेशयेत् ॥३[५॥]

व्रण जानने वाला बुद्धिमान् वैद्य शरीरगत व्रण का स्थान (वातादि) दोष और (शीतादि) ऋतु इन पर ध्यान दे[कर] व्रण का ज्ञान करके वह बध्य है या अबध्य है इसका निर्ण[य] अपनी बुद्धि के अनुसार कर पश्चात् बंध का उपयो[ग] करे ॥३४-३५॥

ऊर्ध्वं तिर्यगधस्ताच्च यन्त्रणा त्रिविधा स्मृता।
यथा च बध्यते बन्धस्तथा वक्ष्याम्यशेषतः ॥३६॥
घनां कवलिकां दत्त्वा मृदु चैवापि पट्टकम्।
विकेशिकामौषधं च नातिस्निग्धं समाचरेत् ॥३७॥
प्रक्लेदयत्यतिस्निग्धा तथा रूक्षा क्षिणोति च।
सुक्लेदा रोपयति दुर्न्यस्ता वर्त्म घर्षति ॥३८॥
विषमं च व्रणं कुर्यात् स्तम्भयेत् स्रावयेत्तथा।
यथायथं विदित्वा तु योगं वैद्यः प्रयोजयेत् ॥३९॥

बंध की ग्रंथि ऊपर को, नीचे को और तिरछी ऐसी तीन प्रकार से बांधी जाती है। अब जिस प्रकार बंध बांधा जाता है उस प्रकार को पूर्ण रूप से वर्णन करते हैं ॥३६॥ (पहले व्रण में वर्ती या ऊपर औषधि लगा दे, तदनन्तर) गाढ़ी कवलिका

१ प्रकुथित प्रशीर्णमांसाश्च.

र ऊपर मलीन कपड़े के पट्ट से बांध दे । चिकनाई
औषधि अधिक स्नेह युक्त व्रणों में नहीं लगानी चाहिये
ये अति चिकनी (व्रण में) आर्द्रता करती है, इसि लिये
को नुकसान पहुँचाती है, यथोचित स्नेहयुक्त व्रण को
न करती है और अयोग्य स्थिति में रखी हुई व्रण मार्ग में
पैदा करती है ॥३८॥ व्रण को विषम बनाती है तथा स्राव
रोक देती है या अधिक स्राव पैदा करती है । (इसलिये)
की योग्य परीक्षा कर ( वस्त्र, कवलिका इत्यादि का )
ग करना चाहिये ॥३९॥

जे रक्तजे वाऽपि सकृदेव परिक्षिपेत् ।
कृत् कफजे वाऽपि वातजे च विचक्षणः ॥४०॥
न प्रतिपीड्याथ स्रावयेदनुलोमतः ।
धांश्च बन्धान् गूढान्तान् सर्वांश्च विनिवेशयेत् ॥४१॥

पैत्तिक और रक्तज व्रणों का बंध एक ही बार दबाकर
कांधे और कफज तथा वातज व्रणों का बंध कई बार पीड़न
र चतुर वैद्य निकाले ॥४०॥ व्रण नीचे की दबाकर रोमगति
अनुसार इन्नन्त से पीड़न करके पूय का स्रावण करना
हिये । सर्व प्रकार के बंध इस प्रकार बांधे कि उसके सिरे
ौर जोड़ बाहर से न दिखाई (गुप्त) देवें ॥४१॥

(१) वक्तव्य—सकृदेव परिक्षिपेत्—डल्हण और हाराणचंद्र के
अनुसार इसका अर्थ 'एक बार पट्ट से वेष्टन करना चाहिये'
ता है—एकवारं पट्टेन वेष्टयेदिति ।

ओष्ठस्याप्येष सन्धाने यथोद्दिष्टो विधिः स्मृतः ।
बुद्ध्योत्प्रेक्ष्याभियुक्तेन तथा चास्थिषु जानता ॥४२॥
उत्तिष्ठतो निषण्णस्य शयनं वाऽधिगच्छतः ।
गच्छतो विविधैर्यानैर्नास्य दुष्यति स व्रणः ॥४३॥
ये चैं स्युर्मांससंस्था वै त्वग्गताश्च तथा व्रणाः ।
सन्ध्यस्थिकोष्ठप्राप्ताश्च सिरास्नायुगतास्तथा ॥४४॥
तथाऽवगाढगम्भीराः सर्वतो विषमस्थिताः ।
नैते साधयितुं शक्या ऋते बन्धाद्भवन्ति हि ॥४५॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणालेपनबन्धविधि-
र्नामाष्टादशोऽध्यायः ॥१८॥

उत्साही और अपने कर्म में निपुण वैद्य ओष्ठसंधान कर्म में
तथा अस्थि के (भग्न तथा विश्लेष की चिकित्सा) कर्म में अपनी
बुद्धि से विचार कर उपर्युक्त विधि के अनुसार बंध लगावे
॥४२॥ इससे उठते हुए, बैठते हुए, सोते हुए, वाहनों पर
यात्रा करते हुए अवस्थाओं में उसका व्रण दूषित नहीं होता
॥४३॥ जो मांस, त्वचा सन्धि, अस्थि, कोष्ठ, सिरा, स्नायु
इनमें व्रण हैं तथा जो सर्वप्रकार से विषम, गाढ़े, और गंभीर
व्रण होते हैं वे यथोक्त बंध के बिना ठीक करने अशक्य हैं
॥४४-४५॥

इति भास्करशर्मणा गोविंदात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाया
सुश्रुतभाषाटीकायां व्रणालेपनबन्धविधिर्नामाष्टदशोऽध्यायः ॥१८॥

---

१ व्रणा ये स्युर्मांससस्था त्वग्जातास्तथा व्रणाः.

# एकोनविंशोऽध्यायः ।

अथातो व्रणितोपासनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से व्रणितोपासनीय नामक अध्याय का व्याख्यान
करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—व्रणितोपासनीय—व्रणित का उपासना याने
आहार, आचार, शुश्रूषा इनका विचार जिसमें किया हुआ
है, वह अध्याय ।

व्रणितस्य प्रथममेवागारमन्विच्छेत् ; तच्चागारं
प्रशस्तवास्त्वादिकं कार्यम् ॥२॥

प्रशस्तवास्तुनि गृहे शुचावातपवर्जिते ।
निवाते न च रोगाः स्युः शारीरागन्तुमानसाः ॥३॥

व्रण से पहले व्रणित के लिये निवास स्थान की तजवीज
करनी चाहिये । वह निवास स्थान प्रशस्त वास्तु आदि से युक्त
होना चाहिये ॥२॥ प्रशस्त प्रदेश में निर्मित, स्वच्छ, कड़ी धूप
और प्रवात से वर्जित मकानों में निवास करने से शारीर,
आगन्तुक और मानसिक रोग उत्पन्न नहीं होते ॥३॥

वक्तव्य—प्रशस्तवास्त्वादिकम्—प्रशस्तवास्तु तथा स्वा-
स्थ्य की दृष्टि से अन्य आवश्यक सुविधाओं और सामग्रियों
से सुसज्जित । वास्तु—प्रदेश जिस पर निवासगृह निर्माण
होता है । वास्तु की प्रशस्तता चरक में निम्नप्रकार से वर्णित
की है—अपगताभ्रशर्करालोष्ठे देशे प्रशस्तरूपरसगन्धायां भूमौ । गुण-
वति प्रशस्ते भूमिभागे कृष्णमृत्तिके सुवर्णमृत्तिके वा । वास्तुशास्त्र में
भूमि की प्रशस्तता इस प्रकार वर्णित की है—बिल्वो निम्बश्च
निर्गुण्डी पिण्डितः सप्तपर्णकः । मल्लकश्च पलाशस्तु यत्र स्युः सा समस्थला ॥
निष्कपाला निरपला कृमिवल्मीकवर्जिता । अस्थिवर्ज्या न सुषिरा तनु-
वालुकसंयुता ॥ भल्लातैर्वृक्षगुल्मैश्च गुल्मैश्चापि पृथग्विधैः । पद्मकह्लारकौश्च
दर्भैर्गोक्षुरकैरपि ॥ शर्कराभिर्युक्ता या भस्माश्मस्तु तुषैरपि । सा शुभा
सर्ववर्णानां सर्वसम्पत्करी धरा ॥ मनश्चक्षुषो यत्र सन्तोषो जायते भुवि ।
तस्यां कार्यं गृहं सर्वैरिति गर्गादिसम्मतम् ॥ आदिकम्—इसमें
प्रशस्तता, दृढता, रम्यता, अतमस्कता, प्रवातता, निर्वातता,
श्वापददंष्ट्रि मूषिकपतङ्गमच्छर मक्षिका विरहितावस्था, महानस
स्नान मूत्रवर्चःस्थान युक्तता, तथा अन्य सामग्रियों से सुस-
ज्जता अभिप्रेत होती है । प्रशस्तवास्तुनि गृहे—इस श्लोक में
स्वास्थ्य की दृष्टि से एक ऐसे सुंदर तत्त्व का उल्लेख संक्षेप से
किया है कि इसका विस्तृत विवरण करना अत्यावश्यक है ।
जिस वास्तु पर मकान होता है, उसका हितकर या अहितकर
प्रभाव मकान में रहने वालों के स्वास्थ्य पर पड़ता है । यदि
वास्तु प्रशस्त हो तो स्वास्थ्य चिरंतन होता है, यदि अप्रशस्त
हो तो स्वास्थ्य बिगड़ जाता है और शारीरिक, आगन्तुक
और मानस विविध प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं । इसलिये
भूमि की प्रशस्तता का भली भाँति विचार कर लेना उचित
है । मकान बनाने के लिए वह स्थान प्रशस्त है, जहाँ की भूमि
ककरीली, वालुका युक्त, खड़िया युक्त, ग्रानाइट या क्ले स्लेट
( Granite, Cley-slate ) से बनी हुई, सुषिर, शुष्क और
शुद्ध हो, जहाँ जल एकत्र न हो सके, जहाँ वायु और सूर्य-

प्रकाश के मार्ग में किसी प्रकार का अवरोध न हो। ऐसी उत्तम भूमि प्राप्त कर चुकने पर मकान ऐसा बनावे कि वह पूर्वाभिमुख या उत्तराभिमुख ( प्राग्द्वारमुदग्द्वारं वा ) हो। उस में सील न हो, शुद्ध वायु का प्रवेश अच्छी तरह से हो ( प्रवात )। कमरे गर्मियों में ठंडे और शीत काल में गरम ( ऋतुसुखं ) रहें। प्रकाश सब कमरों में भली भाँति ( अतमस्क ) पहुँचे। मकान के दरवाजे और छत काफी ऊंचे हों ताकि घर में घूमते समय किसी प्रकार की कठिनाई ( सुखप्रविचार ) न हो। उस के चारों ओर खुला स्थान हो तथा उस से अधिक ऊंचाई का कोई भी मकान उस के समीप ( अनुपत्यक ) न हो, इतना विस्तृत ( प्रशस्त ) हो कि मकान में रहने वाले प्रत्येक व्यक्ति के पीछे ७०-१०० वर्ग फुट शयनयोग्य स्थान ( अष्टहस्तायत चतुर्हस्तविस्तृत ) मिल सके और इतना खुला और ऊंचा हो कि मकान में धूलि धूआँ, और गरमी इन से किसी प्रकार की दिक्कत (धूमातपरजसामनभिगमनीय) न हो। निवाते—स्वास्थ्य का मूल शुद्ध वायु और सूर्यप्रकाश है। शुद्ध वायु जीवन के लिये अत्यन्त आवश्यक है। शुद्ध वायु से दूषित रक्त की शुद्धि होती है और शुद्ध रक्त शरीर का धारण और पोषण कर सकता है। यदि शुद्ध वायु न मिले तो स्वास्थ्य की हानि होती है। पाश्चात्य शास्त्रज्ञों ने प्रयोग के द्वारा यह अनुमान किया है कि प्रत्येक स्वस्थ को प्रति घंटा औसत ३००० घन फुट शुद्ध वायु मिलनी चाहिए। रुग्णावस्था में इस से भी अधिक वायु की आवश्यकता होती है। अर्थात् रोगी को अधिक विस्तृत और खुले स्थान में रखना चाहिए। उस की शय्या दो खिड़कियों के बीच दीवार की ओर रखनी चाहिये जहाँ बाहर से आने वाली वायु उस के शरीर पर सीधी न लग सके। इसी दृष्टि से 'निवात' शब्द का अर्थ करना चाहिए। कुमारागार का वर्णन करते समय चरक में 'निवात प्रवातैकदेश' ऐसा बिलकुल स्पष्ट शब्द प्रयोग किया है। सूर्यप्रकाश—सूर्य अपने चारों ओर किरणों का परिक्षेपण किया करता है। इन किरणों से अनाज को उगने, बढ़ने एवं पकने के लिये शक्ति मिलती है। समुद्र का पानी भाप के रूप में परिवर्तित हो कर फिर वर्षा के रूप में नया जीवन देने के लिए भूमि पर गिरता है। वायु मण्डल में लहरें उठती हैं जिन से वायुमण्डल की शुद्धि होती है, विकारी जीवाणुओं का नाश होता है। हमें प्रकाश और उष्णता मिलती है तथा हमारे स्वास्थ्य की वृद्धि होती है। संक्षेप में सूर्य स्थावर और जंगम सृष्टि का आत्मा है—षड्रसगुणमुल्लासयन्ते हि रस रवि। सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च। आरोग्यं भास्करादिच्छेत्॥ सूर्य का प्रकाश हमें रंगविहीन मालूम पड़ता है। परन्तु वास्तविक वह कई प्रकार के रंगों के मेल से बना हुआ है। बरसात के दिनों में जब सूर्य की किरणें बादलों की तरफ जल के छोटे छोटे बिन्दुओं द्वारा प्रतिबिंबित होती और छितराती जाती हैं, तब ये रंग हमें दिखाई देते हैं और इस मेघगत रंगविन्यास को हम इन्द्रधनुष कहते हैं। किरणें कई प्रकार की होती हैं। वैज्ञानिक दृष्टि से इस के तीन मुख्य विभाग कर सकते हैं— (१) उष्णतादायक किरणें ( Heat rays )—इस में उपरक्त ( Ultra red ) और रक्त या लाल ( Red ) किरणें समाविष्ट होती हैं। उपरक्त किरणें अदृश्य और रक्त किरणें दृश्य होती हैं। इन का मुख्य कार्य उष्णता देने का है और इन्हीं के [illegible] से आतपमूर्च्छा, आतपज्वर ( Sun stroke, Heat strol Heat fever ) इत्यादि रोग उत्पन्न होते हैं। (२) प्रकाशदा किरणें ( Luminous rays )—इस में नारंगी ( Orang पीली ( Yellow ) और हरी ( Green ) ऐसी तीन प्रकार किरणें समाविष्ट होती हैं। इन का मुख्य कार्य प्रकाश देने है। इन से चकाचौंधी, सिरदर्द, रतौंधी इत्यादि विकार उत्प होते हैं। ये सब किरणें दृश्य होती हैं। (३) रासायनिक कि ( Chemical rays )—इस में आसमानी ( Blue ), नी ( Indigo ), पाटल या बैंगनी ( Violet ) और अतिपाट ( Ultra violet ) ऐसी चार प्रकार की किरणें समाविष्ट हो है। इन में से पहली तीन प्रकार की किरणें दृश्य और अति पाटल अदृश्य हैं। इन किरणों का विशेषतया अतिपाट किरणों का मुख्य कार्य रासायनिक क्रिया करने का है। इन अतियोग से आतपजन्य त्वग्दाह ( Solar dermatitis ), त्व का रंजन ( Pigmentation ) तथा कमजोरी इत्यादि विक उत्पन्न होते हैं। पाश्चात्य वैद्यक में किरणचिकित्सा का प्रयो बहुत हो रहा है। इस चिकित्सापद्धति के तीन मुख्य विभा हैं। (१) सूर्यरश्मिचिकित्सा ( Heliotherapy )—इस प्रत्यक्ष सूर्यप्रकाश का उपयोग करते हैं। (२) रंगरश्मि कित्सा ( Chromo therapy )—इसमें भिन्न भिन्न रंगों क कांच की बोतलों में पानी भर कर सूर्यप्रकाश में दिन भ रख दिया जाता है। पश्चात् वह पानी रोगी को पिलाया जात है। (३) अतिपाटलकिरणचिकित्सा ( X-ray Therapy )—सू की किरणों में से चिकित्सोपयोगी भाग अतिपाटल किरणें हैं विद्युत् की सहायता से ये किरणें कृत्रिम तौर पर उत्पन्न करके इनसे अनेक रोगों की चिकित्सा की जाती है। आतपवर्जिते— उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट हुआ है कि स्वास्थ्यवृद्धि के लिये सूर्यप्रकाश एक आवश्यक चीज है। परंतु रोगी या स्वस्थ के शरीर पर सूर्य की सीधी किरणें ( Direct rays ) अधि काल तक पड़ने से स्वास्थ्य की हानि होती है। इसलिये रोगी का स्थान ऐसा होना चाहिये कि जहाँ रोगी के शयन स्थान पर सीधा सूर्यप्रकाश न आने पावे, परंतु उस स्थान के अन्य हिस्से में सवेरे शाम को सूर्य प्रकाश आता रहे अथवा जहाँ बिखरा हुआ प्रकाश ( Diffused light ) काफी हो। 'निवाते' का अर्थ जैसा 'निवाते प्रवातैकदेशे' है वैसा 'आतप वर्जिते' का अर्थ 'आतपवर्जिते आतपैकदेशे' ऐसा किंवा 'अतमस्के' ऐसा करना चाहिये।

तस्मिन् शयनमसंबाधं स्वास्तीर्णं मनोज्ञं प्राक्शिरस्कं सशस्त्रं कुर्वीत ॥५॥

वस्त्र से आच्छादित, रमणीय, पूर्व को सिराहाना करके शय्या बिछावे और सिरहाने शस्त्र रक्खे ॥५॥ अच्छी, लम्बी, चौड़ी शय्या पर सोती मनुष्य सुख से चेष्टाप्रचार कर सकता है और पूर्व दिशा में देवताओं का वास है, इसलिये उनके सम्मानार्थ सिरहाना पूर्व की तरफ होना चाहिये ॥५॥

वक्तव्य—असंबाधं—शय्या ऊंची, नीची, सख्त, खटमल आदि बाधाओं से रहित। स्वास्तीर्णं—यथायोग्य लंबी चौड़ी ओढ़ने बिछौने तकिया इत्यादि साफ सामग्रियों सहित। इष्टप्रचारः—हाथ पैर फलाएला, करवटें बदलना इत्यादि जिस पर किसी प्रकार की कठिनाई न होते हुए कर सकते हैं। रोगी के ओढ़ने बिछौने आदि सर्व वस्त्र मृदु, स्वच्छ, मलमूत्रस्वेद विरहित, प्रतिदिन साफ धोये हुए, सूखे, सूर्यताप और गुग्गुलुसर्षपादि धूपन द्रव्यों से धूपित, तथा वासित होने चाहिये। शयनास्तरणप्रावरणानि मृदुलघुशुचि-हीनि स्युः। स्वेदमलजन्तुमन्ति मूत्रपुरीषोपसृष्टानि च वर्ज्यानि स्युः। सति संभवेऽन्येषां तान्येव च सुप्रक्षालितोपधानानि सुधूपितानि शुद्धशुष्काण्युपयोगं गच्छेयुः। धूपनानि पुनर्वाससां शयनास्तरणप्रावरणानां च यवसर्षपातसीहिंगुगुग्गुलुवचाचोरकवयःस्थागोलोमी जटिलापलंकषाशोकरोहिणीसर्पनिर्मोकानि घृतसंप्रयुक्तानि स्युः। (चरक)। यह बालक के वस्त्रों के संबंध में जो लिखा है, वह रोगी के वस्त्रों के संबंध में भी लागू होता है।

**तस्मिन् सुहृद्भिरनुकूलैः प्रियंवदैरुपास्यमानो यथेष्टमासीत ॥६॥**

**सुहृदो विक्षिपन्त्याशु कथाभिर्व्रणवेदनाः।**
**आश्वासयन्तो बहुशस्त्वनुकूलाः प्रियंवदाः ॥७॥**

ऐसे स्थान में अपने मतानुवर्ती और प्रियवचन कहने वाले मित्रों से सेवा लेते हुए इष्टकाल तक रहे ॥६॥ अपने अनुकूल और मधुरभाषी मित्र कहानियों से और बारबार तसल्ली की बातें कथन कर व्रण की पीड़ा को दूर करते हैं ॥७॥

**न च दिवा निद्रावशगः स्यात् ॥८॥**

**दिवास्वप्नाद्व्रणे कण्डूर्गात्राणां गौरवं तथा।**
**श्वयथुर्वेदना रागः स्रावश्चैव भृशं भवेत् ॥९॥**

व्रणी मनुष्य दिन में नहीं सोवे ॥८॥ दिन में सोने से अंगों में भारीपन, और व्रणस्थान में कण्डू, शोथ, पीड़ा, सुरखी और अतिस्राव होता है ॥९॥

**उत्थानसंवेशनपरिवर्तनचङ्क्रमणोच्चैर्भाषणाद्यास्वात्मचेष्टास्वप्रमत्तो व्रणं संरक्षेत् ॥१०॥**

**स्थानासनं चङ्क्रमणं दिवास्वप्नं तथैव च।**
**व्रणितो न निषेवेत शक्तिमानपि मानवः ॥११॥**
**उत्थानाद्यासनं स्थानं शय्या चातिनिषेविता।**
**प्राप्नुयान्मारुतादङ्गे रुजस्तस्माद्विवर्जयेत् ॥१२॥**

उठने, बैठने, करवट बदलने, टहलने, ऊंचे स्वर में बोलने, चिल्लाने इत्यादि अपनी (शारीरिक) क्रियाओं में सावधान होकर व्रण की रक्षा करे ॥१०॥ सामर्थ्य होने पर भी व्रणी मनुष्य बैठने, फिरने, सवारी पर चढ़ने, अधिक बोलने इत्यादि को वर्ज्य करे ॥११॥ उठना, बैठना, पड़े रहना, सोना इनका अतियोग करने से वात का प्रकोप होकर व्रणस्थान में पीड़ा होती है। अतः इन का सेवन वर्ज्य करे ॥१२॥

**गम्यानां च स्त्रीणां संदर्शनसंभाषणसंस्पर्शनानि दूरतः परिहरेत् ॥१३॥**

**स्त्रीदर्शनादिभिः शुक्रं कदाचिच्चलितं स्रवेत्।**
**ग्राम्यधर्मकृतान्दोषान् सोऽसंसर्गेऽप्यवाप्नुयात् ॥१४॥**

मैथुन करने योग्य स्त्रियों के दर्शन, उन से बातें करना तथा स्पर्श करना इन चेष्टाओं को दूर ही से त्याग करे ॥१३॥ क्योंकि स्त्रियों के दर्शनादि चेष्टाओं से चलायमान हुआ वीर्य कदाचित् स्खलित हो जाय तो मैथुन के विना भी मैथुन करने के दोषों को व्रणी मनुष्य प्राप्त हो जाता है ॥१४॥

वक्तव्य—गम्या—जिन का समागम करने में पातक नहीं, ऐसी स्वपत्नी, वेश्या, चेटी प्रभृति स्त्रियाँ। ग्राम्यधर्मकृतान् दोषान्—वास्तव में स्त्री के साथ केवल समागम करने में शारीरिकदृष्ट्या कोई दोष नहीं हो सकता। परन्तु मैथुनान्त में वीर्य का जो नाश होता है, उसका शरीर पर विशेष करके रुग्णावस्था में हानिकारक प्रभाव पड़ता है। यह वीर्यनाश मैथुन के कारण होने से वीर्यनाश का दोष मैथुन पर आरोपित किया है। दर्शनादि द्वारा व्रणी मनुष्य के वीर्य का नाश होने से प्रत्यक्ष मैथुन से उसकी जो हानि होने की संभावना हो सकती है, वह मैथुन न करने पर भी होती है।

**नवधान्यमाषतिलकलायकुलत्थनिष्पावहरितकशाकाम्ललवणकटुकगुडपिष्टविकृतिवल्लूरशुष्कशाकाजाविकानूपौदकमांसवसाशीतोदककृशरापायसदधिदुग्धतक्रप्रभृतीन् परिहरेत् ॥१५॥**

**तक्रान्तो नवधान्यादिर्योऽयं वर्ग उदाहृतः।**
**दोषसंजननो ह्येष विज्ञेयः पूयवर्धनः ॥१६॥**

नवीन धान्य, उड़द, तिल, मटर, कुलथी, चौले, हरितक, अम्ल लवण कटुक रस, गुड़ और पिट्ठी के पदार्थ, शुष्क मांस, सूखे शाक, बकरी भेड़ी आनूप और जलचर प्राणियों का मांस और चरबी, ठंढा पानी, खिचड़ी, खीर, दही, दूध, छाछ इत्यादि को व्रणी मनुष्य त्याग करे ॥१५॥ नवीन धान्य से तक्र तक (खाद्य द्रव्यों का) जो यह वर्ग वर्णन किया है, वह व्रणस्थान की दुष्टि करने वाला और पूय को बढ़ाने वाला जानना चाहिये ॥१६॥

वक्तव्य—नवधान्य—प्रत्यग्र या एक वर्ष से कम पुराना शूक और शमीधान्य। माष इत्यादि—माषादि धान्य पुराना होने पर भी वर्ज्य बतलाने के लिये पृथक् उल्लेख किया है। कलाय—खेसारी दाल या मटर वगैरह। हरितक—कुठेरशिग्रुसुरससुमुखासुरिभूस्तृणाः। मूलकं चुक्रिका चेति वर्गं हरितकं विदुः॥ आनूप—हाथी भैंसा इत्यादि कूलचरवर्ग तथा हंस सारस चक्रवाक इत्यादि प्लववर्ग इनके प्राणी। औदक—शंख इत्यादि कोशस्थ, कच्छप आदि पादिन और मत्स्य वर्ग के प्राणी। कृशरा—तिल, चावल और उड़द की खिचड़ी। प्रभृति—'यच्चान्यदपि विष्टंभि विदाहि गुरु शीतलम्' इन सब वस्तुओं का समावेश प्रभृतिशब्द से समझना चाहिए। दोषसंजननः—व्रण स्थान की दुष्टि करने वाला।

१ प्रभृतीनि. २ अजाद्यानूपौदकमांस०.

मद्यपश्च मैरेयारिष्टासवशीधुसुराविकारान् परिहरेत् ॥१७॥

मद्यमम्लं तथा रूक्षं तीक्ष्णमुष्णं च वीर्यतः ।
आशुकारि च तत् पीतं क्षिप्रं व्यापादयेद्व्रणम् ॥१८॥

जो मद्य पीने वाले हैं वे भी मैरेय, अरिष्ट, आसव, शीधु, सुरा तथा इन से बने हुए पदार्थों को त्याग करें ॥१७॥ क्योंकि मद्य अम्ल, रूक्ष, तीक्ष्ण, उष्णवीर्य और शीघ्रकारी होने से सेवन करने पर व्रण को तत्काल दूषित कर डालता है ॥१८॥

वक्तव्य—मैरेय—मैरेय धातकीपुष्पगुडधान्याम्लसन्धानम् । न चानुबन्धसाजीमगुडेन नागरम् ॥ किंवा—अभ्यस्य सुरायाश्च द्वयोरेकत्र भाजने । सन्धानं तद्विजानीयान्मैरेयमुभयात्मकम् ॥ अम्न वर्ग—यदपक्वौषधाम्बुभ्यां सिद्धं मद्यं स आसवः । अरिष्ट क्वाथसिद्ध स्यात् ॥ शीधु—इक्षु शीताम्ब सीधुरपक्वमधुरद्रवैः । सिद्ध पक्वरस सीधु सम्पक्वमधुरद्रवैः ॥ सुरा—परिपक्वान्नसन्धानसमुत्पन्नां सुरां जगुः ॥ मद्यपश्च—मद्य पीने वाले तथा न पीने वाले दोनों मद्यों का सेवन न करें । अम्लमित्यादि—जो मद्य तीक्ष्ण रूक्षादि गुणयुक्त होता है केवल उसी का सेवन वर्ज्य समझना चाहिये । अन्य मधुर सौम्य गुण युक्त द्राक्षारसोद्भव मद्य सेवन करने में कोई निषेध नहीं है, ऐसा कुछ आचार्यों का मत है—मन्नेदं मधुरप्राय नातितीक्ष्णमकर्कशम् । तत्तु वस्तुतोऽयं च मार्द्वीकेषु तदुत्तमम् ॥

वातातपरजोधूमावश्यायातिसेवनातिभोजनानिष्टभोजनाश्रवणदर्शनेर्ष्यामर्षभयक्रोधशोकध्यानरात्रिजागरणविषमाशनशयनोपवासवाग्व्यायामस्थानचङ्क्रमणशीतवातविरुद्धाध्यशनाजीर्णमक्षिकाद्या बाधाः परिहरेत् ॥१९॥

मयिनः संभृतसस्य कारणैरेवमादिभिः ।
क्षीणशोणितमांसस्य भुक्तं सम्यङ्न जीर्यति ॥२०॥
अजीर्णात् पवनादीनां विभ्रमो बलवान् भवेत् ।
ततः शोफरुजास्रावदाहपाकानवाप्नुयात् ॥२१॥

वायु, धूप, धूलि, धुआँ, ओस इनका अति सेवन, अति भोजन, अनिष्ट पदार्थों का सेवन दर्शन और श्रवण, दूसरे का उत्कर्ष सहन न करना, मत्सर, भय, क्रोध, चिंता, रात में जागना, अधिक कम या अकाल भोजन तथा निद्रा, अनशन, ऊँचे स्वर से बोलना, एक स्थान में हलचल न करते हुए अधिक समय तक ठहरना, घूमना, शीत और ठंडी वायु का सेवन, विरुद्ध भोजन, अध्यशन, अजीर्ण, मक्षिका मच्छर इत्यादि बाधाओं से व्रणी मनुष्य बचा रहे ॥१९॥ इन वातादि कारणों से ग्रस्त हो जाने के कारण (पहले से ही) रक्त और मांस क्षीण हुए व्रणी मनुष्य का सेवन किया हुआ भोजन ठीक ठीक नहीं पचता ॥२०॥ अन्न का पचन ठीक न होने से वातादि दुष्ट होकर शरीर में संचार करते हैं, जिस से व्रण में सूजन, वेदना, स्राव, जलन और पाक होता है ॥२१॥

वक्तव्य—अनिष्ट—इस का संबंध भोजन, श्रवण और दर्शन के साथ है । ईर्ष्या—दूसरे का उत्कर्ष सहन न करना । विषमाशनशयन—विषमाशन और विषमशयन—बहु स्तोकमकाले वा विज्ञेयं विषमाशनम् । विषमशयन—आवश्यकता से अधिक या कम समय तक सोना, अकाल सोना, निम्नोन्नत स्थान पर सोना इत्यादि । वाग्व्यायाम—चिल्लाना या ऊँचे स्वर से बहुत बोलना । स्थान—शरीर की एक स्थिति में किसी प्रकार की हलचल न करते हुए अधिक काल तक ठहरना । विरुद्धाध्यशन—विरुद्धाशन और अध्यशन । विरुद्धाशन का वर्णन हिताहित अध्याय में किया हुआ है, उस के अनुसार विरुद्ध पदार्थों का सेवन । अध्यशन—भुक्तस्योपरि भोजनम् । मक्षिकाद्य—मक्षिकाओं से विकारी जीवाणुओं का संग्रह होता है तथा रोगी को परेशानी भी होती है । इसलिये उनका परिहार करना चाहिये—मक्षिका व्रणमागम्य निक्षिपन्ति यदा कृमीन् । अवशुभ्रंशितेषु व्रणे भवन्ति ... । तीव्रा रुजा विविधाश्च स्रावाश्च भवन्ति । विभ्रम—वातादिक दोषों की दुष्टि या स्थानान्तर गमन ।

सदा नीचनखरोम्णा शुचिना शुक्लवाससा शान्तिमङ्गलदेवताब्राह्मणगुरुपरेण भवितव्यमिति । तत् कस्य हेतोः ? हिंसाविहाराणि हि महावीर्याणि रक्षांसि पशुपतिकुबेरकुमारानुचराणि मांसशोणितप्रियत्वात् क्षतजनिमित्तं व्रणिनमुपसर्पन्ति सत्कारार्थं जिघांसन्ति वा कदाचित् ॥२२॥

भवति चात्र—

तेषां सत्कारकामानां प्रयतेतान्तरात्मना ।
धूपबल्युपहारांश्च भक्ष्यांश्चैवोपहारयेत् ॥२३॥

व्रणी को सदा नाखून और बाल कटवाने चाहिए । पवित्र और साफ वस्त्र पहने [illegible] रहना चाहिए । शान्तिकर्म, मङ्गलाचरण, देवता ब्राह्मण और गुरु इन की भक्ति में तत्पर रहना चाहिए । इस का क्या हेतु है ? हिंसार्थ विहार करने वाले पराक्रमी राक्षस तथा रुद्र, कुबेर और कार्तिकेय के अनुचर मांस और रुधिर प्रिय होने से जखम का निमित्त करके व्रणी के समीप अपना सत्कार कराने के लिए अथवा कदाचित् उस की हिंसा करने के लिये झपटा करते हैं ॥२२॥ अपने सत्कार की इच्छा करने वाले उन राक्षसादि के निमित्त (सत्कार करने के लिए) अन्तःकरण से प्रयत्न करना चाहिए तथा उन को धूप, बलि, उपहार और भक्ष्य भोज्यादि प्रदान करना चाहिए ॥२३॥

वक्तव्य—हिंसाविहाराणि—हिंसार्थं जिन का विहार यानि चेष्टा होती है । शुचिना—अशुद्ध होने पर ही राक्षसों का आक्रमण होता है । इसलिये नाखून बाल वस्त्र आदि स्वच्छ रखने चाहिए । अशुचि भिन्नमर्याद क्षत वा यदि वाऽक्षतम् । हिंसुर्हिंसाविहारार्थं सत्कारार्थमथापि वा ॥ रक्षांसि—आठों प्रकार के ग्रह—देवास्तथा शत्रुगणाश्च तेषां गन्धर्वयक्षाः पितरो भुजङ्गाः । रक्षांसि या चापि पिशाचजातिरेषोऽष्टको देवगणो ग्रहाख्यः ॥ क्षतजनिमित्तम्—रक्तसेवनार्थं । बलि—पशुवर्जिता पूजा । उपहार—पशुयुक्ता पूजा ।

ते तु सन्तर्पिता आत्मवन्तं न हिंस्युः । तस्मात् सततमतन्द्रितो जनपरिवृतो नित्यं दीपोदकशस्त्रस्रग्दामपुष्पलाजाद्यलङ्कृते वेश्मनि सम्पन्नमङ्गलमनोऽनुकूलाः कथाः शृण्वन्नासीत ॥२४॥

दाद्यनुकूलाभिः कथाभिः प्रीतमानसः ।
ावान् व्याधिमोक्षाय क्षिप्रं सुखमवाप्नुयात् ॥२५॥

स से तृप्त हुए राक्षसादि नीच नखरोमादि योग्य आचरण वाले व्रणी मनुष्य को बाधा नहीं करते । इसलिए , जल, शस्त्र, माला, रज्जु, पुष्प, धान की लाजा इन से सुसज्जित स्थान में सावधानी से अपने मित्रों सहित नुकूल मंगल और मनोनुकूल कथाएँ सुनते रहना चाहिए । संपत्ति आदि की अनुकूल बातों से प्रसन्नचित्त होकर व्याधि से छूटने की आशा करता हुआ व्रणी मनुष्य शीघ्र ख को प्राप्त करता है ॥२५॥

ऋग्यजुःसामाथर्ववेदाभिहितैरपरैश्चाशीर्विधानैः
ध्याया भिषजश्च सन्ध्ययो रक्षां कुर्युः ॥२६॥

ऋग्, यजुः, साम और अथर्व वेदोक्त तथा अन्य आशीर्विधानात्मक मन्त्रों के द्वारा उपाध्याय तथा वैद्य रोगी क्षा करे ॥२६॥

र्षपारिष्टपत्राभ्यां सर्पिषा लवणेन च ।
द्विरह्नः कारयेद्धूपं दशरात्रमतन्द्रितः ॥२७॥

राई, नीम की पत्ती, घृत और लवण इन की धूनी दिन में बार दस दिन तक सावधानी से ( बिला नागा ) देना हिए ॥२७॥

वक्तव्य—द्विरह्नः—सायं प्रातः । धूपन के संबंध में कुछ रण पाँचवें अध्याय में किया गया है । निंबपत्र सर्षपादिक गंध द्रव्यों के धूम से व्रण वस्त्र गृहादि शुद्ध करने की जो पना आयुर्वेद में स्थान स्थान पर मिलती है, वह आधुनिक ास्त्र जीवाणुविनाशक व्रणचिकित्सापद्धति ( Antiseptic method of treatment ) की जननी ही समझनी हिये । क्योंकि आधुनिक जीवाणुनाशक चिकित्सा की भाँति चीन काल में रोगी का व्रण, व्रण बन्धन द्रव्य, शय्यादि वस्त्र र मकान इनका धूपन किया जाता था । न केवलं व्रणं येव, शयनाद्यपि व्रणदौर्गन्ध्यापगमार्थं नीलमक्षिकादिपरिहारार्थं च । डल्हणः) । व्रणे निम्बवचाद्यं च धूपनं संप्रशस्यते । (शार्ङ्गधर) । ित्रिवर्हिबलाकार्ध्यानि सर्षपाश्चंदनं च घृतयुक्तम् । धूमो गृहशयनासनपादिषु शस्यते विषनुत् ॥ घृतयुक्तेः नतकुष्ठ भुजगपतिशिरःशिरीषपुष्पं । धूमागदः स्मृतोऽयं सर्वविषघ्नः श्वयथुघ्नश्च ॥ जतुसेव्यपत्रगुग्गुलुहातककुभपुष्पसर्जरसाः । श्वेता धूमा उरगाखुकीटवसक्रमिघ्नाः ः ॥ (चरक) । इसमें धूपन के दुर्गंधनाशक ( Deodorant ) र विषनाशक ( Antiseptic ) दो गुण भी स्पष्ट रूप से र्शित किये हैं । प्राचीन काल में जिस को विष कहते थे, वह स्तव में विकारी जीवाणुओं का एक वर्ग है । ये जीवाणु ाज सूक्ष्मदर्शक की सहायता से प्रत्यक्ष हो जाने के कारण नके स्वतंत्र नाम रक्खे गये हैं । परन्तु जो जीवाणु अभी तक दृश्य अर्थात् सूक्ष्मदर्शकातीत हैं ( Ultramicroscopic ) े आज भी विष ( Virus ) नामक सामान्य शब्द से निर्दिष्ट किये जाते हैं ।

छत्रामतिच्छत्रां लाङ्ग(ङ्ग)लीं जटिलां ब्रह्मचारिणीं
लक्ष्मीं गुहामतिगुहां वचामतिविषां शतवीर्यां सहस्रवीर्यां सिद्धार्थकांश्च शिरसा धारयेत् ॥२८॥

छत्रा, अतिच्छत्रा, लांगली, जटिला, ब्रह्मचारिणी, लक्ष्मी, गुहा, अतिगुहा, वचा, अतिविषा, शतवीर्या, सहस्रवीर्या और सिद्धार्थक इन को सिर पर धारण करे ॥२८॥

वक्तव्य—यहाँ जो शिरोधार्य ओषधियों के नाम दिये है, उन में से अधिकसंख्य ओषधियों के संबंध में मतभेद है । छत्रातिच्छत्रा—द्रोणपुष्पीद्वय । (डल्हण) । सुश्रुत के अनुसार सोमसमवीर्या दो महौषधियाँ—छत्रातिच्छत्रके विषाद् रक्षोघ्ने कन्दसंभवे । जरामृत्युनिवारिण्यौ श्वेतकापोतिसंस्थिते ॥ अरुणदत्त के अनुसार छत्रा—शतपुष्पा और अतिच्छत्रा—विषाणिका । लांगली—कपिकच्छुः (डल्हण), विष लांगली (हाराणचंद्र) । जटिला—जटामांसी । ब्रह्मचारिणी—मुण्डितिका (डल्हण), ब्रह्मयष्टी (हाराणचंद्र), ब्राह्मी (उदयचन्द्र तथा अन्य टीकाकार) । लक्ष्मी—शमी, लक्ष्मणेत्यन्ये, विष्णुक्रान्तेत्यपरे । (डल्हण) । ऋद्धि (उदयचन्द्र), तुलसी (अन्यटीकाकार) । गुहातिगुहा—शालिपर्णीपृश्निपर्ण्यौ ॥ शतवीर्या—शतावरी, नीलदूर्वेत्यन्ये (डल्हण), श्वेतदूर्वा (हाराणचन्द्र) । सहस्रवीर्या—श्वेतदूर्वा (डल्हण), दूर्वा (हाराणचंद्र) । सिद्धार्थक—सर्षप, सरसों ।

व्यज्येत बालव्यजनैर्व्रणं न च विघट्टयेत् ।
न तुदेन्न च कण्डूयेच्छयानः परिपालयेत् ॥२९॥

बालों की चौरी से व्रण पर पंखा करे । उसे न दबावे, न दुखावे, न खुजावे । किन्तु लेटे लेटे उसकी रक्षा करे ॥२९॥

अनेन विधिना युक्तमादावेव निशाचराः ।
वनं केशरिणाऽऽक्रान्तं वर्जयन्ति मृगा इव ॥३०॥

इस विधि के अनुसार जो व्रणी रहता है, पहले से ही निशाचर उसको त्याग देते हैं ( यानि पास नहीं आते ) जैसे कि सिंहयुक्त वन को मृग त्याग देते हैं ॥३०॥

जीर्णशाल्योदनं स्निग्धमल्पमुष्णं द्रवोत्तरम् ।
भुञ्जानो जाङ्गलैर्मांसैः शीघ्रं व्रणमपोहति ॥३१॥
तण्डुलीयकजीवन्तीसुनिषण्णकवास्तुकैः ।
बालमूलकवार्ताकपटोलैः कारवेल्लकैः ॥३२॥
सदाडिमैः सामलकैर्घृतभृष्टैः ससैन्धवैः ।
अन्यैरेवंगुणैर्वाऽपि मुद्गादीनां रसेन वा ॥३३॥
शक्तून् विलेपीं कुल्माषं जलं चापि शृतं पिबेत् ।

पुराने चावलों का घृतयुक्त, थोड़ा गरम, पतला भात जांगल प्राणियों के मांस के साथ सेवन करने से व्रणी का व्रण शीघ्र अच्छा होता है ॥३१॥ अथवा चौलाई, जीवन्ती, चौपतिया शाक, बथुवा, कोमल मूली, बैंगन, परवल, करेले ये शाक अनार और आँवलों के रससहित सैंधवयुक्त घृत में भुने हुए अथवा ऐसे गुण वाले अन्य पदार्थ अथवा मूँग आदि का रस इनके साथ ( पुराने चावल का भात ) सेवन करे ॥३२-३३॥ सक्तू, विलेपी और कुल्माष इनका भी सेवन किया जाय तथा उबाला हुआ जल पीवे ।

वक्तव्य—कुल्माष—यवौदन किंवा 'यवपिष्टमयाः उरिस्सा' । यव व्रण के लिये हितकर है । इसलिये यवों से बनाये —ाप ऐसा इसका अर्थ करना चाहिये । व्रणेषु पथ्यः नित्यम ॥

दिवा न निद्रावशगो निवातगृहगोचरः।
व्रणी वैद्यवशे तिष्ठन् शीघ्रं व्रणमपोहति ॥२४॥
व्रणे श्वयथुरायासात् स च रागश्च जागरात्।
तौ च रुक् च दिवास्वापात्ताश्च मृत्युश्च मैथुनात् ॥२५॥
एवंवृत्तसमाचारो व्रणी सम्पद्यते सुखी।
आयुश्च दीर्घमाप्नोति धन्वन्तरिवचो यथा ॥२६॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणितोपासनीयो नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥१९॥

दिन में न सोता हुआ, निर्वात स्थान में वैद्य की आज्ञानुसार रहने वाला व्रणी शीघ्र व्रण से आराम को प्राप्त होता है ॥२४॥ परिश्रम करने से व्रण में सूजन, जागरण करने से सूजन और सुरखी, दिन में सोने से सूजन सुरखी और पीड़ा, और मैथुन करने से सूजन सुरखी पीड़ा और मृत्यु भी हो जाती है ॥२५॥ ऐसा आचार रखने वाला व्रणी धन्वन्तरि भगवान् के वचनानुसार सुखी होता है और दीर्घायु को प्राप्त होता है ॥२६॥

इति भास्करशर्मणा गोविंदशर्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां व्रणितोपासनीयो नामैकोनविंशोऽध्यायः ॥१९॥

---

# विंशतितमोऽध्यायः।

अथातो हिताहितीयमध्यायं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से हिताहितीय अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—शरीर के लिये पथ्यकर और अपथ्यकर पदार्थों का विचार जिसमें किया हुआ है वह हिताहितीय।

यद्वायोः पथ्यं तत् पित्तस्यापथ्यमित्यनेन हेतुना न किंचिद्द्रव्यमेकान्तेन हितमहितं वाऽस्तीति केचिदाचार्या ब्रुवते। तत्तु न सम्यक्। इह खलु यस्माद्द्रव्याणि स्वभावतः संयोगतश्चैकान्तहितान्येकान्ताहितानि हिताहितानि च भवन्ति ॥२॥

जो पदार्थ वायु के लिये पथ्यकर है, वह पित्त के लिये अपथ्यकर होता है। इस कारण से कोई भी द्रव्य सर्वकाल और सर्वावस्था में न हितकारी हो सकता है, न अहितकारी हो सकता है, ऐसे कई आचार्य कहते हैं। परंतु यह ठीक नहीं है। क्योंकि हमारे मतानुसार संपूर्ण द्रव्य अपनी प्रकृति से अथवा संयोग से ( निम्न तीन प्रकार के ) होते हैं—१ निरंतर हितकर, २ निरंतर अहितकर, और ३ ( अवस्था के अनुसार ) हितकर तथा अहितकर ॥२॥

वक्तव्य—एकान्तेन हितमहितम्—जिस द्रव्य का हितकर या अहितकर कार्य अन्य किसी के ऊपर निर्भर न होकर केवल अपने ही गुणों के अनुसार सर्वकाल और सर्वावस्थाओं में हुआ करता है, वह द्रव्य एकान्तहित या एकान्ताहित कहलाता है। इह—धन्वन्तरि के मतानुसार अर्थात् सुश्रुततन्त्र में। स्वभाव—अपने प्राकृतिक जाति जाति और जन्म के साथ उत्पन्न हुए गुणों से—तत्र प्रकृतिरुच्यते स्वभावो यः। ■पुनराहारौषधद्रव्याणां स्वाभाविको गुर्वादिगुणयोगः। तद्यथा—स्वभावाल्लघवो मुद्गाः लावकपिञ्जलाः। स्वभावाद् गुरवो माषा वराहो महिषश्च ॥ (चरक) तथा अग्नि की उष्णता, तैल घृतादिक की स्निग्धता ये स्वाभाविक गुणों के उदाहरण हैं। स्वाभाविक गुण बहु निष्प्रतिक्रिय होते हैं—स्वभावो निष्प्रतिक्रियः। (चरक) संयोगतश्च—संयोग तथा संस्कार, राशि, देश, काल, ये संयोग से यहाँ अभिप्रेत हैं। देहधातुप्रत्यनीकभूतानि द्रव्याणि देहधातुभिर्विरोधमापद्यन्ते परस्परगुणविरुद्धानि कानिचित् कानिचित् संयोगात् संस्कारादपराणि देशकालमात्रादिभिश्चापराणि (चरक)। संयोग—दो या अधिक द्रव्यों का मेल। पर यहाँ द्रव्यप्रकृति के अतिरिक्त कार्यकारक मेल अभिप्रेत है—संयोगो द्वयोर्बहूनां वा द्रव्याणां संहतीभावः। स विशेषमारभते यं पुनर्नैकैकशो द्रव्याण्यारभन्ते। तद्यथा। मधुसर्पिषोर्मधुमत्स्यपयसां संयोगः। (चरक)। किन्तु इस प्रकार का एकान्तहितकर व एकान्ताहितकर द्रव्य मिलना असंभव है। इस अध्याय में केवल उन द्रव्यों का विचार किया है जो स्वस्थावस्था में स्वास्थ्यरक्षण के लिये सेवन किये जाते हैं। इस दृष्टि से विचार करने पर एकान्तहित वह द्रव्य है, जो स्वास्थ्य का पालन करता है और एकान्त अहित वह द्रव्य है, जो स्वास्थ्य को बिगाड़ता है।

तत्र, एकान्तहितानि जातिसात्म्यात् सलिलघृतदुग्धौदनप्रभृतीनि; एकान्ताहितानि तु दहनपचनमारणादिषु प्रवृत्तान्यग्निक्षारविषादीनि, संयोगादपराणि विषतुल्यानि भवन्ति; हिताहितानि तु यद्वायोः पथ्यं तत्पित्तस्यापथ्यमिति ॥३॥

उनमें से जल, घृत, दूध, भात इत्यादि द्रव्य जन्म से ही सात्म्य होने के कारण एकान्तहित होते हैं। दहन, पचन, मारण इत्यादि कार्यों में प्रयुक्त अग्नि, क्षार, विष इत्यादि द्रव्य तथा संयोग से विषतुल्य होने वाले अन्य द्रव्य एकान्त अहितकर होते हैं। हिताहित द्रव्य वे हैं जैसे जो वायु को पथ्यकर है वे पित्त के लिये अपथ्यकर हैं ॥३॥

वक्तव्य—जातिसात्म्यात्—जन्म से ही शरीर के लिये सुखकारक होने के कारण। जाति—जन्म। सात्म्य—सात्म्यं नाम तद्यद् सातत्येनोपसेव्यमानमुपशेते। (चरक)। हिताहितानि—हिताहित द्रव्य वे हैं, जो सेवन करने पर शरीर के एक अंग पर हितकर और दूसरे अंग पर अहितकर परिणाम एक ही समय में किया करते हैं।

अतः सर्वप्राणिनामयमाहारार्थं वर्ग उपदिश्यते। तद्यथा—रक्तशालिषष्टिककङ्गुकमुकुन्दकपाण्डुकपीतकप्रमोदककालकासनपुष्पककर्दमकशकुनाहृतसुगन्धककलमनीवारकोद्रवोद्दालकश्यामाकगोधूमवेणुयवादयः, एणहरिणकुरङ्गमृगमातृकाश्वदंष्ट्राकरालक्रकरकपोतलावतित्तिरिकपिञ्जलवर्त्तीरवर्तिकादीनां मांसानि, मुद्गवनमुद्गमकुष्ठकलायमसूरमङ्गल्यचणकहरेण्वाढकीसतीनाः, चिलिचिम

१ ०पुष्पकेसरक० २ कंगुमुकु०

सुनिषण्णकजीवन्तीतण्डुलीयकमण्डूकपर्ण्यः, गव्यं घृतं, सैन्धवदाडिमामलकमित्येष वर्गः सर्वप्राणिनां सामान्यतः पथ्यतमः ॥४॥

अतः सब प्राणियों के आहार के लिये (पथ्यकर) आहार वर्ग का उपदेश करते हैं। जैसे रक्त शालि, षष्टिक, कंगुक, मुकुन्दक, पाण्डुक, पीतक, प्रमोदक, कालक, असन, पुष्पक, कर्दमक, शकुनाहृत, सुगन्धक, कलम, नीवार, कोद्रव, उद्दालक, श्यामाक, गेहूँ, वेणुयवादि (धान्यविशेष); एण, हरिण, कुरंग, मृगमातृका, श्वदंष्ट्रा, कराल, क्रकर, कपोत, लावा, तीतर, कपिंजल, वर्तीर, वर्तिक इत्यादि प्राणियों का मांस; मूंग, वनमूंग, कुष्ठक, मटर, मसूर, मंगली, चना, हरेणु, अरहर, सतीन; चिल्ली, वास्तुक, सुनिषण्णक, जीवन्ती, तण्डुलीयक, मण्डूकपर्णी, गौ का घृत, सैन्धव, दाडिम, आँवला (इन आहार्य द्रव्यों का) यह वर्ग सब प्राणियों के लिये पथ्यतम प्रायः होता है ॥४॥

वक्तव्य—प्राणिनाम्—मनुष्यों का। यहाँ निर्दिष्ट किये हुए द्रव्यों का वर्णन ४६ वें अध्याय में किया गया है। इन में रक्त शालि से कलम तक शूक धान्य हैं; नीवार, कोद्रव, उद्दालक, श्यामाक और वेणुयव कुधान्य हैं; एण से कराल तक जांगल मृग हैं; क्रकर और लाव से वर्तिक तक विष्किर हैं; कपोत प्रतुदवर्ग का है; मुद्ग से सतीन तक वैदल हैं; चिल्ली से मण्डूकपर्णी शाक हैं। इन द्रव्यों में से निम्न द्रव्य अपने वर्ग में पथ्यतम हैं—लोहितशालयः शूकधान्यानां पथ्यतमत्वे श्रेष्ठतमाः, मुद्गाः शमीधान्यानाम्, सैन्धवं लवणानाम्, जीवन्ती शाकं शाकानाम्, ऐणेयं मृगमांसानाम्, लावः पक्षिणाम्, गव्यं सर्पिः सर्पिषाम्। (चरक)।

तथा ब्रह्मचर्यनिवातशयनोष्णोदकस्नाननिशास्वप्नव्यायामाश्चैकान्ततः पथ्यतमाः ॥५॥

तथा ब्रह्मचर्य, ऐसे स्थान में सोना जहाँ शुद्ध वायु पर्याप्त होती हुई भी शरीर पर सीधी न लग सके, गरम पानी से स्नान करना, रात्रि में निद्रा लेना, व्यायाम करना ये भी सर्वकाल अत्यन्त हितकर होते हैं।

वक्तव्य—ब्रह्मचर्य—स्मरणं कीर्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम्। सङ्कल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिर्वृत्तिरेव च॥ एतन्मैथुनमष्टाङ्गं प्रवदन्ति मनीषिणः। विपरीतं ब्रह्मचर्यम्॥ धर्म्यं यशस्यमायुष्यं लोकद्वयरसायनम्। अनुमोदामहे ब्रह्मचर्यमेकान्तनिर्मलम्। (वाग्भट)। निशास्वप्न—रात्रि की निद्रा नैसर्गिक होती है। विशेष करके रात्रि के मध्य दो प्रहर की निद्रा आवश्यक होती है—रात्रिस्वभावप्रभवा मता या तां भूतधात्रीं प्रवदन्ति निद्राम्। (चरक)। अहोरात्रे विभजते सूर्यो मानुषदैविके। रात्रिः स्वप्नाय भूतानां चेष्टायै कर्मणामहः। (मनु)। प्रदोषपश्चिमौ यामौ वेदाभ्यासेन तौ नयेत्। प्रहरद्वयं शयानो हि ब्रह्मभूयाय कल्पते। (दक्षस्मृति)। व्यायाम—आयामो विविधोऽङ्गानां व्यायाम इति संज्ञितः। (धनुर्वेद)। शरीरायासजननं कर्म व्यायामसंज्ञितम्। (सुश्रुत)।

एकान्तहितान्येकान्ताहितानि च प्रागुपदिष्टानि, हिताहितानि तु यद्वायोः पथ्यं तत्पित्तस्यापथ्यमिति ॥६॥

एकान्त हितकर और एकान्त अहितकर पहले कह चुके हैं। हिताहित तो ये हैं जैसे जो वायु के लिये पथ्यकर है वह पित्त के लिये अपथ्यकर है ॥६॥

संयोगतस्त्वपराणि विषतुल्यानि भवन्ति। तद्यथा—वल्लीफलकवककरीराम्लफललवणकुलत्थपिण्याकदधितैलविरोहिपिष्टशुष्कशाकाजाविकमांसमद्यजाम्बवचिलिचिमिमत्स्यगोधावराहांश्च नैकध्यमश्नीयात् पयसा ॥७॥

दूसरे कुछ पदार्थ अन्य पदार्थों के साथ मिलकर विष के समान हो जाते हैं। जैसे—(कूष्मांडादि) वल्ली के फल, छत्रक, वंशांकुर, निम्बादि अम्ल फल, लवण, कुलथी, खलि, दही, तैल, अंकुरित धान्य, पिट्ठी, सूखे शाक, बकरी और भेड का मांस, मद्य, जामुन फल, चिलिचिम मत्स्य, गोधा और शूकर का मांस इन पदार्थों को दूध के साथ एक समय में नहीं खाना चाहिये ॥७॥

वक्तव्य—विषतुल्यानि भवन्ति—दो हितकर पदार्थों का संयोग तब विषतुल्य हो सकता है, जब दोनों के संयोग से एक तीसरा पदार्थ बन जाय और जो शरीर के लिये अहितकर हो। ऐसे पदार्थों को संयोगविरुद्ध (Chemically incompatible) पदार्थ कहते हैं।

रोगं सात्म्यं च देशं च कालं देहं च बुद्धिमान्।
अवेक्ष्याग्न्यादिकान् भावान् रोगवृत्तेः प्रयोजयेत् ॥८॥

रोगी के (रोगवृत्तेः) रोग, सात्म्य, देश, काल, शरीर, जठराग्नि इत्यादि भावों को देखकर बुद्धिमान् वैद्य (विरुद्ध पदार्थ भी) प्रयुक्त करे ॥८॥

अवस्थान्तरबाहुल्याद्रोगादीनां व्यवस्थितम्।
द्रव्यं नेच्छन्ति भिषज इच्छन्ति स्वस्थरक्षणे ॥९॥

(उपर्युक्त) रोगादिकों की अनेक अवस्थाओं की विविधता होने से बुद्धिमान् वैद्य किसी भी पदार्थ को एकान्तहित या एकान्ताहित नहीं समझते परंतु स्वस्थावस्था की रक्षा में (प्रत्येक पदार्थ की एकान्तहितता अथवा एकान्ताहितता) मानते हैं।

वक्तव्य—इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि रुग्णावस्था के लिये कोई भी द्रव्य केवल अपनी प्रकृति से एकान्तहित या एकान्ताहित नहीं हो सकता। उसका कार्य वैद्य की योजना पर निर्भर होता है। यथा—तीव्रतम सर्पविष भी योग्य मात्रा में और रोगी के लक्षणों का सूक्ष्म विचार कर देने पर अमृत समान कार्य करता है और अमृत समान दूध ठीक योजना न करने पर विषतुल्य हो जाता है। इसी दृष्टि से लिखा है—योगादपि विषं तीक्ष्णमुत्तमं भेषजं भवेत्। भेषजं वापि दुर्युक्तं तीक्ष्णं संपद्यते विषम्। (चरक)। जगत्येवमनौषधम्। न किञ्चिद्विद्यते द्रव्यं वशान्नानार्थयोगयोः। (वाग्भट)। नास्ति मूलमनौषधम्। योजकस्तत्र दुर्लभः। (सुभाषित)। परंतु स्वस्थावस्था में प्रत्येक द्रव्य अपनी प्रकृति के अनुसार एकान्तहित या एकान्ताहित कार्य शरीर पर करता है। यहाँ किसी योजक की कोई आवश्यकता नहीं होती। अर्थात् स्वस्थावस्था के लिये द्रव्यों के हितकर और अहितकर विभाग मानना जरूरी है। अर्थात् इस अध्याय में जो एकान्तहित, एकान्ताहित, संयोगविरुद्ध, मानविरुद्ध इत्यादि प्रकार बतलाये हैं; वे स्वस्थावस्था में मार्गदर्शक होने के लिये हैं। रुग्णावस्था में इन अहितकर प्रकारों का भी उपयोग वैद्य रोगी के हित के

लिये अपने बुद्धिबल के आधार पर कर सकता है। ये अहितकर प्रकार वैद्य के लिये तथा रोगी के लिये बाध्य नहीं हो सकते।

द्वयोरन्यतरादाने वदन्ति विषदुग्धयोः।
दुग्धस्यैकान्तहिततां विषमेकान्ततोऽहितम् ॥१०॥
एवं युक्तरसेष्वेषु द्रव्येषु सलिलादिषु।
एकान्तहिततां विद्धि वत्स सुश्रुत नान्यथा ॥११॥

यथा स्वस्थ मनुष्य के लिये विष और दूध इन में से दूध एकान्त हितकर और विष एकान्त अहितकर वैद्य कहते हैं ॥१०॥ इस प्रकार वत्स सुश्रुत! स्वास्थ्यानुवृत्तिकर रसयुक्त जलादि द्रव्यों में एकान्तहितकारकता समझो (और) विपरीत रसयुक्त द्रव्यों में मत समझो ॥११॥

वक्तव्य—अन्यतः—स्वस्थ। युक्तरसेषु—दुग्धवत् प्रभावसलिलस्वास्थ्यानुवर्तिरसयुक्तेषु। (डाराणचन्द्र)। नान्यथा—विपरीत रसयुक्त विषादि में।

अतोऽन्यान्यपि संयोगादहितानि वक्ष्यामः—नवविरूढधान्यैर्वसामधुपयोगुडमाषैर्वा ग्राम्यानूपौदकपिशितादीनि नाभ्यवहरेत्, न पयोमधुभ्यां रोहिणीशाकं जातुकशाकं वाऽश्नीयात्, बलाकां वारुणीकुल्माषाभ्यां, काकमाचीं पिप्पलीमरिचाभ्यां; नाडीभङ्गशाककुक्कुटदधीनि च नैकध्यं; मधु चोष्णोदकानुपानं; पित्तेन चाममांसानि; सुराकृशरापायसांश्च नैकध्यं; सौवीरकेण सह तिलशष्कुलीं; मत्स्यैः सहेक्षुविकारान्, गुडेन काकमाचीं, मधुना मूलकं, गुडेन वाराहं मधुना च सह विरुद्धं; क्षीरेण मूलकमाम्रजाम्बवश्वाविच्छूकरगोधाश्च, सर्वांश्च मत्स्यान् पयसा विशेषेण चिलिचिमं; कदलीफलं तालफलेन पयसा दध्ना तक्रेण वा; लकुचफलं पयसा दध्ना माषसूपेन वा, प्राक् पयसः पयसोऽन्ते वा ॥१२॥

अब और भी जो संयोग से अहितकर होते हैं, उन्हें कहते हैं। नवांकुरित धान्य तथा वसा, मधु, दूध, गुड, उड़द इनके साथ ग्राम्य, आनूप और औदक जीवों का मांस नहीं खाना चाहिये। रोहिणी शाक या जातुक शाक दूध और शहद के साथ नहीं खाना चाहिये। बलाका का मांस मदिरा और उबाले हुए धान्य के साथ नहीं खाना चाहिये। काकमाची को पिप्पली और मिरच के साथ नहीं खाना चाहिये। नाडी का शाक, मुरगा और दही एक समय नहीं खाना चाहिये। मधु गरम जल के साथ नहीं खाना चाहिये। पित्त के साथ मांस सेवन नहीं करना चाहिये। मद्य, खिचड़ी और खीर एक समय नहीं खाना चाहिये। सौवीर के साथ तिल की शष्कुली नहीं खानी चाहिये। मछली के साथ ईख के पदार्थ नहीं खाने चाहिये। गुड के साथ काकमाची नहीं खानी चाहिये। मधु के साथ मूली नहीं खानी चाहिये। गुड और मधु के साथ शूकर का मांस विरुद्ध है। दूध के साथ मूली, आम, जामुन, खरगोश सूकर और गोधा का मांस नहीं सेवन करना चाहिये। दूध के साथ सब प्रकार की मछली विशेष करके चिलिचिम मत्स्य विरुद्ध है। तालफल, दूध, दही और छाछ के साथ केला विरुद्ध है। लकुचफल दूध, दही और उड़द के यूष के साथ नहीं खाना चाहिये तथा दूध के पहले या पीछे भी सेवन नहीं करना चाहिये ॥१२॥

वक्तव्य—मधु चोष्णोदकानुपानम्—मधु केवल उष्ण जल के नहीं वरन् प्रत्येक उष्ण पदार्थ के विरुद्ध है—हन्यान्मधूष्णमुष्णार्तमथवा सविषान्वयात्। (चरक)। नानापुष्पप्रकाराणां रस, सारात्मकं मधु। तच्छैत्याल्लौकुमार्याच्च सर्वैरुष्णैर्विरुध्यते। (हारीत)। उष्णमुष्णार्तमुष्णे च युक्तं चोष्णैर्निहन्ति तत्। (वाग्भट)। सौवीरक—कांजी का एक प्रकार—यवैस्तु निस्तुषैः पक्वैः सौवीरं सधितं भवेत्। (शार्ङ्गधर)। सर्वांश्च मत्स्यान् पयसा—दूध के साथ मत्स्य न सेवन करने का कारण चरक (सूत्रस्थान अ. २६) में लिखा है—न मत्स्यान् पयसा सहाभ्यवहरेदुभयं ह्येतन्मधुरं [illegible] विपाकं महाभिष्यन्दि शीतोष्णत्वाद्विरुद्धवीर्यं विरुद्धवीर्यत्वाच्छोणित-प्रदूषणाय महाभिष्यन्दित्वान्मार्गोपरोधाय च ॥ विशेषेण चिलिचिमम्—एक प्रकार का भूमिचर मत्स्य है—स पुनः शल्की सर्वो लोहितराजिर्लोहितप्रकारः प्रायो भूमौ चरति। (चरक)। चिलिचिम दूध के साथ सेवन न करने का कारण—स हि महाभिष्यन्दित्वात् स्थूललक्षणतमानेनान् (शोणितजान् विकारान्) व्याधीनुपजनयति। आमविषमुदीरयति च। (चरक)। प्राक् पयसः पयसोऽन्ते वा—'लकुचफलं नाश्नीयात्' इति शेष।

अतः कर्मविरुद्धान् वक्ष्यामः—कपोतान् सर्षपतैलभृष्टान्नाद्यात्; कपिञ्जलमयूरलावतित्तिरिगोधाश्चैरण्डदार्व्यग्निसिद्धा एरण्डतैलसिद्धा वा नाद्यात्; कांस्यभाजने दशरात्रपर्युषितं सर्पिः, मधु चोष्णैरुष्णे वा; मत्स्यपरिपचने शृङ्गवेरपरिपचने वा सिद्धां काकमाचीं; तिलकल्कसिद्धमुपोदिकाशाकं; नारिकेलेन वराहवसापरिभृष्टां बलाकां, भासमङ्गारशूल्यं नाश्नीयादिति ॥१३॥

अब यहाँ से कर्मविरुद्ध द्रव्यों को कहते हैं। सरसों के तैल में भूने पारावतों को नहीं खाना चाहिये। कपिञ्जल मोर, लाव, तीतर और गोधा इन्हें एरण्ड की लकड़ियों से पकाकर अथवा एरण्ड तैल से पकाकर नहीं खाना चाहिये। कांस्य के पात्र में दस दिन का रक्खा हुआ घृत सेवन नहीं करना चाहिये। गरम पदार्थों के साथ या गरम ऋतु में मधु सेवन नहीं करना चाहिये। जिस पात्र में मछली या अदरख पकाया गया हो उस पात्र में पकी काकमाची सेवन नहीं करनी चाहिये। तिलकल्क में सिद्ध किया हुआ पोई का शाक नहीं खाना चाहिये। सूकर की चर्बी से भुनी हुई

१ 'गुडेन काकमाचीं, मधुना मूलकं, न रात्रं क्षीरेण मूलकं च'. 'गुडेन काकमाचीं, मधुना मूलकं वाराहं च'

२ एरण्डदार्व्यग्निसिद्धा

नारिकेल के साथ नहीं खानी चाहिए। लोहे की कड़ाही पर भुना हुआ भात का शोरा सेवन नहीं करना चाहिए ॥१३॥

वक्तव्य—संस्कार—संस्कारो हि गुणान्तराधानमुच्यते । ते गुणाश्च तोयाग्निसन्निकर्षशौचमन्थनदेशकालवासनभावनादिभिः कालप्रकर्षभाजनादिभिश्च धीयन्ते । (चरक) । सामान्यतया संस्कार से शरीर के लिये हितकर गुणों की वृद्धि की जाती है परन्तु जो संस्कार बतलाये गये हैं, उन से शरीर के लिये अहितकर गुणों की वृद्धि होती है । अतः ये संस्कार विरुद्ध माने जाने चाहिएं । 'परिपचन परिपन्दनेऽपीति परिपचन. स्थाली । शूल्यम्—शल्यपूर्वेन विद्धाङ्गेषु पक्वं शूल्यम् ।

अतो मानविरुद्धान् वक्ष्यामः—मध्वम्बुनी मधुसर्पिषी मानतस्तुल्ये नाश्नीयात्; स्नेहौ मधुस्नेहौ जलस्नेहौ वा; विशेषादान्तरीक्षोदकानुपानौ ॥१४॥

यहाँ से जो मानविरुद्ध हैं उन्हें कहते हैं। मधु और जल तथा मधु और घृत सम प्रमाण में मिलाकर नहीं खाना चाहिये। दो स्नेह पदार्थ, मधु और अन्य कोई स्नेह पदार्थ तथा जल और अन्य कोई स्नेह सम प्रमाण में मिलाकर नहीं खाना चाहिये। विशेष करके मधु और स्नेह के साथ आंतरीक्ष जल सेवन नहीं करना चाहिए ॥१४॥

वक्तव्य—मानविरुद्ध—दो पदार्थों का संयोग जब विशिष्ट प्रमाण में घातक होता है, तब उसको मानविरुद्ध कहते हैं। —सर्पिर्मधु चना मत्स्य स्नेहौ इत्थंवर्षिभिः । (चरक) ।

अत ऊर्ध्वं रसद्वन्द्वानि रसतो वीर्यतो विपाकतश्च विरुद्धानि वक्ष्यामः—तत्र मधुराम्लौ रसवीर्यविरुद्धौ मधुरलवणौ च, मधुरकटुकौ च सर्वतः, मधुरतिक्तौ रसविपाकाभ्यां मधुरकषायौ च, अम्ललवणौ रसतः, अम्लकटुकौ रसविपाकाभ्याम्, अम्लतिक्तावम्लकषायौ च सर्वतः, लवणकटुकौ रसविपाकाभ्यां, लवणतिक्तौ लवणकषायौ च सर्वतः, कटुतिक्तौ रसवीर्याभ्यां कटुकषायौ च, तिक्तकषायौ रसतः ॥१५॥

अब यहाँ से रस, वीर्य और विपाक की दृष्टि से दो दो विरुद्ध रसों का वर्णन करते हैं। उनमें से मधुर और अम्ल तथा मधुर और लवण रस रस और वीर्य में परस्पर विरुद्ध हैं। मधुर और कटु रस सब बातों में परस्पर विरुद्ध हैं। मधुर और तिक्त रस तथा मधुर और कषाय रस रस और विपाक में परस्पर विरुद्ध हैं। अम्ल और लवण रस (केवल) रस में परस्पर विरुद्ध हैं। अम्ल और कटुक रस रस और विपाक में विरुद्ध हैं। अम्ल और तिक्त तथा अम्ल और कषाय रस सब बातों में परस्पर विरुद्ध हैं। लवण और कटुक रस और विपाक में विरुद्ध हैं। लवण और तिक्त तथा लवण और कषाय सब बातों में विरुद्ध हैं। कटु और तिक्त तथा कटु और कषाय रस और वीर्य में विरुद्ध हैं, तिक्त और कषाय (केवल) रस में विरुद्ध हैं ॥१५॥

वक्तव्य—सर्वतः—रसवीर्यविपाकतः । यहाँ के रसद्वन्द्व प्रकरण का ज्ञान निम्न तालिका के उपयोग से सुलभ होगा । रस, वीर्य और विपाक का जो विरोध है उसे कार्यविरोध (Physiological incompatibility) कहते हैं। और एक प्रकार का विरोध है, उसे स्वरूप विरोध (Physical incompatibility) कहते हैं। जैसे उष्ण और ठंडे पदार्थ, एक साथ खाना।

| रस | विपाक | वीर्य |
|---|---|---|
| मधुर | मधुर | शीतवीर्य |
| अम्ल | मधुर | उष्णवीर्य |
| लवण | मधुर | उष्णवीर्य |
| तिक्त | कटु | शीतवीर्य |
| कटु | कटु | उष्णवीर्य |
| कषाय | कटु | शीतवीर्य |

तरतमयोगयुक्तांश्च भावानतिरूक्षानतिस्निग्धानत्युष्णानतिशीतानित्येवमादीन् विवर्जयेत् ॥१६॥

अति रूक्ष, अति स्निग्ध, अति उष्ण, अति शीत इत्यादि विशेष और अति विशेष योग युक्त पदार्थों को आहार से वर्जित करे ॥१६॥

भवन्ति चात्र—

विरुद्धान्येवमादीनि वीर्यतो यानि कानि च ।
तान्येकान्ताहितान्येव शेषं विद्याद्धिताहितम् ॥१७॥

रस वीर्य विपाक से विरुद्ध जो उपर्युक्त तथा अन्य पदार्थ होते हैं, वे एकान्ताहित समझने चाहियें और शेष सब कभी हितकर कभी अहितकर जानने चाहियें।

वक्तव्य—वीर्यतः—रस विपाक और प्रभाव इनका भी बोध यहाँ वीर्य से ही समझना चाहिये। क्योंकि जिस से कार्य होता है वह वीर्य है और द्रव्य रसवीर्य विपाक और प्रभाव इनके द्वारा अपना कार्य किया करते हैं—येन कुर्वन्ति तद्वीर्यम् । किंचिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम् । द्रव्य गुणेन पाकेन प्रभावेण च किंचन । (चरक) । यानि कानि च—स्वभाव संस्कारादि यहाँ निर्दिष्ट किये हुए विरोधों के अतिरिक्त अन्य विरोधी पदार्थ। चरक में संपूर्ण विरोध निम्न प्रकार से बतलाये हैं—यच्चापि देशकालाग्निमात्रासात्म्यानिलादिभिः । संस्कारतो वीर्यतश्च कोष्ठावस्थाक्रमैरपि ॥ परिहारोपचाराभ्यां पाकात् संयोगतोऽपि च । विरुद्धं तच्च न हितं हृत्सम्पद्विधिभिश्च यत् ॥ (सूत्र. अ. २६) ।

व्याधिमिन्द्रियदौर्बल्यं मरणं चाधिगच्छति ।
विरुद्धरसवीर्याणि भुञ्जानोऽनात्मवान्नरः ॥१८॥

जो जिह्वालोलुप मनुष्य रस वीर्यादि से विरुद्ध पदार्थों का सेवन करता है, वह (भिन्न भिन्न) रोग, इन्द्रियों की दुर्बलता तथा मृत्यु को प्राप्त हो जाता है ॥१८॥

वक्तव्य—अनात्मवान्—अजितेन्द्रिय यहाँ जिह्वालोलुप । व्याधि—अनेक प्रकार के रोग—षाण्ढ्यान्ध्यवीसर्पदकोदराणां विस्फोटकोन्मादभगन्दराणाम् । मूर्च्छामदाध्मानगलग्रहाणां पाण्ड्वामयस्यामविषस्य चैव ॥ किलासकुष्ठग्रहणीगदानां शोथाम्लपित्तज्वरपीनसानाम् । सन्तानदोषस्य तथैव मृत्योर्विरुद्धमन्नं प्रवदन्ति हेतुम् ॥ (चरक, सूत्र स्थान. अ. २६) ।

यत्किंचिद्दोषमुत्क्लेश्य भुक्तं कायान्न निर्हरेत् ।
रसादिष्वयथार्थं वा तद्विकाराय कल्पते ॥१९॥

जिस के सेवन से दोषों का प्रकोप होता है परन्तु उनका शरीर के बाहर उत्सर्ग नहीं होता तथा जो रसादि को दूषित करता है वह शरीर में रोग संपादित करता है ॥१९॥

वक्तव्य—यत् किंचित्—औषधिव्यतिरिक्त आहार तथा विहार—यत् किंचिद्दोषमास्थाप्य न निर्हरति कायतः । आहारजातमन्यद्वा तत्सर्वमहितं स्मृतम् ॥ रसादिषु अयथार्थम्—रसरक्तादि दूषणम्। इस श्लोक में विरुद्ध की सामान्य व्याख्या तथा विरुद्ध सेवन से रोग उत्पन्न होने का हेतु वर्णन किया है । संग्रह में लिखा है—उत्क्लेश्य दोषान् हरेद् द्रव्यं यत्तत् समासतः । विरुद्धं नहि धातुना प्रत्यनीकतया स्थितम् ॥ (सूत्रस्थान, अ. ९)।

**विरुद्धाशनजान् रोगान् प्रतिहन्ति विरेचनम् ।**
**वमनं शमनं वाऽपि पूर्वं वा हितसेवनम् ॥२०॥**

विरुद्ध पदार्थों का सेवन करने से उत्पन्न हुए रोगों का प्रतिकार विरेचन, वमन और शमन द्वारा अथवा (उनके सेवन के) पूर्व ही हितकर औषधियों के सेवन द्वारा होता है ॥२०॥

वक्तव्य—चरक में भी यह श्लोक मिलता है परन्तु वहाँ गद्योक्त अर्थ के उपसंहार के लिये लिखा गया है । उसके पूर्व निम्न गद्य है—एवं च खलु परमे च वैरोधिकनिमित्तानां व्याधीनामिमे भावा प्रतिकारा भवन्ति । यथा वमनं विरेचनं च तद्विरोधिनां च द्रव्याणां संशमनार्थमुपयोगस्तथाविधैश्च द्रव्यैः पूर्वमभिसंस्कारः शरीरस्येति ॥ इस में वैरोधिकनिमित्त व्याधियों की दो प्रकार की चिकित्सा बतलाई गई है—(१) आगतव्याधि चिकित्सा ( Curative treatment ) (२) और अनागत व्याधि चिकित्सा ( Prophylactic treatment ) । पहली चिकित्सा वमन, विरेचन तथा विरुद्ध पदार्थों के विरुद्ध गुणी द्रव्यों का उपयोग इनके द्वारा करनी चाहिये । दूसरी प्रतिषेधक चिकित्सा विरुद्ध पदार्थों का ही थोड़ी मात्रा में शरीर पर अभिसंस्कार करके करनी चाहिये । वाग्भट में ऐसा ही वर्णन किया है—शमो वा तद्विरोधिभिः । द्रव्यैस्तैरेव वा पूर्वं शरीरस्याभिसंस्कृतिः ॥ तथापि—इस के अर्थ में कुछ मतभिन्नता हो सकती है । यथा—रसायनप्रयोगेण (चक्रपाणिदत्त) । वैरोधिककुपितदोषप्रतिपक्षभूतैर्द्रव्यैः । (अरुणदत्त) । सुवर्णलोहादिविरोधिरोगहरैः पूर्वमेव सेवनं । तदुक्तं 'न सज्जते हेमपाङ्गे विषं पद्मदलेऽम्बुवत्' । (इन्दु) । ऊपर दिया हुआ अर्थ इन से भिन्न है, परन्तु एक विशिष्ट उद्देश्य से वह किया गया है, जिस का आगे विशेष विवरण होगा । परन्तु यह अर्थ भी प्राचीन काल में कुछ टीकाकार करते थे । संग्रह की टीका में इन्दु लिखते हैं—भट्टारकेण तु तथाविधैर्वा द्रव्यैः पूर्वमभिसंस्कारः शरीरस्य स्वस्थ वालस्य व्याध्युत्पत्त्यनैकान्तिकत्वदर्शनपरत्वमङ्गीकृत्य तथाविधैरिति च विरुद्धमपानि परामृश्य विरुद्धैरेव पूर्वसंस्कारो व्याध्यनुत्पत्तिर्युक्तिमत्यपवादप्रायतया द्वितीयोऽपि पक्षो य उक्तोऽस्ति सोऽस्माभिर्व्याख्यात एव ॥ उपर्युक्त चरक के गद्य में विरोधिद्रव्यजन्य रोगों की सामान्य चिकित्सापद्धति वर्णन की गई है, जिस का उपयोग आधुनिक पाश्चात्य वैद्यक में आज सफल हो रहा है । गत अर्धशताब्दी में अनेक विकारी जीवाणुजन्य रोगों की चिकित्सा, व्याधिनिर्मोचक तथा व्याधिप्रतिषेधक,सीरम तथा वैक्सीन ( Serum or Vaccine ) द्वारा शुरू हुई है और उस से बहुत लाभ भी होता है । इस पद्धति का आविष्कार 'फान बेहरिंग' और 'सर आल्मोराथ राईट' नामक शास्त्रज्ञों ने किया । सीरम का उपयोग प्राय जीवाणुओं से रोग उत्पन्न होने के पश्चात् उसकी चिकित्सा के लिये होता है । सीरमचिकित्सा का तत्त्व यह है कि सीरम (लसिका) द्वारा मनुष्यों के शरीर में जीवाणुविरोधी या विषविरोधी द्रव्य प्रविष्ट करके प्रविष्ट हुए जीवाणु या उनके विष का प्रशम करना और रोगी को आराम देना । बैसिलरी अतिसार ( Bacillary dysentery ), मस्तिष्कसुषुम्नाज्वर ( Cerebrospinal fever ), धनुस्तम्भ और रोहिणी ( Diphtheria ) इन रोगों में सीरम का उपयोग बहुत फायदेमन्द प्रमाणित हुआ है । वैक्सीन चिकित्सा का तत्त्व यह है कि जीवाणु या उनके विष अर्थात् विरोधी द्रव्य शरीर में प्रविष्ट कर उनका शरीर पर संस्कार करके शरीर उन्हीं विरोधी द्रव्यों के लिये क्षम बनाया जाता है जिससे भविष्य में शरीर उन विरोधी पदार्थों का शरीर में प्रवेश होने पर भी भली भाँति प्रतिकार कर सकता है और रोग से पीड़ित नहीं होता । इस कारण से वैक्सीन का उपयोग प्राय रोगप्रतिषेध के लिये किया जाता है और प्लेग, आंत्रिक ज्वर, विसूचिका, अतिसार इत्यादि रोगों में बहुत फायदेमन्द प्रमाणित हुआ है । आयुर्वेद में वैक्सीन और सीरम का उपयोग नहीं दिखाई देता । परन्तु जिस तत्त्व पर यह औषधिद्रव्य पाश्चात्य वैद्यक में आज प्रयुक्त हो रहे हैं वह तत्त्व आयुर्वेद में स्पष्ट रूप से लिखा है । भविष्य में होने वाले रोगों के चिकित्साद्रव्य लिखना असम्भव है तथापि आयुर्वेद में चिकित्सा के ऐसे सामान्य नियम बतलाये हैं कि जिनके अनुसार नये नये रोगों की चिकित्सा नई नई औषधियों द्वारा करना आयुर्वेदसंमत हो सकता है । विकारी जीवाणु या उनके विष हमारे शरीर के लिये विरोधी यानि स्वभावत प्रत्यनीक स्वरूप के हैं । अत उनका समावेश आयुर्वेद के अनुसार 'स्वभावविरुद्ध' पदार्थों में होता है । इन पदार्थों के सेवन से या शरीर प्रवेश से उत्पन्न हुए रोगों की चिकित्सा विरुद्धगुणी पदार्थों से होती है—तद्विरोधिनां च द्रव्याणां संशमनार्थमुपयोग । इदं च न प्रत्यक्षं यत् आगीन्द्र मूत्रविपर्ययेणोपचरन्तः सम्यक्प्रकृतौ स्थापयाम । (चरक) । मूत्रविपर्ययेणेति कारणविपर्ययेण, तच्च प्रभावादिति बोद्धव्यं तेन विषविकारे विशेषाचरणमेतत् प्रत्यक्षं चाप्यद्युपगृहीतं भवति । (चक्रपाणिदत्त)। सीरम से जो आज जीवाणुजन्य रोगों की चिकित्सा हो रही है, वह इसी तत्त्व पर है । यदि विरुद्ध पदार्थों के सेवन से या शरीर प्रवेश से भविष्य में होने वाले रोगों का प्रतिषेध करना हो तो आयुर्वेद के अनुसार उन विरुद्ध पदार्थों का शरीर पर अभिसंस्कार ( तैरेव वा पूर्वं शरीरस्याभिसंस्कृतिः ) करना चाहिये । वैक्सीन से जो आज अनेक रोगों का प्रतिषेध हो रहा है, वह इसी तत्त्व पर है । विसूचिका रोग उदाहरणार्थ शास्त्रज्ञों द्वारा विसूचिका जीवाणु ( अर्थात् विशिष्ट शरीरविरोधी द्रव्य ) शरीर में प्रविष्ट होने से होता है । यदि किसी स्थान में इस रोग का मरक फैलने के कारण इससे बचने की इच्छा हो तो विसूचिका जीवाणुओं का ही शरीर पर अभिसंस्कार ( वैक्सीन का शरीर में प्रवेश करके ) किया जाता है, जिससे रोग नहीं हो सकता । उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि सीरम और

वक्तव्य—देहमवन्त्येव—शरीर की उत्पत्ति यद्यपि शुक्र और शोणित से होती है तथापि शुक्र का शरीर से बाहर निकलना, गर्भाशय में पहुँचना, स्त्रीबीज के साथ मिलना, तदनन्तर गर्भ की वृद्धि होना इत्यादि कर्म वातादि दोषों पर निर्भर होते हैं। इतना ही नहीं, वातादि दोष शुक्र और शोणित में भी होते हैं—शुक्रार्तवस्थैर्जन्मादौ विषेणेव विषकृमेः। तैश्च तिस्रः प्रकृतयो हीनमध्योत्तमाः पृथक् ॥ (वाग्भट)। तत्र स्त्रीपुंसयोः संयोगे तेजः शरीराद्वायुरुदीरयति, ततस्तेजोऽनिलसन्निपाताच्छुक्रं च्युतं योनिमभिप्रपद्यते संसृज्यते चार्तवेन, ततोऽग्नीषोमसंयोगात् संसृज्यमानो गर्भाशयमनुप्रपद्यते। शीताभ्यामनिलाभिप्रपद्यमानानां महाभूतानां संघातो घन सञ्जायते। (सुश्रुत)। अधोमध्योर्ध्वसन्निविष्टैः—वात का स्थान नाभि के नीचे, पित्त का स्थान नाभि और हृदय के बीच में, और कफ का स्थान हृदय के ऊपर होता है—ते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्योरधोमध्योर्ध्वसंश्रयाः। (वाग्भट)। त्रिस्थूण—तीन स्तम्भों के ऊपर जिस का धारण हुआ है, ऐसा—ऊर्ध्वमूलमधःशाखं त्रिस्थूणं पादैवनम्। चेतनाधिष्ठितं विद्वान् यो वै वेद स वेदवित् ॥ शोणितचतुर्थैः—वास्तव में शरीरदूषक केवल तीन ही दोष हैं। परन्तु व्रणस्थान की दुष्टि, शोथ, पूयभवन, रोहण इत्यादि कार्य रक्त ही के द्वारा वातादि दोष करते हैं और रक्त के ही साथ रक्तवाहिनियों में से सर्व शरीर में फैलते हैं। अतः धातुओं की अपेक्षा रक्त का प्राधान्य बतलाने के लिये रक्त का निर्देश यहाँ शल्यतन्त्र में स्वतन्त्र किया गया है। परन्तु शोणितदुष्टि घृतादिदग्धवत् वातादि दोषों की दुष्टि ही समझना चाहिये—रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः सम्भवन्ति ये। तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदाहवत् ॥ (संग्रह)।

भवति चात्र—

नर्ते[1] देहः कफादस्ति न पित्तान्न च मारुतात्।
शोणितादपि वा नित्यं देह एतैस्तु धार्यते ॥३॥

न कफ के विना देह है, न पित्त के विना है और न वात के विना है तथा शोणित के विना भी देह नहीं होता। परन्तु इन्हीं के द्वारा शरीर धारण किया जाता है ॥३॥

तत्र 'वा' गतिगन्धनयोरिति धातुः 'तप' सन्तापे, 'श्लिष' आलिङ्गने, एतेषां कृद्विहितैः प्रत्ययैर्वातः पित्तं श्लेष्मेति च रूपाणि भवन्ति ॥४॥

इन में 'वा—गतिगन्धनयोः', 'तप—सन्तापे' और 'श्लिष—आलिङ्गने' इन धातुओं से कृदन्तविहित प्रत्ययों द्वारा वात, पित्त और श्लेष्मा ये रूप बनते हैं ॥४॥

वक्तव्य—इस सूत्र में वात, पित्त और कफ इनकी निरुक्ति बतलाई गई है, जिस से इन का मुख्य कार्य स्पष्ट हो जाता है। वात—गतिगन्धोपादानार्थस्य वाधातोरसुन्दरादिभ्य इत्यादिसूत्रोत्पन्ने तप्रत्यये वात इति रूपम्। पित्त—सन्तापार्थस्य तपधातोरिचि प्रत्यये तकारस्येत्वे वर्णविपर्यये तस्य च द्वित्वे कृते पित्तमिति रूपम्। कफ—आलिङ्गनार्थस्य श्लिषधातोर्मनिन् प्रत्यये गुणे च कृते श्लेष्मेति रूपम्। इस से शरीर में श्वास प्रश्वास, … सिक कर्म, रस रक्तादि धातुओं की गति … युक्त कार्य वात के होते हैं—सर्वा हि चेष्टा वातेन। … महास्रोत में तथा शरीर के अन्य धातुओं में पचन उष्णता उत्पन्न करना पित्त का कार्य है—पित्तमूष्मा नराणामुपजायते। (चरक)। शरीर के विविध अंगों में उत्पन्न करके शरीर को स्थिर करना कफ का कार्य है।

दोषस्थानान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र स… वातः श्रोणिगुदसंश्रयः, तदुपर्यधो नाभेः पक्वा… पक्वामाशयमध्यं पित्तस्य, आमाशयः श्लेष्मणः…

यहाँ से आगे दोषों के स्थानों को कहते हैं। संक्षेप से वायु श्रोणि और गुद इन में रहता है। श्रोणि गुद इनके ऊपर नाभि के नीचे पक्वाशय है। पक्वाशय आमाशय के मध्य में पित्त का स्थान है। और आ… कफ का स्थान है ॥५॥

वक्तव्य—दोषस्थानानि—शरीर में वात पित्त और सूक्ष्म तथा स्थूल और प्रसादरूप तथा मलरूप इन भिन्न अवस्थाओं में मिलते हैं—शरीरधातव पुनर्द्विविधा मलभूता प्रसादभूताश्च। (चरक)। वात, पित्त और सूक्ष्मावस्था में अथवा प्रसादावस्था में सर्वशरीरव्यापी सर्वशरीरचर होते हैं—ते व्यापिन। (वाग्भट)। सर्वशरीरचरास्तु वातपित्तश्लेष्माण। (चरक)। परन्तु जहाँ जहाँ ये विक… से, स्थूल रूप से, मल रूप में या क्रिया विशेषरूप से उप… होते हैं, उन स्थानों को वात, पित्त, और कफ के स्थान … बोधसौकर्यार्थ मानते हैं। समासेन—प्रत्येक दोष के शरी… कई स्थान होते हैं। उनमें से सब से प्रधान स्थान निर्देश करने के लिये समासेन शब्द का उपयोग किया … शरीर का मुख्य आधार आहार होने के कारण उस के … पचन और उत्सर्जन की दृष्टि से ही दोषों के प्रधान स्थानों … उल्लेख यहाँ किया गया है। श्रोणिगुदसंश्रय—कटि … मलाशय जिसका स्थान है। वायु का प्रधान कार्य विशेष … बाहर फेंकना है। यह कार्य सब से अधिक महास्रोत … अन्तिम हिस्से में होता है, जहाँ पक वस्तुएँ अर्थात् … ऊपर पाकक्रियापूर्ण होने के पश्चात् बची हुई त्याज्य … आती है। इसलिये इस हिस्से को पक्वाशय भी कहते … अंग्रेजी में पक्वाशय को 'लार्ज इन्टेस्टाइन' (Large Intestine) यानि स्थूलान्त्र कहते हैं। चरक में वात का प्र… स्थान पक्वाशय ही कहा है—अत्रापि पक्वाशयो विशेषेण … स्थानम्। कारण यह है कि मलोत्सर्ग के समय सम्पूर्ण स्थू…न्त्र में पुरःसरण (Peristalsis) की क्रिया प्रारम्भ … मल बाहर फेंका जाता है। इस क्रिया में कटिविभाग … वातनाड़ियाँ भी सहायता करती हैं। इसलिये 'श्रोणि… संश्रय' ऐसा उल्लेख यहाँ किया गया है। पक्वामाशयमध्य पित्तस्य … स्थूलान्त्र और आमाशय के मध्य का स्थान पित्त का … इस से क्षुद्रान्त्र (Small Intestine) अभिप्रेत है। … और जाठर रस के अतिरिक्त बाकी सर्व पाचक रस क्षुद्रान्त्र … होते हैं। पित्त और अग्न्याशय रस (Pancreatic Juice

---

१ नैते देह इत्यतः पूर्वम् 'अतो गर्भाशयस्यार्थस्य संग्रहश्लोक' इति क्वचिदधिकः पाठः

आन्त्र के प्रारंभिक हिस्से में ही आते हैं। तीसरा आंत्र रस (Succus Intericus) प्रायः आन्त्र भर होता है। ये तीन मिलकर अन्न पाचन का कार्य पूरा करते हैं। इसलिये आन्त्र पित्त का प्रधान स्थान माना गया है। चरक में पित्त स्थान आमाशय लिखा है—अत्राप्यामाशयो विशेषेण स्थानम्। परन्तु चरक जितने स्थान को आमाशय कहते उसमें सुश्रुत का बताया हुआ संपूर्ण पित्त का स्थान समाविष्ट हो जाता है। नाभिस्तनान्तरं जन्तोरामाशय इति स्मृतः। अशित खादित लीढ पीत चात्र विपच्यते॥ आमाशयश्लेष्मणः—श्लेष्मा स्थान आमाशय है। आमाना भुक्तद्रव्याणामाशय आमाशयः। जिस में भुक्त द्रव्यों का पचन आधा ही होता है, यानि जिस में अर्धपक्व भुक्त द्रव्य होते हैं, वह आमाशय है। चरक कफ का प्रधान स्थान 'उरः' बताया है—अत्राप्युरो विशेषेण श्लेष्मस्थानम्। वाग्भट में भी कफ का प्रधान स्थान उरः ही बताया है—कफस्य तु उरः।

**अतः परं पञ्चधा विभज्यन्ते। तत्र वातस्य वातव्याधौ वक्ष्यामः; पित्तस्य यकृत्प्लीहानौ हृदयं दृष्टिस्त्वक् पूर्वोक्तं च; श्लेष्मणस्तूरःशिरःकण्ठसन्धय इति पूर्वोक्तं च; एतानि खलु दोषाणां स्थानान्यव्यापन्नानाम्॥६॥**

अब फिर इन के पाँच पाँच स्थान प्रकट किये जाते हैं। वायु के स्थान वातव्याधियों में वर्णन करेंगे। पित्त के स्थान यकृत्प्लीहा, हृदय, दृष्टि, त्वचा और पूर्वोक्त क्षुद्रान्त्र हैं। कफ के स्थान छाती, शिर, कण्ठ, संधि और पूर्वोक्त आमाशय हैं। दोषों की अविकृतावस्था में ये उन के स्थान होते हैं॥६॥

वक्तव्य—यहाँ दोषों के जो पाँच भेद होते हैं, उनके अनुसार पाँच पाँच स्थान वर्णन किये हैं। चरक में इस दृष्टि से दोषों का वर्णन न होने के कारण और भी कुछ अधिक स्थान बताये हैं—स्वेदो रसो लसिका रुधिरमामाशयश्च पित्तस्थानानि। उरः शिरो ग्रीवा पर्वण्यामाशयो मेदश्च श्लेष्मणः स्थानानि। वस्तिः पुरीषाधानं कटिः सक्थिनी पादावस्थीनि च वातस्थानानि। (सू. अ. २०)।

**विसर्गादानविक्षेपैः सोमसूर्यानिला यथा।**
**धारयन्ति जगद्देहं कफपित्तानिलास्तथा॥७॥**

जैसे चंद्रमा, सूर्य और वायु विसर्ग, आदान और विक्षेप इन कर्मों द्वारा जगत् को धारण करते हैं वैसे ही कफ, पित्त और वायु विसर्ग, आदान और विक्षेप इन कर्मों द्वारा शरीर को धारण करते हैं॥७॥

वक्तव्य—इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि बाह्य जगत् के चंद्रमा, सूर्य और वायु और शरीरगत कफ, पित्त और वायु इनका स्वरूप भी एक है तथा क्रियायें भी एक हैं। सुश्रुत तथा चरक में इनकी अभेदता और भी वर्णन की है—तत्र वायोरात्मैवात्मा, पित्तमाग्नेयं, श्लेष्मा सौम्य इति। सोम एव शरीरे श्लेष्मान्तर्गतः। अग्निरेव शरीरे पित्तान्तर्गतः॥ चरक का तो यह भी कहना है कि बाह्य जगत् के चंद्रमा, सूर्य और वायु शरीरगत वात, पित्त और कफ तथा बल के कारण हैं—तावेतावर्कवायू सोमश्च कालस्वभावमार्गपरिगृहीताः कालर्तुरसदोषदेहबलनिर्वृत्तिप्रत्ययभूताः समुपदिश्यन्ते॥ विसर्ग—विसृजति जनयत्याप्यमर्शमिति विसर्गः। चंद्रमा अपनी अमृत तुल्य किरणों द्वारा बाह्य जगत् को स्निग्ध और शीतल रखता है। कफ भी शरीर को अपने प्रभाव से स्निग्ध और शीत रखता है। आदान—आदत्ते क्षपयति पृथिव्याः सौम्याशमादानम्। सूर्य अपनी किरणों से पृथिवी का जलांश ग्रहण करता है। पित्त शरीर में अन्न रस का ग्रहण करता है। पक्त्वा तस्यान्नरसस्याहरणमादानम्। विक्षेप—शीतोष्णवर्षादीनां यथायोग प्रेरणम्। बाह्य जगत् में वायु शीत, उष्ण, मेघादि का प्रेरण यथा आवश्यक करके जगत् की रक्षा करता है। वायु शरीर में मलमूत्र का विक्षेप तथा पित्तादिक रसों का स्रावण करके रक्षा करता है। सोम का बाह्य जगत् में कार्य—सोमः शिशिराभिर्भाभिरापूरयन् जगदाप्याययति शश्वत्। (चरक)। शरीर में कार्य—सन्धिसंश्लेषणस्नेहनरोपणपूरणबलस्थैर्यकृच्छ्लेष्मा पञ्चधा प्रविभक्त उदककर्मणाऽनुग्रहं करोति॥ सूर्य का जगत् में कार्य—रविर्भाभिरादानो जगतः स्नेहम्। (चरक)। सहस्रगुणमुत्स्रष्टुमादत्ते हि रसं रविः॥ शरीर में पित्त का कार्य—रागपक्त्योजस्तेजोमेधोष्मकृत् पित्तं पञ्चधा प्रविभक्तमग्निकर्मणाऽनुग्रहं करोति॥ वायु का बाह्य जगत में कार्य—धरणी धारण, ज्वलनो ज्वालन, सृष्टिश्च मेघानाम्, अपां विसर्गः, प्रवर्तनं स्रोतसां, पुष्पफलानां चाभिनिर्वर्तनम्, उद्भेदनं चौद्भिदानाम्। (चरक)। शरीर में कार्य—समीरणोऽग्नेः, दोषसंशोषणः, चेष्टा वहिर्मलानाम्। विण्मूत्रपित्तादिमलाशयानां विक्षेपसंहारकरः। (चरक)।

**तत्र जिज्ञास्यं किं पित्तव्यतिरेकादन्योऽग्निः? आहोस्वित् पित्तमेवाग्निरिति? । अत्रोच्यते—न खलु पित्तव्यतिरेकादन्योऽग्निरुपलभ्यते, आग्नेयत्वात् पित्ते दहनपचनादिष्वभिप्रवर्तमानेऽग्निवदुपचारः क्रियतेऽन्तराग्निरिति; क्षीणे ह्यग्निगुणे तत्समानद्रव्योपयोगादतिवृद्धे शीतक्रियोपयोगादागमाच्च पश्यामो न खलु पित्तव्यतिरेकादन्योऽग्निरिति॥८॥**

अब यहाँ यह जिज्ञासा हो सकती है कि पित्त से अग्नि कोई पृथक् है अथवा क्या पित्त ही शारीरिक अग्नि है। इस विषय में यह कहा जा सकता है कि वास्तव में पित्त से अन्य और शारीरिक अग्नि कोई प्रतीत नहीं होती है। क्योंकि आग्नेयभाव के कारण पित्त से दाह पाक आदि कार्य वर्तमान होने पर अग्नि के समान ही उपचार किया जाता है; अतएव पित्त अन्तराग्नि है। तथा अग्नि गुण तुल्य पित्त के क्षीण होने में अग्निसमान (उष्ण) द्रव्यों का उपयोग करने से, पित्त के बढ़ने में शीतल उपचार करने से और शास्त्राधार से हम यह देखते हैं कि पित्त के अतिरिक्त और अग्नि नहीं है॥८॥

वक्तव्य—आयुर्वेद में अनेक समय पित्त और अग्नि इन का अभेदरूप से उल्लेख होता है—समानेनावधूतोऽग्निरुदर्यः पवनेन तु। काले भुक्तं समं सम्यक् पचत्यायुर्विवृद्धये। (चरक)। जाठरो भगवानग्निरीश्वरोऽन्नस्य पाचकः। सौक्ष्म्याद्रसानाददानो विवेक्तुं नैव शक्यते॥ (सुश्रुत)। सन्धुक्षितः समानेन पचत्यामाशयस्थितम्। औदर्योऽग्निर्यथा बाह्यः स्थालिस्थं तोयतण्डुलम्॥ (वाग्भट)। इसलिये पित्त या अग्नि आदान कर्म करता है इस प्रकार का प्रश्न उपस्थित करके उसका उत्तर आगम, प्रत्यक्ष और अनुमान प्रमाणों द्वारा दिया है। तत्र—आदान कर्म में। उपचार—व्यवहार।

त ) होते हैं। मूत्र की उत्पत्ति आँत में नहीं होती। मूत्रोत्ति के विषय में विशेष विवरण निदानस्थान के अश्मरी चिकित्सा में किया जायगा। अन्नपचन का कुछ अधिक ४६ वें अध्याय के ५२४ वें श्लोक के वक्तव्य में किया जायेगा। रंजकोऽग्निः—अन्नरस का रंजन करने के कारण इस रंजक पित्त या रंजक अग्नि कहते हैं। इस का स्थान यकृत और प्लीहा है और आधुनिक खोज से अस्थिमज्जा है। वाग्भट इसका स्थान आमाशय लिखा है—आमाशयाश्रयं पित्तं रंजकं रंजनात्। इस विषय का विशेष विवरण १४ वें अध्याय में किया गया है। साधकोऽग्निः—इस का स्थान हृदय है। परन्तु हृदय के रक्त संचालन के कार्य से इस का कोई संबंध नहीं। वह कार्य हृदयस्थ व्यान वायु का है। प्राचीन कल्पना के अनुसार हृदय रक्तसंचालन तथा सुख, दुःख, बुद्धि और मन का स्थान माना गया है—हृदये चित्तसंवित् ( योगसूत्र )। हेनां हृदयं देहे सुखदुःखप्रकाशकम्। तत्संकोचं विकासं च स्वतः यांति पुनः पुनः॥ ( नाडीज्ञानम् )। आधुनिक वैज्ञानिक खोज से सुख दुःखादि कार्य मस्तिष्क में होते हैं, ऐसा सिद्ध हुआ है। इस दृष्टि से कुछ लोग हृदय का अर्थ मस्तिष्क भी करते हैं। साधकपित्त बुद्धि मेधा अभिमानादि मानसिक कार्य साधन करता है। इसलिये इसे 'साधक पित्त' कहते हैं—बुद्धिमेधाऽभिमानाद्यैरभिप्रेतार्थसाधनात्। साधकं हृद्गतं पित्तम् ( वाग्भट )। अर्थात् साधक पित्त का कार्य मानसिक है और इस से मस्तिष्क के विविध कार्य हुआ करते हैं। आलोचकाग्नि—इस का स्थान दृष्टि है और इस का कार्य रूपग्रहण का है। नेत्रगोलक में जो विविध भाग होते हैं, उन में आभ्यंतरीय दृष्टिपटल में रूपग्रहण का कार्य होता है। इस को अंग्रेजी में रेटीना ( Retina ) कहते हैं। प्रकाश की या बाह्य वस्तु की किरणें नेत्र के भीतर कृष्णमंडल ( Cornea ), जलीयजल ( Aqueous humour ), दृष्टिमंडल ( Pupil ), काँच ( Lens ) और मेदोजल ( Vitreous humour ) में से होकर दृष्टिपटल पर पड़ती हैं और वहाँ वस्तु का उलटा प्रतिबिंब होता है। यह पटल नाडीसूत्रों से और विशेष प्रकार के सेलों से बनता है और इन सूत्रों का और सेलों का सीधा सम्बन्ध दृष्टिनाडी के साथ होता है, जो मस्तिष्क में मिलती है। इस दृष्टिपटल का रंग सेलों के भीतर विशेष प्रकार का रंग रहने के कारण नीललोहित होता है। प्रकाश की किरणें दृष्टिपटल पर पड़ने से वहाँ एक विशेष रासायनिक प्रक्रिया होती है। इस क्रिया से पटल की प्रतिक्रिया अम्ल होती है और उस के रंग में भी फर्क हो जाता है, जिस का प्रभाव नाड़ी द्वारा मस्तिष्क को पहुँचता है, और हम रंग रूपादिक ग्रहण करते हैं। आलोचक पित्त दृष्टिपटलगत प्रक्रिया के साथ सम्बन्ध रखता है। भ्राजकाग्नि—इस का स्थान त्वचा है और त्वचा का भ्राजन करने से इस को भ्राजक पित्त कहते हैं—त्वक्स्थं भ्राजकं भ्राजनात् त्वचः। ( वाग्भट )। इस पित्त से त्वचा के विविध कार्य व्यवस्थित रूप से होते हैं। यथा—स्वेद उत्पन्न करना, तैलग्रंथियों से तैल उत्पन्न करके त्वचा को मृदु, अक्षत और चमकीली करना, उष्णता का नियमन करना इत्यादि—भाभानात्तत्मूष्मणः। ( चरक )। संक्षेप में पित्त के कार्य चरक में लिखे हैं—दर्शनं पक्तिरूष्मा च क्षुत्तृष्णा देहमार्दवम्। प्रभा प्रसादो मेधा च पित्तकर्माविकारजम्। ( सूत्रस्थान अ. १८ )। अग्निकर्मणा अनुग्रहं करोति—शरीर के अन्य स्थानों को अपनी शक्ति से अग्निकर्म द्वारा यानि सार और किट्ट भाग को पृथक् कर के अनुगृहीत करता है। पाचकाग्नि केवल आंत्र में ही नहीं, शरीर के प्रत्येक परमाणु में कार्य करता है और इसी कार्य पर शरीरधातुओं की वृद्धि या क्षति निर्भर होती है—स्वस्थानस्थस्य कायाग्नेरंशा धातुषु संश्रिताः। तेषां सादातिदीप्तिभ्यां धातुवृद्धिक्षयोद्भवः॥ ( वाग्भट )। सप्तभिर्देहधातारो द्विविधाश्च पुनः पुनः। यथास्वमग्निभिः पाकं यान्ति किट्टप्रसादवत्॥ ( चरक )। शरीर में जो अग्नि होती है, उसे 'धात्वग्नि' कहते हैं और सात धातुओं की सात अग्नि हैं। छायानां च प्रकाशकः—वर्ण और प्रभा के आश्रित जो शरीर की कान्ति होती है, उसे छाया कहते हैं—छाया वर्णप्रभाश्रया। ( चरक )। इस प्रकार की कान्ति का उत्पादक भ्राजक पित्त है।

**पित्तं तीक्ष्णं द्रवं पूति नीलं पीतं तथैव च।**
**उष्णं कटुरसं चैव विदग्धं चाम्लमेव च ॥१०॥**

पित्त तीक्ष्ण, पतला दुर्गंधयुक्त, नीला, पीला, उष्ण और कटुरस है। विदग्ध होने पर यह अम्ल भी हो जाता है ॥१०॥

वक्तव्य—इस श्लोक में प्राकृत और वैकृत अवस्था के पित्त के लक्षण लिखे हैं। महामहोपाध्याय कविराज गणनाथ सेन के अनुसार ये लक्षण केवल पित्त की किट्टावस्था के हैं—किट्टस्वरूपं च यथा—पित्तं तीक्ष्णमित्यादि। निर्दूषित यानि निराम पित्त के लक्षण—आताम्रं पीतमत्युष्णं रसे कटुकमस्थिरम्। पक्वं विगंधं विशेयं रुचिपक्तिबलप्रदम्॥ साम यानि दूषित पित्त के लक्षण—दुर्गंधं हरितं श्यावं पित्तमम्लं स्थिरं गुरु। अम्लिकाकण्ठहृद्दाहकरं सामं विनिर्दिशेत्॥ (वृन्दमाधव)। यहाँ जो पित्त के लक्षण वर्णन किये हैं, उन में अम्लता विदग्ध पित्त का लक्षण बतलाया है। परन्तु चरक में अम्लता प्राकृत पित्त का लक्षण दिया है—सस्नेहमुष्णं तीक्ष्णं च द्रवमम्लं सरं कटु। इस मतभिन्नता का परिणाम विपाक की मतभिन्नता में हो गया है। इसका वर्णन आगे ४० वें अध्याय में विपाक में किया जायगा।

**अत ऊर्ध्वं श्लेष्मस्थानान्यनुव्याख्यास्यामः। तत्र, आमाशयः पित्ताशयस्योपरिष्टात्तत्प्रत्यनीकत्वादूर्ध्वगतित्वात्तेजसश्चन्द्र इव आदित्यस्य; स चतुर्विधस्याहारस्याधारः; स च तत्रौदकैर्गुणैराहारः प्रक्लिन्नो भिन्नसंघातः सुखजरश्च भवति ॥११॥**

यहाँ आगे कफ के स्थान वर्णन करते हैं। श्लेष्म स्थानों में आमाशय (कफ) अग्निविरोधी और अग्नि ऊर्ध्वगतिक होने के कारण पित्ताशय के ऊपर स्थित है, जैसे कि चंद्रमा सूर्य के ऊपर होता है। यह आमाशय चतुर्विध खाद्य द्रव्यों का आधार है। वहाँ यह आहार (कफ के) जलसंबंधी गुणों से द्रवरूप पतला और महीन होकर सुखपूर्वक पचने योग्य हो जाता है ॥११॥

---

१ सरं.

वक्तव्य—तत्र—पाँचों श्लेष्म स्थानों में। प्रत्यनीकत्वात्—कफ कार्य की दृष्टि से पित्त का विरोधी होता है। ऊर्ध्वगतित्वात्—ऊर्ध्वज्वलन स्वभाव के कारण। उपरिष्ठात्—ऊपर होता है। उपरिष्टदग्नि इति शेष। चन्द्र इव आदित्यस्य—लाक्षणिक या आलंकारिक दृष्टि से इसका उपयोग समझना चाहिये। अन्यथा प्रत्यक्ष विरोध होता है। पित्त अग्नि के समान और कफ चन्द्र के समान कार्य की दृष्टि से होता है। सूर्य के प्रभाव से पृथ्वी तप्त होती है। यदि पृथिवी पर केवल सूर्य का ही कार्य होता रहेगा तो वह अतितप्त होकर झुलस जायगी। इसलिये सूर्य के ऊपर यानि सूर्यविरोधी चन्द्र रक्खा है, जो अपने शीतल प्रभाव से पृथिवी का ताप शान्त करता है। वैसे ही शरीर के तैजस पित्त से रक्षा करने के लिये उस के ऊपर कफ रक्खा है, जो अपने शीतल प्रभाव से शरीर का ताप शान्त करता है। आधार—आमाशय में सेवन किया हुआ भोजन सामान्यतया चार घण्टे तक ठहरता है। और उस की समाई साधारणतया १½ डेढ़ सेर तक होती है। यदि आमाशय में आहार का आधार न मिलता तो बारबार और थोड़ी मात्रा में भोजन सेवन करने की आवश्यकता पड़ती। भक्षितो भिन्नसंघात मुखजरश्च भवति—भोजन सब से पहले मुख में जाता है। वहाँ चर्वण से वह पीसा (भिन्नसंघात किया) जाता है और लालामिश्रण से गीला (प्रक्लिन्न) हो जाता है। ये दोनों क्रियायें अन्नपचन की दृष्टि से अत्यन्त आवश्यक हैं। वहाँ से अन्न कण्ठ और अन्नमार्ग में से होकर आमाशय में पहुँचता है। आमाशय गतियुक्त होता है। यह सिकुड़ता है और फैलता है, जिस से भोजन पर दबाव पड़ता है और वह खूब मथकर महीन (भिन्नसंघात) हो जाता है। इस के साथ साथ भोजन में आमाशयिक रस मिल कर वह पतला (प्रक्लिन्न) हो जाता है। जब तक भोजन महीन और पतला नहीं होता, तब तक आमाशय में गतियाँ होती रहती हैं और खूब महीन होने के पश्चात् ग्रहणी का द्वार खुल जाता है और अन्नरस ग्रहणी में प्रविष्ट होता है। इस प्रकार भोजन का कुछ भाग आमाशय के वामांश (जो आया हुआ अन्न का भाण्डार का काम करता है) लेकर उस का मंथन द्वारा रस बनने के पश्चात् ग्रहणी में प्रवेश होता है। जब तक भोजन भिन्नसंघात और विशेष प्रक्लिन्न नहीं होता तब तक आमाशय अन्न को आन्त्र में नहीं आने देता। परन्तु कठिन पदार्थों को पीसना यह आमाशय जैसे कोमल अंग का काम नहीं है। इसलिये भोजन खूब चबा चबा कर खाना चाहिये। इस प्रकार जो भोजन आमाशय में पतला और महीन होता है, उस पर आन्त्रगत पाचक रसों का कार्य भली भाँति होकर उस का पचन और शोषण सुख से (सुखजर) होता है।

माधुर्यात् पिच्छिलत्वाच्च प्रक्लेदित्वात्तथैव च।
आमाशये संभवति श्लेष्मा मधुरशीतलः ॥१२॥

(आहार की) मधुरता, पिच्छिलता तथा आर्द्रता के कारण आमाशय में कफ भी शीतल और मधुर पैदा उत्पन्न होता है ॥१२॥

स तत्रस्थ एव स्वशक्त्या शेषाणां श्लेष्मस्थानानां शरीरस्य चोदककर्मणाऽनुग्रहं करोति; उरःस्थस्त्रिकसन्धारणमात्मवीर्येणान्नरससहितेन हृदयावलम्बनं करोति; जिह्वामूलकण्ठस्थो जिह्वेन्द्रियस्य सौम्यत्वात् सम्यग्रसज्ञाने वर्तते; शिरःस्थः स्नेहसंतर्पणाधिकृतत्वा[illegible] करोति; सन्धिस्थस्तु श्लेष्मा सर्वसन्धिसंश्लेषात् सर्वसन्ध्यनुग्रहं करोति ॥१३॥

आमाशय में ही स्थित हुआ वह कफ कफ के [illegible] स्थानों को तथा समस्त शरीर को अपने प्रभाव से उदक के द्वारा अनुगृहीत करता है। वक्षःस्थल में स्थित हुआ अपने पराक्रम से त्रिकस्थान को धारण करता है, और रस के साथ मिलकर हृदय को अपने कार्य में सामर्थ्य [illegible] है। जिह्वा के मूलस्थान कण्ठ में स्थित हुआ कफ अ[illegible] सौम्यता से जिह्वा इन्द्रिय को सब प्रकार के रसों के ज्ञान [illegible] प्रवृत्त करता है। शिर में स्थित हुआ कफ तैलादि संतर्पण [illegible] अधिकारी होने के कारण अपने प्रभाव से ज्ञानेन्द्रियों [illegible] अपने कार्य में सामर्थ्य देता है। सन्धिगत श्लेष्मा स[illegible] सन्धियों का श्लेषण करने के कारण सर्वसन्धियों का अ[illegible] करता है ॥१३॥

वक्तव्य—पञ्चविध कफ के नाम—आमाशयगत कफ [illegible] अन्न का क्लेदन करने के कारण 'क्लेदक कफ' कहते हैं—[illegible] सौम्यत्वात्क्लेदनात्। उर स्थ कफ को 'अवलंबक' कहते हैं। [illegible] कफस्थानों का अवलम्बन करने का कार्य यानि हृदय के मतानु[illegible] उर स्थ कफ का है—कफधाम्नां च शेषाणां यत्करोत्यवलम्बनम्। [illegible] वलम्बक श्लेष्मा। कण्ठस्थ श्लेष्मा को 'बोधक' कहते हैं [illegible] रसबोधनात्। बोधको रसनास्थायी। शिर स्थ कफ को ज्ञानेन्द्रि[illegible] का तर्पण करने के कारण 'तर्पक' कहते हैं—शिर संस्थोऽ[illegible] र्पणात्। तर्पक। सन्धिगत श्लेष्मा को 'श्लेषक' कहते हैं—[illegible] श्लेषात्श्लेषकः सन्धिषु स्थितः। (अ हृदय)। त्रिक—शिरो बाहुद्वय[illegible] स्थानम्। (डल्हण)। डल्हण के अनुसार चक्र और इन्दु [illegible] का अर्थ करते हैं। त्रिक का दूसरा और सामान्य अर्थ पृष्ठवंश[illegible] अधोभाग—त्रिकसमाख्यो पृष्ठवंशाधोभागे सन्धिसमूहविशेष मतम्॥ [illegible] मूलकण्ठस्थ—जिह्वाया मूल यत्र तथाविधे कण्ठे तिष्ठतीति जिह्व[illegible] कण्ठस्थ ॥ उदककर्मणा—जल के गुणों से। आयुर्वेद में [illegible] शब्द जल तत्व के लिये प्रयुक्त होता है और इस दृष्टि से [illegible] की व्युत्पत्ति निम्न पद्धति से भी की जाती है—केन (ज[illegible] फलति इति कफ।

श्लेष्मा श्वेतो गुरुः स्निग्धः पिच्छिलः शीत एव च।
मधुरस्त्वविदग्धः स्याद्विदग्धो लवणः स्मृत ॥१[illegible]

कफ श्वेतवर्ण, भारी, चिकना, लसदार और शीतल है, तथा प्राकृतावस्था में मधुर और विकृतावस्था में लवण हो जाता है ॥१४॥

शोणितस्य स्थानं यकृत्प्लीहानौ, तच्च प्रागभिहि[illegible] तम्; तत्रस्थमेव शेषाणां शोणितस्थानानामनुग्र[illegible] करोति ॥१५॥

रक्त का स्थान यकृत और प्लीहा है। यह पहले (शोणित[illegible] वर्णनीय अध्याय में) कहे गये हैं। वहाँ से ही रक्त शोणित[illegible]

अन्य स्थानों को अपने कार्य करने में सहायता देता ॥

वक्तव्य—रक्तोत्पत्ति के संबंध में विशेष विवरण पीछे अध्याय में हो चुका है। उससे यह स्पष्ट है कि शरीर में उत्पत्ति मज्जा में होती है। परंतु यकृत् और प्लीहा में एक पदार्थ बनता है, जिसके अनुग्रह से मज्जा रक्त की उत्पत्ति में होती है।

अनुष्णाशीतं मधुरं स्निग्धं रक्तं च वर्णतः।
शोणितं गुरु विस्रं स्याद्विदाहश्चास्य पित्तवत् ॥१६॥

रक्त न गरम न ठंडा, मधुर, चिकना, लाल रंग का, भारी आमगंधी होता है तथा पित्त की भांति (जिस द्रव्य से जैसा विदाह होता है वैसा) रक्त का भी (उसी वस्तु से ही) विदाह हो जाता है ॥१६॥

एतानि खलु दोषस्थानानि; एषु संचीयन्ते दोषाः। प्राक् संचयहेतुरुक्तः। तत्र संचितानां खलु दोषाणां स्तब्धपूर्णकोष्ठता पीतावभासता मन्दोष्मता अङ्गानां गौरवमालस्यं चयकारणविद्वेषश्चेति लिङ्गानि भवन्ति। तत्र प्रथमः क्रियाकालः ॥१७॥

ये (वातादिक) दोषों के स्थान हैं। इन्हीं स्थानों में दोषों का संचय होता है। संचय का कारण पहले ही वर्णन हो चुका है। इन स्थानों में संचित दोषों के ये लक्षण होते हैं—कोष्ठ में भारीपन और पूर्णता, पीला दिखाई देना या त्वचा का वर्ण कुछ पीला होना, शरीर में कुछ हरारत मालूम होना, अंगों का भारीपन, आलस्य बढ़ना और संचय के कारणों से द्वेष उत्पन्न होना। इसी संचय के समय (दोषों की) चिकित्सा करने का प्रथम काल होता है ॥१७॥

वक्तव्य—दोषस्थानानि—वातादि दोष सर्वशरीरव्यापी होते हुए भी उपर्युक्त स्थानों में अधिक होते हैं अर्थात् इनकी वृद्धि भी इन्हीं स्थानों में प्रथम होती है। सञ्चयहेतु—ऋतुचर्याध्याय में ऋतुपरिवर्तन के अनुसार इनकी वृद्धि किस प्रकार से हुआ करती है, इसका वर्णन हो चुका है। उसके अनुसार वात, पित्त और कफ का संचय अनुक्रम से ग्रीष्म, वर्षा और शिशिर ऋतु में होता है। इसके सिवाय संचय के कारण अष्टाङ्गहृदय में लिखे हैं—उष्णेन युक्ता रूक्षाद्या वायोः कुर्वन्ति संचयम्। शीतेन युक्ताः स्निग्धाद्याः कुर्वते श्लेष्मणश्चयम्। शीतेन युक्तास्तीक्ष्णाद्याश्चयं पित्तस्य कुर्वते ॥ सञ्चय—अपने ही स्थान में दोष की वृद्धि को संचय कहते हैं—स्वस्थानवृद्धिर्दोषाणां चय इत्यभिधीयते। चयो वृद्धिः स्वधाम्न्येव। (वाग्भट)। लिंगानि—स्तब्धपूर्णकोष्ठता इत्यादि संचयावस्था के विशेष लक्षण हैं। सामान्य लक्षण चयकारण विद्वेष हैं। वाग्भट में इस लक्षण के साथ 'विपरीतगुणेच्छा' ऐसा दूसरा भी एक सामान्य लक्षण दिया है और दोनों मिलकर दोषसंचय का निदर्शन करते हैं। एक लक्षण से निश्चयपूर्वक दोष का संचय प्रदर्शित नहीं होता है—एकैव व्यभिचारदर्शनात् प्रद्वेषो वृद्धिहेतुषु विपरीतगुणेच्छा चेति द्वयमपि ज्ञातव्यम्। तेन यदा तुल्यकाल पुरुषस्य वातसमानगुणेषु तद्वृद्धिहेतुषु प्रद्वेषो जायते वातगुणप्रतिपक्षेषु तत्क्षपणहेतुषु चाभिलाषस्तदा सम्यक् निश्चीयते वातस्योपचितिरिति द्वयमप्येतदुक्तम्। (अरुणदत्त)। जैसे वात के संचय में रूक्षादि वातसामान्य यानि संचयकारक पदार्थों से द्वेष उत्पन्न होना और स्निग्धादि वातविपरीत पदार्थों की अभिलाषा उत्पन्न होना। ये दोनों प्रकार के लक्षण जब होते हैं, तब वात का संचय समझना चाहिये। क्योंकि प्रकृतिवशात् या सात्म्यवशात् एक प्रकार का लक्षण दिखाई दे सकता है। स्तब्धपूर्णकोष्ठता—स्तब्धकोष्ठता और पूर्णकोष्ठता। मन्दोष्मता—शरीर की उष्णता स्वाभाविक उष्णता से कुछ बढ़ना या भीतर से कुछ गरम मालूम होना। ऊष्मा पित्तादृते नास्ति—अर्थात् पित्त का संचय हो जाने पर शरीर की उष्णता कम होने के बजाय थोड़ी बढ़नी ही चाहिये। इसलिये शरीर ठंडा होना, अग्नि मन्द होना इत्यादिक जो मन्दोष्मता के अर्थ दिये हैं, वे अनुचित प्रतीत होते हैं। इन लक्षणों में 'स्तब्धकोष्ठता' और 'पूर्णकोष्ठता' वातसंचय के लक्षण, 'पीतावभासता' और 'मन्दोष्मता' पित्त संचय के लक्षण, तथा 'अंगानां गौरवम्' 'आलस्यं' ये कफसंचय के लक्षण समझने चाहिये। क्योंकि 'दोषप्रकृतिवैशिष्ट्यं नियतं वृद्धिलक्षणम् (चरक)' यह वृद्धि का लक्षण है। चयकारण विद्वेष (और विपरीतगुणेच्छा) ये वातादिक दोषों का संचय बतलाने वाले सामान्य लक्षण हैं। प्रथमक्रियाकालः—संचय विषमावस्था की प्रारंभिक स्थिति है। दोषों की समता उत्पन्न करने के लिये जो चिकित्सा करनी चाहिये, उसका आरंभ संचय काल में ही करने से दोषों का प्रशमन शीघ्र हो जाता है। रोगी को भी विशेष दिक्कत नहीं होती और शरीर के धातुओं की भी क्षति नहीं होती। संचय के अनन्तर आने वाली अवस्थाओं में दोष बलवत्तर हो जाते हैं। इसलिये चिकित्सा में सर्व प्रकार की कठिनाई हो जाती है। अतः संचयावस्था में ही दोषों की चिकित्सा प्रारंभ करना चिकित्सा के लिये सर्वोत्तम काल होता है। प्रथम का अर्थ उत्तम तथा प्रधान भी है और यही अर्थ व्यावहारिक दृष्टि से यहाँ अधिक प्रशस्त है—सञ्चयेऽपहृता दोषा लभन्ते नोत्तरा गतीः। ते तूत्तरासु गतिषु भवन्ति बलवत्तराः॥ (वाग्भट)। अणुर्हि प्रथमं भूत्वा रोगः पश्चात् विवर्धते। स जातमूलो मुष्णाति बलमायुश्च दुर्मतेः॥ तस्मात् प्रागेव रोगेभ्यो रोगेषु तरुणेषु वा। भेषजैः प्रतिकुर्वीत य इच्छेत् सुखमात्मनः॥ (चरक)।

अत ऊर्ध्वं प्रकोपणानि वक्ष्यामः। तत्र बलवद्विग्रहातिव्यायामव्यवायाध्ययनप्रपतनप्रधावनप्रपीडनाभिघातलङ्घनप्लवनतरणरात्रिजागरणभारहरणगजतुरगरथपदातिचर्याकटुकषायतिक्तरूक्षलघुशीतवीर्यशुष्कशाकवल्लूरवरकोद्दालककोरदूषश्यामाकनीवारमुद्गमसूराढकीहरेणुकलायनिष्पावानशनविषमाशनाध्यशनवातमूत्रपुरीषशुक्रच्छर्दिक्षवथूद्गारवाष्पवेगविघातादिभिर्विशेषैर्वायुः प्रकोपमापद्यते ॥१८॥

यहाँ से आगे (दोषों के) प्रकोपकों (अर्थात् जिन आहार विहारों से दोषों का प्रकोप होता है उन) का वर्णन करेंगे। अधिक बलवान् से लड़ना, अति व्यायाम, अति मैथुन, अति अध्ययन, गिर पड़ना, दौड़ना, मोच होना, चोट लगना, कूदना, कूदते कूदते चलना, तैरना, रात्रि में जागना, बोझा

उठाना, हाथी घोड़े रथ पर या पैदल अति फिरना, कटु कषाय तिक्त रूक्ष लघु और शीतवीर्य पदार्थों का सेवन, सूखे शाक, सूखा मांस, वरक, उद्दालक, कोरदूष, श्यामाक, नीवार, मूँग, मसूर, अरहर, हरेणु मटर, निष्पाव इन का सेवन, उपवास, विषमाशन अध्ययन, अधोवायु मूत्र मल वीर्य छर्दि छींक डकार अश्रु इन के वेगों को रोकना इत्यादि त्रिदोष आहार विहार से वायु प्रकुपित होता है ॥१८॥

स शीताभ्रप्रवातेषु घर्मान्ते च विशेषतः ।
प्रत्यूषस्यपराह्णे तु जीर्णेऽन्ने च प्रकुप्यति ॥१९॥

वह वायु शीत काल में, बादल के समय में, अति पवन चलने के समय में, विशेष कर वर्षा ऋतु में, प्रभात समय में, अपराह्ण काल में और अन्न का पूर्ण पचन होने के समय में प्रकुपित होता है ॥१९॥

क्रोधशोकभयायासोपवासविदग्धमैथुनोपगमनकट्वम्ललवणतीक्ष्णोष्णलघुविदाहितिलतैलपिण्याककुलत्थसर्षपातसीहरितकशाकगोधामत्स्याजाविकमांसदधितक्रकूर्चिकामस्तुसौवीरकसुराविकाराम्लफलकट्वरप्रभृतिभिः पित्तं प्रकोपमापद्यते ॥२०॥

क्रोध, शोक, भय, परिश्रम, उपवास, जले हुए पदार्थ, मैथुन, घूमना, कटु, अम्ल, लवण, तीक्ष्ण, गरम, लघु, दाह उत्पन्न करने वाले, तिल्ली का तेल, खलि, कुलथी, सरसों, अतसी, हरित शाक, गोधा, मछली, बकरा और भेड़ का मांस, दही, मट्ठा, कूर्चिका, मस्तु, सौवीरक, मद्य के अनेक प्रकार, खट्टे फल, कट्वर इत्यादि से पित्त प्रकुपित होता है ॥२०॥

वक्तव्य—विदाहि—विदाहि द्रव्यमुद्गारमम्लं कुर्यात्तथा तृषाम् । हृदि दाहं च जनयेत् पाकं गच्छति तच्चिरात् ॥ कूर्चिका—दही या तक्र के साथ पकाया हुआ दूध—दध्ना तक्रेण वा सह पक्वात् पयसः पृथग्भूतघनद्रवभागं क्षीरकूर्चिकामुच्यते । (हेमाद्रि)। जो तक्र से बनाई जाती है, वह तक्रकूर्चिका और जो दही से बनाई जाती है, वह दधिकूर्चिका । मस्तु—दही के ऊपर का पानी—दध्नो मण्डस्तु मस्तुनि । कट्वर—स्नेहयुक्त तक्र—सौवीराम्लवणस्याम्लकाञ्जिकं कट्वरं विदुः । अन्ये तु स्नेहोत्थतक्रं सस्नेहं मतम् । सस्नेहं दधि तक्रमनुष्णं तु कट्वरम् ॥

तदुष्णैरुष्णकाले च मेघान्ते च विशेषतः ।
मध्याह्ने चार्धरात्रे च जीर्यत्यन्ने च कुप्यति ॥२१॥

वह पित्त उष्ण पदार्थों से, उष्ण काल में, विशेषतया शरद् ऋतु में, मध्याह्न और अर्धरात्र के समय तथा भोजन का पचन होने के समय प्रकुपित हो जाता है ॥२१॥

दिवास्वप्नाव्यायामालस्यमधुराम्ललवणशीतस्निग्धगुरुपिच्छिलाभिष्यन्दिहायनकयवकनैषधेत्कटमाषमहामाषगोधूमतिलपिष्टविकृतिदधिदुग्धकृशरापायसेक्षुविकारानूपौदकमांसवसाबिसमृणालकसेरुकशृङ्गाटकमधुरवल्लीफलसमशनाध्यशनप्रभृतिभिः श्लेष्मा प्रकोपमापद्यते ॥२२॥

दिन में सोना, शारीरिक परिश्रम न करना, आलस्य, मधुर, अम्ल, लवण, शीत, स्निग्ध, पचने में भारी, लसदार, अभिष्यन्दी पदार्थों का सेवन, हायनक, यव, नैषध इत्कट, उड़द, महामाष, गेहूँ, तिल और पिट्ठी के पदार्थ, दही, दूध, तिल, चावल और उड़द की खिचड़ी, खीर, ईख के पदार्थ, आनूप और औदक प्राणियों का मांस, वसा, कमलनाल, कसेरू, सिंघाड़े, मधुर फल, वल्लीफल, समशन और अध्यशन इत्यादि से कफ प्रकुपित होता है ॥२२॥

वक्तव्य—अभिष्यन्दि—दोषधातुमलस्रोतसां क्लेदप्राप्तिजनकम् । (डल्हण)। पैच्छिल्याद्गौरवाद् द्रव्यं रुद्ध्वा रसवहाः सिराः । धत्ते यद्गौरवं तत्स्यादभिष्यन्दि यथा दधि ॥ (शार्ङ्गधर) नैषध—'कोरक' इत्याख्यायते, स च धान्यविशेषः । (डल्हण) निषधदेशीय शालिधान्य । इत्कट—श्यामाली (डल्हण), धान्यविशेष । मधुरवल्लीफल—मधुर फल यथा ताल नारिकेल और वल्लीफल अलाबु कूष्माण्ड प्रभृति । समशन—हित और अहित मिला हुआ भोजन । अध्यशन—पहले का किया हुआ भोजन बिना पचे और भोजन करना ।

स शीतैः शीतकाले च वसन्ते च विशेषतः ।
पूर्वाह्णे च प्रदोषे च भुक्तमात्रे प्रकुप्यति ॥२३॥

वह कफ शीतल पदार्थों से, शीतकाल में, विशेष कर वसन्त ऋतु में, पूर्वाह्ण और प्रदोष के समय तथा भोजन करते ही प्रकुपित हो जाता है ॥२३॥

वक्तव्य—शीतकाले—हेमन्त ऋतु में । पूर्वाह्णे—पूर्वाह्णे वसन्तस्य लिङ्गम् । इसलिये पूर्वाह्ण में कफ का प्रकोप होता है । वातादि दोषों का प्रकोपकाल ऋतु, दिन रात्रि और भोजन के सम्बन्ध में ध्यान में रखने के लिये वाग्भट के निम्न श्लोक बहुत उपयोगी हैं—चयप्रकोपप्रशमा वायोर्ग्रीष्मादिषु त्रिषु । वर्षादिषु तु पित्तस्य श्लेष्मणः शिशिरादिषु ॥ वयोऽहोरात्रिभुक्तानां तेऽन्तमध्यादिगाः क्रमात् ॥

पित्तप्रकोपणैरेव चाभीक्ष्णं द्रवस्निग्धगुरुभिराहारैर्दिवास्वप्नक्रोधानलातपश्रमाभिघाताजीर्णविरुद्धाध्यशनादिभिर्विशेषैरसृक् प्रकोपमापद्यते ॥२४॥

जिन आहार विहारों से पित्त प्रकुपित होता है उनका सेवन, बारंबार द्रव, स्निग्ध, गरिष्ठ पदार्थों का सेवन, दिन में सोना, क्रोध, अग्नि और सूर्य का ताप, चोट लगना, अजीर्ण, विरुद्धाशन, अध्यशन इत्यादि कारणों से रक्त प्रकुपित हो जाता है ॥२४॥

यस्मादृक्तं विना दोषैर्न कदाचित् प्रकुप्यति ।
तस्मात्तस्य यथादोषं कालं विद्यात्प्रकोपणे ॥२५॥

चूंकि रक्त वातादि दोषों के बिना कभी प्रकुपित नहीं होता है, इसलिये उस के कोप का काल दोषों के अनुसार समझना चाहिये ॥२५॥

तेषां प्रकोपात् कोष्ठतोदसंचरणाम्लीकापिपासापरिदाहान्नद्वेषहृदयोत्क्लेदाश्च जायन्ते । तत्र द्वितीयः क्रियाकालः ॥२६॥

इन दोषों के प्रकोप से पेट में व्यथा और वायु का संचार, डकार, प्यास, दाह, अन्नद्वेष और जी मचलाना ये चिह्न हैं। यह कोप का समय चिकित्सा का दूसरा काल है ॥२६॥

वक्तव्य—प्रकोप—संचय और प्रकोप दोनों अवस्थाएँ दोषों की वृद्धि के भेद हैं—वृद्धिः द्वेधा चयप्रकोपभेदेन। (अष्टाङ्गसंग्रह)। चय वृद्धि की प्रारंभिक अवस्था है, जिसमें दोषों का केवल संचय होता है और प्रकोप दूसरी अवस्था है जिसमें दोषों का विलयन होकर स्थानांतर करने की स्थिति उत्पन्न होती है—चयो वृद्धिः स्वधाम्न्येव प्रकोपस्तूनमार्गता। (वाग्भट)। ...प्रकोपः। विलयनरूपा वृद्धिः दोषाणां। (डल्हण)। चयावस्था में रोग के कोई खास लक्षण नहीं दिखाई देते। परन्तु प्रकोपावस्था में वातादि दोषों के खास खास लक्षण और रोग का प्रारंभ होता है—लिंगानां दर्शनं तेषामस्वास्थ्यं रोगसंभवः। (वाग्भट)। यह प्रकोप का समय चिकित्सा करने के लिये दूसरा काल है अर्थात् यदि चयावस्था में दोषों का प्रशमन नहीं किया गया हो तो प्रकोपावस्था में करना चाहिये।

अत ऊर्ध्वं प्रसरं वक्ष्यामः—तेषामेभिरातङ्कविशेषैः प्रकुपितानां पर्युषितकिण्वोदकपिष्टसमवाय इवोद्रिक्तानां प्रसरो भवति। तेषां वायुर्गतिमत्त्वात् प्रसरणहेतुः सत्यप्यचैतन्ये। स हि रजोभूयिष्ठः, रजश्च प्रवर्तकं सर्वभावानाम्। यथा—महानुदकसंचयोऽतिवृद्धः सेतुमवदार्यापरेणोदकेन व्यामिश्रः सर्वतः प्रधावति, एवं दोषाः कदाचिदेकशो द्विशः समस्ताः शोणितसहिता वाऽनेकधा प्रसरन्ति। तद्यथा—वातः, पित्तं, श्लेष्मा, शोणितं, वातपित्ते, वातश्लेष्माणौ, पित्तश्लेष्माणौ, वातशोणिते, पित्तशोणिते, श्लेष्मशोणिते, वातपित्तशोणितानि, वातश्लेष्मशोणितानि, पित्तश्लेष्मशोणितानि, वातपित्तकफाः, वातपित्तकफशोणितानि; इत्येवं पञ्चदशधा प्रसरन्ति ॥२७॥

यहाँ से आगे दोषों का प्रसर वर्णन करते हैं। जैसे—सुराबीज, जल और पिष्ट मिलके रात भर रहने से उनमें उफान पैदा होता है (और वे पात्र के बाहर निकल आते हैं) वैसे (बलवद्विग्रहादि) विशेष कारणों से प्रकुपित दोषों में (कुछ काल के बाद) उद्रेक उत्पन्न होकर प्रसर होता है। यद्यपि दोष अचैतन्य हैं तथापि वायु गतिमान् होने से इनके प्रसरण का कारण होता है। रजोगुण सर्वभावों का प्रवर्तक है और वायु रजोगुणप्रधान है। जैसे जल का भारी संचय और अधिक बढ़न से सेतु को तोड़कर दूसरे जलों से मिलकर सर्वत्र फैलता है, इसी भाँति दोष भी (बहुत बढ़ने से अपने स्थान की मर्यादा का उल्लंघन कर) कभी अकेले, कभी दो मिलकर, कभी तीनों मिलकर, कभी रक्त को भी साथ लेकर अनेक प्रकार से प्रसरित होते हैं। जैसे—१ वात, २ पित्त, ३ कफ, ४ शोणित, ५ वातपित्त, ६ वातकफ, ७ पित्तकफ, ८ वातशोणित, ९ पित्तशोणित, १० कफशोणित, ११ वातपित्तशोणित, १२ वातकफशोणित, १३ पित्तकफशोणित, १४ वातपित्तकफ, १५ वातपित्तकफशोणित। इस भाँति पन्द्रह प्रकार से प्रसरित होते हैं ॥२७॥

वक्तव्य—आतङ्क—इसका मूल अर्थ भीति, रोग या कृच्छ्र जीवन है—'आतङ्कः कृच्छ्रजीवने'। परंतु यहाँ दुःखमय जीवन यानि रोग का कारण समझना चाहिये—'कार्यकारणयोरभेदात्'। पर्युषितकिण्वोदकपिष्टसमवाय इव—किण्व को सुराबीज या खमीर कहते हैं। अंग्रेजी में इसको यीस्ट (Yeast) कहते हैं। यह एक वनस्पतिश्रेणी का (Bacteria) जीवाणु है। यह एक सेल का बना हुआ और आकार में गोल, दीर्घवृत्त या लंबा होता है। इनका एक प्रकार जिसको साक्यारोमाईसेस (Saccharomyces) कहते हैं, पिष्टमय पदार्थों में और शर्करा में अभिषव (Fermentation) उत्पन्न करके भिन्न भिन्न प्रकार के मद्य बनाता है। अतः इस प्रकार के किण्व का उपयोग मद्य की उत्पत्ति करने में बहुत किया जाता है। कुछ सुराबीज त्वचा में रोग उत्पन्न करते हैं। इनका नाम 'ब्लास्टोमाइकोसीस' (Blastomycosis) है। क्वचित् ये कैन्सर सार्कोमा जैसे दुष्ट अर्बुदों में भी पाये जाते हैं। इसलिये कुछ शास्त्रज्ञ इनको दुष्ट अर्बुदों का कारण भी मानते हैं। जैसे सुराबीज पिष्ट और जल मिलाकर एक पात्र में कुछ काल तक रखने से आपसे आप अपने ही स्वभाव से पात्र के बाहर आने लगते हैं, वैसे दोष प्रकुपित अवस्था में अपने स्थान में कुछ काल तक रहने के पश्चात् स्थान के बाहर अपने आप फैलने लगते हैं। वायुर्गतिमत्त्वात्—वायु गतिमान् है और अन्य दोष पंगु हैं। इसलिये उनका स्थानांतर वायु के बिना कभी नहीं हो सकता—स्वातन्त्र्यान्नित्यभावाच्च सर्वगत्वात्तथैव च। अचिन्त्यवीर्यो दोषाणां नेता रोगसमूहराट् ॥ (सुश्रुत)। विभुत्वादाशुकारित्वाद्बलित्वादन्यकोपनात्। स्वातन्त्र्याद्बहुरोगत्वाद्दोषाणां प्रबलोऽनिलः ॥ (वाग्भट)। पित्तं पङ्गुः कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः। वायुना यत्र नीयन्ते तत्र वर्षन्ति मेघवत् ॥ (शार्ङ्गधर)। वातपित्तकफा देहे सर्वस्रोतोऽनुसारिणः। वायुरेव हि सूक्ष्मत्वाद् द्वयोस्तत्राप्युदीरणः ॥ (चरक)। रजोभूयिष्ठः—रजोगुणप्रधान—तिर्यग्गो द्विगुणश्चैव रजोबहुल एव च। (सुश्रुत)। रजश्च प्रवर्तकम्—सत्त्व, रज और तम—इन तीन गुणों में प्रवर्तन का कार्य केवल रजोगुण करता है—सत्त्वं लघु प्रकाशकमिष्टमुपष्टम्भकं चलं च रजः। गुरु वरणकमेव तमः प्रदीपवच्चार्थतो वृत्तिः ॥ प्रीत्यप्रीतिविषादात्मकाः प्रकाश-प्रवृत्ति-नियमार्थाः। अन्योन्याभिभवाश्रयजननमिथुनवृत्तयश्च गुणाः ॥ (सांख्यकारिका)। रजो रागात्मकं विद्धि तृष्णासङ्गसमुद्भवम्। तन्निबध्नाति कौन्तेय कर्मसङ्गेन देहिनम् ॥ (गीता)। अष्टांगसंग्रह में भी लिखा है—सत्त्वबहुलम् आकाशं, रजोबहुलो वायुः। तेषामप्रतिघातश्चलत्वं... कर्माणि लिङ्गानि ॥

कृत्स्नेऽर्धेऽवयवे वाऽपि यत्राङ्गे कुपितो भृशम्।
दोषो विकारं नभसि मेघवत्तत्र वर्षति ॥२८॥
नात्यर्थं कुपितश्चापि लीनो मार्गेषु तिष्ठति।
निष्प्रत्यनीकः कालेन हेतुमासाद्य कुप्यति ॥२९॥

जिस भाँति आकाश में जहाँ बादल होता है वहाँ ही वर्षा होती है, उसी भाँति शरीरांग के संपूर्ण, आधे अथवा एक हिस्से में जहाँ अत्यंत कुपित दोष फैलते हैं, वहाँ ही

स्थित होने से ग्रंथि, अपची, अर्बुद, गलगण्ड, अलजी ादि रोग उत्पन्न करते हैं। अस्थि में स्थित होने से विद्रधि, ्शयी इत्यादि रोग उत्पन्न करते हैं। पाद में स्थित होने ्लीपद, वातरक्त, वातकण्टक इत्यादि रोग उत्पन्न करते हैं। ंग में फैलने से ज्वर सर्वांगरोग इत्यादि रोग उत्पन्न होते इस प्रकार (उदरादि भिन्न भिन्न स्थानों में) निविष्ट हुए ों से (गुल्मादि व्याधियों का) पूर्वरूप (संश्रय की अवस्था ) उत्पन्न होता है। उसका वर्णन प्रत्येक व्याधि के समय गे। रोगों के पूर्वरूप के समय चौथा चिकित्सा काल ता है ॥३२॥

वक्तव्य—स्थानसंश्रय—कुपित दोषों का प्रसार शरीर में ायनी द्वारा होता है और जहाँ कुछ वैगुण्य होता है, वहाँ प स्थित होकर रोग उत्पन्न करते हैं, यह स्थानसंश्रय है— तेरोगमिति क्रुद्धा रोगाधिष्ठानगामिनीः। रसायनीः प्रपद्याशु दोषा देहे कुर्वते ॥ (वाग्भट)। व्यानेन रसधातुर्हि विक्षेपोचितकर्मणा। ापत् सर्वतोऽजस्रं देहे विक्षिप्यते सदा ॥ क्षिप्यमाणस्तु वैगुण्याद्रसः ज्जति यत्र सः। तस्मिन् विकारं कुरुते खे वर्षमिव तोयदः। दोषाणामपि वं स्यादेकदेशप्रकोपणम् ॥ (चरक)। कुपितानां हि दोषाणां शरीरे रिधावताम्। यत्र संगः खवैगुण्याद्व्याधिस्तत्रोपजायते ॥ (सुश्रुत)। द्धिः—वातपित्तकफशोणितमेदोमूत्रान्त्रनिमित्ताः सप्त वृद्धयः ॥ नेरुद्धप्रकश—यह एक शिश्न की प्रायः स्वाभाविक निवृत्ति होती , जिसमें शिश्न के ऊपर के चर्म का छिद्र इतना छोटा हो जाता ः कि उस छेद में से मणि बाहर नहीं आ सकता। इसको अंग्रेजी में 'फायमोसिस' ( Phimosis ) कहते हैं। ऊर्ध्वजान्— र्ण, नासा, अक्षि, शिर इनके रोगों को। क्षुद्ररोग—यह रोग ा एक समुदाय है जिसमें अजगल्लिकादि चौवालीस प्रकीर्ण छोटे मोटे रोगों का समावेश (निदान अ. १३) किया गया ै। अपची—कण्ठमाला। इसको अंग्रेजी में स्क्रोफ्यूला ( Scro-fula ) कहते हैं। अनुशयी—क्षुद्ररोगान्तर्गत एक रोग। श्लीपद—फीलपाव ( Elephantiasis )। वातशोणित—वात रक्त, नकरस ( Gout )। पूर्वरूपम्—व्याधि उत्पन्न होने के पूर्व होने वाले व्याधि के सूचक दोषज या अदोषज, सामान्य या विशेष जो लक्षण दिखाई देते हैं, उनको पूर्वरूप कहते हैं। पूर्वरूपं नाम प्रागुत्पत्तिलक्षणं व्याधेः। (चरक)। इस सूत्र के व्याख्यान में चक्रपाणिदत्त लिखते हैं—उत्पत्तेः प्राक् प्रागुत्पत्ति, एनेन उत्पत्तेः पूर्वं यद् भविष्यद्व्याधेर्लक्षणं तत्पूर्वरूपमित्यर्थः। प्रायः यह पूर्वरूप कुपितदोष विशिष्टस्थान में संश्रित होने के ही समय उत्पन्न होते हैं—स्थानसंश्रयिणः क्रुद्धा भाविव्याधिप्रबोधकम्। दोषाः कुर्वन्ति यल्लिंगं पूर्वरूपं तदुच्यते ॥ अंग्रेजी में पूर्वरूप को प्रोड्रोम )या प्रीमोनिटरी सिम्पटम ( Prodrome Premonitory Symptom ) कहते हैं। क्रियाकाल—इस अवस्था में दोष स्थानाश्रित होने के कारण चिकित्सा प्रकुपित दोष तथा स्थान (दूष्य) दोनों की भी करनी चाहिये।

अत ऊर्ध्वं व्याधेर्दर्शनं वक्ष्यामः—शोफार्बुदग्रन्थि-विद्रधिविसर्पप्रभृतीनां प्रव्यक्तलक्षणता ज्वराती-सारप्रभृतीनां च। तत्र पञ्चमः क्रियाकालः ॥३३॥

अब इसके आगे व्याधियों का दर्शन कहते हैं। शोफ, अर्बुद, ग्रंथि, विद्रधि, विसर्प इत्यादि तथा ज्वर, अतिसार आदि रोगों के लक्षण स्पष्ट रूप से प्रकट होना (यही व्याधि दर्शन या व्यक्ति है)। यही व्यक्तावस्था चिकित्सा का पाँचवाँ काल है ॥३३॥

वक्तव्य—व्याधेर्दर्शनम्—जिस अवस्था में प्रत्येक व्याधि के खास खास लक्षण उत्पन्न होकर व्याधि की जाति निश्चित हो जाती है, उस अवस्था को व्याधिदर्शनकाल या व्यक्तिकाल कहते हैं। यथा—ज्वर का संताप, अतिसार का मलातिसरण, उदर का पेट फूलना, कामला का त्वचा पीली होना, विसूचिका का उदर में तीव्र वेदना होना इत्यादि। इस अवस्था में व्याधि की चिकित्सा करनी चाहिये।

अत ऊर्ध्वमेतेषामवदीर्णानां व्रणभावमापन्नानां षष्ठः क्रियाकालः, ज्वरातिसारप्रभृतीनां च दीर्घ-कालानुबन्धः। तत्राप्रतिक्रियमाणेऽसाध्यतामुप-यान्ति ॥३४॥

इससे आगे जब ये शोथादि विदीर्ण होकर व्रण भाव को प्राप्त होते हैं, तब छठा चिकित्सा का काल होता है। ज्वर, अतिसार आदि रोगों में बहुत काल व्यतीत होने पर छठा क्रिया काल होता है। इस समय प्रतिकार न करने से वे रोग असाध्य हो जाते हैं ॥३४॥

वक्तव्य—इस सूत्र में चिकित्सा की दृष्टि से अन्तिम अवस्था का वर्णन किया है। इसको भेदावस्था कहते हैं। कारण यह है कि इस अवस्था में शोथयुक्त रोगों में प्रधान-तया दोष त्वचा का भेद करके बाहर निकल आते हैं और व्रण उत्पन्न होते हैं। ज्वरादिक सर्वांग रोग, जहाँ इस प्रकार का भेद होना असंभव है, दीर्घकालानुबन्धी हो जाते हैं। परन्तु यह दीर्घकालानुबन्ध प्रत्येक रोग में असंभव है। अतः सर्वांगरोगों के संबंध में यह समझना अधिक प्रशस्त है कि जैसे व्यक्ता-वस्था में व्याधि की जाति का स्पष्ट बोध होता है वैसे भेदा-वस्था में लक्षणों के अनुसार वातिक, पैत्तिक, सान्निपातिक इत्यादि भेद स्पष्ट हो जाते हैं। मूलग्रंथ से इस प्रकार का अर्थ नहीं होता है। परंतु कायचिकित्सा में भी संचयादिक अवस्थाओं का उपयोग करने की दृष्टि से भेदावस्था का उपर्युक्त अर्थ करना अयोग्य नहीं है। इस भेदावस्था में यदि प्रतिक्रिया न हो तो रोग दीर्घकालानुबंधी ( Chronic ) या असाध्य हो जाते हैं।

भवन्ति चात्र—

संचयं च प्रकोपं च प्रसरं स्थानसंश्रयम्।
व्यक्तिं भेदं च यो वेत्ति दोषाणां स भवेद्भिषक् ॥३५॥

दोषों के संचय, प्रकोप, प्रसर, स्थानसंश्रय, व्यक्ति और भेद इन अवस्थाओं को जो जानता है, वही (वास्तव में) वैद्य हो सकता है ॥३५॥

वक्तव्य—संचयादि छः अवस्थाएँ विकृतिनिदर्शक हैं। क्योंकि 'विकारो धातुवैषम्य' है और वैषम्य संचयावस्था से ही प्रारंभ होता है। परंतु व्यावहारिक दृष्टि से इन अवस्थाओं के दो विभाग होते हैं। पहले विभाग को 'अप्रकट काल' कह सकते हैं जिसमें संचय, प्रकोप और प्रसर का समावेश होता है। इस काल में यद्यपि मनुष्यशरीर के भीतर रोगोत्पत्ति का

क्रुत् ॥ वायुश्च वर्धतेऽवश्य यातत्वहस्तु ततः क्षये । ज्वरातिसारयो-
दिष ष्येपजयं क्रमः ॥ (५) कफपित्तानिलानन्ये क्रमादाहुस्तयोरपि ।
दागारायोत्क्षेशात् भूयिष्ठं तत्त्वनुक्रमः ॥ (सूत्र. अ. २१)।
में संग्रहकार लिखते हैं कि ग्रंथ की भांति क्रम के अनुसार
की चिकित्सा न कर। रोगी को अच्छी तरह से देखकर
ही प्रकृति के अनुसार उपर्युक्त क्रमों में से जो योग्य प्रतीत
उस क्रम का उपयोग करना चाहिये, जिससे व्याधि का
नाश हो जाय—विगाय कर्मभिः स्वैः स्वैर्दोषोद्रेकं यथावलम्।
यो योजयेत्तत्र तन्त्री कुर्यात्तु क्रमम् ॥ प्रयोगः शमयेद्व्याधिं योन्यमन्यमु-
देत् । नासौ विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत् ॥

वृणोति यस्मात् रूढेऽपि व्रणवस्तु न नश्यति ।
आदेहधारणात्तस्माद्व्रण इत्युच्यते बुधैः ॥२९॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्रणप्रश्नीयो
नामैकविंशोऽध्यायः ॥२१॥

वह भर जाने पर भी अपने स्थान को आच्छादन करता और उसका चिह्न यावज्जीव नाश नहीं होता। इसलिये तों से वह व्रण कहलाता है ॥२९॥

वक्तव्य—इस श्लोक में विदीर्ण हुए शरीर एकदेशो-त दोषसंघात को व्रण क्यों कहते हैं उसके निरुक्ति के अनुसार दो कारण दिये हैं। तीसरा कारण चिकित्सास्थान प्रथम अध्याय में दिया है—व्रण गात्रविचूर्णने, व्रणयतीति व्रणः। वस्तु—व्रण होने के स्थान—त्वङ्मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धि-कोष्ठमर्माणीत्यष्टौ व्रणवस्तूनि। किंवा व्रणवस्तु का अर्थ व्रणचिह्न प्रथवा किण भी हो सकता है। व्रणवस्तु को अंग्रेजी में 'सिक्याट्रिक्स' या 'स्कार' (Cicatrix or Scar) कहते हैं। व्रण—आगन्तु या निज कारणों से स्थानिक शरीरपरमाणुओं का नाश होकर त्वचा या श्लैष्मिक त्वचा के पृष्ठ पर जो खुला हुआ घाव बन जाता है, उसको व्रण कहते हैं। अंग्रेजी में व्रण को 'अलसर' (Ulcer) कहते हैं। ऊपर व्रण की जो तीन विशेषताएं बतलाई हैं, उनकी यथार्थता मालूम होने के लिये नष्ट हुए शरीरपरमाणुओं की पूर्ति कैसी होती है, उसका विवरण नीचे किया जाता है। यदि नष्ट हुए शरीरपरमाणुओं के स्थान में उसी जाति के परमाणु फिर बन जाएंगे तो व्रण का पूर्ण रोपण हो जाने के पश्चात् उसका लांछन यावज्जीव दिखाई देने का कोई कारण नहीं है। परंतु रोपण के समय ऐसा नहीं होता। मनुष्य का शरीर अनन्त परमाणुओं का बना हुआ है। ये परमाणु यानि सेल (Cell) अनेक जाति के होते हैं। एक जाति के सेलों का संघात 'धातु' (Tissue) कहलाता है। प्रत्येक जाति के सेलों में अपनी ही जाति के सेल उत्पन्न करने की यानि पुनर्जनन (Regeneration) की शक्ति एक सी नहीं होती। यथा—धारीदार मांस (Striped Muscle), अस्थि, कण्डरा (Tendon), वातनाड़ी (Nerves) और कतिपय ग्रंथियाँ इनके सेलों में पुनर्जनन की शक्ति होती है। त्वचा और उपत्वचा (Subcutaneous tissue) के सेलों में अल्प होती है और सुषुम्ना के सेलों में नहीं होती। व्रण प्रायः बाह्यत्वचा में होता है परंतु त्वचा के सेलों में पुनर्जनन की शक्ति न होने के कारण नष्ट हुए सेलों के स्थान पर जो व्रणवस्तु बनती है वह अन्य प्रकार के सेलों से उत्पन्न होती है। उसका परिणाम यह होता है कि घाव का स्थान शणसूत्रसन्निभ तंतुनिर्मित (Fibrous) धातु से आच्छादित होता (वृणोति) है। नवीनावस्था में इस धातु में रक्तवाहिनियाँ होती हैं परंतु धीरे धीरे तंतुओं का बाहुल्य होकर रक्तवाहिनियाँ नष्ट हो जाती हैं, जिससे यह धातु चारों ओर की त्वचा की अपेक्षा श्वेतवर्ण (गात्रविचूर्णने) हो जाता है। इस धातु में रसायनियाँ, नाड़ियों के अग्र, रोमकूप, स्वेदग्रंथियाँ, तैलग्रंथियाँ भी नहीं होतीं। यदि व्रणोष्ठ का मीलन ठीक हुआ हो तो यह धातु बहुत ही थोड़ी बनती है, जो समझने में जल्दी नहीं आती। परंतु यदि अधिक स्थान का नाश हुआ हो तो व्रणित हुआ सब भाग केवल इसी धातु से आच्छादित होता है और व्रण का चिह्न यावज्जीव नष्ट नहीं होता।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां व्रणप्रश्नीयो नामैकविंशोऽध्यायः ॥२१॥

---

# द्वाविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातो व्रणास्रावविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से व्रणास्रावविज्ञानीय अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

त्वङ्मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिकोष्ठमर्माणीत्यष्टौ व्रणवस्तूनि । अत्र सर्वव्रणसन्निवेशः ॥२॥

त्वचा, मांस, सिरा, स्नायु, अस्थि, सन्धि, कोष्ठ और मर्म ये व्रण के आठ अधिष्ठान हैं। इन्हीं में सर्व प्रकार के व्रण स्थित होते हैं ॥२॥

वक्तव्य—कोष्ठ—स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च । हृदुण्डुकः फुफ्फुसश्च कोष्ठ इत्यभिधीयते ॥ व्रणवस्तु—व्रणोपादान-भूतवस्तु, व्रण के अधिष्ठान । चरक में संधि के स्थान में मेद दिया है—त्वक्सिरामांसमेदोऽस्थिस्नायुमर्मान्तराश्रयाः । (चिकित्सा अ. २५)।

तत्र, आद्यैकवस्तुसन्निवेशी त्वग्भेदी व्रणः सूपचरः, शेषाः स्वयमवदीर्यमाणा दुरुपचाराः ॥३॥

उनमें से आरम्भ के एक ही वस्तु (त्वचा) में प्राप्त होने वाले और त्वचा ही को भेदन करने वाले व्रण सुखसाध्य (सूपचर) होते हैं और शेष (मांसादिसन्निविष्ट) तथा स्वयं फट जाने वाले व्रण दुःसाध्य होते हैं ॥३॥

वक्तव्य—स्वयमवदीर्यमाणाः—वैद्य के आलेपनादि उपचार के बिना पके हुए और शस्त्र के बिना स्वयं फटे हुए।

तत्रायतश्चतुरस्रो वृत्तस्त्रिपुटक इति व्रणाकृतिसमासः, शेषास्तु विकृताकृतयो दुरुपक्रमा भवन्ति ॥४॥

उनमें से दीर्घ, चतुष्कोण, गोल और त्रिकोण ये (सुखसाध्य) व्रण के आकार हैं। इनके अतिरिक्त विकृत आकार के व्रण दुःसाध्य होते हैं ॥४॥

सर्व एव व्रणाः क्षिप्रं संरोहन्त्यात्मवतां सुभिषग्भिश्चोपक्रान्ताः, अनात्मवतामज्ञैश्चोपक्रान्ताः प्रदुष्यन्ति, प्रवृद्धत्वाच्च दोषाणाम् ॥५॥

यथोक्त पथ्यकर आहार-विहार करने वालों (आत्मवता) के और उत्तम वैद्यों से चिकित्सा किये हुए सभी व्रण शीघ्र ही भर जाते हैं। अपथ्यकर आहार विहार सेवन करने वालों के तथा कुवैद्यों से चिकित्सा किये हुए व्रण दोषों की वृद्धि हो जाने से दूषित हो जाते हैं ॥५॥

वक्तव्य—सुभिषक्—जिसको व्रणस्राव, व्रणदूषण और व्रणोपचार का उत्तम ज्ञान है। प्रदुष्यन्ति—दूषित हो जाते हैं। दूषित का अर्थ नवीन कल्पना के अनुसार 'सेप्टिक' (Septic) यानि पूयोत्पादक जीवाणुदूषित करना अधिक प्रशस्त है। जो व्रण सेप्टिक नहीं होता, वह जल्दी भर जाता है। यह अनुभवसिद्ध है। इन जीवाणुओं का प्रवेश होने से अगले सूत्र में वर्णित किये हुए प्राय सभी लक्षण उत्पन्न होते हैं। इनका प्रवेश न होने से प्रत्येक व्रण अपने नियत समय में तथा अपने स्वाभाविक क्रम में शीघ्र ही भर जाता है। इस क्रम का वर्णन आगे २३ वें अध्याय के १९ वें श्लोक की टिप्पणी में किया गया है। यदि व्रण की दुष्टि न हो तो वह प्रथम अवस्था से दूसरी में, दूसरी से तीसरी में अपने स्वाभाविक क्रम से चलकर भर जाता है।

तत्रातिसंवृतोऽतिविवृतोऽतिकठिनोऽतिमृदुरुत्सन्नोऽवसन्नोऽतिशीतोऽत्युष्णः कृष्णरक्तपीतशुक्लादीनां वर्णानामन्यतमवर्णो भैरवः पूतिपूयमांससिरास्नायुप्रभृतिभिः पूर्णः पूतिपूयास्राव्युन्मार्ग्युत्सङ्ग्यमनोज्ञदर्शनगन्धोऽत्यर्थं वेदनावान् दाहपाकरागकण्डूशोफपिडकोपद्रुतोऽत्यर्थं दुष्टशोणितास्रावी दीर्घकालानुबन्धी चेति दुष्टव्रणलिङ्गानि। तस्य दोषोच्छ्रायेण षड्विधं विभज्य यथास्वं प्रतीकारे प्रयतेत ॥६॥

अति छोटा मुख, अति चौड़ा मुख, अति कठिन, अति मृदु, उन्नत मांस, मांसहीन, अति ठंडा, अति गरम, काला लाल पीला सफेद इनमें से एक रंग का, अनिश्चित लक्षण युक्त, दुर्गंध युक्त पूय, मांस, सिरा, स्नायु आदि से पूर्ण, दुर्गंध युक्त पूय बहता हुआ, ऊर्ध्वमुख, ऊर्ध्वगामी, देखने में और गंध में खराब, अतिवेदनायुक्त, जलन, पाक, सुर्खी, कण्डु, शोथ, पिड़का इनसे संयुक्त, अत्यंत दुष्ट रक्त का स्राव करने वाला और चिरकालीन ये दुष्ट व्रण के लक्षण हैं। दोषाधिक्य के अनुसार ६ भेद करके उसकी यथोचित चिकित्सा करने का प्रयत्न करना चाहिये ॥६॥

वक्तव्य—उत्सन्न—मांस अधिक बढ़ने के कारण उभरा हुआ। अवसन्न—मांस का नाश होने के कारण भीतर धँसा हुआ। उन्मार्गी—उन्मार्ग युक्त, कोटरवान्। भैरव—अवस्थान्तरमलिन। दोषोच्छ्रायेण—दोषप्राधान्येन। षड्विधम्—वातपित्तकफरक्तसन्निपातागन्तुभेदेन।

अत ऊर्ध्वं सर्वस्रावान् वक्ष्यामः—तत्र घृष्टासु छिन्नासु वा त्वक्षु स्फोटेषु भिन्नेषु विदारितेषु वा सलिलप्रकाशो भवत्यास्रावः किंचिद्विस्रः पीतावभासश्च; मांसगतः सर्पिःप्रकाशः सान्द्रः श्वेतः पिच्छिलश्च; सिरागतः सद्यश्छिन्नासु सिरासु रक्तातिप्रवृत्तिः पक्वासु च तोयनाडीभिरिव तोयागमनं पूयस्य, आस्रावश्चात्र तनुर्विच्छिन्नः पिच्छिलोऽवलम्बी श्यावोऽवश्यायप्रतिमश्च; स्नायुगतः स्निग्धो घनः सिंघाणकप्रतिमः सरक्तश्च; अस्थिगतोऽस्थन्यभिहते स्फुटिते भिन्ने दोषावदारिते वा दोषभक्षितत्वादस्थि निःसारं शुक्तिधौतमिवाभाति, आस्रावश्चात्र मज्जमिश्रः सरुधिरः स्निग्धश्च; संधिगतः पीड्यमानो न प्रवर्तते, आकुञ्चनप्रसारणोन्नमनविनमनप्रधावनोत्कासनप्रवाहणैश्च स्रवति, आस्रावश्चात्र पिच्छिलोऽवलम्बी सफेनपूयरुधिरोन्मथितश्च; कोष्ठगतोऽसृङ्मूत्रपुरीषपूयोदकानि स्रवति; मर्मगतस्त्वगादिष्ववरुद्धत्वान्नोच्यते ॥७॥

इसके आगे सर्व प्रकार के स्राव का वर्णन करते हैं। घिसी या छिली हुई त्वचा में से तथा स्फोट या व्रण से फटी हुई फुन्सी में से कुछ पानी सा स्राव तथा कुछ दुर्गंधयुक्त पीला सा स्राव निकलता है। मांसगत व्रण से निकलने वाला स्राव घृत के समान, गाढ़ा, सफेद और लसदार होता है। सिरागत व्रण से यदि तत्काल सिरा कटी हो तो बहुत सा रक्त का स्राव होता है। पक हो जाने पर जैसे पानी की नलिका में जल बहता है वैसे पूय का स्राव होता है। यह स्राव पतला, खण्डित, लसदार, गाढ़ा, काला ओस के समान होता है। स्नायुगत व्रण का स्राव चिकना, गाढ़ा, नासिका से निकले हुए पीले श्लेष्मा के समान और रक्तयुक्त होता है। [illegible] होने से अ[illegible] [illegible] हल्की और [illegible] मज्जामिश्रित, रुधिरयुक्त, चिकना स्राव होता है। सन्धिगत व्रण से स्राव दबाने से नहीं स्रवता परन्तु अंग सिकोड़ना, फैलाना, ऊपर को करना, नीचे को करना, चलना फिरना, जोर से खाँसना, कूँथना इत्यादि के समय स्राव होता है और वह स्राव लसदार, चाशनी के समान तार टूटने वाला और फेन, पूय तथा रक्त से आलोड़ित जैसा होता है। कोष्ठगत व्रण से रक्त, मूत्र, मल, पूय और जल इनका स्राव होता है। मर्मगत व्रण का स्राव त्वचादि के स्रावमात्र में ही आता है। अतः उसका वर्णन नहीं कहा जाता है ॥७॥

वक्तव्य—भिन्नेषु विदारितेषु वा—स्वयं भिन्नेषु शस्त्रेण विदारितेषु। सिंघाणक—नासिकास्राव पिच्छिल पीत घन कफ। शुक्तिधौत—मधुरस्याम्लीकरणाय पूर्वं निहिता [illegible] धौतशुक्तिवत् इत्यर्थः। (चक्र)। उत्कासन—बार बार जोर से खाँसना।

तत्र त्वगादिगतानामास्रावाणां यथाक्रमं पादस्य [illegible] स्यावा[illegible]दयायधि[illegible]स्तुषारोदकमांसधावनपुला[illegible]

१ नेमांसमिरास्नायुप्रभृतिपूर्ण. २ दोषोच्छ्रायमपेक्ष्य.

दकसन्निभत्वानि मारुताद्भवन्ति; पित्ताद्गोमेद-
गोमूत्रभस्मशङ्खकषायोदकमाध्वीकतैलसन्निभत्वानि;
पित्तवद्रक्तादतिविस्रत्वं च; कफान्नवनीतकासीस-
मज्जपिष्टतिलनारिकेलोदकवराहवसासन्निभत्वानि;
सन्निपातान्नारिकेलोदकैर्वारुकरसकाञ्जिकप्रसादारु-
कोदकप्रियङ्गुफलयकृन्मुद्गयूषसवर्णत्वानीति ॥८॥

पूर्वोक्त जो व्रणों के आठ स्थान कहे हैं, उनमें से मर्म के अतिरिक्त जो शेष सात स्थान हैं उनमें यथाक्रम वात के कारण (त्वचा से) परुष, (मांस से) काले रंग का, (स्नायु से) दधिमस्तु के समान, (सिरा से) कुहर के समान, (अस्थि से) क्षारोदक के समान, (संधि से) मांसधावन के समान और (कोष्ठ से) पुलाकोदक के समान स्राव होते हैं। पित्त के कारण यथाक्रम गोमेदक, गोमूत्र, शंख, भस्म, कषायोदक, माध्वीक और तैल के समान स्राव होते हैं। रक्त के कारण पित्त के समान ही स्राव होते हैं। परन्तु उनमें कच्चे मांस के समान दुर्गंध अधिक होती है। कफ के कारण मक्खन, कासीस, मज्जा, पिट्ठी, तिल, नारियल जल के समान और शूकर की चरबी के समान यथाक्रम से स्राव होते हैं। सन्निपात के कारण नारिकेलोदक, ककड़ी का जल, कांजी का स्वच्छ जल, आरुकोदक, प्रियंगुफल, यकृत्‌रस और मुद्गयूष इनके समान यथाक्रम स्राव होते हैं ॥८॥

वक्तव्य—पुलाकोदकसन्निभ—पेयासदृश। पुलाक एक प्रकार का तुच्छ धान्य होता है। गोमेदक—किंचित् लाल या पीला मणि। कषायोदक—कषायरसयुक्त द्रव्यों का क्वाथ किंवा केवल क्वाथ। माध्वीक—मध्वासव। आरुक—एक प्रकार का वृक्ष है।

श्लोकौ चात्र भवतः—

पक्वाशयादसाध्यस्तु पुलाकोदकसन्निभः।
क्षारोदकनिभः स्रावो वर्ज्यो रक्ताशयात्स्रवन् ॥९॥
आमाशयात् कलायाम्भोनिभश्च त्रिकसन्धिजः।
स्रावानेतान् परीक्ष्यादौ ततः कर्माचरेद्भिषक् ॥१०॥

पक्वाशय से पुलाकोदक के समान स्राव असाध्य होता है। रक्ताशय से क्षार के पानी के समान स्राव वर्जित है। आमाशय तथा त्रिकसंधि से मटर के यूष तुल्य स्राव असाध्य होता है। (इसलिये) प्रथम इन स्रावों की परीक्षा करके पश्चात् वैद्य इनका उपचार करे ॥९-१०॥

अत ऊर्ध्वं सर्वव्रणवेदना वक्ष्यामः—तोदनभेदनताडनच्छेदनायमनमन्थनविक्षेपणचुमचुमायननिर्दहनावभञ्जनस्फोटनविदारणोत्पाटनकम्पनविविधशूलविश्लेषणविकिरणपूरणस्तम्भनस्वप्नाकुञ्चनाङ्कुशिकाः संभवन्ति, अनिमित्तविविधवेदनाप्रादुर्भावो वा मुहुर्मुहुर्यत्रागच्छन्ति वेदनाविशेषास्तं वातिकमिति विद्यात्; ओषचोषपरिदाहधूमायनानि यत्र गात्रमङ्गारावकीर्णमिव यत्र चोष्माभिवृद्धिः क्षते क्षारावसिक्तवच्च वेदनाविशेषास्तं पैत्तिकमिति विद्यात्; पित्तवद्रक्तसमुत्थं जानीयात्; कण्डूर्गुरुत्वं सुप्तत्वमुपदेहोऽल्पवेदनत्वं स्तम्भः शैत्यं च यत्र तं श्लैष्मिकमिति विद्यात्; यत्र सर्वासां वेदनानामुत्पत्तिस्तं सान्निपातिकमिति विद्यात् ॥११॥

इसके आगे सर्वप्रकार के व्रणों की वेदना को कहते हैं। जहाँ तोदन (सूचीवेधन की पीड़ा), भेदन (त्वक्‌विदारण की पीड़ा), ताडन (डंडे से मारने की पीड़ा), छेदन (काटने की पीड़ा), आयमन (संकुचित अंग को खींचने से होने वाली पीड़ा), मन्थन (पाणिमन्थ से व्रण के भीतर मानो मन्थन हो रहा है ऐसी पीड़ा), विक्षेपण, चुमचुमायन (सरसों का लेप करने से होने वाली चुमचुमाट (Tingling), जलन, अवभंजन (टुकड़े टुकड़े से होना), स्फोटन (पत्थर से जैसा फूटा जाता हो), विदारण (नख से चीरने की पीड़ा), उत्पाटन (ऊपर खींचने की सी पीड़ा), कंपन (हिलने की पीड़ा), नाना प्रकार के शूल, विश्लेषण (अलग अलग करना), विकिरण (व्रणस्थान जैसे अनेक स्थानों में फेंका जा रहा है), पूरण (भरण), स्तम्भन (अंग का सिकुड़ जाना), स्वप्न (त्वचा सुन्न हो जाना), आकुंचन (अकड़ाव), अंकुशिका (अंकुश के आघात से होने वाली विशेष प्रकार की पीड़ा)—ये पीडाएँ हों और विना कारण नाना प्रकार की वेदना उत्पन्न हों और जहाँ बार बार विशेष प्रकार की व्यथा का दौरा आता हो, वह वातदूषित व्रण है, ऐसा मानो। जहाँ जलन, चूसने के समान पीड़ा, सर्व शरीर का दाह, धूमायन (व्रण से धुआँ सा निकलता हो ऐसा मालूम होना), शरीर पर अग्नि पड़ने से शरीर जलता हुआ मालूम होना, बहुत गरमी बढ़ना, घाव पर क्षार डालने की सी पीड़ा इत्यादि वेदना विशेष हो, वह पित्तदूषित व्रण समझना चाहिये। रक्तदूषित व्रण को पित्तदूषित के समान जानना चाहिये। कण्डू, भारीपन, सुप्तता, शरीर लिप्त सा रहना, अल्पपीडा, स्तब्धता, ठंडापन, ये जहाँ हों, वह कफदूषित जानना चाहिये। जहाँ सर्व प्रकार की पीड़ा की उत्पत्ति हो, वह सान्निपातिक व्रण जानना चाहिये ॥११॥

अत ऊर्ध्वं व्रणवर्णान् वक्ष्यामः—भस्मकपोतास्थिवर्णः परुषोऽरुणः कृष्ण इति मारुतजस्य; नीलः पीतो हरितः श्यावः कृष्णो रक्तः कपिलः पिङ्गल इति रक्तपित्तसमुत्थयोः; श्वेतः स्निग्धः पाण्डुरिति श्लेष्मजस्य; सर्ववर्णोपेतः सान्निपातिक इति ॥१२॥

इसके आगे व्रणों के वर्णों का वर्णन करते हैं। वातदुष्ट व्रण का वर्ण भस्म के समान, कपोत के समान, अस्थि के समान, खुरदरा, किंचित् लाल और काला होता है। पित्तदूषित और रक्तदूषित व्रण का वर्ण नीला, पीला, हरा, आसमानी, काला, लाल, कपिल और पिंगल होता है। कफदुष्ट व्रण का वर्ण सफेद, चिकना और फीका होता है। सर्व दोषों से दूषित व्रण का वर्ण सर्व प्रकार के वर्णों से मिश्रित होता है ॥१२॥

पयोमयतोभागव्रणमुखेषु पूयरक्तनिर्वाहिणः; ( क्षीणमांसानां च ) सर्वतोगतयश्चाणुमुखा मांसबुद्बुदवन्तः; सशब्दवातवाहिनश्च शिरःकण्ठस्थाः; क्षीणमांसानां च पूयरक्तनिर्वाहिणोऽरोचकाविपाककासश्वासोपद्रवयुक्ताः; भिन्ने वा शिरःकपाले यत्र मस्तुलुङ्गदर्शनं त्रिदोषलिङ्गप्रादुर्भावः कासश्वासौ वा यस्येति ॥११॥

इसके आगे असाध्य व्रणों का वर्णन करते हैं। मांसपिंड के समान ऊँचे हुए, बहुत बहने वाले, जिनके भीतर पीप और पीड़ा बहुत हो, घोड़ी के मगौष्ठ के समान ( गुद के समान ) ऊँचे किनारे वाले। कोई अधिक कड़े, गौ के सींग के समान कोमल मांस प्ररोह युक्त। कोई दुष्ट रक्त या पतला ससदार स्राव बहने वाले और बीच में ऊँचे हुए। जिनके किनारे नीचे और भीतर धँसे हुए। जिनके ऊपर शवसूत्र की भाँति स्नायु तन्तु का जाल फैला हुआ और जो देखने में भयानक हो। वसा, मेद, मज्जा, मस्तिष्क के तुल्य स्राव वाले दोषोत्थित व्रण। पीला, काला, मलमूत्र और वायु इनका स्राव होने वाले कोष्ठगत व्रण। मुख, गुद तथा व्रण से पूय और रक्त का स्राव होने वाले भी कोष्ठगत व्रण। कृश मनुष्यों के सब तरफ फैलने वाले, छोटे मुख के और मांस के प्ररोह युक्त व्रण। शब्द के साथ वायु निकलने वाले शिर और कण्ठ के व्रण। कृश दुर्बल, अरुचि-अजीर्ण, कास और श्वास उपद्रवों से पीड़ित व्रणी के पूय और रक्त बहने वाले व्रण। खोपड़ी फट जाने पर जहाँ मस्तिष्क दीखने लग जाय, त्रिदोषों के लक्षण उत्पन्न हो जायँ अथवा खाँसी और श्वास हो ऐसे व्रण असाध्य समझने चाहिये ॥११॥

वक्तव्य—अश्वापानवत्—घोड़े के गुदौष्ठ के समान ऊँचे ( elevated edges )। घोड़ी की योनि के होठ के समान ऊँचे—वडवायोनिवत्। ( डल्हण )। इस प्रकार के व्रण बहुधा सार्कोमा, कैन्सर इत्यादि अर्बुदों में दिखाई देते हैं। अवसन्नघुपिरसर्पन्ता—जिनके किनारे निम्न और पोले ( Under mined edges ) हो गये हैं। दोषसमुत्था—निज, आगन्तु जो नहीं हैं। उभयतोभागव्रणमुखेषु—गुद, मुख से तथा व्रण से पूयादि बहने वाले। श्वासकासौ—नैव सिद्ध्यन्ति वीसर्पज्वरातीसारकासिनाम्। पिपासुनामनिद्राणाम्। ( वाग्भट )।

भवन्ति चात्र—

वसां मेदोऽथ मज्जानं मस्तुलुङ्गं च यः स्रवेत्।
आगन्तुस्तु व्रणः सिध्येन्न सिध्येद्दोषसंभवः ॥१२॥
अमर्मोपहिते देशे सिरास्नाय्वस्थिवर्जिते।
विकारो योऽनुपर्येति तदसाध्यस्य लक्षणम् ॥१३॥

वसा, मेद, मज्जा और मस्तिष्क इनका स्राव जिस व्रण से होता है, वह यदि आगन्तुक कारणों से उत्पन्न हुआ हो तो सिद्ध हो सकता है। परन्तु यदि वातादिक दोषों से उठा हुआ हो तो ( चिकित्सा से ) सिद्ध नहीं होता ॥१२॥ मर्म से दूर सिरा, सन्धि और अस्थि वर्जित स्थान में हुआ व्रण ( जब चिकित्सा करने पर भी धातुओं में ) फैलता है तब वह असाध्यता का लक्षण समझना चाहिये ॥१३॥

क्रमेणोपचयं प्राप्य धातूननुगतः शनैः।
न शक्य उन्मूलयितुं वृद्धो वृक्ष इवामयः ॥१
स स्थिरत्वान्महत्त्वाच्च धात्वनुक्रमणेन च।
निहन्त्यौषधवीर्याणि मन्त्रान् दुष्टग्रहो यथा ॥१

जैसे वृक्ष बड़ा होने पर नहीं उखड़ सकता, वैसे धीरे बढ़कर सर्वधातुओं में फैला हुआ रोग शरीर से निर्मूल हो सकता ॥१४॥ वह विकार स्थिर होने से, बढ़ जाने से धातुओं पर आक्रमण करने से औषधियों की कार्य करने शक्ति को विफल कर देता है जैसे दुष्टग्रह मंत्र के प्रभाव निष्फल करता है ॥१५॥

अतो यो विपरीतः स्यात् सुखसाध्यः स उच्यते।
अबद्धमूलः क्षुपको यद्वदुत्पाटने सुखः ॥

इसलिये उपरोक्त गुणों के विपरीत गुणयुक्त रोग सुखसा कहलाता है, जैसे कि जमीन में थोड़ा ही गड़ा हुआ पौदा सुख से उखड़ आता है ॥१६॥

वक्तव्य—विपरीत—नया, अस्थिर, अल्प और धा में न फैला हुआ—त्वङ्मांसज शुभे देशे तरुणस्यानुपद्रव। धीम ऽभिनव काले सुखसाध्य स्मृतो व्रण ॥ ( चरक )। क्षुपक—अ बाल वृक्ष। चरक में भी लिखा है—यथाहि प्रथम भूत्वा पश्चाद्विवर्धते। आतमूलो क्षुष्णाति यत्नाद्रुक्ष दुर्मते ॥ यथा स्व यत्नेन छिद्यते तरुणस्तरु। स एवातिप्रवृद्धस्तु छिद्यतेऽतिप्रयत्नत ॥

त्रिभिर्दोषैरनाक्रान्तः श्यावौष्ठः पिडकी समः।
अवेदनो निरास्रावो व्रणः शुद्ध इहोच्यते ॥१
कपोतवर्णप्रतिमा यस्यान्ताः क्लेदवर्जिताः।
स्थिराश्चिपिटिकावन्तो रोहतीति तमादिशेत् ॥१
रूढवर्त्मानमग्रन्थिमशूनमरुजं व्रणम्।
त्वक्सवर्णं समतलं सम्यग्रूढं विनिर्दिशेत् ॥१

जो व्रण तीनों दोषों से निर्मुक्त है, जिसके किनारे (श्याव) रंग के हैं, जो सूक्ष्म मांसांकुर युक्त हो गया है, जिस तल सम है, जिसमें वेदना और स्राव अत्यल्प होता है, व शुद्ध कहलाता है ॥१७॥ जिस व्रण का वर्ण कपोत के समा पांडुधूसर होता है, जिसमें आर्द्रता नहीं होती, जो स्थि और सूक्ष्म मृदु त्वचा से युक्त होता है, वह भर रहा है ऐस समझना चाहिये ॥१८॥ जिसका मुँह भरकर साफ हो गय हो, जिसमें मांस की गाँठें न हों, जिसमें सूजन और पीड़ा न हो, जिसका रंग चारों ओर की त्वचा के रंग से मिल जाय, जो सपाट हो, उसको ठीक ठीक भरा हुआ व्रण समझना चाहिये ॥१९॥

वक्तव्य—व्रण ग्रंथ उत्पन्न होने के पश्चात् विरोहण होने के समय से पूर्णतया रूढ़ होने के समय तक तीन अवस्थाओं में विभक्त किया जाता है। अर्थात् प्रत्येक व्रण की तीन अवस्थाएँ होती हैं। प्रथम अवस्था को दुष्ट अवस्था या दुष्ट व्रण की अवस्था कहते हैं। इस अवस्था का वर्णन बाईसवें अध्याय के छठे सूत्र में 'तत्रसिंवृत' इत्यादि से किया गया

१ प्राप्त. २ त्रिभिर्दोषै.

माधवनिदान में इसी अवस्था का संक्षेप में वर्णन किया पूतिः पूयातिदुष्टास्रस्रावृत्युत्सङ्गी चिरस्थितिः। दुष्टो व्रणोऽतिदिष्टः शुद्धलिङ्गविपर्ययः॥ अंग्रेजी में इस अवस्था को 'अल्सरेशन या एक्स्टेनशन स्टेज (Stage of ulceration or extension) कहते हैं। इस अवस्था में दोषों का प्राबल्य होता है, धातुओं का नाश होता है, व्रण में पूय इत्यादि उपस्थित होते हैं, दुर्गंधयुक्त स्राव होता है, व्रणौष्ठ और शोथयुक्त होते हैं, व्रण के चारों ओर का भाग भी और शोथयुक्त होता है और उसका तल निचले धातुओं चिपका हुआ रहता है। द्वितीय अवस्था में व्रण शुद्ध होता है। उसका लक्षण ऊपर १७ वें श्लोक में वर्णन किया है। चिकित्सा स्थान के पहले अध्याय में भी उसका लक्षण कहा है—जिह्वातलाभो मृदुः स्निग्धः श्लक्ष्णो विगतवेदनः सुव्यवस्थितो निःस्रावश्चेति शुद्धो व्रण इति। चरक में इसका लक्षण ऐसा कहा है—नातिरक्तो नातिपाण्डुर्नातिश्यावो न चातिरुक्। न चोत्सन्नो न चोत्सङ्गी शुद्धो रोप्यः परं व्रणः॥ इस शुद्धावस्था को अंग्रेजी में 'स्टेज आफ ट्रान्जीशन' (Stage of transition) कहते हैं। इस अवस्था में दोषों का प्राबल्य नष्ट होता है और स्थानिक धातुओं का नाश बंद होकर व्रण के रोपण की तैयारी होने लगती है। इसलिये इसमें पूतिमांसादि वस्तुओं (Sloughs) का निकलना तथा दुर्गंधयुक्त पूय और दुष्ट रक्त का निकलना बंद होकर थोड़ा लाल रंग का पानी निकलता है, व्रण की सुर्खी कम होकर वह गुलाबी रंग का होता है और स्वच्छ तथा स्वस्थ दिखाई देता है। उसके तल से, छोटे छोटे मांसांकुर या पिटकाएँ (Granulations) उगने लगती हैं, जो उत्तरोत्तर आकार और संख्या में बढ़ती जाती हैं। तृतीय अवस्था में व्रण का रोहण प्रारंभ होता है। इस अवस्था का वर्णन श्लोक १८ में किया गया है। इस अवस्था को 'स्टेज आफ रीपेअर' (Stage of repair) कहते हैं। इसमें रोहणधातु (Granulation tissue) अधिक बनती है और सारे तल पर छा जाती है। पृष्ठभाग मृदु, किंचित् निम्नमध्य, लाल और वेदना से रहित होता है। छूने से रक्त निकलता है, परन्तु शीघ्र नहीं निकलता। व्रण के चारों ओर का भाग शोथ रहित हो जाता है, किनारे कपोतवर्ण यानि श्वेत, नील और रक्तवर्ण के तथा स्वस्थ दिखाई देते हैं। ये तीन अवस्थाएँ बहुधा स्वतन्त्र होती हैं और प्रत्येक व्रण क्रम से इन तीन अवस्थाओं में से होता हुआ रूढ हो जाता है। परन्तु व्रण यदि बहुत विस्तृत हो तो एक ही समय व्रण के भिन्न भिन्न स्थानों में तीनों अवस्थाओं का दर्शन हो सकता है। रूढावस्था में व्रण के नये उत्पन्न हुए रोहण धातु का परिवर्तन तल से तंतुजालक धातु (Fribrocicatricial tissue) में होकर उस पर एक अत्यंत पतला त्वचा का पर्त (त्वक्सवर्ण) बन जाता है। यही व्रण वस्तु है। इसका वर्णन २१ वें अध्याय के ३९ वें श्लोक के वक्तव्य में पीछे किया गया है। व्रणों की परीक्षा करते समय निम्न बातों को ध्यानपूर्वक देखना चाहिये। १ अधोभाग या तल (Base), २ पृष्ठभाग (Surface), ३ स्राव, ४ व्रणौष्ठ (Edges), ५ व्रणान्त (Margins), ६ व्रण के चारों ओर की धातु, ७ व्रण के स्थान।

दोषप्रकोपाद्व्यायामादभिघातादजीर्णतः।
हर्षात् क्रोधाद्भयाद्वाऽपि व्रणो रूढोऽपि दीर्यते ॥२०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने कृत्याकृत्यविधिर्नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३॥

(वातादि) दोषों के प्रकोप से, परिश्रम से, चोट लग जाने से, अजीर्ण से, हर्ष से, क्रोध से, अथवा भय से अच्छा हुआ व्रण फिर फट जाया करता है ॥२०॥

वक्तव्य—व्रण अच्छा हो जाने पर भी कुछ काल तक इन बातों से परहेज रखना चाहिये। इसी लिये पीछे छठे अध्याय में लिखा है—रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन् विवर्जयेत्। हर्षं क्रोधं भयं चापि यावत्स्थैर्योपसंभवात्॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां कृत्याकृत्यविधिर्नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३॥

---

# चतुर्विंशतितमोऽध्यायः।

अथातो व्याधिसमुद्देशीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से व्याधिसमुद्देशीय अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—व्याधिसमुद्देशीय—व्याधीनां समासेन संक्षेपेणोद्देशः कथनम्, तदधिकृत्य कृतोऽध्यायः। समासकथनमुद्देशः। (तन्त्रयुक्ति अध्याय)। जिसमें समस्त व्याधियों का संक्षेप से कथन किया गया है, वह अध्याय।

द्विविधास्तु व्याधयः—शस्त्रसाध्याः, स्नेहादिक्रियासाध्याश्च। तत्र शस्त्रसाध्येषु स्नेहादिक्रिया न प्रतिषिध्यते; स्नेहादिक्रियासाध्येषु शस्त्रकर्म न क्रियते ॥२॥

व्याधियाँ दो प्रकार की हैं—शस्त्रसाध्य और स्नेहादिक्रियासाध्य। उनमें से शस्त्रसाध्य व्याधियों में स्नेहादि क्रियाएँ निषिद्ध नहीं होतीं, (परंतु) स्नेहादि क्रियासाध्य व्याधियों में शस्त्रकर्म नहीं किया जा सकता ॥२॥

वक्तव्य—शस्त्रसाध्य—शस्त्रानुशस्त्र प्रणिधानसाध्य—शस्त्रप्रणिधानं पुनश्छेदनभेदनव्यधनदारणलेखनोत्पाटनप्रच्छनसीवनैषणक्षारजलौकसश्चेति। (चरक)। स्नेहादिक्रियासाध्य—अन्तःपरिमार्जन बहिःपरिमार्जनसाध्य—तत्रान्तःपरिमार्जनं यदन्तः शरीरमनुप्रविश्यौषधमाहारजातव्याधीन् प्रमार्ष्टि; यत्पुनर्बहिःस्पर्शमाश्रित्याभ्यङ्गस्वेदप्रदेहपरिषेकोन्मर्दनाद्यैरामयान् प्रमार्ष्टि तद्बहिः परिमार्जनम्। (चरक)। न प्रतिषिध्यते—शस्त्रसाध्य रोगों में स्नेहादि क्रियाएँ कदापि भी विरुद्ध नहीं हो सकतीं, बल्कि उपकारक होती हैं। कई बार ऐसा भी होता है कि केवल स्नेहादि क्रियाओं द्वारा शस्त्रसाध्य रोग आराम हो जाते हैं। यथा—विद्रधि और शोथ स्वेद से बैठ जाते हैं या बिना चीरा लगाये फूट जाते हैं; आन्त्रपुच्छशोथ बाह्य स्वेद और उष्ण बस्ति से ठीक हो जाता है; वरुणयवक्षारादि के सेवन से पथरी फूट जाती है; विरेचन से उदरस्थ जल नष्ट होता है; सूरण के सेवन से अर्श

बैठ जाता है, अट्रोपिन ( Atropine ) की सुई लगाने से विषायित आन्त्रवृद्धि ( Strangulated hernia ) पायरहित होकर दबाने पर उदर के भीतर समा जाती है । संक्षेप में स्नेहादि क्रियाएँ कहीं शस्त्र का कार्य करती हैं, कहीं शस्त्र क्रिया में सहायता करती हैं, परंतु किसी भी अवस्था में निषिद्ध नहीं होतीं । शस्त्रकर्म न क्रियते—स्नेहादिक्रियासाध्य रोगों में शस्त्र कर्म न उनका कार्य कर सकता है, न उनकी सहायता दे सकता है, इसलिये इन रोगों के लिये शस्त्रकर्म बेकार है ।

अस्मिन् पुनः शास्त्रे सर्वतन्त्रसामान्यात् सर्वेषां व्याधीनां यथास्थूलमवरोधः क्रियते । प्रागभिहितं 'तद्दुःखसंयोगा व्याधय' इति । तच्च दुःखं त्रिविधम्—आध्यात्मिकम्, आधिभौतिकम्, आधिदैविकमिति ॥३॥

इस सुश्रुततन्त्र में सर्वतन्त्र समानता होने से सभी व्याधियों का स्थूल रूप से संग्रह किया जाता है । पहले ही कह चुके हैं कि 'मनुष्य को जिनका संयोग दुःख देता है वे रोग हैं' । वह दुःख आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक करके तीन प्रकार का होता है ॥३॥

वक्तव्य—सामान्य—साकल्य या समष्टि । सुश्रुतसंहिता शल्यशास्त्र का ग्रंथ होने पर भी उसमें आयुर्वेद के चिकित्सादि आठों अंगों का साकल्य से ( सर्वतन्त्रसामान्यात् ) विचार किया गया है । इसलिये व्याधियों का संग्रह इसमें होना उचित तथा आवश्यक भी है । यथास्थूल—विशेष विस्तार न करके स्थूल दृष्टि से । प्रागभिहितम्—प्रथम अध्याय के २१वें सूत्र में ( पृष्ठ आठ देखो ) । आध्यात्मिक—आत्मन्यधि अध्यात्मं, तत्र भवमाध्यात्मिकम् । आत्मशब्द से समनस्क आत्मायुक्त पंच महाभूतात्मक चिकित्साधार शरीर यहाँ अभिप्रेत है—चेतनाधातुः( आत्मा )रप्येकः स्मृतः पुरुषसंज्ञकः । ( चरक ) । पंचमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुषः । ( सुश्रुत ) । ऐसे पुरुष में उत्पन्न हुए विकार, अर्थात् बाह्योपाधि के सिवाय केवल शरीरगत त्रिदोषों से और मानसिक रज और तम इनसे उत्पन्न हुए विकार । आधिभौतिक—भूतेष्वधिकृत्य यत्प्रवर्तते तत् । मनुष्य, पशु, पक्षी, सरीसृप इत्यादि भूतों के कारण उत्पन्न हुए विकार । आधिदैविक—देवेष्वधिकृत्य यत्प्रवर्तते तत् । देवता, गंधर्व, यक्ष, राक्षस इत्यादि के कारण उत्पन्न हुए विकार ।

तत्तु सप्तविधे व्याधावुपनिपतति । ते पुनः सप्तविधा व्याधयः, तद्यथा—आदिबलप्रवृत्ता, जन्मबलप्रवृत्ता, दोषबलप्रवृत्ताः, संघातबलप्रवृत्ता, कालबलप्रवृत्ता, दैवबलप्रवृत्ता, स्वभावबलप्रवृत्ता इति ॥४॥

वह दुःख सात प्रकार की व्याधियों के रूप में आकर पड़ता है । वह सात प्रकार की व्याधियाँ इस प्रकार होती हैं—१ आदिबलप्रवृत्त, २ जन्मबलप्रवृत्त, ३ दोषबलप्रवृत्त, ४ संघातबलप्रवृत्त, ५ कालबलप्रवृत्त, ६ दैवबलप्रवृत्त, और ७ स्वभावबलप्रवृत्त ॥४॥

तत्रादिबलप्रवृत्ता ये शुक्रशोणितदोषान्व कुष्ठार्शःप्रभृतयः; तेऽपि द्विविधाः—मातृज पितृजाश्च । जन्मबलप्रवृत्ता ये मातुरपचाराद् प जात्यन्धबधिरमूकमिन्मिनवामनप्रभृतयो तेऽपि द्विविधा रसकृताः, दौहृदापचारकृताश्च दोषबलप्रवृत्ता य आतङ्कसमुत्पन्ना मिथ्याहाराच कृताश्च, तेऽपि द्विविधा—आमाशयसमुत्थ पक्वाशयसमुत्थाश्च । पुनश्च द्विविधा—शारी मानसाश्च । त एते आध्यात्मिका ॥५॥

कुष्ठ अर्श प्रभृति जो व्याधियाँ शुक्रशोणित दोषों से उ होती हैं आदिबलप्रवृत्त ( कहलाती ) हैं । फिर भी दो प्र की होती हैं—माता के रजोदोष से हुई और पिता के दोष से हुई । पङ्गु, जन्मान्ध, बहरा, गूंगा, हकला इत्यादि जो व्याधियाँ माता के मिथ्याहाराचार से होती हैं वह जन्मबलप्रवृत्त ( कहलाती ) हैं । फिर भी प्रकार की होती हैं, रसकृत और दौहृदावमाननाजनित । व्याधियों के उपद्रव स्वरूप में तथा मिथ्याहाराचार से व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं वह दोषबलप्रवृत्त ( कहलाती ) वह दो प्रकार की हैं, आमाशय से उत्पन्न हुई और पक्वा से उत्पन्न हुई । फिर भी दो प्रकार की होती हैं, शारी और मानसिक । अब तक वर्णन की हुई यह ( आदिबलप्र जन्मबलप्रवृत्त और दोषबलप्रवृत्त ) व्याधियाँ आध्यात्मि ( वर्ग की ) हैं ॥५॥

वक्तव्य—आदिबलप्रवृत्त—मनुष्यों की उत्पत्ति का अ कारण जो पुरुष के वीर्य का जीवाणु ( Spermatozo और स्त्री का बीज ( Ova ) उनके दोषों के बल से उत्पन्न व्याधियाँ । इन व्याधियों को अंग्रेजी में 'हेरीडेटरी' ( He ditary ) कहते हैं । इस विभाग में उन व्याधियों का समा होता है जो स्त्रीपुरुष का संयोग होने के पूर्व उनमें उपस्थि हुए दोषों से उत्पन्न होती है । माता के बीज में उसके उसके पूर्वजों के गुणदोष उपस्थित रहते हैं । पिता के में उसके तथा उसके पूर्वजों के गुणदोष उपस्थित रहते इस बीज का वर्णन चक्रपाणिदत्त चरक ( शारीर ३ सूत्र २३ ) की टीका में इस प्रकार करते हैं—मनुष्यबी प्रत्यङ्गबीजभागसमुदायस्य स्वसदृश प्रत्यङ्गसमुदायरूपपुरुषजनकत्व बीज निर्दोष होने से उससे उत्पन्न होने वाली संतति निर्दोष होती है । इसलिये स्वस्थ संतति निर्माण करने इच्छा रखने वाले को विवाहबद्ध होने के पूर्व अपने महक के तथा उसके कुल के स्वास्थ्य का विचार करना परमावश्य है । अत्यंत प्राचीन काल से भारतवर्ष में इस विषय का वि होता था, और आज वैज्ञानिक अन्वेषण होने पर भी प्राचीन महर्षी शास्त्रशुद्ध प्रमाणित हुए हैं । इस बात निश्चय निम्न प्राचीन और अर्वाचीन उद्धरणों से स्पष्ट होता- [illegible] अनन्यपूर्विका [illegible] [illegible] [illegible] ॥ [illegible]

रैरेव गुणैर्युक्तः सवर्णः श्रोत्रियो वरः। यत्नात् परीक्षितः पुंस्त्वे युवा धीमान् जनप्रियः॥ ( याज्ञवल्क्यस्मृति )। अथ खलु पुमानेकविंशतिवर्षः कन्यामसत्वारिरोगकुलप्रसूतामरोगप्रकृतिमहीनाधिकांगीमुपेनोद्वहेत्॥ ( अष्टांगसंग्रह शारीर १ )। A man or women who intends marrying is now more than justified in carefully examining the personal and medical histories of the families of his or her intended mate (*Preventive Medicine and Hygiene by Rosenaw*) परंतु निर्दोष बीजयुक्त दो व्यक्तियों का मिलना परम कठिन है, इसलिये कम से कम यह देखना चाहिये कि दोनों में दोषों की समानता न हो। संतति में संचार करने वाले रोगों से पीड़ित माता-पिता के सब सन्तान समदोषी होते हैं। ऐसे समदोषी स्त्री-पुरुष के संयोग से होने वाली सब संतति में उक्त दोषों का उत्कर्ष होता है, यह शास्त्र और प्रयोग से सिद्ध हुआ है। इसलिये अत्यंत प्राचीन काल से सगोत्र और सपिण्ड ( Cosanguineous ) विवाह शास्त्रविरुद्ध माने गये हैं—असपिण्डा च या मातुरसगोत्रा च या पितुः। सा प्रशस्ता द्विजातीनां दारकर्मणि मैथुने॥ ( मनुस्मृति )। इस प्रकार माता-पिता के शुक्रशोणित दोषों के कारण संतति में प्रवेश करने वाले व्याधियों को आदिबलप्रवृत्त, संचारी (याज्ञवल्क्य), कुलज ( चरक ), कुलोद्भव और सहज ( वाग्भट ), प्रकृतिप्रभव ( भेल ) इत्यादि नाम दिये गये हैं। इस आदिबलप्रवृत्त रोगों के नाम अब बतलाते हैं—कुष्ठार्शःप्रभृतयः—कुष्ठ और अर्श के अतिरिक्त आयुर्वेद में राजयक्ष्मा, मधुमेह, श्वित्र और अपस्मार आदिबलप्रवृत्त माने गये हैं, और इसके अनुसार स्मृति में भी विवाह के लिये इन रोगों से पीड़ित कुल निषिद्ध हैं—दशैतानि कुलानि परिवर्जयेत्। हीनक्रियं निष्पुरुषं निश्छन्दो रोमशार्शसम्। क्षय्यामयाव्यपस्मारिश्वित्रिकुष्ठिकुलानि च॥ (मनुस्मृति)। कुष्ठ—पाश्चात्य वैज्ञानिक इन आदिबलप्रवृत्त रोगों के संबंध में बहुत कुछ अन्वेषण करके इस निर्णय पर पहुँचे हैं कि कोई भी जीवाणुजन्य रोग आदिबलप्रवृत्त नहीं होता। कुष्ठ जीवाणुजन्य रोग है। इसके जीवाणु का विचार कुष्ठनिदान में किया गया है। अर्थात् कुष्ठ आदिबलप्रवृत्त नहीं हो सकता है। अन्वेषण से यह सिद्ध हुआ है कि कुष्ठित माता-पिता के घनिष्ठ सम्बन्ध से यह रोग उन की सन्तान में संचार करता है। यदि जन्म के पश्चात् शीघ्र उनको माता-पिता से पृथक् करके दूसरे किसी के पास रख दिया जाय तो वे उत्तर काल में कुष्ठ से पीड़ित नहीं होते। It is now generally recognised that hereditary transmission of the disease has not been proved to occur, and, although it is a remote possibility in rare cases, it is of no practical importance Moreover, in India hundreds of children who have been separated from their parents at birth have remained healthy to the second generation, so that we may safely discord the paralysing theory of hereditary transmission ( *Tropical medicine by Rogers and Megaw* )

राजयक्ष्मा रोग भी जीवाणुजन्य है, और पाश्चात्य वैज्ञानिक उसको कुष्ठ की भाँति आदिबलप्रवृत्त न समझकर राजयक्ष्मी माता-पिता के घनिष्ठ सम्बन्ध से होने वाला रोग मानते हैं। यद्यपि राजयक्ष्मा और कुष्ठ रोग आदिबलप्रवृत्त कहने का शास्त्रीय रिवाज पाश्चात्य वैद्यक में नहीं है तथापि ये रोग खानदानी होते हैं और कुष्ठी तथा राजयक्ष्मी माता-पिता की संतति में कुष्ठ और राजयक्ष्मा के लिये औरों की अपेक्षा एक विशेष प्रकार की सहजानुकूलता ( An inherited predisposition to the disease or diathesis ) हुआ करती है। यह पाश्चात्य वैज्ञानिकों को भी मानना पड़ता है। यह सहजानुकूलता कैसे होती है, इसके सम्बन्ध में उनको अभी तक निश्चित परिज्ञान नहीं है—

While the disease itself may not be transmitted, a tendency to a disease, Known as a diathesis, may be transmitted through successive generations. The reason that tuberculosis runs in a family is twofold. (1) An inherited predisposition to the disease, and (2) increased chances of infection. Just what the tendency or predisposition is, is not well understood. (*Preventive Medicine and Hygiene by Rosenaw.*) अर्श—पाश्चात्य वैज्ञानिक अर्श को आदिबलप्रवृत्त नहीं मानते। परंतु यह उनका कथन असत्य है, क्योंकि अर्श में जिस प्रकार की सिराविकृति ( जिसको Varix or Varicosity कहते हैं ) होती है, उस प्रकार की सिराविकृति उत्पन्न होने के लिये सिराओं की आदिबलप्रवृत्त रचना विशेषता और प्राचीरदौर्बल्य ही प्रधान कारण होता है—

Piles consist in a vericose condition of the veins sorrounding the anus and lower inch or two of the rectum. Varix is due, in the first place, to some inherited weekness of the venous wall or irregularity in the arrangement of the valves, though possibly this produces no effect until some exciting cause comes into action and throws strain on the circulation. The facts that varix sometimes appears quite early in life and without adequate cause and often involves the same vein in different members of the family, confirm this statement ( Inherited weakness of the venous walls ). *Manual of Surgery by Rose and carless.*

इस उद्धरण से यह स्पष्ट है कि अर्श के सम्बन्ध में आयुर्वेद का कथन बिलकुल सत्य है। श्वित्र, अपस्मार और मधुमेह पाश्चात्य अन्वेषण के अनुसार भी आदिबलप्रवृत्त सिद्ध हुए हैं। इन रोगों के अतिरिक्त निम्न रोगों में भी आदिबलप्रवृत्ति होती है। यथा—कैन्सर, मेदोर्बुद, हीमोफायलिआ (Haemophilia रक्तपित्त का एक प्रकार ), बधिरमूकता, वातरक्त,

अस्थिभगुरता ( Fragilitas ossium ), अर्धावभेदक, छाजन ( Eczema ) शीतपित्त श्वास, तृणपुष्पाख्य ज्वर ( Hay fever ), नासास्राव, हंटिंगटन्न कोरिआ ( Huntington s chorea ), मस्तिष्कदौर्बल्य, उन्माद के कई प्रकार, अपतन्त्रक ( Hysteria ), अदूरदृष्टि रंगान्धता, मोतियाबिन्द, रक्तभाराधिक्य ( High blood pressure ) अन्तःस्रावी ग्रंथियों के दोष के कारण उत्पन्न होने वाली स्थूलता, कृशता और मेदोवृद्धि, आमाशयिक व्रण इत्यादि अनेक रोग तथा कटा होंठ फटा तालु, अगुलियों का जुड़ा रहना, अगुलियों का अधिक या कम होना, पैरों का मुड़ा हुआ और टेढ़ा होना इत्यादि शारीरिक व्यंग। इन रोगों में से कुछ रोग प्रत्येक पीढ़ी की सतति में होते हैं। यथा—मोतियाबिन्द। कुछ रोग एक दो पीढ़ी के बाद दिखाई देते है। यथा—वातरक्त। इस अवस्था को अटेविज्म ( Atavasm ) कहते हैं। कुछ रोग केवल पुरुषों में ही होते हैं और उनकी कन्या की पुरुष सतति में फिर दिखाई देते हैं। परतु रोगी पुरुष के कन्यापुत्र स्वयं उस रोग से पीड़ित नहीं होते। इस प्रकार के रोगों को लिंगसबद्ध ( Sex limited ) रोग कहते हैं। यथा—हीमोफायलिया, रंगान्धता इत्यादि। चरक में आदिबलप्रवृत्त रोगों की उत्पत्ति के संबध में लिखा है—यस्य यस्यावयवस्य बीजे बीजभाग उपतप्तो भवति तस्य तस्यावयवस्य विकृतिरुपजायते॥ ( शारीर अ ३ )। जन्मबलप्रवृत्त—गर्भावक्रान्ति के समय उत्पन्न हुई व्याधियाँ। यह व्याधियाँ दो प्रकार की होती हैं। (१) अस्वाभाविक वृद्धि—इसको विकृताकार या व्यंग और अंग्रेजी में माल्फार्मेशन या डेवेलपमेंटल एरर ( Malformations or Developmental error ) कहते हैं, और अस्वाभाविक वृद्धियुक्त गर्भ को विकृताकृति या वियोनिगर्भ और अंग्रेजी में मान्स्टर ( Monster ) कहते हैं—वियोनिर्विकृताकारा जायन्ते विकृतैर्मलैः। ( अष्टांगहृदय )। सर्पवृश्चिककूष्माण्डविकृताकृतयश्च ये। गर्भास्तेते स्त्रियाश्चैव ज्ञेया पापकृता भृशम्। ( सुश्रुत )। ये विकृताकार कुछ आदिबलप्रवृत्त और कुछ केवल जन्मबलप्रवृत्त होकर कई प्रकार के होते हैं। यथा—अंगों की अधिकता ( जैसे अगुलियों की सख्या बीस से अधिक होना, शरीर की अत्यधिक स्थूलता, जुड़े गर्भ इत्यादि ), अंगों की कम वृद्धि होना ( जैसे—कटा होंठ, फटा तालु, गुदद्वार न होना, शीर्ष की कमी इत्यादि ), अंगों का विपर्यास ( जैसे हृदय और प्लीहा दक्षिणार्ध में और यकृत् वामार्ध में इत्यादि ), गर्भज धातुओं का शेष रहना इत्यादि। (२) माता के उपसर्ग से उत्पन्न हुए औपसर्गिक रोग—यथा फिरग, आंत्रिक ज्वर, मसूरिका इत्यादि। अनौपसर्गिक रोग—यथा तीव्र कामला, पाण्डुरोग, तीव्र विष इत्यादि। अब तक वर्णन किये सब रोगों को कान्जेनिटल ( Congenital ) कहते हैं। जन्मबलप्रवृत्त व्याधियों में जन्म अर्थात् प्रसव के समय आघात या उपसर्ग से उत्पन्न हुई व्याधियों का भी समावेश हो सकता है। यथा—उपशीर्षक ( Cephal haematoma ) अर्दित, नवजात नेत्राभिष्यन्द इत्यादि। इनको अंग्रेजी में नेटल या पार्टुरीअल ( Natal or Parturial ) कहते हैं।

जन्मबलप्रवृत्त व्याधियों का वर्गीकरण—




रसकृता—रस तथा विशेष प्रकार का अन्न निरन्तर सेवन करने से होने वाले विकार—मधुरनित्या प्रमेहिणं मूकमतिस्थूलं वा, लवणनित्या शीघ्रवलीपलितं खालित्यरोगिणं वा, अम्लनित्या रक्तपित्तिनं त्वगक्षिरोगिणं वा, कटुकनित्या दुर्बलमल्पशुक्रमनपत्यं वा, तिक्तनित्या शोषिणमबलमनुपचितं वा, कषायनित्या श्यावमानाहिनमुदावर्तिनं वा, मद्यनित्या पिपासालुमल्पस्मृतिमनवस्थितचित्तं वा, गोधामांसप्रिया शार्कराश्मरिणं शनैर्मेहिणं वा, यच्च यस्य यस्य व्याधेर्निदानमुक्तं तत्तत् सेवमाना अन्तर्वत्नी तन्निमित्तविकारबहुलमपत्यं जनयति॥ (चरक, शारीर अ ८)। दौहृदापचारकृता—गर्भ के भीतरी जीवन का असर होने से माता के मन में जो विविध कामनाएँ और श्रद्धाएँ उत्पन्न होती हैं, उनका विघात होने से उत्पन्न हुई व्याधियाँ। अर्थात् दौहृदापचार में श्रद्धाविघात तथा अन्य प्रकार के मानसिक आघात के कारण उत्पन्न होने वाली सब व्याधियाँ समाविष्ट होती हैं। आयुर्वेद में इस विषय के संबध में निम्न विचार प्रकट किये गये हैं—इन्द्रियार्थांस्तु यान् यान् सा भोक्तुमिच्छति गर्भिणी। गर्भाबाधभयात्तांस्तान् भिषगाहृत्य दापयेत्॥ सा प्राप्तदौहृदा पुत्रं जनयेत् गुणान्वितम्। अलब्धदौहृदा गर्भे लभेतात्मनि वा भयम्॥ येषु येष्विन्द्रियार्थेषु दौहृदे वै

निता। प्रजायेत सुतस्यार्तिस्तस्मिंस्तस्मिंस्तथेन्द्रिये ॥ (सुश्रुत)। रः प्रियहितैर्भर्त्रा भृत्यैश्च गर्भधृक्। क्रोधशोकभयोद्वेगवेगश्रद्धाविघा- । त्यजेत्। मातुजं ह्यस्य हृदयं मातुश्च हृदयेन तत्। सम्बद्ध तेन या नेष्टं श्रद्धाविधारणम्॥ देयमप्यहितं तस्मै हितोपहितमल्पकम्। विघाताद्गर्भस्य विकृतिश्च्युतिरेव वा॥ (अष्टांगहृदय)। दौहृद ा का एक प्रकार है और यदि माता श्रद्धालु हो तो श्रद्धा विघात करने से उसके मन पर जो आघात होता है उससे स्थ बालक में शारीरिक या मानसिक विकार उत्पन्न हो ते हैं, यह उपर्युक्त उद्धरणों का संक्षिप्त तात्पर्य है। आधुनिक ान को भी मानना पड़ता है कि गर्भवती स्त्री की भली मनःस्थिति का भला बुरा परिणाम गर्भ के शरीर और पर होता है—An impression upon the mother, any kind, acts upon the child. Children are rn happy or miserable, according to the ape of their mothers during Pregnancy, just they are born healthy or diseased. The ost extraordinary peculiarities are inflicted on children by some temporary condition of the other. There is abundant proof that this may tend to the body as well as mind. (*Esoteric nthropology by Dr. Nicholas*) । माता की मनः- थति के कारण गर्भ में शारीरिक विकृति हो सकती है, इस धान के पुष्ट्यर्थ नीचे कुछ उदाहरण दिये जाते हैं। ये उदा- रण 'लान्सेट' नामक प्रसिद्ध अँग्रेजी वैद्यक मासिक पत्र के ाधार पर सिविल सर्जन डॉ. सरकार ने मद्रास के ॲण्टिसेप्टिक ामक मासिक पत्र में प्रसिद्ध किये थे। (१) एक गर्भवती स्त्री एक खरगोश पाला था। एक दिन बिल्ली ने उसपर हमला र उसके पैर को काट लिया। वह बहुत दिनों तक उस घाव ो मरहम पट्टी करती थी। प्रसूत होने पर देखा तो उसके ालक के दोनों पैर विकृत थे। एक पैर में दो अँगुलियाँ, दूसरे ं तीन अँगुलियाँ थीं और दोनों में एड़ी थी नहीं। (२) एक किसान ने एक सूअर पाला था। वह सूअर बीमार होने से किसान ने उसके कान के पास फस्त खोलकर खून निकाला। किसान की स्त्री गर्भवती थी। उसने यह शस्त्रकर्म देखा। प्रसूत होने पर देखा तो उसके बच्चे में कान की पाली अपूर्ण थी। (३) एक गर्भवती स्त्री पर एक कुत्ते ने हमला किया। वह स्त्री किसी तरह से बच गई, परंतु कुत्ते ने उसकी पीठ और जांघ को घसीट लिया। उस दिन से वह स्त्री सोचती थी कि उसके गर्भ में जरूर कुछ विकृति होगी। प्रसूत होने पर देखा तो बच्चे की पीठ और जांघ पर कुत्ते के रंग का धब्बा और बाल हैं। इत्यादि। इससे यह स्पष्ट होगा कि श्रद्धाविघात या अन्य मानसिक आघात के कारण गर्भविकृति की आयुर्वेद की कल्पना असंभवनीय नहीं है। आतङ्कसमुत्पन्नाः—रोग के उपद्रव स्वरूप में उत्पन्न हुआ। इसको अप्रधान, अनुबंध या अस्वतन्त्र व्याधि कहते हैं। प्रधान रोग का जो कारण होता है, वही कारण अप्रधान का भी होता है। अर्थात उपद्रव रूप रोग का भी कारण त्रिदोष ही होते हैं। 'निदानार्थकरो रोगो रोगस्याप्युपलभ्यते'। इसकी टीका में चक्रपाणिदत्त लिखते हैं—व्याधिना व्याध्यन्तरे क्रियमाणेऽपि मूलभूतव्याधिजनक एव हेतुर्व्याधिजन्येऽपि व्याधौ। (चरकनिदान अ. ८)। दोषबलप्रवृत्ता—वातादि शारीर दोषों के कारण तथा रज और तम इन मानसिक दोषों के कारण उत्पन्न हुए विकार—वायुः पित्तं कफश्चेति शारीरो दोषसंग्रहः। मानसः पुनरुद्दिष्टो रजश्च तम एव च॥ (चरक)।

संघातबलप्रवृत्ता य आगन्तवो दुर्बलस्य बलवद्विग्रहात्; तेऽपि द्विविधाः—शस्त्रकृता, व्यालकृताश्च। एते आधिभौतिकाः॥६॥

जो आगन्तुक रोग दुर्बल को बलवान के साथ लड़ने (आदि) से होते हैं, वे संघातबलप्रवृत्त (कहलाते) हैं। ये भी दो प्रकार के हैं—शस्त्रकृत और व्यालकृत। ये (दोनों प्रकार के रोग) आधिभौतिक हैं॥६॥

वक्तव्य—संघातबलप्रवृत्त—आघात, प्रहार, पीडन इत्यादि के बल से उत्पन्न हुए रोग। अँग्रेजी में संघातबलप्रवृत्त को (Due to mechanical cause) कह सकते हैं। संघातबल—(Mechanical Cause)। आगन्तवो दुर्बलस्य बलवद्विग्रहात्—आगन्तुक रोग अनेक कारणों से होते हैं—ये भूतविषवाय्वग्निसंप्रहारादिसंभवाः। नृणामागन्तवो रोगाः। (चरक सूत्र. अ. ८)। इनमें से केवल संप्रहारादि संभव रोग। शस्त्रकृता—मनुष्यकृत लाठी, तीर, तरवार, पत्थर इत्यादि शस्त्रों द्वारा हुए। व्यालकृता—व्याघ्रसिंहादि क्रूर पशु, उन्मत्त हाथी, सर्प इत्यादि पशुओं के दाँत, नख, शृंग इत्यादि से उत्पन्न हुए रोग। इनमें पतनप्रपीडनादि का भी समावेश करना चाहिये।

कालबलप्रवृत्ता ये शीतोष्णवातवर्षाप्रभृतिनिमित्ताः; तेऽपि द्विविधाः—व्यापन्नर्तुकृता अव्यापन्नर्तुकृताश्च। दैवबलप्रवृत्ता ये देवद्रोहादभिशप्तका[1] अथर्वणकृता उपसर्गजाश्च; तेऽपि द्विविधाः—विद्युदशनिकृताः, पिशाचादिकृताश्च; पुनश्च द्विविधाः—संसर्गजा, आकस्मिकाश्च। स्वभावबलप्रवृत्ताः क्षुत्पिपासाजरामृत्युनिद्राप्रभृतयः; तेऽपि द्विविधाः—कालकृता, अकालकृताश्च; तत्र परिरक्षणकृताः कालकृताः, अपरिरक्षणकृता अकालकृताः। एते आधिदैविकाः। अत्र सर्वव्याध्यवरोधः॥७॥

जो सर्दी, गरमी, वायु, वर्षा इत्यादि कारणों से होते हैं वे कालबलप्रवृत्त (कहलाते) हैं। वे भी दो प्रकार के हैं—विकृत ऋतुओं के कारण उत्पन्न हुए और प्राकृत ऋतुओं के कारण उत्पन्न हुए। देव, गुरु, विप्र इत्यादि का अभिद्रोह करने के कारण उनके अभिशाप से उत्पन्न हुए, अथर्ववेद (के मारणात्मक मन्त्रों के प्रयोग) से उत्पन्न हुए और उपसर्गज जो रोग होते हैं वे दैवबलप्रवृत्त (कहलाते) हैं। वे भी दो प्रकार के हैं—विद्युत् और उल्कापात से हुए तथा पिशाचादि से हुए। फिर भी दो प्रकार के होते हैं—संसर्गज और आकस्मिक। क्षुधा, तृषा, वार्धक्य, मृत्यु, निद्रा इत्यादि स्वभावबलप्रवृत्त होते हैं। वे भी दो प्रकार हैं—कालकृत और अकालकृत। इनमें से शरीर की योग्य रक्षा करने पर (योग्य समय

१ अभिशस्तकाः.

(आ)वश्यक पोषक पदार्थों की कमी इत्यादि का समावेश होता (है)। यद्यपि उपर्युक्त सात प्रकारों में इसका प्रत्यक्ष उल्लेख (न)हीं है, तथापि ये सब मिथ्याहार के उदाहरण हैं। इसलिये (इ)नका समावेश 'दोषबलप्रवृत्त' में होता है। (४) मनुष्योपजीवी जीव ( Parasites )—इसमें ज्ञात और अज्ञात (जी)वाणु, कृमि ( Worms ) और कीटकों का समावेश होता (है)। जीवाणु अत्यंत सूक्ष्म होते हैं, और उनका दर्शन सूक्ष्म(दर्श)क के सिवाय नहीं होता। कुछ जीवाणु सूक्ष्मदर्शक के (बा)हर हैं। आयुर्वेद के महर्षि इन जीवाणुओं के तथा उनकी (रो)गोत्पादक शक्ति के साथ पूर्ण परिचित थे, परन्तु प्राचीन (क)ल्पना के अनुसार संक्रामक रोगों की उत्पत्ति में दैविक (अ)पत्ति प्रधान कारण मानते थे। यह फर्क परिभाषा का (है), वस्तुस्थिति का नहीं है। सन् १९१७-१८ में इन्फ्लुएन्जा की (जो) संसारव्यापी महामारी आई थी, उसके कारणों का (स)न्तोषजनक उत्तर आज का विज्ञान भी नहीं दे सकता। (ऐ)सी अवस्था में यदि कोई श्रद्धालु मनुष्य उस महामारी को (दै)वबलप्रवृत्त माने तो उसमें कोई अवैज्ञानिक बात नहीं है। अतः इस कारण को दैवबलप्रवृत्त में समावेश करना चाहिये। उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट होगा कि सुश्रुत में रोगों के कारणों का जो सप्तविध ( वास्तविक षड्विध ) वर्गीकरण दिया है वह बहुत उत्तम और व्यापक है तथा पाश्चात्त्य वर्गीकरण के साथ मिलता है। नीचे दोनों का तुलनात्मक नकशा दिया जाता है।




अष्टांगसंग्रह में भी सुश्रुत के अनुसार रोगों के सात प्रकार किये हैं—सप्तविधा खलु रोगा भवन्ति। सह-गर्भ-जात-पीडा-काल-प्रभाव-स्वभावजाः। इनके अर्थ सुश्रुतक्रमानुसार हैं।

**सर्वेषां च व्याधीनां वातपित्तश्लेष्माण एव मूलं, तल्लिङ्गत्वाद्दृष्टफलत्वादागमाच्च। यथा हि कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितं सत्त्वरजस्तमांसि न व्यतिरिच्यन्ते, एवमेव कृत्स्नं विकारजातं विश्वरूपेणावस्थितमव्यतिरिच्य वातपित्तश्लेष्माणो वर्तन्ते। दोषधातुमलसंसर्गादायतनविशेषान्निमित्ततश्चैषां विकल्पः[1]। दोषदूषितेष्वत्यर्थं धातुषु संज्ञा क्रियते रसजोऽयं, शोणितजोऽयं, मांसजोऽयं, मेदोजोऽयम्, अस्थिजोऽयं, मज्जजोऽयं, शुक्रजोऽयं व्याधिरिति ॥८॥**

( रोगों में ) उन ( वात, पित्त और कफ ) के लक्षण होने के कारण, ( उन लक्षणों के अनुसार चिकित्सा करने से रोगशान्ति रूप ) फल प्रत्यक्ष होने के कारण, तथा शास्त्राधार के कारण समस्त व्याधियों का मूल वात, पित्त और कफ ही ( प्रतीत होता ) है। जैसे कि विश्व के रूप में प्रकट हुए माया के संपूर्ण विकारसमूह से सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण पृथक् नहीं होते, वैसे ही विविध रूप में प्रकट हुए समस्त विकारसमूह को न छोड़कर वात, पित्त और कफ होते हैं। दोषों, धातुओं और मलों के संयोग से, स्थानभेद से तथा निमित्तभेद से इन ( रोगों ) के अनेक प्रकार होते हैं। दोषों से अत्यंत दूषित हुए धातुओं की ही संज्ञा की जाती है कि यह व्याधि रसज है, रक्तज है, मांसज है, मेदोज है, अस्थिज है, मज्जज है और शुक्रज है ॥८॥

वक्तव्य—मूल—आदिकारण। रोगों के लिये त्रिदोषों का आदिकारणत्व प्रत्यक्षादि चतुर्विध प्रमाणों द्वारा यहाँ सिद्ध किया है। १ अनुमान—तल्लिङ्गत्वात्। जिसमें वातादि दोषों के लक्षण न हों तथा जिसमें वातादि दोषों के लक्षणों के अतिरिक्त अन्य लक्षण हों ऐसा कोई भी रोग नहीं दिखाई देता; इसलिये कार्य कारण न्याय से यह कहा जा सकता है कि समस्त रोगों का आदि कारण त्रिदोष है—कारणानुविधायित्वात् कार्याणां तत्स्वभावता। इसी सिद्धान्त पर आगे ३५वें अध्याय में अज्ञात रोगों की चिकित्सा दोषानुसार करने के लिये लिखा है—अनुक्तमपि दोषाणां लिङ्गैर्व्याधिमुपाचरेत्॥ २ प्रत्यक्ष—दोषों के अनुसार लक्षण प्रकट होते हैं। उनको देखकर कार्य कारण भाव से विकृत दोषों का निर्णय करके जब चिकित्सा की जाती है तब रोग की शान्ति हो जाती है, यह प्रत्यक्ष प्रमाण है। आयुर्वेद के निदान पंचक में से उपशय इस प्रत्यक्ष प्रमाण के ऊपर अधिष्ठित है। यथा—स्नेहोष्णमर्दनाभ्याङ्गैः यः प्रणश्येत् स वातिकः। ( चरक. सूत्र. अ. १८ )। ३ आगम—वेद, ज्योतिष, उपनिषद्, योगशास्त्र और आयुर्वेद के विविध ग्रंथों में भी रोगों का कारण त्रिदोष ही माना गया है। यथा—त्रिर्नो अश्विना दिव्यानि भेषजा त्रिः पार्थिवानि त्रिरु दत्तमद्भ्यः। ओमानं शंयोर्ममकाय सूनवे त्रिधातु शर्म वहतं शुभस्पती॥ ( ऋग्वेद )। त्रिधातु वातपित्तश्लेष्मधातुत्रयशमनविषयं सुखं वहतम्। (सायणाचार्य भाष्य)। नैध्यां दौस्थ्यसुहृद्गुरुद्विजधन विद्वत्प्रशसायशोयुक्तिद्रव्यसुवर्णवेसरमहीसौभाग्यसौख्याश्रयः। हास्योपासनकौशल मतित्रयो धर्मक्रियासिद्धयः पारुष्यं श्रमबन्धमानमशुचः पीडा च धातुत्रयार्त॥ ( वराहमिहिर )। हृदयेभ्योन्तराग्निरग्निस्थाने, पित्तं पित्तस्थाने, वायुर्वायुस्थाने, हृदयं प्राजापत्यात्क्रमात्। पित्तप्रस्थं कफस्याढकम्। (गर्भोपनिषद्)। नाभिचक्रे संयमं कृत्वा कायव्यूहं विजानीयात्। वातपित्तश्लेष्माणस्त्रयो दोषाः। धातवः सप्त त्वग्लोहितमांसस्नाय्वस्थिमज्जाशुक्राणि। पूर्वं पूर्वमेषां बाह्यमित्येष विन्यासः। ( 'नाभिचक्रे कायव्यूहज्ञानम्' इस पर का व्यासभाष्य )। ४ उपमान—'यथा हि कृत्स्नं विकारजातम्' इत्यादि। विकारजातम्—(१) प्रकृति से उत्पन्न हुए महदादि तेईस विकार—मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त। षोडशकस्तु विकारो न प्रकृति-

[1] विकल्पा भवन्ति।

न विकृतिं पुरुष । (साङ्ख्यकारिका) । (२) रोगसमूह—विकारो धातुवैषम्यम् । रोगस्तु दोषवैषम्यम् ॥ विश्वरूपेण—(१) संपूर्ण जगत् के स्वरूप में । (२) नानाविधरूपेण । न व्यतिरिच्यन्ते—न पृथक् भवन्ति । अव्यतिरिच्य अपरित्यज्य । संसर्ग—संयोग । विकल्प—भेद । आयतन—स्थान । निमित्त—बाह्यकारण—येनाहारविहारेण रोगाणामुद्भवो भवेत् । क्षयो वृद्धिश्च दोषाणां निदानं हि तदुच्यते ॥ (चक्रसेन) । तेषां विकल्पा भवन्ति—दोषादि के कारण इन रोगों के असंख्य भेद होते हैं । जैसे—दोषों के कारण सप्तविध विसर्प, धातुओं के कारण सप्तविध कुष्ठ, मल के कारण आनाह या अतिसार, स्थान के कारण हृद्रोग, मुखरोग, नेत्र रोग और निमित्त के कारण मृत्पाण्डु रोग, कामज्वर, शोकातिसार, भयातिसार, कृमिज शिरोरोग, विषमद्याश्रय क्रोध ज्वर इत्यादि—त एवापरिसंख्येया भिद्यमाना भवन्ति हि । रुजावर्णसमुत्थानस्थानसंस्थाननामभिः ॥ (चरक) । स एव कुपितो दोषः समुत्थानविशेषतः । स्थानान्तरगतश्चैव विकारान् कुरुते बहून् ॥ (वाग्भट) । रसजोऽयमिति—यद्यपि रसज शब्द से रोग की उत्पत्ति रस से मालूम होती है, तथापि वास्तव में वह रसस्थित दोष से होती है । व्यवहार में जिस धातु में दोष का अवस्थान होता है उसका नाम घृतदग्ध की भाँति रोग के लिये दिया जाता है, परंतु धातु मलों की रोगहेतुकत्व कल्पना औपचारिक है । रोगकर्तृत्व दोषों के अतिरिक्त और कहीं नहीं [redacted] सकता—रसादिस्थेषु दोषेषु व्याधयः संभवन्ति ये । तज्जानित्युपचारेण तानाहुर्घृतदाहवत् ॥ (अष्टांगसंग्रह) ।

तत्र, अन्नाश्रद्धारोचकाविपाकाङ्गमर्दज्वरहृल्लासतृप्तिगौरवहृत्पाण्डुरोगमार्गोपरोधकार्श्यवैरस्याङ्गसादाकालवलिपलितदर्शनप्रभृतयो[1] रसदोषजा विकाराः ॥९॥

(रसज विकार—) उनमें अन्नद्वेष, अरुचि, अजीर्ण, बदन में पीड़ा, ज्वर, हृल्लास, तृप्ति, भारीपन, हृद्रोग, पाण्डुरोग, स्रोतोवरोध, कृशता, मुख की रुचि में फर्क होना, थकान, योग्य काल के पहले शरीर पर झुर्रियाँ पड़ना और बाल सफेद होना इत्यादि रसस्थ दोष के विकार हैं ॥९॥

वक्तव्य—अन्नाश्रद्धारोचक—अश्रद्धायां मुखप्रविष्टस्याहारस्याभ्यवहरणं भवत्येव एतत्त्वनिच्छा अरुचौ तु मुखप्रविष्टं नाभ्यवहरतीति भेदः । (चक्रपाणिदत्त) । हृल्लास—मिचली (Nausea) । तृप्ति—सदैव पेट भरा सा मालूम होना—अनाहारेऽप्यनुक्तानपि भक्तकांक्षा न जायते । (सुश्रुत) । (Sense of Satiety) । मार्गोपरोध—अन्न, मल, मूत्र इत्यादि स्रोतसों के कार्य में रुकावट उत्पन्न होना ।

कुष्ठविसर्पपिडकामशकनीलिकातिलकालकन्यच्छव्यङ्गेन्द्रलुप्तप्लीहविद्रधिगुल्मवातशोणितार्शोऽर्बुदाङ्गमर्दासृग्दररक्तपित्तप्रभृतयो रक्तदोषजाः गुदमुखमेढ्रपाकाश्च ॥१०॥

(रक्तज विकार)—(सब प्रकार के) कुष्ठ, विसर्प, विस्फोट मशक, नीलिका, तिलकालक, न्यच्छ, व्यङ्ग, इन्द्रलुप्त, प्लीहा (की वृद्धि), विद्रधि,[1] (रक्त) गुल्म, वातरक्त, अर्श, अर्बुद, अङ्गमर्द, रक्तप्रदर, रक्तपित्त इत्यादि विकार तथा गुदपाक, मुखपाक, और लिंगपाक रक्तस्थ दोष से होते हैं ॥१०॥

अधिमांसार्बुदार्शोऽधिजिह्वोपजिह्वोपकुशगलशुण्डिकालजीमांससंघातौष्ठप्रकोपगलगण्डगण्डमालाप्रभृतयो मांसदोषजाः ॥११॥

(मांसज विकार—) अधिमांस, अर्बुद, अर्श, अधिजिह्वा, उपजिह्वा, उपकुश, गलशुण्डिका, अलजी, मांससंघात, ओष्ठप्रकोप, गलगण्ड, गण्डमाला इत्यादि मांसस्थ दोष विकार हैं ॥११॥

ग्रन्थिवृद्धिगलगण्डार्बुदमेदोजौष्ठप्रकोपमधुमेहातिस्थौल्यातिस्वेदप्रभृतयो मेदोदोषजाः ॥१२॥

(मेदोज विकार)—मेदोग्रन्थि, मेदोवृद्धि, गलगण्ड, अर्बुद, मेदोज ओष्ठप्रकोप, मधुमेह, अतिस्थौल्य, अतिस्वेद प्रभृति मेदःस्थित दोषों के विकार हैं ॥१२॥

वक्तव्य—मधुमेह—मधुमेह शब्द से यहाँ सर्व प्रमेहों का भी ग्रहण हो सकता है । क्योंकि सर्व प्रमेहों में मेदोदुष्टि प्रधान होती है—बहुबद्धं मेदोमांसं दूष्यविशेषाः । (चरक) । मधुमेह शब्द का प्रयोग भी कभी कभी सर्वप्रमेहों के लिये [redacted] सकता है—मधुमेहशब्दः सर्वप्रमेहे मधुमेहविशेषे च वर्तते, यथा तृणराजशब्दः सर्वतृणे तृणविशेषे च वर्तते । (चक्रपाणिदत्त) ।

अध्यस्थ्यधिदन्तास्थितोदशूलकुनखप्रभृतयोऽस्थिदोषजाः ॥१३॥

(अस्थिविकार—) अध्यस्थि, अधिदन्त, अस्थितोद, अस्थिशूल, कुनख इत्यादि अस्थिगत दोषों के विकार हैं ॥१३॥

वक्तव्य—अध्यस्थि—अस्थि का अर्बुद । इसको (Exostosis) या (osteoma) कहते हैं । अधिदन्त—दाँत का अर्बुद । इसको ओडंटोमा (Odantome) कहते हैं । ये दोनों विकार अस्थि की अतिवृद्धि के निदर्शक हैं ।

तमोदर्शनमूर्च्छाभ्रमपर्वस्थूलमूलारुर्जन्मनेत्राभिष्यन्दप्रभृतयो मज्जदोषजाः ॥१४॥

(मज्जज विकार—) अँधेरी आना, बेहोशी (चक्कर आना) भ्रम, अंगुलियों के पर्वों पर बड़े बड़े व्रण होना, नेत्राभिष्यन्द इत्यादि मज्जास्थित दोषों के विकार हैं ॥१४॥

वक्तव्य—भ्रम—चक्र के ऊपर आरूढ होने के समान सदैव आभास होना । पर्वस्थूलमूलारुर्जन्म—पर्वसु स्थूलमूलानामरुषां जन्म—अरुषां स्थूलमूलानां पर्वजानां च दर्शनम् । (चरक) । स्थूलमूलानाम्—गम्भीरपरिणाहानाम् । (शिवदाससेन) ।

क्लैब्याप्रहर्षशुक्राश्मरीशुक्रमेहशुक्रदोषादयश्च तद्दोषजाः ॥१५॥

(शुक्रज विकार—) षण्ढता, अप्रहर्षण, शुक्राश्मरी, शुक्रमेह और (अन्य) शुक्रदोष ये शुक्रस्थित दोषों से होते हैं ॥१५॥

वक्तव्य—क्लैब्य—बीज (Sperm या ovum) का अभाव होना । क्लैब्य स्त्री और पुरुष दोनों में भी होता है । इसको चरक में 'नरनारीषण्ढ' (शा अ २) कहा है । इसकी टीका में चक्रपाणिदत्त लिखते हैं—स्त्री स्त्रीमात्रेव ज्ञेयौ । सुश्रुत में—'अशुक्रत्वेन षण्ढक' (शा अ २) । अंग्रेजी में इसको स्टर

1 पर्वगौरवस्थूलमूलोक्तजा

े ( Sterility ) कहते हैं। इसमें ध्वजोच्छ्राय हो सकता मैथुन भी होता है परन्तु संतान नहीं होती । अप्रहर्ष— अशिश्नता या लिंगशैथिल्य । इसको इम्पोटन्स ( Impote-) कहते हैं । शुक्रदोषादयश्च—चरक में शुक्रस्थित दोषों निम्न विकार अधिक वर्णन किये हैं—रोगि वा क्लीबमल्पायु- र्यं वा प्रजायते । न चास्य जायते गर्भः पतति प्रस्रवत्यपि । शुक्रं दुष्टं सापत्यं मदारं बाधते नरम् ॥ (सू. अ. २८) ।

त्वग्दोषाः सङ्गोऽतिप्रवृत्तिरयथाप्रवृत्तिर्वा मलायतनदोषाः ॥१६॥

(मलज विकार—) त्वचा के विकार, (मलों का) उत्सर्ग होना, अत्यधिक होना या न्यूनाधिक होना ये मलस्थानगत दोषों के विकार हैं ॥१६॥

वक्तव्य—मलों में दोषों का अवस्थान होने से तीन प्रकार के विकार होते हैं। १ अप्रवृत्ति—जैसे, मलावरोध या आनाह, मूत्रावरोध या मूत्राघात और स्वेदावरोध । २ अतिप्रवृत्ति—जैसे, अतिसार या प्रवाहिका, बहुमूत्रमेह या उदक- मेह और स्वेदाधिक्य । ३ अयथाप्रवृत्ति—अस्वाभाविक वर्ण गंध आदि से युक्त मलों की प्रवृत्ति । जैसे—'पक्वजाम्बवसंकाश यकृत- खण्डनिभं तनु' इत्यादि माधवनिदान में अतिसारोक्त वर्णन किये हुए मल का उत्सर्ग होना, वर्णादिभेद के प्रमेह और दुर्गंध- युक्त पसीना आना । चरक लिखा है—मलानाश्रित्य कुपिता भेदशोषप्रदूषणम् । दोषा मलानां कुर्वन्ति सङ्गोत्सर्गावतीव च ॥ (सूत्र अ. २७) । प्रदूषणम्—प्रदूषण तु प्रदुष्टवर्णादियुक्तत्वेन मलवर्णाद्युपघातः । (चक्रपाणिदत्त) । त्वग्दोषाः—त्वक्स्फुटन, रौक्ष्य, त्वग्दौर्गन्ध्य इत्यादि त्वचा के क्षुद्ररोग । इन रोगों का समावेश मलज रोगों में करने का कारण स्वेद है । क्योंकि त्वचा की सुस्थिति स्वेद की योग्य प्रवृत्ति पर निर्भर होती है— स्वेदः क्लेदत्वक्सौकुमार्यकृत् । (सु. सू. अ. १५) ।

इन्द्रियाणामप्रवृत्तिरयथाप्रवृत्तिर्वेन्द्रियायतन- दोषाः; इत्येष[१] समास उक्तः; विस्तरं निमित्तानि चैषां प्रतिरोगं वक्ष्यामः ॥१७॥

(इन्द्रियायतन विकार—) इन्द्रियों की अपने कार्यों में प्रवृत्ति न होना, या ठीक ठीक प्रवृत्ति न होना इन्द्रियस्थानगत दोषों के विकार हैं (धातुगत विकारों का) यह संक्षिप्त कथन किया गया है। इनका विस्तार और (आहारविहा- रादि उत्पादक) निमित्त आगे (निदान, चिकित्सा और उत्तरतन्त्र में) प्रत्येक विकार के (वर्णन) के समय कहेंगे ॥१७॥

वक्तव्य—अप्रवृत्तिरयथाप्रवृत्तिर्वा—विनाश अथवा वैकल्य— इन्द्रियाणि समाश्रित्य प्रकुप्यन्ति यदा मलाः । उपघातोपतापाभ्यां योजयन्तीन्द्रियाणि ते ॥ (चरक) । इन धातुज विकारों में अंगमर्द, अर्बुद, गलगण्ड इत्यादि विकार अनेक धातुओं में निर्दिष्ट किये गये हैं। इसका कारण यह है कि ये विकार अनेक धातुओं में दोषों का अवस्थान होने से हो सकते हैं।

अब रसज, रक्तज विकार कैसे उत्पन्न होते हैं उनकी संप्राप्ति वर्णन कर रहे हैं—

भवति चात्र—

कुपितानां हि दोषाणां शरीरे परिधावताम् ।
यत्र सङ्गः खवैगुण्याद्[१]व्याधिस्तत्रोपजायते ॥१८॥

शरीर में संचार करने वाले कुपित दोषों का स्रोतोवैगुण्य के कारण जहां अवस्थान होता है वहां व्याधि उत्पन्न होती है ॥१८॥

वक्तव्य—परिधावताम्—व्यान वायु की प्रेरणा से रस की भांति समस्त शरीर में परिभ्रमण करने वाले दोषों का । अष्टांगहृदय में लिखा है—व्यानेन रसधातुर्हि विक्षेपोचितकर्मणा । युगपत् सर्वतोऽजस्रं देहे विक्षिप्यते सदा ॥ क्षिप्यमाणः खवैगुण्याद्रसः सज्जति यत्र सः । तस्मिन् विकारं कुरुते खे वर्षमिव तोयदः । दोषा- णामपि चैवं स्यादेकदेशप्रकोपणम् ॥ (शा. अ. ३) । इसकी टीका में अरुणदत्त लिखते हैं—एवमनेन न्यायेन दोषाणामपि वाता- दीनां व्यानेन विक्षिप्यमाणानामेकदेशप्रकोपणं विकारकरणं स्यात् । संगः—संयोग या अवस्थिति । यत्र—धातु मल इन्द्रियों में से जिसमें ।

भूयोऽत्र जिज्ञास्यं[२], किं वातादीनां ज्वरादीनां च नित्यः संश्लेषः परिच्छेदो वा ? इति; यदि नित्यः संश्लेषः स्यात्तर्हि नित्यातुराः सर्वे एव प्राणिनः स्युः· अथाप्यन्यथा[३] वातादीनां ज्वरादीनां चान्यत्र वर्तमानानामन्यत्र लिङ्गं न भवतीति कृत्वा यदुच्यते वातादयो ज्वरादीनां मूलानीति तन्न ॥१९॥

फिर अब यहां यह भी जानना चाहिये कि वातादि दोषों का और ज्वरादि रोगों का नित्यसंबंध है या पृथक्त्व है ? यदि नित्य संबंध हो तो समस्त प्राणिमात्र सदा रोगी ही होते । यदि वातादि का और ज्वरादि का अन्यथा संबंध ( परिच्छेद ) हो तो 'एक स्थान में होने वालों का चिह्न दूसरे स्थान में नहीं मिल सकता' इस न्याय से वातादि दोष ज्वरादि के मूलकारण हैं यह कथन नहीं ( हो सकता ) ॥१९॥

वक्तव्य—अत्र—रोगोत्पत्ति के संबंध में । नित्यः संश्लेषः— समवायी सम्बन्ध, जैसे सूर्य और आतप, चंद्र और ज्योत्स्ना तथा अग्नि और उष्णता का होता है । परिच्छेद—विश्लेष या पृथक्त्व, जो पट और तन्तुवाय, घट और कुम्भकार तथा कुण्डल और स्वर्णकार का होता है । अथ—पक्षान्तरोपन्यासार्थ अथ का प्रयोग किया है । अन्यथा—'सम्बन्धः स्यात्तर्हि' इति शेषः । यदि परिच्छेद हो तो । 'अथापि वातादीनां ज्वरादीनामन्यथा सम्बन्धः स्यात्तर्हि' इत्यन्वयः । इति कृत्वा—इति न्यायात् । तन्न—तन्न 'उपपद्यते' इति शेषः । वातादि दोषों को समस्त व्याधियों का मूलकारण मानने पर इनका आपस में सम्बन्ध किस प्रकार होता है ? नित्य अपृथक्त्व होता है या नित्य पृथक्त्व होता है ? । यदि नित्य/ अपृथक्त्व हो तो समस्त प्राणियों पर सदा रोगग्रस्त होने की आपत्ति आ जाती है । यदि नित्य पृथक्त्व हो तो वातादि दोषों को रोगों का कारण मानने में ही आपत्ति आ जाती है । इस प्रकार का पूर्वपक्ष इस सूत्र में किया गया है ।

---

१ इत्येवं.

१ स्ववैगुण्यात्. २ भूयोऽत्र जिज्ञास्यते. ३ अथवा.

अथोच्यते दोषान् प्रत्याख्याय ज्वरादयो न भवन्ति; अथ च न नित्यः संबन्धः; यथाहि विद्युद्वाताशनिवर्षाण्याकाशं प्रत्याख्याय न भवन्ति, सत्यप्याकाशे कदाचिन्न भवन्ति, अथ च निमित्ततस्तत एवोत्पत्तिरिति; तरङ्गबुद्बुदादयश्चोदकविशेषाः एव, वातादीनां ज्वरादीनां च नाप्येवं संश्लेषो न परिच्छेदः शाश्वतिकः, अथ च निमित्तत एवोत्पत्तिरिति ॥२०॥

इस पर कहा जाता है कि दोषों को छोड़कर ज्वरादि नहीं होते, न इनका नित्य सम्बन्ध है। जैसे कि बिजली, वायु, वज्र और वर्षा आकाश को छोड़कर (अन्यत्र) नहीं होते, आकाश के सदा वर्तमान होने पर भी कभी कभी नहीं होते, किन्तु निमित्त होने पर वहाँ ही उत्पन्न होते हैं, जैसे कि लहरी, बुलबुले इत्यादि जल के विशेष (जल को छोड़कर अन्यत्र नहीं होते, निमित्त मिलने पर जल ही से उत्पन्न होते हैं,) वैसे ही वातादि दोषों और ज्वरादि रोगों का न नित्य सम्बन्ध है न नित्य पृथक्त्व है, किन्तु निमित्तों के कारण वातादि दोषों से ही उत्पन्न होते हैं ॥२०॥

वक्तव्य—पूर्व सूत्र में जो पूर्वपक्ष किया गया था इसका समाधान इस सूत्र में किया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि तरंगादि उदक विशेष जैसे उदक के अतिरिक्त नहीं होते, उदक ही से उत्पन्न होते हैं और उत्पन्न होने के लिये वातप्रविचारादि निमित्तों की आवश्यकता होती है, वैसे ही ज्वरादि रोग त्रिदोषों के अतिरिक्त नहीं होते, त्रिदोषों से ही उत्पन्न होते हैं और उत्पन्न होने के लिये मिथ्याहाराचारादि निमित्तों की आवश्यकता होती है। अर्थात् ज्वरादि रोग शरीर में सर्वदा न होने के कारण वातादि दोषों और ज्वरादि रोगों का नित्य सम्बन्ध नहीं हो सकता, तथा वातादि दोषों के लक्षणों के अतिरिक्त कोई भी रोग न होने के कारण इनका नित्य पृथक्त्व भी नहीं हो सकता। संक्षेप में आहाराचारकालादि रोगों का निमित्त कारण या बाह्य निदान है और वातादि दोष तथा रसरक्तादि धातु रोगों का समवायी कारण या आभ्यन्तरीय निदान होता है। निमित्त कारण को ही निदान कहते हैं—*येनाहारविहारेण रोगाणामुद्भवो भवेत्। क्षयो वृद्धिश्च दोषाणां निदानं हि तदुच्यते॥* (वङ्गसेन)। इस व्याधिसमुद्देशीय अध्याय में व्याध्युत्पत्ति की जो सुन्दर, सरल, और गवेषणापूर्ण परंपरा वर्णन की है वह पाश्चात्य विज्ञान की कसौटी पर भी असत्य नहीं हो सकती। सुखावबोध के लिये उस परंपरा का क्रम संक्षेप में नीचे दिया जाता है—१ बाह्य निदान या निमित्त कारण। जैसे—असात्म्येन्द्रियार्थसंयोग प्रज्ञापराध और परिणाम—२ दोषवैषम्य, जैसे एक दो या तीनों दोषों का प्रकोप—३ दूष्यदुष्टि, जैसे एक या अनेक धातुओं तथा एक या अनेक अंगों में उन दोषों के वैषम्य के कारण खराबी उत्पन्न होना—४ रूपव्यक्ति, जब धातुओं और अंगों की खराबी, पूर्णतया या आंशिक, होती है, तब उनके गुणों और कर्मों की हानि या अधिकता होती है। यह ही रूप होते हैं (५) व्याधिरूप पूर्णतया प्रकट होने पर उनके समुदाय विशेष को व्याधि कहते हैं—*ननु रूपेभ्यो व्याधिर्न भिद्यते, न च रूपव्यतिरेकेण व्याधिरुपलभ्यते, यतो मिलिता एव व्याध्य एव ज्वरः, कासादेश्चादशरूपाण्येव राजयक्ष्मा। उच्यते—नैवं, यथाविधदोषदूष्यसमूर्च्छनाविशेषो ज्वरादिरूपो व्याधिः। व्याधयः। किंवा अन्यादय एव प्रत्येकशो रूपाणि तत्समुदायो व्याधिः। यत समुदायिभ्योऽन्य एव समुदायः, यथा—'षड्भिरेतन्निर्दिष्टं वनमिति'* (श्रीकण्ठदत्त मधुकोशव्याख्या)।

भवति चात्र—

विकारपरिमाणं च संख्या चैषां पृथक् पृथक्।
विस्तरेणोत्तरे तन्त्रे सर्वाबाधाश्च वक्ष्यते ॥२१॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने व्याधिसमुद्देशीयो
नाम चतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥२४॥

विकारों की पूर्ण संख्या, उनके भेदों की पृथक् पृथक् संख्या और सर्व उपद्रव विस्तारपूर्वक उत्तरतन्त्र में वर्णन किये जायँगे ॥२१॥

वक्तव्य—*विकारपरिमाण—इनकी समुदायसंख्या—व्याधीनां तु सहस्रं षष्ट्या विंशतिरेव च। (उत्तरतन्त्र अ० ६६)। पृथक् पृथक्—अवयवसंख्या। यथा—षड्शर्शांसि, पञ्चाश्मर्यः ... कुष्ठानि इत्यादि। बाधा—उपद्रव। उत्तरे तन्त्रे—सूत्रस्थान से आगे निदानस्थान में तथा उत्तर स्थान में।*

सुश्रुतसंहिता में जितने रोग वर्णन किये हैं, स्थानानुसार संख्यासहित उनके श्लोकबद्ध नाम डल्हणाचार्य ने उत्तरतन्त्र के ६६ वें अध्याय में 'व्याधीनां तु सहस्रं षष्ट्या विंशतिरेव च' इसकी टीका में दिये हैं।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाख्यायां
सुश्रुतभाषाटीकायां व्याधिसमुद्देशीयो नाम
चतुर्विंशतितमोऽध्यायः ॥२४॥

---

# पञ्चविंशतितमोऽध्यायः।

अथातोऽष्टविधशस्त्रकर्मीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से अष्टविधशस्त्रकर्मीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

छेद्या भगन्दरा ग्रन्थिः श्लैष्मिकस्तिलकालकः।
व्रणवर्त्मार्बुदान्यर्शश्चर्मकीलोऽस्थिमांसगम् ॥२॥
शल्यं जतुमणिर्मांससंघातो गलशुण्डिका।
स्नायुमांससिराकोथो वल्मीकं शतपोनकः ॥३॥
अध्रुषश्चोपदंशाश्च मांसकन्द्यधिमांसकः।

भगन्दर, श्लैष्मिक ग्रंथि, तिलकालक, नाडीव्रण, बवासीर, अर्बुद, चर्मकील, अस्थि और मांसगत शल्य, जतुमणि (क्षुद्ररोग), मांससंघात (मुखरोग), गलशुण्डिका, स्नायु मांस और सिराओं का सड़ा हुआ भाग, वल्मीक (क्षुद्ररोग), शतपोनक (भगन्दरभेद) अध्रुष (मुखरोग), उपदंश, मांसकन्दी और अधिमांस (मुखरोग) ये विकार छेदन करने योग्य हैं ॥२-३॥

ग्रा विद्रधयोऽन्यत्र सर्वजाद्ग्रन्थयस्त्रयः ॥४॥
दितो ये विसर्पाश्च वृद्धयः सविदारिकाः।
हपिडकाशोफस्तनरोगावमन्थकाः ॥५॥
म्भीकानुशयीनाड्यो वृन्दौ पुष्करिकालजी।
यशः क्षुद्ररोगाश्च पुप्पुटौ तालुदन्तजौ ॥६॥
डिकेरी गिलायुश्च पूर्वं ये च प्रपाकिणः।
स्तथाऽश्मरीहेतोर्मेदोजा ये च केचन ॥७॥

सान्निपातिक के अतिरिक्त अन्य सब विद्रधि, वातज पित्तज कफज ग्रंथि, वातज पित्तज और श्लेष्मज विसर्प, वृद्धिरोग, रिका ( क्षुद्ररोग ), प्रमेहपिडका, व्रणशोथ, स्तनविद्रधि, थक ( शूकरोग ), कुम्भीका ( शूकरोग ), अनुशयी द्ररोग ), नाडीव्रण, दोनों प्रकार के वृन्दरोग ( कण्ठरोग ), रिका और अलजी ( शूकरोग ), प्रायः सर्व क्षुद्र रोग, पुप्पुट और दन्तपुप्पुट, तुण्डिकेरी ( तालुरोग ), गिलायु ण्ठरोग ), ( मुखरोगों में ) अन्य पकने वाले रोग, अश्मरी हरण के लिये बस्ति और कई मेदोरोग ये भेदन करने य विकार हैं ॥४-७॥

लेख्याश्चतस्रो रोहिण्यः किलासमुपजिह्विका।
मेदोजो दन्तवैदर्भो ग्रन्थिर्वर्त्माधिजिह्विका ॥८॥
अर्शांसि मण्डलं मांसकन्दी मांसोन्नतिस्तथा।

वातज पित्तज कफज और सन्निपातज रोहिणी ( कण्ठरोग ), लास ( श्वेतकुष्ठ ), उपजिह्विका ( Ranula ), मेदोज दन्त-र्भ, ग्रंथि, वर्त्मरोग, अधिजिह्विका ( Epiglottitis ), बवा-र, मंडल ( कुष्ठभेद ), मांसकंद, मांसोन्नति ( दुष्टमांसाभि-वृद्धि ) ये विकार लेखन करने योग्य हैं।

वेध्याः सिरा बहुविधा मूत्रवृद्धिर्दकोदरम् ॥९॥

बहुत प्रकार की सिराएँ, मूत्रवृद्धि ( Hydrocele ) और लोदर ये रोग वेधन करने योग्य हैं ॥९॥

एष्या नाड्यः सशल्याश्च व्रणा उन्मार्गिणश्च ये।

नाड़ीव्रण, शल्ययुक्त व्रण और तिर्यग्गति युक्त व्रण लाका द्वारा एषण करने योग्य हैं।

आहार्याः शर्करास्तिस्रो दन्तकर्णमलोऽश्मरी ॥१०॥
शल्यानि मूढगर्भाश्च वर्चश्च निचितं गुदे।

तीनों प्रकार की शर्कराएँ दंतशर्करा ( Tarter ), पाद-र्करा, मूत्रशर्करा ( Gravel ), दाँत और कान का मैल, अश्मरी, सब प्रकार के शल्य ( Foreign body ), मूढगर्भ, और गुदा में जमा हुआ कडा मल ये आहरण करने योग्य हैं ॥१०॥

स्राव्या विद्रधयः पञ्च भवेयुः सर्वजादृते ॥११॥
कुष्ठानि वायुः सरुजः शोफो यश्चैकदेशजः।
पाल्यामयाः श्लीपदानि विषजुष्टं च शोणितम् ॥१२॥
अर्बुदानि विसर्पाश्च ग्रन्थयश्चादितस्तु ये।
त्रयस्त्रयश्चोपदंशाः स्तनरोगा विदारिका ॥१३॥
सुषिरो गलशालूकं कण्टकाः कृमिदन्तकः।
दन्तवेष्टः सोपकुशः शीतादो दन्तपुप्पुटः ॥१४॥
पित्तासृक्कफजाश्चौष्ठ्याः क्षुद्ररोगाश्च भूयशः।

सन्निपातज विद्रधि के सिवा पाँचों विद्रधि, कुष्ठ, शूलयुक्त वायु, एक स्थान में उत्पन्न हुआ शोथ, कर्णपाली के रोग, श्लीपद ( Elephantiasis ), विषयुक्त रक्त, अर्बुद, विसर्प, प्रारंभिक तीन ग्रंथि और तीन उपदंश, स्तनरोग, विदारिका ( क्षुद्ररोग ), सौषिर ( दन्तरोग ), कण्टक ( पादरोग ), गल-शालूक, कृमिदन्तक, दन्तवेष्ट, उपकुश, शीताद, दन्तपुप्पुट, पित्त रक्त और कफ जन्य ओष्ठ रोग और बहुत से क्षुद्ररोग रक्त-स्रवण करने योग्य होते हैं ॥११-१४॥

**वक्तव्य**—कुछ विकार अनेक शस्त्रकर्मों के लिये योग्य बतलाये गये हैं। इसका कारण यह है कि विकार की स्थिति तथा रोगी की स्थिति के अनुसार अनेक शस्त्रकर्मों का प्रयोग उस विकार की चिकित्सा के लिये करना पड़ता है—कर्मणा कश्चिदेकेन द्वाभ्यां कश्चित्त्रिभिस्तथा। विकारः साध्यते कश्चिच्चतुर्भिरपि कर्मभिः॥ (सु.)।

सीव्या मेदःसमुत्थाश्च भिन्नाः सुलिखिता गदाः ॥१५॥
सद्योव्रणाश्च ये चैव चलसन्धिव्यपाश्रिताः।[1]

मेदोभव रोग जिनका भेदन और लेखन ठीक किया गया है, ताजे घाव ( जो धूलि आदि से दूषित हों ) और चलायमान संधियों के आश्रित जो घाव हों वे सीवन करने योग्य हैं।

**वक्तव्य**—अष्टांगहृदय में निम्न व्रण सीवन करने योग्य बतलाये हैं—सद्यः सद्योव्रणान् सीव्येद्विवृत्तानभिघातजान्। मेदोजान् लिखितान् ग्रंथीन् ह्रस्वाः पालिश्च कर्णयोः॥ शिरोक्षिकूटनासौष्ठगण्डकर्णोरुबाहुषु। ग्रीवाललाटमुष्कस्फिङ्मेढ्रपायूदरादिषु। गंभीरेषु प्रदेशेषु मांसलेष्वचलेषु च॥ (सूत्रस्थान अ. २९)।

न क्षाराग्निविषैर्जुष्टा न च मारुतवाहिनः ॥१६॥
नान्तर्लोहितशल्याश्च तेषु सम्यग्विशोधनम्।

क्षार, अग्नि और विष से उत्पन्न हुए, पवनवाही तथा जिनके भीतर रक्त तथा शल्य हों ऐसे व्रणों का सीवन नहीं करना चाहिये। इनके बारे में ( प्रथम ) शोधन करना आवश्यक है।

**वक्तव्य**—न तु वक्षणकक्षादावल्पमांसचले व्रणान्। वायुनिर्वाहिणः शल्यगर्भान् क्षारविषाग्निजान्॥ ( अष्टांगहृदय )। मारुतवाहिनः—वायुजनक जीवाणुओं का प्रवेश होने से व्रण में वायु उत्पन्न होती है और बाहर निकला करती है। ये जीवाणु वात भी ( Anaerobes ) हैं और इनमें बैसीलस वेलची और विब्रिओ सेप्टिक ( B. Welchii and Vibrio Septic ) प्रधान हैं।

पांशुरोमनखादीनि चलमस्थि भवेच्च यत् ॥१७॥
अहृतानि यतोऽमूनि पाचयेयुर्भृशं व्रणम्।
रुजश्च विविधाः कुर्युस्तस्मादेतान् विशोधयेत् ॥१८॥

धूलि, बाल, नाखून इत्यादि वस्तु तथा हड्डी के चलायमान टुकड़े यदि व्रण से न निकाले जायँ तो व्रण को बहुत पका देते हैं तथा नाना प्रकार की पीडा करते हैं। इसलिये धूलि आदि से व्रण का विशोधन करना चाहिये ॥१७-१८॥

१ चलसन्धिव्यपाश्रया..

वक्तव्य—व्रण को सब से पहले सीने के पूर्व पूर्णतया शुद्ध करने की आवश्यकता होती है। उसके भीतर धूलि आदि जो कुछ हो उसको निकाल देना चाहिये। हड्डी के छोटे छोटे टुकड़ों को जो हड्डी से पृथक् हो गये हैं, निकाल देना चाहिये। बड़े बड़े टुकड़े जो हड्डी के साथ जुड़े हुए हैं जहाँ तक हो सके नहीं निकालना चाहिये। क्योंकि आवश्यकता से अधिक भाग निकालने से वह हड्डी कमजोर हो जाती है। त्वचा तथा मांस जो फटकर इतस्ततः हो गया हो उसे यथास्थान स्थापित करके व्रणशोधक घोल से शुद्ध करने के पश्चात् सीना चाहिये। यदि त्वचा और मांस बहुत ही खराब हो गया हो कि जिसके स्वस्थ होने की आशा नहीं हो सकती तो उसको काटकर निकाल देना ही उचित है। सीव्येद्धन्यास्थि-शुष्कास्रसृग्रोमाग्रनीय तु। मलिनं मांसं विच्छिन्नं निरस्य स्वनिवेशने॥ ( अष्टांगहृदय )।

तततो व्रणं समुन्नम्य स्थापयित्वा यथास्थितम्।
सीव्येत् सूक्ष्मेण सूत्रेण वल्केनाश्मन्तकस्य वा ॥१९॥
शणजक्षौमसूत्राभ्यां स्नाय्वा वालेन वा पुनः।
मूर्वागुडूचीतानैर्वा—

फिर व्रण को किंचित् ऊँचाकर यथास्थान स्थापन करके महीन सूत्र, अश्मन्तक वल्कल, सनसूत्र, क्षौमसूत्र (रेशम), स्नायुतान, (घोड़े के) बाल, मूर्वा अथवा गिलोय के तन्तु इनमें से एक द्वारा सी दे।

वक्तव्य—व्रण—व्रणौष्ठ। यथास्थित स्थापयित्वा—दोनों तरफ के व्रणौष्ठ के किनारों का ठीक मीलन करके। अश्मन्तक—'अम्लोटकसदृशो वृक्ष'। (डल्हण)। अन्ये कोविदारसदृशगुण एवं लताविशेषमश्मन्तकमाचक्षते॥ स्नायु—शणाकार उपधातुविशेषो येन धनूंषि नह्यन्ते। अंग्रेजी में इसको टैंडन ( Tendon ) कह सकते हैं। आधुनिक शल्यशास्त्र में सीने के लिये 'कांगारू' नामक प्राणी के स्नायु का उपयोग किया जाता है। तान—तन्तु। आधुनिक काल में सीने और टाँके लगाने के लिये [illegible]

प्रयोग किया जाता है। प्रयोग करने से पूर्व इन वस्तुओं का पूर्ण विशोधन करना चाहिये अन्यथा व्रण दूषित होने की सम्भावना होती है।

—सीव्येद्वेल्लितकं शनैः ॥२०॥
सीव्येद्गोफणिकां वाऽपि सीव्येद्वा तुन्नसेवनीम्।
ऋजुग्रन्थिमथो वाऽपि यथायोगमथापि वा ॥२१॥

(उपर्युक्त वस्तुओं से) धीरे धीरे वेल्लितक, गोफणिका, तुन्नसेवनी अथवा ऋजुग्रंथि इनमें से एक प्रकार का सीवन स्थान के अनुसार जैसा योग्य हो वैसा लगा दे ॥२०-२१॥

वक्तव्य—यहाँ सीवन के चार प्रकार आकार के अनुसार वर्णन किये गये हैं—(१) वेल्लितक, (२) गोफणिका, (३) तुन्नसेवनी, और (४) ऋजुग्रंथि। वेल्लितक—वृक्ष के स्कन्ध पर चढ़े हुए बेल की आकृति एक ही ओर से देखने पर जैसी दिखाई देती है, वैसी आकृति इस सीवन की दिखाई दे[ती है।] इसका सादृश्य आधुनिक 'ग्लोवर्स कंटीन्युअस (Glover's continuous Suture) के साथ होता है। व्रण के एक ओर से दूसरे ओर एक ही सूत्र से अविच्छेद लगाये जाते हैं। इस सीवन का उपयोग तान्[...] ( Aseptic ) व्रणों के संबंध में ही होता है। (२) गोफ[णिका] इसका सीवन गोफण के समान होता है। इसका स[ादृश्य] आधुनिक 'ब्लान्केट सूचर' ( Blanket Suture ) के [साथ] होता है। इसमें भी वेल्लितक की भाँति एक ही सूत्र से [अवि]च्छेद टाँके लगाये जाते हैं परन्तु रचना भिन्न होती है। [...] वैद्य चिमटी से व्रण के ओष्ठों को पकड़कर सुई को [...] ओर से दूसरी ओर को निकाल कर वहाँ ही पहला [...] लगाता है। तत्पश्चात् सुई को सूत्र के साथ फिर अपनी [...] लेकर पूर्ववत् अपनी ओर से दूसरी ओर सुई को निका[लता] है। परन्तु इस समय सुई सहायक के द्वारा पकड़े [...] ऊपर से निकल आती है, जिससे एक प्रकार का फंदा बन [...] है। इस प्रकार सारा व्रण का भाग सी दिया जाता है। इ[सका] उपयोग अधिक विस्तृत व्रण को बंद करने के लिये होता [है।] (३) तुन्नसेवनी—चीरे हुए वस्त्र के किनारों को मिलाने के [लिये] रफू करने वाला जिस प्रकार से सुई और सूत्र द्वारा [सीवन] करता है उसी प्रकार के टाँके यहाँ लगाये जाते हैं। [यह] सीवन भी अविच्छेद है। इसका सादृश्य 'हाल्स्टेड्स [सबक्यू]टीक्युलर स्टिच' ( Halstead's Subcuticularstich ) [के] साथ है। इससे व्रण के ओष्ठ पूर्णतया मिल जाते हैं, [...] व्रण वस्तु नहीं के बराबर हो जाती है। (४) ऋजुग्रं[थि—] सविच्छेद सीवन है। इसके टाँके एक दूसरे से पृथक् [...] हैं। अंग्रेजी में इस प्रकार के सीवन को 'इन्टरप्टेड सू[चर]' ( Interrupted Suture ) कहते हैं। इसमें चिमटी से [व्रण] के किनारों को पकड़कर दोनों किनारों में से सुई के [द्वारा] सूत्र प्रविष्ट किया जाता है। पश्चात् सुई को सूत्र से पृथक् [कर] गाँठ बाँध दी जाती है। गाँठ बाँध चुकने पर ग्रंथि के [...] दोनों ओर आधा इंच के लगभग सूत्र छोड़कर शेष [...] काट दिया जाता है। इस प्रकार उचित अन्तर पर व्र[ण के] एक ओर से दूसरी ओर टाँके लगाये जाते हैं। ऋजुग्रंथि [सीवन] का उपयोग बाह्य त्वचा के सीवन में अधिक होता है। [जहाँ] व्रणौष्ठ विषम होने के कारण किनारों के मिलने में अ[धिक] तनाव होता है, वहाँ ऋजुग्रंथिसीवन अधिक उपयोगी हो[ता] है। तथा यदि व्रण में पूय उत्पन्न हो जाय तो इस प्रकार [के] सीवन में एकाध टाँके को काटकर पूय को निकालने [में] सुगमता होती है और समस्त व्रण का सीवन ढीला नहीं हो[ता।]

देशेऽल्पमांसे सन्धौ च सूची वृत्ताऽङ्गुलद्वयम्।
आयता त्र्यङ्गुला त्र्यस्रा मांसले वाऽपि पूजिता ॥२[२॥]
धनुर्वक्रा हिता मर्मफलकोशोदरोपरि।
इत्येतास्त्रिविधाः सूचीस्तीक्ष्णाग्राः सुसमाहिताः ॥२[३॥]
कारयेन्मालतीपुष्पवृन्ताग्रपरिमण्डलाः

थोड़े मांस वाले अंग में तथा संधियों में दो अंगुल ल[म्बी] और गोलमुख सुई चाहिये, अधिक मांस वाले अंग में [...]

अंगुल लंबी और तिधारी सुई होनी चाहिये तथा मर्मस्थान, वृषण कोष और उदर इन में धनु के समान वक्र सुई होनी चाहिये। इस प्रकार मालती पुष्प के वृन्ताग्र के समान मोटी गोल, सुनिष्पन्न ( साफ, मुलायम और मजबूत ) और तीक्ष्ण अग्रवाली तीन भांति की सुई बनवानी चाहिये ॥२२-२३॥

वक्तव्य—आधुनिक पाश्चात्य शल्यशास्त्र में भी तीन प्रकार की सुई प्रयोग होती हैं—सीधी, धनुर्वक्रा और वक्रमुखा। इनका वर्णन पीछे शस्त्राध्याय ( आठवें ) में किया गया है।

नातिदूरे निकृष्टे वा सूचीं कर्मणि पातयेत्।
दूराद्रुजो व्रणौष्ठस्य सन्निकृष्टेऽवलुञ्चनम् ॥२४॥

सीवन करते समय टाँके किनारे से अत्यंत दूर दूर या अत्यंत निकट निकट नहीं लगाने चाहिये। क्योंकि अति दूर टाँके लगाने से ( तनाव के कारण ) व्रण के किनारों में पीड़ा होती है और अति समीप लगाने से किनारा टूट जाने की संभावना होती है ॥२४॥

अथ क्षौमपिचुच्छन्नं सुस्यूतं प्रतिसारयेत्।
प्रियङ्ग्वञ्जनयष्ट्याह्वरोध्रचूर्णैः समन्ततः ॥२५॥
शल्लकीफलचूर्णैर्वा क्षौमध्यामेन वा पुनः।
ततो व्रणं यथायोगं बद्ध्वाऽऽचारिकमादिशेत् ॥२६॥

भली भाँति सीवन करने के पश्चात् व्रण को रेशमी वस्त्र तथा रुई के फोहे से ढककर उस पर प्रियंगु, सौवीरांजन, मुलहटी, लोध्र इनका चूर्ण अथवा शाल के फल का चूर्ण अथवा अलसी के वस्त्र की राख बुरका दे। फिर व्रण को ठीक बांधकर ( व्रणितोपासनीय अध्यायोक्त ) आचरण का उपदेश करे ॥२५-२६॥

एतदष्टविधं कर्म समासेन प्रकीर्तितम्।
चिकित्सितेषु कार्त्स्न्येन विस्तरस्तस्य वक्ष्यते ॥२७॥

यह आठ प्रकार का शस्त्रकर्म संक्षेप यहाँ कहा है। पूर्णता से इसका विस्तार ( विविध रोगों की ) चिकित्सा में किया जायगा ॥२७॥

हीनातिरिक्तं तिर्यक् च गात्रच्छेदनमात्मनः।
एताश्चतस्रोऽष्टविधे कर्मणि व्यापदः स्मृताः ॥२८॥

आठों प्रकार के शस्त्रकर्मों में ये चार व्यापत्तियाँ ( हो सकती ) हैं—१ हीनच्छेद (आवश्यकता से कम काटना), २ अतिच्छेद ( आवश्यकता से अधिक अंग को काटना ), ३ तिर्यक्छेद, और ४ आत्मगात्रच्छेद ( अपने ही शरीर में शस्त्र से घाव करना ) ॥२८॥

अज्ञानलोभाहितवाक्ययोग-
भयप्रमोहैरपरैश्च भावैः।
यदा प्रयुञ्जीत भिषक् कुशस्त्रं
तदा संशेषान् कुरुते विकारान् ॥२९॥

अज्ञान से, लोभ से, अहितकर वाक्य के योग से, भय से, मोह से तथा अन्य भावों से यदि वैद्य शस्त्र का प्रयोग अल्प करे तो वह विकारों को सशेष करता है ॥२९॥

१ एता हि तिस्रो०. २ स शेषान्.

वक्तव्य—अहितवाक्य—इष्ट मित्रों से प्रेम के कारण जो अयोग्य सलाह दी जाती है, वह रोगी की दृष्टि से अहितकर है। इसलिये उसे अहितवाक्य कहा गया है। प्रमोह—कर्म के समय ज्ञानी मनुष्य का भी चित्तविभ्रम होना। कु—ईषदर्थोऽयं कुशब्दः क्रियाविशेषणम्। ( हाराणचंद्र )। सशेषान्—उपर्युक्त कारणों से यदि वैद्य शस्त्रपद आयत विशाल न करके अल्प करे तो दोषों का ठीक ठीक उत्सर्ग नहीं होता और विकार सशेष हो जाते हैं।

तं क्षारशस्त्राग्निभिरौषधैश्च
भूयोऽभियुञ्जानमयुक्तियुक्तम्।
जिजीविषुर्दूरत एव वैद्यं
विवर्जयेदुग्रविषाहितुल्यम् ॥३०॥

ऐसा अयुक्ति से ( शस्त्रादि का ) अभियोग करने वाला वैद्य यदि फिर क्षार, शस्त्र, अग्नि और औषधियों का उपयोग करना चाहे तो जीवन की इच्छा करने वाला रोगी उसे तीव्र विष या सर्प के समान परित्याग करे ॥३०॥

तदेव युक्तं त्वति मर्मसन्धीन्
हिंस्यात् सिराः स्नायुमथास्थि चैव।
मूर्खप्रयुक्तं पुरुषं क्षणेन
प्राणैर्वियुञ्ज्यादथवा कथंचित् ॥३१॥

मूर्ख वैद्य से अधिक ( आवश्यकता से अधिक गहरा, लंवा, टेढ़ा या अस्थान में ) प्रयुक्त किया हुआ शस्त्र मर्म, संधि, सिरा, स्नायु, अस्थि इनको छेदन कर देता है अथवा कभी क्षण भर में पुरुष के प्राणों का नाश कर देता है ॥३१॥

भ्रमः प्रलापः पतनं प्रमोहो
विचेष्टनं संलयनोष्णते च।
स्रस्ताङ्गता मूर्च्छनमूर्ध्ववात-
स्तीव्रा रुजो वातकृताश्च तास्ताः ॥३२॥
मांसोदकाभं रुधिरं च गच्छेत्
सर्वेन्द्रियार्थोपरमस्तथैव।
दशार्धसंख्येष्वपि हि क्षतेषु
सामान्यतो मर्मसु लिङ्गमुक्तम् ॥३३॥

पंच ( प्रकार के ) मर्म स्थान में वेध होने से सामान्यतया भ्रम, प्रलाप, शक्तिपात, मोह, शरीर की चेष्टा बंद होना, ग्लानि, उष्णता, अंगों की थकान, मूर्च्छा, श्वास, वातजन्य नाना प्रकार की पीड़ा, मांस धोवन के समान रक्त का निकलना और सर्व इंद्रियों का कार्य बंद होना ये लक्षण होते हैं ॥३२-३३॥

वक्तव्य—भ्रम—चक्कर या अन्यथा ज्ञान। प्रलाप—असंबद्ध भाषण करना। विचेष्टन—विगतकायपरिस्पन्दनम् अथवा विरुद्धचेष्टन करचरणादिक्षेपादिकम्। सलयनं—सुषुप्तावस्थस्येव चित्तस्याकर्मण्यता अर्थात् ग्लानिः। माधवनिदान में 'ग्लानिरथोष्णता च' ऐसा पाठ है। ऊर्ध्ववात—श्वास, ऊर्ध्ववात रोग यहाँ अभिप्रेत नहीं है। सर्वेन्द्रियार्थोपरमः—अपने विषयों का ग्रहण करने की

१ सलयनोष्णते च.

शक्ति का नाश। इन पंचसु—मांस, सिरा, स्नायु, अस्थि और संधि इन पाँच मर्मों में।

सुरेन्द्रगोपप्रतिमं प्रभूतं
रक्तं स्रवेद्‌ सततश्च वायुः।
करोति रोगान् विविधान् यथोक्तां-
शिछन्नासु भिन्नास्वथवा सिरासु ॥३४॥
कौब्ज्यं शरीरावयवावसादः
क्रियास्वशक्तिस्तुमुला रुजश्च।
चिराद्व्रणो रोहति यस्य चापि
तं स्नायुविद्धं मनुजं व्यवस्येत् ॥३५॥
शोफातिवृद्धिस्तुमुला रुजश्च
बलक्षयः[1] पर्वसु भेदशोफौ।
क्षतेषु सन्धिष्वचलाचलेषु
स्यात् सन्धिकर्मोपरतिश्च लिङ्गम् ॥३६॥
घोरा रुजो यस्य निशादिनेषु
सर्वास्ववस्थासु न शान्तिरस्ति।
तृष्णाऽङ्गसादौ श्वयथुश्च वेदाः
तमस्थिविद्धं मनुजं व्यवस्येत् ॥३७॥

सिराओं के छेदन तथा भेदन होने में इन्द्रगोप के समान (लाल रंग का) रक्त घाव से बहुत निकलता है और वायु (प्रकुपित होकर) अनेक प्रकार के रोग कर देता है ॥३४॥ शरीर के अंग में वक्रता, स्तब्धता, स्वकार्य करने की शक्ति न होना, तीव्र पीड़ा और घाव का देर से भर आना ये लक्षण जिसमें होते हैं, उस पुरुष के स्नायु का वेध हुआ है ऐसा समझना चाहिये ॥३५॥ अतिशय शोथ, दारुण पीड़ा, बलक्षय, जोड़ों में स्फोटन की पीड़ा और शोथ तथा विद्ध संधि की कार्य हानि ये लक्षण चल या अचल संधि के छेदन में होते हैं ॥३६॥ जिसको रात दिन तीव्र पीड़ा हो, किसी भी अवस्था में चैन न पड़े, तृषा और अंगों का थकान हो और (व्रण के स्थान में) शोथ तथा पीड़ा हो उस मनुष्य का अस्थि कट गया ऐसा समझना चाहिये ॥३७॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में मर्मरहित सिरा, स्नायु, संधि और अस्थि इनके वेध के लक्षण वर्णन किये हैं। वायु—रक्त का अधिक स्राव होने से वायु प्रकुपित होता है—धातुक्षयात् स्रुते रक्ते मन्दः सञ्जायतेऽनलः। पवनश्च परं कोपं याति॥ माधवनिदान में इसलिये इस श्लोक का पाठ ऐसा है 'रक्तं स्रवेत्तु क्षयजश्च वायुः। यथोक्तान् शासितवर्णनीयाम्यायोत्तमामथा—त्वनिभ्रुत शिरो भिन्नासमाच्यमाषेपादींश्च करोति'। कौब्ज्य—जिस अंग में स्नायु वेध हुआ है उसीकी वक्रता। रुज—विदारणवत् पीड़ा विशेष। सन्धिष्वचलाचलेषु—स्थिर तथा हिलने वाले संधियों में—शाखासु हन्वोः कट्यां च चेष्टावन्तस्तु सन्धयः। शेषास्तु सन्धयः सर्वे विज्ञेया हि स्थिरा बुधैः ॥ (सुश्रुत)। अचल (Immovable), चल (Movable)। क्रियास्वशक्ति—उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुंचन, प्रसारण इत्यादि क्रिया करने की शक्ति न होना। कर्मोपरति—कर्म हानि (Loss of Function)।

[1] रुक् च

यथास्वमेतानि विभावयेत्तु
लिङ्गानि मर्मस्वभिताडितेषु।
स्पर्शं न जानाति विपाण्डुवर्णो
यो मांसमर्मण्यभिताडितः स्यात् ॥३८॥

मर्म स्थानों के अभिघात में उपरोक्त लक्षण स्थान अनुसार जानने चाहिये। जो मांस मर्म में ताड़ित हुआ वह मनुष्य स्पर्श नहीं जानता है तथा वर्ण में फीका पीला जाता है ॥३८॥

वक्तव्य—ऊपर चार श्लोकों में क्रम से सिरा, स्नायु, संधि और अस्थि इनके वेध के जो लक्षण वर्णन किये हैं वही लक्षण (यथास्वमेतानि) सिरामर्म, स्नायुमर्म, संधिमर्म और अस्थिमर्म इनमें अभिघात होने से क्रमशः होते हैं यह पहले श्लोकार्ध का तात्पर्य है। दूसरे श्लोकार्ध में अनुक्त मांस मर्म के वेध से होने वाले लक्षण दिये गये हैं। माधवनिदान में 'विभावयेच्च' ऐसा पाठ है और उसके अनुसार भ्रमप्रलापादिक सामान्य तथा सुरेन्द्रगोपादिक विशेष लक्षण मर्म वेध में समझना चाहिये—चकारोऽत्र भिन्नक्रमे। एतानि च द्रष्टव्य। तेन न केवलं भ्रमप्रलापादीनि पूर्वोक्तानि शिरामर्मविद्धलिङ्गान्यपि यथास्वं बोद्धव्यानीत्यर्थः। (डल्हण)।

आत्मानमेवाथ जघन्यकारी
शस्त्रेण यो हन्ति हि कर्म कुर्वन्।
तमात्मवानात्महनं कुवैद्यं
विवर्जयेदायुरभीप्समानः ॥३९॥

जो हीनकर्म करने वाला वैद्य शस्त्रकर्म करता हुआ अपने को शस्त्र से छेदन करता है उस आत्मघाती मूर्ख वैद्य का सजीव रहने की इच्छा करने वाला बुद्धिमान् रोगी, दूर से परित्याग करे ॥३९॥

वक्तव्य—जघन्यकारी—स्वगात्रच्छेदन जैसा हीन कर्म करने वाला।

तिर्यक्प्रणिहिते शस्त्रे दोषा पूर्वमुदाहृताः।
तस्मात् परिहरन् दोषान् कुर्याच्छस्त्रनिपातनम् ॥४०॥

तिरछा शस्त्रपात करने से जो दोष उत्पन्न होते हैं, वे पहले (पाँचवें अध्याय में 'अन्यधातुसिरास्नायुविपाटनम् अतिमात्र वेदन' इत्यादि से) वर्णन हो चुके हैं। इसलिये उक्त दोषों का (सिरास्नायुच्छेदन, अतिमात्रवेदना, मांसकन्दीप्रादुर्भाव) परिहार जिस प्रकार से हो, उस प्रकार शस्त्रकर्म करना चाहिये ॥४०॥

मातरं पितरं पुत्रान् बान्धवानपि चातुरः।
अप्येतानभिशङ्केत वैद्ये विश्वासमेति च ॥४१॥
विसृजत्यात्मनाऽऽत्मानं न चैनं परिशङ्कते।
तस्मात् पुत्रवदेवैनं पालयेदातुरं भिषक् ॥४२॥

रोगी मनुष्य माता, पिता, पुत्र और बांधवों से भी शंका करता है परन्तु वैद्य से पूरा पूरा विश्वास रखता है ॥४१॥ और अपनी खुशी से अपने शरीर को वैद्य के हाथों में सौंप देता है परन्तु उस पर शंका नहीं करता। इसलिये वैद्य को भी चाहिये कि वह पुत्र की तरह से रोगी की रक्षा और देख भाल करे ॥४२॥

वक्तव्य—विसृजति—अर्पण करता है । आत्मना—स्वयमेव । आत्मानम्—अपने शरीर को ।

धर्मार्थौ कीर्तिमित्यर्थं सतां ग्रहणमुत्तमम् ।
प्राप्नुयात् स्वर्गवासं च हितमारभ्य कर्मणा ॥४३॥

हितकर यानि दोषरहित कर्म करने वाले वैद्य को धर्म, अर्थ, कीर्ति, सज्जनों में आदर (ग्रहण) और स्वर्गवास प्राप्त होता है ॥४३॥

कर्मणा कश्चिदेकेन द्वाभ्यां कश्चित्त्रिभिस्तथा ।
विकारः साध्यते कश्चिच्चतुर्भिरपि कर्मभिः ॥४४॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽष्टविधशस्त्रकर्मण्यो नाम पञ्चविंशतितमोऽध्यायः ॥२५॥

कोई विकार एक कर्म करके, कोई दो कर्म करके, कोई तीन कर्म करके और कोई चार कर्म करके साध्य होता है ॥४४॥

वक्तव्य—कर्म—विशेष अर्थ अष्टविध शस्त्रकर्म, सामान्य अर्थ चिकित्सा कर्म यथा वमन विरेचनादिक अन्तःपरिमार्जन कर्म, स्नेह, स्वेद, अभ्यंग इत्यादि बहिःपरिमार्जन कर्म और अष्टविध शस्त्रकर्म । इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि विकार साध्य करने के लिये चिकित्सा कर्मों की कोई इयत्ता नहीं हो सकती । रोग, रोगी इनके बलाबल के अनुसार जितने उपायों को अंगीकार करना वैद्य को उचित मालूम हो, उतने उपायों को अंगीकार करके विकार साध्य कर लेना चाहिये ।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायामष्टविधशस्त्रकर्मण्यो नाम पञ्चविंशतितमोऽध्यायः ॥२५॥

---

# षड्विंशतितमोऽध्यायः ।

अथातः प्रनष्टशल्यविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से प्रनष्टशल्यविज्ञानीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—प्रनष्टशल्यविज्ञानीय—शरीर के भीतर प्रविष्ट होने के कारण अदृष्ट हुए शल्य की उपस्थिति जानने का विज्ञान जिसमें वर्णन किया है, ऐसा अध्याय ।

'शल' 'श्वल' आशुगमने धातुः; तस्य शल्यमिति रूपम् । तद्द्विविधं शारीरमागन्तुकं च ॥२॥

'शल' 'श्वल' ये शीघ्रगमनार्थक धातु होते हैं । इनसे यत् प्रत्यय होने से शल्य रूप सिद्ध होता है । वह दो प्रकार का है—१ शारीरिक, और २ आगन्तुक ।

वक्तव्य—शल्यं—'शलत्याशु गच्छति वेगेनान्तःशरीरमनुप्रविशति' इति शल्यम् । इसके सिवाय और दो अर्थ शल्य के होते हैं—'शल' हिंसायां धातुस्तस्य शल्यमिति रूपम् । 'शल' रुजायां धातुस्तस्य वा शल्यमिति रूपम् ।

१ कीर्तिप्रीत्यर्थं. कीर्तिमत्यर्थं. २ 'शल' हिंसायां धातुस्तस्य शल्यमिति रूपम्, 'शल' रुजायाम्.

सर्वशरीराबाधकरं शल्यं, तदिहोपदिश्यत इत्यतः शल्यशास्त्रम् ॥३॥

समस्त शरीर में जो पीड़ा करता है, वह शल्य है । उसी का प्रतिकार यहाँ कहा जाता है । इसलिये यह शल्यशास्त्र कहलाता है ॥३॥

वक्तव्य—सर्वशरीर—समनस्क शरीर—'चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरम्' । ( न्यायसूत्र ) । तदिहोपदिश्यते—तत् ( शल्यम् ) इह (अमुष्यां संहितायाम्) उपदिश्यते 'प्रतिकारार्थम्' इति शेषः ।

तत्र शारीरं रोमनखादि धातवोऽन्नमला दोषाश्च दुष्टाः; आगन्त्वपि शारीरशल्यव्यतिरेकेण यावन्तो भावा दुःखमुत्पादयन्ति ॥४॥

उनमें से दुष्ट बाल, नाखून इत्यादि ( धातुओं के मल ), दुष्ट ( रसादिक ) धातु, ( मूत्रादिक ) अन्न के मल और दुष्ट ( वातादिक ) दोष शारीरिक शल्य कहलाते हैं । और शारीरिक शल्य से व्यतिरिक्त जितने भाव दुःख उत्पन्न करते हैं, वे सब आगन्तुक शल्य कहलाते हैं ॥४॥

वक्तव्य—दुष्टाः—शरीर धारण करने वाले सब धातु जब मलस्वरूप होते हैं, तब शल्य बन जाते हैं । इसलिये दुष्ट का सम्बन्ध रोम नखादि से दोष तक समझना चाहिये । शारीरिक शल्य कायचिकित्सा की परिभाषा में मलस्वरूप धातु कहलाता है—शरीरधातवः पुनर्द्विविधाः संग्रहेण—मलभूताः प्रसादभूताश्च । तत्र मलभूतास्ते ये शरीरस्य बाधकराः स्युस्तद्यथा—शरीरच्छिद्रेषूपदेहाः पृथग्जन्मानो बहिर्मुखाः परिपक्वाश्च धातवः प्रकुपिताश्च वातपित्तश्लेष्माणः, ये चान्येऽपि केचित् शरीरे तिष्ठन्तो भावाः शरीरस्योपघातायोपपद्यन्ते सर्वांस्तान् मलान् संचक्ष्महे । ( चरक ) । भावाः—तृण, काष्ठ, पाषाण, लोह, लोष्ट इत्यादि पदार्थ । अंग्रेजी में आगन्तुक शल्य को 'फॉरिन बॉडी' ( Foreign body ) कह सकते हैं ।

अधिकारो हि लोहवेणुवृक्षतृणशृङ्गास्थिमयेषु, तत्रापि विशेषतो लोहेष्वेव, विशसनार्थोपपन्नत्वाल्लोहस्य, लोहानामपि दुर्वारत्वादणुमुखत्वाद्दूरप्रयोजनकरत्वाच्च शर एवाधिकृतः ॥५॥

शल्यत्व का अधिकार लोह, बाँस, वृक्ष, तृण, सींग, अस्थि इनके पदार्थों में ही होता है । परन्तु उनमें भी हिंसार्थप्रयुक्त होने के कारण लोह के पदार्थों में ही विशेष करके होता है । लोहे के पदार्थों में भी दुर्निवारक, सूक्ष्म मुख और दूर से ही प्रयुक्त होने पर भी कार्यकारी होने के कारण बाण ही (विशेष करके शल्यपद के लिये) अधिकारी है ॥५॥

वक्तव्य—सूत्र तीन और चार में शल्य की जो व्यापक व्याख्या की गई है, उसके अनुसार शल्य अनंत होते हैं, जिनका प्रतिकार की दृष्टि से इस अध्याय में वर्णन करना असंभव है । इसलिये शल्य कहने योग्य पदार्थों का प्रथम निर्देश करके तत्पश्चात् लोह के शर का ही विचार इस अध्याय में क्यों किया गया है, इसके कारण बतलाये हैं । अत्यंत प्राचीन काल से सुश्रुत के समय तक युद्ध के लिये बाणों का ही उपयोग अधिक हुआ करता था । ये बाण अत्यंत कठिन, तीक्ष्ण मुख वाले होते

१ लोहमयेष्वेव. २ 'निर्वाहित्वात्' 'निर्वासितत्वात्'.

थे और दूर से [illegible] अत्यंत वेग के साथ आते हुए कवच आदि का प्रतिबन्ध तोड़कर शरीर के भीतर (दुर्वारत्वात्, दूरप्रयोजनकरत्वाच) प्रविष्ट होकर अत्यत पीड़ा देते थे। शल्य शब्द की विशेष निरुक्ति (सूत्र २) बाणों की शरीर के भीतर प्रवेश करने की क्रिया की दृष्टि से की गई है और सामान्य निरुक्ति पीड़ा या हिंसा करने की क्रिया की दृष्टि से की गई है। शल्यविज्ञान और चिकित्सा का उदय प्रथम इन बाणों के लिये ही हुआ है। इसलिये समस्त शस्त्रचिकित्सा को शल्यचिकित्सा या शल्यतंत्र कहते हैं। लाइ—प्रथम और द्वितीय लोहशब्द सुवर्णादिक पचलोह पर है। तृतीय और चतुर्थ लोहशब्द आयसपर ( Iron ) है। विशसनार्थोपपन्नत्वात्—हिंसार्थोपयोगित्वात्। दुर्वारत्वात्—निष्पतिबंधेनान्तःशरीरप्रवेशित्वात्। दूरप्रयोजनकरत्वाच—दूरादपि हिंसाकार्यसंपादकत्वात्। शर एवाधिकृत—'शल्यत्वेन अस्मिन् ध्याये' इति शेषः।

स द्विविधः कर्णी, श्लक्ष्णश्च; प्रायेण विविधवृक्षपत्रपुष्पफलतुल्याकृतयो व्याख्याता व्यालमृगपक्षिवक्त्रसदृशाश्च ॥६॥

यह शर दो प्रकार का होता है—१ कर्णायुक्त, और २ कर्णरहित। ये बाण बहुधा अनेक प्रकार के वृक्षों के पत्तों के और फूलों के आकार के सदृश तथा सर्प मृग पक्षियों के मुख के आकार के सदृश होते हैं ॥६॥

वक्तव्य—कर्णी श्लक्ष्णश्च—जिसके पिछाड़ी में कुछ लगा हुआ है, वह कर्णी और जो बिलकुल सीधा है, वह श्लक्ष्ण कहलाता है। इन बाणों के मुख (शरीर में प्रवेश करने वाली सिरा) विविध आकार के होते हैं। इसलिये उनका संक्षेप से और सामान्य रूप से वर्णन किया गया है 'विविधवृक्ष' इत्यादि। यथा कुछ पीपल के पत्तों के समान चौड़ी और चपटी नोक वाले, कुछ कनेर के पत्तों के समान लंबी और चपटी नोक वाले, कुछ मालती कलिका के समान तीक्ष्ण नोक वाले, कुछ एलाफल के समान तिधारी नोक वाले और कुछ सिंह, व्याघ्र, हरिण, काक, कङ्क इत्यादि प्राणियों के मुख के समान नोक वाले होते हैं।

सर्वशल्यानां [illegible] महतामणूनां वा पञ्चविधो गतिविशेष ऊर्ध्वमधोऽर्वाचीनस्तिर्यगृजुरिति ॥७॥

छोटे बड़े सब शल्यों की पाँच प्रकार की गतिविशेष होती है—१ ऊपर को, २ नीचे को, ३ विपरीत ४ तिर्यक, और ५ सरल ॥७॥

वक्तव्य—नीचे से आने वाले शर की गति शरीर में ऊपर की ओर होती है। ऊपर से आने वाले की नीचे की ओर होती है, पार्श्व से आने वाले की तिर्यक होती है, संमुखदेश से सीधे आने वाले की सरल होती है और कभी कभी शरीर की ओर आने वाली दिशा के विरुद्ध या विपरीत दिशा में भी शरीर की गति शरीर के भीतर होती है। यथा—पार्श्व से आकर शरीर में सरल प्रवेश करना इत्यादि। इस गति को अर्वाचीन गति कहते हैं।

तानि वेगक्षयात् प्रतिघाताद्वा त्वगादिषु व्रणवस्तुष्ववतिष्ठन्ते, धमनीस्रोतोऽस्थिविवरपेशीषु वा शरीरप्रदेशेषु ॥८॥

ये शल्य वेग का क्षय होने से या प्रतिघात से त्वचा आदि व्रण के अधिष्ठानों में तथा धमनी, स्रोत और अस्थियों के विवरों में तथा मांसस्नाय्वादि शरीर के प्रदेशों में स्थित होते हैं ॥८॥

वक्तव्य—वेगक्षयात्—बाण की गति कम होने से बाण की गति अधिक दूर से आने के कारण कम [illegible] जाती अथवा समीप होने पर भी धनुराकर्षण बहुत न करने से कम रहती है। प्रतिघाताद्वा—अस्थि जैसे कठिन अथवा वस्त्र जैसे मृदु परन्तु मोटे पदार्थ के प्रतिबंध से। व्रणवस्तु—व्रण के आठ अधिष्ठान—त्वगामिषसिरास्नाय्वस्थीनि कोष्ठो मर्म च तान्यष्टौ। (वाग्भट)। धमनीस्रोतोऽस्थिविवर—धमनीविवर, स्रोतोविवर और अस्थिविवर। शरीरप्रदेशेषु—पेशी शरीरप्रदेशेषु 'अवतिष्ठन्ते' इति शेषः।

तत्र शल्यलक्षणमुच्यमानमुपधारय। तद् द्विविधं—सामान्यं, वैशेषिकं च। श्यावं पिडकाचितं शोफवेदनावन्तं मुहुर्मुहुः शोणितास्रावि बुद्बुदवदुन्नतं मृदुमांसं च व्रणं जानीयात् सशल्योऽयमिति। सामान्यमेतल्लक्षणमुक्तम् ॥९॥

वहाँ (स्थित होने पर) शल्य के लक्षण जैसे कहे जाते हैं श्रवण करो। ये लक्षण दो प्रकार के होते हैं—१ सामान्य और २ विशेष। यदि व्रण श्यामवर्ण हो, पिडका शोथ और वेदनायुक्त हो, वारवार रुधिर निकलता हो, बुद्बुद के तुल्य ऊँचा उठा हो, कोमल मांस युक्त हो तो समझना चाहिये वह शल्ययुक्त है और यही शल्ययुक्त व्रण का सामान्य लक्षण है ॥९॥

वक्तव्य—सामान्य से व्रण की सशल्यता प्रतीत होती है और विशेष से शल्य का अधिष्ठान मालूम होता है।

वैशेषिकं तु—त्वग्गते विवर्णः शोफो भवत्यायतः कठिनश्च; मांसगते शोफाभिवृद्धिः शल्यमार्गानुपसंरोहः पीडनासहिष्णुता चोषपाकौ च; पेश्यन्तरस्थेऽप्येतदेव चोषशोफवर्ज; सिरागते सिराध्मानं सिराशूलं सिराशोफश्च; स्नायुगते स्नायुजालोत्क्षेपः संरम्भश्चोग्रा रुक् च; स्रोतोगते स्रोतसां स्वकर्मगुणहानिः ॥१०॥

( स्थान के अनुसार ) विशेष लक्षण ये हैं—त्वचा में शल्य हो तो त्वचा का वर्ण बदल जाता है तथा शोथ विस्तृत और कड़ा होता है। मांसगत शल्य हो तो शोथ की वृद्धि, शल्य के मार्ग का न भरना, स्पर्शासहता ( Tenderness ), दाह और पाक ये लक्षण होते हैं। पेशी में शल्य हो तो चोष और शोथ के अतिरिक्त मांसगत शल्य के ही लक्षण होते हैं। सिरा में शल्य होने से ( रक्तसंचार रुक जाने से ) सिरा का फूलना, सिरा में वेदना तथा शोथ ( Phlebitis ) होता है। स्नायु में शल्य हो तो स्नायुओं का

१ कर्ण २

…च ( और उसी के कारण ऊपर को होना ), तीव्र शोथ … दारुण वेदना होती है। स्रोत में शल्य हो तो स्रोत के … की हानि हो जाती है ॥१०॥

धमनीस्थे सफेनं रक्तमीरयन्ननिलः सशब्दो …गच्छत्यङ्गमर्दः पिपासा हृल्लासश्च; अस्थिगते …विधवेदनाप्रादुर्भावः शोफश्च; अस्थिविवरगतेऽ…स्थिपूर्णताऽस्थितोदः संहर्षो बलवांश्च: सन्धि…तेऽस्थिवच्चेष्टोपरमश्च; कोष्ठगत आटोपानाहौ …त्रपुरीषाहारदर्शनं च व्रणमुखात्; मर्मगते …र्मविद्धवच्चेष्टते । सूक्ष्मगतिषु शल्येष्वेतान्येव …लक्षणान्यस्पष्टानि भवन्ति ॥११॥

धमनीगत शल्य हो तो झागयुक्त रक्त को बाहर निकालता …आ वायु शब्द के साथ निकलता है तथा अंगमर्द, तृषा और …कार्इ होती है। अस्थि में शल्य हो तो विविध प्रकार की …ड़ा और सूजन उत्पन्न होती है। अस्थि के छिद्र में शल्य हो … उसका भर जाना, अस्थियों में पीड़ा और व्याकुल हो …ना ये लक्षण होते हैं। संधि में शल्य हो तो अस्थिगत शल्य … लक्षण होते हैं तथा संधिचेष्टा बंद हो जाती है। कोष्ठ में …ल्य हो तो आटोप, आनाह तथा व्रण के मुख से मूत्र, पुरीष …और आहार का दर्शन होता है। मर्मगत शल्य हो तो मर्मवेध …की भाँति चेष्टा करने लगता है। सूक्ष्म शल्य में ये ही लक्षण …अस्पष्टता से होते हैं ॥११॥

वक्तव्य—धमनीस्थे—धमनी में रक्त के साथ वायु भी …होता है, ऐसी प्राचीन काल में कल्पना थी—देहिनां हृदय देहे …सुखदुःखप्रकाशकम् । तत्संकोचं विकासं च स्वतः कुर्यात् पुनः पुनः ॥ …संकोचने बहिर्याति वायुरंतर्विकासतः। ततो नाड्यश्चलन्त्यस्रधराया: …स्फुरणं ततः ॥ (उमामहेश्वरसंवादे नाडीज्ञानम्)। अस्थिविवर— …अस्थियों के बीच की नाली ( Medullary Cavity )। …अस्थिपूर्णता—अस्थि के विवर का रक्त लसिकादि से भर जाना। …संहर्षः—आकुलत्वम् ( इन्दु ), अत्यन्त व्याकुल होना वेदना …के कारण। चेष्टोपरमः—प्रसारण, आकुंचन, उत्क्षेपण अवक्षेप…णादि क्रियाओं का बंद हो जाना। आटोप—उदर में वात के …कारण गुड़गुड़ शब्द होना। आनाह—मलावरोध—मूत्रपुरीषा…हारदर्शनम्—बस्ति में शल्य प्रविष्ट होने से मूत्रदर्शन, स्थूलान्त्र …में प्रविष्ट होने से मल का दर्शन और आमाशय में प्रविष्ट होने …से आहार का दर्शन हो सकता है—कोष्ठस्थे शल्ये व्रणमुखात् स्थान…विशेषेण यथासंभवं मूत्रादिदर्शनादि भवति । ( इन्दु ) । यहाँ …कोष्ठ से केवल उदर विभाग ( Abdomen ) अभिप्रेत है …यद्यपि उसमें वक्षविभाग का भी समावेश किया जाता है— …स्थानान्यामाग्निपक्वानां मूत्रस्य रुधिरस्य च । हृदुण्डुकः फुफ्फुसश्च कोष्ठ …इत्यभिधीयते ॥ मर्मविद्धवत्—मर्म का वेध होने से जो लक्षण …होते हैं, वैसे लक्षण रोगी में दिखाई देते हैं—मर्मवेध के …सामान्य लक्षण संग्रह में ये दिये हैं—सामान्यलक्षणं पुनर्मर्मणां …पीडिते रुजोत्पत्तिर्विषमं च स्पन्दनम् । सामान्येनैव च —देहप्रसुप्तिर्गु…रुता संमोहः शीतकामिता। स्वेदो मूर्च्छा वमिः श्वासो मर्मविद्धस्य लक्षणम् ॥ …स्थान के अनुसार विशेष लक्षण। शारीरस्थान के छठे अध्याय …में वर्णन किये हैं। परंतु मर्मवेध में विशेष लक्षणों की अपेक्षा सामान्य लक्षण अधिक महत्त्व के हैं। यह जो मर्मवेध का लक्षण समूह होता है, उसे अंग्रेजी में शॉक ( Shock ) कहते हैं। मर्म के ऊपर भारी चोट लग जाने से अथवा शल्य प्रविष्ट होने से तीव्र पीड़ा होती है जिससे मस्तिष्क का कार्य थोड़े समय के लिये विरत हो जाता है और इस कारण शरीर की सारी शक्तियाँ और कार्य अत्यंत मन्द हो जाते हैं और रक्त का भार ( Blood pressure ) भी कम हो जाता है। सूक्ष्मगतिषु शल्येषु—सूक्ष्मगतियुक्त शल्यों में अर्थात् सूक्ष्म आकार के शल्यों में—सूक्ष्मशल्येषु। ( इन्दु )।

महान्त्यल्पानि वा शुद्धदेहानामनुलोमसन्निविष्टानि रोहन्ति विशेषतः कण्ठस्रोतःसिरात्वक्पेश्यस्थिविवरेषु; दोषप्रकोपव्यायामाभिघाताजीर्णेभ्यः प्रचलितानि पुनर्बाधन्ते ॥१२॥

वातादि से अदूषित देह वालों के अनुलोम रूप से प्रविष्ट हुए छोटे या बड़े शल्ययुक्त व्रण, विशेष करके कण्ठ, सिरा, त्वचा, पेशी और अस्थिविवर इन स्थानों के व्रण भर जाते हैं। परंतु दोषप्रकोप से, व्यायाम से तथा अभिघात से प्रचलित होने पर फिर पीड़ा करने लगते हैं ॥१२॥

वक्तव्य—इस सूत्र में शरीर के भीतर शल्य होने पर भी व्रण भर जाने से शल्य प्रनष्ट यानि अदृश्य होने का कारण तथा अदृष्ट होने पर शल्य को निकालने की क्यों आवश्यकता है, उसका कारण बतलाया है। महान्त्यल्पानि वा रोहन्ति—महान्ति, अल्पानि वा शल्यानि रूढव्रणानि भवन्ति। अनुलोमसन्निविष्टानि—स्वल्पाबाधं सन्निविष्टानि । अनुलोम का अर्थ कभी कभी अनुकूल होता है—अनुलोमसुखो वायुरनुसारयतीव माम् । ( रामायण )।

तत्र, त्वक्प्रनष्टे स्निग्धस्विन्नायां मृन्माषयवगोधूमगोमयमृदितायां त्वचि यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्, स्त्यानघृतमृच्चन्दनकल्कैर्वा प्रदिग्धायां शल्योष्मणाऽऽशु विसरति घृतमुपशुष्यति वा लेपो यत्र तत्र शल्यं विजानीयात्; मांसप्रनष्टे स्नेहस्वेदादिभिः क्रियाविशेषैरविरुद्धैरातुरमुपपादयेत्, कर्शितस्य तु शिथिलीभूतमनवबद्धं क्षुभ्यमाणं यत्र संरम्भं वेदनां वा जनयति तत्र शल्यं विजानीयात्; कोष्ठास्थिसन्धिपेशीविवरेष्ववस्थितमेवमेव परीक्षेत ॥१३॥

उनमें से त्वचा में यदि शल्य गुप्त हो तो स्नेहन स्वेदन करने पर मृत्तिका, उड़द, जौ, गेहूँ, गोबर इनका चूर्ण त्वचा पर मर्दन करने से जहाँ सुर्खी, शोथ और पीड़ा हो वहाँ शल्य की उपस्थिति जाननी चाहिये। ( दूसरी परीक्षा यह है कि ) जमे हुए घृत का लेप या मृत्तिका और चन्दन के कल्क का लेप करने पर जहाँ शल्य की ऊष्मा से घृत पतला होकर झरने लगता है अथवा चंदन का लेप शीघ्र सूखने लगता है, वहाँ शल्य की उपस्थिति जाननी चाहिये। यदि मांस में शल्य गुप्त

…न्त्यल्पानि.

हो तो स्नेहन स्वेदनादि अनुगुण क्रिया विशेषों द्वारा रोगी को उपचार करे और कृश हुए रोगी का ढीला, अपने स्थान से विमुक्त और क्षोभित किया हुआ शल्य जहाँ सुर्खी, शोथ और वेदना उत्पन्न करता है वहाँ ही ( उसका स्थान ) जानना चाहिये। कोष्ठ, अस्थि, सन्धि, पेशी और विवर में स्थित हुआ शल्य इसी प्रकार देखना चाहिये ॥१३॥

वक्तव्य—मृन्माषयवगोधूमगोमयमृदितायाम्—मृन्माषयवगोधूमगोमयचूर्णमर्दितायाम्। विसरति—द्रव होकर वहाँ से फैलने लगता है। क्रियाविशेषै—वमन विरेचनादि संशोधनात्मक विशेष क्रियाओं द्वारा—मांसप्रनष्टे सशुष्कतः कर्शनात् श्लथतां गतम्। ( वाग्भट )। क्षुभ्यमाणम्—यानारोहण, व्यायाम, प्रतरण, आकुञ्चन, प्रसारण, मर्दन इत्यादि क्रियाओं द्वारा क्षोभित किया हुआ।

सिराधमनीस्रोतःस्नायुप्रनष्टे खण्डचक्रसंयुक्ते याने व्याधितमारोप्याशु विषमेऽध्वनि यायाद्यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं जानीयात्, अस्थिप्रनष्टे स्नेहस्वेदोपपन्नान्यस्थीनि बन्धनपीडनाभ्यां भृशमुपाचरेद्यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं जानीयात्। सन्धिप्रनष्टे स्नेहस्वेदोपपन्नान् सन्धीन् प्रसरणाकुञ्चनबन्धनपीडनैर्भृशमुपाचरेत्, यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं विजानीयात्; मर्मप्रनष्टे त्वनन्यभावान्मर्मणामुक्तं परीक्षणं भवति ॥१४॥

सिरा, धमनी, स्रोत और स्नायु इनमें शल्य गुप्त हो तो टूटे पहिये की गाड़ी में रोगी को बिठा कर विषम मार्ग में शीघ्र चलावे। ( उसके झटकों से ) जहाँ सुर्खी, शोथ अथवा वेदना होती है, वहाँ शल्य जानना चाहिये। अस्थि में शल्य नष्ट हुआ हो तो स्नेह और स्वेद युक्त अस्थियों को बंधन और मर्दन द्वारा खूब उपचार करे। जहाँ सुर्खी, शोथ अथवा वेदना हो, वहाँ शल्य जानना चाहिये। सन्धियों में नष्ट हुआ हो तो स्नेह स्वेद युक्त सन्धियों को प्रसारण, आकुञ्चन, बंधन और पीड़न द्वारा खूब उपचार करे। जहाँ सुर्खी शोथ अथवा वेदना हो वहाँ शल्य जानना चाहिये। सिरा, मांस इत्यादि वस्तुओं से मर्म पृथक् न होने के कारण यदि उन ( मर्मों ) में शल्य नष्ट हुआ हो तो उपर्युक्त ( त्वगादिस्थित शल्य ) परीक्षा विधि द्वारा मर्म स्थित शल्य की भी परीक्षा होनी है ॥१४॥

वक्तव्य—अनन्यभावान्मर्मणाम्—'मर्माणि नाम मांससिरास्नाय्वस्थिसन्धिसन्निपाताः'। अर्थात् मांस आदि से मर्म पृथक् नहीं हो सकते हैं इसलिये।

सामान्यलक्षणमपि च हस्तिस्कन्धाश्वपृष्ठपर्वतद्रुमारोहणधनुर्व्यायामद्रुतयाननियुद्धाध्वगमनलङ्घनप्रतरणप्लवनव्यायामैर्जृम्भोद्गारकासक्षवथुष्ठीवनहसनप्राणायामैर्वातमूत्रपुरीषशुक्रोत्सर्गैर्वा यत्र संरम्भो वेदना वा भवति तत्र शल्यं जानीयात् ॥१५॥

और ( गुप्तशल्य का ) सामान्य लक्षण ( यह है कि हाथी के कन्धे, घोड़े की पीठ, पहाड़, वृक्ष इन पर चढ़ना, धनुराकर्षण का व्यायाम करना, शीघ्र चलने वाली गाड़ी में बैठना, कुश्ती लड़ना, मार्ग चलना, कूदते कूदते चलना, तैरना, ऊँचे कूदना, व्यायाम इत्यादि से तथा जंभाई, डकार, खाँसी, छींक, थूकना, हँसना, प्राणायाम इनसे तथा अधोवात, मूत्र, मल और शुक्र इनके उत्सर्ग से जहाँ सुर्खी शोथ अथवा वेदना होती है वहाँ शल्य जानना चाहिये ॥१५॥

वक्तव्य—अष्टांगहृदय में प्रनष्टशल्य का सामान्य लक्षण संक्षेप में ऐसा दिया है—सामान्येन सशल्यं तु क्षोभिण्या क्रियया रुजेत्। और शल्य के आकार का अनुमान व्रणाकृति से करने के लिये कहा है—वृत्त [illegible] चतुष्कोण त्रिपुट… समाश्रित। अद्दश्यशल्यसंस्थानं व्रणाकृत्या विभावयेत्॥

भवन्ति चात्र—

यस्मिंस्तोदादयो देशे सुप्तता गुरुताऽपि च।
घट्टिते बहुशो यत्र स्रूयते तुद्यतेऽपि च ॥१६॥
आतुरश्चापि यं देशमभीक्ष्णं परिरक्षति।
संवाह्यमानो बहुशस्तत्र शल्यं विनिर्दिशेत् ॥१७॥

शरीर के जिस अवयव में पीड़ा ( राग शोथ इत्यादि ), सुप्तता ( स्पर्शज्ञान की कमी ) तथा भारीपन मालूम होता हो, जहाँ घर्षण से स्राव होता हो और बहुत पीड़ा होती हो ॥१६॥ तथा आतुर जिस स्थान की छेड़ने छूने दबाने (संवाहमान) इत्यादि से बारबार रक्षा करता हो, वहाँ शल्य जानना चाहिये ॥१७॥

अल्पाबाधमशूनं च नीरुजं निरुपद्रवम्।
प्रसन्नं मृदुपर्यन्तं निरावृत्तमनुन्नतम् ॥१८॥
उपध्या सर्वतो दृष्ट्वा यथामार्गं चिकित्सकः।
प्रसाराकुञ्चनाश्चूनं निःशल्यमिति निर्दिशेत् ॥१९॥

जिसमें थोड़ी बाधा हो, सूजन न हो, पीड़ा न हो, कोई उपद्रव न हो, जो ( देखने से ) प्रसन्न हो, जिसके किनारे मृदु हों, जो निरावृत्त हो, ऊँचा भी न हो ॥१८॥ ऐसे व्रण को वैद्य शल्यमार्ग सर्व प्रकार से एषणी द्वारा देखकर और प्रसारण तथा आकुञ्चन करके फिर निश्चित रूप से निःशल्य ऐसा कहे ॥१९॥

अस्थ्यात्मकं भज्यते तु शल्यमन्तश्च शीर्यते।
प्रायो निर्भुज्यते शार्ङ्गमायसं चेति निश्चयः ॥२०॥

अस्थिरूप शल्य शरीर के भीतर खण्डशः फूटता है तथा कषायः फूटता है और सींग तथा लोहे का शल्य प्रायः वक्र हो जाता है, यह निश्चय है ॥२०॥

वार्क्षवैणवतार्णानि निर्ह्रियन्ते तु नो यदि।
पचन्ति रक्तं मांसं च क्षिप्रमेतानि देहिनाम् ॥२१॥

वृक्ष, बाँस और तृण इनके ( शरीर के भीतर घुसे हुए ) शल्य यदि नहीं निकाले जायँ तो शीघ्र ही रक्त और मांस को पका देते हैं ॥२१॥

१ उत्सर्गे वा यत्र तोदादयस्तत्र शल्यं विजानीयात्.

१ घट्टिते २ प्रसन्नाप०

ज्ञनकं राजतं ताम्रं रैतिकं त्रपुसीसकम् ।
चेरस्थानाद्विलीयन्ते पित्ततेजःप्रतापनात् ॥२२॥
स्वभावशीता मृदवो ये चान्येऽपीदृशा मताः ।
द्रवीभूताः शरीरेऽस्मिन्नेकत्वं यान्ति धातुभिः ॥२३॥

सुवर्ण, चांदी, तांबा, पित्तल, रांगा और सीसा इनके शल्य शरीर में अधिक काल तक रह जाने पर पित्त के तेज से तप्त होकर विलीन हो जाते हैं (यानि सात्म्य हो जाते हैं) ॥२२॥ स्वभाव से शीतल मृदु जो ऐसे ही और भी शल्य होते हैं वे भी (पित्त के तेज से) पिघल कर धातुओं के साथ एकता को प्राप्त हो जाते हैं ॥२३॥

विषाणदन्तकेशास्थिवेणुदारूपलानि तु ।
शल्यानि न विशीर्यन्ते शरीरे मृन्मयानि च ॥२४॥

सींग, दंत, केश, अस्थि, बांस, लकड़ी, पत्थर और मिट्टी इनके शल्य शरीर में (अधिक काल अवस्थित होने पर भी) विशीर्ण नहीं होते (यानि कणशः छिन्न भिन्न होकर सात्म्य नहीं होते) ॥२४॥

वक्तव्य—शरीर के भीतर प्रविष्ट हुए शल्य की चतुर्विध गति होती है—(१) यदि शल्य असात्म्य परन्तु शुद्ध (Sterile) हो तो धातुओं में वैसा ही चिरकाल तक रह सकता है। केवल उसके ऊपर तांतव धातु का कोश बन जाता है। (२) यदि शल्य असात्म्य परन्तु दूषित हो तो पाक होकर त्वचा फूटने से पूय के साथ बाहर निकल आता है। (३) यदि शल्य सात्म्य और शुद्ध हो तो पित्त तेज से पाचन और शोषण होकर शरीर के धातुओं के साथ एकता प्राप्त करता है। (४) यदि शल्य सात्म्य परन्तु दूषित हो तो पाक होकर पूय के साथ बाहर निकल आता है या रक्त के द्वारा शरीर में ही शोषित होकर वृक्क त्वचादि इन्द्रिय मार्ग से मल के रूप में बाहर फेंका जाता है।

द्विविधं पञ्चगतिमत् त्वगादिव्रणवस्तुषु ।
विश्लिष्टं वेत्ति यः शल्यं स राज्ञः कर्तुमर्हति ॥२५॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने प्रनष्टशल्यविज्ञानीयो नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥२६॥

जो वैद्य शल्य के दो (कर्णी और श्लक्ष्ण) प्रकार, उनकी (ऊर्ध्वाधोभेद से) पाँच गतियाँ तथा त्वगादि अधिष्ठानों में (स्पष्ट या गुप्त स्थिति में) स्थित हुए उनके लक्षण जानता है, वही राजा की चिकित्सा करने योग्य है ॥२५॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां प्रनष्टशल्यविज्ञानीयो नाम षड्विंशतितमोऽध्यायः ॥२६॥

---

## सप्तविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातः शल्यापनयनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

१ कृष्णायसत्रपुसीसकम्. २ पञ्चगतिकं. ३ यो वेत्त्यधिष्ठितं.

अब यहाँ से शल्यापनयनीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

शल्यं द्विविधमवबद्धमनवबद्धं च ॥२॥

शल्य दो प्रकार का होता है—(१) अवबद्ध (विशेष रूप से संलग्न गड़ा हुआ), (२) अनवबद्ध (शिथिलरूप से स्थित हुआ) ॥२॥

तत्र समासेनानवबद्धशल्योद्धरणार्थं पञ्चदश हेतून् वक्ष्यामः । तद्यथा—स्वभावः, पाचनं, भेदनं, दारणं, पीडनं, प्रमार्जनं, निर्ध्मापनं, वमनं, विरेचनं, प्रक्षालनं, प्रतिमर्शः, प्रवाहणम्, आचूषणम्, अयस्कान्तो, हर्षश्चेति ॥३॥

उनमें से अनवबद्ध शल्य निकालने के लिये संक्षेप से पंद्रह उपाय वर्णन करते हैं। वे ये हैं—१ स्वभाव, २ पाचन, ३ भेदन, ४ दारण, ५ पीडन, ६ प्रमार्जन, ७ निर्ध्मापन, ८ वमन, ९ विरेचन, १० प्रक्षालन, ११ प्रतिमर्श, १२ प्रवाहण, १३ आचूषण, १४ अयस्कान्त, १५ हर्ष ॥३॥

वक्तव्य—हेतु—साधन या उपाय। स्वभाव—शरीर के स्वाभाविक वेग। पाचन—अतसी कुष्ठ अगुरु प्रभृति तथा 'शणमूलक' प्रभृति द्रव्यों द्वारा शल्ययुक्त स्थान का पाक करना। भेदन—पक्वस्थान को शस्त्र से चीरना। दारण—पके हुए स्थान को चिरबिल्वादि मिश्रकोक्त द्रव्यों द्वारा फोड़ना। पीडन—पके तथा फूटे हुए स्थानस्थित शल्य को हाथ के दबाव से या शाल्मल्यादि पिच्छिल द्रव्यों के शुष्क हुए लेप के दबाव से निकालना। प्रमार्जन—वस्त्रादि से पोंछना। निर्ध्मापन—प्रधमन नस्य का एक प्रकार है। इसमें नासा के भीतर नलिका द्वारा नस्य चूर्ण छोड़ा जाता है। इस चूर्ण का प्रयोग होने से जो छींक या वेगविशेष आता है, वह निर्ध्मापन है। प्रतिमर्श—अंगुलि से घर्षण। प्रवाहण—कुन्थन। आचूषण—मुख, सींग या अन्य यन्त्र के द्वारा चूसना। अयस्कान्त—लोह आकर्षण करने की जिसमें स्वाभाविक शक्ति होती है, ऐसा खनिज (Load stone) पदार्थ।

तत्राश्रुक्षवथूद्गारकासमूत्रपुरीषानिलैः स्वभावबलप्रवृत्तैर्नयनादिभ्यः पतति; मांसावगाढं शल्यमविदह्यमानं पाचयित्वा प्रकोपा(था)त्तस्य पूयशोणितवेगाद्गौरवाद्वा पतति । पक्वमभिद्यमानं भेदयेद्दारयेद्वा । भिन्नमनिरस्यमानं पीडनीयैः पीडयेत् पाणिभिर्वा । अणून्यक्षिशल्यानि परिषेचनाध्मापनैर्वालवस्त्रपाणिभिः प्रमार्जयेत् । आहारदोषश्लेष्महीनाण्वशल्यानि श्वसनोत्कासनप्रधमनैर्निर्धमेत् । अन्नशल्यानि वमनाङ्गुलिप्रतिमर्शप्रभृतिभिः । विरेचनैः पक्वाशयगतानि । व्रणदोषाशयगतानि प्रक्षालनैः । वातमूत्रपुरीषगर्भसङ्गेषु प्रवाहणमुक्तम् । मारुतोदकसविषरुधिरदुष्टस्तन्येष्वाचूषणमास्येन विषाणैर्वा । अनुलोममनवबद्धमकर्णमनल्पमुखमयस्कान्तेन । हृदयस्थितमनेककारणोत्पन्नं शोकशल्यं हर्षेणेति ॥४॥

उनमें अश्रु, छींक, डकार, खाँसी, मूत्र, विष्ठा, वायु इन स्वभावबलप्रवृत्त वेगों से नयनादि ( इन वेगों के अधिष्ठानों ) से शल्य निकल आता है। मांस में गहराई पर स्थित हुआ शल्य यदि न पकता हो तो उसे पकावे। पकने से वह पूय और रुधिर इनके वेग के साथ या अपने ही भारीपन से निकल जाता है। पकने पर भी जो नहीं फूटता है, उसे ( शस्त्र द्वारा ) भेदन करे या ( उष्ण ओषधि के लेप से ) विदारण करे। फूटने पर भी उसमें से शल्य न निकले तो पीड़न द्रव्यों के लेप से या हाथ से दबा दे और शल्य निकाले। नेत्रादि इन्द्रियों के सूक्ष्म शल्यों को परिषेचन, आध्मापन, बाल, कपड़ा और हाथ इनसे पोंछ कर निकाले। आहारशेष, श्लेष्मा और ( बाहर निकले हुए शल्य के बचे हुए ) सूक्ष्म सूक्ष्म टुकड़े श्वास लेने, खाँसने और प्रध्मापन से निकाले। खाये हुए अन्न का शल्य वमन ( द्रव्य का उपयोग ) करके या ( गले में ) अंगुली से घर्षण करके निकाले। पक्वाशयगत शल्य विरेचन से निकाले। व्रण के भीतरी शल्य जल द्वारा प्रक्षालन करके निकाले। अधोवात, मूत्र, मल और गर्भ इनके अटक जाने में ( जो शल्य उत्पन्न होता है, उसको निकालने के लिये ) प्रवाहण कर्म कहा है। वायु, जल, दूषित रक्त तथा स्तनगत दूध ( रूपशल्य को ) मुख या सींग के द्वारा चूस कर निकाले। अनुलोम, शिथिल, कर्णहीन ( शल्य ) और चौड़े मुख के व्रण में स्थित हुआ ( शर ) लोहचुम्बक से निकाले। अनेक कारणों से हृदय में उत्पन्न हुआ शोकरूपी शल्य हर्ष उत्पन्न करके दूर करे ॥४॥

वक्तव्य—अक्षशल्य—इन्द्रियगत शल्य। आध्मापन—वायु से भरना। अंग्रेजी में इसको 'इन्फ्लेशन' ( Inflation ) कहते हैं। इसका विशेष उपयोग कर्णशल्य निकालने के लिये होता है। इसकी तीन पद्धतियाँ हैं। (१) वेल्सेल्वा की पद्धति ( Valsalva's method )—इसमें होंठ तथा नासा बंद करके निश्वसन की क्रिया जोर से की जाती है, जिससे श्रुतिसुरंगा ( Eustachian tube ) में से वायु मध्यकर्ण में चली जाती है। (२) पोलिट्जर की पद्धति ( Politzer's method )—इसमें रबड़ की थैली ( Rubber bag ) से एक नासिका में वायु भरी जाती है जिस समय दूसरी नासिका तथा मुख बंद होता है। (३) श्रुतिसुरंगा नाड़ीयन्त्र (*Eustachian catheter*) के द्वारा सीधी हवा मुख से श्रुतिसुरंगा में प्रविष्ट की जाती है। आध्मापन का दूसरा अर्थ मुख से फूँकना भी होता है। इसका उपयोग व्यवहार में हमेशा नेत्रगत शल्य निकालने के लिये होता है। आहारशेषश्लेष्मादीनप्युग्रध्मानि—खाद्य द्रव्यों के कण, थूक और नासा तथा मुख से निकले या गिरे हुए माँस के सूक्ष्म भाग यह एक अर्थ है। दूसरा अर्थ श्लेष्माहीन खाद्य द्रव्यों के [redacted] कण्ठनासागत सूक्ष्म कण—आहारशेष कण्ठस्रावसहकानि श्लेष्मादीनि [illegible] वा अ द्वार श्लेष्मादीनाप्युग्रध्मानि। अत्र श्लेष्मादीनि विशेषण [illegible] श्लेष्मणा [illegible]। ( डल्हण ) । अन्नस्य—अन्न के साथ आमाशय या अन्ननलिका ( Oesophagus ) में स्थित हुआ शल्य। पक्वाशयगतानि—ग्रहणी ( Duodenum ) से लेकर गुदा तक महास्रोत का जो भाग है, उसमें स्थित हुआ शल्य। व्रणदोष शयनानि—व्रण का दोष जो पूय उस आशय में स्थित हुए अर्थात् व्रण भीतर स्थित हुए शल्य। प्रवाहण—विशेष जोर लगाकर कुंथना ( Straining )। [illegible] तोदक—अस्थिगत वायु और कर्णगत जल—निर्द्धेऽस्थनि [illegible] वायौ पाणिमन्थेन दारिते। नाडीं दत्त्वाऽस्थनि भिषक् चूषयेद् [illegible] बली ॥ ( सुश्रुत ) । कर्णेऽम्बुपूर्णे हस्तेन मथित्वा तैलवारिणि क्षिप्तेऽधोमुख कर्णं हन्याद्वा चूषयेन वा ॥ ( अष्टांगहृदय ) । विषाण—शृंग यन्त्र तथा आवश्यकता के अनुसार चूषण के लिये दूसरे नाडीयन्त्र। अनुलोम—ऋजुस्थित—अयस्कान्तेन निष्कर्णं विवृतास्यमृजुस्थितम्। ( वाग्भट )। शोकशल्य हर्षेण—यहाँ शोक और हर्ष दोनों उपलक्षण समझ कर शोक से सामान्यतया मानस शल्य और हर्ष से मानसशल्याहरण उपाय समझना योग्य है।

सर्वशल्यानां तु महतामणूनां वा द्वावेवाहरणहेतू भवतः—प्रतिलोमोऽनुलोमश्च। तत्र प्रतिलोममर्वाचीनमानयेत्, अनुलोमं पराचीनम्। उत्तुण्डितं छित्त्वा निर्घातयेच्छेदनीयमुखम्। छेदनीयमुखान्यपि कुक्षिवक्षःकक्षावंक्षणपर्शुकान्तरपतितानि च हस्तशक्यं यथामार्गेण हस्तेनैवापहर्तुं प्रयतेत। हस्तेनापहर्तुमशक्यं विशस्य शस्त्रेण यन्त्रेणापहरेत् ॥५॥

भवति चात्र—

शीतलेन जलेनैनं मूर्च्छन्तमवसेचयेत्।
संरक्षेदस्य मर्माणि मुहुराश्वासयेच्च तम् ॥६॥

सब छोटे या बड़े शल्यों के निकालने के दो ही उपाय होते हैं—१ अनुलोम और २ प्रतिलोम। उनमें से जो शल्य अर्वाचीन हो, उसे प्रतिलोम करके निकाले। जो शल्य पराचीन हो, उसे अनुलोम करके निकाले। जो शल्य उत्तुण्डित और तीक्ष्ण धारा मुख हो, उसको ( निकालने के लिये दूसरी ओर छेदन करके ) इधर उधर हिलावे। परन्तु कुक्षि ( Sides ), वक्ष, कांख, वंक्षण और पर्शुकान्तरीय स्थान ( Intercostal spaces ) इनमें प्रविष्ट हुए तीक्ष्णधारामुख शल्यों को भी जो हाथ से निकल सकें उन्हें उसी मार्ग से ( प्रतिलोम ) हाथ से निकालने का यत्न करे। जो हाथ से निकालना अशक्य हो, उसे ( पहले ) शस्त्र से छेद कर ( पश्चात् ) यन्त्र से पकड़ कर निकाले ॥५॥

( शल्य निकालते समय ) मूर्च्छित हुए शल्य युक्त आतुर पर ठंडे पानी का ( थोड़ा थोड़ा ) सिंचन करे, ( छेदन करते समय ) उसके मर्मों की रक्षा करे तथा ( शल्य निकालने के प्रारम्भ से अन्त तक ) उसे बारबार ( प्रेमात्मक वचनों से ) तसल्ली देता रहे ॥६॥

वक्तव्य—प्रतिलोम—जिस छेद में से शल्य शरीर के भीतर प्रविष्ट हुआ है, उसी छेद में से या मार्ग से (यथामार्ग)

१ [illegible] ॥ २ [illegible]—'[illegible]' [illegible] [illegible] । [illegible] ॥ [illegible] ३ [illegible] ४ [illegible] इत्येव वा.

ततः शल्यमुद्धृत्य निर्लोहितं व्रणं कृत्वा स्वेदार्हमग्निघृतप्रभृतिभिः संस्वेद्य विदह्य प्रदिह्य सर्पिर्मधुभ्यां बद्ध्वाऽऽचारिकमुपदिशेत् ॥७॥

(उपर्युक्त विधि के अनुसार हाथ से अथवा शस्त्र द्वारा छेदन करके यंत्र से) तदनंतर शल्य निकाल कर व्रण के रक्त को साफ करके स्वेदन योग्य व्रण को अग्नि घृत आदि से स्वेद करके, अग्निदाह योग्य व्रण को दाह करके पश्चात् मधुयुक्त घृत से लेप करे और व्रण का बंधन करके (व्रणितोपासनी-योक्त पथ्यादि) आचार का उपदेश करे ॥७॥

वक्तव्य—निर्लोहितम्—शल्य प्रविष्ट होने के समय तथा शल्य निकालते समय व्रण से निकले हुए रक्त को पोंछकर। स्वेदार्ह—स्वेदनयोग्यव्रण—अग्निकृत्या व्रणा ये तु तेष्वग्निमवचारयेत्। स्वेदयेत् सक्तुपिण्डीभिः स्वेदकृत्यान् समन्ततः॥ (भोज)।

सिरास्नायुविलग्नं शलाकादिभिर्विमोच्यापनयेत्; श्वयथुग्रस्तवारङ्गं समवपीड्य श्वयथुं; दुर्बलवारङ्गं कुशादिभिर्बद्ध्वा ॥८॥

सिरास्नायु से उलझे हुए शल्य को सलाई आदि से छुड़ा कर निकाले। शोथ में ग्रसित हुए बाण को शोथ को दबाकर निकाले। यदि बाण का पकड़ने का स्थान दुर्बल हो तो कुशादि से बाँधकर निकाले ॥८॥

हृदयमभितो वर्तमानं शल्यं शीतजलादिभिरुद्वे-जितस्यापहरेद्यथामार्गं; दुरुपहरमन्यतोऽपवाध्य-मानं पाटयित्वोद्धरेत् ॥९॥

हृदयसमीपवर्ती भाग में स्थित हुआ शल्य उद्विग्न हुए मनुष्य को ठंडे पानी से आश्वासित करके प्रतिलोमविधि से निकाले। यदि यथामार्ग न निकल सके तो उस मर्मपीडाकर (अपबाध्यमान) शल्य को अन्यस्थान में थोड़ा छेदन करके निकाले ॥९॥

अस्थिविवरप्रविष्टमस्थिविदष्टं वाऽवगृह्य पादा-भ्यां यन्त्रेणापहरेत्, अशक्यमेवं वा बलवद्भिः सुप-रिगृहीतस्य यन्त्रेण ग्राहयित्वा शल्यवारङ्गं प्रविभुज्य धनुर्गुणैर्बद्ध्वैकतश्चास्य पञ्चाङ्ग्यामुपसंयतस्याश्वस्य वक्त्रकविके बध्नीयात्, अथैनं कशया ताडयेद्यथो-न्नामयन् शिरो वेगेन शल्यमुद्धरति; दृढां वा वृक्ष-शाखामवनम्य तस्यां पूर्ववद्बद्ध्वोद्धरेत् ॥१०॥

अस्थि के छिद्र में प्रविष्ट हुए अथवा अस्थि में संसक्त हुए शल्य को यन्त्र से (मजबूत पकड़कर और शल्यस्थित भाग पर) दोनों पाँवों की रोक लगाकर खींच ले। यदि ऐसे नहीं खींच सके तो बलवान् मनुष्यों से पकड़े हुए मनुष्य को शल्यवारंग यन्त्र से पकड़ कर टेढ़ा करे और उसे एक तरफ से धनुष की डोरी से बांध दे और दूसरी ओर पंचांगी बंध में बद्ध किये हुए घोड़े के मुख चूड़े में बांधे और उसको ऐसी रीति से चाबुक मारे कि वह शिर को झटके से ऊँचा

ऌना अथवा शल्य की शरीरप्रवेश दिशा के विरुद्ध दिशा कालना। अनुलोम—प्रवेशमार्ग से न निकाल कर दूसरी नया मार्ग करके निकालना अथवा शरीर में जिस दिशा ल्य प्रविष्ट हुआ उसी दिशा में आगे बढ़ाकर निकालना। ीन—नातिदूर प्रविष्ट अथवा जिस शल्य का अग्रभाग के मध्यभाग तक गहरा नहीं पहुँचा है। 'अर्वन्तमवरस-इति अर्वाचीनम्। पराचीन—दूर प्रविष्ट अथवा जिस का अग्रभाग दूसरी ओर के पृष्ठभाग के समीप पहुँचा 'परा बहुलञ्चाञ्चति' इति पराचीनम्। शल्य निकालने के उत्तम विधि वह कही जा सकती है, जिसमें निकालते य शरीर के धातुओं का नाश बिलकुल न हो या अत्यल्प तथा शल्य का बाहर आने का मार्ग भी अत्यल्प हो। दृष्टि से नातिदूर स्थित शल्य प्रतिलोम निकालना और रस्थित शल्य दूसरी ओर थोड़ा छेद करके निकालना ही वेक प्रशस्त होता है। पराचीन शल्य प्रवेशमार्ग से ही ालने में पूर्व व्रणमार्ग होने पर भी शल्य के मुख का छला हिस्सा स्थूल तथा नोकीला होने के कारण बहुत ठेनाई होती है, व्रणमार्ग के चारों ओर के धातु में वह लभाग अटक जाने से उस धातु का नाश होता है और तु के संघर्ष से पीड़ा भी बहुत होती है। उत्तुण्डित—इसके अर्थ होते हैं—(१) पृष्ठ भाग के ऊपर मुँह दिखाता हुआ ल्य—दृश्यमानमुखम् (इन्दु)। बाह्ये बुद्बुदवदुन्नतम्। (अरुणदत्त)। २) कंटकयुक्तमुख—उद्गतकंटकाचितमुखम्। (हाराणचंद्र)। दनीयमुखम्—इसके भी दो अर्थ किये गये हैं—(१) छेदनार्ह-खदेशम्। (चक्र)। (२) धारामुखम्। (हाराणचंद्र)। छित्वा—ल्य की मोटाई के अनुसार आयत और विशाल दूसरा छेद रके—शल्यदैर्घ्यपरिणाहसघर्षकृतोपतापशकाजिहासार्थमिदं छेदनं तावत्यंशे कर्तव्यं यावत्यंशे छिन्ने सुखं शल्यं पराचीनं भवति। (हाराण-चंद्र)। इस प्रकार यद्यपि दो प्रकार के अर्थ उत्तुण्डित और छेदनीय मुख के होते हैं तथापि 'उत्तुंडितं छित्वा निर्घातयेच्छेदनीय-मुखम्' इस सूत्र के अर्थ में विशेष फर्क नहीं होता। पहले मतानुसार इस सूत्र का अर्थ यह है कि जो शल्य शरीर में प्रविष्ट होकर दूसरी ओर मुँह दिखाता है वह शल्य अनुलोम विधि से निकालने के लिये उस स्थान का छेदन करके मुद्गर इत्यादिक से इधर उधर हिलाना चाहिये। हाराणचंद्र के अनुसार इसका अर्थ यह है कि जो शल्य कंटकाचित और धारामुख है, वह अर्वाचीन होने पर दूसरी ओर छेदन करके अनुलोम विधि से निकाले। विशल्य शस्त्रेण—यंत्र प्रवेश निरो-धक अथवा शल्य निर्गम निरोधक प्रदेश शस्त्र से छेदित करके। —अष्टांगहृदय में यन्त्रों के द्वारा शल्यों के आहरण का वर्णन निम्न प्रकार से किया गया है—दृश्यं सिंहाहिमकरवर्मिक-मुखाननैः। अदृश्यमव्रणस्थानाद् ग्रहीतुं शक्यते यतः॥ कंकभृंगाह्व-कुररशरारीवायसाननैः। संदंशाभ्यां त्वगादिस्थं तालाभ्यां शुषिरं हरेत्। शुषिरस्थं तु नलकैः शेषं शेषैर्यथायथम्॥ जो शल्य विशल्यघ्न मर्म स्थानों में प्रविष्ट हुए हैं तथा जो शोफ वेदनादि से विर-हित हैं ऐसे शल्य निकालने की जरूरत नहीं है—नैवाहरेद्वि-शल्यघ्नं नष्टं वा निरुपद्रवम्। (अष्टांगहृदय)। नैवाहरेत्...शोफ-वेदनापाकविरहितम्। (अष्टांगसंग्रह)।

१ धनुर्गुणैर्वद्ध्वैकतोऽश्वक्त्रकविके. २ ०मुद्धरति, नामितायां पञ्चाङ्गयां वृक्षशाखायां वा पूर्ववद्बद्ध्वोद्धरेत्.

करता हुआ शल्य को निकाले । अथवा पूर्ववत् (धनुष की डोरी बांधे हुए शल्य वारंग को घोड़े के लगाम) वृक्ष की मजबूत शाखा को नवाकर बांध दे (और फिर शाखा को झटके से छोड़ कर) शल्य निकाले ॥१०॥

वक्तव्य—पादाभ्यामवगृह्य—शल्य के दोनों तरफ दोनों पांव रख शल्ययुक्त अंग को स्थिर करके । प्रविमुच्य—वक्र करके । धनुष की डोरी मजबूत बांधने के लिये शर का वारंग टेढ़ा किया जाता है । पंचांगी—घोड़े को निश्चल करने का एक विशेष बंध होता है, जिसमें घोड़े के चारों पांव और मुख कसके बांध दिये जाते हैं—सुसंयतस्य सुष्ठु शोभनं कृत्वा बद्धस्य । कथं सुसंयतस्य । पञ्चाङ्ग्या । पञ्चानामङ्गानां चतुर्णां पादानां मुखस्य चाहितानां समाहारः पञ्चाङ्गी बन्धविशेषः । (अरुणदत्त) । कुछ टीकाकार तथा हाराणचन्द्रचक्रवर्ती 'पञ्चाङ्ग्यासुसंयतस्य' का संबंध मनुष्य के साथ करके पंचांगी से सारयुक्त वृक्ष ऐसा करते हैं—त्वक्पत्रकुसुमं मूलं फलमेकस्य शाखिनः । एकत्र मिलितं चैतत् पञ्चाङ्गमिति संज्ञितम् ॥ (राजनिघण्टु) । पञ्चाङ्गीशब्देन चेह वृक्षस्योपदेशो वेगमहत्त्वाज्जातसारत्वेनैव ग्राहयितुमिति निश्चीयते । जात एव हि सारे पुष्पफलागमात् पञ्चाङ्गानि पूर्यन्ते । (हाराणचंद्र) । दूसरे अर्थ की अपेक्षा पहला अर्थ अधिक उचित है ।

अच्छेद्योत्तुण्डितमष्ठीलाश्ममुद्गराणामन्यतमस्य प्रहारेण विचाल्य यथामार्गमेव यन्त्रेण ॥११॥

कुल्यादि अच्छेदनीय प्रदेश में स्थित हुए उत्तुण्डित शल्य को अष्ठीला, पत्थर या मुद्गर इनमें से किसी के प्रहारों द्वारा हिलाकर प्रवेशमार्ग से ही निकाले ॥११॥

(यन्त्रेण) विमृदितकर्णानि कर्णवन्त्यनाबाधकरदेशोत्तुण्डितानि पुरस्तादेव ॥१२॥

मर्मादिरहित शस्त्रकर्म योग्य प्रदेश में स्थित हुए उत्तुण्डित कर्णवाल् शरयन्त्र से कर्ण को संकुचित करके अनुलोम विधि से निकालें ॥१२॥

वक्तव्य—अनाबाधकरदेश—मर्मादि बाधा विरहित प्रदेश । विमृदितकर्णानि—'कृत्वा' इति शेषः । कर्णों को संकुचित करके । पुरस्तादेव—'आकर्षयेत्' इति शेषः ।

जातुषे कण्ठासक्ते कण्ठे नाडीं प्रवेश्याग्नितप्तां च शलाकां तयाऽवगृह्य शीताभिरद्भिः परिषिच्य स्थिरीभूतामुद्धरेत् । अजातुषं जतुमधूच्छिष्टप्रलिप्तया शलाकया पूर्वकल्पेनेत्येके ॥१३॥

कण्ठ में लाख का शल्य यदि फँस जाय तो कण्ठ में एक नलिका और (उसमें से) तपाई हुई सलाई को प्रवेश करे और उससे शल्य को पकड़ ले । फिर उस पर ठंडे पानी से सींच कर स्थिर हुए शल्य को निकाले । लाख के सिवा और किसी वस्तु का शल्य हो तो लाख और मोम लगी हुई शलाका से पूर्व कल्पना के अनुसार निकाले, ऐसा कई एक का मत है ॥१३॥

वक्तव्य—नाडीं प्रवेश्य—यह कण्ठशल्यावलोकिनी नाडीयन्त्र ( Oesophagoscope ) है, जिससे कण्ठगत शल्य का अवलोकन करने में सुभीता होता है तथा तप्तशलाका से कण्ठ की रक्षा होती है । तयाऽवगृह्य—लाक्षा के साथ तप्तशलाका का संबंध होते ही वह उसमें गड़ जाती है और फिर ठंडी करने से लाक्षा उसमें चिपक जाती है । पूर्वकल्पना—पूर्ववत् गले नाली प्रवेश करे । उसमें से तप्तशलाका को मोम या लाख कर गले में प्रवेश करे । जब उसमें शल्य चिपट जाय तो पानी से शलाका ठंडी करे, जिससे शलाका पर लाख कड़े होने से चिपका हुआ शल्य खींच ले । जातुष—प्रा काल में बालकों के लिये लाख के बनाये हुए खिलौने जाते थे । इसलिये लाक्षाशल्य का यहाँ उल्लेख किया गया आज कल इसका प्रचार नहीं है—जातुषं बालपक्षित्रमतृष्णशतः । क्रीडनाय गजाश्वादिमयमन्यमथवा फलम् ॥ (अष्टांगसंग्र

अस्थिशल्यमन्यद्वा तिर्यक्कण्ठासक्तमवेक्ष्य केशोण्डुकं दृढैकसूत्रबद्धं द्रवभक्तोपहितं पाययेदाकण्ठपूर्णकोष्ठं च वामयेत्, वमतश्च शल्यैकदेशसक्तं ज्ञात्वा सूत्रं सहसा त्वाक्षिपेत्, मृदुना दन्तधावनकूर्चकेनापहरेत् प्रणुदेद्वाऽन्तः । क्षतकण्ठाय च मधुसर्पिषी लेढुं प्रयच्छेत्त्रिफलाचूर्णं मधुशर्कराविमिश्रम् ॥१४॥

अस्थि का टुकड़ा या और कोई वस्तु तिरछी कण्ठ में फँसी हुई देखकर बालों से बनी हुई गेंद दृढ सूत्र के एक सिरे बांध कर पतले भात के साथ निगलवा दे और भात से तक भर दे । फिर भरपेट उस मनुष्य को वमन करावे । वमन के समय बालों की गेंद शल्य के एक आध हिस्से में फँसी जानकर शीघ्रता से सूत्र को खींच ले (जिसके साथ शल्य बाहर निकल आवेगा) । अथवा दतौन के मृदु कूर्च (अटकाकर) निकाले या भीतर को धकेल दे । यदि कण्ठ क्षत हो जाय तो उसे मधु और घृत मिलाकर अथवा त्रिफला का चूर्ण मधु और शर्करा में मिला कर चटाने के लिये प्रदान करे ॥१४॥

वक्तव्य—अस्थिशल्यम्—भोजन के समय भोज्य पदार्थ में से मछली या अन्य प्राणि की हड्डी का टुकड़ा । केशोण्डुकम् केशोऽयमुण्डुकमिव इति केशोण्डुकम् । उण्डुकसदृश केशों का बनाया हुआ गोला । उण्डुक—क्षुद्र और स्थूल आंत्र के संगम स्थान का आंत्र का एक भाग ( Coecum ) है—उण्डुक स्थितमेव मलधरा कला । गले में अटके हुए अस्थिशल्य निकालने के लिये पाश्चात्य शल्यचिकित्सा में आज भी केशों के बालों का बना हुआ प्रोबंग ( Probang ) नामक प्रयोग होता है । यह एक नाडीगत शलाका यंत्र है, जिस अगले सिरे में शलाका के चारों ओर घोड़े के बाल ब्रश की भाँति लगाये ▒ होते हैं । गले में डालते समय यह बा का भाग शलाका की तरह बंद रहता है, जो शल्य के पास पीछे धकेल दिया जाता है । तत्पश्चात् यन्त्र को बाहर खीं जाता है । उस समय भीतर के बाल चारों ओर फैलकर पोली गेंद सी (केशोंडुक) बन जाती है, जिसमें वहाँ पर स्थि हुआ शल्य फँस जाता है अथवा बाहर खींचने के समय बा की गेंद के आगे आगे फिसलता हुआ चला आता है ।

उदकपूर्णोदरमवाक्शिरसमवपीडयेद्धूनीयाद्वा येन्दा भस्मराशौ वा निखनेदामुखात् ॥१५॥

जिसके पेट में जल भरा हुआ है, ऐसे मनुष्य को सि

चा करके रखे। उसका पीड़न करे, हिलाने, वमन कराने वथा राख के ढेर में मुख तक दबाया रखे ॥१५॥

वक्तव्य—इस सूत्र में जल में डूबने के कारण पानी से हुए मनुष्य की चिकित्सा वर्णन की है। कुछ लोग (डॉ. दयचन्द्र) इस सूत्र का संबंध कंठगतशल्य निर्दिष्ट विधि साथ समझते हैं। परंतु यह संबंध अयोग्य मालूम होता है। ग्रण, अरुणदत्त और इन्दु इत्यादि प्राचीन टीकाकार इस त्र में जलपूर्ण या जलनिमज्जित की ही चिकित्सा वर्णन की है, ऐसा समझते हैं। अवाक्शिरस—सिर नीचे करके। दयेत्—छाती और उदर पर पीड़न करे। धुनुयात्—रोगी के नों पांव रखने के पास पकड़कर और सिर नीचा करके उसे ारों ओर घुमावे अथवा चाक के ऊपर उसे लिटाकर चाक ो घुमावे—उदकपूर्णस्य चक्रारोपणेनोदकनिःसारः कार्य इति। अरुणदत्त)। भस्मराशि—इसमें रोगी को रखने का कोई शेष उद्देश कहीं भी लिखा नहीं है। परंतु यह अनुभव से सेद्ध हो गया है कि पेट का पानी निकालने के तथा रोगी होश में आने के पश्चात् रोगी की बाहर शीत से रक्षा के लिये तथा भीतरी उष्णता का नाश बंद करने के लिये उष्णोपचार की आवश्यकता होती है और यही कार्य भस्मराशि में रखने से होता होगा। आज भी साधु लोग शीत से रक्षा करने के लिये भस्म का शरीर पर उपयोग करते हैं। पेहोश जलनिमज्जित की आधुनिक सिद्ध चिकित्सा निम्न प्रकार से होती है—जल से किनारे पर निकालते ही उसके कपड़े विशेष करके छाती और गले के पास जो हों उतारने चाहिये और यदि आवश्यक हो तो चीर के उतारना चाहिये। तत्पश्चात् उसको भूमि पर अधोमुख लिटाकर कृत्रिम श्वास क्रिया (Artificial respiration) करानी चाहिये। यह क्रिया आधा घंटे से घंटों तक करनी पड़ती है। इस क्रिया के साथ रोगी का मुख साफ करना चाहिये, उसको सूखा करना चाहिये, उसके पास गरम पानी की बोतलें रखनी चाहियें, शरीर पर घर्षण करना चाहिये, सूँघने के लिये अमोनिया जैसी तीव्र गंध युक्त वायु नाक के पास रखनी चाहिये और सत्कुचला (Strychnine) जैसे हृदयोत्तेजक और श्वासकेन्द्रोत्तेजक ओषधि की सुई लगानी चाहिये। पुनर्प्राणन (Resuscitation) होने के पश्चात् रोगी को पीठ पर सुलाकर उसके गीले कपड़े पूरे निकाल देने चाहिये और उसको गरम कपड़ों में लपेट कर गरम बिस्तरे पर लिटा देना चाहिये। होश पर आने के पश्चात् उसको गरम पेय मद्य इत्यादि पीने के लिये देना चाहिये। यदि फिर श्वास प्रश्वास की क्रिया बंद हो जाय तो लाबोर्दे (Laborde's method) की कृत्रिम श्वसन की पद्धति का प्रयोग करना चाहिये। होश में आने के पश्चात् रोगी के न्युमोनिया (श्वसनक ज्वर), दौर्बल्य इत्यादि विकारों से मरने की संभावना होती है; इसलिये उसको पथ्याचार से रखना आवश्यक है। अष्टांगसंग्रह में जलनिमज्जित मनुष्य के लिये निम्न उपद्रव बतलाये गये हैं—अन्यथा ह्युन्मार्गगामिमिरक्ति-राध्मानकासश्वासपीनसेन्द्रियोपघातज्वरादयः श्लेष्मविकारा मृत्युश्च। तत्र यथास्वं कफे प्रतिकुर्यात्। कृत्रिम प्रश्वसन की कई विधियां प्रचलित हैं जो धूमोपहत, जलनिमज्जन, पाशबद्ध इत्यादि प्राणावरोधजनक (Asphyxia) अनेक अवस्थाओं में पुनर्प्राणन के लिये प्रयोग होती हैं। शेफर की विधि (Schafer's method)—यह विधि सब से उत्तम और आसान है। इसमें रोगी को भूमि पर उसका मुख नीचे करके लिटा दिया जाता है और उसके वक्षःप्रदेश का निचला हिस्सा एक छोटे तकिया पर रक्खा जाता है। तत्पश्चात् कार्यकर्ता रोगी की पीठ पर दोनों ओर जमीन में घुटने टेक कर सवार होता है परन्तु वह रोगी के शरीर पर नहीं बैठता। तदनंतर वह अपने दोनों हाथों को रोगी के पीठ के नीचे के दोनों ओर की अन्तिम पसलियों पर रखता हुआ आगे को झुककर अपने शरीर के भार को धीरे धीरे हाथों पर डालकर रोगी की छाती को खूब दबाता है जिससे फुप्फुस संकुचित हो जाता है। तत्पश्चात् वह अपने शरीर को फिर पीछे की ओर पूर्वस्थिति में लौटा लाता है जिससे छाती पर का दबाव हट जाता है और फुप्फुस का विकास होता है। इस प्रकार कृत्रिम पद्धति से छाती का संकोच और विकास कराने से भीतर से वायु बाहर को जाती है और बाहर से वायु भीतर को जाती है। इस प्रकार छाती का संकोच और विस्तार प्रति मिनिट बारह से पंद्रह दफा करना चाहिए। इस शेफर की विधि से फुप्फुस में अधिक से अधिक वायु की राशि प्रविष्ट होती है तथा इससे फुप्फुस विदीर्ण होने की भी भीति नहीं होती। बीच बीच में रोगी को पीठ पर उलटा करके उसके हृदयप्रदेश पर दबाव देने से हृदय को भी उत्तेजना मिलती है। सिल्वेस्टर की विधि—(Silvester's Method)—प्रथम रोगी के मुख से जितना पानी निकल जाता है उतना निकल जाने के पश्चात् उसको भूमि पर पीठ पर लिटा दिया जाता है। उसका छाती का निचला हिस्सा एक छोटे तकिया पर रक्खा जाता है और उसकी जिह्वा को आगे की ओर सूत्र से, संदंश से या अन्य प्रकार से खींचा जाता है। तत्पश्चात् कार्यकर्ता सिरहाने की ओर जमीन में घुटने टेक कर कुहनी से रोगी के दोनों बाहुओं को पकड़कर धीरे धीरे रोगी के सिर के ऊपर की ओर ले जाता है और वहां दो सेकण्ड तक ठहरता है। इससे छाती चौड़ी होती है, फुप्फुस फैलते हैं और वायु बाहर से भीतर प्रवेश करती है। तत्पश्चात् बाहुओं को वहां से नीचा करके छाती के दोनों ओर रखकर अपने पूरे बल से दाबता है जिससे छाती दब जाती है, फुप्फुस का संकोच होता है और भीतर प्रविष्ट हुई वायु बाहर की ओर निकल आती है। यह क्रिया प्रति मिनिट १५ बार करनी चाहिये। सिल्वेस्टर की विधि जलनिमज्जित की चिकित्सा के लिये विशेष उपयोगी नहीं होती। लबोर्दे की विधि (Laborde's method)—इस विधि में रोगी की जिह्वा को रुमाल की सहायता से पकड़कर प्रति मिनिट पंद्रह बार आगे की ओर पूर्णतया खींच लिया जाता है। इस क्रिया से मस्तिष्कगत श्वसनकेंद्र (Respiratory centre) उत्तेजित हो जाता है। इस विधि का उपयोग स्वतंत्र या अन्य विधियों के साथ हो सकता है।

**श्वासशल्ये तु कण्ठासक्ते निःशङ्कमनवबुद्धं स्कन्धे मुष्टिनाऽभिहन्यात् स्नेहं मद्यं पानीयं वा पाययेत् ॥१६॥**

ग्रास यदि गले में अटक जाय तो निःशङ्क होकर, सहसा रोगी के कंधे पर मुष्टि से प्रहार करे अथवा स्नेह, मद्य या पानी पिलावे ॥१६॥

वक्तव्य—ग्रासशल्य—ग्रास शल्यमिव ग्रासशल्यम्, ग्रास रूपी शल्य निःशङ्क—मुष्टिप्रहार का आगे क्या परिणाम होगा, इसकी शङ्का मन में न करके । अनवबुद्धम्—रोगी को मुष्टि-प्रहार करने की सूचना न देते हुए अर्थात् एकाएक ।

बाहुरज्जुलतापाशैः कण्ठपीडनाद्वायुः प्रकुपितः श्लेष्माणं कोपयित्वा स्रोतो निरुणद्धि लालास्रावं फेनागमनं सञ्ज्ञानाशं चापादयति, तमभ्यज्य संस्वेद्य शिरोविरेचनं तस्मै तीक्ष्णं दद्याद्रसं च वातघ्नं विदध्यादिति ॥१७॥

हाथ, डोरी या लता इनके पाश से कण्ठ घुट जाने के कारण वायु प्रकुपित होकर कफ को प्रकुपित करती है और मार्ग को रोक देती है तथा मुख से लाला का स्राव, झाग का निकलना और बेहोशी ये लक्षण उत्पन्न करती है । उसे अभ्यङ्ग कराकर स्वेद दिलाकर तीक्ष्ण शिरोविरेचन देवे और वायुनाशक रस प्रदान करे ॥१७॥

वक्तव्य—बाहुरज्जुलतापाश—बाहुपाश, रज्जुपाश और लतापाश । बाहुपाश से जो कण्ठ पीडन किया जाता है, उसे अंग्रेजी में 'थ्रोट्लिंग' ( Throttling ) कहते हैं । रज्जु या लता का पाश लगाकर जो कण्ठ का पीडन होता है या किया जाता है, उसे स्ट्रैंगुलेशन ( Strangulation ) कहते हैं । जो रज्जु या लता का पाश लगाकर मनुष्य स्वयं टाँग लेता है या उसे टाँग देते हैं तो उसको 'हैंगिंग' ( Hanging ) कहते हैं । तीनों अवस्थाओं में कण्ठ का पीडन होने के कारण शुद्ध वायु का भीतर जाने का मार्ग बंद हो जाता है तथा अशुद्ध वायु बाहर नहीं जा सकती—नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम् । कण्ठाद्बहिर्विनिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम् ॥ पीत्वा चाम्बरपीयूषं पुनरायाति वेगतः । प्रीणयन् देहमखिलं जीवयन् जठरानलम् ॥ (शार्ङ्गधर) । प्राणवायु का अभाव और अशुद्ध वायु की शरीर में उपस्थिति इन कारणों से सञ्ज्ञानाशादि लक्षण उत्पन्न होते हैं । इस अवस्था की चिकित्सा में भी कृत्रिम श्वसन गले के फाँस को निकाल देना, रोगी को खुले स्थान में रखना और यदि शक्य हो तो शुद्ध प्राणवायु ( Pure Oxygen ) ही सूँघने के लिये देना ये प्रधान उपाय है । उपर्युक्त शल्यों के अतिरिक्त वाग्भट ने निम्न कर्णों के शल्य वर्णन किये हैं—श्रोत्रे कर्णस्थाने प्रविष्टे नासो गौरवं भरमायणं च भवति स्पन्दमाने चाक्षेपि वेदना । तत्र सलवणेनाम्बुना मधुशुक्तेन मदेन वा सुखोष्णेन पूरणम् ॥ नासापूर्णे मुखेन हस्तान्यविनेन नैलेनुना पूरणम् । पक्षाचननं वा कृत्वा हस्तनाडचणद्वास्या वा चूषणम् ॥ (अष्टाङ्गसंग्रह) ।

भवन्ति चात्र—

शल्याकृतिविशेषांश्च स्थानान्यासेव्य बुद्धिमान् ।
तथा यन्त्रपृथक्त्वं च सम्यक् शल्यमथाहरेत् ॥१८॥
कर्णवन्ति तु शल्यानि तु ह्याहार्याणि यानि च ।
आददीत भिषक् तस्मात्तानि युक्त्या समाहितः ॥
एतैरुपायैः शल्यं तु नैव निर्घात्यते यदि ।
मत्या निपुणया वैद्यो यन्त्रयोगैश्च निर्हरेत् ॥
शोथपाकौ रुजश्चोग्राः कुर्याच्छल्यमनिर्हृतम् ।
वैकल्यं मरणं चाऽपि तस्माद्यत्नाद्विनिर्हरेत् ॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने शल्यापनयनीयो
नाम सप्तविंशतितमोऽध्यायः ॥२७॥

शल्यों की आकृति के विविध भेद, शल्यप्रवेश के स्थ( शल्य तथा स्थान इनकी भिन्नता के अनुसार ) आहरण लिये यन्त्रों की भी भिन्नता इनका विचार करके बुद्धि वैद्य शल्य को निकाले ॥१८॥ जो कर्णयुक्त शल्य निकालने बहुत पीडा होती है, उन्हें वैद्य सावधानी करके युक्ति निकाले ॥१९॥ यदि इन उपायों से शल्य नहीं निकले तो अपनी प्रवीण बुद्धि के अनुसार (अनुक्त) यन्त्रों तथा उप को अंगीकार करके जैसे बने वैसे उसे निकाले ॥२०॥ निकाला हुआ शल्य शोथ, पाक, दारुण पीडा, विकलता मृत्यु भी करता है । इसलिये (सर्व प्रकार का) यत्न करके को (अवश्यमेव) निकाले ॥२१॥

वक्तव्य—यन्त्रपृथक्त्वम्—दृश्य सिंहमुखादीन् पृथक्त्वमु दिभि । निर्हरेत् शनैः शल्यं शास्त्रयुक्त्यपेक्षया ॥ (सुश्रुत) । हरेत् करमाप्य कोणेनेतरत् पुनः । दृश्य सिंहादिमकरवक्त्रकङ्कानने अदृश्य व्रणस्थानात् महीतुं शक्यते यत् । कङ्कभृङ्गाह्वकुररशरीव सानने ॥ संदंशाभ्यां त्वगादिस्थं तालाभ्यां सुषिरं हरेत् । सुषिर तु नल्कैः शेषं शेषैर्यथायथम् ॥ (अष्टाङ्गहृदय) । यन्त्रयोगैश्च— तथा योग यानि उपाय इनके द्वारा । बीसवें श्लोक का तात यह है कि ऊपर इस अध्याय में प्रत्येक प्रकार का श निकालने के लिये जो यन्त्रों और उपायों की परिपाटी वर्ण की है, उससे यदि कार्य न हो तो अपनी बुद्धि के बल से अ अनुक्त यन्त्रों तथा उपायों की खोज करके उनसे शल्य नि लना चाहिये जैसे कि चिकित्सा के संबंध में चरकसंहिता कहा गया है—न चैकान्तेन निर्दिष्टे तत्राभिनिविशेद् बुधः । स्वय मत्र वैचेन तर्क्यं बुद्धिमता भवेत् ॥ यत्नाद्विनिर्हरेत्—प्रत्येक शल्य य से निकालना चाहिये । परन्तु इस नियम के दो अपवाद वाग्भ में लिखे हैं—नैवाहरेद्विशल्यघ्नं नष्टं वा निरुपद्रवम् । विशल्य मर्मों में स्थित हुए शल्य तथा गुप्त उपद्रव रहित शल्य ना निकालना चाहिये । विशल्यघ्न मर्म से शल्य निकालने पर मृ होती है—शल्यमुखरुद्धो यावत्तत्र वायुस्तिष्ठति तावज्जीवति उद् मात्रे तु तस्मिन् मर्मस्थानाश्रितो वायुर्निष्क्रामति, तस्मात् सशल्यो जीवति उद्धृतशल्यो म्रियते । (सुश्रुत) ।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामुत्तरशल्यटीकायां
सुश्रुतभाषाटीकायां शल्यापनयनीयो नाम
सप्तविंशतितमोऽध्यायः ॥२७॥

---

१ ०ररम्भे तु

१ निर्घर्न्यते

# अष्टाविंशतितमोऽध्यायः ।

अथातो विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से विपरीताविपरीत व्रणविज्ञानीय नामक ाय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने ा ॥१॥

वक्तव्य—विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीय—शब्द, स्पर्श, रूप, इनकी दृष्टि से विपरीत यानि विकृत और अविपरीत यानि त व्रणों का विशेष ज्ञान जिसमें वर्णन किया है, ऐसा ाय ।

फलाग्निजलवृष्टीनां पुष्पधूमाम्बुदा यथा ।
ख्यापयन्ति भविष्यत्वं तथा रिष्टानि पञ्चताम् ॥२॥

होने वाले फल, अग्नि और जल की वृष्टि को यथाक्रम से पुष्प, धूम और मेघ सूचित करते हैं, वैसे ही रिष्ट होने ली मृत्यु की सूचना देते हैं ॥२॥

वक्तव्य—रिष्ट—आयुष्य का क्षयसूचक लिंग । इसी ही अरिष्ट भी कहते हैं—रोगिणो मरणं यस्मादवश्यंभावि लक्ष्यते । क्षणमरिष्टं स्याद्रिष्टं चापि तदुच्यते ॥ (भावप्रकाश) । ये रिष्ट दो ार के होते हैं । (१) पुरुषमनाश्रित यानि जिनका संबंध रोगी साथ नहीं होता । यथा—दूताधिकार, पथि औत्पातिक, आतुर- ाे भावावस्था इत्यादि । (२) पुरुषसंश्रय यानि जिनका बंध रोगी के साथ होता है । इसलिये इस प्रकार के रिष्ट ो अष्टांगसंग्रह में 'आतुराश्रयरिष्ट' कहा है । इस पुरुषसंश्रय रिष्ट के कई आचार्य दो भेद करते हैं—(१) स्थायिरिष्ट या ष्ट. (२) अस्थायिरिष्ट या रिष्टाभास । केचित्तु तद्द्विधेत्याहुः स्था- यस्थायिविभेदतः । ( अष्टांगहृदय ) । इनमें शरीर के प्राकृतिक भावों में शारीरिक और मानसिक दोष असाध्य होने के कारण अकस्मात् और निर्निमित्त जो विपर्यास उत्पन्न होते हैं, वे स्थायि- रिष्ट कहलाते हैं—स्वस्थानामातुराणां वा पुरुषाणां देहान्तराभिलाषि- णामौपधविपयमतीनाः सकलशरीरव्यापिनो दोषा घनापना इव वर्षमा- युषः क्षयं सूचयन्तोऽकस्मात् स्वभावविपर्यासं जनयन्ति । तत्समासतो रिष्टमित्याहुः । ( अष्टांगसंग्रह ) । क्रियापथमतिक्रान्ताः केवल देहमा- प्लुताः । चिह्नं कुर्वन्ति यद्दोषास्तदरिष्टं निगद्यते ॥ क्षणेन हि प्रादुर्भवन्ति अरिष्टानि, अनिमित्तश्चारिष्टप्रादुर्भावः । (चरक) । रूपेन्द्रियस्वरच्छाया प्रतिच्छाया क्रियादिषु । अन्येष्वपि च भावेषु प्राकृतेष्वनिमित्ततः ॥ वि- कृतिर्या समासेन रिष्टं तद्विति लक्षयेत् ॥ ( अष्टांगहृदय ) । ये स्थायि रिष्ट निश्चित रूप से मृत्यु की सूचना देते हैं तथा इनका हेत्वादि ...मित्त अव्यक्त, अज्ञात और अदृष्ट होता है । इसलिये ये नियतारिष्ट' या 'अनिमित्तारिष्ट' भी कहलाते हैं । इनका दर्शन होने पर मृत्यु का निवारण कदाचित् दैविक शक्ति से हो सकता है, अन्यथा असंभव है । इसी लिये आगे लिखा है—ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः । रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥ ( सुश्रुत ) । कदाचिद् दैवयोगेन दृष्टरिष्टोऽपि जीवति । ( योगरत्नाकर ) । अस्थायिरिष्ट ज्ञातनिमित्त और दोषों के बाहुल्य से उत्पन्न होते हैं । यदि चिकित्सा न की जाय तो मृत्यु होती है । यदि निमित्त का परिहार करके दोषों की उचित चिकित्सा की जाय तो रिष्टों का नाश होकर मृत्यु का निवारण होता है । इसलिये इनको 'अनियत रिष्ट' भी कहते हैं—दोषाणामपि बाहुल्याद्रिष्टाभासः समु- द्भवेत् । तद्दोषाणां शमे शाम्येत् । ( अष्टांगसंग्रह ) । ये रिष्टाभास ज्ञातनिमित्त और प्रतिक्रियाक्षम होने के कारण इनका विचार रिष्ट विभाग में नहीं किया जाता है । रिष्ट विभाग में केवल उन लक्षणों का निर्देश किया जाता है, जिनका निमित्त अज्ञात है, जिनकी चिकित्सा असंभव है तथा जिनका दर्शन रोगी की मृत्यु सूचित करता है । चरकसंहिता के इंद्रियस्थान में इसी दृष्टि से लक्षणों का समावेश किया गया है—निमित्ता- नुरूपा ( विकृतिः ) तु निमित्तार्थानुकारिणी । यामनिमित्तां निमित्ताना- युषः प्रमाणज्ञानस्येच्छन्ति भिषजो भूयश्चायुषः क्षयनिमित्तां प्रेतलिंगा- नुरूपां यामायुषोऽन्तर्गतस्य ज्ञानार्थमुपदिशन्ति धीराः । यां चाभिकृत्य पुरुषसंश्रयाणि मुमूर्षतां लक्षणान्युपदेक्ष्यामः । ( इत्युद्देशः ) । ये रिष्ट रोगी की मृत्यु के पूर्व उत्पन्न होने पर भी उनका ज्ञान कभी कभी क्यों नहीं होता है, इसके कारण वर्णन करते हैं—

तानि सौक्ष्म्यात् प्रमादाद्वा तथैवाशु व्यतिक्रमात् ।
गृह्यन्ते नोद्गतान्यज्ञैर्मुमूर्षोर्न त्वसंभवात् ॥३॥

ये अरिष्ट उत्पन्न होने पर भी सूक्ष्म होने से, ( वैद्य के ) अज्ञान से, शीघ्र पलट जाने से मूर्ख वैद्यों से ग्रहण नहीं होते । इसलिये नहीं कि मरने वाले के शरीर में इनकी उत्पत्ति नहीं हुई ॥३॥

वक्तव्य—आशुव्यतिक्रमात्—अरिष्टों का शीघ्र नाश होने से या रोगी की शीघ्र मृत्यु होने से । मुमूर्षोः—'शरीरे' इति शेषः । मृत्यु के पूर्व अरिष्ट का दर्शन निरपवाद होता है । ऊपर रिष्ट और मृत्यु का संबंध बतलाने के लिए जो पुष्प और फल का दृष्टान्त दिया है, उसमें कभी कभी व्यभिचार हो सकता है परंतु रिष्ट और मृत्यु के संबंध में कदापि नहीं होता है—अप्येवं तु भवेत् पुष्पं फलेनाननुबन्धि यत् । फलं चापि भवेत् किंचिद् यस्य पुष्पं न पूर्वजम् ॥ नत्वरिष्टस्य जातस्य नाशोऽस्ति मरणादृते । मरणं चापि तन्नास्ति यन्नारिष्टपुरःसरम् ॥ ( चरक ) ।

ध्रुवं तु मरणं रिष्टे ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः ।
रसायनतपोजप्यतत्परैर्वा निवार्यते ॥४॥

रिष्ट उत्पन्न होने पर मृत्यु निश्चित है ( तथापि ) ऐसा कहा जाता है कि निर्मल ब्राह्मणों से अथवा रसायन, तप और जप इनमें तत्पर ऐसे ब्राह्मणों से मृत्यु का निवारण हो सकता है ॥४॥

वक्तव्य—किल—यह शब्द यहाँ आगम, वार्ता या ऐतिह्य इस अर्थ से प्रयुक्त हुआ है और उसका अर्थ 'ऐसा कहा जाता है, ऐसा शास्त्र में प्रतिपादित किया है' इत्यादि होता है । वार्तासंभाव्ययोः किल । ( अमर ) । किलशब्दोऽत्रागमार्थं सूचयति, एवं किल आगमे प्रतिपादितमित्यर्थः । ( डल्हण ) । अमलैः—मलरहित । मल का अर्थ मानस दोष । रागद्वेषादि मानस दोषों से निर्मुक्त । रसायनपराः—यज्जराव्याधिविध्वंसि भेषजं तद्रसायनम् । इस प्रकार स्वभावव्याधिनिवारक औषधिचिंतक । आत्रेय महर्षि के मतानुसार रिष्ट और मरण का अव्यभिचार होता है परंतु महर्षि सुश्रुत आगम प्रामाण्य मानते हुए दोनों में व्यभिचार होने की संभावना पर विश्वास करते हैं ।

नक्षत्रपीडा बहुधा यथा कालं विपच्यते।
तथैवारिष्टपाकं च ब्रुवते बहवो जनाः॥५॥

जैसे—(विशिष्ट) नक्षत्र (पर स्थित हुए ग्रहों की) पीड़ा विशिष्ट काल पर फलती है वैसे अरिष्ट का फल भी विशिष्ट काल पर होता है, ऐसा बहुत लोगों का मत है॥५॥

वक्तव्य—नक्षत्रपीडा—नक्षत्रविशेषग्रहावस्थान जन्यापीडा। कालात्—कालविशेषमाश्रित्य—द्वागायां नवमे सूर्ये सप्तमे च शनैश्वर। एकादशे गुरु शुक्रे मासमेकं न जीवति॥ अशुभे लग्नप्राप्त पञ्चाष्टमे निशाकर। शनैश्चरस्तु चतुर्थो द्विमासे मृत्युमृच्छति॥

असिद्धिमाप्नुयाल्लोके प्रतिकुर्वन् गतायुषः।
अतोऽरिष्टानि यत्नेन लक्षयेत् कुशलो भिषक्॥६॥

जिसकी आयु क्षीण हो गई है, उस मनुष्य की चिकित्सा करने से संसार में असिद्धि को प्राप्त हो जाता है। इसलिये कुशल वैद्य विशेष ध्यान देकर अरिष्टों का निरीक्षण करे॥६॥

वक्तव्य—असिद्धि—धर्मार्थ कामादि की हानि—स्वार्थं विद्यायशोहानिमुपक्रोशमसंग्रहम्। प्राप्नुयान्नियतं वैद्यो यस्माद्य समुपाचरेत्॥ (चरक)।

गन्धवर्णरसादीनां विशेषाणां स्वभावतः।
वैकृतं यत् तदाचष्टे व्रणिनः पक्वलक्षणम्॥७॥

गंधवर्ण रसादिक (प्रत्येक व्रण के दोष के अनुसार) जो विशेष भाव होते हैं, उनमें विकृति होने से व्रणी मनुष्य की मरणोन्मुखता समझनी चाहिये॥७॥

वक्तव्य—आदि—स्पर्श शब्द का भी समावेश आदि से होता है। स्वभावत—दोषों के स्वभाव के अनुसार। पक्वलक्षणम्—विनाशोन्मुखता।

कटुस्तीक्ष्णश्च विस्रश्च गन्धस्तु पवनादिभि।
लोहगन्धिस्तु रक्तेन व्यामिश्रः सान्निपातिकः॥८॥
लाजातसीतैलसमा किंचिद्विस्राश्च गन्धतः।
ज्ञेयाः प्रकृतिगन्धाः स्युरतोऽन्यद्गन्धवैकृतम्॥९॥

वात से कटु गंध, पित्त से तीक्ष्ण गंध, कफ से आम गंध, रक्त से लोह गंध और सन्निपात से मिश्र गंध आती है॥८॥ (वात पित्त से) लाजा गंध, (वात कफ से) अतसी तैल गंध और (पित्त कफ से) तिल तैल गंध आती है। ये तीनों द्वन्द्वज किंचित् आमगंधी होते हैं। ये गंध (दोषों के) स्वाभाविक गंध समझने चाहिये और इनसे विपरीत विकृत गंध समझना चाहिये॥९॥

मद्यागुर्वाज्यसुमन पद्मचन्दनचम्पकैः।
सगन्धा दिव्यगन्धाश्च मुमूर्षूणां व्रणाः स्मृताः॥१०॥
श्ववाजिमूषिकध्वाङ्क्षपूतिवल्लूरमत्कुणैः।
सगन्धाः पङ्कगन्धाश्च भूमिगन्धाश्च गर्हिताः॥११॥

(गंधविकृति—) मरणोन्मुख मनुष्य के व्रण मद्य, अगुरु, घृत, जाति (सुमन), कमल, चदन, चंपक इनके समान गंध युक्त (सगंध) और अलौकिक गंधयुक्त (दिव्यगंध) होते हैं॥१०॥ कुत्ता, घोड़ा, चूहा, कौआ (ध्वाङ्क्ष), पूययुक्त शुष्क मांस, खटमल इनके समान गंधयुक्त व्रण, कीचड़ के समान गंधयुक्त व्रण तथा भूमि के समान गंधयुक्त व्रण अति समझने चाहिये॥११॥

दूयन्ते वाऽपि दह्यन्ते भिषक् तान् परिवर्जयेत्॥१
कृष्णास्तु ये तनुस्रावा वातजा मर्मतापिनः।
स्वल्पामपि न कुर्वन्ति रुजं तान् परिवर्जयेत्॥१

जो पित्तज व्रण ईषत् कृष्ण (श्याम), कंजर और कटुक तुल्यवर्ण होते हुए भी दाह और चोष उत्पन्न नहीं करते उनको वैद्य त्याग दे॥१२॥ जो कफज व्रण कण्डूयुक्त, स्निग्ध श्वेतवर्ण, स्निग्ध होते हुए भी पीड़ा और दाह उत्पन्न करते हैं, उनको वैद्य त्याग दे॥१३॥ जो वातज व्रण कृष्णवर्ण अल्प स्रावयुक्त, मर्म पर होते हुए थोड़ी भी पीड़ा नहीं करते उनको त्यागना चाहिये॥१४॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में वातादि दोषयुक्त व्रणों की वर्णविकृति वर्णन की गई है। रसविकृति स्वसंवेद्य होने के कारण उसका वर्णन नहीं किया गया है। कङ्कुष्ठ—मुर्दासंगीरि पीलियाँ, उसारे रेवन्द, रेवाचिनी, Gamboge tree Garcinia morella। कुछ लोग कङ्कुष्ठ से पार्वतीय मृत्तिका मुर्दासंग भी मानते हैं। तान्—ऐसे विपरीतगंधयुक्त व्रणों से पीड़ित रोगियों को।

क्ष्वेडन्ति घुर्घुरायन्ते ज्वलन्तीव च ये व्रणाः।
त्वङ्मांसस्थाश्च पवनं सशब्दं विसृजन्ति ये॥१५॥

(शब्दविकृति—) जो व्रण खदखद, घुर्घुर इत्यादि ध्वनि करते हैं, जो जलनयुक्त प्रतीत होते हैं और त्वचा, मांस में होने पर भी शब्द के साथ वायु को छोड़ते हैं (उन्हें गर्हित समझना चाहिये)॥१५॥

वक्तव्य—पवनं विसृजन्ति—इसके लिये पीछे २५ वें अध्याय के १६ वें श्लोक का वक्तव्य देखो।

ये च मर्मस्वसंभूता भवन्त्यत्यर्थवेदनाः।
दह्यन्ते चान्तरत्यर्थं बहिः शीताश्च ये व्रणाः॥१६॥
दह्यन्ते बहिरत्यर्थं भवन्त्यन्तश्च शीतलाः।

(स्पर्शविकृति—) जो व्रण मर्मस्थान पर न होते हुए भी अत्यन्त पीड़ा करते हैं, भीतर से अत्यंत गरम और बाहर से ठंडे होते हैं तथा जो व्रण बाहर से गरम और भीतर से ठंडे होते हैं (उन्हें असाध्य समझना चाहिये)॥१६॥

शक्तिध्वजरथा कुन्तवाजिवारणगोवृषाः॥१७॥
येषु चाप्यवभासेरन् प्रासादाकृतयस्तथा।
चूर्णावकीर्णा इव ये भान्ति वा न च चूर्णिताः॥१८॥

(रूपविकृति—) शक्ति (आयुधविशेष), ध्वजा, भाला, घोड़ा, हाथी, गौ, वृषभ इनकी आकृति तथा राजमहल की आकृति जिसमें आभासित होती है और जो चूर्ण न छोड़ने

१ कालात् २ बहुधा ३ समासत

१ श्यामाकुङ्कुम० २ ०दीपन

र भी चूर्णों से अवकीर्ण हुए दिखाई देते हैं (ये व्रण असाध्य होते हैं) ॥१७-१८॥

मांसक्षयश्वासकासारोचकपीडिताः ।
प्रवृद्धपूयरुधिरा व्रणा येषां च मर्मसु ॥१९॥

जो व्रण प्राणक्षय ( Lowered vitality )' मांसक्षय, श्वास, कास, अरोचक इन (उपद्रवों) से युक्त होते हैं, जिनमें पूय और दुष्ट रक्त काफी होता है तथा जिनका अवस्थान मर्मों में होता है, ये व्रण (असाध्य होते हैं) ॥१९॥

क्रियाभिः सम्यगारब्धा न सिध्यन्ति च ये व्रणाः ।
वर्जयेत्तान् भिषक् प्राज्ञः संरक्षन्नात्मनो यशः ॥२०॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीयो नामाष्टाविंशतितमोऽध्यायः ॥२८॥

जो व्रण (प्रारंभ से ही), योग्य उपचारों से चिकित्सा होने पर अच्छे नहीं होते, उनको बुद्धिमान् वैद्य अपने यश की रक्षा करने के लिये त्याग दे ॥२०॥

वक्तव्य—इस अध्याय में शब्द, स्पर्श, रूप और गंध इन चार भावों का विवरण किया है। इनके सिवाय अनुक्त अशेष रिष्टों का संग्रह करने के लिये यह श्लोक लिखा गया है। जब शरीरगत धातुओं की प्राणशक्ति नष्ट हो जाती है, तब योग्य ओषधियों द्वारा चिकित्सा करने पर भी यश नहीं मिलता। इस विषय का विशेष विवरण आगे ३२ वें अध्याय के छठे श्लोक के वक्तव्य में किया गया है।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां विपरीताविपरीतव्रणविज्ञानीयो नामाष्टाविंशतितमोऽध्यायः ॥२८॥

---

# एकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो विपरीताविपरीतस्वप्ननिदर्शनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से विपरीताविपरीत स्वप्ननिदर्शनीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने कहा ॥१॥

दूतदर्शनसंभाषा वेषश्चेष्टितमेव च ।
ऋक्षं वेला तिथिश्चैव निमित्तं शकुनोऽनिलः ॥२॥
देशो वैद्यस्य वाग्देहमनसां च विचेष्टितम् ।
कथयन्त्यातुरगतं शुभं वा यदि वाऽशुभम् ॥३॥

दूत का दर्शन, संभाषण, वेष और चेष्टा, नक्षत्र, ( मध्याह्नादिक ) वेला, ( चतुर्थ्यादि ) तिथि, निमित्त, शकुन, वायु, वैद्य का देश, शारीरिक मानसिक और वाचिक चेष्टा ये रोगी के शुभ या अशुभ की सूचना देते हैं ॥२-३॥

पाषण्डाश्रमवर्णानां सपक्षाः कर्मसिद्धये ।
त एव विपरीताः स्युर्दूताः कर्मविपत्तये ॥४॥
नपुंसकं स्त्री बहवो नैककार्या असूयकाः ।
गर्दभोष्ट्ररथप्राप्ताः प्राप्ता वा स्युः परम्पराः ॥५॥
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ।

( अब दूतदर्शन के सम्बन्ध में कहते हैं— ) ( वेदबाह्य बौद्ध कापालिक इत्यादि ) नास्तिक मत, ( ब्रह्मचर्यादिक ) आश्रम, ( ब्राह्मणादि ) वर्ण इनमें से जिस मत, आश्रम या वर्ण का रोगी हो उसी मत, आश्रम या वर्ण का दूत होने से चिकित्सा में सफलता होती है और इससे विपरीत मत, आश्रम या वर्ण का होने से चिकित्सा में असफलता होती है ॥४॥ नपुंसक, स्त्री, अनेक दूत एक समय आये हुए, अनेक कार्यों के लिये आये हुए, निन्दक, गधों और ऊंटों के वाहन में आये हुए, ( एक के पीछे एक ) परंपरा से प्राप्त हुए ॥५॥ जो दूत वैद्य के पास आते हैं, उन्हें गर्हित समझना चाहिये।

वक्तव्य—पाषंड—पाखण्डवर्तिवेदनिन्दो व्रात्यविशेषः। (अरुणदत्त)। कर्मविपत्ति—चिकित्साऽनिष्फलत्व। प्राप्ता वा स्युः परम्पराः—वैद्य को जलदी बुलाने के लिये एक के पीछे एक इस क्रम से आये हुए।

पाशदण्डायुधधराः पाण्डुरेतरवाससः ॥६॥
आर्द्रजीर्णापसव्यैकमलिनोद्ध्वस्तवाससः[1] ।
न्यूनाधिकाङ्गा उद्विग्ना विकृता रौद्ररूपिणः ॥७॥

(अब दूतों के वेष के सम्बन्ध में लिखते हैं—) पाश, डंडा, शस्त्र धारण करने वाले, श्वेत रंग के अतिरिक्त इतर रंग के वस्त्र धारण करने वाले, गीले पुराने अपसव्य गंदे फटे हुए वस्त्र धारण करने वाले, ( शरीर का एकाध ) अवयव न्यून होने वाले, ( अंगुल्यादि एकाध ) अवयव अधिक होने वाले, उद्विग्नचित्त, ( लंगड़ा कुब्ज आदि ) विकृतशरीरी, भयानक रूप वाले ( दूत भी गर्हित समझने चाहिये ) ॥६-७॥

रूक्षनिष्ठुरवादाश्चाप्यमाङ्गल्याभिधायिनः[2] ।

( दूतसंभाषा के सम्बन्ध में लिखते हैं— ) रूक्ष, कठोर और अमांगलिक शब्द बोलने वाले दूत भी ( गर्हित समझने चाहिये )।

छिन्दन्तस्तृणकाष्ठानि स्पृशन्तो नासिकां स्तनम् ॥८॥
वस्त्रान्तानामिकाकेशनखरोमदशास्पृशः ।
स्रोतोवरोधहृद्गण्डमूर्धोरःकुक्षिपाणयः ॥९॥
कपालोपलभस्मास्थितुषाङ्गारकराश्च ये ।
विलिखन्तो महीं किंचिन्मुञ्चन्तो लोष्टभेदिनः ॥१०॥
तैलकर्दमदिग्धाङ्गा रक्तस्रगनुलेपनाः ।
फलं पक्वमसारं वा गृहीत्वाऽन्यच्च तद्विधम् ॥११॥
नखैर्नखान्तरं वाऽपि करेण चरणं तथा ।
उपानच्चर्महस्ता वा विकृतव्याधिपीडिताः ॥१२॥
वामाचारा रुदन्तश्च श्वासिनो विकृतेक्षणाः ।
याम्यां दिशं प्राञ्जलयो विषमैकपदे स्थिताः ॥१३॥
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ।

( अब दूतचेष्टित के सम्बन्ध में लिखते हैं— ) तृण और काष्ठ इनको तोड़ने वाले, नाक, स्तन, वस्त्र के सिरे, अनामिका अंगुलि, सिर के बाल, नख, शरीर के बाल, दाँत इनको छूने वाले, कर्णच्छिद्र ( स्रोत ), स्कंधदेश ( अवरोध ), हृदय,

[1] मलिनध्वस्तवाससः. [2] वक्तास्त्वमाङ्गल्या०.

कपोल, सिर, छाती और कुक्षि इनके ऊपर हाथ रखने वाले ॥८-९॥ ठिकरी, पत्थर, भस्म, हड्डी, भूसी, अंगार इनमें से कोई वस्तु हाथ में ऐंचे वाले, ( अपने नाखून से ) जमीन को खरोंचने वाले, ( हाथ में ) जो कुछ हो उसको छोड़ देने वाले, मिट्टी के ढेले को फोड़ने वाले ॥१०॥ तैल या कीचड़ शरीर पर मले हुए, लाल रंग की माला या तिलक धारण करने वाले, पका हुआ फल, निःसार फल या अन्य कोई क्षुद्र वस्तु हाथ में लिये हुए ॥११॥ नाखून से नाखून और हाथ से पांव रगड़ते हुए, हाथ में जूता लिये हुए, ( गलत्कुष्ठादि ) शरीर विकृत करने वाले रोगों से पीड़ित हुए ॥१२॥ अधम आचार करने वाले, रोते हुए, हाँफते हुए, विकृत नेत्र वाले, दक्षिण दिशा को अंजलि किये हुए, टेढ़े या एक पैर से खड़े हुए ॥१३॥ इस प्रकार के जो दूत वैद्य के पास आते हैं, उन्हें गर्हित समझना चाहिये।

दक्षिणाभिमुखं देशे त्वशुचौ वा हुताशनम् ॥१४॥
ज्वलयन्तं पचन्तं वा क्रूरकर्मणि चोद्यतम्।
नग्नं भूमौ शयानं वा वेगोत्सर्गेषु वाऽशुचिम् ॥१५॥
प्रकीर्णकेशमभ्यक्तं स्विन्नं विक्लवमेव वा।
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः ॥१६॥

( अब वैद्य के शारीरिक मानसिक चेष्टा के सम्बन्ध में लिखते हैं— ) दक्षिणाभिमुख, अशुद्ध स्थान में बैठा हुआ, अग्नि ॥१४॥ जलाता हुआ या कोई वस्तु पकाता हुआ, ( पशुवधादि ) क्रूरकर्म में उद्यत हुआ, नंगा, भूमि पर लेटा हुआ, ( मलमूत्रादि ) वेगोत्सर्ग से अशुद्ध हुआ ॥१५॥ बाल बिखरा हुआ, तैल का अभ्यंग किया हुआ, स्वेदित और विह्वल हुआ ऐसे वैद्य के पास जो दूत जाते हैं, उन दूतों को भी गर्हित समझना चाहिये ॥१६॥

वैद्यस्य पैत्र्ये दैवे वा कार्ये चोत्पातदर्शने।
मध्याह्ने चार्धरात्रे वा सन्ध्ययोः कृत्तिकासु च ॥१७॥
आर्द्राश्लेषामघामूलपूर्वासु भरणीषु च।
चतुर्थ्यां वा नवम्यां वा षष्ठ्यां सन्धिदिनेषु च ॥१८॥
वैद्यं य उपसर्पन्ति दूतास्ते चापि गर्हिताः।

( अब वेला, नक्षत्र और तिथि इनके सम्बन्ध में लिखते हैं— ) जब वैद्य ( श्राद्धादि ) पितृकार्य, ( हवनादि ) दैवकार्य करता हो, ( उल्कापात भूमिकम्पादि ) उत्पात दर्शन के समय, मध्याह्न, अर्धरात्र, प्रभात और सायंकाल के सन्धिकाल इन समय में (जो दूत आते हैं, उन्हें गर्हित समझना चाहिये)। कृत्तिका ॥१७॥ आर्द्रा, आश्लेषा, मघा, मूल, पूर्वा, ( पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़ा, पूर्वाभाद्रपदा ), भरणी इन नक्षत्रों में ( जो दूत आते हैं, उन्हें गर्हित समझना चाहिये )। चतुर्थी, नवमी अथवा षष्ठी और ( पौर्णिमा, अमावस्या, प्रतिपद् इत्यादि ) सन्धि दिनों में ॥१८॥ जो दूत वैद्य के पास आते हैं, उन्हें भी गर्हित समझना चाहिये।

स्विन्नाभितप्ता मध्याह्ने ज्वलनस्य समीपतः ॥१९॥
गर्हिताः पित्तरोगेषु दूता वैद्यमुपागताः।
न एव कफरोगेषु कर्मसिद्धिकराः स्मृताः ॥२०॥
एतेन शेषं व्याख्यातं बुद्ध्वा संविभजेत्तु तत्।
रक्तपित्तातिसारेषु प्रमेहेषु तथैव च।
प्रशस्तो जलरोधेषु दूतवैद्यसमागमः।
विज्ञायैवं विभागं तु शेषं बुध्येत पण्डितः ॥

पसीने से तर हुए, तप्त, मध्याह्न के समय, तथा अग्नि समीप से ॥१९॥ जो दूत वैद्य के पास आते हैं, उन्हें पित्त रोगों में निंदित समझना चाहिये। परंतु कफ के रोगों में ही दूत चिकित्सा की सिद्धि सूचित करते हैं ॥२०॥ इस से अनुक्त बातों का व्याख्यान समझकर अन्य स्थानों अपनी बुद्धि से शुभाशुभ का विचार जानना चाहिये। पित्त, अतिसार तथा प्रमेह रोगों में ॥२१॥ जहाँ पानी हुआ हो, ऐसे स्थान में वैद्य और दूत का समागम श्रेष्ठ है। इससे अनुक्त बातें बुद्धिमान् वैद्य जान ले ॥२२॥

वक्तव्य—एतेन शेषं व्याख्यातम्—तद्यथा—पानीयकर्म समीपस्थमनिशीतस्त्वथ प्रत्युपसि श्लेष्मामयेऽशुभ। पित्तमये शुभ। (अष्टाङ्गसंग्रह)। वातरोगे परुषरूक्षसिकतापाषाणशर्करविशिष्टे देशे काले मध्याह्ने दूतोऽशुभ। विपरीतस्तु शुभ। (अष्टाङ्गसंग्रह)। जलरोधेषु—जहाँ जल का प्रवाह रोकने के लिये बनाया गया है, ऐसे स्थान में। किंवा आगे चरकसंहिता जो श्लोक दिया है, उसके अनुसार 'मेघ बरस कर [illegible] के समय में' ऐसा भी अर्थ हो सकता है। अष्टाङ्गसंग्रह केवल प्रथम अर्थ ही दिया है—तथा सेतुभङ्गे छर्दिमेहातिसारे ष्वशुभ सेतुबन्धे तु शुभ शेष बुध्येत—यथा उदावर्ते, मूत्र इत्यादि अवरोधक रोगों में जल प्रवाह युक्त स्थानों में [illegible] मेघ बरसते समय में दूत का आना शुभकारक होगा। दूत-वैद्य समागम के संबंध में रोगों की दृष्टि से जो शुभा स्थान और काल बतलाये गये हैं, उनका सामान्य ग्रहण के लिये चरकसंहिता में निम्न सुन्दर श्लोक दिया है—वि सामान्यगुणे देशे कालेऽथवा भिषक्। दूतमभ्यागतं दृष्ट्वा मधुरं पाचरेत्।

शुक्लवासाः शुचिर्गौरः श्यामो वा प्रियदर्शनः।
स्वस्यां जातौ स्वगोत्रो वा दूतः कार्यकरः स्मृतः ॥
गोयानेनागतस्तुष्टः पादाभ्यां शुभचेष्टितः।
स्मृतिमान् विधिकालज्ञः स्वतन्त्रः प्रतिपत्तिमान् ॥
अलंकृतो मङ्गलवान् दूतः कार्यकरः स्मृतः।
स्वस्थं प्राङ्मुखमासीनं समे देशे शुचौ शुचिम् ॥
उपसर्पति यो वैद्यं स च कार्यकरः स्मृतः।

जो दूत शुक्ल उज्ज्वल वस्त्र पहना हुआ, पवित्र, गौरवर्ण सांवला, देखने में मनोहर और रोगी की अपनी जाति अथ गोत्र का हो वह कार्यसिद्धि करने वाला होता है ॥२३॥ (या अन्य शुभ पशु की) गाड़ी से आया हुआ, संतुष्ट, पैदल आया हुआ, शुभ चेष्टा करने वाला, जिसकी स्मृ उत्तम है ऐसा, शास्त्रविधि और काल (के अनुसार कैसा वर्तन करना चाहिये इस) को जानने वाला, स्वतंत्र, प्रगल्भ बुद्धि का ॥२४॥ अलंकृत, मंगलकारक ऐसा दूत कार्यसिद्धि

१ धृतिमान्

होता है। अब वैद्य स्वस्थ, पूर्वाभिमुख, नग्न और पवित्र देश में शुद्ध होकर बैठा हुआ हो ॥२५॥ ऐसे समय उसके पास जो दूत जाता है, वह कार्यसिद्धिकर होता है।

वक्तव्य—चरकसंहिता में प्रशस्त दूत के निम्न लक्षण दिये हैं—स्वाचारं हृष्टमव्यंगं यशस्यं शुक्लवाससम्। अमुण्डजटिलं दूतं जातिवेशक्रियासमम् ॥ अनुष्ट्रारयानस्थमसंध्यायामवेदपु न। दूतं प्रशस्तमव्यग्रं निर्दिशेदागतं भिषक् ॥ अब इसके आगे शुभाशुभ शकुन वर्णन करते हैं—

मांसोदकुम्भातपत्रविप्रवारणगोवृषाः ॥२६॥
शुक्लवर्णाश्च पूज्यन्ते प्रस्थाने दर्शनं गताः।
स्त्री पुत्रिणी सवत्सा गौर्वर्धमाना स्वलंकृता ॥२७॥
कन्या मत्स्याः फलं चामं स्वस्तिकं मोदका दधि।
हिरण्याक्षतपात्रं वा रत्नानि सुमनो नृपः ॥२८॥
अप्रशान्तोऽनलो वाजी हंसश्चाषः शिखी तथा।

मांस, जलपूर्ण घड़ा, छत्र, ब्राह्मण, हाथी, गौ, वृषभ ॥२६॥ और श्वेत वस्तु इनका प्रस्थान के समय दर्शन शुभ होता है। अपने बालक के सहित स्त्री, अपने बछड़े के सहित गौ, यौवनावस्था में पहुँची हुई अलंकार युक्त ॥२७॥ कुमारिका, मत्स्य, कच्चे फल, स्वस्तिक, मोदक, दही, सुवर्ण, अक्षतपूर्ण पात्र, रत्न, पुष्प, राजा ॥२८॥ जलती हुई अग्नि, घोड़ा, हंस, चापपक्षी तथा मयूर (इनका भी प्रस्थान के समय दर्शन शुभ होता है)।

वक्तव्य—मांस—सद्योमांस। उदकुंभ—जलपूर्णकुंभ—रत्नानां पूर्णकुंभानाम् (चरक)। वर्धमाना—जिनके शरीर पर यौवन खिलने लगा है—कन्यानां वर्धमानानाम् (चरक)। इसके निम्न अर्थ भी किये गये हैं—(१) शराव (डल्हण)।(२) अंकारोपितं कुमारं कुमारीं वा वर्धमानमाहुः। (चक्र)। (३) अलंकारविशेष। (इन्दु)। शुक्लवर्णाः कार्पासास्थितकभस्मक्षारादिव्यतिरिक्ताः सुमनोदध्यक्षतमौक्तिकादयः पदार्थाः। (डल्हण)। स्वस्तिक—(स्वस्ति शुभाय यत् तत्) स्वस्तिकचिह्न, तण्डुल पिष्ट। मुक्तादामविशेषः, अन्ये स्वस्तिकं स्वस्तिकाकारं दूर्वाशकलमण्डितं धवलं दर्पणसक्तं मृण्मयं गोमयकृतं वा मङ्गल्यमवतारणकार्ये कुर्वते मांगलिकक्रतस्त्रियः। (डल्हण)। अक्षता—लाजा (डल्हण)। यवाः, अखण्डितास्तण्डुला इत्यन्ये, धान्यमेवार्द्रदिनमक्षतशब्दवाच्यमित्यपरे (अरुणदत्त)।

ब्रह्मदुन्दुभिजीमूतशङ्खवेणुरथस्वनाः ॥२९॥
सिंहगोवृषनादाश्च ह्रेषितं गजबृंहितम्।
शस्तं हंसरुतं नृणां कौशिकं चैव वामतः ॥३०॥
प्रस्थाने यायिनः श्रेष्ठा वाचश्च हृदयङ्गमाः।
पत्रपुष्पफलोपेतान् सक्षीरान्नीरुजो द्रुमान् ॥३१॥
आश्रिता वा नभोवेश्मध्वजतोरणवेदिकाः।
दिक्षु शान्तासु वक्तारो मधुरं पृष्ठतोऽनुगाः ॥३२॥
वामा वा दक्षिणा वाऽपि शकुनाः कर्मसिद्धये।

वेदध्वनि, नगारा, मेघ, शङ्ख, वंशी, रथ इनकी ध्वनि ॥२९॥ तथा सिंह, गौ, बैल का शब्द घोड़े का हिनहिना, हाथी की आवाज, हंस का शब्द और बाँयें को उल्लू का शब्द इनको मनुष्यों के प्रस्थान में शुभ समझना चाहिये ॥३०॥ तथा राजभवन में जाने वाले लोग और श्रेष्ठ तथा हृदयंगम वाणी भी प्रस्थान के समय शुभ होती है। पत्र, पुष्प, फल युक्त रसदार नीरोग वृक्षों पर ॥३१॥ बैठे हुए, आकाश में उड़ते हुए, गृह, ध्वजा, तोरण, वेदिका इन पर स्थित हुए, शांत दिशाओं में मधुर आवाज करने वाले, पीछे से आने वाले ॥३२॥ तथा बाँये अथवा दाहिनी तरफ से आने वाले पक्षी कार्यसिद्धिसूचक होते हैं।

शुष्केऽशनिहतेऽपत्रे वल्लीनद्धे सकण्टके ॥३३॥
वृक्षेऽथवाऽश्मभस्मास्थिविट्तुषाङ्गारपांशुषु।
चैत्यवल्मीकविषमस्थिता दीप्तखरस्वराः ॥३४॥
पुरतो दिक्षु दीप्तासु वक्तारो नार्थसाधकाः।

सूखे हुए, बिजली के मारे हुए, पत्र रहित, बेल से जकड़े हुए, कंटक युक्त ॥३३॥ वृक्ष पर अथवा पत्थर, भस्म, अस्थि, विष्ठा, तुष, कोयला, धूलि, चैत्य, वल्मीक, विषम स्थान इन पर बैठे हुए, उग्र कर्कश शब्द करते हुए ॥३४॥ तथा (तीव्र आतप के कारण) दिशाएँ जब प्रदीप्त हों उस समय संमुख बोलने वाले पक्षी अर्थसाधक नहीं होते।

पुन्नामानः खगा वामाः स्त्रीसंज्ञा दक्षिणाः शुभाः ॥३५॥
दक्षिणाद्वामगमनं प्रशस्तं श्वशृगालयोः।
वामं नकुलचाषाणां नोभयं शशसर्पयोः ॥३६॥
भासकौशिकयोश्चैव न प्रशस्तं किलोभयम्।
दर्शनं वा रुतं चापि न गोधाकृकलासयोः ॥३७॥

पुँलिंगी पक्षी बाँयें को और स्त्रीलिंगी पक्षी दाहिने को शुभदायक होते हैं ॥३५॥ कुत्ते और गीध का दाहिने से बाँयें को जाना शुभ होता है। नकुल और चाप पक्षी इनका (दक्षिण की अपेक्षा) वामगमन (अधिक) प्रशस्त होता है। खरगोश और सर्प इनका दोनों तरफ को भी गमन प्रशस्त नहीं है ॥३६॥ भास पक्षी और उल्लू इनका भी दोनों तरफ को गमन प्रशस्त नहीं है और गोधा तथा गिरगिट इनका दर्शन और शब्द शुभ नहीं है ॥३७॥

दूतैरनिष्टैस्तुल्यानामशस्तं दर्शनं नृणाम्।
कुलत्थतिलकार्पासतुषपाषाणभस्मनाम् ॥३८॥
पात्रं नेष्टं तथाऽङ्गारतैलकर्दमपूरितम्।
प्रसन्नेतरमद्यानां पूर्णं वा रक्तसर्षपैः ॥३९॥
शवकाष्ठपलाशानां शुष्काणां पथि सङ्गमाः।
नेष्यन्ते पतितान्तस्थदीनान्धरिपवस्तथा ॥४०॥
मृदुः शीतोऽनुकूलश्च सुगन्धिश्चानिलः शुभः।
खरोष्णोऽनिष्टगन्धश्च प्रतिलोमश्च गर्हितः ॥४१॥

अनिष्ट दूतों के समान अन्य (अनिष्ट) मनुष्यों के दर्शन (भी) अशुभ होते हैं। कुलथी, तिल, कपास (के पदार्थ), तुष, पत्थर, भस्म तथा ॥३८॥ कोयला, तैल और कीचड़ इनसे भरा पात्र शुभ नहीं है अथवा प्रसन्ना के अतिरिक्त अन्य सब

१ वर्धमानमलंकृता. २ सुमना.

प्रकार के मर्चों से या लाल सरसों से भरा हुआ पात्र शुभ नहीं है ॥३९॥ शव (जलाने के लिये) सूखी लकड़ी और पत्ती (लिये हुए मनुष्य), तथा दुराचारी, चाण्डाल, दीन, अंधे और शत्रु इनका मार्ग में संगम होना भी अनिष्ट है ॥४०॥ कोमल, शीतल, अनुकूल तथा सुगंधित वायु शुभ होती है और तीक्ष्ण, गरम, दुर्गंधित तथा विरुद्ध दिशा की वायु अशुभ होती है ॥४१॥

ग्रन्थ्यर्बुदादिषु सदा छेदशब्दस्तु पूजितः ।
विद्रध्युदरगुल्मेषु भेदशब्दस्तथैव च ॥४२॥
रक्तपित्तातिसारेषु रुद्धशब्दः प्रशस्यते ।
एवं व्याधिविशेषेण निमित्तमुपधारयेत् ॥४३॥
तथैवाक्रुष्टहाकष्टमाक्रन्दरुदितस्वनाः ।
छर्द्यां वातपुरीषाणां शब्दो वै गर्दभोष्ट्रयोः ॥४४॥

ग्रंथि, अर्बुद, आदि रोगों में सर्वदा छेदवाचक शब्द शुभ होता है। विद्रधि, उदर गुल्म इनमें भेद अर्थवाचक शब्द शुभ होता है ॥४२॥ रक्त पित्त, अतिसार इनमें अवरोधवाचक शब्द शुभ होता है। इस प्रकार विशिष्ट व्याधियों में (विशिष्ट शुभ सूचक) निमित्त समझना चाहिये ॥४३॥ ऐसे ही आक्रोश (जोर से चिल्लाना), हा कष्ट (हाय हाय करके दुःख के शब्द), आक्रन्द (जोर से रोना), रोने के शब्द तथा वमन, अपान वायु और पुरीष का शब्द तथा गधे का और ऊँट का शब्द (ये वैद्य के चिकित्सार्थ आने के समय शुभ नहीं है) ॥४४॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में व्याधि के अनुसार विशेष तथा सामान्य वाचिक शुभाशुभ निमित्त वर्णन किये हैं। इससे यह मालूम होता है कि जिस रोग में चिकित्सानुकूल शब्द सुनाई देते हैं उसके लिये उन्हें शुभ समझना चाहिये और इससे विपरीत को अशुभ समझना चाहिये। अष्टांगसंग्रह में निम्न शब्दनिमित्त अधिक वर्णन किये हैं—अश्मर्युदरादिषु प्रवर्तन शब्द'। सर्वत्रैव च स्थिरस्थावरवर्धमानशान्तावल्गुक्षेमशिवादयः शब्दाः शब्दवादित्रस्वराश्च श्रेष्ठाः'। क्षतहतापनिराक्रोशापहारच्छेदभेददाहहाहा प्रतिषेधादिशब्दाः चिकित्साप्रतिषेधाय। इन्दु अपनी टीका में निम्न निमित्त वर्णन करते हैं—यथा पाण्डुरोगे शुक्लशब्दः। कासे शब्दः। श्वासे छिन्न।

प्रतिषिद्धं तथा भग्नं क्षुतं स्खलितमाहतम् ।
दौर्मनस्यं च वैद्यस्य यात्रायां न प्रशस्यते ॥४५॥
प्रवेशेऽप्येतदुद्देशादवेक्ष्यं च तथाऽऽतुरे ।
प्रतिद्वारं गृहे वाऽस्य पुनरेतन्न गण्यते ॥४६॥
केशभस्मास्थिकाष्ठाश्मतुषकार्पासकण्टकाः ।
खट्वोर्ध्वपादा मद्यापो वसा तैलं तिलास्तृणम् ॥४७॥
नपुंसकव्यङ्गभग्ननग्नमुण्डासिताम्बराः ।
प्रस्थाने वा प्रवेशे वा नेष्यन्ते दर्शनं गताः ॥४८॥

(चिकित्सार्थ) यात्रा करते समय वैद्य को (किसी ने आने के लिये) मना करना, शरीर में कहीं भग्न होना (या कोई चीज भग्न होना), छींक आना, हाथ पैर से कोई चीज गिर जाना, आघात होना, विमनस्कता होना इत्यादि शुभ नहीं हैं ॥४५॥ संक्षेप से रोगी के घर में (प्रथम) प्रवेश करते समय [इस] प्रकार (के शुभाशुभ) लक्षणों को देखना चाहिये। प्रवेश करने के पश्चात् प्रत्येक दरवाजे पर इनका विचार की आवश्यकता नहीं है ॥४६॥ केश, भस्म, अस्थि पत्थर, तुष, कपास (के पदार्थ), कंटक, ऊपर पाँव [की] खटिया, मद्य, चरबी, तैल, तिल, घास फूस, ॥४७॥ न[पुंसक], एकाध अवयव व्यंग होने वाला, एकाध अवयव टूटा नंगा, सिर मुंडा हुआ, काले वस्त्र धारण किया हुआ [इनका] दर्शन वैद्य को घर से प्रस्थान करते समय तथा रोगी [के घर] में प्रवेश करते समय शुभ नहीं है ॥४८॥

भाण्डानां संकरस्थानां स्थानात् संचरणं तथा ।
निखातोत्पाटनं भङ्गः पतनं निर्गमस्तथा ।
वैद्यासनावसादो वा रोगी वा स्यादधोमुखः ।
वैद्यं संभाषमाणोऽङ्गं कुड्यमास्तरणानि वा ।
प्रमृज्याद्वा धुनीयाद्वा करौ पृष्ठं शिरस्तथा ।
हस्तं चाकृष्य वैद्यस्य न्यसेच्छिरसि चोरसि ।
यो वैद्यमुन्मुखः पृच्छेदुन्मार्ष्टि स्वाङ्गमातुरः ।
न स सिध्यति वैद्यो वा गृहे यस्य न पूज्यते ।
भवने पूज्यते वाऽपि यस्य वैद्यः स सिध्यति ।
शुभं शुभेषु दूतादिष्वशुभं ह्यशुभेषु च ।
आतुरस्य ध्रुवं तस्माद् दूतादीन् लक्षयेद्भिषक् ।

(रोगी के घर में) इकट्ठे धरे [illegible] पात्रों का गिरना, [गड़ी हुई वस्तु] को खोदना, कोई वस्तु उखाड़ना, टूटना या गिर पड़[ना], (मांगलिक) पदार्थों का घर से बाहर आना (ये भी शुभ नहीं हैं) ॥४९॥ वैद्य के आसन का टूटना अथवा रोगी [का] [नीचे] को मुख किये हुए सोना, वैद्य से बातचीत करते समय [अङ्ग] भित्ति, बिछौना ॥५०॥ हाथ, पीठ, सिर इनको रोगी का [पोंछना] या हिलाना और वैद्य का हाथ खींचकर अपने सिर या [छाती] पर रखना ॥५१॥ (ये भी निमित्त शुभ नहीं हैं) जो रो[गी] ऊपर को मुख करके वैद्य से प्रश्न करता है अथवा अपने [अङ्ग] को साफ करता है तथा जिसके घर वैद्य का पूजन नहीं होता वह रोगी सिद्धि को प्राप्त नहीं होता ॥५२॥ जिस[के] घर में वैद्य का पूजन होता है, [illegible] रोगी सिद्धि को प्राप्त [होता] है। दूत आदि शुभ होने से शुभ और अशुभ होने से अशुभ फल ॥५३॥ रोगी के लिये आवश्यक होता है। इसलिये वैद्य दूतादिकों का परीक्षण करे।

वक्तव्य—ऊर्ध्वपादा—ऊर्ध्वगा पादा येषाम् (इन्दु)। ऊर्ध्व पाद इत्यत्रास्यो गजाकृति पशुभेद (डारायनचन्द्र)। संकरस्थानां— संकीर्यन्ते भाण्डान्यत्रेति संकरो भाण्डागार, तत्रस्थानां भाण्डानां संचरणं पतनम्, चरकेऽपि उक्तम्—आतुरस्य गृहे यस्य भिद्यन्ते वा पतन्ति वा। अतिमात्रममत्राणि दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥ (इन्दु चन्द्र)। निर्गम—दधि घृत लाजापुष्पादिक मंगल पदार्थों का घर से बाहर जाना—प्रवेशे चातुरगृहात् पूर्वोक्तमांगल्यनिर्गम (अष्टांगसंग्रह)। प्रवेशे पूर्णकुम्भाग्निमृद्वीजफलघृतादिरत्र। इत्यादि रत्नरेखानां विनिर्दिशेत् ॥ (चरक)।

१ अमृण्डा।

स्वप्नानतः प्रवक्ष्यामि मरणाय शुभाय च ॥५४॥
सुहृदो यांश्च पश्यन्ति व्याधितो वा स्वयं तथा।

अब इसके बाद मरणसूचक या शुभसूचक स्वप्नों को वर्णन करते हैं ॥५४॥ जिन्हें रोगी के मित्र तथा रोगी स्वयं देखे।

वक्तव्य—निद्रितावस्था में ही स्वप्न उत्पन्न हो सकते हैं। जब इन्द्रिय तथा मन क्लान्त होकर बाह्य विषयों से पूर्ण निवृत्त हो जाते हैं, तब निद्रा उत्पन्न होती है। निद्रा में मन निरिन्द्रिय प्रदेश में अवस्थित होता है—यदा तु मनसि क्लान्ते कर्मात्मानः क्लमान्विताः। विषयेभ्यो निवर्तन्ते तदा स्वपिति मानवः॥ (चरक)। परन्तु जब केवल इन्द्रियों की विषयों से निवृत्ति होती है और मन अनिवृत्त होता है, उस समय मन कार्य पर होने के कारण मनुष्य निद्रितावस्था में नाना प्रकार के स्वप्न देखा करते हैं—सर्वेन्द्रियव्युपरतौ मनोऽनुपरतं यदा। विषयेभ्यस्तदा स्वप्नं नानारूपं प्रपश्यति॥ (अष्टांगसंग्रह)। नातिप्रसुप्तः पुरुषः सफलानफलानपि। इन्द्रियेशेन मनसा स्वप्नान् पश्यत्यनेकधा॥ (चरक)। मन दोषपूर्ण होने से स्वप्न दिखाई देते हैं। ये स्वप्न सात प्रकार के होते हैं—मनोवहानां पूर्णत्वाद्दोषैरतिबलैस्त्रिभिः। स्रोतसां दारुणान् स्वप्नान् काले पश्यति दारुणे॥ दृष्टं श्रुतानुभूतं च प्रार्थितं कल्पितं तथा। भाविकं दोषजं चैव स्वप्नं सप्तविधं विदुः॥ (चरक)। इन सात प्रकार के स्वप्नों का विवरण अरुणदत्त अपनी टीका में करते हैं—(१) यच्चक्षुषा जाग्रदवस्थायां किंचिद् वस्तुजातं दृष्ट्वा तदानीं सुप्तावस्थायां तादृशं वस्तुजातं संवित्तिरूपतयाऽनुभूयते स 'दृष्ट' उच्यते॥ (२) यच्च शब्दमात्रेण वस्तुजातं श्रोत्रेन्द्रियेण गृह्यते तदिदानीं सुप्तावस्थायां तादृक्संवित्तिरूपतयाऽनुभूयते स 'श्रुत' उच्यते॥ (३) यस्तु जाग्रदवस्थायां यथायथमिन्द्रियैरनुभूयते [illegible]वस्थायां तादृगन्तःसंवित्तिरूपतयाऽनुभूयते सोऽनुभूत' उच्यते॥ [illegible] यस्मिन् दृष्टे श्रुतेऽनुभूते वा यत्पूर्वं जाग्रदवस्थायां वस्तुजातं [illegible]ऽभ्यर्थ्यते तथैव च सुप्तावस्थायामन्तःसंवित्तिरूपतयाऽनुभूयते [illegible]प्रार्थित' उच्यते॥ (५) यस्तु षड्भिः प्रत्यक्षानुमानादिभिर्न दृष्टो [illegible]पि श्रुतो नाप्यनुमतो दृष्टश्रुतानुभूतत्वाभावादेव न च प्रार्थितोऽपि तु [illegible]लं मनसा यथेच्छमुत्प्रेक्ष्य यत्किंचनरूपाभिः कल्पनाभिः कल्पितो [illegible]दवस्थायां वस्तुजातान्तःसंवित्तावुपारूढस्तदानीं सुप्तावस्थायां [illegible]गनुभूयते स 'कल्पितः'॥ (६) यश्च दृष्टश्रुतादिभ्यः स्वप्नेभ्योऽन्यो [illegible]क्षणः स्वप्नो यथा दृश्यते सुप्तावस्थायामुत्तरकाले तथैव स्वप्नदर्शिना [illegible]ण तन्मुखावगततदर्थैरपि प्रत्यक्षतो दृश्यते स 'भाविकः'॥ (७) [illegible]जः स स्वप्नो यो वातजः पित्तजः कफजो वा यथायथं दोषाणामनुरू[illegible]न्तःसंवित्तावनुभूयते स 'दोषज' उच्यते॥ इनमें से पहले पांच [illegible]कार के स्वप्न, यथाप्रकृति दोषज स्वप्न (जैसे पित्तप्रकृति [illegible] पित्तानुकूल स्वप्न), दिवास्वप्न, विस्मृतस्वप्न, अतिदीर्घस्वप्न, [illegible]तिलघुस्वप्न ये निष्फल होते हैं—तेष्वाद्या निष्फलाः पञ्च यथास्व[illegible]कृतिर्दिवा। विस्मृतो दीर्घह्रस्वोऽति। (अष्टांगहृदय)। यहाँ भी [illegible]गे 'यथास्वं प्रकृतिस्वप्नो विस्मृतो विहतस्था। चिन्ताकृतो दिवादृष्टो [illegible]वन्त्यफलदास्तु ते॥' ऐसा लिखा है। रात्रि के पहले प्रहर में [illegible]खा हुआ स्वप्न अल्पफल होता है परन्तु स्वप्न देखने के पश्चात् [illegible]दि पुनर्निद्रा न मिले तो वह स्वप्न महाफल करने वाला होता [illegible]। अशुभ स्वप्न देखने के पश्चात् यदि उसी समय दूसरा शुभ सूचक स्वप्न देखा जाय तो पहले का अशुभ फल नष्ट होकर शुभ ही फल मिलता है—दृष्टः प्रथमरात्रे यः स्वप्नः सोऽल्पफलो भवेत्। न स्वपेद्यः पुनर्दृष्ट्वा स सद्यः स्यान्महाफलः॥ अकल्याणमपि स्वप्नं दृष्ट्वा तत्रैव यः पुनः। पश्येत् सौम्यं शुभाकारं तस्य विद्यात् शुभं फलम्॥ (चरक)। इन नियमों के अनुसार शुभाशुभ स्वप्नों की निष्फलता, अल्पफलता अथवा महाफलता समझनी चाहिये।

स्नेहाभ्यक्तशरीरस्तु करभव्यालगर्दभैः ॥५५॥
वराहैर्महिषैर्वाऽपि यो यायाद्दक्षिणामुखः।
रक्ताम्बरधरा कृष्णा हसन्ती मुक्तमूर्धजा ॥५६॥
यं वा कर्षति बद्ध्वा स्त्री नृत्यन्ती दक्षिणामुखम्।
अन्तावसायिभिर्यो वाऽऽकृष्यते दक्षिणामुखः ॥५७॥
परिष्वजेरन् यं वाऽपि प्रेताः प्रव्रजितास्तथा।
मुहुराघ्रायते यस्तु श्वापदैर्विकृताननैः ॥५८॥
पिबेन्मधु च तैलं च यो वा पङ्केऽवसीदति।
पङ्कप्रदिग्धगात्रो वा प्रनृत्येत् प्रहसेत्तथा ॥५९॥
निरम्बरश्च यो रक्तां धारयेच्छिरसि स्रजम्।
यस्य वंशो नलो वाऽपि तालो वोरसि जायते ॥६०॥
यं वा मत्स्यो ग्रसेद्यो वा जननीं प्रविशेन्नरः।
पर्वताग्रात् पतेद्यो वा श्वभ्रे वा तमसाऽऽवृते ॥६१॥
ह्रियते स्रोतसा यो वा यो वा मौण्ड्यमवाप्नुयात्।
पराजीयेत वध्येत काकाद्यैर्वाऽभिभूयते ॥६२॥
पतनं तारकादीनां प्रणाशं दीपचक्षुषोः।
यः पश्येद्देवतानां च (वा) प्रकम्पमवनेस्तथा ॥६३॥
यस्य छर्दिर्विरेको वा दशनाः प्रपतन्ति वा।
शाल्मलीं किंशुकं यूपं वल्मीकं पारिभद्रकम् ॥६४॥
पुष्पाढ्यं कोविदारं वा चितां वा योऽधिरोहति।
कार्पासतैलपिण्याकलोहानि लवणं तिलान् ॥६५॥
लभेताश्नीत वा पक्वमन्नं यश्च पिबेत् सुराम्।
स्वस्थः स लभते व्याधिं व्याधितो मृत्युमृच्छति ॥६६॥

(तैलादिक) स्नेह से शरीर अभ्यंग करके जो ऊँट, हिंस्र पशु, गधा ॥५५॥ अथवा सूकर, महिष इनके साथ (या इन पर सवार) होकर दक्षिणाभिमुख गमन करता है। लाल वस्त्र परिधान की हुई, कृष्णवर्णा, हँसती हुई, मुक्तकेशा ॥५६॥ ऐसी स्त्री जिसको बाँधकर दक्षिण दिशा की ओर नृत्य करती हुई खींचती है। अथवा जो मनुष्य अन्त्यजों से दक्षिण दिशा की ओर खींचा जा रहा है ॥५७॥ मृत मनुष्य अथवा संन्यासी जिसको आलिंगन करते हैं, अथवा जिसको बार बार (व्याघ्रादिक) भयानक मुख वाले श्वापद सूँघते हैं ॥५८॥ जो मधु और तैल पीता है, कीचड़ में फँस जाता है, शरीर पर कीचड़ मल कर नाचता है, तथा हँसता है ॥५९॥ जो नंगा होकर शिर पर लाल रंग की माला धारण करता है, अथवा जिसकी छाती पर बाँस, नल अथवा तालवृक्ष आदि उगता है ॥६०॥ जिसको मत्स्य भक्षण करता है, जो माता के उदर में प्रवेश करता है, जो पर्वत के शिखर से गिरता है अथवा

१ वाऽऽकर्षति. २ मूर्धन्याघ्रायते. ३ योऽधिरोहति मानवः.

स दीर्घायुरिति ज्ञेयस्तस्मै कर्म समाचरेत् ॥८१॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विपरीताविपरीतस्वप्ननिदर्शनीयो नामैकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥२९॥

अब इसके आगे शुभदायक स्वप्नों का दर्शन वर्णन करते हैं। जो मनुष्य स्वप्न में देवता, द्विज ( ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य ), गौ, बैल, अपने सजीव मित्र, राजा ॥७५॥ प्रज्वलित अग्नि, साधु लोग, निर्मल जल इनको देखे, उसकी व्याधि का नाश होकर कल्याण की प्राप्ति होती है ॥७६॥ मांस, मत्स्य, श्वेत माला तथा उज्ज्वल वस्त्र, फल ये स्वप्न में प्राप्त हों तो धन का लाभ होता है और व्याधि का नाश होता है ॥७७॥ बड़े राजमहल, फल युक्त वृक्ष, हाथी, पर्वत इन पर जो स्वप्न में चढ़ता है; वह द्रव्य लाभ को प्राप्त होकर व्याधि से छूटता है ॥७८॥ क्षुब्ध तथा कलुषोदक नदी, नद तथा समुद्र इनको जो स्वप्न में तैर कर पार हो जाता है; वह कल्याण की प्राप्ति कर रोग से मुक्त होता है ॥७९॥ सर्प, जोंक या भ्रमर जिसको स्वप्न में दंश करे, उसको बुद्धिमान् वैद्य रोग का नाश और द्रव्य का लाभ बतलाने ॥८०॥ इस प्रकार के शुभ स्वप्नों को जो रोगी देखे, वह दीर्घायु समझ कर उसकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥८१॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां विपरीताविपरीतस्वप्ननिदर्शनीयो नामैकोनत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥२९॥

---

# त्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातः पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्ति नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिः—पञ्चेन्द्रियाणि 'चक्षुः, श्रोत्रं, घ्राणं, रसनं, स्पर्शनमिति' । तेषामर्थाः शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः । तेषामर्थानां विप्रतिपत्तिः हीनातियोगेन रिष्टरूपो विपरीतावबोधः । इन ज्ञानेन्द्रियों के साथ मन का भी ग्रहण होता है। क्योंकि मन के बिना इन्द्रिय अर्थग्रहण करने में असमर्थ होते हैं—मनःपुरःसराणि चेन्द्रियाण्यर्थग्रहणसमर्थानि भवन्ति । तदर्थात्मसंपदायत्तचेष्टं चेष्टाप्रत्ययभूतमिन्द्रियाणाम् । (चरक) ।

शरीरशीलयोर्यस्य प्रकृतेर्विकृतिर्भवेत् ।
तत्त्वरिष्टं समासेन व्यासतस्तु निबोध मे ॥२॥

मनुष्य के शरीर, शील और प्रकृति इनमें ( अकस्मात् ) विपरीत भाव उत्पन्न होना यही संक्षेप से अरिष्ट (का लक्षण) है। विस्तार से अब मुझ से सुनो ॥२॥

वक्तव्य—इस श्लोक में पुरुषसंश्रय रिष्ट का संक्षिप्त लक्षण वर्णन किया है। इस विषय का विशेष विवरण पीछे २८ वें अध्याय के दूसरे श्लोक के वक्तव्य में किया गया है। शरीर—अथेन्द्रियादिसमुदायात्मकपांचभौतिकचेतनाधिष्ठानभूतप्राणिकायः । शील—नैसर्गिक स्वभाव। प्रकृति—प्रकृति वातादि दोष, सत्त्वादि गुण और जात्यादिक भेद से सात प्रकार की होती है—सप्त प्रकृतयो दोषैः पृथक् संसर्गेण साम्येन च भवन्ति । दोषवच्च गुणैरपि सत्त्वादिभिः सप्त प्रकृतयो भवन्ति । तथा पुनः सप्त प्रकृतयो जातिकुलदेशकालवयोबलप्रत्यात्मसंश्रयाः । दृश्यन्ते हि पुरुषाणां जात्यादिनिमित्तास्ते ते भावविशेषाः । (अष्टांगसंग्रह) । दोष तथा गुण इनके अनुसार प्रकृति का वर्णन आगे शारीरस्थान के चौथे अध्याय में किया गया है। जात्यादि प्रकृति चरक में केवल छः प्रकार की वर्णन की है। यथा—क्षत्रिय जाति में शौर्य, किंचित् कुल में शूरता, किसी देश में शूरता, हिमकाल में बलाधिक्य, यौवनावस्था में बलाधिक्य, कोई पुरुष जन्म से ही शूरप्रकृति (प्रत्यात्मनियत) होता है। विकृति—शरीर, शील और प्रकृति इनमें निर्निमित्त और अकस्मात् विपरीत भाव उत्पन्न होना। इसरे परलोक 'निमित्तानुरूपा विकृति' अभिप्रेत है, जिसका वर्णन ऐसा किया गया है—यागनिमित्तां निमित्तमायुषः प्रमाणज्ञानस्येच्छन्ति भिषजो भूयश्चायुषः क्षयनिमित्तां प्रेतलिंगानुरूपां यामायुषोऽन्तर्गतस्य ज्ञानार्थमुपदिशन्ति धीराः । यां चाधिकृत्य पुरुषसंश्रयाणि मुमूर्षतां लक्षणान्युपदेक्ष्यामः । अर्थात् वह रिष्टरूपा विकृति है, सामान्य विकृति नहीं है । अब इसके पश्चात् विकृति का विस्तारपूर्वक वर्णन करते हुए प्रथम आतुरमात्र विरुद्ध शब्दप्रतिपत्ति का वर्णन करते हैं—

शृणोति विविधान् शब्दान् यो दिव्यानामभावतः ।
समुद्रपुरमेघानामसंपत्तौ च निःस्वनान् ॥३॥
तान् स्वनानावगृह्णाति मन्यते चान्यशब्दवत् ।
ग्राम्यारण्यस्वनांश्चापि विपरीतान् शृणोति च ॥४॥
द्विषच्छब्देषु रमते सुहृच्छब्देषु कुप्यति ।
न शृणोति च योऽकस्मात्तं ब्रुवन्ति गतायुषम् ॥५॥

जो नाना प्रकार के (सिद्ध किन्नर गंधर्वों के) दिव्य शब्द तथा समुद्र, नगर और मेघ इनके शब्द विद्यमान न होने पर भी (असंपत्तौ) सुनता है ॥३॥ अथवा शब्द (विद्यमान होने पर भी) जिसको सुनाई न दे या और प्रकार का शब्द सुनाई दे। तथा जो ग्रामवासी प्राणियों के शब्दों को वन्य प्राणियों के शब्दों की भाँति सुनता है और वन्य प्राणियों के शब्दों को ग्राम्य प्राणियों के शब्दों के से सुनता है ॥४॥ जो शत्रु के शब्दों से रमता है और मित्र के शब्दों से क्रुद्ध होता है अथवा जिसकी श्रवणशक्ति अकस्मात् (सदा के लिये) नष्ट होती है, उसे विद्वान् लोग गतायु कहते हैं ॥५॥

वक्तव्य—द्विषच्छब्देषु—सच्चे मित्रों के वचनों पर अविश्वास और शत्रुओं के वचनों पर विश्वास करने की प्रवृत्ति जब मनुष्य में उत्पन्न होती है तब उसका विनाशकाल बहुत दूर नहीं है, ऐसा समझना चाहिये—परान्तकाले हि गतायुषो नरा हितं न गृह्णन्ति सुहृद्भिरीरितम् ॥ (रामायण) ।

यस्तूष्णमिव गृह्णाति शीतमुष्णं च शीतवत् ।
संजातशीतपिडको यश्च दाहेन पीड्यते ॥६॥
उष्णगात्रोऽतिमात्रं च यः शीतेन प्रवेपते ।
प्रहाराङ्गाभिजानाति योऽङ्गच्छेदमथापि वा ॥७॥

(स्पर्शविप्रतिपत्ति—) जो शीतल पदार्थ को उष्ण समझता है और उष्ण को शीत समझता है, जिसके शरीर में शीतल पिडका (दद्रुपिडका) होने पर भी जो दाह से पीड़ित होता

है ॥६॥ शरीर बहुत गरम होने पर भी जो शीत से कम्पायमान होता है तथा शरीर पर लगी हुई चोट को या शरीर के छेदन को नहीं जानता (उसे गतायु कहते हैं) ॥७॥

पांशुनेवावकीर्णानि यश्च गात्राणि मन्यते।
वर्णान्यता वा राज्यो वा यस्य गात्रे भवन्ति हि ॥८॥

(रूपविप्रतिपत्ति—) जो अपने अवयवों को धूलि रेत आदि से (न भरने पर भी) भरा हुआ मानता है तथा जिसके शरीर का वर्ण पलट जाता है और जिसके शरीर पर (नीललोहित आदि) रेखाएँ उत्पन्न होती हैं (उसको गतायु कहते हैं) ॥८॥

स्नातानुलिप्तं यं चापि भजन्ते नीलमक्षिकाः।
सुगन्धिर्वाऽति योऽकस्मात्तं ब्रुवन्ति गतायुषम् ॥९॥

(रस और गन्ध विप्रतिपत्ति—) स्नान कर अनुलेपन करने पर भी जिसके शरीर पर नील मक्खियाँ बैठती हैं तथा जिसके शरीर से अकस्मात् सुगंध आने लगती है, उसे गतायु कहते हैं ॥९॥

वक्तव्य—रसविप्रतिपत्ति के संबंध में चरक में लिखा है—यो रस प्रकृतिस्थाना नराणां देहसम्भव । स एषां चरमे काले विकार भजते द्वयम् ॥ कश्चिदेवास्य वैरस्यमत्यर्थमुपपद्यते । स्वादुत्वमपरश्चापि विपुलं भजते रस ॥ तमनेनानुमानेन विद्यादिकृतितो गतम् । मनुष्यो हि मनुष्यस्य कथं रसमवाप्नुयात् ॥ मक्षिकाश्चैव यूकाश्च दंशाश्च मशकैः सह । विरसाद्पसर्पन्ति जन्तो कायान्मुमूर्षतः ॥ अत्यर्थरसिकं काय कालपक्वस्य मक्षिका । अपि स्नातानुलिप्तस्य भृशमायान्ति सर्वश ॥

गन्धविप्रतिपत्ति—जिसमें शरीर से भिन्न भिन्न प्रकार के गंध आने लगते हैं, उसको चरक में 'पुष्पित' कहा है—नानापुष्पोपमो गन्धो यस्य भाति दिवानिशम् । पुष्पितस्य वनस्येव नानाकुसुमशालिनः ॥ तमाहु पुष्पितं धीरा नरं मरणलक्षणै । स वा संवत्सरादेहं जहातीति विनिश्चय ॥ आप्लुतानाप्लुते काये यस्य गन्धा शुभाशुभा । व्यत्यासेनाऽनिमित्ता स्यु स च पुष्पित उच्यते ॥

विपरीतेन गृह्णाति रसान् यश्चोपयोजितान्।
उपयुक्ताः क्रमाद्यस्य रसा दोषाभिवृद्धये ॥१०॥
यस्य दोषाग्निसाम्यं च कुर्युर्मिथ्योपयोजिताः।
यो वा रसान्न संवेत्ति गतासुं तं प्रचक्षते ॥११॥

जो सेवन किये हुए रसों का विपरीत रूप से ग्रहण करता है तथा क्रम से योजना किये पर भी रस जिसमें दोषों की वृद्धि करते हैं ॥१०॥ मिथ्योपयोग से भी जिसमें रस दोष और अग्नि की समता करते है अथवा जो रसों को जानता ही नहीं, उसे गतायु समझते है ॥११॥

वक्तव्य—विपरीतेन—खट्टे का कड़वा, कड़वे को मीठा, मीठे को चरपरा इत्यादि । क्रमात्—रसा स्वाद्वम्ललवणतिक्तोषणकषायका । तत्राद्या मारुत घ्नन्ति त्रयस्तिक्तादय कफम् ॥ कषायतिक्तमधुरा पित्तम् ॥ इस क्रम से प्रयुक्त करने पर भी उलटा कार्य करते हैं। यह अरिष्ट मासिक माना जाता है।

सुगन्धं वेत्ति दुर्गन्धं दुर्गन्धस्य सुगन्धिताम्।
गृह्णीते वाऽन्यथा गन्धं शान्ते दीपे च नीरज ॥१२॥
यो वा गन्धान्न जानाति गतासुं तं विनिर्दिशेत्।

जो सुगन्ध को दुर्गन्ध और दुर्गन्ध को सुगन्ध समझता है अथवा जो विद्यमान गंध को भिन्न प्रकार की गंध समझता है अथवा (पीनसादि नामा) रोग से पीड़ित न होने पर भी जो दीप नष्ट होने पर (उत्पन्न होने वाले वर्ति की) दुर्गंध को नहीं जानता है, उसे गतायु समझना चाहिये।

द्वन्द्वान्युष्णहिमादीनि कालावस्था दिशस्तथा ॥१
विपरीतेन गृह्णाति भावानन्यांश्च यो नरः।

जो शीत उष्ण आदि द्वन्द्व, काल अवस्था दिशा तथा अन्य भावों का विपरीत ग्रहण करता है (उसे गतायु समझना चाहिये)।

वक्तव्य—शीत को उष्ण, उष्ण को शीत, सुख को दुःख, दुःख को सुख, प्रभात को मध्याह्न मध्याह्न को संध्या, बाल्यावस्था को वृद्धावस्था, वृद्ध को बाल, पूर्व को पश्चिम, पश्चिम को पूर्व इत्यादि विपरीत ग्रहण करना। शीत उष्णादि द्वन्द्वों का विपरीत ग्रहण मासिक अरिष्ट और दिशाओं का विपरीत ग्रहण त्रैमासिक अरिष्ट है।

दिवा ज्योतींषि यश्चापि ज्वलितानीव पश्यति ॥१४
रात्रौ सूर्यं ज्वलन्तं वा दिवा वा चन्द्रवर्चसम्।
अमेघोपप्लवे यश्च शक्रचापतडिद्गुणान् ॥१५
तडित्वतोऽसितान् यो वा निर्मले गगने घनान्।
विमानयानप्रासादैर्यश्च संकुलमम्बरम् ॥१६
यश्चानिलं मूर्तिमन्तमन्तरिक्षं च पश्यति।
धूमनीहारवासोभिरावृतामिव मेदिनीम् ॥१७
प्रदीप्तमिव लोकं च यो वा लुतमिवाम्भसा।
भूमिमष्टापदाकारां लेखाभिर्यश्च पश्यति ॥१८
न पश्यति सनक्षत्रां यश्च देवीमरुन्धतीम्।
ध्रुवमाकाशगङ्गां वा तं वदन्ति गतायुषम् ॥१९॥

(रूपग्रहणविप्रतिपत्ति—) तथा जो दिन में नक्षत्रों को चमकता हुआ देखता है ॥१४॥ रात्रि में सूर्य को चमकता हुआ देखता है और दिन में सूर्य को चंद्रतेज के समान शीतल देखता है, निरभ्र आकाश में जो इन्द्रधनुष और बिजली देखता है ॥१५॥ जो निर्मल आकाश में काले बिजली युक्त मेघ देखता है। जो आकाश विमान, रथ, राजप्रासाद इनसे व्याप्त देखता है ॥१६॥ जो वायु और आकाश इनको साकार देखता है। जो धुँआँ, ओस और वस्त्र इनसे पृथ्वी ढकी हुई देखता है [illegible] जगत् को [illegible] जगत् को [illegible] विभक्त [illegible] नक्षत्र, ध्रुव तारा तथा आकाश गंगा नहीं देखता, उसको गतायु कहते हैं ॥१९॥

ज्योत्स्नादर्शोष्णतोयेषु छायां यश्च न पश्यति।
पश्यत्येकाङ्गहीनां वा विकृतां वाऽन्यसत्त्वजाम् ॥२०॥
श्वकाककङ्कगृध्राणां प्रेतानां यक्षरक्षसाम्।
पिशाचोरगनागानां भूतानां विकृतामपि ॥२१॥

१ वर्णान्यभावो २ दौर्गन्ध्य

यो वा मयूरकण्ठाभं विधूमं वह्निमीक्षते ।
आतुरस्य भवेन्मृत्युः स्वस्थो व्याधिमवाप्नुयात् ॥२२॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्ति-
र्नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३०॥

जिसे चांदनी, दर्पण, धूप ( उष्ण ) और जल में अपनी छाया ( या प्रतिबिंब ) नहीं दिखाई देती अथवा एक अंग हीन, विकृत अथवा अन्य प्राणियों की जैसी दिखाई देती है ॥२०॥ ( जैसे ) कुत्ता, कौआ, कंक, गीध, प्रेत, यक्ष, राक्षस, पिशाच, उरग, नाग अथवा भूत इनकी जैसी विकृत छाया दीखती है ॥२१॥ जो धूमहीन अग्नि को मयूरकंठ की भाँति ( नीलवर्ण ) देखता है, वह मनुष्य रोगी हो तो मृत होगा और स्वस्थ हो तो रोगी होगा ॥२२॥

वक्तव्य—यहाँ छायाशब्द प्रतिच्छाया ( Shadow or Image ) अर्थ से उपयुक्त हुआ है—प्रतिप्रमाणसस्थाना जलादर्शातपादिषु । छाया या सा प्रतिच्छाया ॥ ( चरक ) ।

। भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां
सुश्रुतभाषाटीकायां पञ्चेन्द्रियार्थविप्रतिपत्तिर्नाम
त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३०॥

## एकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातश्छायाविप्रतिपत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से छायाविप्रतिपत्ति नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—इंद्रियविज्ञान या रिष्टविज्ञान में वर्ण, छाया, प्रभा और प्रतिच्छाया ये चार शब्द हमेशा प्रयुक्त होते हैं। इनमें से प्रतिच्छाया का वर्णन पिछले अध्याय के अन्त में किया गया है । वर्ण—शरीर का स्वाभाविक रंग ( Colour ) । यह वर्ण चार या पाँच प्रकार का होता है—कृष्णः कृष्णश्यामः, श्यामावदातः, अवदातश्चेति प्रकृतिवर्णाः शरीरस्य भवन्ति । ( चरक ) । गौरः, श्यामः, कृष्णः, गौरश्यामः कृष्णश्यामः इति देहप्रकृतिवर्णाः । ( अष्टांगसंग्रह ) । ये प्रायः शरीर के स्वाभाविक वर्ण होते हैं । इनके अतिरिक्त जो वैकारिक वर्ण बतलाये हैं, वे भी क्वचित् प्राकृत हो सकते हैं । छाया—इसको शरीर की कांति ( Complexion) कह सकते हैं—छाया वर्णप्रभाश्रया । (चरक) । यह पांच प्रकार की होती हैं—खादीनां पञ्च पञ्चानां छाया विविधलक्षणाः । नाभसी निर्मला नीला सस्नेहा सप्रभेव च ॥ रूक्षा श्यावा-रुणा या तु वायवी सा हतप्रभा । विशुद्धरक्ता त्वाग्नेयी दीप्ताभा दर्शनप्रिया ॥ शुद्धवैदूर्यविमला सुस्निग्धा चाम्भसी मता । स्थिरा स्निग्धा घना श्लक्ष्णा श्यामा श्वेता च पार्थिवी ॥ प्रभा—शरीर का जो तेज (Lustre) होता है, वह प्रभा है । प्रभा और वर्ण दोनों के संयोग से शरीर की जो विशेषता होती है, वह छाया है । प्रभा सात प्रकार की है—स्यात्तैजसी प्रभा सर्वा सा तु सप्तविधा स्मृता। रक्ता पीता सिता श्यावा हरिता पाण्डुराऽसिता ॥ तासां याः स्युर्विकासिन्यः स्निग्धाश्च विपुलाश्च याः । ताः शुभा रूक्षमलिनाः संक्षिप्ताश्चाशुभोदयाः॥ (चरक)। छाया और प्रभा में भेद—छाया वर्ण पर अपना प्रभाव डालती है यानि वर्ण की स्वराबी को आच्छन्न करती है, प्रभा वर्ण को अधिक प्रकाशित करती है । छाया नजदीक से दिखाई देती है, प्रभा दूर से ही दिखाई देती है । छाया पंचमहाभूतात्मिका है और प्रभा तेजःप्रभवा है—तयोर्विशेषाः । छाया वर्णमाक्रामत्यासन्ना च लक्ष्यते पञ्चभूतात्मिका च । प्रभा तु वर्णं प्रकाशयति विप्रकृष्टाल्लक्ष्यते । तेजःप्रभवैव च । ( अष्टांगसंग्रह ) । वर्णमाक्रमतिच्छाया प्रभा वर्णप्रकाशिनी । आसन्ना लक्ष्यते छाया विकृष्टाभाः प्रकाशते ॥ ( चरक ) ।

श्यावा लोहितिका नीला पीतिका वाऽपि मानवम् ।
अभिद्रवन्ति यं छायाः स परासुरसंशयम् ॥२॥

जिस मनुष्य पर काली, लाल, नीली अथवा पीली छाया आक्रमण करती है, उसको निश्चय से गतप्राण ही समझना चाहिये ॥२॥

वक्तव्य—प्रत्येक व्यक्ति प्रभा और छाया से युक्त होता है और जब उसकी मृत्यु समीप आती है तब प्रभा और छाया में भी अशुभसूचक परिवर्तन होते हैं और वह श्याव आदि बन जाती हैं—वर्णेन प्रभया तथा । छाया विवर्तते यस्य स्वस्थोऽपि प्रेत एव सः ॥ नाऽच्छायो नाऽप्रभः कश्चिद्विशेषाश्चिह्नयन्ति हि । नृणां शुभाशुभोत्पत्तिं काले छायाः प्रभाश्रयाः ॥ ( चरक ) ।

ह्रीरपक्रमते यस्य प्रभाधृतिस्मृतिश्रियः ।
अकस्मात् भजन्ते वा स परासुरसंशयम् ॥३॥

जिस मनुष्य की लज्जा अकस्मात् नष्ट होती है अथवा प्रभा, धृति, स्मृति और शोभा अकस्मात् बढ़ती है, उसको निश्चय से गतप्राण समझना चाहिये ॥३॥

वक्तव्य—प्रभा—दीप्ति किंवा तेज । इसका ऊपर वर्णन हो चुका है । धृति—निश्चयात्मिका बुद्धि—धृतिर्हि नियमात्मिका ( चरक ) । स्मृति—अनुभूतविषयासंप्रमोषः स्मृतिः । (योगसूत्र) । आत्ममनसोः संयोगविशेषात् संस्काराच्च स्मृतिः । (वैशेषिकदर्शन) ।

यस्याधरौष्ठः पतितः क्षिप्तश्चोर्ध्वं तथोत्तरः ।
उभौ वा जाम्बवाभासौ दुर्लभं तस्य जीवितम् ॥४॥
आरक्ता दशना यस्य श्यावा वा स्युः पतन्ति वा ।
खञ्जनप्रतिमा वाऽपि तं गतायुषमादिशेत् ॥५॥
कृष्णा स्तब्धाऽवलिप्ता वा जिह्वा शूना च यस्य वै ।
कर्कशा वा भवेद्यस्य सोऽचिराद्विजहात्यसून् ॥६॥
कुटिला स्फुटिता वाऽपि शुष्का वा यस्य नासिका ।
अवस्फूर्जति मग्ना वा न स जीवति मानवः ॥७॥
संक्षिप्ते विषमे स्तब्धे रक्ते स्रस्ते च लोचने ।
स्यातां वा प्रस्रुते यस्य स गतायुर्नरो ध्रुवम् ॥८॥

जिसका नीचे का होंठ लटकता है, ऊपर का होंठ ऊपर को चढ़ता है अथवा दोनों होंठ जामुन के सदृश ( नीलवर्ण ) हो जाते हैं, उस मनुष्य का जीना दुर्लभ है ॥४॥ जिसके दाँत लाल या काले होते हैं, अथवा गिर जाते हैं अथवा खंजन की भाँति ( नीलवर्ण ) होते हैं, उसको गतायु समझना चाहिये ॥५॥ जिसकी जिह्वा काली, स्तंभित ( गतिहीन ), लेप युक्त, शोथ युक्त और कर्कश होती है, वह शीघ्र ही प्राणों का त्याग करता है ॥६॥ जिसकी नासिका टेढ़ी होती है, फट जाती है, सूखी होती है, शब्द करती है ( अवस्फूर्ज ) या निम्न ( मग्न )

होती है, वह मनुष्य नहीं जीता है ॥७॥ जिसके दोनों नेत्र संकुचित, विषम, स्तम्भित, रक्त, नीचे को लटके हुए होते हैं या बहते हैं, उस मनुष्य को निश्चय से गतप्राण समझना चाहिए ॥८॥

वक्तव्य—अपरसवर्णौ—रक्तयुक्त नीलवर्ण। इस प्रकार की नीलिमा को अंग्रेजी में सायनोसिस ( Cyanosis ) कहते हैं। यह अवस्था हृद्रोग और फुफ्फुस रोग में रक्त की शुद्धि ठीक न होने के कारण उत्पन्न होती है और विशेष करके होठों पर तथा तालु, नासिका, कर्णपालि इन स्थानों पर दिखाई देती है। इसका वर्ण ईषन्नीललोहित ( Faintly purple ) से पक्वजम्बूफल सदृश होता है। वर्ण की तीव्रता विकृति की गम्भीरता निदर्शक होती है। चरक में भी वैकारिक वर्ण में इस घटना का वर्णन किया है—यस्य नीलावुभावोष्ठौ पक्वजाम्बवसन्निभौ। मुमूर्षुरिति तं विद्यान्नरो धीरो गतायुषम्॥ खञ्जन—मृदङ्ग के ऊपर लगाने की काली स्याही—मर्दनार्थमिति मृदङ्गपुष्करसंस्थितः श्यामो लेपः। स खञ्जनी कृष्णवर्णः ( चरक )। दूसरा अर्थ खञ्जरीट पक्षी। यह मतोऽधर्म का है। इसने कण्ठसदृश वर्ण का। जिह्वा—जिह्वा की स्थिति उदर रोग, ज्वर तथा अन्य गम्भीर रोगों में बहुधा खराब हो जाती है। पङ्कोपदिग्धा—लालास्राव कम होने के कारण जिह्वा सूख जाने से उस पर मैल का एक पर्त बन जाता है। अंग्रेजी में इस प्रकार की जिह्वा को 'कोटेड या प्लास्टर्ड टंग' ( Coated, Plastered tongue ) कहते हैं। कर्कशा—खुरदरी। जिह्वा के ऊपर के पृष्ठभाग की रचना देखने से उसमें तीन प्रकार के दाने या अङ्कुर दिखाई देते हैं। इनमें जो नोकीले अङ्कुर ( Conical and filiform papillae ) होते हैं, वे सारे पृष्ठभाग पर समान्तर पंक्तियों में फैले हुए होते हैं। जब जिह्वा मैली, शुष्क और इन उभरे हुए अङ्कुरों से युक्त हो जाती है, तब उसका स्पर्श कर्कश होता है। इसको अंग्रेजी में 'फर्ड टंग' ( Furred tongue ) कहते हैं। जिह्वा की यह स्थिति सन्यास अवस्था दुष्टमांसार्बुद ( Cancer ), राजयक्ष्मा की अन्तिमावस्था, तीव्रपाण्डुरोग तथा अन्य गम्भीर रोगों की निदर्शक होती है।

केशाः सीमन्तिनो यस्य संक्षिप्ते विनते भ्रुवौ।
लुनन्ति चाक्षिपक्ष्माणि सोऽचिराद्याति मृत्यवे ॥९॥
नाहरत्यन्नमास्यस्थं न धारयति यः शिरः।
एकाग्रदृष्टिर्मूढात्मा सद्यः प्राणान् जहाति सः ॥१०॥
बलवान् दुर्बलो वाऽपि संमोहं योऽधिगच्छति।
उत्थाप्यमानो बहुशस्तं पक्वं भिषगादिशेत् ॥११॥
उत्तानः सर्वदा शेते पादौ विकुरुते च यः।
विप्रसारणशीलो वा न स जीवति मानवः ॥१२॥
शीतपादकरोच्छ्वासश्छिन्नोच्छ्वासश्च यो भवेत्।
काकोच्छ्वासश्च यो मर्त्यस्तं धीरः परिवर्जयेत् ॥१३॥
निद्रा न छिद्यते यस्य यो वा जागर्ति सर्वदा।
मुह्येद्वा वक्तुकामश्च प्रत्याख्येयः स जानता ॥१४॥
उत्तरौष्ठं च यो लिह्यादुत्कारांश्च करोति यः।
प्रेतैर्वा भाषते सार्धं प्रेतरूपं तमादिशेत् ॥१५॥
खेभ्यः सरोमकूपेभ्यो यस्य रक्तं प्रवर्तते।
पुरुषस्याविषार्तस्य सद्यो नश्यात् स जीवितम् ॥१६॥

जिसके केश सीमन्त युक्त हो जाते हैं, भौंहें सिकुड़ी और नीचे को होती हैं और पलक के बाल गिर जाते हैं, वह मनुष्य शीघ्र मृत्यु को प्राप्त होता है ॥९॥ जो मुख में डाले हुए अन्न को नहीं निगल सकता, अपने सिर को धारण नहीं कर सकता और जो मूढ होकर एक ही तरफ दृष्टि बाँध कर रखता है, वह शीघ्र ही प्राणों का त्याग करता है ॥१०॥ बलवान् अथवा दुर्बल हो जो उठते समय प्राय ( बहुत ) मूर्च्छित होता है, उसे वैद्य पक्व ( मृत्यु के समीप पहुँचा हुआ ) समझे ॥११॥ जो सर्वदा पीठ पर सोता है, अपने पाँवों को संकुचित और प्रसारित करता है अथवा सदा के लिये फैलाये हुए रखता है, वह मनुष्य नहीं जीता ॥१२॥ जिसके हाथ पैर और उच्छ्वास ठंडे होते हैं, श्वासप्रश्वास की क्रिया टूटी हुई होती है अथवा जो काक की भाँति मुख खोल के श्वास लेता है, उसको बुद्धिमान् वैद्य त्याग करे ॥१३॥ जिसकी निद्रा कभी खुलती नहीं या जो सर्वदा जागता रहता है तथा बोलने के समय जो मूर्च्छित होता है, वह रोगी बुद्धिमान् वैद्य से त्याग करने योग्य है ॥१४॥ जो ऊपर के होठ को चूसता है, डकार देता है और प्रेतों से भाषण करता है, उसको प्रेतरूप ही समझना चाहिये ॥१५॥ ( आगन्तुक ) विष से पीड़ित न होने पर भी जिसके रोम कूपों से तथा ( शरीर के अन्य ) द्वारों से रक्त बहता है, वह शीघ्र ही प्राणों को छोड़ता है ॥१६॥

वक्तव्य—उत्थाप्यमान—रोगी बिस्तर पर से जब उठकर बैठता है, तब उसके मस्तिष्क में अकस्मात् रक्त की कमी (Cerebral anoemia) हो जाती है, जिससे उसे संमोह ( Giddiness, Fainting ) उत्पन्न होता है। मस्तिष्क में उठने पर रक्त की कमी उत्पन्न होने का प्रधान कारण हृदय का दौर्बल्य है। यह दौर्बल्य प्रत्येक चिरकालीन रोग में विशेष करके ज्वरों में उत्पन्न हुआ करता है और इससे मामूली चक्कर ही हुआ करता है। इसलिये आगे ज्वरचिकित्सा में कहा है—ज्वरे प्रमोहो भवति स्वल्पैरप्यवचेष्टितैः। निषण्णं भोजयेत् तस्मान्मूत्रोच्चारौ च कारयेत्॥ परन्तु कुछ रोगों में और विशेष करके हृदय के रोगों में यह दौर्बल्य अधिक होता है, जिससे उठने पर बार बार चक्कर आया करता है। यह चक्कर आना हृदय की कमजोरी का बाह्य लक्षण है, और हृदय चेतना का स्थान होने के कारण उसका अतिदौर्बल्य एक रिष्ट ही समझना चाहिये। शीतपादकरोच्छ्वास—जिसके हाथ, पैर और उच्छ्वास भी शीत होता है। उच्छ्वास का अर्थ उच्छ्वसित (Expired air) यानि फुफ्फुस से बाहर आई हुई हवा। मनुष्य अपने भीतर जो हवा लेता है, वह कितनी भी ठंढी क्यों न हो बाहर आते समय मनुष्यशरीर की उष्णता के बराबर गरम हुआ करती है और शरीर उष्ण रहना सजीवावस्था का एक मुख्य लक्षण है। कमजोरी के कारण हाथ पैर नासाग्र आदि हृदय से दूरवर्ती

१ परिवर्जयेत्. २ छिन्नश्वासश्च

१ लिह्यादुद्गारांश्च.

और बाह्य वायु के लिये अनावृत ( Exposed ) स्थान ठंडे हुआ करते हैं परंतु केवल इनका ठंढापन मृत्युसूचक नहीं हो सकता। जब हाथ पैर के साथ साथ फुफ्फुस से बाहर निकली हुई हवा भी ठंडी होती है तब यह समझना चाहिये कि हृदय-समीपवर्ती फुफ्फुस जैसे महत्त्व के स्वगुप्त स्थान भी ठंडे होने लगे हैं और यह जरूर मुमूर्षु का लक्षण है। छिन्नोच्छ्वासः—जिस की श्वास प्रश्वास की क्रिया बीच बीच में खंडित यानि कुछ काल तक बंद रहती है। इस प्रकार की स्थिति को अंग्रेजी में 'पीरिओडिक ब्रीदिंग' ( Periodic breathing ) कहते हैं। जन्म से मृत्यु तक जाग्रतावस्था में अनैच्छिक छिन्न श्वास हर्गिज़ नहीं होता। बाल्य तथा वृद्धावस्था में क्वचित् निद्रा में होता है। रुग्णावस्था में यह अवस्था जरूर रिष्टसूचक होती है। आधुनिक खोज से इस अवस्था के दो प्रकार मालूम हुए हैं—(१) चेन स्टोक्स रस्पिरेशन (Cheyne-stokes respiration)—इस प्रकार के छिन्न श्वास की खोज 'चेन' और 'स्टोकस' नामक दो वैज्ञानिकों ने की है। इसलिये उनके ही नाम से यह मशहूर है। इस अवस्था में कुछ काल तक श्वास प्रश्वास की क्रिया बंद होती है ( Apnoea )। तत्पश्चात् धीरे धीरे श्वास प्रश्वास की गति और गंभीरता बढ़ने लगती है। फिर धीरे धीरे घटने लगती है और कुछ काल तक श्वास प्रश्वास बंद हो जाता है। इस तरह से यह चक्र जारी रहता है। यह अवस्था हृद्रोग, मूत्रविषमयावस्था ( Uraemia ), मस्तिष्कगत रक्तस्राव या संन्यास ( Apoplexy ), मस्तिष्कावरण शोथ ( Meningitis ) और सूर्यातपदग्धावस्था ( Sun stroke ) इन रोगों में दिखाई देती है और जरूर अशुभसूचक होती है तथा मृत्यु के पूर्व कुछ घंटों तक होती है। (२) बयिटस रेस्पिरेशन (Biot's respiration)—इसमें भी कुछ काल तक श्वासप्रश्वास बंद होता है। तत्पश्चात् स्वाभाविक अवस्था के अनुसार श्वास प्रश्वास प्रारंभ होता है, फिर कुछ काल तक बंद होता है। इस तरह यह श्वासप्रश्वास का कार्यचक्र जारी रहता है। इसमें फर्क यह है कि पहले प्रकार की भाँति जब श्वासकर्म प्रारंभ होता है तब श्वास की गंभीरता और शीघ्रता में घटा बढ़ी नहीं होती है। यह अवस्था मस्तिष्कावरण शोथ में दिखाई देती है। खेभ्यः—कर्ण, नासिका गुद आदि शरीर के रंध्रों से—मार्गौ पुनरस्य द्वावूर्ध्वं चाधश्च,तत्...ऊर्ध्वं प्रपद्यमानं कर्णनासिकानेत्रास्येभ्यः... अधःप्रपद्यमानं मूत्रपुरीषमार्गाभ्यां प्रच्यवते। तौ मार्गौ प्रपद्यमानं सर्वेभ्य एव यथोक्तेभ्यः खेभ्यः प्रच्यवते शरीरस्य। ( चरक )। इस श्लोक में वर्णन किया हुआ रिष्ट रक्तपित्त रोग में मिलता है—यदा तु सर्वच्छिद्रेभ्यो रोमकूपेभ्य एव च। वर्तते तामसंख्येयां गतिं तस्याहुरन्तिकीम्॥ ( चरक )। यह अवस्था निम्न औपसर्गिक रोगों में दिखाई देती है—मसूरिका, टैफस ज्वर ( Typhus ), मस्तिष्क सुषुम्ना ज्वर ( Cerebrospinal fever ), हृग पर्प्यूरा ( Purpura )।

वाताष्ठीला तु हृदये यस्योर्ध्वमनुयायिनी।
रुजाऽन्नविद्वेषकरी स परासुरसंशयम्॥१७॥
अनन्योपद्रवकृतः शोफः पादसमुत्थितः।
पुरुषं हन्ति नारीं तु मुखजो गुह्यजो द्वयम्॥१८॥
अतिसारो ज्वरो हिक्का छर्दिः शूनाण्डमेढ्रता।
श्वासिनः कासिनो वापि यस्य तं क्षीणमादिशेत्॥१९॥
स्वेदो दाहश्च बलवान् हिक्का श्वासश्च मानवम्।
बलवन्तमपि प्राणैर्वियुञ्जन्ति न संशयः॥२०॥

वायु की गाँठ जिसके हृदय में ऊपर को चढ़कर अन्न से विद्वेष उत्पन्न करे, उसको निःसंशय गतप्राण समझे॥१७॥ स्वतंत्र रूप से पुरुष के पाँव में उत्पन्न हुआ शोथ ( जब ऊपर को फैलता है तब ) उसका नाश करता है, स्त्री के मुख में उत्पन्न हुआ शोथ ( जब नीचे को फैलता है तब ) उसका नाश करता है और गुह्य प्रदेश में उत्पन्न हुआ शोथ स्त्री और पुरुष दोनों का भी नाश करता है॥१८॥ श्वास या कास से पीड़ित मनुष्य को जब अतिसार, ज्वर, हिचकी, वमन और वृषण तथा शिश्न का शोथ ये उपद्रव उत्पन्न होते हैं, तब उसको क्षीण समझना चाहिये॥१९॥ अतिशय स्वेद, दाह, हिक्का और श्वास ये बलवान् मनुष्य को भी प्राणों से वियुक्त कर देते हैं॥२०॥

वक्तव्य—अनन्योपद्रवकृतः—इसके दो अर्थ होते हैं। (१) जो अन्य विकारों से उत्पन्न नहीं हुआ यानि जो शोथ-जनक निदान से स्वतन्त्र उत्पन्न हुआ है। (२) जो शोथ के सिवा अन्य रोग के उपद्रवों से नहीं उत्पन्न हुआ है यानि जो शोथ के ही उपद्रवों से उत्पन्न हुआ है—अन्यमुपद्रवं करोति इति अन्योपद्रवकृन्निदानम्, नान्योपद्रवकृदन्योपद्रवकृत्, ततः स्वनिदानात्, 'जातः' इति शेषः। तेन शोथजनकनिदानादेवोत्पन्न इत्यर्थः। अथवा, अनन्योपद्रवकृत इति अन्यस्य उपद्रवा अन्योपद्रवास्तद्विपरीता अनन्योपद्रवाः। एतेनायमर्थः—शोथस्यैव ये उपद्रवास्तैः कृतः। ते च—'श्वासः पिपासा दौर्बल्यं ज्वरश्छर्दिररोचकः। हिक्कातिसारकासाश्च शोथिनं क्षपयन्ति हि'॥ ( मधुकोशव्याख्या )। पादसमुत्थितः—पाद में उत्पन्न हुआ और ऊपर को फैलता हुआ। मुखजः—मुख में उत्पन्न हुआ और नीचे को फैलता हुआ। गुह्यजो—बस्ति प्रदेश में उत्पन्न हुआ—पादप्रवृत्तः श्वयथुर्नृणां यः प्राप्नुयान्मुखम्। स्त्रीणां वक्त्रादधो याति बस्तिजश्च न सिध्यति॥ ऊर्ध्वगामी नरं पद्भ्यामधोगामी मुखात् स्त्रियम्। उभयं बस्तिसञ्जातः शोथो हन्ति न संशयः।

श्यावा जिह्वा भवेद्यस्य सव्यं चाक्षि निमज्जति।
मुखं च जायते पूति यस्य तं परिवर्जयेत्॥२१॥
वक्त्रमापूर्यतेऽश्रुभिः स्विद्यतश्चरणावुभौ।
चक्षुश्चाकुलतां याति यमराष्ट्रं गमिष्यतः॥२२॥

जिसकी जिह्वा काली होती है, बामनेत्र गड़ जाता है, मुँह में बदबू आने लगती है, उसका परित्याग करे॥२१॥ यमलोक में जाने वाले का मुख आँसुओं से भरता है, दोनों पाँवों पर पसीना आ जाता है और नेत्र व्याकुल हो जाते हैं॥२२॥

अतिमात्रं लघूनि स्युर्गात्राणि गुरुकाणि वा।
यस्याकस्मात् स विज्ञेयो गन्ता वैवस्वतालयम्॥२३॥
पङ्कमत्स्यवसातैलघृतगन्धांश्च ये नराः।
मृष्टगन्धांश्च ये यान्ति गन्तारस्ते यमालयम्॥२४॥

जिसका शरीर एकाएक अतिशय हलका या भारी होता है, उसको यमलोक में जाने वाला समझना चाहिये ॥२३॥ जिनके शरीर से कीचड़, मत्स्य, चरबी, तैल, घृत इनकी गंध आती है या अन्य सुगंध (मृष्टगंध) आती है, वे मनुष्य यमलोक में जाने वाले होते हैं ॥२४॥

यूका ललाटमायान्ति बलिं नाश्नन्ति वायसाः।
येषां वाऽपि रतिर्नास्ति यातारस्ते यमालयम् ॥२५॥
ज्वरातिसारशोफाः स्युर्यस्यान्योन्यावसादिनः।
प्रक्षीणबलमांसस्य नासौ शक्यश्चिकित्सितुम् ॥२६॥
क्षीणस्य यस्य क्षुत्तृष्णे हृद्यैर्मिष्टैर्हितैस्तथा।
न शाम्यतोऽन्नपानैश्च तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥२७॥
प्रवाहिका शिरःशूलं कोष्ठशूलं च दारुणम्।
पिपासा बलहानिश्च तस्य मृत्युरुपस्थितः ॥२८॥

जिसके जुएँ ललाट में आजाती हैं, काक जिसकी बलि नहीं खाते तथा जिनको कहीं भी चैन नहीं पड़ता है, वे यमलोक में जाने वाले होते हैं ॥२५॥ जिस बलक्षीण और मांसक्षीण मनुष्य में ज्वर, अतिसार और शोथ ये एक दूसरे के उपद्रव स्वरूप में उत्पन्न होते हैं, उसकी चिकित्सा करना असंभव है ॥२६॥ जिस क्षीण मनुष्य की क्षुधा तथा तृषा हृद्य, मिष्ट और हितकर खाद्य तथा पेय द्रव्यों से शान्त नहीं होती, उसकी मृत्यु समीप होती है ॥२७॥ जो मनुष्य प्रवाहिका, दारुण शिरःशूल तथा कोष्ठशूल और प्यास से पीड़ित है, और जिसकी शक्ति क्षीण हो गई है, उसकी मृत्यु समीप होती है ॥२८॥

वक्तव्य—अन्योन्यावसादिनः—परस्परोपद्रविणः। एक दूसरे के उपद्रव स्वरूप में उत्पन्न होते हैं—ज्वरातिसारौ शोफान्ते श्वयथुर्वा तयोः क्षये। दुर्बलस्य विशेषेण नरस्यान्ताय कल्पते॥ (चरक)।

विषमेणोपचारेण कर्मभिश्च पुराकृतैः।
अनित्यत्वाच्च जन्तूनां जीवितं निधनं व्रजेत् ॥२९॥

विषमोपचार से, पूर्वोपार्जित कर्मों से तथा प्राणियों की अनित्यता से मनुष्यों का जीवन नष्ट होता है ॥२९॥

वक्तव्य—इस श्लोक में मृत्यु के कारण और अप्रत्यक्षतया रिष्ट की उत्पत्ति के कारण बतलाये गये हैं। ये कारण तीन हैं—१ विषमोपचार, २ पूर्वकर्म, और ३ स्वभाव। विषमोपचार—प्रकृतेर्वैपरीत्येन भावानामिह यः उपचारः (व्यवहार) समोपचारः, तद्विपरीतो विषमोपचारः। (डल्हण)। सिंह्व्याघ्रादिक हिंस्र पशु, उद्भ्रान्त चण्डचपलगोगजोष्ट्रखरतुरगादि प्राणी, सरीसृपोरगादिक विविध विषयुक्त जन्तु इनसे शरीर की रक्षा न करना, दुष्टवायु, जल और भूमि का सेवन; वृक्ष पर्वत प्रपात, विषमवल्मीक दुष्ट पाजी कुञ्जर संदिग्ध नाव इत्यादि के ऊपर आरोहण करना; पूर्ण नदी समुद्रादिरिक्त पल्वल ह्रदकूप आदि में तैरना; नाना प्रकार के साहस कर्म करना; देश कालानुसार आहारविहारादिक सेवन न करना, व्यायाम स्नानादि कर्म अपनी शक्ति के बाहर करना; अविधार्य वेगों को रोकना और विधार्य वेगों को नहीं रोकना; रोग उत्पन्न होने पर योग्य समय पर योग्य चिकित्सा न करना इत्यादि सर्व प्रकार के ...ों का समावेश विषमोपचार में होता है। संसार में बहुधा लोगों की मृत्यु इन विषयों का परिहार न करने से होती है। पूर्वकर्म—पूर्व जन्मार्जित कर्म या पुण्य। पुण्य के क्षय हो जाने से मृत्यु एकाएक हो जाती है। इस कर्मज मृत्यु के कारण बहुधा अपरिहार्य तथा अप्रतिषेधनीय हुआ करते हैं। भूकम्प से मृत्यु, निद्रा में सर्पदंश होने से मृत्यु, वृक्ष के नीचे बैठते समय वृक्ष या उसके फल गिर जाने से मृत्यु, समुद्र या नदी में तूफान के कारण नाव उलट जाने से मृत्यु, रेल गाड़ियों की टक्कर से मृत्यु, ये सब कर्मज मृत्यु के उदाहरण हैं। अनित्यत्वम्—शरीर विनाशी होने के कारण युगानुरूप योग्य आयुर्मर्यादा के अन्त में जो मृत्यु होती है, वह स्वाभाविक या कालमृत्यु है। अल्पसंख्य लोगों की मृत्यु इस प्रकार से होती है। अष्टाङ्गहृदय में ये ही मृत्यु के तीन कारण भिन्न प्रकार से वर्णन किये हैं—मरणं प्राणिनां दृष्टमायुःपुण्योभयक्षयात्। तयोरप्यक्षयात् दृष्टं विषमापरिहारिणाम्॥ इस विषय का अधिक विवरण पुरुषसंनीय (३४ वें) अध्याय के पाँचवें श्लोक के वक्तव्य में किया गया है।

प्रेता भूताः पिशाचाश्च रक्षांसि विविधानि च।
मरणाभिमुखं नित्यमुपसर्पन्ति मानवम् ॥३०॥
तानि भेषजवीर्याणि प्रतिघ्नन्ति जिघांसया।
तस्मान्मोघाः क्रियाः सर्वा भवन्त्येव गतायुषाम् ॥३१॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने छायाविप्रतिपत्तिर्नामैकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३१॥

जिसकी मृत्यु होने वाली है, उस मनुष्य के समीप प्रेत, भूत, पिशाच तथा विविध राक्षस आते हैं ॥३०॥ वे (उस मनुष्य को) मारने की इच्छा से औषधियों की कार्य करने की शक्ति को नाश कर देते हैं। इसलिये गतायु मनुष्य के लिये (किये हुए) समस्त उपाय निष्फल हो जाया करते हैं ॥३१॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां छायाविप्रतिपत्तिर्नामैकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३१॥

# द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातः स्वभावविप्रतिपत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से स्वभावविप्रतिपत्ति नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

स्वभावप्रसिद्धानां शरीरैकदेशानामन्यभावित्वं मरणाय। तद्यथा—शुक्लानां कृष्णत्वं, कृष्णानां शुक्लता, रक्तानामन्यवर्णत्वं, स्थिराणां मृदुत्वं, मृदूनां स्थिरता, चलानामचलत्वम्, अचलानां चलता, पृथूनां संक्षिप्तत्वं, संक्षिप्तानां पृथुता, दीर्घाणां ह्रस्वत्वं, ह्रस्वानां दीर्घता, अपतनधर्मिणां पतनधर्मित्वं, पतनधर्मिणामपतनधर्मित्वम्, अकस्माच्च शैत्यौष्ण्यरौक्ष्यप्रस्तम्भवैवर्ण्यावसादनं चाङ्गानाम् ॥२॥

१ [illegible]. २ [illegible]. ३ [illegible].

स्वाभाविक विशेषों से प्रसिद्ध शारीरिक अवयवों का अन्यथाभाव होना मृत्यु के लिये होता है। यथा—( नेत्र का शुक्ल मंडल, दाँत आदि ) शुक्ल पदार्थों का काला पड़ना, ( केशादि ) काले पदार्थों का श्वेत होना, ( होंठ जीभ आदि ) रक्तवर्ण पदार्थों का वर्ण बदल जाना, ( अस्थि आदि ) कठिन पदार्थों का मृदु होना, ( त्वचा मांस आदि ) मृदु पदार्थों का कठिन होना, ( संधि जिह्वा आदि ) चल पदार्थों का जकड़ जाना, ( अस्थि आदि ) स्थिर पदार्थों का चलायमान होना, ( छाती ललाट आदि ) चौड़े पदार्थों का संकोच होना, ( दृष्टि-मण्डल Pupil आदि ) संकुचित पदार्थों का चौड़ा होना, ( जंघा बाहु आदि ) लंबे पदार्थों का छोटा होना, ( ग्रीवा आदि ) छोटे पदार्थों का लंबा होना, ( नख केश आदि ) न गिरने वाले पदार्थों का गिरना, ( मूत्र पुरीष आदि ) पतन-धर्मी पदार्थों का रुक जाना और एकाएक ( विना कारण ) शरीर के अंगों का ठंडा होना, गरम होना, चिकना होना, रूक्ष होना, जकड़ जाना, वर्ण बदल जाना और शक्ति नाश होना ॥२॥

स्वेभ्यः स्थानेभ्यः शरीरैकदेशानामवस्रस्तोत्क्षिप्तभ्रान्तावक्षिप्तपतितविमुक्तनिर्गतान्तर्गतगुरुलघुत्वानि, प्रवालवर्णव्यङ्गप्रादुर्भावो वाऽप्यकस्मात्, सिराणां च दर्शनं ललाटे, नासावंशे वा पिडकोत्पत्तिः, ललाटे प्रभातकाले स्वेदः, नेत्ररोगाद्विना वाऽश्रुप्रवृत्तिः, गोमयचूर्णप्रकाशस्य वा रजसो दर्शनमुत्तमाङ्गे निलयनं वा कपोतकङ्ककाकप्रभृतीनां, मूत्रपुरीषवृद्धिरभुञ्जानानां, तत्प्रणाशो भुञ्जानानां वा स्तनमूलहृदयोरःसु च शूलोत्पत्तयः, मध्ये शूनत्वमन्तेषु परिम्लायित्वं विपर्ययो वा, तथाऽर्धाङ्गे श्वयथुः, शोषोऽङ्ग-पक्षयोर्वा, नष्टहीनविकलविकृतस्वरता वा, विवर्ण-पुष्पप्रादुर्भावो वा दन्तमुखनखशरीरेषु ॥३॥

शरीर के अंगों का ( भ्रू, पलक, होंठ आदि ) अपने अपने स्थान से नीचे अथवा ऊपर को होना, ( नेत्रादि में ) चंचलत्व होना, टेढ़ा होना, ( शिर ग्रीवा आदि ) धारण करने की शक्ति नष्ट होना, ( संधियों का ) ढीला पड़ जाना, ( जिह्वा नेत्र आदि ) बाहर को निकल आना या भीतर को धँस जाना, ( बाहु, सक्थि आदि अंगों का ) भारी हो जाना या हलका हो जाना, प्रवाल के रंग का व्यंग ( एक प्रकार का क्षुद्ररोग ) अकस्मात् उत्पन्न होना, ललाट प्रदेश पर सिराओं का दर्शन होना, नासिका के ऊपर फुन्सियां उत्पन्न होना, प्रभात काल में ललाट पर पसीना आना, रोग के विना आँखों से अश्रु का प्रवाह होना, सिर पर गोबर चूर्ण जैसी धूलि दिखाई देना, कपोत, काक, कङ्क प्रभृति पक्षियों का सिर पर बैठना, न भोजन करने वालों के मूत्र और विष्ठा की वृद्धि होना, भोजन करने वालों के मूत्र और विष्ठा का क्षय होना, स्तनमूल, हृदय और छाती इनमें शूल उत्पन्न होना, शरीर के मध्य भाग में शोथ और ( हस्तपादादि ) अन्त प्रदेश में पतलापन अथवा मध्यभाग में पतलापन और अन्तभाग में शोथ उत्पन्न होना। तथा शरीर के आधे अंग पर शोथ उत्पन्न होना। शरीर के एकाध अवयव में अथवा आधे अंग में शुष्कता उत्पन्न होना। स्वर नष्ट, हीन, विकल या विकृत हो जाना। अथवा दाँत, मुख, नाखून या शरीर के अन्य अंगों पर विकृत वर्ण के फूल ( चिह्न ) उत्पन्न होना ( ये मरणसूचक चिह्न हैं ) ॥३॥

यस्य वाऽप्सु कफपुरीषरेतांसि निमज्जन्ति, यस्य वा दृष्टिमण्डले भिन्नविकृतानि रूपाण्यालोक्यन्ते, स्नेहाभ्यक्तकेशाङ्ग इव यो भाति, यश्च दुर्बलो भक्तच्छेदातिसाराभ्यां पीड्यते, कासमानश्च तृष्णाभिभूतः, क्षीणश्छर्दिभक्तद्वेषयुक्तः, सफेन-पूयरुधिरोद्वामी हतस्वरः शूलाभिपन्नश्च मनुष्यः, शूनकरचरणवदनः क्षीणोऽन्नद्वेषी स्रस्तपिण्डिकांसपाणिपादो ज्वरकासाभिभूतः, यस्तु पूर्वाह्णे भुक्तमपराह्णे छर्दयत्यविदग्धमतिसार्यते वा ज्वर-कासाभिभूतः स श्वासान्म्रियते ॥४॥

जिसका कफ, विष्ठा और वीर्य पानी में डूब जाता है। जिसके दृष्टिमंडल में छिन्नभिन्न विकृतरूप दिखाई देते हैं। केश और शरीर स्नेह से अभ्यक्त किया हुआ जो प्रतीत होता है। जो दुर्बल मनुष्य अन्नद्वेष और अतिसार से पीड़ित होता है। जो खाँसी से पीड़ित होकर तृष्णा से भी पीड़ित होता है। जो क्षीण होकर वमन तथा अन्नद्वेष से पीड़ित होता है। जो फेन, पूय और रक्त युक्त वमन, स्वरभंग और शूल से पीड़ित हुआ है ऐसा मनुष्य। जो क्षीण मनुष्य हाथ पैर और मुख में शोथ से पीड़ित है, जिसको अन्नद्वेष हुआ है, जिसकी पिंडली, कंधा, हाथ और पांव शिथिल हो गये हैं और जो ज्वर और खांसी से पीड़ित है। जो पूर्वाह्न में सेवन किया हुआ अन्न अपराह्न में वमन करता है अथवा जिसको अधपक अन्न के ही दस्त होते हैं और जो ज्वर तथा खांसी से पीड़ित है, वह, श्वास का रोगी ( तथा ऊपर वर्णन किये हुए लक्षणों वाला मनुष्य ) मर जाता है ॥४॥

बस्तवद्विलपन् यश्च भूमौ पतति स्रस्तमुष्कः, स्तब्धमेढ्रो भग्नग्रीवः प्रनष्टमेहनश्च मनुष्यः, प्राग्विशुष्यमाणहृदय आर्द्रशरीरः, यश्च लोष्टं लोष्टेनाभिहन्ति काष्ठं काष्ठेन, तृणानि वा छिनत्ति, अधरोष्ठं दशति, उत्तरोष्ठं वा लेढि, आलुञ्चति वा कर्णौ केशांश्च, देवद्विजगुरुसुहृद्वैद्यांश्च द्वेष्टि, यस्य वक्रानुवक्रगा ग्रहा गर्हितस्थानगताः पीडयन्ति जन्मर्क्षं वा यस्योल्काशनिभ्यामभिहन्यते होरा वा, गृहदारशयनासनयानवाहनमणिरत्नोपकरणगर्हित-लक्षणनिमित्तप्रादुर्भावो वेति ॥५॥

बकरी के बच्चे की भाँति जो भूमि पर विलाप करता हुआ पड़ता है अथवा जिसका अण्डकोष स्रस्त हुआ, शिश्न स्तंभित हुआ, ग्रीवा भग्न हुई और मूत्र नष्ट हो गया है, ऐसा मनुष्य।

जिसका शरीर गीला होने पर प्रथम हृदयप्रदेश शुष्क होता है। जो ढेले से ढेले को, काठ से काठ को मारता है। जो तृण को तोड़ता है। जो नीचे के होंठ को चाटता है या ऊपर के होंठ को चूसता है। अथवा कानों और बालों को नोचता है। देवता, ब्राह्मण, गुरु, मित्र तथा वैद्यों का द्वेष करता है। वक्र और अनुवक्रगा ग्रह जिसके निन्दित स्थान में प्राप्त होकर जन्मनक्षत्र को पीडा करते हैं अथवा जिसका जन्मलग्न उल्का और अशनी इनसे वेधित होता है। (ये सब मनुष्य मर जाते हैं) अथवा जिसके घर, शय्या, शयन, आसन, यान, वाहन, मणि, रत्न तथा अन्य उपकरण इनमें गर्हित लक्षण रूप (अशुभ सूचक) निमित्तों का प्रादुर्भाव होता है (वह मनुष्य भी मर जाता है) ॥५॥

वक्तव्य—पशुवत्—यज्ञ में याज्ञिकों से मारे हुए पशु की भाँति। मन्मेहन—जिसमें मूत्राघात (Suppression of urine) हो गया है। स्नानानुलिप्तस्य—यस्य स्नातानुलिप्तस्य पूर्वं शुष्यत्युरो भृशम्। आर्द्रेषु सर्वगात्रेषु सोऽर्धमासं न जीवति। (चरक)। वक्रानुवक्रगा—ये ग्रहों की गति विशेष हैं—वक्रानुवक्रा कुटिला मन्दा मन्दतरा समा। तथा शीघ्रतरा शीघ्रा ग्रहाणामष्टधा गतिः। (सूर्यसिद्धान्त)। राशिचक्र लंघने से प्रतिनिवृत्य गन्तुमारब्धः स्ते वक्रा। ततोऽपि पुनर्व्यावृत्य स्वमार्गमनुप्राप्ता अनुवक्रा। (इन्दु)। गर्हितस्थान—निन्दितस्थान। गर्हितस्थानमनुपचयराशिस्थानम्। अनुपचयश्च राशयः स्वजन्मनक्षत्रराशेः प्रथमद्वितीयचतुर्थपञ्चमसप्तमाष्टमनवमद्वादशराशयः। (इन्दु)। होरा—जन्मराशि, जन्मनक्षत्र।

भवन्ति चात्र—

चिकित्स्यमानः सम्यक् च विकारो योऽभिवर्धते।
प्रक्षीणबलमांसस्य लक्षणं तद्गतायुषः ॥६॥
निवर्तते महाव्याधिः सहसा यस्य देहिनः।
न चाहारफलं यस्य दृश्यते स विनश्यति ॥७॥

जब क्षीणबलमांस रोगी का विकार यथार्थ चिकित्सा करने पर भी बढ़ता जाता है तब यह लक्षण उसकी आयु का नाशदर्शक समझना चाहिये ॥६॥ जिसकी महाव्याधि शीघ्र (अर्थात् अकारण) निवृत्त होती है तथा जिसके शरीर में भोजन का फल प्रकट नहीं होता, वह मनुष्य मर जाता है ॥७॥

वक्तव्य—चिकित्सा में प्रयुक्त हुई औषधियों का शरीर पर कार्य होने के लिए शरीरगत धातुओं तथा इन्द्रियों में प्राणशक्ति या प्रतिक्रियाक्षमता उपस्थित होने की अत्यन्त आवश्यकता होती है। क्योंकि धातुओं तथा इन्द्रियों द्वारा प्रयुक्त औषधियों का ग्रहण, पचन, उपयोग होने के पश्चात् उनका कार्य शरीर पर प्रकट हुआ करता है। औषधियाँ कितनी ही गुणकारी क्यों न हों केवल अपने बल पर धातुओं के सहयोग के बिना कार्य करने में असमर्थ होती हैं। शरीरगत धातुओं की इस प्रतिक्रियाक्षमता की भिन्नता के कारण ही भिन्न भिन्न रोगियों में एक ही औषधि का भिन्न भिन्न परिणाम दिखाई देता है। रुग्णावस्था में शरीर के धातु तथा इन्द्रियाँ रोगविष के बलाबल के अनुसार दूषित होकर कम प्रतिक्रियाक्षम होती हैं जिससे औषधियों का कार्य होने में बाधा उत्पन्न होती है। परन्तु जब तक धातुओं की प्राणशक्ति पूर्णतया नष्ट नहीं होती तब तक औषधियाँ अपना कार्य करने में आखिरकार सफल होती हैं। प्राणशक्ति पूर्णतया नष्ट होने के पश्चात् उत्तमोत्तम औषधियाँ भी कार्य करने में निष्फल होती हैं अर्थात् प्रतिक्रियाक्षमता का पूर्णनाश रोग की असाध्यता का निदर्शक या अरिष्टचिह्न समझना चाहिये। इसी दृष्टि से छठे श्लोक में लिखा है कि उत्तमोत्तम औषधियों द्वारा यथाशास्त्र चिकित्सा करने पर भी यदि रोग बढ़ता जाता हो तो यह समझना चाहिये कि रोगविषाधिक्य के कारण शरीरगत धातुओं की प्राणशक्ति पूर्णतया नष्ट हो चुकी है जिस से चिकित्सा में सफलता मिलना असंभव हो गया है। औषधियों के संबंध में जो तत्त्व ऊपर वर्णन किया है वही तत्त्व आहार के संबंध में लागू होता है। औषधियाँ तथा आहार तब शरीर के लिये फायदेमन्द हो सकते हैं कि जब शरीर में उनसे फायदा उठाने की शक्ति उपस्थित हो, अन्यथा वे निष्फल हैं। चरक में भी औषधि और आहार संबंध में लिखा है—विधिना बहुशः सिद्ध विधिवच्चावचारितम्। न सिध्यत्यौषधं यस्य नास्ति तस्य चिकित्सितम्॥ आहारमुपयुञ्जानो भिषजा सूपकल्पितम्। यः फलं तस्य नाप्नोति दुर्लभं तस्य जीवितम्॥ (इन्द्रियस्थान, अध्याय १२)।

एतान्यरिष्टरूपाणि सम्यग् बुध्येत यो भिषक्।
साध्यासाध्यपरीक्षायां स राज्ञः संमतो भवेत् ॥८॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने स्वभावविप्रतिपत्तिर्नाम द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३२॥

जो वैद्य (अट्ठाईसवें अध्याय के प्रारम्भ से लेकर इस अध्याय के अन्त तक वर्णित किये हुए) इन अरिष्ट लक्षणों को भली भाँति जानता है, वह (रोगों की) साध्यासाध्यता (Prognosis) बतलाने की परीक्षा में राजसम्मत (उत्तीर्ण) होता है ॥८॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां स्वभावविप्रतिपत्तिर्नाम द्वात्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३२॥

# त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातोऽवारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से अवारणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—अवारणीय—उपद्रवों से युक्त होने के कारण जिनकी चिकित्सा (वारण) नहीं होती, ऐसे रोगों के सम्बन्ध में लिखा हुआ अध्याय।

उपद्रवैस्तु ये जुष्टा व्याधयो यान्त्यवार्यताम्।
रसायनाद्विना वत्स! तान् शृण्वेकमना मम ॥२॥

जो व्याधियाँ उपद्रवों से संयुक्त होकर रसायन के बिना असाध्य हो जाती हैं, उनको हे वत्स सुश्रुत! एकाग्रचित्त होकर मुझ से श्रवण करो ॥२॥

१ वाय स स्पर्शेभ्य

वक्तव्य—उपद्रव—मूलरोग उत्पन्न होने के पश्चात् उत्पन्न हुआ रोग—उपद्रवस्तु खलु रोगोत्तरकालजो रोगाश्रयो रोग एव स्थूलोऽणुर्वा रोगात्पश्चाज्जायत इति उपद्रवसंज्ञः। ( चरक )। यः पूर्वोत्पन्नं व्याधिं जघन्यकालजातो व्याधिरुपसृजति स तन्मूल एवोपद्रवसंज्ञः। ( सुश्रुत )। अंग्रेजी वैद्यक में जिनको कॉम्प्लिकेशनस् और सीक्वली ( Complication and Sequalae ) कहते हैं, वे सब उपद्रव में समाविष्ट होते हैं। रसायन—रसायन तप जप आदि उपाय—ध्रुवं तु मरणं रिष्टे ब्राह्मणैस्तत् किलामलैः। रसायनतपोजप्यतत्परैस्तन्निवार्यते ॥

वातव्याधिः प्रमेहश्च कुष्ठमर्शो भगन्दरम् ।
अश्मरी मूढगर्भश्च तथैवोदरमष्टमम् ॥३॥
अष्टावेते[1] प्रकृत्यैव दुश्चिकित्स्या महागदाः ।

वातव्याधि, प्रमेह, कुष्ठ, अर्श, भगन्दर, अश्मरी, मूढगर्भ और आठवां उदररोग ॥३॥ ये आठ महारोग स्वभाव से ही चिकित्सा के लिये कठिन होते हैं।

प्राणमांसक्षयश्वासतृष्णाशोषवमीज्वरैः ॥४॥
मूर्च्छातिसारहिक्काभिः पुनश्चैतैरुपद्रुताः[2] ।
वर्जनीया विशेषेण भिषजा सिद्धिमिच्छता ॥५॥

फिर जब ये रोग प्राणक्षय ( बलक्षय ), मांसक्षय, श्वास, तृष्णा, शोष ( शरीर के सर्वधातुओं का क्षय ), वमन, ज्वर, मूर्च्छा, अतिसार, हिक्का इन उपद्रवों से युक्त हो जाते हैं तब सिद्धि की इच्छा करने वाले वैद्यों से विशेषतया त्याग करने योग्य होते हैं ॥४-५॥

शूनं सुप्तत्वचं भग्नं कम्पाध्माननिपीडितम् ।
नरं रुजार्तिमन्तं[3] च वातव्याधिर्विनाशयेत् ॥६॥

वातव्याधि—शोथ, स्पर्शाज्ञत्व, अस्थिभंग, कंप, आध्मान और वेदना तथा दुःख से पीड़ित मनुष्य को वातव्याधि नाश करती है ॥६॥

यथोक्तोपद्रवाविष्टमतिप्रस्रुतमेव वा ।
पिडकापीडितं गाढं प्रमेहो हन्ति मानवम् ॥७॥

प्रमेह—जो यथोक्त उपद्रवों से पीड़ित है, जो (प्रतिदिन) मूत्र की अधिक राशि त्याग करता है, जो (शराविकादि) पिडकाओं से अतिशय पीड़ित हो गया है, उसका प्रमेह नाश करता है ॥७॥

वक्तव्य—यथोक्तोपद्रव—अविपाकोऽरुचिश्छर्दिर्निद्रा कासः सपीनसः। उपद्रवाः प्रजायन्ते मेहानां कफजन्मनाम् ॥ बस्तिमेहनयोस्तोदो मुष्कावदरण ज्वरः। दाहस्तृष्णाम्लको मूर्च्छा विड्भेदः पित्तजन्मनाम् ॥ वातिकानामुदावर्तकण्ठहृद्ग्रहलोलताः। शूलमुन्निद्रता शोषः कासः श्वासश्च जायते ॥ (अष्टांगहृदय)। पिटका—शराविका, सर्षपिका, कच्छपिका, जालिनी, विनता, पुत्रिणी, मसूरिका, अलजी, विदारिका, विद्रधिका ये दस पिडकाएँ।

प्रभिन्नं प्रस्रुताङ्गं च रक्तनेत्रं हतस्वरम् ।
पञ्चकर्मगुणातीतं कुष्ठं हन्तीह कुष्ठिनम् ॥८॥

कुष्ठ—जिसका शरीर फट गया है, अंग झिरने लगा है, नेत्र लाल हो गये हैं, आवाज बिगड़ गई है और जो पंचकर्म गुणातीत हो गया है, उस कुष्ठी का कुष्ठ रोग नाश करता है ॥८॥

वक्तव्य—पंचकर्मगुणातीतम्—इसके कई अर्थ होते हैं। इनमें प्रथम अर्थ अधिक समुचित और सुश्रुतमतानुसार है—(१) 'पञ्चमधात्वस्थिस्थितं कुष्ठं, तस्य कुष्ठस्य कर्माणि गुणाश्च नासाभंगादयस्तैरतीतम्, अतीतगुणग्रामम्' इत्यर्थः। पंचम धातु जो अस्थि उसमें स्थित हुए कुष्ठ के जो नासाभंगादिगुण इनसे भी अधिक गुणों से युक्त जो मनुष्य है उसको कुष्ठ मारता है, यह इसका अर्थ है। ये निम्न अधिक गुण हैं—नासाभंगोऽक्षिरागश्च क्षते च कृमिसम्भवः। भवेत् स्वरोपघातश्च अस्थिमज्जसमाश्रिते। कौण्यं गतिक्षयोऽङ्गानां सम्भेदः क्षतसर्पणम् ॥ संक्षेप में अस्थि मज्जा और शुक्रगत कुष्ठ के लक्षणों से पीड़ित मनुष्य को कुष्ठ मारता है। निदानस्थान में लिखा है—मेदोगतं भवेद्याप्यमसाध्यमत उत्तरम्। चिकित्सास्थान में पञ्चमं नैव चोपक्रमेत्। इसी प्रकार की शब्दरचना चिकित्सास्थान में भी मिलती है—चतुर्थकर्मगुणप्राप्त याप्यमात्मवतः संविधानवतश्च ॥ (२) डल्हण के अनुसार अस्थिगत कुष्ठ की जो संशोधन, संशमन, अभ्यंग गुग्गुल शिलाजतु प्रभृति चिकित्सा है, उससे भी जिस रोगी को आराम नहीं मिलता है। (३) वमन, विरेचन, आस्थापन, शिरोविरेचन और शोणितावसेचन ये जो पंचकर्म इनसे भी जिस रोगी को आराम नहीं मिलता है।

तृष्णारोचकशूलार्तमतिप्रस्रुतशोणितम् ।
शोफातीसारसंयुक्तमर्शोव्याधिर्विनाशयेत् ॥९॥

अर्श—जो तृष्णा, अरुचि, और शूल इनसे पीड़ित है, जिससे रक्त का स्राव बहुत होता है तथा जो शोथ और अतिसार से भी युक्त है, उस मनुष्य को अर्शोव्याधि नाश करती है ॥९॥

वातमूत्रपुरीषाणि कृमयः शुक्रमेव च ।
भगन्दरात् प्रस्रवन्ति यस्य तं परिवर्जयेत् ॥१०॥

भगन्दर—वायु, मूत्र, विष्ठा, कृमि और वीर्य जिसके भगन्दर में से निकलते हैं, उसे त्याग कर देना चाहिये ॥१०॥

वक्तव्य—भगन्दर का अन्तर्मुख जब गुदसंकोचनी पेशी ( Sphinctar Ani ) के ऊपर होता है तब उसमें से विष्ठा और वायु निकलती है, जब भगन्दर का संबंध बस्ति के साथ होता है तब मूत्र निकल सकता है और जब वीर्याशय के साथ होता है तब शुक्र निकल सकता है। कृमयः—कृमियुक्त पूय।

प्रशूननाभिवृषणं रुद्धमूत्रं रुगन्वितम् ।
अश्मरी क्षपयत्याशु सिकताशर्करान्विता ॥११॥

अश्मरी—जिसकी नाभि और वृषण पर शोथ उत्पन्न हुआ है, जिसका मूत्र बंद हो गया है और जिसके शरीर में शूल हो रहा है, ऐसे मनुष्य को अश्मरी शीघ्र ही नाश कर देती है। शर्करायुक्त सिकतामेह भी उपर्युक्त लक्षणयुक्त रोगी का नाश करता है ॥११॥

वक्तव्य—शर्करा—सा ( अश्मरी ) भिन्नमूर्तिर्वातेन शर्करेत्यभिधीयते।

१ अष्टावेते महान्तस्तु व्याधयो दुस्तराः सदा. २ ०श्चैतैरुपद्रवैः. ३ रुजार्तमन्तश्च.

गर्भकोषपरासङ्गो मक्कल्लो योनिसंवृतिः ।
हन्यात् स्त्रियं मूढगर्भं यथोक्ताश्चाप्युपद्रवाः ॥१२॥

मूढगर्भ—गर्भमूढ होने के समय गर्भाशय का परासंग, मक्कलशूल, योनिसंवरण अथवा यथोक्त उपद्रव स्त्री का नाश करते हैं ॥१२॥

वक्तव्य—गर्भकोषपरासङ्ग—गर्भाशयस्य परोऽपर्याप्तमात्रा क्रियाहीनता । गर्भाशय की अत्यन्त संकोचहीनावस्था ( Uterine inertia ) । मक्कल—गर्भाशय संकोच के कारण उत्पन्न हुआ शूल । योनिसंवृति—गर्भाशय का अधिक काल तक संकोच की स्थिति में अवस्थान ( Tonic Spasm of the uterus or Tetanus Uteri ) । यथोक्त उपद्रव—विरुद्धेन्द्रियार्थसंयोगादि अपक्वमरणादय । (सुश्रुत, निदान, अ. ८) ।

पार्श्वभङ्गान्नविद्वेषशोफातीसारपीडितम् ।
विरिक्तं पूर्यमाणं च वर्जयेदुदरार्दितम् ॥१३॥

उदर—जिसके पार्श्वभाग में ( Sides ) फटे हुए जैसी पीड़ा होती है, जिसको अन्न से द्वेष उत्पन्न हुआ है, जो शोथ (विशेष करके सर्वाङ्गशोथ) और अतिसार से पीड़ित है और (सदैव) विरेचित करने पर भी जिसका उदर (जल से) भरा हुआ होता है (अथवा वीहिमुखयंत्र से पानी का विरेचन करने पर भी जिसका उदर फिर शीघ्र भर आता है) ऐसे उदररोगी को त्याग करे ॥१३॥

यस्ताम्यति विसंज्ञश्च शेते निपतितोऽपि वा ।
शीतार्दितोऽन्तरुष्णश्च ज्वरेण म्रियते नरः ॥१४॥
यो हृष्टरोमा रक्ताक्षो हृदि संघातशूलवान् ।
नित्यं वक्त्रेण चोच्छ्वासं ज्वरो हन्ति मानवम् ॥१५॥
हिक्काश्वासपिपासार्तं मूढं विभ्रान्तलोचनम् ।
सन्ततोच्छ्वासिनं क्षीणं नरं क्षपयति ज्वरः ॥१६॥
आविलाक्षं प्रताम्यन्तं निद्रायुक्तमतीव च ।
क्षीणशोणितमांसं च नरं नाशयति ज्वरः ॥१७॥

ज्वर—जो ( बार बार ) मूर्च्छित या बेहोश होकर सोता है या पड़ा रहता है तथा जिसको बाह्यांग से शीत और भीतर से दाह की अनुभूति होती है, ऐसा मनुष्य ज्वर से मरता है ॥१४॥ जिसके शरीर पर रोंगटे खड़े होते हैं, जिसके नेत्र लाल होते हैं, जिसके हृदयप्रदेश में महान् शूल होता है और जो सर्वदा मुख से श्वास की क्रिया करता है, ऐसे मनुष्य को ज्वर नाश करता है ॥१५॥ जो हिक्का, श्वास और पिपासा से अत्यंत पीड़ित है, जिसका मन मोहयुक्त हो गया है, नेत्र विभ्रान्त हो गये हैं और जो सर्वदा जोर से हांफता है, ऐसे क्षीण मनुष्य को ज्वर नाश करता है ॥१६॥ जिसके नेत्र अश्रु से भरे हुए हैं, जो अत्यन्त मोह और निद्रा से युक्त होता है तथा जिसका रक्त और मांस क्षीण हो गया है, ऐसे मनुष्य को ज्वर नाश करता है ॥१७॥

श्वासशूलपिपासार्तं क्षीणं ज्वरनिपीडितम् ।
विशेषेण नरं वृद्धमतीसारो विनाशयेत् ॥१८॥

अतिसार—श्वास, शूल और पिपासा से अत्यंत पीड़ित दुर्बल, ज्वरयुक्त मनुष्य को विशेष करके वृद्ध को अतिसार नाश करता है ॥१८॥

शुक्लाक्षमन्नद्वेष्टारमूर्ध्वश्वासनिपीडितम् ।
कृच्छ्रेण बहु मेहन्तं यक्ष्मा हन्तीह मानवम् ॥१९॥

राजयक्ष्मा—जिसके नेत्र श्वेत हो गये हैं, जिसको अन्न का द्वेष उत्पन्न हुआ है, जो ऊर्ध्वश्वास से पीड़ित है और अत्यंत कष्ट से मूत्र का त्याग करता है, उस मनुष्य को राजयक्ष्मा नाश करता है ॥१९॥

श्वासशूलपिपासान्नविद्वेषग्रन्थिमूढताः ।
भवन्ति दुर्बलत्वं च गुल्मिनो मृत्युमेष्यतः ॥२०॥

गुल्म—श्वास, शूल, पिपासा, अन्नद्वेष, अकस्मात् गुल्म का नष्ट होना ( ग्रन्थिमूढता ) और दुर्बलता ऐसे लक्षण मृत्यु को प्राप्त होने वाले गुल्म रोगी के होते हैं ॥२०॥

आध्मानं बद्धनिष्यन्दं छर्दिहिक्कातृडन्वितम् ।
रुजाश्वाससमाविष्टं विद्रधिर्नाशयेन्नरम् ॥२१॥

अन्तर्विद्रधि—जो ( विद्रधियुक्त ) मनुष्य आध्मान, मूत्र का बंद होना, छर्दि, हिक्का, तृषा, वेदना, श्वास इनसे पीड़ित होता है, उसे विद्रधि नष्ट करता है ॥२१॥

पाण्डुदन्तनखो यश्च पाण्डुनेत्रश्च मानवः ।
पाण्डुसंघातदर्शी च पाण्डुरोगी विनश्यति ॥२२॥

जिस मनुष्य के दांत, नाखून और नेत्र श्वेत हो गये हैं तथा जिसको सब पदार्थ ( संघात ) श्वेत ही दीखते हैं, ऐसा पाण्डु रोगी मनुष्य मर जाता है ॥२२॥

लोहितं छर्दयेद्यस्तु बहुशो लोहितेक्षणः ।
रक्तानां च दिशां द्रष्टा रक्तपित्ती विनश्यति ॥२३॥

जो बार बार रक्त का वमन करता है, जिसके नेत्र लाल हैं तथा जिसको सब दिशाएँ लाल ही दीखती हैं, ऐसा रक्तपित्त का रोगी नष्ट होता है ॥२३॥

अवाङ्मुखस्तून्मुखो वा क्षीणमांसबलो नरः ।
जागरिष्णुरसन्देहमुन्मादेन विनश्यति ॥२४॥

जो ( उन्माद से पीड़ित ) क्षीणमांस, क्षीणबल मनुष्य अपना मुख नीचे को या ऊपर को रखता है तथा निरन्तर जागता है, वह उन्माद से निःसन्देह नष्ट होता है ॥२४॥

बहुशोऽपस्मरन्तं तु प्रक्षीणं चलितभ्रुवम् ।
नेत्राभ्यां च विकुर्वाणमपस्मारो विनाशयेत् ॥२५॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थानेऽवारणीयो नाम
त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३३॥

जो बारबार अपस्मार के वेग से पीड़ित होता है, जो क्षीण है, जिसकी भ्रुकुटि चलायमान होती है और जो नेत्रों को बुरी तरह से फेरता है, उस ( अपस्मारयुक्त मनुष्य ) को अपस्मार रोग नाश करता है ॥२५॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाख्यायां
सुश्रुतभाषाटीकायामवारणीयो नाम त्रयस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३३॥

---

१ हन्युः स्त्रियं मूढगर्भां. २ विसंज्ञोऽपि वा.

१ लोहितेक्षणदर्शी च. २ अवाङ्मुखो वाऽप्युन्मुखो वा

# चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातो युक्तसेनीयमध्यायं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से युक्तसेनीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—युक्तसेनीयः—युक्ता सङ्ग्रामार्थं नियुक्ता सेना यस्य स युक्तसेनो राजा। तमधिकृत्य कृतोऽध्यायः ॥ संग्राम के लिये ससैन्य प्रयाण करने वाले राजा के संबंध का अध्याय।

युक्तसेनस्य[1] नृपतेः परानभिजिगीषतः।
भिषजा रक्षणं कार्यं यथा तदुपदेक्ष्यते ॥२॥
विजिगीषुः सहामात्यैर्यात्रायुक्तः प्रयत्नतः।
रक्षितव्यो विशेषेण विषादेव नराधिपः ॥३॥

शत्रुओं को जीतने की इच्छा करने वाले ससैन्य राजा की रक्षा वैद्य को किस प्रकार करनी चाहिये, उसका उपदेश (अब) किया जाता है ॥२॥ विजय की इच्छा से (सेनापति तथा अन्य) कामदारों सहित जब राजा प्रयाण करता है तब (सर्व प्रकार की आगन्तुक मृत्यु के कारणों से) विशेषतया विष से भरसक प्रयत्न करके उसकी रक्षा करनी चाहिये ॥३॥

पन्थानमुदकं छायां भक्तं यवसमिन्धनम्।
दूषयन्त्यरयस्तच्च जानीयाच्छोधयेत् तथा ॥४॥
तस्य लिङ्गं चिकित्सा च कल्पस्थाने प्रवक्ष्यते।

(युद्ध के समय राजा जब शत्रु के प्रदेश में प्रवेश करता है तब) शत्रु मार्ग को, (मार्ग में होने वाले जलाशयों के) जल को, वृक्षों की छाया (से युक्त स्थान को, जहाँ राजा के सैन्य की छावनी हो सकती है), खाद्य द्रव्यों को, (अश्व-गजादि के) चारे को और लकड़ी को विष से दूषित कर दिया करते हैं। वैद्य (लक्षणों से) उनकी दुष्टि जाने और उनका विशोधन करे ॥४॥ उन (की दुष्टि) के लक्षण और चिकित्सा कल्पस्थान में वर्णन की जायगी।

एकोत्तरं मृत्युशतमथर्वाणः प्रचक्षते।
तत्रैकः कालसंज्ञस्तु[2] शेषा आगन्तवः स्मृताः ॥५॥[3]

अथर्ववेदवेत्ता एक सौ एक मृत्यु मानते हैं। उनमें एक कालसंज्ञक और बाकी आगन्तु मृत्यु होती है ॥५॥

वक्तव्य—एकोत्तर शतम्—मनुष्य के जीवन में उसके जीवन का नाश होने के कई प्रसंग आते हैं। उनकी इयत्ता करना असंभव है। इसलिये शत का अर्थ इयत्तादर्शक न करके असंख्यतावाचक करना उचित है। तथापि इन मृत्यु-कारक प्रसंगों की न्यूनाधिकता मनुष्य की रहन सहन (निजी कारण) तथा बाह्य जगत् के साथ संबंध (आगन्तु कारण) के ऊपर निर्भर होती है। कालमृत्यु केवल एक होती है, और उसकी मर्यादा युग के अनुसार बदलती (पीछे पृष्ठ ४ पर अल्पायुष्ट्वम् का वक्तव्य देखो) है। कलियुग में कभी एक सौ बीस (शार्ङ्गधर १-६-२०), कभी एक सौ सोलह (जैमिनि उपनिषद् ब्राह्मण ४-२-१) और प्रायः सौ साल की उसकी मर्यादा मानी जाती है। परन्तु इसमें भी कुछ फर्क व्यक्ति की प्रकृति के अनुसार होता है। चरकसंहिता में कालमृत्यु और अकालमृत्यु का अतिसुन्दर याथातथ्यदर्शक वर्णन किया है, जिससे भी कालमृत्यु एक और अकालमृत्यु अनेक कैसे होती हैं, इसका बोध हो जाता है—श्रूयतामग्निवेश! यथा यानसमायुक्तोऽक्षः प्रकृत्यैवाक्षगुणैरुपेतः सर्वगुणोपपन्नो वाह्यमानो यथा-कालं स्वप्रमाणक्षयादेवावसानं गच्छेत्, तथाऽऽयुः शरीरोपगतं बलवत् प्रकृत्या यथावदुपचर्यमाणं स्वप्रमाणक्षयादेवावसानं गच्छति। स मृत्युः काले॥ यथा च स एवाक्षोऽतिभाराधिष्ठितत्वाद्विषमपथादपथा-दक्षचक्रभंगाद्वाह्यवाहकदोषादणिमोक्षात् पर्यसनादनुपांगाच्चान्तरा व्यसनमापद्यते तथायुरप्ययथाबलमारंभादयथाग्न्यभ्यवहारादतिमैथुना-दुदीर्णवेगविधारणाद्विधार्यवेगाविधारणाद्विषमशरीरन्यासादसत्संश्रयाद्भूत-विषवाय्वग्न्युपतापादभिघातादाहारप्रतीकारविवर्जनाच्चान्तराऽवसानमेवा-पद्यते। स मृत्युरकाले। तथा ज्वरादीनप्यातंकान्मिथ्योपचरितान-कालमृत्यून् पश्याम इति॥ (विमानस्थान. अ. ३.)। इस वर्णन से यह स्पष्ट होगा कि मनुष्यों का आयुष्य प्रायः स्वा-भाविक मृत्यु से नहीं परंतु अपमृत्यु से ही समाप्त होता है। पाश्चात्य वैद्यक में भी कालमृत्यु और अकालमृत्यु के सम्बन्ध में यही कल्पना प्रचलित है। हेलिबर्टन शारीरकार्यविज्ञान नामक अपनी पुस्तक में (Halliburton's Physiology) लिखते हैं कि 'युवावस्था पूर्ण हो जाने के पश्चात् वृद्धावस्था के चिह्न दीखने लगते हैं, आँखों की रोशनी कम होती है, केश सफेद होते हैं, तरुणास्थि कठिन होती हैं, पेशियां दुर्बल होती हैं, पाचनशक्ति क्षीण होती है और शरीर की क्रियाएँ सर्वप्रकार से दिन प्रतिदिन विकल होती जाती हैं। इस प्रकार शरीर का कार्य जारी रहने से अन्त में शरीर की परिसमाप्ति स्वाभाविक मृत्यु से होती है, जिसमें शरीरकार्य क्षीण होते होते बंद हो जाते हैं। परंतु वृद्धावस्था से मृत्यु होना परम दुर्लभ है। मृत्यु के सामान्य कारण प्रायः आगन्तुक होते हैं, जिन कारणों में रोगों का भी समावेश हम करते हैं'। 'As the prime of life is past, signs of old age begin to appear, the eyes become feeble, the hair becomes grey, the cartilages calcify, the muscles become weaker, digestion gets feebler, and metabolism in every way more and more imperfect. If this continues, life is ultimately terminated by natural death, in which the functions get weaker and weaker and finally cease. Death from old age is, however comparatively rare; the common cause of death is accident, in which term we include disease.' पाश्चात्य वैद्यक में भी चरक के अनुसार रोगों का समावेश अकालमृत्यु के कारणों में किया गया है, यह चिन्त्य है। इसलिये प्रत्येक मनुष्य का यह कर्तव्य है कि वह अपमृत्यु के कारणों का परिहार करके स्वाभाविक आयुर्मर्यादा के अन्त तक जीने का प्रयत्न करे। इसका सामान्य उपाय चरकसंहिता में लिखा है—इहाग्निवेश! भूतानामायुर्युक्तिमपेक्षते। ...

१ नृपतेर्युक्तसेनस्य. २ कालसंयुक्तः. ३ एतदग्रे—'विषशस्त्रवातादि-भिर्यद्दीपो वर्त्यादिसंयुतः। निर्वाप्यते क्षणाद्देही तथैवागन्तुमृत्युभिः॥' इति कश्चिदधिकः पाठः.

च स्थिरं ह्रस्व बलाबलम् ॥ तयोरुदारयोर्युक्तिर्दीर्घस्य च सुखस्य च । नियतस्यायुषो हेतुर्विपरीतस्य चेतरा ॥ अब राजा के सम्बन्ध में इन आगन्तुक कारणों का परिहार कैसे करना चाहिये, इसके लिये लिखते हैं—

दोषागन्तुजमृत्युभ्यो रसमन्त्रविशारदौ ।
रक्षेतां नृपतिं नित्यं यत्नाद् वैद्यपुरोहितौ ॥६॥

( वातादि ) दोषों और (अभिचार अर्थात् विष आदि) आगन्तुक कारणों से जो अपमृत्यु होती है, उनसे रसविशारद वैद्य और मन्त्रविशारद पुरोहित यत्नपूर्वक नित्य राजा की रक्षा करें ॥६॥

वक्तव्य—रसविशारद—रस, वीर्य, विपाक और प्रभाव-युक्त विविध औषधियों तथा रसायनों द्वारा वातादि दोषजन्य रोगों की युक्तिव्यपाश्रय चिकित्सा करने में विचक्षण । मन्त्र विशारद—मन्त्रौषधिमणि मङ्गलबल्युपहार होम नियम प्राय-श्चित्तोपवास स्वस्त्ययन प्रणिपात गमनादि द्वारा दैवव्यपाश्रय चिकित्सा करने में विचक्षण । राजरक्षा के सम्बन्ध में वैद्यों का कर्तव्य इस प्रकार कौटिलीय अर्थशास्त्र में वर्णन किया है—तस्मादस्य जाङ्गलीविदो भिषजश्चासन्नाः स्युः । भिषग्भैषज्यागारादा-स्वादविशुद्धमौषधं गृहीत्वा पाचकपेषकाभ्यामात्मना च प्रतिस्वाद्य राज्ञे प्रयच्छेत् पानं पानीयं चौषधेन व्याख्यातम् ॥ ( अध्याय २१ ) ।

ब्रह्मा वेदाङ्गमष्टाङ्गमायुर्वेदमभाषत ।
पुरोहितमते तस्माद्वर्तेत भिषगात्मवान् ॥७॥

ब्रह्मा जी ने वेदांगरूप अष्टांग आयुर्वेद वर्णन किया है, इसलिये बुद्धिमान् वैद्य पुरोहित के मतानुसार बर्ताव रक्खे ॥७॥

वक्तव्य—इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि आयुर्वेद की उत्पत्ति वेद में होने के कारण चारों वेदों, विशेष करके सम्पूर्ण अथर्व वेद का वेत्ता जो पुरोहित उसके मार्गदर्शित्व में अथवा दैविक उपायों को स्वीकार करके युक्तिव्यपाश्रय चिकित्सा करना वैद्य के लिये अधिक श्रेयस्कर और सिद्धिकर होता है।

संकरः सर्ववर्णानां प्रणाशो धर्मकर्मणाम् ।
प्रजानामपि चोच्छित्तिर्नृपव्यसनहेतुतः ॥८॥

राजा का नाश होने से ( ब्राह्मणादिक ) सर्व वर्णों का संकर, धर्म कर्मों का नाश और ( व्यापार, कृषि तथा पशुपालन आदि व्यवसायों का नाश होने के कारण) प्रजा का भी क्षय हो जाता है ॥८॥

वक्तव्य—संकर—चारों वर्णों का नाश होकर मिश्र प्रजा होना । यह संकर अनुलोम प्रतिलोम विवाह और वर्णविहित कर्मों का त्याग करने से होता है—व्यभिचारेण वर्णानामवेद्या वेदनेन च । स्वकर्मणां च त्यागेन जायन्ते वर्णसंकराः ॥ (मनुस्मृति)। धर्मकर्मणाम्—ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास इन चार आश्रमों के धर्मकर्म । व्यसन—रोगरूप या मृत्युरूप संकट । राजा दुर्बल या रोगी होने से दण्डधारण द्वारा प्रजा का रक्षण करने में असमर्थ होता है, जिससे चोर डाकू आदिक लोग सर्व प्रकार से प्रजा का नाश करते हैं । इसलिये कौटिलीय अर्थशास्त्र में लिखा है—[illegible] [illegible] । सुविज्ञातप्रणीतो हि दण्डः प्रजा धर्मार्थकामैर्योजयति । अप्रणीतो हि मात्स्यन्यायमुद्भावयति । बलीयानबलं हि ग्रसते दण्डधराभावे । तेन गुप्तः प्रभवतीति । चतुर्वर्णाश्रमो लोको राज्ञा दण्डेन पालितः स्वधर्मकर्माभिरतो वर्तते स्वेषु वर्त्मसु ॥ ( अध्याय ४ ) ।

पुरुषाणां नृपाणां च केवलं तुल्यमूर्तिता ।
आज्ञा त्यागः क्षमा धैर्यं विक्रमश्चाप्यमानुषः ॥९॥
तस्मादेवमिवाभीक्ष्णं वाङ्मनःकर्मभिः शुभैः ।
चिन्तयेन्नृपतिं वैद्यः श्रेयांसीच्छन् विचक्षणः ॥१०॥

साधारण मनुष्यों और राजाओं की शरीर की आकृति ही केवल समता होती है । परंतु आज्ञा, त्याग, क्षमा, संकट के समय की धीरता और पराक्रम ये सब दैविक (साधारण मनुष्यों के इन गुणों से अधिक तथा प्रभावशाली) होते हैं ॥९॥ इसलिये सुख की इच्छा करने वाला चतुर वैद्य राजा को देवता समझ कर निरन्तर शुभवाचिक, कायिक और मानसिक कर्मों से उसके ( स्वास्थ्य की ) चिन्ता करे ॥१०॥

वक्तव्य—अमानुष—राजा चन्द्रसूर्यादिक देवताओं के अंश से उत्पन्न होने के कारण मनुष्यरूप होने पर भी देवतास्वरूप होता है, तथा उसके आज्ञादिक गुण भी दैविक होते हैं—रक्षार्थमस्य सर्वस्य राजानमसृजत् प्रभुः । इन्द्रानिलयमार्काणामग्नेश्च वरुणस्य च । चन्द्रवित्तेशयोश्चैव मात्रा निर्हृत्य शाश्वतीः ॥ यस्मादेषां सुरेन्द्राणां मात्राभ्यो निर्मितो नृपः । तस्मादभिभवत्येष सर्वभूतानि तेजसा ॥ बालोऽपि नावमन्तव्यो मनुष्य इति भूमिपः । महती देवता ह्येषा नररूपेण तिष्ठति ॥ ( मनुस्मृति, अ ७ ) ।

स्कन्धावारे च महति राजगेहादनन्तरम् ।
भवेत्सन्निहितो नित्यं सर्वोपकरणान्वितः ॥११॥
तत्रस्थमेनं ध्वजवद्यशःख्यातिसमुच्छ्रितम् ।
उपसर्पन्त्यमोहेन विषशल्यामयार्दिताः ॥१२॥
स्वतन्त्रकुशलोऽन्येषु शास्त्रार्थेष्वबहिष्कृतः ।
वैद्यो ध्वज इवाभाति नृपतद्विद्यपूजितः ॥१३॥

लश्कर की बड़ी छावनी में राजनिवास के अत्यन्त समीप अपनी सब साधनसामग्री के साथ वैद्य को सुसज्जित रहना चाहिये ॥११॥ वहाँ ध्वजा की भाँति यश और ख्याति से विख्यात ऐसे वैद्य के समीप विष, शल्य और रोगों से पीड़ित मनुष्य निश्चिन्त भाव से पहुँचते हैं ॥१२॥ अपने ( वैद्यक ) शास्त्र में प्रवीण हो तथा ( वैद्योपयोगी ) अन्य शास्त्रों से भी जो अपरिचित नहीं, ऐसा वैद्य राजाओं तथा वैद्यों से सम्मानित होकर ध्वजा की तरह ( सबसे ऊँचे दर्जे में ) विख्यात होता है ॥१३॥

वक्तव्य—स्कन्धावार—[illegible] सैन्यशिबिर । युद्धादिषु [illegible] [illegible] । लश्कर की छावनी या कैम्प (Camp) को स्कन्धावार की रचना के लिये कौटिलीय अर्थशास्त्र का 'स्कन्धावारनिवेश' नामक १२९ वाँ अध्याय देखो । सर्वोपकरणान्वित—[illegible] शस्त्र यन्त्र तथा इत्यादि साधन सामग्री के साथ । कौटिलीय अर्थशास्त्र में सैनिकों की सेवा शुश्रूषा करने के लिये, उनके पथ्य, उत्तेजना देने के लिये स्त्रियों की भी योजना ( Nurses ) लिखी है—[illegible]

१ [illegible]. २ मृत्युमनवेक्ष्य.

१ [illegible] २ वैद्य. ३ [illegible].

शस्त्रयन्त्रागदस्नेहवस्तुस्ताः स्निग्धाम्लपानरक्षिणः पुरुषाधारुयैश्च पृष्ठतस्तिष्ठेयुः॥ ( अध्याय १३१ )। पाश्चात्त्य देशों में युद्ध के समय नर्सिंग की योजना १९ वें शताब्दी के उत्तरार्ध में प्रारंभ हुई है। ध्वजवयशःस्थानिरतमुन्दितम्—इस पद से प्राचीनकाल में भी झंडे का कितना महत्त्व था, इसकी कल्पना होगी।

वैद्यो व्याध्युपसृष्टश्च भेषजं परिचारकः।
एते पादाश्चिकित्सायाः कर्मसाधनहेतवः॥१४॥
गुणवद्भिस्त्रिभिः पादैश्चतुर्थो गुणवान् भिषक्।
व्याधिमल्पेन कालेन महान्तमपि साधयेत्॥१५॥

(चिकित्सापादचतुष्टय—) १ वैद्य, २ रोगी, ३ औषध और ४ परिचारक ये चिकित्सा के ( चार ) पाद हैं और धातुसाम्य ( आरोग्य ) रूप कर्मसिद्धि के हेतु हैं॥१४॥ ( रोगी, औषध और परिचारक ) इन तीन ( निम्नदर्शित ) गुणों से युक्त पादों की सहायता से चतुर्थ पाद गुणी वैद्य थोड़े ही समय में दारुणव्याधि को भी अच्छा कर देता है॥१५॥

वैद्यहीनास्त्रयः पादा गुणवन्तोऽप्यपार्थकाः।
उद्गातृहोतृब्रह्माणो यथाऽध्वर्युं विनाऽध्वरे॥१६॥
वैद्यस्तु गुणवानेकस्तारयेदातुरान् सदा।
प्लवं प्रतितरैर्हीनं कर्णधार इवाम्भसि॥१७॥

(वैद्य की महत्ता —) जैसे कि यज्ञ में ( यजुर्वेदवित् ) अध्वर्यु ( उपाध्याय ) के विना उद्गाता ( सामवित् ), होता ( ऋग्वेदवित् ) और ब्रह्मा ये तीनों निरर्थक हो जाते हैं, वैसे ही (रोगी, औषध और परिचारक ये ) तीनों पाद यथोक्त गुणयुक्त होने पर भी वैद्य के विना निरर्थक हो जाते हैं॥१६॥ जैसे कि जलमें फँसी हुई नौका का तारण (कुशल) कर्णधार अन्य मल्लाहों की सहायता के विना करता है, वैसे ही ( यथोक्त ) गुणयुक्त अकेला वैद्य ( रोगरूप जलार्णव में फँसे हुए ) रोगियों का तारण करता है॥१७॥

वक्तव्य—उपर्युक्त पादचतुष्टय की सहायता से रोगों का जो प्रतिकार किया जाता है, उसे 'चिकित्सा' कहते हैं—चतुर्णां भिषगादीनां शस्तानां धातुवैकृते। प्रवृत्तिर्धातुसाम्यार्था चिकित्सेत्यभिधीयते॥ ( चरक )। चिकित्सा में सफलता प्राप्त होने के लिये पादचतुष्टय गुणवान् होना आवश्यक है—भिषग्द्रव्याण्युपस्थाता रोगी पादचतुष्टयम्। गुणवत् कारणं ज्ञेयं विकारव्युपशान्तये॥ ( चरक )। तथापि इनमें भी वैद्य का महत्त्व सब से अधिक है,-यह कल्पना इन श्लोकों में अनेक दृष्टान्तों से प्रदर्शित की गई है। चरक में भी लिखा है—विज्ञाता शासिता योक्ता प्रधानं भिषगत्र तु। पक्तौ हि कारणं पक्तुर्यथा पात्रेन्धनानलाः॥ विजेतुर्विजये भूमिश्चमूः प्रहरणानि च। आतुराद्यास्तथा सिद्धौ पादाः कारणसंज्ञिताः॥ मृद्दण्डचक्रसूत्राद्याः कुम्भकारादृते यथा। न वहन्ति गुणं वैद्यादृते पादत्रयं तथा॥ ( सूत्रस्थान अ. ९ )।

तत्त्वाधिगतशास्त्रार्थो[1] दृष्टकर्मा स्वयंकृती।
लघुहस्तः शुचिः शूरः सज्जोपस्करभेषजः॥१८॥
प्रत्युत्पन्नमतिर्धीमान् व्यवसायी विशारदः।
सत्यधर्मपरो यश्च स भिषक् पाद उच्यते॥१९॥

(वैद्यगुण—) जो शास्त्रादि के तत्त्व में पारंगत हो, जिसने चिकित्सा के कर्म देखे हुए हों, स्वयं कर्म किये हुए हों, जिसका हाथ हलका हो, जो ( अन्तर्बाह्य ) स्वच्छ रहता हो, जो शूर हो, सब प्रकार की साधनसामग्री सज रखता हो॥१८॥ जो समयसूचक हो, बुद्धिमान् हो, उत्साहयुक्त ( Energetic ) हो, विचक्षण हो और सत्य तथा धर्म पर हो, ऐसा ( मनुष्य शास्त्र में ) 'भिषक्पाद' कहा जाता है॥१९॥

आयुष्मान् सत्त्ववान् साध्यो द्रव्यवानात्मवानपि।
आस्तिको वैद्यवाक्यस्थो व्याधितः पाद उच्यते॥२०॥

(रोगिगुण—) आयुष्मान्, सत्त्ववान्, साध्य, श्रीमान्, आत्मवान् ( मनःसंयमी ), आस्तिक ( ईश्वर गुरु देवताओं पर श्रद्धा करने वाला ) और वैद्य के वाक्यों में विश्वास करने वाला ऐसा ( मनुष्य ) 'व्याधितपाद' कहा जाता है॥२०॥

प्रशस्तदेशसंभूतं प्रशस्तेऽहनि चोद्धृतम्।
युक्तमात्रं मनस्कान्तं गन्धवर्णरसान्वितम्॥२१॥
दोषघ्नमग्लानिकरमविकारि विपर्यये।
समीक्ष्य दत्तं काले च भेषजं पाद उच्यते॥२२॥

( औषधिगुण— ) उत्तम भूमि में उत्पन्न हुआ, शुभ दिन में उखाड़ा हुआ, योग्य मात्रा में दिया हुआ, मनःप्रसन्नकर, गंध वर्ण और रस से युक्त॥२१॥ दोषनाशक, ग्लानि न करने वाला, ( देने में चूक ) विपर्यय होने पर भी विकार न करने वाला, ( रोगी की ) परीक्षा करके योग्य समय पर दिया हुआ ( द्रव्य चिकित्सा का ) 'भेषजपाद' कहलाता है॥२२॥

वक्तव्य—प्रशस्तदेशसंभूत—३७ वें अध्याय के २ सूत्र में वर्णित भूमि में उत्पन्न हुआ। दोषघ्न—वातादि दोषों और रसादि धातुओं की दुष्टि दूर करने वाला। समीक्ष्य—२५ वें अध्याय के दूसरे सूत्र में वर्णित विषयों के अनुसार परीक्षा करके।

स्निग्धोऽजुगुप्सुर्बलवान् युक्तो व्याधितरक्षणे।
वैद्यवाक्यकृदश्रान्तः पादः परिचरः स्मृतः॥२३॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने युक्तसेनीयो नाम चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः॥३४॥

( परिचारकगुण )—प्रेम करने वाला, निन्दा न करने वाला, बलवान्, रोगी की रक्षा में ( तन मन से ) लगा हुआ, वैद्य की आज्ञानुसार कार्य करने वाला और अविश्रान्त श्रम करने वाला ( मनुष्य ) 'परिचारकपाद' कहलाता है॥२३॥

वक्तव्य—अजुगुप्सुः—रोगी का स्वभाव या रोग कितना ही घृणाजनक क्यों न हो, रोगी को एक शब्द से भी दुरुत्तर न करने वाला। बलवान्—इसका विवरण पीछे २२वें पृष्ठ पर ५ वें सूत्र की टीका में किया गया है। युक्तो व्याधितरक्षणे—रोगी की 'शुश्रूषादिकरण संवाहन स्थापनादि' परिचर्या ( Nursing ) में निपुण, यह भी इस पद का अर्थ हो सकता है, क्योंकि रोगी की रक्षा करने के लिये उत्तम परिचर्या बहुत ही आवश्यक होती है। चरक में इसलिये 'उपचारज्ञता' गुण परिचारक के गुणों में पहले निर्दिष्ट किया है—उपचारज्ञता दाक्ष्यमनुरागश्च भर्तरि। शौचं चेति चतुष्कोऽयं गुणः परिचरे जने॥

[1] तत्त्वाधिगतशास्त्रार्थः.

( सू अ ९ )। पाश्चात्य देशों में परिचर्या के लिये पुरुषों की अपेक्षा परिचारिकाओं ( Nurses ) का प्रचार अधिक है। क्योंकि उनमें पुरुषों की अपेक्षा परिचर्या के लिये आवश्यक गुणों की स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। चरक तथा वाग्भट के अनुसार उपर्युक्त प्रत्येक पाद के केवल चार गुण होते हैं और इस प्रकार चिकित्सा षोडशगुण होती है—कारणं षोडशगुणं सिद्धौ पादचतुष्टयम्। नत्पुनः षोडशकला भेषजमिति मिषजो मतम्।

इति भिषग्रत्नेन गोविन्दप्रसादेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाया सुश्रुतसूत्रस्थान टीकायां युक्तसेनीयो नाम चतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३४॥

# पञ्चत्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथात आतुरोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से आतुरोपक्रमणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—आतुरोपक्रमणीय—चिकित्सा प्रारंभ करने के समय रोगी के विषय में जिन बातों का ज्ञान आवश्यक होना चाहिये, उनके संबंध में लिखा हुआ अध्याय।

आतुरमुपक्रममाणेन भिषजाऽऽयुरादावेव परीक्षितव्यं, सत्यायुषि व्याध्यृत्वग्निवयोदेहबलसत्त्वसात्म्यप्रकृतिभेषजदेशान् परीक्षेत ॥२॥

( आयु परीक्षामहत्त्व— ) रोगी की चिकित्सा प्रारंभ करने वाले वैद्य को प्रथम ( रोगी की ) आयु की परीक्षा करनी चाहिये। यदि आयु ( शेष ) हो तो व्याधि, ऋतु, अग्नि, वय, देह, बल, सत्त्व, सात्म्य, प्रकृति, भेषज और देश इन ( सब बातों ) की परीक्षा करे ॥२॥

वक्तव्य—मनुष्य अल्पायु, मध्यमायु या दीर्घायु है। इस विषय की परीक्षा मनुष्य के शरीर के सामान्यलक्षण, शरीर का प्रमाण ( अङ्गुलियों के हिसाब से ), वातादिक प्रकृति और चिकित्सा के समय अरिष्टदर्शन इन चार उपायों से होती है—प्रमाणमायुषस्त्वर्थेन्द्रियमनोबुद्धिचेष्टादीनां विकृतिलक्षणैरुपलभ्यतेऽनिमित्तैः। देहप्रकृतिलक्षणमधिकृत्य चोपदिष्टमायुषः प्रमाणमायुर्वेदे ॥ (चरक)। इनमें से अरिष्टों का विचार पीछे हो चुका है। देहलक्षण और शरीरायाम इन दोनों का विचार नीचे किया है। चरक और वाग्भट के अनुसार यहां आयु परीक्षा की दृष्टि से देहप्रकृति का महत्त्व यद्यपि नहीं बतलाया है, तथापि शारीरस्थान में प्रकृतियों का वर्णन करते समय कम से कम पित्तप्रकृति के संबंध में लिखा है—मध्यमायुश्च भवति। प्रकृति के अनुसार आयुमान ऐसा होता है—श्लेष्मला आयुष्मन्तश्च भवन्ति। पित्तला मध्यायुषो भवन्ति। वातला अल्पायुषश्च भवन्ति ॥ ( चरक )। इसलिये रोगी की प्रकृति का विचार करके भी आयु की परीक्षा करना उपकारक होगा। रोगी की आयु की परीक्षा सर्व प्रकार से इसलिये करना आवश्यक है कि उस परीक्षा के ऊपर चिकित्सा में यश अथवा निर्भर होता है—औषधं केवलं कर्तुं न शक्यं विविधा क्रिया। यस्य युक्तस्य निष्यन्ति न सिध्यन्ति गतायुषि ॥ ( योगरत्नाकर )।

तत्र [illegible] स्कन्धललाटं [illegible] विस्तीर्णभ्रूस्तनान्तरोरस्कं ह्रस्वजङ्घामेढ्रग्रीवं गम्भीरसत्त्वस्वरनाभिमनुच्चैर्बद्धस्तनमुपचितमहारोमशकर्णं पश्चान्मस्तिष्कं स्नातानुलिप्तं मूर्धानुपूर्व्या विशुष्यमाणशरीरं पश्चाच्च विशुष्यमाणहृदयं पुरुषं जानीयाद्दीर्घायुः खल्वयमिति। तमेकान्तेनोपक्रमेत्। एभिर्लक्षणैर्विपरीतैरल्पायुः, मिश्रैर्मध्यमायुरिति ॥३॥

( आयु लक्षण— ) उनमें जिसके हाथ, पाँव, पार्श्व, पीठ, स्तनाग्र, दाँत, चेहरा, कंधा और ललाट ( स्वाभाविक आकार से अधिक ) बड़े हों, अंगुलियों के पोरवे, श्वास, नेत्र और भुजा ( स्वाभाविक लंबाई से अधिक ) लंबे हों, जिसकी भ्रुकुटी, स्तनमध्यभाग तथा छाती विस्तीर्ण हो, जिसकी जंघा, लिंग और गर्दन छोटी हो, जिसका सत्त्व (स्वभाव), स्वर और नाभि गंभीर हो, जिसके स्तन का भाग न बहुत ऊंचा न बहुत कड़ा हो, जिसके कान मांसल विस्तीर्ण और लोमयुक्त हों, जिसकी खोपड़ी का पिछला भाग ( गुद्दी Occipital region ) अधिक उन्नत हो, स्नान कर अनुलेपन करने के पश्चात् मस्तक से जिसका शरीर सूखने लगता हो और हृदयप्रदेश का भाग सब से पीछे सूखता हो, इन लक्षणों से युक्त मनुष्य को निश्चय से दीर्घायु समझना चाहिये और उसकी चिकित्सा निश्चिन्त मन से करनी चाहिये। इनसे विपरीत लक्षणों से अल्पायु और मिश्र लक्षणों से मध्यमायु समझना चाहिये ॥३॥

भवन्ति चात्र—

गूढसन्धिसिरास्नायुः संहताङ्गः स्थिरेन्द्रियः।
उत्तरोत्तरसुक्षेत्रो यः स दीर्घायुरुच्यते ॥४॥
गर्भात्प्रभृत्यरोगो यः शनैः समुपचीयते।
शरीरज्ञानविज्ञानैः स दीर्घायुः समासतः ॥५॥

( दीर्घायु लक्षण ) ( शरीर मांसल होने के कारण ) जिसके संधि, सिरा और स्नायु गूढ़ होते हैं, जिसका शरीर दृढ़ है, जिसकी इन्द्रियां स्थिर हैं, जिसका शरीर पैरों से लेकर शिर तक उत्तरोत्तर अधिकाधिक सुडौल है, वह मनुष्य दीर्घायु कहलाता है ॥४॥ संक्षेप में माता के उदर में जन्म होने के दिन से जो नीरोग है, तथा जिसका शरीर, ज्ञान और विज्ञान इनकी धीरे धीरे ( वयोनुरूप ) वृद्धि होती है, उसे दीर्घायु समझना चाहिये ॥५॥

वक्तव्य—गूढसन्धिसिरास्नायु—शरीर मांसल होने के कारण जिसके संध्यादि भाग ऊपर को नहीं दिखाई देते। कृश मनुष्य में ये सब बाहर दिखाई देते हैं—स्थूलपर्वा सिरातत। उन्नतोऽनिरूप। ( संग्रह )। उत्तरोत्तरसुक्षेत्र—इसका अर्थ डल्हण के अनुसार ऊपर दिया है। यही अर्थ संदर्भ की दृष्टि से अधिक योग्य है। दूसरा अर्थ चक्र के अनुसार ऐसा है।

१ परीक्षेत

१ पार्श्वमस्तिष्कम् २ विशुष्यमाणावयवं ३ मध्यमायुरिति

जिसके खानदान में एक से एक अधिक दीर्घायु पूर्वज हो गये हैं—उत्तरोत्तरदीर्घायुःपुरुषकुलजातः, क्षेत्रे प्रभवस्थानमिह कुलपुरुषाः॥ कल्पना सुन्दर और नवीन है। ज्ञान—अध्यात्म ज्ञान। विज्ञान—भौतिक शास्त्रों का ज्ञान—शनैः समुपचीयते—शरीर की वृद्धि और ज्ञान विज्ञान की योग्यता अल्पवय में अधिक होना अल्पायु का लक्षण है—व्यंजनादिशुभा विद्या मेदोमेधादयो यशः। अल्पे वयसि यस्यैतन्न स जीवेत् कदाचन॥ इसका अनुभव व्यवहार में अनेक बार मिलता है।

मध्यमस्यायुषो ज्ञानमत ऊर्ध्वं निबोध मे।
अधस्तादक्षयोर्यस्य लेखाः स्युर्व्यक्तमायताः॥६॥
द्वे वा तिस्रोऽधिका वाऽपि पादौ कर्णौ च मांसलौ।
नासाग्रमूर्ध्वं च भवेदूर्ध्वं लेखाश्च पृष्ठतः॥७॥
यस्य स्युस्तस्य परममायुर्भवति सप्ततिः।

( मध्यमायुलक्षण— ) इसके पश्चात् मध्यमायु का ज्ञान मुझ से समझ लो। जिसके आँखों के नीचे दो, तीन या अधिक लंबी और स्पष्ट रेखाएँ दिखाई देती हैं, जिसके कान और पाँव मांसल होते हैं, नासाग्र ऊपर की ओर उठा हुआ होता है और पीठ पर ऊर्ध्वमुख रेखाएँ होती हैं॥६-७॥ उसकी अधिक से अधिक आयुर्मर्यादा सत्तर वर्ष की होती है।

जघन्यस्यायुषो ज्ञानमत ऊर्ध्वं निबोध मे॥८॥
ह्रस्वानि यस्य पर्वाणि सुमहच्चापि मेहनम्।
तथोरस्यवलीढानि न च स्यात्पृष्ठमायतम्॥९॥
ऊर्ध्वं च श्रवणौ स्थानान्नासा चोच्चा शरीरिणः।
हसतो जल्पतो वाऽपि दन्तमांसं प्रदृश्यते।
प्रेक्षते यश्च विभ्रान्तं स जीवेत्पञ्चविंशतिम्॥१०॥

( अल्पायुलक्षण— ) इसके पश्चात् कनिष्ठ प्रकार की आयु का ज्ञान ( लक्षण ) मुझ से श्रवण कर॥८॥ ( आगे प्रदर्शित किये हुए प्रमाण की दृष्टि से ) जिसके पोर्वे छोटे और शिश्न दीर्घ हो, तथा जिसकी छाती की पसलियाँ दबी हुई और पृष्ठ संकुचित हो॥९॥ जिसके कान अपने स्थान से कुछ ऊँचे और नासा भी कुछ ऊपर चढ़ी हुई हो, हँसने या बोलने के समय जिसके दाँतों का मांस दिखाई देता हो और जो आँखों को फेरता हुआ दीखता हो, वह पच्चीस वर्ष की आयु तक जीता है॥१०॥

वक्तव्य—अवलीढानि—यह पर्व का विशेषण है। पर्व संधियों के बीच का भाग। छाती की दृष्टि से पसलियाँ पर्व होती हैं। अवलीढ का अर्थ भक्षित और पर्याय से निम्न या दबी हुई। स्वस्थ छाती साधारणतया अण्डाकार या दीर्घवृत्त होती है। इसका पार्श्विक परिमाण आगे पीछे के परिमाण की अपेक्षा अधिक होता है। जो बाल्यावस्था में अस्थिवक्रता ( Rickets ) आदि हड्डी के रोगों से बीमार होते हैं, उनकी छाती विकृत हो जाती है। कुछ लोगों में जन्म से ही छाती का आकार अस्वाभाविक होता है। छाती के अस्वाभाविक आकारों में पंखवत् ( Alar ), चपटी ( Flat ), कबूतर की भाँति ( Pigeon ), कुबड़ी (Rickety), बेलनाकार ( Barrel shaped ) इत्यादि आकार प्रधान हैं। विकृत छाती वाले मनुष्यों में यक्ष्मा होने की अधिक संभावना होती है, जिससे कारण उनकी आयु अल्प हो जाया करती है।

अथ पुनरायुषो विज्ञानार्थमङ्गप्रत्यङ्गप्रमाणसारानुपदेक्ष्यामः। तत्राङ्गान्यन्तराधिसक्थिबाहुशिरांसि, तदवयवाः प्रत्यङ्गानीति। तत्र, स्वैरङ्गुलैः पादाङ्गुष्ठप्रदेशिन्यौ द्व्यङ्गुलायते; प्रदेशिन्यास्तु मध्यमानामिकाकनिष्ठिका यथोत्तरं पञ्चमभागहीनाः; चतुरङ्गुलायते पञ्चाङ्गुलविस्तृते प्रपदपादतले; पञ्चचतुरङ्गुलायतविस्तृता पार्ष्णिः; चतुर्दशाङ्गुलायतः पादः; चतुर्दशाङ्गुलपरिणाहानि पादगुल्फजङ्घाजानुमध्यानि; अष्टादशाङ्गुला जङ्घा, जानूपरिष्टाच्च द्वात्रिंशदङ्गुलमेवं पञ्चाशत्; जङ्घायामसमावूरू॥११॥

( शरीर प्रमाण— ) अब आयुष्य के ज्ञान के लिये अंग और प्रत्यंग के प्रमाण तथा सार इनका उपदेश करते हैं। उनमें शरीर का मध्यभाग (अंतराधि), (दो) सक्थि, (दो) बाहु और शिर ये ( छः ) अंग हैं और उनके अवयव प्रत्यंग कहलाते हैं। उनमें अपने अंगुलों से पाँव के अँगूठे और प्रदेशिनी की लंबाई ( नाखून छोड़कर ) दो दो अंगुल की होती है। प्रदेशिनी से मध्यमा, मध्यमा से अनामिका और अनामिका से कनिष्ठिका क्रम से पाँचवाँ भाग कम होती जाती है। प्रपद और पादतल चार अंगुल लम्बे और पाँच अंगुल चौड़े होते है। पार्ष्णि (एड़ी) पांच अंगुल लंबी और चार अंगुल चौड़ी होती है। पाँव चौदह अंगुल लंबा होता है। पादमध्य, गुल्फमध्य, जंघामध्य तथा जानुमध्य चौदह अंगुल परिणाह के होते हैं। जंघा अठारह अंगुल लंबी होती है। जानुसंधि से ऊपर ( कटिसन्धि तक ) का भाग बत्तीस अंगुल लंबा होता है और इस प्रकार (जंघा, जानु और ऊपर का भाग मिलकर) लंबाई पचास अंगुल होती है। जंघा के समान ऊरु ( अठारह अंगुल ) लंबे होते हैं॥११॥

वक्तव्य—अंग प्रत्यंग प्रमाण का नाप दर्शाने के लिये निम्न तीन शब्द प्रयुक्त होते हैं—१ आयाम—दैर्घ्य, लम्बाई, ( Length )। २ विस्तार—व्यास, चौड़ाई (Breadth या greatest diameter)। परिणाह—परिवर्तुलता, घेरा, ( Circumference )। परिणाह के सम्बन्ध में चक्रदत्त की निम्न टिप्पणी ध्यान में रखनी चाहिए—परिणाहपरिमाणं च यदुच्यते तन्मध्यस्थानस्य, तेनासमपरिणाहमानेषु जंघादिषु मध्यस्थानमेतज्ज्ञेयम्॥ शिर—सग्रीव शिर या शिरोग्रीव। यथोत्तरं पंचमभागहीनाः—अन्यास्तिस्रोऽङ्गुल्यः क्रमेण द्व्यंगुलस्य पंचमभागेन हीनाः। ( इन्दु )। मध्यमिका $\frac{8}{5}$ अंगुल लंबी, अनामिका $\frac{6}{5}$ और कनिष्ठिका $\frac{4}{5}$ लंबी होगी। पाद—पाद के तीन विभाग होते हैं—१ प्रपद—अंगुल्यनन्तरं पादाग्रम्। ( इन्दु )। Part of the foot anterior to the arch। २ पादतल—पादमध्य, Arch of the foot। ३ पार्ष्णि—गुल्फाधः भाग एड़ी। इस पाद की लंबाई चौदह अंगुल इस प्रकार होती है—२ अंगुष्ठ-प्रदेशिनी, ४ प्रपद, ४ पादतल, और ४ पार्ष्णि।

द्व्यङ्गुलानि वृषणचिबुकदशननासापुटभागकर्णमूलनयनान्तराणि; चतुरङ्गुलानि मेहनवदनान्तर-

नासाकर्णललाटग्रीवोच्छ्रायदृष्ट्यन्तराणि, द्वादशाङ्गुलानि भगविस्तारमेहननाभिहृदयग्रीवास्तनान्तर मुखायाममणिबन्धप्रकोष्ठस्थौल्यानि, इन्द्रबस्तिपरिणाहांसपीठकूर्परान्तरायाम षोडशाङ्गुल, चतुर्विंशत्यङ्गुलो हस्त, द्वात्रिंशदङ्गुलपरिमाणौ भुजौ; द्वात्रिंशत्परिणाहावूरू, मणिबन्धकूर्परान्तरं षोडशाङ्गुलं, तल षट्चतुरङ्गुलायामविस्तारम्। अङ्गुष्ठमूलप्रदेशिनी श्रवणापाङ्गान्तरमध्यमाङ्गुल्यौ पञ्चाङ्गुले, अर्धपञ्चाङ्गुले[1] प्रदेशिन्यनामिके; सार्धत्र्यङ्गुलौ कनिष्ठाङ्गुष्ठौ ॥१२॥

वृषण ( अण्डग्रोलक ), ठोडी, दाँत, ( प्रत्येक ) नासापुट का बाह्यभाग, कर्णमूल और आँखों का मध्यभाग ये दो दो अंगुल के होते हैं । शिश्न ( उष्णीषरहित, उष्णीष युक्त षडंगुल ), व्यात्तमुख ( पूर्णतया खुला हुआ मुख ), नासावंश, कर्ण, ललाट, ग्रीवा और दृष्टिमंडल के बीच का अन्तर ये सब चार चार अंगुल होते हैं । योनिविस्तार, शिश्न और नाभि का अन्तर, नाभि और हृदय का अन्तर, हृदय से ग्रीवा मूल तक का अन्तर, दोनों स्तनों के बीच का अन्तर, चिबुक से ललाट के अन्त तक मुख का दैर्घ्य तथा मणिबन्ध और प्रकोष्ठ का परिणाह ये सब बारह बारह अंगुल के होते हैं । जंघामध्य ( 'जघामध्ये इन्द्रबस्तिर्नाम' ) का परिणाह, कंधा और कोहनी के बीच का अन्तर ये सोलह अंगुल के होते हैं । कोहनी से मध्यमांगुलि के अग्र तक चौबीस अंगुल का हाथ होता है । दोनों भुज बत्तीस अंगुल के होते हैं । दोनों ऊरु प्रत्येक बत्तीस अंगुल परिणाह ( घेरा ) की होती हैं । मणिबन्ध से कोहनी तक की लम्बाई सोलह अंगुल की होती है । हथेली चार अंगुल चौड़ी और छ अंगुल लम्बी होती है । अंगुष्ठ के मूल से तर्जनी का अन्तर, कान से नेत्र के बाह्यकोण का अन्तर तथा मध्यमांगुलि की लम्बाई प्रत्येक पाँच पाँच अंगुल की होती है । प्रदेशिनी और अनामिका साढ़े चार अंगुल की तथा अँगूठा और कनिष्ठिका साढ़े तीन अंगुल की होती है ॥१२॥

चतुर्विंशतिविस्तारपरिणाह मुखग्रीव त्रिभागाङ्गुलविस्तारा नासापुटमर्यादा; नयनत्रिभागपरिणाहा तारका; नवमस्तारकांशो दृष्टि, केशान्तमस्तकान्तरमेकादशाङ्गुल, मस्तकादवटुकेशान्तो दशाङ्गुल, कर्णावट्वन्तर चतुर्दशाङ्गुल, पुरुषोरःप्रमाणविस्तीर्णा स्त्रीश्रोणि, अष्टादशाङ्गुलविस्तारमुर; तत्प्रमाणा पुरुषस्य कटी सविंशमङ्गुलशत पुरुषायाम इति ॥१३॥

चार अंगुल विस्तार का मुख और बीस अंगुल परिणाह की ग्रीवा होती है । नासापुट का विस्तार १⅓ अंगुल का होता है । नेत्र का तिहाई कृष्णमंडल होता है । कृष्णमंडल का नवमांश दृष्टिमंडल होता है । ( शखप्रदेश स्थित ) केश मर्यादा से शिरोमध्यभाग ग्यारह अंगुल होता है । मस्तक मध्यभाग से ग्रीवापश्चिमभाग का केशान्त दशांगुल होता है । पिछली तरफ से ( अवटुप्रदेश से ) दोनों कानों के बीच का अन्तर चौदह अंगुल होता है । पुरुष के छाती के समान विस्तार की स्त्रियों की श्रेणि होती है । ( स्त्रियों का ) वक्षभाग अठारह अंगुल के विस्तार का होता है । और पुरुषों की कटि भी अठारह अंगुल के प्रमाण की ( स्त्रीवक्ष के प्रमाण के समान ) होती है । ( इस प्रकार ) पुरुष की लंबाई एक सौ बीस अंगुल की होती है ॥१३॥

वक्तव्य—तारका—कृष्णमण्डल । इसको कोर्निआ ( Cornea ) कहते हैं—नेत्रायामत्रिभाग तु कृष्णमण्डलमुच्यते । ( उत्तरतन्त्र, अ०-१ ) । दृष्टि—पुतली, इसको प्यूपिल ( *Pupil* ) कहते हैं । दृष्टिमण्डल आँख के पर्दे ( *Iris* ) का छेद है । उत्तरतन्त्र में इसका परिमाण ⅐ दिया है—कृष्णात् सप्तममिच्छन्ति दृष्टिं दृष्टिविशारदा ॥ इस मतभिन्नता का कारण दृष्टिमण्डल की परिवर्तनशीलता मालूम पड़ता है । जिसमें दृष्टिमण्डल है, वह आँख का पर्दा मांसतन्तुओं से बना है । इनमें कुछ तन्तु चक्रवत् वर्तुलाकार लगे हैं और कुछ पहिये के अरों के समान लगे रहते हैं । चक्राकार तन्तुओं के संकोच से पुतली छोटी और अराकार तन्तुओं के संकोच से मोटी हो जाती है । दृष्टिमण्डल के परिमाण का परिवर्तन दृश्य वस्तु की दूरता, समीपता तथा प्रकाश की तीव्रातीव्रता के अनुसार सदैव बदलता रहता है । डल्हणाचार्य के अनुसार सप्तमांश दृष्टिमण्डल सामान्य मनुष्यों के लिये और नवमांश दृष्टिमण्डल महापुरुष और पूर्णायुषों के लिये है—यद्येवं तर्हि आतुरोपक्रमणीये 'नवमस्तारकांशो दृष्टि.' इति कथमुक्तवान् ? सत्यम्, महापुरुषाणां पूर्णायुषां भिन्नविषयमभिधानमिति न दोष ॥ अवटु—घुटी ( *Nape of the neck* ) । सविंशमङ्गुलशत पुरुषायाम—चरक में पुरुष की लंबाई चौरासी अंगुल वर्णन की है—केवल पुन शरीरमङ्गुलिपर्वाणि चतुरशीति । तदायामविस्तारसम समुच्यते । ( विमान, अ ८ ) । अष्टांगसंग्रह तथा अष्टांगहृदय में भी पुरुषायाम का यही परिमाण दिया है—सर्वं पुन शरीरमङ्गुलानि चतुरशीति । स्व स्व हस्तत्रय सार्धं पात्र सुखायुषो । व्यवहार में नाप के लिये चौरासी अंगुल का ही पुरुष का परिमाण होता है—चतुरशीत्यङ्गुलो व्यामो रज्जुमान खातपौरुष च । ( कौटिलीय अर्थशास्त्र, अ ४१ ) । इससे एक सौ बीस अंगुल का सुश्रुत का पुरुष चरकादि के चौरासी अंगुल के पुरुष से बिलकुल भिन्न है, ऐसा आभास होता है । परन्तु यदि केवल आयाम ( Length या Height ) के आवश्यक सुश्रुतोक्त प्रत्यंगमानों की तुलना चरकोक्त उन प्रत्यंगमानों के साथ की जाय तो ( नीचे कोष्ठक देखो ) यह विरोधाभास दूर हो जाता है ।

प्रत्यंग मानतुलना

| प्रत्यंग नाम | सुश्रुत | चरक |
|---|---|---|
| पार्ष्णि | ५ | ४ |
| जंघा | १८ | १८ |
| जानु | ४ | ४ |
| ऊरु | १८ | १८ |
| मेहनाभ्यन्तर ( बस्तिशिर ) | १२ | १० |

---
[1] सार्धचतुरङ्गुले

| | | |
|---|---|---|
| नाभिहृदयान्तर | १२ | १२ |
| हृदयग्रीवान्तर | १२ | १२ |
| ग्रीवा | ४ | ४ |
| आनन या मुख | १२ | १२ |
| सिर | ११ | ६ |
| प्रत्यंगायाम योग | १०८ | १०० |

इनमें केवल सिर के मान में फर्क मालूम पड़ता है, परन्तु वह भी वास्तविक नहीं है। क्योंकि सुश्रुत का नाप टेढ़ा है और चरक का सीधा च द सु १२ है—केशान्तमस्तकान्तरमेकादशांगुलम्। (सुश्रुत)। षडंगुलोत्सेधं शिरः। (चरक)। भूमिति की दृष्टि से सुश्रुतोक्त एकादशांगुल चरकोक्त षडंगुल ही हो जाते हैं। चक्रपाणिदत्त सुश्रुत की भानुमती टीका में पुरुष का आयाम १२० अंगुलि सही समझते हैं और चरक-सुश्रुत-विरोध का परिहार सुश्रुतोक्त अंगुलिमान अल्प मानकर करते हैं—सुश्रुतेन समं योऽत्र मानविरोधः सोऽत्रांगुलिमानभेदाच्छमयितव्यः। तत्र हि सविंशमंगुलिशतं पुरुषमानमुक्तम्। तेन तत्रांगुलिमानमेवाल्पं ज्ञेयम्। (चरकटीका)। परन्तु ऊपर कोष्टकस्थ दोनों के प्रत्यंगमान की तुलना करने से चक्र का कथन यथार्थ है, इसमें कोई संदेह नहीं होगा। क्योंकि परिमाण अल्प होने पर सुश्रुत का प्रत्येक प्रत्यंग मान चरक के मान से अधिक होना आवश्यक है। ऊपर कोष्टक देखने से यह स्पष्ट होगा कि प्रत्यंग मान जोड़ने से पुरुषायाम चौरासी अंगुल से अधिक होता है। यह अधिकता प्रत्यंगसीमाप्रान्त दोहरा नाप जाने से उत्पन्न होती है, वास्तविक नहीं है। यदि प्रत्यंगों के मान का ख्याल न रखकर केवल पुरुषायाम नापा जाय तो वह चौरासी अंगुल ही होगा—अत्र च प्रत्यवयवोत्सेधेन चतुरशीत्यंगुलादधिकं यच्छरीरं भवति तदवयवानामवयवान्तरदैर्घ्यानुप्रविष्टानां ग्रहणात्, तेन प्रत्यवयवदैर्घ्यमानेन न चतुरशीत्यंगुलं गणनीयं किन्तु समुदितमेव शरीरम्। (चक्रपाणिदत्त, चरकटीका)। अब प्रश्न यह उठता है कि जब चरक और सुश्रुत के पुरुषायाम में अभेद है तब सुश्रुत के एक सौ बीस अंगुल का क्या अर्थ है? इसके उत्तर में डल्हणाचार्य लिखते हैं कि पादाग्र पर खड़े हुए और ऊपर हाथ उठाये हुए पुरुष का पादाग्र से लेकर हस्ताग्र तक का यह आयाम है—विंशत्या अगुलैः सह शतं सविंशमङ्गुलशतं पुरुषायामः पादाग्रावस्थितस्योर्ध्वबाहोः पुरुषस्य दैर्घ्यम्॥ यह विरोधपरिहार यथार्थ है, क्योंकि पादाग्र पर खड़े होने से करीब दस अंगुल आयाम बढ़ सकता है और हाथ ऊपर उठाने से छब्बीस अंगुल के लगभग फिर बढ़ता है। इस तरह छत्तीस अंगुल चौरासी में मिलाने से पुरुष का आयाम एक सौ बीस अंगुल हो जाता है।

भवन्ति चात्र—

**पञ्चविंशे ततो वर्षे पुमान् नारी तु षोडशे।**
**समत्वागतवीर्यौ तौ जानीयात् कुशलो भिषक्॥१४॥**

पुरुष (अपनी आयु की) पचीस वर्ष की अवस्था में और स्त्री सोलह वर्ष की अवस्था में परिपूर्ण वीर्य होते हैं, ऐसा कुशल वैद्य समझे॥१४॥

वक्तव्य—समत्वागतवीर्यौ—जिनका वीर्य यानि शक्ति या रसरक्तादि सप्तधातु समत्व को परिपूर्णता को प्राप्त हुए हैं। ऊपर दीर्घायु स्त्री पुरुष के अंग प्रत्यंग के जो प्रमाण दिये हैं, वे इस परिपूर्ण धातु की अवस्था को प्राप्त हुए लोगों के लिये लागू होते हैं। इसके पहले शरीर धातु अपरिपक्व होते हैं। स्त्री और पुरुष जब यौवनावस्था में पदक्षेप करते हैं तब स्त्रियों में आर्तव और स्त्रीबीज (Ova) और पुरुषों में वीर्य बनना आरंभ होता है। इसका साधारण काल स्त्रियों में बारह वर्ष का और पुरुषों में सोलह वर्ष का होता है। इस अवस्था में स्त्री और पुरुषों की बीजग्रंथियों में ऐसी वस्तु बनती है, जो रक्त के साथ शरीर के विविध अंग प्रत्यंगों में पहुँचकर उनको प्रबल और पुष्ट बनाती है। इस कार्य के लिये कुछ वर्षों का काल आवश्यक होता है। इसके पहले यदि सन्तानोत्पत्ति का कार्य किया जाय तो स्त्री और पुरुष दोनों अपरिपूर्ण धातु होने के कारण उनकी संतति निर्बल होती है और स्वयं उनके शरीर की वृद्धि भी कभी पूर्ण नहीं हो सकती है—Several years after puberty neither the male nor the female has arrived at sufficient maturity to produce healthy offspring. There is no doubt the first activity of the generative function should be expended in energising the individual rather than in propagation of the species, *Esoteric Anthropology*. अन्य प्राणियों के सम्बन्ध में जो अनुभव हैं, वह मनुष्यों के सम्बन्ध में भी है और इसी अनुभव के आधार पर आगे शारीर के १० वें अध्याय में लिखा है—ऊनषोडशवर्षायामप्राप्तः पंचविंशतिम्। यद्याधत्ते पुमान् गर्भं कुक्षिस्थः स विपद्यते॥

**देहः स्वैरङ्गुलैरेष यथावदनुकीर्तितः।**
**युक्तः प्रमाणेनानेन पुमान् वा यदि वाऽङ्गना॥१५॥**
**दीर्घमायुरवाप्नोति वित्तं च महदृच्छति।**
**मध्यमं मध्यमैरायुर्वित्तं हीनैस्तथाऽवरम्॥१६॥**

अपने अपने अंगुलों से देह (का प्रमाण) सम्पूर्णतया वर्णन किया गया है। जो पुरुष अथवा स्त्री शरीर के इस योग्य प्रमाण से युक्त होती है॥१५॥ वह दीर्घ आयु को और संपत्ति को (अथवा शरीर में संपत्ति को) प्राप्त होती है, मध्यम प्रमाणों से युक्त मध्यमायु और मध्यम राशि में धन को प्राप्त होती है और हीन प्रमाणों से युक्त अल्पायु और अल्पवित्त को प्राप्त होती है॥१६॥

वक्तव्य—चरक में सम, अधिक और हीन ये तीन शरीर के प्रमाण वर्णन किये हैं। सुश्रुत में जिसको युक्तप्रमाण कहा है, उसको चरक में समप्रमाण कहा है—तदायामविस्तारसमं समुच्यते। तत्रायुर्बलमोजः सुखमैश्वर्यं वित्तमिष्टाश्चापरे भावा भवन्त्यायत्ताः प्रमाणवति शरीरे। विपर्ययस्तस्तो हीनेऽधिके वा॥ यहाँ इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि आजकल शरीर नापने के लिये जो 'इंच' (Inch) का नाप प्रयोग होता है, वह व्यक्ति निरपेक्ष है। इसलिये इंच की दृष्टि से जिनका शरीर समप्रमाण है, ऐसे व्यक्ति देखने में भी सम होते हैं। परंतु यहाँ वर्णन किया हुआ अंगुलि का नाप व्यक्तिसापेक्ष यानि प्रत्येक व्यक्ति में बदलने वाला होने के कारण जिनका शरीर समप्रमाण है ऐसे दो व्यक्तियों में से एक व्यक्ति

छोटा और मोटा तथा दूसरा मोटा और ऊँचा हो सकता है। पुरुष की पूर्ण ऊँचाई एक सौ बीस अंगुलि जो ऊपर वर्णन की है, वह पादाग्र से हाथ ऊपर उठाये हुए पुरुष की है। वैसी ऊँचाई केवल चौरासी अंगुल की होती है—केवलं पुनः शरीरमङ्गुलिपर्वाणि चतुरशीतिस्तदायामविस्तारसमं समुच्यते ॥ ( चरक )।

अथ सारान् वक्ष्यामः—स्मृतिभक्तिप्रज्ञाशौर्यशौचोपेतं कल्याणाभिनिवेशं सत्त्वसारं विद्यात्; स्निग्धसंहतश्वेतास्थिदन्तनखं बहुलकामप्रजं शुक्रेण; अकृशमुत्तमबलं स्निग्धगम्भीरस्वरं सौभाग्योपपन्नं महानेत्रं च मज्ज्ञा; महाशिरःस्कन्धं दृढदन्तहन्वस्थिनखमस्थिभिः; स्निग्धमूत्रस्वेदस्वरं बृहच्छरीरमायासासहिष्णुं मेदसा; अच्छिद्रगात्रं गूढास्थिसन्धिं मांसोपचितं च मांसेन, स्निग्धताम्रनखनयनतालुजिह्वौष्ठपाणिपादतलं रक्तेन, सुप्रसन्नमृदुत्वग्रोमाणं त्वक्सारं विद्यादिति । एषां पूर्वं पूर्वं प्रधानमायुःसौभाग्ययोरिति ॥१७॥

( सार— ) अब सार का वर्णन करते हैं । जो स्मृति, भक्ति, बुद्धि, शौर्य और पवित्रता इन गुणों से युक्त तथा शुभ कार्मों में यत्नशील होता है, वह मनुष्य 'सत्त्वसार' समझना चाहिये । स्निग्ध, घन और श्वेत अस्थि दांत और नखयुक्त, अधिक काम वासना युक्त और अधिक सन्तान युक्त मनुष्य 'शुक्रसार' का होता है । कृशतारहित, उत्तम बल युक्त, स्निग्ध और गंभीर स्वर युक्त, सौभाग्ययुक्त और महानेत्र मनुष्य 'मज्जसार' का होता है । जिसका सिर और कंधा बड़ा है, जिसके दांत, हनु, अस्थि और नाखून मजबूत हैं, ऐसा मनुष्य 'अस्थिसार' का होता है । जिसके मूत्र, स्वेद और स्वर में स्निग्धता होती है, शरीर बड़ा होता है और परिश्रम सहने का सामर्थ्य नहीं है, वह मनुष्य 'मेदसार' का है । जिसके शरीर पर कहीं भी निम्नता नहीं होती, जिसके अस्थि और संधि ( मांस से ) पूर्णतया गूढ होते हैं, तथा जिसका शरीर मांसल होता है, वह मनुष्य 'मांससार' का होता है । जिसके नख, नेत्र, तालु, जिह्वा, होंठ, हथेली और पाँव के तलुवे स्निग्ध ताम्रवर्ण होते हैं, वह 'रक्तसार' का मनुष्य होता है । जिसकी त्वचा और रोम सुप्रसन्न और कोमल होते हैं, वह मनुष्य 'त्वक्सार' का समझना चाहिये । इनमें से पहले पहले सार आयु और सौभाग्य की दृष्टि से प्रधान होते हैं ॥१७॥

वक्तव्य—सार—'विशुद्धतरो धातुस्सारः'। ( चक्रपाणि )। सत्त्वसार—सत्त्वगुणविशिष्ट मनुष्य । सत्त्वमुच्यते मनः, तत् त्रिविधं बलभेदेन प्रवरं मध्यममवरं चेति । तत्र प्रवरसत्त्वाः सत्त्वसाराः[1] । ते स्वल्पशरीरा ह्यपि निजागन्तुनिमित्तासु महतीष्वपि पीडास्वव्यथा दृश्यन्ते सत्त्वगुणवैशेष्यात्। ( चरक )। पूर्व पूर्व प्रधानम्—इनमें त्वक्सार से रक्तसार, रक्तसार से मांससार, मांससार से मेदसार, मेदसार से अस्थिसार, अस्थिसार से मज्जासार, मज्जासार से शुक्रसार और शुक्रसार से सत्त्वसार मनुष्य आयु सौभाग्य की दृष्टि से अधिकाधिक प्रशस्त समझना चाहिये । जो सर्वसारों से युक्त होते हैं, वे निम्न गुणों से परिपूर्ण होते हैं—तत्र सर्वैः सारैरुपेताः पुरुषा भवन्त्यतिबलाः परमसुखयुक्ताः क्लेशसहाः सर्वारम्भेष्वात्मनि जातप्रत्ययाः कल्याणाभिनिवेशिनः स्थिरसमाहितशरीराः सुसमाहितगतयः सानुनादस्निग्धगम्भीरमहास्वराः सुखैश्वर्यवित्तोपभोगसम्मानभाजो मन्दजरसो मन्दविकाराः प्रायस्तुल्यगुणविस्तीर्णापत्याश्चिरजीविनश्च मायो भवन्ति ॥ ( चरक )।

विशेषतोऽङ्गप्रत्यङ्गप्रमाणादथ सारतः ।
परीक्ष्यायुः सुनिपुणो भिषक् सिध्यति कर्मसु ॥१८॥

विशेष करके अंगप्रत्यंग के प्रमाण से तथा ( धात्वादि के ) सार से आयु की परीक्षा करके कुशल वैद्य चिकित्सा में सिद्धि प्राप्त करता है ॥१८॥

वक्तव्य—विशेषतः—सूत्र, पञ्चि पौष्यादिक, छाया शरीरस्वभावविप्रतिपत्ति इत्यादि रिष्टाधिकार में वर्णन किये हुए लक्षणों के अनुसार आयुर्मर्यादा की सामान्य परीक्षा होती है । विशेष परीक्षा अंग प्रत्यंग प्रमाण और सार से होती है । चरकसंहिता में सार परीक्षा का महत्त्व बल विज्ञान के लिये भी वर्णन किया है—सारतश्चेति पुरुषाणां बलमानविशेषज्ञानार्थमुपदिश्यन्ते । दृश्यन्ते ह्यल्पशरीराः कृशाश्चैके बलवन्तः । तत्र पिपीलिकाभारहरणवत् सिद्धिरतश्च सारतः परीक्षेत ॥

व्याधिविशेषास्तु प्रागभिहिताः; सर्व एवैते त्रिविधाः—साध्या, याप्याः, प्रत्याख्येयाश्च । तत्रैतान् भूयस्त्रिधा परीक्षेत—किमसावौपसर्गिकः, प्राक्केवलोऽन्यलक्षण इति ॥१९॥

( व्याधि के तीन प्रकार— ) व्याधियों के विशेष पहले ही ( अध्याय १, सूत्र २३ ) वर्णन हो चुके हैं । वे सर्व विशेष तीन ( में से एक ) प्रकार के होते हैं—१ साध्य, २ याप्य, और ३ असाध्य । इन व्याधियों को फिर आतुरोपक्रमण के समय ( तत्र ) तीन प्रकार से परीक्षा करे कि यह व्याधि (१) औपसर्गिक है, या (२) प्राक्केवल है, या (३) अन्यलक्षण है ॥१९॥

वक्तव्य—विशेष—भेद । यथा शारीरादिक चतुर्विध और आदिबलप्रवृत्तादिसप्तविध । साध्य, याप्य और प्रत्याख्येय—इनका निर्देश तथा याप्य व्याधि का लक्षण कृत्याकृत्यविधि नामक तेईसवें अध्याय में वर्णन हो चुका है । साध्य और प्रत्याख्येय का लक्षण चरकसंहिता में ऐसा दिया है—हेतवः पूर्वरूपाणि रूपाण्यल्पानि यस्य च । न च तुल्यगुणो दूष्यो न दोषः प्रकृतिर्भवेत् ॥ न च कालगुणस्तुल्यो न देशो दुरुपक्रमः । गतिरेका नवत्वं च रोगस्योपद्रवो न च ॥ दोषश्चैकः समुत्पत्तौ देहः सर्वौषधक्षमः । चतुष्पादोपपत्तिश्च सुखसाध्यस्य लक्षणम् ॥ सुखसाध्यः सुखोपायः कालेनाल्पेन साध्यते ॥ प्रत्याख्येय निर्देशक ॥ क्रियापथमतिक्रान्तं सर्वमार्गानुसारिणं । औत्सुक्यारतिसम्मोहकरमिन्द्रियनाशनम् । दुर्बलस्य सुसंवृद्धं व्याधिं सारिष्टमेव च ॥ यदुत्साध्यं क्रिया सर्वा प्रत्याख्येयोऽनिवर्तने ॥

तत्र, औपसर्गिको यः पूर्वोत्पन्नं व्याधिं जघन्यकालजातो व्याधिरुपसृजति स तन्मूलमूलक एवोपद्रवसंज्ञः; प्राक्केवलो यः प्रागेवोत्पन्नो व्याधिरपूर्वरूपोऽनुपद्रवश्च; अन्यलक्षणो यो भविष्यद्व्याधिख्यापकः, स पूर्वरूपसंज्ञः ॥२०॥

१ °तोरिति. 

१ तन्मूल.

( तीनों के लक्षण— ) उनमें जो पहले उत्पन्न हुई व्याधि के उत्तर काल में उत्पन्न होता है, उसी व्याधि के साथ मिलता है, तथा पहले व्याधि के मूल में ही जिसका मूल है, वह औपसर्गिक या उपद्रव संज्ञक व्याधि है। प्राक्केवल व्याधि वह है, जो पहले ही उत्पन्न होकर पूर्वरूप संज्ञक व्याधि नहीं है, तथा उपद्रव संज्ञक व्याधि नहीं है। अन्य लक्षण व्याधि वह है, जो भविष्य में होने वाली व्याधि की सूचना देता है। वही पूर्वरूप भी कहलाता है ॥२०॥

वक्तव्य—औपसर्गिक—इस प्रकार के व्याधि को 'अनुबंध' 'अप्रधान' या 'परतन्त्र' भी कहते हैं। अंग्रेजी में इसको सेकण्डरी ( Secondary ) कहते हैं। चरक में इसका लक्षण ऐसा दिया है—उपद्रवस्तु खलु रोगोत्तरकालजो रोगाश्रयो रोग एव स्थूलोऽणुर्वा रोगात्पश्चाज्जायत इति उपद्रवसंज्ञः॥ तन्मूलमूलकः—पूर्वोत्पन्न व्याधि के जो असात्म्येन्द्रियार्थादि बाह्य कारण तथा वातादि आभ्यंतर कारण, उन कारणों से ही उत्पन्न हुआ। उपद्रव की व्याख्या कई स्थानों में इस अर्थ की दृष्टि से की गई है—'रोगारम्भकदोषप्रकोपजन्योऽन्यो रोग उपद्रवः'। रोगारम्भकदोषस्य प्रकोपादुपजायते। योऽन्यो विकारः स बुधैरुपद्रव इहोदितः॥ ( भावप्रकाश )। चक्रपाणिदत्त भी उपरोक्त चरकसंहिता के 'रोगाश्रय' शब्द की टीका में लिखते हैं—रोगोत्पादकदोषप्रकोपजन्यतया रोगेण समतुल्यकारणः॥ 'तन्मूल' ऐसा भी पाठ है। यह पाठ व्यावहारिक दृष्टि से योग्य है और इसी दृष्टि से चरकसंहिता के निदानस्थान में लिखा है—निदानार्थकरो रोगो रोगस्याप्युपलभ्यते। कश्चिद्धि रोगो रोगस्य हेतुर्भूत्वा प्रशाम्यति। न प्रशाम्यति चाप्यन्यो हेत्वर्थं कुरुतेऽपि च॥ परंतु वहाँ भी चक्रपाणिदत्त अपनी टीका में लिखते हैं—रोगजन्येऽपि रोगे मूलभूतासात्म्येन्द्रियार्थादिकारणत्रयमेव कारणं भवतीति। न च चतुर्थकारणानतिरिति प्रसंगो वाच्यः॥ प्राक्केवलः—इसी को 'प्रधान', 'स्वतन्त्र', 'अनुबन्ध्य' ऐसा भी कहते हैं। अंग्रेजी में इसको 'प्रायमरी' ( Primary ) कहते हैं। अपूर्वरूपोऽनुपद्रवश्च—इसका अर्थ 'पूर्वरूप और उपद्रव रहित तिलकालकन्यच्छादिक व्याधि' ऐसा किया गया है, परंतु वह योग्य नहीं है। क्योंकि इससे उपद्रव और पूर्वरूप युक्त अनेक व्याधियों का समावेश यहां निर्दिष्ट किये हुए किसी भी वर्ग में नहीं होता। इसके सिवाय प्राक्केवल व्याधियों से ही उपद्रव रोग उत्पन्न होते हैं, ऐसा चरक में स्पष्ट लिखा है—ते पूर्वं केवला रोगाः पश्चाद्धेत्वर्थकारिणः॥ इसलिये शास्त्र और व्यवहार इनका विरोध न रखते हुए इस शब्दसमूह का अर्थ निम्न प्रकार से करना अधिक सयुक्तिक है। जो जन्म से ही ( प्रागेव ) अपूर्वरूप ( पूर्वरूपेतर, जो पूर्वरूप वर्ग का व्याधि नहीं है, ऐसा ) और अनुपद्रव ( उपद्रवेतर, जो उपद्रव वर्ग का व्याधि नहीं है ) ऐसा व्याधि प्राक्केवल होता है। अन्यलक्षण—शरीर के भीतर रोग पूर्ण प्रगल्भ होने के पहले उसकी उत्पत्ति सूचक लक्षण युक्त रोग। इसको अंग्रेजी में 'प्रोड्रोम' या 'प्रीमानिटरी स्टेज' ( Prodrome or Premonitary Stage ) कहते हैं। यह वास्तव में रोग न होकर रोग की पूर्वावस्था है। पाश्चात्त्य वैद्यक में व्याधि के केवल दो ही भेद किये जाते हैं—(१) प्राक्केवल और (२) औपसर्गिक। यहां यद्यपि अन्यलक्षण व्याधि का तीसरा भेद कहा गया है तथापि साधारणतया आयुर्वेद में भी अन्यलक्षण व्याधि का महत्त्व पूर्वरूप से अधिक नहीं होता।

**तत्र, सोपद्रवमन्योन्याविरोधेनोपक्रमेत, बलवन्तमुपद्रवं वा; प्राक्केवलं यथास्वं प्रतिकुर्वीत; अन्यलक्षणे त्वादिव्याधौ प्रयतेत ॥२१॥**

( तीनों की चिकित्सा विधि— ) उनमें उपद्रवयुक्त व्याधि की चिकित्सा दोनों का ( मूल व्याधि और उपद्रव ) विरोध जिस प्रकार से न हो, उस प्रकार से करनी चाहिये। अथवा बलवान् उपद्रव की चिकित्सा ( प्रथम ) करनी चाहिये। प्राक्केवल व्याधि में उसी की विशेष चिकित्सा करे। अन्यलक्षण व्याधि में व्याधि की प्रथमावस्था की चिकित्सा करे ॥२१॥

वक्तव्य—अन्योन्याविरोधेन—उपद्रवयुक्त व्याधि की चिकित्सा उपद्रव के बलाबल के अनुसार की जाती है। परंतु चिकित्सा में कदापि भी उपक्रम विरोध नहीं होना चाहिये। यदि उपद्रव दुर्बल हो तो मुख्यतया चिकित्सा मूल व्याधि की उपद्रव से विरोध न करते हुए करनी चाहिये। इसी दृष्टि से चरक में लिखा है—तस्य प्रायः प्रधानप्रशमे प्रशमो भवति। परंतु जब उपद्रव बलवान् होता है और दुर्बल शरीर को बहुत पीड़ा देता है तब मुख्यतया और प्रथम उसी की चिकित्सा मूल रोग से विरोध न करते हुए करनी चाहिये। त्वरित वा बलवन्तमुपद्रवं प्रधानाविरोधेन। ( अष्टांगसंग्रह )। कभी कभी प्रधान रोग का उपशम होने पर भी उपद्रव शांत नहीं होता, तब पश्चात् उपद्रव की ही स्वतंत्र चिकित्सा करनी चाहिये—तेषामनुपशाम्यतो वा पश्चात्तानुपक्रमेत्। ( अष्टांगसंग्रह )। आदिव्याधिः—व्याधेरादिः प्रथमावस्था इति आदिव्याधिः। व्याधि की प्रथमावस्था। इस अवस्था में भविष्यद् व्याधि के अनुसार चिकित्सा करने से रोगी को आराम मिलता है या रोग रुक जाता है—ज्वरस्य पूर्वरूपेषु वर्तमानेषु बुद्धिमान्। पाययेत घृतं स्वच्छं ततः स लभते सुखम्॥ विधिर्मारुतजेष्वेषु पैत्तिकेषु विरेचनम्। मृदु प्रच्छर्दनं तद्वत् कफजेषु विधीयते। ( सुश्रुत )। पूर्वरूपं विकाराणां दृष्ट्वा प्रादुर्भविष्यताम्। या क्रिया क्रियते सा च वेदनां हन्त्यनागताम्॥ ( चरक )। पाश्चात्त्य वैद्यक में भी प्रधान, अप्रधान और पूर्वरूप इन रोगों की चिकित्सा करने की यही पद्धति होती है।

भवति चात्र—

**नास्ति रोगो विना दोषैर्यस्मात्तस्माद्विचक्षणः।**
**अनुक्तमपि दोषाणां लिङ्गैर्व्याधिमुपाचरेत् ॥२२॥**

( अनुक्त रोग चिकित्सा— ) चूँकि दोषों के विना रोग नहीं होता। इसलिये अज्ञात रोग की चिकित्सा दोषों के लक्षणों के अनुसार चतुर वैद्य करे ॥२२॥

वक्तव्य—अनुक्त—रोग अज्ञात दो प्रकार से हो सकता है—(१) ज्ञात रोग जिसका निदान ( Diagnosis ) हुआ नहीं। ऐसे उदाहरण व्यवहार में बहुत हुआ करते हैं। (२) वैद्यक में अनिर्दिष्ट नामधेय व्याधि या बिलकुल नई व्याधि, जिसका जिक्र कहीं भी मिलता नहीं। ऐसे उदाहरण बहुत थोड़े होते हैं। परंतु इस प्रकार की संभावना की कल्पना प्राचीन आयुर्वेद के ग्रंथों में स्पष्ट वर्णन की है। त एवापरिसंख्येया भिद्यमाना भवन्ति हि। रुजावर्णसमुत्थानस्थानसंस्थाननामभिः

अन्तर्गत पूय को बाहर निकालने के लिये इन द्रव्यों को पीसकर मुख के अतिरिक्त सर्व शोथ स्थान पर लेप किया जाता है। लेप सूखने के पश्चात् जो खिंचाव उत्पन्न होता है, उससे पीप बाहर निकल आती है—पूर्वगर्मानणुद्वारान् व्रणान् मर्मगतानपि। यथोक्तैः पीडनद्रव्यैः समन्तात् परिपीडयेत् ॥ शुष्यमाणमुपेक्षेत प्रदेहं पीडनं प्रति। न चाभिमुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्रसिच्यते ॥ ( चिकित्सा अ. १ )।

शङ्खिन्यङ्कोठसुमनःकरवीरसुवर्चलाः ।
शोधनानि कषायाणि वर्गश्चारग्वधादिकः ॥११॥

( शोधन कषाय— ) शंखिनी ( यवतिक्ता ), अंकोठ, मालती, कनेर, सूर्यमुखी और आरग्वधादि वर्ग के द्रव्य इनके कषाय व्रणशोधक होते हैं ॥११॥

वक्तव्य—व्रणों का शोधन आठ प्रकार से किया जाता है—१ कषाय, २ वर्ति, ३ कल्क, ४ घृत, ५ तैल, ६ रसक्रिया, ७ अवचूर्णन, और ८ धूपन। प्रथम शंखिन्यादि द्रव्यों का कषाय धावन ( Lotion ) के स्वरूप में व्रण धोने के लिये प्रयुक्त होता है। धोने के पश्चात् सूत्रवर्ति पर निम्न द्रव्यों का लेप करके वह वर्ति व्रण के भीतर डाली जाती है।

अजगन्धाऽजशृङ्गी च गवाक्षी लाङ्गलाह्वया।
पूतीकश्चित्रकः पाठा विडङ्गैलाहरेणवः ॥१२॥
कटुत्रिकं यवक्षारो लवणानि मनःशिला।
कासीसं त्रिवृता दन्ती हरितालं सुराष्ट्रजा ॥१३॥
संशोधनीनां वर्तीनां द्रव्याण्येतानि निर्दिशेत्।

अजगंधा, कर्कटशृंगी, इन्द्रवारुणी, लांगली, बड़ा करंज, चित्रक, पाठा, विडङ्ग, बड़ी इलायची, रेणुका ॥१२॥ त्रिकटु ( सोंठ, मिरच, पिप्पली ), यवक्षार, सैन्धवादि पंच लवण, मनशिल, हरा तुतिया, त्रिवृत्, दंती, हरिताल और फिटकरी ॥१३॥ संशोधन वर्तियों ( को ऊपर लगाने ) के लिये ये द्रव्य उपयुक्त होते हैं।

पत्तैरेभिरौषधैः कुर्यात्कल्कानपि च शोधनान् ॥१४॥
कासीसकटुरोहिण्योर्जातीकन्दहरिद्रयोः ।
पूर्वोद्दिष्टेषु चाङ्गेषु कुर्यात्तैलघृतानि वै ॥१५॥

इन ( अजगन्धादि ) द्रव्यों से ही शोधनकल्क करने चाहिये ॥१४॥ कासीस, कटुकी, चमेली की जड़ और हलदी इनके क्वाथ और कल्क में तैल अथवा घृत पकाकर तैयार करना चाहिये ॥१५॥

वक्तव्य—पूर्वोद्दिष्टेषु चाङ्गेषु—संशोधन के लिये पूर्वोक्त निर्दिष्ट कल्क और क्वाथ में—यत्राधिकरणेनोक्तिर्गणे स्यात् स्नेहसंविधौ। तत्रैव कल्कनिर्यूहाविष्येते स्नेहवादिना ॥ कल्काच्चतुर्गुणः स्नेहः स्नेहात् क्वाथश्चतुर्गुणः ॥

अर्कोत्तमां स्नुहीक्षीरं पिष्ट्वा क्षारोत्तमानपि।
जातीमूलं हरिद्रे द्वे कासीसं कटुरोहिणीम् ॥१६॥
पूर्वोद्दिष्टानि चान्यानि कुर्यात् संशोधनं घृतम्।

आक की जड़, त्रिफला ( उत्तमा ), सेहुन्ड का दूध, ( मुष्कक, पलाश, कुटज, अश्वकर्णादि ) क्षारश्रेष्ठ द्रव्य, जातिमूल, हलदी और दारु हलदी, कासीस, कटुकी ॥१६॥ और पूर्वोक्त शोधनवर्तिनिर्दिष्ट द्रव्यों को पीसकर उनमें संशोधन घृत साधित करे।

मयूरको राजवृक्षो निम्बः कोशातकी तिलाः ॥१७॥
बृहती कण्टकारी च हरितालं मनःशिला।
शोधनानि च योज्यानि तैले द्रव्याणि शोधने ॥१८॥

अपामार्ग, अमलतास, निम्ब, कोषातकी, तिल ॥१७॥ बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, हरिताल, मनशिल और अन्य ( शोधनवर्तिनिर्दिष्ट ) शोधन द्रव्य इनका उपयोग शोधन द्रव्य के लिए करना चाहिये ॥१८॥

कासीसे सैन्धवे किण्वे वचायां रजनीद्वये।
शोधनाङ्गेषु चान्येषु चूर्णं कुर्वीत शोधनम् ॥१९॥

कासीस, सैन्धव, सुराबीज, वच, हलदी, दारु हलदी तथा अन्य शोधन द्रव्य लेकर उनसे शोधन चूर्ण बनावे ॥१९॥

वक्तव्य—कासीसे सैन्धवे इत्यादि—ये सब सप्तमी के प्रयोग घटकतानिदर्शनार्थ प्रयुक्त हुए हैं।

सालसारादिसारेषु पटोलत्रिफलासु च।
रसक्रिया विधातव्या शोधनी शोधनेषु च ॥२०॥

(रसक्रिया—) सालसारादि गण के द्रव्य, पटोल, त्रिफला तथा अन्य शोधक द्रव्य इनसे व्रण शोधन के लिये रसक्रिया करनी चाहिये ॥२०॥

वक्तव्य—रसक्रिया—अष्टगुण या षोडशगुण पानी डाल कर उसका अष्टमांश या षोडशांश क्वाथ बनाया जाता है। तत्पश्चात् फिर उस क्वाथ को काकवी या चाशनी की भाँति अग्नि से गाढ़ा बनाया जाता है। शोधनेषु—शोधनाङ्गेषु।

श्रीवेष्टके सर्जरसे सरले देवदारुणि।
सारेष्वपि च कुर्वीत मतिमान् व्रणधूपनम् ॥२१॥

( धूपन द्रव्य— ) श्रीवेष्टक ( गुग्गुल-सरलनिर्यास या तार्पिन ), राल, सरल वृक्षत्वचा, देवदारु और सालसारादि द्रव्य इनके धूएँ से बुद्धिमान् वैद्य व्रण का धूपन करे ॥२१॥

कषायाणामनुष्णानां वृक्षाणां त्वक्षु साधितम्।
शृतं शीतं कषायं वा रोपणार्थेषु शस्यते ॥२२॥
सोमामृताश्वगन्धासु काकोल्यादौ गणे तथा।
क्षीरिप्ररोहेष्वपि च वर्तयो रोपणाः स्मृताः ॥२३॥

( रोपण द्रव्य— ) अनुष्ण वीर्य और कसैले वृक्षों की छाल से साधित क्वाथ या शीत कषाय व्रण रोपण के लिये प्रशस्त होता है ॥२२॥ सोम वनस्पति ( Sarcostemma Brevistigma ), गिलोय, असगंध, काकोल्यादि गण के द्रव्य तथा क्षीरी वृक्षों के अंकुर इनके कल्क से लिप्तवर्ति व्रण का रोपण करने वाली होती है ॥२३॥

वक्तव्य—कषायाणामनुष्णानाम्—न्यग्रोध, औदुंबर, प्लक्ष इत्यादि अनुष्ण और कषाय वर्ग के वृक्षों की छाल से। शीत-कषाय—द्रव्यादापोत्थितात् तोये तत्पुनर्निशि संस्थितात्। कषायो योऽभिनिर्याति स शीतः समुदाहृतः॥ क्षीरिवृक्षाः—अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षवटपिप्पलसंज्ञिताः। पञ्चैते क्षीरिणो वृक्षाः समाख्याता विचक्षणैः॥ (अरुणदत्त)।

समङ्गा सोमसरला सोमवल्कः सचन्दनः।
कल्कः स्यात् प्रशस्तो व्रणरोपणे ॥२४॥

१ सुधाक्षीर.

लज्जालु, सोमलता, सरल, श्वेतखदिर (सोमवल्क—Acasia Polycantha), रक्तचन्दन और काकोल्यादि गण के द्रव्य इनका कल्क (लुगदी) व्रण का रोपण करने में प्रशस्त होता है ॥२४॥

पृथक्पर्ण्यात्मगुप्ता च हरिद्रे मालती सिता।
काकोल्यादिश्च योज्यः स्याद्भिषजा रोपणे घृते ॥२५॥

पृश्निपर्णी, कवच बीज, हल्दी और दारुहल्दी, जाती, मिश्री और काकोल्यादि गण के द्रव्य रोपण घृत बनाने के लिये वैद्य को प्रयोग करने चाहिये ॥२५॥

कालानुसार्यागुरुणी हरिद्रे देवदारु च।
प्रियङ्गवश्च रोध्रं च तैले योज्यानि रोपणे ॥२६॥

तगर, अगुरु, हरिद्रा और दारुहरिद्रा, देवदारु और प्रियङ्गु तथा लोध इनका उपयोग रोपणतैल बनाने के लिये करना चाहिये ॥२६॥

कङ्गुका त्रिफला रोध्रं कासीसं श्रवणाह्वया।
धवाश्वकर्णयोस्त्वक् च रोपणं चूर्णमिष्यते ॥२७॥
प्रियङ्गुका सर्जरसः पुष्पकासीसमेव च।
त्वक्चूर्णं धवजं चैव रोपणार्थं प्रशस्यते ॥२८॥

कङ्गुधान्य, त्रिफला, लोध, कासीस, गोरखमुण्डी, धव, शाल वृक्ष की छाल इनका चूर्ण रोपण करने वाला है ॥२७॥ (अथवा) प्रियंगु, राल, पुष्प कासीस और धव वृक्ष की छाल इनका चूर्ण व्रण रोपण के लिये प्रशस्त है ॥२८॥

वक्तव्य—पुष्पकासीस—किञ्चित् पीत, या श्वेत या कृष्ण वर्ण का कासीस—द्विविधं पुष्पकासीसमभिन्नं च भिन्न च तत्। (रसमाला)। कासीस धातुकासीस पांशुकासीसमित्यपि। तदेव किञ्चित्पीतं तु पुष्पकासीसमुच्यते॥ (आयुर्वेदप्रकाश)।

त्वक्षु न्यग्रोधवर्गस्य त्रिफलायास्तथैव च।
रसक्रियां रोपणार्थे विदधीत यथाक्रमम् ॥२९॥

न्यग्रोधादिवर्ग के द्रव्यों की छाल और त्रिफला इनसे यथोक्त विधि (द्वितीयपाक विधि) के अनुसार व्रणरोपण के लिये रसक्रिया करनी चाहिये ॥२९॥

अपामार्गोऽश्वगन्धा च तालपत्री सुवर्चला।
उत्सादने प्रशस्यन्ते काकोल्यादिश्च यो गणः ॥३०॥

(उत्सादन द्रव्य—) अपामार्ग, असगंध, मुसली, ब्राह्मी (अथवा सूर्यावर्त) तथा काकोल्यादिगण (इनका लेप) मांसवर्धन के लिये (व्रण में) प्रशस्त होता है ॥३०॥

कासीसं सैन्धवं किण्वं कुरुविन्दो मनःशिला।
कुक्कुटाण्डकपालानि सुमनोमुकुलानि च ॥३१॥
फले शैरीषकारञ्जे धातुचूर्णानि यानि च।
व्रणेपूत्सन्नमांसेषु प्रशस्तान्यवसादने ॥३२॥

(अवसादनद्रव्य—) कासीस, सैन्धव, सुराबीज, पद्मराग, मनशिल, मुर्गी के अंडे का कवच, जातिकलिका ॥३१॥ सिरिस और करंज का फल तथा (हरितालादि) अन्य धातुओं के चूर्ण ये द्रव्य (व्रण के अतिवृद्धमांसांकुरों का) अवसा[दन] करने के लिये प्रशस्त होते हैं ॥३२॥

समस्तं वर्गमर्धं वा यथालाभमथापि वा।
प्रयुञ्जीत भिषक् प्राज्ञो यथोद्दिष्टेषु कर्मसु ॥३३॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने मिश्रकाऽध्यायो नाम षट्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३६॥

बुद्धिमान् वैद्य (विम्लापनादि) कार्यों में निर्दिष्ट [illegible] हुए सम्पूर्ण या आधे या उनमें से जो मिल सके उन द्रव्[यों] का उपयोग यथोक्त विधि से करे ॥३३॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दशर्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाया सुश्रुतभाषाटीकायां मिश्रकाऽध्यायो नाम षट्त्रिंशत्तमोऽध्याय ॥३६॥

# सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातो भूमिप्रविभागीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से भूमिप्रविभाग नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—भूमि की परीक्षा दो दृष्टि से की जाती है। पहली परीक्षा शीत, उष्ण, वर्षा आदि महाभूतों के कार्यों के अनुसार होती है और दूसरी परीक्षा पंचमहाभूतों के गुणों के अनुसार होती है। इस परीक्षा से ओषधियों के गुणधर्म, इनकी तीव्रातीव्रता तथा प्रशस्ताप्रशस्तता जानने में तथा रोगिपरिज्ञान में सहायता होती है। इसलिये चिकित्सा में इसका उपयोग होता है। चरक में लिखा है—तत्र भूमिपरीक्षा आतुरपरिज्ञानहेतोर्वा स्यादौषधपरिज्ञानहेतोर्वा।

श्वभ्रशर्करादमविषमवल्मीकश्मशानाघातनदेवतायतनसिकताभिरनुपहतामनूषरामभङ्गुरामदूरोदकां स्निग्धां प्ररोहवतीं मृद्वीं स्थिरां समां कृष्णां गौरीं लोहितां वा भूमिमौषधार्थं परीक्षेत ॥२॥

जो बिल, कंकर, पत्थर, निम्नोन्नतता, वल्मीक, श्मशान, वधस्थान, देवतायतन और बालू इत्यादि से दूषित न हो, जिसकी मिट्टी क्षारयुक्त न हो, जो (नदी आदि समीप होने के कारण) फटने वाली न हो, जिसमें पानी बहुत गहरा न हो, जो स्निग्ध हो, जिसमें (घास वृक्ष आदि हमेशा) उगते हों, जो मृदु स्थिर और समतल हो, जो काले सफेद या लाल वर्ण की हो, ऐसी भूमि औषध ग्रहण के लिये निरीक्षण करे (जांच करके ऐसी भूमि पसंद करे) ॥२॥

तस्यां जातमपि कृमिविषशस्त्रातपपवनदहनतोयसम्बाधमार्गैरनुपहतमेकरसं पुष्टं पृथ्ववगाढमूलमुदीच्यां चौषधमाददीतेत्येष भूमिपरीक्षाविशेषः सामान्यः ॥३॥

सामान्यभूमिपरीक्षा—उपरोक्त (उत्तम) भूमि में उत्पन्न हुई औषधि भी जो कीड़े से न खाई हो, जिस पर विष न

१ विद्रुम.

१ भूमिर्विवर्जनीयाश्च २ ०श्चैत्यम्लयतन. ३ ०नैचैव भूमि०

गिर गया हो, जो शस्त्र से न कटी हो, जो धूप से न मुरझा गई हो, जो वायु से न सूख गई हो, जो आग से न जल गई हो, जो जल से न गल गई हो, जो अन्य आपत्ति से न ...ये हुई हो, मार्ग में होने से जिसको उपसर्ग न पहुँचा हो, जो उत्तम रसयुक्त और पुष्ट हो, जिसकी जड़ भूमि में बहुत गहराई तक गई हो, ऐसी ओषधि को उत्तराभिमुख होकर ग्रहण करे। यह औषध और भूमि परीक्षा का सामान्य भेद वर्णन किया है ॥३॥

विशेषतस्तु तत्र, अश्मवती स्थिरा गुर्वी श्यामा कृष्णा वा स्थूलवृक्षशस्यप्राया स्वगुणभूयिष्ठा; स्निग्धा शीतलाऽऽसन्नोदका स्निग्धशस्यतृणकोमलवृक्षप्राया शुक्लाऽऽम्बुगुणभूयिष्ठा; नानावर्णा लघ्वश्मवती प्रविरलाल्पपाण्डुवृक्षप्ररोहाऽग्निगुणभूयिष्ठा; रूक्षा भस्मरासभवर्णा तनुरूक्षकोटराल्परसवृक्षप्रायाऽनिलगुणभूयिष्ठा; मृद्वी समा श्वभ्रवत्यव्यक्तरसजला सर्वतोऽसारवृक्षा महापर्वतवृक्षप्राया श्यामा चाकाशगुणभूयिष्ठा ॥४॥

विशेष भूमि परीक्षा—विशेष कर जो पत्थर वाली, स्थिर, भारी, सांवली या काली तथा मोटे मोटे वृक्ष और घास युक्त ...ती है, वह भूमि अपने ( पृथ्वी के ) गुण वाली होती है। जो स्निग्ध, शीतल, निकट जल वाली, स्निग्ध गुण विशिष्ट धान्य और तृण युक्त, कोमल वृक्ष युक्त और श्वेतवर्ण होती है, वह भूमि जलतत्त्वप्रधान होती है। जो भाँति भाँति के रंग युक्त, छोटे छोटे पत्थर युक्त, कहीं कहीं छोटे छोटे श्वेतवर्ण वृक्ष और तृणांकुर युक्त होती है, वह भूमि अग्नितत्त्वप्रधान है। जो रूक्ष, भस्म या गधे के रंग वाली, जहाँ के अधिकांश वृक्ष पतले, रूखे, गह्वरयुक्त, थोड़े रस वाले होते हैं, वह भूमि वायुगुणप्रधान होती है। जो मृदु, समतल, बिलयुक्त होती है, जहाँ रस और जल ( अल्प होने के कारण ) प्रकट नहीं होता है, जहाँ सर्वत्र सारहीन बड़े बड़े वृक्ष होते हैं तथा जहाँ बड़े बड़े पहाड़ होते हैं और जो श्याम वर्ण होती है, वह भूमि आकाशगुणप्रधान होती है ॥४॥

अत्र केचिदाहुराचार्याः—प्रावृड्वर्षाशरद्धेमन्तवसन्तग्रीष्मेषु यथासंख्यं मूलपत्रत्वक्क्षीरसारफलान्याददीतेति; तत्तु न सम्यक्, सौम्याग्नेयत्वाज्जगतः । सौम्यान्यौषधानि सौम्येष्वृतुष्वाददीताग्नेयान्याग्नेयेषु; एवमव्यापन्नगुणानि भवन्ति । सौम्यान्यौषधानि सौम्येष्वृतुषु गृहीतानि सोमगुणभूयिष्ठायां भूमौ जातान्यतिमधुरस्निग्धशीतानि जायन्ते । एतेन शेषं व्याख्यातम् ॥५॥

इस विषय में कई आचार्य ऐसे कहते हैं कि ( सब ओषधियों की ) जड़ प्रावृड् ऋतु में, पत्ती वर्षा ऋतु में, छाल शरद् ऋतु में, दूध हेमन्त ऋतु में, सार ( काष्ठान्तर्भूत परिणत अंश ) वसन्त ऋतु में और फल ग्रीष्म ऋतु में ग्रहण करने चाहिये। परंतु यह मत ठीक नहीं है, क्योंकि जगत् सौम्य और आग्नेय ( दो प्रकार का ही ) होता है। इसलिये सौम्य ( शीतवीर्य ) ओषधियों को सौम्य ऋतुओं में और आग्नेय ( उष्णवीर्य ) ओषधियों को आग्नेय ऋतुओं में ग्रहण करना चाहिये। इस प्रकार ( ग्रहण की हुई ) ओषधियाँ निर्दोष गुणों से युक्त होती हैं। सोमगुणभूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई सौम्य ऋतु में ग्रहण की हुई सौम्य ओषधियाँ अत्यंत मधुर, स्निग्ध और शीतल होती हैं। ऐसे ही आग्नेय ओषधियों के संबंध में समझना चाहिये ॥५॥

तत्र पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठायां भूमौ जातानि विरेचनद्रव्याण्याददीत, अग्न्याकाशमारुतगुणभूयिष्ठायां वमनद्रव्याणि, उभयगुणभूयिष्ठायामुभयतोभागानि, आकाशगुणभूयिष्ठायां संशमनानि, एवं बलवत्तराणि भवन्ति ॥६॥

विरेचन की ओषधियाँ पृथिवी और जलगुण भूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई ग्रहण करनी चाहिये। वमन की ओषधियाँ अग्नि, आकाश और वातगुण भूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई ग्रहण करनी चाहिये। वामक और विरेचक ( दोनों गुणों से युक्त ) ओषधियाँ दोनों प्रकार की मिश्र भूमि में उत्पन्न हुई लेनी चाहिये। संशमन ओषधियाँ आकाशगुणभूयिष्ठ भूमि में उत्पन्न हुई ग्रहण करनी चाहिये। इस प्रकार ( गुणों के अनुसार विशिष्ट प्रकार की भूमि से ग्रहण की हुई ) ओषधियाँ ( अपने गुणों में ) बलवत्तर हुआ करती हैं ॥६॥

वक्तव्य—इस विषय का अधिक विवरण आगे एकतालीसवें अध्याय के ८, ९, १० सूत्र में किया गया है।

सर्वाण्येव चाभिनवान्यन्यत्र मधुघृतगुडपिप्पलीविडङ्गेभ्यः ॥७॥ भवति चात्र—

विडङ्गं पिप्पली क्षौद्रं सर्पिश्चाप्यनवं हितम् ।
शेषमन्यत्त्वभिनवं गृह्णीयाद्दोषवर्जितम् ॥८॥

सर्वाण्येव सक्षीराणि वीर्यवन्ति, तेषामसम्पत्तावनतिक्रान्तसंवत्सराण्याददीतेति ॥९॥

मधु, घृत, गुड़, पिप्पली और वायविडंग इनके अतिरिक्त समस्त ओषधियाँ नवीन प्रयुक्त करनी चाहिये ॥७॥ यहाँ श्लोक है—विडंग, पिप्पली, शहद, घृत ये पुराने ही हित होते हैं। शेष सब ओषधियाँ नवीन और दोषरहित लेनी चाहिये ॥८॥ सर्व सरस ओषधियाँ वीर्यवान् होती हैं। उनके न मिलने पर एक वर्ष के भीतर की ग्रहण करनी चाहिये ॥९॥

वक्तव्य—अभिनव—नई ताजी आर्द्र या कम से कम एक वर्ष के भीतर की सूखी। निम्न ओषधियाँ सदैव आर्द्रावस्था में प्रयोग करनी चाहिये—गुडूची कुटजो वासा कूष्माण्डं च शतावरी। अश्वगन्धा सहचरी शतपुष्पा प्रसारणी। प्रयोक्तव्या सदैवार्द्रा ॥ (शार्ङ्गधर)। वासानिम्बपटोलकेतकबलाकूष्माण्डकेन्दीवरी, वर्षाभूकुटजाश्च कन्दसहिताः सा पूतिगन्धामृताः। ऐन्द्री नागबलाकुरण्टकपुरो क्षत्रामृता सर्वदा सार्द्रा एव तु न कचिद्द्विगुणिताः कार्येषु योज्या बुधैः॥ (भावप्रकाश)। अन्यत्र—विडंगादि द्रव्यों के अतिरिक्त विडंगादि द्रव्य एक वर्ष से अधिक पुराने ग्रहण करने चाहिये। इन विडंगादि द्रव्यों में धान्यक का भी समावेश होता है—नवान्येव हि योज्यानि द्रव्या-

ष्वखिलकर्मसु । विना विडङ्गकृष्णाभ्यां गुडधान्याज्यमाक्षिकैः । ( शार्ङ्गधर )। मधुनं शर्करायाश्च गुडस्यापि विशेषतः । एकवत्सरे वृत्ते पुराणत्वं स्मृतं बुधैः ॥ ( भावप्रकाश )। जैसे अन्य द्रव्य साधारणतया नवीन व्यवहृत होते हैं तथा घृतादि द्रव्य साधारणतया पुराने व्यवहृत होते हैं। परन्तु अवस्था विशेषों में ये नवीन भी व्यवहृत होते हैं। यथा बृंहण के लिये नवीन मधु—बृंहणीयं मधु नवं नातिश्लेष्महरं सरम्। ( सुश्रुत )। घृत निम्न रोगों में नवीन व्यवहृत होता है—योज्यमेवमवाज्यं भोजने तर्पणे श्रमे। बलक्षये पाण्डुरोगे कामलानेत्ररोगयोः ॥ (भावप्रकाश)। अनतिक्रान्तसंवत्सराणि—एक वर्ष का समय मूल स्वरूप की ओषधियों के लिये है। जब ओषधियों से चूर्ण गुटिका घृतादि योग बनाये जाते हैं, तब एक वर्ष के पहले ही उनका वीर्य नष्ट हो जाता है। गुणहीनं भवेद्वर्षादूर्ध्वं तद्रूपमौषधम्। मासद्वयात्तथा चूर्णं हीनवीर्यत्वमाप्नुयात्॥ हीनत्वं गुटिकालेहौ लभेते वत्सरात्परम्। हीना स्युर्घृततैलाद्याश्चतुर्मासाधिकात्तथा ॥ ( शार्ङ्गधर )।

भवन्ति चात्र—

गोपालास्तापसा व्याधा ये चान्ये वनचारिणः ।
मूलाहाराश्च ये तेभ्यो भेषजव्यक्तिरिष्यते ॥१०॥

(बकरी, भैंस,) गौ चराने वाले, तपस्वी, शिकारी तथा अन्य ( कन्दफल ) मूल का आहार करने वाले वनचारी लोक, उनसे ओषधियों की पहचान ( सीखना ) इष्ट है ॥१०॥

वक्तव्य—भेषजव्यक्ति—नामरूप से ओषधियों की पहचान। परन्तु केवल नामरूप से ओषधियों का ज्ञान वैद्य के लिये पर्याप्त नहीं है। रोग और रोगी की दृष्टि से उनका उपयोग कैसे करना चाहिये, उसका भी ज्ञान आवश्यक है—ओषधीर्नामरूपाभ्यां जानते ह्यजपा वने। न नामज्ञानमात्रेण रूपमात्रेण वा पुनः ॥ ओषधीनां परां प्राप्तिं कश्चिद्वेदितुमर्हति। योगवित्त्वाप्यरूपज्ञस्तासां तत्त्वविदुच्यते ॥ (चरक)।

सर्वावयवसाध्येषु पलाशलवणादिषु ।
व्यवस्थितो न कालोऽस्ति तत्र सर्वो विधीयते ॥११॥

(मूल, पत्र, फल आदि) सर्व अवयवों से बनाये हुए जो पलाशक्षारादि हैं, उनमें ( ओषधि ग्रहण के लिये ) कोई काल नियत ( होने की आवश्यकता ) नहीं है। उसके ग्रहण के लिये सब समय उचित होता है ॥११॥

गन्धवर्णरसोपेता षड्विधा भूमिरिष्यते ।
तस्माद्भूमिस्वभावेन बीजिनः षड्रसायुताः ॥१२॥
अव्यक्तः किल तोयस्य रसो निश्चयनिश्चितः ।
रसः स एव चाव्यक्तो व्यक्तो भूमिरसाद्भवेत् ॥१३॥

चूँकि भूमिस्वभावानुसार ही वनस्पतियाँ ( मधुरादि ) षड्रसयुक्त होती हैं, इसलिये गन्धवर्ण और रसयुक्त भूमि भी छः प्रकार की होती है ॥१२॥ सिद्धान्त से यह निर्णीत हुआ है कि जल का रस अव्यक्त ( अनभिव्यक्तषड्रस ) होता है। यह अव्यक्त रस पृथ्वी के रस से व्यक्त ( स्पष्ट ) हो जाता है ॥१३॥

सर्वलक्षणसम्पन्ना भूमिः साधारणा स्मृता ।
द्रव्याणि यत्र तत्रैव तद्गुणानि विशेषतः ॥१४॥

(पाँचों प्रकार की भूमि के) सर्वलक्षणों से युक्त भूमि साधारण कहलाती है। जिस प्रकार की भूमि में द्रव्य उत्पन्न होते हैं, उसी के ही गुणों से युक्त विशेष करके वे होते हैं ॥१४॥

विगन्धेनापरामृष्टमविपन्नं रसादिभिः ।
नवं द्रव्यं पुराणं वा ग्राह्यमेव विनिर्दिशेत् ॥१५॥
जङ्गमानां वयःस्थानां रक्तरोमनखादिकम् ।
क्षीरमूत्रपुरीषाणि जीर्णाहारेषु संहरेत् ॥१६॥

(ओषधिग्राह्याग्राह्यविचार—) ओषधि चाहे नई हो या पुरानी हो, वही ग्राह्य समझनी चाहिये जो दुर्गन्ध से न छुई हो ( अर्थात् दुर्गन्ध रहित हो ) तथा जिसके रसादि बिगड़ न हुआ हो ॥१५॥ जिनकी शरीर की वृद्धि पूर्ण हो चुकी है ऐसे प्राणियों का रक्त, बाल, नख आदि अंग ग्रहण करने चाहिये और क्षीर मूत्र और विष्ठा अन्न पचन हो जाने के पश्चात् ग्रहण करना उचित है ॥१६॥

वक्तव्य—विगन्धेनापरामृष्टम्—जिस द्रव्य की गन्ध सड़ने से उत्पन्न होने के कारण नष्ट न हुई हो अथवा जिसमें सड़न के कारण दुर्गन्ध न आती हो। अविपन्नं रसादिभिः—जिसका रस और वीर्य अविपन्न अर्थात् अविकृत हो। जङ्गमानाम्—चिर प्रसूता गौ का दूध लेना चाहिये और रक्तादिभाग स्वस्थ प्राणियों के लेने चाहिये—क्षीरं बाष्कयणं ग्राह्यं विण्मूत्रं तच्च नीरुजाम्। वयोबलवतां धातुपिच्छशृङ्गखुरादिकम् ॥ ( अष्टांगसंग्रह कल्प ८ )।

स्रोतमृद्भाण्डफलकशङ्कुविन्यस्तभेषजम् ।
प्रशस्तायां दिशि शुचौ भेषजागारमिष्यते ॥१७॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने भूमिप्रविभागीयो
नाम सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३७॥

(भेषजागार—) जिसमें ( समस्त ) ओषधियाँ कपड़ों में, मिट्टी के पात्रों में, ( काठ के ) तख्तों पर और खूँटियों पर सुरक्षित रक्खी हुई हैं, ऐसी ओषधिशाला प्रशस्त और पवित्र स्थान में ( वास्तुविद्या की दृष्टि से बनाई हुई ) होनी चाहिये ॥१७॥

वक्तव्य—उत्तम भूमि से यथोक्तविधि द्वारा रसवती ओषधियाँ संगृहीत करने पर यदि सुरक्षित न रक्खी जायें तो उनमें दुर्गन्ध, रसव्यापत्ति इत्यादि दोष उत्पन्न होते हैं। अतः उनकी स्थापना कैसी करनी चाहिये तथा स्थापना के लिये ओषधिशाला कैसी होनी चाहिये इसकी विधि संक्षेप से इस श्लोक में वर्णन की है। प्रायः ओषधियाँ ठीक न रखने से, धूआँ, वर्षा, सील, धूलि, मूषक, दीमग इत्यादि के सम्पर्क से विषादि दोषयुक्त होती हैं। इसलिये ओषधियाँ पक्की शाला में कपड़ों में बाँधकर या मिट्टी के पात्रों में भरके कपड़े से मुँह बंद करके तख्ता पर या खूँटियों पर लटकी हुई रखनी चाहिये—धूमवर्षानिलक्लेदैः सर्वर्तुष्वनभिद्रुते। ग्राहयित्वा गृहे न्यासेद् विधिनौषधसंग्रहम् ॥ (सुश्रुत, सूत्र ३८)। ओषधिशाला जहाँ तक हो सके, ऐसे देश में होनी चाहिये जहाँ ओषधियाँ प्रचुर मिलती हैं। इसके अतिरिक्त ओषधिशाला का अगवाड़ा पूर्व या उत्तर ( प्रशस्त ) दिशा में होना चाहिये तथा उसमें ओषधि के नाप, बाँट, खरल इत्यादि उपकरण भी होने

१ रस सू.पच

चाहिये। प्रोन—वनखण्ड । गञ्ज—सूँठी । प्रशस्तायां दिशि— पूर्वस्यामुत्तरस्यां वा। अष्टांगसंग्रह में और चरक में ओषधियों की ग्रहण और स्थापन की विधि निम्न प्रकार से वर्णन की है—अथ मङ्गलाचारः कल्याणवृत्तः शुचिः शुक्लवासाः संपूज्य च देवताम- श्विनौ गोब्राह्मणांश्च कृतोपवासः प्राङ्मुख उदङ्मुखो वा गृह्णीयात् । गृहीत्वा चानुरूपगुणवद्भाजने संस्थाप्य पूर्वोत्तरद्वारेषु निवातप्रवातैक- देशेषु नित्यपुष्पोपहारबलिकर्मवत्स्वग्निसलिलोपक्लेदधूमरजोमूषिकचतुष्पदा- मनभिगमनीयानि स्ववच्छन्नानि शिक्येष्वासज्य स्थापयेत् ॥ ( चरक, कल्पस्थान, अध्याय १ )।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां भूमिप्रविभागीयो नाम सप्तत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३७॥

---

# अष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः ।

**अथातो द्रव्यसंग्रहणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से द्रव्यसंग्रहणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—द्रव्यसंग्रह—चिकित्सोपयोगी द्रव्यों का संक्षेप से ग्रहण ( प्रतिपादन )।

**समासेन सप्तत्रिंशद्द्रव्यगणा भवन्ति ॥२॥ तद्यथा—**

संक्षेप से द्रव्यों के सैंतीस गण होते हैं ॥२॥ जैसे—

**(१) विदारिगन्धा विदारी विश्वदेवा सहदेवा श्वदंष्ट्रा पृथक्पर्णी शतावरी सारिवा कृष्णसारिवा जीवकर्षभकौ महासहा क्षुद्रसहा बृहत्यौ पुनर्नवैरण्डो हंसपादी वृश्चिकाल्यृषभी चेति ॥३॥**

**विदारिगन्धादिरयं गणः पित्तानिलापहः । शोषगुल्माङ्गमर्दोर्ध्वश्वासकासविनाशनः ॥४॥**

(विदारिगन्धादिगण— ) विदारिगन्धा ( शालपर्णी—Hedysarum Gangeticum), विदारी (भूमिकूष्मांड, हिं. बिलाई कन्द, Ipomoea Digitata ), विश्वदेवा ( नागबला, हिं. गंगेरन, गुल्सकरी, Sida Spinosa ), सहदेवा ( पीतपुष्पाबला, Sida Cordifolia ), श्वदंष्ट्रा ( गोक्षुरक, हिं. गोखरु Tribulus Terrestris ), पृथक्पर्णी ( पृश्निपर्णी, हिं. पिठवन, Uraria Lagopoides ), शतावरी ( Asparagus Racemosus ), सारिवा ( अनन्तमूल, हिं. सालसा, Hemidesmus Indicus ), कृष्णसारिवा ( श्यामलता, Ichnocarpus Frutescens), जीवक, ऋषभक ( ये दोनों अष्टवर्ग की वनस्पतियाँ हैं। इनका इस समय ठीक ज्ञान नहीं है। इनके अभाव में गुडूची और वंशलोचन का ग्रहण किया जाता है—जीवकर्षभकाभावे गुडूचीवंशलोचने । भावमिश्र दोनों का प्रतिनिधि विदारीकंद लिखते हैं।), महासहा ( माषपर्णी, Glycine Labialis ), क्षुद्रसहा ( मुद्गपर्णी, Phaseolus Trilobus ), बृहत्यौ ( स्थूलफला और सूक्ष्मफला बृहती—बृहत्यौ सूक्ष्मफला स्थूलफला च । द्वे बृहत्यौ इति एका बृहत्फला अपरा स्वल्पफला । बृहतीद्वयं क्षुद्रबृहती महाबृहती । सार्थों से 'कटेरी और कण्टकारी' यह जो अर्थ किया जाता है वह अनुचित है, यह उपर्युक्त टीकाकारों के वचनों से स्पष्ट है । Solanum Indicum), पुनर्नवा (Boerhavia Diffusa हिं. सांट, गदहपूर्णा), एरण्ड ( Ricinis Communis ), हंसपादी ( हंसपादाकारपत्रा नीलपुष्पा लतायुक्तदेशजाता 'हंसपदी' इति लोके प्रसिद्धा । कुछ टीकाकार इसको 'गोधापदी' मानते हैं । इसको बंगला में 'गोयालेलता' कहते हैं । Vitis Pedata । कुछ लोग इसको 'रक्त लज्जालु' भी समझते हैं । ), वृश्चिकाली ( ईषद्रोमशा श्वेतपुष्पगुच्छा दक्षिणावर्तवल्ली मेषशृङ्गीभेदः । Trigia involucrata. हिं. बरहंटा. बं. बिछातु ), ऋषभी ( कपिकच्छु, कंवचबीज, Mucuna Pruriens ) ॥३॥ यह विदारिगंधादिगण पित्त और वायु को शांत करता है तथा राजयक्ष्मा, गुल्म, अंगमर्द ऊर्ध्वश्वास और खाँसी को नाश करता है ॥४॥

**(२) आरग्वधमदनगोपघोण्टाकण्टकीकुटजपाठापाटलामूर्वेन्द्रयवसप्तपर्णनिम्बकुरण्टकदासीकुरण्टकगुडूचीचित्रकशार्ङ्गेष्टाकरञ्जद्वयपटोलकिराततिक्तकानि सुषवी चेति ॥५॥**

**आरग्वधादिरित्येष गणः श्लेष्मविषापहः । मेहकुष्ठज्वरवमीकण्डूघ्नो व्रणशोधनः ॥६॥**

( आरग्वधादिगण— ) आरग्वध ( अमलतास, Cassia Fistula ), मदन ( मैनफल, Randia Dumetorium ), गोपघोण्टा ( कर्कोटी, बदरभेद इत्यन्ये, पूगभेदमपरे ), कण्टकी ( सं. विकङ्कत, बं. बैंची Flacourtia Ramontchi ), कुटज (कुर्ची, Holarrhe a Antidysenterica ), पाठा (इस ओषधि के संबंध में थोड़ा मतभेद है ), पाटला ( वसन्तदूती, SterecoSpurmum Suaveolens ), मूर्वा ( 'धनुर्गुणोपयोग्या' मर्हरी, Sansevieria zeylanica ), इन्द्रयव (कुटज फल ), सप्तपर्ण ( छातीन, Alstonia scholaris ), निम्ब ( Melia Azadirachta ), कुरण्टक दासीकुरण्टक ( पीले फूल का पियावासा और नीले फूल का पियावासा, Barleria Prionitis ), गुडूची ( गिलोय, Tinospora Cordifolia ), चित्रक ( Plumbago Zeylanica ), शार्ङ्गेष्टा ( काकजंघा, Leea Hirta । कुछ लोग शार्ङ्गेष्टा को 'काकमाची' और 'गुंजा' भी समझते हैं । ), करंजद्वय ( १ करंज, Pongamia Glabra २ पूतिकरंज, सागरगोटा, Caesalpinia Bonduc), पटोल, किराततिक्तक ( चिरायता Swertia Chirata ), सुषवी ( करेला, Momordica Charantia ) ( इन इक्कीस औषधों का आरग्वधादिगण होता है ) ॥५॥ यह आरग्वधादिगण कफ और विष का हरण करता है; प्रमेह, कुष्ठ, ज्वर, वमन और कण्डु इनका नाश करता है तथा व्रण का शोधन करता है ॥६॥

**(३) वरुणार्तगलशिग्रुमधुशिग्रुतर्कारीमेषशृङ्गीपूतीकनक्तमालमोरटाग्निमन्थसैरेयकद्वयबिम्बीवसुकवसिरचित्रकशतावरीबिल्वाजशृङ्गीदर्भा बृहतीद्वयं चेति ॥७॥**

---

१ [illegible]

वरुणादिर्गणो ह्येष कफमेदोनिवारणः ।
विनिहन्ति शिरःशूलगुल्माभ्यन्तरविद्रधीन् ॥८॥

( वरुणादिगण— ) वरुण, ( वरणा, Crataeva Religiosa ), आर्तगल ( नीले फूल के पियावासा, Barleria Cristata ), शिग्रु ( शोभांजन, सोहंजन, Moringa Pterygosperma ), मधुशिग्रु ( लाल सोहंजना ), तर्कारी ( अग्निमन्थ, अरणी, Premna Spinosa ), मेषशृंगी ( मेढ़ासिंगी, Gymnema Sylvestre ), पूतीक ( पूतिकरंज ), नक्तमाल करंज, मोरट ( मूर्वा या अङ्कोल या इस्तिकर्णपलाश ), अग्निमन्थ ( अगेथू, बड़ी अरनी ), सैरेयकद्वय (दो भिन्न रंग के कुरण्ट), बिंबी ( तिंदुरी, तेला कुन्दलता, Cephalandra indica ), वसुक ( बकपुष्प या अर्क ), वसिर ( अपामार्ग, रक्त अपामार्ग, गजपिप्पली या सूर्यावर्त ), चित्रक, शतावरी, बिल्व ( Aegle Marmelos ), अजशृंगी ( जिंगिनी, Odina wodier ), दर्भ ( कुशल, सरपत्रीदीर्घ, Eragrostis Cynosuroides ), बृहतीद्वय ( स्थूलफला और सूक्ष्मफला बृहती ) ॥७॥ यह वरुणादिगण कफ और मेद का हरण करता है तथा सिरदर्द, गुल्म, और आभ्यंतर विद्रधि का नाश करता है ॥८॥

(४) वीरतरुसहचरद्वयदर्भवृक्षादनीगुन्द्रानलकुशकाशाश्मभेदकाग्निमन्थमोरटावसुकवसिरभल्लूककुरण्टकेन्दीवरकपोतवङ्काः श्वदंष्ट्रा चेति ॥९॥

वीरतर्वादिरित्येष गणो वातविकारनुत् ।
अश्मरीशर्करामूत्रकृच्छ्राघातरुजापहः ॥१०॥

(वीरतर्वादिगण—) वीरतरु ( अर्जुन, Terminalia Arjuna ), सहचरद्वय ( पीत और नील फूल की पियावासा, पीतनीलपुष्पभेदात् झिंटीद्वय ), दर्भ, वृक्षादनी ( बंदा, बांदगुल Loranthus Longi folia), गुंद्रा ( एक प्रकार का तृणभेद, Saccharum Arundinaceum ), नल ( नरसल Arundoo Karka ), कुश ( Poa Cilaris ), काश Saccharum Spontaneum ), अश्मभेद ( पाषाणभेद, पाथरचूर Coleus Aromaticus ), अग्निमंथ, मोरट, वसुक, वसिर, भल्लूक ( श्योनाक, सोणापाठा, Oroxylum Indicum ), कुरण्टक ( पीले फूल का पियावासा—पीतः कुरण्टको ज्ञेय । धन्व । ), इन्दीवर ( नीलकमल Nelumbium Speciosum ), कपोतवङ्का ( ब्राह्मी Herpestis Monniera ), श्वदंष्ट्रा (गोखरु) ॥९॥ यह वीरतर्वादिगण वातविकारों को हरण करता है और पथरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र और मूत्राघात की पीड़ा को दूर करता है ॥१०॥

(५) सालसाराजकर्णखदिरकदरकालस्कन्धक्रमुकभूर्जमेषशृङ्गीतिनिशचन्दनकुचन्दनशिंशपाशिरीषासनधवार्जुनतालशाकनक्तमालपूतीकाश्वकर्णागुरूणि कालीयकं चेति ॥११॥

सालसारादिरित्येष गणः कुष्ठविनाशनः ।
मेहपाण्ड्वामयहरः कफमेदोविशोषणः ॥१२॥

( सालसारादिगण— ) सालसार ( साल्वृक्ष, Shorea Robusta इसका सार ), अजकर्ण ( शालवृक्ष Vateria Indica—का ही एक भेद ), खदिर ( खैर जिससे कत्था निकाला जाता है, Acacia Catechu ), कालस्कन्ध ( तिन्दुकवृक्ष, Diospyros Embryopteris । इसके सिवाय उदुंबरवृक्ष विट्खदिर, तमालपत्रवृक्ष ये भी अर्थ इसके होते हैं । ), क्रमुक ( पूग, सुपारी का वृक्ष, Areca Catechu ), भूर्ज ( भूर्जपत्र Betula Bhojpattra ), मेषशृंगी ( मेढ़ासिंगी ), तिनिश ( सादन, Dalbergia Oojeinensis ), चन्दन ( श्वेतचन्दन Santalum Album ), कुचन्दन ( रक्त चन्दन Pterocarpus Santalinus ), शिंशपा ( सीसम, Dalbergia Sissoo ), शिरीष ( सिरस, Albizzia Lebbec ), असन ( Terminalia Tomentosa ), धव ( धावड़ा Anogeissus Latifolia ) अर्जुन, ताल ( ताड़, Borassus Flabelliformis ), शाक ( सागवान, शेगुन Tectona Grandis ), नक्तमाल पूतीक ( करंज और पूतिकरंज ), अश्वकर्ण ( साल वृक्ष का ही एक भेद ), अगुरु ( अगर, Aquilaria Agallocha ), कालीयक ( मलयपर्वतोत्थ उत्तम पीतचन्दन—कालीयक तु कालीय पीताभ हरिचन्दनम् । भावप्रकाश । मलयोत्थ पीतकाष्ठ चतुर्थ हरिचन्दनम् । धन्वन्तरिनिघंटु । ) ॥११॥ यह सालसारादिगण कुष्ठों का नाश करता है, प्रमेह और पाण्डुरोग का हरण करता है और कफ तथा मेद का शोषण करता है ॥१२॥

(६) रोध्रसावररोध्रपलाशकुटन्नटाशोककफलीकट्फलैलवालुकशल्लकीजिङ्गिनीकदम्बसालाः कदली चेति ॥१३॥

एष रोध्रादिरित्युक्तो मेदःकफहरो गणः ।
योनिदोषहरः स्तम्भी वर्ण्यो विषविनाशनः ॥१४॥

(रोध्रादिगण—) रोध्र ( लोध, Symplocos Racemosa ), सावर रोध्र ( पठाणीलोध, यह लोध का [redacted] एक भेद है जिसकी त्वचा स्थूल और श्वेत होती है ), पलाश ( ढाक Butea frondosa ), कुटन्नट ( श्योनाक ), अशोक ( Saraca Indica ), फञ्जी ( भार्गी, भारंगी, Clerodendron Serratifolium ), कट्फल, (कायफल Myrica Sapida), एलवालुक ( एक प्रकार का ककोलसदृश कुटगंधि गन्धद्रव्य ), शल्लकी साल का एक भेद, Boswellia ) जिंगिनी ( कासमल, Odina Wodier । इसके निम्न अर्थ भी किये गये हैं,—मजिठ, कृष्णशाल्मली ), कदम्ब ( Anthocephalus Kadamba ), साल, और कदली (केला, Musa Sapientum) ॥१३॥ यह लोध्रादिगण मेद और कफ का हरण करने वाला, योनि के दोषों को दूर करने वाला, ( अतिसारादि रोगों में ) स्तम्भन करने वाला, व्रण में हितकर और विष का नाश करने वाला है ॥१४॥

(७) अर्कालर्ककरञ्जद्वयनागदन्तीमयूरकभार्गीरास्नेन्द्रपुष्पीक्षुद्रश्वेतामहाश्वेतावृश्चिकाल्यलवणास्तापसवृक्षश्चेति ॥१५॥

अर्कादिको गणो ह्येष कफमेदोविषापहः ।
कृमिकुष्ठप्रशमनो विशेषाद्व्रणशोधनः ॥१६॥

( अर्कादिगण— ) अर्क ( आक, Calotropis Gigantea ), अलर्क ( सफेद आक ), करंजद्वय, नागदन्ती (Croton

oblongifolius ), मयूरक ( अपामार्ग Achyranthes Aspera ), भार्गी ( भारंगी ), रास्ना ( Vanda Roxburghii ), इन्द्रपुष्पी ( लांगली Gloriosa Superba ), क्षुद्रश्वेता ( ] श्वेतस्पदा श्वेतपुष्पा 'सफेन्द' । डल्हण । २ अतिविषा, ३ विदारीकन्द । ), महाश्वेता ( नीलपुष्पः सफेन्दः, वंध्याकर्कोटी इत्यन्ये, श्वेतपराजिता इत्यपरे ), वृश्चिकाली ( मेढासिंगी का भेद ), अलवणा ( ज्योतिष्मती वर्तुलफलफला पीततैला 'काकमर्दनिका' इति लोके प्रसिद्धा । डल्हण । हरीतकी । हाराणचंद्र । ), तापसवृक्ष ( इङ्गुदी, Balanitis Roxburghii, हिंगोल । तपस्वी लोग इसके तेल का अधिक उपयोग किया करते थे । इसलिये तापसवृक्ष कहलाता है— मा कस्यापि तपस्विन इङ्गुदीतैलनिक्तशीर्षस्य दले पतिर्यति । कालिदास । ) ॥१५॥ यह अर्कादिगण कफ, मेद और विष इनका नाशक है, कृमि और कुष्ठ इनका शमन करने वाला है और विशेष करके व्रण का शोधक है ॥१६॥

(८) सुरसाश्वेतसुरसाफणिज्झकार्जकभूस्तृणसुगन्धकसुमुखकालमालकासमर्दक्षवकखरपुष्पाविडङ्गकट्फलसुरसीनिर्गुण्डीकुलाहलोन्दुरुकर्णिकाफञ्जीप्राचीबलकाकमाच्यो विषमुष्टिकश्चेति ॥१७॥

सुरसादिर्गणो ह्येष कफहृत् कृमिसूदनः ।
प्रतिश्यायारुचिश्वासकासघ्नो व्रणशोधनः ॥१८॥

(सुरसादिगण—) सुरसा, श्वेत सुरसा ( कृष्ण और श्वेतवर्ण तुलसी, Ocimum Sanctun), फणिज्झक ( मरुवक, मरवा, Ocimum caryophyllatm ), अर्जक ( आजवला Ocimum gratissimum ), भूस्तृण ( रोहिसतृण, Andropogon citratis ), सुगन्धक ( बृहत्सुगन्धतृण ), सुमुख ( तुलसी का ही भेद है ), कालमाल ( काला आजवला, कृष्णार्जकः ), कासमर्द ( कसौंदी, Caffia Sophora ), क्षवक ( नाकछिकनी Centipeba ordicularis ), खरपुष्पा ( छिकनी का भेद, वनवर्वरिकाभेद इत्यन्ये ), विडंग ( वायविडंग, Embelia Ribes ), कट्फल, सुरसी ( कपित्थपत्रा तुलसी, श्वेतनिर्गुण्डी इत्यन्ये),निर्गुण्डी (नीलपुष्पनिर्गुण्डी, संभाल, Vitex Negundo), कुलाहल ( 'मुण्डिका' 'कुकुरमुंगा' ), उन्दुरुकर्णिका ( मूसाकर्णी, Ipomoca Reniformis ), फञ्जी (भारंगी), प्राचीबल ( यद्यपि प्राचीबलशब्देन काकजंघा गण्डदूर्वा जलपिप्पली चोच्यते तथापि अत्र काकजंघेव केचिदाचार्या वदन्ति । डल्हणटीका ), काकमाची, विषमुष्टि ( राजनिम्बः, बृहदलम्बुपाम्बे, कर्कोटीमन्ये ) ॥१७॥ यह सुरसादिगण कफहर्ता, कृमिनाशक प्रतिश्याय, श्वास, कास तथा अरुचि इनका हरण करने वाला और व्रण का शोधक है ॥१८॥

(९) मुष्ककपलाशधवचित्रकमदनवृक्षकशिंशपावज्रवृक्षास्त्रिफला चेति ॥१९॥

मुष्ककादिर्गणो ह्येष मेदोघ्नः शुक्रदोषहृत् ।
मेहार्शःपाण्डुरोगघ्नः शर्करानाशनः परः ॥२०॥

(मुष्ककादिगण— ) मुष्कक ( मोख Schrebra Swietenoides ), पलाश ( ढाक ), धव, चित्रक, मदन, वृक्षक ( कूड़ा, कुटज), शिंशपा ( सीसम ), वज्रवृक्ष ( सेहुंड या थूहर Euphorbia Antiquorum ), त्रिफला ( हरीतकी, बहेड़ा और आँवला ) ॥१९॥ यह मुष्ककादिगण मेद का नाश करने वाला, शुक्रदोषों को दूर करने वाला, प्रमेह अर्श और पाण्डु रोगों का नाश करने वाला और मूत्रशर्करा ( पथरी ) का परम नाशक है ॥२०॥

(१०) पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकशृङ्गवेरमरिचहस्तिपिप्पलीहरेणुकैलाजमोदेन्द्रयवपाठाजीरकसर्षपमहानिम्बफलहिङ्गुभार्गीमधुरसातिविषावचाविडङ्गानि कटुरोहिणी चेति ॥२१॥

पिप्पल्यादिः कफहरः प्रतिश्यायानिलारुचीः
निहन्याद्दीपनो गुल्मशूलघ्नश्चामपाचनः ॥२२॥

(पिप्पल्यादिगण—) पिप्पली ( Piperlongum पिप्पलीमूल ( पिप्पली की जड़ ), चव्य ( Piperchaba ), चित्रक, शृङ्गवेर ( सोंठ, Zingiber officinalis ), मरिच (काली मिरच, Piper 'Nigrum), हस्तिपिप्पली (गजपिप्पली, चविका का फल—चविकायाः फलं प्राहुः कथिता गजपिप्पली ), हरेणुका ( Piper Aurantiacum ), एला ( छोटी इलायची, Elettaria Cardamomum ), अजमोदा ( Seseli Indicum ), इन्द्रयव, पाठा, जीरक ( जीरा Cuminum cyminum ), सर्षप (.सरसों, Brassica Alba ), महानिम्बफल ( बकायन का फल, Melia Sempervirens ), हिङ्गु ( हींग Assa foetida ), भार्गी, मधुरसा ( मूर्वा ), अतिविषा ( अतीस, Aconitum Heterophyllum ), वचा ( वच, Acorus Calamus ), विडंग, कटुरोहिणी ( कुटकी Picrorrhiza Kurroa ) ॥२१॥ यह पिप्पल्यादिगण कफ का हरण करने वाला है, प्रतिश्याय वात और अरुचि का नाश करता है, अग्नि का दीपक है, गुल्म और शूल का नाशक है और आम रस का पाचन करने वाला है ॥२२॥

वक्तव्य—आमरस—जठरानलदौर्बल्यादविपक्वस्तु यो रसः । स आमसंज्ञको देहे सर्वदोषप्रकोपकः ॥

(११) एलातगरकुष्ठमांसीध्यामकत्वक्पत्रनागपुष्पप्रियङ्गुहरेणुकाव्याघ्रनखशुक्तिचण्डास्थौणेयकश्रीवेष्टकचोचचोरकवालुकगुग्गुलुसर्जरसतुरुष्ककुन्दुरुकागरुस्पृक्कोशीरभद्रदारुकुङ्कुमानि पुन्नागकेशरं चेति ॥२३॥

एलादिको वातकफौ निहन्याद्विषमेव च ।
वर्णप्रसादनः कण्डूपिडकाकोठनाशनः ॥२४॥

(एलादिगण—) एला ( छोटी इलायची ), तगर ( Tabernaemontana Coronaria ), कुष्ठ ( Saussurea Lappa ), मांसी ( जटामांसी Nardostachys Jatamansi ), ध्यामक ( कतृण, रोहिषतृण Andropogon Laniger ), त्वक् ( दालचीनी, Cinnamomum Zeylanicum ), पत्र ( तमालपत्र, तेजपत्र Cinnamomum Tamal ), नागपुष्प ( नागकेसर, Mesua ferrea ), प्रियङ्गु ( Aglaia Roxb- ...a ), हरेणुका, व्याघ्रनख ( बृहन्नखः, ६

इत्यन्ये ), शुक्ति ( तन्नैवोऽयनस , डल्हण ), चण्डा ( ईषत्कृष्णा चोरकभेदः अजमोदाकारा, खुरासानी अजवायन ), स्थौणेयक ( थुनेर, Taxus Baccatta ), श्रीवेष्टक ( सरल वृक्ष, Pinus Longifolia ), चोच (दालचीनी का एक भेद), चोरक ( ग्रन्थिपर्णीभेद, गणोठा ), वालुक ( खस, Pavonia Odorata), गुग्गुलु (गुग्गुलवृक्ष Balsamodendron Mukul का निर्यास ), सर्जरस ( राल ), तुरुष्क ( सिल्हक, शिलारस, Liquidamber Orientalis नामक वृक्ष का निर्यास ), कुन्दुरुक ( लोबान Boswellia Serrata ), अगरु, स्पृक्का ( कुब्जिपुष्पा सुगन्धिद्रव्यमौत्तरपथिकम् Anisomeles Malabarica ), उशीर ( Andropogon Muricatus ), भद्रदारु ( देवदार ), कुङ्कुम ( केशर Crocus Sativus ), पुन्नागकेशर ( पुन्नाग Calophyllum Inophyllum का केशर पुष्पकिञ्जल्क ) ॥२३॥ यह एलादिगण वात, कफ और विष का नाश करता है, वर्ण का प्रसादन करता है, और खाज, फुन्सियाँ तथा कोढ( Urticaria ) का नाश करता है ॥२४॥

(१२) वचामुस्तातिविषाभयाभद्रदारूणि नागकेशरं चेति ॥२५॥

(१३) हरिद्रादारुहरिद्राकलशीकुटजबीजानि मधुकं चेति ॥२६॥

एतौ वचाहरिद्रादी गणौ स्तन्यविशोधनौ ।
आमातिसारशमनौ विशेषाद्दोषपाचनौ ॥२७॥

( वचादिगण— ) वचा ( वच ), मुस्ता ( नागरमोथा Cyperus rotundus ), अतिविषा, अभया ( हरड़ ), भद्रदारु ( देवदारु ), नागकेशर ॥२५॥ ( हरिद्रादिगण )— हरिद्रा ( Curcuma Longa ), दारुहरिद्रा ( दारु हल्दी Berberis Asiatica ), कलशी ( पृश्निपर्णी ), कुटजबीज ( इन्द्रयव ), मधुक ( मुलहठी Glycyrrhiza Glabra ) ॥२६॥ ये वचादिगण और हरिद्रादिगण दूध का शोधन करते हैं, अतिसार में आम का शमन करते हैं और विशेष करके ( साम ) दोषों का पाचन करते हैं ॥२७॥

(१४) श्यामामहाश्यामात्रिवृद्दन्तीशङ्खिनीतिल्वककम्पिल्लकरम्यकक्रमुकपुत्रश्रेणीगवाक्षीराजवृक्षकरञ्जद्वयगुडूचीसप्तलाच्छगलान्त्रीसुधाः सुवर्णक्षीरी चेति ॥२८॥

उक्त श्यामादिरित्येष गणो गुल्मविषापहः ।
आनाहोदरविड्भेदी तथोदावर्तनाशनः ॥२९॥

( श्यामादिगण— ) श्यामा ( काला निसोत, Ipomoea Turpethum), महाश्यामा ( वृद्धदारक, विधारा Argyreia Speciosa ), त्रिवृत् ( रक्त निशोथ ), दन्ती (Croton Polyandrum), शङ्खिनी ( यवतिक्ता, कालमेघ या काला दाना ), तिल्वक ( लोध ), कम्पिल्लक ( कपीला Mallotus Philippensis ) रम्यक ( महानिंब अथवा पटोलमूल ), क्रमुक ( सुपारी ), पुत्रश्रेणी ( दन्तीभेद ), गवाक्षी ( इन्द्रवारुणी Cucumis Trigonus ), राजवृक्ष ( अमलतास ), करञ्जद्वय करंज ), गुडूची ( गिलोय ), सप्तला ( चिके काई Acacia Concinna, सप्तला चर्मसाह्वा च ... च सा । शङ्खिनी तिक्तला चैव यवतिक्ताऽक्षिपीडक ॥ ... छगलान्त्री ( वृद्धदारक भेद, Ipomoea Pescaprae ) ( सेहुण्ड ), सुवर्णक्षीरी ( कंकुष्ठ, उसारे रेवन्द, Ga... Morella ) ॥२८॥ यह उक्त श्यामादिगण गुल्म और वि... हरण करता है, आनाह और उदररोग में मल का भेद क... तथा ( सर्व प्रकार के ) उदावर्त का नाश करता है ॥२९॥

(१५) बृहतीकण्टकारिकाकुटजफलपाठा म... चेति ॥३०॥

पाचनीयो बृहत्यादिर्गणः पित्तानिलापहः ।
कफारोचकहृद्रोगमूत्रकृच्छ्ररुजापहः ॥३१

(बृहत्यादिगण—) बृहती, कण्टकारिका ( कटेरी, S... um XanthoCorpum ), कुटजफल ( इन्द्रयव ), ... और मुलहठी ॥३०॥ यह बृहत्यादिगण पित्त और वा... नाशक तथा कफ, अरोचक, हृद्रोग और मूत्रकृच्छ्र रो... नाश करता है ॥३१॥

(१६) पटोलचन्दनकुचन्दनमूर्वागुडूचीपाठ... कटुरोहिणी चेति ॥३२॥

पटोलादिर्गणः पित्तकफारोचकनाशनः ।
ज्वरोपशमनो व्रण्यश्छर्दिकण्डूविषापहः ॥३३॥

(पटोलादिगण—) पटोल, चन्दन, कुचन्दन, ... गुडूची, पाठा और कटुरोहिणी ॥३२॥ यह पटोलादिगण कफ और अरोचक इन्हें नाश करता है, ज्वर को शमन ... है, व्रण को हितकर होता है और वमन, कण्डू और वि... दूर करता है ॥३३॥

(१७) काकोलीक्षीरकाकोलीजीवकर्षभकमु... पर्णीमाषपर्णीमेदामहामेदाच्छिन्नरुहाकर्कटशृङ्गी... क्षीरीपद्मकप्रपौण्डरीकर्धिवृद्धिमृद्वीकाजीवन्त्यो... धुकं चेति ॥३४॥

काकोल्यादिरयं पित्तशोणितानिलनाशनः ।
जीवनो बृंहणो वृष्यः स्तन्यश्लेष्मकरस्तथा ॥३५॥

(काकोल्यादिगण—) काकोली, क्षीरकाकोली, ... ऋषभक ( इनके संबंध में कोई निश्चिति नहीं है ), मु... ( वनमूँगी ), माषपर्णी ( वन उड़द ), मेदा, महामेदा ... दोनों भी अनिश्चित हैं ), छिन्नरुहा ( गिलोय ), कर्कट... तुगाक्षीरी ( वंशलोचन Bamboo Mann ), पद्मक ( ... काष्ठ, पद्माक Prunus Padum ), प्रपौण्डरीक ( ... व्याडीपत्रमूल मधुररसं नेत्राश्चोतनार्थं द्रव्यम् अन्ये श्रीपुष्पमाहुः ... gueria spinosa—पुण्डरिया ), ऋद्धि, वृद्धि ( ये दोनों ... अनिर्णीत हैं), मृद्वीका ( द्राक्षा Vitis Vinife... जीवन्ती, मधुक ( मुलहठी ) ॥३४॥ यह काकोल्यादि... पित्त रक्त और वायु को नाश करता है, जीवन के लिये हि... है, शरीर की पुष्टि करता है, वीर्यवर्धक है और दुग्ध तथा ... को बढ़ाता है ॥३५॥

१ ०द्रुमाम

वक्तव्य—इस वर्ग में जो आठ अनिर्णीत वनस्पतियाँ, वह 'अष्टवर्ग' कहलाती हैं। उनके अभाव में निम्न ओषधियों का ग्रहण होता है—ऋद्ध्यभावे बला ग्राह्या वृद्ध्यभावे महा- … मेदाभावे चाश्वगंधा महामेदे तु शारिवा ॥ जीवकर्षभकाभावे गुडूचीवंशलोचने। काकोलीयुगलाभावे निक्षिपेच्च शतावरीम् ॥

(१८) ऊषकसैन्धवशिलाजतुकासीसद्वयहिङ्गूनि तुत्थकं चेति ॥३६॥

ऊषकादिः कफं हन्ति गणो मेदोविशोषणः।
अश्मरीशर्करामूत्रकृच्छ्रगुल्मप्रणाशनः ॥३७॥

( ऊषकादिगण— ) ऊषक ( क्षारमृत्तिका ), सैन्धव ( सैंधानमक ), शिलाजतु, कासीसद्वय ( कासीस और पुष्पकासीस, हिराकश Ferrus sulphate ), हिंगु ( हींग ), तुत्थक ( नीला तूतिया, Copper Sulphate ) ॥३६॥ यह ऊषकादिगण कफ को शान्त करता है, मेद को शोषण करता है तथा अश्मरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र और गुल्म इनका नाश करता है ॥३७॥

(१९) सारिवामधुकचन्दनकुचन्दनपद्मककाश्मरीफलमधूकपुष्पाण्युशीरं चेति ॥३८॥

सारिवादिः पिपासाघ्नो रक्तपित्तहरो गणः।
पित्तज्वरप्रशमनो विशेषाद्दाहनाशनः ॥३९॥

(सारिवादिगण—) सारिवा ( अनंतमूल ), मधुक ( मुलहठी ), चन्दन, कुचन्दन ( रक्तचन्दन ), पद्मक, काश्मरीफल ( गंभारी का फल, Fruit of Gmelina Arborea ), मधूकपुष्प ( महुवे के Bassia Latifolia—फूल ), उशीर ( खस ) ॥३८॥ यह सारिवादिगण तृषा का नाश करता है, रक्त पित्त का हरण करता है, पित्तज्वर का शमन करता है और विशेषतया दाह को शांत करता है ॥३९॥

(२०) अञ्जनरसाञ्जननागपुष्पप्रियङ्गुनीलोत्पलनलदनलिनकेशराणि मधुकं चेति ॥४०॥

अञ्जनादिर्गणो ह्येष रक्तपित्तनिबर्हणः।
विषोपशमनो दाहं निहन्त्याभ्यन्तरं तथा ॥४१॥

(अञ्जनादिगण—) अञ्जन ( सौवीराञ्जन, Sulphide of Lead ), रसाञ्जन ( रसाञ्जनं द्विविधं—स्रोतोंजनं कृष्णपाषाणाकृति Antimony Sulphide । धातुद्रव्यं, अन्यद्दारुहरिद्राक्वाथेन कृत्रिमं पीतलोहितम् । डल्हण । दार्वीक्वाथसमं क्षीरं पादं पक्त्वा यदा घनम् । तदा रसाञ्जनाख्यं तत् । भावप्रकाश । ), नागपुष्प ( नागकेसर ), प्रियङ्गु, नीलोत्पल ( नीलकमल ), नलद ( उशीर, खस—वीरणस्य तु मूलं स्यादुशीरं नलद च तत् । भावप्रकाश ), नलिनकेशर ( पद्मकिंजल्क कमलकेशर ), मधुक ( मुलहठी ) ॥४०॥ यह अञ्जनादिगण रक्तपित्त का नाश करता है, विष को शांत करता है तथा भीतर के दाह को प्रशमन करता है ॥४१॥

(२१) परूषकद्राक्षाकट्फलदाडिमराजादनकतकफलशाकफलानि त्रिफला चेति ॥४२॥

परूषकादिरित्येष गणोऽनिलविनाशनः।
मूत्रदोषहरो हृद्यः पिपासाघ्नो रुचिप्रदः ॥४३॥

(परूषकादिगण—) परूषक ( फालसा, Growia Asiatica ), द्राक्षा, कट्फल, दाडिम ( अनार, Punica Granatam ), राजादन ( खिरनी Mimusops Indica ), कतकफल ( निर्मली—Strychnos Potatorum—का बीज ), शाकफल ( सागवान का फल ), और त्रिफला ( हरड़, बहेड़ा, आँवला ) ॥४२॥ यह परूषकादिगण वात का नाश करता है, मूत्र दोषों को हरण करता है, हृदय को हितकर होता है, तृषा को शांत करता है और ( मुख में ) रुचि उत्पन्न करता है ॥४३॥

वक्तव्य—इस गण के सर्व द्रव्यों के फल उपयोग के लिये ग्रहण करने चाहिये।

(२२) प्रियङ्गुसमङ्गाधातकीपुन्नागनागपुष्पचन्दनकुचन्दनमोचरसरसाञ्जनकुम्भीकस्रोतोञ्जनपद्मकेसरयोजनवल्ल्यो दीर्घमूला चेति ॥४४॥

(२३) अम्बष्ठाधातकीकुसुमसमङ्गाकट्वङ्गमधुकबिल्वपेशिकासावररोध्रपलाशनन्दीवृक्षाः पद्मकेशराणि चेति ॥४५॥

गणौ प्रियङ्ग्वम्बष्ठादी पक्वातीसारनाशनौ।
सन्धानीयौ हितौ पित्ते व्रणानां चापि रोपणौ ॥४६॥

( प्रियंग्वादिगण— ) प्रियङ्गु, समङ्गा ( लज्जालु, Mimosa Pudica ), धातकी ( धाय के फूल, Woodfordia Floribunda ), पुन्नाग, नागपुष्प ( नागकेसर ), चन्दन, कुचंदन, मोचरस ( रक्तशाल्मली—Bombax Malabaricum—वृक्ष का रस—तद्रसस्तद्गुणो ग्राही स च मोचरसः स्मृतः। धन्वन्तरि निघण्टु ), रसाञ्जन, कुम्भीक ( जलकुम्भी, Pistia Stratiotes ), स्रोतोञ्जन, पद्मकेसर ( कमल केसर ), योजनवल्ली ( मंजिष्ठा, मजीठ, Rubia Manjista ), और दीर्घमूला ( शालपर्णी या दुरालभा ) ॥४४॥ ( अम्बष्ठादिगण— ) अंबष्ठा ( पाठा ), धातकी, कुसुम, समङ्गा, कट्वङ्ग ( श्योणाक, सोनापाठा ), मधुक ( मुलहटी ), बिल्वपेशिका ( बालबिल्वगिरी ), सावरलोध्र ( पठानीलोध ), पलाश ( ढाक ), नन्दीवृक्ष ( तून Cedrela Toona ) और पद्मकेसर ॥४५॥ यह प्रियंग्वादि और अम्बष्ठादिगण पक्वातीसार का नाश करते हैं, ( भग्न अस्थि का ) संधान करने वाले हैं, पित्त के लिये हितकर हैं और व्रणों के रोपण करने वाले हैं ॥४६॥

(२४) न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षमधुकपीलनककुभाम्रकोशाम्रचोरकपत्रजम्बूद्वयपियालमधूकरोहिणीवञ्जुलकदम्बबदरीतिन्दुकीसल्लकीरोध्रसावररोध्रभल्लातकपलाशा नन्दीवृक्षश्चेति ॥४७॥

न्यग्रोधादिर्गणो व्रण्यः संग्राही भग्नसाधकः।
रक्तपित्तहरो दाहमेदोघ्नो योनिदोषहृत् ॥४८॥

( न्यग्रोधादिगण— ) न्यग्रोध ( बड़ Ficus Bengalensis ), औदुंबर ( गूलर, Ficus Glomerata ), अश्वत्थ

१ शूलकगुल्मनुत्.

( पीपल Ficus Religiosa ), प्लक्ष ( पाकुड़ Ficus Infectoria ), कपीतन ( आम्रातक, आमड़ा, Spondias Mangifera ), ककुभ ( अर्जुन ), आम्र ( आम Mangifera Indica ), कोशाम्र ( आम का भेद, Mangifera Sylvatica ), चोरकपत्र ( छाछावृक्ष ), जम्बूद्वय ( महाजम्बू, बड़ी जामुन Eugenia gambolana और काकजम्बू, छोटी जामुन Eugenia Caryophyllifolia ), पियाल ( चिरौंजीवृक्ष Buchanania Latifolia ), मधूक ( महुआ ), रोहिणी ( कटुकी ), वञ्जुल ( बेत Calamus Rotung ), कदम्ब, बदरी ( बेर, Zizyphus jujuba ) तिन्दुकी ( तेन्दु ), सल्लकी ( सालभेद, सालई, Boswellia Serrata ), लोध्र, सावर लोध्र, भल्लातक ( भिलावा Semicarpus Anacardium ), पलाश ( ढाक ), नन्दीवृक्ष ॥४७॥ यह न्यग्रोधादिगण व्रण को हितकर है, संग्राही है, भग्न अस्थि को जोड़ने वाला है, रक्तपित्त का हरण करने वाला है और दाह, मेद तथा योनि के दोषों को दूर करता है ॥४८॥

(२५) गुडूचीनिम्बकुस्तुम्बुरुचन्दनानि पद्मकं चेति ॥४९॥

एष सर्वज्वरान् हन्ति गुडूच्यादिस्तु दीपनः ।
हृल्लासारोचकवमीपिपासादाहनाशनः ॥५०॥

( गुडूच्यादिगण— ) गिलोय, नीम, कुस्तुम्बुरु ( धनिया Coriandrum Sativum ), चन्दन और पद्माख ॥४९॥ यह गुडूच्यादिगण सर्व प्रकार के ज्वरों को नाश करता है, दीपन है और हृल्लास, अरुचि, वमन, तृषा, दाह को नाश करता है ॥५०॥

(२६) उत्पलरक्तोत्पलकुमुदसौगन्धिककुवलयपुण्डरीकाणि मधुकं चेति ॥५१॥

उत्पलादिरयं दाहपित्तरक्तविनाशनः ।
पिपासाविषहृद्रोगच्छर्दिमूर्च्छाहरो गणः ॥५२॥

( उत्पलादिगण— ) उत्पल ( नीलकमल ), रक्तोत्पल ( लाल कमल ), कुमुद ( श्वेतकमल ), सौगन्धिक ( चन्द्रोदय विकासी *अत्यन्त सुरभि नील कमल* ), कुवलय ( *श्वेत और नील वर्ण कमल* ), पुण्डरीक ( *अत्यंत श्वेत कमल* ) और यष्टिमधु ॥५१॥ यह उत्पलादिगण दाह रक्त पित्त का नाश करता है और तृषा, विष, हृद्रोग, वमन और मूर्च्छा इनका हरण करने वाला है ॥५२॥

वक्तव्य—उत्पलादिगण में कमल के जो भिन्न भिन्न नाम निर्दिष्ट किये हैं, उनके वर्ण के संबंध में न केवल भिन्न भिन्न प्राचीन आचार्य परस्पर विसंवादी दिखाई देते हैं अपितु डल्हणाचार्य भी अपनी टीका में स्वयं विसंवादी हैं । यथा जलौकावचरणीय ( १३वें ) अध्याय में 'पद्मोत्पलनलिनकुमुद' सूत्र की टीका में लिखा है—उत्पलमीषन्नील, पुण्डरीकमतिश्वेतपद्म, कुवलयं रक्तोत्पलम् । और यहाँ टीका में लिखते हैं—उत्पलं नीलोत्पलं, पुण्डरीकं श्वेतपद्मं, कुवलयमीषन्नीलमुत्पलम् ।

(२७) मुस्ताहरिद्रादारुहरिद्राहरीतक्यामलकबिभीतककुष्ठहैमवतीवचापाठाकटुरोहिणीशार्ङ्गेष्टाति- ... नि चित्रकश्चेति ॥५३॥

एष मुस्तादिको नाम्ना गणः श्लेष्मनिषूदनः ।
योनिदोषहरः स्तन्यशोधनः पाचनस्तथा ॥५४॥

( मुस्तादिगण— ) मुस्ता, हल्दी, दारु हल्दी, [illegible] आँवला, बहेड़ा, कुठ, हैमवती ( श्वेत वचा ), वचा, पा[illegible] कटुकी, शार्ङ्गेष्टा ( काकजंघा, काकमाची, काकादनी ), अ[illegible] विषा, द्राविड़ी ( छोटी इलायची ), भल्लातक ( भिलाव[illegible] और चित्रक ॥५३॥ यह मुस्तादिकगण कफ का नाशक है, यो[illegible] दोषों का हरण करने वाला है, दूध का शोधक है अ[illegible] पाचक है ॥५४॥

(२८) हरीतक्यामलकबिभीतकानि त्रिफला ॥५५॥

त्रिफला कफपित्तघ्नी मेहकुष्ठविनाशनी ।
चक्षुष्या दीपनी चैव विषमज्वरनाशनी ॥५६॥

(त्रिफला—) हरीतकी ( हरड़ Terminalia Chebula) आमलक (आँवला Emblica Officinalis), औ[र] बिभीतक ( बहेड़ा Terminalia Belerica ) यह त्रिफ[ला] है ॥५५॥ यह त्रिफला कफ और पित्त नाशक है, प्रमेह औ[र] कुष्ठ को नष्ट करती है, नेत्र के लिये हितकर है, अग्नि दीप[क] है तथा विषमज्वर नाशक है ॥५६॥

वक्तव्य—इस त्रिफला के अतिरिक्त काश्मरी खर्[जूर] और परूषक इनकी दूसरी त्रिफला होती है—पथ्या विभीत[क] धात्री मदनी त्रिफला मता । स्वस्था काश्मर्यखर्जूरपरूषकफलैर्भवेत् । त्रिफला में तीनों के प्रमाण के सबंध में मतभेद है—एका हरीतकी योज्या द्वौ च योज्यौ बिभीतकौ । चत्वार्यामलकान्येव त्रिफलैषा प्रकी[र्ति]तिता । (शार्ङ्गधर) । पथ्या बिभीतधात्रीणां फलैः स्यात् त्रिफला समैः । ( भावप्रकाश ) ।

(२९) पिप्पलीमरिचशृङ्गवेराणि त्रिकटुकम् ॥५७॥

त्र्यूषणं कफमेदोघ्नं मेहकुष्ठत्वगामयान् ।
निहन्याद्दीपनं गुल्मपीनसाग्न्यल्पतामपि ॥५८॥

(त्रिकटु—) पिप्पली (Piper Longum), मरिच ( काली मिरच Piper Nigrum ) और शृङ्गवेर ( सोंठ Zingiber Officinalis ), ये तीन त्रिकटु अथवा त्र्यूषण कहलाते हैं ॥५७॥ यह त्र्यूषण कफ और मेद को नष्ट करता है, प्रमेह, कुष्ठ और त्वचा के रोगों को नाश करता है, दीपन है और गुल्म, पीनस तथा मन्दाग्नि को दूर करता है ॥५८॥

(३०) आमलकीहरीतकीपिप्पल्यश्चित्रकश्चेति ॥५९॥

आमलक्यादिरित्येष गणः सर्वज्वरापहः ।
चक्षुष्यो दीपनो वृष्यः कफारोचकनाशनः ॥६०॥

(आमलक्यादिगण—) आँवला, हरड़ा पिप्पली और चित्रक ( यह आमलक्यादिगण है ) ॥५९॥ यह आमलक्यादिगण सर्व ज्वरों को हरण करता है, नेत्र को हितकर है, दीपन है, शरीर वृद्धिकर है और कफ तथा अरुचि को नाश करता है ॥६०॥

वक्तव्य—वृष्य—यत् किंचिन्मधुरं स्निग्धं जीवनं बृंहणं गुरु । हर्षणं मनसश्चैव सर्वं तद् वृष्यमुच्यते ॥ ( चरक ) ।

(३१) त्रपुसीसताम्ररजतकृष्णलोहसुवर्णानि लोहमलश्चेति ॥६१॥

गणस्त्रप्वादिरित्येष गरक्रिमिहरः परः ।
पिपासाविषहृद्रोगपाण्डुमेहहरस्तथा ॥६२॥

(त्रप्वादिगण—) त्रपु ( वंग, रांगा, Tin ), सीस ( सीसा Lead ), ताम्र ( तांबा Copper ), रजत ( रौप्य, चांदी Silver ), कृष्णलोह ( कान्तलोह, तीक्ष्णलोह, Iorn ), सुवर्ण ( सोना Gold ) और लोहमल ( लोहकिट्ट, मण्डूर ) यह त्रप्वादिगण है ॥६१॥ यह त्रप्वादिगण विष और कृमियों का परम नाशक है तथा तृषा, विष, हृद्रोग, पाण्डुरोग और प्रमेह इनका हरण करने वाला है ॥६२॥

वक्तव्य—लोहमल—औषधि के लिये सदैव पुराने किट्ट का ही उपयोग करना चाहिये—शताब्दमुत्तमं किट्टं मध्यञ्चाशीतिवार्षिकम् । अधमं षष्टिवर्षीयं ततो हीनं विषोपमम् ॥ गर—कृत्रिम विष—नानाप्राण्यङ्गशमलविरुद्धौषधिभस्मनाम् । विषाणां चाल्पवीर्याणां योगो गर इति स्मृतः ॥ ( अष्टांगहृदय ) ।

(३२) लाक्षारेवतकुटजाश्वमारकट्फलहरिद्राद्वयनिम्बसप्तच्छदमालत्यस्त्रायमाणा चेति ॥६३॥
कषायस्तिक्तमधुरः कफपित्तार्तिनाशनः ।
कुष्ठक्रिमिहरश्चैव दुष्टव्रणविशोधनः ॥६४॥

(लाक्षादिगण—) लाक्षा ( लाख ), आरेवत ( आरग्वध, अमलतास ), कुटज ( कुड़ा ), अश्वमार ( करवीर, कनेर, Nerium Odorum ), कट्फल, हरिद्रा और दारुहरिद्रा, निम्ब, सप्तच्छद ( सप्तपर्णी, छतिवन ), मालती ( जाती ) और त्रायमाणा ( Delphimium Zalil ) ॥६३॥ यह ( लाक्षादिगण ) कषाय, तिक्त और मधुर है, कफ और पित्त की पीड़ा को नाश करता है, कुष्ठ और कृमियों का हरण करता है और दुष्ट व्रण को शोधन करता है ॥६४॥

पञ्च पञ्चमूलान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः ॥६५॥

यहाँ से आगे पाँच प्रकार के पंच मूलों का वर्णन करते हैं ॥६५॥

वक्तव्य—अष्टांगसंग्रह में यहाँ वर्णन किये हुए पाँच प्रकारों के अतिरिक्त 'मध्यम' और 'जीवन' नामक दो अधिक पंचमूल वर्णन किये हैं—बलापुनर्नवैरण्डसूर्पपर्णीद्वयेन च । मध्यमं कफवातघ्नं नातिपित्तकरं लघु ॥ अभीरुवीराजीवन्तीजीवकर्षभकैः स्मृतम् । जीवनाख्यं तु चक्षुष्यं वृष्यं पित्तानिलापहम् ॥

(३३) तत्र त्रिकण्टकबृहतीद्वयपृथक्पर्ण्यो विदारिगन्धा चेति कनीयः ॥६६॥
कषायतिक्तमधुरं कनीयः पञ्चमूलकम् ।
वातघ्नं पित्तशमनं बृंहणं बलवर्धनम् ॥६७॥

(लघुपंचमूल—) उनमें से त्रिकण्टक ( गोखरु ), छोटी बृहती और बड़ी बृहती, पृश्निपर्णी, विदारिगन्धा ( शालपर्णी ) यह लघुपंचमूल है ॥६६॥ यह लघुपंचमूल कषाय, तिक्त और मधुर है, वातनाशक है, पित्तशामक है, पुष्टिकारक है और शरीर का बल बढ़ाने वाला है ॥६७॥

(३४) बिल्वाग्निमन्थटिण्टुकपाटलाः काश्मर्यश्चेति महत् ॥६८॥
सतिक्तं कफवातघ्नं पाके लघ्वग्निदीपनम् ।
मधुरानुरसं चैव पञ्चमूलं महत् स्मृतम् ॥६९॥

( बृहत् पंचमूल— ) बिल्व, अग्निमन्थ ( गणकारिका ), टुंटुक ( श्योनाक ), पाटला ( पाडल, पाढर वृक्ष, Stereospermum Suaveolens) और काश्मरी ( Gmelina Arborea ), यह महत् पंचमूल है ॥६८॥ यह महत् पंचमूल तिक्त रस, कफ वात नाशक, हलका, अग्नि को दीपन करने वाला और अनुरस में मधुर है ॥६९॥

वक्तव्य—द्रव्यों का जो रस प्रायः स्पष्टतया प्रतीत नहीं होता अथवा पश्चात् थोड़ा प्रतीत होता है, वह अनुरस है—व्यक्तः शुष्कस्य चादौ च रसो द्रव्यस्य लक्ष्यते । विपर्ययेणानुरसः । (चरक) । अनुरसस्तु रसेनाभिभूतत्वादव्यक्तो व्यक्तो वा किञ्चिदन्ते ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । विशेष विवरण के लिये ४०वें अध्याय के पहले सूत्र का वक्तव्य देखो ।

अनयोर्दशमूलमुच्यते ॥७०॥
गणः श्वासहरो ह्येष कफपित्तानिलापहः ।
आमस्य पाचनश्चैव सर्वज्वरविनाशनः ॥७१॥

( दशमूल— ) ये दोनों लघु और महत् पंचमूल दशमूल कहलाते हैं ॥७०॥ यह दशमूलगण श्वास का हरण करता है, वात पित्त और कफ को शांत करता है, आम रस का पाचन करता है और सर्व प्रकार के ज्वरों का नाशक है ॥७१॥

(३५) विदारीसारिवारजनीगुडूच्योऽजशृङ्गी चेति वल्लीसंज्ञः ॥७२॥

( वल्लीपंचमूल— ) विदारीकन्द, सारिवा, हरिद्रा, गिलोय और मेढ़ासींगी यह वल्ली संज्ञक पंचमूल है ॥७२॥

(३६) करमर्दत्रिकण्टकसैरीयकशतावरीगृध्रनख्य इति कण्टकसंज्ञः ॥७३॥

( कण्टकपंचमूल— ) करमर्द ( करौंदा Capparis Corundas ), त्रिकण्टक (गोखरू), सैरीयक (कुरण्टक, पियाबासा), शतावरी और गृध्रनखी ( कण्टकपाली वृक्ष Capparis Sepiaria, अथवा बघनखा ) । यह कण्टक संज्ञक पंचमूल है ॥७३॥

रक्तपित्तहरौ ह्येतौ शोफत्रयविनाशनौ ।
सर्वमेहहरौ चैव शुक्रदोषविनाशनौ ॥७४॥

वल्लीपंचमूल और कण्टकपंचमूल ये दोनों गण रक्तपित्त हरण करने वाले, तीन प्रकार के शोथ को नष्ट करने वाले, सर्व प्रमेहों को हरण करने वाले तथा वीर्यदोषों के नाशक होते हैं ॥७४॥

(३७) कुशकाशनलदर्भकाण्डेक्षुका इति तृणसंज्ञकः ॥७५॥
मूत्रदोषविकारं च रक्तपित्तं तथैव च ।
अन्त्यः प्रयुक्तः क्षीरेण शीघ्रमेव विनाशयेत् ॥७६॥

( तृणपंचमूल— ) कुश ( Poa ciliaris ), काश (Saccharum Spontaneum), नल (नरसल, Arundoo Karka).

प्रधानम्। द्रव्यलक्षणं तु 'क्रियागुणवत् समवायिकारणम्' इति ॥२॥

कई आचार्य कहते हैं कि ( द्रव्य, रस, गुण, वीर्य और विपाक इनमें ) द्रव्य प्रधान है। किस हेतु से ? (१) द्रव्य स्थिर ( अपरिवर्तनशील ) होने के हेतु से, प्रधान है। क्योंकि द्रव्यरसवीर्यविपाकादि में द्रव्य ही स्थिर होता है न रसादि, जैसे कच्चे फल में जो रसादि होते हैं वे पक्व फल में नहीं होते। (२) नित्य होने से द्रव्य प्रधान है। द्रव्य नित्य ( शाश्वत ) है और उसके गुण अनित्य होते हैं, जैसे उसके कल्कादि कषायविभाग नित्य होते हैं परन्तु उनके रसगन्धादि गुण कभी उत्तम ( प्रशस्त ) होते हैं कभी दूषित होते हैं। (३) अपनी ( पार्थिवादि विशिष्ट ) जाति में स्थिर रहने से द्रव्य प्रधान है, जैसे कि पार्थिवद्रव्य अन्य ( आप्यादि ) जाति में परिवर्तित नहीं होते, इसी प्रकार आप्यादि द्रव्य अन्य जाति में परिवर्तित नहीं होते हैं। (४) पाँचों इन्द्रियों द्वारा भी ग्रहण होने से द्रव्य प्रधान है, द्रव्यों का ग्रहण पाँचों इन्द्रियों द्वारा होता है परन्तु रसादि का ग्रहण पाँचों इन्द्रियों द्वारा नहीं किया जा सकता। (५) (रसादि का) आश्रयस्थान होने से द्रव्य प्रधान है, रसादि द्रव्य के आश्रयभूत होते हैं ( स्वतन्त्र नहीं हो सकते )। (६) ( आहरण कुट्टनादि विविध प्रकार के ) कर्म द्रव्यों पर ही हो सकते हैं इसलिये द्रव्य प्रधान है, जैसे विदारिगन्धादि ( गण के द्रव्यों ) को लाकर कूटे और फिर पकावे इत्यादि सब क्रियाओं का आरंभ द्रव्यों में ही होता है रसादि में नहीं हो सकता। (७) शास्त्र के प्रमाणों से भी द्रव्य प्रधान है; शास्त्र में योगों के उपदेश में द्रव्य ही प्रधान माना गया है, जैसे कि ( वातशोथहर प्रलेप का योग वर्णन करते समय ) मातुलंग अग्निमंथ आदि द्रव्यों का ही उपदेश किया गया है न रसादि का। (८) द्रव्य के क्रम ( स्थित्यन्तर ) के अनुसार रसादिकों की क्रमापेक्षा होने से द्रव्य ही प्रधान है, क्योंकि रसादि द्रव्य के स्थित्यन्तर की अपेक्षा करते हुए रहते हैं, जैसे अपक्व पदार्थ में रसादि अपक्व ( अप्रशस्त ) होते हैं और पूर्ण ( पक्व ) पदार्थ में पूर्ण ( प्रशस्त ) होते हैं। (९) एकदेशसाध्यत्व होने से, द्रव्यों का एक एक अंग उपयोग करके व्याधियों का साधन हो जाता है, जैसे थोहर के दूध से ( कई रोग साधन होते हैं ) इसलिये द्रव्य ही प्रधान है। द्रव्य का लक्षण ऐसा है—जिसमें क्रिया और गुण ( दोनों ) हैं तथा ( जो क्रिया और गुण दोनों का ) समवायिकारण है ॥२॥

वक्तव्य—यहां दिया हुआ द्रव्य का लक्षण वैशेषिक दर्शन का है। क्रियागुणवत्—क्रियाश्च गुणाश्च सन्त्यस्मिन्निति। समवायिकारणम्—यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते, यथा तन्तवः पटस्य। उपादान कारण जैसे वस्त्र का तन्तु और घट का मृत्कपाल इत्यादि।

नेत्याहुरन्ये, रसास्तु प्रधानं; कस्मात्? आगमात्, आगमो हि शास्त्रमुच्यते; शास्त्रे हि रसा अधिकृताः, यथा—रसायत्त आहार इति, तस्मिंश्च प्राणाः; उपदेशाच्च, उपदिश्यन्ते हि रसाः, यथा—मधुराम्ललवणा वातं शमयन्ति; अनुमानाच्च, रसेन ह्यनुमीयते द्रव्यं, यथा—मधुरमिति; ऋषिवचनाच्च, ऋषिवचनं वेदो यथा—किंचिदिज्यार्थं मधुरमाहरेदिति; तस्माद्रसाः प्रधानं; रसेषु गुणसंज्ञा। रसलक्षणमन्यत्रोपदेक्ष्यामः ॥३॥

अन्य कई आचार्य कहते हैं कि द्रव्य प्रधान मानना प्रशस्त नहीं है। ( वे कहते हैं कि ) रस ही प्रधान हैं। किस हेतु से ? (१) आगम के आधार से रस ही प्रधान होते हैं। आगम ही शास्त्र हैं और शास्त्र ( आयुर्वेद ) में रस ही अधिकृत किये हैं, जैसे रसों के अधीन आहार है और आहार में प्राण रहते हैं। (२) ( शास्त्र में रसों का ही ) उपदेश होने से रस ही प्रधान हैं। रसों का ही उपदेश किया जाता है, जैसे मधुर, अम्ल और लवण रस वात का शमन करते हैं। (३) अनुमान से रस ही प्रधान होते हैं। रस ही के द्वारा द्रव्य का अनुमान किया जाता है, जैसे यह द्रव्य मधुर है। (४) ऋषियों के वचन से भी रस प्रधान हैं। वेद ऋषियों का वचन है—जैसे 'यज्ञ के लिये कुछ मधुर ( द्रव्य ) लाओ' इत्यादि। इन कारणों से रस ही प्रधान हैं। रस के लिये ही दूसरी संज्ञा गुण होती है ( इसलिये रसप्राधान्य हेतुओं से गुणप्राधान्य भी सिद्ध होता है )। रस का लक्षण अन्य स्थान ( रसविशेषविज्ञानीय अध्याय ) में वर्णन करेंगे ॥३॥

नेत्याहुरन्ये, वीर्यं प्रधानमिति। कस्मात्? तद्वशेनौषधकर्मनिष्पत्तेः। इहौषधकर्माण्यूर्ध्वाधोभागोभयभागसंशोधनसंशमनसंग्राहकाग्निदीपनपीडनलेखनबृंहणरसायनवाजीकरणश्वयथुकरविलयनदहनदारणमादनप्राणघ्नविषप्रशमनानि वीर्यप्राधान्याद्भवन्ति। तच्च वीर्यं द्विविधमुष्णं शीतं च, अग्नीषोमीयत्वाज्जगतः। केचिदष्टविधमाहुः—शीतमुष्णं स्निग्धं रूक्षं विशदं पिच्छिलं मृदु तीक्ष्णं चेति। एतानि वीर्याणि स्वबलगुणोत्कर्षाद्रसमभिभूयात्मकर्म कुर्वन्ति। यथा तावन्महत्पञ्चमूलं कषायं तिक्तानुरसं वातं शमयति, उष्णवीर्यत्वात्; तथा कुलत्थः कषायः, कटुकः पलाण्डुः, स्नेहभावाच्च; मधुरश्चेक्षुरसो वातं वर्धयति, शीतवीर्यत्वात्; कटुका पिप्पली पित्तं शमयति, मृदुशीतवीर्यत्वात्, अम्लमामलकं लवणं सैन्धवं च; तिक्ता काकमाची पित्तं वर्धयति, उष्णवीर्यत्वात्, मधुरा मत्स्याश्च; कटुकं मूलकं श्लेष्माणं वर्धयति, स्निग्धवीर्यत्वात्; अम्लं कपित्थं श्लेष्माणं शमयति, रूक्षवीर्यत्वात्, मधुरं क्षौद्रं च; तदेतन्निदर्शनमात्रमुक्तम् ॥४॥

अन्य आचार्य ( द्रव्य, या रस की प्रधानता ) नहीं मानते ( वे कहते हैं कि ) वीर्य प्रधान है। किस हेतु से ? ओषधि के कर्म की सिद्धि वीर्य के अधीन होने से। यहाँ पर ऊर्ध्वभाग संशोधन ( वमन ), अधोभाग संशोधन ( विरेचन ), उभय

भाग संशोधन, संशमन, संग्राहक, अग्नि दीपन, पीडन, लेखन, बृंहण, रसायन, वाजीकरण, शोथकरण, शोथविलयन, दहन, दारण, मादन ( मनमोहन ), प्राणनाशन तथा विषप्रशमन इत्यादि औषधियों के कर्म वीर्य की प्रधानता से होते हैं। समस्त जगत् अग्निषोमात्मक होने से यह वीर्य दो ही प्रकार का होता है—उष्ण और शीत। कई आचार्य इसको आठ प्रकार का मानते हैं। यथा—शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, विशद, पिच्छिल, मृदु और तीक्ष्ण। ये वीर्य अपने बल और गुण की उत्कृष्टता से रस के कार्य का निराकरण करके अपना कार्य किया करते हैं। जैसे—बृहत् पञ्चमूल रस में कषाय और अनुरस में तिक्त होने पर भी उष्णवीर्य होने से वायु का शमन करता है। वैसे ही कषायरसयुक्त कुलत्थी ( उष्ण वीर्य होने से ) और कटुक रस युक्त प्याज स्निग्धवीर्य होने से ( वायु को शान्त करता है )। गन्ने का रस मधुर होने पर भी शीतवीर्य होने से वायु को बढ़ाता है। कटुक रस युक्त पिप्पली मृदुशीतवीर्य होने से पित्त को शान्त करती है, तथा अम्ल रस युक्त आँवला और लवण रस युक्त सैंधा नमक भी शीतवीर्य होने से पित्त को शान्त करते हैं। तिक्त रस काकमाची उष्णवीर्य होने से पित्त को बढ़ाती है, वैसे ही मछली मधुर होने पर भी उष्ण वीर्य होने से पित्त को बढ़ाती है। ( मोटी ) मूली कटुरस युक्त होने पर भी स्निग्धवीर्य होने से श्लेष्मा को बढ़ाती है। अम्ल रस कपित्थ रूक्षवीर्य होने से श्लेष्मा को शान्त करता है, वैसे ही मधुररस मधु भी रूक्षवीर्य होने से कफ को शान्त करता है। वीर्य के कार्य की दिशा प्रदर्शित करने के लिये यह थोड़ा सा वर्णन कर दिया है ॥४॥

वक्तव्य—उपर्युक्त पदार्थों में रस का कार्य वीर्यविरुद्ध होता है—रसाः स्वाद्वम्ललवणतिक्तोषणकषायकाः। तन्मध्ये मारुतं घ्नन्ति त्रयस्तिक्तादयः कफम्। कषायतिक्तमधुराः पित्तमन्ये तु कुर्वते॥ ( अष्टाङ्गहृदय )। परन्तु उन्हीं पदार्थों का वीर्य रस कार्य का नाश करके उसके विरुद्ध कार्य करता है।

भवन्ति चात्र—

ये रसा वातशमना भवन्ति यदि तेषु वै।
रौक्ष्यलाघवशैत्यानि न ते हन्युः समीरणम् ॥५॥
ये रसाः पित्तशमना भवन्ति यदि तेषु वै।
तैक्ष्ण्यौष्ण्यलघुताश्चैव न ते तत्कर्मकारिणः ॥६॥
ये रसाः श्लेष्मशमना भवन्ति यदि तेषु वै।
स्नेहगौरवशैत्यानि न ते तत्कर्मकारिणः ॥७॥
तस्माद्वीर्यं प्रधानमिति ॥८॥

जो रस वायु की शान्ति करने वाले हैं यदि उनमें रूक्षता, लघुता और ठंडापन हो तो वे वायु को शान्त नहीं कर सकते हैं ॥५॥ जो रस पित्त की शान्ति करने वाले हैं उनमें यदि तीक्ष्णता, उष्णता और लघुता हों तो वे ( पित्तशमन का ) वह कार्य नहीं करते हैं ॥६॥ जो रस कफ की शान्ति करने वाले हैं उनमें यदि स्निग्धता, गौरव और ठंडापन हो तो वे ( कफशमन का ) वह कार्य नहीं करते हैं ॥७॥ इसलिये ( रस की अपेक्षा ) वीर्य ही प्रधान है ॥८॥

नेत्याहुरन्ये, विपाकः प्रधानमिति। कस्मात्? सम्यङ्मिथ्याविपाकत्वात्; इह सर्वद्रव्याण्यभ्यवहृतानि सम्यङ्मिथ्याविपक्वानि गुणं दोषं वा जनयन्ति ॥९॥

कई दूसरे आचार्य ( द्रव्य, रस, वीर्य की प्रधानता को ) नहीं मानते। ( वे कहते हैं कि ) विपाक ही प्रधान है। किस हेतु से? सब द्रव्यों का योग्य या अयोग्य विपाक होने ( पर ही उनकी शरीर पर क्रिया निर्भर होने ) के हेतु से। सेवन किये हुए सर्व द्रव्य शरीर में योग्य या अयोग्य विपाक होने पर गुण या दोष उत्पन्न करते हैं ॥९॥

वक्तव्य—इसमें सन्देह नहीं कि औषधियों का शरीर पर कार्य सम्यग् विपाक होने के पश्चात् ही प्रायः होता है और इस हेतु से विपाक प्रधान हो सकता है। जैसे कुनीन ( Quinine ) विषम ज्वर के लिये बड़ी प्रभावी औषधि है परन्तु जब उसकी शर्करावगुण्ठित गोली (Sugar coated) सेवन की जाती है तब उसका विषम ज्वर पर कभी कभी प्रभाव योग्य विपाक न होने के कारण नहीं पड़ता। तथापि रस, वीर्य, विपाक और प्रभाव में से किसी एक की सर्वत्र तथा सर्वावस्था में और सर्व औषधियों में नहीं हो सकती है न देखने में आती है। इसलिये आचार्यों में इस विषय पर ऐकमत्य नहीं होता है। चरकसंहिता में तथा इसी अध्याय के १४-१५ श्लोकों में इस मतभिन्नता का समन्वय बहुत सयुक्तिक किया गया है—किंचिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्। द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किंचन॥ जैसे तिक्त, उष्णवीर्य और प्रभावी कुनीन अरोचक पीडित रोगी में केवल रस से रुचि उत्पन्न करता है, प्रतिश्याय इन्फ्लुएन्ज़ा आदि कफोत्पन्न रोग से पीडित रोगियों में उष्णवीर्य से रोग नाशन करता है, ज्वरनिर्मुक्त अवस्था की दुर्बलता में विपाक से शक्ति देता है और विषम ज्वर से पीडित रोगी में प्रभाव से ज्वरनाशन करता है।

तत्राहुरन्ये—प्रति रसं पाक इति। केचित्त्रिविधमिच्छन्ति—मधुरमम्लं कटुकं चेति। तत्तु न सम्यक्, भूतगुणादागमाच्चाम्लो विपाको नास्ति, पित्तं हि विदग्धमम्लतामुपैत्यग्नेर्मन्दत्वात्; यद्येवं लवणोऽप्यन्यः पाको भविष्यति, श्लेष्मा हि विदग्धो लवणतामुपैतीति ॥१०॥

इसमें कई आचार्य ऐसा कहते हैं कि रसादि रसों के यथाक्रम रसादि छः विपाक होते हैं। कई ( आचार्य केवल ) तीन प्रकार का विपाक मानते हैं। परन्तु यह (त्रैविध्य) ठीक नहीं है, क्योंकि पञ्चमहाभूतों के गुणों से और शास्त्र से अम्ल विपाक सिद्ध नहीं होता है। अग्नि की मन्दता से विदग्ध होकर पित्त ही अम्लता को प्राप्त होता है। इसलिये यदि अम्ल विपाक माने तो चौथा लवण विपाक भी ( ग्रहण करना ) होगा, क्योंकि कफ विदग्ध होकर लवणभाव को प्राप्त होता है ॥१०॥

मधुरो मधुरस्याम्लोऽम्लस्यैवं सर्वेषामिति केचिदाहुः, दृष्टान्तं चोपदिशन्ति, यथा—तावत् क्षीरमुखागतं पच्यमानं मधुरमेव स्यात्तथा शालि-

यवमुद्गादयः प्रकीर्णाः स्वभावमुत्तरकालेऽपि न परित्यजन्ति तद्वदिति। केचिद्वदन्ति—अबलवन्तो बलवतां वशमायान्तीति। एवमनवस्थितिः; तस्मादसिद्धान्त एषः ॥११॥

कई आचार्य कहते हैं कि मधुर का मधुर, अम्ल का अम्ल, इसी प्रकार प्रत्येक रस का वही पाक होता है। दृष्टान्त देते हैं कि, जैसे स्थालि में पकता हुआ दूध (शुरू से आखिर तक) मधुर ही होता है और चावल यव, मूँग बोने पर अरोहण के समय भी अपने स्वभाव को नहीं छोड़ते हैं, वैसे रस भी (अपने स्वभाव को नहीं छोड़ते)। कई आचार्य कहते हैं कि (मधुरादि रसों में) जो अबलवान् होते हैं वे (विपाक के समय) बलवान् (रस के) वश में आ जाते हैं। इस प्रकार सब बातें अव्यवस्थित (अनिर्णीत) हैं। इसलिये उपरोक्त विपाक विषयक बातें सिद्ध नहीं मानी जा सकतीं ॥११॥

आगमे हि द्विविध एव पाको मधुरः कटुकश्च। तयोर्मधुराख्यो गुरुः, कटुकाख्यो लघुरिति। तत्र पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशानां द्वैविध्यं भवति गुणसाधर्म्याद्गुरुता लघुता च; पृथिव्यापश्च गुर्व्यः, शेषाणि लघूनि; तस्माद्द्विविध एव पाक इति ॥१२॥

आयुर्वेदशास्त्र से तो दो ही प्रकार का विपाक है, मधुर और कटुक। उनमें से मधुरविपाक गुरु होता है और कटुविपाक लघु होता है। पृथिवी, आप, तेज, वायु और आकाश इन पंच महाभूतों के (गुरुत्व और लघुत्व) गुणों के साधर्म्य से गुरुता और लघुता ऐसे दो भेद होते हैं। इनमें पृथिवी और जल गुरु हैं और शेष (तेज, वायु और आकाश) लघु होते हैं। इससे विपाक भी दो प्रकार का ही होता है ॥१२॥

भवन्ति चात्र—

द्रव्येषु पच्यमानेषु येष्वम्बुपृथिवीगुणाः।
निर्वर्तन्तेऽधिकास्तत्र पाको मधुर उच्यते ॥१३॥
तेजोऽनिलाकाशगुणाः पच्यमानेषु येषु तु।
निर्वर्तन्ते[1]ऽधिकास्तत्र पाकः कटुक उच्यते ॥१४॥

जिन पचन होने वाले द्रव्यों में पृथिवी और जल के गुण अधिक होते हैं वहाँ विपाक मधुर होता है ॥१३॥ जिन पचन होने वाले द्रव्यों में तेज, वायु और आकाश के गुण अधिक होते हैं वहाँ विपाक कटुक होता है ॥१४॥

वक्तव्य—ऊपर विपाक के संबंध में चार मत निर्दिष्ट हैं—(१) प्रतिरसपाक, (२) अनवस्थितपाक, (३) त्रिविधपाक और (४) द्विविधपाक। इनमें से प्रतिरसपाक और अनवस्थितपाक इनका यहाँ विचार करने की आवश्यकता ही नहीं, क्योंकि उनका ग्रहण करने से विपाक को रस से स्वतंत्र मानने की भी आवश्यकता नहीं होती। त्रिविधपाक चरक तथा चरकमतानुसारी वाग्भट का मत है—कटुतिक्तकषायाणां विपाकः प्रायशः कटु। अम्लोऽम्लं पच्यते स्वादुर्मधुरं लवणस्तथा॥ (सूत्रस्थान अध्याय २६)। पराशरमुनि यद्यपि तीन विपाक मानते हैं तथापि उनका वर्गीकरण भिन्न है—पराशरस्तु पठति। पाकाख्यौ रसानामम्लोऽम्लं पच्यते कटुः कटुकम्। चत्वारोऽन्ये मधुरं संकीर्णरसास्तु संकीर्णम्॥ कटुतिक्तकषायाणां कटुको येषां विपाक इति पक्षः। तेषां पित्तविघाते तिक्तकषायौ कथं भवतः॥ (अष्टांगसंग्रह सूत्र, १७)। सुश्रुत के मतानुसार केवल मधुर और कटु दो ही विपाक होते हैं। इस मतभिन्नता का कारण यह है कि चरक में त्रिविध पाक रसपाक के अभिप्रायानुसार तथा त्रिदोषों के तीन रसों (वायु कटु, पित्त अम्ल और कफ मधुर) के अनुसार माना गया है। सुश्रुत में द्विविधपाक भूतगुणपाक के अभिप्रायानुसार तथा दोषों के रसानुसार माना गया है। फर्क यही है कि चरकमतानुसार प्रकृतिस्थ पित्त अम्ल है—सस्नेहमुष्णं तीक्ष्णं च द्रवमम्लं सरं कटु। सुश्रुत के मतानुसार प्रकृतिस्थ पित्त कटु है और विदग्ध पित्त अम्ल है—उष्णं कटुरसं नैव विदग्धं चाम्लमेव च॥ इसलिये पित्त के अम्लत्व को अंगीकार न करने के कारण अम्लविपाक भी अंगीकार करने की कोई आवश्यकता सुश्रुत को मालूम नहीं हुई।

पृथक्त्वदर्शिनामेष वादिनां वादसंग्रहः।
चतुर्णामपि सामग्र्य[1]मिच्छन्त्यत्र विपश्चितः ॥१५॥
तद्द्रव्यमात्मना किंचित्किंचिद्वीर्येण सेवितम्।
किंचिद्रसविपाकाभ्यां दोषं हन्ति करोति वा ॥१६॥

(इस अध्याय के प्रारंभ से यहाँ तक जो लिखा गया है, वह केवल द्रव्यादि के प्राधान्य के संबंध में) पृथक् पृथक् प्राधान्य मानने वाले विवादी आचार्यों के वादविवाद का संग्रह है। परन्तु तत्त्वदर्शी लोक (द्रव्य, रस, गुण और वीर्य इन) चारों के समुदाय को (कार्य की दृष्टि से एकत्र) मानते हैं ॥१५॥ (वास्तव में) सेवन किया हुआ द्रव्य दोषप्रकोप या दोषहरण का कार्य थोड़ा अपने (द्रव्यात्मक) सामर्थ्य से, थोड़ा अपने वीर्य (के सामर्थ्य) से और थोड़ा रस विपाक (के सामर्थ्य) से करता है (यानि प्रत्येक द्रव्य का शरीर पर जो कार्य होता है वह द्रव्य रस, वीर्य और विपाकों के मिश्रसामर्थ्य का फल होता है) ॥१६॥

वक्तव्य—आत्मना—पृथिवी, आप, तेज, वायु और आकाश इनके गुणों के सामर्थ्य से। इनका वर्णन आगे ४१ वें अध्याय के ८ से लेकर १२ सूत्र तक किया गया है—एवमेतद्गुणाधिक्यं द्रव्ये द्रव्ये विनिश्चितम्। द्विशो वा बहुशो वाऽपि ज्ञात्वा दोषेषु चाचरेत्॥ चरक में और वाग्भट में भी द्रव्य के कार्य सामर्थ्य के संबंध में ऐसा ही लिखा है—किंचिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्। द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किंचन॥ (चरक)। रस, वीर्य, विपाक और प्रभाव के स्वाभाविक बल के संबंध में चरक और वाग्भट में लिखा है—यद्यद् द्रव्ये रसादीनां बलवत्त्वेन वर्तते। अभिभूयेतरांस्तत्तत् कारणत्वं प्रपद्यते॥ विरुद्धगुणसंयोगे भूयसाल्पं हि जीयते। रसं विपाकस्तौ वीर्यं प्रभावस्तान् व्यपोहति॥ बलसाम्ये रसादीनामिति नैसर्गिकं बलम्। विरुद्धा अपि चान्योन्यं रसाद्याः कार्यसाधने॥ नावश्यं स्युर्विघाताय गुणदोषा मिथो यथा। रसवीर्यप्रभृतयो भूतोत्क-

[1] निवर्तन्ते.

[1] सामर्थ्य.

संप्रकर्षत । एकरूपा विरूपा वा द्रव्ये समं श्रोते ॥ ( अष्टाङ्गसंग्रह, सूत्रस्थान १७ अध्याय )।

पाको नास्ति विना वीर्याद्वीर्यं नास्ति विना रसात् ।
रसो नास्ति विना द्रव्याद्द्रव्यं श्रेष्ठतमं स्मृतम् ॥१७॥

वीर्य के बिना पाक नहीं, रस के बिना वीर्य नहीं और द्रव्य के ( आश्रय के ) बिना रस नहीं, इसलिये द्रव्य ही सब से श्रेष्ठ है ॥१७॥

जन्म तु द्रव्यरसयोरन्योन्यापेक्षिकं स्मृतम् ।
अन्योन्यापेक्षिकं जन्म यथा स्याद्देहदेहिनोः ॥१८॥
वीर्यसंज्ञा गुणा येऽष्टौ तेऽपि द्रव्याश्रयाः स्मृताः ।
रसेषु न भवन्त्येते निर्गुणास्तु गुणाः स्मृताः ॥१९॥
द्रव्ये द्रव्याणि यस्माद्धि विपच्यन्ते न षड्रसाः ।
श्रेष्ठं द्रव्यमतो ज्ञेयं, शेषा भावास्तदाश्रयाः ॥२०॥

जैसे शरीर और आत्मा का जन्म अन्योन्याश्रित होता है वैसे ही द्रव्य और रस का जन्म एक दूसरे के आश्रित होता है ॥१८॥ वीर्यसंज्ञक ( शीतादि ) जो आठ ( तथा सूक्ष्मादि अन्य ) गुण होते हैं वे भी द्रव्य के आश्रित होते हैं, रसों में अधिष्ठित नहीं हो सकते, क्योंकि गुण ( स्वयं ) निर्गुण होते हैं ॥१९॥ ( षड्रसात्मक, द्विविध या अष्टविध वीर्यात्मक एवं विंशतिगुणात्मक द्रव्यमात्र जो मनुष्य सेवन करते हैं उस ) द्रव्यजात में ( विविध ) द्रव्यों का ही परिपाक होता है, न कि छः रसों का ( अथवा अष्टविध वीर्य का अथवा विंशति गुणों का ), इसलिये द्रव्य को ही श्रेष्ठ समझना चाहिये और ( द्रव्य के अतिरिक्त ) शेष (रस वीर्य गुणात्मक) भावों को उस द्रव्य के अधीन समझना चाहिये ॥२०॥

वक्तव्य—रस, वीर्य और विपाक इनका अधिष्ठान द्रव्य होने से कारण वही सब से श्रेष्ठ है, यह इन श्लोकों में सिद्ध किया है । अठारहवें श्लोक में यह बतलाया है कि, जैसे शरीर के अधिष्ठान के बिना आत्मा प्रकट नहीं हो सकती, वैसे ही द्रव्य के अधिष्ठान के बिना रस प्रकट नहीं हो सकता । उन्नीसवें श्लोक में यह बतलाया है कि यद्यपि व्यवहार में 'कषाय रस रूक्ष है' 'अम्लरस उष्ण है' 'मधुर स्निग्ध है' ऐसी परिभाषा प्रयुक्त होती है, तथापि वास्तव में ये रूक्षादि गुण रसों के न होकर रसाधार द्रव्य के ही होते हैं । उपर्युक्त परिभाषा प्रयुक्त होने का कारण रस और गुणों का 'साहचर्य' है—गुर्वादयो गुणा द्रव्ये पृथिव्यादौ रसाश्रये । रसेषु व्यपदिश्यन्ते साहचर्योपचारतः ॥ ( अष्टाङ्गहृदय सू ९ )। रस स्वयं गुण होते हैं ( रसस्तु गुणसंज्ञः । सुश्रुत ) और गुण स्वयं निर्गुण होते हैं ( अथ द्रव्याश्रिता ज्ञेया निर्गुणा निष्क्रिया गुणाः । भाषापरिच्छेद ) इसलिये शीतादि गुण जो रसों के बतलाये जाते हैं उन्हें द्रव्य के ही समझना चाहिये—गुणा गुणाश्रया नोक्तास्तस्माद्रसगुणान् भिषक् । विद्याद् द्रव्यगुणान्, कर्तुरभिप्राय पृथग्विधः ॥ ( चरक सू २६ )। गुणों का द्रव्य के सिवा दूसरा आश्रय नहीं हो सकता । द्रव्ये—आहार तथा औषधियों के लिये प्रयुक्त समस्त द्रव्यवर्ग, उसमें । अल्हणदत्त के अनुसार 'पञ्चभूतात्मके देहे' । द्रव्याणि—'पञ्चमहाभूतद्रव्याणि' ऐसा भी इसका अर्थ हो सकता है और विपाक की दृष्टि से यह भी अर्थ प्रशस्त है, क्योंकि विपाक में स्थगत पंचमहाभूतों का ही परिपाक होता है ऐसा लिखा है—भौमाप्याग्नेयवायव्याः पञ्चोष्माणः सनाभसाः । पञ्चाहारगुणान् स्वान् स्वान् पार्थिवादीन् पचन्त्यनु ॥ यथास्वं ते च पुष्णन्ति पक्वा भूतगुणान् पृथक् । पार्थिवाः पार्थिवानेव शेषाः शेषांश्च देहगान् ( अष्टाङ्गहृदय शा ३ )।

अमीमांस्यान्यचिन्त्यानि प्रसिद्धानि स्वभावतः ।
आगमेनोपयोज्यानि भेषजानि विचक्षणैः ॥२१॥
प्रत्यक्षलक्षणफलाः प्रसिद्धाश्च स्वभावतः ।
नौषधीर्हेतुभिर्विद्वान् परीक्षेत कथं(दा)चन ॥२२॥
सहस्रेणापि हेतूनां नाम्बष्ठादिर्विरेचयेत् ।
तस्मात्तिष्ठेत्तु मतिमानागमे न तु हेतुषु ॥२३॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने द्रव्यगुणरसवीर्यविपाकविज्ञानीयो नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४०॥

जो औषधियां ( अर्थात् जिन औषधियों की कार्यकशक्ति ) मीमांसा और तर्क से सिद्ध नहीं होती, परन्तु जो ( सहज ) स्वभाव से ही प्रसिद्ध हैं वे औषधियाँ व्यवहार कुशल वैद्यों से शास्त्र के आधार पर ही प्रयुक्त होनी चाहिये ॥२१॥ जिन औषधियों के गुण और फल प्रत्यक्ष हैं तथा जो स्वभाव से ही प्रसिद्ध हों उन औषधियों को विद्वान् वैद्य तर्कवितर्कादि से न परखे ॥२२॥ अम्बष्ठादिगण की औषधियाँ ( विरेचन करती हैं यह ) हजारों तर्कवितर्कों से ( यदि सिद्ध किया जाय तो ) भी विरेचन नहीं करतीं ( क्योंकि यह शास्त्र और प्रत्यक्ष विरुद्ध है ) । इसलिये बुद्धिमान् वैद्य ( कुछ औषधियों के विषय में ) शास्त्र के आधार पर भरोसा रक्खे और हेतुओं में नहीं ( अर्थात् कार्यकारण भाव से उन औषधियों का कार्य सिद्ध करने में सिर न पचावे ) ॥२३॥

वक्तव्य—आयुर्वेद में औषधियों के वैद्यकीय उपयोगों की मीमांसा या उपपत्ति उनके पञ्चतत्त्वात्मक संगठन, रस, गुण, वीर्य और विपाक की सहायता से की जाती है । रसादि द्वारा चिकित्सा में प्रयुक्त हुई अधिकसंख्य औषधियों के उपयोगों की कार्य कारणमीमांसा ज्ञात हो जाती है । तथापि खदिर तुवरक विषमणि प्रभृति कुछ द्रव्य ऐसे भी प्रयुक्त होते हैं जिनके उपयोगों की मीमांसा रसादिद्वारा न हो सकती है । इसलिये इन औषधियों को 'अमीमांस्य' या 'अचिन्त्य' कहा है । अमीमांस्य या अचिन्त्य का अर्थ 'रसवीर्यविपाकतयाऽचिन्त्य वाऽमीमांस्य वा' ऐसा है । औषधियों की अचिन्त्य कार्यशक्ति का विवरण इन अन्तिम श्लोकों में किया है । चरक और वाग्भट में द्रव्यगत इस अचिन्त्यशक्ति को ही 'प्रभाव' कहा है । रसवीर्यविपाकानां सामान्यं यत्र लक्ष्यते । विशेषः कर्मणां चैव प्रभावस्तस्य च स्मृतः ॥ प्रभावोऽचिन्त्य उच्यते ( चरक, सू २६ )। सर्वातिशायी द्रव्यस्वभावः प्रभाव इत्याम्नातः ( अष्टाङ्गसंग्रह, सू १७ ) । रसादिसाम्ये यत्कर्म विशिष्टं तत् प्रभावजम् ॥ दन्ती रसाद्यैस्तुल्यापि चित्रकस्य विरेचनी । मधुकस्य च मृद्वीका घृतं क्षीरस्य दीपनम् ॥ कटुपाकाम्लस्निग्धगुरुत्वे कारवानपि लशुनो वातकफकृन्नैव चेत्ते ॥ मिथो विरुद्धान् तान्मीन् क्षीरे तथा घ्नन्ति यत् । कुर्वन्ति सकाय श्च तत्प्रभावविजृम्भितम् ॥ शिरी

१ भेषजम्

पादिविष हन्ति स्वप्नायं तद्विवृद्धये। मणिमन्त्रौषधीनां च यत् कर्म विविधात्मकम्। शल्याहरणपुंजन्मरक्षायुर्द्धीवशादिकम्। दर्शनाद्यैरपि विषं यन्नियच्छति चागदः॥ विरेचयति यद्वृष्यमाशु शुक्रं करोति वा। र्‍ ·सौभागिक यच्च द्रव्यं यच्छमनादि च॥ मात्रादि प्राप्य तत्तच्च यत् प्रपञ्चेन वर्णितम्। तच्च प्रभावजं सर्वमतोऽचिन्त्यः स उच्यते॥ रसेन वीर्येण गुणैश्च कर्म द्रव्यं विपाकेन च यद्विदध्यात्। सर्वोऽन्यथा तत्कुरुते प्रभावाद्धेतोरतस्तत्र न गोचरोऽस्ति॥ (अष्टांगसंग्रह, सूत्र, अ. १७)। यत् सोपपत्तिक कार्य न तत् प्रभावकृतमिति व्यपदिश्यते; उक्त हि प्रभावोऽचिन्त्य उच्यते। (चक्रपाणिदत्त)। पाश्चात्य औपधिगुणविज्ञान में भी ओषधियों के वैद्यकीय उपयोगों के संबंध में मीमांस्य और अमीमांस्य ऐसे दो भेद किये जाते हैं। जिनके उपयोग की मीमांसा उपलब्ध वैज्ञानिक तत्त्वों के अनुसार की जा सकती है, उनको मीमांस्य या रयाशनल (Rational) कहते हैं। जिनके उपयोग की मीमांसा लब्ध वैज्ञानिक तत्त्वों के अनुसार नहीं की जा सकती, र्थात् जिनका उपयोग केवल अनुभवों पर निर्भर होता है ो 'अमीमांस्य' या एम्पीरिकल (Empirical) हते हैं। विषमज्वर के लिये कूनिन (Quinine), काला जार निद्रारोग इत्यादि के लिये अंजन तथा उसके योग Antimony and its preparations), राजयक्ष्मा के लिये ै इत्यादि कई शर्तिया दवाइयाँ इसी अमीमांस्यवर्ग की । इस अमीमांस्यकार्य को आयुर्वेद में प्रभाव कहते हैं ौर पाश्चात्य कल्पना के अनुसार (Empirical action) ह सकते हैं, यद्यपि प्रभाव का पूरा पूरा अर्थ इससे निदर्शित हीं होता।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां द्रव्यगुणरसवीर्यविपाकविज्ञानीयो नाम चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४०॥

---

# एकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः।

**अथातो द्रव्यविशेषविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से द्रव्यविशेषविज्ञानीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—द्रव्यविशेषविज्ञानीय—द्रव्यों के विशेष यानि पार्थिवादि भेद उनके संबंध में विस्तृत रूप से विवरण करने वाला अध्याय।

**तत्र पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशानां समुदायाद्द्रव्याभिनिर्वृत्तिः, उत्कर्षस्त्वभिव्यञ्जको भवति—इदं पार्थिवमिदमाप्यमिदं तैजसमिदं वायव्यमिदमाकाशीयमिति ॥२॥**

(द्रव्योत्पत्ति—) पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और आकाश इन पाँचों तत्त्वों के अपृथक् संयोग से सब पदार्थों की उत्पत्ति हुआ करती है, परंतु (किसी तत्त्व की) अधिकता द्रव्य का विशेषक होती है; यह पार्थिव है, यह आप्य है, यह तैजस है, यह वायव्य है और यह आकाशीय है ॥२॥

वक्तव्य—अभिनिर्वृत्ति—उत्पत्ति। यद्यपि पाँचों तत्त्वों से प्रत्येक द्रव्य उत्पन्न होता है तथापि प्रत्येक तत्त्व का कार्य उत्पत्ति के संबंध में विशेष होता है। इस विषय में वाग्भट लिखते हैं कि द्रव्य का आधार पृथिवी है, जल योनि है और अग्नि, वायु तथा आकाश ये तीन तत्त्व द्रव्य की विशेषता बनाने वाले होते हैं—*इह हि द्रव्यं पंचमहाभूतात्मकम्। तस्याधिष्ठानं पृथिवी, योनिरुदक,* खानिलानलसमवायान्निर्वृत्तिविशेषौ। (अष्टांगसंग्रह)। अभिव्यञ्जकः—परस्पर असादृश्य करने वाला। यद्यपि रचना की दृष्टि से (Qualitatively) सब पदार्थ एक यानि पंचतत्त्वात्मक होते हैं तथापि पदार्थों में उपस्थित इन तत्त्वों के प्रमाण में (Quantitatively) भेद होने के कारण पदार्थों में भी भेद होता है। यथा जिसमें पृथिवीतत्त्व का प्रमाण अधिक होता है वह पार्थिव कहलाता है, जिसमें जल का प्रमाण अधिक होता है वह आप्य कहलाता है इत्यादि—व्यपदेशस्तु भूयसा। इस सोत्कर्षापकर्ष युक्त पंचतत्त्वात्मक संगठन का निर्देश कभी कभी 'द्रव्य' शब्द से किया जाता है। ४० वें अध्याय के पहले सूत्र के वक्तव्य में 'द्रव्य' देखो।

**तत्र स्थूलसारसान्द्रमन्दस्थिरगुरुकठिनं गन्धबहुलमीषत्कषायं प्रायशो मधुरमिति पार्थिवं; तत् स्थैर्यबलगौरवसंघातोपचयकरं विशेषतश्चाधोगतिस्वभावमिति ॥३॥**

(पार्थिव द्रव्य—) इनमें जो स्थूल (मोटा), सार (*मजबूत*), सान्द्र (*ठोस*), मन्द, स्थिर, गुरु (*भारी*), कठिन होता है, जिसमें गंध बहुत होती है, जो किंचित् कसैला परंतु प्रायः अधिक मीठा होता है वह पार्थिव द्रव्य है। वह पार्थिव द्रव्य (शरीर की) स्थिरता, शक्ति, गुरुता, काठिन्य और वृद्धि करने वाला होता है, विशेष करके उसका स्वभाव नीचे की ओर गमन करने का है ॥३॥

**शीतस्तिमितस्निग्धमन्दगुरुसरसान्द्रमृदुपिच्छिलं रसबहुलमीषत्कषायाम्ललवणं मधुररसप्रायमाप्यं; तत् स्नेहनह्लादनक्लेदनबन्धनविष्यन्दनकरमिति ॥४॥**

(आप्य द्रव्य—) शीतल, स्तिमित (गीला या जड़), चिकना, मन्द, भारी, सर (फैलने वाला), सान्द्र (गाढ़ा), मृदु, पिच्छिल (लसलसा), अधिक रस युक्त, किंचित् कषाय अम्ल और लवण रस युक्त और अधिक मधुर रस युक्त द्रव्य आप्य होता है। वह आप्य पदार्थ शरीर में स्नेहन (चिकनाई), प्रह्लादन (तृप्ति), आर्द्रता, बंधन और विस्रावण करता है ॥४॥

**उष्णतीक्ष्णसूक्ष्मरूक्षखरलघुविशदं रूपगुणबहुलमीषदम्ललवणं कटुकरसप्रायं विशेषतश्चोर्ध्वगतिस्वभावमिति तैजसं; तद्दहनपचनदारणतापनप्रकाशनप्रभावर्णकरमिति ॥५॥**

(तैजस द्रव्य)—जो पदार्थ गरम, (मिरच या सरसों की भाँति) तीक्ष्ण, सूक्ष्म, रूक्ष, खरस्पर्श, हलका, विशद (स्वच्छ), रूप गुण की अधिकता युक्त, किंचित् अम्ल और लवण रस युक्त, कटुक रस भूयिष्ठ और विशेष करके ऊर्ध्वगमन

ोने के कारण दोनों ही ऊपर की ओर गमन करते
सलिये वमन द्रव्य ऊर्ध्वगामीतत्त्व ( अग्निवायु ) गुण-
होता है ॥१०॥

भयगुणभूयिष्ठमुभयतोभागम्; आकाशगुण-
संशमनं; सांग्राहिकमनिलगुणभूयिष्ठम्,
स्य शोषणात्मकत्वात्; दीपनमग्निगुण-
( तत्समानत्वात् ); लेखनमनिलानलगुण-
; बृंहणं पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठम्; एवमौषध-
यनुमानात्साधयेत् ॥११॥

स पदार्थ में दोनों प्रकार के ( अधोगामी और
ामी ) गुण हों वह दोनों तरफ गमन ( वमन और
र का कार्य ) करता है। आकाश के गुणों की अधि-
ते होने वाला द्रव्य संशमन होता है। वायु के गुणों
धिकता होने वाला द्रव्य संग्राहक होता है, क्योंकि वायु
करने वाला है। अग्नि के समान कार्य करने वाले होने
रण दीपनद्रव्य अग्नितत्त्व की अधिकता वाले होते हैं।
द्रव्य अग्नि और वायु इनकी अधिकता वाले होते हैं।
द्रव्य पृथिवी और जल इनकी अधिकता वाले होते
इस प्रकार औषधियों के कार्यों को अनुमान से सिद्ध
ा चाहिये ॥११॥

वक्तव्य—उभयगुणभूयिष्ठ—पृथिवी, अग्नि, जल और
इनके गुणों की अधिकता युक्त। संशमन—दोषों का
शमन करने वाला—न शोधयति यद्दोषान् समान् नोदी-
पि। समीकरोति क्रुद्धांश्च तत् संशमनमुच्यते ॥ (शार्ङ्गधर)।
ही—द्रवांश का शोषण करके मल का संग्रहण करने वाला
—आग्नेयगुणभूयिष्ठाद् तोयांशं परिशोष्य यत्। सगृह्णाति मलं
ग्राही शुण्ठ्यादयो यथा॥ ( भावप्रकाश )। भावप्रकाश की
शार्ङ्गधर की व्याख्या में संग्राहक द्रव्य आग्नेयगुणभूयिष्ठ
न किये हैं; परन्तु सुश्रुत में वातगुणभूयिष्ठ वर्णन किये
इस विरोध का परिहार आढमल्ल शार्ङ्गधरदीपिका में
प्रकार से करते हैं—ग्राहकद्रव्य उष्णग्राहक और शीत-
हक दो प्रकार के होते हैं। उष्णग्राहकद्रव्य आग्नेयगुण-
यिष्ठ और शीतग्राहकद्रव्य वातगुणभूयिष्ठ होते हैं—पकाम-
हकत्वेन द्विविधं हि सग्राहकत्वं तत्र यत् ग्रहण्यामामं संपाच्य बहि
ता तत्स्थ द्रव च शोषयित्वा स्तम्भन करोति तदुष्णग्राहक ज्ञेयम्।
द्रव्यमतिसारादौ पक्कमलादिकं संस्तभ्य संग्रह करोति तच्छीतग्राहकं
यमनदनिलगुणभूयिष्ठमित्यदोषः॥ दीपन—जठराग्निप्रदीपक।
खन—धातुमलों का शोषण करके शरीर को कृश करने
—धातून् मलान् वा देहस्य विशोष्योल्लेखयेच्च यत्। लेखन तत्।
( शार्ङ्गधर )। बृंहण—शरीर की पुष्टि करने वाला—बृहत्त्व
च्छरीरस्य जनयेत्तच्च बृंहणम्। ( चरक )। बृंहण और विरेचन
द्रव्यों के संगठन का विचार करने पर यह ज्ञात होता है कि
दोनों में भी पृथिवी और जल तत्त्व की अधिकता है। परन्तु
दोनों की क्रिया में अत्यंत फर्क होता है। इसलिये यह
समझना चाहिये कि यद्यपि दोनों में अन्य तत्त्वों की अपेक्षा
पृथिवी और जल तत्त्वों की अधिकता है तथापि विरेचन
द्रव्य में जलतत्त्व अधिकतर और बृंहणद्रव्य में पृथिवीतत्त्व
अधिकतर होता है।

भवन्ति चात्र—

भूतेजोवारिजैर्द्रव्यैः शमं याति समीरणः।
भूम्यम्बुवायुजैः पित्तं क्षिप्रमाप्नोति निर्वृतिम् ॥१२॥
खतेजोनिलजैः श्लेष्मा शममेति शरीरिणाम्।
वियत्पवनजाताभ्यां वृद्धिमाप्नोति मारुतः ॥१३॥
आग्नेयमेव यद्द्रव्यं तेन पित्तमुदीर्यते।
वसुधाजलजाताभ्यां बलासः परिवर्धते ॥१४॥
एवमेतद्गुणाधिक्यं द्रव्ये द्रव्ये विनिश्चितम्।
द्विशो वा बहुशो वाऽपि ज्ञात्वा दोषेषु चाचरेत् ॥१५॥

पृथिवी, अग्नि और जलभूयिष्ठ द्रव्यों से वायु शांत होती है; पृथ्वी, जल और वायु भूयिष्ठ द्रव्यों से पित्त शीघ्र शांत होता है ॥१२॥ और मनुष्यों का कफ आकाश, अग्नि और वायुभूयिष्ठ द्रव्यों से शांत होता है; आकाश और वायुगुण भूयिष्ठ द्रव्यों से वायु वृद्धि को प्राप्त होता है ॥१३॥ आग्नेयगुण भूयिष्ठ द्रव्य से ही केवल पित्त वृद्ध होता है और पृथिवी जलभूयिष्ठ द्रव्यों से कफ की वृद्धि होती है ॥१४॥ इस प्रकार द्रव्य द्रव्य में जिस जिस तत्त्व के गुणों की अधिकता निश्चित है उसे जानकर ( एक दोष ), द्विदोष या बहुत दोषों ( की चिकित्सा ) में उनका उपयोग करे ॥१५॥

तत्र य इमे गुणा वीर्यसंज्ञकाः शीतोष्णस्निग्ध-रूक्षमृदुतीक्ष्णपिच्छिलविशदास्तेषां तीक्ष्णोष्णावाग्नेयौ, शीतपिच्छिलावम्बुगुणभूयिष्ठौ, पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठः स्नेहः, तोयाकाशगुणभूयिष्ठं मृदुत्वं, वायुगुणभूयिष्ठं रौक्ष्यं, क्षितिसमीरणगुणभूयिष्ठं वैशद्यम् ॥१६॥

शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मृदु, तीक्ष्ण, पिच्छिल और विशद ये जो वीर्यसंज्ञक ( आठ ) गुण होते हैं उनमें तीक्ष्ण और उष्ण आग्नेय हैं; शीत और पिच्छिल जलगुणभूयिष्ठ हैं; स्नेह पृथिवी और जल गुण की अधिकता से होता है; मृदुता जल और आकाश की अधिकता से होता है; रौक्ष्य वायु गुण की अधिकता से होता है और विशदता पृथिवी और वायु गुण की अधिकता से होती है ॥१६॥

गुरुलघुविपाकावुक्तगुणौ; तत्र, उष्णस्निग्धौ वातघ्नौ, शीतमृदुपिच्छिलाः पित्तघ्नाः, तीक्ष्णरूक्षविशदाः श्लेष्मघ्नाः; गुरुपाको वातपित्तघ्नः, लघुपाकः श्लेष्मघ्नः ॥१७॥

गुरु और लघु विपाक के गुण पहले कह चुके हैं। इनमें उष्ण और स्निग्ध वातनाशक हैं। शीत, मृदु और पिच्छिल पित्तनाशक हैं। तीक्ष्ण, रूक्ष और विशद श्लेष्मनाशक हैं। गुरुविपाक वातपित्तनाशक है। और लघुपाक श्लेष्मनाशक है ॥१७॥

१ वृद्धिमभ्येति. २ दोषेऽवचारयेत्. ३ गुरुस्निग्धमृदुतीक्ष्णा. ४ गुरुशीतौ पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठौ. ५ अम्बुगुणभूयिष्ठः. ६ अम्बाकाशसमीरणगुणभूयिष्ठं लघुत्वम्. ७ गुरूष्णस्निग्धा वातघ्नाः, मृदुशीतौ पित्तघ्नौ, लघुतीक्ष्ण.. श्लेष्मघ्ना.

(इन ६३ भेदों का वर्णन उत्तरतन्त्र के ८३वें अध्याय में (किया) गया है ) ॥३॥

तत्र, भूम्यम्बुगुणबाहुल्यान्मधुरः, भूम्यग्निगुणबाहुल्यादम्लः, तोयाग्निगुणबाहुल्याल्लवणः, वाय्वग्निगुणबाहुल्यात्कटुकः, वाय्वाकाशगुणबाहुल्यात्तिक्तः, पृथिव्यनिलगुणबाहुल्यात्कषाय इति ॥४॥

इनमें से पृथिवी और जल के गुणों की अधिकता से मधुर रस होता है; पृथिवी और अग्नि के गुणों की अधिकता से अम्ल रस होता है; जल और अग्नि के गुणों की अधिकता से लवण रस बनता है; वायु और अग्नि के गुणों की अधिकता से कटु रस होता है; वायु और आकाश के गुणों की अधिकता से तिक्त ( कड़ुवा ) रस होता है; और पृथिवी तथा वायु के गुणों की अधिकता से कषाय रस होता है ॥४॥

वक्तव्य—महाभूतों के अनुसार छः रसों की घटना ध्यान में रखने के लिये अष्टांगहृदय का निम्न श्लोक बहुत उपयोगी है—क्ष्माम्भोऽग्निक्ष्माम्बुतेजःखवाय्वग्न्यनिलगोऽनिलैः । द्वयोल्बणैः क्रमाद्भूतैर्मधुरादिरसोद्भवः ॥

तत्र, मधुराम्ललवणा वातघ्नाः, मधुरतिक्तकषायाः पित्तघ्नाः, कटुतिक्तकषायाः श्लेष्मघ्नाः ॥५॥

इनमें मधुर, अम्ल और लवण रस वातनाशक होते हैं; मधुर, तिक्त और कषाय रस पित्तनाशक होते हैं; और कटु, तिक्त तथा कषाय रस कफनाशक होते हैं ॥५॥

तत्र, वायु(यो)रात्मैवात्मा, पित्तमाग्नेयं, श्लेष्मा सौम्य इति । त एते रसाः स्वयोनिवर्धना अन्ययोनिप्रशमनाश्च ॥६॥

इनमें से वायु की आत्मा ( योनि ) वायु ही होती है; पित्त अग्न्यात्मक होता है और कफ सोमात्मक है। ये ( मधुरादि ) रस स्वयोनि ( जो दोष होता है उस ) का वर्धन करते हैं और अन्य योनि ( जो दोष है उस ) का शमन करते हैं ॥६॥

वक्तव्य—स्वयोनि—समान योनि, यथा कषाय रस का समान योनि वायु, कटुक रस का समान योनि पित्त, मधुर रस का समान योनि श्लेष्मा इत्यादि । वर्धनाः—इनकी वृद्धि करने वाले । अन्ययोनिप्रशमनाः—विपरीत योनि, यथा कटुक रस का अन्य योनि श्लेष्मा उसका शमन करने वाला इत्यादि ।

केचिदाहुरग्नीषोमीयत्वाज्जगतो रसा द्विविधाः—सौम्या आग्नेयाश्च । तत्र मधुरतिक्तकषायाः सौम्याः; कट्वम्ललवणा आग्नेयाः । तत्र मधुराम्ललवणाः स्निग्धा गुरवश्च, कटुतिक्तकषाया रूक्षा लघवश्च; सौम्याः शीता, आग्नेयाश्चोष्णाः ॥७॥

कई आचार्य कहते हैं कि जगत् अग्निरूप और सोमरूप होने के कारण रस भी दो ही प्रकार के हैं—१ सौम्य, और २ आग्नेय। उनमें मधुर, तिक्त और कषाय रस सौम्य होते हैं; और कटु, अम्ल और लवण रस आग्नेय होते हैं। मधुर, अम्ल और लवण रस स्निग्ध तथा भारी होते हैं; और कटु, तिक्त तथा कषाय रस रूक्ष और हलके होते हैं। सौम्य रस ठंढे हैं और आग्नेय रस उष्ण होते हैं ॥७॥

१ तोयाग्निगुणबाहुल्यादम्लः, भूम्यग्निगुणबाहुल्याल्लवणः

तत्र शैत्यरौक्ष्यलाघववैशद्यवैष्टम्भ्यगुणलक्षणो वायुः तस्य समानयोनिः कषायो रसः; सोऽस्य शैत्याच्छैत्यं वर्धयति, रौक्ष्याद्रौक्ष्यं, लाघवाल्लाघवं, वैशद्याद्वैशद्यं, वैष्टम्भ्याद्वैष्टम्भ्यमिति ॥८॥

उनमें शीतता, रूक्षता, लघुता, विशदता और विष्टम्भता इन गुणों से युक्त लक्षणों वाली वायु है, और उसके समान योनि कषाय रस है। वह अपनी शीतलता से ( वायु के ) शैत्य को बढ़ाता है, रूक्षता से रौक्ष्य को बढ़ाता है, लाघव से लघुता को बढ़ाता है, विशदता से वैशद्य को बढ़ाता है और विष्टंभता से विष्टंभत्व ( कब्जीयत ) को बढ़ाता है ॥८॥

औष्ण्यतैक्ष्ण्यरौक्ष्यलाघववैशद्यगुणलक्षणं पित्तं, तस्य समानयोनिः कटुको रसः; सोऽस्यौष्ण्यादौष्ण्यं वर्धयति, तैक्ष्ण्यात्तैक्ष्ण्यं, रौक्ष्याद्रौक्ष्यं, लाघवाल्लाघवं, वैशद्याद्वैशद्यमिति ॥९॥

उष्णता, तीक्ष्णता, रूक्षता, लघुता और विशदता इन गुणों से युक्त लक्षणों वाला पित्त है। उसके समान योनि कटु रस है। वह कटुक रस अपनी उष्णता से पित्त की उष्णता को बढ़ाता है, तीक्ष्णता से तीक्ष्णता को, रूक्षता से रूक्षता को, लघुता से लघुता को और विशदता से विशदता को बढ़ाता है ॥९॥

माधुर्यस्नेहगौरवशैत्यपैच्छिल्यगुणलक्षणः श्लेष्मा, तस्य समानयोनिर्मधुरो रसः; सोऽस्य माधुर्यान्माधुर्यं वर्धयति, स्नेहात् स्नेहं, गौरवाद्गौरवं, शैत्याच्छैत्यं, पैच्छिल्यात्पैच्छिल्यमिति ॥१०॥

मधुरता, स्नेह, गुरुता, शैत्य और पिच्छिलता इन गुणों से युक्त लक्षणों वाला कफ है। उसके समान योनि मधुर रस होता है। वह मधुर रस अपनी मधुरता से कफ की मधुरता को बढ़ाता है, स्निग्धता से स्निग्धता को, भारीपन से भारीपन को, शैत्य से शैत्य को, और पिच्छिलता से पिच्छिलता को बढ़ाता है ॥१०॥

तस्य पुनरन्ययोनिः कटुको रसः; स श्लेष्मणः प्रत्यनीकत्वात् कटुकत्वान्माधुर्यमभिभवति, रौक्ष्यात् स्नेहं, लाघवाद्गौरवम्, औष्ण्याच्छैत्यं, वैशद्यात्पैच्छिल्यमिति । तदेतन्निदर्शनमात्रमुक्तम् ॥११॥

फिर कफ की अन्य योनि कटुक रस होता है। वह कफ के विपरीत होने से कटुक स्वाद से कफ की मधुरता को नाश करता है। रूक्षता से स्नेह का नाश करता है, लाघव से भारीपन का नाश करता है, उष्णता से शीतलता का नाश करता है और विशदता से पिच्छिलता का नाश करता है। यह केवल दिग्दर्शन करने के लिए वर्णन किया है ॥११॥

वक्तव्य—यहाँ रस के जो गुरुत्वादि गुण वर्णन किये हैं वे रसस युक्त द्रव्य के ही समझने चाहिये—गुणा गुणाश्रया नोक्तास्तस्माद्रसगुणान् भिषक् । विद्याद्द्रव्यगुणान् ( चरक ) । यह सामान्य नियम है कि समानयोनि गुणा से दोष धातुओं का

वृद्धि होती है और विपरीतयोनि द्रव्य से क्षति होती है—
वृद्धि समानै सर्वेषां विपरीतैर्विपर्ययः । ( वाग्भट ) ।

रसलक्षणमत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र, यः परितोषमुत्पादयति प्रह्लादयति तर्पयति जीवयति मुखोपलेपं जनयति श्लेष्माणं चाभिवर्धयति स मधुरः ॥१२॥

( मधुररसलक्षण— ) इसके आगे अब रसों के लक्षण कहते हैं—इनमें जो सन्तोष उत्पन्न करता है, आह्लाद देता है, तृप्ति करता है, प्राणों का धारण करता है, मुख में मालिन्य उत्पन्न करता है और कफ को बढ़ाता है वह मधुर रस है ॥१२॥

यो दन्तहर्षमुत्पादयति मुखास्रावं जनयति श्रद्धां चोत्पादयति सोऽम्लः ॥१३॥

( अम्लरसलक्षण— ) जो दाँतों में हर्ष उत्पन्न करता है, मुख में लालास्राव उत्पन्न करता है और ( सेवन करने की ) इच्छा उत्पन्न करता है वह अम्ल रस है ॥१३॥

वक्तव्य—श्रद्धा—अन्य रस युक्त पदार्थों की अपेक्षा अम्ल रस युक्त पदार्थ ऐसा होता है कि जिसको देखते ही खाने की श्रद्धा हो जाती है।

यो भक्तरुचिमुत्पादयति कफप्रसेकं जनयति मार्दवं चापादयति स लवणः ॥१४॥

( लवणरस— ) जो भोजन में रुचि उत्पन्न करता है, कफ का स्राव कराता है और कोमलता उत्पन्न करता है वह लवण रस है ॥१४॥

यो जिह्वाग्रं बाधते उद्वेगं जनयति शिरो गृह्णीते नासिकां च स्रावयति स कटुकः ॥१५॥

( कटुकरस— ) जो जिह्वा के अग्रभाग पर झनझनाहट उत्पन्न करता है, उद्वेग उत्पन्न करता है, ( उद्वेग से ) सिर में भारीपन करता है और नासिका से स्राव उत्पन्न करता है वह कटुक रस है ॥१५॥

यो गले चोषमुत्पादयति मुखवैशद्यं जनयति भक्तरुचिं चापादयति हर्षं च स तिक्तः ॥१६॥

( तिक्तरस— ) जो गले में खिंचाव ( चूषणवत् वेदना ), मुख में सफाई, भोजन में रुचि और आनन्द उत्पन्न करता है वह तिक्त ( कड़वा ) रस है ॥१६॥

यो वक्त्रं परिशोषयति जिह्वां स्तम्भयति कण्ठं बध्नाति हृदयं कर्षति पीडयति च स कषायः ॥१७॥

( कषायरस— ) जो मुख का शोषण करता है, जिह्वा को स्तम्भन ( चलन वलन में कठिनाई ) करता है, कण्ठ का संकोच करता है और हृदय प्रदेश में आकर्षण और पीडा करता है वह कषाय रस है ॥१७॥

रसगुणानत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—तत्र, मधुरो रसो रसरक्तमांसमेदोऽस्थिमज्जौज शुक्रस्तन्यवर्धनश्चक्षुष्यः केश्यो वर्ण्यो बलकृत्सन्धानः शोणितरसप्रसादनो बालवृद्धक्षतक्षीणहितः षट्पदपिपीलिकानामिष्टतमस्तृष्णामूर्च्छादाहप्रशमनः षडिन्द्रियप्रसादनः कृमिकफकरश्चेति; स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमासेव्यमानः कासश्वासालसकवमथुवदनमाधुर्यस्वरोपघातकृमिगलगण्डानापादयति तथाऽर्बुदश्लीपदबस्तिगुदोपलेपाभिष्यन्दप्रभृतींश्च जनयति ॥१८॥

( मधुररसगुण— ) इसके आगे रसों के गुणों का वर्णन करते हैं—इनमें मधुररस रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, ओज, शुक्र ( पुरुषों में ), दूध ( स्त्रियों में ) इनको बढ़ाने वाला, नेत्र केश और शरीर वर्ण के लिये हितकर, बल देने वाला, टूटी हुई हड्डी को जोड़ने वाला, रक्त और रस को प्रसन्न करने वाला, बाल वृद्ध और क्षतक्षीण रोगियों के लिये हितकारक, भृंग और चींटियों के लिये अत्यन्त प्रिय, तृष्णा मूर्च्छा दाह को शान्त करने वाला, पञ्च ज्ञानेन्द्रिय और मन को प्रसन्न करने वाला और कृमि तथा कफ को उत्पन्न करने वाला है। वह मधुर रस इतने गुण करने वाला होने पर भी अकेला ही अत्यन्त ( अधिक मात्रा में या अधिक काल तक लगातार ) सेवन करने से खाँसी, श्वास, अलसक ( अजीर्ण का एक प्रकार ), वमन, मुख का मीठा स्वाद, स्वर भंग, कृमि, गलगण्ड तथा अर्बुद, श्लीपद ( फील पाव ), बस्ति और गुद विभाग में भारीपन और अभिष्यन्द ( नेत्ररोग ) इत्यादि रोग उत्पन्न करता है ॥१८॥

अम्लो जरणः पाचनो दीपनः पवननिग्रहणोऽनुलोमनः कोष्ठविदाही बहिःशीतः क्लेदनः प्रायशो हृद्यश्चेति; स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो दन्तहर्षनयनसंमीलनरोमसंवेजनकफविलयनशरीरशैथिल्यान्यापादयति तथा क्षताभिहतदग्धदष्टभग्नरुग्णप्रच्युतावमूत्रितविसर्पितच्छिन्नभिन्नविद्धोत्पिष्टादीनि पाचयत्याग्नेयस्वभावात् परिदहति कण्ठमुरो हृदयं चेति ॥१९॥

( अम्लरसगुण— ) अम्लरस आहार का पचाव करने वाला, ( शोथ आम दोषों का ) पाचक, अग्निदीपक, वायु का निग्रह करने वाला, अनुलोमक ( Carminatue ) कोष्ठ में दाह करने वाला, बाहर से ठंडा, शरीर में क्लेद संचित करने वाला और प्राय मन के लिये प्रियकर होता है। यह अम्लरस इतने गुण वाला होने पर भी अकेला ही अधिक सेवन करने से दन्तहर्ष, नेत्रों का संकोच, शरीर पर रोमाञ्च, कफ का विलयन और शरीर का ढीलापन उत्पन्न करता है तथा क्षत ( शस्त्रादि से घाव ), अभिहत ( डंडे के प्रहार से घाव ), दग्ध ( जला हुआ ), दष्ट ( सर्पादि से डसा हुआ ), भग्न ( टूटा हुआ ), रुग्ण ( टेढ़ा हुआ ), प्रच्युत ( अपने स्थान से भ्रष्ट ), अवमूत्रित ( मूत्रविष जन्तुओं के मूत्र से दूषित ), विसर्पित ( स्पर्श विष जन्तुओं के स्पर्श से दूषित ), छिन्न ( कटा हुआ ), भिन्न ( भेदन किया हुआ ), विद्ध ( सूक्ष्म शल्यादि से वेधित ), उत्पिष्ट ( चूर्णित, सन्धिमुक्त का एक प्रकार ), इत्यादि स्थानों को पकाता है तथा आग्नेय स्वभाव के कारण कण्ठ, छाती और हृदय में दाह करता है ॥१९॥

लवणः संशोधनः पाचनो विश्लेषणः क्लेदनः ैथिल्यकृदुष्णः सर्वरसप्रत्यनीको मार्गविशोधनः सर्वशरीरावयवमार्दवकरश्चेति; स एवंगुणोऽप्येक ...त्यर्थमासेव्यमानो गात्रकण्डूकोठशोफवैवर्ण्य- पुंस्त्वोपघातेन्द्रियोपतापमुखाक्षिपाकरक्तपित्तवात- शोणिताम्लिकाप्रभृतीनापादयति ॥२०॥

( लवणरसगुण— ) लवणरस ( वमन विरेचनादि द्वारा दोषों का ) संशोधक, पाचक, ( संधियों का ) विश्लेषक, ( व्रण में ) क्लेद उत्पन्न करने वाला, शरीर में ढीलापन उत्पन्न करने वाला, गरम, सर्व रसों का विरोधी ( लवण से सर्व रसों का स्वाद नष्ट हो जाता है इसलिये विरोधी ), ( मल मूत्रादि ) मार्गों का विशोधक और सर्व शरीर के अवयवों को कोमल करने वाला है । यह लवण रस इतने गुण युक्त होने पर भी अकेला ही अत्यंत सेवन करने से शरीर में खाज, कोठ ( चकदे ), शोथ, वर्ण का नाश, पुरुषत्व का नाश, ( नेत्रादि ) इन्द्रियों की शक्ति का नाश, मुखपाक, अक्षिपाक, रक्तपित्त, वातरक्त, अम्लिका ( Heartburn ) इत्यादि रोग उत्पन्न करता है ॥२०॥

कटुको दीपनः पाचनो रोचनः शोधनः ...ल्यालस्यकफकृमिविषकुष्ठकण्डूपशमनः सन्धि- ...बन्धविच्छेदनोऽवसादनः स्तन्यशुक्रमेदसामुपहन्ता ...ति; स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो ...मदगलताल्वोष्ठशोषदाहसंतापबलविघातकम्प- ...भेदकृत् करचरणपार्श्वपृष्ठप्रभृतिषु च वात- ...शूलानापादयति ॥२१॥

( कटुकरसगुण— ) कटुक रस अग्निदीपक, पाचन, मुख ...रुचि उत्पन्न करने वाला, दोषों का शोधन करने वाला, ...स्थूलता, आलस्य, कफ, कृमि, विष, कुष्ट और कण्डू इनको ...नाश करने वाला, संधिबंधों को ढीले करने वाला, अनुत्साह ...उत्पन्न करने वाला, ( स्त्रियों में ) दूध, ( पुरुषों में ) शुक्र ...और मेद का नाश करने वाला है । यह कटुक रस इतने गुण ...वाला होने पर भी अकेला ही अत्यंत सेवन करने से श्रम ...( चक्कर ), मद, गला तालु और होंठ इनमें खुस्की, दाह, ...संताप, बल का नाश, कम्प, तोद ( पीड़ा ) और भेद ( भेदन की पीड़ा ) करने वाला और हाथ, पैर, पार्श्व पीठ ...आदि अवयवों में वातशूल उत्पन्न करता है ॥२१॥

तिक्तश्छेदनो रोचनो दीपनः शोधनः कण्डूकोठ- ...तृष्णामूर्च्छाज्वरप्रशमनः स्तन्यशोधनो विण्मूत्रक्लेद- मेदोवसापूयोपशोषणश्चेति; स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो गात्रमन्यास्तम्भाक्षेपका- र्दितशिरःशूलभ्रमतोदभेदच्छेदास्यवैरस्यान्यापाद- यति ॥२२॥

( तिक्तरसगुण— ) तिक्त रस ( कड़वा रस ) कफ का छेदन करने वाला, ( स्वयं रुचिकर न होकर भी अन्य भक्ष्य वस्तुओं के लिये ) रुचि उत्पन्न करने वाला, अग्निदीपक, ( दोषों का ) शोधक, कण्डू, कोठ, तृष्णा, मूर्च्छा और ज्वर का शमन करने वाला, स्तन्य दोषों को दूर करने वाला, मल, मूत्र, आर्द्रता, मेद, चरबी ( शुद्ध मांस का स्नेह ) और पूय इनका शोषण करने वाला है । यह तिक्तरस इतने गुण वाला होने पर भी अकेला अत्यंत सेवन करने से शरीर के अवयवों और ग्रीवा में जकड़न, आक्षेप ( ऐंठन ), अर्दित ( लकवा Facial paralysis ), शिर में दर्द, भ्रम, तोद, भेद, छेद ( भिन्न भिन्न प्रकार की वेदनाएँ ) और मुख में विरसता उत्पन्न करता है ॥२२॥

कषायः संग्राहको रोपणः स्तम्भनः शोधनो लेखनः शोषणः पीडनः क्लेदोपशोषणश्चेति; स एवंगुणोऽप्येक एवात्यर्थमुपसेव्यमानो हृत्पीडास्य- शोषोदराध्मानवाक्यग्रहमन्यास्तम्भगात्रस्फुरणचुम- चुमायनाकुञ्चनाक्षेपणप्रभृतीञ्जनयति ॥२३॥

( कषायरसगुण— ) कषायरस संग्राही, व्रण का रोपक, स्तंभन ( रक्त या अन्य स्राव को रोकने वाला ), दोष शोधन, लेखन ( व्रणगत दुष्ट मांस का नाश करने वाला ), शोषक, पीड़ा करने वाला और क्लेद का शोषण करने वाला है । यह कषाय रस इतने गुण वाला होने पर भी अकेला ही अत्यन्त सेवन करने से हृदय में पीड़ा, मुख में खुस्की, उदर, आध्मान, वाक्यग्रह ( बोलने में कठिनाई ), मन्यास्तम्भ ( Stiff neck ), गात्रस्फुरण, चुमचुमायन ( Tingling sensation ), गात्र संकोच और आक्षेप ( Convulsions ) इत्यादि रोग उत्पन्न करता है ॥२३॥

वक्तव्य—पाश्चात्त्य वैद्यक में रसों के अनुसार औषधियों के गुणधर्म वर्णन करने की पद्धति नहीं है । तथापि तिक्त ( Bitters ) और कषाय ( Astringents ) रस युक्त जो वनौषधियाँ हैं उनका वर्णन आयुर्वेद के अनुसार तिक्तवर्ग (Vegetable bitters) और कषायवर्ग ( Vegetable Astringents ) ऐसा ही किया गया है और उनके गुण धर्म भी उपर्युक्त गुण धर्मों के साथ बहुत कुछ मिलते हैं ।

अतः सर्वेषामेव द्रव्याण्युपदेक्ष्यामः । तद्यथा— काकोल्यादिः क्षीरघृतवसामज्जशालिषष्टिकयव- गोधूममाषशृङ्गाटककसेरुकत्रपुसैर्वारुककर्कारुकालाबु- कालिन्दकतकगिलोड्यपियालपुष्करबीजकाश्मर्य- मधूकद्राक्षाखर्जूरराजादनतालनालिकेरेक्षुविकार- बलातिबलात्मगुप्ताविदारीपयस्यागोक्षुरकक्षीरमोरट- मधूलिकाकूष्माण्डप्रभृतीनि समासेन मधुरो वर्गः ॥२४॥

( मधुरवर्ग— ) अब सब रसों के द्रव्यों का उपदेश करते हैं । वे ऐसे हैं—काकोल्यादिगण, दूध, घृत, चरबी, मज्जा, शालि ( चावल ), षष्टिक ( एक प्रकार के चावल ), यव, गेहूँ, उड़द, सिंघाड़े ( Trapa Bispinosa नामक वनस्पति का फल ), कसेरु ( Scirpus Kysoor नामक वनस्पति के कन्द ), त्रपुस ( खीरा Cucumis Sativus ), एर्वारु

१ चुमचुमा०. २ अक्षोड्य.

( ककड़ी Cucumis utilissimus ), कर्कारुक ( खरबूजा, Cucumis Melo ), अलाबु ( तुंबी, Lagenaria Vulgaris ), कालिन्द ( खरबूज का ही एक प्रकार, म० कलिंगड ), कतक ( निर्मली का बीज ), गिलोड्य ( कालकन्द शितोडय कन्द शूद्र जात शणपत्रिकाकारो मद्वीयुक्तो गिलोडीति लोके । डल्हण । गिलं मधुक्षीरफलम्, उडय जिङ्गामितिवृत्म् । हाराणचन्द्र ), पियाल ( चिरौंजी ), पुष्करबीज ( कमलबीज ), काश्मरी, मधूक ( महुवा ), द्राक्षा, खर्जूर ( Phoenix Sylvestris नामक वृक्ष का फल ), राजादन ( खिरनी ), ताल ( Borassus Flabelliformis नामक वृक्ष का फल ), *नारिकेर ( नारियल Cocos Nucifera नामक वृक्ष का फल )*, इक्षुविकार ( ईख के पदार्थ यथा गुड, चीनी, काकवी इत्यादि ), बला, अतिबला, आत्मगुप्ता ( कवचबीज ), विदारी, पयस्या ( विदारीभेद ), गोक्षुरक, क्षीरमोरट ( क्षिलाटमस्तु, पीलुपर्णीत्येके । डल्हण । प्रसूताया गो सप्तरात्रात् परमप्रसन्न क्षीरमिक्षुमूल वा। हाराणचन्द्र ), मधूलिका ( कर्कटक या मूर्वा ), कूष्मांड ( पेठा, Benincasa Cerifera ), इत्यादि द्रव्य संक्षेप से मधुरवर्ग के होते हैं ॥२४॥

दाडिमामलकमातुलुङ्गाम्रातककपित्थकरमर्दबदरकोलप्राचीनामलकतिन्तिडीककोशाम्रकभव्यपारावतवेत्रफललकुचाम्लवेतसदन्तशठदधितक्रसुराशुक्तसौवीरकतुषोदकधान्याम्लप्रभृतीनि समासेनाम्लो वर्गः ॥२५॥

( अम्लवर्ग— ) अनार, आँवला, नींबू, आम्रातक ( आमड़ा, Spondias Mangifera ), कपित्थ ( कवठ Feronia Elephantum ), करमर्द ( करौंदा ), बदर, कोल ( बड़े और छोटे बेर ), प्राचीनामलक ( पानी आँवला, Flacourtia Cataphracta ), तिन्तिडी ( इमली, Tamarindus Indicus ) कोशाम्रक ( आम का भेद ), भव्य ( कमरख Dillenia Indica ), पारावत ( तिन्दुक भेद, हाराणचन्द्र ) वेत्रफल ( बेत का फल ), लकुच ( Artocarpus Lakoocha ), आम्लवेतस ( Rumex Vesicarius ) दन्तशठ ( जंबीर नींबू ), दही, छाछ, मद्य, शुक्त, सौवीरक, तुषोदक, धान्याम्ल ( कांजी ) इत्यादि द्रव्य संक्षेप से अम्लवर्ग के होते हैं ॥२५॥

वक्तव्य—सुरा से लेकर धान्याम्ल तक मद्य के प्रकार हैं। उनके लक्षण शार्ङ्गधर में ऐसे दिये हैं—परिपक्वान्नसन्धानसमुत्पन्नां सुरां जगुः । कन्दमूलफलादीनि सस्नेहलवणानि च ॥ यत्र द्रवेऽभिषूयन्ते तच्छुक्तमभिधीयते ॥ तुषाम्बु सन्धितं ज्ञेयमामैर्विदलितैर्यवैः । यवैस्तु निस्तुषैः पक्वैः सौवीरं सन्धितं भवेत् ॥ कुल्माषधान्यमण्डादिसन्धितं काञ्जिकं विदुः ॥

सैन्धवसौवर्चलविडपाक्यरोमकसामुद्रकपक्त्रिमयवक्षारोषरप्रसूतसुवर्चिकाप्रभृतीनि समासेन लवणो वर्गः ॥२६॥

( लवणवर्ग— ) सैंधा नमक, कालानमक, बिड लवण, पाक्य ( उद्भिद् लवण ), रोमक ( सांभर लवण ), सामुद्रक ( समुद्र के पानी से बना हुआ नमक ), पक्त्रिम ( नमकीन द्रव्य का पाक करके बनाया हुआ ), यवक्षार, ऊषर प्रसूत ( क्षारमृत्तिका से बनाया हुआ ), सुवर्चिका ( सज्जीखार ), प्रभृति द्रव्य संक्षेप से लवणवर्ग के होते हैं ॥२६॥

पिप्पल्यादिः सुरसादिः शिग्रुमधुशिग्रुमूलकलशुनसुमुखशीतशिवकुष्ठदेवदारुहरेणुकावल्गुजफलचण्डागुग्गुलुमुस्तलाङ्गलकीशुकनासापीलुप्रभृतीनि सालसारादिश्च प्रायशः कटुको वर्गः ॥२७॥

( कटुकवर्ग— ) पिप्पल्यादि गण, सुरसादि गण, सोहजना, लाल सोहजना, मूलक ( मूली, Raphanus Sativus ) लशुन, सुमुख ( तुलसी भेद ), शीतशिव ( कपूर ), कुष्ठ, देवदारु, हरेणुका ( सभालु का बीज, Piper Aurantiacum ), अवल्गुज फल ( बावची, Vernonia Anthelmintica ), चण्डा ( अजमोदाकारसुगन्धिद्रव्यम्, डल्हण । शंखपुष्पीभेद, हाराणचन्द्र ), गुग्गुलु, मुस्त ( नागरमोथा ), लांगली ( कलिहारी ), शुकनासा ( स्योनाक ), पीलु इत्यादि द्रव्य तथा सालसारादि गण प्राय कटुकवर्ग के होते हैं ॥२७॥

आरग्वधादिर्गुडूच्यादिर्मण्डूकपर्णीवेत्रकरीरहरिद्राद्वयेन्द्रयवस्वरुणस्वादुकण्टकसप्तपर्णबृहतीद्वयशङ्खिनीद्रवन्तीत्रिवृत्कृतवेधनकर्कोटककारवेल्लकवार्ताककरीरकरवीरसुमनःशङ्खपुष्प्यपामार्गत्रायमाणाऽशोकरोहिणीवैजयन्तीसुवर्चलापुनर्नवावृश्चिकालीज्योतिष्मतीप्रभृतीनि समासेन तिक्तो वर्गः ॥२८॥

( तिक्तवर्ग— ) आरग्वधादि गण, गुडूच्यादि गण, मण्डूकपर्णी ( ब्राह्मी भेद ), वेत्रकरीर ( बेत के अंकुर ), हरिद्रा और दारुहरिद्रा, इन्द्रयव, वरुण, स्वादुकण्टक ( विकङ्कत Flacourtia Ramontchi ), सप्तपर्ण ( छातीन ), बृहतीद्वय ( छोटी और बड़ी बृहती ), शंखिनी, द्रवन्ती, त्रिवृ ( निशोथ ), कृतवेधन ( कोषातकी ), कर्कोटक ( Momordica Dioica ) कारवेल्लक ( करेला ), वार्ताक ( बैंगन ) करीर ( Capparis Aphylla ), करवीर ( कनेर ), सुमन ( जाती, चमेली ), शङ्खपुष्पी, अपामार्ग, त्रायमाणा, अशोक, रोहिणी ( कटुकी ), वैजयन्ती ( अग्निमन्थ ), सुवर्चला ( सूर्यावर्त, या ब्राह्मी ), पुनर्नवा, वृश्चिकाली ( मेढाशिंगी ) ज्योतिष्मती ( मालकांगनी ) इत्यादि द्रव्य संक्षेप से तिक्तवर्ग के होते हैं ॥२८॥

न्यग्रोधादिरम्बष्ठादिः प्रियङ्ग्वादी रोध्रादिस्त्रिफला शल्लकीजम्ब्वाम्रबकुलतिन्दुकफलानि कतकशाकपाषाणभेदकवनस्पतिफलानि सालसारादिश्च प्रायशः कुरुवककोविदारकजीवन्तीचिल्लीपालङ्क्यासुनिषण्णकप्रभृतीनि नीवारकादयो मुद्गादयश्च वैदला. समासेन कषायो वर्गः ॥२९॥

( कषायवर्ग— ) न्यग्रोधादिगण, अम्बष्ठादिगण, प्रियंग्वादिगण, रोध्रादिगण, त्रिफला, शल्लकी, जामुन, आम, बकुल ( Mimusops Elengi ) तिन्दुक इनके फल, कतक, शाक, पाषाण भेद इनके फल, सालसारादिगण, प्राय कुरवक ( लाल पुष्प का पियावासा ), कोविदार ( कचनार ),

१ ०सुमुखशीतशिव०.

जीवन्तीशाक (Dendrobium Macraei), चिल्लीशाक (Chenopodium Album), पालंकी (Spinaceaoleracca पालक शाक), सुनिषण्णक (चौपतिया शाक) इत्यादि तथा नीवार धान्यादि और मुद्गादि (वैदल धान्य) मिलकर संक्षेप से कषाय वर्ग होता है ॥२९॥

**तत्रैतेषां रसानां संयोगास्त्रिषष्टिर्भवन्ति । तद्यथा—पञ्चदश द्विकाः, विंशतिस्त्रिकाः, पञ्चदश चतुष्काः, षट् पञ्चकाः, एकशः षड्रसाः, एकः षट्क इति । तेषामन्यत्र प्रयोजनानि वक्ष्यामः ॥३०॥**

(रससंयोग—) इन छः रसों के संयोग से ६३ भेद होते हैं। जैसे—दो दो रसों के पंद्रह संयोग होते हैं, तीन तीन रसों के बीस, चार चार रसों के पंद्रह, पाँच पाँच रसों के छः, एक एक रस के छः और छः रसों का एक (ऐसे ६३ संयोग होते हैं)। इनका प्रयोजन अन्य स्थान में (उत्तरस्थान के ६३ अध्याय में) वर्णन किया जायगा ॥३०॥

**भवति चात्र—**

**जग्धाः षडधिगच्छन्ति वलिनो वशतां रसाः ।**
**यथा प्रकुपिता दोषा वशं यान्ति बलीयसः ॥३१॥**

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने रसविशेषविज्ञानीयो नाम द्वाचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४२॥

जैसे कि प्रकुपित हुए दोष बलवान् मनुष्य के वश में हो जाते हैं (यानि अपनी प्रकटता नहीं करते) वैसे ही सेवन किये हुए (द्रव्यों के) छओं रस (उन द्रव्यों का जो) बलवान् (व्यक्त) रस होता है उसके वश में हो जाते हैं ॥३१॥

**वक्तव्य**—सर्वकार्यद्रव्य पंचमहाभूतात्मक होने के कारण केवल एक रस युक्त नहीं हो सकते—तस्मान्नैकरसं द्रव्यं भूतसंघातसंभवात्। (वाग्भट)। प्रत्येक द्रव्य में एक या दो बलवान् यानि व्यक्तरस होते हैं और कई अल्प बल यानि अव्यक्त रस होते हैं। ये अव्यक्त रस अपना अस्तित्व व्यक्तरस के सामने नहीं प्रकट कर सकते—तत्र व्यक्तो रसः। अनुरसस्तु रसेनाभिभूतत्वादव्यक्तः। (संग्रह)। इसलिये प्रत्येक द्रव्य के रस का निर्देश उसके बलवान् रस के अनुसार ही किया जाता है। ऊपर मधुरादि वर्गों में द्रव्यों का जो निर्देश किया गया है वह 'भूयसाऽल्पं हि जीयते' के तत्त्वानुसार ही किया गया है यह इस श्लोक का तात्पर्य है। चरक विमानस्थान के आठवें अध्याय में षडास्थापनवर्ग का वर्णन करते समय ऐसा ही लिखा है—यत्तु षड्विधमास्थापनमेकरसमित्याचक्षते भिषजस्तद्दुर्लभतमं संसृष्टरसभूयिष्ठत्वाद् द्रव्याणाम्। तस्मान्मधुराणि च मधुरप्रायाणि च मधुरविपाकानि च मधुरप्रभावाणि च मधुरस्कन्धे मधुराण्येव कृत्वोपदेक्ष्यन्ते तथेतराणि द्रव्याण्यपि ॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां रसविशेषविज्ञानीयो नाम द्वाचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४२॥

---

# त्रिचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

**अथातो वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

**वक्तव्य**—वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीय—मदनादि अनेक वमनद्रव्यों के विविध प्रयोग करने का विज्ञान जिसमें वर्णन किया है।

**वमनद्रव्याणां फलादीनां मदनफलानि श्रेष्ठतमानि भवन्ति । अथ मदनपुष्पाणामातपपरिशुष्काणां चूर्णप्रकुञ्चं प्रत्यक्पुष्पीसदापुष्पीनिम्बकषायाणामन्यतमेनालोड्य मधुसैन्धवयुक्तां पुष्पचूर्णमात्रां पाययित्वा वामयेत् ॥२॥**

मदनादि वमनद्रव्यों में मैनफल सब से श्रेष्ठ है। धूप में सुखाये हुए मदन के फूलों का एक पल भर (चार तोला) चूर्ण अपामार्ग, आक या नीम के (चूर्ण से चौगुने) क्वाथ में मिलाकर उसमें मधु और सैंधा नमक डालकर यथोचित मात्रा में पिलाकर वमन करावे ॥२॥

**वक्तव्य**—फलादीनाम्—फल यानि मदन जिसमें आदि यानि प्रथम निर्दिष्ट किया गया है। ३९ वें अध्याय का द्वितीय सूत्र देखो। मदनपुष्पाणाम्—मदनफलानाम्—अत्र पुष्पशब्दः फले वर्तते, कारणे कार्योपचारात्। (डल्हण)।

**मदनशलाटुचूर्णान्येवं वा बकुलरक्यकोपयुक्तानि मधुलवणयुक्तान्यभितप्तानि; मदनशलाटुचूर्णसिद्धां वा तिलतण्डुलयवागूम् ॥३॥**

मदन के कच्चे फल के चूर्ण को उसी प्रकार (एक पल प्रमाण चतुर्गुण प्रत्यक्पुष्पी, सदापुष्पी अथवा निम्ब के क्वाथ में) पिलावे अथवा बकुल, महानिम्ब (बकायन), इनके क्वाथ में मधु और सैंधानमक मिलाकर गरम करके पिलाकर वमन करावे। अथवा मदन के कच्चे फल के चूर्ण से सिद्ध की हुई तिल और चावलों की यवागू को पिलाकर वमन करे ॥३॥

**वक्तव्य**—शलाटु—आम फल। मधु उष्ण सेवन करना अयोग्य है, परन्तु वमन तथा निरूह में उष्ण सेवन करने में आपत्ति नहीं होती—प्रच्छर्दने निरूहे च मधूष्णं न निवार्यते। अलब्धपाकमाश्वेव तयोर्यस्मान्निवर्तते ॥ (अष्टांगहृदय)।

**निर्वृत्तानां वा नातिहरितपाण्डूनां कुशमूढावबद्धमृद्गोमयप्रलिप्तानां यवतुषमुद्गमाषशाल्यादिधान्यराशावष्टरात्रोषितक्लिन्नभिन्नानां फलानां फलपिप्पलीरुद्धृत्यातपे शोषयेत्, तासां दधिमधुपललविमृदितपरिशुष्काणां शुभाजनस्थानामन्तर्नख-मुष्टिमुष्णे यष्टीमधुककषाये कोविदारादीनामन्यतमे वा कषाये प्रमृद्य रात्रिपर्युषितं मधुसैन्धवयुक्त-**

१ मधुसैन्धवयुक्तमुदङ्मुखः.

माशीर्भिरभिमन्त्रितमुदङ्मुखः प्राङ्मुखमातुरं पाययेदनेन मन्त्रेणाभिमन्त्र्य—

"ब्रह्मदक्षाश्विरुद्रेन्द्रभूचन्द्रार्कानलानिलाः ।
ऋषयः सौषधिग्रामा भूतसंघाश्च पान्तु ते ॥१॥
रसायनमिवर्षीणां देवानाममृतं यथा ।
सुधेवोत्तमनागानां भैषज्यमिदमस्तु ते ॥२॥"

विशेषेण श्लेष्मज्वरप्रतिश्यायान्तर्विद्रधिषु ॥४॥

( मदनफल का अब प्रधान योग कहते हैं— ) पके हुए मदन फलों को, जो न बहुत हरे हों न बहुत पीले पड़ गये हों, कुश से लपेट कर ऊपर गोबर लगाकर यवतुष, मूँग, उड़द, चावल इत्यादि धान्यों की राशि में आठ अहोरात्र तक रक्खे, जब क्लेदित होकर फूटे तब फलों से बीज निकाल कर धूप में सुखा ले । फिर उन बीजों को दही, मधु और तिलकल्क से त्रुदित कर ( भिगोकर ) सुखावे और एक सुरक्षित पात्र में रख ले । फिर उसमें से जिनके नख भीतर की ओर किये गये हैं ऐसी मुट्ठिभर गिरी लेकर गरम मुलहटी के क्वाथ में अथवा कोविदारादि ( वमनसंशमनीय अध्यायोक्त ) गण में से किसी के क्वाथ में दिन रात भिगोकर मलकर मधु और सेंधा नमक मिलाकर वेदोक्त आशीर्वचनों से पूर्वाभिमुख बैठे रोगी को अभिमन्त्रित करके उत्तराभिमुख बैठा हुआ वैद्य इन (निम्न) मन्त्रोच्चारणपूर्वक पिलावे—ब्रह्मा, दक्ष, अश्विनीकुमार, रुद्र, इन्द्र, पृथ्वी, चन्द्र, सूर्य, अग्नि, वायु, औषधियों के समूह सहित ऋषिगण तथा भूतसमूह तेरी रक्षा करें ॥१॥ जैसे कि ऋषियों के लिये रसायन, देवताओं के लिये अमृत और उत्तम नागों के लिये सुधा ( आरोग्यदायक ) होती है, वैसे तुम्हारे लिये यह औषध ( आरोग्यदायक ) हो ॥२॥ विशेष करके ( उपर्युक्त योग ) कफज्वर, जुकाम और अन्त विद्रधि इनमें प्रदान करना चाहिये ॥४॥

वक्तव्य—नियुत—पक । योग्य पकावस्था निर्दर्शित करने के लिये 'नातिहरितपाण्डूनां' का प्रयोग किया है । कुशमूट—कुशविरचितपुटक । फलपिप्पली—मदनफलमध्यगतानि पिप्पलीसंस्थानि बीजानि । ( चक्रपाणि ) । फलल—तिलकल्क ( इन्दु ) । सुभाजनस्थानां—योग्य रक्षा से पात्र में रक्खे हुए—नवकलश मुखमुद्रयालुकमरजस्कमावष्ट पूरयित्वा भवनस्य स्वनु गुप्ते देशे स्थापयेत् । ( चरक )। अभिमन्त्य—इन मन्त्रों का यद्यपि यहाँ पर भाषांतर दिया है तथापि उनका प्रयोग मूल संस्कृत में ही करना चाहिये । विशेषेण—श्लेष्मज्वरादिषु 'देय' इत्यध्याहार ॥ अन्तर्नखमुष्टि—अन्तरीकृतनखमुष्टिपरिमाणम् । ( चक्रपाणिदत्त ) अन्तर्नखा मुष्टिर्यस्मिन् मुष्टौ नखानि न दृश्यन्ते । ( इन्दु )। वमन के लिये यह जो मात्राप्रमाण दिया है, वह अधिक है । चरक में इसके सिवाय 'यावद्वा साधु मन्येत' ऐसा दूसरा प्रमाण दिया है । व्यवहार में सूखे हुए फलबीज की १०—२० रत्ती मात्रा वामक होती है ।

अप्रवर्तमाने वा दोषे पिप्पलीवचागौरसर्षपकल्कोन्मिश्रैः सलवणैरुष्णाम्बुभिः पुनः पुनः प्रवर्तयेदासम्यग्वान्तलक्षणादिति ॥५॥

( इस प्रयोग से ) यदि दोषों का प्रवर्तन न हो तो पिप्पली, वचा और श्वेत सरसों के कल्क के साथ नमक मिला कर गरम जल के साथ बार बार पिलाकर वमन करावे, जब तक कि ठीक वमन हुए के लक्षण दिखाई दें ॥५॥

वक्तव्य—आसम्यग्वान्तलक्षणात्—पित्त दर्शन होने पर सम्यग्वान्त ऐसा समझना चाहिये—पित्तान्तमिष्टं वमनं तथा धेम । ( चरक ) ।

मदनफलमज्जचूर्णं वा तत्क्वाथपरिभावितं मदनफलकषायेण; मदनफलमज्जसिद्धस्य वा पयसः सन्तानिकां क्षौद्रयुक्तां, मदनफलमज्जसिद्धं वा पयः, मदनफलमज्जसिद्धेन वा पयसा यवागूम्, अधोभागास्रक्पित्तहृद्दाहयोः, मदनफलमज्जसिद्धस्य वा पयसो दधिभावमुपगतस्य दध्युत्तरं दधि वा कफप्रसेकच्छर्दिमूर्च्छातमकेषु, मदनफलमज्जरसं भल्लातकस्नेहवदादाय फाणितीभूतं लेहयेत्, आतपपरिशुष्कं वा तमेव जीवन्तीकषायेण पित्ते कफस्थानगते, मदनफलमज्जक्वाथं वा पिप्पल्यादिप्रतीवापं, तच्चूर्णं वा निम्बरूपिकाकषाययोरन्यतरेण संतर्पणकफजव्याधिहरं, मदनफलमज्जचूर्णं वा मधुककाश्मर्यद्राक्षाकषायेण । मदनफलविधानमुक्तम् ॥६॥

मैन फल की गिरी का चूर्ण उसी के क्वाथ की भावना देकर उसके क्वाथ के साथ पिलाकर वमन करावे । अथवा मदन फल की गिरी दूध में उबाल कर उस दूध की मलाई को चाटने के लिये देकर वमन करावे । अथवा मदन फल की गिरी से सिद्ध दूध को देकर वमन करावे । मदन फल की गिरी से दूध सिद्ध करके उसमें यवागू बनाकर अधोभागगत रक्त पित्त और हृदय के दाह में पिलावे । कफ से मुख में क्षार आती हो, वमन होता हो, मूर्च्छा आ जाती हो, तमक श्वास हो तो मदन फल की गिरी से सिद्ध दूध का दही बनाकर उस दही का रस या दही ही चाटने के लिये प्रदान करे । जैसे भिलावे का तेल निकालते हैं उसी प्रकार मदन फल की गिरी का तेल निकाल कर उसे पकाकर फाणित की भाँति गाढ़ा कर चाटने के लिये प्रदान करे अथवा धूप में सुखाये हुए मदन फल की गिरी का चूर्ण जीवन्ती क्वाथ के साथ दे, यदि पित्त कफस्थान में चला गया हो । मदन फल की गिरी के क्वाथ में पिप्पल्यादि डालकर पीवे । अथवा मदन फल की गिरी का चूर्ण नीम या आक ( रूपिका ) के क्वाथ में पीवे; यह सन्तर्पणजन्य तथा कफजन्य व्याधियों का हरण करने वाला योग है । अथवा मदन फल की गिरी का चूर्ण महुआ, काश्मरी और द्राक्षा इनके क्वाथ के साथ सेवन करे । यह मदन फल का वमन सम्बन्ध में विधान वर्णन किया है ॥६॥

जीमूतककुसुमचूर्णं पूर्ववदेव क्षीरेण, निर्वृत्तेषु क्षीरयवागूं, रोमशेषु सन्तानिकाम्, अरोमशेषु दध्युत्तरं, हरितपाण्डुषु दधि तत्कषायसंसृष्टां वा सुरां,

कफारोचककासश्वासपाण्डुरोगयक्ष्मसु; पर्यागतेषु मदनफलमज्जवदुपयोगः। तद्वदेव कुटजफलविधानम्। कृतवेधनानामप्येष एव कल्पः। इक्ष्वाकुकुसुमचूर्णं वा पूर्ववत्, एवं क्षीरेण, कासश्वासच्छर्दिकफरोगेषूपयोगः ॥७॥

देवदाली के (सूखे हुए) पुष्पों का चूर्ण पहले की तरह (प्रत्यक्पुष्पादि तीन द्रव्यों के क्वाथ के साथ) अथवा दूध के साथ देकर वमन करावे। फल परिपक्व हो जाने पर उनसे दूध यवागू बनाकर देवे। बहुत रोम युक्त हो तो दूध में उबाल कर मलाई को प्रदान करे। रोम झड़ जाने पर (उससे दूध सिद्ध कर दही बनाकर) दही का जल प्रदान करे। जब फल हरित पाण्डु वर्ण हों तो उनसे दही बनाकर दे अथवा उसके क्वाथ से सिद्ध की हुई सुरा प्रदान करे; (इन योगों से) कफ, अरुचि, कास, श्वास, पाण्डुरोग और राजयक्ष्मा (इतने रोगों में वमन के द्वारा लाभ होता है)। परिपक्व फल हो जाने पर इनकी गिरी का उपयोग मैनफल की गिरी की तरह करे। इसी तरह कुटज फल (इन्द्रयव) का भी विधान समझो। कृतवेधन (कड़वी तोरी) का भी ऐसा ही (देवदाली फल के अनुसार) उपयोग करे। तथा इक्ष्वाकु (कड़वी तुंबी) के फूल का चूर्ण पहले की तरह दूध के साथ ले। इससे कास, श्वास, वमन और कफ रोगों में बहुत उपयोग होता है ॥७॥

धामार्गवस्यापि मदनफलमज्जवदुपयोगो विशेषतस्तु गरगुल्मोदरकासश्वासश्लेष्मामयेषु वायौ च कफस्थानगते ॥८॥

धामार्गव (राजकोशातकी, पीले फूल की कड़वी तोरी, Luffa Amara) का भी मदन फल की गिरी की तरह उपयोग विशेष करके गर (कृत्रिम विष), गुल्म, उदर, कास, श्वास, कफ रोग और कफ स्थान में पहुँचे हुए वात रोगों में होता है ॥८॥

कृतवेधनफलपिप्पलीनां वमनद्रव्यकषायपरिपीतानां बहुशश्चूर्णमुत्पलादिषु दत्तमाघ्रातं वामयति, तत्त्वनवबद्धदोषेषु यवागूमाकण्ठातपीतवत्सु च विदध्यात्। वमनविरेचनशिरोविरेचनद्रव्याण्येवं वा प्रधानतमानि भवन्ति ॥९॥

कृतवेधन (श्वेतपुष्प की कड़वी तोरी, Luffa Echinata) के फल की मज्जा को अन्य वमन द्रव्यों के कषाय से बहुत भावना देकर (सुखाकर) चूर्ण करे। फिर उस चूर्ण को कमल आदि पुष्पों में रखकर सुँघाने से वमन हो जाता है। जिसके दोष बहुत प्रकुपित हो गये हैं तथा जो आकण्ठ यवागू पान किया है ऐसे पुरुष में इस योग का उपयोग होता है। इसी प्रकार (तुल्यगण द्रव्यों के कषाय से भावना देने पर) वमन, विरेचन और शिरोविरेचन द्रव्य बलवत्तर हो जाते हैं ॥९॥

वक्तव्य—परिपीत—भावित। प्रधानतमानि भवन्ति—अपना कार्य करने में बलवान् बन जाते हैं। भावना के संबंध में दृढबल चरकसंहिता में लिखते हैं—भूयश्चैषां बलाधानं कार्यं स्वरसभावनैः। सुभावितं ह्यल्पमपि द्रव्यं स्याद्बहुकर्मकृत् ॥ स्वरसैस्तुल्यवीर्यैर्वा तस्माद् द्रव्याणि भावयेत् ॥ (कल्पस्थान, अध्याय १२)।

१ पूर्ववदेव.

भवतश्चात्र—

वमनद्रव्ययोगाणां दिगियं संप्रकीर्तिता।
तां विभज्य यथाव्याधि कालशक्तिविनिश्चयात् ॥१०॥
कषायैः स्वरसैः कल्कैश्चूर्णैरपि च बुद्धिमान्।
पेयलेह्याद्यभोज्येषु वमनान्युपकल्पयेत् ॥११॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम त्रिचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४३॥

वमन द्रव्यों के योगों का यह केवल दिग्दर्शनमात्र यहाँ वर्णन किया है। इस (सूत्ररूप से वर्णन किये हुए वमनद्रव्यविकल्पविज्ञान) को बुद्धिमान् वैद्य विभक्त करके फिर भिन्न भिन्न रोगों में (रोग) काल और (रोगी की) शक्ति का निर्णय कर फिर वामक द्रव्यों को कषाय, स्वरस, कल्क, चूर्ण (तथा अन्य घृतादि) के स्वरूप में खाद्य पेयादि भोज्य द्रव्यों के साथ प्रयुक्त करे ॥१०,११॥

वक्तव्य—विभज्य—विवेचनात्मक अधिक गाढ़ा अभ्यास करके।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां वमनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम त्रिचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४३॥

# चतुश्चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः।

अथातो विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयमध्यायं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से विरेचनद्रव्यविकल्प (भेद) विज्ञानीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

अरुणाभं त्रिवृन्मूलं श्रेष्ठं मूलविरेचने।
प्रधानं तिल्वकस्त्वक्षु फलेष्वपि हरीतकी ॥२॥
तैलेष्वेरण्डजं तैलं स्वरसे कारवेल्लिका।
सुधापयः पयःसूक्तमिति प्राधान्यसंग्रहः ॥३॥
तेषां विधानं वक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः ॥४॥

(श्रेष्ठविरेचनद्रव्य—) विरेचनीय मूलों में रक्तवर्ण त्रिवृत् का मूल श्रेष्ठ है; (विरेचनीय) त्वचाओं में तिल्वक (स्वल्परोध्र) की त्वचा प्रधान है; (विरेचनीय) फलों में हरीतकी प्रधान है; (विरेचनीय) तैलों में एरण्ड का तैल श्रेष्ठ है; (विरेचनीय) स्वरसों में करेले का स्वरस श्रेष्ठ है; (विरेचनीय) दुग्धों में सेहुण्ड का दूध प्रधान है। यह (विरेचनीय द्रव्यों का) प्रधान संग्रह है। इनके विधान को क्रम से यथाविधि वर्णन करते हैं ॥२,३,४॥

वैरेचनद्रव्यरसानुपीतं
मूलं महत्त्रैवृतमस्तदोषम्।

१ वान्तिद्रव्यविकल्पानां. २ विधानमेषां वक्ष्यामो. ३ वैरेचनस्वरसकाथपीतां गाढमूलां त्रिवृतां कालपुष्टाम्। चूर्णीकृतां नागरसैन्धवाढ्यां पिबेदम्लैरनिलव्याधिजुष्टः ॥.

चूर्णीकृतं सैन्धवनागराढ्य-
मम्लैः पिबेन्मारुतरोगजुष्टः ॥५॥
इक्षोर्विकारैर्मधुरै रसैस्तत्
पैत्ते गदे क्षीरयुतं पिबेद्वा ।
गुडूच्यरिष्टत्रिफलारसेन
सव्योषमूत्रं कफजे पिबेत्तत् ॥६॥

अन्य विरेचनीय द्रव्यों के रस में भावना दिया हुआ मोटे निशोथ का निर्दोष मूल ( मूल के ऊपर की छाल ) चूर्ण करके उसमें सेंधा नमक और सोंठ ( का चूर्ण ) मिलाकर अम्लरस से वातरोग से पीड़ित मनुष्य सेवन करे ॥५॥ पित्तरोग से पीड़ित हो तो ईख के पदार्थों के साथ या मधुर रसों के साथ अथवा दूध के साथ उस चूर्ण का सेवन करना चाहिये, और कफ दोष से पीड़ित हो तो निशोथ का चूर्ण गिलोय, नीम और त्रिफला इनके क्वाथ में त्रिकटु और गोमूत्र डालकर पीना चाहिये ॥६॥

त्रिवर्णकव्यूषणयुक्तमेतद्
गुडेन लिह्यादनवेन चूर्णम् ।
प्रस्थे च तन्मूलरसस्य दत्त्वा
तन्मूलकल्कं कुडवप्रमाणम् ॥७॥
कर्षोन्मिते सैन्धवनागरे च
विपाच्य कल्कीकृतमेतदद्यात् ।
तत्कल्कभागः समहौषधार्धः
ससैन्धवो मूत्रयुतश्च पेयः ॥८॥

त्रिवर्णक ( त्रिजातक—दालचीनी, तेजपत्र और इलायची ) और व्यूषण ( त्रिकटु—सोंठ, मिरच और पिप्पली ) इनके साथ पूर्वोक्त निशोथ का चूर्ण पुराने गुड़ के साथ मिलाकर ( त्रिवर्ण, त्रिकटु और गुड़ का एक भाग और त्रिवृत् चूर्ण का एक भाग ) सेवन करे। अथवा निशोथ का स्वरस एक प्रस्थ ( १२८ तोला ) लेकर उसमें निशोथ का कल्क एक कुडव ( १६ तोला ) डाले और सेंधा नमक तथा सोंठ एक एक कर्ष ( १ तोला ) छोड़कर पकावे। जब गाढ़ा ( कल्क की भाँति ) हो जाय तब उसमें से ( दोषबलानुरूप ) सेवन करे। अथवा एक भाग त्रिवृत्कल्क में आधा भाग सोंठ मिलाकर सेंधव और गोमूत्र के साथ सेवन करे ॥७,८॥

समांस्त्रिवृन्नागरकाभयाः स्यु
र्भागार्धकं पूगफलं सुपक्वम् ।
विडङ्गसारो मरिचं सदारु
योगः ससिन्धूद्भवमूत्रयुक्तः ॥९॥
विरेचनद्रव्यभवं तु चूर्णं
रसेन तेषां भिषजा विमृद्य ।
तन्मूलसिद्धेन च सर्पिषाऽक्तं
सेव्यं तदाज्ये गुटिकीकृतं च ॥१०॥
गुडे च पाकाभिमुखे निधाय
चूर्णीकृतं सम्यगिदं विपाच्य ।
शीते त्रिजातकमथो विमृद्य
योगानुरूपा गुटिकाः प्रयोज्याः ॥११॥

निशोथ, सोंठ और हरड़ प्रत्येक एक भाग, सुपक्व सुपारी, विडङ्गबीज, मरिच और देवदारु, आधा आधा भाग इनका चूर्ण सेंधव और गोमूत्र के साथ सेवन करे ॥९॥ विरेचनद्रव्यों के चूर्ण को उन्हीं के रस की भावना देकर उस चूर्ण में उनकी जड़ से सिद्ध किये हुए घृत को डालकर गोली बनावें और विरेचन के लिये घृत के साथ सेवन करे ॥१०॥ अथवा चाशनी होते हुए गुड़ में उस चूर्ण को डालकर पकावे और ठंडा होते समय उसमें दालचीनी, तेजपत्र और इलायची ( का चूर्ण सुगन्ध उत्पन्न होने के लिये जितना आवश्यक हो उतना ) मिलाकर जैसी चाहिये वैसी गुटिका बनाकर उपयोग करे ॥११॥

वैरेचनीयद्रव्यचूर्णस्य भागं
सिद्धं सार्धं क्वाथभागैश्चतुर्भिः ।
आमृद्गीयात् सर्पिषा तत्कृतेन
तत्क्वाथोष्मस्वेदितं सामितं च ॥१२॥
पाकप्राप्ते फाणिते चूर्णितं तत्
क्षिप्तं पक्वं चावतार्यं प्रयत्नात् ।
शीतीभूता मोदका हृद्यगन्धा
कार्यास्त्वेते भक्ष्यकल्पाः समासात् ॥१३॥

( त्रिवृच्छ्यामादि ) विरेचन द्रव्यों का चार भाग क्वाथ लेकर उसमें सिद्ध किया हुआ विरेचन द्रव्य का एक भाग चूर्ण तथा विरेचनद्रव्य के क्वाथ से ( स्वेदनीयंत्र में ) स्वेदित किया हुआ गेहूँ का चूर्ण इनको विरेचनद्रव्यक्वाथ में सिद्ध किये हुए घृत में मर्दन कर जब गुड़ की चाशनी पकाव पर आवे तब उसमें उस ( घृत में मर्दन किये हुए ) चूर्ण को डाल दें और पक्व हो जाने पर यत्न से उतार ले और जब ठंडा होने लगे तब ( उसमें दालचीनी, तेजपत्र इत्यादि सुगन्धित द्रव्य छोड़कर ) उसके हृद्यगन्धमोदक बनावे। ये संक्षेप में विरेचन के लिये भक्षण करने के योग होते हैं ॥१२,१३॥

वक्तव्य—सामित-गोधूमचूर्ण-गोधूमा धवला क्षीणा कुट्टिता शोधितास्तु । प्रोक्षिताश्च विनिस्तुषाश्चालिता समिता स्मृता । (राजनिघण्टु)। गेहूँ का मैदा।

रसेन तेषां परिभाव्य मुद्गान्
यूषः ससिन्धूद्भवसर्पिरिष्टः ।
वैरेचनेऽन्यैरपि वैदलैः स्या-
देवं विदध्याद् वमनौषधैश्च ॥१४॥

विरेचनद्रव्यों के रस ( स्वरस या क्वाथ ) में मूँगों को भावना देकर उनका यूष सेंधा नमक और घृत के साथ ( विरेचन के लिये ) इष्ट होता है। तथा अन्य द्विदल धान्यों को

१ स्वादुकषेष्वपि नोष्णैर्विकारे पैत्ते द्राक्षाक्षीरयुक्तां पिबेद्वा २ क्षौद्रारिष्टत्रिफलाक्वाथयुक्ता मूत्रैः पेया कफजे व्योषगाढा. ३ क्वाथप्रस्थे कुडवं तस्य दत्वाथुक्त्या दत्वानागर सैन्धवं च । पचेत् सर्वं यावदेतद्घन स्याल्लेहीभूतं तद् प्रयोज्यं ततस्तु॥ ४ त्रिवृत्कल्को नागरभागयुक्त ससैन्धवो मूत्रयुत प्रदेय . ५ समे त्रिवृन्नागरे

१ रसे च तेषां परिपाच्य

भी विरेचनद्रव्यरस की भावना देकर विरेचन के लिये यूष के स्वरूप में प्रयुक्त कर सकते हैं । वमन के लिये वमनद्रव्यों की भावना देकर यूष प्रयुक्त कर सकते हैं ॥१४॥

भित्त्वा द्विधेक्षुं परिलिप्य कल्कै-
स्त्रिभण्डिजातैः प्रतिबध्य रज्ज्वा ।
पक्वं च सम्यक् पुटपाकयुक्त्या
खादेत्तु तं पित्तगदी सुशीतम् ॥१५॥

गन्ने को बीच से दो भागों में चीरकर उसके बीच में निशोथ के कल्क का लेप करें और डोरी से बांधकर पुटपाक विधि से उसे ठीक पकाकर ठंडे होने पर पित्त का रोगी उसको सेवन करे ॥१५॥

वक्तव्य—पुटपाकविधि—पुटपाकस्य मात्रेयं लेपस्याङ्गारवर्णता । लेपं च द्व्यङ्गुलं स्थूलं कुर्यादङ्गुष्ठमात्रकम् ॥ काश्मरीवटजम्ब्वादिपत्रैर्वेष्टनमुत्तमम् ॥ ( शार्ङ्गधर ) ।

सिताजगन्धात्वक्क्षीरीविदारीत्रिवृतः समाः ।
लिह्यान्मधुघृताभ्यां तु तृड्दाहज्वरशान्तये ॥१६॥

शर्करा, वन अजवायन, वंशलोचन, भूमिकूष्माण्ड और निशोथ सब समभाग लेकर तृषा, दाह और ज्वर की शांति करने के लिये मधु और घृत के साथ सेवन करे ॥१६॥

शर्कराक्षौद्रसंयुक्तं त्रिवृच्चूर्णावचूर्णितम् ।
रेचनं सुकुमाराणां त्वक्पत्रमरिचांशकम् ॥१७॥

शर्करा और शहद के साथ निशोथ का चूर्ण मिलाकर उसमें चौथा भाग दालचीनी, तेजपत्र और मिरच का चूर्ण मिलावे; यह सुकुमार मनुष्यों के लिये विरेचन है ॥१७॥

पचेल्लेहं सिताक्षौद्रपलार्धकुडवान्वितम् ।
त्रिवृच्चूर्णयुतं शीतं पित्तघ्नं तद्विरेचनम् ॥१८॥

शर्करा एक पल ( चार तोला ) और मधु आधा कुडव ( १६ तोला ) लेकर उसमें निशोथ का चूर्ण ( सब का चौथाई ) डालकर अवलेह बनावे और ठंडा होने पर उसका सेवन करे। यह पित्त को नाश करने वाला विरेचन है ॥१८॥

वक्तव्य—प्रथम मिश्री में पानी डालकर उसकी चाशनी बनावे । फिर उसमें त्रिवृत् का चूर्ण छोड़ दें । तत्पश्चात् जब चाशनी ठंडी हो जाय, तब उसमें मधु डाले ।

त्रिवृच्छ्यामाक्षारशुण्ठीपिप्पलीर्मधुनाप्नुयात् ।
सर्वश्लेष्मविकाराणां श्रेष्ठमेतद् विरेचनम् ॥१९॥

निशोत्तर, वृद्धदारुक, यवक्षार, सोंठ और पिप्पली इनका चूर्ण शहद के साथ चाटे । यह लेह सर्व प्रकार के कफविकारों के लिये श्रेष्ठ विरेचन है ॥१९॥

बीजाढ्यपथ्याकाश्मर्यधात्रीदाडिमकोलजान् ।
तैलभृष्टान् रसानम्लफलैरावाप्य साधयेत् ॥२०॥
घनीभूतं त्रिसौगन्ध्यं त्रिवृत्क्षौद्रसमन्वितम् ।
लेह्यमेतत् कफप्रायैः सुकुमारैर्विरेचनम् ॥२१॥

पूर्ण पक्व ( बीजाढ्य ) हुए हरड़े, काश्मरी, आँवले, अनार और बेर इनके ( एक प्रस्थ ) रसों ( स्वरस या क्वाथ ) को एरण्ड के ( चार पल ) तैल में भर्जित करके उसमें ( बीजपूरादि ) अम्ल फलों का कल्क ( चार पल ) डाल दे ॥२०॥ जब गाढ़ा हो जाय तब उसमें त्रिसुगन्ध ( दालचीनी, तेजपत्र और इलायची का चूर्ण एक कर्ष ) और त्रिवृत् ( का चूर्ण चार पल ) छोड़ दे और ठंडा होने पर शहद ( दो पल ) मिला दे। यह अवलेह कफभूयिष्ठ रोगों से पीड़ित कोमल मनुष्यों को विरेचन के लिये चाटना चाहिये ॥२१॥

नीलीतुल्यं त्वगेलं च तैस्त्रिवृत्ससितोपला ।
चूर्णं संतर्पणं क्षौद्रफलाम्लं सन्निपातनुत् ॥२२॥

नीली के समान दालचीनी और इलायची को ले और सब के समान शर्करायुक्त निशोथ का चूर्ण मिलाकर मधु और ( बीजपूरादि ) अम्ल फल के रस के साथ सेवन करे । यह लेह तृप्तिकारक और सन्निपात को नाश करने वाला ( विरेचन ) है ॥२२॥

त्रिवृच्छ्यामासिताकृष्णात्रिफलामाक्षिकैः समैः ।
मोदकाः सन्निपातोर्ध्वरक्तपित्तज्वरापहाः ॥२३॥

निशोथ, विधारा, पिप्पली और त्रिफला ( इनका चूर्ण ) समान भाग में लेकर शर्करा और मधु से उसके मोदक बनावे । ये विरेचक मोदक सन्निपात, ऊर्ध्वगामी रक्तपित्त और ज्वर का नाश करते हैं ॥२३॥

वक्तव्य—डल्हणाचार्य के मतानुसार मधु और शर्करा सब ओषधियों से दुगुनी लेनी चाहिये ।

त्रिवृद्भागास्त्रयः प्रोक्तास्त्रिफला तत्समा तथा ।
क्षारकृष्णाविडङ्गानि संचूर्ण्य मधुसर्पिषा ॥२४॥
लिह्याद्गुडेन गुटिकाः कृत्वा वाऽप्यथ भक्षयेत् ।
कफवातकृतान् गुल्मान् प्लीहोदरहलीमकान् ॥२५॥
हन्त्यन्यानपि चाप्येतन्निरपायं विरेचनम् ।

त्रिवृत् तीन भाग, त्रिफला तीन भाग, यवक्षार एक भाग, पिप्पली एक भाग, विडंग एक भाग इनका चूर्ण करके मधु और घृत के साथ चाटे, या गुड़ से गुटिका बनाकर सेवन करे । यह चूर्ण या गोली कफजन्य तथा वातजन्य गुल्म, प्लीहोदर, हलीमक ( पाण्डु रोग का भेद ) तथा अन्य रोगों को भी नाश करती है । यह विरेचन किसी भी प्रकार से उपद्रव नहीं करता है ॥२४,२५॥

चूर्णं श्यामात्रिवृन्नीली कट्वी मुस्ता दुरालभा ॥२६॥
चव्येन्द्रबीजं त्रिफला सर्पिर्मांसरसाम्बुभिः ।
पीतं विरेचनं तद्धि रूक्षाणामपि शस्यते ॥२७॥

विधारा, निशोथ, नीलिनी, कटुरोहिणी, नागरमोथा, दुरालभा ( धमासा Alhagi Maurorum ), चव्य, इन्द्रयव और त्रिफला इनका चूर्ण घृत, मांसरस और जल के साथ सेवन करे । यह विरेचन रूक्षप्रकृति मनुष्यों के लिये भी प्रशस्त होता है ॥२६,२७॥

वक्तव्य—रूक्षप्रकृति मनुष्यों को घृत और मांसरस

१ इक्षुं द्विधा पाटयित्वाऽवलिप्य त्रिवृत्कल्कैः प्रतिबध्याथ [illegible] ।
पक्वं सम्यक् पुटपाकक्रमेण खादेच्छीतं पित्तरोगाभिभूतः ॥

के साथ और स्निग्धप्रकृति मनुष्यों को जल के साथ देना चाहिये।

वैरेचनिकानि क्वाथभागाः शीतास्त्रयो मताः ।
द्वौ फाणितस्य तच्चापि पुनरग्नावधिश्रयेत् ॥२८॥
तत् साधुसिद्धं विज्ञाय शीतं कृत्वा निधापयेत् ।
कलसे कृतसंस्कारे विभज्यर्तुं हिमाहिमौ ॥२९॥
मासादूर्ध्वं जातरसं मधुगन्धं वरासवम् ।
पिबेदसावेव विधिः क्षारमूत्रासवेष्वपि ॥३०॥

विरेचक का ठंडा हुआ क्वाथ तीन भाग और गुड़ की राब ( फाणित ) दो भाग मिलाकर अग्नि पर पकावे। जब ठीक सिद्ध ( अर्धावशिष्ट ) हुआ मालूम हो तब संस्कार किये हुए कलसे में डालकर सर्द या गरम ऋतु के अनुसार संधान करे। एक मास से ऊपर काल होने पर जब उसमें रस तथा मधु की सी गंध उत्पन्न हो जाय तब उसका सेवन करे। क्षार मूत्र तथा अन्य आसवों के संबंध में भी इसी प्रकार बनाने की विधि जाननी चाहिये ॥२८-३०॥

वक्तव्य—संस्कार—कलसी को धोकर सुखाकर मधु पिप्पली का लेपन करे और अन्त में अगुरु से धूपन करे। विभज्यर्तुं हिमाहिमौ—शीतकाल में कलसी धान्यराशि में एक महीना भर रखनी चाहिये और गरमी के काल में पंद्रह दिन रखनी चाहिये।

वैरेचनिकमूलानां क्वाथे माषान् सुभावितान् ।
सुधौतांस्तत्कषायेण शालीनां चापि तण्डुलान् ॥३१॥
अथ क्षुण्णैकतः पिण्डान् कृत्वा शुष्कान् सुचूर्णितान् ।
शालितण्डुलचूर्णं च तत्कषायोष्मसाधितम् ॥३२॥
तस्य पिष्टस्य भागांस्त्रीन् किण्वभागविमिश्रितान् ।
मण्डोदकार्थे क्वाथं च दद्यात्तत्सर्वमेकतः ॥३३॥
निदध्यात्कलसे तां तु सुरां जातरसां पिबेत् ।
एष एव सुराकल्पो वमनेष्वपि कीर्तितः ॥३४॥

विरेचनद्रव्यों की जड़ के काढ़े में भावना दिये हुए उड़दों को तथा उसी विरेचनक्वाथ से साफ धोये हुए चावलों को एक करके ( ओखली में ) कूट ले और उस पिण्ड को सुखाकर चूर्ण करे फिर ( दूसरे ) शालि के चावलों का चूर्ण लेकर उसी विरेचनीयक्वाथ की भाप से पकावे। फिर इस ( माषयुक्त शालितण्डुलचूर्ण तथा कषायस्वेदितशालिचूर्ण की ) पिट्ठी के तीन भाग लेकर उसमें सुराबीज एक भाग मिलावे और सुरा बनाने के लिये क्वाथ भी उसी के साथ मिलाकर कलश में रख दे। जब सुरा सिद्धरस हो जाय तब उसका पान करे। इसी प्रकार वमन के लिये योग्य सुरा भी वमनद्रव्यों के क्वाथ में साधन करके सिद्ध हो सकती है ॥३१-३४॥

मूलानि त्रिवृतादीनां प्रथमस्य गणस्य च ।
महतः पञ्चमूलस्य मूर्वाशार्ङ्गेष्ठयोरपि ॥३५॥
सुधा हैमवतीं चैव त्रिफलातिविषे वचाम् ।
संहृत्यैतानि भागौ द्वौ कारयेदेकमेतयोः ॥३६॥
कुर्यान्निःक्वाथमेकस्मिन्नेकस्मिंश्चूर्णमेव तु ।
क्षुण्णांस्तस्मिंस्तु निःक्वाथे भावयेद्बहुशो यवान् ॥
शुष्काणां मृदुभृष्टानां तेषां भागास्त्रयो मताः ।
चतुर्थं भागमावाप्य चूर्णानामनु(त)कीर्तितम् ।
प्रक्षिप्य कलसे सम्यक् समस्तं तदनन्तरम् ।
तेषामेव कषायेण शीतलेन सुयोजितम् ॥
पूर्ववत्सन्निदध्यात्तु क्षयं सौवीरकं हि तत् ।

( संशोधन संग्रहणीयोक्त ) त्रिवृतादि की जड़ प्रथम ( विदारिगन्धादिगण ) के औषधों की जड़ बृहत्पञ्चमूल, मू... शार्ङ्गेष्टा ( पूतिकरञ्ज ) इनकी जड़ ॥३५॥ सुधा ( सेहुंड... हैमवती ( श्वेत रेवन्द ) त्रिफला अतिविष और वच ... सब को लेकर इनके दो भाग करे। उनमें से एक भाग ... ॥३६॥ निःक्वाथ बनावे और एक भाग का चूर्ण कर ले। ... निःक्वाथ में कूटे हुए जौओं को कई बार भावना दे ॥३... फिर उनको सुखाकर थोड़ा भून ले और उनके तीन भ... के साथ ( पूर्वोक्त ) चूर्ण का एक भाग मिलावे ॥३८॥ फि... उस चूर्ण को ( पूर्वोक्त पद्धति के अनुसार संस्कृत ) घ... घड़े में डालकर उसमें ( त्रिवृतादि के ) क्वाथ को ठंडा कर छोड़ दे ॥३९॥ और पूर्वोक्त रीति से संधान करे। इसक... सौवीरक कहते हैं।

वक्तव्य—भावन विधि—द्रव्यों की भावना सामान्यतः निम्न प्रकार से दी जाती है—दिवा दिवातपे शुष्कं रात्रौ रा... निवासयेत्। शुष्कचूर्णीकृतं द्रव्यं सप्ताहं भावनविधिः। द्रवेण यावता द्रव्यमेकीभूयार्द्रतां व्रजेत्। द्रवप्रमाणं निर्दिष्टं भिषग्भिर्भावनाविधौ। भाव्यद्रव्यसमं क्वाथ्यं क्वाथ्यादष्टगुणं जलम्। अष्टांशशेषितं क्वाथं भाव्यानां तेन भावना।

पूर्वोक्तं वर्गमाहृत्य द्विधा कृत्वैकमेतयोः ॥४०॥
भागं संक्षुद्य सतुषं यवं स्थाल्यामधिश्रयेत् ।
अजशृङ्ग्याः कषायेण तमभ्यासिच्य साधयेत् ॥४१॥
सुसिद्धांश्चावसार्यैतानौषधिभ्यो विवेचयेत् ।
निर्मृद्य सतुषान् सम्यक् ततस्तान् पूर्ववन्मितान् ॥४२॥
पूर्वोक्तौषधभागस्य चूर्णं कृत्वा तु पूर्ववत् ।
तेनैव सह यूषेण कलसे पूर्ववत् क्षिपेत् ॥४३॥
ज्ञात्वा जातरसं चापि तत्तुषोदकमादिशेत् ।
तुषाम्बुसौवीरकयोर्विधिरेष प्रकीर्तितः ॥४४॥
षड्रात्रात् सप्तरात्राद्वा तौ च पेयौ प्रकीर्तितौ ।

पूर्वोक्त ( सौवीरक साधन में कहे हुए त्रिवृतादि विदारिगन्धादिगण महत्पञ्चमूल मूर्वा और शार्ङ्गेष्टा ) वर्ग लेकर उसके दो भाग करे। उनमें से एक भाग को कूटकर तुष युक्त जौओं के साथ मिलाकर एक स्थालि में रक्खे और मेढ़ासिंगी का क्वाथ उसमें डालकर साधन करे ( पकावे ) ॥४०-४१॥ जब यव सिद्ध हो जावें ( पक जावें ) तब उनको औषधियों से छांट ले। पश्चात् उबले हुए उन सतुष यवों को अच्छी तरह से कूटकर उनमें ( उनके तीन भाग में ) पूर्वोक्त औषधियों का

१ जातरसमासवं मधुगन्धिकम्। २ त्रिवृता०

१ प्रक्षेप्य २ यवान् ३ तानभ्यासिच्य ३ न्यसेत्

है ॥५८॥ श्लेष्म और पित्तजन्य रोगों से पीडित मनुष्यों को इसे खाकर ऊपर दूध पीना चाहिये । ( अपूप लड्डू आदि ) भक्ष्य पदार्थों की तरह होने से अमीर रोगियों में भी इसका प्रयोग हो सकता है ॥५९॥

तिल्वकस्य त्वचं शुष्कामन्तर्वल्कविवर्जिताम् ।
चूर्णयित्वा तु द्वौ भागौ तत्कषायेण गालयेत् ॥६०॥
तृतीयं भावितं तेन भागं शुष्कं तु भावितम् ।
दशमूलीकषायेण त्रिवृद्वत् सम्प्रयोजयेत् ॥६१॥

लोध ( मूल ) की अन्तर्वल्क छोड़कर सूखी छाल को चूर्ण करके इस चूर्ण के दो तिहाई भाग को उसी के क्वाथ में भिगोकर वह क्वाथ छान ले ॥६०॥ और इस क्वाथ में शेष चूर्ण को भावना देकर सुखा ले । फिर उस दशमूलक्वाथ में भावना दे और निशोथ की भांति प्रयोग करे ॥६१॥

विधानं त्वग्भ्यु निर्दिष्टं फलानामथ वक्ष्यते ।

( विरेचनीय ) त्वचाओं की विधि ( अब तक ) वर्णन की गई है । अब आगे ( विरेचनीय ) फलों की विधि वर्णन की जायगी

हरीतक्याः फलं त्वस्थिविमुक्तं दोषवर्जितम् ॥६२॥
योज्यं त्रिवृद्विधानेन सर्वव्याधिनिबर्हणम् ।
रसायनं परं मेध्यं दुष्टातर्पणशोधनम् ॥६३॥

गुठली निकाले हुए दोषरहित हरड के फल निशोथ की विधि के अनुसार उपयोग करने से सब रोगों का नाश होता है हरीतकी का प्रयोग परम रसायन बुद्धि के लिये हितकर और दुष्ट तथा अन्तर्पण को शोधन करने वाला है ॥६२-६३॥

वक्तव्य—दोषवर्जित—आपूर्णरसवीर्याणि काले काले यथाविधि आदित्यपवनच्छायासलिलप्रीणितानि च यान्यजग्धान्यपूतीनि निर्व्रणान्यगदानि च ( चरक ) । रसायन—लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम् ( चरक ) ।

हरीतकी विडङ्गानि सैन्धवं नागरं त्रिवृत् ।
मरिचानि च तत्सर्वं गोमूत्रेण विरेचनम् ॥६४॥

हरड़ विडंग सैन्धव सोंठ निशोथ और मिरच इन सबों का सेवन गोमूत्र के साथ करने से विरेचन होता है ॥६४॥

हरीतकी भद्रदारु कुष्ठं पूगफलं तथा ।
सैन्धवं शृङ्गवेरं च गोमूत्रेण विरेचनम् ॥६५॥

हरड़ देवदार कुठ सुपारी सैन्धव और सोंठ इनको गोमूत्र के साथ सेवन करने से विरेचन होता है ॥६५॥

नीलिनीफलचूर्णं च नागरामययोस्तथा ।
लिह्याद् गुडेन सलिलं पश्चादुष्णं पिबेन्नरः ॥६६॥

नीलिनीफल सोंठ और हरड़ इनका चूर्ण गुड़ के साथ सेवन करे और पीछे गरम पानी पीवे ॥६६॥

पिप्पल्यादिकषायेण पिबेत्पिष्टां हरीतकीम् ।
सैन्धवोपहितां सद्य एष योगो विरेचयेत् ॥६७॥

सैंधानमक मिलाकर हरड़े का चूर्ण पिप्पल्यादिगण के क्वाथ के साथ सेवन करे । यह योग तत्काल विरेचन करता है ॥६७॥

१ सद्य०

हरीतकी भक्ष्यमाणा नागरेण गुडेन वा ।
सैन्धवोपहिता वाऽपि सातत्येनाग्निदीपनी ॥६
वातानुलोमनी वृष्या चेन्द्रियाणां प्रसादनी ।
सन्तर्पणकृतान् रोगान् प्रायो हन्ति हरीतकी ॥६

सोंठ गुड़ या सैंधा नमक के साथ निरन्तर सेवन करने हरीतकी अग्नि का दीपन करती है ॥६८॥ हरीतकी प्राय वातानुलोमक शरीरपुष्टिकर इन्द्रियों में प्रसाद उत्पन्न कर वाली और ( दिवास्वप्न स्निग्ध भोजन आदि ) सतर्पण आहार विहार से उत्पन्न होने वाले रोगों का नाश करने वाल होती है ॥६९॥

वक्तव्य—वृष्य—शरीरपुष्टि करने वाली—यत्किंचिन्मधु स्निग्धं जीवनं बृंहणं गुरु । हर्षणं मनसश्चैव सर्वं वृष्यमुच्यते ( चरक ) । वृष्य का सामान्य अर्थ वीर्यवृद्धिकर होता है पर यह अर्थ हरीतकी के संबंध में प्रशस्त नहीं है क्योंकि हरीतकी वीर्यक्षयी लोगों के लिये अहितकर है—अजीर्णिनो रूक्षभुजः स्त्रीमद्यविषकर्शिताः सेवेरन्नाभयामेते ( चरक ) । चरक में भी हरीतकी को पौष्टिकी कहा है । सतर्पणकृत रोग—प्रमेहकण्डूपिडकाकोठपाण्ड्वामयज्वराः कुष्ठान्यामप्रदोषाश्च मूत्रकृच्छ्रमरोचकः । तन्द्रा क्लैब्यमतिस्थौल्यमालस्यं गुरुगात्रता । इन्द्रियस्रोतसां लेपो बुद्धेर्मोहः प्रमीलकः । ( चरक ) ।

शीतमामलकं रूक्षं पित्तमेदःकफापहम् ।
विभीतकमनुष्णं तु कफपित्तनिबर्हणम् ॥७०॥
त्रीण्यप्यम्लकषायाणि सतिक्तमधुराणि च ।

आंवला ठंडा रूक्ष और पित्त मेद तथा कफ का नाशक है । बहेड़ा अनुष्ण ( न गरम न ठंडा ) और कफ तथा पित्त का नाशक है ॥७०॥ ये तीनों ही ( त्रिफला ) अम्ल कषाय तिक्त और मधुररसयुक्त होते हैं ।

त्रिफला सर्वरोगघ्नी त्रिभागघृतमूर्च्छिता ॥७१॥
वयसः स्थापनं चापि कुर्यात् सततसेविता ।

( त्रिफला के गुण— ) त्रिफला ( हरड़ बहेड़ा और आमलक ) तिगुने घृत के साथ मिलाकर निरन्तर सेवन करने से सब रोगों का नाश करती है और वय को स्थापन करती है ।

हरीतकीविधानेन फलान्येव प्रयोजयेत् ॥७२॥
विरेचनानि सर्वाणि—

सब विरेचनीय फलों का उपयोग इस प्रकार हरीतकी विधि के अनुसार करे ।

—विशेषाच्चतुरङ्गुलात् ।
फलं काले समुद्धृत्य सिकतायां निधापयेत् ॥७३॥
सप्ताहमातपे शुष्कं ततो मज्जानमुद्धरेत् ।
तं च ग्राह्यं जले पक्त्वा तिलपद्धा प्रपीड्य च ॥७४॥
तस्योपयोगो बालानां यावद्वर्षाणि द्वादश ।
लिह्यादेरण्डतैलेन कुष्ठत्रिकटुकान्वितम् ॥७५॥
सुखोदकं चानुपिबेदेष योगो विरेचयेत् ।

विशेष करके चतुरंगुल ( अमलतास ) वृक्ष से परिपक्व वर्षा में फलों को लेकर सात दिन तक बालुका में रक्खे ।

में सुखाकर उनकी गिरी निकाल ले । फिर पानी
कर या तिलों की तरह कोल्हू में पेरकर उस गिरी से
ाले ॥७३,७४॥ इस तेल का उपयोग बारह वर्ष तक
ों के लिये होता है । इसको एरण्डतैल तथा कुछ
कटु मिलाकर चाटे ॥७५॥ ऊपर से सोहाता जल पीवे ।
। विरेचन करता है ।

डतैलं त्रिफलाक्वाथेन त्रिगुणेन तु ॥७६॥
पीतं तथा क्षीररसाभ्यां तु विरेचयेत् ।
वृद्धक्षतक्षीणसुकुमारेषु योजितम् ॥७७॥

ण्ड का तैल तिगुने त्रिफला के क्वाथ के साथ या दूध
य या मांसरस के साथ पीवे । इससे भी विरेचन
। बालक, वृद्ध, क्षतक्षीण तथा सुकुमार प्रकृति वाले
ों के लिये यह योग प्रशस्त होता है ॥७६,७७॥

ानां विधिरुद्दिष्टः क्षीराणां शृणु सुश्रुत ! ।

सुश्रुत ! ( विरेचनीय ) फलों का उपयोग कैसे करना
ये, इसकी विधि वर्णन की गई । अब दुग्धों की विधि
करो ।

रेचनानां तीक्ष्णानां पयः सौधं परं मतम् ॥७८॥
प्रयुक्तं तद्धन्ति विषवत् कर्मविभ्रमात् ।
ानता प्रयुक्तं तु महान्तमपि संचयम् ॥७९॥
नत्त्याश्वेव दोषाणां रोगान् हन्ति च दुस्तरान् ।

तीक्ष्ण विरेचक द्रव्यों में स्नुहीक्षीर सर्वश्रेष्ठ है ॥७८॥
के कर्म का ज्ञान न होने के कारण अज्ञ के हाथ का
ोग किया हुआ उसका क्षीर विष के समान नाश करता
परन्तु ज्ञानी वैद्य के द्वारा उपयोग करने से वह क्षीर
ों के भारी संचय को भी तुरन्त भेदन कर देता है तथा
र रोगों को भी दूर करता है ।

वक्तव्य—सुधावृक्ष दो प्रकार का होता है, एक बहु-
टक और दूसरा तीक्ष्णाल्पकण्टक । बहुकण्टक को स्नुक्,
ा या स्नुही ( Euphorbia Ligularia ) कहते हैं।
क्ष्णाल्पकण्टक को सेहुण्ड ( Euphorbia Antiquorum )
हते हैं। इनमें से स्नुही या बहुकण्टक अधिक तीक्ष्ण होता
—द्विविधः स मतो यश्च बहुभिश्चैव कण्टकैः । सुतीक्ष्णैः कण्टकैरल्पैः
वरो बहुकण्टकः ॥ ( चरकसंहिता ) । ऐसे द्विवर्ष या त्रिवर्ष
ायु के वृक्ष का क्षीर शिशिरऋतु के अन्त में ग्रहण करना
ाहिये—तं विपाट्याहरेत् क्षीरं शस्त्रेण मतिमान् भिषक् । द्विवर्षं वा
त्रिवर्षं वा शिशिरान्ते विशेषतः ॥ ( चरक ) ।

ल्याः पञ्चमूल्यास्तु बृहत्योश्चैकशः पृथक् ॥८०॥
कषायैः समभागं तु तदङ्गारैर्विशोषितम्[1] ।
अम्लादिभिः पूर्ववत्तु प्रयोज्यं कोलसंमितम् ॥८१॥

महत्पंचमूल, स्थूलबृहती और सूक्ष्मबृहती इन ( सात )
वस्तुओं का पृथक् पृथक् कषाय बनाकर एक साथ मिला दे
और उसमें एक के तुल्य ( एक सप्तमांश ) थोहर का दूध
डालकर उसे अंगारों पर सुखा ले और एक कर्ष की मात्रा में
अम्ल पदार्थों ( सौवीरक, तुषोदक, सुरा, मातुलुंगरस, आम-
लकरस इत्यादि के ) साथ पूर्ववत् ( निशोथ की विधि के
अनुसार ) प्रयुक्त करे ॥८०,८१॥

महावृक्षपयपीते यवागूस्तण्डुलैः कृता ।
पीता विरेचयत्याशु गुडेनोत्कारिका कृता ॥८२॥
लेहो वा साधितः सम्यक् सुहीक्षीरसिताघृतैः ।
भावितास्तु स्नुहीक्षीरे पिप्पल्यो लवणान्विताः ॥८३॥
चूर्णं काम्पिल्लकं वाऽपि तत्पीतं गुटिकीकृतम्[1] ।

थोहर के दूध में भावना दिये हुए चावलों से बनाई हुई
यवागू; अथवा ( भावना दिये हुए गेहूँ के ) गुड़ में बनाई
हुई उत्कारिका ( लप्सी ); अथवा थोहर का दूध, शर्करा और
घृत इनसे योग्य विधि द्वारा सिद्ध किया हुआ लेह; अथवा
थोहर के दूध में भावना दी हुई लवण युक्त पिप्पली; अथवा
थोहर के दूध में भिगोकर बनाई हुई कमीले की गोली सेवन
करने पर तत्काल विरेचन होता है ॥८२,८३॥

सप्तला शङ्खिनी दन्ती त्रिवृदारग्वधं गवाम् ॥८४॥
मूत्रेणाप्लाव्य सप्ताहं स्नुहीक्षीरे ततः परम् ।
कीर्णं तेनैव चूर्णेन माल्यं वस्त्रमेव च ।
आघ्रायावृत्य वा सम्यङ्मृदुकोष्ठो विरिच्यते ॥८५॥

शिकेकाई, शंखिनी, दन्ती, निशोथ, अमलतास इनको
( पहले ) सात दिन तक गोमूत्र में भावना दे; फिर ( सात
दिन ) थोहर के दूध में भावना दे । पश्चात् ( चूर्ण करके )
उस चूर्ण को फूल पर डालकर सूंघने से या उसी चूर्ण से
वस्त्र को भावना देकर परिधान करने से ( आवृत्य ) मृदुकोष्ठ
मनुष्यों को विरेचन हो जाता है ॥८४,८५॥

क्षीरत्वक्फलमूलानां विधानैः परिकीर्तितैः ।
अवेक्ष्य सम्यग्रोगादीन् यथावदुपयोजयेत् ॥८६॥

रोगादि ( बातों के बलाबल ) को देखकर ( विरेचनीय )
क्षीर, त्वचा, फल और मूल इनके वर्णन किये हुए विधानों को
जहाँ जिसका प्रयोग उचित हो, वहाँ उपयोग करे ॥८६॥

त्रिवृच्छाणमितास्तिस्रस्तिस्रश्च त्रिफलात्वचः ।
विडङ्गपिप्पलीक्षारशाणास्तिस्रश्च चूर्णिताः ॥८७॥
लिह्यात् सर्पिर्मधुभ्यां च मोदकं वा गुडेन वा ।
भक्षयेन्निष्परीहारमेतच्छ्रेष्ठं विरेचनम् ॥८८॥
गुल्मान् प्लीहोदरं कासं हलीमकमरोचकम् ।
कफवातकृतांश्चान्यान् व्याधीनेतद्व्यपोहति ॥८९॥

निशोथ तीन शाण ( ¾ तोला ), त्रिफला की छाल तीन
शाण, विडंग, पिप्पली और यवक्षार तीनों ( मिलकर ) तीन
शाण लेकर उनका चूर्ण करे ॥८७॥ और घृत तथा मधु के
साथ चाटे या गुड़ से मोदक बनाकर सेवन करे । यह योग
निर्यंत्रण और श्रेष्ठ विरेचन है ॥८८॥ जो गुल्म, प्लीहोदर, कास,
हलीमक, अरुचि तथा कफवातजन्य अन्य रोगों को नाश
करता है ॥८९॥

घृतेषु तैलेषु पयःसु चापि
मद्येषु मूत्रेषु तथा रसेषु ।

१ तदङ्गारेषु शोषितम्.

१ स्नुहीक्षीरपयोघृतैः.

र में सुखाकर उनकी गिरी निकाल ले । फिर पानी लकर या तिलों की तरह कोल्हू में पेरकर उस गिरी से काले ॥७३,७४॥ इस तेल का उपयोग बारह वर्ष तक कों के लिये होता है । इसको एरण्डतैल तथा कुष्ठ त्रिकटु मिलाकर चाटे ॥७५॥ ऊपर से सोहाता जल पीवे। ग विरेचन करता है।

ण्डतैलं त्रिफलाक्वाथेन त्रिगुणेन तु ॥७६॥
पीतं तथा क्षीररसाभ्यां तु विरेचयेत्।
लवृद्धक्षतक्षीणसुकुमारेषु योजितम् ॥७७॥

रण्ड का तैल तिगुने त्रिफला के क्वाथ के साथ या दूध थ या मांसरस के साथ पीवे । इससे भी विरेचन है। बालक, वृद्ध, क्षतक्षीण तथा सुकुमार प्रकृति वाले यों के लिये यह योग प्रशस्त होता है ॥७६,७७॥

लानां विधिरुद्दिष्टः क्षीराणां शृणु सुश्रुत!।

हे सुश्रुत! (विरेचनीय) फलों का उपयोग कैसे करना हिये, इसकी विधि वर्णन की गई । अब दुग्धों की विधि न करो।

रेचनानां तीक्ष्णानां पयः सौधं परं मतम् ॥७८॥
ज्ञप्रयुक्तं तद्धन्ति विषवत् कर्मविभ्रमात्।
जानता प्रयुक्तं तु महान्तमपि संचयम् ॥७९॥
भिनत्त्याश्वेव दोषाणां रोगान् हन्ति च दुस्तरान्।

तीक्ष्ण विरेचक द्रव्यों में स्नुहीक्षीर सर्वश्रेष्ठ है ॥७८॥ के कर्म का ज्ञान न होने के कारण अज्ञ के हाथ का योग किया हुआ उसका क्षीर विष के समान नाश करता । परन्तु ज्ञानी वैद्य के द्वारा उपयोग करने से वह क्षीर षों के भारी संचय को भी तुरन्त भेदन कर देता है तथा रुण रोगों को भी दूर करता है।

वक्तव्य—सुधावृक्ष दो प्रकार का होता है, एक बहुण्टक और दूसरा तीक्ष्णाल्पकण्टक । बहुकण्टक को स्नुक्, धा या स्नुही ( Euphorbia Ligularia ) कहते हैं। तीक्ष्णाल्पकण्टक को सेहुण्ड ( Euphorbia Antiquorum ) कहते हैं। इनमें से स्नुही या बहुकण्टक अधिक तीक्ष्ण होता —द्विविधः स मतो यैश्च बहुभिश्चैव कण्टकैः । सुतीक्ष्णैः कण्टकैरल्पैः वरो बहुकण्टकः ॥ ( चरकसंहिता ) । ऐसे द्विवर्ष या त्रिवर्ष आयु के वृक्ष का क्षीर शिशिरऋतु के अन्त में ग्रहण करना चाहिये—त विपाट्याहरेत् क्षीरं शस्त्रेण मतिमान् भिषक् । द्विवर्षं वा त्रिवर्षं वा शिशिरान्ते विशेषतः ॥ ( चरक )।

...स्याः पञ्चमूल्यास्तु बृहत्योश्चैकशः पृथक् ॥८०॥
कषायैः समभागं तु तदङ्गारैर्विशोषितम्[1]।
अम्लादिभिः पूर्ववत्तु प्रयोज्यं कोलसंमितम् ॥८१॥

महत्पंचमूल, स्थूलबृहती और सूक्ष्मबृहती इन ( सात ) वस्तुओं का पृथक् पृथक् कषाय बनाकर एक साथ मिला दे और उसमें एक के तुल्य ( एक सप्तमांश ) थोहर का दूध डालकर उसे अंगारों पर सुखा ले और एक कर्ष की मात्रा में अम्ल पदार्थों ( सौवीरक, तुषोदक, सुरा, मातुलुंगरस, आमलकरस इत्यादि के ) साथ पूर्ववत् ( निशोथ की विधि के अनुसार ) प्रयुक्त करे ॥८०,८१॥

महावृक्षपयपीतै र्यवागूस्तण्डुलैः कृता।
पीता विरेचयत्याशु गुडेनोत्कारिका कृता ॥८२॥
लेह्यो वा साधितः सम्यक् स्नुहीक्षीरसिताघृतैः।
भाविताश्च स्नुहीक्षीरे पिप्पल्यो लवणान्विताः ॥८३॥
चूर्णं काम्पिल्लकं वाऽपि तत्पीतं गुटिकीकृतम्।

थोहर के दूध में भावना दिये हुए चावलों से बनाई हुई यवागू; अथवा ( भावना दिये हुए गेहूँ के ) गुड़ में बनाई हुई उत्कारिका ( लप्सी ); अथवा थोहर का दूध, शर्करा और घृत इनसे योग्य विधि द्वारा सिद्ध किया हुआ लेह; अथवा थोहर के दूध में भावना दी हुई लवण युक्त पिप्पली; अथवा थोहर के दूध में भिगोकर बनाई हुई कमीले की गोली सेवन करने पर तत्काल विरेचन होता है ॥८२,८३॥

सप्तला शङ्खिनी दन्ती त्रिवृदारग्वधं गवाम् ॥८४॥
मूत्रेणाप्लाव्य सप्ताहं स्नुहीक्षीरे ततः परम्।
कीर्णं तेनैव चूर्णेन माल्यं वसनमेव च।
आघ्रायावृत्य वा सम्यङ्मृदुकोष्ठो विरिच्यते ॥८५॥

शिकेकाई, शंखिनी, दन्ती, निशोथ, अमलतास इनको ( पहले ) सात दिन तक गोमूत्र में भावना दें; फिर ( सात दिन ) थोहर के दूध में भावना दे । पश्चात् ( चूर्ण करके ) उस चूर्ण को फूल पर डालकर सूंघने से या उसी चूर्ण से वस्त्र को भावना देकर परिधान करने से ( आवृत्य ) मृदुकोष्ठ मनुष्यों को विरेचन हो जाता है ॥८४,८५॥

क्षीरत्वक्फलमूलानां विधानैः परिकीर्तितैः।
अवेक्ष्य सम्यग्रोगादीन् यथावदुपयोजयेत् ॥८६॥

रोगादि ( बातों के बलाबल ) को देखकर ( विरेचनीय ) क्षीर, त्वचा, फल और मूल इनके वर्णन किये हुए विधानों को जहाँ जिसका प्रयोग उचित हो, वहाँ उपयोग करे ॥८६॥

त्रिवृच्छाणमितास्तिस्रस्तिस्रश्च त्रिफलात्वचः।
विडङ्गपिप्पलीक्षारशाणास्तिस्रश्च चूर्णिताः ॥८७॥
लिह्यात् सर्पिर्मधुभ्यां च मोदकं वा गुडेन वा।
भक्षयेन्निष्परीहारमेतच्छ्रेष्ठं विरेचनम् ॥८८॥
गुल्मान् प्लीहोदरं कासं हलीमकमरोचकम्।
कफवातकृतांश्चान्यान् व्याधीनेतद्व्यपोहति ॥८९॥

निशोथ तीन शाण ( ¾ तोला ), त्रिफला की छाल तीन शाण, विडंग, पिप्पली और यवक्षार तीनों ( मिलकर ) तीन शाण लेकर उनका चूर्ण करे ॥८७॥ और घृत तथा मधु के साथ चाटे या गुड़ से मोदक बनाकर सेवन करे । यह योग निर्यन्त्रण और श्रेष्ठ विरेचन है ॥८८॥ जो गुल्म, प्लीहोदर, कास, हलीमक, अरुचि तथा कफवातजन्य अन्य रोगों को नाश करता है ॥८९॥

घृतेषु तैलेषु पयःसु चापि
मद्येषु मूत्रेषु तथा रसेषु।

[1] तदङ्गारेषु शोषितम्.

मद्यपानलेह्येषु च तेषु तेषु
विरेचनान्यप्रमतिर्विदध्यात् ॥९०॥

घृत, तैल, दूध, मद्य, मूत्र, स्वरस, ( मोदक आदि ) भक्ष्य पदार्थ, ( भात आदि ) अन्न पदार्थ और अवलेह इनमें से जो उचित हो उसी में ( मिलाकर ) बुद्धिमान् वैद्य विरेचन द्रव्यों का उपयोग करें ॥९०॥

क्षीरं रसः कल्कमथो कषायः
शृतश्च शीतश्च तथैव फाण्टम् ।
कल्पाः षडेते खलु भेषजानां
यथोत्तरं ते लघवः प्रदिष्टाः ॥९१॥

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम चतुश्चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४४॥

( वृक्षादि का ) दूध, स्वरस, कल्क, शृत कषाय, शीत कषाय तथा फाण्ट ये औषधियों के छ कल्प होते हैं और ये उत्तरोत्तर हलके हैं ॥९१॥

वक्तव्य—स्वरस—आहतात्तत्क्षणाकृष्टाद् द्रव्यात्क्षुण्णात्समुद्धरेत्। वस्त्रनिष्पीडितो यः स रसः स्वरस उच्यते॥ ( शार्ङ्गधर )। कल्क—यः पिण्डश्चार्द्रपिष्टानां स कल्कः परिकीर्तितः॥ शृत कषाय—क्वाथ—पानीयं षोडशगुणं क्षुण्णे द्रव्यपले क्षिपेत्। मृत्पात्रे क्वाथयेद् ग्राह्यमष्टमांशावशेषितम्॥ क्वाथ को अँग्रेजी में डीकोक्शन ( Decoction ) कहते हैं। शीत कषाय—क्षुण्णं द्रव्यपलं सम्यक् षड्भिर्नीरपलैः प्लुतम्। निशोषितं हिमं स स्यात्तथा शीतकषायकः॥ फाण्ट—क्षुण्णे द्रव्यपले सम्यग्जलमुष्णं विनिक्षिपेत्। मृत्पात्रे कुडवोन्मानं ततस्तु स्रावयेत्पटात्॥ अँग्रेजी में शीत तथा फाण्ट दोनों को भी इन्फ्यूजन ( Infusion ) कहते हैं। फाण्ट के स्थान में कहीं चूर्ण ऐसा भी पाठ है परन्तु चूर्ण का समावेश कल्क में ही हो जाता है—चूर्णं कल्क एवान्तर्भावनीयम्। द्विविधो हि कल्कः स द्रवोऽद्रवश्चेति कृत्वा। ( चक्रपाणिदत्त, चरकटीका )। लघव—क्षीर से स्वरस हलका, स्वरस से कल्क हलका, कल्क से क्वाथ हलका इत्यादि और फाण्ट सबसे हलका—तेषां यथापूर्वं बलाधिक्यम्, अतः कषायकल्पना व्याध्यातुरबलापेक्षिणी। नत्वेवं खलु सर्वाणि सर्वत्रोपयोगीनि भवन्ति। ( चरक )। शरीर पर अपना कार्य करने की दृष्टि से हलका।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दशरणेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां विरेचनद्रव्यविकल्पविज्ञानीयो नाम चतुश्चत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥४४॥

# पञ्चचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ।

अथातो द्रवद्रव्यविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से द्रवद्रव्यविधि नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—द्रवद्रव्यविधि—पतले पदार्थों के प्रकार ( विधि ) जिसमें वर्णन किये हैं, ऐसा अध्याय।

१ चूर्णम्

धारणमाश्वासजननं
निद्रादाहश्रमशमनमेकान्ततः पथ्यतमं च ॥२॥

आन्तरिक्ष जल अव्यक्तरस, अमृत के समान जी[वन के] लिये हितकर, तृप्तिकर, शरीर धारण करने वाला, सुख करने वाला, श्रम, क्लम, प्यास, मद, मूर्च्छा, तन्द्रा, तथा दाह को शांत करने वाला और निरपवाद पथ्य है।

वक्तव्य—आन्तरिक्ष—भूलोक और सूर्यलोक के बीच आकाश प्रदेश में स्थित। भूपृष्ठ पर जो जल हो उसकी भाप सूर्य की उष्णता से बनकर आकाश प्रदे[श में] स्थित होती है, वही आन्तरिक्ष जल है। अनिर्देश्यरस—अ[व्यक्त] रस यानि जिसका स्वाद लेने से किसी एक प्रकार के रस [क]ी प्रकटरूप से बोध नहीं होता। अमृत—अमृतमि[व] जीवन—जीने के लिये आवश्यक और हितकर। क्लम—[अना]यास श्रमो देहे प्रवृद्धः श्वासवर्जितः। क्लमः स इति विज्ञेय इ[न्द्रियार्थ]प्रबाधकः॥ (सुश्रुत)। तन्द्रा—इन्द्रियार्थेष्वसम्प्राप्तिर्गौरवं जृम्भणं क्लमः। निद्रार्तस्येव यस्येहा तस्य तन्द्रां विनिर्दिशेत्॥ तन्द्रा को अंग्रे[जी में] 'टायफाइड स्टेट' ( Typhoid State ) कह सकते हैं। [एक]न्ततः पथ्यतमं च—प्रकृति में जो जल मिलता है, उसमें वर्[षा] के समान विशुद्ध और पथ्यकर दूसरा जल नहीं है। इस[े] चरकसंहिता में 'आन्तरिक्षमुदकानाम्' ऐसा इसका [श्रेष्ठ] वर्णन किया है। नवीन दृष्टि से आन्तरिक्ष जल की दो वि[शेष]ताएँ होती हैं—(१) इसमें चूना और म्याग्नेशि[यम] ( Magnesium ) के लवण नहीं होते जिससे यह अत्यंत ( Soft ) या हलका होता है। (२) इसमें रोगोत्प[ादक] जीवाणु, विशेष करके आन्त्रिकज्वर, विसूचिका के जी[वाणु] नहीं होते हैं। इन दो कारणों से आन्तरिक्ष जल स्व[ास्थ्य] के लिये सदैव हितकर होता है।

तदेवावनिपतितमन्यतमं रसमुपलभते स्थान[विशे]षात् नदीनदसरस्तडागवापीकूपचुण्टीप्रस्रवणोद्भि[द]विकिरकेदारपल्वलादिषु स्थानेष्ववस्थितमिति ॥[३॥]

पृथिवी पर गिरा हुआ वही आन्तरिक्ष जल ( गंगा[दि] नदी, ( सिन्धु शोणादि ) नद, ( मानसादि स्वाभावि[क] सरोवर, ( कृत्रिम ) तालाब, बावड़ी, कूप, चौंड्य ( अ[बद्ध] कूप ), प्रस्रवण ( पहाड से नीचे गिरने वाला झरन[ा] ), उद्भिद ( पृथिवी से जहाँ पानी निकलता हो यथा कुण्[ड] ), विकिर ( जहाँ वालु खोदने से पानी निकलता है ), के[दार] तथा पल्वल ( आनूपदेशजतृणादिच्छन्न सर ) इत्यादि स्थ[ानों] में स्थित हुआ स्थानगुण के अनुसार किसी न किसी र[स को] प्राप्त होता है ॥३॥

वक्तव्य—आन्तरिक्ष जल के गुणधर्म तमाम दुनिया[ में] एक से ही हुआ करते हैं, परन्तु भूमिगत जल के गुणधर्म प्र[त्येक] स्थान में भिन्न भिन्न हुआ करते हैं। वस्तुत आन्तरिक्ष [जल] और भूमिगत जल दोनों एक ही हैं। आधुनिक भौतिकवि[ज्ञान] से दोनों भी प्रकार का पानी एक रासायनिक यौगिक है जि[समें] दो भाग हायड्रोजन वायु और एक भाग आक्सीजन वा[यु] ( $H_2O$ ) होती है। परन्तु भूमिगत पानी में भूमि की ज[...]

नारीषु सामर्थ्यं वाजीवल्लभते नरः । व्रजेच्चाभ्यधिकं येन वाजीकरणमेव तत् ॥ ( चरक ) । संधान—भग्नसंयोजक । जीवन—जीवन के लिये अत्यन्त आवश्यक, इस सूत्र में दूध के जो गुणधर्म वर्णन किये हैं उनको देखते हुए यह प्रतीत होता है कि संसार में दूध के मुकाबले में दूसरा कोई पदार्थ नहीं हो सकता । परन्तु यह अतिशयोक्ति नहीं है । आधुनिक वैज्ञानिक कसौटी का प्रयोग होने पर भी खाद्य द्रव्यों में दूध की सर्वश्रेष्ठता सिद्ध हुई है । जन्म से लेकर मृत्यु के समय तक ऐसी कोई भी अवस्था नहीं है कि जिसमें दूध का प्रतिषेध होता है । बाल्यावस्था के प्रथम दो तीन बरस तक दूध ही जीवन का आधार है । जिनको माता या गौ का दूध पर्याप्त मात्रा में नहीं मिलता, उनका स्वास्थ्य सदा के लिये बिगड़ जाता है । बाल्यसम वृद्धावस्था में, थके मांदे अवस्था में तथा अनेक प्रकार के रोगों में दूध ही पथ्यकर होता है । इसका एकमात्र कारण यह है कि शरीर संवर्धन के लिये खाद्यद्रव्यों के जिन जिन उपादानों की आवश्यकता होती है वे सब उपादान दूध में विद्यमान होते हैं, जिससे आवश्यकता के अनुसार न्यूनाधिक मात्रा में केवल दूध का ही सेवन करने से मनुष्य स्वस्थ तथा व्याधित

दूध के संगठन का कोष्ठक

| दूध | कुल ठोस | प्रोटीन | वसा | शर्करा | क्षार | गुरुत्व |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ गौ | १२ ९—१४ ५ | ३ ४—४ ० | ३ ०—३ ८५ | ४ ५—५ २ | ० ४५—० ६५ | १ ०२६—१ ०३५ |
| २ बकरी | १५ ५—१९ ५ | ५ ८—७ ५ | ५ २—६ ६ | ४ ५—५ ० | ० ६—१ ३ | १ ०३५—१ ०४२ |
| ३ भेडी | १२ ६—१३ २ | ३ १—६ २ | ३ २—३ ९५ | ४ ०—५ ३ | ० ६—० ८२ | १ ०३—१ ०३६ |
| ४ भैंस | १८—२२ ५ | ५ ३—६ १५ | ६ ५—८ ७५ | ५ ०—५ ४ | ० ७—० ९५ | १ ०३८—१ ०४२ |
| ५ घोडी | ९ ५—११ २ | २ १—२ ५५ | ० ६—१ ८ | ६ ०—८ ५ | ० ३—० ४ | १ ०३१—१ ०३८ |
| ६ गधी | ९ ११—९ ५३ | १ ६—२ ० | १ ३—१ ५ | ६ २०—६ ८ | ० ४—० ४८ | १ ०२३—१ ०३५ |
| ७ स्त्री | ११ ५—१३ ५ | १ ०—१ ६५ | २ ०—३ ६५ | ५ ८—६ ५ | ० १५—० २५ | १ ०३—१ ३४ |
| ८ हथिनी | २०—२८ ९ | १० ३—१३ ४ | १२ ५—१५ ६ | ७ २—१० ३ | १ २—२ ७ | १ २—१ ७५ |

अवस्था में सजीव रह सकता है । इसलिये दूध पूर्णाहार कहलाता है । दूध का संगठन—दूध में रसरक्तादि धातुओं की वृद्धि और क्षति की पूर्ति के लिये आवश्यक प्रोटीनें होती हैं । वसा या चरबी होती है । यह वसा इतने सूक्ष्म कणों के रूप में दूध में फैला रहती है कि एक बूँद में पंद्रह लक्ष के लगभग कण होते हैं । इस कारण से दूध की चरबी पचने में हल्की होती है । [illegible] में दुग्धशर्करा ( Loctose ) नामक शर्करा होती है । चूना, सोडिअम, पोटासिअम, म्यागनेसिअम, लोह, गंधक, फास्फरस, आयोडिन इत्यादि शरीर के लिये अत्यावश्यक खनिज भी दूध में होते हैं । इनके अलावा जीवन रक्षा के लिये आवश्यक सब जीवद्रव्य विशेष करके ए डी ड ( Vitamines A D D ) भी दूध में उपस्थित रहते हैं । जो जानवर ताजी हरियाली तथा घास अधिक खाता है और सूर्य प्रकाश में घूमता फिरता है उसके दूध में इन जीवद्रव्यों की मात्रा अधिक होती है । भिन्न भिन्न प्राणियों के दूध में प्रोटीनादि उपादानों की भिन्न भिन्नता हुआ करती है, इसलिये इनके दूध के संगठन का कोष्ठक ऊपर दिया गया है ।

इस कोष्ठक में प्रत्येक दूध के क्षार की जो राशि बतलाई है वह वास्तविक राशि से कुछ कम है, क्योंकि उस राशि का निर्णय उच्च तापमान (Higher Temperafure)पर किया गया है । प्रत्येक वर्ग के प्राणी के दूध का संगठन भी विशेष जाति, नसल ( Breed ), जलवायु, ऋतु, आहारविहार, आयु, प्रसूति के पश्चात् का काल, प्रदेश इत्यादि की भिन्नता के अनुसार बदलता रहता है । दूध पचने में हलका तथा पौष्टिक होता है । उसका सारभूत भाग पचन करने में तथा मल स्वरूप भाग शरीर के बाहर निकाल देने में शरीर के वृक्कादि इन्द्रियों को बहुत कम कष्ट करना पड़ता है तथा शरीर के सेलों का ह्रास भी कम होता है । दूध जब आन्त्र में पहुँचता है तब आन्त्रस्थ जीवाणुओं तथा उनके विष का नाश (Anti toxic) किया करता है । यदि थोड़े दिन केवल दुग्धाहार सेवन किया जाय तो आन्त्रस्थ जीवाणुओं की संख्या बहुत कम हो जाती है । यह कार्य विशेष करके दुग्धशर्करा से होता है । यह शर्करा आन्त्र में ल्याक्टिक तथा सक्सीनिक अम्ल ( Lactic and Succinic Acid ) में परिवर्तित होकर उनकी सहायता से जीवाणुनाशन का कार्य दूध तथा दही करता है । इसका विशेष वर्णन आगे दही के वर्णन में होगा ।

अल्पाभिष्यन्दि गोक्षीरं स्निग्धं गुरु रसायनम् ।
रक्तपित्तहरं शीतं मधुरं रसपाकयोः ।
जीवनीयं तथा वातपित्तघ्नं परमं स्मृतम् ॥५०॥

गौ का दूध—अल्पाभिष्यन्दि, स्निग्ध, भारी, रसायन रक्तपित्त नाशक, शीतल, मीठा, विपाक में मधुर, जीवनीय तथा वात और पित्त का परम नाश करने वाला होता है ॥५०॥

गव्यतुल्यगुणं त्वाजं विशेषाच्छोषिणां हितम् ।
दीपनं लघु संग्राहि श्वासकासास्रपित्तनुत् ॥५१॥
अजानामल्पकायत्वात् कटुतिक्तनिषेवणात् ।
नात्यम्बुपानाद् व्यायामात् सर्वव्याधिहरं पयः ॥५२॥

१ गोक्षीरमनभिष्यन्दि २ श्वासकासास्रपित्तनुत्

बकरी का दूध—( गुण में ) गौ के दूध के समान, ाप करके राजयक्ष्मा के रोगी के लिये हितकर, दीपन, का, संग्राहि ( अर्थात् अतिसार में उपयोगी ) होता है; ा श्वास, कास और रक्त पित्त को दूर करता है ॥५१॥ रियों का दूध शरीर छोटा होने से; कटु, तिक्त ( वृक्षों पत्ते नित्य ) सेवन करने से; थोड़ा जल पीने से और याम करने से सब व्याधियों का हरण करने वाला ता है ॥५२॥

रूक्षोष्णं लवणं किंचिदौष्ट्रं स्वादुरसं लघु।
शोफगुल्मोदरार्शोघ्नं कृमिकुष्ठविषापहम् ॥५३॥

ऊँटनी का दूध—रूक्ष, गरम, किंचित् खारा, मधुर और ल्का होता है तथा शोथ, गुल्म, उदररोग, अर्श, कृमि, कुष्ठ ौर विष का नाशक है ॥५३॥

आविकं मधुरं स्निग्धं गुरु पित्तकफावहम्।
पथ्यं केवलवातेषु कासे चानिलसंभवे ॥५४॥

भेड़ी का दूध—मधुर, स्निग्ध, भारी, पित्त और कफ रक है तथा केवल वात के रोगी में तथा वात के कास में थ्यकर होता है ॥५४॥

महाभिष्यन्दि मधुरं माहिषं वह्निनाशनम्।
निद्राकरं शीततरं गव्यात् स्निग्धतरं गुरु ॥५५॥

भैंस का दूध—अधिक अभिष्यन्दि, मधुर, ( मंद ) ठराग्नि का नाशक, निद्रा उत्पन्न करने वाला, शीतल और ौ के दुग्ध से अधिक स्निग्ध तथा भारी होता है ॥५५॥

उष्णमैकशफं बल्यं शाखावातहरं पयः।
मधुराम्लरसं रूक्षं लवणानुरसं लघु ॥५६॥

एक शफ वाले चतुष्पादों ( घोड़ी, गधी आदि ) का दूध—उष्ण, बलकारक, हाथ पैरों के वायु का नाशक, रस में मधुर तथा अम्ल, रूक्ष, अनुरस में लवण और हलका होता है ॥५६॥

नार्यास्तु मधुरं स्तन्यं कषायानुरसं हिमम्।
नस्याश्च्योतनयोः पथ्यं जीवनं लघु दीपनम् ॥५७॥

स्त्री का दूध—( रस में ) मधुर, अनुरस में कषाय, शीतल, नस्य और आश्च्योतन ( नेत्र में टपकाने ) के लिये पथ्यकर, जीवनीय, हलका और दीपन होता है ॥५७॥

हस्तिन्या मधुरं वृष्यं कषायानुरसं गुरु।
स्निग्धं स्थैर्यकरं शीतं चक्षुष्यं बलवर्धनम् ॥५८॥

हथिनी का दूध—( रस में ) मधुर, वृष्य, अनुरस में कषाय, भारी, स्निग्ध, शरीर को स्थिर करने वाला, शीतल, नेत्र के लिये हितकर और बलवर्धक होता है ॥५८॥

प्रायः प्राभातिकं क्षीरं गुरु विष्टम्भि शीतलम्।
रात्र्याः सोमगुणत्वाच्च व्यायामाभावतस्तथा ॥५९॥
दिवाकराभितप्तानां व्यायामानिलसेवनात्।
वातानुलोमि श्रान्तिघ्नं चक्षुष्यं चापराह्णिकम् ॥६०॥

रात्रि में चंद्र के ( शीतल ) गुण होने से तथा ( चलने फिरने का ) व्यायाम न होने से ( जानवरों का ) प्रभात का दूध भारी, विष्टम्भि और शीतल होता है ॥५९॥ दिन में सूर्य की किरणों से अभितप्त होने से, ( चलने फिरने का ) व्यायाम होने से तथा ( शुद्ध ) वायु के सेवन से संध्या के समय का दूध वायु को अनुलोम करने वाला, श्रमनाशक और नेत्रों के लिये हितकर होता है ॥६०॥

पयोऽभिष्यन्दि गुर्वामं प्रायशः परिकीर्तितम्।
तदेवोक्तं लघुतरमनभिष्यन्दि वै शृतम् ॥६१॥

कच्चा दूध—प्रायः अभिष्यन्दि और भारी ऐसा कहा जाता है। वही यदि ( युक्ति से ठीक ) औटाया जाय तो बहुत हलका और अनभिष्यन्दि होता है ॥६१॥

वर्जयित्वा स्त्रियाः स्तन्यमाममेव हि तद्धितम् ॥६२॥

स्त्री के दूध के सिवा ( सब प्रकार के दूध गरम करके पीने योग्य हैं )। स्त्री का दूध कच्चा ही हितकर होता है ॥६२॥

धारोष्णं गुणवत् क्षीरं विपरीतमतोऽन्यथा।
तदेवातिशृतं शीतं गुरु बृंहणमुच्यते ॥६३॥

धारोष्ण दूध ( अमृत के समान ) गुणदायक होता है, और इसके विपरीत ( बहुत ) देर का निकाला ठंढा ( विष के समान ) अवगुणदायक होता है। वही अधिक औटाया हुआ ठंढा दूध भारी और शरीर पुष्टिकर होता है ॥६३॥

वक्तव्य—वास्तव में धारोष्ण दूध अमृत के समान गुणकारक है, इसमें संदेह नहीं। परन्तु यह दूध अपने स्वच्छ हाथों से स्वच्छ बर्तन में स्वस्थ गौ या अन्य प्राणी के स्वच्छ स्तनों से निकाल कर सान्द्र स्वच्छ कपड़े से छान कर गरम गरम पीना चाहिये। इससे दूध में किसी प्रकार का विषम परिवर्तन नहीं होता, उसमें धूलि तथा जीवाणु प्रविष्ट नहीं होते, शरीर उष्णता के बराबर गरम होने के कारण पचन सुलभ होता है और उसमें होने वाले शरीरपोषक सर्व उपादान तथा जीवद्रव्य शुद्ध और नैसर्गिक अवस्था में मिलते हैं। माता का या धात्री का दूध बालक सीधा स्तन से ही सेवन करता है इसलिये वह दूध धारोष्ण दूध से भी अधिक गुणकर होता है। इस कारण से स्त्री के दूध का सेवन आमावस्था में करने के लिये कहा है। यदि उत्तम धारोष्ण दूध न मिले तो दूध अच्छी तरह उबालकर पीना ही योग्य है। कच्चा ठंढा दूध पीना ठीक नहीं है। कारण यह है कि दूध निकाल कर रखने से उसमें वायुमंडल की कई खराब वायु घुल जाती हैं तथा धूलि और अन्य जीवाणु प्रविष्ट होते हैं जिनके कारण कई प्रकार के रोग उत्पन्न होते हैं। अतः जीवाणुजन्य रोगों से बचने के लिये दूध उबाल कर पीना बहुत आवश्यक है। परन्तु उबालने से दूध में निम्न परिवर्तन होते हैं, जिससे उसकी पौष्टिकता कम हो जाती है और वह पचने में गरिष्ठ होता है। उबालने से दूध का जलांश कम हो जाता है, दुग्ध-शर्करा का कुछ अंश जलकर दूध का रंग भूरा होता है, उसके प्रोटीन विघटित हो जाते हैं, फास्फरस जो पहले सेंद्रिय

१ आविकं मधुरं स्निग्धमुष्णं पित्तकफावहम्। गुरु शुद्धेऽनिले पथ्यं सेकश्चानिलशोणिते ॥. इति कश्चिदन्यथापाठः. २ उष्णश्चैक०.

१ श्रमघ्नं वातनुच्चैव.

नारीषु सामर्थ्यं वाजीवल्लभते नरः । व्रजेच्चाभ्यधिकं येन वाजीकरणमेव तत् ॥ ( चरक ) । सद्यः—अग्रसर्पीजक । जीवन—जीवन के लिये अत्यन्त आवश्यक, इस सूत्र में दूध के जो गुणधर्म वर्णन किये हैं उनको देखने से यह प्रतीत होता है कि संसार में दूध के मुकाबले में दूसरा कोई पदार्थ नहीं हो सकता। परन्तु यह अतिशयोक्ति नहीं है। आधुनिक वैज्ञानिक कसौटी का प्रयोग होने पर भी खाद्य द्रव्यों में दूध की सर्वश्रेष्ठता सिद्ध हुई है। जन्म से लेकर मृत्यु के समय तक ऐसी कोई भी अवस्था नहीं है कि जिसमें दूध का प्रतिषेध होता है। बाल्यावस्था के प्रथम दो तीन बरस तक दूध ही जीवन का आधार है। जिनको माता या गौ का दूध पर्याप्त मात्रा में नहीं मिलता, उनका स्वास्थ्य सदा के लिये बिगड़ जाता है। बाल्यसम वृद्धावस्था में, थके माँदे अवस्था में तथा अनेक प्रकार के रोगों में दूध ही पथ्यकर होता है। इसका एकमात्र कारण यह है कि शरीर संवर्धन के लिये खाद्यद्रव्यों के भिन्न भिन्न उपादानों की आवश्यकता होती है वे सब उपादान दूध में विद्यमान होते हैं, जिससे आवश्यकता के अनुसार न्यूनाधिक मात्रा में केवल दूध का ही सेवन करने से मनुष्य स्वस्थ तथा व्याधित अवस्था में सजीव रह सकता है। इसलिये दूध पूर्णाहार कहलाता है। दूध का संगठन—दूध में रसरक्तादि धातुओं की वृद्धि और क्षति की पूर्ति के लिये आवश्यक प्रोटीनें होती हैं। वसा या चरबी होती है। यह वसा इतने सूक्ष्म कणों के रूप में ही फैली रहती है कि एक बूँद में पन्द्रह लक्ष के लगभग कण होते हैं। इस कारण से दूध की चरबी पचने में हलकी होती है। दूध में दुग्धशर्करा ( Loctose ) नामक शर्करा होती है। चूना, सोडियम, पोट्यासियम म्याग्नेसियम, लोह, गंधक, फास्फरस आयोडिन इत्यादि शरीर के लिये अत्यावश्यक खनिज भी दूध में होते हैं। इनके अलावा जीवन रक्षा के लिये आवश्यक सब जीवद्रव्य विशेष करके ए डी ई ( Vitamines A D E ) भी दूध में उपस्थित रहते हैं। जो जानवर ताजी हरियाली तथा घास अधिक खाता है और सूर्य प्रकाश में घूमता फिरता है उसके दूध में इन जीवद्रव्यों की मात्रा अधिक होती है। भिन्न भिन्न प्राणियों के दूध में प्रोटीनादि उपादानों की भिन्न भिन्नता हुआ करती है, इसलिये इनके दूध के संगठन का कोष्ठक ऊपर दिया गया है।

दूध के संगठन का कोष्ठक

| दूध | कुल ठोस | प्रोटीन | वसा | शर्करा | क्षार | गुरुता |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ गौ | १२·१—१४·५ | ३·४—४·० | ३·०—३·८५ | ४·५—५·२ | ०·४५—०·६५ | १·०२६—१·०३५ |
| २ बकरी | १५·५—१९·५ | ५·८—७·५ | ५·२—८·६ | ४·५—५·० | ०·६—१·३ | १·०३५—१·०४२ |
| ३ भेड़ी | १२·१—१३·२ | ३·६—६·२ | ३·२—३·९५ | ४·०—५·३ | ०·६—०·८२ | १·०३—१·०३६ |
| ४ भैंस | १८—२२·५ | ५·३—६·१५ | ६·५—८·७५ | ५·०—५·४ | ०·७—०·९५ | १·०३८—१·०४२ |
| ५ घोड़ी | ९·५—११·२ | २·१—२·४५ | ०·६—१·८ | ६·०—८·५ | ०·३—०·४ | १·०३१—१·०३८ |
| ६ गधी | ९·१६—९·५३ | १·६—२·० | १·३—१·५ | ६·२०—६·८ | ०·४—०·४८ | १·०३३—१·०३५ |
| ७ स्त्री | ११·५—१३·५ | १·०—१·६५ | २·०—३·९५ | ५·८—६·५ | ०·१५—०·२५ | १·०३—१·३४ |
| ८ हथिनी | २०—२८·९ | १०·३—१२·४ | १२·५—१४·६ | ७·२—१०·२ | १·२—२·७ | १·२—१·७५ |

इस कोष्ठक में प्रत्येक दूध के क्षार की जो राशि बतलाई है वह वास्तविक राशि से कुछ कम है, क्योंकि उस राशि का निर्णय उच्च तापमान (Higher Temperature)पर किया गया है। प्रत्येक वर्ग के प्राणी के दूध का संगठन भी विशेष जाति, नसल ( Breed ), जलवायु, ऋतु, आहारविहार, आयु, प्रसूति के पश्चात् का काल, प्रदेश इत्यादि की भिन्नता के अनुसार बदलता रहता है। दूध पचने में हलका तथा पौष्टिक होता है। उसका सारभूत भाग पचन करने में तथा मलस्वरूप भाग शरीर के बाहर निकाल देने में शरीर के वृक्कादि इन्द्रियों को बहुत कम कष्ट करना पड़ता है तथा शरीर के सेलों का ह्रास भी कम होता है। दूध जब आन्त्र में पहुँचता है तब आन्त्रस्थ जीवाणुओं तथा उनके विष का नाश (Anti toxic) किया करता है। यदि थोड़े दिन केवल दुग्धाहार सेवन किया जाय तो आन्त्रस्थ जीवाणुओं की संख्या बहुत कम हो जाती है। यह कार्य विशेष करके दुग्धशर्करा से होता है। यह शर्करा आन्त्र में ल्याक्टिक तथा सक्सीनिक अम्ल ( Lactic and Succinic Acid ) में परिवर्तित होकर उनकी सहायता से जीवाणुनाशन का कार्य दूध तथा दही करता है। इसका विशेष वर्णन आगे दही के वर्णन में होगा।

अल्पाभिष्यन्दि गोक्षीरं स्निग्धं गुरु रसायनम्।
रक्तपित्तहरं शीतं मधुरं रसपाकयोः।
जीवनीयं तथा वातपित्तघ्नं परमं स्मृतम् ॥५०॥

गौ का दूध—अल्पाभिष्यन्दि, स्निग्ध, भारी, रसायन, रक्तपित्त नाशक, शीतल, मीठा, विपाक में मधुर, जीवनीय तथा वात और पित्त का परम नाश करने वाला होता है ॥५०॥

गव्यतुल्यगुणं त्वाजं विशेषाच्छोषिणां हितम्।
दीपनं लघु संग्राहि श्वासकासास्रपित्तनुत् ॥५१॥
अजानामल्पकायत्वात् कटुतिक्तनिषेवणात्।
नात्यम्बुपानाद् व्यायामात् सर्वव्याधिहरं पयः ॥५२॥

१ गोक्षीरमनभिष्यन्दि २ वातकासाम्लपित्तनुत्

दुर्नामश्वासकासेषु हितमग्नेश्च दीपनम् ॥६८॥

बकरी का दही—कफपित्तनाशक, हल्का, वात और पाण्डुनाशक, अर्श ( दुर्नाम ) श्वास और कास में हितकर तथा जठराग्नि का दीपक होता है ॥६८॥

विपाके मधुरं वृष्यं वातपित्तप्रसादनम् ।
बलासवर्धनं स्निग्धं विशेषाद्दधि माहिषम् ॥६९॥

भैंस का दही—विपाक में मधुर, वृष्य, वात और पित्त का शामक, कफकारक और विशेष रूप से स्निग्ध होता है ॥६९॥

विपाके कटु सक्षारं गुरु चौष्ट्रिकं दधि ।
वातमर्शांसि कुष्ठानि कृमीन् हन्त्युदराणि च ॥७०॥

ऊँटनी का दही—विपाक में कटु, खारा, भारी, विरेचक है और वात, अर्श, कुष्ठ, कृमि और उदर इनका नाश करता है ॥७०॥

कोपनं कफवातानां दुर्नाम्नां चाविकं दधि ।
रसे पाके च मधुरमत्यभिष्यन्दि दोषलम् ॥७१॥

भेड़ का दही—कफ, वात और अर्श इनका प्रकोप करता है और विपाक में मधुर होता है, अत्यंत अभिष्यन्दि है अपथ्यकर है ॥७१॥

पनीयमचक्षुष्यं वाडवं दधि वातलम् ।
क्षमुष्णं कषायं च कफमूत्रापहं च तत् ॥७२॥

घोड़ी का दही—दीपन, नेत्र के लिये अहितकर, वात पक, रूक्ष, उष्ण, कषाय तथा कफ और मूत्र दोष का क है ॥७२॥

ग्धं विपाके मधुरं बल्यं सन्तर्पणं गुरु ।
क्षुष्यमग्र्यं दोषघ्नं दधि नार्या गुणोत्तरम् ॥७३॥

स्त्री का दही—स्निग्ध, विपाक में मधुर, बलकारक, कर, भारी, नेत्र के लिये अत्यन्त हितकर, दोषनाशक और श्रेष्ठ है ॥७३॥

घु पाके बलासघ्नं वीर्योष्णं पक्तिनाशनम् ।
षायानुरसं नाग्या दधि वर्चोविवर्धनम् ॥७४॥

हथिनी का दही—विपाक में हलका, कफनाशक, उष्णर्य, पचनशक्ति का नाशक, अनुरस में कषाय और मल को ाने वाला है ॥७४॥

दधीन्युक्तानि यानीह गव्यादीनि पृथक् पृथक् ।
विज्ञेयमेवं सर्वेषु गव्यमेव गुणोत्तरम् ॥७५॥

( गौ के दही की श्रेष्ठता— ) यहाँ गव्यादि जो भिन्न भिन्न कार के दही वर्णन किये हैं, उन सब में गौ का ही दही गुण ी दृष्टि से सर्वश्रेष्ठ समझना चाहिये ॥७५॥

वातघ्नं कफकृत् स्निग्धं बृंहणं नातिपित्तकृत् ।
कुर्याद्भक्ताभिलाषं च दधि यत् सुपरिस्रुतम् ॥७६॥

कपड़े में बांधकर निचोड़ा हुआ दही वातनाशक, कफकर, स्निग्ध, शरीरपुष्टिकर होता है, पित्त को विशेष बढ़ाता नहीं और भोजन में अभिलाषा उत्पन्न करता है ॥७६॥

शृतात् क्षीरात्तु यज्जातं गुणवद्दधि तत् स्मृतम् ।
वातपित्तहरं रुच्यं धात्वग्निबलवर्धनम् ॥७७॥

( ठीक ) औटाये हुए दूध से बना हुआ दही ( अधिक ) गुणवान्, वात और पित्त का नाशक, रुचिकर, धातु, जठराग्नि तथा बल को बढ़ाने वाला है ( अर्थात् कच्चे दूध से बना हुआ दही गुणकारक नहीं होता ) ॥७७॥

दध्नः सरो गुरुर्वृष्यो विज्ञेयोऽनिलनाशनः ।
वह्नेर्विधमनश्चापि कफशुक्रविवर्धनः ॥७८॥

दही के ऊपर का भाग भारी, वृष्य, वात और अग्नि नाशक तथा कफ और शुक्र को बढ़ाने वाला है ॥७८॥

वक्तव्य—सरः—दध्नरूर्ध्वं यो भागो घनः स्नेहसमन्वितः । स लोके सर इत्युक्तो दध्नो मण्डस्तु मस्त्विति ॥ ( भावप्रकाश ) ।

दधि त्वसारं रूक्षं च ग्राहि विष्टम्भि वातलम् ।
दीपनीयं लघुतरं सकषायं रुचिप्रदम् ॥७९॥

जिसमें स्नेह का भाग न हो ऐसा दही रूक्ष, ग्राही, विष्टम्भि, वातकारक, दीपन, हल्का, कषाय रस युक्त और रुचिकर होता है ॥७९॥

शरद्ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशो दधि गर्हितम् ।
हेमन्ते शिशिरे चैव वर्षासु दधि शस्यते ॥८०॥

शरद, ग्रीष्म तथा वसन्त इन तीन ऋतुओं में दही ( अधिक ) खाना अनुचित है । और हेमन्त, शिशिर और वर्षा ऋतु में दही खाना प्रशस्त है ॥८०॥

वक्तव्य—दधिसेवन के सम्बन्ध में चरक में निम्न प्रकार से निषेध किया है—रक्तपित्तकफोत्थेषु विकारेष्वहितं च तत् । न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम् । नामुद्गयूषं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना ॥ ज्वरासृक्पित्तवीसर्पकुष्ठपाण्ड्वामयभ्रमान् । प्राप्नुयात् कामलां चोग्रां विधिं हित्वा दधिप्रियः ॥ ( सू. अ. ७ ) ।

तृष्णाक्लमहरं मस्तु लघु स्रोतोविशोधनम् ।
अम्लं कषायं मधुरमवृष्यं कफवातनुत् ॥८१॥
प्रह्लादनं प्रीणनं च भिनत्त्याशु मलं च तत् ।
बलमावहते क्षिप्रं भक्तच्छन्दं करोति च ॥८२॥

( दही का पानी— ) तृषा और थकावट दूर करता है, हलका है, स्रोतोविशोधक है, ( किंचित् ) अम्ल, कषाय और मधुर होता है, वृष्य नहीं है, कफ और वात का हरण करता है ॥८१॥ आह्लाद देता है, तृप्ति करता है, मल को शीघ्र भेदन करता है, बल बढ़ाता है और भोजन में रुचि करता है ॥८२॥

स्वाद्वम्लमत्यम्लकमन्दजातं
तथा शृतक्षीरभवं सरश्च ।
असारमेवं दधि सप्तधाऽस्मिन्
वर्गे स्मृता मस्तुगुणास्तथैव ॥८३॥

इति दधिवर्गः ।

इस दधिवर्ग में १ मीठा, २ खट्टा, ३ अति खट्टा, ४ मन्द, ५ उबाले हुए दूध का, ६ सार, और ७ असार ऐसे सात प्रकार के दही के तथा मस्तु के गुण वर्णन किये हैं ॥८३॥ इति दधिवर्गः ।

अथ तक्रवर्गः ।

तक्रं मधुरमम्लं कषायानुरसमुष्णवीर्यं लघु रूक्ष-

( Organicestate ) अवस्था में होता है वह निरिन्द्रिय ( Inorganic ) हो जाता है, चूना तथा म्याग्नेसियम के लवण प्रक्षेपित हो जाते हैं और सब से विशेष महत्त्व का फर्क दूध के फर्मेंट ( Ferment ) तथा जीवद्रव्यों का कुछ अंश नष्ट होने से हो जाता है।

अनिष्टगन्धमम्लं च विवर्णं विरसं च यत्।
वर्ज्यं सलवणं क्षीरं यच्च विग्रथितं भवेत् ॥६४॥
इति क्षीरवर्गः ।

( वर्ज्यदुग्ध— ) जिसमें बुरी गन्ध आती है, जो खट्टा हो गया है, जिसका वर्ण और स्वाद बदल गया है, जो खारा हो गया है तथा जो फट गया है ऐसा दूध वर्ज्य ( सेवन करने के लिये अयोग्य ) होता है ॥६४॥

वक्तव्य—यहाँ खराब दूध के जो गुणधर्म वर्णन किये हैं, उनके विरुद्ध गुण शुद्ध दूध के होते हैं। शुद्ध दूध कांच के बर्तन में रखने से अपारदर्शक और वर्ण में श्वेत होता है। उसके तली में कोई अवक्षेप नहीं बैठता। उसका स्वाद मीठा होता है। उसमें किसी प्रकार की गन्ध नहीं आती। थोड़ी देर तक रखने पर उसके ऊपर मलाई आती है जो कि १२% होती है। लिटमस ( Litmus ) कागज से परीक्षा करने पर ताजे दूध से अम्ल तथा क्षारीय दोनों प्रकार की प्रतिक्रिया ( Amphoteric reaction ) मिलती है। कभी कभी प्रतिक्रिया रहित ( Neutral ) भी होता है। यदि गौ बीमार या सद्यःप्रसूता हो तो दूध की प्रतिक्रिया क्षारीय ( Alkaline ) होती है। दूध की गुरुता ( Sp gravity ) सामान्यतया १०२० से १०३५ तक होती है। ६० फारनहीट उष्णता के ऊपर प्रति १० का उष्णतावृद्धि के पीछे दूध की गुरुता एक अंश कम हुआ करती है। इस गुरुता का मापन दुग्धमापक ( Lactometer ) से किया जाता है। दूध में यदि केवल पानी की मिलावट हो तो इस यन्त्र से पता चलता है; परन्तु यदि उसमें चीनी इत्यादि डाल दिया हो तो इस यन्त्र से ठीक पता नहीं चल सकता। दूध की दुष्टि के कारण—अस्वस्थ पशु का दूध स्वभावतः ही दुष्ट होता है। अस्वच्छ स्तनों से तथा अस्वच्छ हाथों से निकला हुआ दूध दूषित होता है। दूध निकाल कर बहुत देर तक खुला रखने से दूषित हो जाता है। दूध में खराब पानी चीनी आदि की मिलावट करने से वह दूषित होता है। इन कारणों से दूध में विकारी जीवाणु प्रविष्ट होकर दूध को खराब करते हैं। इति क्षीरवर्गः।

अथ दधिवर्गः ।

दधि तु मधुरमम्लमत्यम्लं चेति, तत्कषायानुरसं स्निग्धमुष्णं पीनसविषमज्वरातिसारारोचक-मूत्रकृच्छ्रकार्श्यापहं वृष्यं प्राणकरं मङ्गल्यं च ॥६५॥

दही ( सामान्यतया ) मधुर, अम्ल और अति अम्ल ( तीन प्रकार का ) होता है। वह अनुरस में कषाय, स्निग्ध और उष्णवीर्य है। पीनस, विषमज्वर, अतिसार, अरोचक, मूत्रकृच्छ्र और शरीर की कृशता इनका नाश करता है, शुक्र को बढ़ाता है, प्राणशक्ति की वृद्धि करता है और मंगल कार्य में उपयोगी है ॥६५॥

वक्तव्य—ल्याक्टिक अम्ल तैयार करने वाले जीवाणुओं की क्रिया ( Lacting fermenting microbes ) दूध पर होने से दही बनता है। ये जीवाणु दूध में अभिषव ( Fermentation ) उत्पन्न करके दुग्धशर्करा का अधिकांश भाग ल्याक्टिक अम्ल में परिवर्तित करते हैं। इस अम्ल के कारण दूध के केसीन और प्रोटीन जम जाते हैं और दही बनता है। पौष्टिकता की दृष्टि से दूध के सर्व उपादान दही में भी मिलते हैं, केवल दुग्धशर्करा के स्थान में दुग्धाम्ल तथा दुग्धाम्लजनक जीवाणु होते हैं। इनके कारण दूध की अपेक्षा दही में कितने ही गुण विशेष रूप में दिखाई देते हैं। दही में होने वाले क्षीराम्ल जीवाणु अन्य रोगोत्पादक जीवाणुओं का नाश करते हैं इसलिये दूध की भाँति दही से रोग उत्पन्न होने की बहुत कम संभावना होती है। किटासाटो नामक जापानी शास्त्रज्ञ की यह राय है कि दही का ३% ल्याक्टिक अम्ल पाँच घण्टे में विसूचिका जीवाणुओं ( Cholerabacillus ) का नाश करता है। दूध की भाँति दही आन्त्र में मल के सड़न को रोकता है परन्तु दूध से दही की क्रिया अधिक होती है इसलिये दैनिक आहार में दही का सेवन बहुत आवश्यक है। मेचनीकाफ ( Metchnikoff ) नामक शास्त्रज्ञ ने प्रयोगों द्वारा यह बतलाया है यथाविधि दही सेवन करने से आन्त्र में सड़ाने वाले जीवाणु ( Proteolytic Bacilli ) अधिकांश नष्ट हो जाते हैं तथा उनका विष भी नष्ट हो जाता है। इस कारण से अनेक रोगों से तथा वृद्धावस्था से शरीर की रक्षा होती है। मनुष्य के आन्त्र में अनेक प्रकार के स्वास्थ्यहानिकर जीवाणु उपस्थित रहते हैं और जैसे आयु बढ़ती है वैसे इनकी संख्या और उनका विष बढ़ता जाता है। अकाल वृद्धावस्था उत्पन्न होने का प्रधान कारण ये जीवाणु और उनका विष है। दही के सेवन से इन जीवाणुओं का तथा उनके विष का नाश हो जाता है। पचनसंस्थान के अनेक विकारों में दही बहुत फायदेमन्द होता है।

महाभिष्यन्दि मधुरं कफमेदोविवर्धनम्।
कफपित्तकृदम्लं स्यादत्यम्लं रक्तदूषणम्।
विदाहि सृष्टविण्मूत्रं मन्दजातं त्रिदोषकृत् ॥६६॥

मधुर दही बहुत अभिष्यन्दि, कफ और मेद वर्धक होता है। खट्टा दही कफ और पित्त को बढ़ाता है, अधिक खट्टा दही रक्त को दूषित करता है। मन्दजात (मन्दक दधि असम्यक्—ठीक ठीक न जमा हुआ) दही दाह से मलमूत्र का उत्सर्ग ठीक ठीक करने वाला और त्रिदोष का प्रकोप करने वाला होता है ॥६६॥

स्निग्धं विपाके मधुरं दीपनं बलवर्धनम्।
वातापहं पवित्रं च दधि गव्यं रुचिप्रदम् ॥६७॥

गौ का दही—स्निग्ध, विपाक में मधुर, दीपन, बलवर्धक, वातनाशक, पवित्र और रुचिकर होता है ॥६७॥

दध्याजं कफपित्तघ्नं लघु वातक्षयापहम्।

१ दधि तु मधुर मधुरं ... श्लेष्मविवर्धनं वेदर्ष्यम ... कार्श्यं ... मधुरं च ... अत्यम्लं अभिष्यन्दि च, ... विदाहि मन्दजातम्.

दुर्नामश्वासकासेषु हितमग्नेश्च दीपनम् ॥६८॥

बकरी का दही—कफपित्तनाशक, हल्का, वात और क्षयनाशक, अर्श ( दुर्नाम ) श्वास और कास में हितकर तथा जठराग्नि का दीपक होता है ॥६८॥

विपाके मधुरं वृष्यं वातपित्तप्रसादनम् ।
बलासवर्धनं स्निग्धं विशेषाद्दधि माहिषम् ॥६९॥

भैंस का दही—विपाक में मधुर, वृष्य, वात और पित्त का नाशक, कफकारक और विशेष रूप से स्निग्ध होता है ॥६९॥

विपाके कटु सक्षारं गुरु मेषोष्ट्रिकं दधि ।
वातमर्शांसि कुष्ठानि क्रिमीन् हन्त्युदराणि च ॥७०॥

ऊँटनी का दही—विपाक में कटु, खारा, भारी, विरेचक है और वात, अर्श, कुष्ठ, कृमि और उदर इनका नाश करता है ॥७०॥

कोपनं कफवातानां दुर्नाम्नां चाविकं दधि ।
रसे पाके च मधुरमत्यभिष्यन्दि दोषलम् ॥७१॥

भेड़ का दही—कफ, वात और अर्श इनका प्रकोप करता है; रस और विपाक में मधुर होता है, अत्यंत अभिष्यन्दि है या अपथ्यकर है ॥७१॥

दीपनीयमचक्षुष्यं वाडवं दधि वातलम् ।
रूक्षमुष्णं कषायं च कफमूत्रापहं च तत् ॥७२॥

घोड़ी का दही—दीपन, नेत्र के लिये अहितकर, वात कोपक, रूक्ष, उष्ण, कषाय तथा कफ और मूत्र दोष का नाशक है ॥७२॥

स्निग्धं विपाके मधुरं बल्यं सन्तर्पणं गुरु ।
चक्षुष्यमग्र्यं दोषघ्नं दधि नार्या गुणोत्तरम् ॥७३॥

स्त्री का दही—स्निग्ध, विपाक में मधुर, बलकारक, तृप्तिकर, भारी, नेत्र के लिये अत्यन्त हितकर, दोषनाशक और गुणश्रेष्ठ है ॥७३॥

लघु पाके बलासघ्नं वीर्योष्णं पक्तिनाशनम् ।
कषायानुरसं नाग्या दधि वर्चोविवर्धनम् ॥७४॥

हथिनी का दही—विपाक में हलका, कफनाशक, उष्णवीर्य, पचनशक्ति का नाशक, अनुरस में कषाय और मल को बढ़ाने वाला है ॥७४॥

दधीन्युक्तानि यानीह गव्यादीनि पृथक् पृथक् ।
विज्ञेयमेवं सर्वेषु गव्यमेव गुणोत्तरम् ॥७५॥

( गौ के दही की श्रेष्ठता— ) यहाँ गव्यादि जो भिन्न भिन्न प्रकार के दही वर्णन किये हैं, उन सब में गौ का ही दही गुण की दृष्टि से सर्वश्रेष्ठ समझना चाहिये ॥७५॥

वातघ्नं कफकृत् स्निग्धं बृंहणं नातिपित्तकृत् ।
कुर्याद्भक्ताभिलाषं च दधि यत् सुपरिस्रुतम् ॥७६॥

कपड़े में बांधकर निचोड़ा हुआ दही वातनाशक, कफकर, स्निग्ध, शरीरपुष्टिकर होता है, पित्त को विशेष बढ़ाता नहीं है और भोजन में अभिलाषा उत्पन्न करता है ॥७६॥

शृतात् क्षीरात्तु यज्जातं गुणवद्दधि तत् स्मृतम् ।
वातपित्तहरं रुच्यं धात्वग्निबलवर्धनम् ॥७७॥

( ठीक ) औटाये हुए दूध से बना हुआ दही ( अधिक ) गुणवान्, वात और पित्त का नाशक, रुचिकर, धातु, जठराग्नि तथा बल को बढ़ाने वाला है ( अर्थात् कच्चे दूध से बना हुआ दही गुणकारक नहीं होता ) ॥७७॥

दध्नः सरो गुरुर्वृष्यो विज्ञेयोऽनिललनाशनः ।
वह्निर्विधमनश्चापि कफशुक्रविवर्धनः ॥७८॥

दही के ऊपर का भाग भारी, वृष्य, वात और अग्नि नाशक तथा कफ और शुक्र को बढ़ाने वाला है ॥७८॥

वक्तव्य—सर—दध्नस्तूपरि यो भागो घनः स्नेहसमन्वितः ।
स लोके सर इत्युक्तो दध्नो मण्डस्तु मस्तिरिति ॥ ( भावप्रकाश ) ।

दधि त्वसारं रूक्षं च ग्राहि विष्टम्भि वातलम् ।
दीपनीयं लघुतरं सकषायं रुचिप्रदम् ॥७९॥

जिसमें स्नेह का भाग न हो ऐसा दही रूक्ष, ग्राही, विष्टम्भि, वातकारक, दीपन, हलका, कषाय रस युक्त और रुचिकर होता है ॥७९॥

शरद्ग्रीष्मवसन्तेषु प्रायशो दधि गर्हितम् ।
हेमन्ते शिशिरे चैव वर्षासु दधि शस्यते ॥८०॥

शरद्, ग्रीष्म तथा वसन्त इन तीन ऋतुओं में दही ( अधिक ) खाना अनुचित है । और हेमन्त, शिशिर और वर्षा ऋतु में दही खाना प्रशस्त है ॥८०॥

वक्तव्य—दधिसेवन के सम्बन्ध में चरक में निम्न प्रकार से निषेध किया है—रक्तपित्तकफोत्थेषु विकारेष्वहितं च तत् । न नक्तं दधि भुञ्जीत न चाप्यघृतशर्करम् । नामुद्गसूपं नाक्षौद्रं नोष्णं नामलकैर्विना ॥ ज्वरासृक्पित्तवीसर्पकुष्ठपाण्डवामयभ्रमान् । प्राप्नुयात् कामलां चोग्रां विधिं हित्वा दधिप्रियः ॥ ( सू. अ. ७ ) ।

तृष्णाक्लमहरं मस्तु लघु स्रोतोविशोधनम् ।
अम्लं कषायं मधुरमवृष्यं कफवातनुत् ॥८१॥
प्रह्लादनं प्रीणनं च भिनत्त्याशु मलं च तत् ।
बलमावहते क्षिप्रं भक्तच्छन्दं करोति च ॥८२॥

( दही का पानी— ) तृषा और थकावट दूर करता है, हलका है, स्रोतोविशोधक है, ( किंचित् ) अम्ल, कषाय और मधुर होता है, वृष्य नहीं है, कफ और वात का हरण करता है ॥८१॥ आह्लाद देता है, तृप्ति करता है, मल को शीघ्र भेदन करता है, बल बढ़ाता है और भोजन में रुचि करता है ॥८२॥

स्वाद्वम्लमत्यम्लकमन्दजातं
तथा शृतक्षीरभवं सरश्च ।
असारमेवं दधि सप्तधाऽस्मिन्
वर्गे स्मृता मस्तुगुणास्तथैव ॥८३॥

इति दधिवर्गः ।

इस दधिवर्ग में १ मीठा, २ खट्टा, ३ अति खट्टा, ४ मन्द, ५ उबाले हुए दूध का, ६ सार, और ७ असार ऐसे सात प्रकार के दही के तथा मस्तु के गुण वर्णन किये हैं ॥८३॥ इति दधिवर्गः ।

अथ तक्रवर्गः ।

तक्रं मधुरमम्लं कषायानुरसमुष्णवीर्यं लघु रूक्ष-

मग्निदीपनं गरशोफातिसारग्रहणीपाण्डुरोगार्शःप्लीहगुल्मारोचकविषमज्वरतृष्णाच्छर्दिप्रसेकशूलमेदःश्लेष्मानिलहरं मधुरविपाकं हृद्यं मूत्रकृच्छ्रस्नेहव्यापत्प्रशमनमवृष्यं च ॥८४॥

(तक्र—) तक्र रस में मधुर तथा अम्ल, अनुरस में कषाय, उष्णवीर्य, हलका और जठराग्नि को दीपन करने वाला है। कृत्रिम विष, शोथ, अतिसार, ग्रहणी, पाण्डु रोग, अर्श, प्लीहोदर, गुल्म, अरुचि, विषम ज्वर, तृष्णा, वमन, जी मचलाना, शूल, मेदोवृद्धि, कफ और वात इनको हरण करता है, विपाक में मधुर है, हृदय के लिये हितकर है, मूत्रकृच्छ्र तथा अधिक स्निग्ध पदार्थ सेवन करने से होने वाली व्यापत्तियों को दूर करता है और वृष्य नहीं है ॥८४॥

वक्तव्य—स्नेहव्यापत्—तन्द्रा सोत्क्लेश आनाहो ज्वर स्तम्भो विसंज्ञता। कुष्ठानि कण्डू पाण्डुत्व शोफार्शोस्यरुचिस्तथा ॥ जठर ग्रहणीदोषा स्तैमित्य वाक्यनिग्रह। शूल्मामप्रदोषाश्च जायन्ते स्नेह विभ्रमात् ॥ (चरक)।

मन्थनादिपृथग्भूतस्नेहमर्धोदकं च यत्।
नातिसान्द्रद्रवं तक्रं स्वाद्वम्लं तुवरं रसे।
यत्तु सस्नेहमजलं मथितं घोलमुच्यते ॥८५॥

(तक्र और घोल—) मंथनादि द्वारा जिसमें से मक्खन निकाला है, जिसमें आधा पानी मिलाया है, जो न बहुत गाढ़ा है न पतला है और रस में जो मधुर, अम्ल और कषाय है वही तक्र होता है। जिसमें से मक्खन नहीं निकाला है, जिसमें पानी नहीं डाला है और जो दही केवल मथानी से मथ दिया है उसे घोल कहते हैं ॥८५॥

तक्रं नैव क्षते दद्यान्नोष्णकाले न दुर्बले।
न मूर्च्छाभ्रमदाहेषु न रोगे रक्तपैत्तिके ॥८६॥

(तक्रनिषेध—) क्षत (से पीड़ित अवस्था) में, गर्मियों के दिनों में दुर्बल को तथा मूर्च्छा, भ्रम, दाह और रक्तपित्त में तक्र नहीं देना चाहिये ॥८६॥

शीतकालेऽग्निमान्द्ये च कफोत्थेष्वामयेषु च।
मार्गावरोधे दुष्टे च वायौ तक्रं प्रशस्यते ॥८७॥

शीत काल में, जठराग्नि की मन्दता में, कफ के विकारों में, स्रोतसों के अवरोध में एवं वात की दुष्टि में तक्र प्रशस्त है ॥८७॥

तत् पुनर्मधुरं श्लेष्मप्रकोपणं पित्तप्रशमनं च; अम्लं वातघ्नं पित्तकरं च ॥८८॥

मधुर तक्र कफप्रकोपक और पित्तनाशक है। खट्टा तक्र वातनाशक और पित्तकर होता है ॥८८॥

वातेऽम्लं सैन्धवोपेतं, स्वादु पित्ते सशर्करम्।
पिबेत्तक्रं कफे चापि व्योषक्षारसमन्वितम् ॥८९॥

वातप्रकोप में खट्टा तक्र सैंधा नमक डालकर पीना चाहिये; पित्तप्रकोप में मधुर तक्र चीनी के साथ पीना चाहिये; और कफप्रकोप में त्रिकटु तथा यवक्षार के साथ पीना चाहिये ॥८९॥

ग्राहिणी वातला रूक्षा दुर्जरा तक्रकूर्चिका।
तक्राल्लघुतरो मण्डः कूर्चिकाद्धितक्रजः ॥९०॥

तक्रकूर्चिका ग्राही, वातल, रूक्ष और पचने में कठिन होती है। दधि और तक्र कूर्चिका से उत्पन्न हुआ मण्ड तक्र से भी अति हलका होता है ॥९०॥

वक्तव्य—कूर्चिका—दध्ना तक्रेण वा सह पाकात् पृथग्भूतघनभाग क्षीर कूर्चिकेत्युच्यते। सा द्विविधा—दध्ना सह च पक्वा दधिकूर्चिका। तक्रेण पक्व यत् क्षीरं सा भवेत्तक्रकूर्चिका ॥ दही या तक्र के साथ गरम करके फटे हुए दूध का ठोस भाग कूर्चिका या तक्रकूर्चिका कहलाता है और तरल भाग मण्ड कहलाता है।

गुरुः किलाटोऽनिलहा पुंस्त्वनिद्राप्रदः स्मृतः।
मधुरौ बृंहणौ वृष्यौ तद्वत्पीयूषमोरटौ ॥९१॥

किलाट (छाना) भारी, वायुनाशक, पुंस्त्व और निद्रा देने वाला होता है। तथा पीयूष और मोरट मधुर, पुष्टिकर और वृष्य होते हैं ॥९१॥

वक्तव्य—किलाट—नष्टदुग्धस्य पक्वस्य पिण्डः प्रोक्तः किलाटक। पीयूषमोरटौ—क्षीरं सद्य प्रसूताया पीयूषमिति संज्ञितम्। सप्तरात्रात् परं क्षीरमप्रसन्नन्तु मोरट ॥

नवनीतं पुनः सद्यस्कं लघु सुकुमारं मधुरं कषायमीषदम्लं शीतलं मेध्यं दीपनं हृद्यं संग्राहि पित्तानिलहरं वृष्यमविदाहि क्षयकासव्रणशोषार्शोऽर्दितापहं, चिरोत्थितं गुरु कफमेदोविवर्धनं बलकरं बृंहणं शोषघ्नं विशेषेण बालानां प्रशस्यते ॥९२॥

(नवनीत—) ताजा मक्खन हलका, शरीर सुकोमल करने वाला, मधुर, कषाय और किंचित् अम्ल, शीतल, मेधाजनक, अग्निदीपक, हृद्य, ग्राहि, वात और पित्त नाशक, वृष्य, अविदाहि, राजयक्ष्मा, कास, व्रण, शरीर की कृशता, अर्श और अर्दित (Facial Paralysis) इनको दूर करता है। पुराना मक्खन भारी, कफ और मेद बढ़ाने वाला बलकर, शरीरपुष्टिकारक, कृशता दूर करने वाला होता है। मक्खन विशेष करके बालकों के लिये बहुत प्रशस्त होता है ॥९२॥

वक्तव्य—¹खाद्य द्रव्यों में मक्खन सब से अधिक [illegible]

[illegible]

(फास्फेट इत्यादि) होते हैं। इसके अलावा दूध के जीव द्रव्य भी इसमें उपस्थित रहते हैं। इसलिये ताजा मक्खन क्षय, शरीरकृशता (Marasmus), अग्निमान्द्य इत्यादि रोगों में बहुत उपकारी सिद्ध हुआ है। मक्खन का रक्षण करने के लिये इसे पानी में रखना चाहिये या उसमें नमक डालना चाहिये।

क्षीरोत्थं पुनर्नवनीतमुत्कृष्टस्नेहमाधुर्यमतिशीतं सौकुमार्यकरं चक्षुष्यं संग्राहि रक्तपित्तनेत्ररोगहरं प्रसादनं च ॥९३॥

१ दधिकूर्चिकातक्रज. २ कफमेदोविवर्धनं.

कच्चे दूध से निकाला हुआ मक्खन अत्यन्त स्निग्ध, अतिमधुर, अतिशीतल, शरीर सुकुमार करने वाला, नेत्र के लिये हितकर, ग्राहि, रक्तपित्त तथा नेत्र रोगों का नाशक और प्रसादन करने वाला होता है ॥९३॥

सन्तानिका पुनर्वातघ्नी तर्पणी बल्या वृष्या स्निग्धा रुच्या मधुरा मधुरविपाका रक्तपित्तप्रसादनी गुर्वी च ॥९४॥

मलाई वातनाशक, तृप्ति करने वाली, बल बढ़ाने वाली, वीर्यवर्द्धिनी, स्निग्ध, रुचिकर, मधुर, विपाक में मधुर, रक्तपित्त को प्रसादन करने वाली और भारी होती है ॥९४॥

विकल्प एष दध्यादिः श्रेष्ठो गव्योऽभिवर्णितः।
विकल्पानवशिष्टांस्तु क्षीरवीर्यात्समादिशेत् ॥९५॥
इति तक्रवर्गः।

ये तक्रादि ( दुग्ध के ) प्रकार गौ के ही श्रेष्ठ होते हैं ( इसलिये ) ये ही वर्णन किये हैं। जो शेष ( प्राणियों के दुग्ध के ) प्रकार हैं उनके गुणधर्म दूध के गुण के अनुसार जानने चाहिये ॥९५॥ इति तक्रवर्गः।

अथ घृतवर्गः।

घृतं तु मधुरं सौम्यं मृदु शीतवीर्यमल्पाभिष्यन्दि स्नेहनमुदावर्तोन्मादापस्मारशूलज्वरानाहवातपित्तप्रशमनमग्निदीपनं स्मृतिमतिमेधाकान्तिस्वरलावण्यसौकुमार्यौजस्तेजोबलकरमायुष्यं वृष्यं मेध्यं वयःस्थापनं गुरु चक्षुष्यं श्लेष्माभिवर्धनं पाप्मालक्ष्मीप्रशमनं विषहरं रक्षोघ्नं च ॥९६॥

(घृत—) (सामान्यतया) घृत मधुर, सौम्य, मृदु, थोड़ा अभिष्यन्द उत्पन्न करने वाला, शीतवीर्य, शरीर में चिकनाई उत्पन्न करने वाला, उदावर्त, उन्माद, अपस्मार, शूल, ज्वर, आनाह, वात और पित्त इनका शमन करने वाला, जठराग्नि प्रदीपक, स्मृति, मति, मेधा, कान्ति, स्वर, लावण्य, सौकुमार्य, ओज, तेज और बल इनको करने वाला, आयु बढ़ाने वाला, वृष्य, पवित्र, वय को स्थिर करने वाला, गुरु, नेत्र के लिये हितकर, कफवर्धक, पाप और अलक्ष्मी का नाश करने वाला, विषनाशक तथा राक्षस भय हरने वाला होता है ॥९६॥

वक्तव्य—मक्खन गरम करके घी बनाया जाता है। घी में केवल मेद ( १००% ) होता है।

विपाके मधुरं शीतं वातपित्तविषापहम्।
चक्षुष्यमग्र्यं बल्यं च गव्यं सर्पिर्गुणोत्तरम् ॥९७॥

गौ का घी—विपाक में मधुर, शीतल, वात पित्त और विष नाशक, नेत्र के लिये हितकर वस्तुओं में श्रेष्ठ, बलकारक और सर्व प्रकार के घी में गुणों में श्रेष्ठ है ॥९७॥

आजं घृतं दीपनीयं चक्षुष्यं बलवर्धनम्।
कासे श्वासे क्षये चापि पथ्यं पाके च तल्लघु ॥९८॥

बकरी का घी—अग्निदीपक, नेत्र के लिये हितकर, बलवर्धक, कास श्वास और राजयक्ष्मा के लिये हितकर और पचने में हलका होता है ॥९८॥

मधुरं रक्तपित्तघ्नं गुरु पाके कफावहम्।
वातपित्तप्रशमनं सुशीतं माहिषं घृतम् ॥९९॥

भैंस का घी—मधुर, रक्तपित्त नाशक, पचने में भारी, कफकारक, वात और पित्त शामक तथा शीतल है ॥९९॥

औष्ट्रं कटु रसं पाके शोफक्रिमिविषापहम्।
दीपनं कफवातघ्नं कुष्ठगुल्मोदरापहम् ॥१००॥

ऊँटनी का घी—विपाक में कटु, शोथ कृमि और विषनाशक, अग्नि दीपन, कफ और वात हर तथा कुष्ठ, गुल्म और उदर का नाशक होता है ॥१००॥

पाके लघ्वाविकं सर्पिर्न च पित्तप्रकोपणम्।
कफेऽनिले योनिदोषे शोषे कम्पे च तद्धितम् ॥१०१॥

भेड़ का घी—पचन में हलका होता है, पित्त का प्रकोप नहीं करता है, कफ, वायु, योनिरोग, शोफ और कम्प में हितकर होता है ॥१०१॥

पाके लघूष्णवीर्यं च कषायं कफनाशनम्।
दीपनं बद्धमूत्रं च विद्यादैकशफं घृतम् ॥१०२॥

एक खुर वाले प्राणी ( घोड़ी, गधी इत्यादि ) का घी—पचने में हलका, उष्णवीर्य, कषाय, कफनाशक, अग्निदीपक, और मूत्र की राशि कम करने वाला होता है ॥१०२॥

चक्षुष्यमग्र्यं स्त्रीणां तु सर्पिः स्यादमृतोपमम्।
वृद्धिं करोति देहाग्न्योर्लघुपाकं विषापहम् ॥१०३॥

स्त्री का घृत—नेत्र के लिये सर्वोत्तम, अमृत के समान, देह और जठराग्नि की वृद्धि करने वाला, पचन में हलका और विषहर होता है ॥१०३॥

कषायं बद्धविण्मूत्रं तिक्तमग्निकरं लघु।
हन्ति कारेणवं सर्पिः कफकुष्ठविषक्रिमीन् ॥१०४॥

हथिनी का घी—मल और मूत्र का अवरोधक, तिक्त, अग्निदीपक, हलका होता है और कफ, कुष्ठ, विष तथा कृमि इनका नाश करता है ॥१०४॥

क्षीरघृतं पुनः संग्राहि रक्तपित्तभ्रममूर्च्छाप्रशमनं नेत्ररोगहितं च ॥१०५॥

कच्चे दूध से निकले मक्खन से बनाया हुआ घी ग्राही, रक्तपित्त, भ्रम, मूर्च्छा इनका नाशक तथा नेत्ररोग के लिये हितकर होता है ॥१०५॥

सर्पिर्मण्डस्तु मधुरः सरो योनिश्रोत्राक्षिशिरसां शूलघ्नो बस्तिनस्याक्षिपूरणेषूपदिश्यते ॥१०६॥

जमे हुए घृत के ऊपर जो स्वच्छ पतला घी रहता है वह ( सर्पिर्मण्ड ) मधुर, मृदुविरेचक, योनि, कर्ण, नेत्र और सिर के शूल का विनाशक होता है तथा बस्ति, नस्य और नेत्र पूरण के काम में प्रयुक्त करने के लिये कहा है ॥१०६॥

सर्पिः पुराणं सरं कटुविपाकं त्रिदोषापहं मूर्च्छामदोन्मादोदरज्वरगरशोषापस्मारयोनिश्रोत्राक्षिशिरःशूलघ्नं दीपनं बस्तिनस्याक्षिपूरणेषूपदिश्यते ॥१०७॥

१ घृत २ शोफे. ३ कटुपाकि.

पुराना घी—मृदुविरेचक, विपाक में कटु, त्रिदोषनाशक होता है, मूर्च्छा, मद, उन्माद, उदर, ज्वर, गर, शोष, अपस्मार, योनिशूल, कर्णशूल, नेत्रशूल, और शिरःशूल इनको दूर करता है, अग्निदीपक है और बस्ति, नस्य तथा नेत्र पूरण के लिये योग्य कहा है ॥१०७॥

भवति चात्र—

पुराणं तिमिरश्वासपीनसज्वरकासनुत् ।
मूर्च्छाकुष्ठविषोन्मादग्रहापस्मारनाशनम् ॥१०८॥
एकादशशतं चैव वत्सरानुषितं घृतम् ।
रक्षोघ्नं कुम्भसर्पिः स्यात् परतस्तु महाघृतम् ॥१०९॥
पेयं महाघृतं भूतैः कफघ्नं पवनाधिकैः ।
बल्यं पवित्रं मेध्यं च विशेषात्तिमिरापहम् ॥११०॥
सर्वभूतहरं चैव घृतमेतत् प्रशस्यते ॥१११॥

इति घृतवर्गः ।

पुराना घृत तिमिररोग, श्वास, पीनस, ज्वर, कास, मूर्च्छा, कुष्ठ, विष, उन्माद, ग्रह ( की पीड़ा ) और अपस्मार इनका नाश करता है ॥१०८॥ एकादश वर्ष से सौ वर्ष का पुराना घृत 'कुम्भसर्पि' कहलाता है और वह रक्षोघ्न है । इससे अधिक पुराना घृत 'महाघृत' कहलाता है ॥१०९॥ यह महाघृत वात प्रकृति मनुष्यों के लिये पीने योग्य है, कफघ्न है, बलकारक है, पवित्र है, मेधाजनक है, विशेष करके तिमिर रोग नाशक है ॥११०॥ और ( प्रेतपिशाचादि ) सब भूतों की बाधा को दूर करता है । इसलिये यह घृत बहुत प्रशस्त है ॥१११॥

वक्तव्य—पुराने घृत के काल के संबंध में कुछ मतभिन्नता प्राचीन ग्रंथकार और टीकाकारों में दिखाई देती है । कुछ लोग पुराने घृत का काल एक वर्ष का, कुछ दश वर्ष का और पंद्रह वर्ष का मानते हैं—वर्षादूर्ध्वं भवेदाज्यं पुराणम् । ( भावप्रकाश ) । सर्पिः पुराणं विज्ञेयं दशवर्षस्थितं तु यत् । ( योगरत्नाकर ) । पुराणमिति च बहुकाल पञ्चदशादिवर्षस्थितम् । ( अरुणदत्त ) । कुछ लोग कुंभघृत का काल दस वर्ष मानते हैं, कुछ सौ वर्ष मानते हैं—कौम्भं दशाब्दिकम् । ( चक्रपाणिदत्त चरकटीका ) । शतवर्षस्थितं यत्तु कुम्भसर्पिस्तदुच्यते ॥ ( योगरत्नाकर ) । तथापि इस विषय में सब का ऐकमत्य है कि घृत जितना अधिक पुराना होगा उतना ही अधिक गुणकारी होगा—यथा यथा जरां याति गुणवत्स्यात्तथा तथा ॥ (हारीत संहिता) । इति घृतवर्गः ।

अथ तैलानि ।

तैलं त्वाग्नेयमुष्णं तीक्ष्णं मधुरं मधुरविपाकं बृंहणं प्रीणनं व्यवायि सूक्ष्मं विशदं गुरु सरं विकासि वृष्यं त्वक्प्रसादनं शोधनं मेधामार्दवमांसस्थैर्यवर्णबलकरं चक्षुष्यं बद्धमूत्रं लेखनं तिक्तकषायानुरसं पाचनमनिलबलासक्षयकरं क्रिमिघ्नमशितपित्तजननं योनिशिरःकर्णशूलप्रशमनं गर्भाशयशोधनं च, तथा छिन्नभिन्नविद्धोत्पिष्टच्युतमथितक्षतपिच्चितभग्नस्फुटितक्षाराग्निदग्धविश्लिष्टदारिताभिहतदुर्भग्नमृगव्यालविदष्टप्रभृतिषु च परिषेकाभ्यङ्गावगाहादिषु तिलतैलं प्रशस्यते ॥११२॥

तद्बस्तिषु च पानेषु नस्ये कर्णादिपूरणे ।
अन्नपानविधौ चापि प्रयोज्यं वातशान्तये ॥११३॥

तिल का तैल—आग्नेय, गरम, तीक्ष्ण, मधुर, विपाक में मधुर, शरीरपुष्टिकर, तृप्तिकारक, व्यवायि, सूक्ष्म, विशद, भारी, विरेचक, विकासी, वृष्य, त्वचा की प्रसन्नता करने वाला, शोधन, मेधा, मार्दव, मांस, स्थिरता, वर्ण, और बल इनको करने वाला, नेत्र के लिये हितकर, मूत्र को रोकने वाला ( शरीर की स्थूलता मिटाकर करके ) पतला करने वाला, अनुरस में तिक्त और कषाय, पाचक, वात और कफ का क्षय करने वाला, क्रिमिनाशक, शीत और पित्त की उत्पत्ति का प्रतिबंधक, योनि, शिर और कर्ण इनका शूल नाशक तथा गर्भाशयशोधक होता है । और छिन्न, भिन्न, विद्ध, उत्पिष्ट, च्युत, मथित, क्षत, पिच्चित, भग्न, स्फुटित, क्षार तथा अग्नि दग्ध, विश्लिष्ट, दारित, अभिहत, दुर्भग्न, अहिंस्र तथा हिंस्र पशुओं से दष्ट इत्यादि अवस्थाओं में परिषेक, अभ्यंग और अवगाह के लिये तिलतैल प्रशस्त होता है ॥११२॥ परिषेकादि के अनुसार बस्तिकर्म, स्नेहपान, नस्य, कर्ण और नेत्र का पूरण, विविध खाद्य पेय पदार्थों का संस्करण और वायु की शान्ति इनके लिये भी उसका उपयोग करना चाहिये ॥११३॥

वक्तव्य—व्यवायी सूक्ष्मादि गुणों की व्याख्याएँ सूत्रस्थान के ४६वें अध्याय के अन्त में वर्णन की गई हैं । छिन्नभिन्नादि सद्योव्रण ( चिकित्सास्थान अध्याय २ ) और भग्न ( निदान अ. १५ ) के प्रकार हैं ।

एरण्डतैलं मधुरमुष्णं तीक्ष्णं दीपनं कटु कषायानुरसं सूक्ष्मं स्रोतोविशोधनं त्वच्यं वृष्यं मधुरविपाकं वयःस्थापनं योनिशुक्रविशोधनमारोग्यमेधाकान्तिस्मृतिबलकरं वातकफहरमधोभागदोषहरं च ॥११४॥

एरण्ड का तैल—मधुर, गरम, तीक्ष्ण, दीपन, कटु, अनुरस में कषाय, सूक्ष्म, स्रोतोमार्गविशोधन करने वाला, त्वचा के लिये हितकारक, वृष्य, विपाक में मधुर, वयःस्थापक, योनि और शुक्र का विशोधक, आरोग्य, मेधा, कान्ति, स्मृति और बल इनको करने वाला, वात और कफ को हरण करने वाला और अधोभाग के दोषों को हरण करने वाला है ॥११४॥

वक्तव्य—एरण्डी का तेल अनपायी स्वरूप का विरेचक ( अधोभाग दोषहर ) है । इसका उपयोग बालकों के लिये, सुकुमार प्रकृति के स्त्री पुरुषों के लिये, गर्भिणी और प्रसूत स्त्रियों के लिये बहुत प्रशस्त होता है । चरकसंहिता में इसका वर्णन किया है—गुल्मोदरप्रभारी प्लीहोदावर्तयोनिशुक्रगदे । मेद कफप्रसक्ते मारुतस्केऽवगाढे च ॥ गृध्रसिपक्षवधादिषु विरेचनार्थेषु वातरोगेषु । वाते विबद्धमार्गे मेदःकफपित्तरक्तेन ॥ पयसा मांसरसैर्वा त्रिफलारसयूषमूत्रमदिराभिः । दोषानुबन्धयोगात् प्रशस्तमेरण्डजं तैलम् ॥ तद्वात्तनुपः स्वभावात् संयोगवशाद्विरेचनाच्च जयेत् । मेदोऽसृक्पित्तकफामिश्रानिलरोगजित् तस्मात् ॥ इस वाक्यभाव के अनुसार यह

होता है कि एरण्डी के तेल का शरीर पर जो कार्य होता अधिकतर विरेचन क्रिया द्वारा होता है ।

निम्बातसीकुसुम्भमूलकजीमूतकवृक्षककृतवेधनकम्पिल्लकहस्तिकर्णपृथ्वीकापीलुकरञ्जेङ्गुदीशिग्रुसर्षपसुवर्चलाविडङ्गज्योतिष्मतीफलतैलानि तीक्ष्णानि लघून्युष्णवीर्याणि कटूनि कटुविपाकानि सराण्यनिलकफकृमिकुष्ठप्रमेहशिरोरोगापहराणि चेति ॥११५॥

नीम, अलसी, कुसुंभ, मूली, देवदाली, कुटज, कोशातकी, ..., कम्पिल्लक, हस्तिकर्ण ( रक्त एरण्ड या भूपलाश ), काला ..., पीलु, करञ्ज, इङ्गुदी, सोहञ्जन, सरसो, सूर्यावर्त, विडंग, मालकांगनी इनके फलों ( या बीजों ) के तेल तीक्ष्ण, हलके, उष्णवीर्य, कटु, विपाक में भी कटु, मृदु विरेचक तथा वात, कफ, कृमि, कुष्ठ, प्रमेह और शिरोरोग इन रोगों के नाशक होते हैं ॥११५॥

वातघ्नं मधुरं तेषु क्षौमं तैलं बलापहम् ।
कटुपाकमचक्षुष्यं स्निग्धोष्णं गुरु पित्तलम् ॥११६॥
कृमिघ्नं सार्षपं तैलं कण्डूकुष्ठापहं लघु ।
कफमेदोनिलहरं लेखनं कटु दीपनम् ॥११७॥
कृमिघ्नमिङ्गुदीतैलमीषत्तिक्तं तथा लघु ।
कुष्ठामयकृमिहरं दृष्टिशुक्रबलापहम् ॥११८॥
विपाके कटुकं तैलं कौसुम्भं सर्वदोषकृत् ।
रक्तपित्तकरं तीक्ष्णमचक्षुष्यं विदाहि च ॥११९॥

इनमें से अलसी का तैल वातनाशक, मधुर, बलवर्धक, विपाक में कटु, नेत्र के लिये अहितकर, स्निग्ध, उष्ण, भारी और पित्तकर होता है ॥११६॥ सरसों का तेल कृमि, कण्डू और कुष्ठ नाशक होता है, कफ मेद और वायु का हरण करता है तथा लेखन, कटु और दीपन है ॥११७॥ हिंगोट का तैल कृमिनाशक, किंचित् तिक्त तथा हलका है, कुष्ठ रोग और कृमियों का हरण करता है, तथा दृष्टि, शुक्र और बल का नाश करता है ॥११८॥ करड़ का तैल, विपाक में कटु, सर्व दोष प्रकोपक, रक्त पित्त उत्पन्न करने वाला, तीक्ष्ण, नेत्र के लिये अहितकर और विदाह उत्पन्न करने वाला है ॥११९॥

किराततिक्तकातिमुक्तकबिभीतकनालिकेरकोलाक्षोडजीवन्तीप्रियालकर्वुदारसूर्यवल्लीत्रपुसैर्वारुककर्कारुकुष्माण्डप्रभृतीनां तैलानि मधुराणि मधुरविपाकानि वातपित्तप्रशमनानि शीतवीर्याण्यभिष्यन्दीनि सृष्टमूत्राण्यग्निसादनानि चेति ॥१२०॥

चिरायता, अतिमुक्तक ( माधवीलता का फल ), बहेड़ा, नारियल, बेर, अखरोट, जीवन्ती, चिरोंजी, कचनार, अर्कपुष्पी, त्रपुस, एर्वारुक, कर्कारु, कोहला इत्यादि के तैल मधुर, विपाक में मधुर, वात और पित्त के शामक, शीतवीर्य, अभिष्यन्दि, मूत्र का उत्सर्ग ठीक कराने वाले और जठराग्नि के नाशक होते हैं ॥१२०॥

मधुककाश्मर्यपलाशतैलानि मधुरकषायाणि कफपित्तप्रशमनानि ॥१२१॥

महुआ, गंभारी और पलाश इनके तेल मधुर तथा कषाय होते हैं और कफ तथा पित्त को प्रशमन करते हैं ॥१२१॥

तुवरकभल्लातकतैले उष्णे मधुरकषाये तिक्तानुरसे वातकफकुष्ठमेदोमेहकृमिप्रशमने उभयतोभागदोषहरे च ॥१२२॥

तुवरक और भिलावे का तेल उष्ण, मधुर और कषाय, अनुरस में तिक्त होता है और वात, कफ, कुष्ठ, मेद, प्रमेह तथा कृमियों को दूर करता है और ऊर्ध्व भाग से तथा अधोभाग से ( वमन विरेचन द्वारा ) दोषों को हरण करता है ॥१२२॥

वक्तव्य—तुवरक वृक्ष का वर्णन आगे चिकित्सास्थान के १३वें अध्याय में किया गया है। तुवरक तैल गलित कुष्ठ ( Leprosy ) के लिये आज भी एकमात्र ओषधि है। इससे कुष्ठ में बहुत लाभ होता है। इसलिये इस तैल का समावेश ( Oleum Hydnocarpi ) 'ब्रिटिश फार्माकोपिया' में किया गया है।

सरलदेवदारुगण्डीरशिंशपागुरुसारस्नेहास्तिक्तकटुकषाया दुष्टव्रणशोधनाः कृमिकफकुष्ठानिलहराश्च ॥१२३॥

सरल ( Pinus Longifolia ), देवदार, गण्डीर, शीशम, अगुरु इन वृक्षों के सार भाग का तैल तिक्त, कटु और कषाय होता है, दुष्ट व्रण का शोधन करता है, कृमि, कफ, कुष्ठ और वात का नाश करता है ॥१२३॥

तुम्बीकोशाम्रदन्तीद्रवन्तीश्यामासप्तलानीलिकाकम्पिल्लकशङ्खिनीस्नेहास्तिक्तकटुकषाया अधोभागदोषहराः कृमिकफकुष्ठानिलहरा दुष्टव्रणशोधनाश्च ॥१२४॥

कड़वी तुम्बी, कोशाम्र ( एक प्रकार का आम ), दन्ती, द्रवन्ती, सप्तला, नीलिका, कंपिल्लक और शंखिनी इनके तैल तिक्त, कटु और कषाय, अधोभाग के दोषों को हरण करने वाले, कृमि, कफ, कुष्ठ और वात के नाशक तथा दुष्ट व्रण के शोधक होते हैं ॥१२४॥

यवतिक्तातैलं सर्वदोषप्रशमनमीषत्तिक्तमग्निदीपनं लेखनं मेध्यं पथ्यं रसायनं च ॥१२५॥

यवतिक्ता का तैल सब दोषों को शान्त करता है, किंचित् कड़वा है, अग्नि प्रदीप्त करने वाला, लेखन, मेध्य, पथ्य और रसायन है ॥१२५॥

एकैषिकातैलं मधुरमतिशीतं पित्तहरमनिलप्रकोपणं श्लेष्माभिवर्धनं च ॥१२६॥

एकैषिका ( निशोथ या पाठा ) का तैल मधुर, अति शीतल, पित्तनाशक; वातप्रकोपक और कफवर्धक होता है ॥१२६॥

सहकारतैलमीषत्तिक्तमतिसुगन्धि वातकफहरं रूक्षं मधुरकषायं रसवन्नातिपित्तकरं च ॥१२७॥

आम का तैल किंचित् तिक्त, अत्यन्त सुगंध युक्त, वात कफ नाशक, रूक्ष, मधुर, कषाय है तथा ( आम के ) रस की भाँति यह अतिपित्तकारक नहीं है ॥१२७॥

फलोद्भवानि तैलानि यान्यनुक्तानि कानिचित् ।
गुणान् कर्म च विज्ञाय फलेभ्यस्तानि निर्दिशेत् ॥१२८॥
यावन्तः स्थावरा. स्नेहा. समासात्परिकीर्तिताः ।
सर्वे तैलगुणा ज्ञेयाः सर्वे चानिलनाशनाः ॥१२९॥
सर्वेभ्यस्त्विह तैलेभ्यस्तिलतैलं विशिष्यते ।
निष्पत्तेस्तद्गुणत्वाच्च　　तैलत्वमितरेष्वपि ॥१३०॥

जो जो फलों के तैल यहाँ नहीं वर्णन किये हैं उनके गुण कर्म फलों के गुण कर्मानुसार समझ लेने चाहिये ॥१२८॥ जो जो स्थावर ( वनस्पतिजन्य ) स्नेह संक्षेप से वर्णन किये हैं उनमें ( तिल ) तैल के सर्व ( सामान्य ) गुण धर्म उपस्थित होते हैं, तथा ये सर्व वातनाशक भी हैं ॥१२९॥ जितने तैल हैं सब में तिल का तैल श्रेष्ठ है । ( इतर वानस्पतिक स्नेहों से तिल तैल के कर्मों की ) निष्पत्ति होने से तथा वे तिल तैल के गुणों से युक्त होने से उनमें भी तैलत्व आ जाता है ॥१३०॥

वक्तव्य—स्थावर—वानस्पतिक—स्नेहानां द्विविधा योनिः स्थावरजङ्गमा । ( चरक ) । विशिष्यते—तिल तैल की विशेषता के कारण चरक में इस प्रकार वर्णन किये हैं—तैलं संयोगसंस्कारात् सर्वरोगापहं परम् । तैलप्रयोगादजरा निर्विकारा जितश्रमाः । आसन्नतिबला सङ्ख्ये दैत्याधिपतयः पुरा । निष्पत्ते—(१) कर्मनिष्पत्तेः । (२) तिल यथा तैलं निष्पद्यते चूर्णीकरणयन्त्रादिना तथा सर्षपादावपि स्नेहापकर्षणात् । भवति च समाननिष्पत्तिकत्वात् तच्छब्दता । ( शिवदाससेन ) । इस श्लोकार्ध का तात्पर्य यह है कि इतर वानस्पतिक स्नेहों में तिल तैल का कर्मसामान्य और गुणसामान्य होने के कारण उनके लिये भी तैल शब्द रूढ हो गया है । तैल—इसका सरल अर्थ 'तिलोत्पन्न' है और यह काण्ड, पत्र, स्नेह इत्यादि के लिये भी प्रयुक्त हो सकता है, परन्तु रूढि से इसका प्रयोग केवल स्नेहविषयक होता है—रूढिरूपस्य तैलशब्दस्य स्नेहविषय एव तैलशब्दो रूढो न काण्डपत्रादिविषये । तिलस्य [redacted] काण्ड पत्र वा न तैलमित्युच्यते किं तर्हि तिलाज्जातं निष्पन्नमिति । अत एव तैलशब्दोच्चारणस्य समनन्तरं स्नेहविषयैव धीर्जायते न पत्रकाण्डादिविषया ॥ ( अरुणदत्त ) ।

ग्राम्यानूपौदकानां च वसामेदोमज्जानो गुरूष्णमधुरा वातघ्नाः, जाङ्गलैकशफक्रव्यादादीनां लघुशीतकषाया रक्तपित्तघ्नाः, प्रतुदविष्किराणां श्लेष्मघ्नाः । तत्र घृततैलवसामेदोमज्जानो यथोत्तरं गुरुविपाका वातहराश्च ॥१३१॥ इति तैलवर्गः ।

( घोड़ा, गौ आदि ) ग्राम्य, ( महिषादि ) आनूप, ( मत्स्यादि ) औदक प्राणियों की वसा, मेद और मज्जा भारी, उष्ण, मधुर और वातनाशक होती है । जाङ्गल, एक शफ और हिंस्र प्राणियों की वसा, मेद और मज्जा हलकी, शीतल, कषाय और रक्तपित्तनाशक होती है । प्रतुद ( कपोत पारावतादि ), विष्किर ( लावत्तित्तिरादि ) प्राणियों की वसा, मेद और मज्जा कफनाशक होती है । घी, तैल, व[sic] मेद और मज्जा ये स्नेह द्रव्य पचन के लिये उत्तरोत्तर अ[sic] भारी तथा वातनाशन के लिये अधिक बलवत्तर होते हैं ॥१[sic]

वक्तव्य—आधुनिक काल में प्राचीन काल की [sic] कई प्रकार के जंगम स्नेह पदार्थ खाने के लिये तथा चिकि[sic] के लिये प्रयुक्त होते हैं । इनमें मछली का तैल निर्देश क[sic] योग्य है । इसमें स्नेह ( Fat ) के सिवाय शरीर की पुष्टि [sic] रक्षा के लिये अत्यावश्यक जीवनीयद्रव्य ( Vitam[sic] A. D ) होते हैं । इसके दो प्रधान उदाहरण हैं—'क[sic] लिवर ऑईल' और 'हलीबट लिवर ऑईल' । तैल, वसा, [sic] और मज्जा—ये चारों द्रव्य स्नेहवर्ग के हैं । इनमें तैल ( Oi[sic] और वसा ( Fat ) शुद्ध स्नेहद्रव्य हैं । स्नेहद्रव्य ग्लिसरि[sic] और फ्याटी एसिड के संयोग से बनते हैं । रासायनिक [sic] मे उस प्रकार के स्नेह को तैल कहते हैं जिसमें निम्न श्रेणि[sic] फ्याटीएसिड ( Lowe Fatty acids ) होते हैं । इनके कार[sic] वह स्नेह पतला होता है । जिसमें उच्च श्रेणि के ( Highe[sic] Fatty acids ) फ्याटी एसीड होते हैं वह वसा कहलाता है[sic] इसके कारण वह स्नेह कुछ गाढ़ा होता है । मेद ( Red ma[sic] rrow ) और मज्जा ( Yellow marrow ) स्नेहभूयिष्ठ द्रव्य [sic] पूर्णतया स्नेह नहीं है—It ( Fat ) is however found [sic] large quantities in three situations Viz Ma[sic] row, adipose and mammary gland duri[sic] lactation ( Halliburton's Physiology )

अथ मधुवर्गः ।

मधु तु मधुरं कषायानुरसं रूक्षं शीतमग्निदीपनं वर्ण्यं स्वर्यं लघु सुकुमारं लेखनं हृद्यं वाजीकरणं सन्धानं शोधनं रोपणं संग्राहि चक्षुष्यं प्रसादनं सूक्ष्ममार्गानुसारि पित्तश्लेष्ममेदोमेहहिक्काश्वासकासातिसारच्छर्दितृष्णाक्रिमिविषप्रशमनं ह्लादि त्रिदोषप्रशमनं च; तत्तु लघुत्वात्कफघ्नं पैच्छिल्यान्माधुर्यात्कषायभावाच्च वातपित्तघ्नम् ॥१३२॥

( मधुवर्ग— ) मधु—रस में मधुर, अनुरस में कषाय, रूक्ष, शीतल, अग्निदीपन, शरीर की कान्ति और बल बढ़ाने वाला, हलका, सौकुमार्यकर, लेखन, हृदय के लिये हितकर, वाजीकरण, अस्थिसन्धानक, व्रणरोपण, ग्राहि, नेत्रों को प्रसन्न करने वाला, शरीर के सूक्ष्म मार्गों में प्रवेश करने वाला, पित्त, कफ, मेद, प्रमेह, हिक्का, श्वास, कास, अतिसार, वमन, तृष्णा, कृमि और विष इनको शान्त करने वाला, आह्लाद देने वाला और त्रिदोषप्रशमन है । यह हलका होने से कफ को शान्त करता है, मधुर, पिच्छिल और कषाय होने से वात और पित्त को शान्त करता है ॥१३२॥

वक्तव्य—मधु शर्करायुक्त स्वाद्य पदार्थ है जो कि मधुमक्खियाँ फूलों की मिठास को ग्रहण कर अपने छत्तों में इकट्ठा करती हैं । मधु में द्राक्षाशर्करा या ग्लुकोज ( Grape Sugar or Glucose ) अधिक राशि में ( औसत ७०% ) होता

पुष्पं च पत्रं च फलं तथैव
यथोत्तरं ते गुरवः प्रदिष्टाः ।
तेषां तु पुष्पं कफपित्तहन्तृ
फलं निहन्यात् कफमारुतौ च ॥२४३॥

(मूली—) मूलकपोतिका ( बालमूली ) कटु और तिक्तरस-युक्त, हृद्य, रुचिकर, अग्निदीपक, सर्वदोषनाशक, लघु और कंठ के लिये हितकर है ॥२४०॥ बड़ी मूली जो अग्नि पर पक्व नहीं की गई है भारी, विष्टम्भजनक, तीक्ष्ण और त्रिदोषजनक होती है। वही ( अग्नि पर तेल घृतादि ) स्नेहद्रव्य में सिद्ध की हुई त्रिदोषशामक होती है ॥२४१॥ सूखी मूली त्रिदोषहर, विषदोषनाशक और लघु है । मूली के सिवाय अन्य सब सूखे शाक विष्टम्भजनक और वातकर होते हैं ॥२४२॥ जो गुणधर्म बाल, मध्य, वृद्ध, स्निग्ध, सिद्ध और शुष्क मूली के संबंध में ( तथैव ) निर्दिष्ट किये हैं वैसे ही मूली के पुष्प, पत्र और फली के बारे में होते हैं। पुष्प, पत्ती और फली उत्तरोत्तर अधिकाधिक हलकी होती हैं। इनमें से पुष्प कफपित्तनाशक और फली वातकफनाशक होती हैं ॥२४३॥

वक्तव्य—कुछ टीकाकार 'पुष्प च पत्र च फलं तथैव' का अर्थ सर्वसामान्य शाकों के संबंध में समझते हैं और 'गुरवः' के स्थान में 'गुरवः' पाठ स्वीकार करते हैं । परन्तु इस प्रकार का अर्थ निम्न कारणों से अनुचित मालूम होता है। वास्तव में यह श्लोक मूली के संबंध में ही लिखा गया है। (१) डल्हणाचार्य भी इस श्लोक को 'मूलकविषयोऽयं' मानते हैं। (२) जिस सिलसिले में यह श्लोक लिखा गया है उसी के अनुसार भी यह मूलकविषयक ही हो सकता है। (३) शाकों की गुरुता के संबंध में स्वतन्त्र वर्णन शाकों का गुण धर्म विवरण करने के पश्चात् किया गया है—पुष्पं पत्रं फल नाल कन्दाश्च गुरवः क्रमात् ॥ (४) इस श्लोक के वर्णन के अनुसार प्रत्येक शाक के पुष्प कफपित्तनाशक और फल कफवातनाशक नहीं हो सकते हैं। केवल एक ही शाक के बारे में यह हो सकता है और वह शाक पूर्वापर संबंध से मूली ही हो सकता है। (५) राजवल्लभ में ये गुण मूली के शाक के ही वर्णन किये हैं—मूलकं गुरु विष्टम्भि तीक्ष्णमामं त्रिदोषकृत् । तदेव स्नेहपक्वं चेत् कफवातनपित्तजित् ॥ शुष्कं त्रिदोषशमनं शोथघ्नं गरजिल्लघु । तत् 'पुष्पं' कफपित्तघ्नं तत् 'फलं' कफवातजित् ॥

स्निग्धोष्णतीक्ष्णः कटुपिच्छिलश्च
गुरुः सरः स्वादुरसश्च बल्यः ।
वृष्यश्च मेधास्वरवर्णचक्षु-
र्भग्नास्थिसन्धानकरो रसोनः ॥२४४॥
हृद्रोगजीर्णज्वरकुक्षिशूल-
विबन्धगुल्मारुचिकासशोफान् ।
दुर्नामकुष्ठानलसादजन्तु-
समीरणश्वासकफांश्च हन्ति ॥२४५॥

(लसुन—) लहसुन स्निग्ध, गरम, तीक्ष्ण, कटु, चिकना, भारी, सारक, ( कुछ ) मधुर, बलकारक और वृष्य है; बुद्धि, स्वर, वर्ण और नेत्र के लिये हितकर है, टूटी हड्डी को जोड़ता है ॥२४४॥ हृद्रोग, जीर्ण ज्वर, कुक्षिशूल, मलावरोध, गुल्म, अरोचक, कास, शोथ, अर्श, कुष्ठ, अग्निमांद्य, कृमि, वायु, श्वास और कफ इनका नाश करता है ॥२४५॥

वक्तव्य—रसोन—एक रस हीन होने के कारण लशुन 'रसोन' कहलाता है—पञ्चभिश्च रसैर्युक्तः रसेनाम्लेन वर्जितः । तस्माद्रसोन इत्युक्तो द्रव्याणां गुणवेदिभिः ॥ कटुकश्चापि मूलेषु, तिक्तः पत्रेषु संस्थितः । नाले कषाय उद्दिष्टो, नालाग्रे लवणः स्मृतः ॥ बीजे तु मधुरः प्रोक्तो रसस्तद्गुणवेदिभिः ॥ ( भावप्रकाश ) । समीरण—पित्तरक्तविनिर्मुक्तसमस्तावरणावृते । शुद्धे वा विघने वायौ न द्रव्यं लशुनात् परम् ॥ ( अष्टांगहृदय ) । पित्तावृत और रक्तावृत वायु को छोड़कर अन्य सब आवरण युक्त या शुद्ध वायु के लिये लशुन परमौषध है ।

नव्यमत—रसोन में स्टार्च, गोंद, अल्ब्यूमिन, शर्करा और एक विशेष उग्रगंध तेल होता है। रसोन के गुणधर्म इसी तेल के ऊपर निर्भर होते हैं । इस तेल में अलिल, प्रोपिल डाय सल्फाइड, डाय अलिल, डाय सल्फाइड (Allyl, Propyl disulphide, Diallyl disulphide ) तथा गंधक के अन्य यौगिक होते हैं। इस तेल का गंध बड़ा खराब होता है। इसके गंध के संबंध में जगन्नाथ पंडित लिखते हैं—सकलरसायनमहितो गर्वेणैकेन लशुन इव ॥ यह अग्निदीपक, वातानुलोमक, संधिवातनाशक, रसायन ( Alterative ) और कफनिःसारक ( Expectorant ) है। आयुर्वेद में रसोन एक श्रेष्ठ प्रकार का रसायन माना गया है—साक्षादमृतसंभूतेर्ग्रामणीः स रसायनम् । ( वाग्भट )। लशुन श्वास, कास, राजयक्ष्मा, फुप्फुसविद्रधि इत्यादि फुफ्फुस के रोगों में बहुत लाभदायक होता है । इसलिये इसका उपयोग टिंकचर, सायरप तथा Allylco, Allylene, Allylene co इत्यादि पेटेंट दवाई के स्वरूप में आज कल पाश्चात्त्यवैद्यक में भी किया जाता है ।

नात्युष्णवीर्योऽनिलहा कटुश्च
तीक्ष्णो गुरुर्नातिकफावहश्च ।
बलावहः पित्तकरोऽथ किंचित्
पलाण्डुरग्निं च विवर्धयेत्तु ॥२४६॥
स्निग्धो रुचिष्यः स्थिरधातुकर्ता
बल्योऽथ मेधाकफपुष्टिदश्च ।
स्वादुर्गुरुः शोणितपित्तशस्तः
स पिच्छिलः क्षीरपलाण्डुरुक्तः ॥२४७॥

( पलाण्डु— ) पलाण्डु ( प्याज ) अधिक उष्णवीर्य नहीं है, वायुनाशक है, कटु है, भारी है, अधिक कफकारक नहीं है, बलकारक है, किंचित् पित्तकर है और अग्निवर्धक है ॥२४६॥ क्षीरपलाण्डु ( प्याज का भेद ) स्निग्ध, रुचिकर, धातुओं को स्थिर करने वाला, बलकारक, बुद्धिवर्धक, कफकारक, शरीरपुष्टिकर, मधुर, भारी, रक्तपित्त में हितकर और पिच्छिल है ॥२४७॥

कलायशाकं पित्तघ्नं कफघ्नं वातलं गुरु ।
कषायानुरसं चैव विपाके मधुरं च तत् ॥२४८॥

१ शीतलं.

कलायशाक ( मटर का शाक ) पित्तकफनाशक, वातजनक, भारी, अनुरस में कषाय और विपाक में मधुर है ॥२४८॥

चुच्चूयूथिकातर्कारीजीवन्तीचिर्बिल्वीनिष्पावन्दी(न्दी)

भल्लातकच्छगलान्त्रीवृक्षादनीफञ्जीशाल्मलीशेलुवनस्पतिप्रसवशणकर्बुदारकोविदारप्रभृतीनि ॥२४९॥

कषायस्वादुतिक्तानि रक्तपित्तहराणि च ।

कफघ्नान्यनिलं कुर्युः संग्राहीणि लघूनि च ॥२५०॥

चुच्चु, यूथिका ( जूही Jasminum Auriculatum ), तर्कारी ( अरणी ), जीवन्ती, चिर्बिल्विका ( कुरर Cephalandra Indica की पत्ती ), नन्दी ( पयपृक्ष ), भल्लातक ( भिलावा ), छगलान्त्री ( ऊटकटारा ), वृक्षादनी ( वंदा ), फञ्जी ( भारंगी ), शाल्मली ( सेमल ), शेलु ( लिसोड़ा ), वनस्पति प्रसव ( औदुम्बरादि अनेक वनस्पति के कोमल पल्लव ), शण, कर्बुदार ( कोविदार भेद या श्वेत काञ्चन ), कोविदार ( रक्तकाञ्चन ) प्रभृति ॥२४९॥ ( शाक सामान्यतया ) कषाय, मधुर, कड़वे रक्तपित्तनाशक, कफनाशक, वातल, संग्राही और हल्के होते हैं ॥२५०॥

लघुः पाके च जन्तुघ्नः पिच्छिलो ग्रहिणां हितः ।

कषायमधुरो ग्राही चुच्चूस्तेषां त्रिदोषहा ॥२५१॥

चक्षुष्या सर्वदोषघ्नी जीवन्ती समुदाहृता ।

वृक्षादनी वातहरा फञ्जी त्वल्पफला मता ॥२५२॥

क्षीरवृक्षोत्पलादीनां कषायाः पल्लवाः स्मृताः ।

शीताः संग्राहिणः शस्ता रक्तपित्तातिसारिणाम् ॥२५३॥

इनमें से चुच्चूशाक विपाक में लघु कृमिनाशक, पिच्छिल, ग्रहणी वालों के लिये हितकर, कषाय और मधुर, ग्राही और त्रिदोषनाशक है ॥२५१॥ जीवन्ती शाक नेत्र के लिये हितकर, सर्वदोषनाशक है। बांदा वातनाशक और फञ्जीशाक अल्प फलकारक है ॥२५२॥ अश्वत्थादि क्षीर वृक्ष तथा कमल आदि के पत्ते रस में कषाय, शीतल, संग्राहक और रक्तपित्त तथा अतिसार से पीड़ित रोगियों के लिये लाभदायक होते हैं ॥२५३॥

वक्तव्य—जीवन्ती शाक सर्व शाकों में श्रेष्ठ है। जीवन्तीशाकं शाकानाम्। ( चरक )। तथापि इसके स्वरूप के सम्बन्ध में प्राचीन काल से ही मतभिन्नता दिखाई देती है। डल्हण के अनुसार जीवन्ती 'पाठ्यमनान्तरा' श्रीकण्ठ के अनुसार जीवन्ती 'पटोलपत्र सी पत्ते' होती है।

पुनर्नवावरुणतर्कारीउरुबूकवत्सादनीबिल्वशाकप्रभृतीनि ॥२५४॥

उष्णानि स्वादुतिक्तानि वातप्रशमनानि च ।

तेषु पौनर्नवं शाकं विशेषाच्छोफनाशनम् ॥२५५॥

पुनर्नवा ( साठी ), वरुण, तर्कारी ( अरणी ), उरुबूक ( एरण्ड ), वत्सादनी ( गिलोय ), बिल्व शाक इत्यादि ॥२५४॥ ( ये शाक सामान्यतया ) गरम, मधुर, कड़वे और वातनाशक हैं। इनमें से साठी का शाक विशेषतया शोथनाशक है ॥२५५॥

वक्तव्य—पुनर्नवा दस्तावर और मूत्रल होने के कारण शोथ का नाश करती है। इसमें पुनर्नवीन ( Punarnavine ) नामक क्षार होता है जो वृक्क के ऊपर कार्य करके मूत्र के द्वारा शरीर में संचित हुए जल का नाश करके शोथ दूर करता है।

तण्डुलीयकोपोदिकाऽश्ववलाचिल्लीपालङ्क्यावास्तूकप्रभृतीनि ॥२५६॥

सृष्टमूत्रपुरीषाणि सक्षारमधुराणि च ।

मन्दवातकफान्याहू रक्तपित्तहराणि च ॥२५७॥

तण्डुलीयक ( चौलाई Amaranthus Polygamus ), उपोदिका ( पोई का शाक, Basella Alba ), अश्ववला ( मेथिका भेद ), चिल्ली ( वास्तुक भेद Chenopodiaceae जाति का शाक ), पालङ्क्या ( पालक Spinacea oleracea ), वास्तूक ( बथुआ Chenopodiaceae जाति का शाक ) इत्यादि शाक ॥२५६॥ ( सामान्यतया ) मलमूत्र के प्रवर्तक, किञ्चित् क्षार युक्त मधुर, थोड़ा वायु और कफ पैदा करने वाले और रक्तपित्तनाशक होते हैं ॥२५७॥

मधुरो रसपाकाभ्यां रक्तपित्तमदापहः ।

तेषां शीततमो रूक्षस्तण्डुलीयो विषापहः ॥२५८॥

स्वादुपाकरसा वृष्या वातपित्तमदापहा ।

उपोदिका सरा स्निग्धा बल्या श्लेष्मकरी हिमा ॥२५९॥

कटुर्विपाके कृमिहा मेधाग्निबलवर्धनः ।

सक्षारः सर्वदोषघ्नो वास्तूको रोचनः सरः ॥२६०॥

चिल्ली वास्तूकवज्ज्ञेया पालङ्क्या तण्डुलीयवत् ।

वातलाबद्धविण्मूत्रा रूक्षा पित्तकफे हिता ॥२६१॥

शाकमाश्ववलं रूक्षं बद्धविण्मूत्रमारुतम् ।

इनमें से चौलाई का शाक रस और विपाक में मधुर, रक्तपित्तनाशक, मदहर, रूक्ष और विषनाशक है ॥२५८॥ पोई का शाक रस और विपाक में मधुर, वृष्य, वातपित्त और मद नाशक, सारक, स्निग्ध, बलकारक, कफकारक और शीतल होता है ॥२५९॥ बथुआ का साग विपाक में कटु कृमिनाशक बुद्धि, अग्नि और बल बढ़ाने वाला, किञ्चित् क्षारीय, सर्वदोषनाशक, रुचिकर और सारक होता है ॥२६०॥ चिल्ली के गुण बथुआ के अनुसार जानने चाहियें। पालक चौलाई के अनुसार, वातकारक, मलमूत्रावरोधक, रूक्ष और पित्त कफ में हितकर होती है ॥२६१॥ आश्ववल का शाक रूक्ष और मल, मूत्र तथा अधोवायु का अवरोधक है।

वक्तव्य—वास्तुक और चिल्ली शाक के बीज में चेनोपोडिअम नामक तैल ( Oil of chenopodium ) होता है। यह तैल केंचवे ( गोल कृमि Round Worms ) और अंकुश कृमि ( Hook Worm ) के लिये उत्तम कृमिनाशक ( Anthelmintic ) सिद्ध हुआ है।

मण्डूकपर्णीसप्तलासुनिषण्णकसुवर्चलापिप्पलीगुडूचीगोजिह्वाकाकमाचीप्रपुन्नाडावल्गुजसतीनबृहतीकण्टकारिकाफलपटोलवार्ताकुकारवेल्लकर्कोटकिकाकेबुकोरबूकपर्पटककिराततिक्तकर्कोटकारिष्टकोशातकीवेत्रकरीराटरूषकार्कपुष्पीप्रभृतीनि ॥२६२॥

कपित्तहराण्याहुर्हृद्यानि सुलघूनि च ।
प्रमेहज्वरश्वासकासारुचिहराणि च ॥२६३॥

मण्डूकपर्णी, सप्तला, सुनिषण्णक ( चौपतिया Marsi quadrifolia ), सुवर्चला ( सूर्यावर्त, हुरहुर Cleome ...ica ), पिप्पली, गुडूची ( गिलोय ), गोजिह्वा ( गोभी ...phantopus Scaber ), काकमाची ( मकोय Solanum ...rum ), प्रपुन्नाड ( पवाड़ Cassia Tora ), अवल्गुज ( ...कुची Vernonia Anthelmintica ), सतीन ( मटर ...भेद ), बृहती ( बड़ी कटेरी ), कण्टकारिका ( छोटी ...री ), पटोल ( परवल ), वार्ताकु ( बैंगन ), कारवेल्लक ( ...रेला ), पटुकिका ( आरण्यकासमर्द ), कंटुक ( ...ctus Speciosus ), उरुवक ( रक्त एरण्ड ), पर्पटक ( पित्त-...पापड़ा ), किराततिक्त ( चिरायता ), कर्कोटक ( ककोड़ा Momordica Dioica ), अरिष्ट ( नीम ), कोशातकी ( तोरई ), ...करीर ( बेत की कोंपल ), आटरूषक ( अडूसा ), अर्क-...ी इत्यादि ॥२६२॥ ( ये शाक सामान्यतया ) रक्तपित्त-...शक, हृद्य, बहुत हलके हैं और कुष्ठ, प्रमेह, ज्वर, श्वास, ...स और अरोचक इनका नाश करते हैं ॥२६३॥

...पाया तु हिता पित्ते स्वादुपाकरसा हिमा ।
...घ्वी मण्डूकपर्णी तु तद्वद्गोजिह्विका मता ॥२६४॥
...विदाही त्रिदोषघ्नः संग्राही सुनिषण्णकः ।
...वल्गुजः कटुः पाके तिक्तः पित्तकफापहः ॥२६५॥
...त्तिक्तं त्रिदोषघ्नं शाकं कटु सतीनजम् ।
...त्युष्णशीतं कुष्ठघ्नं काकमाच्यास्तु तद्विधम् ॥२६६॥
...ण्डुकुष्ठकृमिघ्नानि कफवातहराणि च ।
...लानि बृहतीनां तु कटुतिक्तलघूनि च ॥२६७॥
...फपित्तहरं व्रण्यमुष्णं तिक्तमवातलम् ।
...टोलं कटुकं पाके वृष्यं रोचनदीपनम् ॥२६८॥

मण्डूकपर्णी कषाय, पित्त में हितकर, रस और विपाक में ...धुर, शीतल और हलकी होती है । इसी के अनुसार गोजिह्वा ...णकारी है ॥२६४॥ सुनिषण्णक विदाह न करने वाला, त्रिदोषनाशक और संग्राही है । अवल्गुज विपाक में कटु, ...क्त और पित्तकफनाशक है ॥२६५॥ सतीन का शाक किंचित् ...क्त, त्रिदोषनाशक, कटु, न बहुत गरम न बहुत शीतल और ...ष्ठनाशक है । काकमाची का शाक, इसी के अनुसार होता ...है ॥२६६॥ बड़ी और छोटी कटेरी के फल कण्डु, कुष्ठ और ...कृमि के नाशक, कफवातनाशक और कटुतिक्त तथा लघु ...होते हैं ॥२६७॥ पटोल कफपित्तनाशक, व्रण में हितकर, ...उष्ण, तिक्त, वात न करने वाला, विपाक में कटु, वृष्य, ...रुचिकर और अग्निदीपक होता है ॥२६८॥

कफवातहरं तिक्तं रोचनं कटुकं लघु ।
वार्ताकं दीपनं प्रोक्तं जीर्णं सक्षारपित्तलम् ।
तद्वत् कर्कोटकं विद्यात् कारवेल्लकमेव च ॥२६९॥
अटरूपकवेत्राग्रगुडूचीनिम्बपर्पटाः ।
किराततिक्तसहितास्तिक्ताः पित्तकफापहाः ॥२७०॥

कफापहं शाकमुक्तं वरुणप्रपुनाडयोः ।
रूक्षं लघु च शीतं च वातपित्तप्रकोपणम् ॥२७१॥
दीपनं कालशाकं तु गरदोषहरं कटु ।
कौसुम्भं मधुरं रूक्षमुष्णं श्लेष्महरं लघु ॥२७२॥
वातलं नालिकाशाकं पित्तघ्नं मधुरं च तत् ।
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नी साम्ला वातकफे हिता ।
उष्णा कषायमधुरा चाङ्गेरी चाग्निदीपनी ॥२७३॥

वार्ताक ( बैंगन ) कफवातनाशक, तिक्त, रुचिकर, कटु, हलका, अग्निदीपक है । पका हुआ बैंगन ( पीला ), किंचित् क्षारीय और पित्तकारक होता है । वार्ताक के गुणानुसार ही कर्कोटक और करेला होता है ॥२६९॥ अडूसा, बेत के कोंपल, गिलोय, नीम, पित्तपापड़ा, चिरायता रस में कड़वे और पित्तकफनाशक होते हैं ॥२७०॥ वरुण और पवाड़ का शाक कफनाशक, रूक्ष, हलका, शीतल और वातपित्तप्रकोपक होता है ॥२७१॥ ( अब इसके पश्चात् उपर्युक्त मण्डूकपर्णीवर्ग में अनिर्दिष्ट परन्तु प्रभृति शब्द से जिनका ग्रहण हो सकता है ऐसे—काल शाक, नाड़िका शाक, कौसुंभ शाक और चांगेरी शाक—शाकों का गुणवर्णन किया है ) काल शाक ( श्राद्ध शाक ) अग्निदीपक, गरदोषनाशक और कटु है । कुसुंभ का शाक मधुर, रूक्ष, गरम, कफनाशक और हलका है ॥२७२॥ नालिका शाक ( पटुआ Ipomoea Aquatica ) वातकर, पित्तनाशक और मधुर है । चांगेरीशाक ( Oxalis Corniculata ) ग्रहणी और अर्शनाशक, अम्ल, वात और कफ के लिये हितकर, उष्ण, कषाय और मधुर तथा अग्निदीपक होता है ॥२७३॥

लोणिकाजातुकत्रिपर्णिकापत्तूरजीवकसुवर्चला-कुकुरकुतुम्बककुठिञ्जरकुन्तलिकाकुररिटकाप्रभृतयः ॥२७४॥

स्वादुपाकरसाः शीताः कफघ्ना नातिपित्तलाः ।
लवणानुरसा रूक्षाः सक्षारा वातलाः सराः ॥२७५॥

लोणिका ( Portulaca Oleracea ), जातुक ( शुक्रशालपर्णी ), त्रिपर्णिका ( दुग्धिका, वनकापांसी वा ), पत्तूर ( शिरवालिकाभेद, शालिंची शाक वा ), जीवक, सुवर्चला ( सूर्यावर्तभेद ), कुकुरक, कुतुम्बक ( द्रोणपुष्प ), कुठिंजर, कुन्तलिका ( चञ्चू के समान दीर्घपत्रा अथवा नीलपियावासा ), कुरंटिका ( पीला पियावासा ) प्रभृति ॥२७४॥ शाक रसविपाक में मधुर, शीतल, कफनाशक, विशेष पित्त न करने वाले, अनुरस में लवण, रूक्ष, क्षारयुक्त, वातल और सारक हैं ॥२७५॥

स्वादुतिक्ता कुन्तलिका सकषाया[1] कुररिटका ।
संग्राहि शीतलं चापि लघु दोषापहं तथा ।
राजक्षवकशाकं तु शटीशाकं च तद्विधम् ॥२७६॥
स्वादुपाकरसं शाकं दुर्जरं हरिमन्थजम् ।
भेदनं मधुरं रूक्षं कालायमतिवातलम् ॥२७७॥
स्रंसनं कटुकं पाके लघु वातकफापहम् ।

१ कषाया सकुरण्टिका.

शोफघ्नमुष्णवीर्यं च पत्रं पूतिकरञ्जजम् ॥२७८॥
ताम्बूलपत्रं तीक्ष्णोष्णं कटु पित्तप्रकोपणम् ।
सुगन्धि विशदं तिक्तं स्वर्यं वातकफापहम् ॥२७९॥
स्रंसनं कटुकं पाके कषायं वह्निदीपनम् ।
वक्त्रकण्डूमलक्लेददौर्गन्ध्यादिविशोधनम् ॥२८०॥

कुन्तलिका मधुर और तिक्त है, कुरटिका कषाय है। राजक्षवक ( कृष्णराजिका ) शाक संग्राही, शीतल, हल्का, और त्रिदोषनाशक होता है। षटीशाक ( Curcuma Zedoaria ) इसी के अनुसार होता है ॥२७६॥ हरिमन्थ का शाक ( चने का ) रस और विपाक में मधुर और पचन में कठिन होता है। मदर का शाक भेदक, मधुर, रूक्ष और अतिशय वातकर है ॥२७७॥ पूतिकरंज के पत्रों का शाक मल की प्रवृत्ति करने वाला, कटुविपाकी, हल्का, वातकफनाशक, शोथहर और उष्णवीर्य है ॥२७८॥ ताम्बूलपत्र ( पान ) तीक्ष्ण, उष्ण, कटु, पित्तकर, विशद, तिक्त, स्वर के लिये हितकर, वातकफनाशक, सारक, विपाक में कटु, कषाय तथा अग्निदीपक है, और मुख की खाज, मल, चिकनापन और दुर्गंध इनको दूर करता है ॥२७९,२८०॥

अथ पुष्पवर्गः ।

कोविदारशणशाल्मलीपुष्पाणि मधुराणि मधुरविपाकानि रक्तपित्तहराणि च, वृषागस्त्ययोः पुष्पाणि तिक्तानि कटुविपाकानि क्षयकासापहानि च ॥२८१॥

कोविदार ( कचनार ), शण और शाल्मली इनके फूल रसविपाक में मधुर और रक्तपित्तनाशक हैं। वृष ( अडूसा ) और अगस्ति ( हदगा ) के फूल तिक्त, विपाक में कटु और क्षय और खाँसी को दूर करते हैं ॥२८१॥

आगस्त्यं नातिशीतोष्णं नक्तान्धानां प्रशस्यते ॥२८२॥

अगस्त्य के फूल न बहुत गरम न बहुत शीतल हैं और रतौंधी वालों को लाभदायक होते हैं ॥२८२॥

करीरमधुशिग्रुकुसुमानि कटुविपाकानि वातहराणि सृष्टमूत्रपुरीषाणि च ॥२८३॥

रक्तवृक्षस्य निम्बस्य मुष्ककार्कासनस्य च ।
कफपित्तहरं पुष्पं कुष्ठघ्नं कुटजस्य च ॥२८४॥
सतिक्तं मधुरं शीतं पद्मं पित्तकफापहम् ।
मधुरं पिच्छिलं स्निग्धं कुमुदं ह्लादि शीतलम् ।
तस्मादल्पान्तरगुणे विद्यात् कुवलयोत्पले ॥२८५॥

करीर और मधुशिग्रु ( लाल सहिजन ) के फूल विपाक में कटु, वातनाशक और मलमूत्र की प्रवृत्ति करने वाले हैं ॥२८३॥ रक्तवृक्ष ( बंधूक Pentapetes Phoenicea ), नीम, मुष्कक, अर्क, असन और कुटज के फूल कफपित्तनाशक और कुष्ठनाशक हैं ॥२८४॥ पद्म ( सूर्यविकासी कमल ) तिक्त, मधुर, शीतल और कफपित्तनाशक है। कुमुद ( चन्द्रविकासी कमल ) मधुर, पिच्छिल, स्निग्ध, ( हर्ष उत्पन्न करने के कारण ) आह्लादजनक और शीतल है। कुवलय और उत्पल क्रमशः कुमुद से गुण में कुछ कम हैं ॥२८५॥

सिन्धुवारं विजानीयाद्धिमं पित्तविनाशनम्
मालतीमल्लिके तिक्ते सौरभ्यात् पित्तनाशने
सुगन्धि विशदं हृद्यं बाकुलं पाटलानि च
श्लेष्मपित्तविषघ्नं तु नागं तद्वच्च कुङ्कुमम्
चम्पकं रक्तपित्तघ्नं शीतोष्णं कफनाशनम्
किंशुकं कफपित्तघ्नं तद्वदेव कुरण्टकम्
मधुशिग्रुकरीराणि कटुश्लेष्महराणि च
यथावृक्षं विजानीयात् पुष्पं वृक्षोचितं तथा

निर्गुंडी के फूल शीतल और पित्तनाशक हैं। ( जाती ) और मल्लिका के फूल और सुगन्ध के पित्तनाशक होते हैं ॥२८६॥ बकुल और पाटल के सुगन्धयुक्त, विशद, और हृद्य हैं। नागकेसर और विषहर है। इसी के अनुसार केसर ( C Sativus ) के भी गुणधर्म होते हैं ॥२८७॥ चम्प फूल रक्तपित्तनाशक, समशीतोष्ण और कफनाशक पलाशपुष्प कफपित्तनाशक है और इसी के अ कुरण्टक का पुष्प ( पियाबासा का पुष्प ) होता है ॥ लाल सहिजन के कोंपल कटु और कफनाशक ( सर्वसामान्य अनुक्त पुष्पों के तथा वृक्षाश्रित अन्य अंगों गुणधर्म दिखलाने की दृष्टि से उपसंहार करते हैं ) जैसे वृ गुणधर्म होते हैं वैसे [redacted] उसके पुष्प तथा ( कण्टक अवरोह अन्य अंगों के ( वृक्षोचित ) गुणधर्म होते हैं ॥२८९॥

क्षवककुलेच(व)रवंशकरीरप्रभृतीनि कफहरा सृष्टमूत्रपुरीषाणि च ॥२९०॥

क्षवकं कुलिलं तेषु स्वादुपाकं सपिच्छिलम् ।
विष्यन्दि वातलं नातिपित्तश्लेष्मकरं च तत् ॥२९
वेणोः करीराः कफला मधुरा रसपाकतः ।
विदाहिनो वातकराः सकषाया विरूक्षणाः ॥२९

क्षवक, कुलेचर, वंश करीर प्रभृति कफनाशक और मल मूत्र की प्रवृत्ति करने वाले हैं ॥२९०॥ इनमें से क्षवक कफ कारक, विपाक में मधुर, पिच्छिल, श्लेष्मस्रावी, वातकर और विशेष वात और कफकारक नहीं है ॥२९१॥ बांस [redacted] नये कफकारक, रसविपाक में मधुर, विदाहजनक, वातकारक कषाय और रूक्षता करने वाली है ॥२९२॥

उद्भिदानि पलालेक्षुकरीषवेणुक्षितिजानि । तत्र पलालजातं मधुरं मधुरविपाकं रूक्षं दोषप्रशमनं च, इक्षुजं मधुरं कषायानुरसं कटुकं शीतलं च तद्वदेवोष्णं कारीषं कषायं वातकोपनं च, वैणवं कषायं वातकोपनं च, भूमिजं गुरु नातिवातलं भूमितुल्यानुरसः ॥२९३॥

( उद्भिद — ) पलाल ( धान्य विशेष काण्ड भूसा आदि ), इक्षु ( के गन्ने ), करीष ( शुष्क गोबर ), वेणु ( बांस आदि ) और भूमि इनमें उद्भिद ( छत्रकादि ) उत्पन्न होते हैं।

१ मधुरं. २ अनिलघ्नम् ३ अग्निकर ४ कटुकम्

ताल में उत्पन्न हुआ छत्रक रसविपाक में मधुर, दोषनाशक है; ईख से उत्पन्न हुआ छत्रक मधुर, कषाय, कटु, और शीतल है; गोमयजन्य छत्रक ) इक्षुज छत्रक के अनुसार परन्तु उष्ण, कषाय और बाँस लकड़ी से उत्पन्न हुआ छत्रक कषाय और वात- है; भूमि में उत्पन्न हुआ छत्रक भारी, विशेष न करने वाला तथा भूमि के गुणानुसार २९३॥

याकतिलकल्कस्थूणिकाशुष्कशाकानि सर्व- पणानि ॥२९४॥

नः स्मृताः सर्वे वटका वातकोपनाः।
की वातला सान्द्रा रुचिष्याऽनलदीपनी ॥२९५॥

ाक ( खली ), तिलकल्कस्थूणिका ( तिल के बड़े ) शाक सर्व प्रकार के दोषों को प्रकुपित करते हैं सर्व प्रकार के बड़े मलावरोध और वातप्रकोपक होते ाकी ( मूली आलू आदि की पकौड़ी बड़े ) आर्द्रा- (ताजी) वातकर, रुचिकर और अग्निदीपक ॥२९५॥

दि गुरु रूक्षं च प्रायो विष्टम्भि दुर्जरम्।
ं च सर्वं हि स्वादु शाकमुदाहृतम् ॥२९६॥

मधुर शाक मल का भेद करने वाले, भारी, रूक्ष, ट में विष्टम्भ उत्पन्न करने वाले, पचन में कठिन और कषाय रस युक्त होते हैं ॥२९६॥

त्रं फलं नालं कन्दाश्च गुरवः क्रमात्।
शाक, पत्रशाक, फलशाक आर कन्दशाक ये उत्तरोत्तर धिक गरिष्ठ होते हैं।

परिजीर्णं च कृमिजुष्टमदेशजम्।
् सर्वशाकं तथाऽकालविरोहि च ॥२९७॥

ड़े, परिजीर्ण ( पुराने, बासी या अत्यन्त पककर पीले ), कीड़ों से भक्षित, अयोग्य भूमि में और अयोग्य में उत्पन्न हुए सर्व शाक त्याग करने चाहिये ॥२९७॥

क्तव्य—श्लोक २११ से २९७ तक विविध शाकों के य तथा विशेष गुणों का वर्णन किया गया है। इनके सामान्यतया यह कह सकते हैं कि इनमें प्रोटीन, मेद शरीरपुष्टिकर अंश अत्यल्प होते हैं। तथापि इनकी विशेषताएँ हैं:—(१) इनमें खनिज क्षार जो होते हैं उनके सेवन फायदेमन्द होता है। ये क्षार प्रोटीन, मेद, ट के परिवर्तन से शरीर में जो अम्ल बनते हैं उनको करते हैं। शरीररक्षा के लिये रक्त का क्षारीय होना लाइन ) बहुत आवश्यक है। क्षारीयता का अंश कम अम्लरक्तता ( Acidosis ) नामक रोग उत्पन्न होता ) इनमें सेल्यूलोज ( Cellulose ) की राशि भी अधिक है। यह पदार्थ मनुष्यों के लिये अपाच्य है, जो आँत- में हलचल पैदा करके मलोत्सर्ग की प्रवृत्ति उत्पन्न करता मलावरोध को हटाता है। (३) इनमें पोटासिअम के लवण होने से ये मूत्रल हैं और पथरी के रोगियों के लिये पथ्यकर होते हैं। (४) इनमें स्कर्वी प्रतिषेधक जीवद्रव्य भी होता है। (५) इनके कारण भोजन में रुचि और खुशबू उत्पन्न होती है। जिससे भोजन पचने में भी सहायता होती है। (६) इनमें कार्बोहैड्रेट कम होने के कारण मधुमेही के लिये भी इनका सेवन अपथ्यकर नहीं होता। उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि भोजन में साग-सब्जियों का होना बहुत आवश्यक है। शाक-भाजी हमेशा ताजी होनी चाहिये। ताजी न मिले तो न खाना बेहतर है। बासी या सड़ी गली तरकारी खाना ठीक नहीं है। सामान्यतया शाक-सब्जी गंदे पानी से तैयार होती है, इसलिये हमेशा उस पर कीड़े मकोड़े होते हैं और अण्डा देते हैं। इसलिये कच्चा साग बिना अच्छी तरह से धोये और देखे नहीं खाना चाहिये। तरकारी चीरने के पहले उसमें से घास-पात, कीड़ा-मकोड़ा तथा उसका बे-काम भाग निकाल कर फिर चीरना चाहिये।

१ पिण्याकतिलपत्रस्थूणिका. २ सान्द्रा. ३ शीतलं. ४ पत्रशाक.

कन्दानत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—विदारीकन्दशतावरी-बिसमृणालशृङ्गाटककशेरुकपिण्डालुकमध्वालुक-हस्त्यालुककाष्ठालुकशङ्खालुकरक्तालुकेन्दीवरोत्पल-कन्दप्रभृतीनि ॥२९८॥

रक्तपित्तहराण्याहुः शीतानि मधुराणि च।
गुरूणि बहुशुक्राणि स्तन्यवृद्धिकराणि च ॥२९९॥

इसके आगे कन्दों का वर्णन करेंगे—विदारीकन्द ( भूमि-कूष्माण्ड ), शतावरी, बिस ( पद्ममूल ), मृणाल ( स्थूलपद्म-मूल ), शृंगाटक ( सिंगाड़ा ), कसेरुक ( चिचोड़ Scirpus Kysoor ), पिण्डालु ( Dioscorea. Globosa ), मध्वा-लुक ( Dioscorea Aculeata ), हस्त्यालुक, काष्ठालुक, शंखालुक, रक्तालुक ( शकरकन्दी ), इन्दीवर उत्पल कन्द प्रभृति कन्द ॥२९८॥ रक्तपित्तनाशक, शीतल, मधुर, भारी, अतिशयशुक्रवर्धक और स्तन्यवर्धक होते हैं ॥२९९॥

मधुरो बृंहणो वृष्यः शीतः स्वर्योऽतिमूत्रलः।
विदारीकन्दो बल्यस्तु पित्तवातहरश्च सः ॥३००॥
वातपित्तहरी वृष्या स्वादुतिक्ता शतावरी।
महती चैव हृद्या च मेधाग्निबलवर्धिनी ॥३०१॥
ग्रहण्यर्शोविकारघ्नी वृष्या शीता रसायनी।
कफपित्तहरास्तिक्तास्तस्या प्रवाङ्कुराः स्मृताः ॥३०२॥

विदारीकन्द शरीरपुष्टिकर, वृष्य, शीतल, स्वर के लिये हितकर, अतिमूत्रल, बलवर्धक और वातपित्तनाशक है ॥३००॥ शतावरी वातपित्तनाशक, वृष्य, मधुर और तिक्त है। बड़ी शतावरी ( Asparagus Sarmentosus ) हृद्य, बुद्धिवर्धक, अग्निदीपक, बलकारक, ग्रहणी और अर्शनाशक, वृष्य, शीतल और रसायन है। उसके अंकुर कफपित्तनाशक होते हैं ॥३०१,३०२॥

अविदाहि बिसं प्रोक्तं रक्तपित्तप्रसादनम्।
विष्टम्भि दुर्जरं रूक्षं विरसं मारुतावहम् ॥३०३॥
गुरू [illegible] च शृङ्गाटककशेरुकौ।

पिण्डालुकं कफकरं गुरु वातप्रकोपणम् ॥२०४॥
सुरेन्द्रकन्दः श्लेष्मघ्नो विपाके कटु पित्तकृत्।

बिस विदाह न करने वाला रक्तपित्त का प्रशामक विष्टम्भ जनक पचने में कठिन रूक्ष स्वादहीन और वायुवर्धक है ॥२०३॥ शृङ्गाटक और कसेरुक भारी विष्टम्भजनक और शीतल है। पिण्डालु कफकर भारी और वातप्रकोपक है ॥२०४॥ सुरेन्द्रकन्द ( वज्रकन्द जंगली सूरण Sy anther as Sylvat ca ) कफनाशक विपाक में कटु और पित्तकर है।

वंशाग्रं करीरा गुरवः कफमारुतकोपनाः ॥३०५॥

बाँस के मूलांकुर गुरु और कफवातप्रकोपक हैं ॥३०५॥

स्थूलसूरणमाणकप्रभृतयः कन्दा ईषत्कषाया कटुका रूक्षा विष्टम्भिनो गुरवः कफवातला पित्तहराश्च ॥३०६॥

माणकं स्वादु शीतं च गुरु चापि प्रकीर्तितम्।
स्थूलकन्दस्तु नात्युष्णः सूरणो गुदकीलहा ॥३०७॥

स्थूल कन्द सूरण ( जिमीकन्द A norphopl allus Campanulatus ) माणकन्द ( माणककन्द Alocas a Ind ca) प्रभृति कन्द किंचित् कषाय कटु रूक्ष विष्टम्भजनक भारी कफवातजनक और पित्तहर हैं ॥३०६॥ माणकन्द मधुर शीतल और गुरु है स्थूलकन्द विशेष उष्ण नहीं है और सूरण अर्शनाशक है ॥३०७॥

वक्तव्य—सूरण से मल का कार्य ठीक होकर दस्त भी खुलकर आता है। इससे अर्शगत सिराओं में संकोच पैदा होकर रक्त इकट्ठा नहीं होने पाता। अतः खूनी बवासीर में सूरण बहुत फायदा करता है। इसका अर्शोघ्न नाम बिलकुल सार्थ है।

कुमुदोत्पलपद्मानां कन्दा मारुतकोपनाः।
कषायाः पित्तशमना विपाके मधुरा हिमाः ॥३०८॥
वाराहकन्दः श्लेष्मघ्नः कटुको रसपाकतः।
मेहकुष्ठकृमिहरो बल्यो वृष्यो रसायनः ॥३०९॥

कमुद उत्पल और पद्म इनके कन्द वायुकारक कषाय पित्तशामक विपाक में मधुर और शीतल हैं ॥३०८॥ वाराहकन्द ( Tacca \\spera ) कफनाशक रसविपाक में कटु प्रमेह कुष्ठ और कृमि का नाशक बलकारक वृष्य और रसायन है ॥३०९॥

तालनारिकेलखर्जूरप्रभृतीनां मस्तकमज्जानः ॥३१०॥
स्वादुपाकरसानाहु रक्तपित्तहरास्तथा।
शुक्रलानिलघ्नाश्च कफवृद्धिकरानपि ॥३११॥

ताड नारियल और खजूर इत्यादि वृक्षों के सिर की गिरी ॥३१०॥ रसविपाक में मधुर रक्तपित्तनाशक शुक्रवर्धक वायुनाशक और कफ की वृद्धि करने वाली होती है ॥३११॥

बालं ह्यनार्तवं जीर्णं व्याधितं क्रिमिभक्षितम्।
कन्दं विवर्जयेत् सर्वं यो वा सम्यङ् न रोहति ॥३१२॥

बाल ( कच्चा ) बे ऋतु का बहुत पुराना रोग से खराब हुआ कीड़ों से खाया हुआ और जो ठीक नहीं उग सकता है। ऐसा कन्द त्यागना चाहिये ॥३१२॥

वक्तव्य—भूमि के पृष्ठभाग के नीचे उत्पन्न वनस्पतियों के अंगों की गणना कन्द और मूलों में है। कन्द और मूलों में वनस्पतियाँ अपने उपयोग पोषक पदार्थों का एकत्र करती है। इनमें [illegible] कुछ मूल मनुष्यों के लिये भी उपयोगी होते है। इनमें राशि अधिक और प्रोटीन तथा चरबी बहुत ही कम इनमें कुछ खनिज ( विशेष करके पोटाशियम ) हैं। इसलिये यद्यपि ये भोजन के प्रधान अंग नहीं तथापि पोषण में कुछ सहायता जरूर देते है। आज होने वाले कुछ कन्दों और तरकारियों का रासायनिक नीचे दिया है।

| | नाम | प्रोटीन | वसा | कार्बोहाइड्रेट | क्षार |
|---|---|---|---|---|---|
| कन्द | आलू | १ २ | ० १ | १९ ७ | ० ९ |
| | रतालु | १ ६ | ० ५ | २४ ३ | ० ३ |
| | प्याज | १ ६ | ० ३ | ९ ३ | ० ६ |
| | मूली | १ ४ | ० १ | ४ ६ | ० ९ |
| | गाजर | ० ५ | ० ३ | १० १ | ० ९ |
| | चुकन्दर | ० ५ | ० १ | १४ ० | १ ० |
| | सलगम | ० ९ | ० १५ | ६ ८ | ० ८ |
| | कसेरुक | ४ १ | ० १० | १७ ६ | ११ |
| शाक | बन्दगोभी | १ ८ | ० ४ | ५ ८ | ११ |
| | फूलगोभी | २ २ | ० ४ | ४ ७ | ० ८ |
| | टमाटर | १ ३ | ० २ | ५ ० | ० ७ |
| | खीरा | ० ८ | ० २ | ३ १ | ० ५ |
| | केला | १ ३ | ० ६ | २२ ० | ० ८ |
| | बैंगन | ० ८९ | ० ९४ | ३ ४८ | ० २१ |
| | भिंडी | १ ९६ | ११ | ५ ७२ | ० ८ |
| | कद्दू | ० ९० | १ ० | ३ ९६ | ० ७ |

कन्द और शाकों में थोड़ा सेल्युलोज भी होता है दस्त साफ हो जाता है। इसलिये इनमें यद्यपि पौष्टिक कम होता है तथापि इनका भोजन में होना आवश्यक है।

अथ लवणानि—सैन्धवसामुद्रविडसौवर्चलरोमकौद्भिदप्रभृतीनि लवणानि यथोत्तरमुष्णानि वातहराणि कफपित्तकराणि यथापूर्वं स्निग्धानि स्वादूनि सृष्टमूत्रपुरीषाणि चेति ॥२१३॥

लवण—सैन्धव ( सेंधानमक ) सामुद्र ( समुद्र नमक ) विड सौवर्चल रोमक उद्भिद प्रभृति लवण अधिकाधिक गरम वातहर और कफपित्तकारक हैं— उलटे क्रम से अधिकाधिक स्निग्ध मधुर और मलमूत्र प्रवृत्ति करने वाले होते हैं। ( सैन्धव सब से कम गरम और कफपित्तकर होता है, औद्भिद सब से अधिक है। सैन्धव सब से अधिक स्निग्ध मधुर और सृष्टमूत्रपुरीष होता है औद्भिद सब से कम होता है ॥२१३॥

वक्तव्य—सैन्धव—सिन्धु प्रान्त में होने से सैन्धव कहते है। यह नमक खानों से निकाला जाता है। अंग्रेजी में रॉक सॉल्ट (Rock salt) कहते हैं। रासायनिक दृष्टि से

दियम क्लोराइड, अत्यल्प प्रमाण में सोडियम सल्फेट
ट और कचित् क्याल्सियम और म्याग्नेसियम
ता है। सामुद्र—यह नमक समुद्र की उच्चाला से
नी से बनाया जाता है। सोडियम क्लोराइड के
रिक्त मात्रा में इसमें पोट्यासियम और म्याग्नेसि-
राइड तथा म्याग्नेसियम और क्याल्सियम के
Cl, $MgCl_2$, $MgSo_4$, $CaSo_4$) होते हैं। विड—
नमक कहते हैं। आजकल यह नमक कृत्रिम और
ा नमक ( NaCl ) ९२ भाग, आंवला १ भाग,
ग और सर्जक्षार १ भाग इनको एकत्र जलाकर
ता है। चरक और सुश्रुत के समय विड लवण
या कृत्रिम था और कैसा बनाया जाता था इसका
नहीं मिलता है। इसमें अधिकांश सोडियम क्लोरा-
Cl ) और अल्पांश सोडियम सल्फेट ( $Na_2So_4$ ),
फेरिक आक्साइड और फेरिक सल्फाइड ( Fes )
इसमें गंधक का एक वायु ( $H_2S$ ) होता है जिससे
प्रकार की गंध आती है। सौवर्चल—निर्गन्ध काला
से काला लून कहते हैं। इसमें खाने के नमक
के अतिरिक्त थोड़ा सोडियम सल्फेट ( $Na_2So_4$ )
रसशास्त्र में सौवर्चल से 'शोरा' ( Saltpetre,
समझा जाता है। रोमक—अजमेर के पास जो
वर है, वहाँ से उत्पन्न हुआ। इसको सांभर लवण
है। इसमें खाने के नमक ( NaCl ) के अतिरिक्त
कार्बोनेट ( $Na_2Co_3$ ) और सोडियम सल्फेट
O₄ )तथा थोड़ा आयोडिन होता है। औद्भिद—इसको
या रेहालमक कहते हैं। जमीन से बनाया जाता
ए औद्भिद कहलाता है। इसमें मुख्य सोडियम क्लोरा-
सल्फेट होता है और अल्पांश में सोडियम कार्बोनेट,
र शोरा होता है। प्रभृति—गुटिका, ऊपसूत, वालुकैल
मूलाकरोद्भव।

सैन्धवं हृद्यं रुच्यं लघ्वग्निदीपनम्।
समधुरं वृष्यं शीतं दोषघ्नमुत्तमम् ॥३१४॥
मधुरं पाके नात्युष्णमविदाहि च।
स्निग्धमीषच्च शूलघ्नं नातिपित्तलम् ॥३१५॥
दीपनं रूक्षं शूलहृद्रोगनाशनम्।
तीक्ष्णमुष्णं च विडं वातानुलोमनम् ॥३१६॥
सौवर्चलं पाके वीर्योष्णं विशदं कटु।
गुल्मशूलविबन्धघ्नं हृद्यं सुरभि रोचनम् ॥३१७॥

व नेत्र और हृदय के लिये हितकर, रुचिकर, लघु,
क, स्निग्ध, मधुर, वृष्य, शीतल, दोषनाशक और
लवणों में ) श्रेष्ठ ( सैन्धव लवणानाम्। चरक ) है
सामुद्रलवण विपाक में मधुर है, अतिशय गरम नहीं
ाह उत्पन्न करने वाला नहीं है, भेदन है, किंचित्
है, शूलनाशक है और विशेष पित्तकर नहीं है ॥३१५॥
वण क्षारीय, अग्निदीपक, रूक्ष, शूल और हृद्रोगनाशक,
, तीक्ष्ण, उष्ण और वातानुलोमक ( Carminative )
है ॥३१६॥ सौवर्चल लवण विपाक में हलका, उष्णवीर्य,
विशद, कटु, गुल्म, शूल और मलावरोध इनका नाशक,
हृद्य, सुगंधी और रुचिकर है ॥३१७॥

रोमकं तीक्ष्णमत्युष्णं व्यवायि कटुपाकि च।
वातघ्नं लघु विस्यन्दि सूक्ष्मं विड्भेदि मूत्रलम् ॥३१८॥
लघु तीक्ष्णोष्णमुत्क्लेदि सूक्ष्मं वातानुलोमनम्।
सतिक्तं कटु सक्षारं विद्यात्लवणमौद्भिदम् ॥३१९॥
कफवातक्रिमिहरं लेखनं पित्तकोपनम्।
दीपनं पाचनं भेदि लवणं गुटिकाह्वयम् ॥३२०॥

रोमक लवण तीक्ष्ण, अतिशय गरम, व्यवायि ( पहले शरीर में व्याप्त होकर पीछे पाक होने वाला ), विपाक में कटु, वातनाशक, लघु, विस्यन्दि, सूक्ष्म, दस्तावर और मूत्रजनक है ॥३१८॥ औद्भिद लवण लघु, तीक्ष्ण, उष्ण, क्लेदजनक, सूक्ष्म, वातानुलोमक ( वाताधोगमनाः प्रवर्तनं मरुगुण-हराद्। आटमल ), तिक्त, कटु और क्षारीय है ॥३१९॥ गुटिका लवण कफवातनाशक, कृमिहर, लेखन, पित्तकर, अग्निदीपक, पाचक और दस्तावर है ॥३२०॥

ऊषसूतं वालुकैलं शैलमूलाकरोद्भवम्।
लवणं कटुकं छेदि विहितं कटु चोच्यते ॥३२१॥

ऊषसूत ( क्षारमृत्तिका से उत्पन्न हुआ लवण, साजी-माटी ), वालुकैल ( वालुकामय भूमि से यानि रेगिस्तान में उत्पन्न हुआ लवण ), शैलमूलाकरोद्भव ( पहाड़ों की जड़ के पास स्थित हुई खानों से निकाला ) लवण कटु, ( कफ आदि का ) छेद करने वाला, विपाक में कटु होता है ॥३२१॥

यवक्षारस्वर्जिकाक्षारोपक्षारपाकिमटङ्कणक्षार-
प्रभृतयः।
गुल्मार्शोग्रहणीदोषप्रतिश्यायविनाशनाः[1]।
क्षारास्तु पाचनाः सर्वे रक्तपित्तकराः सराः ॥३२२॥

( क्षार ) यवक्षार, स्वर्जिकाक्षार, ऊपक्षार, पाकिमक्षार, टंकणक्षार, प्रभृतिक्षार। ये सर्वक्षार पाचक, रक्तपित्तकर और वातानुलोमक होते हैं; और गुल्म, अर्श, ग्रहणीदोष तथा प्रतिश्याय इनका नाश करते हैं ॥३२२॥

वक्तव्य—यवक्षार—यह क्षार यवशूक की रक्षा से बनाया जाता है इसलिये 'यवक्षार' कहलाता है। वर्तन ( भाण्ड ) में पाक बनाकर तैयार किया जाता है इसलिये 'भाण्डक्षार' कहलाता है। यव के अतिरिक्त अन्य वनस्पतियों की लकड़ी ( दारु ) की रक्षा से भी बनाया जाता है इसलिये 'दारुलवण' भी कहलाता है। रासायनिक दृष्टि से उसमें मुख्य द्रव्य कार्बोनेट ऑफ पोटयाश ( Carbonate of Potash ) है। इसके सिवाय कुछ अशुद्धियाँ भी होती हैं। इसकी बनावट सूत्रस्थान के ११ वें अध्याय में वर्णन की है। मृदु क्षार में यवक्षार ही होता है। स्वर्जिकाक्षार—इसको 'सज्जीखार' कहते हैं। रासायनिक दृष्टि से इसमें सोडिअम कार्बोनेट ( Sodium Carbonate ) मुख्य होता है। इसके अतिरिक्त थोड़े अंश में सोडिअम सल्फेट ( Sodium Sulphate )

सूक्ष्म.

१ शर्कराश्मरिनाशनाः.

नमक ( Sodium Chloride ), पोट्याश आदि अन्य लवण और कुछ अशुद्धियाँ होती हैं। पाकिमक्षार—पाक विधि से बनाया हुआ क्षार। इसको शुद्ध शोरा या कलमी शोरा कहते हैं। रासायनिक दृष्टि से इसमें मुख्य द्रव्य पोट्याशियम नायट्रेट (Potassium Nitrate) है। इसके अतिरिक्त सोडियम [illegible]

कहते हैं। कारण यह है [redacted] इससे अवपचन होता है। रासायनिक दृष्टि से इसमें मुख्य द्रव्य सोडियम बायबोरेट ( Sodium Biborate ) है। अंग्रेजी में इसको बोरयाक्स ( Borax ) कहते हैं।

क्षेयौ वह्निसमौ क्षारौ स्वर्जिकायावशूकजौ।
शुक्रश्लेष्मविबन्धार्शोगुल्मप्लीहविनाशनौ ॥३२३॥
उष्णोऽनिलघ्नः प्रक्लेदी चोपक्षारो बलापहः।
मेदोघ्नः पाकिमः क्षारस्तेषां बस्तिविशोधनः ॥३२४॥
विरूक्षणोऽनिलकरः श्लेष्मघ्नः पित्तदूषणः।
अग्निदीप्तिकरस्तीक्ष्णष्टङ्कणः क्षार उच्यते ॥३२५॥

सज्जीक्षार और यवक्षार अग्निसमान ( तीक्ष्ण ) होते हैं और शुक्र, कफ, मलावरोध, अर्श, गुल्म, और प्लीहा ( वृद्धि ) इनके विनाशक हैं ॥३२३॥ उपक्षार उष्ण, वातनाशक, क्लेदजनक और बलनाशक है। पाकिमक्षार मेदनाशक और मूत्रल है ॥३२४॥ टंकणक्षार रूक्षता करने वाला, वातजनक, कफनाशक, पित्त की दुष्टि करने वाला, ( जठर की ) अग्नि को बढ़ाने वाला और तीक्ष्ण है ॥३२५॥

सुवर्णं स्वादु हृद्यं च बृंहणीयं रसायनम्।
दोषत्रयापहं शीतं चक्षुष्यं विषसूदनम् ॥३२६॥
रूप्यमम्लं सरं शीतं सस्नेहं पित्तवातनुत्।
ताम्रं कषायं मधुरं लेखनं शीतलं सरम् ॥३२७॥
सतिक्तं लेखनं कांस्यं चक्षुष्यं कफवातजित्।
वातकृच्छीतलं लौहं तृष्णापित्तकफापहम् ॥३२८॥
त्रपु क्रिमिघ्नं लवणं सीसं विलेखनम्।
मुक्ताविद्रुमवज्रेन्द्रवैदूर्यस्फटिकादयः ॥३२९॥
चक्षुष्या मणयः शीता लेखना विषसूदनाः।
पवित्रा धारणीयाश्च पाप्मालक्ष्मीमलापहाः ॥३३०॥

सुवर्ण मधुर, हृद्य (Cardiac Tonic), शरीरपुष्टिकर, रसायन ( Alterative ), त्रिदोषनाशक, शीतल, नेत्र के लिये हितकर और विषनाशक है ॥३२६॥ चांदी अम्ल, सारक, शीतल, स्निग्ध और वातपित्तनाशक है। तांबा कषाय, मधुर, लेखन, शीतल और सारक है ॥३२७॥ कांस्य तिक्त लेखन, नेत्र के लिये हितकर और कफवातनाशक है। लोहा वातकर, शीतल, तृषानाशक और पित्तकफनाशक है ॥३२८॥ रांगा और सीसा कटु, कृमिनाशक, लवण और लेखन है। मोती, प्रवाल, हीरा, वैदूर्य, स्फटिक इत्यादि ॥३२९॥ मणि नेत्र के लिये हितकर, शीतल, लेखन, विषनाशक, पवित्र, धारण करने पाप, अलक्ष्मी और ( शारीरिक ) दोषों को दूर करते हैं ॥३३०॥

धान्येषु मांसेषु फलेषु चैव
शाकेषु चानुक्तमिहाप्रमेयात्।
आस्वादतो भूतगुणैश्च मत्वा
तदादिशेद् द्रव्यमनल्पबुद्धिः ॥३३१॥

( संसार में द्रव्य ) असंख्य होने के कारण धान्यों में, मांसों में, फलों में, शाकों में ( तथा अन्यवर्ग के द्रव्यों में ) से जिसका गुणवर्णन यहाँ नहीं हो सका उसको वैद्य चाखकर ( मधुरादि रसों के गुणानुसार ) तथा ( ... रंभक ) भूतगुण ( वीर्यविपाक ) के अनुसार ( अथवा ... त्वादि भूत गुणों के अनुसार ) गुण में जान ले ॥३३१॥

षष्टिका यवगोधूमा लोहिता ये च शालयः।
मुद्गाढकीमसूराश्च धान्येषु प्रवराः स्मृताः ॥
लावतित्तिरिसारङ्गकुरङ्गैणकपिञ्जलाः।
मयूरवर्मिकूर्माश्च श्रेष्ठा मांसगणेष्विह ॥
दाडिमामलकं द्राक्षा खर्जूरं सपरूषकम्।
राजादनं मातुलुङ्गं फलवर्गे प्रशस्यते ॥
सतीनो वास्तुकश्चुच्चूचिल्लीमूलकपोतिकाः।
मण्डूकपर्णी जीवन्ती शाकवर्गे प्रशस्यते ॥
गव्यं क्षीरं घृतं श्रेष्ठं, सैन्धवं लवणेषु च।
धात्रीदाडिममम्लेषु, पिप्पली नागरं कटौ ॥
तिक्ते पटोलवार्ताके, मधुरे घृतमुच्यते।
क्षौद्रं, पूगफलं श्रेष्ठं कषाये सपरूषकम् ॥
शर्करेक्षुविकारेषु, पाने मध्वासवौ तथा।
परिसंवत्सरं धान्यं, मांसं वयसि मध्यमे ॥
अपर्युषितमन्नं तु संस्कृतं मात्रया शुभम्।
फलं पर्यागतं, शाकमशुष्कं तरुणं नवम् ॥

अनाजों में साठी चावल, रक्तशालि ( भदइयाँ अगहनियाँ ), गेहूँ, मूंग, अरहर और मसूर ये श्रेष्ठ हैं ॥ मांसवर्ग में लाव, तीतर, सारंगपक्षी ( श्वेत हरिण ), ( काला हरिण ), कुरंग ( हरिन का एक प्रकार ), कपि... मोर, वर्मि ( मत्स्य ) और कच्छप ये श्रेष्ठ हैं ॥३३३॥ फल... में अनार, आँवला, अंगूर, खजूर, फालसा, खिरनी ... मातुलुंग श्रेष्ठ होते हैं ॥३३४॥ सतीन ( मटर ), बा... ( बथुआ ), चुञ्चु, चिल्ली, कोमल मूली, मण्डूकपर्णी ... जीवन्ती शाकवर्ग में श्रेष्ठ हैं ॥३३५॥ दूध और घृत में गौ... दूध तथा घी श्रेष्ठ है। लवणों में सैन्धव श्रेष्ठ है। अम्ल... में आंवला और अनार श्रेष्ठ है। कटु द्रव्यों में पिप्पली ... सोंठ श्रेष्ठ है ॥३३६॥ तिक्त पदार्थों ( शाकों ) में परवल ... बैंगन श्रेष्ठ है। मधुर द्रव्यों में घी और मधु श्रेष्ठ है, क... द्रव्यों में सुपारी और फालसा श्रेष्ठ है ॥३३७॥ गन्ने के पद... में चीनी श्रेष्ठ है। पीने के द्रव्यों में ( Beverages ) द्राक्षा... श्रेष्ठ है। ( धान्यों में ) एक वर्ष का पुराना धान्य श्रेष्ठ...

१ क्वचो मनःशिलादिलेपन.

…र में ) मध्यम आयु के जीव का मांस श्रेष्ठ है …ताजा ( उसी दिन का बनाया हुआ ), गन्धादि …ये डालकर ( उत्तम प्रकार से बनाया हुआ, योग्य …वन किया हुआ और पथ्यकर जो होता है वही …है; ( फलों में ) परिपक्वफल श्रेष्ठ है और ताजा …नया और कोमल शाक (शाकों में) श्रेष्ठ है ॥३३९॥

…परं प्रवक्ष्यामि कृतान्नगुणविस्तरम् ॥३४०॥

…हाँ से आगे ( अग्नि की सहायता से ) बनाये …अन्नों को गुणविस्तारपूर्वक वर्णन करता हूँ ॥३४०॥

…ण्डो विशुद्धानां पथ्यः पाचनदीपनः ।
…लोमनो हृद्यः पिप्पलीनागरायुतः ॥३४१॥
…जननी लघ्वी दीपनी बस्तिशोधनी ।
…श्रमग्लानिहरी पेया वातानुलोमनी ॥३४२॥

…( वमनादि से ) शुद्ध हुए मनुष्यों के लिये पिप्पली …युक्त लाजमण्ड पथ्यकर, पाचक, अग्निदीपक, वाता- …हृदय को हितकर है ॥३४१॥ पेया स्वेदल अग्निजनक, …, मूत्रविशोधक है; क्षुधा, तृषा, श्रम और ग्लानि …रती है, तथा वातानुलोमक है ॥३४२॥

…। तर्पणी हृद्या ग्राहिणी बलवर्धनी ।
…स्वादुरसा लघ्वी दीपनी क्षुत्तृषापहा ॥३४३॥
…संशोधनी वृष्या ज्वरातीसारयोर्हिता ।
…मांसफलैर्युक्ता यवाग्वस्ताश्च दुर्जराः ॥३४४॥

…ी तृप्तिकारक, हृद्य, ग्राही, बलकारक, पथ्यकर, मधुर, …अग्निदीपक, तृषाशामक, क्षुधा को दूर करने वाली …मूत्रविशोधक ( मूत्रल ), वृष्य और ज्वर तथा अति- …हितकर है। शाक, मांस तथा फलों से बनाई हुई …( तीनों प्रकार की ) यवागू पचन में कठिन होती …॥

…विरहितो मण्डः पेया सिक्थसमन्विता ।
… बहुसिक्था स्याद्यवागूर्विरलद्रवा ॥३४५॥

…: भक्तावयव रहित होता है; पेया भक्तावयव युक्त होती …विलेपी यवागू बहुत भक्तावयव युक्त और अल्पद्रव …ती है ॥३४५॥

…क्तव्य—मण्ड, पेया और विलेपी यवागू के ही तीन …। मण्ड—पके तण्डुलादि के घन भाग में से ऊपर का …। छानकर निकाला जाय तो वह 'मण्ड' कहलाता है। …की विधि तथा बनाने के द्रव्य के अनुसार मण्ड तीन …का होता है। जो मण्ड लाजा या भृष्ट तण्डुलों से …जाता है, उसे 'लाजमण्ड' कहते हैं।—जले चतुर्दशगुणे …ां चतुःपलम्। विपचेत् स्रावयेन्मण्डं सभक्तो मधुरो लघुः॥ …दशगुणे सिद्धो मण्डस्त्वसिक्थकः। लाजैर्वा तण्डुलैर्भृष्टैर्लाजमण्डः …:॥ ( शार्ङ्गधर )। मण्डस्तु त्रिविधो ज्ञेयः एकद्वित्रिपरिस्रुतः। …मृष्टैश्च तण्डुलैः परिसंस्कृतः॥ पेया—चौदह गुने जल में …डालकर खूब पकावे, उसको मण्ड की भाँति छाने नहीं, यह द्रवसहित भक्तावयव युक्त पदार्थ पेया है—चतुर्दशगुणे नीरे …रक्ताल्पद्रवा …भिः कृता। …पेया प्रोक्ता भिषग्वरैः॥ ( भावप्रकाश )। विलेपी—चौगुने जल में चावल डालकर खूब पकावे; वह अल्पद्रव युक्त गाढ़ा पदार्थ विलेपी है—चतुर्गुणाम्बु- …विलेपी घनसिक्थका। …शिथिलसिक्था॥ ( भावप्रकाश )। चरक में भी ये ही तीन प्रकार वर्णन किये हैं। कुछ ग्रंथकार और टीकाकार 'यवागू' को कृतान्न का एक स्वतन्त्र चौथा प्रकार मानते हैं।

विष्टम्भी पायसो बल्यो मेदःकफकरो गुरुः ।
कफपित्तकरी बल्या कृशराऽनिलनाशनी ॥३४६॥

पायस ( पयसि संस्कृत ओदनः, दूध में चावलों से बनाई हुई खीर ) विष्टम्भजनक, बलकारक, मेद और कफकर तथा भारी है। कृशरा ( तिल चावल और उड़द की खिचड़ी ) कफ पित्तकारक, बलवर्धक और वातनाशक है ॥३४६॥

धौतस्तु विमलः शुद्धो मनोज्ञः सुरभिः समः ।
स्विन्नः सुप्रस्रुतस्तूष्णो विशदस्त्वोदनो लघुः ॥३४७॥
अधौतोऽप्रस्रुतोऽस्विन्नः शीतश्चाप्योदनो गुरुः ।
लघुः सुगन्धिः कफहा विज्ञेयो भृष्टतण्डुलः ॥३४८॥
स्नेहैर्मांसैः फलैः कन्दैर्वैदलाम्लैश्च संयुताः ।
गुरवो बृंहणा बल्या ये च क्षीरोपसाधिताः ॥३४९॥

धोये हुए, निर्मल, शुद्ध, मनोहर, सुगंधित ( चावलों का ) सब ठीक पका हुआ, मांड निकाला हुआ, गरम और जो चिकना न हो ऐसा भात हलका होता है ॥३४७॥ बिना धोये चावलों का, जिसका मांड न निकाला हो, जो सब ठीक न पका हो और जो ठंडा हो ऐसा भात भारी होता है। भुने हुए चावलों का भात हलका, सुगंधित और कफनाशक होता है ॥३४८॥ जो भात ( घृतादि ) स्निग्ध पदार्थ, मांस, फल, ( आलू वगैरह ) कन्द, ( माषादि ) दाल, अम्ल पदार्थों से तथा दुग्धादि से बनता है वह भारी, शरीरपुष्टिकर और बल- कारक होता है ॥३४९॥

सुस्विन्नो निस्तुषो भृष्ट ईषत्सूपो लघुर्हितः ।
स्विन्नं निष्पीडितं शाकं हितं स्यात्स्नेहसंस्कृतम् ॥३५०॥
अस्विन्नं स्नेहरहितमपीडितमतोऽन्यथा ।

ठीक पकी हुई, छिलके उतरी हुई और किंचित् भुनी हुई ( दाल का ) सूप हलका और हितकर है। खूब पका हुआ, निचोड़ा हुआ और घृतादि से संस्कृत किया हुआ शाक हितकर होता है ॥३५०॥ ठीक न पका हुआ, न निचोड़ा हुआ और घृतादि से न बनाया हुआ शाक विपरीत ( अहितकर ) होता है।

वक्तव्य—ऊपर चावल का मण्ड निकालने की और स्विन्न शाकों को निचोड़कर पानी निकालने की जो विधि वर्णन की है उससे यद्यपि ये पदार्थ कुछ हलके होते होंगे, तथापि ऐसा करने से इन पदार्थों के खनिज, प्रोटीन जीवद्रव्य इत्यादि निकल जाते हैं। इसलिये स्वस्थ मनुष्यों के लिये सर्वदा इसी विधि से बनाया हुआ चावल और शाक का

…क्षुधा सन्तर्पणी वृष्या बृंहणी बलवर्धनी. २ यवाग्वोऽम्लाश्च. …जाश्च दुर्जराः. ३ यवागूर्बहुसिक्था स्याद्विलेपी विरलद्रवा.

१ स्नेहसंस्कारितं हिमम्.

सेवन स्वास्थ्य हानिकर होता है। भोजन के विविध प्रकार को इस प्रकार पकाना चाहिये कि उनके विविध उपादानों का नाश न होने पावे। उपर्युक्त विधि केवल रोगियों के लिये है। खाद्य द्रव्यों को पकाने का सब से उत्तम उपाय उनको भाप के द्वारा गलाना है। रसोई बनाने के लिये आजकल कूकर (Cooker) का जो प्रचार है उसमें इसी विधि से भोज्य पदार्थ पकाये जाते हैं। जहाँ तक हो सके अपने भीतर के रस से ही साग को पकाना चाहिये। यदि साग बहुत ही सूखा हो तो उसमें जितनी जरूरत हो उतना ही पानी डालना चाहिये। परन्तु अधिक पानी डालकर पक जाने पर उसको फेंकना अच्छा नहीं है। चावल के बारे में भी यही ध्यान में रखना चाहिये। अन्यथा क्षार, जीवद्रव्यादि आवश्यक पदार्थों से शरीर वञ्चित होकर खाद्य द्रव्यों की पौष्टिकता कम होती है, और विविध रोग उत्पन्न हो सकते हैं।

मांसं स्वभावतो वृष्यं स्नेहनं बलवर्धनम् ॥३५१॥
स्नेहगोरसधान्याम्लफलाम्लकटुकैः सह।
सिद्धं मांसं हितं बल्यं रोचनं बृंहणं गुरु ॥३५२॥
तदेव गोरसादानं सुरभिद्रव्यसंस्कृतम्।
विद्यात्पित्तकफोद्रेकि बलमांसाग्निवर्धनम् ॥३५३॥
परिशुष्कं स्थिरं स्निग्धं हर्षणं प्रीणनं गुरु।
रोचनं बलमेधाग्निमांसौजःशुक्रवर्धनम् ॥३५४॥

(मांस—) मांस स्वभाव से ही वृष्य, स्निग्धताकारक और बल बढ़ाने वाला है ॥३५१॥ (तैलघृतादि) स्निग्ध-पदार्थ, (तक्रादि) गोरस, (काञ्जिक आदि) धान्याम्ल, (दाडिमादि) फलाम्ल, (मरिचादि) कटु पदार्थ इनसे बनाया हुआ मांस हितकर, बलकारक, रुचिकर, शरीरपुष्टिकर और भारी होता है ॥३५२॥ वही मांस दधि तक्र डालने से और (हिंगुमरिचादि) सुगंध द्रव्य डालने से पित्त और कफ का प्रकोप करता है; और बल, मांस तथा जठराग्नि को बढ़ाता है ॥३५३॥ परिशुष्क मांस शरीरस्थैर्यकर, स्निग्ध, आनन्ददायक, तृप्तिकर, भारी, रुचिकर, बलकारक, बुद्धिवर्धक, अग्निदीपक, मांस बढ़ाने वाला, ओजोवर्धक और शुक्रल है ॥३५४॥

वक्तव्य—स्वभावत—अन्य पदार्थों का संयोग या संस्कार न होते हुए भी। गोरस—दधि और तक्र। मांस के [illegible] समावेश [illegible] शरीरदृषि [illegible] सुकृष्या

तदेवोल्लुप्तपिष्टत्वादुल्लुप्तमिति पाचकाः।
परिशुष्कगुणैर्युक्तं वह्नौ पक्वमतो लघु ॥३५५॥
तदेव शूल्लिकाप्रोतमङ्गारपरिपाचितम्।
ज्ञेयं गुरुतरं किंचित् प्रदिग्धं गुरुपाकतः ॥३५६॥
उल्लुप्तं भर्जितं पिष्टं प्रतप्तं कन्दुपाचितम्।
परिशुष्कं प्रदिग्धं च शूल्यं यच्चान्यदीदृशम् ॥३५७॥
मांसं यत्तैलसिद्धं तद्वीर्योष्णं पित्तकृद्गुरु।
लघ्वग्निदीपनं हृद्यं रुच्यं दृष्टिप्रसादनम् ॥३५८॥
अनुष्णवीर्यं पित्तघ्नं मनोज्ञं घृतसाधितम्।

उसी परिशुष्क मांस को (पहले खूब) कूटने से (पश्चात्) पिष्टमय बनाने से सूपकार 'उल्लुप्त' कहते हैं। उल्लुप्त मांस (कोफ्ता) गुण में परिशुष्क मांस के स[मान] होता है (परन्तु) अंगार पर पकाने से वह उससे भी [हलका] हो जाता है ॥३५५॥ वही मांस लोहे की शलाका पर लगा [कर] कोयले की आंच पर पकाया हुआ किंचित् भारी [हो] जाता है। (स्नेह धान्याम्ल तक्रादि से) प्रदिग्ध मांस वि[पाक] में (थोड़ा) भारी होता है ॥३५६॥ उल्लुप्त, भर्जित, पि[ष्ट], प्रतप्त, कन्दुपाचित, परिशुष्क, प्रदिग्ध, शूल्य तथा इसी प्र[कार] का अन्य मांस ॥३५७॥ जो तेल में सिद्ध किया जाता है [वह] उष्णवीर्य, पित्तकारक, गुरु होता है। जो घृत में तैयार [कि]या जाता है वह हलका, अग्निदीपक, हृद्य, रुचिकर, दृष्टिप्रसा[दक] ॥३५८॥ वीर्य में अधिक उष्ण जो न हो ऐसा पित्तनाशक [और] मन को प्रिय होता है।

वक्तव्य—भर्जितादि शब्दों की व्याख्या—'भर्जित' [illegible] स्नन्दौ तु पिष्ट्वा यत्नाधित पुन। अपूपादिकृत पिष्ट दधिदाडिमनीरकै 'सिद्ध' साज्यैस्तथाऽऽजीसात्सुद्रमरिचैरपि। अङ्गारादिषु यत्क 'प्र[तप्त]' तदुदाहृतम्॥ पिशितं सौरभैर्भिन्नं कन्दुपक्वं मधुप्रभम्। राजिका[...] र्मिश्रं च 'कन्दुपचित'मुच्यते॥ हिङ्गूके परिक्षिप्त शूले निष्पी[डि]तम्। सिक्त्वा सिक्त्वाऽम्बुधाराभिर्विधूमेऽग्नौ प्रतापयेत्॥ फलाम्लेन यत् पक्व 'शूल्य' तत् सौरभान्वितम्॥

प्रीणनः प्राणजननः श्वासकासक्षयापहः।
वातपित्तश्रमहरो हृद्यो मांसरसः स्मृतः ॥३५९॥
स्मृत्योजःस्वरहीनानां ज्वरक्षीणक्षतोरसाम्।
भग्नविश्लिष्टसन्धीनां कृशानामल्परेतसाम् ॥३६०॥
आप्यायनः संहननः शुक्रदो बलवर्धनः।
स दाडिमयुतो वृष्यः संस्कृतो दोषनाशनः ॥३६१॥

(मांसरस—) मांसरस तृप्तिकारक, प्राणजनक, श्वासकास क्षयनाशक, वातपित्तहर, श्रम दूर करने वाला, हृद्य ॥३५९॥ स्मृति और ओज बढ़ाने वाला, स्वर के लिये हितकर, ज्वर [से] क्षीण, उर क्षती, जिनकी हड्डियाँ टूट गई हों या जिनके जो[ड़] विश्लिष्ट (Dislocated) हो गये हों, दुबले, अल्पवीर्य वाले इन[की] कमी की पूर्ति करने वाला ॥३६०॥ शरीर दृढ़ करने वाला वीर्यवर्धक और बल बढ़ाने वाला है। वही मांसरस अना[र] (के रस) से युक्त तथा कटुकादि से संस्कृत किया हुआ वृष्य और दोषनाशक है ॥३६१॥

प्रीणनः सर्वभूतानां विशेषान्मुखशोषिणाम्।
क्षुत्तृष्णापहरः श्रेष्ठः सौरावः स्वादुशीतलः ॥३६२॥
यन्मांसमुद्धृतरसं न तत् पुष्टिबलावहम्।
विष्टम्भि दुर्जरं रूक्षं विरसं मारुतावहम् ॥३६३॥
दीप्ताग्नीनां सदा पथ्यः खानिष्कस्तु परं गुरुः ॥३६४॥

मांस का शोरवा सर्व प्राणियों, विशेष करके मुखशोषियों

१ सर्वधातूनां

लिये तृप्तिकारक, क्षुधा और तृषानाशक, उत्तम, मधुर और शीतल है ॥३६२॥ जिस मांस से रस निकाल लिया हो वह पुष्टिकर और बलवर्धक नहीं होता है। विष्टम्भ करता है; पचन में कठिन है, रूक्ष है, रुचिहीन है और वायुकारक होता है ॥३६३॥ खानिष्क ( शुष्कमांसभेद या वेसवारभेद ) बहुत भारी है ( इसलिये ) दीप्ताग्नि वालों के लिये सदा पथ्यकर होता है ॥३६४॥

मांसं निरस्थि सुस्विन्नं पुनर्दृषदि पेषितम्।
पिप्पलीशुण्ठिमरिचगुडसर्पिःसमन्वितम् ॥३६५॥
एकध्यं पाचयेत्सम्यग्वेसवार इति स्मृतः।
वेसवारो गुरुः स्निग्धो बल्यो वातरुजापहः ॥३६६॥

( वेसवार— ) जो मांस अस्थि निकाल कर, जोश देकर, फिर पत्थर पर चूर्ण किया हो तथा पिप्पली, सोंठ, मिरच, गुड़, घृत मिलाकर ॥३६५॥ इकट्ठा पकाया हो उसे 'वेसवार' कहते हैं। वेसवार भारी, स्निग्ध, बलकारक और वातरोगनाशक है ॥३६६॥

कफघ्नो दीपनो हृद्यः शुद्धानां व्रणिनामपि।
ज्ञेयः पथ्यतमश्चैव मुद्गयूषः कृताकृतः ॥३६७॥

कृत और अकृत ( दोनों प्रकार के ) मुद्गयूष कफनाशक, अग्निदीपक, हृद्य, ( विरेचनादि से ) शुद्ध और व्रण वालों के लिये सब से अधिक पथ्यकर होते हैं ॥३६७॥

वक्तव्य—यूष—अष्टादशगुणे नीरे शिम्बीधान्यशृतो रसः। विरलात्तो घनः किंचित् पेयातो 'यूष' उच्यते॥ ( भावप्रकाश )। कृताकृत—स्नेह लवणादि संस्कृत तथा स्नेह लवणादि असंस्कृत—अस्नेहलवणं सर्वमकृतं कटुकैर्विना। विज्ञेयं लवणस्नेहकटुकैः संस्कृतं कृतम्॥

स तु दाडिममृद्वीकायुक्तः स्याद्रागखाडवः।
रुचिष्यो लघुपाकश्च दोषाणां चाविरोधकृत् ॥३६८॥

वही मुद्गयूष मुनक्का और अनार ( के रस से ) युक्त होने पर 'रागखाडव' होता है। यह रागखाडव रुचिकर, विपाक में हलका और दोषों का विरोध न करने वाला होता है ॥३६८॥

मसूरमुद्गगोधूमकुलत्थलवणैः कृतः।
कफपित्ताविरोधी स्याद्वातव्याधौ च शस्यते ॥३६९॥
मृद्वीकादाडिमैर्युक्तः स चाप्युक्तोऽनिलार्दिते।
रोचनो दीपनो हृद्यो लघुपाक्युपदिश्यते ॥३७०॥

मसूर, मूँग, गेहूँ, कुलथी इनका लवणयुक्त यूष कफपित्त का विरोधक नहीं है, वातव्याधि के लिये श्रेष्ठ होता है ॥३६९॥ यही मुद्गयूष मुनक्का और दाडिमरस से युक्त होने पर वातव्याधि के लिये ( विशेष उपयोगी ), रुचिकर, अग्निदीपक, हृद्य और विपाक में हलका होता है ॥३७०॥

पटोलनिम्बयूषौ तु कफमेदोविशोषिणौ।
पित्तघ्नौ दीपनौ हृद्यौ कृमिकुष्ठज्वरापहौ ॥३७१॥
श्वासकासप्रतिश्यायप्रसेकारोचकज्वरान्।
हन्ति मूलकयूषस्तु कफमेदोगलामयान् ॥३७२॥
कुलत्थयूषोऽनिलहा श्वासपीनसनाशनः।
तूणीप्रतूणीकासार्शोगुल्मोदावर्तनाशनः ॥३७३॥

पटोल और नीम के यूष कफ और मेद के शोषण करने वाले, पित्तनाशक, अग्निदीपक, हृद्य, कृमि, कुष्ठ और ज्वर के नाशक हैं ॥३७१॥ मूली का यूष श्वास, कास, जुकाम, अरोचक, ज्वर, कफ, मेद और गले के रोगों को नाश करता है ॥३७२॥ कुलथी का यूष वात, श्वास, पीनस, तूनी, प्रतूनी ( ये दोनों वातरोग हैं ), कास, बवासीर, गुल्म और उदावर्त इनको नाश करता है ॥३७३॥

दाडिमामलकैर्यूषो हृद्यः संशमनो लघुः।
प्राणाग्निजननो मूर्च्छामेदोघ्नः पित्तवातजित् ॥३७४॥
मुद्गामलकयूषस्तु ग्राही पित्तकफे हितः।
यवकोलकुलत्थानां यूषः कण्ठ्योऽनिलापहः ॥३७५॥
सर्वधान्यकृतस्तद्वद् बृंहणः प्राणवर्धनः।

दाडिम और आँवले के साथ किया हुआ ( मुद्गादि का ) यूष हृद्य, दोषों का शमन करने वाला, हलका, प्राणजनक, अग्निदीपक, मूर्च्छा और मेदनाशक तथा पित्तवातहर होता है ॥३७४॥ मूँग और आँवले का यूष संग्राहक और पित्तकफ में हितकर है। यव, कोल और कुलथी का यूष कण्ठ के लिये हितकर और वातनाशक है ॥३७५॥ सर्व धान्यों से किया हुआ यूष शरीरपुष्टिकर और शक्तिवर्धक है।

खडकाम्बलिकौ हृद्यौ तथा वातकफे हितौ।
बल्यः कफानिलौ हन्ति दाडिमाम्लोऽग्निदीपनः ॥३७६॥
दध्यम्लः कफकृद्बल्यः स्निग्धो वातहरो गुरुः।
तक्राम्लः पित्तकृत् प्रोक्तो विषरक्तप्रदूषणः ॥३७७॥

खड और काम्बलिक ( ये दोनों यूष के भेद हैं, एक में छाछ और शमीधान्य और दूसरे में छाछ और शाक पड़ता है ) हृद्य और वातकफ में हितकर होते हैं। जिस ( यूष ) में अनार की खटाई हो वह बलकारक, कफवातनाशक और अग्निदीपन है ॥३७६॥ जिसमें दही की खटाई पड़ती हो वह कफकर, बलकारक, स्निग्ध, वातनाशक और भारी होता है। जिसमें छाछ की खटाई पड़ती हो वह पित्तकारक और विष तथा रक्त को प्रकुपित करने वाला होता है ॥३७७॥

खडाः खडयवाग्वश्च षा(खा)डवाः पानकानि च।
एवमादीनि चान्यानि क्रियन्ते वैद्यवाक्यतः ॥३७८॥
अस्नेहलवणं सर्वमकृतं कटुकैर्विना।
विज्ञेयं लवणस्नेहकटुकैः संयुतं कृतम् ॥३७९॥
अथ गोरसधान्याम्लफलाम्लैरन्वितं च यत्।
यथोत्तरं लघु हितं संस्कृतासंस्कृतं रसम् ॥३८०॥

खडयूष, खडयवागू, षाडव, पानक ( पन्ने ) इत्यादि पदार्थ वैद्य उपदेशानुसार किये जाते हैं ॥३७८॥ ये सब पदार्थ यदि स्नेह, लवण और कटुक के विना किये जायँ तो उन्हें अकृत कहते हैं; और स्नेह, लवण और कटुकयुक्त 'कृत' कहलाते हैं ॥३७९॥ गोरस ( दधि तक्र ), धान्याम्ल, फलाम्ल इनसे युक्त, कृत ( संस्कृत ) और अकृत ( असंस्कृत ) ये

१. गुल्ममेदःकफापहः.

( रसयूपादि ) उत्तरोत्तर अधिकाधिक हलके और हितकर होते हैं ॥३८०॥

वक्तव्य—खड—तक्र कपित्थचाङ्गेरीमरिचाजाजिचित्रकैः । सुपक्व खडयूषोऽयम् ॥ खडयवागू—खडयूषसिद्धा यवागू । षाडव—रसष्टाम्लमधुरोऽल्पकषायलवणोषण । अतिक्त षाडव कोलकुलत्थबदरे कृता ॥ पानक—द्राक्षामधूकखर्जूरकाश्मर्य सपरूषका । तुल्याशैः कल्पित पूत शीत कर्पूरवासितम् ॥ पानक पञ्चसाराख्य दाहतृष्णाविवर्तकम् ॥ त्रिजातमरिचाद्यैस्तु संस्कृता पानकास्तथा ॥

दधिमस्त्वम्लसिद्धस्तु यूषः काम्बलिकः स्मृतः ।
तिलपिण्याकविकृतिः शुष्कशाकं विरूढकम् ॥३८१॥
सिण्डाकी च गुरूणि स्युः कफपित्तकराणि च ।
तद्वच्च वटकाम्याहुर्विदाहीनि गुरूणि च ॥३८२॥
लघवो बृंहणा वृष्या हृद्या रोचनदीपनाः ।
तृष्णामूर्च्छाभ्रमच्छर्दिश्रमघ्ना रागषाडवाः ॥३८३॥
रसाला बृंहणी बल्या स्निग्धा वृष्या च रोचनी ।
स्नेहनं गुडसंयुक्तं हृद्यं दध्यनिलापहम् ॥३८४॥

दधिमस्तु ( दही का पानी ) और खटाई से सिद्ध किया हुआ यूष काम्बलिक कहलाता है । तिल खली के विविध प्रकार, सूखा शाक, अधिक रूढ हुआ शाक ॥३८१॥ और सिण्डाकी भारी और कफपित्तकर होते हैं । इन्हीं के अनुसार गुण में बड़े विदाहजनक और गुरु होते हैं ॥३८२॥ रागषाडव लघु, शरीरपुष्टिकर, वृष्य, हृद्य, रोचन, दीपन हैं, और तृषा, मूर्च्छा, भ्रम, वमन और श्रम इनको दूर करते हैं ॥३८३॥ रसाला ( शिखरिणी ) शरीरपुष्टिकर, बलकारक, स्निग्ध, वृष्य, रुचिकर है । गुडयुक्त दही, स्निग्ध, हृद्य और वातनाशक है ॥३८४॥

वक्तव्य—राग—सिताम्लककणिभूत्वे सवृक्षाम्लपरूषके । जम्बूफलरसैर्युक्तो 'रागो' राजिकया कृत ॥ रसाला—अर्धाढक सुचिर पर्युषितस्य दध्न खण्डस्य षोडशपलानि शशिप्रभस्य । सर्पि पल मधुपल मरिच द्विकर्ष शुण्ठ्या पलार्धमपि चार्धपल त्रिजस्य ॥ सूक्ष्म पटे सुविमले मृदु पाणिघृष्टा कर्पूरधूलिसुरभिकृतभाजनस्था । एषा वृकोदरकृता सरसा 'रसाला' ॥ श्रीखण्ड के समान यह एक पकान्न है ।

सक्तवः सर्पिषाऽभ्यक्ताः शीतवारिपरिप्लुताः ।
नातिद्रवा नातिसान्द्रा मन्थ इत्युपदिश्यते ॥३८५॥
मन्थः सद्योबलकरः पिपासाश्रमनाशनः ।
साम्लस्नेहगुडो मूत्रकृच्छ्रोदावर्तनाशनः ॥३८६॥
शर्करेक्षुरसद्राक्षायुतः पित्तविकारनुत् ।
द्राक्षामधूकसंयुक्तः कफरोगनिबर्हणः ॥३८७॥
वर्गत्रयेणोपहितो मलदोषानुलोमनः ।

घी मिले, ठंडे पानी में घुले, न बहुत पतले न बहुत गाढ़े सत्तू 'मंथ' कहलाते हैं ॥३८५॥ मन्थ तुरन्त बल देने वाला, तृषा और श्रम का नाश करने वाला है । खटाई, स्नेह और गुड युक्त ( मंथ ) मूत्रकृच्छ्र और उदावर्त का नाशक है ॥३८६॥ शर्करा, गन्ने का रस और अंगूर युक्त ( मंथ ) पित्तविकार का नाशक है । द्राक्षा और महुवा से युक्त ( मंथ ) कफरोगनाशक है ॥३८७॥ उपर्युक्त तीनों वर्ग के ( साम्लस्नेहगुड, शर्करेक्षुरसद्राक्षा, द्राक्षामधु ) पदार्थ युक्त ( मंथ ) मल और दोष ( विशेष करके वात ) इनका अनुलोमन करने वाला है ।

गौडमम्लमनम्लं वा पानकं गुरु मूत्रलम् ॥३८८॥
तदेव खण्डमृद्वीकाशर्करासहितं पुनः ।
साम्लं सतीक्ष्णं सहिमं पानकं स्यान्निरत्ययम् ॥३८९॥
मार्द्वीकं तु श्रमहरं मूर्च्छादाहतृषापहम् ।
परूषकाणां कोलानां हृद्यं विष्टम्भि पानकम् ॥३९०॥
द्रव्यसंयोगसंस्कारं ज्ञात्वा मात्रां च सर्वतः ।
पानकानां यथायोगं गुरुलाघवमादिशेत् ॥३९१॥

इति कृतान्नवर्गः ।

खटाई युक्त या खटाई रहित गुड़ का पानक भारी और मूत्रल है ॥३८८॥ वही गुड़ का पानक मिश्री, मुनक्का, चीनी अम्ल द्रव्य, ( मरिचादि ) तीक्ष्ण द्रव्य और कपूर युक्त निर्दोष होता है ॥३८९॥ अंगूर का पानक श्रमहर, मूर्च्छा, दाह और तृषा को दूर करता है । फालसा और बेरों का पानक मन को प्रिय और विष्टम्भजनक है ॥३९०॥ पानकों में मिलाये हुए द्रव्य, उन पर किये हुए संस्कार और ( उनकी सेवन की हुई ) राशि जानकर प्रत्येक पानक के संबंध में हलकापन या भारीपन निश्चय करना चाहिये ॥३९१॥

अथ भक्ष्यवर्गः ।

वक्ष्याम्यतः परं भक्ष्यान् रसवीर्यविपाकतः ॥३९२॥

इसके आगे भक्ष्य पदार्थों ( जिनको दाँतों से तोड़कर खाना पड़ता है ऐसे पदार्थ, यथा—लड्डू ) को रसवीर्यविपाक के अनुसार वर्णन करते हैं ॥३९२॥

भक्ष्याः क्षीरकृता बल्या वृष्या हृद्याः सुगन्धिनः ।
अदाहिनः पुष्टिकरा दीपनाः पित्तनाशनाः ॥३९३॥
तेषां प्राणकरा हृद्या घृतपूराः कफावहाः ।
वातपित्तहरा वृष्या गुरवो रक्तमांसलाः ॥३९४॥

दूध से बनाये हुए भक्ष्य पदार्थ बलकर, वृष्य, मन को प्रिय, सुगंधि, दाह न करने वाले, शरीरपुष्टिकर, अग्निदीपक और पित्तनाशक हैं ॥३९३॥ इनमें से घृतपूर ( घेवर ) प्राण ( बल ) दायक, मन को प्रिय, कफकारक, वातपित्तनाशक, वृष्य, भारी और रक्त तथा मांस बढ़ाने वाला है ॥३९४॥

वक्तव्य—घृतपूर—मर्दिता समिता ( गोधूमचूर्ण ) क्षीरनारिकेलसितादिभिः । भर्जिता घृते पक्वो घृतपूरोऽयमुच्यते ॥

बृंहणा गौडिका भक्ष्या गुरवोऽनिलनाशनाः ।
अदाहिनः पित्तहराः शुक्रलाः कफवर्धनाः ॥३९५॥

गुड़ के भक्ष्य पदार्थ शरीरपुष्टिकर, भारी, वातनाशक, विदाह न करने वाले, पित्तनाशक, शुक्र और कफवर्धक हैं ॥३९५॥

मधुमस्तकसंयावाः पूपा ये ते विशेषतः ।
गुरवो बृंहणाश्चैव मोदकास्तु सुदुर्जराः ॥३९६॥

मधुमस्तक, संयाव और जो पूए होते हैं वे विशेष करके

ं शरीरपुष्टिकर हैं । मोदक ( लड्डू ) पचन में कठिन
६॥

वक्तव्य—मधुमस्तक—मधुमिश्रमैदे घृते… सनिताश्च मधुमस्तकमुद्दिष्टम् ॥ संयावस्तु घृतक्षीरगुडगोधूमपाकजः ॥

नो दीपनः रुच्यः पित्तघ्नः पवनापहः ।
भृघृतमध्येच सट्टकः प्राणवर्धनः ॥३९७॥

सट्टक' ( क्षीरखण्ड सदृश पदार्थ ) रुचिकर, अग्निदीपन, के लिये हितकर, पित्त और वातनाशक, भारी, अत्यंत और बलवर्धक है ॥३९७॥

वक्तव्य—सट्टक—…स्तु दधि निर्मथ्य गालितम् । …युक्तं चन्द्रचूर्णावचूर्णितम् । सट्टकं पाचका आहुः ॥

: सुगन्धिर्मधुरः स्निग्धः कफकरो गुरुः ।
ापहस्तृप्तिकरो बल्यो विष्यन्दनः स्मृतः ॥३९८॥

'विष्यन्दन' हृद्य, सुगंधयुक्त, मधुर, स्निग्ध, कफकर, ी, वातनाशक, तृप्तिकारक और बलवर्धक है ॥३९८॥

वक्तव्य—विष्यन्दन—आमगोधूमचूर्णं च सर्पिःक्षीरगुडा- ग । नातिसान्द्रो नातिघनो विष्यन्दो नाम नामतः ॥

णा वातपित्तघ्ना भक्ष्या बल्यास्तु सामिताः ।
याः पथ्यतमास्तेषां लघवः फेनकादयः ॥३९९॥
द्गादिवेसवाराणां पूर्णा विष्टम्भिनो मताः ।
सवारैः सपिशितैः संपूर्णा गुरुबृंहणाः ॥४००॥

गेहूँ के पीसान के सर्व पदार्थ शरीरपुष्टिकर, वातपित्तनाशक, वर्धक, हृद्य और अत्यंत पथ्यकर होते हैं । उनमें फेनक फेनी ) आदि अत्यंत हलके होते हैं ॥३९९॥ मुद्गादि वेसवार भरे हुए ( सामित ) विष्टम्भजनक हैं, और मांसादि सवार से भरे हुए भारी और शरीरपुष्टिकर होते हैं ॥४००॥

ाल्लाः श्लेष्मजननाः, शष्कुल्यः कफपित्तलाः ।

पाल्ल ( पलल तिलचूर्ण तेन युताः पाल्लाः ) कफकारक और ष्कुलि कफपित्तकारक ( कफपित्तजनक पदार्थों में श्रेष्ठ । रक ) हैं ।

ीर्योष्णाः पैष्टिका भक्ष्याः कफपित्तप्रकोपणाः ।
विदाहिनो नातिबला गुरवश्च विशेषतः ॥४०१॥

( चावल के ) पिष्ट के पदार्थ उष्णवीर्य, कफपित्तप्रकोपक, विदाहजनक, अधिक बल न देने वाले और विशेष करके गुरु होते हैं ॥४०१॥

वैदला लघवो भक्ष्याः कषायाः सृष्टमारुताः ।
विष्टम्भिनः पित्तसमाः श्लेष्मघ्ना भिन्नवर्चसः ॥४०२॥
बल्या वृष्यास्तु गुरवो विज्ञेया माषसाधिताः ।

द्विदल धान्यों के भक्ष्य हलके, कषाय, वायुवर्धक, विष्टम्भजनक, पित्तकर, कफनाशक और मल का भेदन करने वाले हैं ॥४०२॥ ( उनमें ) उड़द से बनाये हुए भक्ष्य बलकारक, वृष्य और गुरु होते हैं ।

कूर्चिकाविकृता भक्ष्या गुरवो नातिपित्तलाः ॥४०३॥

कूर्चिका ( विमथित क्षीर, फटे हुए दूध ) से बनाये हुए भक्ष्य ( जैसे—रसोगुल्ला, संदेश ) गुरु हैं और विशेष पित्तकर नहीं हैं ॥४०३॥

विरूढककृता भक्ष्या गुरवोऽनिलपित्तलाः ।
विदाहोत्क्लेशजनना रूक्षा दृष्टिप्रदूषणाः ॥४०४॥

अंकुरित धान्यों से बनाये हुए भक्ष्य भारी, वातपित्तकर, विदाहजनक, उबकी करने वाले, रूक्ष और दृष्टिदूषक होते हैं ॥४०४॥

हृद्याः सुगन्धिनो भक्ष्या लघवो घृतपाचिताः ।
वातपित्तहरा बल्या वर्णदृष्टिप्रसादनाः ॥४०५॥
विदाहिनस्तैलकृता गुरवः कटुपाकिनः ।
उष्णा मारुतदृष्टिघ्नाः पित्तलास्त्वक्प्रदूषणाः ॥४०६॥

घी में बनाये हुए भक्ष्य पदार्थ मन को प्रिय, सुगंधयुक्त, हलके, वातपित्तनाशक, बलकारक, वर्ण और दृष्टि के प्रसादक होते हैं ॥४०५॥ तेल में बनाये हुए पदार्थ विदाह करने वाले, गुरु, विपाक में कटु, गरम, वातनाशक, दृष्टिदूषक, पित्तकारक और त्वचा को दूषित करने वाले हैं ॥४०६॥

फलमांसेक्षुविकृतितिलमाषोपसंस्कृताः ।
भक्ष्या बल्याश्च गुरवो बृंहणा हृदयप्रियाः ॥४०७॥

फल, मांस, इक्षुरस से बनाये हुए शर्करादि पदार्थ, तिल, उड़द इत्यादि पदार्थ डालकर बनाये हुए भक्ष्य पदार्थ बलकारक, भारी, शरीरपुष्टिकर और मन को प्रिय होते हैं ॥४०७॥

कपालाङ्गारपक्वास्तु लघवो वातकोपनाः ।
सुपक्वास्तनवश्चैव भूयिष्ठं लघवो मताः ॥४०८॥

कपालांगारों पर पके हुए भक्ष्य हलके और वातप्रकोपक हैं । ये ही पतले और खूब पके हुए हों तो बहुत हलके होते हैं ॥४०८॥

सकिलाटादयो भक्ष्या गुरवः कफवर्धनाः ।
कुल्माषा वातला रूक्षा गुरवो भिन्नवर्चसः ॥४०९॥

किलाटादि से बनाये हुए भक्ष्य गुरु और कफ बढ़ाने वाले होते हैं । कुल्माष वातकर, रूक्ष, गुरु और मल का भेदन करने वाले हैं ॥४०९॥

उदावर्तहरो वाट्यः कासपीनसमेहनुत् ।
धानोलुम्बास्तु लघवः कफमेदोविशोषणाः ॥४१०॥

वाट्य ( भृष्टयवकृतभक्ष्य ) उदावर्तनाशक है और कास, पीनस तथा प्रमेह दूर करता है । धान ( भृष्टयव ) और उलुम्ब ( अग्निपक्व कलायादि शिम्ब ) लघु और कफमेद का शोषण करने वाले हैं ॥४१०॥

शक्तवो बृंहणा वृष्यास्तृष्णापित्तकफापहाः ।
पीताः सद्योबलकरा भेदिनः पवनापहाः ॥४११॥
गुर्वी पिण्डी खराऽत्यर्थं लघ्वी सैव विपर्ययात् ।
शक्तूनामाशु जीर्येत मृदुत्वादवलेहिका ॥४१२॥

सत्तु ( भृष्टयवचूर्ण ) शरीरपुष्टिकर, वृष्य, तृष्णाशामक, पित्तकफनाशक है, सेवन करते ही बल देता है, भेदी है और वातनाशक है ॥४११॥ उसका अत्यंत कठिन लड्डू भारी होता है और मुलायम लड्डू हलका होता है । उसका अवलेह पतला होने के कारण शीघ्र पचता है ॥४१२॥

१ गुरुर्मि०. २ पूर्णो विष्टम्भिनो मतः.

१ वृष्याः.

लाजाश्छर्द्यतिसारघ्ना दीपनाः कफनाशनाः ।
बल्याः कषायमधुरा लघवस्तृण्मलापहाः ॥४१३॥
तृट्छर्दिदाहघर्मार्तिनुदस्तत्सक्तवो मताः ।
रक्तपित्तहराश्चैव दाहज्वरविनाशनाः ॥४१४॥

लाजा ( धान की खील ) वमन और अतिसारनाशक, अग्निदीपक, कफहर, बलकारक, कषाय और मधुर, हलकी, तृषानाशक और अल्पमल करने वाली है ॥४१३॥ लाजसक्तु तृषा, वमन, दाह, लू लगना इन विकारों को दूर करता है, रक्तपित्तनाशक है और दाह तथा ज्वर का नाश करता है ॥४१४॥

पृथुका गुरवः स्निग्धा बृंहणाः कफवर्धनाः ।
बल्याः सक्षीरभावात्तु वातघ्ना भिन्नवर्चसः ॥४१५॥

पृथुक ( चिवड़ा ) भारी, स्निग्ध, शरीरपुष्टिकर और कफवर्धक है। दूध के साथ लेने से बलकारक, वातनाशक और मल का भेदन करने वाला है ॥४१५॥

सुदुर्जरः स्वादुरसो बृंहणस्तण्डुलो नवः ।
सन्धानकृन्मेहहरः पुराणस्तण्डुलः स्मृतः ॥४१६॥

नये चावल पचने में कठिन, मधुर और शरीरपुष्टिकर हैं। पुराने चावल भग्न का संधान करने वाले और प्रमेहनाशक है ॥४१६॥

यदा कारणमासाद्य भोक्तृणां छन्दतोऽपि वा ।
भक्ष्यादयः प्रकल्प्याः स्युस्तदा सुनिपुणो भिषक् ।
द्रव्यसंयोगसंस्कारविकारान् समवेक्ष्य तु ।
अनेकद्रव्ययोनित्वाच्छास्त्रतस्तान् विनिर्दिशेत् ॥४१७॥

( रोगप्रतीकार रूप ) कारण के लिये अथवा खाने वाले की इच्छा के लिये जब भक्ष्य पदार्थों की योजना करनी पड़ती है तब व्यवहारकुशल वैद्य भक्ष्यपदार्थों की उत्पत्ति अनेक द्रव्यों से होने के कारण शास्त्र के अनुसार भक्ष्योत्पादक उन द्रव्यों के संयोग, संस्कार तथा विकारों का विचार कर उन भक्ष्यपदार्थों के गुणधर्म निर्दिष्ट करे ॥४१७॥ इति भक्ष्यवर्गः ।

अतः सर्वानुपानान्युपदेक्ष्यामः ।—

अम्लेन केचिद्विहता मनुष्या
माधुर्ययोगे प्रणयीभवन्ति ।
तथाऽम्लयोगे मधुरेण तृप्ता-
स्तेषां यथेष्टं प्रवदन्ति पथ्यम् ॥४१८॥

अब सब अनुपानों का उपदेश करते हैं—जैसे कि अम्ल से उद्वेजित हुए मनुष्य मधुर पदार्थ सेवन में अत्यन्त अभिलाषा करते हैं, उसी प्रकार मधुर से ( अति ) तृप्त हुए मनुष्य अम्ल पदार्थ सेवन में अभिलाषा करते हैं। उन ( अम्ल-मधुरादि षड्रसयुक्त पदार्थों के सेवन से तृप्त मनुष्यों ) के लिये जो उचित होता है वही पथ्यकर ( अनुपान ) कहते हैं ॥४१८॥

शीतोष्णतोयासवमद्ययूष-
फलाम्लधान्याम्लपयोरसानाम् ।
यस्यानुपानं तु हितं भवेद्य-
त्तस्मै प्रदेयं त्विह मात्रया तत् ॥४१९॥
व्याधिं च कालं च विभाव्य धीरै-
र्द्रव्याणि भोज्यानि च तानि तानि ।
सर्वानुपानेषु वरं वदन्ति
मेध्यं यदम्भः शुचिभाजनस्थम् ॥४२०॥
लोकस्य जन्मप्रभृति प्रशस्तं
तोयात्मकाः सर्वरसाश्च दृष्टाः ।
सङ्क्षेप एषोऽभिहितोऽनुपाने-
ष्वतः परं विस्तरतोऽभिधास्ये ॥४२१॥

ठण्डा पानी, गरम पानी, आसव, मद्य, यूष, फलाम्ल धान्याम्ल, दूध, मांसरस इनमें से जो अनुपान जिसके लिये हितकर हो वह उसके लिये यथाप्रमाण देना चाहिये ॥४१९॥ बुद्धिमान् मनुष्यों को चाहिए कि वह व्याधि और काल का विचार कर ( उपर्युक्त ) विविध भोज्य द्रव्यों का सेवन करें। सर्व अनुपानों में शुद्ध पात्र में इकट्ठा किया हुआ आन्तरिक्ष जल सर्वश्रेष्ठ है ॥४२०॥ ( प्राय ) यह देखा जाता है कि जन्म से ही मनुष्यों के लिये तरलरूप सर्व प्रकार के रस पथ्यकर होते हैं। अनुपान के सम्बन्ध में यह संक्षेप से वर्णन हुआ, इसके आगे विस्तारपूर्वक वर्णन करेंगे ॥४२१॥

वक्तव्य—अनुपान—'भक्षादनु पश्चात् पीयते' इत्यनुपानम्। किंवा अन्नमनु लक्ष्यीकृत्य पीयते' इत्यनुपानम्। प्रायः अनुपान आहार करने के पश्चात् ही सेवन किया जाता है। परन्तु आवश्यकता के अनुसार भोजन के पूर्व या मध्य में भी सेवन कर सकते हैं। चरकसंहिता में अनुपान की व्याख्या ऐसी मिलती है—यदाहारगुणै पानं विपरीतं तदिष्यते। अन्नानुपानं धातूनां दृष्टं यन्न विरोधि च ॥

उष्णोदकानुपानं तु स्नेहानामथ शस्यते ।
ऋते भल्लातकस्नेहात् स्नेहात्तौवरकात्तथा ॥४२२॥
अनुपानं वदन्त्येके तैले यूषाम्लकाञ्जिकम् ।
शीतोदकं माक्षिकस्य पिष्टान्नस्य च सर्वशः ॥४२३॥
दधिपायसमद्यार्तिविषजुष्टे तथैव च ।
केचित् पिष्टमयस्याहुरनुपानं सुखोदकम् ॥४२४॥

भिलावे के तैल और तुवरक के तैल के सिवाय और सर्व प्रकार के स्निग्ध पदार्थों पर गरम जल का अनुपान प्रशस्त होता है ॥४२२॥ कई ऐसा कहते हैं कि, तैल के लिये यूष और अम्ल-काञ्जिक का अनुपान चाहिये। शहद और पिष्टान्न के लिये हमेशा ठंडा पानी चाहिये ॥४२३॥ दही, क्षीर, मद्यात्यय और विषजुष्ट ( विषकी पीड़ा ) पर भी वैसा ही ( ठंडा पानी अनुपान ) चाहिये। पिष्ट पदार्थों पर मन्दोष्ण ( सोहाता सोहाता ) पानी का अनुपान कई बतलाते हैं ॥४२४॥

पयो मांसरसो वाऽपि शालिमुद्गादिभोजिनाम् ।
युद्धाध्वातपसंतापविषमद्यरुजासु च ॥४२५॥

१ वल्वाः—'सधान्ऽ(?)िष्मास तण्डुल इमिमेहनुत्' इति क्वचिद् दृश्यते पाठः। २ तिलहर ३ यथाकारणं

माषादेरनुपानं तु धान्याम्लं दधिमस्तु वा ।
मद्यं मद्योचितानां तु सर्वमांसेषु पूजितम् ॥४२६॥
अमद्यपानामुदकं फलाम्लं वा प्रशस्यते ।
क्षीरं घर्माध्वभाष्यस्त्रीक्लान्तानाममृतोपमम् ॥४२७॥

चावल, मूँग आदि खाने वालों के लिये तथा युद्ध और प्रवास से थके हुए अवस्था में धूप, अग्निसन्ताप, विष और मद्य इनसे पीडितावस्था में दूध अथवा मांसरस (अनुपान देना चाहिये) ॥४२५॥ मापादि पदार्थों पर धान्याम्ल या दधि का पानी अनुपान है। मदिरा पीने वालों को सब प्रकार के मांसों पर मद्य ही अनुपान है ॥४२६॥ जो शराबी नहीं है उनके लिये पानी या फलाम्ल उचित अनुपान है। धूप, प्रवास, भाषण, स्त्रीसेवन इनसे थके हुए मनुष्यों को दूध का अनुपान अमृत के समान (गुणकारी) है ॥४२७॥

सुरा कृशानां स्थूलानामनुपानं मधूदकम् ।
निरामयानां चित्रं तु भ(भु)क्तमध्ये प्रकीर्तितम् ॥४२८॥
स्निग्धोष्णं मारुते पथ्यं कफे रूक्षोष्णमिष्यते ।
अनुपानं हितं चापि पित्ते मधुरशीतलम् ॥४२९॥
हितं शोणितपित्तिभ्यः क्षीरमिक्षुरसस्तथा ।
अर्कशेलुशिरीषाणामासवास्तु विषार्तिषु ॥४३०॥

पतले मनुष्यों के लिये सुरा और मोटे मनुष्यों के लिये मधु और पानी मिलाकर पीना अनुपान है। स्वस्थ मनुष्यों को भोजन के बीच में नाना प्रकार के (अनुपान द्रव्य) पीना उचित है ॥४२८॥ वायु (प्रकृति या रोगों) में स्निग्ध और गरम अनुपान पथ्यकर है; कफ के लिये रूक्ष और उष्ण अनुपान पथ्यकर है; और पित्त के लिये मधुर और शीतल अनुपान हित है ॥४२९॥ रक्तपित्त के रोगियों के लिये दूध और गन्ने का रस हितकर अनुपान है। और विष की पीडा में अर्क, शेलु (लिसोड़ा, श्लेष्मातक) और शिरस इनके आसव हितकर हैं ॥४३०॥

अतः परं तु वर्गाणामनुपानं पृथक् पृथक् ।
प्रवक्ष्याम्यानुपूर्व्येण सर्वेषामेव मे शृणु ॥४३१॥

तत्र पूर्वशस्यजातीनां बदराम्लं, वैदलानां धान्याम्लं, जाङ्गलानां धन्वजानां च पिप्पल्यासवः, विष्किराणां कोलबदरासवः, प्रतुदानां क्षीरवृक्षासवः, गुहाशयानां खर्जूरनालिकेरासवः, प्रसहानामश्वगन्धासवः, पर्णमृगाणां कृष्णगन्धासवः, विलेशयानां फलसारासवः, एकशफानां त्रिफलासवः, अनेकशफानां खदिरासवः, कूलचराणां शृङ्गाटककशेरुकासवः, कोशवासिनां पादिनां च स एव, प्लवानामिक्षुरसासवः, नादेयानां मत्स्यानां मृणालासवः, सामुद्राणां तु मातुलुङ्गासवः, अम्लानां फलानां पद्मोत्पलकन्दासवः, कषायाणां दाडिमवेत्रासवः, मधुराणां त्रिकटुकयुक्तः खण्डासवः, तालफलादीनां धान्याम्लं, कटुकानां दूर्वानलवेत्रासवः, पिप्पल्यादीनां श्वदंष्ट्रावसुकासवः, कूष्माण्डादीनां दार्वीकरीरासवः, चुच्चूप्रभृतीनां लोध्रासवः, जीवन्त्यादीनां त्रिफलासवः, कुसुम्भशाकस्य स एव, मण्डूकपर्ण्यादीनां महापञ्चमूलासवः, तालमस्तकादीनामम्लफलासवः, सैन्धवादीनां सुरासव आरनालं च, तोयं वा सर्वेष्विति ॥४३२॥

अब इसके आगे सर्व वर्गों के पृथक् पृथक् अनुपान क्रम से वर्णन करेंगे, मुझ से श्रवण करो ॥४३१॥

इनमें पूर्वोक्त (शूक धान्यादि) शस्य जाति पर बेरों की खटाई और (कलायादि) द्विदल धान्यों पर धान्याम्ल अनुपान है। जङ्गल और मरुस्थली के पशुओं के मांस पर पिप्पली का आसव अनुपान है। विष्किरों के लिये कोलबदरासव अनुपान है। प्रतुदों के लिये क्षीर वृक्षों (गूलर इत्यादि) का आसव अनुपान है। गुहा में रहने वालों के लिये खजूर और नारियल का आसव अनुपान है। प्रसहों के मांस पर अश्वगंधासव अनुपान है। पर्णमृगों (वानरादि) के मांस पर कृष्णगंधा (सहिजन) का आसव अनुपान है। विलेशयों के मांस पर (मृद्वीकादि) फल और (शालसारादि) सार इनके आसव अनुपान है। एक खुर के प्राणियों के मांस पर फलासव अनुपान है। अनेक खुर के प्राणियों के मांस पर खदिरासव अनुपान है। जलाशय के तीर पर विचरने वाले के मांस पर शृंगाटक और कशेरुक इनका आसव अनुपान है। कोश में रहने वालों और पादिनों के मांस पर वही (शृंगाटक कशेरुकासव) अनुपान है। पानी में तैरने वालों के मांस पर इक्षुरसासव अनुपान है। नदी की मछलियों के लिये मृणाल (कमलनाल) का आसव अनुपान है। समुद्र की मछलियों के लिये मातुलुंग का आसव अनुपान है। खट्टे फलों के लिये पद्म और उत्पल के कन्दों का आसव अनुपान है। कषाय फलों के लिये अनार और वेत का आसव अनुपान है। मधुर फलों के लिये त्रिकटु युक्त खण्डासव (चीनी का आसव, कन्दासव ऐसा भी पाठ है) अनुपान है। ताल आदि फलों के लिये धान्याम्ल अनुपान है। कटु फलों के लिये दूर्वा, नरसल और वेत इनका आसव अनुपान है। पिप्पली आदि के लिये गोखरू और वसुक का आसव अनुपान है। कूष्माण्ड आदि के लिये दारुहरिद्रा और करीर इनका आसव अनुपान है। चुच्चू आदि शाकों के लिये लोध्रासव अनुपान है। जीवन्ती आदि शाकों के लिये त्रिफलासव अनुपान है। कुसुंबशाक के लिये वही (त्रिफलासव) अनुपान है। मण्डूकपर्णी आदि शाकों के लिये बृहत पंचमूल का आसव अनुपान है। ताल (नारिकेल आदि फलों) के (मज्जा के लिये) अम्ल फलों के आसव अनुपान है। सैन्धवादि लवणों के लिये सुरासव और काञ्जिक अनुपान है अथवा पानी सब पदार्थों के लिये अनुपान है ॥४३२॥

भवन्ति चात्र—

सर्वेषामनुपानानां माहेन्द्रं तोयमुत्तमम् ।
सात्म्यं वा यस्य यत्तोयं तत्तस्मै हितमुच्यते ॥४३३॥

उष्णं वाते कफे तोयं पित्ते रक्ते च शीतलम् ।

सब अनुपानों में माहेन्द्र ( आश्विन कार्तिक का आन्तरिक्ष ) जल श्रेष्ठ अनुपान है । अथवा जिसको जो जल सात्म्य ( अनुकूल और सुखदायी ) है वही उसके लिये हितकर ( अनुपान ) समझना चाहिये ॥४३३॥ वायु और कफ में उष्ण जल और पित्त तथा रक्त विकार में शीत जल हितकर है ।

दोषवद्गुरु वा भुक्तमतिमात्रमथापि वा ।
यथोक्तेनानुपानेन सुखमन्नं प्रजीर्यति ॥४३४॥
रोचनं बृंहणं वृष्यं दोषसंघातभेदनम् ।
तर्पणं मार्दवकरं श्रमक्लमहरं सुखम् ॥४३५॥
दीपनं दोषशमनं पिपासाच्छेदनं परम् ।
बल्यं वर्णकरं सम्यगनुपानं सदोच्यते ॥४३६॥

दोषयुक्त, गरिष्ठ अथवा अतिमात्रा में सेवन किया हुआ भोजन यथोक्त अनुपान से सुखपूर्वक पच जाता है ॥४३४॥ ( सामान्यतया ) योग्य विचार कर प्रयुक्त किया ( सम्यक् ) अनुपान सदैव रुचिकारक, शरीरपुष्टिकर, वृष्य, दोषों को भेदन करने वाला, तृप्तिकारक, शरीरमार्दवकर, श्रम और क्लमनाशक, सुखकर, अग्निदीपक, दोषशामक, तृषाशमन के लिये श्रेष्ठ, बलकारक और वर्णकारक होता है ॥४३५,४३६॥

तदादौ कर्शयेत् पीतं स्थापयेन्मध्यसेवितम् ।
पश्चात्पीतं बृंहयति तस्माद्वीक्ष्य प्रयोजयेत् ॥४३७॥
स्थिरतां गतमक्लिन्नमन्नमद्रवपायिनाम् ।
भवत्याबाधजननमनुपानमतः पिबेत् ॥४३८॥

यह अनुपान भोजन के पहले सेवन करने से शरीर को कृश करता है, भोजन के बीच सेवन करने से शरीर को मध्यम ( न मोटा न पतला ) रखता है और भोजन के पश्चात् सेवन करने से शरीर को पुष्ट करता है । इसलिये ( अपने शरीर का ) पूर्ण विचार करके ( भोजन के पूर्व, मध्य या अन्त में ) इसका प्रयोग करे ॥४३७,४३८॥

वक्तव्य—यहाँ 'तदादौ' श्लोक से भोजनादि मध्यान्त-विभाग के अनुसार अनुपान के जो गुणविशेष वर्णन किये हैं वे वाग्भट ने अष्टांगसंग्रह और अष्टांग हृदय में केवल जल के ही बतलाये हैं—भक्तस्यादौ जलं पीतमग्निसादं कृशाङ्गताम् । अन्ते करोति स्थूलत्वमूर्ध्वं चाऽऽमाशयात् कफम् । मध्ये मध्याङ्गतां साम्यं धातूनां जरणं सुखम् ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । समस्थूलकृशा भक्तमध्यान्तप्रथमाम्बुपाः ॥ ( अष्टांगहृदय ) । इसका कारण यह हो सकता है कि व्यवहार में जल के अतिरिक्त अन्य अनुपानों का उपयोग अल्पश होता है । उपर्युक्त अष्टांगसंग्रह के श्लोकों में शरीर की कृशत्व स्थूलता की उत्पत्ति भी वर्णन की गई है ।

न पिबेच्छ्वासकासार्तो रोगे चाप्यूर्ध्वजत्रुगे ।
क्षतोरस्कः प्रसेकी च यस्य चोपहतः स्वरः ॥४३९॥
पीत्वाऽध्वभाष्याध्ययनगेयस्वप्नान्न शीलयेत् ॥४४०॥
प्रदूष्यामाशयं तद्धि तस्य कण्ठोरसि स्थितम् ।
स्यन्दाग्निसादच्छर्दीनामयाञ्जनयेद् बहून् ॥४४१॥

( अनुपाननिषेध— ) जिसको श्वास हो, खाँसी हो, ऊर्ध्वजत्रु ( नाक कान आदि के ) रोग हों, उरःक्षत हो, लालास्राव हो, ( वातादि दोषों से ) स्वर बिगड़ गया हो उसको अनुपान का सेवन नहीं करना चाहिये ॥४३९॥ अनुपान सेवन करने के पश्चात् प्रवास, पुकार कर बोलना, पढ़ना, गाना और सोना ये काम नहीं करने चाहियें ॥४४०॥ ( यदि ऐसा करे तो इससे ) अनुपान आमाशय को दूषित करके कंठ और उर प्रदेश में स्थित होकर लालास्राव, अग्निमांद्य, वमन इत्यादि अनेक रोगों को उत्पन्न करता है ॥४४१॥

गुरुलाघवचिन्तेयं स्वभावं नातिवर्तते ।
तथा संस्कारमात्राश्च कालांश्चाप्युत्तरोत्तरम् ॥४४२॥
मन्दकर्माणलारोग्याः सुकुमाराः सुखोचिताः ।
जन्तवो ये तु तेषां हि चिन्तेयं परिकीर्तिता ॥४४३॥
बलिनः खरभक्ष्या ये ये च दीप्ताग्नयो नराः ।
कर्मनित्याश्च ये तेषां नावश्यं परिकीर्तिता ॥४४४॥

इति सर्वानुपानवर्गः ।

गुरुत्व और लघुत्व का विचार ( पदार्थों का ) स्वभाव तथा ( उसके साथ ही साथ ) संस्कार, मात्रा, उस पदार्थ से बनाये हुए विविध खाने के प्रकार और काल इनका अतिक्रमण नहीं करता ( यानि द्रव्य का गुरुत्व या लघुत्व इन सब बातों पर निर्भर होता है ) और ये बातें एक से एक बढ़कर होती हैं ॥४४२॥ जो विशेष परिश्रम नहीं करते हैं ( आलसी ), जिनकी जठराग्नि मन्द है, जिनका स्वास्थ्य ठीक नहीं है, जिनका शरीर कोमल है, जो आरामतलब हैं उन मनुष्यों के लिये द्रव्यों की लघुता और गुरुता का विचार यहाँ वर्णन किया है ॥४४३॥ जो बलवान् हैं, जो कठिन पदार्थ ( चने आदि ) हमेशा सेवन करते हैं, जिनकी जठराग्नि तीक्ष्ण है, जो हमेशा कष्ट करते हैं उनके लिये यह गुरुलाघवचिन्ता आवश्यक नहीं है ॥४४४॥ इति सर्वानुपानवर्ग ।

वक्तव्य—जो पदार्थ गुरु या लघु होते हैं वे संस्कारादि से लघु या गुरु होते हैं—गुरुणां लाघवं विद्यात् संस्कारात् सविपर्ययम् । व्रीहेर्लाजा यथा च स्युः सक्तूनां सिद्धपिण्डिका ॥ काल—धान्यों की नवीनता या पुराणता और द्रव्यों की बासी या ताजी अवस्था ।

अथाहारविधिं वत्स ! विस्तरेणाखिलं शृणु ।
आप्तान्वितमसंकीर्णं शुचि कार्यं महानसम् ॥४४५॥
तत्राप्तैर्गुणसम्पन्नमन्नं भक्ष्यं सुसंस्कृतम् ।
शुचौ देशे सुसगुप्तं समुपस्थापयेद्भिषक् ॥४४६॥
विषघ्नैरगदैः स्पृष्टं प्रोक्षितं व्यजनोदकैः ।
सिद्धैर्मन्त्रैर्हतविषं सिद्धमन्नं निवेदयेत् ॥४४७॥

( आहारविधि— ) हे वत्स सुश्रुत ! अब यहाँ से आहार की विधि संपूर्ण विस्तार से श्रवण कर । ( प्रथम ) विश्वास योग्य मनुष्यों ( रसोइया, नौकर, वैद्य इत्यादि ) से युक्त विस्तीर्ण, शुद्ध ऐसा रसोईघर बनाना चाहिये ॥४४५॥ वहाँ विश्वासयोग्य सूपकारों द्वारा उत्तम संस्कार करके बनाया हुआ ( इष्टरसांभक्ष्यादि ) गुणयुक्त भोजन का अन्न शुद्ध स्थान में उत्तम प्रकार से ढककर वैद्य को रखना चाहिये

४६॥ फिर विषनाशक ओषधियों का उपयोग करके, पंखे से हर उदक का प्रोक्षण करके और सिद्ध ( तत्काल फल-द ) मन्त्रों के अभिमंत्रण से विष नष्ट करके सिद्ध किया था अन्न ( राजा आदि को ) समर्पण करना चाहिये ॥४४७॥

वक्तव्य—रसोईघर, रसोइया, वैद्य तथा परिचारक से होने चाहिये इसका वर्णन आगे कल्पस्थान के प्रथमाध्याय के प्रारंभ में किया गया है।

दयाम्यतः परं कृत्स्नामाहारस्योपकल्पनाम्।

इसके आगे आहार की संपूर्ण उपकल्पना को ( कौन पदार्थ किस पात्र में देना चाहिये, थाली में कैसे परोसना चाहिये, किस क्रम से भोजन करना चाहिये इत्यादि ) वर्णन करते हैं।

घृतं कार्ष्णायसे देयं पेया देया तु राजते ॥४४८॥
फलानि सर्वभक्ष्यांश्च प्रदद्याद्वै दलेषु च।
परिशुष्कप्रदिग्धानि सौवर्णेषु प्रकल्पयेत् ॥४४९॥
प्रद्रवाणि रसांश्चैव राजतेषूपहारयेत्।
कट्वराणि खडांश्चैव सर्वान् शैलेषु दापयेत् ॥४५०॥
दद्यात्ताम्रमये पात्रे सुशीतं सुश्रृतं पयः।
पानीयं, पानकं मद्यं मृण्मयेषु प्रदापयेत् ॥४५१॥
काचस्फटिकपात्रेषु शीतलेषु शुभेषु च।
दद्याद् वैदूर्यचित्रेषु रागषाडवसट्टकान् ॥४५२॥

कृष्णलोह के पात्र में घी देना चाहिये; पेया चांदी के पात्र में देनी चाहिये ॥४४८॥ फल तथा सर्व प्रकार के भक्ष्य-पदार्थ पत्रों पर देने चाहिये; सूखे और प्रदिग्ध पदार्थ सोने के पात्र में देने चाहिये ॥४४९॥ द्रवपदार्थ तथा रस चांदी के पात्र में देने चाहिये; कट्वर और खड पत्थर के पात्र में देने चाहिये ॥४५०॥ खूब उबालकर फिर ठंडा किया हुआ दूध तांबे के पात्र में देना चाहिये, पानी, पानक और मद्य मिट्टी के पात्र में देने चाहिये ॥४५१॥ अथवा काँच, स्फटिक के शीतल और पवित्र पात्र में देने चाहिये; रागषाडव और सट्टक वैदूर्य के पात्र में देने चाहिये ॥४५२॥

पुरस्ताद्विमले पात्रे सुविस्तीर्णे मनोरमे।
सूदः सूपौदनं दद्यात् प्रदेहांश्च सुसंस्कृतान् ॥४५३॥
फलानि सर्वभक्ष्यांश्च परिशुष्काणि यानि च।
तानि दक्षिणपार्श्वे तु भुञ्जानस्योपकल्पयेत् ॥४५४॥
प्रद्रवाणि रसांश्चैव पानीयं पानकं पयः।
खडान् यूषांश्च पेयांश्च सव्ये पार्श्वे प्रदापयेत् ॥४५५॥
सर्वान् गुडविकारांश्च रागषाडवसट्टकान्।
पुरस्तात् स्थापयेत् प्राज्ञो द्वयोरपि च मध्यतः ॥४५६॥

बुद्धिमान् रसोइया निर्मल, चौड़े और मनोहर पात्र में सामने भात तथा ( रायता, चटनी इत्यादि ) सुसंस्कृत लेह पदार्थ स्थापन करे ॥४५३॥ फल, सब प्रकार के ( लड्डू मोदकादि ) भक्ष्य पदार्थ तथा अन्य सूखे पदार्थ भोजन करने वाले के दाहिनी ओर रख दे ॥४५४॥ पतले पदार्थ, मांसरस, पानी, पानक, दूध, खड, यूप तथा अन्य पीने के पदार्थ बाईं तरफ रख दे ॥४५५॥ सब गुड़ के पदार्थ, रागषाडव और सट्टक इन्हें सामने, फल और द्रव पदार्थों के बीच में रक्खे ॥४५६॥

एवं विज्ञाय मतिमान् भोजनस्योपकल्पनाम्।
भोक्तारं विजने रम्ये निःसंबाधे[1] शुभे शुचौ।
सुगन्धपुष्परचिते समे देशेऽथ भोजयेत् ॥४५७॥
विशिष्टमिष्टसंस्कारैः पथ्यैरिष्टै रसादिभिः।
मनोज्ञं शुचि नात्युष्णं प्रत्यग्रमशनं हितम् ॥४५८॥

इस प्रकार बुद्धिमान् ( वैद्य या रसोइया ) भोजन की उपकल्पना ( परोसगारी ) करके भोजन करने वाले को एकान्त, रमणीय, निःशंक, पवित्र, स्वच्छ, सुगंधी पुष्पों से रचित ( सुगंधित किया हुआ ) समतल स्थान में भोजन करावे ॥४५७॥ ( रुचि की दृष्टि से ) इष्ट संस्कारों से बनाया हुआ, पथ्यकर और मनपसन्द रसों से युक्त, मनोहर, पवित्र ( स्वच्छ ), न बहुत गरम, ताजा भोजन विशेष रूप से हितकर होता है ॥४५८॥

पूर्वं मधुरमश्नीयान्मध्येऽम्ललवणौ रसौ।
पश्चाच्छेषान् रसान् वैद्यो भोजनेष्ववचारयेत् ॥४५९॥
आदौ फलानि भुञ्जीत दाडिमादीनि बुद्धिमान्।
ततः पेयांस्ततो भोज्यान् भक्ष्यांश्चित्रांस्ततः परम् ॥४६०॥
घनं पूर्वं समश्नीयात्[2] केचिदाहुर्विपर्ययम् ॥४६१॥
आदावन्ते च मध्ये च भोजनस्य तु शस्यते।
निरत्ययं दोषहरं फलेष्वामलकं नृणाम् ॥४६२॥
मृणालबिसशालूककन्देक्षुप्रभृतीनि च।
पूर्वं योज्यानि भिषजा न तु भुक्ते कदाचन ॥४६३॥

भोजन में पहले मधुर रस ( युक्त पदार्थ ) सेवन करे; बीच में अम्ल और लवण रस ( युक्त पदार्थ ) सेवन करे; और पीछे वैद्य को चाहिये कि वह शेष रस ( तिक्तोषण कषाय युक्त पदार्थ ) परोसे ॥४५९॥ बुद्धिमान् ( मनुष्य ) भोजन में पहले दाडिम आदि फल सेवन करे; उसके पीछे पेय पदार्थ सेवन करे, और तदनंतर विविध भोज्य और भक्ष्य पदार्थ सेवन करे ॥४६०॥ पहले गाढ़ा या कड़ा पदार्थ रखना चाहिये; कई इसके विपरीत कहते हैं ॥४६१॥ फलों में से आँवला मनुष्यों के लिये बाधा न करने वाला और सर्वदोषनाशक है; इसलिये उसे भोजन के पूर्व, पीछे तथा बीच सेवन करना उचित है ॥४६२॥ मृणाल, बिस ( कमलतंतु ), शालूक, कन्द और इक्षु इनका उपयोग वैद्य को हमेशा भोजन के पूर्व करना चाहिये, भोजन के बाद नहीं करना चाहिये ॥४६३॥

सुखमुच्चैः समासीनः[3] समदेहोऽन्नतत्परः।
काले सात्म्यं लघु स्निग्धं क्षिप्रमुष्णं द्रवोत्तरम्।
बुभुक्षितोऽन्नमश्नीयान्मात्रावद् विदितागमः ॥४६४॥

शास्त्र ( भोज्य पदार्थों का पथ्यापथ्य ) जानने वाला बुभुक्षित मनुष्य सुखपूर्वक ( किंचित् ) ऊँचे आसन पर बैठकर, शरीर सम रखकर, भोजन में चित्त लगाकर, भोजन के योग्य समय पर, सात्म्य, लघु, स्निग्ध, द्रवभूयिष्ठ, उष्ण ऐसा अन्न

१ निःसंपाते. २ घृतं पूर्वं समश्नीयात्. ३ सुखासीनः.

गुद्धरसने तस्मै रोचतेऽन्नमपूर्ववत् ॥४७८॥
दुना तस्य रसनं प्रथमेनातितर्पितम् ।
था स्वादयेदन्यत्तस्मात् प्रक्षाल्यमन्तरा ॥४७९॥
मनःस्यं बलं पुष्टिमुत्साहं हर्षणं सुखम् ।
दु संजनयत्यन्नमस्वादु च विपर्ययम् ॥४८०॥
त्वाऽपि यत्प्रार्थयते भूयस्तत्स्वादुभोजनम् ।

अधिकाधिक रुचिकर पदार्थ उत्तरोत्तर सेवन करे ( प्रथम धारण रुचिकर पदार्थ सेवन करे, उसके पश्चात् अधिक कर, उसके पश्चात् उससे भी अधिक रुचिकर, अन्त में से अधिक रुचिकर सेवन करे ) ॥४७७॥ ( भोजन में पदार्थ खाने के पश्चात् और दूसरे पदार्थ खाने के पूर्व ) ने वाले के मुँह को जल के कुल्ले से साफ करना चाहिये। कुल्ला करने से ) मुँह ( जीभ ) साफ होने के कारण उसे पहले से भी अधिक रुचिकर मालूम होता है ॥४७८॥ ले स्वादु पदार्थ से अतितृप्त ( आवृत ) होने के कारण की रसना दूसरे का स्वाद ठीक नहीं ले सकती, इसलिये जन के बीच बीच में जल से मुँह साफ करना चाहिये ॥७९॥ रुचिकर अन्न मन की प्रसन्नता, बल, शरीर की पुष्टि, साह, आनन्द और सुख उत्पन्न करता है; और अरुचिकर इसके विपरीत कार्य करता है ॥४८०॥ जिसका सेवन ले पर बार बार उसकी अभिलाषा होती है वही स्वादु जन कहलाता है।

अशितश्चोदकं युक्त्या भुञ्जानश्चान्तरा पिबेत् ॥४८१॥
दन्तान्तरगतं चान्नं शोधनेनाहरेच्छनैः ।
कुर्यादनिर्हृतं तद्धि मुखस्यानिष्टगन्धताम् ॥४८२॥

भोजन करके तथा भोजन के बीच जल का सेवन युक्ति करना चाहिये ॥४८१॥ फिर दाँतों के बीच फँसे हुए अन्न के कणों ) को ( कूची तृण आदि ) शोधन से धीरे धीरे बड़ी सावधानी से मसूड़ों को रुजा न कर ) निकाले। ह न निकाला अन्न मुख में दुर्गंध पैदा कर देता है ॥४८२॥

चरकव्य—युक्त्या—जिस तरह अन्न पचन में बाधा न उत्पन्न होने पावे, उस तरह से। भोजन करने के पीछे तुरन्त पानी पीना ठीक नहीं है। इससे पाचक रस के पतला होने से अन्न ठीक नहीं पचता। एक दो तीन घंटे के बाद पानी पीना ठीक है। लेकिन एक समय बहुत पानी पीना उचित नहीं, थोड़ा थोड़ा करके पानी का सेवन अनेक बार करना स्वास्थ्य की दृष्टि से हितकारक है—भोजनान्ते विषं वारि जीर्णे वारि बलप्रदम्॥ अत्यम्बुपानान्न विपच्यतेऽन्नं निरम्बुपानाच्च स एव दोषः। तस्मान्नरो वह्निविवर्धनाय मुहुर्मुहुर्वारि पिबेदभूरि ॥ ( भावप्रकाश )। अनिष्टगन्धताम्—भोजन के समय दाँतों के बीच जो अन्न के कण फँस जाते हैं उनको निकालना बहुत जरूरी है। यह काम बड़ी सावधानी से कूंची, ब्रश या तृण शलाका द्वारा करना चाहिये। ऐसा न करने से समय पाकर वे वहाँ ही सड़ने लगते हैं और मुख में दुर्गंध आने लगती है। दाँतों की सफाई न रखने से धीरे धीरे दाँतों पर पीले रंग का मैल जमा होता है, मुख में लुआब सा जमा रहता है, दाँतों की जड़ खराब होकर उन पर शर्करा ( Tarter ) जम जाती है और मसूड़ों में पूयजनक जीवाणु अपना डेरा जमा लेते हैं। परिणाम यह होता है कि 'दन्तवेष्ट' ( Pyorrhoea Alveolaris ) नामक रोग उत्पन्न होता है। इससे मुख में इतनी दुर्गंध उत्पन्न होती है कि ऐसे मनुष्य के सामने बैठना मुश्किल हो जाता है, दाँत जलदी निकम्मे होकर गिर जाते हैं, और स्वास्थ्य की हानि होती है, क्योंकि पचन क्रिया का मुख्य काम दाँतों से ही हुआ करता है। यह रोग प्रथम बहुत साधारण मालूम पड़ता है परन्तु परिणाम में भयंकर होता है, क्योंकि भोजन के समय तथा थूक के साथ पूय रूप विष उदर में प्रविष्ट होकर पचन क्रिया को नष्ट करके पचनसंस्थान के अग्निमांद्यादि विविध रोग उत्पन्न होते हैं। पचनसंस्थान के अतिरिक्त दूसरे संस्थान के भी विविध रोग इससे उत्पन्न हो सकते हैं, ऐसी दन्तशास्त्रज्ञों की राय है। वाग्भट ने भी भोजन के पश्चात् दन्त धावन करने के लिये लिखा है—प्रातर्भुक्त्वा च मृद्वग्रं कषायकटुतिक्तकम्। भक्षयेद्दन्तपवनं दन्तमांसान्यबाधयन् ॥ भोजन के पश्चात् मुँह की सफाई के बारे में लापरवाही करने से आज कल दन्तवेष्ट रोग बहुत फैल रहा है, इसलिये इस बात की भूल हरगिज नहीं करनी चाहिये।

जीर्णेऽन्ने वर्धते वायुर्विदग्धे पित्तमेव तु ।
भुक्तमात्रे कफश्चापि तस्माद्भुक्तेरितं कफम् ॥४८३॥
धूमेनापोह्य हृद्यैर्वा कषायकटुतिक्तकैः ।
पूगकङ्कोलकर्पूरलवङ्गसुमनःफलैः ॥४८४॥
कटुतिक्तकषायैर्वा[1] मुखवैशद्यकारकैः ।
ताम्बूलपत्रसहितैः सुगन्धैर्वा विचक्षणः ॥४८५॥

अन्न का पचन होने पर वायु वर्धित होती है, पचते समय पित्त वर्धित होता है और भोजन करते ही कफ वर्धित होता है; इसलिये भोजन से वर्धित हुए कफ को ॥४८३॥ बुद्धिमान् मनुष्य ( प्रायोगिक ) धूम्रपान करके अथवा सुपारी, कंकोल, कपूर, लौंग, जातिफलादि कषाय कटु तिक्त और हृद्य पदार्थों के सेवन से अथवा ताम्बूल पत्र के साथ अन्य सुगंधी कटु तिक्त कषाय और मुख को साफ करने वाले पदार्थ सेवन करके शांत करे ॥४८४,४८५॥

भुक्त्वा राजवदासीत यावदन्नक्लमो गतः ।
ततः पादशतं गत्वा वामपार्श्वेन संविशेत् ॥४८६॥
शब्दरूपरसान् गन्धान् स्पर्शांश्च मनसः प्रियान् ।
भुक्तवानुपसेवेत तेनान्नं साधु तिष्ठति ॥४८७॥
शब्दरूपरसाः स्पर्शा गन्धाश्चापि जुगुप्सिताः ।
अशुच्यन्नं तथा भुक्तमतिहास्यं च नाशयेत् ॥४८८॥
शयनं चासनं चापि नेच्छेद्वाऽपि द्रवोत्तरम् ।
नाग्न्यातपौ न प्लवनं न यानं नापि वाहनम् ॥४८९॥

भोजन के पश्चात् जब तक अन्न का क्लम ( आलस्य ) रहे तब तक राजा की तरह ( सुखपूर्वक ) आराम करे। उसके बाद सौ कदम टहल के बाईं करवट लेट जाना चाहिये

[1] फलैः कटुकषायैर्वा.

॥४८६॥ भोजन किया हुआ मनुष्य ( भोजन के पश्चात् ) चित्त प्रसादक ऐसे ही शब्द, रूप, रस, गंध और स्पर्श इनको सेवन करे। इससे ( पचनसंस्थान में ) अन्न ठीक रहता है ॥४८७॥ चित्तवृत्ति बिगाड़ने वाले शब्द, रूप, रस, गंध और स्पर्श, खराब तथा अधिक मात्रा में सेवन किया हुआ अन्न और अधिक हँसना सेवन किये हुए भोजन की कै करा देते हैं ॥४८८॥ ( भोजन के पश्चात् ) सोना, ( देर तक ) एक स्थिति में बैठना, अधिक द्रव पीना अग्नि या धूप में काम करना, पानी में तैरना, प्रवास करना, ( रथ घोड़ा आदि ) वाहनों पर चढ़ना इनको करने की इच्छा न करे ॥४८९॥

वक्तव्य—भोजन के पश्चात् शारीरिक और मानसिक आराम बहुत आवश्यक है। अंग्रेजी में भी एक कहावत है Sit a while after dinner। इसका कारण यह है कि आमाशय में अन्न का प्रवेश होते ही पचनसंस्थान की ओर रक्त का आकर्षण विशेषरूप से आप से आप होने लगता है और यह होना भी पचन क्रिया की दृष्टि से आवश्यक है; क्योंकि रक्त की सहायता से पचनसंस्थान के विविध पाचक रस पर्याप्त मात्रा में बनते हैं और अन्न का ठीक परिपाक होता है। जब पचनसंस्थान की ओर रक्त का आकर्षण शुरू होता है इस समय त्वचा मस्तिष्क इत्यादि शरीर के अन्य अंगों में रक्त की कमी होती है जिससे क्लम ( सुस्ती ), जँभाई, शीत इत्यादि लक्षण होते हैं। रक्तपरिभ्रमण का यह परिवर्तन शारीरिक और मानसिक शान्ति की स्थिति में सुचारु रूप से होता है। यदि भोजन के पश्चात् दौड़ना, व्यायाम करना, तैरना इत्यादि शारीरिक कर्म किये जायँ तो खून परिभ्रम के स्थान की पेशियों की ओर जाकर पाचकसंस्थान की ओर कम जायगा और पचनक्रिया में बाधायें उत्पन्न होंगी। मानसिक परिश्रम का भी यही परिणाम होता है। काम, क्रोध तथा चित्तवृत्ति बिगाड़ने वाले इन्द्रियार्थ सेवन करने से शरीर की प्रणालीविहीन या अन्तःस्रावी ( Ductless or endocerene ) ग्रंथियों में विकृत उत्तेजना उत्पन्न होकर उनसे विषैले रस रक्त में मिलते हैं जो पाचक रसों को खराब कर डालते हैं। इन सब कामों से पचनसंस्थान में उथल-पुथल मच जाती है, खाया हुआ अन्न नहीं पचता, जिससे अजीर्ण वमन, दस्त इत्यादि शिकायतें सदा के लिये पिण्ड पड़ जाती हैं। आजकल भारतवर्ष में स्कूल, कालेज तथा आफिस सब दोपहर के होते हैं। इसलिये विद्यार्थियों तथा आफिस के बाबुओं को भोजन करके तुरन्त काम के लिये चल देना पड़ता है। कहीं कहीं जहाँ आफिस या कालेज बहुत दूर होने के कारण साइकल से या रेल से जाना हो वहाँ सचमुच दौड़ना पड़ता है। जहाँ भोजन के पश्चात् विश्राम की आवश्यकता होती है वहाँ इनको कई घण्टों तक शारीरिक और मानसिक सख्त मशक्कत करनी पड़ती है। इसमें इन बेचारों का कोई कसूर नहीं है, परन्तु यह कार्य प्रकृति के विरुद्ध है और इनको इसका फल भुगतना पड़ता है। इनको आफिस में समय पर पहुँचने के लिये दौड़ते हुए देख आयुर्वेद के निम्न श्लोकों की याद आती है—भुक्त्वोपविशतस्तुन्दं शयानस्य तु पुष्टता। आयुश्चंक्रममाणस्य, मृत्युर्धावति धावतः॥ ( योगरत्नाकर )। इसमें जो लिखा है कि 'भोजन [करके] जो दौड़ता है उसके पीछे मृत्यु भी दौड़ता हुआ [आता] है' यह बिलकुल सत्य है। कारण यह है कि पेट [और हृदय] दोनों बहुत नजदीक होते हैं। पेट भरने से उसका [दबाव] हृदय पर होता है, जिससे हृदय के संकोच और वि[कास में] कुछ कठिनाई होती है। ऐसी अवस्था में यदि दौड़ने क[ा काम] किया जाय तो हृदय के संकोच विकास के काम में [बाधा] उत्पन्न होकर हृदय विकृत हो जाता है और हृदय [विकृत] होने से मृत्यु होने की भी संभावना बढ़ती है। ऐसे मनुष्य दिल की धड़कन ( Palpitation ) से बीमार रहते हैं। [भोजन] के पश्चात् आराम कम से कम एक मुहूर्त भर ( ४८ मि[निट]) करना चाहिये। व्यायाम च व्यवायं च धावनं यान(पान)मेव [च।] ( नियुद्धं ) गीतं च पाठं च मुहूर्तं भुक्तवांस्त्यजेत्॥ (आत्रेयसंहि[ता])

न चैकरससेवायां प्रसज्येत कदाचन।
शाकावराान्नभूयिष्ठमम्लं च न समाचरेत्।
[१]एकैकशः समस्तान् वा नात्यश्नीयाद्रसान् सदा॥

कदापि भी एक ही रस के सेवन में आसक्ति नहीं [करनी] चाहिये, शाक कुधान्य तथा अम्ल पदार्थ जिसमें अधि[क हों] ऐसा भोजन नहीं करना चाहिये, और एक एक या स[ब रसों] को भी अधिक मात्रा में नहीं सेवन करना चाहिये।

प्राग्भुक्ते त्वविविक्तेऽग्नौ द्विरन्नं न समाचरेत्।
पूर्वभुक्ते विदग्धेऽन्ने भुञ्जानो हन्ति पावकम्॥
मात्रागुरुं परिहरेदाहारं द्रव्यतश्च यः।
पिष्टान्नं नैव भुञ्जीत मात्रया वा बुभुक्षितः।
द्विगुणं च पिबेत्तोयं सुखं सम्यक् प्रजीर्यति॥
पेयलेह्याद्यभक्ष्याणां गुरु विद्याद्यथोत्तरम्।
गुरूणामर्धसौहित्यं लघूनां तृप्तिरिष्यते॥

पहले का ( प्रातःकाल का ) भोजन करने के [बाद] यदि जठराग्नि शुद्ध ( तीक्ष्ण ) नहीं हुई हो तो दूसरे ( सायंकाल ) भोजन नहीं करना चाहिये, क्योंकि पूर्व [भोजन] का अन्न अधपचा होने पर दूसरी बार भोजन करने [वाला] मनुष्य अपनी जठराग्नि को नष्ट करता है ॥४९१॥ जो ( [हलके] द्रव्यों से बनने पर भी ) मात्रा की दृष्टि से भारी है तथ[ा] गरिष्ठ द्रव्यों से ही बना है ऐसा भोजन नहीं करना [चाहिये] ॥४९२॥ पिष्टान्न ( तथा अन्य प्रकार के गरिष्ठ पदार्थ [यथा]शक्त होने पर जहाँ तक हो सके ) नहीं सेवन करे, [यदि] बुभुक्षित मनुष्य इन्हें ( अल्प ) मात्रा में सेवन करे और जल पीवे जिससे वे सुखपूर्वक पच जायँ ॥४९३॥ पेय [( दूध] आदि पीने के पदार्थ ), लेह्य ( मधु, अवलेह, श्रीखण्ड [आदि] चाटने के पदार्थ ) आदि ( भोज्य भात इत्यादि और लड्डू चना आदि चबाने के पदार्थ ) खाने के पदार्थ उत्त[रोत्तर] अधिकाधिक गरिष्ठ होते हैं। गुरु पदार्थों का सेवन आधी [तृप्ति] तक करना चाहिये और हलके पदार्थों का सेवन पूर्ण [तृप्ति] तक करना चाहिये ॥४९४॥

१ एकैकशः समस्तान् वा न भुञ्जीत रसान् सदा

वक्तव्य—अविविक्त—अशुद्ध । मात्रागुरुं—मात्रातो गुरुं नस्तु स्वगुमिति तात्पर्यम् । पिष्टान्न—संस्कार गुरु सर्व पदार्थ से समझना चाहिये—गुरु पिष्टमयं द्रव्यं तण्डुलान् पृथुकानपि । गु मुक्त्वान् खादेन्मात्रां खादेद् बुभुक्षितः ॥ ( चरक ) । गुरु नवोत्तरम्—पदार्थों की गुरुता या लघुता मुख्यतया निम्न र बातों पर निर्भर होती है—(१) स्वभाव ( Chemical composition ) यथा उड़द अधिक चरबी युक्त मांस मछली इत्यादि। संस्कार—अग्नि की सहायता से उस पर जो संस्कार होता उससे भी द्रव्य लघु या गुरु होते हैं । यथा चावलों की पेक्षा उसकी लाजा ( खील ) अधिक हलकी और पृथुक चिवड़ा ) अधिक गुरु होता है। कच्चे अण्डे की अपेक्षा हलका ला हुआ अण्डा लघु और अधिक उबला हुआ अण्डा गुरु ता है। (३) भौतिक स्थिति ( Physical condition )— पदार्थ सख्त है वह तरल पदार्थ की अपेक्षा अधिक गुरु ता है। पेयलेह्यादि' इस श्लोक में पदार्थों की गुरुता भौतिक थति के अनुसार वर्णन की गई है । भौतिक स्थिति के नुसार गुरुता या लघुता का कारण यह है कि जो पदार्थ रल और अत्यंत महीन होता है उसके साथ पाचक रस भली भाँति मिलकर उसका ठीक पाचन करते हैं, जिससे उसका व सात्म्य भाग शोषित हो जाता है। जब द्रव्य बहुत तरल और महीन नहीं होता तब पाचक रस उसके साथ भली भाँति नहीं मिल सकते, जिससे उसका पचन ठीक नहीं होता, सर्व सात्म्य भाग का शोषण नहीं होता और अधिकांश भाग वैसा ही आँतों में सड़कर मल में निकल पड़ता है । व्यावहारिक भाषा में इनको गुरु कहते हैं। खाद्य द्रव्यों की भौतिक गुरुता मनुष्य चर्वण क्रिया से दूर कर सकता है । पचन क्रिया का प्रारंभ चर्वण क्रिया से मुख में ही शुरू होता है। खूब चबाने से शुष्क द्रव्य महीन और लार के साथ मिलने से तरल होकर आसानी से गले के नीचे उतर जाता है और स्वादिष्ट भी होता है। लड्डू, मोदक, चना इत्यादि भोज्य पदार्थ यदि खूब चर्वण करके महीन और तरल बनाये जायँ तो वे भी बहुत हलके हो जाते हैं और सहज में पचते हैं । यदि भोजन कूच कर महीन न किया जाय तो यह दाँतों का काम भी पेट पर आ पड़ता है; परन्तु पेट में दाँत नहीं हैं कि वहाँ अन्न कुचा जायगा। इसका नतीजा यह होता है कि पेट स्वयं निर्बल होकर अपने कार्य को भली भाँति नहीं करता, और अजीर्ण मंदाग्नि आदि पचनसंस्थान की शिकायतें सदैव के लिये पिछे पड़ जाती हैं। प्राणियों के मुख में जो दन्तपंक्ति रक्खी है वह केवल उनकी सौंदर्य वृद्धि के लिये नहीं है, भोज्य द्रव्यों को चबाकर खाने के लिये है । गाय, भैंस इत्यादि चतुष्पाद जीव खाने से फुरागत पाने पर जुगाली करते हुए देखने में आते हैं। दाँतों से चबाकर खाना प्रकृति का नियम है। इसका उल्लंघन करने का दण्ड अवश्य ही भोगना पड़ता है । (४) जठराग्नि की स्थिति—जो पदार्थ वर्षा ऋतु और वृद्धावस्था में गुरु होता है वही पदार्थ शिशिर ऋतु और युवावस्था में हलका होता है—आहारमात्रा पुनरग्निबलापेक्षिणी । ( चरक )। सौहित्य—तृप्ति, सुहितस्य तृप्तस्य भावः सौहित्यम्। 'मात्रान्यतिक्रमेण तृप्तिः'। ( चक्रपाणिदत्त ) । चरक के अनुसार अर्ध सौहित्य या त्रिभाग सौहित्य द्रव्यों की गुरुता के अनुसार होता है—द्रव्यापेक्षया च त्रिभागसौहित्यमर्धसौहित्यं वा गुरुणामुपदिश्यते ।

द्रवोत्तरो द्रवश्चापि न मात्रागुरुरिष्यते ।
द्रवाढ्यमपि शुष्कं तु सम्यगेवोपपद्यते ॥४९५॥
विशुष्कमन्नमभ्यस्तं न पाकं साधु गच्छति ।
पिण्डीकृतमसंक्लिन्नं विदाहमुपगच्छति ॥४९६॥
स्रोतस्यन्नवहे पित्तं पक्तौ वा यस्य तिष्ठति ।
विदाहि भुक्तमन्यद्वा तस्याप्यन्नं विदह्यते ॥४९७॥
शुष्कं विरुद्धं विष्टम्भि वह्निव्यापदमावहेत् ।

जिसमें तरल पदार्थ की अधिकता है ऐसा पदार्थ तथा ( दूध जल आदि ) तरल पदार्थ अधिक मात्रा में सेवन करना ठीक नहीं है। परन्तु पतले पदार्थों की अधिकतायुक्त सूखे पदार्थ ठीक ठीक पचते हैं ॥४९५॥ सेवन किया हुआ शुष्क अन्न ठीक ठीक नहीं पचता है । आर्द्रता के अभाव से वह पिण्ड के रूप में बनकर विदाह को प्राप्त होता है ॥४९६॥ जिसके अन्नवह स्रोतस ( आमाशय ) में अथवा पित्त के स्थान में ( विदाही ) पित्त स्थित है उसका सेवन किया हुआ अन्न, विदाहजनक हो या अविदाही हो, विदाह को ही प्राप्त होता है ॥४९७॥ सूखा भोजन, विरुद्ध भोजन ( जैसे क्षीर मत्स्य, अम्लदुग्ध इत्यादि ) और कब्ज करने वाला भोजन जठराग्नि दूषित ( नष्ट ) कर देता है।

आमं विदग्धं विष्टब्धं कफपित्तानिलैस्त्रिभिः ।
अजीर्णं केचिदिच्छन्ति चतुर्थं रसशेषतः ॥४९८॥

( अजीर्ण— ) कफ, पित्त और वायु इन तीनों ( दोषों ) से यथाक्रम आम, विदग्ध और विष्टब्धसंज्ञक अजीर्ण होते हैं। ( इनके सिवाय ) रसशेष ( आहार का असम्यक् परिणत रस की भाँति अवशिष्ट पतला भाग ) के कारण कई ( आचार्य ) अजीर्ण का चौथा प्रकार भी मानते हैं ॥४९८॥

अत्यम्बुपानाद्विषमाशनाद्वा
सन्धारणात् स्वप्नविपर्ययाच्च ।
कालेऽपि सात्म्यं लघु चापि भुक्त-
मन्नं न पाकं भजते नरस्य ॥४९९॥
ईर्ष्याभयक्रोधपरिक्षतेन[1]
लुब्धेन रुग्दैन्यनिपीडितेन ।
प्रद्वेषयुक्तेन च सेव्यमान-
मन्नं न सम्यक् परिणाममेति ॥५००॥

अधिक पानी पीने से, विषम भोजन ( श्लोक ५०७ देखो ) करने से, ( शरीर के स्वाभाविक ) वेगों को रोकने से, स्वप्न विपर्यय ( दिन में निद्रा, रात में जगना ) करने से योग्य समय पर, सात्म्य और हलका अन्न भी सेवन किया हुआ मनुष्य का ठीक नहीं पचता है ॥४९९॥ ईर्ष्या ( परोत्कर्षासहिष्णुता ), भय, क्रोध, लोभ, चिंता ( मानसिक रोग ), दैन्य ( दुःख शोकादि ) तथा द्वेष ( मात्सर्य ) इन

१ परिप्लुतेन.

( मानसिक विकारों ) से पीड़ित मनुष्यों द्वारा सेवन किया गया भोजन भी ठीक ठीक नहीं पचता है ॥५००॥

वक्तव्य—पहले श्लोक में अजीर्ण के शारीरिक आहार विहारादि कारण बतलाये हैं और दूसरे में मानसिक कारण बतलाये हैं। मानसिक कारणों से अपचार कैसे उत्पन्न होता है, उसका विवरण पीछे ४८० वें श्लोक के वक्तव्य में किया है। इसलिये भोजन के समय चित्तवृत्ति बड़ी प्रसन्न रखनी चाहिये। इसके संबंध में मनुस्मृति में लिखा है—पूजयेदशनं नित्यमद्याच्चैतदकुत्सयन्। दृष्ट्वा हृष्येत् प्रसीदेच्च प्रतिनन्देच्च सर्वशः ॥ पूजितं ह्यशनं नित्यं बलमूर्जं च यच्छति। अपूजितं तु तद्भुक्तमुभयं नाशयेदिदम् ॥ ( अध्याय २,५४-५५ )। ऐसी चित्तवृत्ति यदि भोजन के समय मनुष्य रक्खे तो सेवन किये हुए भोजन से अधिक से अधिक लाभ उठा सकता है।

माधुर्यमन्नं गतमामसंज्ञं
विदग्धसंज्ञं गतमम्लभावम्।
किंचिद्विपक्वं, भृशतोदशूलं
विष्टब्धमाय(न)द्धविरुद्धवातम् ॥५०१॥
उद्गारशुद्धावपि भक्तकाङ्क्षा
न जायते हृद्गुरुता च यस्य।
रसावशेषेण तु सप्रसेकं
चतुर्थमेतत् प्रवदन्त्यजीर्णम् ॥५०२॥

आमाजीर्ण में सेवन किया हुआ भोजन मधुरता को प्राप्त होता है; विदग्धाजीर्ण में अम्लता को प्राप्त होता है; और विष्टब्धाजीर्ण में आधा ही परिपाक होकर पेट में पीड़ा शूल होता है और नीचे का मार्ग बंद होने से वायु ऊपर की ओर बहती है ॥५०१॥ शुद्ध डकार आने पर भी जिसमें भोजन की इच्छा नहीं होती, हृदय ( प्रदेश ) में भारीपन रहता है और मुँह में पानी सा भरता है उसको रसशेष-जन्य चौथा अजीर्ण कहते हैं ॥५०२॥

वक्तव्य—अष्टांगसंग्रह में इन चारों अजीर्णों के लक्षण दिये हैं—तत्रामे गुरुतोत्क्लेदः शोथो गण्डाक्षिकूटयोः। उद्गारश्च यथा भुक्तमविदग्धः प्रवर्तते ॥ विष्टब्धे शूलमाध्मानं विविधा वातवेदना। मलवाताप्रवृत्तिश्च स्तम्भो मोहोऽङ्गपीडनम् ॥ विदग्धे भ्रमतृण्मूर्च्छाः पित्ताच्च विविधा रुजः। उद्गारश्च सधूमाम्लः स्वेदो दाहश्च जायते ॥ रसशेषेऽन्नविद्वेषो हृदयाशुद्धिगौरवे ॥ ( सूत्रस्थान, अ. ११ )।

मूर्च्छा प्रलापो वमथुः प्रसेकः सदनं भ्रमः।
उपद्रवा भवन्त्येते मरणं चाप्यजीर्णतः ॥५०३॥

अजीर्ण से बेहोशी, असंबद्ध भाषण, वमन, मुँह में पानी भरना, शिथिलता, चक्कर आना ये उपद्रव होते हैं अथवा मृत्यु भी हो जाती है ॥५०३॥

तत्रामे लङ्घनं कार्यं विदग्धे वमनं हितम्।
विष्टब्धे स्वेदनं पथ्यं रसशेषे शयीत च ॥५०४॥
वामयेदाशु तं तस्मादुष्णेन लवणाम्बुना।
कार्यं चानशनं तावद्यावन्न प्रकृतिं भजेत् ॥५०५॥

लघुकायमतश्चैनं लङ्घनैः समुपाचरेत्।
यावन्न प्रकृतिस्थः स्याद्दोषतः प्राणतस्तथा ॥५०६॥

आमाजीर्ण में लंघन करना चाहिये, विदग्धाजीर्ण में वमन हितकर होता है; विष्टब्धाजीर्ण में ( उष्ण जल से शरीर ) स्वेदन पथ्यकर है और रसशेषाजीर्ण में ( बिना कुछ भी खाये ) शयन करना चाहिये ॥५०४॥ ( यदि वमन कराना हो,) तो शीघ्र ही उस अजीर्ण से पीड़ित रोगी को लवणयुक्त गरम जल से वमन कराना चाहिये। ( यदि लंघन [illegible] हो तो ) जब तक उसकी अजीर्णनिवृत्ति ( प्रकृति ) न हो तब तक उसे कुछ भी खाने के लिये नहीं ( अनशन ) देना चाहिये ॥५०५॥ इस प्रकार ( अनशन से जठराग्नि प्रदीप्त होकर ) शरीर हलका होने पर भी उसे जब तक दोषम और बल पूर्ववत् ( प्रकृतिस्थ ) न पैदा हो तब तक हलका ही भोजन ( लंघन ) प्रदान करें ॥५०६॥

वक्तव्य—यद्यपि यहाँ लङ्घन, वमन और स्वेदन आमाजीर्ण, विदग्धाजीर्ण, और विष्टब्धाजीर्ण के लिये यथाक्रम उपचार वर्णन किये हैं तथापि रोगी की अवस्था देखकर इसमें परिवर्तन जरूर करना चाहिये—यथावस्थं हितं भवेत् ॥ ( अष्टांगहृदय )। रसशेषाजीर्ण में दिन में बिना [illegible] सोना चाहिये और जब कुछ भूख मालूम हो तब लघु आहार करना चाहिये—रसशेषे दिवा स्वप्यात् ... लघु प्रति ...( अष्टांगसंग्रह )।

हिताहितोपसंयुक्तमन्नं समशनं स्मृतम्।
बहु स्तोकमकाले वा विज्ञेयं विषमाशनम् ॥५०७॥
अजीर्णे भुज्यते यत्तु तदध्यशनमुच्यते।
त्रयमेतन्निहन्त्याशु बहून्व्याधीन्करोति वा ॥५०८॥

हित और अहितकर ( दोनों प्रकार के पदार्थ एक समय ) मिलाकर भोजन करना समशन कहलाता है। कभी थोड़ा कभी अधिक भोजन की बेला टालकर भोजन करना विषमाशन कहलाता है ॥५०७॥ पहले सेवन किये हुए भोजन का पूरा परिपाक न होने पर भी दूसरा भोजन करना अध्यशन कहलाता है। यह तीनों प्रकार का अनुचित भोजन शीघ्र मृत्युकारक होता है या विविध व्याधियाँ उत्पन्न कर देता है ॥५०८॥

अन्नं विदग्धं हि नरस्य शीघ्रं
शीताम्बुना वै परिपाकमेति।
तद्ध्यस्य शैत्येन निहन्ति पित्त-
माक्लेदिभावाच्च नयत्यधस्तात् ॥५०९॥

मनुष्य का विदग्धावस्था का अन्न शीतल जल पीने से पच जाता है। वह शीतल जल अपनी शीतलता से पित्त का नाश कर आर्द्रभाव से उसे नीचे की ओर ( दस्त के साथ ) निकाल देता है ॥५०९॥

विदह्यते यस्य तु भुक्तमात्रे(त्रं)
दहेत हृत्कोष्ठगलं च यस्य।
द्राक्षाभयां माक्षिकसम्प्रयुक्तां
लीढ्वाऽभयां वा स सुखं लभेत ॥५१०॥

---

१ आमे तु वमनं कार्यं विदग्धे लङ्घनं हितम्

भोजन करते ही जिस मनुष्य के (आमाशय), हृदय, कण्ठ और गला इनमें जलन होती है वह मुनक्का और शहद के साथ चाटने से अथवा हरड़ शहद के साथ से आराम को प्राप्त होता है ॥५१०॥

वक्तव्य—मुनक्का और हरड़ा दोनों विरेचन होने के जिस पित्त के उद्रेक से जलन पैदा होती है उस पित्त हरण करते हैं। इसका सेवन प्रातःकाल करना चाहिये।

भवेदजीर्णं प्रति यस्य शङ्का
स्निग्धस्य जन्तोर्बलिनोऽन्नकाले ।
प्रातः सशुण्ठीमभयामशङ्को
भुञ्जीत सम्प्राश्य हितं हितार्थी ॥५११॥
स्वल्पं यदा दोषविबद्धमामं
लीनं न तेजःपथमावृणोति ।
भवत्यजीर्णेऽपि तदा बुभुक्षा
सा मन्दबुद्धिं विषवन्निहन्ति ॥५१२॥

जब किसी स्निग्ध और बलवान् मनुष्य को भोजन के समय (स्तिमित गुरुकोष्ठता और अनन्नाभिलाषादि से) अजीर्ण की शंका हो जाया करे तो वह अपने हित की चिंता करने वाला मनुष्य प्रातःकाल शुण्ठीसहित हरीतकी सेवन कर फिर (भोजन के समय) निःशंकता से हितकर भोजन सेवन किया करे ॥५११॥ जब (वातादि) दोषों से बद्ध हुआ थोड़ा सा आम (शरीर के एकाध स्रोतस में) लीन होकर पित्त के मार्ग को नहीं रोकता है तब अजीर्ण होने पर भी भूख लगती है, (परंतु) वह (झूठी) भूख (भोजन करने से) विष की भाँति उस मन्दबुद्धि मनुष्य के प्राणों की ग्राहक बनती है ॥५१२॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि गुणानां कर्मविस्तरम् ।
कर्मभिस्त्वनुमीयन्ते नानाद्रव्याश्रया गुणाः ॥५१३॥

(गुण—) विविध द्रव्यों के आश्रित जो गुण होते हैं उनका अनुमान (उनके) कार्यों ही से होता है (इसलिये) इसके आगे (शीतोष्णादि) गुणों के कार्यों का विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं ॥५१३॥

ह्लादनः स्तम्भनः शीतो मूर्च्छातृट्स्वेददाहजित् ।
उष्णस्तद्विपरीतः स्यात्पाचनश्च विशेषतः ॥५१४॥
स्नेहमार्दवकृत् स्निग्धो बलवर्णकरस्तथा ।
रूक्षस्तद्विपरीतः स्याद्विशेषात्स्तम्भनः खरः ॥५१५॥
पिच्छिलो जीवनो बल्यः सन्धानः श्लेष्मलो गुरुः ।
विशदो विपरीतोऽस्मात् क्लेदाचूषणरोपणः ॥५१६॥
दाहपाककरस्तीक्ष्णः स्रावणो, मृदुरन्यथा ।
सादोपलेपबलकृद् गुरुस्तर्पणबृंहणः ॥५१७॥
लघुस्तद्विपरीतः स्याल्लेखनो रोपणस्तथा ।
दशाद्याः कर्मतः प्रोक्तास्तेषां कर्मविशेषणैः ॥५१८॥
दशैवान्यान् प्रवक्ष्यामि द्रवादींस्तान्निबोध मे ।

'शीतगुण' सुख देने वाला, (रक्तादिक की) गति को रोकने वाला, मूर्च्छा, तृषा, स्वेद और दाह इनका नाश करने वाला है। 'उष्णगुण' उपर्युक्त कार्यों का विरुद्ध कार्य करने वाला और विशेष करके पाचक होता है ॥५१४॥ 'स्निग्धगुण' स्नेह और मार्दव करने वाला तथा बलवर्ण बढ़ाने वाला है। 'रूक्षगुण' इसका विरुद्ध कार्य करने वाला और विशेष करके स्तम्भन (अतिसारादि में), और कर्कश है ॥५१५॥ 'पिच्छिल गुण' जीवनीय, बलकारक, टूटी हुई हड्डी को जोड़ने वाला, कफकारक और गुरु है । 'विशदगुण' इसके विपरीत, क्लेद संशोषण और व्रणरोपण है ॥५१६॥ 'तीक्ष्णगुण' दाह, पाक और स्राव करने वाला है । 'मृदुगुण' इससे विपरीत है। 'गुरुगुण' स्थूलता करने वाला (वास्तव में अंगग्लानिकर), मलवृद्धिकर, बलकारक, तृप्तिजनक और शरीरपुष्टिकर है ॥५१७॥ 'लघुगुण' इसके विपरीत, शरीरकृशकारक और व्रणरोपण है (इस प्रकार शीतादि) आद्य दशगुण उनके विशेष कार्यों के अनुसार वर्णन किये हैं ॥५१८॥ अब द्रवादि और दशगुण वर्णन करते हैं; मुझ से श्रवण कर।

द्रवः प्रक्लेदनः[1], सान्द्रः स्थूलः स्याद्बन्धकारकः ।
श्लक्ष्णः पिच्छिलवज्ज्ञेयः, कर्कशो विशदो यथा ॥५१९॥
सुखानुबन्धी सूक्ष्मश्च सुगन्धो रोचनो मृदुः ।
दुर्गन्धो विपरीतोऽस्माद्धृल्लासारुचिकारकः ॥५२०॥
सरोऽनुलोमनः प्रोक्तो, मन्दो यात्राकरः स्मृतः ।
व्यवायी चाखिलं देहं व्याप्य पाकाय कल्पते ॥५२१॥
विकासी विकसन्नेवं धातुबन्धान् विमोक्षयेत् ।
आशुकारी तथाऽऽशुत्वाद्धावत्यम्भसि तैलवत् ॥५२२॥
सूक्ष्मस्तु सौक्ष्म्यात् सूक्ष्मेषु स्रोतःस्वनुसरः स्मृतः ।
गुणा विंशतिरित्येवं यथावत्परिकीर्तिताः ॥५२३॥

'द्रवगुण' शरीर को तर करने वाला है । 'सान्द्रगुण' शरीर को स्थूल और उपचित (पुष्ट) करने वाला है। 'श्लक्ष्ण-गुण' पिच्छिल के समान और 'कर्कशगुण' विशद के समान समझना चाहिये ॥५१९॥ 'सुगन्धगुण' सुखोत्पादक, सूक्ष्म, रुचिप्रद और मृदु है। 'दुर्गंधगुण' इससे विपरीत, हृल्लास (जी मिचलाना) और अरुचि करने वाला है ॥५२०॥ 'सर-गुण' वातमल का प्रवर्तक है । 'मन्दगुण' शरीर यात्रा निर्वर्तक है । 'व्यवायीगुण' समस्त शरीर व्याप्त होकर पश्चात् परिपाक को प्राप्त होता है ॥५२१॥ 'विकासी' उसी प्रकार समस्त शरीर में अपक्वावस्था में ही व्याप्त होकर पश्चात धातुशैथिल्य पैदा करता है। 'आशुकारी गुण' अपनी शीघ्र गति से, तैल जिस भाँति जल के पृष्ठ भाग पर सत्वर फैलता है, वैसे समस्त शरीर में फैलता है ॥५२२॥ 'सूक्ष्मगुण' अपनी सूक्ष्मता से शरीर के अत्यंत सूक्ष्मस्रोतों में भी प्रवेश करता है। इस प्रकार बीस गुण ठीक ठीक रीति से वर्णन किये हैं ॥५२३॥

वक्तव्य—गुणा विंशतिरित्येवम्—यद्यपि यहाँ गुणों की संख्या बीस ही निर्दिष्ट की गई है तथापि वर्णन किये हुए गुण संख्या में बाईस होते हैं। यदि इस बात का समन्वय करने की आवश्यकता हो तो श्लक्ष्ण और कर्कश गुणों का समावेश

[1] द्रवः प्रक्लेदनो व्यापी शुष्कः स्याद्बन्धकारकः

पिच्छिल और कर्कश गुणों में कर सकते हैं। परन्तु वास्तव में मूल सुश्रुतसंहिता का पाठ कुछ दूसरा ही होने की संभावना प्रतीत होती है। क्योंकि आयुर्वेद के अन्य ग्रन्थों में गुणों की संख्या बीस से अधिक नहीं होती और उनमें भी सुगंधी, दुर्गंधी, विकासी, व्यवायिगुण नहीं होते—गुरुमन्दहिमस्निग्धश्लक्ष्णसान्द्रमृदुस्थिराः। गुणाः ससूक्ष्मविशदा विंशतिः सविपर्ययाः॥ (वाग्भट)। विंशतिगुणो गुरुलघुशीतोष्णस्निग्धरूक्षमन्दतीक्ष्णस्थिरसरमृदुकठिनविशदपिच्छिलश्लक्ष्णखरसूक्ष्मस्थूलसान्द्रद्रवानुगमात्। (चरक सूत्र, अ २५)। भावमिश्र को जो सुश्रुतसंहिता उपलब्ध थी उसके अनुसार उन्होंने बीस ही गुण निर्दिष्ट किये हैं—सुश्रुते तु गुणा एते विंशतिस्तान् ब्रुवे क्रमात्। गुरुर्लघु स्निग्धरूक्षौ तीक्ष्णः श्लक्ष्णः स्थिरः सरः॥ पिच्छिलो विशदः शीत उष्णश्च मृदुकर्कशौ। स्थूलः सूक्ष्मो द्रवः शुष्क आशुर्मन्दः स्मृता गुणाः॥ गुणों के विषय में कुछ विवरण पीछे चालीसवें अध्याय के पहले सूत्र के वक्तव्य में किया गया है।

संप्रवक्ष्याम्यतश्चोर्ध्वमाहारगतिनिश्चयम्।

अब इसके आगे आहारगति निश्चय के बारे में वर्णन करेंगे।

वक्तव्य—आहारगतिनिश्चय—सेवन किये हुए खाद्य पेय द्रव्यों में विविध पाचकाग्नियों की सहायता से जो कुछ परिवर्तन होता है, उसका निर्णय। आहारगति या परिवर्तन को अँग्रेजी में 'फूड मेटाबोलिज़्म' (Food metabolism) कह सकते हैं। इस परिवर्तन में शरीर के भीतर दो प्रकार की क्रियाएँ होती रहती हैं। एक प्रकार की क्रिया द्वारा सेवन किये हुए खाद्य द्रव्यों से रसरक्तादि शरीर के विविध धातु बनते हैं, उनकी वृद्धि होती है, क्षति की पूर्ति होती है तथा उनकी रक्षा होती है। संक्षेप में पहली क्रिया से शरीर में 'रचनात्मक' कार्य (संश्लेषण) होता रहता है। इस क्रिया को अँग्रेजी में 'अनाबोलिज़्म' (Anabolism) कहते हैं। इस रचनात्मक कार्य का संक्षिप्त विवरण ५२४ वें और ५२५ वें श्लोक में किया गया है। दूसरी क्रिया से पहली क्रिया के विरुद्ध कार्य होता है। इससे शरीर के धातुओं में विघटन उत्पन्न होकर उससे कार्बन डायोक्साइड, जल, अमोनिया, यूरिआ इत्यादि अनेक शरीर के लिये अनुपयोगी अतएव त्याज्य पदार्थ (मल) बनते हैं, जो मूत्र, स्वेद प्रश्वास द्वारा तथा शरीर के अन्य छिद्रों से बाहर निकलते हैं। संक्षेप में इस क्रिया से शरीर में 'विनाशात्मक' कार्य होता रहता है। इसको अँग्रेजी में 'कैटाबोलिज़्म' (Katabolism) कहते हैं। इस विनाशात्मक कार्य का संक्षिप्त वर्णन ५२७ वें श्लोक में किया गया है (विश्लेषण)। शरीरस्वास्थ्य के लिये दोनों क्रियाओं का चक्र सुचारुरूप से चलना बहुत आवश्यक है। आयु के अनुसार इन क्रियाओं में न्यूनाधिकता होती रहती है। बाल्यावस्था में विनाशात्मक कार्य की अपेक्षा रचनात्मक कार्य अधिक होता रहता है जिससे शरीर की वृद्धि होती है। युवा और प्रौढ़ अवस्था में रचनात्मक और विनाशात्मक कार्य बहुधा बराबर रहता है जिससे शरीर न घटता है न बढ़ता है। वृद्ध और रुग्ण अवस्था में रचनात्मक कार्य की अपेक्षा विनाशात्मक कार्य अधिक तेज रहता है जिससे शरीर दिन प्रतिदिन दुर्बल और क्षीण होता जाता है। एवं आहारगतिनिश्चय निम्न प्रकार से होता है—

आहारगतिनिश्चय=धातुगुणवर्धन+मलीभवन

Metabolism=Anabolism+Katabolism

पञ्चभूतात्मके देहे ह्याहारः पाञ्चभौतिकः।
विपक्वः पञ्चधा सम्यग्गुणान् स्वानभिवर्धयेत्॥५२४॥

पंच महाभूतों से निर्मित हुए शरीर में पंचमहाभूतात्मक आहार (पाचक अग्नियों द्वारा) पाँचों उपादानों में ठीक ठीक परिपाचित होने पर अपने अपने गुणों को वर्धित करता है॥५२४॥

वक्तव्य—भारतीय कल्पना के अनुसार शरीर की बनावट बहुत कुछ सूक्ष्म होने पर भी आयुर्वेद में स्थूलरूप से पंचतत्त्वात्मक ही मानी जाती है—भूतेभ्यो हि परं यस्मान्नास्ति चिन्ता चिकित्सिते। (सुश्रुत शारीर १)। शरीर की उत्पत्ति स्थिति और वृद्धि आहार से (देखो आहारसंभव, चरक) होती है इसलिये आहार का योग्य संगठन वही हो सकता है जो कि हमारे शरीर का है। अर्थात् हमारे आहार का संगठन भी पंचतत्त्वात्मक होना चाहिये। इस पंचतत्त्वात्मक आहार से शरीर के पंचतत्त्वात्मक सप्त धातु कैसे बनते हैं और उनके बनने के समय आहार में क्या क्या परिवर्तन होते हैं उनका अति संक्षिप्त विवरण इस श्लोक में आयुर्वेदिक कल्पना के अनुसार किया गया है। इस विषय का कुछ विस्तार चरक, अष्टांगसंग्रह (शारीर, अध्याय ६) और अष्टांगहृदय (शारीर अध्याय, ३) में मिलता है। यहाँ चरक के ग्रहणीचिकित्सित अध्याय में वर्णन की हुई अन्नपरिपाकक्रिया दी जाती है—अन्नमादानकर्मा तु प्राणः कोष्ठं प्रकर्षति। तद् द्रवैर्भिन्नसंघातं स्नेहेन मृदुतां गतम्॥ समानेनावधूतोऽग्निरुदर्यः पवनेन तु। काले भुक्तं समं सम्यक् पचत्यायुर्विवृद्धये॥ एवं रसमलायान्नमाशयस्थमधः स्थितः। पचत्यग्निर्यथा स्थाल्यामोदनायाम्बुतण्डुलम्॥ अन्नस्य भुक्तमात्रस्य षड्रसस्य प्रपाकतः। मधुराद्यात् कफो भावात् फेनभूत उदीर्यते॥ परन्तु पच्यमानस्य विदग्धस्याम्लभावतः। आशयाच्च्यवमानस्य पित्तमच्छमुदीर्यते॥ पक्वाशयं तु प्राप्तस्य शोष्यमाणस्य वह्निना। परिपिण्डितपक्वस्य वायुः स्यात् कटुभावतः॥ अन्नमिष्टं ह्युपहितमिष्टैर्गन्धादिभिः पृथक्। देहे प्रीणाति गन्धादीन् घ्राणादीनिन्द्रियाणि च॥ भौमाप्याग्नेयवायव्याः पञ्चोष्माणः सनाभसाः। पञ्चाहारगुणान् स्वान् स्वान् पार्थिवादीन् पचन्ति हि॥ यथा स्वं स्वं च पुष्णन्ति देहे द्रव्यगुणाः पृथक्। पार्थिवाः पार्थिवानेव शेषाः शेषांश्च कृत्स्नशः॥ सप्तभिर्देहधातारो द्विविधाः पुनः पुनः। यथास्वमग्निभिः पाकं यान्ति किट्टप्रसादवत्॥ इसके अतिरिक्त चरक में सूत्रस्थान के २८वें अध्याय के प्रारंभ में आहारगति तथा अन्नपरिपाक क्रिया का विवरण किया है। इस वर्णन का आशय यह है कि शरीरस्थ पाचकाग्नि की सहायता से पंचतत्त्वात्मक आहार पंचतत्त्वात्मक धातुओं में परिवर्तित होता है। यह पाचकाग्नि कर्मभिन्नता और स्थानभिन्नता के अनुसार भिन्न तेरह प्रकारों में विभक्त होती है। यथा—एक जठराग्नि, पाँच भूताग्नि (पार्थिवाग्नि, आप्याग्नि, तैजसाग्नि, वायव्याग्नि और नाभसाग्नि) तथा सात धात्वग्नि (रसधात्वग्नि, रक्तधात्वग्नि, मांसधात्वग्नि, मेदधात्वग्नि,

ाग्वग्नि, मगाधात्वग्नि और शुक्र या मांस धात्वग्नि )। ेना हुआ आहार प्रथम मुख में लाला और पचेण [illegible] ( [illegible], इन्दु ) की सहायता से र स्निग्ध होकर प्राणवायु की सहायता से आमाशय ता है। यहाँ आमाशयिक गतियों से और द्रव से हीन ( भिन्नसंघात ) होता है तथा साथ साथ उन राग्नि का कार्य प्रारंभ होता है। जठराग्नि से अर्ध चेन हुआ ( जठराग्निना [illegible] पचितं [illegible] । इन्दु ) जब ग्रहणी में से होकर छोटी आंत में पहुँचता है तब भौतिक अग्नियों का कार्य प्रारंभ होता है। ये अग्नियाँ स्व अपने अपने अवयवों का पचन ( [illegible] । इन्दु ) करती हैं। जैसे पार्थिव अग्नि आहार के अंश का पचन करती है; आप्य अग्नि आहार के द्रवांश न करती है; एवं पाँचों अग्नियों द्वारा आहार के पाँचों ों का पचन होता है। भौतिक अग्नियों का कार्य समाप्त र आहार का आन्तनिक परिपाक होने का कार्य भी होकर वह सार और किट्ट ऐसे दो भागों में विभक्त ( एवं च पक्वाहारादिविपर्ययपचनाग्नि [illegible] [illegible] किट्टाख्यश्च मलोऽभिनिवर्तते। अष्टांगसंग्रह )। किट्ट ंश मूत्र और घन भाग विष्टा होती है जो शिश्न और ारा शरीर के बाहर निकलती है ( तत्राच्छं किट्टमन्नस्य मूत्र ं शकृत्। अष्टांगहृदय )। आहार का सार भाग आन्त्र ित होकर रसायनियों और सिराओं द्वारा हृदय में होकर वहाँ से धमनियों द्वारा हृदय के संकोच के कारण के समस्त धातुओं में पहुँचता है ( सूत्रस्थान, शोणित- य अध्याय का द्वितीय सूत्र देखो ) और वहाँ धात्वग्नि ायता से फिर परिपाचित होकर धातुओं की वृद्धि और करता है। ये धात्वग्नियाँ कोई स्वतन्त्र अग्नि न होकर ाग्नि के अंश होती हैं—स्वस्थानस्थस्य कायाग्नेरंशा धातुषु ः। तेषां सादातिदीप्तिभ्यां धातुवृद्धिक्षयोद्भवः॥ (अष्टांगहृदय)। पंचोष्माणः पार्थिवादयः स्थानांतरप्राप्ता धातूष्माण इति व्यपदेश- यन्ति। ( अरुणदत्त )। धातुओं में आहार रस का होकर जो त्याज्य भाग बनता है उससे पित्त स्वेदादि ाते हैं। आयुर्वेदिक कल्पना के अनुसार आहारगति ह संक्षिप्त वर्णन है जो आधुनिक शरीरकार्यविज्ञानगत गति वर्णन के साथ बहुत कुछ मिलता है। नवीन ण के अनुसार भी शरीर पंचतत्त्वात्मक होता है; आहार ात्मक होता है; आहारपाचन के लिये उसके भिन्न उपादानों पर कार्य करने वाले भौतिक अग्नि के तौर पर भिन्न पाचक द्रव्य ( Enzymes ) होते हैं; इन पाचक ा कार्य होने पर आहार के सार और किट्ट ऐसे दो होते हैं; सार का शोषण आँतों से होकर वह प्रथम हृदय ुँच कर वहाँ से धमनियों द्वारा शरीर के समस्त धातुओं ता है, और धात्वग्नियों ( Intracellular enzymes ) परिपाचित होकर धातुओं की वृद्धि करता है। ओं में सार का पचन होने के पश्चात् पित्त स्वेदादि मल होते हैं। आयुर्वेद और पाश्चात्य की आहारगति की ना में इस प्रकार स्थूलरूप से बहुत कुछ समता होने पर भी तफसील में बहुत फर्क होता है; इसलिये पाश्चात्य कल्पना के अनुसार आहारपरिपाक, और आहारगति का विवरण नीचे विस्तारपूर्वक दिया जाता है। उसमें पहले दोनों का तुलनात्मक कोष्ठक दिया जाता है जिससे दोनों के बोध होने में सुविधा होगी।

### आहारगति परिवर्तन का तुलनात्मक कोष्ठक

| नाम | आयुर्वेदिक सिद्धान्त | पाश्चात्य सिद्धान्त |
|---|---|---|
| १ शरीररचना | पृथ्वी, आप, तेज, वायु और आकाश इस प्रकार पंचतत्त्वात्मक | खनिज ( पृथ्वी ), आप, प्रोटीन, कार्बोहैड्रेट और वसा इस प्रकार पंचतत्त्वात्मक |
| २ आहार का संगठन | उपर्युक्त प्रकार से पंचतत्त्वात्मक | उपर्युक्त प्रकार से पंचतत्त्वात्मक |
| ३ महास्रोत में आहार का पाचन | जठराग्नि ( पित्त ) तथा पांचभौतिक अग्नि | पित्त तथा लाला, आमाशय, अग्न्याशय, आन्त्र के रसों में मिलने वाले विविध एन्जाइम ( Enzymes ) |
| ४ आहार रस का धातुओं से सात्मीकरण | धात्वग्नियों के द्वारा यानि धातुओं के भीतर मिलने वाले भौतिकाग्नियों द्वारा | सेलों के भीतरी एन्जाइमों ( Intra-cellular enzymes ) के द्वारा |
| ५ सात्मीकरण का परिणाम | धातुओं की क्षति की पूर्ति तथा वृद्धि; और पित्त, कफ, स्वेद इत्यादि मलों की उत्पत्ति तथा उत्सर्ग | धातुओं की क्षति की पूर्ति और वृद्धि; तथा पित्त, कफ, स्वेद इत्यादि मलों की उत्पत्ति और उत्सर्ग |

शरीर का संगठन—रसायनशास्त्र की दृष्टि से संसार के समस्त पदार्थ नब्बे के करीब मूलतत्त्वों ( Elements ) से बने हैं। इन मूलतत्त्वों में से शरीर में केवल तेईस मूलतत्त्व पाये जाते हैं, जिनमें आक्सिजन, कार्बन, हायड्रोजन, नैट्रोजन, फास्फरस, चूना, गंधक, क्लोरीन, सोडियम, लोहा, पोट्यासिअम, मग्नेसिअम और फ्लोरिन विशेष परिमाण में होते हैं। यद्यपि इतने मूलतत्त्व शरीर में होते हैं तथापि सिवा आक्सिजन के वे स्वतंत्ररूप में नहीं पाये जाते, यौगिक ( Compounds ) रूप में मिलते हैं। वैद्यकशास्त्र में शरीर की बनावट की दृष्टि से ये यौगिक प्रधान माने जाते हैं। उन्हें पाँच प्रधान श्रेणियों में विभक्त किया है:—१ प्रोटीनें ( Proteins ), २ वसा ( Fat ), ३ शर्कराजातीय पदार्थ ( Carbohydrates ), ४ पार्थिव पदार्थ ( Minerals ), और ५ जल। इनमें जल ५७% होता है, पार्थिवद्रव्य २०% होता है और वसा, प्रोटीन इत्यादि शेष उपादान २३% होते हैं। जल

प्रत्येक सेल का अत्यावश्यक अवयव है। हमारे शरीर के सेल जलवासी ( Aquatic ) हैं, बिना जल के वे कुछ नहीं कर सकते। जल की भाँति प्रोटीन भी शरीर के प्रत्येक सेल का अत्यावश्यक अवयव है। आहार का सङ्गठन—जिन पदार्थों से शरीर बना है अर्थात् जो चीजें शरीर में पाई जाती हैं वही चीजें खाद्य के मुख्य उपादान होती हैं। इसलिये आहार भी पञ्चतत्त्वात्मक होता है, यथा १ प्रोटीन, २ वसा, ३ कार्बोहाईड्रेट, ४ खनिज या पार्थिव, और ५ जल। प्रोटीन—शारीरिक सेलों के ये अत्यावश्यक घटक होती हैं, अतएव शारीरिक ह्रास की पूर्ति और धातुओं की वृद्धि के लिये ये अत्यन्त आवश्यक हैं। प्रोटीनों का कार्य दूसरे प्रकार के खाद्य द्रव्यों से कदापि नहीं हो सकता, यह कभी नहीं भूलना चाहिये। प्रोटीनें अण्डा, मछली, मांस, दूध, दाल इत्यादि चीजों में पाई जाती हैं। वसा—वसा ग्लिसरीन और वसाम्ल ( Fatty acids ) का यौगिक है। इससे शरीर में उष्णता और शक्ति उत्पन्न होती है। अधिक राशि में सेवन करने पर मेद शरीर में सञ्चित होकर सञ्चित शक्ति ( Reserve energy ) का कार्य करता है। कार्बोहाईड्रेट की अपेक्षा वसा से ढाई गुना शक्ति अधिक उत्पन्न होती है। घी, मक्खन, स्थावर और जङ्गम तैल, बादाम, पिस्ता, अखरोट इत्यादि की गिरी में वसा अधिक राशि में मिलती है। कार्बोहाईड्रेट—इनसे शरीर में उष्णता और शक्ति उत्पन्न होती है। अधिक मात्रा में सेवन करने पर इनका मेद में रूपांतर होकर शरीर में सञ्चय होता है। शारीरिक श्रम करने वालों को कार्बोहाईड्रेट की अधिक आवश्यकता होती है। ये केवल वनस्पतियों से प्राप्त होते हैं। चावल, गेहूँ, अरोरूट, साबूदाना, आलू, शकरकन्द, शक्कर, गुड़, मीठे फल, शहद इत्यादि में मुख्य द्रव्य कार्बोहाईड्रेट ही होता है। खनिज या पार्थिव द्रव्य—शरीर की हड्डियाँ खनिज द्रव्यों से ही बनती हैं। शरीरस्थ खनिजद्रव्य का ३/४ भाग केवल हड्डियों में होता है। हड्डियों के अतिरिक्त रक्त का रञ्जकद्रव्य ( Haemoglobin ) आमाशयिकरस, दाँत, केश, मस्तिष्क इत्यादि में खनिज होते हैं। खनिज पदार्थ दूध, अण्डा, हरी साग सब्जी, अनाज इत्यादि में पाये जाते हैं। जल—जल की सहायता से शरीर के भीतरी कुछ परिवर्तन होते हैं। खाद्य द्रव्यों का पचन और सात्म्यीकरण, मलमूत्रादि त्याज्य पदार्थों का उत्सर्ग, रक्त का परिभ्रमण जल की सहायता से होता है। मनुष्य को प्रतिदिन तीन सेर के लगभग पानी की आवश्यकता होती है। यह राशि मनुष्य के रहन सहन, परिश्रम, देश, आहार, ऋतु भेद इत्यादि पर न्यूनाधिक होती है। ठंढ देश में तथा जाड़ों में उष्ण देश तथा गरमियों की अपेक्षा कम पानी की आवश्यकता प्रतीत होती है। सुस्त मनुष्यों को परिश्रम करने वालों की अपेक्षा कम पानी लगता है। मांसाहारी को शाकाहारी की अपेक्षा अधिक पानी की आवश्यकता होती है, क्योंकि मांसाहार से शरीर में यूरीक एसिड ( Uric Acid ) अधिक बनता है जिसको शरीर से निकलवाने के लिये अधिक पानी की जरूरत होती है, अन्यथा वातरक्तादि रोग उत्पन्न होने की संभावना होती है। मनुष्य को प्रतिदिन जितना पानी आवश्यक होता है उसमें से २०-३०% खाद्यद्रव्यों के साथ सेवन किया जाता है, ८% के लगभग आहारपरि- में शरीर के भीतर उत्पन्न होता है और शेष जल के रू- सेवन किया जाता है। खाद्यद्रव्यगत तथा आहारपरिव- जल के अतिरिक्त जब शरीर में अधिक जल की आवश्य- होती है तब हमें तृषा मालूम होती है; इसलिये वास्तव- तृषा को भीतरी जल की न्यूनता का निदर्शक समझ- चाहिये। इन पाँचों प्रकारों में से प्रोटीनें, कार्बोहाईड्रेट वसा शरीर में शक्ति तथा वृद्धि करते हैं परन्तु जल और ख- शक्ति उत्पन्न नहीं करते। जीवद्रव्य ( Vitamines )—प्राणि- पर प्रयोग करने से तथा मनुष्यों के स्वास्थ्य का निरी- करने पर यह पता चला है कि यदि भोजन में केवल प्रोटी- मेद, कार्बोहाईड्रेट, खनिज और जल ये पाँच चीजें रहें मनुष्यों का स्वास्थ्य बिगड़ता है; रोग-जन्तुओं का आक्र- झेलने की उनकी शक्ति नष्ट होती है तथा विशेष प्रकार रोग भी उत्पन्न होते हैं। इसलिये उक्त पाँच चीजों के अ- रिक्त जिन चीजों के यथापरिमाण भोजन में रहने से स्वास्थ्य बना रहता है तथा जिनके न होने से या कम होने स्वास्थ्य को किसी न किसी प्रकार की हानि पहुँचती है, उन- 'जीव द्रव्य' कहते हैं। जीवन के लिये भोजन में इनका बहुत आवश्यक है। उक्त पाँचों द्रव्यों की भाँति इन जी- द्रव्यों से शरीर में रासायनिक या भौतिक परिवर्तन नहीं हो- तथा इनका सञ्चय भी अधिक नहीं होता। योगवाही ( Cat- alyst ) पदार्थ के तौर पर या मोटर में स्फुलिङ्ग ( Spark के तौर पर ये शरीर में कार्य करते हैं, ऐसी शास्त्रज्ञों की र- है। यद्यपि मछली का तैल, अण्डा इत्यादि प्राणिज पदा- में ये पाये जाते हैं तथापि इनकी उत्पत्ति केवल वनस्पति- में ही होती है। इन सब का रासायनिक संगठन भी अभी त- निश्चित नहीं हुआ है। अभी तक पाँच या छ प्रकार के जी- द्रव्यों का पता लगा है तथापि भविष्य में और भी प्रक- मिलने की संभावना हो सकती है। जीवद्रव्य 'ए' ( Vitamin A )—यह जीवद्रव्य मछली का तैल, मछली, अण्ड- जानवरों के यकृत् इत्यादि अङ्ग, दूध, दही, मक्खन, ह- तरकारियाँ इत्यादि में पाया जाता है। इससे बाल्यावस्था में शरीर की ठीक वृद्धि होती है तथा जीवाणुजन्य रोगों मुकाबला करने की शक्ति शरीर में सदैव उपस्थित रहती है इसकी कमी या अभाव से श्वसन संस्थान, पचन संस्था- मूत्रवह संस्थान में जीवाणुजन्य रोग उत्पन्न होते हैं, शरी- की वृद्धि ठीक नहीं होती, शरीर कृश होता है, शुष्काक्षिपा- ( Xerophthalmia ), रतौंधी इत्यादि नेत्र के रोग होते हैं। जीवद्रव्य 'बी'—यह जीव द्रव्य गेहूँ और चावल का चोकर चावल की भूसी, मटर, उड़द इत्यादि दालें, खमीर ( Yeast अण्डा, जानवरों के यकृत् हृदय इत्यादि अंग, माल्ट मूँगफल- इत्यादि में पाया जाता है। यह जीवद्रव्य ( B1, B2 B3 B4, B5 ऐसे ) पाँच भागों में विभक्त किया जाता है। बी- नाड़ी संस्थान के पोषण के लिये आवश्यक होता है। इसक- कमी से वातबलासक ( Beri Beri ) नामक रोग उत्प- होता है। बी२ त्वचा के पोषण के लिये आवश्यक होता है इसकी कमी से पेलाग्रा ( Pellagra ) नामक रोग होता है

। प्रकारों के कार्य के संबंध में अभी तक शास्त्रज्ञों में मतता पाई जाती है। जीवद्रव्य 'सी'—यह जीवद्रव्य नारंगी, ा, नींबू इत्यादि जंबीर वर्ग के फलों ( Citrous Frouit ) गोभी, टोमाटो, गाजर, प्याज, आलू, शलगम इत्यादि तरकारियों में, अंगूर और आम में, दूध में, अंकुरित ाजों में पाया जाता है। केशिकाओं के तथा दाँतों के ण के लिये इसकी आवश्यकता होती है। इसकी कमी या ाव से स्कर्वी ( Scurvy ) नामक रक्तपित्त वर्ग का रोग न्न होता है। इसके अतिरिक्त शरीर की वृद्धि ठीक नहीं ी, दाँत खराब हो जाते हैं, शरीर से रक्तस्राव हुआ करता तथा शरीर की प्राणशक्ति घट जाती है। जीवद्रव्य 'डी'— : जीवद्रव्य मछली का तैल, दूध, अण्डा, माखन, इत्यादि ार्थों में पाया जाता है। सूर्य की किरणें इस जीवद्रव्य का ं महत्त्वपूर्ण स्रोत है। सूर्य की नीललोहित ( Ultra-vio- t ) किरणों के प्रभाव से प्राणियों तथा मनुष्यों की त्वचा में । जीवद्रव्य की उत्पत्ति होती है। दुधारू पशुओं को भी दें धूप में चरने दिया जाय तो उनकी त्वचा में यह द्रव्य पन्न होकर उनके दूध में मिल जाता है। धूप में घूमने रने के कारण ही गौ के दूध की अपेक्षा भैंस के दूध में ह द्रव्य अधिक होता है। वैसे ही शीत ऋतु की तुलना में ीष्म ऋतु के दूध में जीवद्रव्य अधिक होता है। इससे ाहार के खटिक और फास्फरस का सात्म्यीकरण भली भाँति कर अस्थि तथा दाँतों का पोषण ठीक होता है और रक्त की मने की शक्ति बनी रहती है। इसके अभाव से अस्थियाँ च्छी तरह नहीं बनती; वे टेढ़ी, कमजोर और भुरभुरी हो ाती हैं। इसी के अभाव से छोटे बच्चों में अस्थिवक्रता Rickets ) नामक हड्डियों का रोग तथा दाँतों के विविध वेकार उत्पन्न होते हैं और बड़ी उम्रवाली स्त्रियों में ऑस्टिओ ालेसिआ ( Osteomalacia ) नामक अस्थि का रोग उत्पन्न ोता है। जीवद्रव्य 'ई'—यह जीवद्रव्य सभी बीजों में, उनसे नेकाले तेलों में, हरे पत्तों में, गेहूँ के अंकुरों ( Wheat germ ) ं, कच्चे मांस, दूध, माखन में पाया जाता है। इसके अभाव ते प्राणियों की जनन-शक्ति घट या मर जाती है, जिससे बच्चे होते ही नहीं या होकर मर जाते हैं। खाद्य पेय द्रव्यों में एकाध चीज इनकी कमी होने से रोग नहीं होता। यदि लगातार बहुत काल तक इनकी कमी हो तो स्वास्थ्य बिगड़ जाता है या इनके खास रोग उत्पन्न होते हैं। इन रोगों को जीवद्रव्याभावदर्शक रोग ( Deficiency diseases ) कहते हैं। प्रतिदिन इनका सेवन करने का परिमाण आयु, शरीर की वृद्धि, (जलवायु, संक्रामक रोगों के लिये अनावृति ( Exposure ), सूर्यप्रकाश में काम करने का प्रमाण इत्यादि बातों पर निर्भर होता है। तथापि यह कह सकते हैं कि स्त्रियों को सगर्भावस्था में, बाल्यावस्था में और युवावस्था में इनकी पर्याप्त राशि सेवन करनी चाहिये। १९१२ तक जीवद्रव्यों का नाम तक मालूम नहीं था। गत बाईस वर्ष में इनके संबंध में बहुत कुछ ज्ञान हो गया है और भविष्य में भी अधिक ज्ञान होने की आशा है। यदि मनुष्य खाद्य पेय के व्यवहार में कृत्रिमता छोड़कर प्रकृति माता की कृपा से प्रत्येक ऋतु में उत्पन्न होने वाले विविध रस युक्त फल, फूल, साग सब्जी तथा अन्य पदार्थ सेवन करें तो उन्हें जीव द्रव्यों की कमी से उत्पन्न होने वाली विविध आपत्तियों से डरने का कोई कारण नहीं है। जीवद्रव्यों का ज्ञान न होने पर भी इसी व्यापक दृष्टि से वाग्भट ने ऋतुचर्याध्याय में लिखा है—नित्य सर्वरसाभ्यासः स्वस्वाधिक्यमृतावृतौ॥ पाचकाग्नि—उपर्युक्त पाँच प्रकार के द्रव्यों में से जल और खनिज द्रव्यों पर कोई पाचक क्रिया नहीं होती; ये ज्यों के त्यों श्लेष्मल कला में से शोषित होकर रक्त में चले जाते हैं; अर्थात् इन द्रव्यों के लिये कोई भी पाचकाग्नि आवश्यक नहीं होती। शेष द्रव्यों के लिये निम्न पाचक रस आवश्यक होते हैं। इन रसों में जो पाचक एन्जाइम ( Digestive Enzymes ) होते हैं वे पाचकाग्नि के समान समझे जा सकते हैं। (१) लाला—यह प्रथम पाचक रस है जो कि मुख में चर्वण के समय भोजन के साथ मिलता है। इससे भोजन गीला और मुलायम होता है। इसके अतिरिक्त लाला में टयालिन (Ptyalin) नामक एक विशेष पाचक पदार्थ होता है जो भोजन के श्वेतसार ( Starch ) नामक कार्बोहैड्रेट का शर्करा में परिवर्तन करता है। प्रोटीन और मेद पर इसका कोई असर नहीं होता। (२) आमाशयिक रस—थूक से खूब मिलकर भोजन अन्न प्रणाली में से होकर आमाशय में पहुँचता है। वहाँ उस पर आमाशयिक रस का कार्य होता है। यह दूसरा पाचक रस है। इसमें 'हाइड्रोक्लोरिक अम्ल' 'पेप्सिन' और 'रेनेट' नामक विशेष पदार्थ होते हैं। इनमें से पेप्सिन प्रोटिनों का विश्लेषण करके उनसे नये पदार्थ बनाता है। इसके कार्य के लिये अम्ल का होना जरूरी है। रेनेट अम्ल की सहायता से दूध का दही बना देता है। आमाशयिक अम्ल से गन्ने की शर्करा का रूपांतर द्राक्षाशर्करा में होता है। शरीर की गरमी से पिघल कर मेद द्रवरूप में आ जाता है तथा वसा के सेलों का आवरण पेप्सिन की क्रिया से घुलकर मेद के बिन्दु स्वतन्त्र हो जाते हैं। तथापि आमाशयिक रस की कोई रासायनिक क्रिया मेद पर नहीं होती। (३) पित्त—वसा और तैल के पचाव और शोषण में पित्त बड़ी आवश्यक चीज है। पित्त के कारण अग्न्याशय रस की वसा विश्लेषण शक्ति विशेष कर बढ़ जाती है। जब पित्त कम बनता है या किसी कारण आन्त्र में नहीं पहुँच सकता ( जैसे कि कामला में होता है ) तब वसा का ठीक पचन न होकर वह विष्ठा द्वारा शरीर से बाहर निकल जाती है। (४) क्षुद्रान्त्र रस—यह चौथा पाचक रस है। इसमें इरेप्सिन नामक प्रोटीन विश्लेषक होता है। यह उन पदार्थों का विश्लेषण करता है जो आमाशयिक पेप्सिन के कारण प्रोटिनों के विश्लेषण से बने हैं। दूसरा शर्करा परिवर्तक ( Invertase ) होता है जो सब शर्कराओं को द्राक्षा शर्करा में परिवर्तित करता है। (५) अग्न्याशय रस—यह पाँचवाँ पाचक रस है। इसमें ट्रिप्सिन नामक प्रोटीन विश्लेषक, लायपेस नामक वसा विश्लेषक और अमायलेस नामक श्वेतसार विश्लेषक होता है। ये विशेष पाचक पदार्थ आहारगत अपने अपने अवयवों पर कार्य करते हैं। संक्षेप में—प्रोटीनों पर आमाशय रस का पेप्सिन, अग्न्याशय रस का ट्रिप्सिन और क्षुद्रान्त्र रस का इरेप्सिन कार्य करता है। वसा पर पित्त और

अग्न्याशय रस का ल्यायपेस ( Lipase ) कार्य करता है। कार्बोहैड्रेट पर लाला का टायलिन, अग्न्याशय रस का अमाइलेप्सिन और क्षुद्रान्त्र रस का शर्करा परिवर्तक कार्य करता है। लवणादि और जल के पचन के लिये कोई पाचक रस की आवश्यकता नहीं होती। ये ज्यों के त्यों शोषित होकर रक्त में चले जाते हैं। पचनात्मक आहार पर इन पाँच पाचक रसों का कार्य होने पर जो असाध्य और अपचा भाग होता है वह विष्ठा के स्वरूप में बाहर निकल जाता है। सार भाग आन्त्र की लसिका वाहिनियाँ ( Lacteals ) और शिराओं द्वारा हृदय में से होकर समस्त शरीर में फैलता है और धात्वग्नियाँ ( Intracellular enzymes ) द्वारा परिपाचित होकर शरीर का पोषण करता है। पोषण में क्षति की पूर्ति, वृद्धि और रक्षा इनका समावेश होता है और इसको 'अनाबोलिज्म' कहते हैं। शरीर में विविध कार्य के कारण जो स्त्राव या मल रूप पदार्थ बनते हैं वे फिर रक्त में मिलकर वृक्क द्वारा मूत्र से, त्वचा द्वारा स्वेद से और फुप्फुस द्वारा प्रश्वास से शरीर से बाहर उत्सर्जित होते हैं। इस विघटनात्मक कार्य को 'क्याटाबोलिज्म' कहते हैं। यही आहारगति का संक्षेप में पाश्चात्य शरीरकार्यविज्ञान के अनुसार वर्णन है। इस विषय का कुछ विवरण पीछे २१वें अध्याय के ९वें सूत्र के वक्तव्य में किया गया है।

अविदग्धः कफं पित्तं विदग्धः पवनं पुनः।
सम्यग्विपक्वो निःसार आहारः परिबृंहयेत् ॥५२५॥

अविदग्ध ( मधुर अवस्था को प्राप्त हुआ ) आहार कफ की वृद्धि करता है; विदग्ध ( अम्ल अवस्था को प्राप्त हुआ ) आहार पित्त की वृद्धि करता है, और उत्तम प्रकार से परिपक्व होने के कारण सार हीन हुआ ( मलरूप ) आहार वायु की वृद्धि करता है ॥५२५॥

वक्तव्य—इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि परिपाक होने के पूर्व आहार कफ को यानि मुख की लाला को—उत्तेजित करता है, पश्चात् आमाशय में अम्लता को प्राप्त होकर जब क्षुद्रान्त्र में पहुँचता है तब पित्त को उत्तेजित करता है ( यह बात अब आधुनिक विज्ञान से भी सिद्ध हुई है ) और जब साररहीन होकर स्थूलान्त्र में आता है तब वायु को उत्तेजित करता है ( यानि सड़ाव के कारण स्थूलान्त्र में कई प्रकार की वायु—Gases बनाता है )।

विण्मूत्रमाहारमलः सारः प्रागीरितो रसः।
स तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान् धातून् प्रतर्पयेत् ॥५२६॥

विष्ठा और मूत्र आहार का मल है और रस आहार का सार है, यह पहले कह चुके हैं। व्यान वायु से प्रेरित हुआ वही रस ( शरीर के ) समस्त धातुओं का तर्पण करता है ॥५२६॥

वक्तव्य—विण्मूत्रमाहारमल —आयुर्वेद का यह मत है कि विष्ठा की भाँति मूत्र भी अन्न से आहार से बनता है, जो [illegible]

[illegible]

नोदितम् ॥ ( शार्ङ्गधर )। तत्रऽच्छ किट्टमन्नस्य मूत्रं विद्यात् ...। ( वाग्भट )। ( विशेष विवरण के लिये प्रथकार Ayurvedic conception about urine formation in the human body नामक छोटी पुस्तक देखो।) प्रक्—प्र शोणितवर्णनीय अध्याय में। वास्तव में इस बात का उल्लेख सुश्रुतसंहिता के मूल में हुआ नहीं है, परन्तु शोणितवर्णनीय अध्याय के 'रसाद्रक्तं ततो मांसं' नामक श्लोक की टीका में डल्हण ने किया है। व्यान—मुख्यतया हृदय में निवास करने वाला वायु का एक भेद है। इसका मुख्य कार्य रससंवहन ( Blood circulation ) जारी रखने का है—व्यानो हृदि स्थितः ( वाग्भट )। रससंवहनोद्यतः। ( सुश्रुत )। प्रतर्पयेद्—'केदारं कुल्यात्यायेन' इति सबध'। निदानस्थान के प्रथम अध्याय के १७वें श्लोक का वक्तव्य देखो।

कफः पित्तं मलः खेषु स्वेदः स्यान्नखरोम च।
नेत्रविट् त्वक्षु च स्नेहो धातूनां क्रमशो मलाः ॥५२७॥

कफ, पित्त, ( कर्णमुखनासिकादि ) स्रोत का मल, स्वेद, नख और रोम, नेत्र का मल तथा त्वचा की चिकनाई ये क्रमशः ( रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि और मज्जा इन ) धातुओं के मल होते हैं ॥५२७॥

वक्तव्य—आहार रस से जब इन धातुओं का पोषण या तर्पण होता है तब ये मल क्रम से उत्पन्न होते हैं। मलोत्पत्ति के संबंध में पाश्चात्य शारीरकार्यविज्ञान का ऐसा मत नहीं है। कफ पित्तम्—शरीराबाधकर मलस्वरूप पित्त और कफ। मल खेषु—कर्णाक्षिनासिकास्यप्रजननजम्। ( चरक )। वाग्भट ने अष्टांगहृदय में ओज-शुक्रधातु का मल बतलाया है—कफः पित्तं मलः खेषु, प्रस्वेदो नखरोम च। स्नेहोऽक्षित्वग्विषामोजो धातूनां क्रमशो मलाः ॥ ( शारीर, ३ )। परन्तु अष्टांगसंग्रह में ओज शुक्र का सार बतलाया है—शुक्रस्य सार ओज। अन्यत्त्वत्पारस्य प्रत्यास ॥ ( शा० ६ )। पित्त—पाश्चात्य कल्पना के अनुसार भी पित्त रक्त से बनता है और वह एक प्रकार का मल ही है—Liver cells Take certain materials from plasma and elaborate the constituents of the bile Bile pigments are formed from pigments of brokendown blood corpascles Bile is doubtless to a certain extent an excretion *Halliburton s Physiology*

दिवा विबुद्धे हृदये जाग्रतः पुण्डरीकवत्।
अन्नमक्लिन्नधातुत्वादजीर्णेऽपि हितं निशि ॥५२८॥
हृदि सम्मीलिते रात्रौ प्रसुप्तस्य विशेषतः।
क्लिन्नविस्रस्तधातुत्वादजीर्णे न हितं दिवा ॥५२९॥

दिन में हृदय कमल के समान विकसित रहने से, समस्त धातु अक्लिन्न होने से कुछ अजीर्ण हो, तो भी जागने वाले मनुष्य के लिये रात्रि को भोजन करना हित है ॥५२८॥ रात में हृदय संमीलित रहने से, समस्त धातु क्लिन्न और शिथिल होने से तथा विशेष करके सोये [redacted] मनुष्य के लिये अजीर्ण हो तो ( दूसरे ) दिन में भोजन करना हितकर नहीं ॥५२९॥

वक्तव्य—इन श्लोकों का तात्पर्य यह है कि दिन में

लोगों से नमस्कृत यह वायु सब जीवों को चैतन्य देने वाला ( सर्वात्मा ) है ॥४,५॥ ( स्थावरजंगमात्मक ) भूतों की उत्पत्ति, स्थिति और विनाश का कारण है; ( स्वयं ) अदृश्य है ( परंतु ) उसके कार्य प्रकट होते हैं, रूक्ष, शीत, लघु और खर है ॥६॥ सर्व शरीर में घूमने वाला है; ( शब्द और स्पर्श ऐसे ) दो गुण युक्त है; ( त्रिगुणात्मक होने पर भी ) रजोगुण-प्रधान है; अचिन्त्यशक्ति है, दोषों का प्रेरण करने वाला है; रोगों के ( कारण ) समूह में आद्य है ॥७॥ शीघ्र कार्य करने वाला है, सदैव गतिमान् है; और ( विशेषतया ) पक्वाशय तथा गुदा में उसका स्थान है।

वक्तव्य—अव्यक्त—अत्यंत सूक्ष्म होने के कारण अव्यक्त, अमूर्त या अदृश्यमूर्ति। तिर्यग—ऊर्ध्वाधोस्तिर्यग्ग। द्विगुण—स्पर्श शब्द गुण युक्त—महाभूतानि खं वायुरग्निरापः क्षितिस्तथा। शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च तद्गुणाः॥ तेषामेकगुणः पूर्वो गुणवृद्धिः परे परे। पूर्वः पूर्वगुणश्चैव क्रमशो गुणिषु स्मृतः। ( चरक, शा १ )। दोषाणां नेता—दोष धातु और मलों का प्रेरक—पित्तं पङ्गु कफः पङ्गु पङ्गवो मलधातवः। वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत्॥ ( शार्ङ्गधर )। रोगसमूहराट्—रोगों के कारणों में सर्वश्रेष्ठ—विभुत्वादाशुकारित्वाद्बलित्वादन्यकोपनात्। स्वातन्त्र्याद्बहुरोगत्वाद्दोषाणां प्रबलोऽनिलः॥ ( वाग्भट )। शाखागता कोष्ठगताश्च रोगा मर्मोर्ध्वसर्वावयवाङ्गजाश्च। ये सन्ति तेषां न तु कश्चिदन्यो वायोः परं जन्मनि हेतुरस्ति। ( चरक, सिद्धि, ९ )। आशुकारी—शीघ्र विकार करने वाली, शीघ्र विनाश करने वाली, या दारुण स्वरूप के ( Acute ) विकार उत्पन्न करने वाली। मुहुश्चारी—प्राकृतिक अवस्था में भी सदैव गतियुक्त—अव्याहतगतिर्यस्य स्थानस्थः प्रकृतौ स्थितः। वायुः स्यात्सोऽधिकं जीवेद्वीतरोगः समाः शतम्॥ ( चरक )।

देहे विचरतस्तस्य लक्षणानि निबोध मे ॥८॥
दोषधात्वग्निसमतां संप्राप्तिं विषयेषु च।
क्रियाणामानुलोम्यं च करोत्यकुपितोऽनिलः ॥९॥

देह में विचरने वाली उस वायु के लक्षण मुझ से समझ लो ॥८॥ अविकृत वायु दोषों, धातुओं और जठराग्नि की समता, ( शब्दादि इन्द्रियों के ) विषयों में ( समनस्क इन्द्रियों का ) अभिसंबंध तथा ( पंच कर्मेन्द्रियों की वचनादि ) क्रियाओं में ठीक ठीक प्रवृत्ति करती है ॥९॥

वक्तव्य—चरकसंहिता के वातकलाकलीय अध्याय ( सू १२ ) में शरीरचर अविकृत वायु के कर्मों का सुन्दर विवरण किया गया है—वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः, प्रवर्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां, नियन्ता प्रणेता च मनसः, सर्वेन्द्रियाणामुद्योजकः, सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढा, सर्वशरीरधातुव्यूहकरः, सन्धानकरः शरीरस्य, प्रवर्तको वाचः, प्रकृतिः स्पर्शशब्दयोः, श्रोत्रस्पर्शनयोर्मूलं, हर्षोत्साहयोर्योनिः, समीरणोऽग्नेः, दोषसंशोषणः, क्षेप्ता बहिर्मलानां, स्थूलाणुस्रोतसां भेत्ता, कर्ता गर्भाकृतीनाम्, आयुषोऽनुवृत्तिप्रत्ययभूतो भवत्यकुपित॥

यथाऽग्निः पञ्चधा भिन्नो नामस्थानादिकर्मभिः।
भिन्नोऽनिलस्तथा ह्येको नामस्थानक्रियामयैः ॥१०॥
प्राणोदानौ समानश्च व्यानश्चापान एव च।
[illegible] शरीरिणाम् ॥११॥

( वायु के पाँच भेद— ) जैसे नाम [illegible]
के कारण ( अग्निप्रश्न अध्याय में ) पित्त पाँच
विभक्त हुआ है; उसी भाँति एक ही वायु नाम, स्थान, [illegible]
और रोगों के कारण पाँच प्रकार से विभक्त हुआ है [illegible]
प्राण, उदान, समान, व्यान और अपान ऐसी स्था[illegible]
( साम्यावस्था में किंवा अपने विशेष स्थान में स्थित हु[illegible]
पाँच वायु जीवों ( के शरीरों ) को धारण करती हैं ॥११॥

वायुर्यो वक्त्रसंचारी स प्राणो नाम देहधृक्।
सोऽन्नं प्रवेशयत्यन्तः प्राणांश्चाप्यवलम्बते ॥
प्रायशः कुरुते दुष्टो हिक्काश्वासादिकान् गदान्।

( प्राणवायु— ) जो मुख में संचार करती है, वह 'प्र[illegible] नाम से प्रसिद्ध देह धारण करने वाली वायु है; वही प्राण [illegible] अन्न को ( महास्रोत के ) भीतर प्रविष्ट करती है, और [illegible] को अवलम्बन करती है ॥१२॥ ( तथा ) विकृत हो जाने [illegible] हिचकी, श्वास इत्यादि रोग उत्पन्न करती है।

वक्तव्य—वक्त्रसंचारी—वक्त्रसंचारित्वमस्योपलक्षणम्, मूर्धोरःकण्ठनासिकाऽपि प्राणस्य स्थानम्। ( डल्हण )। प्राणो मूर्धन्यवस्थितः कण्ठोरश्चरः। ( अष्टांगसंग्रह )। प्राणनिनीति प्राणः, प्राणयतीति वा प्राणः। प्रश्वासोच्छ्वास कार्य जीवन के लिये नितान्त आवश्यक है और इस [illegible] के साथ इस वायु का घनिष्ठ संबंध होने के कारण इ[illegible] 'प्राण' वायु कहते हैं—तत्र प्राणो मूर्धन्यवस्थितः कण्ठोरश्चरो [illegible]न्द्रियहृदयमनोधमनीधारणष्ठीवनक्षवथूद्गारश्वासोच्छ्वासान्नप्रवेशादि[illegible] य॥ ( अष्टांगसंग्रह )। नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्त[illegible] कण्ठाद्बहिर्विनिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्॥ पीत्वा चाम्बरपीयूष [illegible] राध्याति वेगतः। प्रीणयन्देहमखिलं जीवयञ्जठरानलम्॥ ( शार्ङ्गधर [illegible] प्राणान्—उदानादि शेष वायुओं को—प्राणोऽपानो व्यान उद[illegible] समानोऽन इत्येतत्सर्वं प्राण इति॥ ( बृहदारण्यकोपनिषद् ) पित्त और कफ के अनुसार प्राणवायु शेष वायुओं को [illegible] लम्बन करती है—नवस्थमेव ( पित्त ) शेषाणां पित्तस्थानानाम् [illegible] ग्रह करोति। [illegible] तत्रस्थ एव शेषाणां श्लेष्मस्थानानां, अनुग्रह करोति [illegible] ( सुश्रुत, सूत्र. २१ )। प्राणो नाम—प्राण इति प्रसिद्ध।

उदानो नाम यस्तूर्ध्वमुपैति पवनोत्तमः ॥[illegible]
तेन भाषितगीतादिविशेषोऽभिप्रवर्तते।
ऊर्ध्वजत्रुगतान् रोगान् करोति च विशेषतः ॥[illegible]

( उदान वायु— ) जो पवनश्रेष्ठ वायु ऊपर को ग[illegible] करती है, वह 'उदान' है ॥१३॥ उसी से संभाषण, ग[illegible] इत्यादि विशेष क्रियाएँ प्रवृत्त होती हैं, और ( विकृत ह[illegible] पर वही वायु ) विशेष करके ऊर्ध्वजत्रुगत ( नयन, क[illegible] मुख, नासा और शिर के ) रोग उत्पन्न करती है ॥१४॥

वक्तव्य—उदान का स्थान—उर स्थानमुदानस्य नासानाभि[illegible] गलांश्चरेत्॥ ( वाग्भट )।

आमपक्वाशयचरः समानो वह्निसङ्गतः।
सोऽन्नं पचति तज्जांश्च विशेषान्विविनक्ति हि ॥१[illegible]
गुल्माग्निसादातीसारप्रभृतीन् कुरुते गदान्।

( समानवायु— ) आमाशय और पक्वाशय में विचरने वाली 'समान' नामक वायु जठराग्नि की सहायता कर अन्न को पचाती है; और अन्नपरिपाकजन्य पदार्थविशेषों को ( रस, दोष, मूत्र इत्यादि में ) पृथक् करती है ॥१५॥ ( और विकृत होने पर ) गुल्म, मंदाग्नि, अतीसार प्रभृति रोगों को उत्पन्न करती है ।

कृत्स्नदेहचरो व्यानो रससंवहनोद्यतः ॥१६॥
स्वेदासृक्स्रावणश्चापि पञ्चधा चेष्टयत्यपि ।
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् प्रायशः सर्वदेहगान् ॥१७॥

( व्यानवायु— ) समस्त शरीर में विचरने वाली 'व्यान' नामक वायु रस प्रेरण में प्रवृत्त रहती है ॥१६॥ स्वेद और रक्त का स्रवण करती है तथा ( शरीर में ) पाँचों प्रकार के कर्म करती है; और विकृत होने पर सर्वदेहाश्रित रोगों को उत्पन्न करती है ॥१७॥

वक्तव्य—कृत्स्नदेहचरः—व्यानवायु का प्रधान स्थान हृदय है—व्यानो हृदि स्थितः ॥ ( वाग्भट ) । परन्तु रससंवहन के कारण वह सर्व शरीर में संचार करने वाली कहलाती है । रससंवहन—रसविक्षेप । आधुनिक परिभाषा में इसको रक्तपरिभ्रमण ( Blood-circulation ) कहते हैं । रस कहने का कारण यह है कि आयुर्वेदिक परिभाषा से रक्त 'रंजितरस' ही होता है—रञ्जितास्तेजसा त्वापः शरीरस्थेन देहिनाम् । अव्यापन्नाः प्रसन्नेन रक्तमित्यभिधीयते ॥ ( सूत्र, अ. १४ ) । असृक्स्रावणः—शरीर में रक्त का परिभ्रमण हृदय से धमनियों में, धमनियों से केशिकाओं में, केशिकाओं से सिराओं में और सिराओं से फिर हृदय में होता है । परन्तु केवल रक्तवाहिनियों में इस प्रकार चक्रवत् परिभ्रमण होने से रक्त के द्वारा शरीर के समस्त धातुओं की वृद्धि नहीं हो सकती । अतः इन रक्तवाहिनियों से रक्त का स्रवण शरीर के समस्त अंगों में होना नितांत आवश्यक है । रक्तस्रवण का कार्य व्यानवायु कराती है और जिन रक्तवाहिनियों में यह कार्य होता है वे स्रोतस् कहलाती हैं—ध्मानाद्धमन्यः, स्रवणात् स्रोतांसि, सरणात् सिराः ॥ ( चरक ) । आधुनिक शारीरकार्यविज्ञान के अनुसार भी यह सिद्ध हुआ है कि जब रक्तस्रोतसों या केशिकाओं ( Capillary ) में बहता है तो थोड़ा सा रस उनकी पतली पतली दीवारों में से छनकर ( स्रवण ) बाहर के धातुओं में मिला करता है, और इसी रस से पौष्टिक पदार्थ ग्रहण कर धातु पुष्ट होते हैं । इसी दृष्टि से आयुर्वेद में लिखा है—स ( रसः ) तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान् धातून् प्रतर्पयेत् ॥ ( सूत्रस्थान, अ. ४६ ) ( पृष्ठ ८१ देखो ) । पञ्चधा—'गत्यपक्षेपणोत्क्षेपनिमेषोन्मेषणादिकाः' ॥ ( अष्टांगहृदय ) । सर्वशरीरग—ज्वरातीसार रक्तपित्तप्रभृतिरोग ।

पक्वाधानालयोऽपानः काले कर्षति चाप्ययम् ।
समीरणः शकृन्मूत्रशुक्रगर्भार्तवान्यधः ॥१८॥
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् घोरान् वस्तिगुदाश्रयान् ।

( अपानवायु— ) अपानवायु पक्वाशय में रहती है; और वही वायु मल, मूत्र, शुक्र, गर्भ और आर्तव को ( योग्य ) समय पर नीचे की ओर कर्षण करती ( निकालती ) है ॥१८॥ वही विकृत वायु वस्ति और गुदा के भयंकर रोग उत्पन्न करती है ।

शुक्रदोषप्रमेहास्तु व्यानापानप्रकोपजाः ।
युगपत् कुपिताश्चापि देहं भिन्द्युरसंशयम् ॥१९॥

( मिश्रवायु— ) वीर्यविकार और प्रमेह व्यान और अपान वायु के कोप से उत्पन्न होते हैं । एक समय कुपित हुई पाँचों वायु निःसंदेह शरीर का नाश कर देती हैं ॥१९॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि नानास्थानान्तराश्रितः[1] ।
बहुशः कुपितो वायुर्विकारान् कुरुते हि यान् ॥२०॥

अब इनके आगे नाना स्थानों में स्थित हुई वायु कुपित होने पर प्रायः जिन जिन रोगों को करती है, उनको कहता हूँ ॥२०॥

वायुरामाशये क्रुद्धश्छर्द्यादीन् कुरुते गदान् ।
मोहं मूर्च्छां पिपासां च हृद्ग्रहं पार्श्ववेदनाम् ॥२१॥
पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजं शूलं नाभौ करोति च ।
कृच्छ्रमूत्रपुरीषत्वमानाहं त्रिकवेदनाम् ॥२२॥
श्रोत्रादिष्विन्द्रियवधं कुर्यात् क्रुद्धः समीरणः ॥२३॥

आमाशय में कुपित हुई वायु मोह ( Vertigo चक्कर ), मूर्च्छा, तृषा, हृद्ग्रह ( Anginal attacks ), पार्श्वपीड़ा, वमन इत्यादि विकारों को करती है ॥२१॥ पक्वाशय स्थित ( कुपित हुई वायु ) गुड़गुड़ ( Borborygmus ), नाभि के आस पास शूल ( Colic ), मल और मूत्र के उत्सर्ग में कष्ट, अफारा और त्रिकस्थान में पीड़ा करती है ॥२२॥ कर्णादि इन्द्रियों में कुपित हुई वायु इन्द्रियों का घात करती है ॥२३॥

वक्तव्य—आमाशय—पेट तथा उरोविभाग ( Thorax ) । पक्वाशय—उदर विभाग ( Abdomen ) । इन्द्रियवधं—कर्ण में कुपित होने से श्रुतिनाश, नेत्र में कुपित होने से दृष्टिनाश इत्यादि ।

वैवर्ण्यं स्फुरणं रौक्ष्यं सुप्तिं चुमचुमायनम् ।
त्वक्स्थो निस्तोदनं कुर्यात् त्वग्भेदं परिपोटनम् ॥२४॥
व्रणांश्च रक्तगो, ग्रन्थीन् सशूलान् मांससंश्रितः ।
तथा मेदःश्रितः कुर्याद्ग्रन्थीन्मन्दरुजोऽव्रणान् ॥२५॥
कुर्यात् सिरागतः शूलं सिराकुञ्चनपूरणम् ।
स्नायुप्राप्तः स्तम्भकम्पौ शूलमाक्षेपणं तथा ॥२६॥
हन्ति सन्धिगतः सन्धीन् शूलशोफौ करोति च ।
अस्थिशोषं च भेदं च कुर्याच्छूलं च तच्छ्रितः ॥२७॥
तथा मज्जगते रुक् च न कदाचित् प्रशाम्यति ।
अप्रवृत्तिः प्रवृत्तिर्वा विकृतिः[2] शुक्रगेऽनिले ॥२८॥

( धातुगतलक्षण— ) त्वचा में कुपित हुई वायु ( त्वचा का ) वर्ण बिगाड देती है, फड़काव ( Twitching ) पैदा करती है, रूक्षता, स्पर्शाज्ञान ( Numbness ), चुमचुमाट ( Tingling ), तीव्र पीड़ा, तथा छोटे और बड़े दरार उत्पन्न करती है ॥२४॥ रक्त में कुपित हुई वायु व्रण उत्पन्न करती

१ नानास्थानान्तराश्रितान्. २ विकृता.

( समानवायु— ) आमाशय और पक्वाशय में विचरने वाली 'समान' नामक वायु जठराग्नि की सहायता कर अन्न को पचाती है; और अन्नपरिपाकजन्य पदार्थविशेषों को ( रस, दोष, मूत्र इत्यादि में ) पृथक् करती है ॥१५॥ ( और विकृत होने पर ) गुल्म, मंदाग्नि, अतीसार प्रभृति रोगों को उत्पन्न करती है।

कृत्स्नदेहचरो व्यानो रससंवहनोद्यतः ॥१६॥
स्वेदासृक्स्रावणश्चापि पञ्चधा चेष्टयत्यपि ।
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् प्रायशः सर्वदेहगान् ॥१७॥

( व्यानवायु— ) समस्त शरीर में विचरने वाली 'व्यान' नामक वायु रस प्रेरणा में प्रवृत्त रहती है ॥१६॥ स्वेद और रक्त का स्रवण करती है तथा ( शरीर में ) पाँचों प्रकार के कर्म करती है; और विकृत होने पर सर्वदेहाश्रित रोगों को उत्पन्न करती है ॥१७॥

वक्तव्य—कृत्स्नदेहचरः—व्यानवायु का प्रधान स्थान हृदय है—व्यानो हृदि स्थितः ॥ ( वाग्भट )। परन्तु रससंवहन के कारण वह सर्व शरीर में संचार करने वाली कहलाती है। रससंवहन—रसविक्षेप। आधुनिक परिभाषा में इसको रक्तपरिभ्रमण ( Blood-circulation ) कहते हैं। रस कहने का कारण यह है कि आयुर्वेदिक परिभाषा से रक्त 'रंजितरस' ही होता है—रञ्जितास्तेजसा त्वापः शरीरस्थेन देहिनाम् । अव्यापन्नाः प्रसन्नेन रक्तमित्यभिधीयते ॥ ( सूत्र, अ. १४ )। असृक्स्रावणः—शरीर में रक्त का परिभ्रमण हृदय से धमनियों में, धमनियों से केशिकाओं में, केशिकाओं से सिराओं में और सिराओं से फिर हृदय में होता है। परन्तु केवल रक्तवाहिनियों में इस प्रकार चक्रवत् परिभ्रमण होने से रक्त के द्वारा शरीर के समस्त धातुओं की वृद्धि नहीं हो सकती। अतः इन रक्तवाहिनियों से रक्त का स्रवण शरीर के समस्त अंगों में होना नितांत आवश्यक है। रक्तस्रवण का कार्य व्यानवायु कराती है और जिन रक्तवाहिनियों में यह कार्य होता है वे स्रोतस् कहलाती हैं—ध्मानाद्धमन्यः, स्रवणात् स्रोतांसि, सरणात् सिराः ॥ ( चरक )। आधुनिक शारीरकार्यविज्ञान के अनुसार भी यह सिद्ध हुआ है कि जब रक्तस्रोतसों या केशिकाओं ( Capillary ) में बहता है तो थोड़ा सा रस उनकी पतली पतली दीवारों में से छनकर ( स्रवण ) बाहर के धातुओं में मिला करता है, और इसी रस से पौष्टिक पदार्थ ग्रहण कर धातु पुष्ट होते हैं। इसी दृष्टि से आयुर्वेद में लिखा है—स ( रसः ) तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान् धातून् प्रतर्पयेत् ॥ ( सूत्रस्थान, अ. ४६ ) ( पृष्ठ ८१ देखो )। पञ्चधा—'गत्यपक्षेपणोत्क्षेपनिमेषोन्मेषणादिकाः' ॥ ( अष्टांगहृदय )। सर्वशरीरग—ज्वरातीसार रक्तपित्तप्रभृतिरोग।

पक्वाधानालयोऽपानः काले कर्षति चाप्ययम् ।
समीरणः शकृन्मूत्रशुक्रगर्भार्तवान्यधः ॥१८॥
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् घोरान् वस्तिगुदाश्रयान् ।

( अपानवायु— ) अपानवायु पक्वाशय में रहती है; और यही वायु मल, मूत्र, शुक्र, गर्भ और आर्तव को ( योग्य ) समय पर नीचे की ओर कर्षण करती ( निकालती ) है ॥१८॥ यही विकृत वायु वस्ति और गुदा के भयंकर रोग उत्पन्न करती है।

शुक्रदोषप्रमेहास्तु व्यानापानप्रकोपजाः ।
युगपत् कुपिताश्चापि देहं भिन्द्युरसंशयम् ॥१९॥

( मिश्रवायु— ) वीर्यविकार और प्रमेह व्यान और अपान वायु के कोप से उत्पन्न होते हैं। एक समय कुपित हुई पाँचों वायु निःसंदेह शरीर का नाश कर देती हैं ॥१९॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि नानास्थानान्तराश्रितः[1] ।
बहुशः कुपितो वायुर्विकारान् कुरुते हि यान् ॥२०॥

अब इसके आगे नाना स्थानों में स्थित हुई वायु कुपित होने पर प्रायः जिन जिन रोगों को करती है, उनको कहता हूँ ॥२०॥

वायुरामाशये क्रुद्धश्छर्द्यादीन् कुरुते गदान् ।
मोहं मूर्च्छां पिपासां च हृद्ग्रहं पार्श्ववेदनाम् ॥२१॥
पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजं शूलं नाभौ करोति च ।
कृच्छ्रमूत्रपुरीषत्वमानाहं त्रिकवेदनाम् ॥२२॥
श्रोत्रादिष्विन्द्रियवधं कुर्यात् क्रुद्धः समीरणः ॥२३॥

आमाशय में कुपित हुई वायु मोह ( Vertigo चक्कर ), मूर्च्छा, तृषा, हृद्ग्रह ( Anginal attacks ), पार्श्वपीड़ा, वमन इत्यादि विकारों को करती है ॥२१॥ पक्वाशय स्थित ( कुपित हुई वायु ) गुड़गुड़ ( Borborygmus ), नाभि के आस पास शूल ( Colic ), मल और मूत्र के उत्सर्ग में कष्ट, अफारा और त्रिकस्थान में पीड़ा करती है ॥२२॥ कर्णादि इन्द्रियों में कुपित हुई वायु इन्द्रियों का घात करती है ॥२३॥

वक्तव्य—आमाशय—पेट तथा उरोविभाग ( Thorax )। पक्वाशय—उदर विभाग ( Abdomen )। इन्द्रियवधं—कर्ण में कुपित होने से श्रुतिनाश, नेत्र में कुपित होने से दृष्टिनाश इत्यादि।

वैवर्ण्यं स्फुरणं रौक्ष्यं सुप्तिं चुमुचुमायनम् ।
त्वक्स्थो निस्तोदनं कुर्यात् त्वग्भेदं परिपोटनम् ॥२४॥
व्रणांश्च रक्तगो, ग्रन्थीन् सशूलान् मांससंश्रितः ।
तथा मेदःश्रितः कुर्याद्ग्रन्थीन्मन्दरुजोऽव्रणान् ॥२५॥
कुर्यात् सिरागतः शूलं सिराकुञ्चनपूरणम् ।
स्नायुप्राप्तः स्तम्भकम्पौ शूलमाक्षेपणं तथा ॥२६॥
हन्ति सन्धिगतः सन्धीन् शूलशोफौ करोति च ।
अस्थिशोषं च भेदं च कुर्याच्छूलं च तच्छ्रितः ॥२७॥
तथा मज्जगते रुक् च न कदाचित् प्रशाम्यति ।
अप्रवृत्तिः प्रवृत्तिर्वा विकृतिः[2] शुक्रगेऽनिले ॥२८॥

( धातुगतलक्षण— ) त्वचा में कुपित हुई वायु ( त्वचा का ) वर्ण बिगाड़ देती है, फड़काव ( Twitching ) पैदा करती है, रूक्षता, स्पर्शाज्ञान ( Numbness ), चुमचुमाट ( Tingling ), तीव्र पीड़ा, तथा छोटे और बड़े दरार उत्पन्न करती है ॥२४॥ रक्त में कुपित हुई वायु व्रण उत्पन्न करती

१ नानास्थानान्तराश्रितान्. २ विकृता.

श्रीः ।

# सुश्रुतसंहिता ।

## निदानस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

अथातो वातव्याधिनिदानं व्याख्यास्यामः ।
ोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से वातव्याधिनिदान का व्याख्यान करते हैं, कि भगवान् धन्वन्तरि ने वर्णन किया ॥१॥

वक्तव्य—वातव्याधि—केवल वात से उत्पन्न होने वाले —वातजनितोऽसाधारणव्याधिर्वातव्याधिः । ( मधुकोश ख्या )। वात के अनुसार पित्त और कफ के भी ऐसे न्त्र रोग होते हैं। चरक वात के अस्सी, पित्त के चालीस कफ के बीस रोग वर्णन कर इनको 'नानात्मज' कहते हैं— विकाराः सामान्यजा नानात्मजाश्च; तत्र सामान्यजाः पूर्वमष्टोदरीये ख्याताः । नानात्मजांस्त्विहाध्यायेऽनुव्याख्यास्यामः । तद्यथा— ातिर्वातविकाराः, चत्वारिंशत्पित्तविकाराः, विंशतिः श्लेष्मविकाराः । त्रस्थान, अ. २० ) । निदान—रोगविज्ञान का हेत्वादि विध निदान ।

धन्वन्तरिं धर्मभृतां वरिष्ठममृतोद्भवम् ।
चरणावुपसंगृह्य सुश्रुतः परिपृच्छति ॥२॥
ायोः प्रकृतिभूतस्य व्यापन्नस्य च कोपनैः ।
स्थानं कर्म च रोगांश्च वद मे वदतां वर ! ॥३॥

धार्मिकों में श्रेष्ठ, अमृतोत्पत्ति के साथ उत्पन्न हुए न्वन्तरि ( भगवान् ) से ( महर्षि ) सुश्रुत दोनों चरण कर पूँछने लगे ॥२॥ हे व्याख्याताओं में श्रेष्ठ भगवन् ! कृत और प्रकोपक कारणों से विकृत वायु के स्थान, कर्म र रोग मेरे प्रति वर्णन कीजियेगा ॥३॥

वक्तव्य—अमृतोद्भवम्—अमृतेन सह उद्भव उत्पत्तिर्यस्य तम्। मुद्रमंथन के समय अमृतकुम्भ हाथों में लेकर जिसकी त्ति हुई है ऐसे धन्वन्तरि भगवान् से—मन्थानं मन्दरं कृत्वा कृत्वा च वासुकिम् । ततो मथितुमारब्धा मैत्रेय तरसामृतम् ॥.... ॥ धन्वन्तरिर्देवः श्वेताम्बरधरः स्वयम् । बिभ्रत् कमण्डलुं पूर्णममृतस्य त्थितः ॥ ( विष्णुपुराण, प्रथमांश. अ० ९ ) । उसी समय भगवान् विष्णु ने धन्वन्तरि को वर दिया था कि तुम पृथिवी पर काशिराज के गोत्र में अवतीर्ण होकर अष्टांग आयुर्वेद उत्पन्न करोगे—धन्वन्तरिस्तु दीर्घतमसोऽभूत् । भगवता नारायणेन च अतीतसंभूतावस्मै वरो दत्तः । काशिराजगोत्रेऽवतीर्य त्वमष्टधा सम्यगायुर्वेदं करिष्यसि, यज्ञभाग् भविष्यसीति ॥ ( विष्णुपुराण, चतुर्थांश, अ. ८ ) । कोपन—प्रकोपक कारण, यथा समान गुण, कर्म और द्रव्य । वायु के प्रकोपक कारणों का विचार सूत्रस्थान के व्रणप्रश्न नामक २१वें अध्याय के 'तत्र बलवद्विग्रहातिव्यायाम' इस सूत्र में पृष्ठ १३५ पर किया गया है । स्थानं कर्म च रोगांश्च—साधारण और भेद के अनुसार विशेष स्थान, कर्म तथा वातविशेष रोग । व्रणप्रश्न अध्याय में पित्त और कफ के साधारण तथा भेद के अनुसार विशेष कर्म और स्थान वर्णन किये गये हैं, परंतु रोगों का वर्णन कहीं भी नहीं मिलता । आयुर्वैदिक ग्रंथों में विजयरक्षित केवल वात रोगों के वर्णन करने का कारण मधुकोशव्याख्या में देते हैं—एवं व्यवस्थिते वातव्याधिवत् पित्तकफव्याधी कस्मान्नोक्तौ ? उच्यते—वायोरतिबलत्वेनाशुकारित्वेन च गरीयस्त्वात्तद्विकाराणां दुःसाध्यत्वादाश्वात्ययकरत्वाद्विशिष्टचिकित्सात्वाद्वातव्याध्यभिधानं, नतु कफपित्तव्याध्यभिधानम् । अत एव चरकसुश्रुतादिष्वपि वातरोगाध्याय एव निर्दिष्टो नतु पित्तकफरोगाध्यायः ॥

तस्य तद्वचनं श्रुत्वा प्राब्रवीद्भिषजां वरः ।
स्वयंभूरेष भगवान् वायुरित्यभिशब्दितः ॥४॥
स्वातन्त्र्यान्नित्यभावाच्च सर्वगत्वात्तथैव च ।
सर्वेषामेव सर्वात्मा सर्वलोकनमस्कृतः ॥५॥
स्थित्युत्पत्तिविनाशेषु भूतानामेष कारणम् ।
अव्यक्तो व्यक्तकर्मा च रूक्षः शीतो लघुः खरः ॥६॥
तिर्यग्गो द्विगुणश्चैव रजोबहुल एव च ।
अचिन्त्यवीर्यो दोषाणां नेता रोगसमूहराट् ॥७॥
आशुकारी मुहुश्चारी पक्वाधानगुदालयः ।

( वायु का स्वरूप— ) इस प्रकार सुश्रुत का वचन सुन कर वैद्यश्रेष्ठ धन्वन्तरि बोले कि स्वतन्त्र, नित्य और सर्वगामी होने से यह भगवान् वायु स्वयंभु कहा जाता है; इस

१ मदस्व.

रोगों से असंस्पृष्ट यह वायु सब जीवों को चैतन्य देने वाला (सर्वात्मा) है ॥४,५॥ (स्थावरजङ्गमात्मक) भूतों की उत्पत्ति, स्थिति और विनाश का कारण है, (स्वयं) अदृश्य है (परंतु) उसके कार्य प्रकट होते हैं, रूक्ष, शीत, लघु और खर है ॥६॥ सर्व शरीर में घूमने वाला है, (शब्द और स्पर्श ऐसे) दो गुण युक्त है; (त्रिगुणात्मक होने पर भी) रजोगुण-प्रधान है; अचिन्त्यशक्ति है, दोषों का प्रेरण करने वाला है, रोगों के (कारण) समूह में राजा है ॥७॥ शीघ्र कार्य करने वाला है; सदैव गतिमान् है; और (विशेषतया) पक्वाशय तथा गुदा में उसका स्थान है।

वक्तव्य—अव्यक्त—अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण अप्रत्यक्ष, अमूर्त या अल्पमूर्ति। निर्देश—ऊर्ध्वाधोनियमो। द्विगुण—इसमें शब्द गुण युक्त—महाभूतानि स वायुरिति क्षितिस्तथा। शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च तद्गुणाः॥ तेषामेकगुणः पूर्वो गुणवृद्धिः परे परे। पूर्वः पूर्वगुणश्चैव क्रमशो गुणिषु स्मृतः। (चरक, शा० १)। दोषाणां नेता—दोष धातु और मलों का प्रेरक—पित्तं पङ्गु कफः पङ्गु पङ्गवो मलधातवः। वायुना यत्र नीयन्ते तत्र वर्षन्ति मेघवत्॥ (शार्ङ्गधर)। रोगसमूहराट्—रोगों के कारणों में सर्वश्रेष्ठ—विभुत्वादाशुकारित्वाद्बलित्वादन्यकोपनात्। स्वातन्त्र्याद्बहुरोगत्वाद्दोषाणां प्रबलोऽनिलः॥ (वाग्भट)। रजोगुण—क्षोभणाच्च रोगा मर्मसंहतवेगाश्च। ये सन्ति तेषां न तु कश्चिदन्यो वायोः परं जन्मनि हेतुरस्ति। (चरक, सिद्धि, ९)। आशुकारी—शीघ्र विकार करने वाली, शीघ्र विनाश करने वाली, या तात्कालिक स्वरूप के (acute) विकार उत्पन्न करने वाली। मुहुश्चारी—प्राकृतिक अवस्था में भी सदैव गतियुक्त—अव्याहतगतिर्यस्य स्थानस्थः प्रकृतौ स्थितः। वायुः स्यात्सोऽधिकं जीवेद्वीतरोगः समाः शतम्॥ (चरक)।

देहे विचरतस्तस्य लक्षणानि निबोध मे ॥८॥
दोषधात्वग्निसमतां संप्राप्तिं विषयेषु च।
क्रियाणामानुलोम्यं च करोत्यकुपितोऽनिलः ॥९॥

देह में विचरने वाली उस वायु के लक्षण मुझ से समझ लो ॥८॥ अविकृत वायु दोषों, धातुओं और जठराग्नि की समता, (शब्दादि इन्द्रियों के) विषयों में (समस्त इन्द्रियों का) अभिसंबंध तथा (पञ्च कर्मेन्द्रियों की वच आदि) क्रियाओं में ठीक ठीक प्रवृत्ति करती है ॥९॥

वक्तव्य—चरकसंहिता के वातकलाकलीय अध्याय (सू० १२) में शरीरचर अविकृत वायु के कर्मों का सुन्दर विवरण किया गया है—वायुस्तन्त्रयन्त्रधरः, प्रवर्तकश्चेष्टानामुच्चावचानां, नियन्ता प्रणेता च मनसः, सर्वेन्द्रियाणामुद्योजकः, सर्वेन्द्रियार्थानामभिवोढा, सर्वशरीरधातुव्यूहकरः, सन्धानकरः शरीरस्य, प्रवर्तको वाचः, प्रकृतिः शब्दस्पर्शयोः, श्रोत्रस्पर्शनयोर्मूलं, हर्षोत्साहयोर्योनिः, समीरणोऽग्नेः, दोषसंशोषणः, क्षेप्ता बहिर्मलानां, स्थूलाणुस्रोतसां भेत्ता, कर्ता गर्भाकृतीनाम्, आयुषोऽनुवृत्तिप्रत्ययभूतो भवत्यकुपितः॥

यथाऽग्निः पञ्चधा भिन्नो नामस्थानान्तकर्मभिः।
भिन्नोऽनिलस्तथा ह्येको नामस्थानक्रियामयैः ॥१०॥
प्राणोदानौ समानश्च व्यानश्चापान एव च।
स्थानस्था मारुताः पञ्च यापयन्ति शरीरिणम् ॥११॥

(वायु के पाँच भेद—) जैसे नाम, स्थान और क्रिया के कारण (अग्रप्रत्र अध्याय में) पित्त पाँच प्रकार विभक्त हुआ है, उसी भाँति एक ही वायु नाम, स्थान, क्रिया और रोगों के कारण पाँच प्रकार से विभक्त हुआ है ॥१०॥ प्राण, उदान, समान, व्यान और अपान ऐसी स्वाभाविक (साम्यावस्था में स्थित अपने विशेष स्थान में स्थित हुई) पाँच वायु जीवों (के शरीरों) को धारण करती हैं ॥११॥

वायुर्यो वक्त्रसंचारी स प्राणो नाम देहधृक्।
सोऽन्नं प्रवेशयत्यन्तः प्राणांश्चाप्यवलम्बते ॥१२॥
प्रायशः कुरुते दुष्टो हिक्काश्वासादिकान् गदान्।

(प्राणवायु—) जो मुख में संचार करती है, वह 'प्राण' नाम से प्रसिद्ध देह धारण करने वाली वायु है, वही भक्षित अन्न को (महास्रोत के) भीतर प्रविष्ट करती है, और प्राणों को अवलम्बन करती है ॥१२॥ (तथा) विकृत हो जाने पर हिचकी, श्वास इत्यादि रोग उत्पन्न करती है।

वक्तव्य—वक्त्रसंचारी—वक्त्रसंचारित्वमस्योपलक्षणम्, तेन मूर्धोरःकण्ठनासिकादिष्वपि प्राणस्य स्थानम्। (डल्हण)। स्थानं प्राणो मूर्धोरःकण्ठजिह्वास्यनासिकाः। (अष्टांगसंग्रह)। प्राण—प्राणिति इति प्राणः, प्राणयतीति वा प्राणः। प्रश्वासोच्छ्वास का कार्य जीवन के लिये नितान्त आवश्यक है और इस कार्य के साथ इस वायु का घनिष्ठ संबंध होने के कारण इसको 'प्राण' वायु कहते हैं—तत्र प्राणो मूर्धगः उरःकण्ठचरो बुद्धीन्द्रियहृदयमनोधमनीधारणष्ठीवनक्षवथूद्गारश्वासोच्छ्वासान्नप्रवेशादिक्रियः। (अष्टांगसंग्रह)। नाभिस्थः प्राणपवनः स्पृष्ट्वा हृत्कमलान्तरम्। कण्ठाद्बहिर्विनिर्याति पातुं विष्णुपदामृतम्॥ पीत्वा चाम्बरपीयूषं पुनरायाति वेगतः। प्रीणयन्देहमखिलं जीवयञ्जठरानलम्॥ (शार्ङ्गधर)। अन्यान्—उदानादि शेष वायुओं को—प्राणोऽपानो व्यान उदानः समानोऽनः इत्येतत्सर्वं प्राण इति॥ (बृहदारण्यकोपनिषद्)। पित्त और कफ के अनुसार प्राणवायु शेष वायुओं को अवलम्बन करती है—तत्रस्थमेव (पित्तं) शेषाणां पित्तस्थानानाम् अनुग्रह करोति। स तत्रस्थ एव शेषाणां श्लेष्मस्थानानां अनुग्रहं करोति। (सुश्रुत, सूत्र २१)। प्राणो नाम—प्राण इति प्रसिद्ध।

उदानो नाम यस्तूर्ध्वमुपैति पवनोत्तमः ॥१३॥
तेन भाषितगीतादिविशेषोऽभिप्रवर्तते।
ऊर्ध्वजत्रुगतान् रोगान् करोति च विशेषतः ॥१४॥

(उदान वायु—) जो पवनश्रेष्ठ वायु ऊपर को गमन करती है, वह 'उदान' है ॥१३॥ उसी से सम्भाषण, गान इत्यादि विशेष क्रियाएँ प्रवृत्त होती हैं, और (विकृत होने पर वही वायु) विशेष करके ऊर्ध्वजत्रुगत (नयन, कर्ण, मुख, नासा और सिर के) रोग उत्पन्न करती है ॥१४॥

वक्तव्य—उदान का स्थान—उर स्थानमुदानस्य नासानाभिगलांश्चरेत्॥ (वाग्भट)।

आमपक्वाशयचरः समानो वह्निसङ्गतः।
सोऽन्नं पचति तज्जांश्च विशेषान्विविनक्ति हि ॥१५॥
गुल्माग्निसादातीसारप्रभृतीन् कुरुते गदान्।

( समानवायु— ) आमाशय और पक्वाशय में विचरने
ो 'समान' नामक वायु जठराग्नि की सहायता कर अन्न
पचाती है; और अन्नपरिपाकजन्य पदार्थविशेषों को ( रस,
, मूत्र इत्यादि में ) पृथक् करती है ॥१५॥ ( और विकृत
पर ) गुल्म, मंदाग्नि, अतीसार प्रभृति रोगों को
न करती है।

त्स्नदेहचरो व्यानो रससंवहनोद्यतः ॥१६॥
ेदासृक्स्रावणश्चापि पञ्चधा चेष्टयत्यपि ।
द्धश्च कुरुते रोगान् प्रायशः सर्वदेहगान् ॥१७॥

( व्यानवायु— ) समस्त शरीर में विचरने वाली 'व्यान'
मक वायु रस प्रेरण में प्रवृत्त रहती है ॥१६॥ स्वेद और
त का स्रवण करती है तथा ( शरीर में ) पाँचों प्रकार के
ए करती है; और विकृत होने पर सर्वदेहाश्रित रोगों को
त्पन्न करती है ॥१७॥

वक्तव्य—कृत्स्नदेहचरः—व्यानवायु का प्रधान स्थान
दय है—व्यानो हृदि स्थितः ॥ ( वाग्भट )। परन्तु रससंवहन
कारण वह सर्व शरीर में संचार करने वाली कहलाती है।
रससंवहन—रसविक्षेप। आधुनिक परिभाषा में इसको रक्तपरि-
भ्रमण ( Blood-circulation ) कहते हैं। रस कहने का
कारण यह है कि आयुर्वैदिक परिभाषा से रक्त 'रंजितरस' ही
होता है—रञ्जितास्तेजसा त्वापः शरीरस्थेन देहिनाम् । अव्यापन्नाः
प्रसन्नेन रक्तमित्यभिधीयते ॥ ( सूत्र, अ. १४ )। असृक्स्रावणः—
शरीर में रक्त का परिभ्रमण हृदय से धमनियों में, धमनियों
से केशिकाओं में, केशिकाओं से सिराओं में और सिराओं से
फिर हृदय में होता है। परन्तु केवल रक्तवाहिनियों में इस
प्रकार चक्रवत् परिभ्रमण होने से रक्त के द्वारा शरीर के
समस्त धातुओं की वृद्धि नहीं हो सकती। अतः इन रक्त-
वाहिनियों से रक्त का स्रवण शरीर के समस्त अंगों में होना
नितांत आवश्यक है। रक्तस्रवण का कार्य व्यानवायु कराती
है और जिन रक्तवाहिनियों में यह कार्य होता है वे स्रोतस्
कहलाती हैं—ध्मानाद्धमन्यः, स्रवणात् स्रोतांसि, सरणात् सिराः ॥
( चरक )। आधुनिक शारीरकार्यविज्ञान के अनुसार भी
यह सिद्ध हुआ है कि जब रक्तस्रोतसों या केशिकाओं ( Cap-
illary ) में बहता है तो थोड़ा सा रस उनकी पतली पतली
दीवारों में से छनकर ( स्रवण ) बाहर के धातुओं में मिला
करता है, और इसी रस से पौष्टिक पदार्थ ग्रहण कर धातु पुष्ट
होते हैं। इसी दृष्टि से आयुर्वेद में लिखा है—स ( रसः )
तु व्यानेन विक्षिप्तः सर्वान् धातून् प्रतर्पयेत् ॥ ( सूत्रस्थान, अ. ४६ )
( पृष्ठ ८१ देखो )। पञ्चधा—'गत्यपक्षेपणोत्क्षेपनिमेषोन्मेषणादि-
काः' ॥ ( अष्टांगहृदय )। सर्वशरीरग—ज्वरातीसार रक्तपित्त-
प्रभृतिरोग।

पक्वाधानालयोऽपानः काले कर्षति चाप्ययम् ।
समीरणः शकृन्मूत्रशुक्रगर्भार्तवान्यधः ॥१८॥
क्रुद्धश्च कुरुते रोगान् घोरान् बस्तिगुदाश्रयान् ।

( अपानवायु— ) अपानवायु पक्वाशय में रहती है; और
वही वायु मल, मूत्र, शुक्र, गर्भ और आर्तव को ( योग्य )
समय पर नीचे की ओर कर्षण करती ( निकालती ) है
॥१८॥ यही विकृत वायु बस्ति और गुदा के भयंकर रोग
उत्पन्न करती है।

शुक्रदोषप्रमेहास्तु व्यानापानप्रकोपजाः ।
युगपत् कुपिताश्चापि देहं भिन्द्युरसंशयम् ॥१९॥

( मिश्रवायु— ) वीर्यविकार और प्रमेह व्यान और
अपान वायु के कोप से उत्पन्न होते हैं। एक समय कुपित
हुई पाँचों वायु निःसंदेह शरीर का नाश कर देती हैं ॥१९॥

अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि नानास्थानान्तराश्रितः[1] ।
बहुशः कुपितो वायुर्विकारान् कुरुते हि यान् ॥२०॥

अब इसके आगे नाना स्थानों में स्थित हुई वायु कुपित
होने पर प्रायः जिन जिन रोगों को करती है, उनको कहता
हूँ ॥२०॥

वायुरामाशये क्रुद्धश्छर्द्यादीन् कुरुते गदान् ।
मोहं मूर्च्छां पिपासां च हृद्ग्रहं पार्श्ववेदनाम् ॥२१॥
पक्वाशयस्थोऽन्त्रकूजं शूलं नाभौ करोति च ।
कृच्छ्रमूत्रपुरीषत्वमानाहं त्रिकवेदनाम् ॥२२॥
श्रोत्रादिष्विन्द्रियवधं कुर्यात् क्रुद्धः समीरणः ॥२३॥

आमाशय में कुपित हुई वायु मोह ( Vertigo चक्कर ),
मूर्च्छा, तृषा, हृद्ग्रह ( Anginal attacks ), पार्श्वपीड़ा,
वमन इत्यादि विकारों को करती है ॥२१॥ पक्वाशय स्थित
( कुपित हुई वायु ) गुड़गुड़ ( Borborygmus ), नाभि
के आस पास शूल ( Colic ), मल और मूत्र के उत्सर्ग में
कष्ट, अफारा और त्रिकस्थान में पीड़ा करती है ॥२२॥ कर्णादि
इन्द्रियों में कुपित हुई वायु इन्द्रियों का घात करती है ॥२३॥

वक्तव्य—आमाशय—पेट तथा उरोविभाग ( Thor-
ax )। पक्वाशय—उदर विभाग ( Abdomen )। इन्द्रियवधं—
कर्ण में कुपित होने से श्रुतिनाश, नेत्र में कुपित होने से
दृष्टिनाश इत्यादि।

वैवर्ण्यं स्फुरणं रौक्ष्यं सुप्तिं चुमुचुमायनम् ।
त्वक्स्थो निस्तोदनं कुर्यात् त्वग्भेदं परिपोटनम् ॥२४॥
व्रणांश्च रक्तगो, ग्रन्थीन् सशूलान् मांससंश्रितः ।
तथा मेदःश्रितः कुर्याद्ग्रन्थीन्मन्दरुजोऽव्रणान् ॥२५॥
कुर्यात् सिरागतः शूलं सिराकुञ्चनपूरणम् ।
स्नायुप्राप्तः स्तम्भकम्पौ शूलमाक्षेपणं तथा ॥२६॥
हन्ति सन्धिगतः सन्धीन् शूलशोफौ करोति च ।
अस्थिशोषं च भेदं च कुर्याच्छूलं च तच्छ्रितः ॥२७॥
तथा मज्जगते रुक् च न कदाचित् प्रशाम्यति ।
अप्रवृत्तिः प्रवृत्तिर्वा विकृतिः[2] शुक्रगेऽनिले ॥२८॥

( धातुगतलक्षण— ) त्वचा में कुपित हुई वायु ( त्वचा
का ) वर्ण बिगाड़ देती है, फड़काव ( Twitching ) पैदा
करती है, रूक्षता, स्पर्शाज्ञान ( Numbness ), चुमचुमाट
( Tingling ), तीव्र पीड़ा, तथा छोटे और बड़े दरार उत्पन्न
करती है ॥२४॥ रक्त में कुपित हुई वायु व्रण उत्पन्न करती

१ नानास्थानान्तराश्रितान्. २ विकृता.

है। मांसस्थित कुपित वायु शूलयुक्त गाँठें उत्पन्न करती है। मेद स्थित कुपित वायु अल्पपीड़ा युक्त, व्रणविरहित गाँठ उत्पन्न करती है ॥२५॥ सिराओं में कुपित हुई वायु सिराशूल, सिराकुटिलता ( Varicosity of Veins ) और सिराविस्तृति ( Phlebectasis ) उत्पन्न करती है। स्नायु में कुपित हुई वायु अकड़ाव, कंप, शूल और आक्षेप ( Spasms ) उत्पन्न करती है ॥२६॥ सन्धियों में कुपित हुई वायु सन्धियों का नाश करती है और संधियों में शूल तथा सूजन उत्पन्न करती है। हड्डियों में कुपित हुई वायु हड्डियों का शोष ( Osteoporosis ), भेद ( भुरभुरापन Fragility ) तथा अस्थिशूल ( Ostalgia ) उत्पन्न करती है ॥२७॥ मज्जा में कुपित हुई वायु सदा सर्वदा पीड़ा देती है और मज्जा का शोष करती है। शुक्र में कुपित हुई वायु ( सम्भोग के समय ) वीर्य को बिल्कुल रोकती है, या वीर्य का ( अत्यधिक ) स्राव करती है या ( नाना प्रकार के वीर्य के ) विकार उत्पन्न करती है ॥२८॥

हस्तपादशिरोधातूंस्तथा संचरति क्रमात्।
व्याप्नुयाद्वाऽखिलं देहं वायुः सर्वगतो नृणाम् ॥२९॥
स्तम्भनाक्षेपणस्वापशोफशूलानि सर्वगः।

( सर्वशरीरगत वायु )—मनुष्यों के सारे शरीर में कुपित हुई वायु हाथ, पांव, सिर तथा ( रसादि ) धातुओं में सञ्चार करती है, अथवा सारे शरीर में व्याप्त होती है ॥२९॥ ऐसी सर्व शरीर में व्याप्त हुई कुपित वायु जकड़न ( Stiffness ) आक्षेप ( Convulsions ) स्पर्शाज्ञता, सूजन और शूल करती है।

स्थानेष्वेतेषु संमिश्रः संमिश्राः कुरुते रुजः ॥३०॥
कुर्याद्वयवप्राप्तो मारुतस्त्वभि तान् गदान्।

पूर्वोक्त ( आमाशयादि ) स्थानों में पित्तादि से संगत हुई कुपित वायु ( पित्तादि के लक्षणों से युक्त ) संमिश्र स्वरूप की व्याधियाँ उत्पन्न करती है ॥३०॥ और ( भिन्न भिन्न ) अवयवों में प्राप्त हुई वायु उन अवयवों के अनुसार ( तान् अभि ) ( भिन्न भिन्न प्रकार की ) व्याधियाँ उत्पन्न करती है।

दाहसन्तापमूर्च्छाः स्युर्वायौ पित्तसमन्विते।
शैत्यशोफगुरुत्वानि तस्मिन्नेव कफावृते ॥३१॥
सूचीभिरिव निस्तोदः स्पर्शद्वेषः प्रसुप्तता।
शेषाः पित्तविकाराः स्युर्मारुते शोणितान्विते ॥३२॥
प्राणे पित्तावृते छर्दिर्दाहश्चैवोपजायते।
दौर्बल्यं सदनं तन्द्रा वैवर्ण्यं च कफावृते ॥३३॥
उदाने पित्तसंयुक्ते मूर्च्छादाहभ्रमक्लमाः।
अस्वेदहर्षौ मन्दोऽग्निः शीतस्तम्भौ कफावृते ॥३४॥
समाने पित्तसंयुक्ते स्वेददाहौष्ण्यमूर्च्छनम्।
कफाधिकं च विण्मूत्रं रोमहर्षः कफावृते ॥३५॥
अपाने पित्तसंयुक्ते दाहौष्ण्ये स्यादसृग्दरः।
अधःकायगुरुत्वं च तस्मिन्नेव कफावृते ॥३६॥
व्याने पित्तावृते दाहो गात्रविक्षेपणं क्लमः।
गुरूणि सर्वगात्राणि स्तम्भनं चास्थिपर्वणाम्।
लिङ्गं कफावृते व्याने चेष्टास्तम्भस्तथैव च ॥

( सावरण वायु के लक्षण )—वायु पित्त से मिली तो दाह, संताप ( Pyrexia ) और मूर्च्छा ( इत्यादि पि[त्त] दोषविशिष्ट विकार ) उत्पन्न होते हैं। और वही कफ [से] मिली हो तो शीतता, सूजन और भारीपन (इत्यादि कफ [दोष]विशिष्ट विकार) उत्पन्न होते हैं ॥३१॥ वायु के रक्त के [साथ] मिलने से सुई चुभोने की सी पीड़ा, स्पर्श सहन न हो[ना] ( Hyperesthesia ), शरीर का सुन्न पड़ना ( Anesthesi[a] ) और पित्त के शेष विकार उत्पन्न होते हैं ॥३२॥ प्राणवायु पित्त से संयुक्त होने पर वमन और दाह उत्पन्न होते हैं; [और] कफ से संयुक्त होने पर कमजोरी, सदन ( Asthenia ), त[न्द्रा] और त्वचा की विवर्णता उत्पन्न होती है ॥३३॥ उदानवायु पित्तसंयुक्त होने से मूर्च्छा, दाह, भ्रम और क्लम ये वि[कार] होते हैं। और कफसंयुक्त होने से पसीना न आना, त्व[चा] पर रोंगटे खड़े होना ( रोमहर्ष ), मन्दाग्नि, शीत [और] अकड़ाव ये विकार होते हैं ॥३४॥ समानवायु पित्तसं[युक्त] होने से पसीना आना, दाह, संताप और मूर्च्छा ये विक[ार] होते हैं, और कफसंयुक्त होने से मल मूत्र में श्लेष्म ( Mucus ) बाहुल्य और रोमहर्ष ये विकार होते हैं ॥३५॥ अपानवायु पित्तसंयुक्त होने से दाह, संताप और ( स्त्रियों में ) रक्तप्र[दर] होता है, और कफसंयुक्त होने से शरीर के निचले अंगों [में] भारीपन आता है ॥३६॥ व्यान पित्तावृत होने से दाह, अंग[ों] में विक्षेप और अनायास थकावट ये विकार होते हैं; औ[र] कफसंयुक्त होने से सब अंगों में भारीपन, अस्थियों के जो[ड़ों] में अकड़ाव, तथा ( इच्छानुसार ) कार्य करने की असमर्थता ( चेष्टास्तम्भ ) ये लक्षण उत्पन्न होते हैं ॥३७॥

वक्तव्य—वायु का पित्तादि के साथ जो संसर्ग होता है, उसे 'आवरण' कहते हैं। ये आवरण बाईस हैं—इति द्वावि[ं]शतिविधं वायोरावरणं विदुः। ( अष्टाङ्गसंग्रह )। एवं द्वाभ्यां दोषाभ्यां रक्तादिभिः षड्भिर्धातुभिः, मलेन, मूत्रेण, विशा सर्वधातुभिः, पुनः प्राणादिपञ्चकस्य पित्तेन, तद्वत् कफेन, इति द्वाविंशतिविधं वायोरावरणमुक्तम्। ( इन्दु )। इनमें से भी आवरणों [का] वर्णन सुश्रुत में नहीं है, जो अष्टांगसंग्रह से दिया जाता है—मांसेन कठिनः शोफो विवर्णः पिडकास्तथा। हर्षः पिपीलिकानां च सञ्चार इव जायते॥ चलः स्निग्धो मृदुः शीतः शोफो गात्रेष्वरोचकः। आढ्यवात इति ज्ञेयः सकृच्छ्रो मेदसावृते॥ स्पर्शमस्थ्यावृतेऽत्युष्णं पीडनं चाभिनन्दति। सूच्येव तुद्यतेऽत्यर्थमङ्गं सीदति शूल्यते॥ मज्जावृते विनमनं जृम्भणं परिवेष्टनम्। शूलं च पीड्यमाने च पाणिभ्यां लभते सुखम्॥ शुक्रावृतेऽतिवेगो वा न वा निष्फलतापि वा। भुक्ते कुक्षौ रुजाजीर्णे शाम्यत्यन्नावृतेऽनिले॥ मूत्राप्रवृत्तिराध्मानं बस्तेर्मूत्रावृते भवेत्॥ विडावृते विबन्धोऽधः स्वे स्थाने परिकृन्तति। व्रजत्याशु जरां स्नेहो भुक्ते चानह्यते नरः। शकृत् पीडितमन्नेन दुःखं शुष्कं चिरात् सृजेत्॥ सर्वधात्वावृते वायौ श्रोणिवङ्क्षणपृष्ठरुक्। विलोमो मारुतोऽस्वास्थ्यं हृदयं पीड्यतेऽति च॥ ( निदान, १६ )। असृग्दर—रक्तप्रदर, Metrorrhagia—सदैवातिप्रसंगेन प्रवृत्तमनृतावपि। असृग्दरं विजानीयादतोऽन्यद्रक्तलक्षणात्॥ ( शरीर, अ. २ )।

यशः सुकुमाराणां मिथ्याहारविहारिणाम् ।
काद्यं प्रमदामधव्यायामैश्चातिपीडनात् ॥३८॥
...म्यविपर्यासात् स्नेहादीनां च विभ्रमात् ।
व्यवीये तथा स्थूले वातरक्तं प्रकुप्यति ॥३९॥

( वातरक्त, हेतु— ) शोक से, स्त्रीसंग मद्य और व्यायाम अतिसेवन से, ऋतुविरुद्ध आहारविहार करने से, स्नेहादि अनुचित व्यवहार करने से स्त्रीसंग न करने वाले, स्थूल मल प्रकृति के और मिथ्या आहारविहार सेवन करने वाले पुरुषों का वातरक्त प्रायः कुपित होता है ॥३८,३९॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में वातरक्त के प्रकोपकारण वर्णन किये हैं । मिथ्याहारविहार—लवणाम्लकटुक्षारस्निग्धोष्णाजीर्ण-भोजनैः। क्लिन्नशुष्काम्बुजानूपमांसपिण्याकमूलकैः ॥ कुलत्थमाषनिष्पाव-शाकादिपलले क्षुभिः । दध्यारनालसौवीरशुक्ततक्रसुरासवैः ॥ विरुद्धा-ध्यशनक्रोधदिवास्वप्नप्रजागरैः ॥ ( चरक ) । भजतां विधिहीनं च स्वप्नजागरमैथुनम् ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । स्नेहादीनां च विभ्रमात्—स्नेह स्वेद तथा वमनादि पंचकर्मों के अयोग, मिथ्यायोग और अतियोग से । स्थूले—स्थूलानाम् । वातरक्त—'आढ्यरोग खुड वातबलास वातशोणितम् । तदाहुर्नामभिः ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। अंग्रेजी में वातरक्त को गाउट ( Gout ) कहते हैं । वातरक्त का वास्तविक कारण अभी तक अज्ञात है । प्रकोप कारणों मिथ्याहारविहारादि जो कारण ऊपर वर्णन किये हैं वे ठीक हैं । परन्तु उनमें मद्यातिसेवन, नैट्रोजनयुक्त अर्थात् मांस-जातीय पदार्थों का अतिसेवन, उसके साथ साथ व्यायामा-भाव ( अचङ्क्रमणशीलिनाम्—वाग्भट ), शोक क्रोध चिन्ता इत्यादि मानसिक विकार, चोट लगना ( अभिघातात्—वाग्भट ) इत्यादि प्रधान कारण हैं । अमीर और आराम-तलब लोगों में ( स्थूलानां सुखिनां—आढ्यरोग—चरक ) यह रोग अधिक दिखाई देता है । स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों अधिक होता है । ३५ से ५० साल की आयु में यह वेक होता है और ५० से ८० प्रतिशत रोगियों में कुलज-त्ति दिखाई देती है ।

हस्त्यश्वोष्ट्रैर्गच्छतोऽन्यैश्च वायुः
कोपं यातः कारणैः सेवितैः स्वैः ।
तीक्ष्णोष्णाम्लक्षारशाकादिभोज्यैः
सन्तापाद्यैर्भूयसा सेवितैश्च ॥४०॥
क्षिप्रं रक्तं दुष्टिमायाति तच्च
वायोर्मार्गं संरुणद्ध्याशु यातः ।
क्रुद्धोऽत्यर्थं मार्गरोधात् स वायु-
रत्युद्रिक्तं दूषयेद् रक्तमाशु ॥४१॥
तत् संपृक्तं वायुना दूषितेन
तत्प्राबल्यादुच्यते वातरक्तम् ।
तद्वत् पित्तं दूषितेनासृजाऽऽक्तं
श्लेष्मा दुष्टो दूषितेनासृजाऽऽक्तः ॥४२॥

( संप्राप्ति— ) हाथी, घोड़ा, ऊँट की सवारी पर चलने से तथा ( लघुरूक्षादि ) अन्य वातकारक कारणों के सेवन करने से वायु प्रकुपित हो जाती है; और तीक्ष्ण, गरम, खट्टे और खारे शाकादि भोज्य पदार्थों के सेवन से तथा धूप आदि का बार बार सेवन करने से ॥४०॥ रक्त शीघ्र ही दूषित हो जाता है । और वह दूषित हुआ रक्त शीघ्रसंचारी वायु के मार्ग को रोक लेता है । मार्ग रुक जाने से ( पहले से ही कुपित हुई ) वायु अधिक कुपित होकर अतिदुष्ट रक्त को और भी दूषित कर देती है ॥४१॥ ( इस प्रकार ) दूषित वायु से संसृष्ट वह रक्त वातप्राधान्य के कारण 'वातरक्त' कहलाता है । उसी प्रकार से ( प्रबल वायु के द्वारा ) दूषित रक्त से संसृष्ट ( अक्त ) पित्त तथा कफ का विकार भी वातरक्त ही कहलाता है ॥४२॥

वक्तव्य—हस्त्यश्वोष्ट्रैः—हाथी, घोड़ा, ऊँट इत्यादि की सवारी पर अधिक चलने से पाँव नीचे की ओर लटके हुए रहते हैं ( तच पूर्वं पादौ प्रधावति । विशेषाधानयानाद्यैः प्रलम्बौ । ( अष्टांगसंग्रह ) तथा उन पर चोट भी अधिक लगती है, जिससे इस रोग का प्रथम दर्शन या प्रादुर्भाव पाँवों में हुआ करता है । संतापाद्यैः—उष्णे चात्यध्वगमनात् । ( चरक ) । आशु यातः—शीघ्रं गच्छतः । मार्गरोधात्—धातुक्षय और मार्गावरोध इन दो कारणों से वातप्रकोप होता है—वायोर्धातुक्षयात् कोपो मार्गस्यावरणेन च ॥ ( चरक ) । वातरक्तम्—दुष्टेन वातेन दुष्टेन रक्तेन च विशिष्टसम्प्राप्तिक विकारान्तरमेव ॥ ( मधुकोशव्याख्या )। इन श्लोकों में वातरक्त की जो संप्राप्ति वर्णन की है उससे यह स्पष्ट है कि वातरक्त में रक्त दूषित हो जाता है । आधुनिक वैज्ञानिक खोज से भी यह सिद्ध हुआ है कि वातरक्त में रक्तस्थित यूरिक एसिड ( Uric acid ) तथा यूरेटस् की राशि अधिक होने से वह दूषित हो जाता है । यह यूरिक एसिड नैट्रोजन-युक्त खाद्य से ( Exogenous ) तथा धातुक्षय से ( Endogenous ) उत्पन्न होता है; और वृक्क से उसका उत्सर्ग मूत्र में होता रहता है । रोग के आक्रमण के पूर्व कुछ दिन यूरिक एसिड तथा यूरेटस् का मूत्र में उत्सर्ग कम होकर रक्त में उनकी राशि बढ़ने लगती है और किसी अज्ञात कारण से यह यूरिक एसिड तथा यूरेटस् अनघुल सोडियम बाययूरेटस् के सूक्ष्म कणों के रूप में पृथक् होकर अस्थि, तरुणास्थि, संधि, संधिकला, बंधन, स्नायु, त्वचा इत्यादि शरीर के विविध अंगों में बैठ जाता है । इस रोग में विशेष करके पाँव और कर्णपाली में इनका संचय अधिक होता है—कृत्स्नं रक्तं विदह-त्याशु तच्च स्रस्तं दुष्टं पादयोश्चीयते तु ॥ ( माधवनिदान )। इस विजातीय या असात्म्यपदार्थ के संचय के कारण जो स्थानिक प्रतिक्रिया उत्पन्न होती है, वही वातरक्त है ।

स्पर्शोद्विग्नौ तोदभेदप्रशोष-
स्वापोपेतौ वातरक्तेन पादौ ।
पित्तासृग्भ्यामुग्रदाहौ भवेता-
मत्यर्थोष्णौ रक्तशोफौ मृदू च ॥४३॥
कण्डूमन्तौ श्वेतशीतौ सशोफौ
पीनस्तब्धौ श्लेष्मदुष्टे तु रक्ते ।
सर्वैर्दुष्टे शोणिते चापि दोषाः
स्वं स्वं रूपं पादयोर्दर्शयन्ति ॥४४॥

१ रोगाश्चप्रमदा०.

(वातादि दोषविशेष से लक्षण—) ( वातिक ) वातरक्त से दोनों पाँव तीव्र स्पर्शासहिष्णुता, सुई से चुभने की सी पीड़ा, त्वचा विदीर्ण होने की सी पीड़ा, शुष्कता और स्पर्शज्ञान की कमी इनसे युक्त होते हैं । पित्त और रक्त से ( जब वातरक्त होता है तब ) दोनों पाँव तीव्र जलनयुक्त, अत्यन्त गरम, लाल रंग की सूजनयुक्त और मुलायम होते हैं ॥४३॥ कफ से दूषित ( कफाधिक वातरक्त ) हो तो दोनों पाँव कण्डुयुक्त, सफेद, शीतल, शोथयुक्त, मोटे और सुन्न होते हैं । सब दोषों से रक्त दूषित ( सान्निपातिक वातरक्त ) हो तो दोनों पैरों में वातादि दोष अपना अपना रूप दिखाते हैं ॥४४॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में रोग के केवल स्थानिक लक्षण वर्णन किये हैं । परन्तु मन्दाग्नि, तृषा, हृल्लास, पेट में भारीपन, कब्ज, १०१°-१०२° तक ज्वर इत्यादि सार्वदैहिक लक्षण भी उपस्थित होते हैं । रोग का आक्रमण प्राय रात्रि के उत्तरार्ध में होता है और पीड़ा के मारे रोगी की नींद खुलकर वह उठ बैठता है । विकार प्राय पादाङ्गुष्ठ की प्रथम सन्धि में दिखाई देता है, परन्तु कभी कभी टखना, घुटना, हाथ की सन्धियाँ, मणिबन्ध भी विकृत होते हैं । प्राय पीड़ा दिन में कम और रात में अधिक होती है । रोगकाल में तथा उसके बाद मूत्र में यूरिक एसिड तथा यूरेट्स की राशि अधिक राशि में उत्सर्जित होती है । ५-१४ दिन में ज्वर, सन्धिशाथ की पीड़ा, सूजन इत्यादि लक्षण घटने लगते तथा धीरे धीरे आते रहते हैं, और रोगी को पहले से ही अधिक अच्छा मालूम होता है ।

प्रागूपे शिथिलौ स्विन्नौ शीतलौ सविपर्ययौ ।
वैवर्ण्यतोदसुप्तत्वगुरुत्वौपसमन्वितौ ॥४५॥

(वातरक्त के पूर्वरूप—) पूर्वरूप में (दोनों पैर) शिथिल, स्वेदयुक्त, शीतल या स्तम्भित, स्वेदरहित और गरम होते हैं, तथा विवर्णतायुक्त, पीड़ायुक्त, सुन्न, भारी और जलनयुक्त होते हैं ॥४५॥

वक्तव्य—सविपर्ययौ—शैथिल्यादि लक्षणों में हेर फेर होना—कण्डूरपुरुणनिस्तोदभेदगौरवसुप्तता । भूत्वा भूत्वा प्रणश्यन्ति मुहुराविर्भवन्ति च ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । इस श्लोक में वातरक्त के स्थानिक पूर्वरूप वर्णन किये हैं । इनके अतिरिक्त कभी कभी मानसिक थकावट, निद्रानाश, कर्णक्ष्वेड, लालास्राव, पेट में पीड़ा, वमन, अफारा इत्यादि सार्वदैहिक पूर्वरूप भी दिखाई देते हैं । कभी कभी कुछ भी पूर्वरूप नहीं होते, बल्कि रोगी को और भी अच्छा मालूम होता है । स्विन्नौ—'पादौ' इत्यध्याहार ।

पादयोर्मूलमास्थाय कदाचिद्धस्तयोरपि ।
आखोर्विषमिव क्रुद्धं तद्देहमनुसर्पति ॥४६॥

यह वात रक्त ( प्राय ) पैरों के मूल में कदाचित् हाथों ( के मूल ) में ( प्रथम ) अवस्थान ( प्रारंभ ) करके कुपित रहने पर पश्चात् मूषिकविष के समान सारे शरीर में फैल जाता है ॥४६॥

वक्तव्य—मूलमास्थाय—तत्र पूर्वं स्थितिं कृत्वा । (अल्पादत्त
आखोर्विषमिव—आखोर्विषमित्यनेन मन्दविसर्पितां दर्शितवान्
( मधुकोशव्याख्या ) । क्रुद्ध—कुपितावस्था में अर्थात् अप्र
शिथमाण रहने से । पादयोर्मूलम्—पैरों की अँगुलियाँ । च
और अष्टांगसंग्रह में उत्तान और गम्भीर करके वातरक्त
दोनों प्रकार वर्णन किये हैं । इनमें उत्तान प्रथम होता
और चिकित्सा न करने पर कालान्तर में गम्भीर हो जाता है-
त्वङ्मांसाश्रयमुत्तानं तत्पूर्वं जायते तत । कालान्तरेण गम्भीरं सर्
धातूनभिद्रवेत् ॥ (अष्टांगसंग्रह) । आधुनिक पाश्चात्य परिभा
में उत्तान के लिये एक्यूट ( Acute ) और गम्भीर के लि
क्रानिक ( Chronic ) कह सकते हैं । प्रथम आक्रमण
पश्चात् आहारविहारादि द्वारा रोग की योग्य चिकित्सा न
जाय तो इसका दौरा बार बार आया करता है । ये दौरे क
महीनों के बाद, कभी सालों के बाद और कभी कुछ दिनों
बाद आते हैं । बार बार दौरे आने से हाथ पैरों की सन्धि
सदा के लिये खराब होकर लँगड़ापन, अँगुलियों का टेढ़ाप
इत्यादि विकार उत्पन्न होते हैं । इन स्थानिक उपद्रवों
अतिरिक्त वातरक्त के विष का परिणाम शरीर के विवि
अंगों पर होकर मन्दाग्नि, आम्लशूल, हृदयवृद्धि, रक्तभारवृ
धमनीदार्ढ्य ( Arterio Sclerosis ), हृच्छूल, धड़कन, म
वातशूल, अश्मरी इत्यादि विकार उत्पन्न होकर रोगी
स्वास्थ्य सदा के लिये गिर जाता है ।

आजानुस्फुटितं यच्च प्रभिन्नं प्रस्रुतं च यत् ।
उपद्रवैश्च यज्जुष्टं प्राणमांसक्षयादिभिः ।
शोणितं तदसाध्यं स्याद्याप्यं संवत्सरोत्थितम् ॥४…

( असाध्यता— ) जानुपर्यन्त जो वातरक्त फूट निकला ह
विदीर्ण हुआ हो, झरने लगा हो और बलक्षय मांसक्षयादि
उपद्रवों से पीड़ित हो वह असाध्य समझो और एक व
(पहले) का याप्य समझो ॥४७॥

वक्तव्य—स्फुटितमित्यादि—वातरक्त में शरीर के विवि
अंगों में सोडियम बायुरेट के स्फटिक बैठ जाते हैं । धी
धीरे इनका सञ्चय अधिक होने से अर्बुद या गाँठें ( Tophi
बनती हैं । रगड़ के कारण इन अर्बुदों के ऊपर की त्वच
छिलने लगती है और कुछ काल के पीछे फटकर व्रण ब
जाते हैं तथा उनसे स्राव बहने लगता है । ये गाँठें हाथ पै
की अँगुलियों के जोड़ों पर तथा कर्णपाली पर अधिक होत
हैं और व्रण बन जाने पर बाहर निकल आती हैं । इन्हीं
कारण सन्धियाँ टेढ़ी हो जाती हैं । उपद्रव—अस्वप्नारोचकश्वास
मांसकोथशिरोग्रहा । मूर्च्छा च मदरुक्तृष्णाज्वरमोहप्रवेपका ॥ हिक्का
पाङ्गुल्यवीसर्पपाकतोदभ्रमक्लमा । अङ्गुलीवक्रता स्फोटा दाहमर्मग्रह
र्बुदा ॥ ( चरक ) । इन उपद्रवों के अतिरिक्त पुराना वृक्कशोथ
अश्मरी, हृदयवृद्धि, धमनीदार्ढ्य, शीघ्रहृद्‌यता ( Tachy
cardia ), यकृत्‌विकार, आमाशयशूल, छाजन ( Eczema )
तथा अन्य त्वग्रोग, आँखों में जलन इत्यादि उपद्रव भी हो
हैं । शिरोग्रह—अर्धावभेदक ( Migraine ) । अर्बुद—Tophi
साध्यासाध्यता—इस श्लोक में वातरक्त की साध्यासाध्यत
वर्णन की है । एक बार रोग का आक्रमण होने पर यदि योग्य

र पर चिकित्सा न की जाय तो बार बार आक्रमण होता जिससे रोग पुराना होकर विविध रोग उपद्रव उत्पन्न होते इसके विष का विशेष असर हृदय और वृक्क पर होता है, से विशेषकर मोह, मूर्च्छा, संन्यास, पक्षघात, अंगघात ादि भयानक विकार उत्पन्न होकर रोगी की मृत्यु होती । इसीलिये चरक में लिखा है—एतैरुपद्रवैर्वर्ज्यं मोहेनैकेन पि यत्।

ा तु धमनीः सर्वाः कुपितोऽभ्येति मारुतः।
ाक्षिपत्याशु मुहुर्मुहुर्देहं मुहुश्चरः।
र्मुहुस्तदाक्षेपादाक्षेपक इति स्मृतः ॥४८॥

(आक्षेप—) जब बार बार चलनशील वायु कुपित र शरीर की समस्त धमनियों में प्राप्त होती है, तब बार र शरीर को आक्षेपित करती है । बार बार आक्षेपण करने इसे आक्षेपक कहते हैं ॥४८॥

वक्तव्य—सर्वाः—ऊर्ध्वाधस्तिर्यग्गाश्चतुर्विंशति धमन्यः । क्षिपति—झटके के साथ शरीर की पेशियों में संकोच उत्पन्न ती है । आक्षेपक—शरीर की अधिकांश या सम्पूर्ण पेशियों अकस्मात् और प्रबल जो सिकुड़न होती हैं उसे आक्षेप हते हैं । इसको अँग्रेजी में कन्वल्शनस् ( Convulsions ) हते हैं । यह मस्तिष्कसंस्थान की खराबी का एक लक्षण है, अपस्मार, अपतन्त्रक ( Hysteria ), मस्तिष्कार्बुद, स्तिष्कस्थ रक्तस्राव और अन्तःशल्य (Embolism), मस्तिष्का-रणशोथ, मूत्रविषता ( Uremia ), धनुस्तम्भ इत्यादि नेक रोगों में दिखाई देता है । बच्चों में दन्तोद्भेद, उदरशूल, ाध्मान, केंचुए इत्यादि कारणों से भी आक्षेप उत्पन्न होते । आक्षेप के साथ साथ हाथ पैरों का टेढ़ा होना, दाँती ाना, मुट्ठी बंद करना, आँखें फाड़ फाड़ के देखना, ुतलियाँ फैलना, बेहोशी इत्यादि लक्षण भी उपस्थित रहते । बच्चों के आक्षेप ( बालग्रह ) और अपस्मार का विस्तार त्तरतन्त्र में किया गया है । यहाँ धनुस्तम्भ और अपतन्त्रक ा विवरण अब किया जाता है।

सोऽपतानकसंज्ञो यः पातयत्यन्तराऽन्तरा।
कफान्वितो भृशं वायुस्तास्वेव यदि तिष्ठति ॥४९॥
स दण्डवत् स्तम्भयति कृच्छ्रो दण्डापतानकः।
हनुग्रहस्तदाऽत्यर्थं सोऽन्नं कृच्छ्रान्निषेवते ॥५०॥
धनुस्तुल्यं नमेद्यस्तु स धनुःस्तम्भसंज्ञकः।
अङ्गुलीगुल्फजठरहृद्वक्षोगलसंश्रितः ॥५१॥
स्नायुप्रतानमनिलो यदाऽऽक्षिपति वेगवान्।
विष्टब्धाक्षः स्तब्धहनुर्भग्नपार्श्वः कफं वमन् ॥५२॥
अभ्यन्तरं धनुरिव यदा नमति मानवः।
तदाऽस्याभ्यन्तरायामं[1] कुरुते मारुतो बली ॥५३॥
बाह्यस्नायुप्रतानस्थो बाह्यायामं करोति च।
तमसाध्यं बुधाः प्राहुर्वक्षःकट्यूरुभञ्जनम् ॥५४॥

(अपतानक—) जो आक्षेपक बीच बीच में गिराता है, वह अपतानक नामक वायु है । यदि वायु कफ से विशेषतया संयुक्त होकर समस्त धमनियों में अवस्थित होती है ॥४९॥ और ( शरीर को ) डंडे के समान स्तंभित करती है, तब उसे 'दण्डापतानक' कहते हैं और वह कृच्छ्रसाध्य है । उस अवस्था में दाँती लग जाती है जिससे मनुष्य बड़े कष्ट से अन्न का सेवन कर सकता है ॥५०॥ जो ( अपतानक ) धनुष की भाँति ( शरीर को ) टेढ़ा करता है वह धनुस्तम्भ कहलाता है । अँगुलियाँ, टखने, पेट, हृदय, छाती, गला इन स्थानों में आश्रित हुई ॥५१॥ वेगवान् वायु जब ( आभ्यन्तरीय—Anterior ) स्नायुसमूह को आक्षेपण करती है और जब निश्चल नेत्रों से, स्तब्ध हनु से, ( वेदना के मारे ) भग्नपार्श्व से, कफ ( या झाग ) का वमन करता हुआ ॥५२॥ मनुष्य भीतर की ओर ( छाती की ओर ) धनुष की भाँति टेढ़ा होता है, तब बलवान् वायु उसका अन्तरायाम ( धनुस्तम्भ ) करती है ॥५३॥ बाह्य ( पृष्ठ के ) स्नायुसमूह में स्थित हुई वायु बाह्यायाम ( धनुस्तम्भ ) करती है । छाती, कटी तथा ऊरु को तोड़ने वाले इस ( अन्तरायाम या बहिरायाम अपतानक ) को वैद्य असाध्य कहते हैं ॥५४॥

वक्तव्य—अपतानक—जिसमें शरीर की पेशियों में बेहद तनाव उत्पन्न होता है, उसे अपतानक कहते हैं । अँग्रेजी में इसको टेट्यानस ( Tetanus ) कहते हैं, जिसका योगार्थ भी यही है । इस रोग के न्यूनाधिक तनाव के कारण शरीर विविध आकार का होता है । जब शरीर के पूर्वभाग ( छाती की ओर ) की और पश्चिमभाग ( पीठ की ओर ) की पेशियों का तनाव समबल होता है तब शरीर डंडे की भाँति सीधा और सख्त होता है । इस अवस्था को दण्डापतानक ( Orthotonos ) कहते हैं । जब एक भाग की पेशियों का तनाव दूसरे भाग की पेशियों के तनाव से बलवत्तर होता है, तब शरीर धनुष की भाँति टेढ़ा होता है; इसलिये इसको धनुस्तम्भ या धनुर्वात कहते हैं । जब पूर्व भाग की पेशियों का तनाव पश्चिम भाग की पेशियों के तनाव की अपेक्षा बलवत्तर होता है, तब शरीर छाती की ओर टेढ़ा होता है, और उसे अन्तरायाम ( Emprosthotonos ) कहते हैं । इसकी विपरीत अवस्था में शरीर पीठ की ओर टेढ़ा होता है और उसे बाह्यायाम ( Opisthotonos ) कहते हैं—देहस्य बहिरायामात् पृष्ठतो ह्रियते शिरः । उरश्चोत्क्षिप्यते तत्र कंधरा चावमृद्यते ॥ बाह्यायामं धनुष्कम्प ब्रुवते वेगिनं च तम् ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । क्वचित् एक पार्श्व की पेशियों में अधिक तनाव उत्पन्न होकर शरीर एक पार्श्व की ओर टेढ़ा होता है; उसे पार्श्वायाम ( Pleurothotonos ) कहते हैं । इसका उल्लेख आयुर्वेद में नहीं है । इस तरह उपर्युक्त श्लोकों में अपतानक के जो भिन्न भिन्न तीन प्रकार वर्णन किये हैं, वे वास्तव में एक ही रोग के भिन्न भिन्न रूप हैं; तीन स्वतन्त्र विकार नहीं हैं । हनुग्रह—दाँती लगना ( Lockjaw or Trismus ) । हनुग्रह इस रोग का एक प्रधान और पूर्व लक्षण है । पहले-पहल मुख की पेशियों का संकोच होता है, जिससे रोगी अपने जबड़े को खोल नहीं सकता । स्नायुप्रतान—पेशिसमूह ( Muscles ) । विष्टब्धाक्षः—निश्चलनेत्रः । भग्नपार्श्व—तीव्र संकोच के कारण जिसके पार्श्व में मानो पसली

[1] तदा सोऽभ्यन्तरायामं.

टूटने की सी पीड़ा हो रही है । कभी कभी तीव्र सकोच के कारण इस रोग में पेशियां ( विशेष करके उदर की दण्डक पेशियां Rectus muscles ) विदीर्ण भी होती हैं । हेतु—इस रोग का कारण एक विशेष प्रकार का दण्डाकार जीवाणु है, जिसे बैसीलस टेटयानी ( B. Tetani ) कहते हैं । यह जीवाणु घोड़ा, गौ इत्यादि पशुओं में मल में होने के कारण खादयुक्त भूमि में तथा साधारणतया ज़मीन की ऊपरी तह में मिलता है । शरीर में इस जीवाणु का प्रवेश क्षत द्वारा होता है । जो क्षत गहरा हो, जिसमें धातुपेशियों का विदारण बहुत हुआ हो, जिसमें धूलि, गोबर, लीद, लकड़ी इत्यादि पदार्थ प्रविष्ट हुए हों, ऐसे क्षत से धनुस्तम्भ होने की सभावना अधिक होती है । ऐसे क्षत बहुधा सड़क पर तथा खेतों में जो अभिघात होते हैं उनमें बनते हैं । क्वचित् स्त्रियों में प्रसूति या गर्भपात के क्षत से, नवजात बालकों में नाल-छेदन के क्षत से और बालकों में कर्णवेधन के क्षत से भी ( पृष्ठ १०० देखो ) अपतानक उत्पन्न होता है । नवजात बालक के रोग को 'नवजात अपतानक' ( Tetanus Neonatorum ) और क्षत से होने वाले रोग को 'अभिघातज अपतानक' ( Traumatic Tetanus ) कहते हैं । कभी कभी अभिघात के बिना भी अपतानक होता है । इसे निज या अनभिघातज ( Idiopathic ) कहते हैं । निज का वर्णन यहाँ प्रथम किया गया है । इस प्रकार में भी प्राय व्रण होता है, किन्तु अत्यन्त सूक्ष्म होने के कारण प्रतीत नहीं होता । सम्प्राप्ति—क्षत में पहुँच कर जीवाणु बड़ी तेजी से बढ़ते हैं, और साथ साथ ज़हर भी बनाते हैं । इस ज़हर का विशेष आकर्षण वातनाड़ियों ( Nerves ) सुषुम्ना तथा मस्तिष्क की ओर होता है । मस्तिष्क में पहुँचने का मार्ग भी वातनाड़ियों द्वारा होता है । इसलिये नाड़ी के पास या मस्तिष्क के पास जो क्षत होते हैं, उनसे अपतानक शीघ्र उत्पन्न होता है । विष मस्तिष्क में पहुँचने के पश्चात् चेष्टावह ( Motar ) नाड़ियों द्वारा शरीर की पेशियों में सकोच उत्पन्न करता है । विष का असर प्रथम हनु की पेशियों पर होकर पश्चात् शरीर की सारी पेशियों पर होता है । रोग का संचय काल ( Incubation period ) २-१४ दिन का है । लक्षण—इस रोग का प्रधान लक्षण शरीरव्यापी आक्षेप हैं, जो प्रथम हनु से आरम्भ होते हैं । आक्षेप का आवेग हवा का झोंका, स्पर्श इत्यादि मामूली उत्तेजनाओं से भी उत्पन्न होता है । आवेग के समय पेशियों के सकोच से रोगी को असह्य पीड़ा होती है । उसका सारा शरीर पसीने से तर रहता है । खाने, पीने, साँस लेने में सख्त कठिनाई होती है । आक्षेप के आवेग बार बार आते हैं । आवेग कम होने पर रोगी को कुछ स्वास्थ्य मालूम होता है—गते वेगे भवेत् स्वास्थ्य सर्वेष्वाक्षेपकादिषु ॥ ( वाग्भट ) । परन्तु कुचलाविष की भाँति पूर्णतया आराम नहीं मिलता । ज्वर बहुधा नहीं होता, परन्तु कभी कभी मृत्युपूर्व थोड़ा सा ज्वर होता है । मृत्यु प्रायः हृदयावरोध, श्वासावरोध या अवसाद से होती है ।

कफपित्तान्वितो वायुर्वायुरेव च केवलः ।
कुर्यादाक्षेपकं त्वन्यं चतुर्थमभिघातजम् ॥५५॥

( आगन्तु अपतानक— ) कफपित्त से युक्त वायु अथ केवल ( अकेली ) वायु अभिघातजन्य चौथे प्रकार का आ पक उत्पन्न करती है ॥५५॥

वक्तव्य—इस श्लोक में अपतानक का आगन्तु भे तथा उसकी संप्राप्ति वर्णन की है । निज अपतानक केव वायु से उत्पन्न होता है; यानि वह नानात्मज विकार है आगन्तु अपतानक केवल वायु से किंवा कफपित्तान्वित वा से भी उत्पन्न होता है । अर्थात् आगन्तु अपतानक नानात्म या सामान्यज दोनों प्रकार का हो सकता है ।

गर्भपातनिमित्तश्च शोणितातिस्रवाश्च यः ।
अभिघातनिमित्तश्च न सिध्यत्यपतानकः ॥५६॥

( असाध्यता— ) गर्भपात, रक्तस्रावाधिक्य और अभि घात ( Trauma ) इनसे उत्पन्न हुआ अपतानक सिद्ध न होता ॥५६॥

वक्तव्य—इस श्लोक में आगन्तु अपतानक के कार तथा उसकी असाध्यता बतलाई गई है । गर्भपातनिमित्त–इसको अंग्रेजी में एक्लाम्प्सिया ( Eclampsia ) कहते हैं इसका विशेष विवरण आगे मूढगर्भ ( अ. ८ ) के सातवें सूत्र के वक्तव्य में किया गया है । शोणितातिस्रवाच्च—अतिर रक्तस्राव होने पर मृत्यु के पूर्व कभी कभी आक्षेप उत्पन्न होते हैं—If the haemorrhage is severe, death ensue from Syncope . The patient gasps his respirati ons become quick and sighing and death ensues after perhaps a few convulsive twitches of the limbs ( *Rose and Carless Manual of Surgery* ) वास्तव में यह अपतानक नहीं है । अपतानक ( Tetanus ) रोग स्वाभाविक ही असाध्य या कष्टसाध्य है । बच्चों में यह प्राय: असाध्य होता है । अभिघात के पश्चात् शीघ्रता और तीव्रता के साथ रोग की उत्पत्ति, शरीरव्यापी आक्षेप, तीव्र ज्वर, निद्रानाश, प्रलाप, तिर्यग्दृष्टि—ये असाध्यता के लक्षण हैं । इसके विपरीत साध्यता के लक्षण होते हैं ।

अधोगमाः सतिर्यग्गा धमनीरूर्ध्वदेहगाः ।
यदा प्रकुपितोऽत्यर्थं मातरिश्वा प्रपद्यते ॥५७॥
तदाऽन्यतरपक्षस्य सन्धिबन्धान् विमोक्षयन् ।
हन्ति पक्षं तमाहुर्हि पक्षाघातं भिषग्वराः ॥५८॥
यस्य कृत्स्नं शरीरार्धमकर्मण्यमचेतनम् ।
ततः पतत्यसून् वाऽपि जहात्यनिलपीडितः ॥५९॥
शुद्धवातहतं पक्षं कृच्छ्रसाध्यतमं विदुः ।
साध्यमन्येन संसृष्टमसाध्यं क्षयहेतुकम् ॥६०॥

( पक्षाघात— ) जब ( एक तरफ की ) अधोगामी, तिरछी और ऊर्ध्वगामी धमनियों में अत्यन्त कुपित हुई वायु प्राप्त होती है ॥५७॥ तब वह वायु दूसरी तरफ के संधिबंधों को ( अपने गतिकेन्द्रों—Motar centre से ) अलग कर ( विमोक्षयन् ) उस पक्ष का घात करती है; इस रोग को भिषक्श्रेष्ठ पक्षाघात कहते हैं ॥५८॥ जिसका पूरा आधा शरीर निकम्मा और संवेदनाविरहित हो जाता है, वह

१ तदा

पीड़ित मनुष्य (सदा के लिये शय्या पर) पड़ा रहता है या प्राणों को त्याग देता है ॥५९॥ (मार्गावरण के कारण कुपित) वायु से जो पक्षाघात होता है, उसको कष्टसाध्य समझते हैं। (पित्तादि अन्य दोषों से) संसृष्ट वायु से होता है, उसको साध्य समझते हैं। जो धातुक्षय के कारण (कुपित वायु से) पक्ष होता है, उसको असाध्य समझते हैं ॥६०॥

वक्तव्य—पक्षाघात को पक्षवध, पक्षघात, अर्धांगवायु और अंग्रेजी में हेमीप्लीजिया (Hemi plegia) कहते हैं। इसमें आधे धड़ का घात होता है, अर्थात् रोगी अपनी इच्छानुसार अर्ध शरीर की पेशियों का संकोच नहीं कर सकता, वह काम नहीं करता, बोलने में हरकत होती है तथा संवेदना में भी फ़र्क आ जाता है—कुर्यादचेष्टं निहन्ति हि रुजं वाक्स्तम्भमेव च॥ (चरक)। जब घात हस्तपादादि केवल एक अंग में होता है, तब उसे एकांगरोग कहते हैं—पादं संकोच्यैकं हस्तं वा तोदशूलकृत्। एकांगरोगं तं विद्यात्॥ (चरक)। एकांगरोग को अंग्रेजी में मोनोप्लीजिया (Monoplegia) कहते हैं। जब सर्वशरीर का घात होता है, तब सर्वांगरोग कहते हैं—सर्वांगं सर्वदेहजम्। (चरक)। सर्वांगरोग को डायप्लीजिया (Diplegia) कहते हैं। हेतु—पक्षाघात तथा अन्य प्रकार के घात (Paralysis) फिरंग या आतशक, अपस्मार, वृक्करोग, वातरक्त, सीसविष, धमनीदार्ढ्य, अथेरोमा (Atheroma, धमनी प्राचीर का रोग), मस्तिष्क के अर्बुद, सिर पर आघात, मद्य आहार और व्यायाम का अतिसेवन, इत्यादि कारणों से उत्पन्न होते हैं। पुरुषों में पक्षाघात अधिक होता है, और इसमें कुछ कुलजप्रवृत्ति भी होती है। संप्राप्ति—शरीर के समस्त अंगों के साथ मस्तिष्क का संबंध नाड़ियों द्वारा होता है। मस्तिष्क समस्त शरीर का शासक है। बृहत् मस्तिष्क के दो विभाग होते हैं। दाहिना विभाग शरीर के बाएँ पक्ष पर और बायाँ विभाग शरीर के दाहिने पक्ष पर शासन करता है। प्रत्येक विभाग में शरीर के प्रत्येक अंग के लिये और विशेष काम के लिये विशेष स्थान होते हैं, इन्हें केन्द्र (Centre) कहते हैं। बोलने का केन्द्र केवल एक होता है और वह बाईं ओर रहता है। परन्तु जो लोग खब्बे होते हैं, उनमें यह केन्द्र दाहिनी ओर रहता है। इन केन्द्रों से जो चेष्टावह तार निकलते हैं, वे सुषुम्ना में मध्यरेखा को पार कर दूसरी ओर की नाड़ियों के उत्पत्तिस्थानों में पहुँचते हैं। उपर्युक्त फिरंगादि कारणों से शरीर की धमनियाँ भंगुर या विकृत होती हैं, जिससे वे जल्दी फट सकती हैं या उनमें रक्त जल्दी जम सकता है। जब मस्तिष्क के किसी विभाग में रक्तवाहिनी फटकर खून बहता (Haemorrhage) है, या रक्तवाहिनी में रक्त जम जाता (Thrombosis) है, या अन्तःशल्य (Embolus) के कारण रक्त का बहाव बन्द हो जाता है, तब मस्तिष्क का वह भाग स्वकर्महीन होता है। इस खराबी का परिणाम यह होता है कि जिसका संबंध मस्तिष्क से टूट गया (विमोक्षयन्) उस अंग का घात या वध होता है; उसमें इच्छानुसार गति नहीं होती तथा उसी की संवेदना मस्तिष्क तक नहीं पहुँचती। जब आधा धड़ बेकाम होता है तब अर्धांग कहते हैं। जब एक हाथ या एक पैर या आधा चेहरा बेकाम होता है, तब एकांगवध कहते हैं। जब दोनों पैर बेकाम होते हैं, तब पङ्गु (Paraplegia) कहते हैं। एक तरफ के मस्तिष्क के विभाग में वातविकृति होने से दूसरे (अन्यतर) पक्ष का घात क्योंकर होता है, इसका कारण ऊपर के विवरण से स्पष्ट होगा।

वायुरूर्ध्वं व्रजेत् स्थानात् कुपितो हृदयं शिरः।
शङ्खौ च पीडयत्यङ्गान्याक्षिपेन्नमयेच्च सः ॥६१॥
निमीलिताक्षो निश्चेष्टः स्तब्धाक्षो वाऽपि कूजति।
निरुच्छ्वासोऽथवा कृच्छ्रादुच्छ्वस्यान्नष्टचेतनः ॥६२॥
स्वस्थः स्याद्धृदये मुक्ते ह्यावृते तु प्रमुह्यति।
कफान्वितेन वातेन ज्ञेयः सोऽपतन्त्रकः ॥६३॥

(अपतन्त्रक—) कुपित वायु अपने स्थान से ऊपर की ओर हृदय में प्रवेश कर सिर तथा कनपटियों में पीड़ा और अंगों में संकोच तथा टेढ़ापन उत्पन्न करती है ॥६१॥ (इससे मनुष्य) आँखें मूँद लेता है, निश्चेष्ट रहता है अथवा निश्चल आँखों से देखता है, (कबूतर की भाँति) कूजन करता है, साँस रोक लेता है या कष्ट से साँस लेता है और मुर्दा (सा) होता है ॥६२॥ हृदय वायु से निर्मुक्त होने पर स्वस्थ हो जाता है और वायु से आवृत होने पर फिर अस्वस्थ होता है। यह अपतन्त्रक रोग कफयुक्त वात के कारण उत्पन्न होता है, ऐसा समझना चाहिये ॥६३॥

वक्तव्य—अपतन्त्रक रोग को हिस्टीरिआ (Hysteria) कहते हैं। पाश्चात्य देशों में पहले यह समझा जाता था कि हिस्टीरिया गर्भाशय (Hysteria—गर्भाशय) की खराबी से होता हो। परन्तु यह भ्रम है। यह रोग पुरुषों तथा स्त्रियों में होता है। अतः हिस्टीरिया के लिये योषापस्मार शब्द का जो प्रयोग देशी भाषा में हो रहा है, वह अशुद्ध है। साधारणतया स्त्रियों में यह रोग अधिक दिखाई देता है; परन्तु गत महायुद्ध के समय अगाड़ी के सैनिकों में बहुत दिखाई देता था। यह रोग भय, चिन्ता, शोक, निराशा, मानसिक आघात, मानसिक दुर्बलता, आकस्मिक दुर्घटनाएँ इत्यादि कारणों से उत्पन्न होता है। कुशिक्षा, भूत चुड़ैल पर विश्वास इत्यादि कारणों से यह रोग और भी बढ़ जाता है। यह एक विचित्र रोग है, जिसमें अनेक प्रकार के लक्षण दिखाई देते हैं। कभी रोगी हँसता है, कभी रोता है, कभी बेहोश होता है, कभी पेट में वायुगोला सा उठता है, कभी अर्धांग या अर्दित के लक्षण होते हैं, कभी हिचकी आती है तो घण्टों तक आती है, कभी बोलना बंद कर देता है। संक्षेप में जितने मानवी रोग हैं, उनमें से किसी भी रोग के लक्षण हो सकते हैं। परन्तु वास्तव में शरीर के किसी भी संस्थान में खराबी नहीं दिखाई देती। वाग्भट अपतन्त्रक और अपतानक रोग एक मानते हैं—कपोत इव कूजेच्च निस्संज्ञः सोऽपतन्त्रकः। स एव चापतानाख्यः॥ (अष्टांगसंग्रह)। दृढबल भी चरक में एकीय मत से दोनों का अभेद मानते हैं—वायुना दारुणं प्राहुरेके तदपतानकम्॥ (सिद्धि स्थान, अ. ९)। चरकमतानुसारी माधवाचार्य भी दोनों में अभेद मानते हैं। परन्तु सुश्रुत के अनुसार अपतानक और अपतन्त्रक स्वतन्त्र रोग मानना उचित है।

[illegible]

में सोने से, नीचे या ऊँचे ( तकिया पर सिर ) रखने से, तिरछा या ऊपर की ओर देखने से मन्यास्तम्भ उत्पन्न करती है ॥६४॥

वक्तव्य—मन्यास्तम्भ ( Torticolis ) उरःकर्णमूलिका ( Sterno mastoid ) पेशी के संकोच से उत्पन्न होता है। यह संकोच वातज ( जैसा कि धनुस्तम्भ के पूर्वरूप में होता है ), आमवातज ( Rheumatic ) ( जैसा कि सोते समय पसीने पर ग्रीवा में ठंडी वायु लगने से होता है ), जन्मज ( Congenital ) ( जैसा कि जन्म के समय पेशी पर आघात होने से होता है ), और आक्षेपयुक्त ( Spasmodic ) ऐसा चार प्रकार का होता है।

गर्भिणीसूतिकाबालवृद्धक्षीणेष्वसृक्क्षये ।
उच्चैर्व्याहरतोऽत्यर्थं खादतः कठिनानि च ॥६५॥
हसतो जृम्भतो भाराद्विषमाच्छयनादपि ।
शिरोनासौष्ठचिबुकललाटेक्षणसन्धिगः ॥६६॥
अर्दयित्वाऽनिलो वक्त्रमर्दितं जनयत्यतः ।
वक्रीभवति वक्त्रार्धं ग्रीवा चाप्यपवर्तते ॥६७॥
शिरश्चलति वाक्सङ्गो नेत्रादीनां च वैकृतम् ।
ग्रीवाचिबुकदन्तानां तस्मिन् पार्श्वे तु वेदना ॥६८॥
यस्याग्रजो रोमहर्षो वेपथुर्नेत्रमाविलम् ।
वायुरूर्ध्वं त्वचि स्वापस्तोदो मन्याहनुग्रहः ।
तमर्दितमिति प्राहुर्व्याधिं व्याधिविशारदाः ॥६९॥
क्षीणस्यानिमिषाक्षस्य प्रसक्तोऽव्यक्तभाषिणः ।
न सिध्यत्यर्दितं गा(गा)ढं त्रिवर्षं वेपनस्य च ॥७०॥

( अर्दित— ) गर्भिणी स्त्रियों में, प्रसूता स्त्रियों में, बालकों में, वृद्धों में रक्त का क्षय होने पर उच्च स्वर से बोलने से, अति कठिन पदार्थ खाने से ॥६५॥ हँसने और जँभाई लेने से, विषम बोझ उठाने से, विषम शयन पर सोने से सिर, नासा, होंठ, कपोल, ललाट और नेत्रसंधि में स्थित हुई वायु ॥६६॥ ( कुपित होकर ) मुख को पीड़ित करती है, अतः अर्दित उत्पन्न होता है । ( लक्षण— ) इसमें आधा चेहरा बाँका होता है, ग्रीवा भी टेढ़ी होती है ॥६७॥ सिर चलायमान होता है, वाणी का ठीक निर्गम नहीं होता, नेत्रादि ( भ्रूपक्ष्मादि ) में विकृति होती है, तथा जिस पार्श्व में अर्दित होता है उस पार्श्व की ग्रीवा, कपोल और दाँतों में पीड़ा होती है ॥६८॥ ( पूर्वरूप ) रोंगटे खड़े होना, कम्प, नेत्र से मलिन पानी गिरना, ऊर्ध्ववात, त्वचा में सुप्तता, नाना प्रकार की पीड़ा, मन्यास्तम्भ और हनुग्रह—ये इसके पूर्वरूप होते हैं । ऐसी व्याधि को विद्वान् वैद्य अर्दित कहते हैं ॥६९॥ जो क्षीण है, जो आँख बंद नहीं कर सकता, जो बड़े कष्ट से बोलता है, जो कम्पयुक्त है—ऐसे मनुष्य का तीन साल का पुराना अर्दित बिलकुल सिद्ध नहीं होता ॥७०॥

१ दिवास्वप्नासनस्थानविकृतोर्ध्वनिरीक्षणैः २ प्रसक्त सक०

वक्तव्य—विषमाच्छयनात्—विषमादुपधानाच्च ॥ ( अष्टाङ्गसंग्रह ) न्यूनाधिक मोटा तकिया सिर के नीचे रखने से। शिरोनासौष्ठचिबुकललाटेक्षणसन्धिग —इन स्थानों में विचरण करने वाली वायु। आधुनिक शरीरकार्यविज्ञान से यह वर्णन इस विभाग में चेष्टा उत्पन्न करने वाली नाड़ी का है। इसको आंस्यिकी नाड़ी ( Facial nerve ) कहते हैं। यह मस्तिष्क की सातवीं नाड़ी है। प्रत्येक मुखार्ध के लिये एक स्वतन्त्र नाड़ी है। एक तरफ की नाड़ी का घात होने से अर्दित ( Facial Palsy Bell s paralysis ) उत्पन्न होता है। इसे 'एकायाम' ( अष्टाङ्गसंग्रह ) तथा व्यावहारिक भाषा में 'लकवा' कहते हैं। अर्दित पक्षाघात में होता है। इसके अतिरिक्त लोहित ज्वर ( Scarlet Fever ), रोहिणी ( Diphtheria ) प्रसूतिज्वर, जलसंत्रास, धनुस्तम्भ, कक्षा ( Herpes ) मध्यकर्णशोथ पसीने पर हवा लगना, खोपड़ी की जड़ का भंग, आघात, कर्णमूलिक ग्रंथिशोथ इत्यादि कारणों से भी अर्दित उत्पन्न होता है। माधवनिदान में 'गर्भिणी सूतिका' यह श्लोकार्ध नहीं है। अष्टाङ्गसंग्रह और अष्टाङ्गहृदय में भी इस अर्थ का कोई पाठ नहीं है। चरकसंहिता में एकत्र अर्दित का अर्थ 'मुखार्धघातयुक्त पक्षाघात या मुखार्धघात' करते हैं—अर्धे तस्मिन् मुखार्धे वा केवले स्यात्तदर्दितम् ॥ ( चिकित्सा वातव्याधि )।

पार्ष्णिप्रत्यङ्गुलीनां तु कण्डरा याऽनिलार्दिता ।
सक्थ्नः क्षेपं निगृह्णीयाद्गृध्रसीति हि सा स्मृता ॥७१॥

( गृध्रसी— ) एड़ी विभाग में अँगुलियों की वात से पीड़ित कण्डरा जब अधोशाखा का प्रसारण रोकती है, तब उसे गृध्रसी कहते हैं ॥७१॥

वक्तव्य—गृध्रसी ( Sciatica ) रोग गृध्रसी नाड़ी ( Sciatic Nerve ) में पीड़ा होने से होता है। यह नाड़ी अधोशाखा के पश्चिम विभाग में नितम्ब से पैर के तल तक फैली हुई है। इस नाड़ी में वातरक्त, मधुमेह, नितम्बसंधिशोथ, पसीने पर ठंड लगना, सक्तकब्ज, स्त्रियों में बीजग्रंथि ( Ovary ) के अर्बुद, आघात, मोच इत्यादि कारणों से पीड़ा उत्पन्न होती है। यह पीड़ा नितम्ब से लेकर नीचे एड़ी तक होती है। एकपाद में इसलिये चरकसंहिता में लिखा है—स्फिक्पूर्वा कटिपृष्ठोरुजानुजङ्घापदं क्रमात् । गृध्रसी स्तम्भरुक्तोदैर्गृह्णाति स्पन्दते मुहुः ॥ ( वातचिकित्सा )। सक्थ्न—कहीं कहीं 'सक्थ्नो' ऐसा भी पाठ है, यह भी ठीक हो सकता है; क्योंकि कभी कभी यह विकार दोनों टाँगों में भी एक समय हुआ करता है। कण्डरा—नाड़ी के अर्थ में कण्डरा शब्द का प्रयोग है।

तलं प्रत्यङ्गुलीनां तु कण्डरा बाहुपृष्ठतः ।
बाह्वोः कर्मक्षयकरी विश्वाचीति हि सा स्मृता ॥७२॥

( विश्वाची— ) बाहु पृष्ठ से लेकर अँगुलियों के तल तक जो कण्डरा ( वाताभिभूत होने पर ) बाहुओं के ( आकुञ्चन, प्रसारणादि ) कर्मों का क्षय करती है, वह विश्वाची है ॥७२॥

वक्तव्य—विश्वाची भुजानाड़ीजाल ( Brachial

१ सक्थ्नो २ तलप्रत०.

us ) की विकृति से उत्पन्न होती है। इसको Brachial lysis, Erb's paralysis या Mono plegia Brach- कह सकते हैं।

शोणितजः शोफो जानुमध्ये महारुजः ।
: क्रोष्टुकपूर्व तु स्थूलः क्रोष्टुकमूर्धवत् ॥७३॥

( क्रोष्टुकशीर्ष— ) वात और रक्त से उत्पन्न हुआ, त पीड़ा देने वाला, शृगाल मस्तक के समान मोटा जो जानुसंधि में उत्पन्न होता है, वह क्रोष्टुकशीर्ष है ॥७३॥

: कट्यां स्थितः सक्थ्नः कण्डरामाक्षिपेद्यदा ।
स्तदा भवेज्जन्तुः, पङ्गुः सक्थ्नोर्द्वयोर्वधात् ॥७४॥
मन् वेपते यस्तु खञ्जन्निव च गच्छति ।
ायखञ्जं तं विद्यान्मुक्तसन्धिप्रबन्धनम् ॥७५॥

( खञ्ज और पङ्गु— ) कटि में स्थित हुई वायु जब सक्थि ण्डरा का वध करती है, तब मनुष्य खञ्ज ( विकलगति ) ाता है। जब दोनों सक्थियों का घात होता है, तब पङ्गु ाता है ॥७४॥ ( कलाय खञ्ज— ) जो चलने के प्रारम्भ पता है, चलते समय जो लड़खड़ाता है वह जिसके संधि ढीले पड़ गये हैं ऐसा कलायखंज नामक रोग है ॥७५॥

वक्तव्य—खञ्ज, कलायखञ्ज और पङ्गु ये अधो- ाओं के विकार हैं। खञ्ज—Mono plegia Cruralis। —Diplegia। कलायखञ्ज—Lathyrism। यह रोग यजाति की एक विशेष दाल ( अक्त—Viscia Sativa ) गातार सेवन से होता है, ऐसी शास्त्रज्ञों की राय है ( पृष्ठ देखो )। परन्तु अभी तक कोई निश्चय नहीं हुआ। न्—गमनारम्भे।

ते तु विषमे पादे रुजः कुर्यात्समीरणः ।
ाकण्टक इत्येष विज्ञेयः खुड(ल)काश्रितः ॥७६॥

( वातकण्टक— ) ऊँची-नीची जगह में पाँव रखने से में आश्रित हुई वायु ( पाँव में ) पीड़ा करती है, वह कण्टक व्याधि है ॥७६॥

ायोः कुरुते दाहं पित्तासृक्सहितोऽनिलः ।
ोषतश्चङ्क्रमणात् पाददाहं तमादिशेत् ॥७७॥

( पाददाह— ) पित्त और रक्त से मिली हुई वायु दोनों ों में विशेष करके चलते समय जलन पैदा करती है, उसे दाह कहते हैं ॥७७॥

यतश्चरणौ यस्य भवतश्च प्रसुप्तवत् ।
दहर्षः स विज्ञेयः कफवातप्रकोपजः ॥७८॥

( पादहर्ष— ) जिसके दोनों पाँव हर्षयुक्त और सुप्त होते वह कफवातप्रकोप से उत्पन्न हुआ पादहर्ष नामक है ॥७८॥

सदेशस्थितो वायुः शोषयित्वांसबन्धनम् ।
राश्चाकुञ्च्य तत्रस्थो जनयत्यवबाहुकम् ॥७९॥

( अंसशोष और अवबाहुक— ) स्कन्धप्रदेश में स्थित हुई वायु अंस के बंधनों को शोषण करके ( अंसशोष नामक व्याधि उत्पन्न करती है )। वहीं स्थित हुई वायु शिराओं को सिकोड़कर अवबाहुक उत्पन्न करती है ॥७९॥

वक्तव्य—इस श्लोक के प्रथम श्लोकार्ध में 'अंसशोष' का वर्णन है और दूसरे श्लोकार्ध में 'अवबाहुक' का वर्णन है। वाग्भटमतानुसारी कुछ टीकाकार संपूर्ण श्लोक में अवबाहुक का वर्णन है, ऐसा मानते हैं—असमूलस्थितो वायुः सिराः संकोच्य तत्रगाः। बाहुप्रस्पन्दितहरं जनयत्यवबाहुकम्॥ ( अष्टांगसंग्रह )। परन्तु यह योग्य नहीं है; क्योंकि आगे शारीरस्थान के सिराव्यधविधि नामक अध्याय में दोनों का स्वतन्त्र उल्लेख मिलता है—बाहुशोषावबाहुकयोरप्येके वदन्त्यंसयोरन्तरे।

यदा शब्दवहं स्रोतो वायुरावृत्य तिष्ठति ।
शुद्धः श्लेष्मान्वितो वाऽपि बाधिर्यं तेन जायते ॥८०॥

( बाधिर्य— ) शुद्ध अथवा कफ से मिली हुई वायु जब शब्दवाहिनी धमनी में अवस्थान करती है, तब उससे बहरापन उत्पन्न होता है ॥८०॥

हनुशङ्खशिरोग्रीवं यस्य भिन्दन्निवानिलः ।
कर्णयोः कुरुते शूलं कर्णशूलं तदुच्यते ॥८१॥

( कर्णशूल— ) जिसकी हनु, कनपटी, सिर और ग्रीवा इन स्थानों में भेदन करती हुई वायु कान में तीव्र पीड़ा करती है, उसे कर्णशूल कहते हैं ॥८१॥

आवृत्य सकफो वायुर्धमनीः शब्दवाहिनीः ।
नरान् करोत्यक्रियकान्मूकमिन्मिनगद्गदान् ॥८२॥

( मूकत्व, मिन्मिनत्व और गद्गदत्व— ) कफयुक्त वायु शब्दवह धमनियों का अवरोध करके मनुष्यों को ( उच्चारण के कार्य में ) किंचित् असमर्थ कर मूक, मिन्मिन और गद्गद कर देती है ॥८२॥

वक्तव्य—इस श्लोक में उच्चारण के दोष वर्णन किये हैं। मूक—गूँगा, जो बोल नहीं सकता। मिन्मिन—जिसका उच्चारण नासा में ( अनुनासिक ) होता है। गद्गद—जिसका उच्चारण अस्पष्ट और कष्ट से होता है।

अधो या वेदना याति वर्चोमूत्राशयोत्थिता ।
भिन्दतीव गुदोपस्थं सा तूनीत्यभिधीयते ॥८३॥
गुदोपस्थोत्थिता सैव प्रतिलोमविसर्पिणी ।
वेगैः पक्वाशयं याति प्रतितूनीति सा स्मृता ॥८४॥

( तूनी और प्रतितूनी— ) पक्वाशय ( वर्चस्थान ) और मूत्राशय से उठी हुई वेदना जो नीचे की ओर गमन करती हुई गुदा और लिंग ( शिश्न या भग ) को मानो भेदन करती है वह तूनी नामक ( वातव्याधि ) है ॥८३॥ गुद और उपस्थ ( भग और शिश्न ) से उठी हुई वही वेदना जब उलटी ( ऊपर को ) गमन करती हुई वेगों से पक्वाशय ( और मूत्राशय ) में पहुँचती है, तब उसे प्रतितूनी कहते हैं ॥८४॥

वक्तव्य—तूनी और प्रतितूनी संचरण दिशा के अनुसार किये हुए शूल ( Colic ) के दो भेद हैं। जो शूल पक्वाशय या मूत्राशय या दोनों से नीचे की ओर गुदा या उपस्थ

१ सक्थ्नोः २ चङ्क्रमतः. ३ हृष्येते चरणौ यस्य भवेतां चापि कौ. ४ शोषयित्वा सब०. ५ ०त्यपबा०.

या दोनों में चला जाता है, जैसे कि वृक्कशूल ( Renal Colic ) में होता है, वह तूनी है। जब शूल का रुख ऊपर की ओर होता है, जैसा कि कभी कभी आन्त्रशूल में देखा जाता है, तब उसे प्रतितूनी कहते हैं।

साटोपमत्युग्ररुजमाध्मातमुदरं भृशम्।
आध्मानमिति जानीयाद्घोरं वातनिरोधजम् ॥८५॥

( आध्मान— ) आटोप और तीव्र पीड़ा से युक्त, ( मशक की भाँति ) खूब फूला हुआ उदर ( पक्वाशय ) आध्मान समझना चाहिये। यह घोर व्याधि अधोवात का अवरोध होने से होती है ॥८५॥

वक्तव्य—आटोप—गुड़गुड़ शब्द, Borborygmus—आटोपो गुडगुडाशब्दः प्रोक्तो जठरसम्भवः ॥ ( भावप्रकाश )। आध्मान आन्त्र में वात ( Gas ) का सञ्चय होने से उत्पन्न होता है। अंग्रेजी में इसको टिम्पैनाइटीज़ ( Tympanites ) या मिटिओरिज़्म ( Meteorism ) कहते हैं।

विमुक्तपार्श्वहृदयं तदेवामाशयोत्थितम्।
प्रत्याध्मानं विजानीयात् कफव्याकुलितानिलम् ॥८६॥

( प्रत्याध्मान— ) पार्श्वहृदयपीड़ाविरहित आमाशय से उठी हुई वही ( व्याधि ) प्रत्याध्मान नाम से समझनी चाहिये। यह कफावृत वात से होती है ॥८६॥

वक्तव्य—विमुक्तपार्श्वहृदय—जिसमें छाती के दोनों पार्श्व और हृदयविभाग पीड़ा से विरहित हों—आमाशयसमुत्थत्वेन प्रत्यासत्त्या पार्श्वहृदययोरपि वेदनाशङ्कानिरासार्थमाह—विमुक्तेत्यादि ॥ ( मधुकोशव्याख्या )। कफव्याकुलितानिलम्—कफव्याकुलित(आवृत)वातजम्। प्रत्याध्मान आमाशय में वायु ( Gas ) सञ्चय होने से होता है। इसे गैस्ट्रो टिम्पनाइटिज ( Gastro tympanites ) कहते हैं।

अष्ठीलावद्घनं ग्रन्थिमूर्ध्वमायतमुन्नतम्।
वाताष्ठीलां विजानीयाद्बहिर्मार्गावरोधिनीम् ॥८७॥
एतामेव रुजायुक्तां वातविण्मूत्ररोधिनीम्।
प्रत्यष्ठीलामिति वदेज्जठरे तिर्यगुत्थिताम् ॥८८॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने वातव्याधिनिदानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥

( वाताष्ठीला— ) अष्ठीला के समान ठोस, ऊपर को फैली हुई, उन्नत, और बाहर के मार्ग को रोकने वाली ग्रंथि को वाताष्ठीला समझना चाहिये ॥८७॥ ( प्रत्यष्ठीला— ) पेट में तिरछी उठी हुई, अधोवायु मल और मूत्र को रोकने वाली ( और विशेष करके ) पीड़ा देने वाली इसी ग्रंथि को प्रत्यष्ठीला कहना चाहिये ॥८८॥

वक्तव्य—अष्ठीला—एक प्रकार का पत्थर—उत्तरापथे दीर्घवर्तुलपाषाणविशेष इत्येके, चर्मकाराणां वर्तुलदीर्घा लौही आष्ठिरित्यपरे ॥ ( डल्हण )। बहिर्मार्गावरोधिनीम्—वातविण्मूत्ररोधिनीम्। ग्रन्थि—ग्रन्थ्याकार वृत्तोन्नत शोफ। जठरे—उदरगुहा में। वाताष्ठीला और प्रत्यष्ठीला वास्तव में एक विकार है। वाताष्ठीला में वेदना उत्पन्न होने पर उसे प्रत्यष्ठीला कहते हैं। ये दोनों वातविकार चरक और वाग्भट में नहीं मिलते।

१ विमुक्तपार्श्व० २ अष्ठीलावद्घनं

उत्तरस्थान के मूत्राघातप्रतिषेध अध्याय में वाताष्ठीला म
मूत्राघात का एक भेद है। यह रोग इस वाताष्ठीला से
है और बहुधा Enlargement of Prostrate होगा।
अध्याय की वाताष्ठीला और प्रत्यष्ठीला गुदनालिका या
का अर्बुद ( Cancer of the rectum or Prostr
हो सकता है।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदी
सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने वातव्याधिनिदानं नाम प्रथमोऽध्याय

# द्वितीयोऽध्यायः।

अथातोऽर्शसां निदानं व्याख्यास्यामः। य
थोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से आगे अर्शों के निदान का व्याख्यान
हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—अर्श—दोषों के कारण मांसादि विविध
की त्वचा में उत्पन्न हुए मांसाङ्कुर, अर्शांसीत्यधिमांसविकारा
( चरक )। अर्श का यह साधारण अर्थ है, और इस अर्थ
अर्श को पॉलिपस ( Polypus ) कहते हैं। परन्तु जब
मांसाङ्कुर गुदा में उत्पन्न होते हैं तब शत्रु की
गुदमार्ग का निरोध करके रोगी की हिंसा करते हैं,
इनको 'अर्श' कहते हैं—अरिवत् प्राणान् शृणाति हिनस्ति
इति पृषोदरादित्वात्साधुरिति निरुक्तिमाहुः। यह अर्श का एकदेशीय
विशेष अर्थ है और इस अर्थ से अर्श को हीमोरॉइडस्
पाइल्स ( Haemorrhoids or Piles ) कहते हैं।
अध्याय में साधारण तथा विशेष दोनों प्रकार के अर्शों
निदान वर्णन किया है। प्रथम विशेष अर्श के भेद
करते हैं—

षडर्शांसि भवन्ति वातपित्तकफशोणितसं
पातैः सहजानि चेति ॥२॥

वातजन्य, पित्तजन्य, कफजन्य, शोणितजन्य, सन्निपात
जन्य और सहज ऐसे छ प्रकार के अर्श होते हैं ॥२॥

वक्तव्य—सहज और जन्मोत्तरकालज ऐसे अर्श के
प्रधान विभाग हैं। समासतस्तु द्विविधान्यर्शांसि सहजानि जन्मोत्तर
जानि च ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। इस सूत्र में जो छः प्र
निर्दिष्ट किये हैं उनमें से पहले पाँच प्रकार जन्मोत्तरका
अर्शों के हैं। चरक और वाग्भट में इसके छः प्रकार नहीं
किये हैं, क्योंकि यहाँ संसर्ग स्वतन्त्र प्रकार माना गया
वहाँ संसर्ग का समावेश 'सन्निपात' में ही किया गया है।

तत्रानात्मवतां यथोक्तैः प्रकोपणैर्विरुद्धाध्यश
स्त्रीप्रसङ्गोत्कटुकासनपृष्ठयानवेगविधारणादिभि
र्विशेषैः प्रकुपिता दोषा एकशो द्विशः समस्ता
शोणितसहिता वा यथोक्तं प्रसृताः प्रधानधमनी
रनुप्रपद्याधो गत्वा गुदमागम्य प्रदूष्य गुदवली
मांसप्ररोहाञ्जनयन्ति विशेषतो मन्दाग्नेः, तथा

णकाष्ठोपललोष्ठवस्त्रादिभिः शीतोदकसंस्पर्शाद्वा कन्दाः परिवृद्धिमासादयन्ति, तान्यर्शांसीत्याचक्षते ॥३॥

मात्राशितीय ( २१ वाँ अध्याय सूत्रस्थान ) अध्यायोक्त प्रकोपक कारणों से तथा विरुद्धाशन, भोजन पर भोजन, अतिस्त्रीसेवन, उत्कटुकासन, ( अश्व, वृष, उष्ट्रादि की ) पीठ पर सवारी करना, वेगविधारण इत्यादि विशेष कुपथ्यों से कुपित हुए अनात्मवान् मनुष्यों के दोष एक एक, दो दो, तीनों तथा रक्तसहित अनेक प्रकार से प्रसारित हुए प्रधान धमनियों में प्रवेश कर नीचे की ओर गुदस्थान में प्राप्त होते हैं, और ( गुदा की त्रि ) वलि को दूषित कर मांसप्ररोह ( अर्थात् मस्से ) उत्पन्न कर देते हैं । विशेष करके ( मांसप्ररोह की उत्पत्ति ) मन्द अग्निवाले मनुष्य में ( अधिक हुआ करती है )। तथा तृण, काठ, पत्थर, ढेला, वस्त्र इत्यादि ( की रगड़ ) से, अथवा ठंडे जल ( तथा शीत और आर्द्र भूमि आदि ) के संस्पर्श से वे मस्से परिवृद्धि को प्राप्त हो जाते हैं; उनको ( पूर्वाचार्य ) अर्श ( अर्थात् बवासीर ) कहते हैं ॥३॥

वक्तव्य—अनात्मवान्—मन्दकर्मा या आलसी । इसी अर्थ से आगे चिकित्सास्थान के ३६ वें अध्याय में अनात्मवान् शब्द का प्रयोग किया है—अनात्मवन्तः पशुवद् भुञ्जते येऽप्रमाणतः। रोगानीकस्य ते मूलमजीर्णं प्राप्नुवन्ति हि ॥ Leading a sedentary life । उत्कटुकासन—कठिन आसन पर बैठना, अथवा 'गुदपार्ष्णीसमायोगः प्राहुरुत्कटुकासनम्' । भाषा में 'उकिड़ु बैठना । चरक और वाग्भट में लिखा है—तथोत्कटुकविषमकठिनासनसेवनात् । वेगविधारण—मल, मूत्र और वायु के उत्पन्न वेगों को रोकना । उपर्युक्त कारणों के अतिरिक्त वेगोदीरण, प्रवाहण की जिनमें आवश्यकता हो ऐसे विकार यथा गुदनिरोध, मूत्राश्मरी, अष्ठीलावृद्धि ( Enlarged prostrate ) इत्यादि यकृत् विकार, यकृदाल्युदर, जलोदर, पुराना मलावरोध इत्यादि कारणों से भी अर्श उत्पन्न होते हैं । स्त्रियों में इन कारणों के अतिरिक्त सगर्भावस्था, गर्भाशय के अर्बुद, गर्भाशय का अपसरण इत्यादि कारणों से अर्श उत्पन्न होते हैं । प्रधानधमनीः—अधोगामी दश धमनियों में । अर्श की संप्राप्ति—अर्श मलाशय की शिराओं की विकृति है । आन्त्र की शिराएँ चौड़ाई की ओर रहती हैं । परन्तु मलाशय की शिराएँ लम्बाई की ओर होती हैं । इसके अतिरिक्त उनमें कपाट ( Valve ) नहीं होते तथा उनके चारों ओर कोई मजबूत आधार भी नहीं होता । अतः मल त्यागने से पहले और पीछे, प्रवाहण करते समय तथा उपर्युक्त कारणों से इनमें रक्त भर जाता है । यदि उपर्युक्त कारण चिरकाल तक रहें तो सदा के लिये शिराएँ फूलकर मस्से बन जाते हैं । इस रोग की उत्पत्ति में कुलजप्रवृत्ति भी होती है—तत्रादिबलप्रवृत्ता ये शुक्रशोणितदोषान्वयाः कुष्ठार्शःप्रभृतयः ॥ ( सूत्र, अ. २४ ) । पाश्चात्य वैद्यक में अर्श की कुलजप्रवृत्ति नहीं मानी जाती । परन्तु यह मत असत्य है, क्योंकि अर्श में जिस प्रकार की सिराविकृति ( सिराकुटिलता—Varicosity ) होती है उस प्रकार की सिराविकृति उत्पन्न होने के लिये परंपराप्राप्त सिराओं की रचना और सिराओं की दीवार की कमजोरी आदि कारण होता है । ( १४९ पृष्ठ देखो ) । 'शीतोदक' इत्यादि—ये अर्श की उत्पत्ति के कारण नहीं हैं, परन्तु उत्पन्न हुए अर्श के मस्सों में प्रकोप या क्षोभ उत्पन्न करने के कारण हैं ।

तत्र स्थूलान्त्रप्रतिबद्धमर्धपञ्चाङ्गुलं गुदमाहुः, तस्मिन् वलयस्तिस्रोऽध्यर्धाङ्गुलान्तरसंभूताः प्रवाहणी विसर्जनी संवरणी चेति ॥४॥

चतुरङ्गुलायताः; सर्वास्तिर्यगेकाङ्गुलोच्छ्रिताः ।
शङ्खावर्तनिभाश्चापि उपर्युपरि संस्थिताः ॥५॥
गजतालुनिभाश्चापि वर्णतः संप्रकीर्तिताः ।
रोमान्तेभ्यो यवाध्यर्धो गुदौष्ठः परिकीर्तितः ॥६॥
प्रथमा तु गुदौष्ठादङ्गुलमात्रे ॥७॥

( गुदवर्णन— ) शरीर में ( तत्र ) स्थूलान्त्र ( के अन्तिम भाग ) से मिला हुआ साढ़े चार अंगुल ( प्रमाण ) का गुद है । उसमें डेढ़ डेढ़ अंगुल के अन्तर पर उपस्थित हुई प्रवाहणी, विसर्जनी और संवरणी नामक तीन वलियाँ होती हैं ॥४॥ सब वलियाँ ( मिलकर ) आयतन ( लम्बाई ) में चार अंगुल ( दीर्घ ), तिरछी, एक अंगुल उभरी हुई और शङ्खावर्त ( पेच ) की तरह एक के ऊपर एक स्थित होती हैं ॥५॥ तथा वर्ण में हाथी के तालु के समान होती हैं । ( गुदसमीपवर्ति ) बालों के किनारे से गुदौष्ठ डेढ़ यव ( अन्तर पर ) होता है ॥६॥ और गुदौष्ठ से एक अंगुल ( अन्तर पर ) प्रथम वलि ( संवरणी ) होती है ॥७॥

वक्तव्य—अर्धपञ्चाङ्गुलम्—अर्धपञ्चममंगुलं यस्मिन् तत्तथा, अर्थात् साढ़े चार अंगुल । गुद—रोमान्त से साढ़े चार अंगुल लंबाई का महास्रोत का अन्तिम भाग । प्रत्यक्षशारीर की दृष्टि से इसमें गुदौष्ठ ( Anus ), गुदनलिका ( Anal canal ) और मलाशय ( Rectum ) का अन्तिम इंच भर का हिस्सा समाविष्ट होता है । वलयः—छल्ले या झुरियाँ, Transverse folds called Houston's Valves । प्रवाहणी, विसर्जनी, संवरणी चेति—मलस्याधः पीडनात् प्रथमा प्रवाहणी, गुदविस्फारणेन मलविसर्जनाद् द्वितीया विसर्जनी, गुदसंकोचन्याख्य ( Spincterani ) पेशीद्वयकृता चक्राकारा वलिस्तु संवरणी नाम । ( प्रत्यक्षशारीर ) । इनमें प्रवाहणी सबसे ऊपर, विसर्जनी मध्य में और संवरणी गुद-द्वार के पास सबसे नीचे होती है—वलयः प्रवाहणी तासामन्तर्मध्ये विसर्जनी । बाह्या संवरणी तस्या गुदोष्ठो बहिरंगुले ॥ ( अष्टांगहृदय ) ॥ चतुरंगुलायताः—आयतन में चार अंगुल । गुदौष्ठ से तीसरी वलि तक गुदनलिका की लंबाई चार अंगुल होती है; यथा—गुदौष्ठ से प्रथमा वलि ( संवरणी ) एक अंगुल, प्रथमा से द्वितीया डेढ़ अंगुल और द्वितीया से तृतीया ( प्रवाहणी ) डेढ़ अंगुल । एवं वलियों का स्थान कुल लंबाई में चार अंगुल होता है । इस चार अंगुल के स्थान में अर्श उत्पन्न होते हैं । इसलिये अर्शोयन्त्र का आयतन ( दैर्घ्य

१ ०वस्त्रादिसंघर्षादभीक्ष्णं शीतोदकस्पर्शनाद्वा०.

१ ऽध्यर्धाङ्गुलसंमिताः.

या लंबाई ) सर्वदा ( लिंगनिरपेक्ष ) चार ही अंगुल होता है—तत्र यन्त्र ( अर्शोयन्त्र ) गोस्तनाकारं चतुरंगुलायतम् । ( सू चि अ. ६ )। अर्शसां गोस्तनाकार यन्त्रकं चतुरंगुलम्। ( अष्टांग हृदय )। परंतु परिणाह ( Circumference ) स्त्री और पुरुष के अर्शोयन्त्र में बदलता है—पञ्चाङ्गुलपरिणाहं पुंसां षडङ्गुलपरिणाहं नारीणाम। ( सू चि अ ६ )। नाहे पञ्चाङ्गुलं पुंसां प्रमदानां षडङ्गुलम्। ( अष्टाङ्गहृदय )। डल्हणचन्द्र चतुरंगुलायत का अर्थ 'चतुरंगुलपरिणाहयुक्त' ऐसा करते हैं—अत्र चतुरङ्गुलायतः इति सङ्कुचितावस्थायामित्येवात्राभेयम्, अन्यथा पुंसां नारीणां च यथाक्रममुपदेक्ष्यमाण पञ्चषडङ्गुलपरिणाहमर्शोयन्त्रमनुपपन्नं स्यात्, योनि प्रमाणापेक्षया स्थूलतरत्वात् ॥ उपर्युक्त विवेचन से यह अर्थ अयुक्त है, इसमें कोई सन्देह नहीं होगा। यहाँ गुद का जो वर्णन किया है, वह आधुनिक शारीर वर्णन के साथ ठीक ठीक मिलता है। इस चार अंगुल के स्थान में जो सिराएं होती हैं वह रचना विशेषता के कारण विकृत हो जाती हैं और अर्श उत्पन्न होता है।

तेषां तु भविष्यतां पूर्वरूपाणि—अन्नेऽश्रद्धा कृच्छ्रात्पक्तिरम्लीका परिदाहो विष्टम्भः पिपासा सक्थिसदनमाटोपः कार्श्यमुद्गारबाहुल्यमक्ष्णोः श्वयथुरन्त्रकूजनं गुदपरिकर्तनमाशङ्का पाण्डुरोगग्रहणीदोषोदराणां कासश्वासौ बलहानिर्भ्रमस्तन्द्रा निद्रेन्द्रियदौर्बल्यं च ॥८॥

उनके पैदा होने के पूर्वरूप—अन्न खाने में श्रद्धा न होना ( अभक्तच्छन्द ), कष्ट से अन्न का पचन होना, खट्टी डकारें आना, जलन, पेट अफरना, प्यास, टाँगों में थकावट, पेट में गुड़गुड़ होना, शरीर कृश होना, डकारें बहुत आना, आँखों पर सूजन, आँत में बारीक शब्द होना, गुदा में कतरनी सी पीड़ा, पाण्डुरोग ग्रहणी और उदर की शंका होना, कास, श्वास, कमजोरी, भ्रम, तन्द्रा, निद्रानाश और इन्द्रियों में दुर्बलता ॥८॥

जातेष्वेतान्येव लक्षणानि प्रव्यक्ततराणि भवन्ति ॥९॥

( अर्श ) उत्पन्न होने पर ये ही लक्षण अधिक ( जोर से ) प्रकट होते हैं ॥९॥

वक्तव्य—ऊपर सूत्र दो में दोषों के अनुसार अर्श के यद्यपि छ प्रकार वर्णन किये हैं तथापि स्थानिक विकृति और व्यवहार की दृष्टि से अर्श के दो ही भेद किये जाते हैं—शुष्क और परिस्रावी—शुष्कस्राविविभेदाच्च। ( अष्टांगहृदय )। ये भेद भी दोषों के अनुसार ही किये गये हैं—वातश्लेष्मोल्बणान्याहुः शुष्काण्यर्शांसि तद्विदः। प्रस्रावीणि तथार्द्राणि रक्तपित्तोल्बणानि च॥ ( चरक, अर्शचिकित्सा )। आधुनिक परिभाषा में शुष्क को बाह्य ( External ) और परिस्रावी को आभ्यंतरीय ( Internal ) कहते हैं। शुष्क अर्श का वर्णन—ये अर्श गुदौष्ठ के बाहर चारों ओर पहिये के आर की भाँति होते हैं। प्रत्येक मस्से के बीच में एक छोटी सी गँठीली सिरा होती है, उसके चारों ओर सौत्रिक तन्तु होते हैं जो त्वचा से ढके रहते हैं। प्रारंभिक अवस्था में ये मृदु रहते हैं और प्रतीत नहीं होते। सख्त कब्ज, प्रवाहादि की रगड़, सील स्थान पर बैठना इत्यादि कारणों से जब ये प्रकुपित और शोथयुक्त होते हैं तब रोगी को पीड़ा होती है और चलने फिरने में कष्ट होता है। शोथ से भीतर की सिरा फूलती है, सौत्रिक तन्तु बढ़ते हैं और त्वचा मोटी होती है। इस तरह बार बार शोथ होने से अर्श के कठिन गाँठें बन जाती हैं। ये अर्श प्रायः सूखे रहते हैं, इसलिये इनको शुष्कार्श कहते हैं। परिस्रावी अर्श—ये अर्श गुदौष्ठ के भीतर होते हैं, इसलिये अभ्यन्तरीय अर्श भी कहलाते हैं। इनके बीच में गँठीली सिराएँ अधिक होती हैं, उनके चारों ओर सौत्रिक तन्तु होते हैं और सबसे ऊपर श्लैष्मिक कला का आवरण रहता है। प्रारंभ में ये मृदु होते हैं और गुदा में अंगुली डालने से दब जाते हैं, परंतु कुछ काल पश्चात् रगड़ से और बार बार प्रकुपित होने से ये भी कड़े बन जाते हैं। शौच के समय ये बाहर निकल आते हैं। इनसे श्लेष्मा ( Mucus ) तथा रक्त का स्राव अधिक होता है, इसलिये इनको परिस्रावी अर्श या रक्तार्श ( Bleeding piles ) भी कहते हैं। अर्शों में जो विविध लक्षण दिखाई देते हैं उनके स्थानिक पीड़ा और रक्तस्राव ऐसे दो प्रधान कारण हैं। स्थानिक पीड़ा से मलावरोध, विष्टम्भ, आटोप, मन्दाग्नि, डकार, गुदपरिकर्तन इत्यादि लक्षण उत्पन्न होते हैं। मलावरोध से आँत में मल सड़ जाता है, और विष उत्पन्न होते हैं, जो रक्त में मिलने से स्वान्तर्विषता ( Auto intoxication ) पैदा होती है। इससे कमजोरी, इन्द्रियदौर्बल्य, तन्द्रा इत्यादि लक्षण होते हैं। रक्तस्राव से पाण्डु रोग, श्वास, थकावट इत्यादि लक्षण उत्पन्न होते हैं—तस्य ( रक्तस्य ) चातिप्रवृत्तौ शोणितातियोगोपद्रवा भवन्ति॥ ( सूत्र १२ )।

तत्र मारुतात्परिशुष्कारुणविवर्णानि विषममध्यानि कदम्बपुष्पतुण्डिकेरीनाडीमुकुलसूचीमुखाकृतीनि च भवन्ति; तैरुपद्रु(द्रु)तः सशूलं संहतमुपवेश्यते, कटीपृष्ठपार्श्वमेढ्रगुदनाभिप्रदेशेषु चास्य वेदना भवन्ति, गुल्माष्ठीलाप्लीहोदराणि चास्य तन्निमित्तान्येव भवन्ति, कृष्णत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥१०॥

( वातार्श— ) इनमें वात से अर्श सूखे ( जिनसे स्राव न हो ) किंचित् रक्तवर्ण या विविधवर्ण के, खुरदरे, कदम्बपुष्पसदृश, बनकपास ( के फल ) सदृश, नाड़ी के पुष्पसदृश या सुई के मुखसदृश होते हैं। इनसे पीड़ित मनुष्य तीव्र पीड़ा के साथ कड़े मल का त्याग करता है, उसके कटि, पीठ, पार्श्व, शिश्न, गुदा और नाभि प्रदेशों में पीड़ाएँ होती हैं; उन्हीं के कारण उसको गुल्म, अष्ठीला, प्लीहावृद्धि उत्पन्न होती हैं और उसकी त्वचा, नख, नेत्र, मुख, दाँत, मूत्र और मल काले पड़ जाते हैं ॥१०॥

पित्तात्रीलाग्राणि तनूनि विसर्पीणि पीतावभासानि यकृत्प्रकाशानि शुकजिह्वासंस्थानानि यव-

१ ग्रहणीदोषपाण्डुरोगाणां.

१ नाडीमुकुल.

मध्यानि जलौकोवक्त्रसदृशानि प्रक्लिन्नानि च भवन्ति; तैरुपद्रु(ह)तः सदाहं सरुधिरमतिसार्यते, ज्वरदाहपिपासामूर्च्छाश्चास्योपद्रवा भवन्ति, पीतत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥११॥

( पित्तार्श— ) पित्त से ( उत्पन्न हुए ) अर्श अग्रभाग में नीले, कृश, फैलनेवाले, किंचित् पीलापन लिये, यकृत् के समान चमकीले, तोते की जिह्वा के आकार के, मध्य में स्थूल, जोंक के मुख के समान, और भिरनेवाले होते हैं। इनसे पीड़ित हुए मनुष्य को जलन और खून के साथ दस्त होते हैं; ज्वर, दाह, प्यास और मूर्च्छा ये उपद्रव उत्पन्न होते हैं; उसकी त्वचा नख, नेत्र, दाँत, मुख, मूत्र और मल पीले हो जाते हैं ॥११॥

श्लेष्मजानि श्वेतानि महामूलानि स्थिराणि वृत्तानि स्निग्धानि पाण्डूनि करीरपनसास्थिगोस्तनाकाराणि न भिद्यन्ते न स्रवन्ति कण्डूबहुलानि च भवन्ति;तैरुपद्रु(ह)तः सश्लेष्माणमनल्पं मांसधावनप्रकाशमतिसार्यते, शोफशीतज्वरारोचकाविपाकशिरोगौरवाणि चास्य तन्निमित्तान्येव भवन्ति, शुक्लत्वङ्नखनयनदशनवदनमूत्रपुरीषश्च पुरुषो भवति ॥१२॥

( श्लेष्मार्श— ) कफ से उत्पन्न हुए अर्श सफेद, जड़ में मोटे, कठिन, गोल, चिकने, धूसर, करीर ( मरुजद्रुम— Capparis Spinosa—का फल ), कटहल की गुठली या द्राक्षा ( गोस्तना ) के आकार के होते हैं; न ये फटते हैं न भरते हैं ( यानि न उनसे रक्त का स्राव होता है ) और बहुत खुजलाते हैं। उनसे पीड़ित हुआ मनुष्य आँवयुक्त, मांसधावन के समान अधिक राशि में मल का उत्सर्ग करता है; उनके कारण उसको शोथ, शीतज्वर, अरुचि, बदहज़मी, सिर में भारीपन उत्पन्न होता है; उसकी त्वचा, नख, नेत्र, दाँत, मुख, मूत्र और मल पाण्डुरवर्ण हो जाते हैं ॥१२॥

रक्तजानि न्यग्रोधप्ररोहविद्रुमकाकणन्तिकाफलसदृशानि पित्तलक्षणानि च, यदाऽवगाढपुरीष(प्रवृत्ति)पीडितानि भवन्ति तदाऽत्यर्थं दुष्टमनल्पमसृक् सहसा विसृजन्ति, तस्य चातिप्रवृत्तौ शोणितातियोगोपद्रवा भवन्ति ॥१३॥

( रक्तार्श— ) रक्तजन्य अर्श ( वर्ण में ) वट की कोंपल, प्रवाल या गुंजा के समान और लक्षणों में पित्तोल्बण अर्श के समान होते हैं; जब कड़े मल से रगड़ जाते हैं तब जोर से दुष्ट रक्त का खूब उत्सर्ग करते हैं । रक्त का अत्यधिक उत्सर्ग होने से शोणितातियोगजन्य उपद्रव उत्पन्न होते हैं ॥१३॥

वक्तव्य—दुष्ट—रक्तार्श में जो खून निकलता है वह प्रायः सिराओं से आता है, इसलिये अशुद्ध रहता है। परंतु कभी कभी धमनी से भी आता है । अनल्प—प्रारंभ में मल त्यागने के पश्चात् खून के कुछ बूँद आते हैं, परंतु कुछ समय के पश्चात् रक्त अधिक मात्रा में आने लगता है, और कभी कभी अत्यधिक मात्रा में निकलता है जिससे रक्तहीनता के लक्षण उत्पन्न होते हैं । शोणितातियोगोपद्रवाः—तदतिप्रवृत्त शिरोऽभितापमांध्यमधिमन्थतिमिरप्रादुर्भाव धातुक्षयमाक्षेपक पक्षाघातमेकाङ्गविकार तृष्णादाहौ हिक्का कास श्वास पाण्डुरोगं मरण चापादयति ॥ ( सूत्र. अ. १४ ) । स्थानिक उपद्रव—अर्श बार बार प्रकुपित होने से रक्तस्राव के अतिरिक्त मलाशयशोथ ( Proctitis ), गुदविद्रधि, गुदकौकुन्दरविद्रधि ( Ischio-rectal abscess ), भगंदर ( Anal fistula ), गुदचीर ( Anal fissure ), अर्शोभ्रंश और अर्शोविपाश ( Prolapse and strangulation ), गुदभ्रंश, गुदसंनिरोध, गुद का क्यॅन्सर ( Cancer ) इत्यादि अनेक गुद के उपद्रव उत्पन्न होते हैं:—तेषां प्रशमने यत्नमाशु कुर्याद्विचक्षणः । तान्याशु हि गुदं बद्ध्वा कुर्युर्बद्धगुदोदरम् ॥ ( चरक ) ।

सन्निपातजानि सर्वदोषलक्षणयुक्तानि ॥१४॥

( सन्निपातार्श— ) सान्निपातिक अर्श सर्व दोषों ( से तथा उन ) के लक्षणों से युक्त होते हैं ॥१४॥

वक्तव्य—यद्यपि सर्वरोग त्रिदोषज ( न रोगोऽप्येकदोषजः ) हैं, तथापि दृढबल के अनुसार अर्श प्रायः सन्निपातज होते हैं—पञ्चात्मा मारुतः पित्तं कफो गुदवलित्रयम् । सर्व एव प्रकुप्यन्ति गुदजानां समुद्भवे ॥ अर्शांसि खलु जायन्ते नासन्निपतितैस्त्रिभिः । दोषैर्दोषविशेषात्तु विशेषः कल्प्यतेऽर्शसाम् ॥ ( चरक, अर्शचिकित्सा ) ।

सहजानि दुष्टशोणितशुक्रनिमित्तानि, तेषां दोषत एव प्रसाधनं कर्तव्यं, विशेषतश्चैतानि दुर्दर्शनानि परुषाणि पाण्डूनि दारुणान्यन्तर्मुखानि, तैरुपद्रुतः कृशोऽल्पभुक् सिरासन्ततगात्रोऽल्पप्रजः क्षीणरेताः क्षामस्वरः क्रोधनोऽल्पाग्निर्घ्राणशिरोऽक्षिश्रवणरोगवान्, सततमन्त्रकूजाटोपहृदयोपलेपारोचकप्रभृतिभिः पीड्यते ॥१५॥

( सहजार्श— ) सहजार्श मातापिता के बीजदोष के कारण उत्पन्न होते हैं; उनका भी वर्गीकरण ( प्रसाधन ) दोषों ( के लक्षणों ) के अनुसार करना चाहिये । ये अर्श विशेष करके ( सूक्ष्म या भयंकर होने के कारण ) दुर्दर्शन, कर्कश, धूसर, दारुण और अन्तर्मुख होते हैं । इनसे पीड़ित हुआ मनुष्य कृश और अल्पभोजन करनेवाला होता है; उसके अंगों पर सिराओं के जाल प्रकटरूप से दिखाई देते हैं; उसके सन्तान कम होते हैं; क्षीणवीर्य होता है; आवाज मन्द होती है; क्रोधी होता है; मन्दाग्नियुक्त रहता है; नासा, सिर, नेत्र और कान के रोगों से पीड़ित रहता है; तथा सदा आँतों में गुड़गुड़, अफारा, हृदय में भारीपन, अरुचि इत्यादि से व्याप्त रहता है ॥१५॥

वक्तव्य—सहज—तत्र सहजानि सहजातानि शरीरेण ॥ ( चरक ) । Congenital । पाश्चात्य वैद्यक में सहज अर्श का उल्लेख नहीं मिलता है । प्रसाधनम्—लिङ्गतः प्रभेदसाधनमिति तात्पर्यम् ॥ ( हाराणचन्द्र ) । दुर्दर्शनानि—'कानिचिदणूनि कानिचिन्महान्ति कानिचिद्दीर्घाणि' इत्यादि । ( चरक ) । सिरासन्तत-

१ ०ऽल्पाग्निप्राणः परमलसश्च तथा प्राण०. २ ऽक्षिनासाश्रवण०.

गात्र—जिसके शरीर पर सिराओं के जाल फैले हुए साफ साफ दिखाई देते हैं—धमनीजालसन्तत । ( चरक ) । धमनी तत प्रलापी । ( सुश्रुत )। With enlarged and distended veins।

भवति चात्र—

बाह्यमध्यवलिस्थानां प्रतिकुर्याद्भिषग्वरः ।
अन्तर्वलिसमुत्थानां प्रत्याख्यायाचरेत् क्रियाम् ॥१६॥

( स्थानानुसार साध्यासाध्यत्व— ) भिषग्श्रेष्ठ बाह्य और मध्य वलि में उत्पन्न हुए अर्श की चिकित्सा ( उनको साध्य समझकर ) करे, और सबसे भीतर की वलि में उत्पन्न हुए अर्श की चिकित्सा ( उनको ) असाध्य समझकर करे ॥१६॥

वक्तव्य—लक्षणों के अनुसार असाध्यत्व पीछे ( पृष्ठ १८७ ) सूत्रस्थान के ३३ वें अध्याय में 'तृष्णारोचक' इत्यादि श्लोक से वर्णन किया है । चरक में असाध्यता के निम्न लक्षण मिलते हैं—हस्ते पादे गुदे नाभ्यां मुखे वृषणयोस्तथा । शोथो हृत्पार्श्वशूलं च यस्यासाध्योऽर्शसो हि स ॥ हृत्पार्श्वशूलं सम्मोहं छर्दिरङ्गस्य रुग्ज्वरः । तृष्णा गुदस्य पाकश्च निहन्युर्गुदजातुरम् ॥ ( चरक, अर्शचिकित्सा ) । ये लक्षण तब उत्पन्न होते हैं जब गुदपाक के कारण रक्त में जहर प्रविष्ट होकर समस्त शरीर में फैलता है और विषमयता ( जहरबाद—Toxaemia ) या पूयमयता ( Pyaemia ) उत्पन्न होती है । आजकल शस्त्रकर्म के कारण अर्श की असाध्यता बहुत कुछ दूर हो गई है । गुदार्श का वर्णन यहाँ समाप्त हुआ है ।

प्रकुपितास्तु दोषा मेढ्रमभिप्रपन्ना मांसशोणिते प्रदूष्य कण्डूं जनयन्ति, ततः कण्डूयनात् क्षतं समुपजायते, तस्मिंश्च क्षते दुष्टमांसजाः प्ररोहाः पिच्छिलरुधिरस्राविणो जायन्ते कूर्चकिनोऽभ्यन्तरमुपरिष्टाद्वा, ते तु शेफो विनाशयन्त्युपघ्नन्ति च पुंस्त्वं; योनिमभिप्रपन्नाः सुकुमारान् दुर्गन्धान् पिच्छिलरुधिरस्राविणश्छत्राकारान् करीराञ्जनयन्ति, ते तु योनिमुपघ्नन्त्यार्तवं च ॥१७॥

( लिंगार्श— ) प्रकुपित हुए दोष शिश्न में प्राप्त होकर मांस और रक्त को दूषित करके खाज पैदा कर देते हैं, तब खुजाने से घाव पड़ जाता है, उस घाव में ( यदि घाव शिश्नमणि पर हो तो ) शिश्नमणि पर या ( यदि घाव शिश्नचर्म में हो तो ) शिश्नचर्म पर कूँची के बाल के समान कड़े लसदार रक्तयुक्त स्राव बहने वाले दुष्टमांसजन्य अंकुर उत्पन्न होते हैं, ये शिश्न को नाश करते हैं और पुरुषत्व का घात करते हैं। ( स्त्रियों की ) योनि में प्राप्त हुए ( वातादि प्रकुपित दोष मांस और शोणित को दूषित करके ) कोमल, दुर्गन्धयुक्त, लसदार रक्तयुक्त स्राव करने वाले छत्र के आकार के अंकुर उत्पन्न करते हैं, ये योनि को खराब कर आर्तव को भी नाश कर देते हैं ॥१७॥

वक्तव्य—यद्यपि अर्श शब्द का व्यवहार किया गया है, तथापि यहाँ से आगे जो अर्श वर्णन किये हैं वे एक विभिन्न प्रकार की विकृति है । पाश्चात्य परिभाषा के अनुसार जिनको पेपिलोमा ( Papilloma ), वार्ट ( Wart ), कॉन्डिलो[illegible] ( Condyloma ), ग्रानुलोमा ( Granuloma ) और पॉ[illegible]पस ( Polypus ) कहते हैं, वे सब विकार इसमें समाविष्ट [illegible] अभ्यन्तरमुपरिष्टाद्—त्वचा के भीतर या ऊपर अर्थात् शिश्न[illegible] ( Glans penis ) पर या शिश्नत्वचा ( Prepuce ) [illegible] करीर—अंकुर । योनि—योनिमार्ग या गर्भाशय । वाग्भटाच[illegible] इसको लिंगार्श कहते हैं। इस रोग के विशेष विवरण के [illegible] आगे १२ वें अध्याय के ११ वें सूत्र का वक्तव्य देखो।

नाभिमभिप्रपन्नाः सुकुमारान् दुर्गन्धान् पिच्छि[illegible]लान् गण्डूपदमुखसदृशान् करीरान् जनयन्ति प्रवृद्धोर्ध्वमागताः श्रोत्राक्षिघ्राणवदनेष्वर्शांस्युपनि[illegible]र्वर्तयन्ति; तत्र कर्णजेषु बाधिर्यं शूलं पूतिकर्णता नेत्रजेषु वर्त्मावरोधो वेदना स्रावो दर्शननाशः घ्राणजेषु प्रतिश्यायोऽतिमात्रं क्षवथुः कृच्छ्रोच्छ्वसता पूतिनस्यं सानुनासिकवाक्यत्वं शिरोदुःखं च; वक्त्रजेषु कण्ठौष्ठतालूनामन्यतमस्मिंस्तैर्गद्गदवाक्यता रसाज्ञानं मुखरोगाश्च भवन्ति ॥१८॥

( अन्यस्थान के अर्श— ) नाभि में प्राप्त [illegible] कोमल, दुर्गंधयुक्त, लसदार, केंचुए के मुख के समान [illegible] उत्पन्न करते हैं । ये ही ऊपर गमन करने पर कान, [illegible] नाक, और मुख में अर्श उत्पन्न करते हैं । उनमें से कान[illegible] ( अर्श उत्पन्न होने पर ) बधिरता ( बहरापन ), शूल [illegible] कान में दुर्गंध ( उत्पन्न होती है ), नेत्रों में ( उत्पन्न [illegible] पर ) वर्त्म ( पलक ) की ( गति में ) रुकावट, पी[illegible] आँसू का बहना और दृष्टि का ( न्यूनाधिक ) नाश ( उ[illegible] होता है ), नासा में ( उत्पन्न होने पर ) जुकाम, बहुत [illegible] आना, साँस लेने में कठिनाई, नासा में दुर्गंध, अनुना[illegible] ( गुनगुनी ) आवाज और सिरदर्द ( उत्पन्न होता है[illegible] मुख में कण्ठ, होठ या तालु में से किसी एक पर होने [illegible] शब्दोच्चारण में रुकावट, रसज्ञान का नाश और ( अनेक [illegible] मुखरोग उत्पन्न होते हैं ॥१८॥

व्यानस्तु प्रकुपितः श्लेष्माणं परिगृह्य ब[illegible] स्थिराणि कीलवदर्शांसि निर्वर्तयति, तानि च[illegible] कीलान्यर्शांसीत्याचक्षते ॥१९॥

( चर्मकील— ) प्रकुपित व्यानवायु कफ को ग्रहण कर [illegible] बाह्य त्वचा पर स्थिर ( जो जल्दी बढ़ते नहीं ऐसे ) कील [illegible] समान मस्से उत्पन्न करती है; ये चर्मकील अर्श ( त्वगर्श[illegible] कहलाते हैं ॥१९॥

भवन्ति चात्र—

तेषु कीलेषु निस्तोदो मारुतेनोपजायते [illegible]
श्लेष्मणा तु सवर्णत्वं ग्रथितत्वं च विनिर्दिशेत् ॥२[illegible]
पित्तशोणितजं कृष्णरक्तत्वं स्निग्धता तथा ।
समुदीर्णखरत्वं[1] च चर्मकीलस्य लक्षणम् ॥२[illegible]

( दोषों के अनुसार लक्षण— ) इन चर्मकीलों में वा[illegible] दोष से पीड़ा उत्पन्न होती है, कफ से ( कफ के [illegible]

१ रौक्ष्यं कृष्णत्वं परुषता तथा २ खरता.

मान ( श्वेत ) वर्ण और गँठीलापन आता है; पित्त और क से कालापन तथा लाली होती है; ( इनके अतिरिक्त कफ से स्निग्धता और ( वात से ) तीव्रपारुष्य ये भी चर्मकील लक्षण होते हैं ॥२०,२१॥

वक्तव्य—स्निग्धता और समुदीर्णखरत्व ये पीछे बतलाये हुए गुण क्रम से कफ और वात के समझने चाहियें—तेन तोदपारुष्यं पित्तादसितरक्तता। श्लेष्मणा स्निग्धता तस्य ग्रथितत्वं वर्णता॥ ( अष्टांगसंग्रह )। सवर्णत्वम्—श्लेष्मा का सवर्णत्वम्। ब टीकाकार इसका अर्थ 'गात्रसवर्णता' करते हैं, परन्तु ह ठीक नहीं है। अनेक प्राचीन टीकाकार चर्मकीलों का थान गुदौष्ठ के बाहर ( बहिः ) गुदसमीपवर्ति प्रदेश में ानते हैं। परन्तु यह मत शास्त्रविरुद्ध और प्रत्यक्षविरुद्ध ; क्योंकि चर्मकीलोत्पादक व्यानवायु सर्वशरीरचर ( कृत्स्नदेहचरो व्यानः, सुश्रुत ) होती है और चर्मकील भी शरीर पर नेक स्थानों में दिखाई देते हैं।

अर्शसां लक्षणं व्यासादुक्तं सामान्यतस्तु यत्।
तत्सर्वं प्राग्विनिर्दिष्टात्साधयेद्भिषजां वरः ॥२२॥

( चर्मकील प्रकार के ) अर्शों के ( दोषानुरूप ) लक्षण ( ऊपर के दो श्लोकों में ) विस्तार से कहे हैं; परन्तु ( मेढ्रादि के ऊपर होनेवाले अर्शों के लक्षण ) जो संक्षेप से बतलाये गये हैं, उनको भिषक्श्रेष्ठ ( दोषानुरूप ) पूर्व ( व्रणप्रश्न अध्याय में, वातव्याधि अध्याय में या पूर्वोक्त श्लोकों में ) निर्दिष्ट वर्णन के अनुसार समझ ले ॥२२॥

अर्शःसु दृश्यते रूपं यदा दोषद्वयस्य तु।
संसर्गं तं विजानीयात् संसर्गः स च षड्विधः ॥२३॥

अर्श में जब दो दोषों के लक्षण ( मिले हुए ) दिखाई देते हैं तब वह दोषसंसर्ग समझना चाहिये। यह संसर्ग छः प्रकार का होता है ॥२३॥

वक्तव्य—षड्विधः—वातपित्त, वातकफ, पित्तकफ, वातरक्त, पित्तरक्त और कफरक्त।

त्रिदोषाण्यल्पलिङ्गानि याप्यानि तु विनिर्दिशेत्।
द्वन्द्वजानि द्वितीयायां वलौ यान्याश्रितानि च ॥२४॥
कृच्छ्रसाध्यानि तान्याहुः परिसंवत्सराणि च।
सन्निपातसमुत्थानि सहजानि तु वर्जयेत् ॥२५॥

( याप्य, कृच्छ्रसाध्य और असाध्य अर्श— ) त्रिदोषजन्य ( परन्तु ) थोड़े लक्षणयुक्त अर्श याप्य समझना चाहिये; द्विदोषजन्य, दूसरी ( मध्य विसर्जनी ) वलि में स्थित हुए, १ साल से अधिक पुराने अर्श कृच्छ्रसाध्य कहलाते हैं। त्रिदोषजन्य ( परन्तु अधिक लक्षणयुक्त ) और सहज अर्श असाध्य होते हैं ॥२४,२५॥

वक्तव्य—परिसंवत्सराणि—परिगतोऽतिक्रान्तः संवत्सरो येषानि। सुखसाध्य का लक्षण—बाह्यायां तु वलौ जातान्येकदोषोल्बणानि च। अर्शांसि सुखसाध्यानि न चिरोत्पतितानि च॥ ( अष्टांगसंग्रह )।

सर्वाः स्युर्वलयो येषां दुर्नामभिरुपद्रुताः।
तैस्तु प्रतिहतो वायुरपानः सन्निवर्तते।
ततो व्यानेन सङ्गम्य ज्योतिर्मूढ्नाति देहिनाम् ॥२६॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थानेऽर्शोनिदानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

जिन मनुष्यों की ( गुदा की ) सारी वलियाँ अर्शों से पीड़ित होती हैं, उनकी ( नीचे की ओर ) अर्शों से अवरुद्ध हुई अपानवायु उलटी ( ऊपर की ओर ) चल देती है, और पश्चात् व्यानवायु से मिलकर, मनुष्यों की ज्योति का नाश कर देती है ॥२६॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थानेऽर्शोनिदानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥

---

# तृतीयोऽध्यायः।

अथातोऽश्मरीणां निदानं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से अश्मरी के निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—अश्मरी—वस्तिगत अश्मरी। बस्तिगत अश्मरी को वैसिकल क्यालक्यूलस ( Vesical calculus ) कहते हैं। पत्थर ( अश्मा ) के समान कठिन होने से इसको अश्मरी या पथरी कहते हैं।

चतस्रोऽश्मर्यो भवन्ति श्लेष्माधिष्ठानाः; तद्यथा—श्लेष्मणा, वातेन, पित्तेन, शुक्रेण चेति ॥२॥

( अश्मरी संख्या— ) श्लेष्मा के ऊपर अधिष्ठित हुई अश्मरियाँ चार प्रकार की होती हैं। जैसे-कफ से, वात से, पित्त से और शुक्र से ॥२॥

वक्तव्य—श्लेष्माधिष्ठानाः—श्लेष्मोपादानकारणाः, श्लेष्माणमुपादाय भवन्ति इत्यर्थः। ( डल्हण )। मल रूप श्लेष्मा (mucus) को अधिष्ठान यानि केन्द्र करके उत्पन्न हुई। आधुनिक काल में अश्मरी को व्यत्यस्त काटकर देखने से यह सिद्ध हुआ है कि प्रायः उसका केन्द्र ( Nucleus ) शुष्क श्लेष्मा से बना रहता है। कभी कभी जमे हुए रक्त का थक्का या जीवाणु भी केंद्र में मिलते हैं। इस केन्द्र के ऊपर लवण संगठित होने से अश्मरी बन जाती है। इसका विशेष विचार आगे २५,२६ वें श्लोकों में किया गया है।

तत्रासंशोधनशीलस्यापथ्यकारिणः प्रकुपितः श्लेष्मा मूत्रसंपृक्तोऽनुप्रविश्य वस्तिमश्मरीं जनयति ॥३॥

( हेतु— ) ( पंचकर्मों से शरीर का ) संशोधन न करने वाले तथा कुपथ्य से रहनेवाले मनुष्य का कुपित हुआ कफ मूत्र में मिलकर वस्ति में प्रविष्ट होकर पथरी पैदा करता है ॥३॥

वक्तव्य—अश्मरी के कई प्रकार की होने के कारण उसके कारण भी अनेक होते हैं। तथापि संशोधन का अभाव और आहार विहार का अपथ्य ये दो प्रधान कारण हैं। नैट्रोजनयुक्त

१ सङ्गोपतस्तु.

गरिष्ठ पदार्थों का अति सेवन, साग सब्जी तथा अन्य क्षार-युक्त ( Saline ) पदार्थों का और नमक का कम सेवन, मद्य चाय और मिष्टान्न का अतिसेवन, दूध की कमी, कब्ज, मन्दाग्नि, व्यायामाभाव, अधिक देर तक मूत्र त्याग न करना, सीसे के साथ हमेशा संबंध होने से शरीर में सीस विषमयता उत्पन्न होना, वातरक्त, कड़ी धूप में काम करना, कम पानी पीने से या गर्मी के कारण पसीने के द्वारा अधिकांश जल निकल जाने से मूत्र में घन पदार्थों की राशि बढ़ना, पीने के पानी में खटिक की राशि अधिक मात्रा में उपस्थित रहना, मस्तिष्कदौर्बल्य इत्यादि अनेक कारणों से अश्मरी उत्पन्न होती है। यह रोग बच्चों में तथा जवानों में अधिक पाया जाता है। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में अधिक होता है। ठंडे मुल्क की अपेक्षा गर्म मुल्कों में अधिक होता है। बस्तिस्थ अश्मरी की उत्पत्ति सूक्ष्म रूप से प्रायः वृक्क या गवीनी में होती है। वह सूक्ष्म अश्मरी बस्ति में आकर केन्द्र की भाँति काम करती है। इसके चारों ओर मूत्रस्थ खनिजों के कणों के स्तर संगठित होकर पूर्ण अश्मरी बन जाती है। इसका अधिक विवरण आगे २५ वें श्लोक के वक्तव्य में किया गया है।

तासां पूर्वरूपाणि—बस्तिपीडारोचकौ मूत्रकृच्छ्रं बस्तिशिरोमुष्कशेफसां वेदना कृच्छ्राऽवसादौ बस्तगन्धित्वं मूत्रस्येति ॥४॥

यथास्ववेदनावर्णं दुष्टं सान्द्रमथाविलम्।
पूर्वरूपेऽश्मनः कृच्छ्रान्मूत्रं सृजति मानवः ॥५॥

( पूर्वरूप— ) इनके पूर्वरूप—बस्तिस्थान में पीड़ा, अरुचि, कष्ट से मूत्र का त्याग, बस्ति, शिर, वृषण और शिश्न में वेदना, मूत्रकृच्छ्र के कारण ज्वर और कमजोरी तथा मूत्र में ( उन्मत्त ) बकरे की सी गन्ध ॥४॥ अश्मरी के पूर्वरूप में मनुष्य दोषों के अनुसार वेदना और वर्णयुक्त, दूषित, इस-दार, मैला मूत्र कष्ट से त्याग करता है ॥५॥

वक्तव्य—बस्तिशिर—बस्तिद्वार Internal urethral orifice। यथास्ववेदनावर्णम्—दोषानतिक्रमेण वेदना वर्णश्च यस्मिन् मूत्रे तत्तथा ॥ ( डल्हण )।

अथ जातासु नाभिबस्तिसेवनीमेहनेष्वन्यतमस्मिन् मेहतो वेदना मूत्रधारासङ्गः सरुधिरमूत्रता मूत्रविकिरणं गोमेदकप्रकाशमत्यर्थाविलं ससिकतं विसृजति, धावनलङ्घनप्लवनपृष्ठयानाध्वगमनैश्चास्य वेदना भवन्ति ॥६॥

( सामान्य लक्षण— ) अश्मरी पूर्ण पैदा होने पर मूत्रत्याग करते समय नाभि, बस्ति, सेवनी, शिश्न इनमें कहीं वेदना होती है, मूत्र की धारा ( बीच में ) रुक जाती है, मूत्र में खून आता है, धारा टेढ़ी होती है, गोमेदक के समान स्वच्छ मूत्र सिकता के साथ निकलता है, दौड़ने, कूदने, तैरने, सवारी करने, मार्ग चलने से उसके ( बस्ति विभाग में ) पीड़ा होती है ॥६॥

१ ज्वर कृच्छ्रावसादो २ अत्याविल. ३ •ध्वानो•.

वक्तव्य—मूत्रधारासङ्ग—मूत्रमार्ग में अश्मरी अट जाने से मूत्रधारा बंद होती है। सरुधिरमूत्रता—अश्मरी रगड़ बस्ति में उत्पन्न होने से खून निकलकर मूत्र के सा आता है। अष्टाङ्गहृदय में ये सामान्य लक्षण संक्षेप में बहुत सुचारुरूप से वर्णन किये हैं—सामान्यलिङ्गं रुङ् नाभिसेव बस्तिमूर्धसु। विशीर्णधारं मूत्रं स्यात्तया मार्गनिरोधने ॥ तद्व्यपायात्सु मेहेदच्छं गोमेदकोपमम्। तत्संक्षोभात् क्षते सास्रमायासाच्चातिरुग्भवेत् विकिरण—विक्षेप इतश्चेतश्च गमनम्। शिश्नमणि में अश्मरी अट जाने से मूत्र की धारा इधर उधर विकीर्ण होती है।

तत्रात्यर्थं श्लेष्मलमशनमभ्यवहरतः श्लेष्मा संघातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य बस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतिघाताद्दाल्यते भिद्यते निस्तुद्यत इव च बस्तिर्गुरुः शीतश्च भवति, अश्मरी चात्र श्वेता स्निग्धा महती कुक्कुटाण्डप्रतीकाशा मधूकपुष्पवर्णा वा भवति, तां श्लैष्मिकीमिति विद्यात् ॥७॥

( श्लेष्माश्मरी— ) अत्यंत कफकारक भोजन सेवन करने वाले का श्लेष्मा संगठित और यथोक्त वृद्धि को प्राप्त होकर तथा बस्तिमुख में अवस्थित होकर मूत्रमार्ग को रोक देता है। ( मूत्रमार्ग बंद हो जाने से अधिक राशि में संचित हुए मूत्र के प्रत्याघात के कारण बस्ति विदीर्ण हुआ सा, विभिन्न हुआ सा और व्यथित हुआ सा होता है, तथा बस्तिस्थान भारी और ठंडा मालूम होता है। इसमें पथरी सफेद चिकनी, बड़ी, मुरगे के अण्डे के समान अथवा महुवे के फूल के वर्ण की होती है। इसको श्लेष्माश्मरी समझना चाहिये ॥७॥

वक्तव्य—मूत्रप्रतिघातात्—संचित मूत्र के दबाव से श्लेष्माश्मरी—पाश्चात्त्य वैद्यक में रासायनिक संगठन के अनुसार अश्मरियों के भेद किये गये हैं। कफाश्मरी के रंग, रूपादि का विचार करने पर इसका मेल फास्फेटिक कैल्क्यूलस ( Phosphatic Calculus ) के साथ होता है। साधारणतया यह अश्मरी अमोनियम मॅग्नेशिअम फास्फेट तथा चूने के फास्फेट से बनती है और श्लेष्माश्मरी की भाँति श्वेत और चिकनी होती है।

पित्तयुक्तस्तु श्लेष्मा संघातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य बस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघातादूष्यते चूष्यते दह्यते पच्यत इव बस्तिरुष्णवातश्च भवति, अश्मरी चात्र सरक्ता पीतावभासा कृष्णा भल्लातकास्थिप्रतिमा मधुवर्णा वा भवति, तां पैत्तिकीमिति विद्यात् ॥८॥

( पित्ताश्मरी— ) पित्तयुक्त श्लेष्मा संगठित और यथोक्त परिवृद्धि को प्राप्त होकर बस्तिमुख में अधिष्ठान करके मूत्रमार्ग

१ तत्र श्लेष्माश्मरी २ •न्यवहरतोऽस्यवैगुण्यात्त्विव ढी-वृद्धि.

ो रोक देता है। ( इस रुकावट से संचित हुए ) मूत्र के तिघात के कारण वस्ति मानो झुलस रहा है, तप रहा है, रहा है, और पक रहा है ऐसा मालूम पड़ता है, तथा वात भी पैदा होता है। इसमें पथरी रक्तिमा (लालिमा) र पीलापन लिये, काली, भिलावे की गुठली जैसी या शहद रंग की होती है; उसको पित्ताश्मरी समझना चाहिये ॥८॥

वक्तव्य—मूत्रप्रतीघातात्—मूत्र के तेजाबी तासीर के ारण। यह तेजाबी तासीर मूत्र में जलांश की कमी और रिक एसिड तथा एसिड यूरेटस् की उपस्थिति से उत्पन्न ोती है। 'ऊष्यते' इत्यादि—ओष, चोष, दाह और पाक लन के भिन्न भिन्न प्रकार हैं। उष्णवात—वस्तिशोथ ( Cystis )। व्यायामाध्वातपैः पित्त वस्तिं प्राप्यानिलावृतम्। वस्तिं मेढ्रं गुदं च प्रदहन् स्रावयेदधः ॥ मूत्रं हारिद्रमथवा सरक्तं रक्तमेव वा। च्छ्रात् पुनः पुनर्जन्तोरुष्णवातं वदन्ति तम् ॥ ( उत्तरतन्त्र )। त्तिकीम्—इसका मेल यूरिक एसिड कल्क्यूलस ( Uric acid alculus ) के साथ होता है। यह पथरी या तो शुद्ध यूरिक सिड की या अमोनियम यूरेट की होती है।

वातयुक्तस्तु श्लेष्मा संघातमुपगम्य यथोक्तां रिवृद्धिं प्राप्य वस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघातात्तीव्रा वेदना भवति, थाऽत्यर्थं पीड्यमानो दन्तान् खादति नाभिं पीडति मेढ्रं मृद्नाति पायुं स्पृशति विशर्धते विदति वातमूत्रपुरीषाणि कृच्छ्रेण चाऽस्य मेहतो नःसरन्ति; अश्मरी चात्र श्यावा परुषा विषमा रा कदम्बपुष्पवत्कण्टकाचिता भवति, तां वातिकीमिति विद्यात् ॥९॥

( वाताश्मरी— ) वातयुक्त श्लेष्मा संगठित और परिद्धि को प्राप्त होकर वस्तिमुख में अधिष्ठान करके मूत्रमार्ग ो रोक देता है; मूत्रप्रतीघात के कारण उसको तीव्र वेदना ोती है, और तीव्र वेदना से पीड़ित हुआ दाँतों को पीसता । नाभि को दबाता है, शिश्न को मसलता है, गुदा को छूता , कराहता है, परितप्त होता है और मूत्रत्याग करते समय धोवात, मूत्र तथा मल बड़ी मुश्किल से निकलते हैं। समें पथरी साँवली, कड़ी, टेढ़ी, खुरदरी और कदम्ब पुष्प के मान कण्टकों से व्याप्त होती है; इसे वार्तिक अश्मरी समझना ाहिये ॥९॥

वक्तव्य—मूत्रप्रतीघातात्—मूत्राश्मरी की रगड़ से। र्धते—अनिशं क्वणन् ( अष्टांगहृदय )। क्वणन्नानाविधदुःखोत्थवक शब्दं विदधत्—( अरुणदत्त )। वातिकीम्—इस श्मरी का मेल आक्जेलेट आफ लाइम क्यालक्यूलस ( oxalte of lime Calculus ) के साथ ठीक ठीक होता है। यह श्मरी वाताश्मरी के समान श्याव, विषम और कंटकचिता Spiculated ) होती है। अँग्रेजी में इसकी तुलना शहतूत से Mulberry ) करते हैं, परन्तु कदम्बपुष्प की तुलना शहतूत े कहीं दर्जे अच्छी है।

प्रायेणैतास्तिस्रोऽश्मर्यो दिवास्वप्नसमशनाध्यशनशीतस्निग्धगुरुमधुराहारप्रियत्वाद्विशेषेण बालानां भवन्ति; तेषामेवाल्पवस्तिकायत्वादनुपचितमांसत्वाच्च वस्तेः सुखग्रहणाहरणा भवन्ति ॥१०॥

दिन में सोने से, हिताहित संयुक्त आहार करने से, भोजन पर भोजन करने से, शीतल, स्निग्ध, गरिष्ठ और मधुर आहार प्रिय होने से ये तीनों प्रकार की अश्मरियाँ अकसर बच्चों को हुआ करती हैं। उनका वस्ति तथा शरीर छोटा होने से तथा उनका वस्ति पतला होने से अश्मरियों का ( यन्त्र से ) ग्रहण तथा आहरण सहज ही में हो सकता है ॥१०॥

महतां तु शुक्राश्मरी शुक्रनिमित्ता भवति ॥११॥

( शुक्राश्मरी— ) परन्तु बड़े मनुष्यों को शुक्र के कारण शुक्राश्मरी होती है ॥११॥

मैथुनाभिघातादतिमैथुनाद्वा शुक्रं चलितमनिर्गच्छद्विमार्गगमनादनिलोऽभितः संगृह्य मेढ्रवृषणयोरन्तरे संहरति, संहृत्य चोपशोषयति; सा मूत्रमार्गमावृणोति, मूत्रकृच्छ्रं वस्तिवेदनां वृषणयोश्च श्वयथुमापादयति, पीडितमात्रे च तस्मिन्नेव प्रदेशे प्रविलयमापद्यते; तां शुक्राश्मरीमिति विद्यात् ॥१२॥

( हेतु— ) मैथुन के रोकने से वा अत्यन्त मैथुन करने से अपने स्थान से चलायमान हुआ शुक्र जब बाहर न निकल कर उलटा गमन करता है तब उसे वायु पकड़कर वृषण और शिश्न के बीच में इकट्ठा करती है और इकट्ठा करके सुखा ( कर कड़ा कर ) देती है ( जिससे अश्मरी बन जाती है ); वह अश्मरी मूत्रमार्ग को रोक देती है और मूत्रकृच्छ्र, वस्तिविभाग में पीड़ा, और वृषणों पर शोथ पैदा करती है; दबाने पर उसी जगह में विलीन हो जाती है, उसे शुक्राश्मरी ( Seminal or Spermatic Concretions, Spermolith ) कहते हैं ॥१२॥

भवन्ति चात्र—

शर्करा सिकता मेहो भस्माख्योऽश्मरिवैकृतम् ॥१३॥

शर्करामेह, सिकतामेह और भस्मकाख्यमेह में अश्मरी के ही विकार हैं ॥१३॥

वक्तव्य—अश्मरी से जो पीड़ित होते हैं, उनमें कभी कभी मूत्र के साथ शर्करा निकल आती है ( शर्करामेह—Passing of gravel ); कभी कभी मूत्र में लाल रंग का तलछट जम जाता है ( सिकतामेह—Brickdust deposit ); या कभी कभी राख मिलाये हुए जल का सा मूत्र ( भस्ममेह—Phosphaturia ) निकलता है।

अश्मर्याः शर्करा ज्ञेया तुल्यव्यञ्जनवेदना।
पवनेऽनुगुणे सा तु निरेत्यल्पा विशेषतः ॥१४॥
सा भिन्नमूर्तिर्वातेन शर्करेत्यभिधीयते।

( शर्करा— ) स्वरूप और लक्षण में शर्करा को अश्मरी के समान जानना चाहिये। परन्तु वह शर्करा, जो विशेष करके छोटी होती है, वायु अनुकूल होने पर ( मूत्र के साथ ) निक-

१ मैथुनविघातात्. २ चलितमनिर्गल्त.

सती है ॥१४॥ अश्मरी (ही) वायु से विदीर्ण होने पर शर्करा कहलाती है।

वक्तव्य—तुल्यव्यञ्जनवेदना—अश्मर्यास्तुल्या व्यञ्जनं वेदना च यस्या सा। अश्मरी और शर्करा का उपादान एक होने से दोनों का बाह्य स्वरूप भी एक सा होता है, तथा दोनों के लक्षण भी एक से होते हैं। निरेति—'सह मूत्रेण' इति शेषः। भिन्नमूर्ति—शरीर के भीतर, विशेष करके बस्ति में, अश्मरी का आप से आप विदीर्ण होना ( Spontaneous Fracture )—एक असंभवनीय सी घटना मालूम होती है, परन्तु पाश्चात्य वैज्ञानिक अन्वेषण और प्रयोग करके इस निर्णय पर पहुँचे हैं कि मूत्र की गुरुता और प्रतिक्रिया में फर्क होने से अश्मरी आप से आप विदीर्ण हो सकती है। यवक्षार, वरुण, पाषाण भेद इत्यादि औषधियाँ, जो अश्मरीघ्न ( Lithotriptic ) करके प्रसिद्ध हैं, प्राय मूत्र में उपर्युक्त परिवर्तन करके कार्य करती हैं। यहाँ तृतीय श्लोकार्ध में शर्करा की संप्राप्ति वर्णन की है, और प्रथम श्लोकार्ध में अश्मरी के साथ शर्करा की समता वर्णन कर द्वितीय श्लोकार्ध में अश्मरी से शर्करा का भेद बतलाया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि वायु अनुकूल होने पर शर्करा मूत्रमार्ग से बाहर निकल सकती है, परन्तु अश्मरी वायु अनुकूल होने पर भी बाहर नहीं निकल सकती। वायु प्रतिकूल होने पर शर्करा भी अटक जाती है—प्रतिलोमे विबध्यते॥ ( अष्टांगहृदय )। अब उसी के लक्षण वर्णन करते हैं:—

हृत्पीडा सक्थिसदनं कुक्षिशूलं सवेपथु ॥१५॥
तृष्णोर्ध्वगोऽनिलः कार्श्यं दौर्बल्यं पाण्डुगात्रता।
अरोचकाविपाकौ च शर्करार्ते भवन्ति च ॥१६॥

हृदय प्रदेश में पीड़ा, अधोशाखा में थकावट, कम्प के साथ कुक्षि में शूल ॥१५॥ प्यास, ऊर्ध्ववात, कृशता, कमजोरी, देह का फीका पड़ना, अरुचि और अजीर्ण, शर्करा से पीड़ित होने पर होते हैं ॥१६॥

वक्तव्य—यहाँ शर्करा के जो लक्षण दिये हैं वे वृक्क या गवीनी ( Ureter ) में स्थित हुई शर्करा के समझने चाहियें। बस्ति में शर्करा स्थित होने पर इस प्रकार के तीव्र लक्षण नहीं हो सकते। वृक्क या गवीनी से नीचे की ओर प्रवृत्त हुई शर्करा के लक्षण अब बतलाते हैं—

मूत्रमार्गप्रवृत्ता सा सक्ता कुर्यादुपद्रवान्।
दौर्बल्यं सदनं कार्श्यं कुक्षिशूलमरोचकम्।
पाण्डुत्वमुष्णवातं च तृष्णां हृत्पीडनं वमिम् ॥१७॥

मूत्र मार्ग में नीचे की ओर उतरने के लिये प्रवृत्त होने पर रास्ता तंग होने के कारण जब शर्करा अटकती है तब कमजोरी, अवसाद, कृशता, कुक्षिप्रदेश में शूल, अरुचि, शरीर में फीकापन, बार बार रक्त के साथ बूँद बूँद करके मूत्रत्याग करना, तृष्णा, हृदयप्रदेश में पीड़ा और वमन ये उपद्रव होते हैं ॥१७॥

वक्तव्य—इस श्लोक में वृक्कशूल ( Renal Colic ) का वर्णन है। यह शूल जब शर्करा वृक्क से बस्ति की ओर नीचे को निकलने लगती है तब उत्पन्न होता है। यहाँ जो लक्षण वर्णन किये हैं उनका विचार प्रत्यक्ष शारीर और विकृति विज्ञान की दृष्टि से करने पर जिस मूत्रमार्ग का यहाँ उल्लेख किया है वह मार्ग गवीनी ( Ureter ) प्रतीत होता है। इस शूल का एक विशेष लक्षण, जो यहाँ नहीं लिखा है, यह होता है कि एक ओर की कुक्षि प्रदेश में शूल प्रारंभ होकर वह नीचे की ओर उसी तरफ के वृषण में चला जाता है। जब शर्करा कटकावृत या खुरदरी होती है तब शूल इतना तीव्र होता है कि रोगी उससे व्याकुल होकर मूर्छित हो जाता है और कभी कभी मूत्राघात ( Suppression of urine ) भी हो जाता है। जब शर्करा बस्ति में आती है तब शूल कम होता है। शूल के लक्षण आगे उत्तरतन्त्र के मूत्रकृच्छ्र प्रतिषेध में वर्णन किये हैं—ताभिर्भवति मूर्च्छा च मूत्राघातश्च दारुणः मूत्रवेगनिरस्तासु तासु शाम्यति वेदना। यावदन्याः पुनर्नैति गुडिकाः स्रोतसो मुखम्॥

नाभिपृष्ठकटीमुष्कगुदवङ्क्षणशेफसाम्।
एकद्वारस्तनुत्वक्को मध्ये बस्तिरधोमुखः ॥१८॥
अलाब्वा इव रूपेण सिरास्नायुपरिग्रहः।
बस्तिर्बस्तिशिरश्चैव पौरुषं वृषणौ गुदम् ॥१९॥
एकसम्बन्धिनो ह्येते गुदास्थिविवराश्रिताः।
मूत्राशयो मलाधारः प्राणायतनमुत्तमम् ॥२०॥

( बस्तिवर्णन— ) नाभि, पृष्ठ, कटी, वृषण, गुद, वंक्षण और शिश्न इनके बीच में एक द्वार का, पतली दीवार का, और नीचे की ओर मुख किया हुआ बस्ति होता है ॥१८॥ आकार में वह ( चपटा ) तुम्बी के समान होता है और सिरा स्नायुओं से बना है। बस्ति, बस्तिशिर, शिश्न, वृषण और गुद ॥१९॥ ये गुदास्थि विवर का आश्रय किये हुए उसी से संबन्धित रहते हैं। बस्ति मल का आधार है और प्राणों का एक श्रेष्ठ स्थान है ॥२०॥

वक्तव्य—एकद्वार—जिस द्वार का यहाँ उल्लेख किया है वह मूत्रप्रसेक का अभ्यन्तरीय द्वार है (Internal urethral orifice ) और इस द्वार समीपवर्ति प्रदेश के लिये 'बस्तिशिर' शब्द का प्रयोग होता है। पौरुष—मेढ़ू या शिश्न। महामहोपाध्याय कविराज गणनाथ सेन पौरुष का अर्थ पौरुषग्रंथि ( Prostate gland ) समझते हैं—पौरुषं तु बस्तिमूलस्थो ग्रंथिविशेष प्रत्यक्षदृष्ट स्यादिति प्रतीतिः शारीरविदाम्। न चात्र डल्हणोक्त 'पौरुषं मेढ्रम्'—इत्यर्थं सहन्छते, पौरुषस्येह गुदास्थिविवरस्थितत्वाभिधानात्। परन्तु यह अर्थ विसंगत मालूम होता है, इसलिये कि (१) यहाँ निर्दिष्ट किये हुए प्रत्येक अंग का गुदास्थिविवर में होना आवश्यक नहीं है; यहाँ केवल गुदास्थिविवर से संबंध रखने वाले अंगों का निर्देश किया है। (२) वृषण गुदास्थिविवर में नहीं होते। गणनाथ सेन जी का इस विषय पर कथन है कि, गर्भावस्था में वृषण भी गुदास्थिविवर में होते हैं—यद्यपि वृषणौ न गुदास्थिविवरस्थौ तथापि गर्भावस्थानकाले बालस्य श्रोणिविवरान्तरेव तयोरवस्थानात् तथाभिधानं सङ्गच्छते। ( प्रत्यक्ष शारीर प्रस्तावना )। परन्तु गर्भावस्था का विचार करके 'वृषणौ' शब्द का यहाँ प्रयोग किया गया है, यह युक्ति युक्तान्वित मालूम

१ विवरस्थिता-

ती है। (३) अष्टांगहृदय में बस्तिवर्णन के समय यही श्रुत का श्लोक दिया है। उसमें 'पौरुष' के बदले 'मेढ़' का गेग किया गया है—बस्तिबस्तिशिरोमेढ्रकटीवृषणपायवः। एकबन्धिनः प्रोक्ता गुदास्थिविवराश्रयाः॥ (निदान, अ. ९)। (४) युत्र सुश्रुतसंहिता में पौरुष शब्द का प्रयोग पहिले हो चुका —वैश्वानरः शिरः पातु विष्णुस्तव पराक्रमम्। पौरुष पुरुषश्रेष्ठो ब्रह्मा-त्मान ध्रुवौ भ्रुवौ॥ (सूत्रस्थान, अ. ५)। पौरुष के यहाँ र अर्थ हो सकते हैं; (१) बल, (२) पराक्रम, (३) वीर्य, र (४) शिश्न। इनमें से बल, पराक्रम और वीर्य का तन्त्र निर्देश किया गया है। इसलिये यहाँ भी पौरुष से शिश्न ग्रहण करना चाहिये और वैसा अर्थ वक्तव्य में (पृष्ठ ५ देखो) किया गया है। एकसंबन्धिनः—एक आश्रय से संबंध खने वाले, अर्थात् समान संश्रय। यह समान संश्रय है दास्थिविवर और इसी को आधुनिक परिभाषा में बस्तिगुहा श्रोणिगुहा (Pelvic Cavity) कहते हैं। इस गुहा में स्ति भगास्थिसंधि के पीछे रहता है। पुरुषों में उसके पीछे शुक्राशय रहते हैं और इनके पीछे 'स्थूलगुद' या मलाशय ता है। स्त्रियों में बस्ति और स्थूलगुद के बीच में गर्भाशय ता है—स्त्रीणां तु बस्तिपार्श्वगतो गर्भाशयः॥ (सुश्रुत)। लाधारः—मूत्ररूप मल के लिये इकट्ठा होने का स्थान। रीर में मूत्र अनवरत बनता रहता है जो मूत्रस्रोतसों द्वारा स्ति में आकर इकट्ठा होता है। काफी इकट्ठा होने पर मनुष्य ो मूत्रत्याग करने की आवश्यकता या इच्छा होती है। णायतनमुत्तमम्—बस्तिमर्म होने के कारण प्राणायतन कहा या है—मर्माणि ..तेषु स्वभावत एव प्राणास्तिष्ठन्ति॥ (शारीर, .)। सद्यःप्राणहर और त्रिमर्मों में से एक होने के कारण त्तम प्राणायतन भी कहा गया है—हृदय बस्ति नाभिश्च घ्नन्ति ाश्रोहनानि तु॥ (शारीर, ६)। तत्र शाखाश्रितेभ्यो मर्मभ्य कन्धाश्रितानि गरीयांसि, स्कन्धाश्रितेभ्योऽपि हृद्बस्तिशिरांसि तन्मूल-ाच्छरीरस्य॥ (चरक, सिद्धिस्थान)। इन श्लोकों में बस्ति ी आकृति, बनावट, संबंध और कार्य का जो संक्षेप में वर्णन किया है वह प्रत्यक्ष शारीर रचना के अनुसार प्रायः ठीक है। सिर्फ एक शब्द इसमें खटकता है वह 'एकद्वार' है। बस्ति में ास्तविक तीन द्वार हैं; एक मूत्रनिर्गमन के लिये और दो मूत्रागमन के लिये। इसका विशेष विवरण आगे मूत्रोत्पत्ति के विवरण में किया जायगा।

पक्काशयगतास्तत्र नाड्यो मूत्रवहास्तु याः।
तर्पयन्ति सदा मूत्रं सरितः सागरं यथा॥२१॥
सूक्ष्मत्वान्नोपलभ्यन्ते मुखान्यासां सहस्रशः।
नाडीभिरुपनीतस्य मूत्रस्यामाशयान्तरात्॥
जाग्रतः स्वपतश्चैव स निःस्यन्देन पूर्यते॥२२॥
आमुखात्सलिले न्यस्तः पार्श्वेभ्यः पूर्यते नवः।
घटो यथा तथा विद्धि बस्तिर्मूत्रेण पूर्यते॥२३॥

जैसे नदियाँ समुद्र में सदा (जल) तर्पण करती हैं वैसे जो पक्वाशयस्थ मूत्रवह नाड़ियाँ[1] हैं वे बस्ति में मूत्र सदा तर्पण करती रहती हैं॥२१॥ इन नाड़ियों के हजारों मुख सूक्ष्म होने के कारण विदित नहीं होते। आमाशय (और पक्वाशय) के भीतर से नाड़ियों द्वारा लाये हुए मूत्र के निस्यन्द से बस्ति जागते सोते समय (दिन रात) भरता है॥२२॥ मुँह तलक पानी में रक्खा (गाड़ा) हुआ नया घड़ा जैसे चारों ओर (के सूक्ष्म छेदों द्वारा जल के झरने) से भर जाता है, वैसे बस्ति (चारों ओर के सूक्ष्म स्रोतसों द्वारा) मूत्र से भर जाता है॥२३॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में मूत्रोत्पत्ति के स्थान से मूत्र बस्ति में कैसे पहुँचता है उसका वर्णन किया है। यह वर्णन प्रत्यक्षविरुद्ध अतएव प्रामादिक है; परन्तु यह प्रमाद आयुर्वेद के उपलब्ध सभी ग्रंथों में तथा उनकी टीकाओं में दिखाई देता है। यह प्रमाद कैसे और कब उत्पन्न हुआ, इसका निश्चय करना कठिन है। इस प्रमाद का विवरण करने के पूर्व शरीर में मूत्रोत्पत्ति कैसे होती है, उसका संक्षेप में वर्णन नीचे दिया जाता है। प्रत्यक्ष मूत्रोत्पत्ति कैसे होती है?—शरीर के उदर विभाग में पिछली दीवार से लगे हुए रीढ़ के दाहिनी और बाईं ओर लोबिये के बीज के समान दो अंग होते हैं। उनको वृक्क, गुर्दे या मूत्रपिण्ड कहते हैं। गुर्दे अतिसूक्ष्म नलियों के बने हुए हैं। उदरविभागस्थ बृहत् धमनी की दो शाखाओं द्वारा रक्त इन दोनों वृक्कों में पहुँचता है। भीतर पहुँच कर इन धमनियों की असंख्य सूक्ष्म शाखाओं का जाल वृक्कस्थ-नालियों के आस पास फैलता है और इन शाखाओं के रक्त में खाने पीने की चीजों का जो निकम्मा भाग रहता है उसको ये नालियाँ अपनी विशिष्ट कार्यशक्ति के द्वारा पृथक् कर अपने में खींच लेती हैं। इस प्रकार वृक्क के नालियों में रक्त से पृथक् हुए तरल को मूत्र कहते हैं। वृक्क में इकट्ठा हुआ मूत्र दो प्रणालियों द्वारा बस्ति में धीरे धीरे आता है। इस प्रणाली को गवीनी (Ureter) कहते हैं। इसका ऊपर का सिरा चौड़ा, कीप जैसा और नीचे की ओर तंग होता है। इसी में जब शर्करा अटक जाती है तब वृक्कशूल पैदा होता है। संक्षेप में मूत्र रक्त से वृक्कों द्वारा उत्पन्न होकर दो प्रणा-लियों द्वारा बस्ति में पहुँचता है। इसलिये बस्ति में तीन द्वार होते हैं। बस्तिवर्णन में 'एक द्वार' जो लिखा है, वह गलत है। उपलब्ध आयुर्वैदिक ग्रन्थों की कल्पना—उपलब्ध आयुर्वैदिक ग्रन्थों में वृक्कों का उल्लेख कई जगह मिलता है, परन्तु मूत्रोत्पत्ति के साथ उनका संबंध कहीं भी नहीं दर्शाया गया है। इससे यह स्पष्ट है कि वृक्क का ज्ञान होने पर भी उसका वास्तविक कार्य अज्ञात था। आयुर्वेद के अनुसार मूत्र की उत्पत्ति खाद्य-पेय द्रव्यों के किट्टभाग से मलधरा कला, पाचक पित्त और समानवायु से आमपक्वाशय में ही होती है:—(१) तत्राहार-प्रसादाख्यो रसः किट्टं च मलाख्यमभिनिर्वर्तते। किट्टात् स्वेदमूत्रपुरीषाः पुष्यन्ति॥ (चरक)। (२) किट्टमन्नस्य विण्मूत्रम्॥ (चरक)। (३) विण्मूत्रमाहारमलः सारः प्रागीरितो रसः॥ (सुश्रुत)। (४) तच्चादृष्टहेतुकेन विशेषेण पक्वामाशयमध्यस्थं पित्तं चतुर्विधमन्नपानं पचति, विवेचयति च रसमूत्रपुरीषाणि॥ (सुश्रुत)। आन्त्र में उत्पन्न हुआ मूत्र असंख्य सूक्ष्म स्रोतों द्वारा बस्ति में झरता है। इन स्रोतों के मुख अदृश्य होते हैं। मूत्रवाही स्रोतसों का उल्लेख हमेशा अनेक वचन में होता है। वास्तव में वह द्विवचन में होना चाहिये। संक्षेप में मूत्र की उत्पत्ति खाद्यपेय द्रव्यों

[1] तु ना.

मे, आमपक्वाशय में, मलपराक्रमा, पाचक पित्त और समान वायु की सहायता से होती है और वहाँ से मूत्र असंख्य मूत्रवह स्रोतसों द्वारा बस्ति में पहुँचता है। इस विषय के विस्तृत विवेचन के लिये ग्रन्थकार की 'Ayurvedic conception about urine formation in the human body' नामक पुस्तक देखो।

एवमेव प्रवेशेन वातः पित्तं कफोऽपि वा।
मूत्रयुक्त उपस्नेहात् प्रविश्य कुरुतेऽश्मरीम् ॥२४॥

सूक्ष्म स्रोतसों के द्वारा मूत्र प्रवेश के अनुसार (एवमेव प्रवेशेन) मूत्र के साथ मिलकर वात, पित्त अथवा कफ (बस्ति में) प्रवेश करके उपस्नेह (उपलेप या सनद्ध) से अश्मरी उत्पन्न करते हैं ॥२४॥

अप्सु स्वच्छा(स्वा)स्वपि यथा निषिक्तासु नवे घटे।
कालान्तरेण पङ्कः स्यादश्मरीसंभवस्तथा ॥२५॥

नये घड़े में रक्खे हुए साफ पानी में भी जैसे कुछ काल के पश्चात् कीच (अवक्षेप, Precipitate) जम जाता है, वैसे (बस्तिरूप घड़े में इकट्ठा हुए साफ मूत्र में) अश्मरी की उत्पत्ति (कुछ काल के पश्चात्) होती है ॥२५॥

वक्तव्य—प्रायः साधारण जल में कई पदार्थ और लवण घुले रहते हैं। विशुद्ध जल ($H_2O$) पृथ्वी पर नहीं मिल सकता। जल साफ खुले पात्र में रखने से प्रति दिन वाष्प बनकर उड़ जाता है, परन्तु उसमें घुले लवण तथा अन्य पदार्थ पात्र में ही रह जाते हैं। जब शेष जल में इनकी राशि एक विशेष प्रमाण से अधिक हो जाती है तब ये धीरे धीरे अलग होकर तली में अवक्षिप्त हो जाते हैं और कीच बनती है। मूत्र में अश्मरी की उत्पत्ति इसी प्रकार से होती है, ऐसी आधुनिक शास्त्रज्ञों की भी राय है। वृक्कस्थ नालियों द्वारा जब मूत्र में यूरिक एसिड, यूरेट्स, आक्जालेट्स, फास्फेट्स् इत्यादि लवण अधिक मात्रा में उत्सर्जित होते हैं तब मूत्रस्थ जलांश में इनका विलयन होना असंभव हो जाता है और इनका कुछ अंश सूक्ष्म स्फटिक (Crystal) के रूप में वृक्क में, गवीनी के ऊर्ध्व भाग में या बस्ति में अवक्षिप्त हो जाता है और उसके चारों ओर लवण के कण संगठित होकर अश्मरी बनती है। कभी कभी स्फटिकों के बदले मृत्त श्लेष्मा, जमे हुए रक्त का थक्का, या कृमियों के अण्डे (Ova of Bilharzia) इन पर संगठित होते हैं। स्फटिकों के अवक्षेपण में मूत्र की प्रतिक्रिया भी बहुत सहायता देती है। मूत्र की प्रतिक्रिया विशेष अम्ल होने पर यूरिक एसिड तथा उसके लवण अवक्षिप्त होते हैं और पित्ताश्मरी बनती है। प्रतिक्रिया अधिक क्षारीय होने पर फास्फेट्स् अवक्षिप्त होकर श्लेष्माश्मरी बनती है।

संहत्यापो यथा दिव्या मारुतोऽग्निश्च वैद्युतः।
तद्वद्बलासं बस्तिस्थमूष्मा संहन्ति सानिलः ॥२६॥

जैसे आकाशस्थ जल को वायु और बिजली की अग्नि बांध (कर ओले बना) देती है, वैसे ही बस्तिस्थान में प्राप्त हुए कफ को वायु से युक्त अग्नि (पित्त) जमा (कर पथरी बना) देती है ॥२६॥

वक्तव्य—यह दृष्टान्त ऊपर के दृष्टान्त के समान वस्तुस्थितिनिदर्शक नहीं है। क्योंकि पथरी न जल से बनती है, न कफ से बनती है।

मारुते प्रगुणे बस्तौ मूत्रं सम्यक् प्रवर्तते।
विकारा विविधाश्चापि प्रतिलोमे भवन्ति हि ॥२७॥
मूत्राघाताः प्रमेहाश्च शुक्रदोषास्तथैव च।
मूत्रदोषाश्च ये केचिद्बस्तावेव भवन्ति हि ॥२८॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थानेऽश्मरीनिदानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

वायु अनुकूल होने पर बस्ति में मूत्र की ठीक ठीक प्रवृत्ति होती है; और प्रतिकूल होने पर विविध विकार होते हैं ॥२७॥ मूत्राघात, प्रमेह, तथा शुक्रदोष और अन्य भी जो मूत्रविकार हैं वे सब बस्ति में ही होते हैं ॥२८॥

वक्तव्य—सम्यक् प्रवर्तते—ठीक ठीक मूत्र की उत्पत्ति होती है तथा उत्पन्न होने पर संचित हुए मूत्र का त्याग ठीक ठीक होता है। विविधा विकाराः—मूत्राघात, मूत्रकृच्छ्र, प्रमेह और अश्मरी ये चार प्रकार के मूत्र के रोग। शुक्र दोष वास्तव में बस्ति का या मूत्र का विकार नहीं है। मूत्राघात और मूत्रकृच्छ्र—मूत्रकृच्छ्रे कृच्छ्रत्वमतिशयितम्मीषद्विबन्धः। मूत्राघाते तु विबन्धो बलवान्, कृच्छ्रत्वमल्पमिति। (मधुकोशव्याख्या)। यन्मूत्रकृच्छ्रे मूत्रं कृच्छ्रेण वर्तते, मूत्राघाते मूत्रं रोध्यते प्रतिहन्यते वा। (चक्रपाणिदत्त)। मूत्रकृच्छ्रं तु क्लेशेन मूत्रप्रवृत्तिः। मूत्राघातो मूत्रावरोधः। (डल्हण)। अन्ये (जैसे वाग्भट) मूत्रकृच्छ्रविशेषमेव मूत्राघातमाहुः। (चक्रपाणिदत्त)। इस मतमतान्तर का विचार करने पर यह कह सकते हैं कि मूत्रकृच्छ्र में मूत्रत्याग करते समय दुःख होता है। इसको डिस्यूरिआ (Dysuria) कहते हैं। मूत्राघात में मूत्रकृच्छ्र, मूत्रावरोध या मूत्रशोष हो सकता है। मूत्रावरोध के लिये रिटेन्शन ऑफ यूरिन (Retention of urine) और मूत्रशोष (जिसमें मूत्र बनता ही नहीं) के लिये सप्रेशन ऑफ यूरिन (Suppression of urine) कहते हैं। इनमें मूत्रकृच्छ्र प्रायः शिश्नप्रसेक की खराबी से होता है; मूत्रावरोध द्वार में अश्मरी अटक जाने से, पौरुष ग्रंथि की वृद्धि या सूजन होने से अथवा मूत्रद्वारसंकोचक पेशि में पिचुड़न पैदा होने से होता है। मूत्रशोष वृक्क में मूत्रोत्पत्ति न होने से होता है। प्रमेह वृक्कों में उत्पन्न होते हैं। इससे यह स्पष्ट है कि अश्मरी के सिवा मूत्राघातादि विकार बस्ति के अतिरिक्त अन्य स्थानों में ही प्रायः होते हैं।

इति भास्करगोविन्दघाणेकरेण विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाख्यायां सुश्रुतव्याख्यायां निदानस्थानेऽश्मरीनिदानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥३॥

# चतुर्थोऽध्यायः।

अथातो भगन्दराणां निदानं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से आगे भगन्दर के निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

जनयति, साऽस्य कण्ड्वादीन् वेदनाविशेषाञ्जनयति, अप्रतिक्रियमाणा च पाकमुपैति, व्रणश्च कठिनः संरम्भी कण्डूप्रायः पिच्छिलमजस्रमास्रावं स्रवति, उपेक्षितश्च वातमूत्रपुरीषरेतांसि विसृजति; तं भगन्दरं परिस्राविणमित्याचक्षते ॥७॥

( परिस्रावी— ) वायु से नीचे की ओर प्रेरित हुआ प्रकुपित श्लेष्मा पहले की तरह ( गुदा के चारों ओर एक या दो अंगुल पर ) स्थित होकर किंचित सुफेद वर्ण की, स्थिर, कण्डु युक्त फुन्सी उत्पन्न करता है। यह फुन्सी खाज तथा अन्य ( कफानुरूप ) वेदनाएँ उत्पन्न करती है, प्रतीकार न करने से पक जाती है, ( फूटने पर उत्पन्न हुआ ) व्रण कड़ा, शोथ युक्त, अधिक खाजवाला होकर सदैव लसदार स्राव स्रवता है, और उपेक्षा करने से वायु, मूत्र, मल और वीर्य निकलता है; इस भगन्दर को परिस्रावी कहते हैं ॥७॥

वायुः प्रकुपितः प्रकुपितौ पित्तश्लेष्माणौ परिगृह्याधो गत्वा पूर्ववदवस्थितः पादाङ्गुष्ठप्रमाणां सर्वलिङ्गां पिडकां जनयति, साऽस्य तोददाहकण्ड्वादीन् वेदनाविशेषान् जनयति, अप्रतिक्रियमाणा च पाकमुपैति, व्रणश्च नानाविधवर्णमास्रावं स्रवति, पूर्णनदीशम्बूकावर्तवच्चात्र समुत्तिष्ठन्ति वेदनाविशेषाः; तं भगन्दरं शम्बूकावर्तमित्याचक्षते ॥८॥

( शंबूकावर्त— ) कुपित हुई वायु कुपित पित्त और कफ को ग्रहण करके नीचे की ओर गमन करके पहले की तरह स्थित होकर पैर के अँगूठे के समान सर्व ( दोषों के ) लक्षणों से युक्त फुन्सी उत्पन्न करती है। फुन्सी वेदना, जलन, कण्डू इत्यादि ( त्रिदोषानुरूप ) वेदनाएँ उत्पन्न करती है। प्रतीकार न करने से पक जाती है। ( फूटने पर उत्पन्न हुआ ) व्रण नाना प्रकार के रंग का स्राव स्रवता है, और इसमें पूर्ण नदी में उत्पन्न होने वाले भँवर के समान तथा शम्बूक ( मत्स्य विशेष ) के आवर्त के समान विशेष प्रकार की वेदनाएँ ( Boring Pains ) उठती हैं। इस भगन्दर को शम्बूकावर्त कहते हैं ॥८॥

मूढेन मांसलुब्धेन यदस्थिशल्यमन्नेन सहाभ्यवहृतं यदाऽवगाढपुरीषोन्मिश्रमपानेनाधःप्रेरितमसम्यगागतं गुदं क्षिणोति तत्र(तः)क्षतनिमित्तःकोथ उपजायते, तस्मिंश्च क्षते पूयरुधिरावकीर्णमांसकोथे भूमाविव जलप्रक्लिन्नायां क्रिमयः संजायन्ते, ते भक्षयन्तो गुदमनेकधा पार्श्वतो दारयन्ति, तस्य तैर्मार्गैः क्रिमिकृतैर्वातमूत्रपुरीषरेतांस्यभिनिःसरन्ति; तं भगन्दरमुन्मार्गिणमित्याचक्षते ॥९॥

( उन्मार्गि भगन्दर— ) मांसलुब्ध मूर्ख से भोजन के साथ खाया हुआ हड्डी का टुकड़ा ( शल्य ) जब गाढ़े मल में मिल कर अपान वायु से नीचे प्रेरित ( गुदा में ) आड़ा या टेढ़ा आता है तब गुदा में घाव कर देता है; वहाँ घाव के कारण सड़ाव पैदा होता है; उस पीप और रक्त से भरे हुए मांस के सड़ाव युक्त घाव में, जैसे कीचड़ में कृमि पड़ जाते हैं, कृमि उत्पन्न हो जाते हैं; गुदमांस भक्षण करके वे अनेक दिशा में गुदा को विदारित करते हैं; तब मनु[ष्य के] कृमिकृत उन मार्गों से वायु, मूत्र, मल और वीर्य नि[कल]ने लगते हैं; उस भगन्दर को उन्मार्गी कहते हैं ॥९॥

भवन्ति चात्र—

उत्पन्नतेऽल्पकरूशोफात् क्षिप्रं चाप्युपशाम्यति
पाय्वन्तदेशे पिडका सा ज्ञेयाऽन्या भगन्दरात्[1]

( भगन्दरेतर पिडका— ) गुद के अन्तिम प्रदे[श में] अल्प पीड़ा और शोथ से युक्त जो फुन्सी उत्पन्न होती है [और] शीघ्र ही शांत ( बैठ ) भी हो जाती है वह भगन्दर से [अन्य] ( प्रकार की अर्थात् सादी ) फुन्सी समझनी चाहिये ॥१०॥

पायोः स्याद्द्व्यङ्गुले देशे गूढमूला सरुग्ज्वरा।
भागन्दरीति विज्ञेया पिडकाऽतो विपर्ययात्।

( भगन्दर पिडका— ) जो गुदा से दो अंगुल दूरी [पर] हो, गहरी हो, पीड़ा और ज्वर से युक्त हो वह उपर्युक्त ( [सादी] पिडका के ) लक्षणों से विपरीत होने के कारण भगन्दर पि[डका] समझनी चाहिये ॥११॥

यानयानान्मलोत्सर्गात् कण्डूरुग्दाहशोफवान्।
पायुर्भवेद्रुजः कट्यां पूर्वरूपं भगन्दरे॥

( भगन्दर के पूर्वरूप— ) रथादि पर सवारी [करने] से, मलोत्सर्ग करने से खाज, पीड़ा, जलन और शोथ [युक्त] गुदा तथा कटी में पीड़ा ये भगन्दर में पूर्व [रूप] होते हैं ॥१२॥

घोराः साधयितुं दुःखाः सर्व एव भगन्दराः।
तेष्वसाध्यस्त्रिदोषोत्थः क्षतजश्च भगन्दरः॥[१३]

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने भगन्दरनिदानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

( साध्यासाध्यता— ) सब ही भगन्दर दुःखदायक [और] कष्ट से साध्य होते हैं। उनमें सान्निपातिक और क्षतज असा[ध्य] होते हैं ॥१३॥

वक्तव्य—स्थान के अनुसार असाध्य लक्षण—प्रवाहि[णीं] वलीं प्राप्त सेवनीं वा समाश्रितम्। ( अष्टांगसंग्रह )। लक्षणों [के] अनुसार असाध्यता—वातमूत्रपुरीषाणि क्रिमयः शुक्रमेव च भगन्दरात् स्रवन्तस्तु नाशयन्ति तमातुरम्॥ ( सु सूत्र, ३३ ). कुफ्फुस या आन्त्र के राजयक्ष्मा में जो भगन्दर उत्पन्न होते हैं, वह भी प्रायः कष्टसाध्य होता है।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने भगन्दरनिदानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

---

१ उत्पन्नरुजा उत्पन्नक शोफाद.

# पञ्चमोऽध्यायः।

अथातः कुष्ठनिदानं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से कुष्ठनिदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—कुष्ठ—कुष्णातीति कुष्ठम्। त्वगादि धातुओं का नाश करने के कारण कुष्ठ कहते हैं—कुष्ठगुशन्ति तत्। कालेनोपेक्षितं यस्मात् सर्वं कुष्णाति तद्वपुः। (अष्टांगसंग्रह)। इस व्युत्पत्ति निरुक्ति के अनुसार कुष्ठ में कोढ़ जैसे दारुण रोग से लेकर खुजली जैसे क्षुद्र रोग तक सब रोगों का समावेश किया जाता है। सुश्रुत में कई बार कुष्ठ के लिये त्वग्दोष शब्द का प्रयोग किया गया है—पापक्रियया पुराकृतकर्मयोगाच्च त्वग्दोषा भवन्ति। तत्र त्वग्दोषी दिवास्वप्नं व्यवायं न परिहरेत्। (कुष्ठचिकित्सित)। कुष्ठ का यह अर्थ अंग्रेजी में Diseases of the skin or Dermatoses शब्द से प्रदर्शित कर सकते हैं। परन्तु व्यवहार में महाकुष्ठ और क्षुद्रकुष्ठ करके इसके दो भेद किये जाते हैं। महाकुष्ठों का निर्देश प्रायः केवल कुष्ठ शब्द से और क्षुद्र कुष्ठों का उनके स्वतन्त्र नाम से किया जाता है—नखादिबलप्रवृत्ता ये शुक्रशोणितदोषान्वयाः कुष्ठार्शःप्रभृतयः। तैभिः पापरोगस्य प्राहुः कुष्ठस्य संभवम्। (सुश्रुत)। महाकुष्ठ को अंग्रेजी में लेप्रोसी (Leprosy) कहते हैं। क्षुद्र कुष्ठों में अनेक त्वग्रोग समाविष्ट होते हैं। कुष्ठ शब्द की इस संदिग्धता को दूर करने के लिये लेप्रोसी के लिये केवल एकवचनी कुष्ठ शब्द का प्रयोग किया जायगा, और सर्व प्रकार के कुष्ठों के लिये अनेकवचनी शब्द प्रयोग होगा।

मिथ्याहाराचारस्य विशेषाद्गुरुविरुद्धासात्म्याजीर्णाहिताशिनः स्नेहपीतस्य वान्तस्य वा व्यायामग्राम्यधर्मसेविनो ग्राम्यानूपौदकमांसानि वा पयसाऽभीक्ष्णमश्नतो यो वा मज्जत्यप्सूष्माभितप्तः सहसा छर्दिर्वा प्रतिहन्ति, तस्य पित्तश्लेष्माणौ प्रकुपितौ परिगृह्यानिलः प्रवृद्धस्तिर्यग्गाः सिराः संप्रतिपद्य समुद्धूय बाह्यं मार्गं प्रति समन्ताद्विक्षिपति, यत्र यत्र च दोषो विक्षिप्तो निःस(श्च)रति तत्र तत्र मण्डलानि प्रादुर्भवन्ति, एवं समुत्पन्नस्त्वचि दोषस्तत्र तत्र च परिवृद्धिं प्राप्याप्रतिक्रियमाणोऽभ्यन्तरं प्रतिपद्यते धातूनभिदूषयन्[१] ॥२॥

अहित आहार और आचार करने वाले की, विशेष करके गरिष्ठ भोजन, विरुद्ध भोजन, असात्म्य भोजन, अध्यशन और अहित भोजन करने वाले की, ग्राम्य आनूप और औदक प्राणियों का मांस दूध के साथ बार बार सेवन करने वाले की, स्नेहपान और वमन के पीछे व्यायाम और मैथुन करने वाले की, धूप में संतप्त होकर तत्काल (ठंडे) जल में तैरने वाले की और आते हुए वमन को रोकने वाले की प्रवृद्ध हुई वायु प्रकुपित हुए पित्त और कफ को लेकर तिर्यग्गामिनी सिराओं में प्राप्त होकर और उनको व्याप्त कर पित्त कफ को बाह्य रोग मार्ग में फैला देती है। फिर जहाँ जहाँ विक्षिप्त हुआ दोष संचार करता है, वहाँ वहाँ मण्डल (चकत्ते) पैदा होते हैं। इस प्रकार त्वचा में प्रकट हुआ दोष वहाँ ही वृद्धि पाकर प्रतीकार न करने से (क्रम से रक्त मांसादि) धातुओं को दूषित करके भीतर प्रवेश करता है ॥२॥

[१] प्रतिपद्य धातूनभिदूषयति.

वक्तव्य—अप्सु—ठंडे जल में—भयश्रमसंतापोपहतस्य च सहसा शीतोदकमनन्तरतः। (चरक)। तिर्यग्गाः सिराः—तिर्यग्गामी चार धमनियाँ, जो उत्तरोत्तर सूक्ष्म असंख्य शाखाओं में विभक्त होकर सर्व शरीर व्याप्त करती हैं। (धमनी व्याकरण नामक शारीरस्थान के नवम अध्याय में तिर्यग्गामी धमनियों का वर्णन देखो)। बाह्य मार्गम्—तत्र शाखा रक्तादयो धातवस्त्वक् च स बाह्यो रोगमार्गः॥ (चरक)। सुश्रुतमतानुसार यहाँ केवल त्वचा अभिप्रेत है। चरक और वाग्भट के अनुसार त्वचा, रक्त, लसिका और मांस ये धातु अभिप्रेत हैं। धातूनभिदूषयन्—एवं कुष्ठं समुत्पन्नं त्वचि कालप्रकर्षतः। क्रमेण धातून् व्याप्नोति नरस्याप्रतिकारिणः॥ (सुश्रुत)। इस सूत्र में 'मिथ्याहाराचारस्य' से लेकर 'छर्दिर्वा प्रतिहन्ति' तक कुष्ठों का निदान वर्णन किया है। इसके अतिरिक्त चरक में निम्न कारण अधिक हैं—नवान्नदधिमत्स्यातिलवणाम्लनिषेविणाम्। माषमूलकपिष्टान्नतिलक्षीरगुडाशिनाम्॥ व्यवायं चाप्यजीर्णेऽन्ने निद्रां च भजतां दिवा। विप्रान् गुरून् धर्षयतां पापं कर्म च कुर्वताम्॥ (कुष्ठचिकित्सित)। मछली और कुष्ठ के संबंध का विवरण सूत्रस्थान के अन्तिम अध्याय के १२४ वें श्लोक के वक्तव्य में किया गया है। नवीन खोज के अनुसार विषमज्वर, कालाअजार, फिरंग (Syphilis), अंकुशमुखकृमिरोग (Hookworm disease) इत्यादि दौर्बल्यजनक रोग भी कुष्ठों की उत्पत्ति में सहायता देते हैं। कुष्ठ में कुलजप्रवृत्ति भी होती है। इस विषय का प्राच्यप्रतीच्यमतानुसार विवरण सूत्रस्थान के व्याधिसमुद्देशीय नामक २४ वें अध्याय के चौथे सूत्र के वक्तव्य में १४८ पृष्ठ पर किया गया है। कोढ़ का मुख्य कारण एक जीवाणु है, जिसको बॅसीलस लेप्री (B. Lepree) कहते हैं। उपर्युक्त मिथ्याहाराचारादि सब सहायक कारण हैं। 'तस्य पित्तश्लेष्माणौ' से लेकर अन्त तक कुष्ठों की संप्राप्ति वर्णन की है। चरक में कुष्ठों की संप्राप्ति निम्न प्रकार से वर्णित है—त्रयो दोषा वातपित्तश्लेष्माणः प्रकोपणविकृताः। दूष्याश्च शरीरधातवस्त्वङ्मांसशोणितलसिकाश्चतुर्धा दोषोपघातविकृता इति। एतत्सप्तानां सप्तधातुकमेवद्गतमाजननं कुष्ठानाम्॥ (कुष्ठनिदान)। चरकमतानुसार त्रिदोष और त्वगादि चार धातु 'युगपत्' दूषित होकर कुष्ठ उत्पन्न होता है; सुश्रुतमतानुसार त्रिदोष प्रथम त्वचा को दूषित करते हैं और यदि उपेक्षा की जाय तो क्रम से रक्तादि धातु दूषित होते हैं। इसलिये आगे सप्तधातुगत कुष्ठों के स्वतन्त्र लक्षण वर्णन किये हैं। चरक और सुश्रुत की कुष्ठसंप्राप्ति की कल्पना में यह फर्क है। कुष्ठ की संप्राप्ति के संबंध में और एक महत्त्व की बात चरक में लिखी है—दोषाः प्रकुपिताः स्थानमधिगम्य संतिष्ठमाना स्तानेव त्वगादीन् दूषयन्तः कुष्ठान्यभिनिर्वर्तयन्ति। इसका तात्पर्य यह है कि प्रकुपित दोष अधिक काल तक त्वचादि में एकस्थान करके (संतिष्ठमानाः) रोग उत्पन्न करते हैं। इस

काल को रोगसम्प्राप्तिकाल या सञ्चयकाल ( Incubation period ) कहते हैं। आधुनिक खोज से यह सिद्ध हुआ है कोढ़ का सम्प्राप्ति काल दो साल से लेकर आठ दस साल से भी अधिक होता है। आयुर्वेद के कुष्ठ में यद्यपि क्षुद्रकुष्ठों का समावेश होता है, तथापि उसके निदान, पूर्वरूपादि कोढ़ के ऊपर अधिक ध्यान देकर लिखे गये हैं। चरक के अष्टोदरीय अध्याय में और कुष्ठनिदान में केवल सात महाकुष्ठों का ही वर्णन किया गया है—तेषां विकल्पविकारसंख्यानेऽतिप्रसङ्गमभिसमीक्ष्य सप्तविधमेव कुष्ठविशेषमुपदेक्ष्याम।

तस्य पूर्वरूपाणि—त्वक्पारुष्यमकस्माद्रोमहर्षः कण्डूः स्वेदबाहुल्यमस्वेदनं वाऽङ्गप्रदेशानां स्वापः क्षतविसर्पणमसृजः कृष्णता चेति ॥३॥

उसके पूर्वरूप—त्वचा का खुरदरापन, अकस्मात् रोंगटे खड़े होना, खाज, अधिक पसीना आना या पसीना न आना, शरीर के अंगों में सुन्नता, व्रण ( उत्पन्न होकर उन ) का फैलना और रक्त का कालापन ॥३॥

वक्तव्य—इनके अतिरिक्त चरक में निम्न पूर्वरूप अधिक मिलते हैं—अतिश्लक्ष्णता, ( त्वचा मुलायम और चमकीली होना Hyperkeratosis ), वैवर्ण्य, परिदाह परिहर्ष ( झिनझिनिका, सरसराहट Tingling ), कृष्णवर्ण, गौरव, पक्वदग्धदष्टभग्नक्षतोपस्खलितेष्वतिमात्र वेदना, स्वल्पानामपि च व्रणानां दुष्टिरसं रोहण चेति॥ ये पूर्वरूप प्रायः बाहु, टाँगें तथा अन्य खुले स्थानों पर प्रथम हुआ करते हैं।

तत्र सप्त महाकुष्ठानि, एकादश क्षुद्रकुष्ठानि; एवमष्टादश कुष्ठानि भवन्ति ॥४॥

कुष्ठों में महाकुष्ठ सात और क्षुद्रकुष्ठ ग्यारह हैं, इस प्रकार अठारह कुष्ठ होते हैं ॥४॥

वक्तव्य—सप्त महाकुष्ठ कोढ़ ( Leprosy ) के विविध रूप मालूम होते हैं। क्षुद्रकुष्ठों में त्वचा के अन्य रोगों का समावेश किया गया है। अर्थात् ये त्वग्रोग केवल ग्यारह होना असम्भव है, इसलिये चरक में उनकी असंख्येयता बतलाई है—स सप्तविधोऽष्टादशविधोऽसंख्येयविधो वा भवति। इसी कारण से इन क्षुद्रकुष्ठों के वर्णन के झंझट में न पड़कर निदानस्थान में केवल सात महाकुष्ठों का ही विवरण किया गया है—तेषां विकल्पविकारसंख्यानेऽतिप्रसङ्गमभिसमीक्ष्य सप्तविधमेव कुष्ठविशेषमुपदेक्ष्याम ॥ ( चरक )।

तत्र महाकुष्ठान्यरुणौदुम्बरर्ष्यजिह्वकपालकाकणकपुण्डरीकदद्रुकुष्ठानीति। क्षुद्रकुष्ठान्यपि स्थूलारुष्कं महाकुष्ठमेककुष्ठं चर्मदलं विसर्पः परिसर्पः सिध्मं विचर्चिका किटिभं पामा रकसा चेति ॥५॥

( कुष्ठ के भेद— ) इनमें से महाकुष्ठ हैं—१ अरुण, २ औदुम्बर, ३ ऋष्यजिह्व, ४ कपाल, ५ काकणक, ६ पुण्डरीक, और ७ दद्रु। और क्षुद्रकुष्ठ ये हैं—१ स्थूलारुष्क, २ महाकुष्ठ, ३ एककुष्ठ, ४ चर्मदल, ५ विसर्प, ६ परिसर्प, ७ सिध्म, ८ विचर्चिका, ९ किटिभ, १० पामा और ११ रकसा ॥५॥

वक्तव्य—चरक, सुश्रुत और वाग्भट इनमें कुष्ठों के नाम के संबंध में मतभिन्नता दिखाई देती है। सुश्रुत का 'अरुण' कुष्ठ चरक और वाग्भट में नहीं है, उसके बदले 'मण्डल' कुष्ठ मिलता है। 'मण्डल' सुश्रुत में नहीं मिलता। चरक में 'दद्रु' क्षुद्रकुष्ठों में दिया है और उसके बदले 'सिध्म' महाकुष्ठों में लिया है। सुश्रुतोक्त स्थूलारुष्क, महाकुष्ठ, विसर्प, परिसर्प, और रकसा ये पाँच क्षुद्रकुष्ठ चरक में नहीं मिलते। इनके बदले अलसक, शतारु, विपादिका, च... और विस्फोटक ये पाँच कुष्ठ मिलते हैं। वाग्भट के कुष्ठ चरकमतानुसार हैं, केवल दद्रु महाकुष्ठ में दिया है और सिध्म लघुकुष्ठ में समाविष्ट किया है। इस मतभिन्नता और क्षुद्रमहाकुष्ठों की अन्योन्यानुप्रवेशिता को देखकर यह मालूम पड़ता है कि आयुर्वेद में कोढ़ जैसे भयंकर विकार से लेकर खुजली जैसे मामूली विकार तक त्वचा के सर्व रोगों का समावेश कुष्ठ में किया गया है, और 'वेदना वर्ण संस्थान प्रभाव' आदि के कारण कुष्ठों को असंख्येय कहा है।

सर्वाणि कुष्ठानि सवातानि सपित्तानि सश्लेष्माणि सक्रिमीणि च भवन्ति, उत्सन्नतस्तु दोषग्रहणमभिभवात् ॥६॥

सभी कुष्ठ वातयुक्त, पित्तयुक्त, कफयुक्त और कृमियुक्त होते हैं। परन्तु उत्कर्ष और प्राबल्य के अनुसार दोष ( के नाम ) का ग्रहण होता है ॥६॥

वक्तव्य—सवातानि इत्यादि—कुष्ठ हमेशा त्रिदोषप्रकोप से होता है—न च किञ्चिदस्ति कुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तम्। (चरक) सक्रिमीणि—कोढ़ तथा त्वचा के अन्य रोग कृमिकीटादि से उत्पन्न होते हैं। प्रत्येक विकार का कृमि स्वतन्त्र होता है। कोढ़ के जीवाणु का उल्लेख पीछे दूसरे सूत्र के वक्तव्य में किया गया है। इन क्रिमियों के संबंध में आगे उत्तरतन्त्र के कृमिरोग प्रतिषेध अध्याय में लिखा है—केशरोमनखादाश्च दन्तादाः किक्किशास्तथा। कुष्ठजाश्च परीसर्पा ज्ञेयाः शोणितसंभवाः॥ ते सरक्ताश्च कृष्णाश्च स्निग्धाश्च पृथवस्तथा। रक्ताधिष्ठानजान् प्रायो विकारान् जनयन्ति ते। केशादाद्यास्त्वदृश्यास्ते॥ दोषग्रहण—दोषनिर्देश—सर्वेष्वपि विकारेषु व्यपदेशोऽधिकत्वतः। (अष्टांगहृदय) रोगों में दोषनिर्देश का यह एक साधारण नियम है कि जिसका प्राबल्य होता है उसी का निर्देश किया जाता है—द्रव्यमेकरसं नास्ति न रोगोऽप्येकदोषजः। योऽधिकस्तेन निर्देशः क्रियते रसदोषयोः॥ अभिभव—(१) प्राबल्य। अधर्माभिभवात् कृष्ण प्रदुष्यन्ति कुलस्त्रियः। ( भगवद्गीता )। किंवा (२) पराजय या दूसरे के वश में जाना। स्पर्शानुकूला इव सूर्यकान्तास्तदन्यतेजोऽभिभवाद्वमन्ति॥ ( शाकुन्तल )। दूसरा अर्थ करने पर 'हार' दोषयो' अध्याहृत करना चाहिये।

तत्र वातेनारुणं, पित्तेनौदुम्बरर्ष्यजिह्वकपालकाकणकानि, श्लेष्मणा पुण्डरीकं दद्रुकुष्ठं चेति। तेषां तु महत्त्व क्रियागुरुत्वमुत्तरोत्तरं धात्वनुप्रवेशादसाध्यत्वं चेति ॥७॥

इनमें वायु से अरुण, पित्त से औदुम्बर, ऋष्यजिह्व कपाल और काकणक, श्लेष्मा से पुण्डरीक और दद्रुकुष्ठ होते

और धातुओं में प्रवेश करने से उनकी गंभीरता, (शरीर नाश करने की) कार्यक्षमता और असाध्यता अधिका- होती है ॥७॥

वक्तव्य—उत्तरोत्तर—त्वचादि से उत्तरोत्तर धातुओं में करने से गंभीरतादि गुण अधिकाधिक हो जाते हैं।

तत्र, वातेनारुणाभानि तनूनि विसर्पीणि तोद- स्वापयुक्तान्यरुणानि; पित्तेन पक्वोदुम्बरफला- तिवर्णान्यौदुम्बराणि, ऋष्यजिह्वाप्रकाशानि ख- णि ऋष्यजिह्वानि, कृष्णकपालिकाप्रकाशानि पालकुष्ठानि, काकणन्तिकाफलसदृशान्यतीव कृष्णानि काकणकानि, तेषां चतुर्णामप्योषचो- रिदाहधूमायनानि क्षिप्रोत्थानप्रपाकभेदित्वानि मिजन्म च सामान्यानि लिङ्गानि; पुण्डरीकपत्र- काशानि पौण्डरीकाणि श्लेष्मणा, अतसीपुष्प- र्णानि ताम्राणि वा विसर्पीणि पिडकावन्ति च कुष्ठानि; तयोर्द्वयोरप्युत्सन्नता परिमण्डलता ण्डूश्चिरोत्थानत्वं चेति सामान्यानि रूपाणि ॥८॥

(दोषानुसार लक्षण—) वात से किंचित् रक्तवर्ण, छोटे, ने वाले, तोद, भेद, स्पर्शज्ञानाभाव इनसे युक्त अरुण कुष्ठ होते हैं)। पित्त से पके गूलर के फल के समान कार और वर्ण के औदुम्बर, ऋष्यजिह्वा (ऋष्य-एक हरिण ) के समान खुरदरे ऋष्यजिह्व, काले ठिकरे के समान पाल कुष्ठ, (और) गुञ्जाफलसदृश अत्यन्त लाल और ले काकणन्तिका कुष्ठ (होते हैं); इन चारों (पैत्तिक ष्ठों) के ओष, चोष, परिदाह, धूमायन (जलन के भिन्न न्न प्रकार), शीघ्र उत्पन्न होना, पकना और फूटना तथा मि उत्पन्न होना ये सामान्य लक्षण हैं। कफ से श्वेत पद्म त्र के समान पुण्डरीक, (और) अतसी के फूल के वर्ण नील कृष्ण) के अथवा तांबे के वर्ण के फैलने वाले, पिडका क्त दद्रुकुष्ठ (उत्पन्न होते हैं); इन दोनों (कफ कुष्ठों) के भार, गोलाकार (चकत्ते होना), खाज, देर से उत्पत्ति ये सामान्य लक्षण होते हैं ॥८॥

वक्तव्य—दद्रु—दाद या दिनाय। अँग्रेजी में इसको रिंगवर्म या टिनिया (Ringworm or Tinea) कहते हैं। इस त्वग्विकार का कृमि मोल्ड या फंगस (Mould or Fungus) जाति का है। यह अनेक सेलों का बना हुआ तंतुसदृश होता है। इसका नाम ट्रैचोफैटन इन्डोथ्रिक्स और ट्रैचोफैटन एक्टोथ्रिक्स (Trichophyton endothrix, Trichophyton ectothrix) है।

क्षुद्रकुष्ठान्यत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—

अब इसके आगे क्षुद्र कुष्ठों (के लक्षणों) का वर्णन करते हैं।

स्थूलानि सन्धिष्वतिदारुणानि
स्थूलारुंषि स्युः कठिनान्यरूंषि।

(स्थूलारुष्क—) स्थूलारुष्क में संधियों में मोटे, अति भयंकर और कठिन व्रण उत्पन्न होते हैं।

त्वक्कोचभेदस्वपनाङ्गसादाः
कुष्ठे महत्पूर्वयुते भवन्ति ॥९॥

(महाकुष्ठ—) महाकुष्ठ में त्वचा में सिकुड़न, दरार, स्पर्श ज्ञान की कमी और अंगग्लानि उत्पन्न होती है ॥९॥

कृष्णारुणं येन भवेच्छरीरं
तदेककुष्ठं प्रवदन्ति कुष्ठम्।

(एककुष्ठ—) जिससे शरीर काला और लाल पड़ जाय, उस कुष्ठ को एककुष्ठ कहते हैं।

स्युर्येन कण्डूव्यथनौषचोषा-
स्तलेषु तच्चर्मदलं वदन्ति ॥१०॥

(चर्मदल—) जिससे (हाथ और पैर के) तलुवे में खाज, पीडा, जलन और चोष हो, उसको चर्मदल कहते हैं ॥१०॥

विसर्पवत् सर्पति सर्वतो य-
स्त्वग्रक्तमांसान्यभिभूय शीघ्रम्।
मूर्च्छाविदाहारतितोदपाकान्
कृत्वा विसर्पः स भवेद्विकारः ॥११॥

(विसर्पकुष्ठ—) जो त्वचा, रक्त व मांस को दूषित करके मूर्च्छा, दाह, बेचैनी, पीडा व पाक (इन उपद्रवों) को करके शीघ्र चारों ओर विसर्प की भाँति फैलता है, वह कुष्ठ विसर्प है ॥११॥

शनैः शरीरे पिडकाः स्रवन्त्यः
सर्पन्ति यास्तं परिसर्पमाहुः।

(परिसर्पकुष्ठ—) जो स्रावयुक्त फुन्सियाँ शरीर में धीरे धीरे फैलती हैं, उसे परिसर्प कहते हैं।

कण्डूान्वितं श्वेतमपायि सिध्म
विद्यात्तनु प्रायश ऊर्ध्वकाये ॥१२॥

(सिध्म—) जो खाज युक्त, सुफेद, कष्टरहित, क्षुद्राकार (तनु) व प्रायः ऊपर के शरीर (छाती, ग्रीवा, मुख) पर होता है वह सिध्म कुष्ठ समझना चाहिये ॥१२॥

वक्तव्य—सिध्म को अँग्रेजी में पिटिरिआसिस वर्सिकलर (Pityriasis Versicolor) कहते हैं। इसका कारण मैक्रोस्पोरन फरफर (Microsporon furfur) नामक एक फंगस जाति का कृमि है। यह छाती और ग्रीवा में अधिक होता है और खुजाने पर उससे भूसी निकला करती है—श्वेतं ताम्रं तनु च यद्रजो घृष्टं विमुञ्चति। अलाबुपुष्पवर्णं तत् सिध्मं प्रायेण चोरसि॥ (चरक)।

राज्योऽतिकण्डूर्तिरुजः सरूक्षा
भवन्ति गात्रेषु विचर्चिकायाम्।
कण्डूमती दाहरुजोपपन्ना
विपादिका पादगतेयमेव ॥१३॥

(विचर्चिका व विपादिका—) विचर्चिका में (हाथ पाँव इत्यादि) गात्रों में अतिशय खाज और पीडा युक्त रूखी

१ भवन्त्यसाध्यम्. २ कण्डूव्यथशोषचोषाः.

रेखाएं उत्पन्न होती हैं। यही जब पाँवों में स्थित होकर खाज, दाह और वेदना युक्त होती है तब विपादिका कहलाती है ॥१३॥

वक्तव्य—विचर्चिका को हैंगेड्स ( Rhagades ) कहते हैं। विपादिका को बिवाई और अंग्रेजी में चिल्ब्लेन ( Chilblain ) कहते हैं।

यत् स्रावि वृत्तं घनमुग्रकण्डु
तत् स्निग्धकृष्णं किटिभं(मं)वदन्ति।

( किटिभ— ) जो स्रावयुक्त, गोल, ठोस, अत्यन्त कण्डु युक्त, चिकना और काला हो उसे किटिभ कहते हैं।

सास्रावकण्डूपरिदाहकाभिः
पामाऽणुकाभिः पिडकाभिरूह्या ॥१४॥

( पामा— ) स्राव, खाज व जलन इनसे युक्त छोटी छोटी फुन्सियों से पामा समझनी चाहिये ॥१४॥

वक्तव्य—पामा को छाजन या एक्जीमा ( Eczema ) कहते हैं।

स्फोटैः सदाहैरति सैवं कच्छूः
स्फिक्पाणिपादप्रभवैर्निरूप्या।

( कच्छू— ) चूतड़, हाथ व पाँवों पर उत्पन्न हुए अतिदाह युक्त फोड़ों से वही पामा कच्छू कहलाती है।

वक्तव्य—इसको खुजली या स्कैबीज ( Scabies ) कहते हैं। इस रोग का कारण एक कीड़ा ( Sarcoptes Hominis ) है जिसकी लम्बाई ½ इञ्च के करीब होती है।

कण्डून्विता या पिडका शरीरे
संस्रावहीना रकसोच्यते सा ॥१५॥

( रकसा— ) कण्डू युक्त और स्राव रहित जो फुन्सियाँ शरीर में उत्पन्न होती हैं, वह रकसा ( Dry Eczema ) कहलाती है ॥१५॥

अतः ससिध्मं रकसा महच्च
यच्चैककुष्ठं कफजान्यमूनि।
वायोः प्रकोपात्परिसर्पमेकं
शेषाणि पित्तप्रभवाणि विद्यात् ॥१६॥

( दोषानुसार क्षुद्र कुष्ठ— ) कफ से स्थूलारुष्क, सिध्म, रकसा, महाकुष्ठ और एककुष्ठ होते हैं, वायु के प्रकोप से केवल परिसर्प कुष्ठ होता है और शेष ( विसर्प, किटिभ, विचर्चिका, पामा और चर्मदल ) पित्त के प्रभाव से होते हैं ॥१६॥

वक्तव्य—यहाँ कुष्ठों के जो संक्षिप्त लक्षण वर्णन किये हैं, उनसे आधुनिक त्वग्रोगों के साथ उनका ठीक ठीक मेल करना बहुत कठिन है। जिनके संबंध में कुछ निश्चय हो सका, उनके अंग्रेजी पर्याय साथ ऊपर दिये हैं। तथापि इनके संबंध में भी मतभेद हो सकता है।

किलासमपि कुष्ठविकल्प एव, तत्त्रिविधं वातेन पित्तेन श्लेष्मणा चेति। कुष्ठकिलासयोरन्तरं—त्वग्गतमेव किलासमपरिस्रावि च। तद्वाते मण्डलमरुणं परुषं परिध्वंसि च, पित्तेन पद्मपत्रप्रतीकाशं सपरिदाहं च, श्लेष्मणा श्वेतं स्निग्धं बहलं कण्डूमच्च। तेषु सम्बद्धमण्डलमन्तेजातं रक्तरोमवच्चासाध्यमग्निदग्धं च ॥१७॥

( किलास— ) किलास त्वग्दोष का ही एक भेद है। वह वात से, पित्त से और कफ से तीन प्रकार का है। कुष्ठ और किलास का अन्तर ( यह है कि ) किलास केवल त्वचा में स्थित और स्राव रहित होता है। किलास वायु से गोल, किंचित् रक्तवर्ण, खुरदरा और ( त्वचा के बालों का ) नाश करने वाला होता है, पित्त से कमलपत्र के तुल्य और दाह युक्त होता है, कफ से सफेद, चिकना, स्थूल और कण्डुयुक्त होता है। इनमें से जिसके चकत्ते आपस में मिले हुए हैं, जो हस्तपादतल गुह्य तथा होंठ में हुआ हो, और जो लाल रोम युक्त हो वह असाध्य होता है, तथा अग्निदग्धोत्थ किलास भी असाध्य होता है ॥१७॥

वक्तव्य—किलास—इसको श्वित्र भी कहते हैं—दारुणं चारुणं श्वित्रं किलासं नामभिस्त्रिभिः। ( चरक )। व्यवहार में इसको सफेद दाग और अंग्रेजी में ल्यूकोडर्मा ( Leucoderma ) कहते हैं। इसके दो भेद होते हैं, दोषज और व्रणज—श्वित्रं तु द्विविधं विद्याद्दोषजं व्रणजं तथा। तत्र मिथ्योपचारात् व्रणस्य व्रणजं स्मृतम् ॥ ( भोज )। कुष्ठ और किलास का अन्तर—कुष्ठ कृमिजन्य, संक्रामक और शरीर के धातुओं का नाश करने वाला होता है, किलास इससे बिलकुल विपरीत है—अपरं धातून् आश्रयात् नवात् न्नेव चावहेत्। सर्वेदेहेष्वनेकोऽप्यस्ति सूक्ष्मात् सुदारुणात् ॥ श्रीमत्कफवातशुभनीलत्वाम्बीनि यैमतम्। अतएव, श्वित्रमम्बच कुष्ठवत्सुदारुणम् ॥ ( अष्टांग संग्रह )। इसकी टीका में इन्दु लिखते हैं—अस्मात् कारणात् श्वित्र नाकुष्ठरूपेणोत्पन्ने। दैवस्थापमत्वात् यद्यपि त्वग्रोगत्व समर्थे। आधुनिक वैज्ञानिक खोज से भी उपर्युक्त आयुर्वेद का कथन सत्य सिद्ध हुआ है। किलास में विकृति—मनुष्यों की त्वचा के ऊपरी पर्त में मेलानिन ( Melanin ) नामक एक रंग रहता है और इसी के कारण त्वचा रंगीन रहती है। इस रंग का एक कार्य धूप से शरीर की रक्षा करना है, इसलिये उष्ण प्रदेश के लोगों तथा धूप में काम करने वालों की त्वचा में इसकी अधिकता होती है और वे लोग काले हो जाते हैं। किलास में त्वचा का यह रंग जाता रहता है, जिससे स्थानविशेष सफेद हो जाते हैं। अकसर यह देखा गया है एक ओर जिस स्थान पर यह रोग होता है उसी स्थान पर दूसरी ओर हुआ करता है। श्वेत दाग पर कुष्ठ की भाँति न सुन्नता होती है न कृमि मिलते हैं, परन्तु त्वचा की मृदुता नष्ट होती है। किलास का हेतु—वचांस्यतथ्यानि कृतघ्नभावो निन्दा गुरूणां गुरुधर्षणं च। पापक्रिया पूर्वकृतं च कर्म हेतुः किलासस्य विरोधि चान्नम् ॥ ( चरक )। आधुनिक शास्त्रीय दृष्टि से विचार करने वालों को चरक के उपर्युक्त हेतु कुछ अवैज्ञानिक प्रतीत होंगे, परन्तु बहुत कुछ ज्ञात करने पर भी इस रोग का ठीक हेतु आज तक अज्ञात ही रहा—The etiology is quite unknown, both Toxic and trophoneurotic theories having been

१ [illegible]

invoked to explain the phenomenon, but Very little evidence is at present forthcoming in favour of either view. *A text book of the practice of Medicine by Frederick W. Price.* यह रोग शरीर-स्थानी दोष से उत्पन्न होने के कारण धीरे धीरे फैलता है और एक समय शरीर की सारी की सारी त्वचा कहीं कहीं काले दाग छोड़कर सफेद हो जाती है । उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट होगा कि इस रोग के औपसर्गिक न होने के कारण सफेद दाग वाले से घृणा करने की कोई जरूरत नहीं होती है । परिध्वंसि—रोमविध्वंसि—मदाहं रोमविध्वंसि । ( अष्टांगसंग्रह ) । अन्ते जातं—हस्तपादतलगुल्फौष्ठे जातम् । गुल्फपाणितलौष्ठेष्विति तलमत्र पादतलं, सुश्रुते 'अन्ते जात' इति सामान्येन निर्देशात् । ( मधुकोशव्याख्या ) । गुह्यपाणितलौष्ठेषु जातमप्यचिरन्तनम् । वर्जनीयं विशेषेण किलासं सिद्धिमिच्छता ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । रक्तरोम—श्वेत रोम । यद्यपि यहाँ तथा चरक में रक्त रोम ( यत्परस्परतोऽभिन्नं बहु यद्रक्तरोमवत् ) शब्द का प्रयोग किया गया है तथापि उसका अर्थ 'श्वेतरोम' ऐसा करना चाहिये; क्योंकि अष्टांगसंग्रह में किलास के साध्य लक्षणों में 'अशुक्लरोमाबहुलम्' ऐसा शब्द प्रयोग किया गया है । अग्निदग्ध—दग्धव्रण या अन्यव्रण से उत्पन्न हुआ किलास । इसमें दोष व्रणस्थान में होता है, इसलिये व्रणस्थान की त्वचा के अतिरिक्त यह रोग और कहीं नहीं फैलता । चिकित्सास्थान के पहले अध्याय में 'कृष्णकर्म' नामक जो उपक्रम वर्णन किया है, वह इसी के लिये है—दुरूढत्वात् शुक्लानां कृष्णकर्म हितं भवेत ॥

**कुष्ठेषु तु त्वक्संकोचस्वापस्वेदशोफभेदकौण्यस्वरोपघाता वातेन, पाकावदरणाङ्गुलिपतनकर्णनासाभङ्गाक्षिरागसत्त्वोत्पत्तयः पित्तेन, कण्डूवर्णभेदशोफास्रावगौरवाणि श्लेष्मणा । तत्रादिबलप्रवृत्तं पौण्डरीकं काकणं चासाध्यम् ॥१८॥**

कुष्ठों में पीडा, त्वचा में सिकुड़न, सुन्नता, स्वेद ( का आधिक्य या अभाव ), शोथ, दरार, कर ( साधारण तथा अंग ) वैकल्य और स्वरभंग वायु से होते हैं; पकना, विदीर्ण होना, अंगुलियों का गिर जाना, कान और नासा का गल जाना, आँखों में सुर्खी और कृमियों की उत्पत्ति पित्त से होती है; खाज, वर्णभेद ( श्वैत्य ), सूजन, स्राव और स्थूलता कफ से होती है । इनमें माता पिता के दोष से उत्पन्न हुआ, पौण्डरीक और काकणक ( ये तीन कुष्ठ ) असाध्य होते हैं ॥१८॥

वक्तव्य—कुष्ठेषु—इससे यहाँ महाकुष्ठ या कोढ़ ( Leprosy ) अभिप्रेत है । पाश्चात्य वैद्यक में लक्षणों और विकृति के अनुसार कोढ़ के तीन प्रकार किये गये हैं । (१) नाडीकुष्ठ ( Nerve Leprosy—) इसमें कुष्ठाणुओं का आक्रमण शरीर की नाड़ियों पर होता है जिससे सरसराहट, चिमचिमायन इत्यादि पीड़ाएँ, स्वाप, कौण्य इत्यादि लक्षण उत्पन्न होते हैं । आयुर्वेदिक परिभाषा के अनुसार इसको वातिक कुष्ठ कह सकते हैं । (२) ग्रंथिककुष्ठ ( Nodular Leprosy—) इसमें माथा, चेहरा, कान, प्रकोष्ठ, टांग इत्यादि खुले स्थान की त्वचा में छोटी छोटी गाँठें बनती हैं, त्वचा पर लाल धब्बे ( वर्णभेद ) पड़ जाते हैं, त्वचा जगह जगह पर मोटी ( गौरव ) पड़ जाती है, जिससे रोगी की आकृति बेडौल होती है । ग्रंथियाँ फूटकर व्रण बन जाते हैं, इसमें कीड़े भी पड़ते हैं । यह रोग मुँह, गले, कर्ण, नासा, अक्षि इत्यादि स्थानों में भी होता है, जिससे कर्णनासाभङ्ग अक्षिरागादि लक्षण उत्पन्न होते हैं । आयुर्वेदिक परिभाषा के अनुसार इसको 'पित्तकफजकुष्ठ' कह सकते हैं । (३) मिश्र ( Mixed ) कुष्ठ—इसमें उपर्युक्त दोनों प्रकार के लक्षण उपस्थित रहते हैं, और इसी प्रकार के रोगी अधिक होते हैं । शुद्ध वातिक या शुद्ध ग्रंथिक स्वरूप का रोग या रोगी प्रायः नहीं होता—So the distinction (nerve or skin leprosy) is not sharply defined: Tropical medicine by Rogers and Megan. इसलिये आयुर्वेद में जो कहा है कि 'न च किञ्चिदस्ति कुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तं' ॥ ( चरक ), वह ठीक है । मिश्र कुष्ठ को 'सान्निपातिक कुष्ठ' कह सकते हैं । आदिबलप्रवृत्त—इसका विवरण सूत्रस्थान के व्याधिसमुद्देशीय नामक सूत्र स्थान के २४ वें अध्याय में ( पृष्ठ १४८ देखो ) किया गया है । असाध्य—अस्यां चैवावस्थायामुपद्रवाः कुष्ठिनं स्पृशन्ति । तद्यथा—प्रस्रवणमङ्गभेदः पतनान्यङ्गावयवानां तृष्णाज्वरातीसारदाहदौर्बल्यारोचकाविपाकाश्च; तद्विधमसाध्यं विद्यादिति ॥ ( चरक, निदान ) ।

भवन्ति चात्र—

**यथा वनस्पतिर्जातः प्राप्य कालप्रकर्षणम् ।**
**अन्तर्भूमिं विगाहेत मूलैर्वृष्टिविवर्धितैः ॥१९॥**
**एवं कुष्ठं समुत्पन्नं त्वचि कालप्रकर्षतः ।**
**क्रमेण धातून् व्याप्नोति नरस्याप्रतिकारिणः ॥२०॥**

जैसे कि उत्पन्न हुआ पौधा अधिक समय पाकर वर्षा से वर्धित हुई जड़ों ( की सहायता ) से भूमि के भीतर फैलता है ॥१९॥ वैसे ही त्वचा में उत्पन्न हुआ कुष्ठ प्रतीकार न करने वाले मनुष्य में अधिक समय पाकर उत्तरोत्तर ( अभ्यन्तरीय ) धातुओं को व्याप्त करता है ॥२०॥

वक्तव्य—त्वचि समुत्पन्नं—चाहे कुष्ठ आयुर्वेदिक परिभाषा के अनुसार वातिक पैत्तिक और कफज हो, चाहे आधुनिक परिभाषा के अनुसार ग्रंथिक या नाड़ी का हो उसकी उत्पत्ति सर्वप्रथम त्वचा में सुन्नता, मण्डल, वर्णभेद इत्यादि से दिखाई देती है—सर्वकुष्ठेषु प्रथमं त्वच्यवश्यं वैकृतं भवति विशेषेण, पश्चाद्वैशेषिकी दुष्टिः कालप्रकर्षाद्रक्तादिषु भवति ॥ चक्रपाणिदत्त, चरकटीका ) । अप्रतिकारिणः—त्वचा में रोग का प्रथम दर्शन होते ही यदि उचित चिकित्सा की जाय तो प्रायः रोग अधिक नहीं बढ़ता । आधुनिक काल में तुवरक तेल ( Hydnocarpus oil ) के उत्तमोत्तम योगों ( Easters ) का सुई द्वारा प्रयोग करने से प्रायः इस रोग में जड़ से आराम होता है । चिकित्सा न करने पर रोग समस्त शरीर में व्याप्त होने से प्रस्रवणादि चरकोक्त उपद्रव उत्पन्न होकर रोग असाध्य हो जाता है ।

**स्पर्शहानिः स्वेदनत्वमीषत्कण्डूश्च जायते ।**
**वैवर्ण्यं रूक्षभावश्च कुष्ठे त्वचि समाश्रिते ॥२१॥**

आचरण कर जो मनुष्य इस कुष्ठ रोग से निर्मुक्त होता है, वह सद्गति को प्राप्त होता है ॥२१॥

वक्तव्य—इस श्लोक में कुष्ठ की संक्षिप्त चिकित्सा बतलाई है। द्वितीय सूत्र और २९ वें श्लोक के अनुसार कुष्ठ 'कर्मदोषोद्भव' व्याधि है—कर्मजा व्याधयः केचिद्दोषजाः सन्ति चापरे। कर्मदोषोद्भवाश्चान्ये। (उत्तरतन्त्र. अ० ४०)। अर्थात् कुष्ठ की चिकित्सा भी कर्मदोषक्षयकारक होनी चाहिये—कर्मदोषक्षयकृता तेषां सिद्धिर्विधीयते। इस श्लोक में आहाराचार तथा विशिष्ट ओषधियों के द्वारा दोषज चिकित्सा और तपोनिषेवण द्वारा कर्मज चिकित्सा वर्णन की है। आहाराचारयोः प्रोक्तां—चिकित्सास्थान के कुष्ठचिकित्सित अध्याय के 'तत्र कुष्ठिनो मांसवसादुग्ध...इत्येष आहाराचारविभागः' इन सूत्रों में वर्णित आहाराचार की विचारणा। ओषधीनां विशिष्टानाम्—तुवरक, खदिर इत्यादि कुष्ठ के लिये विशेष यानि खास (Specific) ओषधियों के सेवन से। तपसश्च निषेवणात्—ब्रह्म स्त्री सज्जन वधादि पाप कर्मों का क्षय करने के लिये याग, दान, मन्त्र, बलि, उपहार, देवताराधन, गुरुपूजन, चांद्रायण, प्रायश्चित्त इत्यादि दैविक क्रिया करने से।

प्रसङ्गाद्गात्रसंस्पर्शान्निश्वासात्सहभोजनात् ।
सहशय्यासनाच्चापि वस्त्रमाल्यानुलेपनात् ॥३२॥
कुष्ठं ज्वरश्च शोषश्च नेत्राभिष्यन्द एव च ।
औपसर्गिकरोगाश्च संक्रामन्ति नरान्नरम् ॥३३॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने कुष्ठनिदानं
नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

(संक्रमण मार्ग—) (कुष्ठादि रोग से पीड़ित मनुष्य के) प्रसंग से, शरीर को स्पर्श करने से, निश्वास से, साथ भोजन करने से, साथ बिछौने पर सोने से, (उसके पहने हुए) वस्त्र माला को धारण करने से ॥३२॥ कुष्ठ, (विविध) ज्वर, राजयक्ष्मा, नेत्राभिष्यन्द, और औपसर्गिक रोग (एक) मनुष्य से (दूसरे) मनुष्य पर संक्रान्त होते हैं ॥३३॥

वक्तव्य—प्रसङ्ग—मैथुन। शय्यासनाच्चापि—रोगी के बिछौने पर बैठने से या लेटने से। अनुलेपनात्—धारण करने से। दूसरे के वस्त्रमालादि धारण करने का निषेध प्रायः इसी दृष्टि से स्मृति में किया गया होगा—उपानहौ च वासश्च धृतमन्यैर्न धारयेत्। उपवीतमलङ्कारं स्रजं करकमेव च॥ (मनु)। औपसर्गिकरोगाः—छूत की बीमारियाँ, संक्रामक रोग। अँग्रेजी में इस प्रकार के रोगों को इन्फेक्शस (Infectious) रोग कहते हैं। मसूरिकाश्च रोमान्त्यो ग्रन्थिवीसर्प एव च। उपदंशश्च कण्डूश्च औपसर्गिकसंज्ञकाः॥ इन श्लोकों में आयुर्वेद में जिनको औपसर्गिक रोग कहते हैं, इनमें से कुछ रोगों के नाम उदाहरण के तौर पर निर्दिष्ट किये हैं, और औपसर्गिक रोगों के फैलने के मार्ग बतलाये हैं। इन रोगों के तथा उनके प्रसार के मार्गों के उल्लेख अन्यत्र भी मिलते हैं—स्पर्शैकाहारशय्यादिसेवनात् प्रायशो गदाः। सर्वे सञ्चारिणो नेत्रत्वग्विकारा विशेषतः॥ (अष्टांगसंग्रह)। कण्डूकुष्ठोपदंशाश्च भूतोन्मादव्रणज्वराः। औपसर्गिकरोगाश्च संक्रामन्ति नरान्नरम्॥ (भावप्रकाश)। त्वगक्षिरोगापस्माररराजयक्ष्ममसूरिकाः। दर्शनात् स्पर्शनाद् दानात् संक्रामन्ति नरान्नरम्॥ (उग्र)। तत्र नासारन्ध्रानुगनेन वायुना श्वासकासप्रतिश्याय ...त्वगिन्द्रियगनेन ज्वरमसूरिकादयः॥ (डल्हण)। अस्माकं शरीराणि व्रणमुखेन, अन्नपानादिद्वारेण प्रविष्टाः॥ (सायणाचार्य)। इन विविध मार्गों का विचार करने पर केवल तीन ही सामान्य मार्ग होते हैं। (१) त्वचा, जिसमें प्रसंग, गात्रसंस्पर्श, सहशय्यासन, वस्त्रमाल्यानुलेपन और व्रणमुख इनका समावेश होता है। (२) निश्वास, (३) मुख, जिसमें अन्नपान सहभोजन, एकाहार इत्यादि का समावेश होता है।

नव्यमत—जो रोग विकारी जीवाणुओं से उत्पन्न होते हैं, तथा जो न केवल मनुष्य ही से मनुष्य को हो सकते हैं, परन्तु मनुष्येतर प्राणियों से भी मनुष्य को होते हैं वे औपसर्गिक कहलाते हैं। ये तीन मार्गों द्वारा होते हैं। यथा (१) त्वचा—उपदंश, फिरंग, सुजाक, धनुस्तम्भ, विसर्प, ऐन्थ्राक्स, जलसंत्रास, मसूरिका। (२) श्वासप्रश्वास—राजयक्ष्मा, एन्फ्ल्युएन्जा, कुक्कर खाँसी, रोहिणी (डिफ्थीरिआ), प्रतिश्याय (जुकाम), रोमान्तिका, न्युमोनिया, फुफ्फुस का प्लेग। (३) मुख या खाद्यपेय द्वारा—आन्त्रिकज्वर (मोतीझरा), अतिसार, प्रवाहिका, विसूचिका। इन तीन मार्गों के अतिरिक्त कुछ औपसर्गिक रोग कीटों के द्वारा भी फैलते हैं। जैसे—पिस्सू के दंश से प्लेग; मच्छर के दंश से विषमज्वर, श्लीपद, पीतज्वर और डेंग्यूज्वर; एक प्रकार के भुनगे के दंश से कालाअजार; जूएँ और चिंचली के दंश से टाइफस ज्वर और परिवर्तित ज्वर; और भी कई प्रकार के कीटों से अन्य रोग फैलते हैं। कीटदंश द्वारा फैलने वाले रोगों का समावेश त्वचा में ही करना चाहिये। कीटों की कल्पना आयुर्वेद में नहीं है। मैन्सन नामक शास्त्रज्ञ ने सर्वप्रथम सन् १८९४ में औपसर्गिक रोगों के प्रसार में कीटों का महत्त्व वर्णन किया है। उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट होगा कि औपसर्गिक रोग और उनके प्रसारमार्ग इनके संबंध की प्राचीन और अर्वाचीन कल्पना में कोई विशेष फर्क नहीं है।

कोढ़ कैसे होता है—कोढ़ी की नासा के सिनक में, उसके फोड़े फुन्सियों और घावों के मवाद में रोग के जीवाणु होते हैं, जो कोढ़ी के साथ मैथुन करने से, उसके बिस्तरे पर सोने से, उसके वस्त्रपात्रादि का उपयोग करने से, उसकी सेवा शुश्रूषा करने से या अन्य प्रकार के संसर्ग से स्वाभाविक या कीट दंश के कारण उत्पन्न हुए त्वचा के क्षतद्वारा शरीर में प्रवेश करके रोग उत्पन्न करते हैं।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने कुष्ठनिदानं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥

---

## षष्ठोऽध्यायः ।

अथातः प्रमेहनिदानं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से प्रमेहनिदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—प्रमेह—प्रभूत अर्थात् अधिक राशि में और प्रदुष्ट अर्थात् असाधारण पदार्थयुक्त मूत्र ( मेहन ) जिसमें मनुष्य त्याग करता है, वह रोग प्रमेह कहलाता है । फिर मूत्रस्थित पदार्थ और उसके वर्ण के अनुसार उसके प्रकार किये गये हैं । सामान्यं लक्षणं तेषां प्रभूताविलमूत्रता । मूत्रवर्णादिभेदेन भेदो मेहेषु कल्प्यते ॥ ( अष्टांगहृदय ) । अंग्रेजी में प्रमेह को Anomalies of urinary secretion कहते हैं ।

दिवास्वप्नाव्यायामालस्यप्रसक्तं शीतस्निग्धमधुरमेद्यद्रवान्नपानसेविनं पुरुषं जानीयात् प्रमेही भविष्यतीति ॥२॥

( प्रमेहहेतु— ) दिन को सोने वाला, शारीरिक परिश्रम न करने वाला, आलसी, शीतल स्निग्ध मीठे पदार्थ और मेद्य तथा द्रवान्नपान सेवन करने वाला मनुष्य प्रमेहपीड़ित होगा ऐसा जान लेना चाहिये ॥२॥

वक्तव्य—मेद्य—मेदोऽभिवर्धक । पुरुष—स्त्री या पुरुष । कुछ एकीय मत से यह मानते हैं कि स्त्रियों को प्रमेह नहीं होता—रज प्रसेकान्नारीणां मासि मासि विशुध्यति । सर्वं शरीरं दोषाश्च न प्रमेहन्त्यतः स्त्रियः ॥ परन्तु यह कथन असत्य है—एतत्तु न युक्तं सर्वतन्त्राप्रसिद्धेः, प्रत्यक्षविरोधाच्च ॥ ( डल्हण ) । मधुमेह के संबंध में इतना कह सकते हैं कि स्त्रियाँ पुरुषों की अपेक्षा इससे कम संख्या में पीड़ित होती हैं । प्रमेह का साधारण निदान चरक में लिखा है—यत्र कश्चिद्विशिष्टोऽपि श्लेष्ममेदोमूत्रजननं सर्वं स निदानविशेषः । बहुद्रवश्लेष्मा दोषविशेषः ॥ बहबद्धं मेदो मांसं च शरीरजक्लेदः शुक्रं शोणितं च वसा मज्जा लसीका रसश्चौजः संख्यात इति दूष्यविशेषाः ॥ ( निदानस्थान ) ।

तस्य चैवंप्रवृत्तस्यापरिपक्वा एव वातपित्तश्लेष्माणो यदा मेदसा सहैकत्वमुपेत्य मूत्रवाहिस्रोतांस्यनुसृत्याधो गत्वा बस्तेर्मुखमाश्रित्य निर्भिद्यन्ते तदा प्रमेहान् जनयन्ति ॥३॥

( प्रमेहसंप्राप्ति— ) उपरोक्त आहार विहार में प्रवृत्त मनुष्य के आम वात, पित्त और कफ जब मेद के साथ मिलकर मूत्रवाही स्रोतों में से नीचे की ओर गमन कर बस्ति मुख का आश्रय कर बाहर निकलने लगते हैं तब प्रमेह उत्पन्न करते हैं ॥३॥

तेषां तु पूर्वरूपाणि—हस्तपादतलदाहः स्निग्धपिच्छिलगुरुता गात्राणां मधुरशुक्लमूत्रता तन्द्रा सादः पिपासा दुर्गन्धश्च श्वासस्तालुगलजिह्वादन्तेषु मलोत्पत्तिर्जटिलीभावः केशानां वृद्धिश्च नखानाम् ॥४॥

उनके पूर्वरूप—हाथ और पैर के तलुओं में जलन, अंगों में स्निग्धता, पिच्छिलता और भारीपन, मूत्र में माधुर्य और श्वैत्य, तन्द्रा, थकावट, प्यास, ( शरीर पर ) दुर्गंध, हाँफना, तालु गला जीभ और दाँत इन पर मैल की उत्पत्ति, केशों का आपस में अटक जाना और नखों की वृद्धि ॥४॥

तत्राविलप्रभूतमूत्रलक्षणाः सर्व एव प्रमेहाः ॥५॥

( सामान्य लक्षण— ) मैला और अधिक मूत्र होना प्रमेहों का ( सामान्य ) लक्षण है ॥५॥

सर्व एव सर्वदोषसमुत्थाः सह पिडकाभिः ॥

सब प्रमेह तथा प्रमेहपिडका सर्व दोषों ( के … ) से उत्पन्न होते हैं ॥६॥

तत्र, कफादुदकेक्षुसुरासिकताशनैर्लवणपिष्टसान्द्रशुक्रफेनमेहा दश साध्याः, दोषदूष्यसमक्रियत्वात् ॥७॥

( कफप्रमेह— ) कफ से उदकमेह, इक्षुमेह, सुरामेह, सिकतामेह, शनैर्मेह, लवणमेह, पिष्टमेह, सान्द्रमेह, शुक्रमेह और फेनमेह ऐसे दस साध्य प्रमेह ( होते हैं ), क्योंकि ( इनमें ) दोष और दूष्य की चिकित्सा सम होती है ॥७॥

वक्तव्य—दस—चरक, सुश्रुत और वाग्भट में कफ प्रमेहों की संख्या दस ही मिलती है, परन्तु उनके नाम … भिन्न हैं । … [illegible] … सान्द्रमे… [illegible] … सुरामेह चरक के सान्द्रप्रसादमेह के समान मालूम होता है—सुरातुल्यमुपरिप्रसन्नमधः सान्द्रं सुरामेही । ( अष्टांगहृदय ) । … चोपरि विप्रसन्नम् । ( चरक ) । सुश्रुत का पिष्टमेह चरक के शुक्लमेह के समान मालूम पड़ता है—शुक्लं पिष्टनिभं मूत्रमभीक्ष्णं प्रमेहति । पुरुषो कफकोपेन तमाहुः शुक्लमेहिनम् ॥ ( चरक ) । शेष दोनों में कोई समानता नहीं मालूम पड़ती । वाग्भट में लवणमेह और फेनमेह के बदले शीतमेह और लालामेह मिलते हैं । लालामेह में मूत्र 'पिच्छिलं तन्तुबद्धमिव' होता है । लालामेह को अल्ब्यूमिनयूरिया ( Albuminuria ) कह सकते हैं । शीतमेह इक्षुमेह का ही एक प्रकार है, क्योंकि उसमें भी मूत्र मधुर होता है । साध्य—कफजन्य प्रमेहों में दोष कफ और दूष्य मेद प्रभृति हैं । कफ के लिये जो रूक्षनीरस प्रकृति वाली क्रिया अनुकूल होती है वही क्रिया मेद के लिये भी अनुकूल होती है, यानि दोष और दूष्य की चिकित्सा में विरुद्धोपक्रम नहीं होता । अतः चिकित्सा का दोनों के अनुकूल योग्य उपयोग होने से ये कफज प्रमेह साध्य होते हैं । साध्यता में व्याधिमहिमा भी कुछ सहायता देती है—जैसे तुल्यं … भेषजं प्रमेहे तुल्यदूष्यता । रक्तगुल्मे पुराणत्वं सुखसाध्यस्य हेतवः ॥ चरक में भी लिखा है—ते दश प्रमेहाः साध्याः समानगुणमेदःस्थानकत्वात्, कफस्य प्राधान्यात्, समक्रियत्वाच्च ॥ ये कफप्रमेह कफ के गुणों से कैसे होते हैं, इसकी मीमांसा चरक में निम्न प्रकार वर्णन की है—शरीरक्लेदस्तु श्लेष्ममेदोमिश्रः प्रविशन् मूत्राशयं मूत्रत्वमापद्यमानः श्लेष्मिकैरेभिर्दशभिर्गुणैरुपसृज्यते वैषम्ययुक्तैः । तद्यथा—श्वेतशीतमूर्तपिच्छिलाच्छस्निग्धगुरुमधुरसान्द्रप्रसादमन्दैः । तत्र येन गुणेनैकेनानेकेन वा भूयस्तरमुपसृज्यते तत्समाख्यं गौणं नामविशेषं प्राप्नोति । ( प्रमेहनिदान ) । इसका विवरण श्रीकण्ठदत्त माधवनिदान की अपनी टीका में इस प्रकार करते हैं—तत्र श्वेताच्छशीतैर्गुणैरुदकमेहः । मधुरशीताभ्यामिक्षुमेहः । सान्द्रपिच्छिलाभ्यां सान्द्रमेहः । प्रसादेन सितानुरागिणा सुरामेहः । शुक्लेन

---

१ कफादुदकेक्षुसुरासिकताशनैः०

। श्वेतस्निग्धाभ्यां शुक्रमेहः । सान्द्रमूत्राभ्यां सिकतामेहः । शीतैः शीतमेहः । मन्दमूत्राभ्यां शनैर्मेहः । पिच्छिलेन लालामेहः ।

**पित्तान्नीलहरिद्राम्लक्षारमञ्जिष्ठाशोणितमेहाः याप्याः, दोषदूष्याणां विषमक्रियत्वात् ॥८॥**

( पित्तप्रमेह— ) पित्त से नीलमेह, हरिद्रामेह, अम्लमेह, ह, मञ्जिष्ठामेह और रक्तमेह ऐसे छः प्रमेह दोष और की चिकित्सा में विषमता होने से याप्य होते हैं ॥८॥

वक्तव्य—विषमक्रियत्वात्—पित्त और मेद की चिकित्सा म्य या विरोध होने के कारण। पित्तप्रमेहों में मधुरादि र द्रव्यों का प्रयोग करने से मेदादि दूष्य वृद्धिगत होते र कटुकादि मेदहर द्रव्यों का प्रयोग करने से पित्त प्रकुपित होता है। इस प्रकार विरुद्धोपक्रम होने के कारण औषधियों का अधिक से अधिक परिणाम न होने से मेह याप्य होते हैं। चरक में पित्तप्रमेहों के याप्यत्व और भी एक कारण बतलाया है—सर्वे एव ते याप्याः संसृष्ट-दःस्थानकत्वाद् विरुद्धोपक्रमत्वाच्च। चरक और वाग्भट में मेह के बदले कालमेह मिलता है, परन्तु दोनों में समा- नहीं है। कालमेह में मूत्र 'मसीवर्ण' अर्थात् स्याही- ल होता है। अंग्रेजी में कालमेह को Brown and ck urins कहते हैं। मूत्र का कृष्णवर्ण निम्न कारणों से न होता है। (१) पुरानी कामला—इसमें मूत्र के भीतर लिवर्डिन ( Biliverdin ) नामक रंगद्रव्य उपस्थित होता (२) मूत्र में रक्त या रक्त के रंगद्रव्य की अधिक मात्रा उपस्थिति। (३) मूत्र में इंडिकन, तथा इन्डोल के उच्च के अपद्रव्य की अधिक राशि में उपस्थिति। इसको इंडिकन्यूरिआ ( Indicanuria ) कहते हैं। यह प्रमेह आन्त्र मांसजातीय ( प्रोटीन ) पदार्थों के सड़न से या शरीर में बूदार मवाद इकट्ठा होने से उत्पन्न होता है। (४) मूत्र में ल्यानिन ( Melanin ) नामक रंग की उपस्थिति से। यह मेह मेलन्यूरिआ ( Melanuria ) कहलाते हैं, और शरीर मेल्यानोटिक सार्कोमा ( Melanotic sarcoma एक कार का घातक अर्बुद ) होने पर पैदा होता है। (५) मूत्र होमोजेन्टिसिनिक एसिड ( Homogentisinic Acid ) की उपस्थिति से। इसको अल्कयाप्टन्यूरिआ ( Alkaptonuria ) कहते हैं। यह सहज प्रमेह है जो रोगी की जिंदगी भर रहता है; परन्तु इससे स्वास्थ्यहानि नहीं होती। (६) कार्बोलिक एसिड का उपयोग व्रणविशोधन के लिये करने से उसका शोषण रक्त में होकर कालमेह उत्पन्न होता है, उसे कार्बोल्यूरिआ ( Carboluria ) कहते हैं। (७) सॅलॉल, सालि सायलेट, ग्यालिक एसिड, रिसोर्सिन इत्यादि पदार्थों के सेवन से भी कालमेह उत्पन्न होता है। इनमें से कार्बोल्यूरिआ, अल्क्याप्टन्यूरिआ और मेलन्यूरिआ में मूत्र त्यागने के थोड़ी देर के पश्चात् मूत्र काला हो जाता है।

**वातात्सर्पिर्वसाक्षौद्रहस्तिमेहाश्चत्वारोऽसाध्यतमाः, महात्ययिकत्वात् ॥९॥**

( वातप्रमेह— ) वायु से सर्पिमेह, वसामेह, क्षौद्रमेह और हस्तिमेह ये चार प्रमेह अत्यंत असाध्य होते हैं, क्योंकि वे शीघ्र विनाश करते हैं ॥९॥

वक्तव्य—क्षौद्रमेह को चरक में मधुमेह कहा है। सर्पिमेह के बदले मज्जामेह मिलता है। प्रायः ये दोनों समान मालूम पड़ते हैं। महात्ययिकत्वात्—वातप्रमेहों में शरीर के धातुओं का क्षय होने से तथा विरुद्धोपक्रम होने से असाध्यता होती है—वातजाः पुनः क्षीणेषु धातुषु महात्ययतया विरुद्धोपक्रमत्वाच्च॥ ( अष्टांगसंग्रह )।

**तत्र वातपित्तमेदोभिरन्वितः श्लेष्मा श्लेष्मप्रमेहान् जनयति, वातकफशोणितमेदोभिरन्वितं पित्तं पित्तप्रमेहान्, कफपित्तवसामज्जमेदोभिरन्वितो वायुर्वातप्रमेहान् ॥१०॥**

इनमें वात, पित्त और मेद इनसे युक्त कफ कफप्रमेहों को उत्पन्न करता है। वात, कफ, रक्त और मेद इनसे युक्त पित्त पित्तप्रमेहों को उत्पन्न करता है। कफ, पित्त, वसा, मज्जा और मेद इनसे युक्त वायु वातप्रमेहों को उत्पन्न करती है ॥१०॥

**तत्र, श्वेतमवेदनमुदकसदृशमुदकमेही मेहति; इक्षुरसतुल्यमिक्षुमेही[1]; सुरामेही सुरातुल्यं; सरुजं सिकतानुविद्धं सिकतामेही; शनैः सकफं मूत्रं शनैर्मेही; विशदं लवणतुल्यं लवणमेही; हृष्टरोमा पिष्टरसतुल्यं पिष्टमेही; आविलं सान्द्रं सान्द्रमेही; शुक्रतुल्यं शुक्रमेही; स्तोकं स्तोकं सफेनं फेनमेही मेहति ॥११॥**

( श्लेष्ममेह के लक्षण— ) इनमें उदकमेह से पीड़ित ( मनुष्य ) जल के समान स्वच्छ ( श्वेत ), किसी प्रकार की पीड़ा न होकर मूत्र का त्याग करता है; इक्षुमेह से पीड़ित ऊख के रस के समान मूत्रत्याग करता है; सुरामेह से पीड़ित सुरा के समान मूत्र त्याग करता है; सिकतामेह से पीड़ित पीड़ा के साथ छोटी छोटी बालुकायुक्त मूत्र का त्याग करता है; शनैर्मेह से पीड़ित धीरे धीरे कफयुक्त लसदार मूत्र का त्याग करता है; लवणमेह से पीड़ित स्वच्छ लवणजल के समान मूत्र का त्याग करता है; पिष्टमेह से पीड़ित शरीर रोमांच खड़े होकर पिष्टयुक्त जल के समान मूत्र का त्याग करता है; सान्द्रमेह से पीड़ित गँदला और गाढ़ा मूत्र त्याग करता है; शुक्रमेह से पीड़ित शुक्र के समान ( सफेद लसदार या शुक्रमिश्र ) मूत्र का त्याग करता है; फेनमेह से पीड़ित थोड़ा थोड़ा झागदार मूत्र त्याग करता है ॥११॥

वक्तव्य—आयुर्वेदोक्त प्रमेहों के लक्षण अतिसंक्षिप्त होने के कारण आधुनिक प्रमेहों के साथ उनका ठीक ठीक मेल करना बहुत कठिन है। तथापि उपलब्ध चरक सुश्रुतादि के लक्षणों से जितना मेल हो सकता है, उतना किया जायगा। (१) उदकमेह—यह बहुमूत्रमेह ( Polyuria ) है जिसमें मूत्र वर्ण और गुरुता ( Specific Gravity ) में पानी के समान होता है। स्थायी और अस्थायी करके उदकमेह दो प्रकार का होता है। अस्थायी उदकमेह जल, चाय, काफी, कोको तथा अन्य पेय अधिक मात्रा में पीने से, हृच्छूल, अर्द्धावभेदक, अपस्मार, अपतन्त्रक इत्यादि के आवेग के

१ इक्षुरसतुल्यमिक्षुयालिकामेही.

पश्चात्, भ्रान्ति तथा मानसिक आघात या उत्तेजना से होता है। स्थायी उदकमेह पुराने वृक्कशोथ से, धमनीदार्ढ्य के कारण रक्तभार बढ़ जाने से, ग्रंथिक वृक्क ( Cystic Kidneys ) से और मस्तिष्कगत पिच्युटरी ( Pituitary ) ग्रंथि की विकृति से होता है। पिच्युटरी से होने वाले उदकमेह को डायबेटीज इन्सीपीडस ( Diabetes Insipidus ) कहते हैं। (२) इक्षुमेह—इसमें मूत्र में शर्करा होती है। शर्करायुक्त प्रमेह को ग्लायकोसूरिआ ( Glycosuria ) कहते हैं। आयुर्वेद में शर्करायुक्त प्रमेह कफ और वात से पृथक् पृथक् होते हैं। कफजन्य सतर्पण से और वातजन्य धातुक्षय से होता है—दृष्टा प्रमेहा मधुरं सपिच्छं मधूपमं स्याद्द्विविधो विचारः। क्षीणेषु दोषेष्वनिलात्मकः स्यात् सन्तर्पणाद्वा कफसम्भवः स्यात् ॥ ( चरक, प्रमेहचिकित्सा )। इस सन्तर्पणजन्य ( कफज ) इक्षुमेह को ऍलिमेन्टरी ग्लायकोस्यूरिआ ( Alimentary Glycosuria ) कहते हैं। संतर्पण के अतिरिक्त अत्यधिक मानसिक और शारीरिक परिश्रम से, मस्तिष्काघात से वृक्क की शर्करा बंधन मर्यादा ( Renal Threshold ) कम होने से भी इक्षुमेह होता है। वृक्क के कारण होने वाले इक्षुमेह को रेनल ग्लायकोसूरिआ ( Renal Glycosuria ) कहते हैं। चरक में इक्षुमेह के अतिरिक्त शीतमेह नामक दूसरा शर्करायुक्त मेह वर्णन किया है। (३) सुरामेह—इसमें मूत्र 'उपर्यच्छमधो घनम्' होता है। सुरामेह बहुधा फॉस्फेट्यूरिआ ( Phosphaturia ) होगा। यदि सुरा का विचार गंध की दृष्टि से किया जाय तो इसको असिटोन्यूरिआ ( Acetonuria ) कह सकते हैं। परन्तु चरक, सुश्रुत, वाग्भट, भेल इनके ग्रंथों में गंध का उल्लेख नहीं मिलता। हाराणचन्द्र केवल 'सुरागन्धमित्याहुस्तत्र गन्धश्चैव' ऐसा अर्थ करते हैं। असीटोन्यूरिआ मधुमेह में मिलता है। (४) सिकतामेह—इसमें मूत्र त्यागते समय पथरी के छोटे छोटे कण निकल आते हैं। इसको Passing of gravel कहते हैं। (५) शनैर्मेह—यह प्रमेह सिकता से मूत्र मार्ग कुछ अवरुद्ध होने से होता है। मूत्रेण युक्तं सिकताप्रमेहः। मन्दं मन्दमवेगं शनैःप्रमेहः ॥ (६) लवणमेह—इसमें मूत्र 'लवणाम्बुनिभ' होता है। (७) पिष्टमेह—इसमें मूत्र 'पिष्टनिश्रोदकतुल्य' होता है। हृष्टरोमत्व पिष्टमिश्र मूत्र देखने का मानसिक परिणाम मालूम होता है। इस प्रकार का सफेद मूत्र अल्ब्यूमिन, पूय या काइल ( Chyle ) की उपस्थिति से होता है। मूत्र में काइल ( अन्नरस ) स्लीपद कृमि के कारण आता है। ये कृमि आन्त्रस्थ रसवाहिनियों में अवस्थान करके रसप्रवाह को अवरुद्ध करते हैं। इस अवरोध के कारण जब मूत्रवह संस्थान की रसवाहिनियाँ फूटती हैं तब रसमूत्र के साथ बाहर निकल आता है। इसको काइल्यूरिआ ( Chyluria ) कहते हैं। कृमिवर्णन के लिये १२ वें अध्याय के १२ वें सूत्र का वक्तव्य देखो। (८) सान्द्रमेह—इसमें मूत्र थोड़ी देर रखने के बाद गाढ़ा हो जाता है—यस्य पर्युषितं मूत्रं सान्द्रीभवति भाजने ॥ ( चरक )। मूत्र में पूय या अल्ब्युमिन उपस्थित होने से यह गाढ़ा होता है। इसके वर्ण का निर्देश न होने से दोनों में से एक का निर्णय नहीं किया जा सकता। पूयमुक्त मूत्र का वर्ण श्वेत और अल्ब्युमिनयुक्त मूत्र का वर्ण किंचित् रक्त-

वर्ण होता है। (९) शुक्रमेह—इसमें मूत्र 'शुक्राभ शुक्रमि[illegible] होता है। शुक्रतुल्य मूत्र को अल्ब्युमिन्युरिआ ( Albumi[illegible]

[illegible]

इसमें मूत्र झागदार होता है। इसको न्यूमाट्यूरिआ ( P[illegible]umaturia ) कहते हैं। बस्ति का सम्बंध स्थूलान्त्र या [illegible]शय के साथ होने से अथवा बस्ति में बैसीलस कोलिकम्यु[illegible] या यीस्ट नामक जीवाणु प्रविष्ट होने से मूत्र में वायु उ[illegible] होकर फेन के साथ उसका त्याग होता है। कामला में मूत्र अधिक झागदार होता है और झाग देर तक रहता है[illegible]

अत ऊर्ध्वं पित्तनिमित्तान् वक्ष्यामः—सफे[illegible]मच्छं नीलं नीलमेही मेहति; सदाहं हरिद्राभं हरि[illegible]मेही; अम्लरसगन्धमम्लमेही; स्रुतक्षारप्रतिमं [illegible]मेही; माञ्जिष्ठोदकप्रकाशं माञ्जिष्ठमेही; शोणि[illegible]प्रकाशं शोणितमेही मेहति ॥१२॥

( पित्तप्रमेह के लक्षण— ) अब इसके आगे पित्त[illegible] प्रमेहों को कहेंगे—नीलमेह से पीड़ित मनुष्य झागदार, [illegible] नीलवर्ण मूत्र त्याग करता है। हरिद्रामेही जलन के [illegible] हलदी के समान ( पीतवर्ण मूत्र त्याग करता है )। [illegible]मेही अम्ल रस और अम्लगन्ध का ( मूत्र त्याग करता है[illegible] क्षारमेही क्षार जल के समान ( मूत्र त्याग करता है[illegible] मञ्जिष्ठामेही मजीठ के क्वाथ के समान ( मूत्र त्याग करता है[illegible] शोणितमेही रक्त के समान मूत्र त्याग करता है ॥१२॥

वक्तव्य—(१) नीलमेह—इसको इण्डिकन्यूरिआ (In[illegible]canuria) कहते हैं। इसमें मूत्र में इण्डिकन नामक [illegible] उपस्थित रहता है। आन्त्र में या आन्त्रेतर शरीर के [illegible] हिस्से में अल्ब्युमिन के सड़ने से यह द्रव्य मूत्र में आ ज[illegible]है, जैसे—पुराना कब्ज, आन्त्रावरोध, अतिसार, प्रवाहि[illegible] आन्त्रशोथ, फुफ्फुसकोथ, दुर्गंधी व्रणों, राजयक्ष्मा की तृती[illegible] अवस्था इत्यादि। नीलमेह में त्यागते समय मूत्र का वर्ण [illegible] और थोड़ी देर के बाद नील हो जाता है, परन्तु कभी [illegible] त्यागते समय भी नीला होता है। (२) मञ्जिष्ठमेह—इस[illegible] मूत्र का वर्ण 'मञ्जिष्ठोदकसंकाश' होता है। इस प्रकार [illegible] पीतवर्ण मूत्र में पित्त का बिलिरुबिन ( Bilirubin ) नाम[illegible]रंग उपस्थित रहने से होता है। इस प्रमेह को कोल्यूरि[illegible] ( Choluria ) कहते हैं, और यह प्रमेह कामला में दिखा[illegible] देता है। इसके अतिरिक्त मूत्र का स्वाभाविक रंगद्रव्य [illegible] युरोबिलिन ( Urobilin ) उसकी अधिक राशि उपस्थि[illegible] होने से भी मूत्र पीतवर्ण [illegible] आता है। इस प्रमेह को युरो[illegible]बिलिन्यूरिआ ( Urobilinuria ) कहते हैं। यह प्रमेह [illegible] पाण्डुरोग, विषम ज्वर, महारक्तपूर्ण इत्यादि रक्तनाश[illegible] रोगों में होता है। (३) अम्लमेह—मूत्र में यूरिक एसिड तथ[illegible] यूरेट्स अधिक मात्रा में उपस्थित होते हैं। इस प्रमेह [illegible] लिथ्यूरिआ ( Lithuria ) कहते हैं। यह प्रमेह ज्वर[illegible] में तथा गरिष्ठ अन्न का अत्यधिक सेवन, व्यायामाभाव इत्या[illegible]

उत्पन्न होता है । (४) क्षारमेह—गन्धवर्णरसस्पर्शैः क्षारेण क्षारमेहिनम् । (अष्टांगहृदय) । इसको Alkaline urine कहते हैं। बस्ति में अधिक देर तक रोक के रखने से, प्रोस्टेट ग्रन्थि की वृद्धि के कारण या मूत्र मार्ग संकोच से अधिक देर तक मूत्र के बस्ति में रहने से, फॉस्फेट की अधिकता से या पुराने बस्ति शोथ से मूत्र क्षारीय हो जाता है। (५,६) हारिद्रमेह और रक्तमेह—ये प्रमेह मूत्र में रक्त की उपस्थिति से उत्पन्न होते हैं। अधोगामी रक्तपित्त में भी हारिद्र और रक्त वर्ण मूत्र निकलता है, परन्तु इसमें प्रमेह के अन्य लक्षण उपस्थित न होने से यह प्रमेह नहीं कहलाया जाता—हारिद्रवर्णं रक्तं वा विना प्रमेहस्य हि पूर्वरूपैः। यो मूत्रयेत्तं न वदेत् प्रमेहं रक्तस्य पित्तस्य हि स प्रकोपः॥ (चरक, प्रमेहचिकित्सित)। यह रक्त जब केवल रंगद्रव्य के रूप में उपस्थित होता है, तब इस मेह को हीमोग्लोबिन्यूरिआ (Haemoglobinuria) कहते हैं। इसमें मूत्र में रक्तकण नहीं होते। जब पूर्ण रक्त उपस्थित होता है, तब उसको हीमाट्यूरिआ (Haematuria) कहते हैं। इसमें मूत्र में रक्तकण उपस्थित होते हैं। सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से मूत्र के तलछट की परीक्षा किये बिना दोनों का पार्थक्य करना असंभव होता है। यदि आधुनिक कल्पना के अनुसार दोनों में पार्थक्य करना हो तो हारिद्रमेह को हीमोग्लोबिन्यूरिआ और शोणित मेह को हीमाट्यूरिआ कह सकते हैं। ये दोनों प्रमेह वृक्कार्बुद, वृक्काश्मरी, बस्ति का अर्बुद, विषमज्वर, पीतज्वर, शोणितमेहज्वर (Black water fever), हीमोफीलिआ, पर्प्यूरा, स्कर्वी इत्यादि रक्तविकारों में होते हैं।

अत ऊर्ध्वं वातनिमित्तान् वक्ष्यामः—सर्पिःप्रकाशं सर्पिर्मेही मेहति; वसाप्रकाशं वसामेही; क्षौद्ररसवर्णं क्षौद्रमेही; मत्तमातङ्गवदनुप्रबन्धं[1] हस्तिमेही मेहति ॥१३॥

(वातप्रमेह लक्षण—) अब इसके आगे वातप्रमेहों को कहेंगे—सर्पिमेही (पतले) घी के समान मूत्र त्याग करता है। वसामेही चरबी के समान (मूत्र त्याग करता है)। क्षौद्रमेही मधु के रस और वर्ण का (मूत्र त्याग करता है)। हस्तिमेही मदोन्मत्त हाथी के समान सतत मूत्र त्याग करता है ॥१३॥

वक्तव्य—(१) सर्पिमेह, (२) वसामेह—मूत्र में पूय, अल्व्यूमिन या चरबी उपस्थित होने से ये मेह होते हैं। पूय उपस्थित होने पर उसको पायूरिआ (Pyuria) कहते हैं। मूत्र में पूय वृक्कविद्रधि, गवीनी मुखशोथ (Pyelitis), बस्तिशोथ, सोजाक, मूत्रसंस्थान का राजयक्ष्मा इत्यादि विकारों में मिलता है। यदि वसा का योगार्थ लिया जाय तो वसामेह को लायप्यूरिआ (Lipuria) कह सकते हैं। वसामेह चरबी युक्त पदार्थ अधिक मात्रा में खाने से, मधुमेह में, वृक्क के चिरकारी शोथ में और पूयमय वृक्क (Pyonephrosis) में होता है। काइल्यूरिआ में भी मूत्र में वसा होती है। पीछे पिष्टमेह देखो। (३) क्षौद्रमेह—इसको व्यवहार में मधुमेह और अँग्रेजी में डायाबिटीज मेलिटस (Diabetes Mellitus) कहते हैं। इसमें मूत्र के भीतर 'मधुरस्वभाव ओज' उपस्थित रहता है। आधुनिक रासायनिक परिभाषा में इसको ग्लूकोज (Glucose) कहते हैं। यह एक प्रकार की शर्करा है, जो और शर्कराओं के साथ मधु में उपस्थित रहती है। इसलिये मधुमेह शब्द सार्थ है। इसकी उपस्थिति से मूत्र, यद्यपि मधु के बराबर नहीं तो भी, कुछ गाढ़ा हो जाता है और उसकी गुरुता (Sp. Gravity) बढ़ जाती है। मूत्र में मधु की उपस्थिति होने के कई कारण हैं, जिनका परिज्ञान होने के लिये शरीर में शर्कराओं तथा अन्य शालि पिष्टमय पदार्थों (Carbohydrates) का उपयोग कैसे होता है, इसकी जानकारी बहुत आवश्यक है। अतः शर्करा परिवर्तन का संक्षेप में वर्णन किया जाता है। जितने प्रकार के शालि पिष्टमय पदार्थ मनुष्य सेवन करता है वे सब पाचक द्रव्यों के द्वारा ग्लूकोज में परिवर्तित होते हैं। कुछ ग्लूकोज यकृत् और पेशियों में ग्लैकोजन (Glycogen) के रूप में संचित होता है और आवश्यकता के अनुसार फिर ग्लूकोज में बदल जाता है। कुछ ग्लूकोज शरीर के अन्यान्य स्थानों में चरबी के रूप में संचित होता है। कुछ ग्लूकोज रक्त में उपस्थित रहता है और पेशियों को शक्ति प्रदान कर अन्त में कार्बन डायोक्साइड और जल में परिवर्तित होता है। रक्त में ग्लूकोज की प्रकृत राशि एक हजार भाग में एक भाग होती है। भोजन के पश्चात् यह राशि कुछ बढ़ती और अनशन से कुछ घटती है। पेशियों में व्यय न होने से या अधिक मात्रा में शालि पिष्टमय पदार्थ सेवन करने से रक्तस्थ ग्लूकोज की राशि प्रकृतांश से अधिक होती है। तब उसका संचय यकृत् में ग्लैकोजन के रूप में होता है और जब यकृत् इससे पूर्ण हो जाता है तब ग्लूकोज मेद के रूप में परिवर्तित होकर शरीर के विभिन्न अंगों में संचित होता है। जब पेशियों के द्वारा ग्लूकोज का अधिक व्यय होने के कारण रक्तस्थ ग्लूकोज प्रकृतांश से कम हो जाता है तब यकृत् का ग्लैकोजन ग्लूकोज बनकर रक्त में आता है और रक्तस्थ शर्करा का प्रमाण पूर्ववत् हो जाता है। मूत्र में शर्करा उपस्थित होने के कारण—१ वृक्क—इनमें यह विशेषता होती है कि रक्तस्थ शर्करा को एक विशेष प्रमाण तक ये रोक के रखकर उसे मूत्र में नहीं आने देते। यह प्रमाण १·८% तक है। इसको वृक्क की शर्करा बंधन मर्यादा (Renal threshold) कहते हैं। जब कारणवश रक्तस्थ शर्करा की राशि इस प्रमाण से अधिक होती है तब मूत्र में शर्करा आने लगती है। कभी कभी यह देखा गया है वृक्क की शर्कराबंधनमर्यादा कुछ मनुष्यों में स्वाभाविक नीची होती है जिससे मूत्र में शर्करा आती है। इस अवस्था को वृक्कज शर्करामेह (Renal Glycosuria) कहते हैं। यह चिंताजनक विकृति नहीं है। २ शालिपिष्टमय पदार्थों का अत्यशन—संचय और व्यय की शक्ति के बाहर इन पदार्थों का सेवन करने से रक्तस्थ शर्करा की राशि जब वृक्क की शर्कराबंधनमर्यादा से अधिक हो जाती है तब मूत्र में शर्करा आने लगती है। इसको Alimentary Glycosuria कहते हैं। इसका निर्देश पीछे कफप्रमेहों में संतर्पणजन्य इक्षुमेह करके किया गया है। यह विकृति वातरक्तियों में अधिक मिलती है। ३ मस्तिष्क और मानसिक

१ अनुप्रबद्धं.

विकार—क्रोध, शोक, चिंता, भय इत्यादि मानसिक विकारों से तथा मस्तिष्क विद्रधि, अर्बुद, रक्तस्राव, शोथ इत्यादि से मस्तिष्क का कार्य अव्यवस्थित होने के कारण भी मूत्र में शर्करा आने लगती है। ४ अन्तःस्रावी ग्रन्थियों के विकार—शरीरस्थ शर्करा परिवर्तन का नियन्त्रण अग्न्याशय, थॉयराइड (चुल्लिकाग्रन्थि), सुप्रारीनल (अधिवृक्कग्रन्थि) और पिच्युटरी इन चार अन्तःस्रावी ग्रन्थियों द्वारा होता है। इनमें अग्न्याशय का कार्य एक प्रकार का और शेष तीनों का कार्य दूसरे प्रकार का होता है। अग्न्याशय—इस ग्रन्थियों का एक भाग पाचक रस बनाता है जो पित्तरस के साथ मिलकर ग्रहिणी में स्रवता है। दूसरा भाग, जो लैंगरहन्स का द्वीप (Islets of Langerhens) कहलाता है, विशेष प्रकार का स्राव बनाता है। यह स्राव रक्त में मिलता है और इसमें इन्सुलिन (Insulin) नामक पदार्थ होता है। यह इन्सुलिन पेशियों को शर्करा का व्यय करने में तथा यकृत् को उसका सञ्चय करने में सहायता करता है। बिना इसके ये कार्य हो नहीं सकते हैं। मधुमेह की उत्पत्ति में इस पदार्थ का अभाव या कमी यही एक प्रधान कारण है। इसके अभाव में न ग्लूकोज शरीर में सञ्चित हो सकता है, न पेशियाँ उसका उपयोग कर सकती हैं। परिणाम यह होता है कि रक्त में शर्करा की राशि वृक्कबन्धन मर्यादा से अधिक होकर वह मूत्र में से शरीर के बाहर निकल जाती है। इससे यह स्पष्ट होगा कि मधुमेह वृक्क का विकार नहीं है। अधिवृक्कादि शेष तीन ग्रन्थियों के कार्य इन्स्युलिन के विरुद्ध होते हैं। ये चारों ग्रन्थियाँ आपस में मिलकर शर्करा का विनियोग सुचारु रूप से करके शरीर को शक्ति प्रदान करती हैं। मधुमेह में प्राय अग्न्याशय के लैंगरहान के द्वीप की सेलें नष्ट होकर उनके स्थान पर तान्तव धातु या मेद बन जाता है। मध्यम मधुमेह में भोजन के पश्चात् दो तीन घंटे तक रक्तस्थ शर्करा की राशि प्रकृतांश से अधिक होकर उसी समय में मूत्र द्वारा शर्करा निकलती है। तीव्र मधुमेह में निरन्तर रक्तस्थ शर्करा की राशि प्रकृतांश की अपेक्षा तीन चार गुना अधिक होती है और मूत्र द्वारा निरन्तर शर्करा का उत्सर्ग होता रहता है। शर्करा का विनियोग ठीक न होने से प्रोटीन और मेद का भी विनियोग ठीक नहीं होता। मेद से मेदमाम्ल, असिटो असेटिक एसिड, बीटा-आक्सी ब्यूटिक एसिड एसिटोन इत्यादि पदार्थ उत्पन्न होकर मूत्र में उत्सर्गित होते हैं। इन पदार्थों से रक्त की क्षारीयता घट जाती है और सन्यासादि दारुण उपद्रव उत्पन्न होते हैं। (५) हस्तिमेह—हस्ती मत्त इवाजस्रं मूत्रं वेगविवर्जितम्। सलसीकं विबद्धं च हस्तिमेही प्रमेहति॥ (अष्टांगहृदय)। हस्तिमेह में रोगी के मूत्रमार्ग से मूत्र वेगवर्जित अर्थात् बूँद-बूँद करके निरन्तर टपकता रहता है। इस प्रमेह में मूत्रमार्ग में कुछ रुकावट भी होती है—विशेषणाच्च बाधो अन्वस्थानिमूत्रप्रवृत्तिमपि करोति। (चरक)। इसकी टीका में गंगाधर लिखते हैं—मूत्रस्य प्रवृत्तिश्च स्तम्भ नमो समकर । समाहारकरणेऽपि दोषेण न मूत्रनिवृत्तिं करोति, किन्तु मतपूर्वमूत्रनिवृत्तिं करोति, मतवेगमूत्रनिःसरणं करोतीत्यर्थः। इन लक्षणों का विचार करने पर हस्तिमेह फाल्स इन्काण्टिनन्स आफ यूरिन (False incontinence) या इन्कान्टिनन्स फ्राम ओव्हरफ्लो (Incontinence from overflow) नामक रोग मालूम प[ड़ता] है। यह विकार सुषुम्नागत मूत्रकेन्द्र का घात होने वस्तिरोध के कारण, अश्मरी के कारण या प्रोस्टेट ग्रन्थि के कारण होता है। इसमें वस्ति में मूत्र भरा रहता है [और] अतिरिक्त मूत्र निरन्तर स्रवता रहता है। कुछ आधु[निक] शास्त्रज्ञ इसको 'डायबीटीज इनसीपिडस' समझते हैं।

मक्षिकोपसर्पणमालस्यं मांसोपचयः प्रतिश्य[ायः] शैथिल्यारोचकाविपाकाः कफप्रसेकच्छर्दिनि[द्राः] कासश्वासाश्चेति श्लेष्मजानामुपद्रवाः; वृषण[योरव]दरणं बस्तिभेदो मेढ्रतोदो हृदि शूलमम्ली[का] ज्वरातीसारारोचका वमथुः परिधूमायनं दा[हो] मूर्च्छा पिपासा निद्रानाशः पाण्डुरोगः पीतवि[ण्मूत्र]नेत्रत्वं चेति पैत्तिकानां, हृद्ग्रहो लौल्यमनि[द्रा] स्तम्भः कम्पः शूलं बद्धपुरीषत्वं चेति वातजाना[म्] एवमेते विंशतिः प्रमेहाः सोपद्रवा व्याख्याताः ॥१[४]॥

(प्रमेहों के उपद्रव—) मक्खियों का (शरीर पर [और] मूत्र पर) आकर बैठना, सुस्ती, स्थूलता, जुकाम, शिथिल[ता], अरुचि, अपचन, कफ का स्राव, वमन, निद्रा (की अ[धि]कता), खाँसी और श्वास ये कफज प्रमेहों के उपद्रव [होते] हैं। वृषणों में फटने की सी पीड़ा, बस्ति भेदन की सी पी[ड़ा], शिश्न में सुई चुभाने की सी पीड़ा, हृदय (प्रदेश) में [शूल], खट्टे डकार, ज्वर, अतिसार, अरुचि, वमन, जलन करने [वाले] डकार, जलन, मूर्च्छा, प्यास, निद्रानाश, पाण्डुरोग, [तथा] मल, मूत्र तथा नेत्रों का पीलापन ये पैत्तिक प्रमेहों के उप[द्रव] हैं। हृदय जकड़ा सा रहना, सर्वरसाभिकांक्षा, निद्रा [न] आना, शरीर जकड़ जाना, काँपना, शूल और मलावरोध [ये] वातिक प्रमेहों के उपद्रव हैं। इस प्रकार ये बीस प्रमेह उ[पद्र]वों सहित वर्णन किये हैं ॥१४॥

वक्तव्य—मक्षिकापसर्पणं—षट्पदपिपीलिकाभिश्च शरीरमूत्रा[भि]सरणम्॥ (चरक)।

तत्र वसामेदोभ्यामभिपन्नशरीरस्य त्रिभिर्दो[षै]श्चानुगतधातोः प्रमेहिणो दश पिडका जायन्ते [।] तद्यथा—शराविका, सर्षपिका, कच्छपिका, जा[लिनी], लिनी, विनता, पुत्रिणी, मसूरिका, मलजी, विदा[रि]का, विद्रधिका चेति ॥१५॥

(प्रमेहपिडका—) जिसका शरीर वसा और मेद [से] व्याप्त है तथा जिसके धातु तीनों दोषों से आक्रान्त हुए [हैं], उसको दश पिडकाएँ उत्पन्न होती हैं। जैसे—१ शराविका, २ सर्षपिका, ३ कच्छपिका, ४ जालिनी, ५ विनता, [६] पुत्रिणी, ७ मसूरिका, ८ अलजी, ९ विदारिका, और १[०] विद्रधिका ॥१५॥

वक्तव्य—पिडका—इनको कार्बन्कल (Carbuncle) कह सकते हैं। लक्षणों के अनुसार इसके दस भेद किये गये हैं। चरक में केवल सात भेद वर्णन किये हैं। प्रमेहपिडका

१ परिधूपन

ालसदृश कई सूक्ष्म छेद होते हैं, क्योंकि एक पिडका सूक्ष्म फुन्सियों से बनती है। यह पिडका प्रायः ग्रीवा ाग, पीठ, अंस, चूतड़, होठ या चेहरे पर होती है। ं दाह, पीड़ा, रक्तिमा बहुत होती है और जल्दी फैलती इसका मुख्य कारण मधुमेह या इक्षुमेह और वसामेह । है—उपेक्षयास्य ( मधुमेहस्य ) जायन्ते पिडकाः सप्त दारुणाः । ेष्ववकाशेषु मर्मस्वपि च सन्धिषु ॥ ( चरक ) । परन्तु कभी । यह पिडका प्रमेह के अतिरिक्त कमजोरी पैदा करने वाले ादि से भी उत्पन्न होती है, इसलिये चरक में लिखा है— प्रमेहमप्येता जायन्ते दुष्टमेदसः ॥ पिडका के पूय में बहुधा ्वर्ण पूयजनक गुच्छाणु ( Staphylococcus pyogenes ous ) मिलते हैं।

ावमात्रा तद्रूपा निम्नमध्या शराविका।
ृसर्षपसंस्थाना तत्प्रमाणा च सार्षपी ॥१६॥
ाहा कूर्मसंस्थाना ज्ञेया कच्छपिका बुधैः।
ालिनी तीव्रदाहा तु मांसजालसमावृता ॥१७॥
ती पिडका नीला पिडका विनता स्मृता।
ात्वल्पाचिता ज्ञेया पिडका सा तु पुत्रिणी ॥१८॥
ूरसमसंस्थाना ज्ञेया सा तु मसूरिका।
ोऽसिता स्फोटवती दारुणा त्वलजी भवेत् ॥१९॥
ारीकन्दवद्वृत्ता कठिना च विदारिका।
द्रधेर्लक्षणैर्युक्ता ज्ञेया विद्रधिका बुधैः ॥२०॥

( पिडकाओं के लक्षण— ) शराव ( तश्तरी ) के समान, व के आकार की, बीच में नीची शराविका पिडका होती सुफेद सरसों के आकार और प्रमाण की सर्षपिका पिडका ी है ॥१६॥ दाहयुक्त, कछुवे ( के पृष्ठ ) के समान पिडका । से कच्छपिका कहलाती है। जालिनी तीव्रदाह और ंजाल इनसे युक्त होती है ॥१७॥ बड़ी और नीलवर्ण का विनता कहलाती है। बड़ी, छोटी छोटी फुन्सियों ुक्त पिडका पुत्रिणी कहलाती है ॥१८॥ मसूर के आकार मसूरिका कहलाती है। रक्तवर्ण तथा कृष्णवर्ण, फुन्सियों युक्त और भयंकर पिडका अलजी होती है ॥१९॥ ारीकन्द के समान गोल और कठिन विदारिका होती है। ्धि के लक्षणों से युक्त पिडका वैद्यों से विद्रधिका ाती है ॥२०॥

वक्तव्य—कूर्मसंस्थाना—कच्छपपृष्ठाभा—अवगाढातिनि- ा महावास्तुपरिग्रहा। श्लक्ष्णा कच्छपपृष्ठाभा पिडका कच्छपी मता ॥ रक ) । जालिनी—स्तब्धा सिराजालवती स्निग्धस्रावा महाशया। निस्तोदबहुला सूक्ष्मच्छिद्रा च जालिनी ॥ ( चरक ) । सर्षपिका— का नातिमहती क्षिप्रपाका महारुजा। सर्षपी सर्षपाभाभिः पिडका- श्रिता भवेत् ॥ ( चरक ) । अलजी—दहति त्वचमुत्थाने तृष्णा- ज्वरमदा। विसर्पत्यनिशं दुःखाद्दहत्यग्निरिवालजी ॥ ( चरक ) । क के ये लक्षण उपर्युक्त लक्षणों से कुछ अधिक विशद ी के कारण यहाँ दिये हैं। अल्पाचिता—सूक्ष्मपिडकावेष्टिता।

१ मांसजालसमाश्रिता. २ रक्ता सिता.

ये यन्मयाः स्मृता मेहास्तेषामेतास्तु तत्कृताः ॥२१॥

जो प्रमेह जिन दोषों से उत्पन्न होते हैं, उन प्रमेहों की पिडकाएँ प्रमेहजनक दोषयुक्त होती हैं ॥२१॥

वक्तव्य—प्रमेह त्रिदोषजन्य होते हैं। परन्तु 'व्यपदेशस्तु भूयसा' इस न्याय से जो दोष अधिक होता है उसके अनुसार प्रमेह को संज्ञा दी जाती है। उस प्रमेह में जो पिडका उत्पन्न होगी वह भी त्रिदोषजन्य परन्तु एकदोषोल्वण रहेगी। जैसे वातमेह में वातपिडका, पित्तमेह में पित्तपिडका और कफमेह में कफपिडका। वास्तव में प्रमेहपिडका एक विकार है परन्तु दोषों और लक्षणों के अनुसार उसके सात ( चरक ), नौ ( भोज ), दस ( सुश्रुत ) या इससे अधिक भी प्रकार हो सकते हैं—तथान्याः पिडकाः सन्ति रक्तपीतासितारुणाः। पाण्डुराः पाण्डुवर्णाश्च भस्माभा मेचकप्रभाः ॥ मृद्व्यश्च कठिनाश्चान्याः स्थूलाः सूक्ष्मास्तथापराः। मन्दवेगा महावेगाः स्वल्पशूला महारुजः ॥ तां बुद्ध्वा मारुतादीनां यथास्वैर्हेतुलक्षणैः। ब्रूयादुपचरेच्चाशु प्रागुपद्रवदर्शनात् ॥ ( चरक ) ।

गुदे हृदि शिरस्यंसे पृष्ठे मर्मणि चोत्थिताः।
सोपद्रवा दुर्बलस्य पिडकाः परिवर्जयेत् ॥२२॥

दुर्बल मनुष्य के गुद ( प्रदेश ), हृदय ( प्रदेश ), सिर, बाहुमूल, पीठ तथा अन्य मर्म स्थानों पर उठी हुई उपद्रव युक्त पिडकाएँ त्यागने योग्य होती हैं ॥२२॥

वक्तव्य—उपद्रवाः—तृट्कासमांससंकोथमोहहिक्कामदज्वराः। विसर्पमर्मसंरोधाः पिडकानामुपद्रवाः ॥ ( चरक ) । पृष्ठे—प्रमेह- पिडका अधिकतर पीठ पर ही हुआ करती है। शिरसि—'गंगायां घोषः' इस न्याय से इसका अर्थ चेहरे पर करना चाहिये। आगे चिकित्सास्थान में 'ततो मधुमेहिनामधः काये पिडकाः प्रादु- र्भवन्ति ॥ ( प्रमेहपिडकाचिकित्सित )—ऐसा जो लिखा है, वह स्वतन्त्रविरोधी और प्रत्यक्षविरोधी वचन है, क्योंकि प्रमेहपिडका प्रायः ऊर्ध्वकाय में उत्पन्न होती है। गुद—इससे यहाँ महास्रोत का अन्तिम भाग अभिप्रेत नहीं है; परन्तु गुद प्रदेश या मूलाधार पीठ ( Perineum ) अभिप्रेत है।

कृत्स्नं शरीरं निष्पीड्य मेदोमज्जवसायुतः।
अधः प्रक्रमते वायुस्तेनासाध्यास्तु वातजाः ॥२३॥

( वातप्रमेह की असाध्यता— ) समस्त शरीर को निचोड़ कर मेद, मज्जा, वसा ( ओज इत्यादि ) सहित वायु नीचे ( वस्ति की ओर ) संचार करती है; इसलिये वातज प्रमेह असाध्य होते हैं ॥२३॥

वक्तव्य—पीछे सूत्र नौ में वातज प्रमेहों की असाध्यता का जो कारण 'महात्ययिकत्व' दर्शाया है उसका विवरण इस श्लोक में किया है। यह महात्ययिकत्व इसलिये उत्पन्न होता है कि वायु वसा ओजादि शरीर के परम सारभूत धातुओं को वस्ति में खींचकर मूत्र के साथ शरीर से बाहर निकाल देती है, जिससे शरीर के समस्त धातु क्षीण हो जाते हैं—वायुर्वसादीन् धातून् शरीरस्य परमसारभूतान् वस्तिमाकृष्य मूत्रेण सह विसृजति। तस्मात्...वातजाः...असाध्याः। क्षीणेषु धातुषु महात्ययतया विरुद्धो- पक्रमत्वाच्च ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । धातु क्षीण होने से शरीर की रोगक्षमता निकृष्ट होने से रोग असाध्य हो जाता है।

१ दुर्बलमेः.

प्रमेहपूर्वरूपाणामाकृतिर्यत्र दृश्यते ।
किंचिच्चाप्यधिकं मूत्रं तं प्रमेहिणमादिशेत् ॥२४॥
कृत्स्नान्यर्धानि वा यस्मिन् पूर्वरूपाणि मानवे ।
प्रवृत्त(द्ध)मूत्रमत्यर्थं तं प्रमेहिणमादिशेत् ॥२५॥

प्रमेह के पूर्वरूपों की जिसमें अभिव्यक्ति हो तथा मूत्र भी कुछ अधिक हो उस मनुष्य को प्रमेही कहना चाहिये ॥२४॥ जिस मनुष्य में ( प्रमेह के ) समस्त या आधे पूर्वरूप हों तथा मूत्र की प्रवृत्ति भी बहुत हो। उसको प्रमेही कहना चाहिये ॥२५॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में प्रमेह और मूत्र के तात्कालिक अन्य दोषज विकार इनमें भेद दर्शाया है । यद्यपि पहले सूत्र ५ में 'प्रभूताविलमूत्रता' प्रमेह का साधारण लक्षण बतलाया गया है, तथापि केवल प्रभूताविलमूत्रता से पीड़ित रोगी को प्रमेही नहीं कह सकते हैं, जब तक इसमें हस्तपाद तलदाहादि पूर्वरूप भी उपस्थित न हों। यही नियम मूत्र के वर्ण के बारे में भी समझना चाहिये । इसी दृष्टि से चरक में लिखा है—हारिद्रवर्णं रुधिरं च मूत्रं विना प्रमेहस्य हि पूर्वरूपैः । यो मूत्रयेत् न वदेत् प्रमेहं रक्तस्य पित्तस्य हि स प्रकोपः ॥ ( प्रमेह चिकित्सित )।

पिडकापीडितं गाढमुपसृष्टमुपद्रवैः ।
मधुमेहिनमाचष्टे स चासाध्यः प्रकीर्तितः ॥२६॥
स चापि गमनात् स्थानं स्थानादासनमिच्छति ।
आसनाद्वृणुते शय्यां शयनात् स्वप्नमिच्छति ॥२७॥

पिडकाओं से अत्यत पीडित, और उपद्रवों से व्याप्त हुए प्रमेही को मधुमेही कहते हैं, वह असाध्य होता है ॥२६॥ मधुमेह का रोगी चलने से ठहरने की इच्छा किया करता है, ठहरने से बैठने की इच्छा किया करता है, बैठने से लेटना चाहता है और लेटने से सो जाने की इच्छा करता है ॥२७॥

वक्तव्य—छब्बीसवें श्लोक का तात्पर्य यह है कि पिडका तथा मक्षिकोपसर्पणादि उपद्रव प्रायः अन्य प्रमेहों की अपेक्षा मधुमेह में अधिक हुआ करते हैं । इसलिये पिडका और उपद्रवों से व्याप्त प्रमेही को मधुमेही समझना चाहिये । सत्ताईसवें श्लोक का तात्पर्य यह है कि दिन प्रतिदिन मधुमेही चिकित्सा न करने से कमजोर होता जाता है ।

यथा हि वर्णानां पञ्चानामुत्कर्षापकर्षकृतेन संयोगविशेषेण शबलश्यावकपिलकपोतमेचकादीनां वर्णानामनेकेषामुत्पत्तिर्भवति, एवमेव दोषधातुमलाहारविशेषेणोत्कर्षापकर्षकृतेन संयोगविशेषेण प्रमेहाणां नानाकरणं भवति ॥२८॥

जैसे कि ( मुख्य ) पांच रंगों के अधिक या न्यून मात्रा में किये हुए मिश्रणविशेष से शबल ( चितकबरा ), बभ्रु ( पिङ्गल ), कपिल ( उज्ज्वलपिङ्गल ), कपोत ( पारावतवर्ण ), मेचक ( श्यामल ) इत्यादि अनेक रंगों की उत्पत्ति हो जाती है; उसी तरह दोष, धातु, मल और आहार के न्यूनाधिक संयोगविशेष से प्रमेहों के नाना भेद हो जाते हैं ॥२८॥

भवति चात्र—

सर्व एव प्रमेहास्तु कालेनाप्रतिकारिणः ।
मधुमेहत्वमायान्ति तदाऽसाध्या भवन्ति हि ॥२९॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने प्रमेहनिदानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

( आरम्भ से ही योग्य ) चिकित्सा न करने वाले मनुष्य के सब ही प्रमेह बहुत समय के बाद मधुमेह में परिवर्तित होते हैं, और तब असाध्य हो जाते हैं ॥२९॥

वक्तव्य—सब प्रमेहों का मधुमेह में परिवर्तन आधुनिक वैज्ञानिक दृष्टि से अयुक्तियुक्त है । क्योंकि प्रत्येक प्रमेह के निदान और संप्राप्ति अत्यंत पृथक् पृथक् होती है ।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने प्रमेहनिदानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥

# सप्तमोऽध्यायः ।

अथात उदराणां निदानं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से उदरनिदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—उदर—सोत्सेध उदरस्थ रोग । उदरशब्द के प्रयोग की यह खूबी है कि उससे रोग के स्थान का तथा रोग के एक प्रधान लक्षण ( यानि उत्सेध ) का बोध होता है—तारुण्यतदमेवाभ्यां च तत्समीपतयाऽपि च । तत्साहचर्याच्छब्दाना वृत्तिरेषा चतुर्विधा ॥ अंग्रेजी में उदर के लिये Generalised abdominal enlargements कह सकते हैं । उदर का उत्सेध निम्न कारणों से प्राय होता है । (१) मेदोवृद्धि—इससे उदर फूलता है, परन्तु नाभि की गर्त में कोई फर्क नहीं होता, उदर के साथ साथ शरीर के अन्य स्थानों में मेदोवृद्धि के लक्षण ( चलस्फिगुदरस्तन । चरक ) मिलते हैं, पार्श्व कम फूले होते हैं, उदर दीवाल पर अंगुलि से पीड़न करने पर गड्ढा नहीं बनता और अंगुलिताडन करने पर कुछ निनादित ( Resonant ) ध्वनि मिलती है । (२) वायु—आन्त्र में वातसञ्चय होने से भी उदर फूलता है । इसका उल्लेख पीछे वातव्याधिनिदान में 'आध्मान' करके किया है । अंगुलिताडन करने से इसमें सर्वत्र ढोलवत् निनादित ध्वनि मिलती है, और करवट बदलने से भी ध्वनि में कोई फर्क नहीं होता । वातोदर में आध्मान होता है और उसमें अंगुलिताडन करने से ढोलवत् ध्वनि होती है—सशब्दमाध्मातदृतिशब्दवत् ( वात पूर्णचर्मशब्दवत् । चक्रपाणि ) भवति । आध्मान में कब्ज, शूल, गुड़गुड़शब्द इत्यादि अन्य लक्षण भी साथ होते हैं । कब्ज, अग्निमन्दता, आन्त्र की कमजोरी, आन्त्रावरोध इत्यादि के कारण आध्मान होता है । कभी कभी इसमें आन्त्र की गेंडलियां और गति भी दिखाई देती हैं । कभी कभी आमाशय या आन्त्र में छेद बनने से वायु उदरावरण की गुहा में इकट्ठा होती है । इसमें उदर अधिक फूलता है; आघातध्वनि अधिक ऊंची होती है, रोगी अवसन्न ( Collapsed ) होकर

१ हारिद्रवर्णं रुधिरं ... ३ मूत्रयेत् ...
४ नानाकरणं

समय में मरता है। (३) जल—उदरावरणगुहा में जब इकट्ठा होता है तब उसे जलोदर कहते हैं। इसके आदि का विवरण आगे इसी अध्याय में किया गया है। कभी उदर की दीवाल में जल इकट्ठा होने से उदर सा दीखता है। परन्तु इसमें अंगुलिपीडन से गढ़ा है, दोनों पार्श्व और बस्तिप्रदेश में सूजन अधिक होती और हाथ, पैर, मुख इत्यादि शरीर के अन्य अंगों पर भी मिलती है, क्योंकि उदरप्राचीरशोथ सर्वांगशोथ का विशिक लक्षण होता है। (४) मल—जीर्णविड्विबंध से भी फूलता है। इसमें टटोलने पर मल तथा उसकी गाँठें होती हैं, और दबाने पर वे दब जाती हैं या विभक्त हो जाती हैं। इसके साथ सिरदर्द, मन्दाग्नि, सुस्ती, आध्मान आदि लक्षण भी होते हैं। बद्धगुदोदर मलसंचयजन्य उदर विरेचन का एक दो बार प्रयोग से मलसंचयजन्य उदर बरम प्रायः घट जाता है। (५) उदरस्थ अंगों का परिमाण ना—उदरस्थ प्रत्येक अंग का परिमाण बढ़ने से तमाम उदर फूल नहीं सकता। परन्तु बस्ति, गर्भाशय, बीजकोष, यकृत् और प्लीहा का परिमाण अत्यधिक बढ़ने से समस्त उदर फूला सा दिखाई देता है। बस्ति—मूत्र के रुक जाने से बस्ति का परिमाण बढ़ता है। इसको मूत्रजठर (Distended bladder) कहते हैं। इसमें भगास्थि के ऊपर उदर का मध्यभाग फूलता है, उस पर अंगुलिताडन करने से ध्वनिमंद होती है, परन्तु दोनों पार्श्वों में निनादित होती है, शनैःशनैः होता है तथा मूत्रोत्सर्जिका डालने पर उदर का उत्सेध नष्ट होता है। गर्भाशय—गर्भवृद्धि के कारण गर्भाशय सब से अधिक बढ़ता है। कभी कभी गर्भोदक की प्रचुरता होती है तब उदर जलोदर की भाँति मालूम पड़ता है। इस अवस्था को जलगर्भ (Hydramnios) कहते हैं। दोनों अवस्थाओं में मासिक-धर्म का बंद होना, स्तनों का कालापन, गर्भस्पंद इत्यादि गर्भावस्था के लक्षण होते हैं। बीजकोषग्रंथि, प्लीहोदर और यकृदाल्युदर का विवरण इस अध्याय में आगे किया गया है। (६) कैन्सर—उदरावरण में कैन्सर होने से भी पेट फूलता है। इसमें टटोलने पर गाँठें मालूम होती हैं, उदर में पानी इकट्ठा होता है, रोगी कृश हो जाता है, कक्षा या वंक्षण की ग्रंथियाँ फूलती हैं, और शरीर के अन्य स्थान में मूलकैन्सर का पता चल जाता है। उदर का निदान करते समय इन बातों पर ध्यान देना चाहिये।

धन्वन्तरिर्धर्मभृतां वरिष्ठो
राजर्षिरिन्द्रप्रतिमोऽभवद्यः[1]।
ब्रह्मर्षिपुत्रं विनयोपपन्नं
शिष्यं शुभं सुश्रुतमन्वशास्त्सः ॥२॥

धार्मिकों में श्रेष्ठ, राजर्षि, (ज्ञानैश्वर्यादि से) इन्द्र के समान (भगवान्) धन्वन्तरि जो अवतीर्ण हुए थे उन्होंने विनयशील, अन्वय वय शीलादि गुणों से युक्त (शुभ), ब्रह्मर्षि (विश्वामित्र के) पुत्र अपने शिष्य सुश्रुत को (उदर रोगों के संबंध में) शिक्षा दी ॥२॥

[1] बभूव。

पृथक् समस्तैरपि चेह दोषैः
प्लीहोदरं बद्धगुदं तथैव।
आगन्तुकं सप्तममष्टमं च
दकोदरं चेति वदन्ति तानि ॥३॥

(उदरसंख्या—) पृथक् पृथक् दोषों से (तीन, यथा वातोदर, पित्तोदर, कफोदर), समस्त दोषों से (एक, यथा सन्निपातोदर), प्लीहोदर (इसमें यकृदाल्युदर का समावेश होता है), बद्धगुदोदर, सातवाँ आगन्तुक (क्षतोदर) और आठवाँ जलोदर इस प्रकार इस शास्त्र में (इह) इनको (आचार्य अष्टविध) कहते हैं ॥३॥

सुदुर्बलाग्नेरहिताशनस्य
संशुष्कपूत्यन्ननिषेवणाद् वा।
स्नेहादिमिथ्याचरणाच्च जन्तो-
र्वृद्धिं गताः कोष्ठमभिप्रपन्नाः।
गुल्माकृतिव्यञ्जितलक्षणानि
कुर्वन्ति घोराण्युदराणि दोषाः ॥४॥

(उदरहेतु—) अहितकर भोजन करने से अथवा सूखा बासी सड़ा अन्न सेवन करने से और स्नेह (स्वेद तथा वमनादि पंच कर्मों) का अयोग्य आचरण करने से दुर्बल जठराग्नि वाले मनुष्य के प्रवृद्ध हुए दोष कोष्ठ में प्राप्त होकर गुल्म के (समान) आकार के और प्रकट लक्षण युक्त घोर उदर रोग उत्पन्न करते हैं ॥४॥

वक्तव्य—चरकसंहिता में उदर के हेतु संक्षेप में इस प्रकार वर्णन किये हैं—अतिसञ्चितदोषाणां पापं कर्म च कुर्वताम्। उदराण्युपजायन्ते मन्दाग्नीनां विशेषतः॥ (उदरचिकित्सा)। पापकर्म से मद्यपान, अगम्यागमन इत्यादि कर्म समझ सकते हैं। इस श्लोक में सब उदरों के साधारण हेतु वर्णन किये हैं। जिनके विशेष हेतु होते हैं, उनका निर्देश आगे प्रत्येक उदर के साथ किया गया है।

कोष्ठादुपस्नेहवदन्नसारो
निःसृत्य दुष्टोऽनिलवेगनुन्नः।
त्वचः समुन्नम्य शनैः समन्ताद्
विवर्धमानो जठरं करोति ॥५॥

(संप्राप्ति—) (व्यान) वायु के वेग से प्रेरित हुआ दुष्ट अन्नरस उपस्नेह की भाँति (कोष्ठस्थ अंगों) से (उदर गुहा में) रिसकर (उदर की) त्वचा को उन्नत करके धीरे धीरे सब ओर से बढ़कर उदर उत्पन्न करता है ॥५॥

वक्तव्य—उपस्नेहवत्—मिट्टी के घड़े में भरा हुआ द्रव उसके अनंत सूक्ष्म छेदों में से चूकर जिस प्रकार बाहर निकल आता है उस प्रकार। इस शब्द प्रयोग से शरीर में धातुओं के भीतर अन्नरस कैसे प्रविष्ट होता है, उसका वर्णन किया गया है। शरीर में अन्नरस का निःसरण (Transudation) केवल स्रोतों से विशिष्ट भौतिक क्रियाओं द्वारा होता है उसका उल्लेख पीछे ८१ पर किया गया है। इस श्लोक में जलोदर की संप्राप्ति वर्णन की गई है। जलोदर शोथ का ही एक स्थान-

विशिष्ट स्वरूप है। प्रकृतावस्था में अन्नरस स्रोतों की दीवारों में से चूकर धातुओं का पोषण करके फिर लसिकावाहिनियों द्वारा रक्त में मिल जाता है। जब किसी कारण से स्रोतों की दीवाल की प्रवेश्यक्षमता (Permeability) अत्यधिक हो जाती है तब धातुओं में अन्नरस संचित होकर 'उत्सेधलिंग' शोथ उत्पन्न होता है। इसलिये स्रोतों की अत्यधिक प्रवेश्यक्षमता अर्थात् प्रकार से स्रोतोदुष्टि यही शोथ का प्रधान कारण है—स्रोतसां दूषणादासाद् सद्योत्पादतिपूरणात्। (चरक, उदरचिकित्सा)। बाह्या सिरा प्राप्य यदा कफासृक्पित्तानि सदूषयतीह वायुः। तैर्बद्धमार्गः स तदा विसर्पन्नुत्सेधलिङ्गं श्वयथुं करोति॥ (चरक, श्वयथुचिकित्सा)। सिराशब्देन स्रोतसां सामान्येन ग्रहणम्। (चक्रपाणिदत्त)। स्रोतोदुष्टि के अतिरिक्त रक्तभाराधिक्य भी शोथोत्पत्ति में सहायता करता है। शोथ जब त्वचा या यकृतादि अंगों में होता है तब शोथ ही कहा जाता है, जब किसी अवकाश युक्त स्थान में होता है तब उस स्थान के साथ जल शब्द का उपयोग किया जाता है। जैसे—उदर में जलोदर, छाती में जलोरस (Hydro thorax), मस्तिष्क में जलमस्तिष्क (Hydrocephalus), वृषण में जलवृषण या मूत्रवृद्धि (Hydrocele), हृदयावरण में जल हृदयावरण (Hydro-pericardium) इत्यादि।

तत्पूर्वरूपं बलवर्णकाङ्क्षा-
वलीविनाशो जठरे हि राज्यः।
जीर्णापरिज्ञानविदाहवत्यो
बस्तौ रुजः पादगतश्च शोफः॥६॥

(पूर्वरूप—) कमजोरी, (शरीर के स्वाभाविक) वर्ण में पलट, अरुचि, झुर्रियों का नाश, उदर पर रेखाएँ, भोजन पचा या नहीं पचा इसका ज्ञान न होना, (गले में) जलन बस्ति (प्रदेश) में पीड़ा और पाँवों पर सूजन यह उदर रोगों का पूर्वरूप है॥६॥

वक्तव्य—विनाशपद बल से वली तक प्रत्येक के साथ संबन्धित है। वलीविनाशः—छीयते बलं शयथुमित्यत्रऽपि चेष्टितेः। (अष्टांगसंग्रह)। काङ्क्षा—अन्नाभिलाष। राज्य—उदर में रुकावट होने के कारण फूली हुई सिराओं की रेखाएँ—व्यक्ता शिरा। (चक्रपाणिदत्त)। Enlarged Superficial veins। जीर्णापरिज्ञानविदाहवत्यो बस्तौ रुजः—जीर्णापरिज्ञानविदाहौ विद्येते यासु बस्तिरुजसु तास्तथा। (डल्हण)। जीर्णापरिज्ञान—जीर्णाजीर्णं न वेत्ति च। (चरक)।

संगृह्य पार्श्वोदरपृष्ठनाभी-
र्यद्वर्धते कृष्णसिराजनदम्।
सशूलमानाहवदुग्रशब्दं
सतोदभेदं पवनात्मकं तत्॥७॥

(वातोदर—) कुक्षि, पेट, पीठ और नाभि इनका आश्रय करके, काली सिराओं के जाल से युक्त, शूल, अफारा, तीव्र गुड़ गुड़ शब्द, तोदन और भेदन की पीड़ा इनसे युक्त जो उदर बढ़ता है — वातजन्य है (ऐसा समझना चाहिये)॥७॥

यच्चोषतृष्णाज्वरदाहयुक्तं
पीतं सिरा भान्ति च यत्र पीताः।
पीताक्षिविण्मूत्रनखाननस्य
पित्तोदरं तत्त्वचिराभिवृद्धि॥८॥

(पित्तोदर—) जो चोष, प्यास, ज्वर, और दाह से युक्त हो, जिसमें पीलापन हो, नसें भी पीली ही चमकती हों, नेत्र मल, मूत्र, नख और मुख पीले हों वह पित्तोदर है, वह शीघ्र ही बढ़ जाता है॥८॥

यच्छीतलं शुक्लसिरावनद्धं
गुरु स्थिरं शुक्लनखाननस्य।
स्निग्धं महच्छोफयुतं ससादं
कफोदरं तत्तु चिराभिवृद्धि॥९॥

(कफोदर—) जो (स्पर्श में) शीतल हो, सफेद सिराओं से युक्त हो, कठिन हो, स्थिर हो, जिसमें नख और मुख सफेद हों, जो चिकना हो, अति शोथ युक्त हो, जिसमें अंग ग्लानि हो, वह कफोदर है, वह बहुत दिनों में वृद्धि को प्राप्त होता है॥९॥

स्त्रियोऽन्नपानं नखरोममूत्र-
विडार्तवैर्युक्तमसाधुवृत्ताः।
यस्मै प्रयच्छन्त्यरयो गरांश्च
दुष्टाम्बुदूषीविषसेवनाद्[१] वा॥१०॥
तेनाशु रक्तं कुपिताश्च दोषाः
कुर्वन्ति घोरं जठरं त्रिलिङ्गम्।
तच्छीतवाते भृशदुर्दिने च
विशेषतः कुप्यति दह्यते च॥११॥
स चातुरो मूर्च्छति संप्रसक्तं
पाण्डुः कृशः शुष्यति तृष्णया च।
प्रकीर्तितं दूष्युदरं तु घोरं
प्लीहोदरं कीर्तयतो निबोध॥१२॥

(सन्निपातोदर—) [redacted] स्त्री (पुरुष) और शत्रु जिसको नख, बाल, मूत्र, मल और आर्तवयुक्त अन्न तथा विष (कृत्रिम विष) प्रदान करते हैं (अर्थात् खिलाते हैं) उससे अथवा दूषित जल और दूषीविष के सेवन से॥१०॥ शीघ्र ही रक्त तथा वातादि दोष दूषित होकर त्रिदोषलक्षणयुक्त घोर उदर उत्पन्न करते हैं। यह शीत, वायु और बादल इनसे युक्त दिन में विशेष करके कुपित होता है और दाह उत्पन्न करता है॥११॥ यह (सन्निपातोदर से पीड़ित) रोगी निरन्तर मूर्च्छित होता है, पाण्डुवर्ण और कृश हो जाता है तथा प्यास के मारे सूख जाता है। यह भयंकर दूष्युदर है। अब प्लीहोदर वर्णन करता हूँ, उसे श्रवण कर॥१२॥

वक्तव्य—स्त्रि—स्त्री उपलक्षण है, इससे समीपवर्ति सब दुराचारी लोक समझना चाहिये—स्त्रीग्रहणमत्रोपलक्षणं तेनान्येऽपि सन्निहिता अविवेकिनो ग्राह्याः॥ (डल्हण)। गर—

१ तच्छीतवाताभ्रसमुद्भवेषु

नानाप्राण्यङ्गशमलविरुद्धौषधिभस्मनाम्। विषाणां चाल्पवीर्याणां योगो र इति स्मृतः॥ कृत्रिमं गरसंज्ञं तु क्रियते विविधौषधैः॥ ( अष्टांगसंग्रह )। दूषीविष—जीर्णं विषघ्नौषधिभिर्हतं वा दावाग्निवातातपशोषितं वा। स्वभावतो वा गुणविप्रहीनं विषं हि दूषीविषतामुपैति॥ ( सुश्रुत )। दुर्दिन—मेघाच्छन्नेऽह्नि दुर्दिनम्॥ ( अष्टांगसंग्रह )। दूष्युदर—दूषीविषजन्य उदर। इसमें त्रिदोषों का भी प्रकोप होता है इसलिये सन्निपातोदर भी कहा जाता है। सन्निपातोदर दूषीविष के अतिरिक्त अन्य कारणों से भी होता है—वैरुद्धैरपथ्यामविरोधिगुरुभोजनैः॥ ( चरक )। समश्नतः सर्वसात्म्यान् मिथ्याहारविहारिणः॥ ( भेलसंहिता )। श्रीकण्ठदत्त मधुकोश व्याख्या में दूष्युदर कहने का कारण लिखते हैं—रक्तं दूष्यं दूषयित्वा भवतीति दूष्योदरं; किंवा परस्परं दूषयन्तीति दोषा एव दूष्यास्तैः कृतमुदरमिति। परंतु यह कथन अयुक्त है। जैसे कि वात के कारण वातोदर, पित्त के कारण पित्तोदर और कफ के कारण कफोदर कहा जाता है, वैसे दूषीविष के कारण यह दूष्युदर कहा जाता है। दूष्युदर की यही उपपत्ति मानने के निम्न प्रमाण हैं। (१) कल्पस्थान में दूषीविष पीडितों के लक्षणों में भवेच्च दूष्योदरलिङ्गजुष्टः ( अ. २ ) ऐसा स्पष्ट उल्लेख है। (२) शीतवात तथा दुर्दिनादि दूष्योदर प्रकोप के जो खास कारण यहां निर्दिष्ट किये हैं, वे ही कारण दूषीविष प्रकोप के भी होते हैं—कोपं च शीतानिलदुर्दिनेषु यात्याशु पूर्वं शृणु तत्र रूपम्॥ ( कल्प. अ. २ )। (३) भेलसंहिता में दूषीविषोत्पन्न उदर का 'दूष्योदरं' करके स्वतन्त्र उल्लेख किया है; और सान्निपातिक उदर का स्वतन्त्र उल्लेख किया है—तथा नानावेदनाद्यमुदरं सान्निपातिकम्। स्त्रीणां दूष्योदरं नाम जायते सान्निपातिकम्॥ इस प्रकार भेलसंहिता में दो सन्निपातोदर पृथक् किये हैं। सुश्रुत में केवल दूषीविषोत्पन्न सन्निपातोदर का वर्णन किया है। चरक और वाग्भट में दोनों का मेल एक ही में किया है—त्रिदोषकोपनैस्तैस्तैः स्त्रीदत्तैश्च रजोमलैः। ( अष्टांगसंग्रह )।

**विदाह्यभिष्यन्दिरतस्य जन्तोः**
**प्रदुष्टमत्यर्थमसृक्कफश्च।**
**प्लीहाभिवृद्धिं सततं करोति**
**प्लीहोदरं तत् प्रवदन्ति तज्ज्ञाः॥१३॥**
**वामे च पार्श्वे परिवृद्धिमेति**
**विशेषतः सीदति चातुरोऽत्र।**
**मन्दज्वराग्निः कफपित्तलिङ्गै-**
**रुपद्रुतः क्षीणबलोऽतिपाण्डुः॥१४॥**

( प्लीहोदर— ) विदाहजनक और अभिष्यन्दजनक पदार्थों के सेवन में रत हुए मनुष्य का अत्यंत कुपित हुआ रक्त और कफ प्लीहा को निरन्तर बढ़ाता है; उसे वैद्य प्लीहोदर कहते हैं॥१३॥ यह प्लीहा बाएँ पार्श्व में बढ़ती है और इसमें रोगी मन्दज्वर, मन्दाग्नि, कफ पित्त के उपद्रव, दुर्बलता और पाण्डु रोग इनसे युक्त होकर ( दिन प्रति दिन ) विशेषता से क्षीण होता ( जाता ) है॥१४॥

वक्तव्य—विदाही—पित्त रक्त प्रकोपक उष्ण तीक्ष्ण अम्ल दाहजनक पदार्थ—विदाहि द्रव्यमुद्गारमम्लं कुर्यात्तथा तृषाम्। हृदि दाहं च जनयेत् पाकं गच्छति तच्चिरात्॥ अभिष्यन्दि—कफजनक और दोष धातु मल स्रोतों का क्लेदन करने वाला वा स्रोतोवरोधक—पैच्छिल्याद्गौरवाद् द्रव्यं रुद्ध्वा रसवहाः सिराः। धत्ते यद्गौरवं तत्स्यादभिष्यन्दि यथा दधि॥ ( शार्ङ्गधर )। प्लीहाभिवृद्धिं सततं—धीरे धीरे क्रम से प्लीहा का आकार बढ़ता है—तस्य प्लीहा कठिनोऽष्ठीलेवादौ वर्धमानः कच्छपसंस्थान उपलभ्यते स चोपेक्षितः क्रमेण कुक्षिं जठरमग्न्यधिष्ठानं च परिक्षिपन्नुदरमभिनिर्वर्तयति॥ ( चरक )। प्लीहोदर—इसको अँग्रेजी में क्रानिक एनलार्जमेन्ट आफ दी स्प्लीन ( Chronic Enlargement of the Spleen ) कहते हैं। प्रदुष्टमत्यर्थमसृक्—अत्यन्त दूषित हुआ रक्त प्लीहा की वृद्धि करता है, यह अत्यन्त चिंतनीय है। आधुनिक वैज्ञानिक खोज से यह सिद्ध हुआ है कि प्लीहा का रक्त के साथ घनिष्ठ संबंध है। यद्यपि पूरे तौर से प्लीहा के विशेष कार्य मालूम नहीं हुए हैं, तथापि अनुमान से निम्न कार्य प्लीहा के माने जाते हैं। (१) रक्तकणों की उत्पत्ति करना, (२) श्वेतकणों को बनाना, (३) जो लाल कण अपना काम कर चुके हैं, और जिनकी आयु पूरी हो चुकी है उनका नाश करना, (४) रक्त का संचय करना, (५) तथा शरीर पर आक्रमण करके रक्त में प्रविष्ट हुए विकारी जीवाणुओं से मुकाबला करके शरीर की रक्षा करना। इसलिये जब रक्त दूषित हो जाता है, तथा रक्त में रोग के जीवाणु प्रविष्ट होते हैं तब प्लीहा का कार्य बढ़ जाता है और इस बढ़े हुए कार्य को पूर्ण करने के लिये उसकी भी धीरे धीरे वृद्धि हो जाती है जिसको प्लीहोदर कहते हैं। प्लीहोदर के प्रधान कारण—(१) रक्तदोष—श्वेतकणाभिवृद्धि ( Leukaemia ) के विविध प्रकार ( यथा Splenomedullary, Lymphatic and Mixed ), प्लैहिक पाण्डुरोग ( Splenic anaemia ), दुष्ट पाण्डुरोग ( Pernicious anaemia ) (२) जीवाणु जन्य रोग—जीर्ण विषमज्वर, काला अजार, हॉजकिन ( Hodgkin ) का रोग और फिरंग। इनके अतिरिक्त यकृताभिवृद्धि ( Cirrhosis of the liver ), प्लीहा के अर्बुद तथा अन्य असाधारण कारण बहुत होते हैं। इनमें से रक्त दोषों का असली कारण अभी तक अज्ञात है। मन्दज्वराग्नि इत्यादि—जिस कारण से प्लीहावृद्धि होती है, उसी कारण से मन्दज्वरादि लक्षण उत्पन्न होते हैं।

**सव्येतरस्मिन् यकृति प्रदुष्टे**
**ज्ञेयं यकृद्दाल्युदरं तदेव॥१५॥**

( यकृद्दाल्युदर— ) दक्षिण पार्श्व में यकृत् प्रदुष्ट होने से वही ( प्लीहोदर ) यकृद्दाल्युदर समझना चाहिये॥१५॥

वक्तव्य—यकृद्दाल्युदर—जिसमें प्लीहावृद्धि के साथ साथ यकृत् की वृद्धि होती है ( Enlargement of the Spleen with enlarged liver ) वह यकृद्दाल्युदर है। केवल यकृत् की वृद्धि ( Enlarged liver ) को यकृद्दाल्युदर निम्न कारणों से नहीं कह सकते—(१) डल्हणाचार्य अपनी टीका में लिखते हैं—तदेव प्लीहोदरं यकृद्दाल्युदरं ज्ञेयम्। क्व ज्ञेयमित्याह—यकृति कालखण्डे, किंभूते? प्रदुष्टे। (२) भावप्रकाश में यकृद्दाल्युदर प्लीहोदर का भेद बतलाया है—प्लीहोदरस्यैव भेदो यकृद्दाल्युदरं तथा। (३) आयुर्वेद में कहीं भी यकृद्दाल्युदर के लिये स्वतन्त्र स्थान नहीं है। उसका समावेश प्लीहोदर में ही किया

जाता है। उसके कारण तथा चिकित्सा भी प्लीहोदर की ही होती है, उसकी स्वतन्त्र संख्या भी नहीं गिनी जाती है तथा उसको यकृत् प्लीहोदर भी कहा जाता है—तुल्यहेतुलिङ्गौषधत्वात्तस्य प्लीहजठरं यकृत्प्लीहोदरं विद्यात्। ( चरक, उदरचिकित्सा )। (४) आधुनिक विकृतिविज्ञान की दृष्टि से देखा जाय तो यह कह सकते हैं कि प्लीहावृद्धि के लिये ऊपर रक्तविकार, विषमज्वर इत्यादि जो रोग बतलाये गये हैं उनमें प्रायः जरूर एक अवस्था आती है जिसमें यकृत् भी प्रदुष्ट होकर कुछ बढ़ जाता है। (५) केवल यकृत् की वृद्धि का विचार किया जाय तो भी यह कह सकते हैं कि प्लीहा-वृद्धि न होकर यकृत् की उतनी वृद्धि क्वचित् होती है जिसमें उस वृद्धि के कारण पेट उदर के समान फूला हुआ दीखता है।

यस्यान्त्रमन्नैरुपलेपिभिर्वा
बालाश्मभिर्वा पिहितं यथावत्।
संचीयते तत्र मलः सदोषः
क्रमेण नाड्यामिव संकरो हि ॥१६॥
निरुध्यते चास्य गुदे पुरीषं
निरेति कृच्छ्रादपि चाल्पमल्पम्।
हृन्नाभिमध्ये परिवृद्धिमेति
य(त)च्चोदरं विट्समगन्धिकं च।
प्रच्छर्दयन् बद्धगुदी विभाव्यः
ततः परिस्राव्युदरं निबोध ॥१७॥

( बद्धगुदोदर— ) जिसकी आँत पिच्छिल अन्न या बाल या कंकड़ से खूब भरी हुई है उसकी आँत ( नाड़ी ) में कूड़ा कर्कट की भाँति धीरे धीरे दोषों के साथ मल इकट्ठा होता है ॥१६॥ और उसके गुदा में मल अटक कर बड़ी मुश्किल से थोड़ा थोड़ा निकलता है, हृदय और नाभि के बीच में उदर फूलता है, मल के समान गंध की उल्टी होती है, वह बद्ध-गुद युक्त समझना चाहिये। इसके बाद परिस्राव्युदर श्रवण कर ॥१७॥

वक्तव्य—चरकसंहिता में बद्धगुदोदर का वर्णन निम्न प्रकार से किया है—पक्ष्मवाले सशर्करैर्गुदे। उदावर्तेस्तथार्शोभिरन्त्रसंमूर्च्छनेन वा। अपानो मार्गमरोधाद्वायुरग्निं गुदेऽनिलः। वर्चः पित्तकफान् रुद्ध्वा जनयत्युदरं ततः॥ ( उदर-चिकित्सा )। सुश्रुत और चरक के वर्णन का साथ साथ विचार करने से यह स्पष्ट होता है कि बद्धगुदोदर में मल गुदा में शनैः शनैः इकट्ठा होता है। इसलिये बद्धगुदोदर को [illegible]

[illegible]

है—१ मलाश्मादि ( Due to hard and bulky faeces ), २ बद्धगुद ( Stricture of the rectum or anus ) ३ उदावर्त ( Spasm of the sphinctor ani or entero spasm ), ४ अर्श ( Haemorrhoids ) ५ आन्त्र संमूर्च्छन ( Due to weakness of the intestines )। यदि इस

१ हृन्नाभे रूपगतं.

पद का अर्थ चक्रपाणिदत्त के अनुसार 'आन्त्रपरिवर्तन' [illegible] जाय जिसको अंग्रेजी में Volvulus कह सकते हैं, तब अ[illegible] संमूर्च्छनजन्य बद्धगुद को Acute Intestinal obstru[ction] कहना चाहिये। विट्समगन्धिक—जब मल का नीचे मार्ग अवरुद्ध हो जाता है तब वायु आन्त्र में उल्टी पैदा करती है, जिससे आन्त्रस्थित सब चीजें मुख के [illegible] बाहर निकला करती हैं और अन्त में वमन में मल की स्थिति तथा गंध भी रहता है। मलगन्धि छर्दि क्षुद्रान्त्र ऊपर की ओर रुकावट होने से बहुत शीघ्र और बहुत [illegible] हुआ करती है, और यदि रुकावट स्थूलान्त्र में हो तो देर और कम हुआ करती है। आयुर्वेद तथा पाश्चात्य वैद्यक दृष्टि से भी मलगन्धि छर्दि असाध्य का लक्षण माना [illegible] है—छर्दिर्विगन्धी मूत्रकृच्छ्रपि सचन्द्रिका। ( अष्टांगहृदय, [illegible] अ ५ )।

शल्यं यदन्नोपहितं तदन्त्रं
भिनत्ति यस्यागतमन्यथा वा।
तस्मात् स्रुतोऽन्त्रात् सलिलप्रकाशः
स्रावः स्रवेद्वै गुदतस्तु भूयः ॥१८॥
नाभेरधश्चोदरमेति वृद्धिं
निस्तुद्यतेऽतीव विदह्यते च।
एतत् परिस्राव्युदरं प्रदिष्टं
दकोदरं कीर्तयतो निबोध ॥१९॥

( परिस्राव्युदर— ) आन्न के साथ सेवित और टे[ढ़ा] आया हुआ शल्य जिसके आन्त्र को चीर देता है उसके आन्[त्र] से चूता हुआ पानी के समान स्राव गुद द्वारा खूब निकलता है ॥१८॥ ( कुछ स्राव उदरगुहा में प्रविष्ट होने से ) नाभि के नीचे उदर फूलता है, तीव्र पीड़ा होती है और जलन होती है, यह परिस्राव्युदर कहा जाता है। अब जलोदर का कथन करते हैं, उसे श्रवण करो ॥१९॥

वक्तव्य—[१]अन्यथा—तिर्यक्। अस्थिकण्टक सुई इत्यादि शल्य अन्न के साथ आन्त्र में प्रविष्ट होने पर सरल सीधे चले जायें तब आन्त्रच्छेद होने की कोई संभावना नहीं होती; परन्तु टेढ़े होने पर छेद होता है—विलोमेनागतमन्त्रं भिनत्ति, क्रमागतं हि शल्यमपि नान्त्रभेदकम्। अन्यथा वेति पुरुषगात्रस्थानान्त्यामन्त्रं भिन्ते। ( मधुकोशव्याख्या )। तृणस्य अन्यथान से आन्त्रच्छेद तब हो सकता है, जब आन्त्र में पहले का व्रण उपस्थित हो। नाभेरध—आन्त्रच्छेद में से कुछ स्राव आन्त्र में बहता है जो गुदमार्ग से बाहर निकलता है, और कुछ स्राव आन्त्र के बाहर उदरगुहा में बहता है जो नाभि के नीचे के भाग में इकट्ठा होकर उदर वृद्धि कराता है—शेष चापूर्य जठरं जठरं घोरमावहेत्। वर्धते तदधो नाभेः॥ ( अष्टांगसंग्रह )। निस्तु[द्य]ते—आन्त्र से उदरगुहा में प्रविष्ट हुआ वह रस उदरावरण ( Peritoneum ) में शोथ करता है, जिससे तोद, दाह तथा हिक्का, श्वास, कास, तृष्णा इत्यादि घातकोष्ठ लक्षण उत्पन्न होते हैं। शोथ के कारण उदरगुहा में जल भी पैदा होता है, जिस[से] पेट फूलता है—ततो नाभ्या आपोऽभिनिःसृत्य मानमुदकोदरत्व[म्]।

क )। दकोदर और परिस्राव्युदर में फर्क इतना ही होता ; जलोदर की अपेक्षा इसमें जल जलदी पैदा होता है— ; चैति जलात्मताम् ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। परिस्राव्युदर—, को छिद्रोदर या क्षतोदर भी कहते हैं—छिद्रोदरमिति प्राहुः ावीति चापरे ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। अन्त्रच्छेद, उससे उदर- में रस का प्रवेश, तृष्णा श्वास कासादि लक्षण, जल की उत्पत्ति इन सब बातों का विचार करने पर परिस्राव्युदर आधुनिक परिभाषा में आन्त्रच्छेदजन्य उदरावरणशोथ eritonitis due to perforation of the bowel) सकते हैं।

यः स्नेहपीतोऽप्यनुवासितो वा
वान्तो विरिक्तोऽप्यथवा निरूढः।
पिबेज्जलं शीतलमाशु तस्य
स्रोतांसि दुष्यन्ति हि तद्वहानि।
स्नेहोपलिप्तेष्वथवाऽपि तेषु
दकोदरं पूर्ववदभ्युपैति ॥२०॥
स्निग्धं महत्संपरिवृत्तनाभि
भृशोन्नतं पूर्णमिवाम्बुना च।
यथा दृतिः क्षुभ्यति कम्पते च
शब्दायते चापि दकोदरं तत् ॥२१॥

( दकोदर— ) जिसने स्नेह, अनुवासनवस्ति, वमन, रेचन अथवा निरूह बस्ति सेवन किया है वह यदि इन याओं के पीछे तत्काल ठण्डे पानी का सेवन करे तब उसकी कवह स्रोतस दूषित हो जाती हैं; ( उससे ) अथवा तस स्नेहोपलिप्त होने से पहले की भाँति जलोदर उत्पन्न ता है ॥२०॥ वह जलोदर स्निग्ध, मोटा, संपरिवृत्तनाभि र अत्यंत फूला हुआ रहता है; तथा जैसे पानी से पूर्णतया री हुई मशक क्षुब्ध होती है, काँपती है और शब्द किया रती है, वैसे यह जलोदर भी करता है ॥२१॥

वक्तव्य—पूर्ववत्—परिस्राव्युदर में जिस प्रकार आन्त्र रस चूकर उदरगुहा में इकट्ठा होता है, उस प्रकार। संपरि- तनाभि—उच्छलितनाभि [ इसके दो अर्थ हो सकते हैं और यों के अनुसार व्यवहार में नाभि की दो अवस्थाएँ दीख ड़ती हैं।

(१) जिसमें नाभि की गर्त अधिकांश नष्ट होकर वह ायः सपाट ( Flush with the surface ) हो जाती है।

(२) जिसमें नाभि उलटी होकर बाहर की ओर निकल ाती ( Protrude ) है। इन दोनों अवस्थाओं का कारण क ही है उदरगुहा में इकट्ठा हुए जल का दबाव पीछे से ाभि के ऊपर पड़ना। यदि दबाव मध्यम हो तो नाभि पाट हो जाती है, और यदि जल बेहद उदरगुहा में भरा हुआ हो तो दबाव अधिक होने से नाभि बाहर की ओर निकल आती है। यथा दृतिः इत्यादि—इस श्लोकार्ध में जलोदर रीक्षा की तीनों विधियों का संक्षेप में निर्देश किया है।

(१) कंपनपरीक्षा (Fluctuation test)—इसमें उदर के एक पार्श्व में आघात करने से समस्त उदर थलथलाता हुआ दीख पड़ता है जिसमें आघात की ओर से उदर का कंपन दूसरी ओर चल पड़ता है।

(२) क्षोभपरीक्षा ( Percussion test )—इसमें उदर के एक ओर एक हाथ रखने से और दूसरी ओर दूसरे हाथ से आघात करने पर जो क्षोभ भीतर के जल में उत्पन्न होता है वह क्षोभ पहले हाथ से स्पष्ट प्रतीत होता है। इसी का ही स्पष्ट निर्देश चरक में किया है—उदकपूर्णदृतिक्षोभसंस्पर्शम्।

(३) शब्दपरीक्षा ( Percussion )—जल पूर्ण मशक के ऊपर आघात करने से जिस प्रकार का मन्द या भद्द ( Dull ) शब्द उत्पन्न होता है उस प्रकार का शब्द जलोदर में भी उत्पन्न होता है। अष्टांगसंग्रह में भी इन बातों का उल्लेख किया गया है—तोयपूर्णदृतिस्पर्शशब्दप्रक्षोभवेपथु। आहतं न तु शब्दवत्। इन बाह्य लक्षणों के अतिरिक्त और एक लक्षण जलोदर में दिखाई देता है, जिसका यहाँ निर्देश नहीं है। वह लक्षण है—नानावर्णराजिशिराजालसंततम्। ( चरक )। इसका कारण यह है कि उदरगुहा में जल के दबाव से अधरा महासिरा का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है। इसलिये रक्त उदर की बाह्य त्वचा की सिराओं द्वारा हृदय की ओर जाने लगता है, जिससे उदर पर नसों का जाल बन जाता है। दकोदर—उदकोदर या जलोदर। इसको असा- इटिज ( Ascites ) कहते हैं। जलोदर के मुख्य छः कारण होते हैं।

(१) यकृत्वृद्धि के कारण या यकृद्वाण अंगों की वृद्धि के कारण प्रतिहारिणी महासिरा ( Portal vein ) के रक्तसंचार में बाधा उत्पन्न होना।

(२) हृद्रोग।

(३) वृक्करोग।

(४) उदरावरण का शोथ।

(५) रक्तदोष, जिनका उल्लेख प्लीहोदर में किया गया है।

(६) रसप्रवाह में बाधा उत्पन्न होना ( १२वें अध्याय के १२ वें सूत्र का वक्तव्य देखो )। इनमें प्रतिहारिणी सिरावरोधजन्य जलोदर में अग्निमान्द्य, मलावरोध, अर्श, कामला, सिराकुटिलता ( गँठीली सिराएँ ), यकृत् और प्लीहावृद्धि इत्यादि लक्षण होते हैं। हृद्विकारजन्य जलोदर में दिल की धड़कन, तथा पादशोथ इत्यादि लक्षण उदर में जल का संचय होने के पूर्व दीख पड़ते हैं। वृक्कविकार- जन्य जलोदर में समस्त शरीर पर विशेष करके आँखों के आस पास, पाँव पर शोथ होता है और मूत्र में मूत्रनलिका निर्मोक ( Casts ) मिलते हैं। उदरावरणशोथजन्य जलोदर में स्थानिक लक्षण अधिक होते हैं। रक्तदोषजन्य जलोदर में प्लीहावृद्धि प्रायः होती है और रक्तपरीक्षा करने से निदान होता है और जल की राशि अल्प रहती है। जलोदर का ठीक ठीक निदान करने के लिये बीजकोशग्रन्थि (Ovarian cyst) का उल्लेख करना बहुत आवश्यक है, क्योंकि दोनों में उदरो- त्सेध और जलसंचय ये प्रधान लक्षण समान होने के कारण परस्पर विभेद करना कठिन होता है। इसलिये दोनों का पार्थक्यदर्शक कोष्टक नीचे दिया गया है। बीजकोशग्रंथि केवल स्त्रियों में होती है।

| | जलोदर | बीजकोषग्रन्थि |
|---|---|---|
| (१) दर्शन | कुक्षिपार्श्व फूला हुआ, कुक्षिमध्य सपाट | कुक्षिपार्श्व सपाट, कुक्षिमध्य उभरा हुआ |
| (२) आघात | कुक्षिपार्श्व पर मन्दध्वनि, कुक्षिमध्य में डिमडिम ध्वनि, करवट बदलने से ऊपर की ओर डिमडिम ध्वनि, नीचे की ओर मन्द ध्वनि | कुक्षिपार्श्व पर डिमडिम ध्वनि, कुक्षिमध्य में मन्द ध्वनि, करवट बदलने से कुक्षिपार्श्व की ध्वनि में कोई भी फर्क न होना |
| (३) मापन | (१) उरःफलकाग्रपत्र से नाभि की लंबाई नाभि से भगास्थि की लंबाई से अधिक होती है<br>(२) नाभि पर उदर का परिणाह नीचे की अपेक्षा कुछ अधिक होता है<br>(३) जघनकपालपुरःकूट से नाभि की लंबाई दोनों ओर समान होती है | (१) उरःफलकाग्रपत्र से नाभि की लंबाई नाभि से भगास्थि की लंबाई से कम होती है<br>(२) नाभि पर उदर का परिणाह नीचे की अपेक्षा कुछ कम होता है<br>(३) जघनकपालपुरःकूट से नाभि की लंबाई दोनों ओर समान नहीं होती |

आध्मानं गमनेऽशक्तिर्दौर्बल्यं दुर्बलाग्निता।
शोफः सदनमङ्गानां सङ्गो वातपुरीषयोः।
दाहस्तृष्णा च सर्वेषु जठरेषु भवन्ति हि ॥२२॥

( उदरों के साधारण लक्षण— ) सब प्रकार के उदर रोगों में पेट फूलना, चलने की शक्ति न रहना, कमजोरी, मन्दाग्नि, शोथ, अंगों की थकावट, अधोवायु और दस्त खुलकर न होना, जलन तथा प्यास हुआ करती है ॥२२॥

अन्ते सलिलभावं हि भजन्ते जठराणि तु।
सर्वाण्येव परीपाकात्तदा तानि विवर्जयेत् ॥२३॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने उदरनिदानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

( प्रायः ) सब प्रकार के उदररोग अन्त में कालपरिणाम से जल युक्त अवस्था को प्राप्त हो जाते हैं। तब उनको त्यागना चाहिये ॥२३॥

वक्तव्य—जलोत्पत्ति की दृष्टि से उदर रोगों का विचार करने पर यों कहना पड़ता है कि जलोदर में जल उत्पन्न होता है उसमें कोई संदेह नहीं है, क्षतोदर में जल उत्पन्न होता है यह साफ लिखा है। बद्धगुदोदर में यद्यपि लिखा नहीं तथापि उत्पन्न होता है, यह अनुभवसिद्ध है। वातादि चार उदर वास्तविक जलोदर के ही प्रारम्भिक रूप हैं। इसलिये उनमें भी उत्पन्न हो सकता है। केवल संदेह प्लीहोदर के बारे में है। इसलिये प्रायः शब्द का प्रयोग अनुवाद में किया गया है।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकासुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने उदरनिदानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

# अष्टमोऽध्यायः।

अथातो मूढगर्भनिदानं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से मूढगर्भनिदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—मूढगर्भ—योनिमार्ग में अयोग्य रीति से आया हुआ सर्वावयवसंपन्न गर्भ—सर्वावयवसंपूर्णो यस्तु गर्भो विगुणापानसंमूढो मूढगर्भोऽभिधीयते॥ अंग्रेजी में मूढगर्भ को Mal presentation of the Foetus कहते हैं। गर्भाशय में गर्भ की स्वाभाविक स्थिति—गर्भ का सिर आगे वक्ष पर झुका रहता है। पीठ आगे को झुकी रहती है। दोनों जाँघें उदर पर और टाँगें जाँघों पर झुकी रहती हैं। दोनों बाहु वक्ष पर और एक दूसरे के ऊपर मुड़े रहते हैं। प्रसवकाल के कुछ मास पहले उसका सिर नीचे हो जाता है, चूतड़ ऊपर को होती है और प्रसव के समय सिर के बल ही जन्म लेता है जिसमें सिर, ग्रीवा, कंधे, ऊर्ध्वशाखाएँ, उदर, चूतड़ और अधोशाखाएँ क्रम से बाहर आया करती हैं। प्रसव के समय ब्रह्मरन्ध्र और अधिपतिरन्ध्र के बीच का भाग यानी शीर्षाग्र आगे को रखकर ( Vertex presentation ) जन्म लेना यह स्वाभाविक और सब से सरल मार्ग है। इसके अतिरिक्त सब मार्गों में कुछ न कुछ कठिनाई होती है, इसलिये उनसबों का समावेश मूढगर्भ में करना चाहिये। चरक में गर्भ की स्वाभाविक स्थिति और प्रसूतिविधि सूत्ररूप से इसी प्रकार वर्णन की है—गर्भस्तु खलु मातुः पृष्ठाभिमुख ऊर्ध्वशिराः सङ्कुच्याङ्गान्यास्ते जरायुवृतः कुक्षौ। स चोपस्थितकाले जन्मनि प्रसूतिमारुतयोगात् परिवृत्यावाक्शिरा निष्क्रामत्यपत्यपथेन, एषा प्रकृतिः, विकृतिः पुनरतोऽन्यथा॥ ( शारीर, अ ६ )।

ग्राम्यधर्मयानवाहनाध्वगमनप्रस्खलनप्रपतनप्रपीडनधावनाभिघातविषमशयनासनोपवासवेगाभिघातातिरूक्षकटुतिक्तभोजनशोकातिक्षारसेवनातिसारवमनविरेचनप्रेङ्खोलनाजीर्णगर्भशातनप्रभृतिभिर्विशेषैर्बन्धनान्मुच्यते गर्भः, फलमिव वृन्तबन्धनादभिघातविशेषैः ॥२॥

मैथुन, ( रथादि ) यान ( और अश्वादि ) वाहन पर सवारी करना, पैरों से ( बहुत ) सफर करना, ( पैर फिसलकर ) गिर पड़ना, ( ऊपर से ) गिरना, ( कहीं भीड़ में ) दब जाना, ( जोर से ) दौड़ना, ( पेट पर ) चोट लगना, कठिन तथा ऊंचानीचा बिस्तरे पर सोना, ( उत्कटुकादि ) स्थिति में बैठना, लंघन करना, ( मलमूत्रादि के ) वेगों को

१ भिन्नैस्यजेत वा

कना, अत्यंत रूक्ष, कटु और तिक्त ( खाद्य द्रव्यों का ) ोजन करना, शोक करना, अधिक मात्रा में क्षार का सेवन रना, ( मरोड़ के साथ ) पतले दस्त होना, वमन, विरेचन, ले पर बैठना, अजीर्ण, गर्भशातक ( Ecbolics Or oxyto cs ) पदार्थों का प्रयोग करना इत्यादि ( कारण ) विशेषों गर्भ अपने बंधन से छूट जाता है, जैसे कि फल प्रहार शेष से अपने बंधन ( डंठल ) से छूट जाता है ॥२॥

वक्तव्य—विषमशयनासन—विषम शयन और विषम ासन। आगे शारीर के दसवें अध्याय में जो—शयनासन ास्तरणं नात्युच्चमपाश्रयोपेतमसंबाधे च विदध्यात्—वर्णन किया , उसके विरुद्ध। बन्धन—बध्यते अनेन इति बन्धनम्। इस दृष्टि गर्भ के संबंध में बंधन का अर्थ गर्भशय्या या गर्भाशय रीर जहाँ गर्भ चारों ओर से बांधा हुआ रहता है, और क के संबंध में डंठल या डंडी जिससे फल ऊपर लटका ुआ रहता है। श्रीगणचन्द्र बन्धन का अर्थ 'नाभिनाडीबन्ध' रते हैं; परन्तु प्रत्यक्ष व्यवहार में मूढगर्भ भी अपने नाभि न्ध से अलग हुआ नहीं दिखाई देता। इसलिये फल की ुलना में यद्यपि नाभिनाडीबंध अर्थ ठीक मालूम होता है थापि गर्भ की दृष्टि से बंध का अर्थ गर्भशय्या करना धिक सयुक्तिक है।

**स विमुक्तबन्धनो गर्भाशयमतिक्रम्य यकृत्प्ली- हान्त्रविवरैरवस्रंसमानः कोष्ठसंक्षोभमापादयति, तस्या जठरसंक्षोभाद्वायुरपानो मूढः पार्श्वबस्तिशी- र्षोदरयोनिशूलानाहमूत्रसङ्गानामन्यतममापाद्य गर्भं च्यावयति तरुणं शोणितस्रावेण; तमेव कदाचि- द्विवृद्धमसम्यगागतमपत्यपथमनुप्राप्तमनिरस्यमानं विगुणापानसंमोहितं गर्भं मूढगर्भमित्याचक्षते ॥३॥**

( उक्त कारणों से अपने ) बंध से छुटा हुआ गर्भ गर्भा- शय से निकलकर यकृत् प्लीहा और आँतड़ियों के साथ नीचे की ओर सरक कर उदर में क्षोभ पैदा कर देता है। उसके जठर के संक्षोभ से अपानवायु मूढ होकर पार्श्वशूल, बस्ति- शीर्षशूल, उदरशूल, योनिशूल, मलावरोध, मूत्रावरोध इनमें से किसी न किसी व्याधि को उत्पन्न करके तरुणगर्भ को रक्तस्राव के साथ निकाल देती है। वही गर्भ जब कभी अधिक बढ़कर, अयोग्य रीति से आकर, अपत्यपथ में प्राप्त होकर बाहर न निकले और अपानवायु के वैगुण्य से मूर्च्छित हो जाय तब उसे मूढगर्भ कहते हैं ॥३॥

वक्तव्य—यकृत्प्लीहान्त्रविवरैरवस्रंसमानः—इसका तात्पर्य यह है कि यकृत् प्लीहा और आन्त्र, जो उदरगुहा में गर्भवृद्धि के कारण ऊपर की ओर उत्क्षिप्त हुए थे, गर्भ के अपने स्थान से छूट पड़ने पर नीचे की ओर फिर सरक गये। तरुण—अध- नाङ्ग और अव्यक्त चेतन। इस प्रकार का गर्भ अयोग्य रीति से आने पर भी अपत्यमार्ग में रुकता नहीं। वह रक्तस्राव के साथ निकल पड़ता है। विवृद्ध—घनाङ्ग और व्यक्तचेतन। अनिरस्यमान—जब अपत्यमार्ग की चौड़ाई की अपेक्षा बालक के दर्शन भाग की मोटाई अधिक होती है तब बालक रास्ते में अटक जाता है। दोनों में मेल तब होता है जब बालक की स्थिति पहले सूत्र के वक्तव्य के वर्णनानुसार होती है और बालक शीर्षाग्र के बल जन्म लेता है। दोनों में अनमेल निम्न तीन कारणों से होता है—(१) अपत्यमार्ग की विकृति— जैसे संकुचितकटिर ( Contracted pelvis ), कटिर या गर्भाशय के अर्बुद, गर्भाशय की वक्रता, अपरा की गर्भाशयग्रीवा के समीप स्थिति ( Placenta praevia ) इत्यादि। (२) गर्भ की अस्वाभाविक स्थिति। (३) गर्भ की विकृति—जैसे गर्भ के विविध व्यंग, युग्म, जोड़गर्भ, जलशीर्ष ( Hydro cephal- us ) इत्यादि। अपत्यमार्ग में बालक अवरुद्ध होने के इन कारणों का विचार आयुर्वेदोक्त मूढगर्भ की दृष्टि से करने पर यह कहना पड़ता है कि गर्भ की मूढता में द्वितीय कारण प्रधान है; प्रथम कारण कदाचित् सहायक है और तृतीय कारण अत्यंत गौण है। अब अपत्यमार्ग में बालक का अस्वा- भाविक आगमन कैसे होता है, इस प्रश्न का उत्तर है अपान- वायु का वैगुण्य। पाश्चात्त्य प्रसूतितन्त्र में बालक के अस्वा- भाविक आगमन का कारण अज्ञात मानते हैं। The cause of abnormal presentation is not easy to deter- mine, and in many cases no satisfoctory reason can be given. (*Ten teacher's midwifery.*)

**ततः स कीलः प्रतिखुरो बीजकः परिघ इति। तत्र, ऊर्ध्वबाहुशिरःपादो यो योनिमुखं निरुणद्धि कील इव स कीलः; निःसृतहस्तपादशिराः काय- सङ्गी प्रतिखुरः; यो निर्गच्छत्येकशिरोभुजः स बीजकः; यस्तु परिघ इव योनिमुखमावृत्य तिष्ठेत् स परिघः; इति चतुर्विधो भवतीत्येके भाषन्ते ॥४॥**

( चतुर्विध मूढगर्भ— ) अपानवैगुण्य से ( ततः ) वह मूढगर्भ कील, प्रतिखुर, बीजक और परिघ ऐसे ( चार प्रकार का ) होता है। इनमें जो हाथ, सिर और पैर ऊपर को करके योनि के मार्ग को कील की भाँति रोक देता है वह कील है। जिसमें हाथ, पैर और सिर निकल आवे ( परन्तु ) शरीर रुक जाय वह प्रतिखुर है। जिसका सिर और एक हाथ ही निकले, वह बीजक है। जो अर्गला दण्ड की भाँति योनि- मुख को रोक के बैठता है, वह परिघ है। इस तरह मूढगर्भ चार प्रकार का होता है, यह कई आचार्य कहते हैं ॥४॥

वक्तव्य—कील—माधवनिदान में इसका उल्लेख 'संकीलक' करके किया है। प्रतिखुर—अष्टांगहृदय में इसका उल्लेख 'विष्कम्भ' का एक भेद करके किया है—हस्तपादशिरो- भिर्यो योनिमुखः प्रपद्यते। इसकी टीका में अरुणदत्त लिखते हैं—हस्तेन पादेन शिरसा अतुल्यकाल कदाचिद्धस्तेन कदाचित् पादेन कदाचिच्छिरसा योनिं प्रतिमुखः कुटिलो मूढगर्भः प्रपद्यते आयाति स एको विष्कम्भो नाम मूढगर्भः। यह अर्थ ठीक नहीं है। इस प्रकार के मूढगर्भ में हस्तपादशिर एक समय में दिखाई देते हैं—इस्तैः खुरैः प्रतिखुरं स हि कायसङ्गी॥ ( माधवनिदान )। इसकी टीका में विजयरक्षित लिखते हैं—द्वयैर्हस्तपादशिरोभिः प्रतिखुरः, खुरसाधर्म्यात्; खुरशब्देन हस्तपादावुच्येते। बीजकः—

१ व्यापादयति.

माधवनिदान में सिर के साथ दोनों हाथों का निर्देश किया है—गच्छेद्भुजद्वयशिरा च बीजकस्य । आधुनिक पाश्चात्य परिभाषा में इन चारों का भाषान्तर निम्न प्रकार से होता है—(१)—कील—Chest, back and side presentation । (२) प्रतिखुर—Presentation of the head with two hands and two legs । (३) बीजक—Head presentation with one or two hands prolapsing । (४) परिघ—Transverse presentation in general । आयुर्वेदमार्तण्ड यादवजी त्रिकमजी आचार्य द्वारा संपादित सुश्रुतसंहिता और माधवनिदान में कील का अर्थ Vertex किया है, वह गलत है । इनमें कील और परिघ तिर्यग्दर्शन ( Transverse presentation ) के प्रकार हैं, और प्रतिखुर तथा बीजक संकीर्ण दर्शन ( Complex presentation ) के प्रकार हैं ।

तत्तु न सम्यक्, कस्मात् ? स यदा विगुणानिलप्रपीडितोऽपत्यपथमनेकधा प्र(ति)पद्यते तदा सङ्ख्या हीयते ॥५॥

यह कथन ठीक नहीं । किस कारण से ? जब विगुण ( अपान ) वायु के द्वारा पीड़ित हुआ वह गर्भ अपत्यमार्ग को प्राप्त होता है तब सङ्ख्या ( की इयत्ता ) नहीं रह सकती ॥५॥

वक्तव्य—सङ्ख्या हीयते—इसका तात्पर्य यह है कि अपत्यमार्ग में संसक्त हुए गर्भ के अंगप्रत्यंगों का बारीक विचार कर यदि प्रत्येक गति के लिये स्वतन्त्र सङ्ख्या मानी जाय तो इसकी इयत्ता कदापि नहीं हो सकती, क्योंकि प्रत्येक अंगदर्शन के कई भेद हो सकते हैं । सुश्रुत के मूढगर्भ चिकित्साध्याय में तथा अष्टांगसंग्रह में इन असंख्य गतियों का संकलन तीन वर्गों में किया है—समासगत्या अपि त्रय. सङ्गा भवन्ति—शिरसो वैगुण्यादसयोर्जघनस्य वा ॥ (सुश्रुत) । समासतस्तु त्रिविधा गतिरूर्ध्वा तिर्यङ् न्युब्जा च ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । यह वर्गीकरण आधुनिक पाश्चात्य वर्गीकरण के साथ ठीक ठीक मिलता है । जैसे—(१) शिरोगति या न्युब्जा गति—Cephalic presentation । (२) अंसगति या तिर्यग्गति—Shoulder or Transverse presentation । (३) जघनगति या ऊर्ध्व गति—Pelvic presentation । इन असंख्य गतियों में से व्यवहार में प्राय मिलने वाली आठ गतियों का वर्णन अब किया जाता है ।

तत्र, कश्चिद्द्वाभ्यां सक्थिभ्यां योनिमुखं प्रतिपद्यते; कश्चिदाभुग्नैकसक्थिरेकेन, कश्चिदाभुग्नसक्थिशरीरः स्फिग्देशेन तिर्यगागतः; कश्चिदुरःपार्श्वपृष्ठानामन्यतमेन योनिद्वारं पिधायावतिष्ठते, अन्तःपार्श्वापवृत्तशिरा. कश्चिदेकेन बाहुना, कश्चिदाभुग्नशिरा बाहुद्वयेन; कश्चिदाभुग्नमध्यो हस्तपादशिरोभिः, कश्चिदेकेन सक्थ्ना योनिमुखं प्रतिपद्यतेऽपरेण पायुम्; इत्यष्टविधा मूढगर्भगतिरुद्दिष्टा समासेन ॥६॥

इनमें (१) कोई मूढगर्भ तो दोनों सक्थियों से यो[नि] मुख में प्राप्त होता है । (२) कोई एक सक्थि को सिको[ड़कर] एक ही से प्राप्त होता है । (३) कोई सक्थियों को शरी[र] सिकोड़ कर कूल्हों से टेढ़ा आता है । (४) कोई छाती, [पार्श्व] और पीठ इनमें से किसी एक से योनिद्वार को रोक के [स्थित] होता है । (५) कोई पार्श्व में सिर को झुकाकर एक हाथ [से] आता है । (६) कोई सिर को झुकाकर दोनों हाथ से [आता] है । (७) कोई शरीर को टेढ़ा करके हाथ पाँव और सि[र से] आता है । (८) कोई एक सक्थि गुदा पर रख कर दू[सरी] सक्थि से योनिमुख पर आता है । इस प्रकार संक्षेप से [आठ] तरह की मूढगर्भ की गति वर्णन की गई है ॥६॥

वक्तव्य—अष्टांगहृदय में अन्तिम दोनों का [एक] 'विष्कम्भ' नाम से किया गया है । अन्तिम प्रकार में स[क्थि] शब्द पार्श्वाचक है—पदेन च निमकल भुग्नोऽन्येन गुदं च । यहाँ मूढगर्भ के जो आठ प्रकार वर्णन किये हैं, उनमें [चार] प्रकार जघनगति ( Pelvic presentation ) के हैं । यथा (१) Both knees presenting, (२) One knee pr[es]enting (३) Slightly oblique pelvic presentat[ion] or Breech presentation with thighs flexed a[nd] legs extended (८) Footling presentation । [शेष] चार तिर्यक् गति के हैं । यथा—(४) Transverse prese[n]tation in the 1st or 4th position (५) w[ith] one hand prolapsing (६) Both the hands pr[ol]apsing (७) Presentation of head, two han[ds] and two legs । माधवनिदान में मूढगर्भ की अष्टविध ग[ति] निम्न प्रकार से वर्णन की है—द्वार निरुध्य शिरसा जठरेण कश्चि[त्] कश्चिच्छरीरपरिवर्तितकुब्जदेह । एकेन कश्चिदपरस्तु भुजद्वयेन ति[र्य]ग्गतो भवति कश्चिदवाङ्मुखोऽन्य । पार्श्वापवृत्तगतिरेति तथैव कश्चि[]दित्यष्टधा गतिरियम् ॥ इनमें से केवल दोनों का यहाँ विच[ार] करना है । शिरसा—यदि गर्भ शीर्षाग्र के बल जन्म ले तो प्रा[य] संग नहीं होता । परन्तु शीर्ष के अन्य अंगों से यदि जन्म ले [तो] प्राय कुछ कुछ कठिनाई उत्पन्न होती है । इसलिये 'शिरसा' में सिर की उन सब गतियों का समावेश कर सक[ते] हैं जो आज गर्भसंगजनक सिद्ध हुई हैं । यथा—Occipito posterior presentation Posterior Asynclitism Brow presentation इत्यादि । माधवनिदान के टीकाकार शिरसा का अर्थ 'विपुलेन शिरसा' करते हैं । यदि यही अर्थ माना जाय तो इससे प्राय जलशीर्ष ( Hydrocephalus ) का बोध हो सकता है, क्योंकि सिर मोटा होने का यही प्रधान कारण है । अवाङ्मुख—मुख आगे करके जो जन्म लेता है । इसको Face presentation कहते हैं । मूढगर्भ की इन विविध गतियों का तुलनात्मक दृष्टि से विचार करने पर यह कहना पड़ता है कि आधुनिक पाश्चात्य [illegible]

परन्तु यहाँ [वि]वरण करना अप्रस्तुत है । इसके लिये प्रसूति तन्त्र की कोई अंग्रेजी पुस्तक पढ़नी चाहिये ।

तत्र द्वावन्त्यावसाध्यौ मूढगर्भौ, शेषानपि विपरीतेन्द्रियार्थाक्षेपकयोनिभ्रंशसंवरणमक्कल्लश्वासकासभ्रमनिपीडितान् परिहरेत् ॥७॥

इनमें अन्तिम दो मूढगर्भ असाध्य होते हैं । और शेष इन्द्रियार्थवैपरीत्य, आक्षेपक, योनिभ्रंश, योनिसंवरण, मक्कल, श्वास, कास और भ्रम इनसे युक्त हों तो त्यागने चाहिये ॥७॥

वक्तव्य—द्वावन्त्यावसाध्यौ—मूढगर्भ के अन्तिम दो प्रकार असाध्य इसलिये माने गये हैं कि आच्छनोत्पीडसंपीडनोत्क्षेपणादि हस्तप्रक्रिया ( Manipulation ) द्वारा उनका अनुलोमन अशक्य होता है—तौ मूढौ हस्तेनाहर्तुमशक्या-विति शस्त्रमवचारयेत् ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । विपरीतेन्द्रियार्थाः—विपरीत्येन हीनातियोगेनानुभूताः शब्दादयोऽर्थाः । कर्णनेत्रादि इन्द्रियों से शब्द रूपादि अर्थों का ठीक ठीक ज्ञान न होना । इन्द्रिय अप्रतिपत्ति एक अरिष्ट है—सर्वेभ्यो विकृतं यस्य ज्ञानमिन्द्रियसंश्रयम्। आलक्ष्येतानिमित्तेन लक्षणं मरणस्य तत ॥ ( चरक ) । आक्षेपक—गर्भाक्षेपक । इसका उल्लेख पीछे वातव्याधिनिदान में 'गर्भपातनिमित्तश्च' करके अपतानक में किया गया है । अंग्रेजी में इसको एक्लाम्प्सिआ ( Eclampsia ) कहते हैं। इस रोग का असली कारण अभी तक ठीक ठीक निश्चित नहीं हुआ है। परन्तु गर्भसंग एक सहायक कारण है, इसमें संदेह नहीं। यह रोग गर्भावस्था में छठे महीने के बाद, प्रसव के समय, तथा प्रसव के बाद पाँच दिन तक होता है । इसमें धनुस्तम्भ की भाँति आक्षेप के दौरे पर दौरे आते हैं । प्रत्येक दौरे का समय एक से डेढ़ मिनिट का होता है । प्रारंभिक अवस्था में रोगी के सिर और मुख की पेशियाँ झटके के साथ सिकुड़ती हैं, आँखें फिरती हैं और नासा काँपती है । उसके बाद रोगी का शरीर सख्त होता है, सिर पीछे झुक जाता है, धनुस्तम्भ के बाह्यायाम की भाँति शरीर टेढ़ा होता है, दाँती लग जाती है जिससे प्रारंभिक अवस्था में यदि जीभ दाँतों के बीच में हो तो कट जाती है और साँस में रुकावट होती है। तत्पश्चात् धीरे धीरे सख्ती जाती है, साँस की रुकावट कम होती है और अन्त में रोगी बेहोश रहता है । बेहोशी का काल दौरों की संख्या पर निर्भर होता है। पहले पहल थोड़े मिनिटों के लिये बेहोशी होती है, परन्तु बार बार दौरे आने पर प्रायः बीच के काल में रोगी बेहोश ही रहा करता है । दौरों की संख्या एक से लेकर सौ से भी अधिक हो सकती है, परन्तु दस से अधिक होने पर रोग प्रायः कृच्छ्रसाध्य होता है। रोगी की मृत्यु हृदयावसाद, फुफ्फुसशोथ और मस्तिष्क में रक्तस्राव से होती है । योनिसंवरण—गर्भाशय का संकोच या आक्षेप ( Tetanus uteri or Clonic Spasm of the uterus )। इसके कई कारण होते हैं, परन्तु गर्भसंग में गर्भ को बाहर फेंकने का अत्यधिक प्रयत्न करना एक कारण है। तन्त्रान्तर में योनिसंवरण का वर्णन इस प्रकार मिलता है—वातलान्यन्नपानानि ग्राम्यधर्मं प्रजागरम् । अत्यर्थं सेवमानाया गर्भिण्या योनिमार्गगः॥ मातरिश्वा प्रकुपितो योनिद्वारस्य संवृतिम् । कुरुते रुद्धमार्गत्वात् पुनरन्तर्गतोऽनिलः ॥ निरुणद्ध्याशयद्वारं पीडयन् गर्भसंस्थितिम्। निरुद्धवदनोच्छ्वासो गर्भश्चाशु विपद्यते ॥ बद्धां संरुद्धहृदयां नाशयत्याशु गर्भिणीम् । योनिसंवरणं विद्यात् व्याधिमेनं सुदारुणम् ॥ मक्कल—गर्भाशयगत शूल विशेष । गर्भसंग के समय गर्भ को बाहर फेंकने के लिये गर्भाशय के मांस में जो सख्त सिकुड़नें पैदा होती हैं उन्हीं से यह तीव्रशूल होता है। प्रसूति के पश्चात् भी मक्कल शूल होता है, और व्यवहार में इसी शूल को मक्कल कहने का अधिक प्रचार है—( सुश्रुत शारीर अध्याय १० सूत्र २२ देखें )। यह शूल गर्भाशय में अपरा का कुछ हिस्सा रह जाने से या स्रुत रक्त जम जाने से होता है—मक्कलो रक्तमारुतजः शूलविशेषः । ( मधुकोशव्याख्या ) । इस गर्भाशय शूल में 'नाभिवस्त्युदर शूल' भी शामिल रहते हैं। यह उदर वस्तिशूल प्रसव के बाद उदरगुहा रिक्त होने के कारण मलमूत्रावरोध से उत्पन्न होता है । पाश्चात्य प्रसूतितन्त्र में मक्कल के इन दोनों विभागों के लिये अलग नाम होते हैं। गर्भाशय में जो शूल होता है उसे After-pains कहते हैं; और नाभिवस्ति उदरशूल के लिये False after-pains कहते हैं। पीडितान् परिहरेत्—वास्तव में विपरीतेन्द्रियार्थादि उपद्रव गर्भ के नहीं, माता के हैं। इसलिये 'विपरीतेन्द्रियार्थादि उपद्रवों से जिन्होंने माता को पीडित किया है, उन्हें त्यागना चाहिये' ऐसा इस सूत्र का तात्पर्य है । अष्टांगसंग्रह में 'शीतगात्रां पूत्युद्गारां' ऐसे असाध्यता के दो अधिक लक्षण दिये हैं।

भवन्ति चात्र—

कालस्य परिणामेन मुक्तं वृन्ताद्यथा फलम् ।
प्रपद्यते स्वभावेन नान्यथा पतितुं ध्रुवम् ॥८॥
एवं कालप्रकर्षेण मुक्तो नाडीवि(नि)बन्धनात् ।
गर्भाशयस्थो यो गर्भो जननाय प्रपद्यते ॥९॥

जैसे कालपरिणाम के कारण पक्व हुआ फल स्वभाव से ही वृन्त से विमुक्त होकर गिर पड़ता है; अन्यथा हरगिज़ नहीं गिरता ॥८॥ वैसे ही पूरा समय होने पर गर्भाशय में जो गर्भ होता है, वह नाडीबंधन से विमुक्त होकर जन्म लेता है ॥९॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में फल का दृष्टान्त देकर काल प्रसव कैसे होता है, उसका संक्षेप में विवरण किया है। जैसे कृमिवाताग्निघात से अनुपद्रुत फल पूर्ण पक्व होने पर ही अपने वृन्त से अलग होकर जमीन पर गिर पड़ता है; वैसे ही ग्राम्यधर्मादि से अनुपद्रुत गर्भ पूर्ण वृद्ध होने पर अपने नाडीबन्धन से अलग होकर जमीन से गिर पड़ता है, अर्थात् जन्म लेता है। इस तरह दोनों में स्थूलरूप से समता होती है । परन्तु गर्भजन्म और फलपतन का सूक्ष्म विचार करने से दोनों में कुछ फर्क भी दिखाई देता है। आकाश में फल जो लटका हुआ रहता है, वह तुल्यबल परन्तु दो विरुद्ध दिशा में काम करने वाली दो शक्तियों के आधार पर होता है । जो शक्ति नीचे की ओर खींचती है, वह पृथ्वी की आकर्षण शक्ति है। जो ऊपर की ओर खींचती है, वह वृन्त की अर्थात् वृक्ष की शक्ति है। जब फल परिपक्व होने लगता है तब उसकी परिपक्वता के साथ साथ वृन्त और फल के संयोग का स्थान कमजोर होने लगता है और जब फल पूर्ण परिपक्व होता है

तब यह संयोगस्थान अत्यंत कमजोर हो जाता है। इससे पृथ्वी की आकर्षणशक्ति, जो पहले से ही फल को खींचती थी, उसको वृन्त से अलग करने में समर्थ होकर अपनी ओर खींच लेती है और इसी को व्यवहार में 'पतन' कहते हैं—आकृष्टिशक्तिश्च मही तया यत् खस्थं गुरु स्वाभिमुखं स्वशक्त्या। आकृष्यते तत्पततीव भाति ॥ ( गोलाध्याय )॥ इससे यह स्पष्ट है कि फलपतन के दो कारण होते हैं—(१) वृन्त और फल के संयोगस्थान की कमजोरी और (२) पृथ्वी की आकर्षण-शक्ति ( Force of gravitation )। इनमें से आकर्षणशक्ति सदैव बनी रहती है। न यह फलपतन के समय उत्पन्न होती है, न पतन होने पर समाप्त होती है। अर्थात् कालपरिणाम की दृष्टि से फलपतन में आकर्षणशक्ति का विचार करने का कोई प्रयोजन नहीं है। माता की कुक्षि में गर्भ की उपस्थिति भी दो आधारों पर होती है, एक गर्भशय्या या गर्भाशय और दूसरा नाभिनाडी। परन्तु फल के आधारों की भाँति ये दोनों आधार न दुर्बल हैं, न विरोधी हैं। इनका परस्पर संबंध उपकारी होता है। गर्भशय्या गर्भ का रक्षण करती है और नाभिनाडी गर्भ का पोषण करती है। नाभिनाडी अपरा के साथ लगी रहती है, अपरा ( Placenta ) गर्भाशय के भीतरी त्वचा पर लगी रहती है और गर्भाशय धमनियों द्वारा माता के हृदय के साथ संबंध रखता है। इस प्रकार माता का संबंध गर्भ के साथ होकर गर्भ का पोषण होता रहता है—अस्य नाभ्यां प्रतिबद्धा नाडी, नाड्यामपरा, तस्या मातृहृदयं, ततो मातृहृदयादाहाररसो धमनीभिः स्यन्दमानोऽपरामुपैति। तत क्रमान्नाभिं, ततश्च स पुनर्गर्भस्य पक्वाशये स्वकायाग्निना पच्यमानः प्रसादधात्वाद्यात्वादिपुष्टिकरः स्यात् ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। गर्भ जब दिन प्रति दिन विवृद्ध होता जाता है तब फलवृन्त-संयोग की भाँति अपरा और गर्भाशय के संयोग में कुछ परिवर्तन होता है जिससे प्रसव के समय अपरा गर्भाशय से अलग होने लगती है और गर्भशय्या भी उत्तेजित होती है। आयुर्वेद के इस मत का समर्थन पाश्चात्य शास्त्रज्ञों में कुछ लोग करते हैं—Some think it is maternal in origin such as degenerative condition set up in the placenta or decidua—*Halliburton's physiology* इस तरह अपरा में जो कुछ भी परिवर्तन होता है वह गर्भजन्म का एक कारण है, परन्तु अप्रधान है। प्रधान कारण है गर्भाशय में संकोच की लहरें उत्पन्न होना। यह संकोच की लहरें जब तक गर्भ की वृद्धि होती रहती है तब तक नहीं उत्पन्न होतीं। जब गर्भ पूर्ण विवृद्ध हो जाता है, उसके लिये माता की कुक्षि में रहने की कोई आवश्यकता नहीं होती तब लहरें आप से आप प्रारंभ होती हैं और गर्भ को गर्भाशय से बाहर निकाल देती हैं। इससे यह स्पष्ट है कि गर्भजन्म में कालपरिणाम की दृष्टि से दोनों कारणों का विचार करने की आवश्यकता है। अब प्रश्न यह उठता है कि फल पूर्ण परिपक्व होने के समय फलवृन्त संयोग में परिवर्तन, गर्भ पूर्ण विवृद्ध होने पर अपरागर्भाशय संयोग में परिवर्तन तथा गर्भाशय में संकोच की उत्पत्ति, ये कार्य कैसे उत्पन्न होते हैं ? आयुर्वेद में इन तीनों का उत्तर एक ही दिया है—

स्वभावेन नान्यथा। पाश्चात्य देशों में कालप्रसव के क
के संबंध में बहुत कुछ सूक्ष्म विचार और संशोधन हुए
और वहाँ के शास्त्रज्ञ इस नतीजे पर पहुँचे हैं कि काल
के समय गर्भाशय में संकोच की लहरें अनेक कारण
उत्पन्न होती हैं। उनमें से निम्न कारण अब तक ज्ञात
हैं—(१) गर्भाशयभित्तिविस्तृति—ज्यों ज्यों गर्भ बढ़ता है, त्यं
गर्भाशय भी बड़ा होता जाता है। परन्तु गर्भाशय की
की भी कुछ सीमा है। अन्तिम दिनों में गर्भाशय की
रुक जाती है और गर्भ के दबाव से उसका मुख धीरे
कुछ चौड़ा हो जाता है। गर्भाशय के पेशितन्तुओं का
धर्म यह है कि मुख चौड़ा होने पर शरीर की पेशियं
तन्तुओं में संकोच प्रारंभ होता है। (२) अपरा का ग
से कुछ विच्छेद होना—इस विषय का विवरण पीछे ९ वें
के वक्तव्य में किया गया है। (३) कार्बन डायोक्साइ
आधिक्य—गर्भ के अन्तिम दिनों में माता के रक्त में
डायोक्साइड की अधिकता होती है। यह वायु वातनाडि
तथा मस्तिष्क के केन्द्रों को उत्तेजित करके गर्भाश
संकोच उत्पन्न कर सकती है। (४) मासिकधर्मजन्य उत्ते
प्रत्येक मासिक धर्म के समय गर्भाशय में कुछ हलचल
रहती है। गर्भावस्था में यद्यपि मासिकधर्म रुका रहत
तथापि उसके नियत समय पर गर्भाशय में थोड़ी सी ह
होती है। प्रसवकाल मासिकधर्म के काल के साथ
मिलता है और अन्य कारणों की सहायता मिलकर
हलचल अधिक जोर पकड़ कर संकोच में परिणत होती
(५) गर्भ से उत्पन्न हुए कुछ पदार्थ—प्रसवकाल पर गर्भ से
ऐसे पदार्थ उत्पन्न होते हैं कि जो केन्द्रों पर, नाड़ियों प
गर्भाशय पर कार्य करके उनमें संकोच की लहरें उत्पन्न
हैं। ये सब कारण प्राय आपस में मिलकर संकोच
करने में समर्थ होते हैं, अकेला कोई भी कारण पर्याप्त
होता। ये सब कारण मालूम होने पर भी फिर गर्भ
समय क्यों पदार्थ उत्पन्न करता है ? मासिकधर्म के
गर्भाशय में हलचल क्यों उत्पन्न होती है ? कार्बन
क्साइड की राशि उसी समय अधिक क्यों होती है ?
का गर्भाशय से संबंध कुछ ढीला क्यों होता है ? ऐसे
प्रश्न उठते हैं और प्रसवकाल नियत समय पर क्यों हो
यह प्रश्न हल नहीं होता। इसके लिये आखिर में पा
शास्त्रज्ञ लिखते हैं कि 'जैसे हृदयचक्र का समय एक
का होना है, श्वासचक्र का समय चार सेकंड का होना
वैसे मासिक धर्म का समय चार सप्ताह का होता है
कालप्रसव का समय दस महीने का होता है'—The
cardiac cycle is about one second, and the re
ratory cycle about four seconds so the men
ual cycle is about four weeks and the hu
gestation cycle about ten lunar months *Gel'*
*midwifery* इस उत्तर का आयुर्वैदिक परिभाष
यदि रूपान्तर करना हो तो 'स्वभावेन नान्यथा' के सि
और कुछ नहीं हो सकता। कालप्रसव की अवधि साधा
तया २८० दिन या चालीस सप्ताह या दस महीनों की।

...दसवें मास के अन्तिम दिनों में जो प्रसव होता ... कालप्रसव ( Partus maturus ) कहलाता है। ...कार में अवधि पूर्ण होने के पूर्व भी कई बार प्रसव ... उसके कारण अब दृष्टान्त के साथ लिखते हैं—

...ताभिघातैस्तु तदेवोपद्रुतं फलम्।
...कालेऽपि यथा तथा स्याद्गर्भविच्युतिः॥१०॥

...विच्युति— ) जैसे कृमि, वात और अभिघात से ...वही फल अकाल में गिर जाता है, वैसे ही ( कृमिदान-आदि से पीड़ित ) गर्भ भी ( अकाल में ) गिर ...॥१०॥

...व्य—कृमिवाताभिघातैः—फल के बारे में कीड़े, ...का झोंका, पत्थर या लाठी का प्रहार फल और वृन्त का ...नाश करते हैं जिससे फल गिर जाता है। गर्भ की दृष्टि से ...विचार किया जाय तो इन तीनों में गर्भविच्युति के सब ...समाविष्ट होते हैं। कृमि—गर्भाशय का अन्तःशोथ, ...ण और अपरा के विकार इत्यादि। ये विकार प्रायः ...च या आधुनिक परिभाषा में जीवाणुजन्य होते हैं। ...अत्यधिक मानसिक और शारीरिक परिश्रम अत्यधिक ...गर्भघातक ओषधियाँ। ये सब वातनाड़ियों के द्वारा ...य में संकोच उत्पन्न करते हैं। अभिघात—जैसे उदर पर ...होना, अत्यधिक वमन और छींकें, आक्षेप, चिन्ता ...दि मानसिक आघात इत्यादि। अब इसके आगे गर्भ-...ति के दो भेद बतलाये गये हैं—

...तुर्थात्ततो मासात् प्रस्रवेद्गर्भविच्युतिः।
...स्थिर(त)शरीरस्य पातः पञ्चमषष्ठयोः॥११॥

...गर्भस्राव और गर्भपात— ) ( गर्भाधान से ) चौथे ...तक गर्भविच्युति स्रवती है ( यानि गर्भ स्राव के रूप ...ता है ); उससे पीछे पाँचवें और छठे महीने में घन ...हुए गर्भ का पात होता है॥११॥

...वक्तव्य—गर्भस्राव—इसको अबॉर्शन ( Abortion ) ...है। गर्भपात—इसको मिस्क्यारेज ( Miscarriage ) ...है। कालक्रमानुसार इनकी जो मर्यादा यहाँ बतलाई है, वह पाश्चात्य परिभाषा के साथ बहुत कुछ मिलती है। ...त्य परिभाषा के अनुसार अपरा पूर्ण बनने के समय तक ...विच्युति को गर्भस्राव कहते हैं। भोज के अनुसार गर्भ...व का काल प्रथम तीन महीने का है—आतृतीयात्ततो मासा-...त् स्रवति शोणितम्॥

...अब छठे मास के बाद गर्भप्रसव के संबंध में कुछ विचार ...किया जाता है। श्रीकण्ठदत्त माधवनिदान की इसी श्लोक की ...टीका में लिखते हैं—अन्ये तु पञ्चमषष्ठयोरेव पातः, सप्तमादिषु ...गुण्यादिप्रसव इति आचार्यप्रामाण्याद्व्यवहाराच्च मन्यन्ते। ...र्वेद में कालप्रसव के काल के संबंध में कुछ मतभिन्नता ...दिखाई देती है। चरक में प्रसव का काल नौवाँ और दसवाँ ...महीना बतलाया है—तस्मिन्नेकदिवसातिक्रान्तेऽपि नवमं मासमुपादाय ...मित्याहुरादशमान्मासात्, एतावान् कालः। वैकारिकमतः परं ...स्थानं गर्भस्य॥ ( शारीर, अ. ४ )। सुश्रुत में नौवाँ, दसवाँ, ग्यारहवाँ और बारहवाँ महीना प्रसवकाल माना है—नवमदशमैकादशद्वादशानामन्यतमस्मिन् जायते॥ ( शारीर, अ. ४ )। चक्रपाणिदत्त चरक की टीका में इस मतभिन्नता का समन्वय करते हैं—आदशमाद् इति वचनं प्रशस्ततरकालाभिप्रायेण। नवमे द्वादशमासपर्यन्तं सम्यक् प्रसवकालाभिधानं सौश्रुतं पर्यैकादश-द्वादशमासयोरल्पदोषफलेनाऽदोषपक्ष एव निवेशात् बोद्धव्यम्॥ पाश्चात्य प्रसूतिशास्त्र में भी आयुर्वेद की भाँति प्रसव के पाँच प्रकार किये गये हैं, परन्तु कालमर्यादा में कुछ भेद है। इसलिये नीचे तुलनात्मक कोष्ठक दिया जाता है।

| प्रसवकाल | आयुर्वेदिक कालमर्यादा | पाश्चात्य कालमर्यादा |
|---|---|---|
| १ गर्भस्राव | प्रथम तीन या चार महीने के अन्त तक | प्रथम तीन या चार महीने के अन्त तक |
| २ गर्भपात | पाँचवाँ और छठा महीना | पाँचवें महीने से सातवें के अन्त तक |
| ३ कालपूर्व या चिपुरा प्रसव | सातवाँ और आठवाँ महीना | आठवें महीने के प्रारंभ से १० वें महीने के अन्त तक |
| ४ काल प्रसव | नौवाँ और दसवाँ महीना | दसवें महीने का अन्त, २८० दिन |
| ५ कालातीत या वैकारिक प्रसव | ग्यारहवाँ और बारहवाँ महीना | ग्यारहवें महीने के प्रारंभ के बाद |

प्रविध्यति शिरो या तु शीताङ्गी निरपत्रपा।
नीलोद्धतसिरा हन्ति सा गर्भं स च तां तथा॥१२॥

( मूढगर्भ का असाध्य लक्षण— ) जो स्त्री सिर को हिलाती है, ठंडी पड़ गई है, लज्जा विरहित हो गई है और ( जिसके पेट पर ) नीली नसें फूली हुई ( दिखाई देती ) हैं वह गर्भ को मारती है, और वह ( मरा हुआ ) बालक उसे मार देता है॥१२॥

वक्तव्य—प्रविध्यति शिरः—इसके बदले माधवनिदान में 'अपविद्धशिरा' ऐसा पाठ है। इसका अर्थ 'सिरधारण करने में जो असमर्थ हो' ऐसा है। निरपत्रपा—लज्जाशून्या, अर्थात् बेहोश होने के कारण जो अपनी लज्जा रक्षण करने में असमर्थ हो। नीलोद्धतसिरा—नीलवर्णा उद्धता सिराः कुक्षौ यस्याः सा तथा।

गर्भास्पन्दनमावीनां प्रणाशः श्यावपाण्डुता।
भवत्युच्छ्वासपूतित्वं शूलं चान्तर्मृते शिशौ॥१३॥

( मृत गर्भलक्षण— ) ( कुक्षि के ) भीतर गर्भ मरने पर गर्भ की निश्चलता ( या गर्भ के हृदय का स्पन्दन बन्द होना ), प्रसववेदना का अभाव, ( त्वचा पर ) कालापन लिये पाण्डुरता, साँस में दुर्गंध और ( पेट में ) शूल होता है॥१३॥

मानसागन्तुभिर्मातुरुपतापैः प्रपीडितः।
गर्भो व्यापद्यते कुक्षौ व्याधिभिश्च प्रपीडितः॥१४॥

१ गर्भविद्रवः।

१ शूलताऽन्तर्मृते।

( गर्भमृत्यु के कारण— ) माता के मानसिक और आगन्तुक दुःखों से तथा ( अपने स्वास ) विकारों से पीड़ित हुआ गर्भ कुक्षि में मर जाता है ॥१४॥

वक्तव्य—पाश्चात्य प्रसूतिशास्त्र में भी गर्भ की अन्तर्मृत्यु के कारणों का वर्गीकरण इसी प्रकार किया जाता है—(१) माता के विकार—इनमें फिरंग, वृक्कशोथ, गर्भापतानक ( Eclampsia ) गर्भाशयान्तःशोथ, तीव्र खुतहार रोग, तीव्र ज्वर, राजयक्ष्मा, मधुमेह, पाण्डुरोग, सीसविष और संखिया विष ये विकार प्रधान हैं। (२) पिता के विकार—इनमें फिरंग, सीसविष और राजयक्ष्मा ये विकार प्रधान हैं। (३) गर्भ के विकार—अपरा, गर्भावरण या नाभिनाड़ी के रक्तसंचार में बाधा उत्पन्न होना। (४) आघात—माता के उदर पर जोर से आघात होना।

यस्तमारविपन्नायाः कुक्षिः प्रस्पन्दते यदि।
तत्क्षणाज्जन्मकाले तं पाटयित्वोद्धरेद्भिषक् ॥१५॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने मूढगर्भनिदानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥

( बालक के ) जन्म के समय बस्तमारविपन्न स्त्री की कुक्षि यदि फरके तो वैद्य शीघ्र ही ( कुक्षि को ) फाड़कर ( जीवित ) बालक को निकाल ले ॥१५॥

वक्तव्य—इस श्लोक में प्रसव काल के समय निरुद्ध गति परन्तु सजीव गर्भ के कारण आर्त हुई माता के संबंध में वैद्य को क्या करना चाहिये, इसका दिग्दर्शन किया है। मूढगर्भ 'महत्यैव दुश्चिकित्स्य' ( पृष्ठ १८७ ) रोग है जिसकी चिकित्सा अवस्था भेद के अनुसार भिन्न भिन्न होती है। जैसे—(१) यदि गर्भ मृत हो तो उसको आच्छनादि हस्त प्रक्रिया द्वारा या शस्त्र से खण्डित करके निकालना चाहिये—नोपेक्षेत मृतं गर्भं मुहूर्तमपि पण्डितः। मण्डलाग्रेण कर्तव्यं छेद्यमत्र विजानता ॥ मृते चोत्पत्तया सर्पिस्याभ्यक्तमनुलोमेनाच्छेद्। ( चिकित्सा अ १५ )। (२) यदि गर्भ जीवित हो तो मन्त्रादि के पठन से, ओषधियों से या आच्छनादि हस्तप्रक्रिया द्वारा शस्त्र क्रिया के सिवाय जीवित गर्भ को निकालने की कोशिश करनी चाहिये। क्योंकि जीवित गर्भ के लिये शस्त्रकर्म का निषेध किया गया है—जीवति गर्भे मन्त्रकार्यनिर्हरणे प्रयतेत। निर्हरणशक्ते च्यवनात् मन्त्रानुलोमानुपात। औषधानि च विदध्यात् बयोक्तानि। मृते चोत्पत्तया अनुलोमेनाच्छेद्—इत्यादि। ( चिकित्सा, अ १५ )। मृते चेति। मध्यात् माहतीभूतेषु मन्त्रप्रयोगेषु औषधयोगैरपि अनुक्तं समुचीये॥ ( डल्हण )। एतेन च हस्तेन न कथञ्चन दारयेत्। मूढगर्भ चिकित्सा की उपर्युक्त दो साधारण अवस्थाओं के अतिरिक्त जब योनिमार्गसंकोच या बस्तिसंकोच ( Contracted pelvis ) के कारण जीवित गर्भ को आच्छनादि विधियों द्वारा जीवितावस्था में निकालना असंभव होता है ऐसी तीसरी जटिल अवस्था उत्पन्न होती है तब फिर शस्त्र को स्वीकार करना चाहिये। उसका वर्णन इस श्लोक में किया गया है। बस्तमारविपन्न—बस्तवत् मरेण विपन्न। दण्ड मुष्टि इत्यादि आघातों से व्यथित हुए बकरे की भांति मूढगर्भ इस आघात से व्यथित हुई। बस्त—बकरा। मार—आघात या मारपीट। यद्यपि मार का अर्थ हत्या या मृत्यु है, और डल्हणाचार्य उसका अर्थ करते हैं—बस्तमार छगलवत् मरणम्। एतेन ग्रीवामोटने मल्लिष्ट मरणमुक्तम्—तथापि सदर्भ के अनुसार मारपीट दृष्टि से उससे मारपीट का भी अर्थ निकलता है। शाकुन्तल में विदूषक कहता है—अह मेनेछिपडुमार सोऽस्मेन मारानेनाभिनन्द्यन ॥ ( अंक ६ )। विपन्न—आपद्ग्रस्त—स बभुवौं विपन्नानामापदुद्धरणक्षम। ( हितोप अरुणदत्त, डल्हण, हाराणचन्द्र विपन्न का अर्थ मृत कर यद्यपि विपन्न का अर्थ मृत हो सकता है तथापि यह अर्थ की कोई जरूरत नहीं मालूम होती। यह श्लोक निदान के समय में लिखा गया है। इसलिये स्त्री की मूढगर्भजनित यातना अधिक सयुक्तिक मालूम होती। अब प्रश्न केवल यह उठता है कि यह विपन्नता मृत्यु या यातना रूप है? इस प्रश्न का अधिक विचार करने पर यह उत्तर देना पड़ता है कि प्रसव के समय अपत्यमार्ग में गर्भ अटक जाने से गर्भ की मृत्यु न होकर केवल माता की मृत्यु होना यह एक असंभवनीय और असाधारण सी बात है। गर्भ की मृत्यु होने पर उसको न निकालने से या निकालते समय अपत्यमार्ग दूषित होने से कुछ दिनों के बाद माता की मृत्यु हो सकती है। इसलिये माता की विपन्नता को मृत्यु रूप मानना उचित नहीं है। अब दूसरे अर्थ की दृष्टि से विचार करने पर यह कहना पड़ता है कि जिसको सुख प्रसव कहते हैं, उसमें भी अनन्त यातनाएँ होती हैं। प्रसव की स्त्री का पुनर्जन्म भी कहते हैं। ऐसी अवस्था में जब गर्भ आड़ा होकर रास्ते में अटक जाता है तब वह स्त्री के लिये यातनाओं का महासागर हो जाता है। यातना रूप महासागर में फँसी हुई असहाय स्त्री की दशा का वर्णन करने के लिये बकरे का दृष्टान्त दिया है। इसलिये स्त्री की विपन्नता यातना रूप मानना ही उचित है। अष्टांगसंग्रह और अष्टांगसंग्रह में यही श्लोक कुछ पाठ भेद से मिलता है—बस्तिद्वारे विपन्नाया कुक्षिः प्रस्पन्दते यदि। जन्मकाले शीघ्र पाटयित्वोद्धरेद्भिषक् ॥ ( शारीरस्थान, अ २ )। 'बस्तमार' के बदले 'बस्तिद्वारे' लिखा है। बाकी श्लोक का अर्थ वही है। बस्तिद्वारे—अरुणदत्त के अनुसार इसका कुक्षिप्रस्पन्दन के साथ है—गर्भिण्या मृताया यदि कुक्षि प्रस्पन्दते चलति, क भवे? बस्तिद्वारे। अष्टांगसंग्रहटीकाकार के अनुसार इससे उदरपाटन का स्थान निर्दिष्ट होता है। गर्भस्य जन्मकाले जीवन यदि माता विपन्ना स्यात्तत कुक्षिप्रस्पन्दनेन जीवन्त गर्भं विदित्वा तत बस्तिद्वारे विपाट्य समुद्धरेत् ॥ हाराणचन्द्र चक्रवर्ति संपादित सुश्रुतसंहिता में वाग्भट का ही पाठ स्वीकृत किया है। उपर्युक्त विवरण से इस श्लोक का अर्थ यह होता है कि प्रसव के समय अपत्यमार्ग या तंग होने के कारण जब जीवित गर्भ अटक जाता है तब उसको अपत्यमार्ग से न निकाल कर पेट चीर के उदर से निकालना चाहिये। उदरमार्ग से गर्भ निकालने की शस्त्र क्रिया को पाश्चात्य परिभाषा में सिजेरियन सेक्शन ( Caesarean Section ) कहते हैं। इसका संक्षिप्त वर्

किया जाता है। निर्देश—यह शल्यकर्म निम्न अवस्थाओं मे निर्दिष्ट किया गया है। यथा—संकुचित कटि, अपत्य-का अर्बुदों के कारण या स्वाभाविक संकोच, माता की ावस्था, गर्भ की विपन्नावस्था, गर्भापतानक, प्रसवपूर्व ाव इत्यादि। काल—यह शस्त्रकर्म जन्म काल में प्रसव शुरू होने पर अथवा यदि पहले से ही गर्भसङ्ग के में कुछ कल्पना हो तो कालप्रसव के अन्तिम सप्ताह िया जाता है। शस्त्रकर्म—(१) प्रथम मध्य रेखा में उदर िवाल में आठ इंच का चीरा लगाया जाता है, जिसमें इंच नाभि के नीचे और तीन इंच नाभि के ऊपर होता चीरा लगाने के पूर्व मूत्रोत्सर्जिका द्वारा वस्ति खाली करनी हिये। (२) सामने आये हुए गर्भाशय में लंबाई की ओर या नौ इंच का चीरा लगाया जाता है। (३) तत्पश्चात् से गर्भ को निकाल कर नाभिनाडी को दो बंधनों के में काट दिया जाता है। (४) तत्पश्चात् गर्भाशय को गुहा से बाहर निकाल कर उसको ग्रीवा के पास मजबूत ते हैं। (५) तत्पश्चात् अपरा, गर्भावरण तथा जमे हुए को निकाल कर गर्भाशय का मुख अंगुलि प्रविष्ट करके विस्तृत किया जाता है। (६) तत्पश्चात् गर्भाशय के छेद टाँके लगाकर बंद किया जाता है। (७) तत्पश्चात् गुहा में रक्त या अन्य पदार्थ जो कुछ गिरे हुए हों उनको ाल कर उदरगुहा साफ की जाती है। (८) अन्त में र की दीवार का छेद भी टाँक लगाकर बंद किया जाता । इस उदरविपाटनपद्धति के विशेष विवरण के लिये श्चात्य प्रसूतितन्त्र के ग्रंथ देखने चाहिये। इससे अधिक स्तार यहाँ करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

ति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने मूढगर्भनिदानं नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥

---

## नवमोऽध्यायः।

अथातो विद्रधीनां निदानं व्याख्यास्यामः।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से विद्रधियों के निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

सर्वामरगुरुः श्रीमान्निमित्तान्तरभूमिपः।
शिष्यायोवाच निखिलमिदं विद्रधिलक्षणम् ॥२॥

समस्त देवताओं के गुरु, निमित्तवश भूमि के पालक (होकर अवतीर्ण) हुए भगवान् धन्वन्तरि ने (अपने) शिष्य (महर्षि सुश्रुत) के प्रति विद्रधियों के ये संपूर्ण लक्षण वर्णन किए ॥२॥

वक्तव्य—निमित्तान्तरभूमिपः—आयुर्वेदोपदेश के निमित्त से इस पृथ्वी पर काशिराज के कुल में अवतीर्ण होने से प्रसिद्ध हुए थे—शल्यागमैरपरैरुपेत प्राप्तोऽस्मि गां भूय इहोपदेष्टुम् ॥ विष्णुपुराण में भी लिखा है—काशिराजगोत्रे अवतीर्य त्वमष्टधा सम्यगायुर्वेदं करिष्यसि ॥ (चतुर्थांश. अ. ८)। ... बतलाया गया है।

त्वग्रक्तमांसमेदांसि प्रदूष्यास्थिसमाश्रिताः।
दोषाः शोफं शनैर्घोरं जनयन्त्युच्छ्रिता भृशम् ॥३॥
महामूलं रुजावन्तं वृत्तं चाप्यथवाऽऽयतम्।
तमाहुर्विद्रधिं धीरा विज्ञेयः स च षड्विधः ॥४॥
पृथग्दोषैः समस्तैश्च क्षतेनाप्यसृजा तथा।
षण्णामपि हि तेषां तु लक्षणं संप्रवक्ष्यते ॥५॥

(संप्राप्ति और संख्या—) अत्यत प्रकुपित हुए दोष हड्डियों का आश्रय कर त्वचा, रक्त, मांस और मेद इन्हें दूषित कर धीरे धीरे भयंकर शोफ उत्पन्न करते हैं ॥३॥ उस गंभीरमूल, पीडायुक्त, गोल अथवा दीर्घ (फैले हुए) शोफ को बुद्धिमान् (वैद्य) विद्रधि कहते हैं। वह छः प्रकार का होता है ॥४॥ पृथक् पृथक् दोषों से (तीन), समस्त दोषों से (एक), क्षत से (एक) और रक्त से (एक)। इन छहों का लक्षण अब वर्णन किया जाता है ॥५॥

वक्तव्य—महामूलम्—अस्थ्यादिसमाश्रयणाद्गम्भीरमूलम्। विद्रधि—'विदहति' इति विद्रधिः। दुष्टरक्तातिमात्रत्वात्स वै शीघ्रं विदह्यते। ततः शीघ्रविदाहित्वाद्विद्रधीत्यभिधीयते ॥ (चरक, सूत्र. १७)। इसके दहन के बारे में चरक में लिखा है—तैः शल्यैर्यथा मध्येतोल्मुकैरिव दह्यते ॥ विद्रधि को अँग्रेजी में आम तौर से अब्सेस (Abscess) कहते हैं; परन्तु आभ्यन्तरीय विद्रधियों में कहीं कहीं Inflamation का भी अर्थ निकलता है। विद्रधि, शोथ और इन्फ्लमेशन के संबंध में सूत्रस्थान के आमपक्वैषणीय अध्याय में विशेष करके द्वितीय, चतुर्थ और पंचम सूत्र के वक्तव्य में (पृष्ठ १०६—१०७) विशेष विवरण किया है, उसे देखो। यह विद्रधि बाह्य और आभ्यन्तर करके दो प्रकार का होता है—विद्रधिं द्विविधामाहुर्बाह्यामाभ्यन्तरीं तथा ॥ (चरक)। अब प्रथम बाह्यविद्रधि के लक्षण वर्णन किये जा रहे हैं—

कृष्णोऽरुणो वा परुषो भृशमत्यर्थवेदनः।
चित्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिर्वातसंभवः ॥६॥

(वातविद्रधि—) वातजन्य विद्रधि काला अथवा किंचित् रक्तवर्ण, अत्यंत खुरदरा, तीव्र पीड़ायुक्त और विविध प्रकार से उठने वाला तथा पकने वाला होता है ॥६॥

वक्तव्य—चित्रौ नानाविधौ वायोर्विषमक्रियत्वादुद्गमप्रपाकौ यस्य स तथा ॥ (मधुकोशव्याख्या)।

पक्वोदुम्बरसङ्काशः श्यावो वा ज्वरदाहवान्।
क्षिप्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिः पित्तसंभवः ॥७॥

(पित्तविद्रधि—) पित्तजन्य विद्रधि पके गूलर फल के समान (वर्ण का) अथवा ऊदा, ज्वरयुक्त, दाहयुक्त, शीघ्र उठने वाला और पकने वाला होता है ॥७॥

शरावसदृशः पाण्डुः शीतः स्तब्धोऽल्पवेदनः।
चिरोत्थानप्रपाकश्च सकण्डुश्च कफोत्थितः ॥८॥

(कफविद्रधि—) कफजन्य विद्रधि तश्तरी के समान (फैला हुआ, वर्ण में) पाण्डु, ठंढा, स्तब्ध, अल्पपीड़ायुक्त, देर से उठने वाला तथा पकने वाला और कण्डुयुक्त होता है ॥८॥

वक्तव्य—श्लक्ष्ण—कठिन अथवा मृदु । माधवनिदान में 'स्निग्ध' पाठ है ।

तनुपीतसिताश्चैवामास्रावाः क्रमशः स्मृताः ॥९॥

( विद्रधिस्राव— ) पतला ( अथवा थोड़ा ) पीला और सुफेद इस क्रम से इनके स्राव ( वात से पतला, पित्त से पीला और कफ से सुफेद ) होते हैं ॥९॥

नानावर्णरुजास्रावो घाटालो विषमो महान् ।
विषमं पच्यते चापि विद्रधिः सान्निपातिकः ॥१०॥

( सन्निपातविद्रधि— ) सान्निपातिक विद्रधि अनेकविध वर्णयुक्त, अनेकविध पीड़ायुक्त, अनेकविध स्रावयुक्त, अत्यन्त उभरा हुआ, विषम आकार का, बहुत फैला हुआ और विषमता से पकने वाला होता है ॥१०॥

वक्तव्य—घाटाल—उन्नत—घाटा अस्यास्ति स घटाल इति मत्वर्थीयो लच्, मस्तुलिङ्गपश्चिमेन घाटावत् इव ॥ ( मधुकोषव्याख्या ) । विषम पच्यते—चिराचिरपाकोत्तानोत्थानादिभेदेन विषम यथा भवति तथा पच्यते इति ॥ ( मधुकोषव्याख्या ) ।

तैस्तैर्भावैरभिहते क्षते वाऽपथ्यसेविनः ।
क्षतोष्मा वायुविसृतः सरक्तं पित्तमीरयेत् ॥११॥
ज्वरस्तृष्णा च दाहश्च जायते तस्य देहिनः ।
एष विद्रधिरागन्तुः पित्तविद्रधिलक्षणः ॥१२॥

( आगन्तुविद्रधि— ) काष्ठलोष्टपाषाणादि से अभिघात या क्षत होने पर अपथ्यसेवन करने वाले का वायु से प्रेरित क्षतोष्मा रक्त के साथ पित्त को प्रकुपित करता है ॥११॥ इससे उस मनुष्य को ज्वर, तृष्णा और दाह उत्पन्न होता है । यह आगन्तुविद्रधि पित्तविद्रधि के समान लक्षण का होता है ॥१२॥

वक्तव्य—अभिहत—जिसमें त्वचा के नीचे के धातुओं की खराबी होने पर भी त्वचा पर खुला घाव नहीं होता—अनुपहतस्य त्वचोऽभिहतम् ॥ ( मधुकोषव्याख्या ) । क्षत—जिसमें बाह्य त्वचा में खुला घाव बन गया—क्षतं तस्य छिन्नभिन्नादि ॥ ( मधुकोषव्याख्या ) । क्षतोष्मा—प्रहार के कारण क्षत में उत्पन्न हुई उष्णता—प्रहारक्षतोत्थितेनोष्मणा ॥ ( डल्हण ) ।

कृष्णस्फोटावृतः श्यावस्तीव्रदाहरुजाज्वरैः ।
पित्तविद्रधिलिङ्गस्तु रक्तविद्रधिरुच्यते ॥१३॥

( रक्तविद्रधि— ) काली फुन्सियों से घेरा हुआ, काले रंग का, तीव्रदाहयुक्त, तीव्रपीड़ायुक्त, तीव्रज्वरयुक्त, पित्तविद्रधि के लक्षण का विद्रधि रक्तज कहलाता है ॥१३॥

उक्ता विद्रधयो ह्येते तेष्वसाध्यस्तु सर्वजः ।

( असाध्य विद्रधि— ) ये जो ( छः प्रकार के बाह्य ) विद्रधि वर्णन किये हैं, उनमें सन्निपातज विद्रधि असाध्य होता है ।

आभ्यन्तरानतस्तूर्ध्वं विद्रधीन् परिचक्षते ॥१४॥

इसके आगे आभ्यन्तर विद्रधियों को वर्णन करते हैं ॥१४॥

गुर्वसात्म्यविरुद्धान्नशुष्कसंसृष्टभोजनात् ।
अतिव्यवायव्यायामवेगाघातविदाहिभिः ॥१५॥
पृथक् संभूय वा दोषाः कुपिता गुल्मरूपिणम् ।
वल्मीकवत्समुन्नद्धमन्तः कुर्वन्ति विद्रधिम् ॥१६॥

( अन्तर्विद्रधिसंप्राप्ति— ) गरिष्ठ भोजन से, असात्म्य भोजन से, ( संयोग ) विरुद्ध भोजन से, सूखे भोजन से ( पथ्य और अपथ्य के ) मिश्र भोजन से, अतिमैथुन से, अति शारीरिक परिश्रम से, ( मूत्रादि ) वेगों के रोकने से और विदाहजनक वस्तुओं के खाने से ॥१५॥ कुपित हुए दोष पृथक् अथवा मिलकर ( सम्भूय ) गुल्म के स्वरूप का ( गोल ) और वल्मीक ( बँमई ) के समान चारों ओर से उन्नत अन्तर्विद्रधि पैदा कर देते हैं ॥१६॥

गुदे बस्तिमुखे नाभ्यां कुक्षौ वङ्क्षणयोस्तथा ।
वृक्कयोर्यकृति प्लीह्नि हृदये क्लोम्नि वा तथा ॥१७॥

( अन्तर्विद्रधि के स्थान— ) गुदा, बस्ति का मुख, नाभि, कुक्षि ( के दोनों पार्श्व ), दोनों वङ्क्षण, वृक्क, यकृत, प्लीहा, हृदय तथा क्लोम ( इन स्थानों में प्राय अन्तर्विद्रधि होता है ) ॥१७॥

वक्तव्य—इस श्लोक में अन्तर्विद्रधि के स्थान निर्दिष्ट किये हैं । चरकसंहिता के अनुसार भी अन्तर्विद्रधि इन्हीं स्थानों में होता है, परन्तु वाग्भटाचार्य के मतानुसार इन स्थानों में बाह्यविद्रधि भी होता है—बाह्योऽन्त तत्र तत्रापि ॥ ( अष्टाङ्गहृदय ) । तत्र तत्र बाह्यश्चान्तरो भवति ॥ ( अरुणदत्त ) । तत्र तत्र बाह्योऽन्तरो ॥ ( इन्दु ) । बाह्य और आभ्यन्तर विद्रधि में भेद—यह भेद तीन प्रकार का हो सकता है । (१) चरक में जो तीन रोगमार्ग वर्णन ( सूत्र, अ. ११ ) किये हैं उनमें से बाह्य रोगमार्ग में उत्पन्न हुआ विद्रधि बाह्य विद्रधि और मध्यम तथा आभ्यन्तरीय रोगमार्ग में उत्पन्न हुआ विद्रधि अन्तर्विद्रधि हो सकता है । (२) किंवा शरीर में कहीं भी त्वचा मांस स्नायु में उत्पन्न होने वाला विद्रधि बाह्य और अन्तःशरीर में होने वाला विद्रधि आभ्यन्तरीय हो सकता है—यथा त्वक्स्नायुमांसोत्था कण्डराभा महारुजा । अन्तःशरीरे मांसासृक्प्रवितन्वि यदा भवेत् । तदा संजायते ग्रन्थिर्गम्भीरस्थ सुदारुणः ॥ (चरक, सूत्र अ १७ ) । (३) किंवा अधिक गहरा, अधिक मोटा, अधिक दारुण, किंवा अधिक घातक यदि विद्रधि हो तो आभ्यन्तरीय और इसके विपरीत हो तो बाह्य हो सकता है—बाह्योऽन्त तत्र तत्रापि दारुणो ग्रथितोऽन्नत । आन्तरो दारुणतरो गम्भीरो गुल्मवद्धन ॥ वल्मीकवत्समुन्नद्धो शीघ्र वन्ह्यग्निशस्त्रवत् ॥ ( अष्टाङ्गसंग्रह ) । इसलिये बाह्य और आभ्यन्तर विद्रधि का अर्थ निम्न प्रकार से करने पर सब मतों का समन्वय होगा । शिरोगुहा, उरोगुहा और उदरगुहा में उत्पन्न होने वाला विद्रधि आभ्यंतर, और शाखाओं में तथा उरोगुहा, उदरगुहा और शिरोगुहा की प्राचीर में होने वाला विद्रधि बाह्य है । जैसे—वंक्षणविद्रधि यदि उदरप्राचीर के वंक्षण विभाग में हो तो बाह्य और उदरगुहा के वंक्षणविभाग में ( जैसे-Appendicitis ) हो तो आभ्यन्तरीय यदि समझा

१ तीव्रदाहरुजाकर..

१ वक्रिमीन्नाह

तो वाग्भटाचार्य के मत से भी विरोध नहीं होता। विद्रधियों से अभिप्रेत रोग—इसका निर्णय करना कठिन क्योंकि न इनके स्थान निश्चित हैं, न इनके लक्षण विस्तृत तथापि इनसे निम्न रोगों का बोध हो सकता है। गुद-विद्रधि—Ischio-rectal Abscess या Pelvi-rectal Abscess। बस्तिविद्रधि—Cystitis या Prostatic Abscess। नाभि, कुक्षि और वङ्क्षण विद्रधि—Localised peritonitis in the umbilical, lumber and Iliac regions। वृक्कविद्रधि—Psoas abscess। दक्षिणवंक्षणविद्रधि—Appendicular abscess। वृक्कविद्रधि—Pyelonephritis, Pyonephrosis, Perinephritic abscess या Lumber abscess। यकृत् विद्रधि—Liver abscess। प्लीहविद्रधि—Splenic abscess। हृदयविद्रधि—Purulent Pericarditis। क्लोम—यह एक कोष्ठस्थ अंग है। परन्तु इसके अर्थ के संबंध में बहुत मतभिन्नता है। कुछ शास्त्रज्ञ इससे ग्रसनिका (Pharynx), कुछ पित्ताशय (Gall bladder), कुछ अग्न्याशय (Pancreas), कुछ श्वासनलिकाएँ (Bronchi) और कुछ रसकुण्ड (Cysterna chyli) समझते हैं। इन उपर्युक्त विद्रधियों के अतिरिक्त Subphrenic abscess, Peritonsillar abscess Empyema, Lung abscess, Brain abscess इत्यादि विद्रधि अन्तर्विद्रधि के ही उदाहरण हैं।

तेषां लिङ्गानि जानीयाद्बाह्यविद्रधिलक्षणैः।
आमपक्वैषणीयाच्च पक्वापक्वं विनिर्दिशेत् ॥१८॥

इनके (दोषानुसार) लक्षण बाह्यविद्रधि के (दोषानुसार) लक्षणों से जान लेने चाहिये। और आमपक्वैषणीय नामक सूत्रस्थान के १७ वें अध्याय में कहे हुए लक्षणों) इनकी पक्वता या अपक्वता निश्चित करनी चाहिये ॥१८॥

अधिष्ठानविशेषेण लिङ्गं शृणु विशेषतः ॥१९॥

(आभ्यन्तरविद्रधियों के) विशिष्टस्थान के अनुसार विशेषरूप से लक्षण श्रवण कर ॥१९॥

गुदे वातनिरोधस्तु बस्तौ कृच्छ्राल्पमूत्रता।
नाभ्यां हिक्का तथाऽऽटोपः कुक्षौ मारुतकोपनम् ॥२०॥
कटीपृष्ठग्रहस्तीव्रो वङ्क्षणोत्थे तु विद्रधौ।
वृक्कयोः पार्श्वसङ्कोचः प्लीह्नयुच्छ्वासावरोधनम् ॥२१॥
सर्वाङ्गप्रग्रहस्तीव्रो हृदि शूलश्च दारुणः।
श्वासो यकृति तृष्णा च पिपासा क्लोमजेऽधिका ॥२२॥

(अन्तर्विद्रधि) गुदा में हो तो (मल और) वात का निरोध होता है; बस्ति में हो तो मूत्र कष्ट से, थोड़ा थोड़ा (और गंदला) निकलता है; नाभि में हो तो हिचकी तथा उदरसंक्षोभ होता है; कुक्षि में हो तो वायु का प्रकोप होता है; वङ्क्षणों में विद्रधि हो तो कमर और पीठ में सख्त जकड़न होती है; वृक्कों में हो तो पार्श्व में संकोच पैदा होता है; प्लीहा में हो तो साँस लेने में रुकावट होती है; हृदय में हो तो सर्वशरीर में सख्त जकड़न और हृदय में तीव्रशूल होता है; यकृत् में हो तो श्वास और प्यास होती है; क्लोम में हो तो अधिक प्यास होती है ॥२०–२२॥

१ आमपक्वैषणीयेन.

वक्तव्य—चरकसंहिता में इन विद्रधियों के कुछ अधिक लक्षण मिलते हैं—बस्तिजायां कृच्छ्रपूतिमूत्रवर्चस्त्वं; कुक्षिजायां कुक्षिपार्श्वान्तरांसशूलं, वंक्षणजायां सक्थिसादः; वृक्कजायां पृष्ठकटीग्रहः; तत्र प्रधानमर्मजायां (हृदयजायां) विद्रध्यां हृद्घट्टनतमकप्रमोहकासश्वासाः; क्लोमजायां पिपासा मुखशोषगलग्रहाः ॥ (चरक, सूत्र. अ. १७)। हाराणचन्द्र की सुश्रुतसंहिता में 'वृक्कयोः' के बदले 'बुक्कयोः' ऐसा पाठभेद है; और बुक्क का अर्थ हृदयावरण दिया है—बुक्का नाम द्वे हृदयावरणे।

आमो वा यदि वा पक्वो महान् वा यदि वेतरः।
सर्वो मर्मोत्थितश्चापि विद्रधिः कष्ट उच्यते ॥२३॥
नाभेरुपरिजाः पक्वा यान्त्यूर्ध्वमितरे त्वधः।
जीवत्यधो निःस्रुतेषु स्रुतेषूर्ध्वं न जीवति ॥२४॥
हृन्नाभिबस्तिवर्ज्या ये तेषु भिन्नेषु बाह्यतः।
जीवेत् कदाचित् पुरुषो नेतरेषु कदाचन ॥२५॥

(साध्यासाध्यता—) कच्चा हो या पका हो, बड़ा हो या छोटा हो, मर्मस्थान में उत्पन्न हुआ प्रत्येक विद्रधि कष्टसाध्य होता है ॥२३॥ नाभि से ऊपर के विद्रधि पकने पर ऊपर को (मुख से बाहर) गमन करते (फिरते) हैं। अन्य नीचे को (गुदद्वार से बाहर) आते (फिरते) हैं। नीचे को फिरने वाले विद्रधियों में मनुष्य बचता है; ऊपर को फिरने वाले विद्रधियों में मनुष्य नहीं बचता ॥२४॥ हृदय, नाभि और बस्ति के अतिरिक्त अन्तर्विद्रधि बाहर को फूटने पर कदाचित् मनुष्य जीवित रह सकता है; इतर (हृदय, नाभि और बस्ति के विद्रधि) बाहर फूटने पर भी कदापि जीवित नहीं रह सकता ॥२५॥

वक्तव्य—नाभेरुपरिजाः—प्लीहयकृत्क्लोमकुक्षिहृदयजाः। इतरे—गुदबस्तिवृक्कवङ्क्षणजाः। यान्ति—रक्तपूयादिरूप से बाहर आते हैं। नाभि का विद्रधि मुख और गुद दोनों मार्गों से झरता है—पक्वप्रभिन्नाऽऽसूर्ध्वजासु मुखात् स्रावः स्रवति, अधोजासु गुदात्, उभयतस्तु नाभिजासु। (चरक)। ऊर्ध्वं प्रभिन्नेषु मुखान्तराणां प्रवर्तनेऽसृक्कफपित्तोऽपि पूयः। अधः प्रभिन्नेषु च पायुमार्गाद् द्वाभ्यां प्रवृत्तिस्त्विह नाभिजेषु॥ (हारीत)। भिन्नेषु बाह्यतः—वैद्यव्यापारेण भिन्नेषु, अन्ये स्वयमेव भिन्नेष्विति व्याचक्षते। (मधुकोशव्याख्या)।

स्त्रीणामपप्रजातानां प्रजातानां तथाऽहितैः।
दाहज्वरकरो घोरो जायते रक्तविद्रधिः ॥२६॥
अपि सम्यक् प्रजातानामसृक् कायादनिःसृतम्।
रक्तजं विद्रधिं कुर्यात् कुक्षौ मक्कलसंज्ञितम्।
सप्ताहान्नोपशान्तश्चेत्ततोऽसौ संप्रपच्यते ॥२७॥

(आभ्यन्तर रक्तजविद्रधि—) अकाल में प्रसूत हुई स्त्रियों को तथा (योग्य समय पर) प्रसूत हुई स्त्रियों को कुपथ्य करने से दाह और ज्वर करने वाला भयंकर रक्तजविद्रधि हो जाता है ॥२६॥ योग्य रीति से प्रसूत हुई स्त्रियों को भी शरीर (गर्भाशय) से न निकला हुआ रक्त कुक्षि (गर्भाशय) में मक्कलसंज्ञक रक्तज विद्रधि उत्पन्न करता है। वह यदि सात दिनों में शांत न हो तो फिर पक जाता है ॥२७॥

वक्तव्य—इन श्लोकों में प्रसूत स्त्रियों का जो रक्तज विद्रधि वर्णन किया है यह आधुनिक पाश्चात्य परिभाषा में जिसको Puerperal endometritis, Putrid endometritis कहते हैं वह, विकार हो सकता है।

विशेषमथ वक्ष्यामि स्पष्टं विद्रधिगुल्मयोः ॥२८॥
तुल्यदोषसमुत्थानाद् विद्रधेर्गुल्मकस्य च ।
कस्मान्न पच्यते गुल्मो विद्रधिः पाकमेति च ॥२९॥

( गुल्मविद्रधिभेद— ) अब विद्रधि और गुल्म का भेद स्पष्टतया कहता हूँ ॥२८॥ समान दोषों से उत्पन्न [illegible] विद्रधि और गुल्म में से गुल्म क्यों नहीं पकता और विद्रधि क्यों पकता है ? ॥२९॥

न निबन्धोऽस्ति गुल्मानां विद्रधिः सनिबन्धनः ।
गुल्माकाराः स्वयं दोषा विद्रधिर्मांसशोणिते ॥३०॥
विचरानुचरो ग्रन्थिरप्सु बुद्बुदको यथा ।
एवंप्रकारो गुल्मस्तु तस्मात्पाकं न गच्छति ॥३१॥
मांसशोणितबाहुल्यात् पाकं गच्छति विद्रधिः ।
मांसशोणितहीनत्वाद्गुल्मः पाकं न गच्छति ॥३२॥
गुल्मस्तिष्ठति दोषे स्वे विद्रधिर्मांसशोणिते ।
विद्रधिः पच्यते तस्माद्गुल्मश्चापि न पच्यते ॥३३॥

गुल्मों के लिये बन्धन नहीं होता, विद्रधि के लिये बंधन होता है। ( गुल्म में गुल्मोत्पादक ) दोष स्वयं गाँठ के आकार के बनते हैं, ( विद्रधि में ) मांस और शोणित ( स्वयं ) विद्रधि बनते हैं ॥३०॥ जैसे जलस्थ अवकाश में विचरण करने वाला ग्रंथि बुद्बुद है, वैसे ही ( कोष्ठस्थ अवकाश में विचरण करने वाला ग्रंथि ) गुल्म होता है। इसलिये नहीं पकता ॥३१॥ मांस और रक्त की अधिकता के कारण विद्रधि पकता है, मांस शोणित से विरहित होने के कारण गुल्म नहीं पकता ॥३२॥ गुल्म अपने दोषों में स्थित होता है; विद्रधि मांस और रक्त में स्थित होता है। इसलिये विद्रधि पकता है और गुल्म नहीं पकता ॥३३॥

वक्तव्य—(१) निबन्ध—निश्चित्य बध्यतेऽनेनेति निबन्धः। मूल अर्थात् मांस रक्तादि दूष्य। गुल्म के लिये रक्त मांसादि का बन्धन न होने के कारण वह 'सचारी' अर्थात् स्थानान्तर करने वाला होता है। विद्रधि के लिये रक्तमांसादि दूष्य का बन्धन होने के कारण वह एक स्थान, में निबद्ध रहता है। गुल्म और विद्रधि का यह प्रथम भेद है। (२) गुल्माकारा इत्यादि—गुल्मे दोषाः स्वयं गुल्माकारा भवन्ति, विद्रध्यां तु मांसशोणितं विद्रधिर्भवति इति योजना। फुटबाल में जैसी वायु परिपिण्डित होकर फुटबाल के आकार की तथा स्पर्शोपलभ्य होती है, ठीक उसी तरह गुल्म में वायु स्वयं परिपिण्डित होकर गुल्म के आकार की और स्पर्शोपलभ्य होती है—स्पर्शोपलभ्यः परिपिण्डितत्वात् गुल्मो यथादोषमुपैति नाम। ( चरक )। विद्रधि में विद्रधि का आकार मांसशोणित के कारण बनता है। गुल्म और विद्रधि का यह द्वितीय भेद है। (३) एवंप्रकारो गुल्मस्तु—यथाऽप्सु विचरानुचरो ग्रन्थिर्बुद्बुदको भवति, तथा कोष्ठे वाय्वन्तरानुचरो ग्रन्थिर्गुल्मो भवतीति योजना। ग्रन्थि से यहाँ केवल गोल आकार की वस्तु, इतना ही साधारण अर्थ अभिप्रेत है। जैसे वायु से जल के अवकाश में गोलाकार बुल्बुला बनता है, ठीक उसी तरह वायु से ही कोष्ठ के अवकाश में गोलाकार गुल्म बनता है। गुल्मोत्पत्ति का यह विवर या अवकाश कोष्ठस्थ महास्रोत में होता है—स ( वायु ) प्रकुपितो महास्रोतोऽनुप्रविश्य अवस्थानं करोति ॥ ( चरक, निदान )। अथो यानि न बद्धमार्गे पक्वाशये पित्तकफाशये वा स्थितः स्वतन्त्रः परसंश्रयो वा ॥ ( चरक चिकित्सा ५ )। इस तरह गुल्म अवकाश ( खाली रिक्त स्थान ) में उत्पन्न होता है और विद्रधि रक्तमांस के स्थान में उत्पन्न होता है, यह तृतीय भेद है। (४) पाकं न गच्छति—शरीर में पाक उत्पन्न होने के लिये पाकजनक ( पाचक ) और पाक होने वाले ( पाक्य ) दोनों की आवश्यकता होती है। आयुर्वेदिक विकृतिविज्ञान की दृष्टि से वातादि दोष पाचक और मांसरक्तादि दूष्य पाक्य होते हैं—तस्मात् समन्तात् परिपाककाले पचन्ति शोफांस्त्रय एव दोषाः ॥ ( सूत्रस्थान, अ १७ )। विद्रधि में पाचक और पाक्य दोनों का संयोग होता है, इसलिये पाकोत्पत्ति होती है। गुल्म में केवल वातदोष परिपिण्डित होकर रहता है, पाक्य द्रव्यों का अभाव होता है, इसलिये पाक नहीं हो सकता—तत्र वातात्मकाः सर्वे गुल्मा जायन्ते ॥ वात एव अमूर्तोऽपि मूर्तत्वमिव लब्धो गुल्म इत्युच्यते। अतएव वातस्यैव सर्वगुल्मकारणं प्रति प्राधान्यम्। तस्माद्गुल्मस्य पाकानुत्पत्तिः ॥ ( अरुणदत्त )। गुल्म में पाक नहीं होता और विद्रधि में होता है, यह चतुर्थ भेद है। इस प्रकार सुश्रुतमतानुसार गुल्म की विकृति का विचार करने पर पाश्चात्य परिभाषा में संक्षेप से उसको Gaseous tumour और विस्तार से Abdominal tumour due to distension of a part of intestine with gas कह सकते हैं। चरकसंहिता में गुल्म के लिये विद्रधि की भाँति पक्वापक्वावस्था, उपनाह, पाचकर्म इत्यादि सब बातों का वर्णन किया है—गुरु कठिन सम्पानी गूढमांसोत्तराश्रयः। अविवर्णः स्थिरश्चैव अपक्वो गुल्म उच्यते ॥ दाहशूलार्तिसंक्षोभस्वप्ननाशारतिज्वरैः। विदह्यमानं जानीयाद्गुल्मं समुपनाहयेत् ॥ ( गुल्मचिकित्सित )। परन्तु यहाँ गुल्म शब्द का प्रयोग विद्रधि के बदले किया गया है, क्योंकि पकने वाला गुल्म कृतवास्तुपरिग्रह, दृढमूल तथा रक्तमांसाश्रयी है। इसलिये सुश्रुत और चरक के सिद्धान्त में कोई विरोध नहीं होता—गुल्मा न पच्यन्ते निराश्रयत्वात्। यदा तु कारणवशादाश्रयं मांसास्रिक्समासादयन्ति, वातोपशमनार्थं कृतस्वेदादिभिर्वा रक्तदुष्टिर्भवति तदा पच्यमानो विदाहनिमित्तकं विद्रधित्वमश्नोति। तस्माद्विद्रधिः पच्यते, गुल्मा न पच्यन्ते इति सिद्धान्तो निरपवादः ॥ ( मधुकोश व्याख्या )। इह कृतवास्तुपरिग्रहस्य गुल्मस्य पाक उच्यते। यस्त्वकृतवास्तुपरिग्रहः स न पच्यत इत्यविरुद्धमनुमतम्। यत्तु कृतवास्तुपरिग्रहतया पच्यत इति उच्यते तस्य विद्रधित्वेन पाको जायते इति सामान्येन विसंवादः ॥ ( चक्रपाणिदत्त )। इसलिये जहाँ जहाँ गुल्मपाक का उल्लेख आता है, वहाँ वहाँ गुल्म विद्रधि के बराबर समझना चाहिये।

हृन्नाभिबस्तिजः पक्वो वर्ज्यो यश्च त्रिदोषजः ।

( असाध्यविद्रधि— ) हृदय, नाभि और बस्ति इनका पक्व अन्तर्विद्रधि और सान्निपातिक विद्रधि ( असाध्य होता है )।

१ गुल्मदोष०.

वक्तव्य—विद्रधि की असाध्यता के संबंध में अष्टांग-
में लिखा है—पक्को हृन्नाभिवस्तिस्थो भिन्नोऽन्तर्बहिरव वा ।
न्तःस्रवन् वक्त्रात् क्षीणस्योपद्रवान्वितः ॥

थ मज्जपरीपाको घोरः समुपजायते ॥३४॥
ोऽस्थिमांसनिरोधेन द्वारं न लभते यदा ।
तः स व्याधिना तेन ज्वलनेनेव दह्यते ॥३५॥
स्थिमज्जोष्मणा तेन शीर्यते दह्यमानवत् ।
कारः शल्यभूतोऽयं क्लेशयेदातुरं चिरम् ॥३६॥
थास्य कर्मणा व्याधिर्द्वारं तु लभते यदा ।
तो मेदःप्रभं स्निग्धं शुक्लं शीतमथो गुरु ॥३७॥
न्नेऽस्थि निःस्रवेत् पूयमेतदस्थिगतं विदुः ।
द्रधिं शास्त्रकुशलाः सर्वदोषरुजावहम् ॥३८॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने विद्रधिनिदानं नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥

( अस्थिगत विद्रधि— ) ( कभी कभी अस्थि के विद्रधि मज्जा का भयंकर परिपाक उत्पन्न होता है ॥३४॥ जब परिपाक अस्थि और मांस के अवरोध से ( बाहर आने लिये ) द्वार नहीं पाता तब उस व्याधि से ( पीड़ित ) मनुष्य अग्नि की तरह दाह से पीड़ित होता है ॥३५॥ अस्थिमज्जा के उस दाह से जलती हुई चीज की भाँति नष्ट भी हो जाता है। यह शल्यभूत ( मज्जपरिपाक का ) थे अधिक काल तक रोगी को पीड़ा देता है ॥३६॥ और ( प्राक्तन या शस्त्र ) कर्म से अस्थि भिन्न होने पर के मज्जपरिपाक को ( बाहर आने के लिये ) द्वार मिलता ब उससे मेद के समान, चिकना, सुफेद, ठंडा और भारी द निकलता है । इसे शल्यशास्त्रकुशल वैद्य अस्थिगत धि जानते हैं । यह सर्वदोषयुक्त और सर्व प्रकार की ा से युक्त होता है ॥३७,३८॥

वक्तव्य—शीर्यते दह्यमानवत्—मन्द अग्नि में रक्खी हुई । जिस तरह धीरे धीरे जलकर नष्ट होती है, उसी तरह व्याधि की विषरूप उष्णता ( Toxaemia ) से रोगी घुल कर मर जाता है । कर्मणा अस्थि भिन्ने—पूर्व कर्म से त् आप से आप या वैद्य के द्वारा चीरा लगाने पर । थगत विद्रधि—अस्थिमज्जाविद्रधि । इसको Infective eomyelitis कहते हैं । तीव्रता के अनुसार इसके तीव्र cute ) और मन्द ( Subacute ) ऐसे दो भेद होते हैं । एक भयंकर स्वरूप का रोग है जो अधिकतर बाल्यावस्था हुआ करता है । मेदःप्रभ—रक्तमज्जा के समान Like red ne marrow ।

भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां भाषाटीकायां निदानस्थाने विद्रधिनिदान नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥

---

# दशमोऽध्यायः ।

अथातो विसर्पनाडीस्तनरोगनिदानं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से विसर्प, नाडी और स्तन रोग इनके निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

त्वङ्मांसशोणितगताः कुपितास्तु दोषाः
सर्वाङ्गसारिणमिहास्थितमात्मलिङ्गम् ।
कुर्वन्ति विस्तृतमनुन्नतमाशु[1] शोफं
तं सर्वतो विसरणाच्च विसर्पमाहुः ॥२॥

त्वचा ( त्वचाश्रित लसिका ), मांस और रक्त में प्राप्त हुए ( वातादि ) कुपित दोष सर्व शरीर में फैलने वाला, उत्पत्ति के स्थान में ( अधिक देर तक ) स्थित न होने वाला, ( वातादि दोषों के ) अपने लक्षणों से युक्त, विस्तृत और कुछ कुछ ऊपर को उठा हुआ शोथ शीघ्रता से उत्पन्न करते हैं। चारों ओर फैलने के कारण उसे विसर्प कहते हैं ॥२॥

वक्तव्य—त्वक्—त्वक् से त्वचा तथा त्वचाश्रित लसिका का भी ग्रहण करना उचित है, क्योंकि विसर्पोत्पत्ति में दूष्य और दोष मिलकर सात धातु भाग लेते हैं—रक्तं लसीका त्वङ्मांसं दूष्यं, दोषास्त्रयो मलाः । विसर्पाणां समुत्पत्तौ विज्ञेयाः सप्त धातवः ॥ ( चरक ) । सर्वांगसारी—( बहिरन्तरुभयतो वाऽवयवशः ) सर्वमङ्गं सर्तुं शीलमस्येति । बहिःश्रितः श्रितश्चान्तस्तथा चोभयसंश्रितः । विसर्पो, बलमेतेषां ज्ञेयं गुरु यथोत्तरम् ॥ ( चरक ) । हृदयावरण, फुफ्फुसावरण, फुफ्फुस, मस्तिष्कावरण, रक्त इत्यादि शरीर के अन्तरंगों में घुसकर इन अंगों को दूषित करने की प्रवृत्ति विसर्प में होती है । जब ये अंग दूषित होते हैं, तब रोग असाध्य हो जाता है । कभी कभी विसर्प में शरीर के सब बाह्य त्वचा पर फैलने की प्रवृत्ति दिखाई देती है । इस प्रकार के विसर्प को Erysipelas migrans कहते हैं । इहास्थितम्—विसर्प की एक विशेषता यह होती है कि प्रथम पीड़ित स्थान से जब शोथ चारों ओर के स्वस्थ स्थान पर आक्रमण करता है तब प्रथम पीड़ित स्थान का शोथ चला जाता है; इसलिये लिखा है 'इह ( उत्पत्तिस्थाने ) अस्थितम् ( अस्थिरम् )' । अनुन्नत—विद्रधि, ग्रंथि, गुल्म इत्यादि विकारों में जैसा शोथ बहुत ऊपर को उठा हुआ होता है, वैसा इसमें नहीं होता । विसरणाच्च—चारों ओर फैलने के स्वभाव के कारण उसको विसर्प कहते हैं—विविधं सर्पति यतो विसर्पस्तेन संज्ञितः । परिसर्पोऽथवा नाम्ना सर्वतः परिसर्पणात् ॥ ( चरक ) । कुछ के भी विसर्प और परिसर्प ऐसे दो भेद हैं; परन्तु उनका इस विसर्प से कोई संबंध नहीं है । विसर्प को एरिसिपेलस ( Erysipelas ) कहते हैं । त्वचा में विसर्पजनक मालाकार ( Streptococcus Erysipelatis ) जीवाणु प्रविष्ट होने से यह रोग उत्पन्न होता है । यही जीवाणु इसका प्रधान कारण है । त्वचा में क्षत होने पर इस जीवाणु का शरीर में प्रवेश होता है । कभी कभी क्षत अति सूक्ष्म होने के कारण उसका हमें पता नहीं होता, परन्तु जीवाणु अतिसूक्ष्म क्षत में से भी शरीर में प्रवेश कर सकते हैं । व्यवहार में इस दृष्टि से विसर्प के दो प्रकार किये गये हैं—(१) जिसमें क्षत का पता न हो उसे आयुर्वेद के अनुसार दोषज और पाश्चात्य परिभाषा में Idiopathic

१ विसृतमुन्नतमाशु.

कहते हैं। (२) जिसमें क्षत का पता लग जाय, उसे क्षतज या Traumatic कहते हैं। यह रोग बाल्यावस्था में तथा चालीस साल की आयु के बाद, वृक्करोग, यकृत् रोग, मद्यातिसेवन इन कारणों से दुर्बल हुए लोगों में, सील स्थान में, गंदे मकानों में और खराब हवा में रहने वाले लोगों में अधिक होता है। मसूरिका, आंत्रिक ज्वर इत्यादि रोगों में उपद्रव के तौर पर भी होता है। एक बार होने से बार बार होने की प्रवृत्ति इसमें होती है। त्वचा में प्रविष्ट होने पर जीवाणु वहीं पलते हैं और रसायनियों के द्वारा प्रवेशस्थान के चारों ओर फैलते हैं, जिससे स्थानिक शोथ, रक्तिमा, जलन इत्यादि लक्षण होते हैं। कुछ जीवाणु तथा उनका विष रक्त में प्रविष्ट होकर ज्वरादि सार्वदैहिक लक्षण उत्पन्न करता है। इस तरह पाश्चात्य संप्राप्ति के अनुसार भी विसर्प में 'रक्तं लसीका त्वङ् मांसं' दूषित हो जाते हैं। इस श्लोक के प्रथम पाद में विसर्प की सम्प्राप्ति वर्णन की है; द्वितीय और तृतीय पाद में विसर्प के साधारण लक्षण वर्णन किये हैं, और अन्तिम पाद में विसर्प शब्द की निरुक्ति बतलाई है। अब इसके आगे दोषप्राधान्य के अनुसार विसर्प के लक्षण वर्णन किये जाते हैं—

वातात्मकोऽसितमृदुः परुषोऽल्पमर्दः
संभेदतोदपवनज्वरलिङ्गयुक्तः।
गण्डैर्यदा तु विषमैरतिदूषितत्वा-
द्युक्तः स एव कथितः खलु वर्जनीयः॥३॥

(वातविसर्प—) वातज विसर्प श्यामल, मृदु और खुरदरा होता है; शरीर में पीड़ा, समेद (एक प्रकार की शरीरपीड़ा), तोद तथा वातज्वर इन लक्षणों से युक्त होता है। परन्तु जब (रक्तादि दूष्य) अत्यन्त दूषित होने से विस्फोटयुक्त होता है, तब त्यागने योग्य है॥३॥

पित्तात्मको द्रुतगतिर्ज्वरदाहपाक-
स्फोटप्रभेदबहुलः क्षतजप्रकाशः।
दोषप्रवृद्धिहतमांससिरो यदा स्यात्
स्रोतोऽञ्जकर्दमनिभो न तदा स सिध्येत्॥४॥

(पित्तविसर्प—) पित्तज विसर्प शीघ्र फैलने वाला, दाह, ज्वर, पाक विविध प्रकार की फुन्सियों से युक्त और रक्तवर्ण होता है। दोष अत्यन्त प्रकुपित होने से मांस तथा सिराएँ गलकर जब यह अंजनसदृश (कृष्णवर्ण) कीचड़ के समान हो जाय तब असाध्य हो जाता है॥४॥

श्लेष्मात्मकः सरति मन्दमशीघ्रपाकः
स्निग्धः सितश्वयथुरल्परुगुग्रकण्डूः।

(कफविसर्प—) कफज विसर्प मन्दता से फैलने वाला, देर से मिटने वाला, स्निग्ध, सुफेद सूजन का, थोड़ी वेदना युक्त और तीव्रकण्डु युक्त होता है।

सर्वात्मकस्त्रिविधवर्णरुजोऽवगाढः(२)
पक्वो न सिध्यति स मांससिराप्रणाशात्॥५॥

(सान्निपातिक विसर्प—) त्रिदोषज विसर्प तीनों प्रकार (के दोषों) के वर्ण और (तीनों दोषों की) पीड़ा इनसे युक्त तथा गम्भीर होता है। और पक्व होने पर मांस तथा सिराओं का नाश होने से असाध्य हो जाता है॥५॥

सद्यःक्षतव्रणमुपेत्य नरस्य पित्तं
रक्तं च दोषबहुलस्य करोति शोफम्।
श्यावं सलोहितमतिज्वरदाहपाकं
स्फोटैः कुलत्थसदृशैरसितैश्च कीर्णम्॥६॥

(क्षतजविसर्प—) अतिदोषयुक्त मनुष्य के रक्त और पित्त चोट के ताजे घाव में प्राप्त होकर कालापन लिये रक्तवर्ण का, तीव्रज्वर दाह और पाक इनसे युक्त तथा कुलथी के समान काली फुन्सियों से भरा हुआ शोथ उत्पन्न करते हैं॥६॥

वक्तव्य—सद्यःक्षतव्रणमुपेत्य—क्षतज विसर्प आघात में घाव हो जाने पर, शस्त्रक्रिया करने पर, स्त्री प्रसूत होने पर, बालक का नाभिनाडीच्छेदन करने पर, मसूरिका का टीका लगाने पर हो सकता है। चरक में क्षतज विसर्प का स्वतन्त्र निर्देश नहीं है—सप्त विसर्पा इति वातपित्तकफाग्निकर्दमग्रन्थिसंनिपाताख्या। (सूत्रस्थान)। परन्तु उसके निदान में क्षत का स्पष्ट निर्देश किया गया है—मद्यादाहादिवाक्यप्राद्गीर्णाभ्यशनात् क्षतात्। वधबधप्रभनाद्द्वाद्दन्तनखक्षतात्॥ (चिकित्सास्थान)। पाश्चात्य वैद्यक में सब विसर्प क्षतज ही मानते हैं। चरक के अग्निविसर्प, ग्रन्थिविसर्प और कर्दमविसर्प सुश्रुत में स्वतन्त्र रूप से नहीं मिलते—अग्निर्वातपित्ताभ्यां ग्रन्थ्याख्यः कफवातजः। यस्तु कर्दमको घोरः स पित्तकफसंभवः॥ (चरक, विसर्पचिकित्सा)। अग्निविसर्प—वातपित्तं प्रकुपितमतिमात्रं स्वहेतुभिः। परस्पर लब्धबलं दहद्गात्रं विसर्पति॥ तदुपतापादातुरः सर्वशरीरमङ्गारैरिवावकीर्यमाणं मन्यते। अग्निदग्धप्रकारैश्च स्फोटैरुपचीयते। (चरक)। इस प्रकार के लक्षण कभी कभी विसर्प में भी दिखाई देते हैं—It looks red, feels hot and the superficial layers of the epidermis may be lifted as small blebs *Osler's Practice of Medicine*. बहुधा इसी का निर्देश 'गण्डैर्यदा तु विषमैः' इत्यादि से वातज विसर्प में सुश्रुत ने किया है। इसलिये वातज विसर्प में इसका समावेश होगा। कर्दमविसर्प—गम्भीरपाक प्राज्यासः स्पृष्टः क्लिन्नोऽवदीर्यते। पङ्कवच्छीर्णमांसश्च स्पष्टस्नायुसिरागणः। शवगन्धी च वीसर्पं कर्दमाख्यं वदन्ति तम्॥ (अष्टांगसंग्रह)। जब त्वचा के साथ उपत्वचा का भी गंभीरपाक होता है, तब यह अवस्था उत्पन्न होती है। इसमें दूषित भाग की त्वचा और उपत्वचा गल जाती है। इस प्रकार के विसर्प को सेल्यूलो क्यूटेनियस एरिसिपेलस (Cellulo cutaneous erysipelas) कहते हैं। बहुधा इसी का ही उल्लेख 'दोषप्रवृद्धिहतमांससिरो' इत्यादि से पित्त विसर्प में किया गया है। इसलिये इसका समावेश पित्तविसर्प में होगा। ग्रन्थिविसर्प—दूषयित्वा तु दीर्घाणुवृत्तस्थूलखरात्मनाम् ग्रन्थीनां कुरुते मालां सरक्तां तीव्ररुग्ज्वराम्। (अष्टांगसंग्रह)। इसमें शरीर पर बहुत सी गाँठें निकल आती हैं; इसलिये यह ग्रंथि विसर्प कहलाता है। विसर्प में भी कभी कभी गाँठें निकलती हैं—Abscesses may form under the skin or the tense skin may slough and induration

१ स्वल्परुगुग्रकण्डूः। २ मांससिराप्रणाशात्।

rarely suppuration, of the lymphatic glands may ensue. Taylor's *Practice of Medicine* चक्रपाणिदत्त और श्रीकण्ठ लिखते हैं कि यही ग्रंथिविसर्प सुश्रुत-संहिता में 'अपची' नाम से वर्णन किया है—अयं च ग्रंथिविसर्पः सुश्रुतेऽपचीसंज्ञया पठ्यते। (मधुकोशव्याख्या)। परन्तु दोनों के लक्षणों का विचार करने पर यह कहना पड़ता है कि इन दोनों में ग्रंथिशब्द के अतिरिक्त और कुछ भी समता नहीं है। उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट होगा कि चरक और वाग्भट में आग्नेयादि विसर्प के जो तीन स्वतन्त्र प्रकार दिये हैं वे विसर्प में कभी कभी जो विशेष लक्षण या उपद्रव उत्पन्न होते हैं उनकी दृष्टि से किये गये हैं।

सिध्यन्ति वातकफपित्तकृता विसर्पाः
सर्वात्मकः क्षतकृतश्च न सिद्धिमेति।
पैत्तानिलावपि च दर्शितपूर्वलिङ्गौ
सर्वे च मर्मसु भवन्ति हि कृच्छ्रसाध्याः ॥७॥

(साध्यासाध्यता—) वातज, कफज और पित्तज विसर्प साध्य होते हैं। सन्निपातज, क्षतज और (गण्डैर्यदा तु विषमैः, स्रोतोजकर्दमनिभो) इन पूर्वनिर्दिष्ट लक्षणों से युक्त वातज तथा पित्तज असाध्य होते हैं। मर्मस्थानों में (उत्पन्न हुए) सब विसर्प कृच्छ्रसाध्य होते हैं ॥७॥

वक्तव्य—चरक में विसर्प की साध्यासाध्यता—बहिर्मार्गाश्रितं साध्यमसाध्यमुभयाश्रितम्। विसर्पं दारुणं विद्यात् सुकृच्छ्रं त्वन्तराश्रयम्॥ यस्य सर्वाणि लिंगानि बलवद्यस्य कारणम्। यस्य चोपद्रवाः कष्टा मर्मगो यश्च हन्ति मः॥ मस्तिष्कावरणशोथ (Meningitis), अन्तर्हृदयावरणशोथ (Endocarditis), जीवाणुमयता (Septicaemia) इत्यादि 'कष्ट उपद्रव' होने पर रोग असाध्य होता है। इसके अतिरिक्त बाल्यावस्था के प्रारंभ में, बुढ़ापे में, शराबखोरों में यह रोग असाध्य होता है।

## नाडीनिदान

शोफं न पक्वमिति पक्वमुपेक्षते यो
यो वा व्रणं प्रचुरपूयमसाधुवृत्तः।
अभ्यन्तरं प्रविशति प्रविदार्य तस्य
स्थानानि पूर्वविहितानि ततः स पूयः ॥८॥
तस्यातिमात्रगमनाद् गतिरित्यतश्च
नाडीव यद्वहति तेन मता तु नाडी।
दोषैस्त्रिभिर्भवति सा पृथगेकशश्च
संमूर्च्छितैरपि च शल्यनिमित्ततोऽन्या ॥९॥

अनुचित कर्म करने वाला (वैद्य जब) अपक्व समझ कर (किसी रोगी के) पक्व शोफ की अथवा काफी मवाद से भरे व्रण की उपेक्षा करता है तब वह पूय उस रोगी के पूर्वोक्त स्थानों को विदीर्ण करके भीतर प्रवेश करता है ॥८॥ उस पूय के अधिक भीतर गमन करने के कारण (वह व्रण) गति (कहलाता है) और नाली की तरह बहता रहता है, इसलिये नाड़ी कहलाता है ॥९॥

१ शोफो न पक्व इति. २ माऽपृथगेकशश्च.

वक्तव्य—असाधुवृत्तः—अनुचित कर्म करने वाला। अवस्था के अनुसार योग्य चिकित्सा न करने वाला, जैसे कि पहले आमपक्वैषणीय अध्याय में वर्णन किया है—यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्च पक्वमुपेक्षते। श्वपचाविव मन्तव्यौ तावनिश्चितकारिणौ॥ डल्हणाचार्य इसका अर्थ 'अहिताहाराचारः' करते हैं, परन्तु यह अर्थ यहाँ अयोग्य है। पूर्वविहितानि—व्रणास्रावविज्ञानीय अध्याय के द्वितीय सूत्र में वर्णन किये हुए त्वगादि अष्ट स्थान। गतिरित्यतश्च—अतश्च तस्य पूयस्यातिमात्रगमनाद्गतिरिति 'इष्यते' इति योजना। माधवनिदान में 'तस्यातिमात्रगमनाद्गतिरिष्यते तु' ऐसा स्पष्ट पाठ है। 'गति' नाड़ी का पर्याय शब्द है। नाडीव—अन्तःशुषिरलतादिनाडीवत्॥ (मधुकोशव्याख्या)। ९ वें श्लोक के पूर्वार्ध में गति और नाड़ी की निरुक्ति वर्णन की गई है। नाड़ी की उत्पत्ति के संबंध में पीछे सूत्रस्थान के आमपक्वैषणीय अध्याय में १०९ पृष्ठ पर कुछ विवरण किया गया है। नाड़ी को सायनस (Sinus) या फिस्चुला (Fistula) कहते हैं। पाश्चात्य परिभाषा दोनों में भी कुछ भेद करती है। जिस नाड़ी का एक मुख बाह्य त्वचा पर खुलता है और दूसरा मुख पाकस्थान से संबंध रखता है, वह नाड़ी 'सायनस' कहलाती है। दो पाकस्थानों को मिलाने वाली नाड़ी को भी 'सायनस' ही कहते हैं। दो आशयों को या आशय और बाह्य त्वचा को मिलाने वाली सहज या जन्मोत्तर (Congenital or acquired) नाड़ी को फिस्च्युला कहते हैं। जैसे—भगन्दर, बस्ति और योनि को मिलाने वाली नाड़ी (Vesico-vaginal fistula), बस्ति मलाशयनाड़ी (Recto-vesical fistula) इत्यादि। ये नाड़ी व्रण निम्न कारणों से बने रहते हैं या जल्दी नहीं भरते—(१) सूत्र, रेशम, ताँत, तार, हड्डी इत्यादि के टुकड़े पाकस्थान में शेष रहने से। (२) मूत्र, तेजाबी पूय, मल इत्यादि का स्राव व्रण से होने से। (३) पूय का निःशेष निर्हरण न होने से (पृष्ठ २३ पर 'निराश्रय' की टीका देखो)। (४) जिस अंग में व्रण हो उसको विश्राम न मिलने से। (५) व्रण में क्षय की विकृति होने से। (६) बाह्य त्वचा के सेल व्रणमुख के भीतर उत्पन्न होने से। (७) रोगी के दुर्बल होने से। (८) व्रण के आस पास तांतवधातु (Fibrous tissue) की अधिकता होने से।

तत्रानिलात्परुषसूक्ष्ममुखी सशूला
फेनानुविद्धमधिकं स्रवति क्षपायाम्।
तृड्दाहतोदसदनज्वरभेदहेतुः
पीतं स्रवत्यधिकमुष्णमहःसु पित्तात् ॥१०॥

(वात और पित्त नाड़ी—) उनमें वात से नाड़ी खुरदरी, छोटे मुख की और शूलयुक्त होती है तथा रात्रि को फेनमिश्र स्राव अधिक स्रवती है। पित्त से नाड़ी तृष्णा, जलन, पीड़ा, अंगग्लानि, ज्वर और भेदन इनका हेतु होकर दिन को पीला और गरम स्राव अधिक स्रवती है ॥१०॥

ज्ञेया कफाद्बहुघनार्जुनपिच्छिलास्रा
रात्रिस्रुतिः स्तिमितरुक्कठिना सकण्डूः।

दोषद्वयाभिहितलक्षणदर्शनेन
तिस्रो गतीर्व्यतिकरप्रभवास्तु विद्यात् ॥११॥

( कफज और द्वंद्वज नाड़ी— ) कफ से नाड़ी अधिक गाढ़ा सुफेद लसदार आववती, रात्रि को स्रवने वाली, मन्द-वेदनायुक्त, कठिन और कण्डुयुक्त होती है । दो दोषों के उक्त लक्षण प्रकट होने से संसर्गजन्य ( वातकफज, वातपित्तज और पित्तकफज ऐसी ) तीन प्रकार की नाड़ी होती है ॥११॥

वक्तव्य—अत्र—धनास्रशब्द. स्राववाची चिन्त्य एव ॥ ( डल्हण ) ।

दाहज्वरश्वसनमूर्च्छनवक्त्रशोषा
यस्यां भवन्त्यभिहितानि च लक्षणानि ।
तामादिशेत् पवनपित्तकफप्रकोपा-
द्घोरामसुक्षयकरीमिव कालरात्रिम् ॥१२॥

( सन्निपातज नाड़ी— ) जिसमें दाह, ज्वर, साँस, मुँह की सुरकी तथा ( वातादि तीनों दोषों के ) उक्त लक्षण होते हैं उसको कालरात्रि के समान प्राणों का नाश करने वाली भयंकर त्रिदोष के प्रकोप से उत्पन्न हुई नाड़ी समझो ॥१२॥

नष्टं कथंचिदनुमार्गमुदीरितेषु
स्थानेषु शल्यमचिरेण गतिं करोति ।
सा फेनिलं मथितमच्छमसृग्विमिश्र-
मुष्णं स्रवेत सहसा सरुजा च नित्यम् ॥१३॥

( शल्यज नाड़ी— ) उक्त ( त्वचादि ) स्थानों में किसी तरह से अदृश्य हुआ सूक्ष्म शल्य अल्पकाल में नाड़ी उत्पन्न करता है । वह नाड़ी अकस्मात् झागदार, बिलोये हुए तक के समान सान्द्र, स्वच्छ, रक्तमिश्रित स्राव स्रवती है और हमेशा पीड़ायुक्त होती है ॥१३॥

स्तनरोगनिदान

यावत्यो गतयो यैश्च कारणैः संभवन्ति हि ।
तावन्तः स्तनरोगाः स्युः स्त्रीणां तैरेव हेतुभिः ॥१४॥

जिन जिन कारणों से जितनी प्रकार की नाड़ियाँ उत्पन्न होती हैं, उतने ही प्रकार के स्तनरोग स्त्रियों को उन्हीं उन्हीं कारणों से होते हैं ॥१४॥

धमन्यः संवृतद्वाराः कन्यानां स्तनसंश्रिताः ।
दोषाभिसरणात्तासां न भवन्ति स्तनामयाः ॥१५॥

कन्याओं के स्तनों के साथ संबंध रखने वाली धमनियाँ ( कन्यकावस्था में ) संकुचित होती हैं । ( इसलिये ) दोषों का प्रवेश न होने से उनके स्तनों में रोग नहीं होते ॥१५॥

वक्तव्य—कन्या—असंसूनगर्भा स्त्री । विवाह के पूर्व तथा विवाह के पश्चात् प्रथम गर्भधारणा होने के समय तक की अवस्था । धमन्य—दुग्धवह स्रोतस या दुग्धहरिणी नाली । चरक में लिखा है—स्रोतांसि सिराधमन्यो रसवाहिन्यो नाड्य ॥ ( विमान, अध्याय. ५ ) । स्तनरोग की चिकित्सा में लिखा है—'पके च दुग्धहरिणी परिहृत्य नाडी' ॥ ( चिकित्सा, अ. १० ) । आधुनिक शारीरकार्यविज्ञान से भी यह सिद्ध हुआ है कि कन्यकावस्था में स्तनसंश्रित दुग्धवह स्रोतस संकुचित तथा बंद रहते हैं । दोषाभिसरणात्—संकुचित या बंद स्थान में दोषों का प्रवेश तथा संचार न होने से ।

१ अनुमार्गमुदीरितेषु २ दोषाभिसरणात्

तासामेव प्रजातानां गर्भिणीनां च ताः पुनः ।
स्वभावादेव विवृता जायन्ते संभवन्त्यतः ॥१६॥

उन्हीं प्रसूत और गर्भवती स्त्रियों की स्तन की दुग्धहरिणी नाड़ियाँ फिर आपसे आप विस्तृत होती हैं; इसलिये स्तनरोग हो जाते हैं ॥१६॥

वक्तव्य—स्वभावादेव—गर्भाशय और स्तनों में घनिष्ठ संबंध रहता है । गर्भाशय में गर्भाधान होने पर गर्भ धीरे धीरे बढ़ने लगता है । जन्म के पश्चात् उसका पोषण करने वाले स्तन भी उसके साथ साथ बढ़ने लगते हैं, उनमें रक्त का संचार अधिक होता है, दुग्धग्रंथियाँ फूलती हैं, उनकी संख्यावृद्धि भी होती है और दुग्धहरिणी नाड़ियाँ विस्तृत होती हैं । यह परिवर्तन कैसे होता है, इस विषय पर अभी तक कोई ठीक निर्णय नहीं हुआ । शास्त्रज्ञों की यह राय है कि गर्भाशय से या गर्भ से या बीजग्रंथि ( Ovary ) से एक ऐसा रासायनिक पदार्थ बनता है जो रक्तद्वारा स्तनों में पहुँच कर उपर्युक्त परिवर्तन कराता है । यदि यह मत ठीक हो तो यह कहना पड़ेगा कि गर्भधारणा होने के पश्चात् उस विशिष्ट पदार्थ की उत्पत्ति 'स्वभावादेव' हुआ करती है । संभवन्त्यत —'स्तनरोगा ' इति शेषः ।

स्तनरोग—स्तनविद्रधि ( Mammary abscess ) या स्तनकोप ( Mastitis या Inflamation of the breasts )—स्तनरोगशब्देन स्तनकोप इति प्रसिद्धो रोग उच्यते । ( मधुकोशव्याख्या ) । यह रोग प्रायः प्रसूत और गर्भवती स्त्रियों में होता है; परन्तु क्वचित् नवजात बालकों में भी होता है । इसका कारण पूयजनक जीवाणु ( पृष्ठ १०९ देखो ) हैं, जो स्तनाग्र के दरारों में से भीतर पहुँचते हैं । इनको आयुर्वैदिक परिभाषा में क्षतज विद्रधि कह सकते हैं । स्तनरोग की उत्पत्ति में स्तन्य से भी कुछ सहायता होती है, इसलिये अब क्षीर के संबंध में लिखते हैं—

रसप्रसादो मधुरः पक्काहारनिमित्तजः ।
कृत्स्नदेहात् स्तनौ प्राप्तः स्तन्यमित्यभिधीयते ॥१७॥

( स्तन्य की उत्पत्ति— ) अच्छी तरह से परिपाचित हुआ आहार जिसका कारण है ऐसे रस से उत्पन्न हुआ रस का प्रसन्न और मधुर भाग समस्त शरीर से स्तनों में प्राप्त होने पर स्तन्य कहलाता है ॥१७॥

वक्तव्य—पक्काहारनिमित्तज —पक्काहारो निमित्तमस्येति पक्काहारनिमित्तो रसस्तस्माज्जात । स्तन्य—स्तने भव यत् ॥ इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि पंचभूतात्मक या षड्रसात्मक आहार का परिपाक होने पर जो तेजोभूत सार यानि रस उत्पन्न होता है, वही रस धमनियों द्वारा स्तनों में प्राप्त होने के पश्चात् स्तनों के दुग्धोत्पादक विशिष्ट सेलों से संस्कारित होने के

[स्त]न्य दुग्ध में परिवर्तित होने पर स्तन्य कहलाता है। अर्थात् [दोनों] ही 'आहाररसयोनि' हैं।

[यथा च वि]भेदेष्वपि गात्रेषु यथा शुक्रं न दृश्यते ।
[स]र्वदेहाश्रितत्वाच्च [1]शुक्रलक्षणमुच्यते ॥१८॥

सर्वशरीरव्यापी होने के कारण ( शरीर के विविध ) अंगों [का] विच्छेद करने पर भी जैसे शुक्र दिखाई नहीं देता, [वैसे] ही ) शुक्र के लक्षण का स्तन्य कहलाता है ॥१८॥

वक्तव्य—सर्वदेहाश्रितत्वात्—आयुर्वेद में शुक्र सर्व[श]रीरव्यापी माना गया है—यथा पयसि सर्पिस्तु गूढश्चेक्षुरसो यथा। [शरी]रेषु तथा शुक्रं नृणां विद्याद्भिषग्वरः ॥ ( सुश्रुत, शारीर )। रस [इवे]क्षौ यथा दध्नि सर्पिस्तैलं तिले यथा। सर्वत्रानुगतं देहे शुक्रं संस्पर्शने तथा॥ [(च]रक )। इस विषय का विस्तृत विवरण सूत्रस्थान में पृष्ठ [..]। पर किया गया है। शुक्रलक्षणम्—'स्तन्यमुच्यते' इति शेषः।

तदेव चेष्टयुवतेर्दर्शनात् स्मरणादपि ।
शब्दसंश्रवणात् स्पर्शात् संहर्षाच्च प्रवर्तते ॥१९॥
सुप्रसन्नं मनस्तत्र हर्षणे हेतुरुच्यते ।
आहाररसयोनित्वादेवं स्तन्यमपि स्त्रियाः ॥२०॥
तदेवापत्यसंस्पर्शाद् दर्शनात् स्मरणादपि ।
ग्रहणाच्च शरीरस्य शुक्रवत्संप्रवर्तते ।
स्नेहो निरन्तरस्तत्र प्रस्रवे हेतुरुच्यते ॥२१॥

वही शुक्र ( जो आहार रस रूप योनि से उत्पन्न होने [के] कारण सर्वशरीरव्यापी है ) प्रिय स्त्री के दर्शन से, स्मरण [से], शब्द सुनने से ( और ) साथ मैथुन करने से ( जो ) [ह]र्ष ( उत्पन्न होता है उस ) से ( सर्वशरीरव्यापित्व को [छो]ड़कर एक देश में यानि शुक्राशय में प्राप्त होकर शिश्न से ) बाहर निकलता है ॥१९॥ उस समय हर्षित होने में प्रसन्न मन ही कारण कहलाता है। ऐसे ही आहाररस से उत्पन्न होने के कारण स्त्रियों का स्तन्य भी ( सर्वशरीरव्यापी होता ) है ॥२०॥ वही स्तन्य बालक के स्पर्श से, दर्शन से, स्मरण से और ( स्तनपान के समय उसको ) ग्रहण करने से शुक्र की भाँति ( सर्वशरीर को छोड़कर एक देश में यानि स्तनों में प्राप्त होकर चूचुक से ) बाहर निकलता है। उस समय स्तन्य का स्राव होने में माता का निरन्तर स्नेह ही कारण कहलाता है ॥२१॥

वक्तव्य—हर्ष—रतिसुख या आनन्द शुक्रप्रवर्तन का यह एक कारण है—हर्षात्तर्षात् सरत्वाच्च पैच्छिल्याद्गौरवादपि । अणुप्रवणभावाच्च द्रुतत्वान्मारुतस्य च ॥ अष्टाभ्य एभ्यो हेतुभ्यः शुक्रं देहात् प्रसिच्यते ॥ ( चरक )। इष्टयुवतिदर्शनादि हर्षोत्पत्ति के चतुर्विध बाह्य कारण हैं; और मन की प्रसन्नता आन्तरिक कारण है। क्योंकि मनःपुरःसर इन्द्रियाँ अर्थ ग्रहण करने में समर्थ होती हैं; और जब अर्थों का ठीक ठीक ग्रहण होता है तब सुख दुःखादि भाव उत्पन्न होते हैं। तत्र—स्त्रीप्रसंग के समय या बालक ग्रहण के समय। निरन्तर—चाहे बालक कुरूप हो या सुरूप हो, गुणी हो या अवगुणी हो, व्यंग हो या अव्यंग हो, किसी भी अवस्था में जिस प्रेम में फर्क नहीं पड़ता। माता का बालक के प्रति प्रेम हमेशा इसी प्रकार का होता है—कुपुत्रो जायेत क्वचिदपि कुमाता न भवति। इन श्लोकों में सर्वशरीरव्यापी शुक्र तथा स्तन्य सर्व शरीर को छोड़कर एक देश में यानि शुक्राशय तथा स्तनों में प्राप्त होकर कैसे बाहर आता है, उसकी युक्ति ( Mechanism ) वर्णन की है। पुरुष मन प्रसन्न रखकर जब स्त्री के साथ मैथुन करने लगता है तब उसे एक विशेष प्रकार का हर्ष या आनन्द प्राप्त होता है। उस हर्ष से मस्तिष्क और सुषुम्ना में स्थित केन्द्र उत्तेजित होकर जननेन्द्रिय की ओर रक्त का प्रवाह बढ़ जाता है। शिश्न में रक्तप्रवाह बढ़ जाने से वह लम्बा और मोटा होता है और अण्डों की ओर रक्तप्रवाह बढ़ने से अण्डग्रंथियाँ शुक्र पैदा करने लगती हैं और उत्पन्न हुआ शुक्र शुक्राशय में इकट्ठा हो जाता है। जब शिश्न और योनि की रगड़ से उत्पन्न हुआ हर्ष परमोच्च कोटि तक पहुँचता है तब शुक्राशय को संकुचित करने वाला सुषुम्नास्थित केन्द्र उत्तेजित होकर शुक्र बड़े वेग के साथ फेंका जाता है और वह शिश्न के द्वार से बाहर निकलता है। जब माता प्रेम से बालक को देखती है या स्तनपान के लिये उसको गोद में ग्रहण करती है, तब उसके स्तनों की ओर रक्त का प्रवाह बढ़कर शुक्र की भाँति उनमें भी दुग्ध बनने लगता है, और बालक उसको चूस लेता है। कभी कभी अतिवात्सल्य के कारण बालक को देखते ही माता के स्तन से आप से आप दूध टपकने लगता है—ददर्श राजा जननीमिव स्वां गामग्रतः प्रस्रविणीं न सिंहम्। ( रघुवंश )। उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट होगा कि स्वाभाविक तौर पर शरीर में शुक्र और स्तन्य की उत्पत्ति सर्वावस्था में और सर्वदा नहीं हुआ करती है, परन्तु आवश्यकता के समय वृषणों और स्तनों में सर्वशरीरव्यापी रस अधिक मात्रा में पहुँचने से उसी से उनकी उत्पत्ति हुआ करती है। आयुर्वेद में केवल इसी दृष्टि से स्तन्य और शुक्र दोनों भी 'आहाररसयोनि' और 'सर्वशरीराश्रयी' कहलाते हैं।

तत् कषायं भवेद्वातात् क्षिप्तं च प्लवतेऽम्भसि ।
पित्तादम्लं सकटुकं राज्योऽम्भसि च पीतिकाः ॥२२॥
कफाद्घनं पिच्छिलं च जले चाप्यवसीदति ।
सर्वैर्दुष्टैः सर्वलिङ्गमभिघाताच्च दुष्यति ॥२३॥

( दोषदुष्ट स्तन्य के लक्षण— ) स्त्री का दुग्ध वायु से कसैला होता है और पानी में ( डालने से ऊपर ही ) तैरता है। पित्त से कड़वापन लिये खट्टा होता है और पानी में ( डालने से ) पीली रेखाएँ उत्पन्न होती हैं ॥२२॥ कफ से स्तन्य गाढ़ा और लसदार होता है, तथा जल में डूब जाता है। सब दोषों से दुष्ट होने पर उपर्युक्त सब लक्षणों से युक्त होता है। ( पतन, प्रहार इत्यादि शारीरिक और चिन्ता, शोक, क्रोध इत्यादि मानसिक ) अभिघातों से भी स्तन्य दूषित हो जाता है ॥२३॥

यत् क्षीरमुदके क्षिप्तमेकीभवति पाण्डुरम् ।
मधुरं चाविवर्णं च प्रसन्नं तद्विनिर्दिशेत् ॥२४॥

( निर्दोष स्तन्य लक्षण— ) जो दूध पानी में डालने से उसके साथ एकरूप हो जाता है, सुफेद है, मधुर है, जिसके वर्ण में फर्क नहीं हुआ है, वह निर्दोष समझना चाहिये ॥२४॥

१ सर्वदेहाश्रितत्वेऽपि स्तन्यं लक्षणतस्तथा.

सक्षीरौ वाऽप्यदुग्धौ वा प्राप्य दोषः स्तनौ स्त्रियाः ।
रक्तं मांसं च सन्दूष्य स्तनरोगाय कल्पते ॥२५॥

( स्तनरोगसंप्राप्ति— ) दुग्धयुक्त या बिना दुग्ध के स्त्री के स्तनों में प्राप्त होकर रक्त तथा मांस को दूषित कर दोष स्तनरोग उत्पन्न करता है ॥२५॥

वक्तव्य—सक्षीरौ वाऽप्यदुग्धौ वा—दूध इकट्ठा हुआ हो या न हुआ हो, दुग्धोत्पादन का सामर्थ्य जिनमें होता है ऐसे स्तनों में प्राप्त होकर ।

पञ्चानामपि तेषां तु हित्वा शोणितविद्रधिम् ।
लक्षणानि समानानि बाह्यविद्रधिलक्षणैः ॥२६॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने विसर्पनाडीस्तनरोगनिदानं नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥

रक्तविद्रधि को छोड़कर अन्य बाह्य विद्रधि के लक्षणों के समान इन पाँचों ( प्रकार के ) स्तनरोगों के लक्षण होते हैं ॥२६॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने विसर्पनाडीस्तनरोगनिदानं नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥

## एकादशोऽध्यायः ।

अथातो ग्रन्थ्यपच्यर्बुदगलगण्डानां निदानं व्याख्यास्यामः । यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से ग्रंथि, अपची, अर्बुद और गलगण्ड इनके निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वातादयो मांसमसृक् च दुष्टाः
सन्दूष्य मेदश्च कफानुविद्धम् ।
वृत्तोन्नतं विग्रथितं तु शोफं
कुर्वन्त्यतो ग्रन्थिरिति प्रदिष्टः ॥२॥

( ग्रंथि— ) प्रदुष्ट हुए वातादि दोष मांस और रक्त तथा कफसंयुक्त मेद इनको दूषित करके गोलाकार, ऊँचा, गाँठ के समान ( मर्यादित ) शोथ करते हैं, इसलिये ( यह रोग ) ग्रंथि कहलाता है ॥२॥

वक्तव्य—मेदश्च—चकारात् सिराजो ग्रंथिः पञ्चमोऽपि ग्राह्यः । ( डल्हण )। माधवनिदान में 'मेदश्च तथा सिराश्च' ऐसा पाठ है । कफानुविद्धम्—कफसंसृष्टम् । ग्रंथि वातज, पित्तज, कफज, मेदोग्रंथि और सिराज ऐसे पाँच प्रकार के हैं । विग्रथित—विवृत्त्या ग्रथितेवानुगतम् । ग्रंथि—यहाँ ग्रंथि का जो वर्णन दिया है, उसको देखकर ग्रंथि एक छोटी गोल परिमित आकार की द्रवगर्भ गाँठ मालूम होती है । उसके चारों ओर कोष ( Capsule ) भी होता है । क्योंकि चरकसंहिता में उस पर शस्त्र से चीरा लगाकर कोष के साथ उसको निकालने के लिये लिखा है—विपाट्य चोद्धृत्य भिषक् समूलं शस्त्रेण दग्ध्वा व्रणवच्चिकित्सेत् । ( शोथचिकित्सित )। इस वर्णन का विचार करने से ग्रंथि को सिस्ट ( Cyst ) कह सकते हैं—By a cyst is usually meant a more or less rounded cavity with a distinct lining membrane, distended with some fluid or semisolid material. *Rose and Carless Surgery*

आयम्यते व्यथ्यत एति तोदं
प्रत्यस्यते कृत्यत एति भेदम् ।
कृष्णोऽमृदुर्बस्तिरिवाततश्च
भिन्नः स्रवेच्चानिलजोऽस्रमच्छम् ॥३॥

( वातग्रंथि— ) वातज ग्रंथि आयाम, व्यथा, तोद, विक्षेप, छेदन और भेद इनको प्राप्त होता है, कृष्णवर्ण, कठिन, बस्ति के समान तना हुआ रहता है और फूटने पर स्वच्छ स्राव स्रवता है ॥३॥

वक्तव्य—आयामादि विविध प्रकार की वेदनायें हैं । आयम्यते—भीतर खिंचावट मालूम होना । प्रत्यस्यते—खींच के कहीं दूर फेंका हुआ सा मालूम पड़ना । कृत्यते—काटने की सी पीड़ा । अस्रम्—स्राव । डल्हणाचार्य इसका अर्थ 'रुधिर' करते हैं परन्तु यह ठीक नहीं—अस्रं स्रावं ॥ ( मधुकोशव्याख्या )। पीछे भी स्रावावाचक अस्रशब्द का प्रयोग किया गया है—सैषा कफानुगतार्जुनपिच्छिलास्रा ॥ ( नाड़ी ) आगे के श्लोक में भी अस्र का अर्थ स्राव ही है ।

दन्दह्यते धूप्यति चातिमात्रं
पापच्यते प्रज्वलतीव चापि ।
रक्तः सपीतोऽप्यथवाऽपि पित्ताद्
भिन्नः स्रवेदुष्णमतीव चास्रम् ॥४॥

( पित्तग्रंथि— ) पित्त से ग्रंथि अत्यंत दहन करता है संताप करता है, पकता है, जलता हुआ सा रहता है, रक्त या पीतवर्ण होता है, और फूटने पर अत्यंत उष्ण स्राव स्रवता है ॥४॥

शीतोऽविवर्णोऽल्परुजोऽतिकण्डूः
पाषाणवत् संहननोपपन्नः ।
चिराभिवृद्धिश्च कफप्रकोपाद्
भिन्नः स्रवेच्छुक्लघनं च पूयम् ॥५॥

( कफग्रंथि— ) कफप्रकोप से ग्रंथि शीतल, त्वचा के वर्ण का ( या किंचित् बदले हुए वर्ण का ), अल्प पीड़ायुक्त, अधिक कण्डुयुक्त, पाषाण के समान संघातयुक्त ( कठिन ), और देर में बढ़ने वाला होता है, तथा फूटने पर सुफेद और गाढ़ा पूय स्रवता है ॥५॥

वक्तव्य—अविवर्ण—प्रकृतिवर्ण, ईषद्विवर्ण इति कश्चित् ( मधुकोशव्याख्या )।

शरीरवृद्धिक्षयवृद्धिहानिः
स्निग्धो महानल्परुजोऽतिकण्डूः ।
मेदःकृतो गच्छति चात्र भिन्ने
पिण्याकसर्पिःप्रतिमं तु मेदः ॥६॥

१ चोपनाथ

मेदोग्रंथि— ) मेदोग्रंथि शरीरवृद्धिक्षय के अनुसार घटने वाला, स्निग्ध, मोटा, अल्पपीड़ायुक्त, अधिक कण्डूयुक्त होता है तथा फूटने पर तिल की खली तथा घृत के समान मेद स्रवता है ॥६॥

वक्तव्य—शरीरवृद्धिक्षयवृद्धिहानिः—शरीरस्य वृद्धिक्षयाविव वृद्धिहानी यस्य स तथा। शरीर में जिस प्रकार घटाबढ़ी होती है उस प्रकार की घटाबढ़ी जिस ग्रंथि के आकार में होती है। इसका कारण यह है कि समय समय पर दबाव के पड़ने से यह पिचक जाती है. जिस समय उसमें से 'पिण्याकसर्पिः-प्रकाशं मेदः' निकलता है। उसका मुँह बंद होने पर फिर से उसी द्रव्य से भर जाती है। मेदोजग्रंथि—इसको सेबेशस सिस्ट ( Sebaceous Cyst ) कहते हैं। त्वचा में स्वेदपिंड ( Sweat glands ) और मेदपिण्ड ( Sebaceous glands ) करके दो प्रकार के पिण्ड होते हैं। मेदपिण्ड छोटी नन्हीं थैली के समान होते हैं, जिनसे एक मेदसम चिकनाईदार वस्तु निकलती है, और इसी वस्तु के कारण चमड़ा चिकनी सी रहती है। जब मेदपिण्ड का मुँह बंद होने पर यह चिकनी वस्तु बाहर न निकल कर भीतर ही एकत्र हो जाती है, तब मेदोग्रंथि बन जाती है। शरीर के और स्थानों की अपेक्षा मेदपिण्ड चेहरे पर अधिक रहते हैं; इसलिये मेदोग्रंथि भी चेहरे के आस पास अधिक हुआ करती है। दबाव के कारण मुख खुल जाने से भीतर की चिकनाईदार वस्तु निकल जाती है और ग्रंथि आकार में घटती है; फिर मुख बंद होने से पहले के समान बढ़ जाती है। इसलिये प्रारंभ में लिखा है—शरीरवृद्धिक्षयवृद्धिहानिः।

व्यायामजातैरबलस्य तैस्तै-
 राक्षिप्य वायुर्हि सिराप्रतानम्।
संपीड्य सङ्कोच्य विशोष्य चापि
 ग्रन्थिं करोत्युन्नतमाशु वृत्तम् ॥७॥
ग्रन्थिः सिराजः स तु कृच्छ्रसाध्यो
 भवेद्यदि स्यात् सरुजश्चलश्च।
अरुक् स एवाप्यचलो[1] महांश्च
 मर्मोत्थितश्चापि विवर्जनीयः ॥८॥

( सिराज ग्रंथि— ) ( बलवद्विग्रहादि ) विविध व्यायामों के कारण ( कुपित हुई ) निर्बल मनुष्य की वायु रक्तवाहिनियों के जाल को आक्षेपित करके, संपीड़ित करके, सिकोड़ कर और विशोषित कर ऊँचा गोलाकार ग्रंथि शीघ्र उत्पन्न करती है ॥७॥ वह सिराज ग्रंथि यदि पीड़ायुक्त हो और सरणशील हो तो कृच्छ्रसाध्य होता है। यदि पीड़ारहित होने पर भी स्थिर मोटा, और मर्मस्थान में हुआ हो तो असाध्य होता है ॥८॥

वक्तव्य—सिराज ग्रंथि—इसको अन्यूरिस्म ( Aneurism ) कहते हैं। यह विकृति रक्तवाहिनियों के एक हिस्से का पूर्ण विस्फार या अपूर्ण विस्फार होने से होती है। पूर्ण विस्फार होने पर Fusiform और अपूर्ण विस्फार होने पर Sacculated aneurism कहते हैं। आयुर्वैदिक कल्पना के अनुसार पाश्चात्य वैद्यक में व्यायामाधिक्य ( Heavy strain or exertion ) इसकी उत्पत्ति का एक कारण माना जाता है। रक्तवाहिनियों की दीवार की कमजोरी भी एक कारण होता है—यत्र सिराः स्वैर्गुणयाद्व्याधिस्तत्रोपजायते। जब तक उसमें रक्त का वहन होता रहता है, तब तक ग्रंथि में स्फुरण ( Pulsations or Thrill ) होता है—स्फुरणः सिराभिः। ( चरक )। जब भीतर रक्त जम जाता है तब स्फुरण प्रतीत नहीं होता—रक्तस्य वहनाभावाच्छोषयित्वा। ( इन्दु )। इसको निस्फुर ग्रंथि ( Consolidated aneurism ) कहते हैं। पाश्चात्य वैद्यक में सिराज ग्रंथि के तीन भेद किये हैं—१ धमनिजग्रंथि, २ धमनिसिराज ( Arteriovenous ) ग्रंथि, और ३ आघातजन्य ( Trammatic ) ग्रंथि। सिराज ग्रंथि में गँठीली सिराओं ( Vericose veins ) का भी समावेश करना चाहिये। चरकसंहिता में 'मांसग्रंथि' अधिक है—ग्रन्थिरिहामांसभवः। अष्टांगसंग्रह में ग्रंथि के नौ भेद बतलाये हैं—दोषामृङ्मांसमेदोऽस्थिसिराव्रणभवा नव। ( उत्तर. अ ३४ )। इनमें से निम्न चार भेद सुश्रुत में नहीं हैं। (१) मांसग्रथि—मांसलैर्दूषित मांसमाहारैर्ग्रथिमावहेत्। स्निग्धं महान्तं कठिन सिरानद्ध कफाकृतिम् ॥ (२) रक्तग्रथि—दैर्घ्यैर्दुष्टेऽसृजि ग्रंथिर्भवेन्मूर्च्छत्सु जंतुषु। सिरामांसं च संश्रित्य सः स्वापः पित्तलक्षणः॥ (३) अस्थिग्रंथि—अस्थिभगाभिघाताभ्यामुन्नतावनतं तु यत्। सोऽस्थिग्रथि ॥ (४) व्रणग्रथि—अरूढे रूढमात्रे वा व्रणे सर्वरसाशिनः। साद्रे वा बधरहिते गात्रेऽश्माभिहतेऽथवा ॥ वातास्रमसृजं दुष्टं संशोष्य ग्रथित व्रणम्। कुर्यात् सदाहः कण्डूमान् व्रणग्रथिरयं स्मृतः ॥ ( उत्तरतन्त्र, अ. ३४ )। इनमें से रक्तग्रंथि और मांसग्रंथि का उलथा अंग्रेजी में करना कठिन है। अस्थिग्रंथि बहुधा Fibrous union या Vicious union of bone हो सकता है; और व्रणग्रंथि False or Alibert's keloid हो सकता है। इस तरह ग्रंथि में अनेक विकारों का समावेश ग्रथनधर्म की समानता पर किया गया है—स ग्रथिर्ग्रथनात् स्मृतः ॥ (अष्टांगसंग्रह)।

### अपचीनिदान

हन्वस्थिकक्षाक्षकबाहुसन्धि-
 मन्यागलेषूपचितं तु मेदः।
ग्रन्थिं स्थिरं वृत्तमथायतं वा
 स्निग्धं कफश्चाल्परुजं करोति ॥९॥
तं ग्रन्थिभिस्त्वामलकास्थिमात्रै-
 र्मत्स्याण्डजालप्रतिमैस्तथाऽन्यैः।
अनन्यवर्णैरुपचीयमानं
 चयप्रकर्षादपचीं वदन्ति ॥१०॥
कण्डूयुतास्तेऽल्परुजः प्रभिन्नाः
 स्रवन्ति नश्यन्ति भवन्ति चान्ये।
मेदःकफाभ्यां खलु रोग एष
 सुदुस्तरो वर्षगणानुबन्धी ॥११॥

हन्वस्थि, कक्षा, अक्षक, बाहुसन्धि, मन्या और गला इन स्थानों में इकट्ठा हुआ कफ और मेद स्थिर, गोल या

[1] स एवाविचलः.

दीर्घ, मृदु और अल्प पीड़ायुक्त ग्रंथि उत्पन्न करता है ॥९॥ आँवले की गुठली के समान, अल्पस्थित मछली के अण्डों के समान ( या बेर की गुठली के समान ) अन्य गाँठों से खूब परिवर्धित होने पर उस ग्रंथि को संचय की पराकाष्ठा होने से अपची कहते हैं ॥१०॥ स्रावयुक्त और अल्पपीड़ा देने वाली यह ग्रंथियाँ फूटकर बहने लगती हैं, ( कुछ ) नष्ट हो जाती हैं और कुछ नई बनती हैं । ( इस तरह ) मेद कफ से उत्पन्न हुआ यह भयंकर रोग सालों साल बना रहता है ॥११॥

वक्तव्य—अपची—इसको Chronic tuberculous lymphadenitis या Scrofula कहते हैं । यह विकार बाल्य और यौवन अवस्था में अधिक होता है । इस रोग का प्रधान कारण राजयक्ष्मा का जीवाणु है, जो वायु से या खाद्य पेय पदार्थों से शरीर में प्रविष्ट होता है । यदि खसरा, कुक्कुर खाँसी, विषमज्वर, कालाअजार, फिरंग इत्यादि विकारों से, या मद्य तथा अन्य नशीली चीजों से, या गुञ्जान महल्लों और बस्तियों में रहने से या आवश्यकतानुसार स्वास्थ्य-वर्धक खाद्य न मिलने से या अति मैथुनादि अन्य दौर्बल्य-जनक कारणों से मनुष्य की प्राणशक्ति घट गई हो तो ये धीरे धीरे शरीर में अपना कदम जमाते हैं और महीनों या सालों पीछे अपना असर दिखाते हैं। स्थानवैगुण्य के अनुसार फुफ्फुस, लसिका ग्रंथि, आन्त्र इत्यादि विविध अंगों में इनका प्रभाव पड़ता है । आधुनिक खोज से यह सिद्ध हुआ है कि पेशियों और आमाशय प्राचीर को छोड़कर शरीर का कोई भी धातु या अवयव इनके आक्रमण से नहीं बच सकता । अपची में शरीर की लसिका ग्रंथियाँ ( Lymphatic glands ) विकृत हो जाती हैं । जिन स्थानों की लसिका ग्रंथियाँ अकसर विकृत होती हैं, उनके नाम पहले श्लोकार्थ में दिये हैं, जैसे—हन्वस्थि ( Submaxillary glands ) कक्षा ( Axillary glands ) अक्षक ( Supra and infra clavicular glands ), बाहुसंधि ( glands in the posterior cervical triangle ) मन्या ( Deep Cervical glands ) और गला ( Superficial cervical glands ) । इन स्थानों के अतिरिक्त वंक्षण ( Inguinal ) की ग्रंथियाँ भी विकृत होती हैं । उसका उल्लेख अष्टांगहृदय में किया गया है, सुश्रुत में नहीं—मेदःस्थाः कण्ठमन्याक्षकक्षावङ्क्षणगा मलाः । ( उत्तरस्थान, अ २९ ) । यह ग्रंथियाँ धीरे धीरे बढ़ती हैं, उनमें मवाद पड़ जाता है, फिर फूट जाती हैं, नई नई विकृत होती हैं और इस तरह उनका अनुबन्ध सालों साल जारी रहता है, परन्तु पिण्ड नहीं छूटता । ग्रंथिक राजयक्ष्मा की निम्न विशेषताएँ होती हैं—(१) यह विकार सालों साल बना रहता है, पिण्ड छोड़ता नहीं । इसलिये लिखा है—'वर्षगणानुबन्धी ( Chronic ) । (२) जहाँ तक हो सके ग्रंथियों में ही मर्यादित होता है । इसलिये लिखा है—'स्थिर' । (३) उनमें आपस में ससक्त ( Matting together ) होने की प्रवृत्ति होती है । इसलिये लिखा है—मत्स्याण्डजालाकृति । (४) उनमें आप से आप पककर फूटने की प्रवृत्ति ( Suppuration ) होती है । इसलिये लिखा है—प्रभिन्ना स्रवन्ति । (५) उनमें फूटने के बाद आप से आप ठीक हो जाने की कभी कभी प्रवृत्ति ( Tendency to spontaneous healing ) होती है । जब केवल गले की ग्रंथियाँ फूलती हैं व्यवहार में उसको कण्ठमाला या गण्डमाला कहते हैं । ... में भी ऐसा ही कहा है—गलस्य पार्श्वे गलगण्ड एव स्यात् ... बहुभिस्तु गण्डैः । ( सोढचिकित्सित ) । रोगी के [illegible] स्वास्थ्य के अनुसार इसमें घटाबढ़ी जरूर होती है, इसका निर्मूलन नहीं होता । इस मत को वर्णन करने के लिये वाग्भटाचार्य ने दूर्वा का जो दृष्टान्त दिया है, वह ही सुन्दर है । जैसे कि हरी भरी दूर्वा पानी न मिलने से पूर्णतया सूख जाया करती है, परन्तु बिना प्रयत्न के जड़ से नष्ट नहीं होती; वैसे ही अपची स्वास्थ्य ठीक होने पर ... हो जाती है, परन्तु जड़ से नष्ट नहीं होती—गण्डमालापचे दूर्वेव क्षयवृद्धिमाक् । ( अष्टांगसंग्रह, उत्तरस्थान, अ. ३ ) दूर्वावत् क्षयवृद्धियुक्ता दूर्वासमानवदत्यन्तनाशो न भवति ( इन्दु ) । दूर्वा पानी मिलने से जिस प्रकार हरी भरी होकर अपने प्रतानों से चारों ओर फैलती है; उसी तरह यह अस्वास्थ्यरूप पानी मिलने से ग्रंथियों की अपनी मर्यादा लांघ कर चारों ओर समस्त शरीर में फैलता है । इस अवस्था में ज्वर, कास, अरुमर्द इत्यादि राजयक्ष्मा के लक्षण होते हैं और विकार असाध्य हो जाता है—पीनसपार्श्वशूलकासज्वरच्छर्दियुतास्त्वसाध्याः । ( चरक ) । अन्य ... अपची का अर्थ अस्थि की गाँठ ( Osteoma ) करते हैं, परन्तु यह अर्थ ठीक नहीं है ।

## अर्बुदनिदान

गात्रप्रदेशे क्वचिदेव दोषाः
संमूर्च्छिता मांसमभिप्रदूष्य ।
वृत्तं स्थिरं मन्दरुजं महान्त-
मनल्पमूलं चिरवृद्ध्यपाकम् ।
कुर्वन्ति मांसोपचयं तु शोफं
तदर्बुदं शास्त्रविदो वदन्ति ॥१२॥

शरीर के किसी प्रदेश में प्रवृद्ध हुए दोष मांस को ... दूषित करके गोलाकार, स्थिर, अल्पपीड़ा देने वाला, ... गहरा, बहुत दिनों के बाद बढ़ने वाला, और न पकने ... ऐसा मांसोच्छ्राय के रूप में प्रतीत होने वाला शोफ उत्पन्न ... हैं । आयुर्वेदविद् उस शोफ को अर्बुद कहते हैं ॥१२॥

वक्तव्य—मांसमभिप्रदूष्य—मांस मेदादि शरीर धातुओं को दूषित करके । मांसोपचयं तु शोफम्—मांसोपचय प्रतीयमान शोफम् । अर्बुद—इसको ( Tumour ) ट्यूमर, ... नवोद्भवन ( Neoplasm ) कहते हैं ।

वातेन पित्तेन कफेन चापि
रक्तेन मांसेन च मेदसा च ।
तज्जायते तस्य च लक्षणानि
ग्रन्थेः समानानि सदा भवन्ति ॥१३॥

वायु से, पित्त से, कफ से, रक्त से, मांस से और मेद से अर्बुद उत्पन्न होता है; और उसके लक्षण सर्वदा ग्रंथि के समान होते हैं ॥१३॥

षः प्रदुष्टो रुधिरं सिरास्तु
संपीड्य सङ्कोच्य गतस्तु पाकम् ।
स्रावमुन्नह्यति मांसपिण्डं
मांसाङ्कुरैराचितमाशुवृद्धिम् ॥१४॥
वत्यजस्रं रुधिरं प्रदुष्ट-
मसाध्यमेतद्रुधिरात्मकं स्यात् ।
कक्षयोपद्रवपीडितत्वात्
पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु ॥१५॥

क्तार्बुद—) प्रदुष्ट हुआ दोष रक्त और सिराओं को
र और संकुचित कर पाक को प्राप्त हुआ स्रावयुक्त मांसां-
भरा, शीघ्रवर्धक मांसपिण्ड को उन्नत करता है ॥१४॥
निरन्तर दूषित रक्त निकलता है । यह रक्तार्बुद असाध्य
। अर्बुद से पीड़ित रोगी रक्तक्षय रूप उपद्रव से पीड़ित
कारण सुफेद ( पीला ) पड़ जाता है ॥१५॥

क्तव्य—गतस्तु पाकम्—इस पाठ की अपेक्षा माधव-
का 'ततस्त्वपाकम्' यह पाठभेद अधिक प्रशस्त है ।
—उत्पातीलन्तर्भावितण्यर्थः । तेन मांसपिण्डमुन्नाहयति उद्गतं
। ( मधुकोशव्याख्या ) ।

ष्टिप्रहारादिभिरर्दितेऽङ्गे
मांसं प्रदुष्टं प्रकरोति शोफम् ।
अवेदनं स्निग्धमनन्यवर्ण-
मपाकमश्मोपममप्रचाल्यम् ॥१६॥
प्रदुष्टमांसस्य नरस्य वाढ-
मेतद् भवेन्मांसपरायणस्य ।
मांसार्बुदं त्वेतदसाध्यमुक्तं

मांसार्बुद—) मुष्टिप्रहार आदि से पीड़ित हुए अंग में
दुष्ट होकर अल्पवेदनायुक्त, ( स्पर्श में ) स्निग्ध, त्वचा
के, न पकने वाला, पाषाण के समान कठिन और स्थिर
उत्पन्न करता है ॥१६॥ अत्यंत मांसलोलुप मनुष्य का
दूषित होने से मांसार्बुद होता है । यह असाध्य है—

साध्येष्वपीमानि विवर्जयेत्तु ॥१७॥
संप्रस्रुतं मर्मणि यच्च जातं
स्रोतःसु वा यच्च भवेदचाल्यम् ।

( असाध्य अर्बुद—) साध्य अर्बुदों में इनको त्यागना
ये ॥१७॥ ( यथा ) स्रावयुक्त, मर्मस्थानों में उत्पन्न
अथवा ( नासा, महास्रोत इत्यादि ) स्रोतों में हुआ
स्थिर ।

यज्जायतेऽन्यत् खलु पूर्वजाते
ज्ञेयं तदध्यर्बुदमर्बुदज्ञैः ।
यद् द्वन्द्वजातं युगपत् क्रमाद्वा
द्विरर्बुदं तच्च भवेदसाध्यम् ॥१८॥

( अध्यर्बुद और द्विरर्बुद— ) पहले अर्बुद होते हुए भी
अन्य अर्बुद उत्पन्न हो जाय तो अर्बुदज्ञ वैद्य उसे सचमुच
अध्यर्बुद समझें । एक समय में या आगे पीछे दो उत्पन्न हुए
अर्बुद द्विरर्बुद होते हैं और वे असाध्य हैं ॥१८॥

न पाकमायान्ति कफाधिकत्वा-
न्मेदोऽधिकत्वाच्च विशेषतस्तु ।
दोषस्थिरत्वाद् ग्रथनाच्च तेषां
सर्वार्बुदान्येव निसर्गतस्तु ॥१९॥

कफ की विशेष करके मेद की अधिकता से, दोषों की स्थिरता तथा कठिनता से और स्वभाव से सर्व अर्बुद पाक को प्राप्त नहीं होते ॥१९॥

वक्तव्य—शरीरस्थ धातुओं की एकदेशीय अतिवृद्धि के जो अनेक विकार हैं, उनमें अर्बुद एक महत्त्व का विकार है । अतिव्याप्ति, अव्याप्ति इन दोषों से विरहित अर्बुद की व्याख्या करना आज भी बहुत कठिन है । परन्तु साधारणतया इस प्रकार से उसकी व्याख्या की गई है—जो शरीरस्थ धातु से ही उत्पन्न हुए नये धातु का एक ठोस पिण्ड होता है, जो शरीर की किसी विशेष आवश्यकता की पूर्ति करने के लिये नहीं उत्पन्न होता ( अर्थात् जिसकी उत्पत्ति निरर्थक होती है ), जो वृक्ष के बांदे की तरह शरीर पर पलता है ( अर्थात् शरीरवृद्धिलयनिरपेक्ष जिसकी वृद्धि होती है ), जिसके उत्पन्न होने से शरीर को कुछ भी लाभ नहीं होता, वातिक संस्थान का जिस पर कुछ भी नियन्त्रण नहीं होता तथा जिसका कोई भी नियत अवसान नहीं होता, उसको अर्बुद कह सकते हैं । कारण—अर्बुदोत्पत्ति का वास्तविक कारण अभी तक पूर्णतया निश्चित नहीं है । विकारी जीवाणु, जन्मोत्तर बालक के शरीर में गर्भावस्था के धातुओं के शेष रहना, धातुओं की खास विकृति इत्यादि कई मत हैं । सहायक कारणों में कुलज प्रवृत्ति और प्रहार या पीड़न प्रधान कारण हैं । किसी स्थान का निरन्तर पीड़न होने से अर्बुद उत्पन्न हो सकते हैं—मुष्टिप्रहारादिभिरर्दितेऽङ्गे । ओष्ठ, जिह्वा, स्तन तथा त्वचा के अर्बुद बहुधा इसी प्रकार उत्पन्न होते हैं। प्रकार—रोगी के जीवन की दृष्टि से अर्बुदों के सौम्य या अनात्ययिक ( जिनके कारण मृत्यु होने का भय नहीं होता ) और घातक या आत्ययिक ( जिनके कारण मृत्यु होती है ) ऐसे दो विभाग किये गये हैं । सौम्य अर्बुद के लक्षण—ये चारों ओर से मर्यादित अर्थात् कोशयुक्त होते हैं, जिससे छेदन से उनको अशेष निकाल सकते हैं और पुनर्भवन का डर नहीं रहता । प्रायः एक अर्बुद होता है, द्विरर्बुद या अध्यर्बुद नहीं होता । चिरवृद्धि अर्थात् धीरे धीरे बढ़ते हैं । बढ़ने पर भी अल्पपीड़ा देने वाले ( मन्दरुज ) होते हैं । परन्तु जब किसी मर्मस्थान पर दबाव डालते हैं, तब उनसे घातक परिणाम हो सकते हैं । ये न पकते हैं, न रक्तस्राव स्रवते हैं, न जीवन का नाश करते हैं । इनकी सूक्ष्म रचना चारों ओर के धातुओं की रचना से प्रायः समान होती है । बारहवें श्लोक में जो अर्बुद के लक्षण वर्णन किये हैं, वे सौम्य अर्बुदों के हैं । घातक अर्बुदों के लक्षण—ये मर्यादित नहीं होते, चारों ओर के धातुओं में घुस पड़ते हैं । इस कारण से छेदन करके निकालने पर भी वे सशेष होते हैं, और फिर उत्पन्न हो जाते हैं ।

१ काष्ठप्रहारादिभिः०. २ संजायते यस्य.

अण्डा, प्याज, मूली इत्यादि खाद्यपेय द्रव्यों में (Iodine) नामक जो रासायनिक पदार्थ होता इस ग्रंथि का घनिष्ठ संबंध है। यह ग्रंथि आयोडिन कर उससे थायरोक्सिन (Thyroxine) नामक ाती है; जो रक्त में मिलकर उपर्युक्त कार्य किया । इसकी कमी से शरीर में मोटापन और वेशी से न आ जाता है। शरीर के अन्य अंगों की अपेक्षा ग्रंथि अपने द्रव्य की न्यूनाधिकता से अधिक प्रभा- ती है। जब खाद्य पेय द्रव्यों में सदैव आयोडिन की ती है, अथवा चरबी की अधिकता, खटिक की अधि- वद्रव्य की कमी, आन्त्र में जीवाणु की उपस्थिति ारण खाद्य द्रव्यों में योग्य मात्रा में आयोडिन उप- ने पर भी उसका ठीक शोषण नहीं होता तब इस ग्रंथि रोक्सिन नामक पदार्थ यथोचित मात्रा में नहीं बनता। सर्व प्रथम असर खुद ग्रंथि के ऊपर होकर वह स्थायी बढ़ जाती है। इस स्थायी वृद्धि के अतिरिक्त गलगण्ड अन्य लक्षण होते हैं उनका विचार आगे २५ वें श्लोक न्य में किया गया है। क्रमशः—१ बहुत धीरे धीरे— अनेन शनैरेव वर्धनं दर्शयति। (मधुकोश)। २ वात से कफ से कफज और मेद से मेदोज इस क्रम से तीन का—वातकफमेदांसि पृथक् गलगण्डकारणानि, तेन त्रय एव :, पैत्तिकस्तु न भवत्येव, व्याधिस्वभावात् चातुर्थिकज्वरवत ॥ कोश)।

ोदान्वितः कृष्णसिरावनद्धः
कृष्णोऽरुणो वा पवनात्मकस्तु ।
ेदोन्वितश्चोपचितश्च काला-
द्भवेदतिस्निग्धतरोऽरुजश्च ॥२१॥
ारुष्ययुक्तश्चिरवृद्ध्यपाको
यदृच्छया पाकमियात् कदाचित् ।
ैरस्यमास्यस्य च तस्य जन्तो-
र्भवेत् तथा तालुगलप्रशोषः ॥२२॥

(वातज गलगण्ड—) वातज गलगण्ड पीड़ायुक्त, काली ों से भरा हुआ, काला या किंचित् रक्तवर्ण, कुछ समय ात् बढ़ने पर मेदयुक्त होने से अतिस्निग्ध और पीड़ा- ॥२१॥ स्पर्श में कर्कश, देर में बढ़ने वाला, पाकरहित, कभी आगन्तु कारणों से पकने वाला होता है। उससे मनुष्य के मुँह में अरुचि होती है तथा तालु और गले की रहती है ॥२२॥

वक्तव्य—अरुजश्च—सोऽपि वातगलगण्डो यदा कालात् कालेन मेदोऽन्वितो भवति, तदा अरुजो भवतीत्यर्थः ॥ (डल्हण)। यदृ- —कारणाप्रतिनियमेन। कारणाप्रतिनियमश्च बाह्योऽभिप्रेतः. आ- तु पाककारणं पित्त रक्तं च नियतमेव ॥ (मधुकोशव्याख्या)।

स्थिरः सवर्णोऽल्परुगुग्रकण्डूः
शीतो महांश्चापि कफात्मकस्तु ।
चिराभिवृद्धिं कुरुते चिराच्च
प्रपच्यते मन्दरुजः(जं)कदाचित् ।
माधुर्यमास्यस्य च तस्य जन्तो-
र्भवेत् तथा तालुगलप्रलेपः ॥२३॥

(कफज गलगण्ड—) कफात्मक गलगण्ड निश्चल, त्वचा के वर्ण का, अल्पपीड़ायुक्त, अधिक कण्डुयुक्त, शीतल, स्थूल होता है, दीर्घकाल में बढ़ता है, जब पकता है तब अल्पपीड़ा होती है, उस मनुष्य के मुँह में मीठापन होता है तथा गला और तालु कफ से लिप्त रहते हैं ॥२३॥

वक्तव्य—प्रपच्यते—कदाचिद्यदा प्रपच्यते तदा मन्दरुज एव प्रपच्यते, पाककाले पीडा न भवतीत्यर्थः ॥ (आतङ्कदर्पण)। प्रलेप— श्लेष्मणा लिप्त इव ॥ (आतङ्कदर्पण)।

स्निग्धो मृदुः पाण्डुरनिष्टगन्धो
मेदःकृतो नीरुगथातिकण्डूः ।
प्रलम्बतेऽलाबुवदल्पमूलो
देहानुरूपक्षयवृद्धियुक्तः ।
स्निग्धास्यता तस्य भवेच्च जन्तो-
र्गलेऽनु[1] शब्दं कुरुते च नित्यम् ॥२४॥

(मेदोज गलगण्ड—) मेदोज गलगण्ड स्निग्ध, मृदु, पाण्डुरवर्ण का, अनिष्टगंध का, पीड़ारहित, अत्यंत कण्डुयुक्त, तोंबी के समान लटकने वाला, मूल में पतला और शरीर के समान घटने बढ़ने वाला होता है। उससे पीड़ित मनुष्य का मुख चिकना होता है, और सदैव अस्पष्ट शब्द करता है ॥२४॥

कृच्छ्राच्छ्वसन्तं मृदुसर्वगात्रं
संवत्सरातीतमरोचकार्तम् ।
क्षीणं च वैद्यो गलगण्डिनं तं
भिन्नस्वरं चैव विवर्जयेत्तु ॥२५॥

(गलगण्ड की असाध्यता—) बड़ी कठिनाई से साँस लेने वाले, दुर्बल शरीर के, एक वर्ष से अधिक पुराने, अरुचि से पीड़ित, क्षीण और स्वरभेद से पीड़ित गलगण्ड के रोगी को वैद्य त्याग देवे ॥२५॥

वक्तव्य—गलग्रंथि ऐसे स्थान में होती है जहाँ टेंटुवा, अन्नप्रणाली, रक्तवाहिनियाँ, नाड़ियाँ इत्यादि अनेक महत्त्व के अंग उपस्थित होते हैं। जब यह ग्रंथि बढ़ती है तब इन अंगों पर दबाव डालती है, जिससे भिन्न भिन्न लक्षण उत्पन्न होते हैं। टेंटुवे पर दबाव पड़ने से वह चपटा होता है या एक तरफ अपसारित होता है और श्वास प्रश्वास में कठिनाई (श्वासकृच्छ्र) हो जाती है। अन्नप्रणाली दब जाने से निग- लने में कठिनाई होती है। स्वरयन्त्र की नाड़ी (Recurr- ent laryngeal nerve) पर दबाव पड़ने से स्वरभेद, स्वराघात या स्वरपरिवर्तन हो जाता है। रक्तवाहिनियों पर दबाव पड़ने से गले की सिराएँ फूल आती हैं (कृष्णसिराव- नद्धः), तथा मस्तिष्क के रक्तसंचार में बाधा उत्पन्न होकर

१ भवेत्प्रतिस्तब्धगलोऽरुजश्च. भवेत्प्रदिग्धे च गलेऽरुजश्च.

[1] गलेन.

चक्कर आना तथा अन्य घातक लक्षण उत्पन्न होते हैं। रोग पुराना होने पर गलगण्ड घटता नहीं, परन्तु इससे मृत्यु बहुत कम होती है। क्वचित् श्वासावरोध, गलगण्ड में रक्तस्राव या घातकता ( कैन्सर उत्पन्न होना ) से मृत्यु हो सकती है।

**निबद्धः श्वयथुर्यस्य मुष्कवल्लम्बते गले।**
**महान् वा यदि वा ह्रस्वो गलगण्डं तमादिशेत् ॥२९॥**

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने गलगण्डगण्डमालापच्यर्बुदनिदानं नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥

( गलगण्ड का साधारण चिह्न— ) जिसके गले में मर्यादित हुआ शोथ वृषण की भाँति लटकता है, उस ( शोथ ) को, बड़ा हो या छोटा हो, गलगण्ड कहना चाहिये ॥२९॥

वक्तव्य—निबद्ध —गले में मर्यादित हुआ। गलगण्ड का एक खास लक्षण यह भी है कि निगलते समय गलगण्ड ऊपर और नीचे की ओर हिलता है। इस साधारण गलगण्ड के अतिरिक्त बहिर्नेत्र गलगण्ड ( Exophthalmic goitre ) नामक दूसरा गलगण्ड होता है। इसमें भी ग्रंथि बढ़ती है, उसका रस अधिक मात्रा में निकल कर शरीर में सञ्चार करता है जिससे निम्न लक्षण उत्पन्न होते हैं। आँखें बाहर को निकल आती हैं, पलक बन्द करना मुश्किल होता है, नीचे देखते समय ऊपर के पलक आँखों के साथ नीचे नहीं आते, हृदय की गति १२०–१५० तक तेज हो जाती है; धड़कन इतनी अधिक होती है कि ग्रीवा की धमनियाँ दूर से फड़कती हुई दिखाई देती हैं, हाथ बहुत काँपते हैं, स्वभाव चिड़चिड़ा हो जाता है, थोड़ा भी परिश्रम करने से दम फूलता है; शरीर में शक्ति का व्यय अधिक होने से रोगी दिन प्रति दिन क्षीण होता जाता है।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने गलगण्डगण्डमालापच्यर्बुदनिदानं नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥

---

# द्वादशोऽध्यायः।

**अथातो वृद्ध्युपदंशश्लीपदानां निदानं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से वृद्धि, उपदंश और श्लीपद इनके निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

## वृद्धिनिदानम्

**वातपित्तश्लेष्मशोणितमेदोमूत्रान्त्रनिमित्ताः सप्त वृद्धयः। तासां मूत्रान्त्रनिमित्ते वृद्धी वातसमुत्थे केवलमुत्पत्तिहेतुरन्यतमः ॥२॥**

वात, पित्त, कफ, रक्त, मेद, मूत्र और आन्त्र इनके कारण वृद्धियाँ सात ( प्रकार की होती ) हैं। इनमें से मूत्रज और आन्त्रज वृद्धि वायु से ही होती है, केवल उत्पत्ति का हेतु ( बाह्यकारण ) और होता है ॥२॥

**अधः प्रकुपितोऽन्यतमो हि दोषः फलकोश[वा]हिनीरभिप्रपद्य धमनीः फलकोशयोर्वृद्धिं जनय[ति] तां वृद्धिमित्याचक्षते ॥३॥**

( उदरगुहा के ) निचले हिस्से में कुपित हुआ दोष वृषणकोशवाहिनी धमनी में प्राप्त होकर वृषणकोश को मोटा करता है, उसे वृद्धि कहते हैं ॥३॥

वक्तव्य—अन्यतमो दोष —वायु—कुद्धो वङ्क्षण शोफशूलकरश्चरन्। ( अष्टाङ्गसंग्रह )। फलकोशयोः —अण्ड उसके कोश की। वृ . . .
चरकसंहिता में वृद्धि . . .
उसके पाँच भेद . . .
मथिरोऽल्परुक्। मूत्रेण पूर्णं मृदु मेदसा चेत् स्निग्धं च विद्यात् कठि[न] शोथम् ॥ ( चिकित्सा अ १२ )।

**तासां भविष्यतीनां पूर्वरूपाणि—वस्तिकटीमुष्कमेढ्रेषु वेदना मारुतनिग्रहः फलकोशशोफश्चेति ॥[४]॥**

( वृद्धि के सामान्य पूर्वरूप— ) उन होने वाली वृद्धि के पूर्वरूप ( ये होते हैं )—वस्ति, कमर, वृषण, शिश्न [मे]ं पीड़ा, अधोवायु का निरोध और वृषण में सूजन ॥४॥

**तत्रानिलपरिपूर्णां वस्तिमिवाततां परुषाम[नि]मित्तानिलरुजं वातवृद्धिमाचक्षते। पक्वोदुम्बर[सं]काशां ज्वरदाहोष्मवतीं चाशुसमुत्थानपाकां पि[त्त]वृद्धिम्। कठिनामल्पवेदनां शीतां कण्डूमतीं श्लेष्म[]वृद्धिम् ॥५॥**

( वातज, पित्तज और कफज वृद्धि— ) उनमें से वा[यु] से भरी मसक की तरह फूली हुई, खुरदरी, बिना का[रण] पीड़ा देने वाली वृद्धि को वातज कहते हैं। पके गूलर [के] समान ( वर्ण की ), ज्वर दाह और उष्णता इनसे यु[क्त] शीघ्र ही उठने वाली और पकने वाली वृद्धि को पित्तज [कहते] हैं। कठिन, अल्पपीड़ा युक्त, शीतल और कण्डुयुक्त [वृद्धि] को कफज कहते हैं ॥५॥

वक्तव्य—वातादि दोषजन्य वृद्धि बहुधा वृषणप्र[दाह] ( Orchitis ) के तीव्र ( Acute ) पुराना ( Chronic ) इत्यादि प्रकार हैं।

**कृष्णस्फोटावृतां पित्तवृद्धिलिङ्गां रक्तवृद्धिम्। मृदुस्निग्धां कण्डूमतीमल्पवेदनां तालफलप्रकाशां मेदोवृद्धिम् ॥६॥**

( रक्तज और मेदोवृद्धि— ) काली फुन्सियों से [व्याप्त] पित्तज वृद्धि के लक्षणों से युक्त वृद्धि को रक्तज कहते हैं। मृदु, स्निग्ध, कण्डुयुक्त, अल्पपीड़ा करने वाली और पके ता[ड़] फल के समान वृद्धि को मेदोवृद्धि ( कहते हैं ) ॥६॥

वक्तव्य—मेदोवृद्धि—इसको वृषणगत श्लीपद ( Elephantiasis of the scrotum ) कहते हैं। इसकी संप्राप्ति का विचार इसी अध्याय में आगे श्लीपद के वक्तव्य में किया जायगा। रक्तवृद्धि—इसको हीमाटोसील ( Haematocele ) कहते हैं। इसमें वृषणकोष के भीतर रक्त संचित हो जाता है

आघात से, या मूत्रवृद्धि में पानी निकालने से, या घातक अर्बुद की उत्पत्ति होने से बनती है।

मूत्रसन्धारणशीलस्य मूत्रवृद्धिर्भवति, सा तोऽम्बुपूर्णो दृतिरिव क्षुभ्यति मूत्रकृच्छ्रं वृषणयोः श्वयथुं कोशयोश्चापादयति, तां वृद्धि विद्यात् ॥७॥

(मूत्रवृद्धि—) मूत्र को रोकने की आदत रखनेवाले के मूत्रवृद्धि होती है। चलने समय यह पानी से भरी की तरह क्षुब्ध होती है; मूत्रकृच्छ्र, वृषण में पीड़ा और कोश में शोथ उत्पन्न करती है; उसको मूत्रवृद्धि समझना है ॥७॥

वक्तव्य—मूत्रवृद्धि—इसको हैड्रोसील ( Hydrocele ) है। इसकी संप्राप्ति में मूत्रसंधारण का या मूत्र का कुछ संबंध नहीं है। जैसे कि जलोदर में उदरावरण की लसिका-नियों से चूकर लसिका उदरगुहा में इकट्ठी होती है; ही वृषणकोश की लसिकावाहिनियों से चूकर लसिका में इकट्ठी होती है। इस लसिका के कारण कोश फूलता जलोदर की भाँति इसको 'जलवृषण' नाम रखना उचित (पीछे उदर निदान में ४वें श्लोक का वक्तव्य देखो)। कारणों का ठीक ठीक पता अभी तक नहीं चल सका पुराना वृषण प्रकोप और फिरंगजन्य वृषण विकृति के मूत्रवृद्धि मिलती है। इसका आकार बहुधा अण्डे के न दीर्घवृत्त होता है। भीतरी जल की राशि के अनुसार वृद्धि स्पर्श में कठिन या मृदु प्रतीत होती है। टटोलने से की ओर वृषणग्रंथि प्रतीत होती है। जलोदर की भाँति में भी कंपन परीक्षा मिलती है। इसकी एक खास परीक्षा होती है कि वृद्धि के एक ओर बत्ती जला कर रखी जावे दूसरी ओर कुछ हलका प्रकाश दिखाई देगा तथा भीतरी वृषणग्रंथि का भी कुछ पता चल जायगा। रोग पुराना होने कोश की भित्ति मोटी होने से यह 'दीपपरीक्षा' नहीं सकती। इसके कोई खास लक्षण नहीं होते। परन्तु जब वृद्धि काफी बढ़ती है तब वृषणरज्जु में खींचने की सी पीड़ा होती है, तथा कोश की त्वचा के भीतर गिर चले जाने से मूत्र वृषण की त्वचा पर होकर बहता है जिससे कण्डू उत्पन्न होती है।

भारहरणबलवद्विग्रहवृक्षप्रपतनादिभिरायास-विशेषैर्वायुरति(भि)प्रवृद्धः प्रकुपितश्च स्थूलान्त्रस्यै-तस्य चैकदेशं विगुणमादायाधो गत्वा वङ्क्षण-सन्धिमुपेत्य ग्रन्थिरूपेण स्थित्वाऽप्रतिक्रियमाणे च कालान्तरेण फलकोशं प्रविश्य मुष्कशोफमापादयति, आध्मातो वस्तिरिवाततः प्रदीर्घः स शोफो भवति, सशब्दमवपीडितश्चोर्ध्वमुपैति, विमुक्तश्च पुनरा-ध्मायते, तामन्त्रवृद्धिमसाध्यामित्याचक्षते ॥८॥

(अन्त्रवृद्धि—) बोझ उठाना, (अधिक) बलवान् साथ लड़ना, वृक्ष से गिर पड़ना इत्यादि विशेष परिश्रम के कारण अत्यन्त वृद्ध हुई वायु प्रकुपित होकर स्थूलान्त्र और क्षुद्रान्त्र के एक देश को संकुचित करके नीचे को जाकर वङ्क्षण संधि में प्राप्त होकर ग्रंथि रूप से स्थित होती है; और चिकित्सा न करने से समय पाकर फलकोश में प्राप्त होकर वृषण में शोफ उत्पन्न करती है। फूली हुई मसक की भाँति वह शोथ फैला हुआ बड़ा होता है, (ऊपर को) दबाने से शब्द (गड़गड़ाहट) के साथ ऊपर की ओर (उदर के भीतर) चला जाता है और छोड़ देने से फिर आ जाता है। इस अन्त्रवृद्धि को असाध्य कहते हैं ॥८॥

वक्तव्य—स्थूलस्य च—क्षुद्रान्त्र का—क्षुद्रान्त्रावयवं यद्वा। (अष्टांगसंग्रह)। विगुणीकृत्य—संकुचीकृत्य। द्विगुणीकृत्येति पाठान्तरे संकोचेन द्विगुणीकृत्य। (मधुकोश)। अन्त्रवृद्धि—आन्त्रागमनजन्य वृषणवृद्धि। इस विकार में न आन्त्र की वृद्धि होती है, न आन्त्र में अन्य कुछ विकृति उत्पन्न होती है। केवल आन्त्र उदरगुहा का अपना स्थान छोड़कर नीचे वृषण में आ जाता है—स्वनिरोधादपी नरेत् ॥ (अष्टांगसंग्रह)। आन्त्रवृद्धि को हर्निया ( Hernia ) कहते हैं। हर्निया वास्तव में शरीर के किसी अंग के अपने स्थान के छिद्र के बाहर निकल कर दूसरे स्थान में पहुँच जाने को कहते हैं। इस तरह फुफ्फुस, मस्तिष्क और आन्त्र की हर्निया हो सकती है। व्यवहार में यह विकृति आन्त्र के संबंध में अधिक देखने में आने के कारण हर्निया शब्द से आन्त्रवृद्धि का ही बोध प्रायः होता है। कारण—इसके सहज और जन्मोत्तर ऐसे दो प्रकार के कारण होते हैं। सहज कारणों में अण्डग्रंथि का समय से देर से उदर से वृषण में उतरना, उदर से वृषण तक का मार्ग बंद न होना, उदर प्राचीर की पेशियों की दुर्बलता, आन्त्रनिबंधिनी की लंबाई अधिक होना इत्यादि प्रधान होते हैं। जन्मोत्तर कारणों में आघात या शस्त्रकर्म के कारण उदरप्राचीर की दुर्बलता, भारी बोझ उठाना (भारहरण), मलावरोध, अष्ठीलावृद्धि, मूत्रमार्गसंकोच, निरुद्धप्रकश इत्यादि के कारण मलमूत्रत्याग में बहुत बल का प्रयोग (कुंथन) करना, पुरानी खाँसी इत्यादि प्रधान कारण होते हैं। सहज कारण सहायक होते हैं और जन्मोत्तर कारण साक्षात्कारण होते हैं। आयुर्वेदोक्त अन्त्रवृद्धि आधुनिक परिभाषा के अनुसार वङ्क्षणी आन्त्रवृद्धि ( Inguinal ) है; क्योंकि इसमें आन्त्र वङ्क्षणसुरंगा में से होकर फलकोष में उतरती है—अन्त्रं द्विगुणमादाय जन्तोर्नयति वङ्क्षणम्। (भोज)। यदि आन्त्र बहिर्वङ्क्षणीयछिद्र तक आकर ग्रंथि के रूप में स्थित होता है तो उसे अप्राप्तफलकोशवृद्धि कहते हैं—अप्राप्तफलकोशायां वातवृद्धिक्रमो हितः ॥ (चिकित्सा. अ. १९)। आधुनिक परिभाषा में इसको अपूर्ण आन्त्रवृद्धि या ब्यूबोनोसील ( Incomplete hernia or Bubonocele ) कहते हैं। यदि बहिर्वङ्क्षणी छिद्र में से होकर अण्डग्रंथि के ऊपर तक आन्त्र पहुँच जाय तो उसको कोशप्राप्तवृद्धि कहते हैं—कोशप्राप्तां तु वर्जयेत् ॥ (चिकित्सा, अ. १९)। आधुनिक परिभाषा में इसको पूर्ण आंत्रवृद्धि कहते हैं। आन्त्रजन्य वृषणवृद्धि की रचना—आन्त्रजन्य वृषणवृद्धि में बाहर से भीतर की ओर ... आवरण मिलते हैं—१ त्वचा, २ उपत्वचा, ३ उदर-

१ क्षुद्रान्त्रस्यैकदेशं. २ द्विगुणं. ३ पुनराध्मति.

च्छदा आदिमा पेशी के तन्तु से बनी हुई कला, ४ फलकोशकर्षिणी पेशी और कला, ५ उदरान्तश्छदा कला, ६ मेदस्तर और ७ उदरकला। वृद्धि का कोष उदरकला से बनता है। परिभाषा के लिये प्रत्यक्षशारीर द्वितीय खण्ड पृष्ठ ३४-३५ देखो। कोश के अंग—कोष में निम्न अंग पाये जाते हैं। अन्त्र—अन्य अंगों की अपेक्षा लघ्वन्त्र अधिक पाया जाता है। वाग्भट ने इसलिये केवल क्षुद्रान्त्र का ही निर्देश किया है—क्षुद्रान्त्रावयव यदा। स्वनिवेशादधो नयेत् ॥ इसके अतिरिक्त वपा, स्थूलान्त्र विशेष करके उण्डुक, उण्डुकपुच्छ, बस्ति, बीजग्रंथि, बीजवाहिनी इत्यादि अंग भी मिलते हैं। संक्षेप में अन्त्राशय के अतिरिक्त उदरगुहा का कोई भी अंग वृद्धि में मिल सकता है। लक्षण—पूर्णावस्थायी आन्त्रवृद्धि का आकार अण्डे के समान दीर्घवृत्त होता है। दिन प्रतिदिन उसका उत्सेध बढ़ता आता है। जब रोगी खड़ा होकर खाँसता है तब वृद्धि में खाँसने की प्रचोदना प्रतीत होती है, तथा उत्सेध बढ़ आता है। वृद्धि पर अंगुलिताड़न करने से डिमडिम ध्वनि आती है। ऊपर की ओर दबाने से गड़गड़ाहट के साथ आन्त्र उदर के भीतर चली जाती है और उत्सेध नष्ट होता है तथा दबाव छोड़ देने से आन्त्र लौट आकर फिर उत्सेध शीघ्र उत्पन्न होता है—प्रपीडितोऽन्तः स्वनवान् प्रयाति प्रध्मापयन्नेति पुनश्च मुक्तः। (अष्टांगसंग्रह)। वृद्धि जीर्ण होने पर अग्निमंदता, कब्ज, उदर में पीड़ा इत्यादि लक्षण उत्पन्न होते हैं, तथा कोष की दीवार मोटी होकर बाहर के आवरणों के साथ संसक्त होती है या भीतर आन्त्र के साथ जुड़ जाती है, जिससे वृद्धि संभित होकर ऊपर के दोनों चिह्न मुश्किल से मिलते हैं—उपेक्ष्यमाणश्च मुष्कवृद्धिमाध्मानरुक्स्तम्भवतीं स वायु ॥ (अष्टांगसंग्रह)। वृषणवृद्धि में आन्त्र न होकर केवल वपा (Omental Hernia) होने से स्पर्श में वह बहुत मृदु होती है, खाँसने पर उसमें प्रचोदना बहुत कम या नहीं प्रतीत होती, ऊपर की ओर दबाने से बिना शब्द के भीतर चली जाती है, और छोड़ देने से शनैः शनैः उत्सेध उत्पन्न होता है, तथा अंगुलिताड़न परीक्षा से मंद ध्वनि आती है। वपाजन्य तथा आन्त्रजन्य वृषणवृद्धि में अण्ड के ऊपर टटोलने से अण्डरज्जु ठीक ठीक प्रतीत नहीं होती। वङ्क्षणस्थ आन्त्रवृद्धि के अतिरिक्त इसके और निम्न प्रकार होते हैं—(१) और्वी आन्त्रवृद्धि (Femoral Hernia)—जिसके द्वारा और्वी धमनी और सिरा ऊरु में आती है उस और्वी सुरंगा में (Femoral canal) से होकर आन्त्र ऊरु प्रदेश के ऊपरी भाग में आकर उत्सेध उत्पन्न करती है। यह आन्त्रवृद्धि स्त्रियों में अधिक हुआ करती है। (२) नाभि की आन्त्रवृद्धि—इसमें नाभि के द्वारा आन्त्रावयव बाहर निकल आता है और नाभिप्रदेश में उत्सेध दिखाई देता है। नालच्छेदन के पश्चात् नाभिपाक होने से यदि नाभि दुर्बल हो गई हो तो शिशुओं और बालकों में यह विकार दिखाई देता है जो युवावस्था तक स्वयं ठीक हो जाता है। नाड़ीकल्पन ठीक न होने पर चरक में 'आयाम-व्यायामात् पिडता' और सुश्रुत में 'तुण्डिसञ्ज्ञिता' नामक विकार से इसी का उल्लेख किया है। युवावस्था में नाभि के बदले उदरसीवनी के विच्छिन्न होने से छिद्र उत्पन्न होकर उसके द्वारा आन्त्रावयव बाहर आता है। इस प्रकार की आन्त्रवृद्धि स्थूल

में अधिक दिखाई देती है। वृषणवृद्धि के कारणों का
विचार—वृषण की वृद्धि निम्न कारणों से होती है। य
आन्त्रवृद्धि, मूत्रवृद्धि, रक्तवृद्धि, मेदोवृद्धि, सिरावृद्धि,
प्रकोप और अण्ड के अर्बुद। सिरावृद्धि (Varicocele)
सिराजन्य वृषणवृद्धि है। इसमें अण्डरज्जु के साथ होने
सिराएँ फूलकर मोटी हो जाती हैं। यह वृद्धि दाहिनी
की अपेक्षा बाईं ओर, और वृद्धावस्था की अपेक्षा युव
में होती है। युवावस्था में हस्तमैथुन से इसकी उत्पत्ति
है और इसकी उत्पत्ति से वीर्यपात भी अधिक होत
वृक्क के घातक अर्बुद के साथ भी यह विकार बहुधा
जाता है। लक्षण—स्पर्श में वृषणकोष एक ऐसे थैले की
मालूम होता है कि जिसमें केंचुए भरे हों। खाँसने पर सि
में कुछ सरसराहट मालूम होती है। रोगी के लेट जाने
सिराओं का रक्त लौट जाने के कारण उत्सेध आप से
नष्ट होता है, जो रोगी के खड़े हो जाने पर रक्त के भर
फिर उत्पन्न होता है। रोगी को हमेशा वृषण में भार
हुआ मालूम होता है। वपाजन्य वृषणवृद्धि और सिर
में फर्क यह है कि रोगी के खड़े होने के समय बहिर्वङ्क्ष
छिद्र अंगुलि से दबाया जाय तो सिरावृद्धि में उत्सेध
होता है परन्तु वपाजन्य वृषणवृद्धि में नहीं उत्पन्न है
भांतक विचार—वृषणवृद्धि का रोगी सामने आने पर
अण्डरज्जु को भली भाँति टटोल कर देखना चाहिये।
रज्जु ठीक ठीक प्रतीत न होती हो तो आन्त्रवृद्धि या वपा
हो सकती है। इसकी परीक्षाओं का ऊपर वर्णन हो चुका
यदि रज्जु ठीक ठीक प्रतीत हो तो केवल वृषण का ही
होगा, ऐसे समझना चाहिये। तत्पश्चात् वृद्धि द्रवगर्भ है
घनगर्भ, इसका विचार करना चाहिये। द्रवगर्भवृद्धि दो प्र
की होती है; मूत्रज और रक्तज। मूत्रज की परीक्षाएँ (
और दीपपरीक्षा) पहले वर्णन हो चुका है। रक्तजवृ
वृषण पर हुए आघात का इतिहास मिलता है। घनगर्भ
तीन प्रकार की होती है, मेदोज, प्रकोपज और अर्बुदज।
वृद्धि में वृषण की त्वचा बहुत मोटी और खुरदरी होती
तथा श्लीपद के ज्वरादि लक्षणों का इतिहास मिल स
है। अण्डप्रकोप में अण्डग्रंथि मोटी और कठिन होती
तथा पीड़ा भी होती है। पुराना प्रकोप फिरंग और राजय
से होता है। फिरंगजन्य प्रकोप में केवल वृषणग्रंथि
है, पीड़ा कुछ भी नहीं होती, वृषण की स्वाभ संवेदना (Fe
जाती रहती है और वृषण भारी प्रतीत होता है। राजयक्ष्म
जन्य प्रकोप में वृषणग्रंथि के साथ साथ उपवृषण और
भी विकृत होकर गँठीली बनती है, वृषण की संवेदना
नहीं होती। फिरंग तथा राजयक्ष्माजनित विकृति
दोनों वृषणों में हुआ करती है। अर्बुदजन्य वृद्धि बहुधा
तरफ के वृषण में शुरू होती है, धीरे धीरे बढ़ती है, पीड़ायु
होती है, रज्जु भी जल्दी विकृत हो जाती है वङ्क्षण की लसि
ग्रंथियाँ फूलती हैं। वृषण की स्थानिक परीक्षा के साथ स
रोगी की सार्वदैहिक परीक्षा तथा रोग की अवधि, रोगी
आयु इत्यादि अनेक बातों की भी जाँच करनी चाहिये।

## उपदंशनिदानम्

तत्रातिमैथुनादतिब्रह्मचर्याद्वा तथा अतिब्रह्मचारिणीं चिरोत्सृष्टां रजस्वलां दीर्घरोमां कर्कशरोमां तीक्ष्णरोमां निगूढरोमामल्पद्वारां महाद्वारामप्रियामकामामचौक्ष्यसलिलप्रक्षालितयोनिमप्रक्षालितयोनिं योनिरोगोपसृष्टां स्वभावतो वा दुष्टयोनिं वियोनिं वा नारीमत्यर्थमुपसेवमानस्य तथा करजदशनविषशूकनिपातनाद्बन्धनाद्धस्ताभिघाताच्चतुष्पदीगमनादचौक्ष्यसलिलप्रक्षालनादवपीडनाच्छुक्र-मूत्र-वेग-विधारणान्मैथुनान्ते वाऽप्रक्षालनादेभिर्मेढ्रमागम्य प्रकुपिता दोषाः क्षतेऽक्षते वा श्वयथुमुपजनयन्ति, तमुपदंशमित्याचक्षते ॥९॥

अतिमैथुन से अथवा अतिब्रह्मचर्य से तथा अतिब्रह्मचारिणी, बहुत दिनों से जिसके साथ व्यवाय नहीं किया गया है ऐसी, ऋतुमती, लंबे केशवाली, कर्कश केशवाली, तीक्ष्ण केशवाली, योनि के भीतरी रोमवाली, जिसकी योनि संकुचित या विस्तृत हो ऐसी, अप्रिय, जिसका मन मैथुन में न हो ऐसी, खराब जल से जिसने योनि धोई हो ऐसी, जिसने योनि न धोई हो ऐसी, योनिरोगों से पीड़ित, स्वभाव से ही जिसकी योनि दूषित या विकृत हो ऐसी स्त्री के साथ अधिक मैथुन करने से तथा नख, दाँत, विष या शूक के लगने से, शिश्न को बांधने से, हस्तमर्दन से, चौपायों के साथ मैथुन करने से, खराब जल से शिश्न धोने से, शिश्न का पीड़न करने से, शुक्र और मूत्र का आवेग रोकने से, मैथुन के पश्चात् शिश्न न धोने से तथा अन्य कारणों से प्रकुपित हुए दोष लिंग में प्राप्त होकर क्षतयुक्त अथवा अक्षत ( शिश्न में ) शोथ उत्पन्न करते हैं; उसको उपदंश कहते हैं ॥९॥

वक्तव्य—अतिब्रह्मचर्य—बहुत दिनों तक ब्रह्मचर्य का पालन कर एकाएक उसका अतिक्रमण करके मैथुन सेवन करना—स्त्रीव्यवायनिवृत्तस्य सहसा भजतोऽथवा । (अष्टांगसंग्रह) । तीक्ष्णरोमामित्यादि—योनि के बालों का वर्णन इसलिये किया है कि इन्हीं की रगड़ से ( खरशल्यविघट्टनैः । अष्टांगसंग्रह ) मैथुन के समय शिश्न पर क्षत उत्पन्न होते हैं, जिनके द्वारा दोष भीतरी प्रविष्ट होते हैं । अचौक्ष्य—अशुचि या खराब । वियोनि—अयोनि । हस्तजङ्घान्तरम् । ( डल्हण ) । पारुष्यादिदोषदुष्टयोनि । ( हाराणचंद्र ) । किंवा विकृत योनि ( Malformation of the Vagina ) । विषशूक—विष और शूक या विषयुक्त शूक—विषशूकपातनैः । ( अष्टांगसंग्रह ) । शूक—सजन्तुजलमलः, लिङ्गवृद्धिकरयोगो वा । ( डल्हण ) । ऊपरजन्तुषु बाहुल्येन दृश्यमानो जन्तुतुल्याकृतिः कश्चिद्दोषविशेषः शूकः । ते च शूकाः सविषनिर्विषभेदाद् द्विधा । तत्र विषवन्तो रोगकारिणः । तदुक्तम्—कृष्णानि चित्राण्यथवा शूकानि सविषाणि तु । पातितानि पचन्त्याशु मेढ्रं निरवशेषतः ॥ इति । ( इन्दु ) । वात्स्यायन के अनुसार शूक वृक्षों पर जन्म लेने वाले जन्तुओं के बाल होते हैं—एवं वृक्षजानां जन्तूनां शूकैरुपलितं लिङ्गं दशरात्रं तैलेन मृदितं . म यावज्जीव शूकजो नाम शोफो विटानाम् ॥ ( कामसूत्र, साम्प्रयोगिक प्रकरण ) । क्षतेऽक्षते वा—'मेढ्रे' इति शेषः । उपदंश उत्पन्न होने के लिये क्षत उत्पन्न होना बहुत आवश्यक है; परन्तु कभी क्षत का पता चलता है कभी नहीं चलता, इसलिये 'क्षतेऽक्षते वा' शब्द प्रयोग किया गया है । उपदंश—इसको सॉफ्ट शैंकर ( Soft Chancre ) कहते हैं । यह रोग वैसीलस ऑफ ड्यूक्रे ( Bacillus of Ducrey ) नामक जीवाणु के कारण होता है । इस जीवाणु का आविष्कार ड्यूक्रे नामक शास्त्रज्ञ ने सन् १८८९ में किया । उपदंशपीड़ित व्यक्ति के साथ मैथुन करने से उपदंश उत्पन्न होता है । इसमें मैथुन के पश्चात् दूसरे से सातवें दिन के बीच में जननेंद्रिय के ऊपर स्फोट उत्पन्न होता है, जो थोड़े समय में गलकर पीड़ायुक्त व्रण में परिवर्तित होता है । यह व्रण अन्य अंगों में न होकर सदा जननेंद्रिय पर पाया जाता है । व्रण के किनारे साफ कटे हुए होते हैं । इसमें कठिनता नहीं होती । इसलिये इसको मृदुव्रण ( Soft chancre ) कहते हैं । इससे कुछ दिनों तक काफी गाढ़ा पीला और खून मवाद बहता है और यह व्रण बढ़ता है, परन्तु यदि सफाई रखी जाय तो वह स्वयं तीन सप्ताह में भर जाता है । इसका स्राव बहुत विषैला होता है, इसलिये जिन स्थानों पर लगता है, वहाँ पहले के समान व्रण बन जाते हैं । व्रण के आस पास का भाग लाल रहता है । प्रायः एक तरफ वङ्क्षण में गिल्टियाँ निकल आती हैं । इन स्थानिक लक्षणों के अतिरिक्त सार्वदैहिक लक्षण इसमें प्रायः नहीं होते । उपदंश स्त्री और पुरुष दोनों में होता है—स्त्रीणां पुंसां च जायन्ते उपदंशाश्च दारुणाः । पुरुषों में इसका व्रण शिश्न के मणि पर, मणि की त्वचा के बाहर और भीतर, सेवनी पर तथा मणि के अभ्यन्तरीय मूत्रमार्ग पर होता है । स्त्रियों में इसका व्रण भगालिन्द, भगशिश्निका और लघुभगौष्ठ के ऊपर होता है । स्राव लग जाने से बृहद् भगौष्ठ, मूलाधार, चूतड़ और ऊरु के अभ्यन्तरीय प्रदेश में भी व्रण हो सकते हैं । यदि योग्य समय पर चिकित्सा न की जाय तो व्रण शीघ्रता से फैलता है, जिससे शिश्नमणि त्वचा इत्यादि गल कर नष्ट हो जाते हैं । वंक्षण की गिल्टियाँ पककर फूटती हैं । कभी कभी समस्त शिश्न का शोथ होता है—संजातमात्रे न करोति मूढः क्रियां नरो यो विषये प्रसक्तः । कालेन शोथक्रिमिदाहपाकैर्विशीर्णशिश्नो म्रियते स तेन ॥ ( माधवनिदान ) । सुश्रुतोक्त उपदंश का वर्णन चरकसंहिता में 'ध्वजभंगकृत क्लैब्य' के नाम से योनिव्यापच्चिकित्सा ( चिकित्सास्थान, अ. ३० ) में किया गया है ।

स पञ्चविधस्त्रिभिर्दोषैः पृथक् समस्तैरसृजा च ॥१०॥

यह उपदंश प्रत्येक दोष से तीन, सन्निपात से एक और रक्त से एक इस तरह पाँच प्रकार का होता है ॥१०॥

वक्तव्य—पंचविध—वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज और रक्तज । चरक में भी ध्वजभंग पाँच प्रकार का होता है, ऐसा वर्णन किया है—एवं पञ्चविधं केचिद् ध्वजभंगं प्रचक्षते ॥

तत्र वातिके पारुष्यं त्वक्परिपुटनं स्तब्धमेढ्रता परुषशोफता विविधाश्च वातवेदनाः पैत्तिके ज्वरः

ने से पक्षाघात, पङ्गुत्व इत्यादि विकार होते हैं; कान, आँख ने से सुनने देखने की शक्ति नष्ट होती है । जिह्वा पर होने ह्वा फट जाती है और रक्तवाहिनियों में होने से उनकी र मोटी होती है, उनकी लचक जाती रहती है जिसके । खून का भार और वेग सहन करने में वे असमर्थ होकर कभी फट जाती हैं या उनके भीतर रक्त जम जाता है । त्क की वाहिनियों में ये विकार होने से अंगघात; पक्ष- इत्यादि अनेक लक्षण उत्पन्न होते हैं । चतुर्थावस्था— अवस्था में मस्तिष्क संस्थान पर विशेष असर पड़ता है । अवस्था के दो विशेष रोग होते हैं—१ General par- sis of the insane and 2 Locomotor ataxia या oes Dorsalis । प्रथम रोग से रोगी को एक प्रकार का लपन हो जाता है । दूसरे से रोगी चलने फिरने से लाचार जाता है और चलते समय लड़खड़ाकर चलता है । ग के विष का मस्तिष्कसंस्थान पर असर आक्रमण के तीन महीनों के भीतर भी हो सकता है या पचीस तीस के पश्चात् भी हो सकता है । यह अवस्थाएँ उपेक्ष्यमाण की हैं । यदि प्रारंभ में अचूक औषधियों से योग्य चिकि- की जाय तो रोग न बढ़कर निर्मूल हो सकता है । कुलज ग—फिरंग ऐसी घोर व्याधि है कि जो न केवल पीड़ित के को हानि पहुँचाती है अपितु उसके होने वाली संतान भी सताती है । कुष्ठ के बारे में आयुर्वेद में जो कहा है फिरंग के बारे में सोलह आना सत्य होता है । अतः कुष्ठ दो श्लोक आवश्यक परिवर्तन करके सुखस्मरणार्थ नीचे हैं—शुक्रस्थानगते दोषे स्वदारापत्यबाधकः । योनिस्थानगते स्वभर्तापत्यबाधकः ॥ फिरंगदोषात् स्त्रीपुंसोर्दुष्टशोणितशुक्रयोः । पत्य तयोर्जातं ज्ञेयं तच्च फिरंगितम् ॥ फिरंग और उपदंश की क्ष रोगनिश्चिति—फिरंग और उपदंश दोनों विकार दूषित थुन के पश्चात् जननेंद्रिय पर व्रण या स्फोट के रूप में ट होते हैं । दोनों की चिकित्सा अलग होती है । इस- ये इनको आपस में पृथक् करना बहुत आवश्यक है । अतः नों के व्यवच्छेदक लक्षण नीचे कोष्ठक में दिये जाते हैं ।

| उपदंशज व्रण | फिरंगज व्रण |
|---|---|
| (१) मैथुन के पश्चात् तीसरे या चौथे दिन दाना उत्पन्न होता है | (१) मैथुन के पश्चात् प्रायः तीसरे सप्ताह में दाना उत्पन्न होता है |
| (२) साधारणतया अनेक दाने होते हैं | (२) साधारणतया एक ही दाना होता है |
| (३) टटोलने मे मृदु प्रतीत होता है | (३) तरुणास्थि के समान कठिन प्रतीत होता है |
| (४) उसमें दाह होता है तथा प्रचुर पूय, रक्तलसिका इत्यादि बहते हैं | (४) दाह नहीं होता, तथा उससे लसिका के अति- रिक्त कुछ भी नहीं निकलता |
| (५) व्रण के किनारे साफ कटे हुए, भीतर से कुछ पोले और व्रण के तल से कुछ ऊँचे होते हैं | (५) किनारे न साफ होते हैं, न पोले होते हैं, न तल से ऊँचे होते हैं |
| (६) अत्यन्त पीड़ायुक्त | (६) पीड़ारहित |
| (७) सूक्ष्मदर्शक से व्रणस्राव की परीक्षा करने पर ड्यूक्रे का जीवाणु मिलता है | (७) ट्रिपोनेमा पालीडम ना- मक पेचदार जीवाणु मिलता है |
| (८) व्रणस्राव अन्य स्थान पर त्वचा में सुई से प्रविष्ट करने पर समान व्रण पैदा होता है | (८) स्राव प्रविष्ट करने से समानव्रण प्रायः पैदा नहीं होता है |
| (९) व्रण की ओर की जंघासे की ग्रंथियाँ फूलती हैं । वह मृदु, पकने वाली और अत्यन्त वेदनायुक्त होती हैं | (९) दोनों ओर की ग्रंथियाँ फूलती हैं । वह कठिन, न पकने वाली और वेद- ना रहित होती हैं |
| (१०) चिकित्सा न होने से व्रण अधिक बढ़कर स्थानिक धातुओं का नाश होता है, परन्तु सार्वदैहिक लक्षण प्रायः नहीं उत्पन्न होते | (१०) चिकित्सा न करने से भी स्थानिक विकृति नहीं बढ़ती, परन्तु विष सर्वशरीर में फैल कर सार्वदैहिक लक्षण उत्पन्न होते हैं |

इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि कभी कभी फिरंग के साथ उपदंश का या उपदंश के साथ फिरंग का उपसर्ग हो सकता है । इसलिये व्रण में मिश्र स्वरूप के लक्षण मिलने पर भी व्यामोह उत्पन्न होने की आवश्यकता नहीं है । लक्षणों की खूब छान बीन करने से तथा व्रणस्राव की सूक्ष्मदर्शक की सहायता से परीक्षा करने से रोग की निश्चिति हो सकती है । (२) औपसर्गिक पूयमेह या सोजाक ( Gonorrhoea )— यह तीसरा मैथुनजन्य रोग है । इस रोग का वर्णन आयुर्वेद में नहीं है । कुछ लोग उष्णवात को गोनोरिआ समझते हैं, परन्तु यह ठीक नहीं है । इस रोग का कारण गोनोकोकस ( Gonococcus ) नामक जीवाणु है, जो सोज़ाकपीड़ित व्यक्ति के साथ मैथुन करने से मूत्रमार्ग में प्रवेश कर शोथ पैदा करता है । मैथुन करने के दो से आठ दिन के अन्दर रोग के लक्षण प्रकट होते हैं, जिनमें शिश्नमणि की सूजन और लाली, मूत्र- मार्ग में जलन, मूत्र त्यागने में पीड़ा, मूत्रमार्ग से खून मिला स्राव का निकलना, कटिभाग में भारीपन, मलावरोध, ज्वर, बेचैनी इत्यादि लक्षण प्रधान हैं । यदि रोग का इलाज न किया जाय तो दो तीन सप्ताह में रोग की तीव्रता घट जाती है और रोग पुराना हो जाता है । पुरुषों में रोग पूर्व मूत्रमार्ग में प्रारंभ होकर पीछे की ओर फैलता है, और कौपर ग्रंथि, अष्ठीला ग्रंथि, बस्ति, मुष्कशीर्ष, वीर्याशय इनमें शोथ पैदा करता है । यही नहीं जीवाणु रक्त में पहुँचकर संधियों में, हृदय में, स्नायुओं में शोथ पैदा करते हैं । सुज़ाक गठिया का एक बड़ा कारण है । कभी कभी स्राव से दूषित हस्त से आँखें, नासा, गुद इनमें भी शोथ पैदा होता है । रोग पुराना होने पर प्रातःकाल में मूत्रमार्ग से जरा सा चेप या मवाद निकलता है, मूत्रद्वार के ओष्ठ चिपक जाते हैं, शिश्न की पेशियों का शोथ होने से उसमें एक प्रकार की सख्ती आती है और वह कुछ टेढ़ा ( Chordee ) हो जाता है, मूत्रमार्ग

में संकोच पैदा होकर मूत्रकृच्छ्र होता है तथा खून में जहर फैलने के कारण उपर्युक्त उपद्रव भी उत्पन्न होते हैं। स्त्रियों में भी रोग मूत्रमार्ग में प्रारम्भ होकर पीछे की ओर फैलकर योनि, गर्भाशय, बीजवाहिनी, बीजकोष, उदर इनमें शोथ पैदा करता है। यदि गर्भवती स्त्री को सोज़ाक हो या सोज़ाक पीडित स्त्री गर्भवती हो तो प्रसूति के समय शिशु की आँखों में मवाद लग जाता है और अभिष्यन्द पैदा होकर शिशु अंधा हो जाता है। इसको नवजात नेत्राभिष्यन्द ( Ophthalmia Neonatorum ) कहते हैं। नवजात बालक अंधे होने का सोज़ाक एक बड़ा भारी कारण है। प्रसूति के पूर्व सोज़ाक पीडित माता की योनि पहले साफ कर लेनी चाहिये और जन्म के पश्चात् बालक की आँखें धोकर उनमें २% सिल्वर नायट्रेट लोशन के दो बूँद डालने चाहिये। इससे बालक अंधा होने से बचेगा। पुरुषों में क्लीबता और स्त्रियों में बांझपन का सोज़ाक एक बड़ा भारी कारण है। फिरंग की अपेक्षा सोज़ाक से पीडित रोगी को अधिक कष्ट सहन करने पड़ते हैं, परन्तु संतति में इसका असर नहीं होता। (३) गुह्यवङ्क्षणीय कणार्बुद—( Granuloma Genito Inguinale )—यह चौथा मैथुन जन्य रोग है। इसमें शिश्न या भग पर एक दाना पड़ता है जो फूटकर व्रण बन जाता है। व्रण का पृष्ठ भाग रक्तवर्ण रोहण-धातु के अंकुरों से भरा हुआ और किंचित् उन्नत होता है। व्रण केवल एक दिशा में फैलता है और जघासों में पहुँच जाता है। जघासे की ग्रंथियाँ नहीं फूलतीं। व्रण में खाज बहुत होती है। खाज के कारण त्वचा छिल जाती है, बाल गिर जाते हैं। बहुधा व्रण सूखा होता है, परन्तु कभी कभी निर्गन्ध पतला स्राव निकलता है। शकल से व्रण कैन्सर या छिले हुए नाभी के सूक्ष्म अंकुरों के समान होता है। व्रण ठीक होने पर व्रण वस्तु में बहुत सिकुड़न पैदा होती है। इस सिकुड़न के कारण स्त्रियों की योनि तंग होकर मैथुन, मासिक धर्म और गर्भधारणा इनमें रुकावट पैदा होती है। पुरुषों में शिश्न टेढ़ा होकर मैथुन असम्भव हो जाता है। गुद या मूत्रमार्ग के पास व्रण होने से इनका संकोच पैदा होता है। सुश्रुत के आगे निदान के १७वें सूत्र में और अष्टांगसंग्रह के गुह्यरोगविज्ञानीय ( उत्तरस्थान क ३८व ) अध्याय में 'लिंगार्श' नामक एक रोग वर्णन किया है। 'दोषाध्युषितसंकीर्ण मलिनागुरज पथा' स्त्री का प्रसंग इस रोग का एक कारण है। इसमें उपर्युक्त रोग के लक्षणों के अनुसार शिश्न या योनि पर छत्रसन्निभ मांसांकुर उत्पन्न होते हैं, उनमें कण्डु होती है, स्राव निकलता है और उपेक्षा करने से योनि, शिश्न, आर्तव, पुंस्त्व इनका नाश होता है—जायन्ते कुपितैर्दोषैर्गुह्यासृक्पिशिताश्रयैः। अन्तर्बहिर्वा मेढ्रस्य कण्डूला मांसकीलकाः॥ पिच्छिलास्रवा योनौ तद्वच्च छत्रसन्निभाः। नशीरयुपस्थमा घ्नन्ति मेढ्रपुंस्त्वमथार्तवम्॥ इन लक्षणों का विचार करने से लिंगार्श बहुधा यही रोग हो सकता है। (४) वद ( Climatic Bubo Lympho granuloma )—यह पाँचवाँ मैथुनजन्य रोग है। इसमें गुह्येन्द्रिय पर जिसकी ओर ध्यान आकर्षित हो सके इस प्रकार का दाना या व्रण नहीं बनता है। धीरे धीरे एक तरफ की जघासे की ग्रंथियाँ निकल आती हैं। एक दो सप्ताह के बाद उनके आस पास भी शोथ उत्पन्न होकर वे आपस में तथा ऊपर की त्वचा के साथ संसक्त हो जाती हैं। ऊपर की त्वचा में भी सूजन आती है। कुछ दिनों के बाद सूजन पटक जाती है परन्तु ग्रंथियों का समूह पकता है। यह समूह कई स्थानों में पकता है और फूटने के बाद अनेक नाडी व्रण बनते हैं, जिनसे गाढ़ा मलाई का सा मवाद निकलता है। प्रारंभ में बेचैनी, सिरदर्द, अवसाद, ज्वर, शीत, स्वेद, अरुचि इत्यादि लक्षण होते हैं, परन्तु कुछ दिनों के बाद रफा होकर केवल सन्ध्या के समय ताप जरा सा चढ़ता है। आयुर्वेद में व्रध नामक रोग तन्त्रान्तर में वर्णन किया है—अत्यभिष्यन्दिगुर्वन्नसेवनान्निचय गत। करोति ग्रन्थिवच्छोथ दोषो वङ्क्षणसन्धिषु। ज्वरशूलाङ्गसादाढ्य त ब्रध्नमिति निर्दिशेत्॥ कदाचित् ब्रध्न यही रोग हो सकता है।

## श्लीपदनिदानम्

कुपितास्तु दोषा वातपित्तश्लेष्माणोऽधःप्रपन्ना वङ्क्षणोरुजानुजङ्घास्ववतिष्ठमानाः कालान्तरेण पादमाश्रित्य शनैः शोफं जनयन्ति, तं श्लीपदमित्याचक्षते । तत्रिविधं—वातपित्तकफनिमित्तमिति ॥१२॥

कुपित हुए वात, पित्त, कफ दोष नीचे को प्राप्त होकर जघासा, ऊरु, जानु और पिंडली में स्थित हुए समय पाकर पैरों का आश्रय करके धीरे धीरे शोथ उत्पन्न करते हैं। उसे श्लीपद ('फीलपा') कहते हैं। यह श्लीपद वात, पित्त और कफ के कारण तीन प्रकार का होता है ॥१२॥

वक्तव्य—श्लीपद—इसको एलीफन्टियासिस ( Elephantiasis ) कहते हैं। फायलेरिआ सांग्वीनिस होमीनिस ( Filaria sanguinis hominis ) नामक कृमि के कारण श्लीपद होता है। युवा कृमि को फायलेरिआ बैंक्रोफ्टाई कहते हैं। ये कृमि श्वेतवर्ण, पारदर्शी, केशसदृश पतले, और ३-४ इंच लम्बे होते हैं। स्त्री और पुरुष कृमि भिन्न भिन्न होते हैं। ये हमेशा आपस में पेच की भाँति मुड़े हुए इस तरह से रहते हैं कि इनको स्वतन्त्र करना कठिन होता है। दोनों का पिछला सिरा नोकदार रहता है, सिर चौड़ा रहता है और बीच में मुख होता है। स्त्रीकृमि पुरुषकृमि की अपेक्षा दुगुना लम्बा और अधिक मोटा होता है और जननेन्द्रिय सिर के समीप रहता है। ये कृमि रसकुल्या, रसायनी, लसिका ग्रंथियाँ, रसायनीजालक इत्यादि में रहते हैं। स्त्रीकृमि अपनी जीवितावस्था में समय समय पर असंख्य सूक्ष्म कृमि ( Microfilaria ) उत्पन्न करती है, जो रक्त और लसिका वाहिनियों में संचार करते रहते हैं। इन सूक्ष्मकृमियों की लम्बाई $\frac{1}{75}$ इंच के लगभग होती है और चौड़ाई लाल कण के बराबर होती है। ये किंचित् गतियुक्त होते हैं, परन्तु इनमें स्थानान्तर करने की शक्ति नहीं होती। इनकी एक विचित्र बात यह है कि ये त्वचा के रक्त में दिन में नहीं पाये जाते। सन्ध्या के समय से थोड़े थोड़े रक्त में आने लगते हैं, और ज्यों ज्यों रात्रि गुजरती जाती है, त्यों त्यों इनकी संख्या बढ़ती जाती है। मध्यरात्रि के समय इनकी संख्या सब से अधिक होती है।

एक बूँद रक्त में से ३००-६०० तक पाये जाते हैं। इसके
र मैन्सन नामक शास्त्रज्ञ ने अनुमान किया है कि समस्त
नकी संख्या पाँच करोड़ के लगभग हो सकती है। दो
बाद इनकी संख्या फिर घटती जाती है और आठ
प्रातःकाल तक रक्त में से बिलकुल नहीं मिलते। दिन
निवास फुफ्फुस, वृक्क तथा बड़ी बड़ी रक्तवाहिनियों
है। रात्रि की इस घटना के कारण इस प्रकार के
का नाम रात्रिक (Nocturna) रक्खा गया है।
सरी जाति के कृमि दिन में मिलते हैं। उनका नाम
(Diurna) रक्खा गया है। दूसरी जाति के कृमि
त रक्त में मिलते हैं। भारतवर्ष में रात्रि के कृमि
हैं। इस विचित्र घटना का कारण यह हो सकता है
म कृमियों की वृद्धि के लिये जिस मच्छर की आव-
होती है वह क्यूलेक्स फैटीजीनस नामक मच्छर रात्रि
में काटता है। मच्छर के शरीर में सूक्ष्मकृमियों का जीवन—
फाइलेरिआ से पीड़ित रोगी को क्यूलेक्स जाति की
रात में काटती है तो उसके पेट में रक्त के साथ बहुत
म कृमि प्रविष्ट होते हैं। वहाँ पहुँचने के बाद ये अपने
ण से बाहर निकल कर वक्ष की पेशियों में घुस जाते हैं।
१०-२० दिनों के भीतर इनमें विशेष परिवर्तन होकर
वर्धित होते हैं। इस अवस्था में इनकी लम्बाई १/१६ इंच के
ग होती है। वक्षपेशियों से ये मच्छरी के शरीर में फैलते
न्तु बहुत से शुंडा के पास पहुँच जाते हैं। जब मच्छरी
व्यक्ति को काटती है तब ये शुण्डा में से निकल कर
पर आते हैं और काटने के छिद्र में से त्वचा में घुस-
लसिका द्वारा लसिकावाहिनियों में और ग्रंथियों में
स करते हैं। करीब छः महीने के पीछे ये युवा कृमियों
रेवर्तित होते हैं। स्त्रीकृमि असंख्य सूक्ष्म कृमियों को
त करने लगती है। इस प्रकार इस कृमि का जीवनचक्र
जारी रहता है। श्लीपदवाहक मच्छर—इसका नाम क्यू-
फैटीजन्स है। यह घरेलू मच्छर है जो मकान के पास
त हुए खराब पानी में अण्डे देता है। मच्छरी रोग फैलाने
काम करती है। इसकी छाती उदर पर झुकी रहती है
त् वह कुबड़ा सा दिखाई देता है। दीवार पर बैठते समय
का उदर दीवार से समान्तर होता है। शुंडा शरीर के
सीधी न रहकर कोन बनाती हैं। पंख के ऊपर चित्तियाँ
होतीं। मच्छरी रात्रि के समय काटती है। श्लीपद की
ति—श्लीपद में पैर तथा अन्य अंगों पर सख्त सूजन आ
ती है जो दबाने से दबती नहीं—शिलावत् पद श्लीपदम्। शनैः
तं शोफं श्लीपदं तत् प्रचक्षते। (अष्टांगसंग्रह)। इस प्रकार
सूजन कैसे उत्पन्न होती है, इस विषय का ज्ञान अभी तक
ठीक नहीं हुआ है। जब तक लसिकावाहिनियाँ अनव-
रहती हैं तब तक युवा और सूक्ष्म कृमियों की उपस्थिति
कुछ भी खराबी नहीं होती। परन्तु युवा कृमियों के कारण
लसिका के प्रवाह का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है तब
पद उत्पन्न हो सकता है। कृमि एक सहायक कारण है।
फ कारण त्वचा, उपत्वचा, और लसिकावाहिनियों में
सेकासंचय होने से उनमें कमजोरी आ जाती है, जिससे
अन्य जीवाणु (Cocci) उनमें शोथ उत्पन्न करके कठिन स्वरूप की सूजन उत्पन्न कर सकते हैं। श्लीपद के आवेग बार बार नियत समय पर आया करते हैं। आवेग के समय ज्वर आया करता है। ज्वर के साथ साथ टाँगों पर या वृषणों पर सूजन भी आ जाती है और सूजन के स्थान में पीड़ा होती है। कुछ दिनों के बाद ज्वर अच्छा हो जाता है, परन्तु कुछ सूजन शेष रहती है जो प्रत्येक आवेग के समय अधिकाधिक बढ़ती जाती है और अन्त में वह भाग मोटा पड़ जाता है। श्लीपद अधिकतर टाँगों पर और फोते पर होता है परन्तु हाथ, शिश्न, भग, स्तन, वृषण इत्यादि पर भी हो सकता है—यः सज्वरो वङ्क्षणजो भृशार्तिः शोथो नृणां पादगतः क्रमेण। तच्छ्लीपदं स्यात्, करकर्णनेत्रशिश्नौष्ठनासास्वपि केचिदाहुः॥ (माधवनिदान)। जब वृषण की त्वचा मोटी पड़ जाती है तब उसको मेदोज वृषणवृद्धि कहते हैं। जब कृमि उदरस्थ बड़ी बड़ी रसवाहिनियों में निवास करके रसप्रवाह में रुकावट उत्पन्न करते हैं तब रस उदरगुहा में संचित होकर जलोदर उत्पन्न होता है, जब रस बस्ति में आता है तब पिष्टमेह उत्पन्न होता है, और जब रस आन्त्र में आता है तब अतिसार उत्पन्न होता है। इस प्रकार ये कृमि स्थान स्थान पर रसप्रवाह में बाधा उत्पन्न करके विविध रोग उत्पन्न कर सकते हैं।

**तत्र, वातजं खरं कृष्णं परुषमनिमित्तानिलरुजं परिस्फुटति च बहुशः; पित्तजं तु पीतावभासमीषन्मृदुज्वरदाहप्रायं च; श्लेष्मजं तु श्वेतं स्निग्धावभासं मन्दवेदनं भारिकं महाग्रन्थिकं कण्टकैरुपचितं च ॥१३॥**

(दोषों के अनुसार श्लीपद के लक्षण—) इनमें वातज श्लीपद खुरदरा, कृष्णवर्ण, कठिन, अकारण वेदना होने वाला और बहुत दरारयुक्त होता है। पित्तज श्लीपद किंचित् पीतवर्ण, किंचित् मृदु, ज्वर और दाहयुक्त होता है। श्लेष्मज श्लीपद श्वेतवर्ण, चिकना, अल्पवेदनायुक्त, भारी, गँठीला और अंकुरों से भरा होता है ॥१३॥

**तत्र संवत्सरातीतमतिमहद्वल्मीकजातं प्रस्रुतमिति वर्जनीयानि ॥१४॥**

(असाध्यता—) इनमें एक वर्ष से पुराना, अत्यंत बढ़ा हुआ, वल्मीक के समान (अनेक शिखरों और गाँठों से युक्त) हुआ, झरने वाला श्लीपद असाध्य होता है ॥१४॥

वक्तव्य—अतिमहत्—जिसका परिमाण अत्यंत बढ़ गया हो। कलकत्ते के एक रोगी का वृषण परिमाण से इतना बढ़ गया था कि वह उसका उपयोग टेबल की भाँति लिखने के लिये करता था। वल्मीकजातं—वल्मीकवज्जातम्, अतिबहुतरशिखरैर्ग्रंथिभिरुपचितत्वात्॥ (डल्हण)। प्रस्रुतम्—त्वचा विदीर्ण होकर जिससे लसिका का स्राव होता रहता है। इससे पूयजनक जीवाणुओं का त्वचा, उपत्वचा और लसिकावाहिनियों में उपसर्ग होकर रोगी की मृत्यु हो सकती है। अष्टांगसंग्रह में 'सपरिस्रुति' लिखा है—पिच्छिलजलस्रवणम्। (इन्दु)।

भवन्ति चात्र—

त्रीण्यप्येतानि जानीयाच्छ्लीपदानि कफोच्छ्रयात् ।
गुरुत्वं च महत्त्वं च यस्मान्नास्ति विना कफात् ॥१५॥

ये तीनों ही प्रकार के श्लीपद कफ की अधिकता से ( होते हैं ऐसे ) जानने चाहिये, क्योंकि कफ के विना मोटापन और भारीपन नहीं हो सकता ॥१५॥

पुराणोदकभूयिष्ठाः सर्वर्तुषु च शीतलाः ।
ये देशास्तेषु जायन्ते श्लीपदानि विशेषतः ॥१६॥

जो देश पुराने जल से भरे हों तथा सब ऋतुओं में शीतल हों, उनमें श्लीपद विशेषतया हुआ करते हैं ॥१६॥

वक्तव्य—इस श्लोक में श्लीपद का विशेष प्रचार किस प्रकार के देशों में होता है, उसका संक्षिप्त निर्देश किया है। इस व्यवस्था को अंग्रेजी में Geographical distribution and prevalence कहते हैं । पुराणोदकभूयिष्ठा—जहाँ बहुत दिनों का पानी इकट्ठा होता है ऐसा देश, अर्थात् अनूप देश—अनूपदेशे सलिलं पतितं बहुदकं निम्नतया न शोषमुपयाति । ( मधुकोशव्याख्या )। चरकसंहिता में अनूप देश का 'सरित्समुद्रपर्यन्तप्राय' यह एक लक्षण दिया है । इन सब लक्षणों का विचार करने पर श्लीपदोत्पत्ति के लिये योग्य भूमिभाग वह होता है, जिसमें जमीन नीची सतह की होने के कारण वर्षा का पानी इकट्ठा होता है तथा जिसमें नदी और समुद्र का किनारा बहुत होता है। जैसे—हिमालय की तराई, संयुक्त प्रान्त का उत्तर और पूर्व भाग, बिहार, बंगाल, उडीसा, मद्रास का पूर्व किनारा, त्रावणकोर, कोचीन, मंगलोर तथा बंबई का पश्चिम किनारा, काठियावाड का समुद्रसमीपवर्ती प्रदेश इत्यादि । इन प्रदेशों में रहने से तथा प्रवास करने से भी श्लीपद हो सकता है—श्लीपदं जायते तत्र देशेऽनूपे भृशं प्रभात। ( अष्टांगसंग्रह )। शीतल, आर्द्र, जलभूयिष्ठ प्रदेश श्लीपदवाहक मच्छरों की उत्पत्ति में सहायता देता है तथा तन्निवासी लोगों की प्रकृति श्लीपद के लिये अनुकूल बनाता है । इस समय में भी उपर्युक्त प्रदेशों में श्लीपद रोग विशेषरूप से दिखाई देता है ।

पादवद्धस्तयोश्चापि श्लीपदं जायते नृणाम् ।
कर्णाक्षिनासिकौष्ठेषु केचिदिच्छन्ति तद्विदः ॥१७॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने वृद्ध्युपदंशश्लीपदनिदानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

( श्लीपद के स्थान— ) पैरों की भाँति मनुष्यों के हाथों में भी श्लीपद होता है । कई श्लीपदविद् कान, नेत्र, नासिका और होठ इनमें ( भी श्लीपद होता है, ऐसा ) मानते हैं ॥१७॥

वक्तव्य—श्लीपद का मुख्य लक्षण जो घन शोफ वह पैर के अतिरिक्त हाथ, कर्ण, नासादि स्थानों में हो सकता है, यह आधुनिक वैज्ञानिक खोज से भी सिद्ध हुआ है ।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने वृद्ध्युपदंशश्लीपदनिदानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥

# त्रयोदशोऽध्यायः ।

अथातः क्षुद्ररोगाणां निदानं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से क्षुद्र रोगों के निदान का व्याख्यान क हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—क्षुद्ररोग—इसके निम्न अर्थ हो सकते हैं (१) विशेष वर्गीकरण के अनुसार जिनका कहीं भी समा नहीं हुआ है, ऐसे रोग । (२) दोष दूष्यादि के अनुस विस्तृत रूप से वर्णन न करके संक्षेप में वर्णन किये हुए रोग (३) जिनकी हेतुलक्षणचिकित्सा बहुत साधारण होती ऐसे रोग। (४) क्षुद्र रोग के नाम से वर्णन किये रो पारिभाषिक संज्ञा ।

समासेन चतुश्चत्वारिंशत् क्षुद्ररोगा भवन्ति तद्यथा—अजगल्लिका, यवप्रख्या, अन्धालजी विवृता, कच्छपिका, वल्मीकम्, इन्द्रवृद्धा, पनसिका पाषाणगर्दभः, जालगर्दभः, कक्षा, विस्फोटक अग्निरोहिणी, चिप्पं, कुनखः, अनुशयी, विद् रिका, शर्करार्बुदं, पामा, विचर्चिका, रकस पाददारिका, कदरम्, अलसेन्द्रलुप्तौ, दारुणक अरुंषिका, पलितं, मसूरिका, यौवनपिडका, पद्मि नीकण्टको, जतुमणिः, मशकः, चर्मकीलः, तिल कालको, न्यच्छं, व्यङ्गः, परिवर्तिका, अवपाटिका निरुद्धप्रकशः, संनिरुद्धगुदः, अहिपूतनं, वृषण कच्छुः, गुदभ्रंशश्चेति ॥२॥

( संख्या और नाम— ) संक्षेप से चौवालीस क्षुद्र रो होते हैं। जैसे—१ अजगल्लिका, २ यवप्रख्या, ३ अन्धालजी ४ विवृता, ५ कच्छपिका, ६ वल्मीक, ७ इन्द्रवृद्धा, ८ पनसिका ९ पाषाणगर्दभ, १० जालगर्दभ, ११ कक्षा, १२ विस्फोटक १३ अग्निरोहिणी, १४ चिप्प, १५ कुनख, १६ अनुशयी, १ विदारिका, १८ शर्करार्बुद, १९ पामा, २० विचर्चिका, २ रकसा, २२ पाददारिका, २३ कदर, २४ अलस, २५ इन्द्रलुप्त २६ दारुणक, २७ अरुंषिका, २८ पलित, २९ मसूरिका, ३ यौवनपिडका, ३१ पद्मिनीकण्टक, ३२ जतुमणि, ३३ मश ३४ चर्मकील, ३५ तिलकालक, ३६ न्यच्छ, ३७ व्यंग, ३ परिवर्तिका, ३९ अवपाटिका, ४० निरुद्धप्रकश, ४१ संनिरुद्धगुद ४२ अहिपूतन, ४३ वृषणकच्छु, और ४४ गुदभ्रंश ॥२॥

वक्तव्य—चतुश्चत्वारिंशत्—वाग्भट ने छत्तीस माधव ने तेंतालीस क्षुद्ररोग वर्णन किये हैं। वाग्भट ने इन्द्र विद्धा विद्धा करके, अंधालजी अलजी करके, मशक गा करके और न्यच्छ लाञ्छन करके वर्णन किया है। पामा और विचर्चिका सुश्रुत के अनुसार कुष्ठ में वर्णन किये हैं। इन्द्रलुप्त पलित दारुणक और अरुंषिका शिरोरोगाध्याय में वर्ण किये हैं। परिवर्तिका, अवपाटिका और निरुद्धप्रकश गुह्यरो

१ अन्न, रुजा.

वर्णन किये हैं। अहिपूतन 'पृष्ठारुगुदकुट्टं च' करके बाला-प्रतिषेध (उत्तरतन्त्र) में वर्णन किया है। अनुशयी, सा, पाददारिका, वृषणकच्छु और गुदभ्रंश इनका वर्णन भट में नहीं मिलता। निम्न क्षुद्ररोग वाग्भट में अधिक ते हैं। (१) गर्दभी—ताभ्यामेव च गर्दभी। मण्डला विपुलो-ता सरागपिटिकान्विता॥ (२) गंधनामा—पित्ताद्भवन्ति पिटिकाः मा लाजोपमा घनाः। तादृशी महती त्वेका गन्धनामेति कीर्तिता॥ ) राजिका—घर्मस्वेदपरीतेऽङ्गे पिटिकाः सरुजो घनाः। राजिका-संस्थानप्रमाणा राजिकाह्वयाः॥ इसको Prickly heat या ichen Tropicus कहते हैं। (४) प्रसुप्ति—वायुर्नोदीरितः ष्मा त्वचं प्राप्य विशुष्यति। ततस्तत्र जायते पाण्डुः क्रमेण च विचे-ना। अल्पकण्डूरविक्लेदा सा प्रसुप्तिः प्रसुप्तितः॥ इसको स्वाप या न्नता और अँग्रेजी में Local anesthesia या Numbness हते हैं। (५) इरिवेल्लिका—त्रिलिंगा पिटका वृत्ता जत्रूर्ध्वमिरि-ल्लिका॥ माधवनिदान में इरिवेल्लिका का लक्षण—पिटका-त्तमांगस्थां वृत्तामुग्ररुजाज्वराम्। सर्वात्मिकां सर्वलिंगां जानीया-दिरिवेल्लिकाम्॥ (६,७)। उत्कोठ और कोठ—असम्यग्वमनोदीर्ण-पित्तश्लेष्मान्ननिग्रहैः। मंडलान्यतिकण्डूनि रागवन्ति बहूनि च। उत्कोठः, सोऽनुबद्धस्तु कोठ इत्यभिधीयते॥ इसको Urticaria या Angeneurotic oedema कहते हैं। उत्कोठ अलर्गी (Allergy) नामक अवस्था का एक प्रकट लक्षण है। उत्कोठ विशेष खाद्य द्रव्यों (जो प्रत्येक व्यक्ति में भिन्न भिन्न हो सकते हैं) के सेवन से, क्वीनीन संखिया तथा अन्य ओषधियों के सेवन से, उदरस्थ कृमियों (केंचुए) से, खटिक (Calcium) की कमी से तथा कुछ मानसिक उत्तेजनाओं से उत्पन्न होता है। इन कारणों से त्वचा में हिस्टामाइन या तत्सदृश दूसरा रासायनिक पदार्थ उत्पन्न होकर वह स्थानिक धमनिकाओं और केशिकाओं को विस्फारित करके उनकी दीवार में से अल्ब्यूमिन युक्त लसिका का स्राव कराता है जिससे स्थान स्थान पर मण्डल (Wheals) बनते हैं। इन मण्डलों की विशेपता यह होती है कि ये शीघ्रता से उत्पन्न भी होते हैं और शीघ्रता से मिट भी जाते हैं—वरटीदष्टकण्डूमांल्लोहितोऽसकफपित्तात्। क्षणिकोत्पादविनाशः कोठ इति निगद्यते तज्ज्ञैः॥ (भालुकितन्त्र)। माधवनिदान में रकसा का वर्णन नहीं है। मसूरिका और विस्फोट का स्वतन्त्र विस्तृत वर्णन किया है। पामा और विचर्चिका का कुष्ठ में वर्णन किया है। चर्मकील का अर्श में वर्णन किया है। गर्दभिका, इरिवेल्लिका, गन्धमाला, नीलिका और वराहदंष्ट्र ये क्षुद्ररोग अधिक वर्णन किये हैं। इनमें से पहले तीनों का वर्णन ऊपर आया है। मुख के अतिरिक्त स्थान के व्यंग को नीलिका कहा है—व्यंग वक्त्रादन्यत्र नीलिका। वराहदंष्ट—सदाहो रक्तपर्यन्तस्त्वक्पाकी तीव्रवेदनः। कण्डूमान ज्वरकारी च स स्याच्छूकरदंष्ट्रकः॥

**स्निग्धा सवर्णा ग्रथिता नीरुजा मुद्गसन्निभा।**
**कफवातोत्थिता ज्ञेया बालानामजगल्लिका॥३॥**

(अजगल्लिका—) चिकनी, त्वचा के वर्ण की, गाँठदार, पीड़ारहित, मूँग के समान (मोटी), कफ और वात से बालकों में उत्पन्न हुई (पिटका) अजगल्लिका समझनी चाहिये॥३॥

वक्तव्य—बालानाम—प्रायोभावित्वादुक्तं, तेनाबालानामपि दृश्यमाना संगच्छन्ते। (मधुकोशव्याख्या)।

**यवाकारा सुकठिना ग्रथिता मांससंश्रिता।**
**पिडका श्लेष्मवाताभ्यां यवप्रख्येति सोच्यते॥४॥**

(यवप्रख्या—) कफ और वात से मांस में उत्पन्न हुई जौ के आकार की (बीच में स्थूल और दोनों ओर नोकीली), बहुत कठिन, गाँठदार पिडका यवप्रख्या कहलाती है॥४॥

**घनामवक्त्रां पिडकामुन्नतां परिमण्डलाम्।**
**अन्धालजीमल्पपूयां तां विद्यात् कफवातजाम्॥५॥**

(अन्धालजी—) कठिन, मुँहविरहित, ऊपर को उठी हुई, गोल और अल्पपूयुक्त पिडका अन्धालजी है; यह कफ और वात से होती है॥५॥

वक्तव्य—इसको वाग्भट ने अलजी और माधव ने अन्त्रालजी कहा है। भोजवचनानुसार यह स्नायुगत होती है—श्लेष्मानिलौ श्रितौ स्नायुं पिटकां परिमण्डलाम्। दुष्टौ जनयतोऽव-वक्त्रामल्पपूयामकण्डुराम्। आमोदुम्बरसंकाशां विद्यादन्त्रालजीं तु ताम्॥

**विवृतास्यां महादाहां पक्वोदुम्बरसन्निभाम्।**
**विवृतामिति तां विद्यात् पित्तोत्थां परिमण्डलाम्॥६॥**

(विवृत—) चौड़े मुँहवाली, अत्यंत जलन (और ज्वर) करने वाली, पके गूलर के समान (वर्ण की), और गोल पित्तजन्य (पिडका को) विवृता समझना चाहिये॥६॥

**ग्रन्थयः पञ्च वा षड्वा दारुणाः कच्छपोन्नताः।**
**कफानिलाभ्यामुद्भूतां विद्यात्तां कच्छपीमिति॥७॥**

(कच्छपी—) कफ और वात से उत्पन्न हुई, कछुवे के (पीठ के) समान उन्नत, कठिन, पाँच या छः ग्रंथियों (के समूह) को कच्छपी समझना चाहिये॥७॥

**पाणिपादतले सन्धौ ग्रीवायामूर्ध्वजत्रुणि।**
**ग्रन्थिर्वल्मीकवद्यस्तु शनैः समुपचीयते॥८॥**
**तोदक्लेदपरीदाहकण्डूमद्भिर्व्रणैर्वृतः।**
**व्याधिर्वल्मीक इत्येष कफपित्तानिलोद्भवः॥९॥**

(वल्मीक—) हस्ततल में, पादतल में, जोड़ों में, ग्रीवा में और जत्रु के ऊर्ध्व प्रदेश में जो ग्रंथि साँप की बांबी के समान धीरे धीरे बढ़ती है॥८॥ जो पीड़ा, स्राव, दाह और कण्डु इनसे युक्त व्रणों से व्याप्त होती है वह कफ, वात और पित्त से उत्पन्न हुई व्याधि वल्मीक है॥९॥

वक्तव्य—माधवनिदान में वल्मीक के निम्न लक्षण अधिक मिलते हैं—मुखैरनेकैः स्रुतितोदवद्भिर्विसर्पवत् सर्पति चोन्नताग्रैः। वल्मीकमाहुर्भिषजो विकारं निष्प्रत्यनीकं चिरजं विशेषात्॥ माधवाचार्य और सुश्रुत के लक्षणों को मिलाकर वल्मीक का जो स्वरूप बनता है उसका बहुत कुछ साम्य एक्टिनोमायकोसिस और मायसीटोमा या मदूरापाद (Actinomycosis and mycetoma or madura foot) नामक विकारों के साथ होता है। ये दोनों विकार एक्टिनोमाइस (Actinomyce) नामक जीवाणु के कारण होते हैं। वल्मीक की भाँति

१ ग्रन्थिसन्निभा.

ये पादतल, हाथ, जानुसंधि, हनुसंधि, मस्तक ( जत्रुर्ध्व ) ग्रीवा इत्यादि स्थानों में होते हैं, वल्मीक के समान आकार में होते हैं, अत्यंत चिरज ( Chronic ), विसर्प के समान शनैः शनैः से फैलने वाले, निष्प्रतिक्रिय, अनेक पूययुक्त नाडी व्रणों से युक्त और मर्मस्थानों पर आक्रमण करने से घातक होते हैं। रोग स्थानिक होता है, उसमें सार्वदैहिक लक्षण कुछ भी नहीं होते। इन सब बातों का विचार करने से यह मालूम पड़ता है कि वल्मीक बहुधा यही विकार होगा।

पद्मकर्णिकवन्मध्ये[1] पिडकाभिः समाचिताम्।
इन्द्रवृद्धां तु तां विद्याद्वातपित्तोत्थितां भिषक् ॥१०॥

( इन्द्रवृद्धा— ) पद्मबीजकोष की भाँति जो ( छोटी छोटी ) फुन्सियों से व्याप्त होती है, वह वात और पित्त से उत्पन्न हुई पिडका इन्द्रवृद्धा समझनी चाहिये ॥१०॥

कर्णौ परिसमन्ताद्वा पृष्ठे वा पिडकोग्ररुक्।
शालूकवत्पनसिका तां विद्याच्छ्लेष्मवातजाम् ॥११॥

( पनसिका— ) कान के ऊपर, आसपास या पीठ पर तीव्र पीडा युक्त कमलकंद के समान ( कठिन ), वात कफ से उत्पन्न हुई पिडका पनसिका समझनी चाहिये ॥११॥

वक्तव्य—कर्णौ परिसमन्ताद्वा—श्रीकण्ठदत्त इसका अर्थ कान के भीतर ऐसा करते हैं—यथा भोजे 'समन्तत' इति वचनात् कर्णस्य बहिरपि भवतीति केचिद् व्याचक्षते। तत्तु न सम्यक् समन्तत इत्यस्य कर्णाभ्यन्तर एवोपपन्नत्वात्। ( मधुकोशव्याख्या )। शालूकवत्—कमलकंद के समान कठिन तथा उसके आकार की—कठिनोन्नतेत्यर्थः। शालूकाभा पनसिका। ( अष्टांगसंग्रह )।

हनुसन्धौ समुद्भूतं शोफमल्परुजं स्थिरम्।
पाषाणगर्दभं विद्याद् बलासपवनात्मकम् ॥१२॥

( पाषाणगर्दभ— ) हनुसंधि में उत्पन्न हुआ, वातकफ जन्य, अल्पपीडा युक्त, स्थिर शोफ पाषाणगर्दभ जानना चाहिये ॥१२॥

वक्तव्य—पाषाणगर्दभ को कुछ लोग औपसर्गिक कर्णमूलिक शोथ या कर्णफेर ( Epidemic parotitis या Mumps ) कहते हैं। परन्तु कर्णफेर या हप्पु के लक्षण पाषाणगर्दभ के बिल्कुल विरुद्ध होते हैं। पाषाणगर्दभ में पित्तानुबंध न होने के कारण ज्वर नहीं हो सकता तथा उसके लक्षणों में ज्वर का उल्लेख नहीं है; कर्णफेर में ज्वर होता है। पाषाणगर्दभ का शोथ एक तरफ होता है; कर्णफेर में दोनों ओर शोथ होता है। पाषाणगर्दभ में अल्पपीडा होती है; कर्णफेर में अधिक पीडा होती है। पाषाणगर्दभ का शोथ स्थिर अर्थात् कठिन ( पाषाणवत् काठिन्यात् पाषाणगर्दभ। मधुकोश ) और चिरज होता है; कर्णफेर का शोथ न कठिन है न चिरज होता है। बहुत करके पाषाणगर्दभ कर्णमूल लालाग्रंथि ( Parotid gland ) का कोई साधारण अर्बुद ( यथा Adenoma Fibroma Endothelioma ) होगा।

विसर्पवत् सर्पति यो दाहज्वरकरस्तनुः।
अपाकः श्वयथुः पित्तात् स ज्ञेयो जालगर्दभः ॥१३॥

( जालगर्दभ— ) विसर्प के समान फैलने वाला, दाह और ज्वर करने वाला, ईषत् पाकयुक्त पित्तयुक्त ( प्रक्षालन ) से उत्पन्न हुआ हलका सा शोथ जालगर्दभ जानना चाहिये ॥१३॥

वक्तव्य—विसर्पवत्—अभूतपाकत्व। मन्दं तु विसर्पवत् प्रदुष्टा दोषा कुर्वीत तनुत्वात् तम्। ( चरक )। भोज इसको विसर्प कहते हैं—पित्तोल्बणावेव दोषौ जनयन्ति त्वगाश्रितौ शोथं रक्तं तनुं शोथमपाकं मन्दवेदनम्॥ विसर्पण स्वभावं च तृष्णाज्वरसमन्वितम्। विसर्पमाहुस्तं केचिदपरे जालगर्दभम्॥ इसको 'अग्निवात' भी कहते हैं।

बाहुपार्श्वांसकक्षासु कृष्णस्फोटां सवेदनाम्।
पित्तप्रकोपसम्भूतां कक्षामिति विनिर्दिशेत् ॥१४॥[2]

( कक्षा— ) बाहु पार्श्व, अंस और कक्षा इन स्थानों में पित्तप्रकोप से उत्पन्न हुई, पीडायुक्त काली फुन्सी को कक्षा कहना चाहिये ॥१४॥

वक्तव्य—बाहुपार्श्वांसकक्षासु—बगल के आस पास के स्थान में। कक्षा—सुश्रुत में केवल एक ही फोडा वर्णन किया है। इसलिये कक्षा से कक्षालसिकाग्रंथि शोथ ( Acute Lymphadenitis of the axillary glands ) का बोध होता है। कक्षा की लसिकाग्रंथि में शोथ होने से धीरे धीरे वह शोथ पार्श्व अंस और बाहु की ओर फैलता है। बहुत करके सुश्रुत की कक्षा वाग्भट और माधव की गंधनामा ( गन्धमाला ) होगी। चरक और वाग्भट की कक्षा वातपित्तजन्य तथा अनेक सूक्ष्म फुन्सियों से होती है—पक्षोदीर्णप्रतिमा प्रभूता पित्तानिलाभ्यां जनितास्तु कक्षा। ( चरक )। कक्षेति कक्षान्तरेषु प्रायो देशेषु सानिलात्। पित्तात् भवति पिटका सूक्ष्मा लाजोपमा घना॥ ( अष्टांगसंग्रह )। इस कक्षा को हर्पिस ( Herpes zoster ) झोस्टर कह सकते हैं। इसमें साँपुल विशेष करके पर्शुकान्तरीय नाडियों ( Intercostal nerves ) के मार्ग पर कठिन छोटी छोटी फुन्सियाँ निकल आती हैं।

अग्निदग्धनिभाः स्फोटाः सज्वरा रक्तपित्ततः।
क्वचित् सर्वत्र वा देहे स्मृता विस्फोटका इति ॥१५॥

( विस्फोटक— ) शरीर के किसी एक भाग में या सारे शरीर में रक्त पित्त से उत्पन्न हुए ज्वर युक्त अग्निदग्ध के समान स्फोट विस्फोटक कहलाते हैं ॥१५॥

वक्तव्य—विस्फोटका—इनका विस्तृत वर्णन माधव निदान में किया है। कट्वम्लतीक्ष्णोष्णविदाहिरूक्षक्षारैरजीर्णाध्यशनातपैश्च। तथर्तुदोषेण विपर्ययेण कुप्यन्ति दोषाः पवनादयस्तु॥ त्वचमाश्रित्य ते रक्तमांसास्थीनि प्रदूष्य च। घोरान् कुर्वन्ति विस्फोटान् सर्वान् ज्वरपुरःसरान्॥ वातज, पित्तज, कफज, वातपित्तज, वातकफज, पित्तकफज सान्निपातिक और रक्तज इस तरह विस्फोटक आठ प्रकार का होता है। विस्फोटकों में सान्निपातिक

१ पद्मपुष्करवन्मध्ये

१ इसके—'पिडिकां मुखमध्यस्थां वृत्तामुग्ररुजाज्वराम्। सर्वात्मकां सर्वलिङ्गां जानीयादिरिवेल्लिकाम्॥' इति क्वचिदधिक पाठ

२ इसके—'एवमेवविधा दृष्ट्वा पिडिका स्फोटसन्निभाम्। त्वग्गतां पित्तकोपेन गन्धनामां प्रचक्षते॥' इति क्वचिदधिक पाठ

र रक्तज असाध्य होते हैं—न ते सिद्धिं समायान्ति सिद्धैर्योगशतैरपि। विस्फोटक को बुलस इरप्शन ( Bullous eruptions ) पैंफीगस ( Pemphigus ) कहते हैं। सान्निपातिक और तज को Pemphigus Acutus Malignus कह सकते हैं।

शाभागेषु ये स्फोटा जायन्ते मांसदारुणाः।
अन्तर्दाहज्वरकरा दीप्तपावकसन्निभाः ॥१६॥
सप्ताहाद्वा दशाहाद्वा पक्षाद्वा घ्नन्ति मानवम्।
तामग्निरोहिणीं विद्यादसाध्यां सन्निपाततः ॥१७॥

( अग्निरोहिणी— ) काँख के प्रदेश में प्रदीप्त अग्नि के समान, अन्तर्दाह और ज्वर करने वाले, मांस विदीर्ण करने वाले जो विस्फोट उत्पन्न होते हैं ॥१६॥ ये सात दिन में, या दस दिन में या पंद्रह दिन में मनुष्य को मार देते हैं; इसको सन्निपातज होने के कारण असाध्य अग्निरोहिणी समझना चाहिये ॥१७॥

नखमांसमधिष्ठाय पित्तं वातश्च वेदनाम्।
करोति दाहपाकौ च तं व्याधिं चिप्पमादिशेत्।
तदेव क्षतरोगाख्यं तथोपनखमित्यपि ॥१८॥

( चिप्प— ) नखमांस का आश्रय करके वात और पित्त वेदना, दाह और पाक उत्पन्न करते हैं; उसे चिप्पव्याधि कहते हैं। यही क्षतरोग तथा उपनख भी कहलाती है ॥१८॥

वक्तव्य—चिप्प—अंगुलिवेष्टक। इसको अंग्रेजी में ओनीकिया पुरुलेंटा ( Onychia purulenta ) कहते हैं। इसमें नखमांस ( Nail-matrix ) पकता है। क्षतरोग—रोगः क्षतश्चर्मनखान्तरे स्यान्मांसासृग्दूषी भृशशीघ्रपाकः। ( चरक )। चरक के अनुसार जो क्षत रोग है उसमें चर्मनखान्तर ( चर्मनखसंधौ। चक्रपाणिदत्त ) पकता है। इसको पारोनीकिया या व्हिटलो ( Paronychia, whitlow ) कहते हैं। उपनख का भी यही अर्थ ( नखसमीपवर्ती प्रदेश का पाक ) होता है।

अभिघातात्प्रदुष्टो यो नखो रूक्षोऽसितः खरः।
भवेत्तं कुनखं विद्यात् कुलीनमिति संज्ञितम् ॥१९॥

( कुनख— ) चोट लग जाने से जो नख दूषित होकर रूखा, काला और खुरदरा हो जाता है, उसे कुनख समझना चाहिये। वही कुलीन भी कहलाता है ॥१९॥

वक्तव्य—कुनख को ओनिकोग्रिफोसिस (Onychogryphosis ) कहते हैं।

गम्भीरामल्पसंरम्भां सवर्णामुपरिस्थिताम्।
कफादन्तःप्रपाकां तां विद्यादनुशयीं भिषक् ॥२०॥

( अनुशयी— ) गहरी, अल्पशोथयुक्त, त्वचा के वर्ण की, ( मस्तक के ) ऊपर स्थित हुई, कफजन्य, भीतर पकने वाली ( पिटका ) को वैद्य अनुशयी समझे ॥२०॥

विदारीकन्दवद्वृत्तां कक्षावङ्क्षणसन्धिषु।
रक्तां विदारिकां विद्यात् सर्वजां सर्वलक्षणाम् ॥२१॥

( विदारिका— ) काँख और वङ्क्षण की संधियों में विदारीकन्द के समान गोल, रक्तवर्ण, सर्वदोषजन्य और सर्व दोषों के लक्षणों से युक्त ( पिडका ) को विदारिका समझना चाहिये ॥२१॥

वक्तव्य—विदारिका में कक्षा और वङ्क्षण की लसिकाग्रन्थियों का शोथ उत्पन्न होता है। सन्निपातज होने पर भी यह साध्य होती है, क्योंकि इसमें पित्त अल्पबल होता है। इसमें कुछ ज्वर भी होता है—ज्वरान्विता वङ्क्षणकक्षजा या वर्णिनिरर्तिः कठिनायता च। विदारिका सा कफमारुताभ्याम् ॥ ( चरक )।

प्राप्य मांससिरास्नायूः(यु) श्लेष्मा मेदस्तथाऽनिलः।
ग्रन्थिं कुर्वन्ति भिन्नोऽसौ मधुसर्पिर्वसानिभम् ॥२२॥
स्रवत्यास्रावमत्यर्थं तत्र वृद्धिं गतोऽनिलः।
मांसं विशोष्य ग्रथितां शर्करां जनयेत् पुनः ॥२३॥
दुर्गन्धं क्लिन्नमत्यर्थं नानावर्णं ततः सिराः।
स्रवन्ति सहसा रक्तं तद्विद्याच्छर्करार्बुदम् ॥२४॥

( शर्करार्बुद— ) कफ, मेद तथा वायु मांस, सिरा और स्नायु में प्राप्त होकर ग्रंथि उत्पन्न करते हैं। वह फूटने पर मधु, घृत और चरबी के समान ॥२२॥ खूब स्राव स्रवती है। उस भिन्न ग्रंथि में प्रवृद्ध हुई वायु मांस को शुष्क करके फिर गाँठदार शर्करा को उत्पन्न करती है ॥२३॥ तब ( उसकी ) सिराएँ दुर्गंधयुक्त क्लेदित नाना प्रकार के वर्णों का स्राव एकाएक ( सदैव ) स्रवती हैं। उसे शर्करार्बुद समझना चाहिये ॥२४॥

वक्तव्य—नानावर्णम्—घृतमेदोवसावर्णम्। ( मधुकोश )। रक्त—स्राव—तमेव भिन्नं दुर्गन्ध घृतमेदोनिभं सिराः। स्रवन्ति स्रावमनिशं तदा स्याच्छर्करार्बुदम् ॥ ( भोज )। शर्करार्बुद—इसकी उत्पत्ति मेदोग्रंथि ( Sebaceous cyst ) के ऊपर होती है, इसमें संदेह नहीं। इसलिये शर्करार्बुद या तो Sebaceous Horn होगा या Cock's peculiar Tumour होगा। कॉक के ट्यूमर का वर्णन शर्करार्बुद के साथ बहुत मिलता है— Should the contents only escape partially, the remainder is liable to undergo putrefactive changes, giving rise to an offensive ulcerated surface with raised edges, which may readily be mistaken for epithelioma. *Manual of Surgery by Rose and Carless.*

पामाविचर्च्यौ कुष्ठेषु रकसा च प्रकीर्तिता ॥२५॥

पामा, विचर्चिका और रकसा कुष्ठों में वर्णन किये हैं ॥२५॥

परिक्रमणशीलस्य वायुरत्यर्थरूक्षयोः।
पादयोः कुरुते दारीं सरुजां तलसंश्रिताम्[1] ॥२६॥

( पाददारी— ) परिभ्रमण करने का जिसका स्वभाव है उसकी वायु ( परिभ्रमण के कारण ) अत्यंत रूक्ष हुए पाँवों में तलुओं के आश्रित पीड़ायुक्त दरार ( बिवाई Rhagades ) करती है ( उसे पाददारी कहते हैं ) ॥२६॥

शर्करोन्मथिते पादे क्षते वा कण्टकादिभिः।
मेदोरक्तानुगैश्चैव दोषैर्वा जायते नृणाम् ॥२७॥
सकीलकठिनो ग्रन्थिर्निम्नमध्योन्नतोऽपि वा।
कोलमात्रः सरुक् स्रावी जायते कदरस्तु सः ॥२८॥

१ सरुजस्तलमाश्रितः.

( कदर— ) कंकड़ पत्थर से कुचले हुए या कण्टकादि से क्षत हुए मनुष्यों के पाँव में मेद और रक्त के अनुगत दोषों से ॥२७॥ कीलयुक्त, कड़ी, नीची अथवा बीच में ऊपर को उठी हुई बेर के समान, पीड़ायुक्त, करने वाली गाँठ उत्पन्न होती है; यह कदर है ॥२८॥

वक्तव्य—शर्करा—पटकर्परखण्डादय । पादे—पाँव की भाँति हाथ में भी हो सकता है—हस्तयोः पादयोश्चापि गम्भीरानुगत स्वरम् । ( भोज ) । कदर—घट्टा । इसको कॉर्न ( Corn ) कहते हैं । बेहद दबाव पड़ने के कारण उस स्थान की त्वचा के उपरितन स्तर के सेल वर्धित होकर कदर उत्पन्न होता है।

क्लिन्नाङ्गुल्यन्तरौ पादौ कण्डूदाहरुगन्वितौ ।
दुष्टकर्दमसंस्पर्शादलसं तं विनिर्दिशेत् ॥२९॥

( अलस— ) खराब कीचड़ का ( अधिक काल तक ) संसर्ग होने से जब दोनों पैरों की अंगुलियों के बीच में गीलापन, खाज, जलन और पीड़ा होती है तब उसे अलस समझना चाहिये ॥२९॥

वक्तव्य—इसको चिल्ब्लेन ( Chilblain ) कहते हैं।

रोमकूपानुगं पित्तं वातेन सह मूर्च्छितम् ।
प्रच्यावयति रोमाणि ततः श्लेष्मा सशोणितः ॥३०॥
रुणद्धि रोमकूपांस्तु ततोऽन्येषामसंभवः ।
तदिन्द्रलुप्तं खालित्यं रुज्येति च विभाव्यते ॥३१॥

( खालित्य— ) रोमकूपों में प्राप्त हुआ पित्त वायु के साथ मिलकर बालों को गिरा देता है; तत्पश्चात् रक्त के साथ मिला हुआ कफ ॥३०॥ रोमों के छिद्रों को बंद करता है, जिससे दूसरे ( बालों ) की उत्पत्ति नहीं होती । इसी को इन्द्रलुप्त, खालित्य और रुज्या कहते हैं ॥३१॥

वक्तव्य—इन्द्रलुप्त—गंज । अंग्रेजी में इसे अलोपेसिया ( Alopecia ) कहते हैं । खालित्य—वाग्भट के अनुसार इन्द्रलुप्त में बाल सहसा गिरते हैं और खलति में धीरे धीरे गिरते हैं, यह फर्क है—खलतेरपि जन्मैव शातनं तत्र तु क्रमात् । ( अष्टांगसंग्रह ) । रुज्या—इसी को अष्टांगहृदय में 'रूह्या' और माधवनिदान में 'रुह्या' कहा है । इन तीनों के अतिरिक्त वाग्भट ने इसका पर्याय 'चाच' दिया है—तदिन्द्रलुप्तं रूह्यां च प्राहुश्चाचेति चापरे । ( अष्टांगहृदय ) । माधवनिदान की टीका में श्रीकण्ठदत्त कार्तिक का मत देते हैं—कार्तिकस्त्वाह—"इन्द्रलुप्तं श्मश्रुणि भवति, खालित्यं शिरस्येव, रुह्या च सर्वदेहे—इति । आगमस्त्वत्र नास्ति । इस मत के अनुसार रुह्या को Alopecia universalis कह सकते हैं ।

दारुणा कण्डुरा रूक्षा केशभूमिः प्रपाट्यते ।
कफवातप्रकोपेण विद्याद्दारुणकं तु तम् ॥३२॥

( दारुणक— ) कफ और वात के प्रकोप से जब बालों का स्थान कठिन, खाजयुक्त, रूखा और दरारयुक्त होता है तब उसे दारुणक समझना चाहिये ॥३२॥

वक्तव्य—दारुणक—यह रोग अधिकतर शिर-कपाल में होता है । इसलिये वाग्भटाचार्य ने इसका समावेश शिरोरोगों में किया है । यहाँ के लक्षणों के अतिरिक्त उसमें बालों गिरना, सुप्तता होती है और दरार बहुत सूक्ष्म होते हैं कण्डूकेशच्युतिस्वापरौक्ष्यकृत् स्फुटनं त्वचः । सुसूक्ष्मं कफवाता[illegible] विद्याद्दारुणकं [illegible] तत् ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । इन लक्षणों का विचार करने से यह मालूम होता है कि दारुणक Seborrho[illegible] capitis या Pityriasis capitis होगा ।

अरूंषि बहुवक्त्राणि बहुक्लेदानि मूर्धनि ।
कफासृक्कृमिकोपेन नृणां विद्यादरुंषिकाम् ॥३३॥

( अरुंषिका— ) कफ, रक्त और कृमियों के प्रकोप मनुष्यों के शिर में अनेक मुख वाले और स्रावयुक्त ( गीले [illegible] व्रण होते हैं, उनको अरुंषिका समझना चाहिये ॥३३॥

वक्तव्य—अरुंषिका—यह सिर का छाजन ( Eczem[illegible] of the face and Scalp ) है ।

क्रोधशोकश्रमकृतः शरीरोष्मा शिरोगतः ।
पित्तं च केशान् पचति पलितं तेन जायते ॥३४॥

( पलित— ) क्रोध, शोक और परिश्रम से उत्पन्न हु[illegible] शरीर की गरमी और पित्त शिर में प्राप्त होकर बालों [illegible] पकाता है; उससे पलित उत्पन्न होता है ॥३४॥

वक्तव्य—पित्तम्—पित्त के साथ वात और कफ [illegible] होते हैं—तेजोऽनिलाद्यैः सह केशभूमिं दग्ध्वा तु कुर्यात् खलि[illegible] नरस्य । किञ्चित्तु दग्ध्वा पलितानि कुर्याद्धरिप्रभत्वं च शिरोरुहाणाम् ( चरक ) । पित्त का निर्देश इसलिये किया गया है कि बाल[illegible] को सुफेद करने का काम पित्त का है । पलित—बाल सुफे[illegible] होना । यहाँ अकालज पलित का वर्णन किया है और उसक[illegible] कारण है क्रोध, शोक, परिश्रम । इसको Premature can[illegible] ties कहते हैं ।

दाहज्वररुजावन्तस्ताम्राः स्फोटाः सपीतकाः ।
गात्रेषु वदने चान्तर्विज्ञेयास्ता मसूरिकाः ॥३५॥

( मसूरिका— ) दाह, ज्वर और पीड़ा इनसे युक्त, पीलापन लिये, रक्तवर्ण, शरीर पर तथा मुँह के भीतर होने वाले विस्फोट मसूरिका समझना चाहिये ॥३५॥

वक्तव्य—वदने चान्तः—मुख के भीतर—गात्रेष्वन्तश्च वक्त्रस्य । ( अष्टांगसंग्रह ) । मसूरिका—मसूर के तुल्य आकार और वर्ण की पिटकाएँ इस रोग में प्रायः होती हैं इसलिये मसूरिका कहलाती है—मसूरमात्रास्तद्वर्णास्तत्संज्ञाः पिटका घना । ( अष्टांगसंग्रह ) । या सर्वगात्रेषु मसूरमात्रा मसूरिका पित्तकफात् प्रदिष्टा । ( चरक ) । इसको शीतला, माता, चेचक या वसन्त [illegible]

[illegible]

उतना घोरतम नहीं था जितना कि आज दिखाई देता है । आर्य वैद्यक के जो ग्रंथ आज उपलब्ध हैं, उनमें सर्वप्रथम माधवनिदान में मसूरिका का विस्तृत वर्णन मिलता है । तत्पश्चात् भावप्रकाश में 'शीतला' नाम से इसका स्वतन्त्र वर्णन

१ प्रपुट्यते. प्रजायते.

किया गया है। परन्तु टीकाप्रदीप में अन्य ग्रंथकारों के जो उदाहरण मिलते हैं, इससे पता चलता है चरकसुश्रुतोत्तर अन्य प्राचीन ग्रंथों में मसूरिका का वर्णन अधिक विस्तृतरूप से किया गया था। यथा—[illegible] ॥ ( भेल )। [illegible] ॥ ( उरभ्र )। [illegible] ॥ भावप्रकाश में जो शीतलास्तोत्र दिया है यह स्कन्दपुराण के काशीखण्डान्तर्गत है। उसमें साफ लिखा है कि इस पाप रोग के लिये न मन्त्र सफल होता है न औषध सफल होता है—न मंत्र नौषधं तस्य पापरोगस्य विद्यते। इससे यह स्पष्ट है कि अत्यंत प्राचीन काल से भारतवर्ष में अत्यंत घोर स्वरूप की मसूरिका जारी है, और आज भी समस्त संसार के देशों में भारतवर्ष मसूरिका का सबसे बड़ा भारी केन्द्र है—British India being the most important focus of the disease in the world. *Medical Annual 1934.* । निदान—मसूरिका का वास्तविक कारण अभी तक निश्चितरूप से मालूम नहीं है। यह कोई अतिसूक्ष्म जीवाणु इसका कारण माना जाता है। जीवाणु दानों के मवाद में तथा उनके खुरण्ड में रहता है। इसका सहायक कारण माधवनिदान में दिया है—कट्वम्ललवणक्षारविरुद्धाध्यशनाशनैः। दुष्टनिष्पावशाकाद्यैः प्रदुष्टपवनोदकैः ॥ क्रूरग्रहेक्षणाच्चापि देशे दोषाः समुद्धताः। जनयन्ति शरीरेऽस्मिन् दुष्टरक्तेन सगताः ॥ आयु की सभी अवस्थाओं में मसूरिका हो सकती है, परन्तु बाल्यावस्था में अधिक होती है। एक बार इससे पीड़ित होकर निर्मुक्त होने से दूसरी बार पीड़ित होने की बहुत कम संभावना होती है, क्योंकि इससे शरीर में स्थायी स्वरूप की क्षमता उत्पन्न होती है। मसूरिका एक अत्यंत भयानक स्वरूप का औपसर्गिक रोग है, जिसका उपसर्ग रोगी के साथ संबंध रखने वाली चीजों के प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष संसर्ग से तथा दानों का मवाद तथा खुरण्ड इनके सूक्ष्म कणों से दूषित वायु से दूसरों को लगता है—त्वगक्षिरोगापस्माररराजयक्ष्ममसूरिकाः। दर्शनात् स्पर्शनात् दानात् संक्रामन्ति नरान्नरम् ॥ ( उरभ्र )। इसका उपसर्ग होने पर बिना चेचक निकले बचना एक असंभव सी घटना होती है। यह रोग प्रायः वसन्त ऋतु में प्रारंभ होकर ग्रीष्म में भीषणता से जारी रहता है। संप्राप्ति—आयुर्वेद में पिडका की जो साधारण संप्राप्ति वर्णन की है वह मसूरिका के संबंध में भी लागू होती है—तस्य पित्तं प्रकुपितं हन्ति रक्तोऽनिलौ (?)। शोथं सरागं जनयेत् पिडका तस्य जायते ॥ ( चरक )। मसूरिका में रक्त में संचार करने वाले जीवाणु उपत्वचा के अंकुरस्तर ( Papillary layer of cutis vera ) में स्थान स्थान पर अवस्थान करके शोथ उत्पन्न करते हैं। शोथस्थान में कुछ समय के बाद स्राव भर जाता है, जिससे ऊपर की त्वचा पिटकाओं के स्वरूप में उभर आती है। यह पिटकाएँ प्रायः लोमकूपों के स्थानों में हुआ करती हैं जिसके कारण निम्नमध्य होती हैं। कुछ समय के बाद उनमें पूय भर कर ये गोल हो जाती हैं। इसका कारण पूयजनक जीवाणु हैं। अन्त में दाने फटकर या पीप जमकर सूख जाते हैं, और खुरण्ड उतरने लगते हैं। श्लैष्मिक त्वचा पर पूय बनने से पूर्व पिटकाएँ फूटकर व्रण बन जाते हैं। रक्तस्रावी मसूरिका में त्वचा में रक्तस्राव होकर चकत्ते ( लोहितोत्सतमण्डला ) बन जाते हैं। त्वचा की भांति श्लैष्मिक त्वचा, फुफ्फुस इत्यादि अन्य अवयवों में भी स्राव होता है। मसूरिका के भेद—प्राचीन काल के भेद ऊपर बतलाये गये हैं। आधुनिक काल में इसके मुख्य तीन भेद किये गये हैं:—(१) मसूरिका; इसके दो प्रकार ( अ ) असंमीलित या अल्पस्फोटा, ( आ ) संमीलित या बृहत्स्फोटा। (२) रक्तस्रावी मसूरिका। (३) सौम्य मसूरिका। मसूरिका की भिन्न पाँच अवस्थाएँ होती हैं। (१) संचयकाल—शरीर में उपसर्ग पहुँचने से रोग के लक्षण प्रकट होने तक काल प्रायः नौ से पंद्रह दिनों का होता है। इस काल में साधारणतया रोगी को कुछ भी मालूम नहीं होता, परन्तु कभी कभी तबियत कुछ गिरी सी मालूम पड़ती है। (२) पूर्वरूप या आक्रमण—तासां पूर्वं ज्वरः कण्डूर्गात्रभङ्गोऽरतिर्भ्रमः। त्वचि शोथः स वैवर्ण्यो नेत्ररागश्च जायते ॥ ( माधवनिदान )। ज्वरारुचिशोषाङ्गविमर्दकाससंधिशूलत्वारुचिरोमहर्षाः। शिरोर्तिनेत्रामयपीनसाश्च मसूरिकाणां प्रभवन्ति चाग्रे ॥ ( उरभ्र )। पूर्वरूपों में ठंढ लगना, १०४° के लगभग ज्वर, सिर में तीव्र पीड़ा, कमर में सख्त दर्द, वमन और बच्चों में आक्षेप ये महत्त्व के लक्षण हैं। इनके अतिरिक्त कभी कभी दूसरे दिन लोहितवर्ण की छोटी छोटी पिडकाएँ निकल आती हैं, जो एक दो दिन रहकर मिट जाती हैं। (३) विस्फोटदर्शन—रोगारंभ के तीसरे या चौथे दिन मसूरिका के वास्तविक विस्फोट निकलते हैं। ये विस्फोट एक दम नहीं निकलते। पहले-पहल माथे पर और कलाई के सामने और पश्चात् चौबीस घंटे के भीतर चेहरे से लेकर पैरों तक सारे शरीर पर फैलते हैं। इनकी संख्या उदर और जंघासे में सब से कम होती है और छाती, पीठ, स्कन्धान्तरीय प्रदेश तथा हाथ इन पर उत्तरोत्तर बढ़ती हुई चेहरे पर सब से अधिक होती है। बाह्य त्वचा की भाँति गला, गाल, नाक, आँख, स्वरयन्त्र, योनि इत्यादि की अन्तस्त्वचा पर भी दाने निकलते हैं। ज्यों ही दाने निकल आते हैं ज्वर कम पड़ता है, अन्य लक्षण सौम्य हो जाते हैं और रोगी को कुछ आराम मालूम पड़ता है। प्रारंभ में ये लाल रंग के धब्बे से मालूम होते हैं जो स्पर्श करने पर कठिन प्रतीत होते हैं। दो तीन दिन के पश्चात् इनमें पानी भरने लगता है जिससे ये अधिक उभर आते हैं, इनके चारों ओर एक लाल घेरा बन जाता है, और

इनका मध्य नाभि की भाँति नीचा होता है। दो तीन दिन और बीतने पर इनमें मवाद पड़ने लगता है जिससे ये पीले। होते हैं इनकी निम्नमध्यता मिट जाती है और ये गोल बन जाते हैं। इनके बीच की त्वचा सूज जाती है और फिर ज्वरादि लक्षण बढ़ जाते हैं। इनके पकने का क्रम भी उद्भव के क्रम के अनुसार माथे से शुरू होता है। स्फोट पक जाने के कारण रोगी के पास एक विशेष प्रकार की दुर्गंध आने लगती है—शीतले ज्वरदग्धस्य पूतिगन्धयुतस्य च। (शीतला-स्तोत्र)। इस अवस्था में रोगी को बहुत कष्ट होता है। चेहरे पर दानों के कारण तीव्र पीड़ा और तनाव मालूम होता है और रोगी बोलने, खाने, पीने, आँखें खोलने में असमर्थ होता है। असम्मीलित प्रकार में पाकावस्था का ज्वर प्राय चौबीस घंटे में यानि रोगारम्भ से दसवें या ग्यारहवें दिन उतरने लगता है, अन्य लक्षण भी लुप्त होने लगते हैं और स्फोट फूटने या सूखने लगते हैं। सम्मीलित प्रकार में प्रारम्भिक लक्षण कुछ अधिक तीव्र होते हैं और पिटिकाओं की संख्या भी अधिक होती है। चौथे दिन के पहले निकली हुई पिटिकाओं की संख्या यदि बहुत अधिक हो तो आगे चलकर उनके संमीलित होने की बहुत संभावना होती है। पिटिका निकल आने पर भी रोगी को उतना आराम नहीं मालूम होता जितना कि असम्मीलित प्रकार में होता है। पिटिकाओं का संमेलन द्रवावस्था में प्रारम्भ होकर पाकावस्था में समाप्त होता है। उस समय चेहरा, हाथ, पैर की त्वचा एक बड़ी विद्रधि सी बन जाती है—स्फोटानां मेलनादेषा बहुस्फोटाऽभिजायते। (भावप्रकाश)। सम्मीलित प्रकार में भी अन्तराधि की पिटिकाएँ प्राय अलग अलग रहती हैं। पाकावस्था के ज्वरादि लक्षण बहुत तीव्र होते हैं। असाध्य रोगियों में दसवें या ग्यारहवें दिन प्रलाप, कंप, प्रवाहिका और हृदयावसाद से मृत्यु होती है। (४) शुष्कीभवन—पिटिकाओं के फूटने या सूखने से खुरण्ड बनाने का काम सारे तृतीय सप्ताह में जारी रहता है। पश्चात् धीरे धीरे खुरण्ड उतरने लगते हैं। खुरण्ड उतर जाने पर उसके नीचे मसूरिका का दाग दिखाई देता है जो बीच में जरा सा दबा रहता है। सम्मीलित प्रकार में खुरण्ड जल्दी नहीं उतरते। भावप्रकाश में पिटिकाओं की इन अवस्थाओं का क्रम संक्षेप में दिया है—सप्ताहात्ति सरत्वव, सप्ताहाच्च पूर्णता व्रजेत्। ततस्तृतीये सप्ताहे शुष्यन्ति स्खलन्ति स्वयम्॥ (२) रक्तस्रावी मसूरिका—इसके प्रारंभिक लक्षण बहुत तीव्र होते हैं। कभी पहले से ही रक्त विस्फोट निकलते हैं, कभी द्रवावस्था और पाकावस्था में उनमें खून आ जाता है—लोहितोत्तरमण्डल"। इसके अतिरिक्त मल, मूत्र, नासा, वमन इत्यादि से भी रक्तस्राव होता है—मुखेन प्रस्रवेद्रक्तं तथा घ्राणेन चक्षुषा। (माधवनिदान)। यह असाध्य रोग है, जिससे ३-६ दिन में रोगी की मृत्यु हो जाती है। (३) सौम्य मसूरिका—कभी कभी मसूरिका स्वभाव से ही सौम्य (Variola minor) होती है और टीका कराये हुए मनुष्यों में जब आती है तब भी सौम्य (Varioloid) होती है। इसमें प्रारंभिक लक्षण सौम्य होते हैं, केवल थोड़ी सी पिडकाएँ निकल आती हैं, वह बहुधा पकती नहीं, पाकावस्था का ज्वर नहीं आता और सब लक्षणों में सौम्यता रहती है। उपद्रव—कर्णशोथ, कर्णस्राव, नेत्राभिष्यन्द, नेत्रव्रणशुक्र, सन्धिशोथ, विद्रधि, रक्तस्राव, श्वासनाडीशोथ, प्रलाप, आक्षेप, प्रवाहिका, तीव्र-कास, न्युमोनिया, पूयमयावस्था (Pyaemia), स्वरयन्त्रशोथ, विसर्प, गले की या बगल की ग्रंथियों का निकलना, गर्भवती स्त्रियों में गर्भपात इत्यादि। इन सामयिक उपद्रवों के अति-रिक्त मसूरिकापीडित मनुष्य के लिये चेहरे की खराबी, अंगुलियों का गिर जाना, बहरापन, अंधापन, बालों का गिर जाना इत्यादि व्यंग आजीव रह जाते हैं। साध्यासाध्यता—टीका न कराये हुए लोगों में मसूरिका से २५—३५ प्रतिशत मृत्यु होती है। बाल, दुर्बल, मद्यपी और गर्भवती स्त्री इनके लिये मसूरिका प्राय घातक होती है। प्रारंभिक लक्षणों की दारुणता, (जैसे कमर में सख्त दर्द) पिटिकाओं की असं-ख्यता, उनका संमेलन होना, उनमें रक्तस्राव होना, उनका निस्सरण होने पर ज्वरादि लक्षणों का न घटना, पाकावस्था में फिर लक्षणों का बेहद बढ़ना, निद्रानाश, प्रलाप, न्युमो-निया, स्वरयन्त्रशोथ इत्यादि लक्षण असाध्यतादर्शक होते हैं—विरङ्कम्पनिद्रानिमरैरमूर्च्छानिहिक्क तविकासमोहे। तृष्णा निहन्त्याशु मसूरिकार्त्तमुन्वा च बाह्ये क्रियमपि च॥ (उत्तम)। कासो हिक्का प्रमेहश्च ज्वरस्तीव्रः सुदारुणः। प्रलापश्चारतिर्मूर्च्छा तृष्णा दाहोऽतिघूर्णता॥ मुखेन प्रस्रवेद्रक्तं तथा घ्राणेन चक्षुषा। कण्ठे घुर्घुरकं कृत्वा श्वसित्यत्यर्थदारुणम्॥ मसूरिकाभिभूतस्य यस्यैतानि भिषग्वरैः। लक्षणानि च दृश्यन्ते न दद्यात्तत्र भेषजम्॥ (माधवनिदान)। इन बाह्य सहायक लक्षणों के अतिरिक्त मसूरिका की अपनी प्रकृति के ऊपर भी साध्यासाध्यता निर्भर होती है। इसी दृष्टि से भावप्रकाश में लिखा है—काश्चिद्विनापि यत्नेन सिध्यन्त्याशु मसूरिकाः। दुष्टाः कष्टतराः काश्चित् काश्चित् सिध्यन्ति वा न वा। काश्चिन्नैव तु सिध्यन्ति साध्यमाना प्रयत्नतः॥ पाश्चात्य वैद्य भी इस बात को मानते हैं—Small pox also has its peculiar kinds which take one form during one series of years and another during another Sydenham Epidemics vary much in their severity and mortality In some the disease is so slight and mortality so low that doubts arise whether the epidemic is really small pox *Text book of the practice of medicine by Price*। लघुमसूरिका—सौम्य मसूरिका से बहुत कुछ समता रखने वाला यह एक स्वतन्त्र विस्फोटक ज्वर है। इसको मोतिया शीतला (Chickenpox) कहते हैं। इसका भी कारण अभी तक मालूम नहीं है। मसू-रिका से इसकी निम्न बातों में भिन्नता होती है—(१) इसके ज्वरादि लक्षण सौम्य होते हैं। (२) विस्फोट रोगारंभ से चौबीस घंटे के भीतर निकल आते हैं। (३) सब एक दम नहीं निकलते परन्तु थोड़े थोड़े कई रोज तक निकलते रहते हैं। (४) साधारणतया सब से पहले ये पीठ या छाती पर निकल आते हैं, पश्चात् चेहरे और शाखाओं पर निकलते हैं। (५) इनकी सब से अधिक संख्या धड़ पर होती है। (६) इनका उद्भव होने पर न ज्वरादि लक्षण कम होते हैं, न इनके पकने पर वे फिर बढ़ते हैं। (७) विस्फोट त्वचा में न

उभाई पर स्थित होते हैं, न निम्नमध्य होते हैं, न आपस में लते हैं, और न उनके सूख जाने पर दाग रहता है। :) एक समय में रोगी के शरीर पर सब अवस्थाओं के स्फोट (द्रवयुक्त, पूययुक्त इत्यादि) दिखाई देते हैं। मान्तिका—यह भी एक स्वतन्त्र विस्फोटक ज्वर है। सको खसरा और अंग्रेजी में मीजल्स ( Measles ) कहते हैं। सका वास्तविक कारण अभी तक मालूम नहीं हुआ है। म तौर से यह बच्चों का रोग है। रोगारंभ में शीत, हल्का र, सिरदर्द, अरोचक, वमन, नासास्राव, छींकें आना, आँखों की सुर्खी, जुकाम, खाँसी इत्यादि लक्षण होते हैं। इस वस्था में मुख के भीतर दोनों गालों पर दाढ़ के पास नीला-न लिये सफेद धब्बे ( Koplik's spots ), जिनके चारों ओर लाल घेरा होता है, दिखाई देते हैं। खसरे की पहचान ा यह एक प्रधान लक्षण है। चौथे दिन कानों के पीछे तथा हरे पर पिस्सुदंश के समान छोटे छोटे लाल धब्बे दिखाई ते हैं। चेहरे से ये धब्बे गर्दन, छाती, बाहु, उदर, टांगों पर लते हैं। ये संख्या में और आकार में बढ़कर गुच्छ बनाते ; इनसे चेहरा फूला सा दिखाई देता है तथा जलन और खाज भी होती है। दो तीन दिन पीछे उद्भवक्रमानुसार ये मुर्झाते हैं और फिर इनसे कुछ दिनों तक भूसी सी निकलती हती है। जब धब्बे निकलते हैं तब ज्वर बढ़ जाता है, जुकाम अधिक होता है, नाड़ी और साँस तेज चलती है, आँखें चिप-कती हैं, सुखशोप होता है, सिरदर्द, निद्रानाश, प्रलाप, गला ड़ना, गले की ग्रंथियाँ फूलना, जिह्वा मैली होना इत्यादि लक्षण होते हैं। जब दाने मुर्झाते हैं तब सब लक्षण मिट जाते हैं, केवल खाँसी कुछ दिनों तक दिक करती है। रोमान्तिका के भेद—विषैली, फुफ्फुसगत और रक्तस्रावी ये तीन प्रकार घातक होते हैं। साधारण रोमान्तिका घातक नहीं है, परन्तु इससे जो कमजोरी उत्पन्न होती है, उससे रोगनिर्मुक्त होने पर लापर्वाही करने के कारण न्युमोनिया, ब्रांकोन्युमोनिया, खाँसी, कुकुरखाँसी, राजयक्ष्मा इत्यादि श्वसनसंस्थान के रोग होकर मृत्यु होने का डर रहता है। माधवनिदान में रोमा-न्तिका का संक्षिप्त वर्णन इस प्रकार किया है—रोमकूपोन्नति-समा रागिण्यः कफपित्तजाः। कासारोचकसंयुक्ता रोमान्त्यो ज्वरपूर्विकाः॥

शाल्मलीकण्टकप्रख्याः कफमारुतशोणितैः ।
जायन्ते पिडका यूनां वक्त्रे या मुखदूषिकाः ॥३६॥

( मुखदूषिका— ) शाल्मलीकण्टक के समान कफ, रक्त और वात के कारण तरुण मनुष्यों के मुँह पर जो पिड-काएँ उत्पन्न होती हैं, वह मुखदूषिका है ॥३६॥

वक्तव्य—मुखदूषिका—इसको यौवनपिडका, भाषा में मुँहासा और अंग्रेजी में एक्नी वल्गारिस ( Acne vulgaris ) कहते हैं। यौवनपिडका में मुख की त्वचा की मेद पिण्डों ( Sebaceous glands ) के द्वार बंद होकर वे फूलते हैं। पश्चात् एक्नी नामक जीवाणु ( Acne bacillus ) से दूषित होकर पकती हैं—मेदोगर्भा मुखे यूनां नाम्ना च मुखदूषिका। ( अष्टांगसंग्रह )।

कण्टकैराचितं वृत्तं कण्डूमत् पाण्डुमण्डलम् ।
पद्मिनीकण्टकप्रख्यैस्तदाख्यं कफवातजम् ॥३७॥

( पद्मिनीकण्टक— ) कमलिनी के काँटों की भाँति अंकुरों से व्याप्त, उभरा हुआ, कण्डुयुक्त, श्वेतवर्ण कफवात-जन्य मण्डल पद्मिनीकण्टक नाम से जानना चाहिये ॥३७॥

वक्तव्य—पद्मिनीकण्टक—पेपिलोमा ऑफ दि स्किन ( Papilloma of the skin ) इसमें उपत्वचा के अंकुरों की वृद्धि होती है। यह एक प्रकार का त्वचा का सौम्य अर्बुद है। श्लेष्मल त्वचा पर भी होता है।

नीरुजं सममुत्सन्नं मण्डलं कफरक्तजम् ।
सहजं रक्तमीपच्च श्लक्ष्णं जतुमणिं विदुः ॥३८॥
अवेदनं स्थिरं चैव यस्य गात्रेषु दृश्यते ।
माषवत्कृष्णमुत्सन्नमनिलान्मष(श)कं वदेत् ॥३९॥
कृष्णानि तिलमात्राणि नीरुजानि समानि च ।
वातपित्तकफोद्रेकात्तान् विद्यात्तिलकालकान् ॥४०॥

( जतुमणि— ) पीड़ारहित, सम ( अथवा ) उन्नत, गोलाकार, कफरक्तजनित, जन्म से ही उत्पन्न हुए किंचित् रक्तवर्ण चिह्न को जतुमणि कहते हैं ॥३८॥ ( मषक— ) जिसके शरीर पर पीड़ारहित, स्थिर, उड़द के समान कृष्ण-वर्ण और उन्नत ( चिह्न ) दीखता है वह मपक कहलाता है ॥३९॥ ( तिलकालक— ) वात, पित्त और कफ के उद्रेक से काले, तिलप्रमाण, पीड़ारहित, और सम ( जो चिह्न होते हैं ) उनको तिलकालक समझना चाहिये ॥४०॥

वक्तव्य—जतुमणि, माष और तिलकालक त्वचा के विकार हैं। इन विकारों में त्वचा पर मेल्यानिन ( Melanin ) नामक स्याही मायल रंग जम जाता है। अंग्रेजी में इनको मोल ( Mole ) कहते हैं। सम या अनुन्नत ( Non-elevated type ) और उत्सन्न या उन्नत ( Elevated type ) करके इनके दो भेद होते हैं। सम को तिलकालक या तिल ( Non-elevated mole ) कहते हैं। उन्नत को मपक या मसा ( Elevated mole ) कहते हैं। जो तिल या मसा सहज होता है, उसे जतुमणि ( Congental mole ) कहते हैं।

मण्डलं महदल्पं वा श्यामं वा यदि वा सितम् ।
सहजं नीरुजं गात्रे न्यच्छमित्यभिधीयते ॥४१॥
समुत्थाननिदानाभ्यां चर्मकीलं प्रकीर्तितम् ।
क्रोधायासप्रकुपितो वायुः पित्तेन संयुतः ॥४२॥
सहसा मुखमागत्य मण्डलं विसृजत्यतः ।
नीरुजं तनुकं श्यावं मुखे व्यङ्गं तमादिशेत् ॥४३॥

( न्यच्छ— ) शरीर पर छोटा या बड़ा, कृष्णवर्ण या श्यामवर्ण, पीड़ारहित, जन्म से हुआ मण्डल ( चकत्ता ) न्यच्छ कहलाता है ॥४१॥ ( चर्मकील— ) संप्राप्ति और निदान ( की दृष्टि ) से चर्मकील वर्णन किये गये हैं। ( व्यङ्ग— ) क्रोध और परिश्रम से कुपित हुई वायु पित्त से मिलकर एकस्मात् मुख ( की त्वचा ) में प्राप्त होकर मण्डल उत्पन्न करती है। तब उस पीड़ारहित, छोटे, श्यामलवर्ण मुखगत मण्डल को व्यङ्ग कहते हैं ॥४२,४३॥

१ न समुन्नत. २ वातपित्तकफोद्रेकात्.

वक्तव्य—न्यच्छ—इसी को लाञ्छन कहते हैं—न्यच्छ लाञ्छनमुच्यते। वाग्भटाचार्य न्यच्छ का वर्णन लाञ्छन शब्द से करते हैं। श्याम —शुक्लानु कृष्णवर्णम्। चर्मकीलं प्रतीतिन्नम्—चर्मकीलों का वर्णन पीछे अर्शनिदान में किया गया है। वाग्भटाचार्य के मतानुसार चर्मकील मशक का ही एक अधिक उन्नत प्रकार है—मशोऽभ्युन्नतानाम् चर्मकीलान् मिनामिनान्। ( अष्टाङ्गसंग्रह )। व्यङ्ग—व्यङ्ग जब मुख के अतिरिक्त अन्य स्थानों पर होता है तब उसे नीलिका कहते हैं—श्यामल मण्डलं व्यङ्गं वक्त्रादन्यत्र नीलिका। ( अष्टाङ्गसंग्रह )। कृष्णमेवगुणं गात्रे नीलिकां तां विनिर्दिशेत्। ( भोज )। व्यङ्ग, न्यच्छ और नीलिका वास्तव में एक विकृति के ही नाम हैं। धमनिकाओं, सिराओं और केशिकाओं का एक छोटा सा गुच्छ त्वचा में बनने से यह विकार उत्पन्न होते हैं। अंग्रेजी में इनको कपापिलरी एञ्जियोमाटा या नीवी ( Capillary angiomata or Naevi ) कहते हैं।

मर्दनात् पीडनाच्चापि तथैवाप्यभिघाततः।
मेढ्रचर्म यदा वायुर्भजते सर्वतश्चरः॥४४॥
तदा वातोपसृष्टं तु चर्म प्रतिनिवर्तते।
मणेरधस्तात् कोशश्च ग्रन्थिरूपेण लम्बते॥४५॥
सवेदनं सदाहश्च पाकं च व्रजति क्वचित्।
मारुतागन्तुसंभूतां विद्यात्तां परिवर्तिकाम्।
सकण्डूः कठिना चापि सैव श्लेष्मसमुत्थिता॥४६॥

( परिवर्तिका— ) मसलने से, अति दबाने से तथा ( मैथुन के समय ) चोट आदि लगने से जब सर्वशरीरचर ( व्यान ) वायु शिश्नचर्म में प्राप्त होती है॥४४॥ तब वात से दूषित वह चर्म ऊपर को चढ़कर शिश्नमणि के पीछे गँठीला होकर लटकता रहता है॥४५॥ उसमें पीडा और दाह होता है और कचित् पाक भी होता है। वात और आगन्तुक कारण से उत्पन्न हुई इस ( व्याधि ) को परिवर्तिका कहते हैं। कफ से उत्पन्न हुई यही परिवर्तिका कठिन और कण्डुयुक्त होती है॥४६॥

वक्तव्य—परिवर्तिका—शिश्नचर्म का द्वार या छेद अल्पस्प होने पर यानि निरुद्धप्रकश की अवस्था में जब चर्म वेग से ऊपर की ओर चढ़ता है तब यह अवस्था उत्पन्न होती है। इससे चर्म में तथा शिश्नमणि में शोथ उत्पन्न होता है, जिससे चर्म का नीचे को उतरना और भी कठिन हो जाता है। यदि योग्य समय पर चिकित्सा न की जाय तो प्रकोपोत्पादन होता है, मणि और चर्म आपस में ससक्त हो जाते हैं और कचित् शिश्न सड़ने लगता है। परिवर्तिका को अंग्रेजी में प्याराफायमोसिस ( Paraphymosis ) कहते हैं।

अल्पीयःखां यदा हर्षाद्बालां गच्छेत् स्त्रियं नरः।
हस्ताभिघातादथवा चर्मण्युद्वर्तिते बलात्॥४७॥
मर्दनात् पीडनाद्वाऽपि शुक्रवेगविघाततः।
यस्यावपाट्यते चर्म तां विद्यादवपाटिकाम्॥४८॥

( अवपाटिका— ) जब पुरुष अल्प योनि वाली बाल स्त्री के साथ हर्ष से ( अर्थात् बहुत जोर से ) गमन करता है तब, अथवा हस्ताभिघात के कारण जोर से चर्म ऊपर चढ़ जाने से॥४७॥ अथवा, शिश्न मलने से, दबाने से या शुक्र का आवेग रोक ( ते समय शिश्न को जोर से पकड़ ) ने से यदि उसका चर्म फट जाय तो उसको अवपाटिका समझना चाहिये॥४८॥

वातोपसृष्टमेवं तु चर्म संश्रयते मणिम्।
मणिश्चर्मोपनद्धस्तु मूत्रस्रोतो रुणद्धि च॥४९॥
निरुद्धप्रकशे तस्मिन् मन्दधारमवेदनम्।
मूत्रं प्रवर्तते जन्तोर्मणिर्न विव्रियते न च॥५०॥
निरुद्धप्रकशं विद्यात् सरुजं वातसंभवम्॥५१॥

( निरुद्धप्रकश— ) एवं वायु से दूषित शिश्नचर्म मणि को पूर्णतया आच्छादित करता है तब चर्माच्छादित वह मणि मूत्रमार्ग को रोक देता है॥४९॥ उसे वातजन्य पीडादायक निरुद्धप्रकश समझना चाहिये। उस निरुद्धप्रकश में मनुष्य का मूत्र पीडारहित और पतली धार से बहता है तथा मणि अनावृत नहीं होता॥५०,५१॥

वक्तव्य—एवं—मर्दन पीडनादि वातप्रकोपक कारणों से। संश्रयते—समग्र श्रयते। मणिर्विव्रियते न च—स्वरूपविवर्तनाशक्य तया मणिर्विवृतो न भवति। शिश्नचर्म का छिद्र अत्यल्प होने से उसको शिश्न पर ऊपर की ओर खींचना असंभव होने के कारण मणि सर्वदा चर्म के भीतर रहता है। निरुद्धप्रकश—निरुद्धप्रकाशत्वान्निरुद्धप्रकशः। ( मधुकोशव्याख्या )। चर्मद्वार छोटा होने के कारण जिसमें मणि के ऊपर आने वाला प्रकाश निरोधित होता है, वह विकार। वाग्भटाचार्य मणि के विकास का निरोध होने के कारण इसको 'निरुद्धमणि' कहते हैं—मणेर्विकासरोधश्च स निरुद्धमणिर्भवेत्। निरुद्धप्रकश को अंग्रेजी में फायमोसिस ( Phimosis ) कहते हैं। निरुद्धप्रकश सहज और जन्मोत्तर दो प्रकार का होता है। यहाँ जन्मोत्तर निरुद्धप्रकश का वर्णन किया है। जन्मोत्तर निरुद्धप्रकश बाल, युवक और वृद्ध तीनों में भी होता है। बालकों में शिश्नचर्म कण्डु और बस्तिगत अश्मरी ये निरुद्धप्रकश के दो प्रधान कारण हैं। कण्डु में खुजाने के लिये और अश्मरी में मूत्रोत्सर्ग की असह्य वेदना को मिटाने के लिये बालक बारबार शिश्नचर्म को मसलता है, जोर से दबाता है और आगे की ओर खींचता है। [illegible] के भर [illegible] बनता [illegible] से यह विकार उत्पन्न होता है। सोजाक के कारण शिश्नचर्म में शोथ और व्रण होती है और ऊपर कहे हुए के अनुसार निरुद्धप्रकश बनता है। मध्यमायु के बाद बस्तिगत अश्मरी, मूत्रमार्ग सकोच, अष्ठीलावृद्धि, शिश्नचर्म की अस्वच्छता इत्यादि कारणों से शिश्नचर्म में खुजली और क्षोभ पैदा होकर खुजाने से, मसलने से ऊपर कहे हुए के अनुसार निरुद्ध बनता है। संक्षेप में ऊपर 'एवं ( मर्दनपीडनाभिघातादिभिरित्यर्थः डल्हण ) करके

१ ०व्यानि २ अल्पीयसीं यदा हर्षाद्बालाद्ध्वय०

१ जन्तोर्मणिर्न च विव्रियेत २ विद्यादुरुढां चावपाटिकाम्,

रोग के जो कारण बतलाये गये हैं, वे बिलकुल सत्य हैं। निरुद्धप्रकश जन्म से होता है और गर्भवृद्धि दोष से ही उत्पत्ति है। यह प्रकार बालकों में दिखाई देता है। छिद्र बहुत छोटा न हो तो इसके परिणाम बाल्यावस्था दिखाई देकर युवावस्था में दिखाई देते हैं। इस आयु शेफोत्थापन से उसमें जो क्षोभ पैदा होता है उससे हस्तन की कुटेव पड़ जाती है तथा स्त्री के साथ मैथुन करते य पीडा होती है और कभी कभी अवपाटिका या परिवर्तिउत्पन्न होती है। यदि छिद्र बहुत ही अल्प यानि सूचीमुख तो मूत्र निकलने में कठिनाई होती है। बच्चा शिश्नचर्म को गे की ओर खींचता है और अश्मरी के समान लक्षण ते होते हैं। निरुद्धप्रकश किसी भी कारण से उत्पन्न हुआ उसके भीतर शिश्नमणि के ऊपर श्वेतरंग का मैल जम ता है। यह मैल टॉयसन की ग्रंथियों ( Tyson's glands ) स्राव है और उसे स्मेग्मा ( Smegma ) कहते हैं। यह मा हुआ मैल कभी कभी अश्मरी की भाँति कड़ा हो जाता । यदि निरुद्धप्रकश की चिकित्सा न करने से मल बहुत दिनों वहाँ रहे तो निरन्तर पीडन, मर्दन और क्षोभ से शिश्न आगे चलकर घातक मांसार्बुद ( कैन्सर ) उत्पन्न होने की हुत कुछ संभावना होती है।

गसन्धारणाद् वायुर्विहतो गुदमाश्रितः।
निरुणद्धि महत्स्रोतः सूक्ष्मद्वारं करोति च ॥५२॥
मार्गस्य सौक्ष्म्यात् कृच्छ्रेण पुरीषं तस्य गच्छति।
सन्निरुद्धगुदं व्याधिमेनं विद्यात् सुदुस्तरम् ॥५३॥

( सन्निरुद्धगुद— ) ( अधोवायु और मल के ) वेग धारण करने से कुपित हुई ( अपान ) वायु गुद में प्राप्त होकर महास्रोत का निरोध करके ( उसका नीचे का ) द्वार छोटा कर देती है ॥५२॥ ( तब मल निकलने का ) रास्ता तंग होने के कारण उस पुरुष का मल कष्ट से निकलता है। इस कष्टसाध्य व्याधि को सन्निरुद्ध गुद जानना चाहिये ॥५३॥

वक्तव्य—सन्निरुद्धगुद को स्ट्रिक्चर ऑफ दि रेक्टम ( Stricture of the rectum ) कहते हैं। यह रोग प्रवाहिका, अतिसार, अर्श, भगन्दर, राजयक्ष्मा, फिरंग, सोजाक इत्यादि से गुद में जो व्रण होते हैं उनके स्थान पर संकोच होने से होता है। रुद्धगुद से आरंभ में कब्ज होता है, पीछे पर्याय से कब्ज और पतले दस्त होते हैं। दिन प्रतिदिन मलोत्सर्ग का कष्ट बढ़ता जाता है, मल कड़ा, फीते के समान चपटा और लंबा निकलता है। उसके साथ कुछ खून और आँव भी गिरती है। पीछे अग्निमान्द्य और आध्मान उत्पन्न होता है।

शकृन्मूत्रसमायुक्तेऽधौतेऽपाने शिशोर्भवेत्।
स्विन्नस्यास्राप्यमानस्य कण्डू रक्तकफोद्भवा ॥५४॥
कण्डूयनात्ततः क्षिप्रं स्फोटाः स्रावश्च जायते।
एकीभूतं व्रणैर्घोरं तं विद्यादहिपूतनम् ॥५५॥

( अहिपूतना— ) पसीने से तर होने वाले ( परन्तु ) स्नापित न होने वाले बालक का गुद मलमूत्र से गंदा होने पर न धोने से रक्तकफजन्य कण्डू उत्पन्न होती है ॥५४॥ तब खुजाने से शीघ्र ही फुन्सियाँ और स्राव उत्पन्न होता है। ( फुन्सियाँ फूटने के पश्चात् उत्पन्न हुए ) व्रणों के साथ मिले हुए (यानि व्रणयुक्त) उस गुद को घोर अहिपूतन कहते हैं ॥५५॥

वक्तव्य—एकीभूतमित्यादि—व्रणैः सहैकीभूतं तमपानं घोरमहिपूतनं विद्यात्। अहिपूतन—केचिदिदं मातृकादोषं वदन्त्यन्येऽपि पूतनम्। प्रष्ठारुर्गुदकुट्टं च केचिच्च तमनामिकम्॥ ( अष्टांगहृदय )। यह रोग मलमूत्र स्वेद से सदैव गंदे और गीले रहने वाले अपान की स्वच्छता ठीक न रखने से होता है। इसके अतिरिक्त दुष्टस्तन्यपान से भी होता है—दुष्टस्तन्यस्य पानेन मलस्याक्षालनेन च॥ ( भोज )। क्योंकि उसके सेवन से बच्चे को खट्टे जलन करने वाले पतले दस्त होते हैं—स तेन सलिलोपममच्छं विच्छिन्नमामं दुर्गन्धि नानावर्णवेदनं फेनिलमतिसार्यते। ( अष्टांगसंग्रह )। अंग्रेजी में अहिपूतन को इन्फन्टाइल एरिथीमा ऑफ जाक्वेट ( Infantile erythema of jacquet ) या न्यापकिन स्याश ( Napkin rash ) या सोअर बटकस् ( Sore buttocks ) कहते हैं।

स्नानोत्सादनहीनस्य मलो वृषणसंश्रितः।
प्रक्लिद्यते यदा स्वेदात् स कण्डूं जनयेत्तदा ॥५६॥
तत्र कण्डूयनात् क्षिप्रं स्फोटाः स्रावश्च जायते।
प्राहुर्वृषणकच्छूं तां श्लेष्मरक्तप्रकोपजाम् ॥५७॥

( वृषणकच्छु— ) स्निग्ध उबटन न लगाने वाले और स्नान न करने वाले मनुष्य के वृषणों में जमा हुआ मैल जब पसीने से गीला होता है तब खाज पैदा करता है ॥५६॥ वहाँ खुजाने से शीघ्र ही फुन्सियाँ होती हैं और स्राव निकलता है; उसे कफरक्त के प्रकोप से उत्पन्न हुई वृषणकच्छु कहते हैं ॥५७॥

वक्तव्य—उत्सादनम्—सस्नेहकल्केनोद्वर्पणम्। ( डल्हण )। वृषणकच्छू—एक्झीमा ऑफ दी स्क्रोटम ( Eczema of the scrotum )

प्रवाहणातिसाराभ्यां निर्गच्छति गुदं बहिः।
रूक्षदुर्बलदेहस्य तं गुदभ्रंशमादिशेत् ॥५८॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने क्षुद्ररोगनिदान नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

( गुदभ्रंश— ) अत्यधिक कूंथने से तथा अतिसरण से रूक्ष और दुर्बल शरीर वाले मनुष्य का गुद बाहर निकल आता है; उसे गुदभ्रंश कहना चाहिये ॥५८॥

वक्तव्य—गुदभ्रंश—यह रोग अधिकतर बच्चों में और कभी कभी युवकों में भी पाया जाता है। अपूर्ण और पूर्ण करके गुदभ्रंश के दो भेद होते हैं। अपूर्ण में गुदा की केवल श्लेष्मल त्वचा मलद्वार से बाहर निकल आती है। यह दशा युवकों में अधिक पाई जाती है। पूर्ण भ्रंश में गुदा की सारी भित्ति बाहर आती है। यह दशा बच्चों में अधिक पाई जाती है। अंग्रेजी में गुदभ्रंश को प्रोलॅप्सस रेक्टि ( Prolapsus recti ) कहते हैं। कारण—गुदभ्रंश के दो कारणसमूह होते हैं। (१) रूक्षदुर्बलदेहता—रोमान्तिका, कुक्कुरखाँसी, अतिसार, प्रवाहिका इत्यादि कारणों से शरीर का रूक्ष यानि मेदविहीन और कमजोर होना। शरीर के साथ साथ गुद की भी रूक्षता ( यानि आस पास के स्थान से गुद को सहारा देने वाले मेद का नाश ) और कमजोरी हो जाती है, जो गुदभ्रंश

होने में सहायता करती है। (२) प्रवाहणातिसर—जिन जिन विकारों में अधिक समय तक प्रवाहण (Tenesmus) होता है, (जैसे—प्रवाहिका, अतिसार, केंचुवे इत्यादि;) तथा जिनके कारण रोगी को अधिक देर तक प्रवाहण (Straining) करना पड़ता है, (जैसे—कब्ज, कर्म, बस्तिगत अश्मरी, मूत्रमार्गसंकोच, अष्ठीलावृद्धि इत्यादि)-वे सब गुदभ्रंश के साक्षात् कारण होते हैं।

इति भास्करनन्दन गोविन्दशर्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतार्थसन्दीपिकायां निदानस्थाने क्षुद्ररोगनिदानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥

---

# चतुर्दशोऽध्यायः।

अथातः शूकदोषनिदानं व्याख्यास्यामः। यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहां से शूकदोषनिदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

वक्तव्य—शूक—लिङ्गवृद्धिकर योग। शूक के स्वरूप के विषय में पीछे बारहवें अध्याय के ९वें सूत्र के वक्तव्य में लिखा गया है। जब छोटे लिंगवाले पुरुष का बड़ी योनिवाली स्त्री के साथ विवाह हो जाता है, तब दोनों की भी कामवासना की तृप्ति नहीं होती। ऐसी अवस्था में स्त्री की योनि का संकोच तथा पुरुष के लिंग का वर्धन करने के लिये कामशास्त्र में विविध योग वर्णन किये हैं (वात्स्यायनीय कामसूत्र के औपनिषदिक नामक सप्तमाधिकरण का द्वितीय अध्याय देखो)। जैसे—भल्लातकास्थि... मर्दितान्... (illegible) ...॥ शूकदोष—शूक प्रयोग के कारण उत्पन्न हुए दोष यानि रोग—दोषा इति रोगसंज्ञा अभवन्। (चरक)॥

लिङ्गवृद्धिमिच्छतामक्रमप्रवृत्तानां शूकदोषनिमित्ता दश चाष्टौ च व्याधयो जायन्ते। तद्यथा—सर्षपिका, अष्ठीलिका, ग्रथितं, कुम्भीका, अलजी, मृदितं, संमूढपिडका, अवमन्थः, पुष्करिका, स्पर्शहानिः, उत्तमा, शतपोनकः, त्वक्पाकः, शोणितार्बुदं, मांसार्बुदं, मांसपाकः, विद्रधिः, तिलकालकश्चेति ॥२॥

अयोग्य पद्धति में प्रवृत्त हुए लिंगवृद्धि की इच्छा करने वालों के शूकदोष के कारण अठारह रोग उत्पन्न होते हैं। जैसे—१ सर्षपिका, २ अष्ठीलिका, ३ ग्रथित, ४ कुम्भीका, ५ अलजी, ६ मृदित, ७ संमूढपिडका, ८ अवमन्थ, ९ पुष्करिका, १० स्पर्शहानि, ११ उत्तमा, १२ शतपोनक, १३ त्वक्पाक, १४ शोणितार्बुद, १५ मांसार्बुद, १६ मांसपाक, १७ विद्रधि, और १८ तिलकालक ॥२॥

वक्तव्य—अक्रमप्रवृत्त—शास्त्रोक्त क्रम के अनुसार अनुष्ठान न करने वाले अथवा योग्य वैद्य की सम्मति लिये बिना अनुष्ठान करने वाले।

गौरसर्षपतुल्या तु शूकदुर्भुग्नहेतुका।
पिडका कफरक्ताभ्यां ज्ञेया सर्षपिका बुधैः ॥३॥

(सर्षपिका—) शुक्ल सरसों के समान, शूकों के दुष्प्रयोग से उत्पन्न हुई, कफरक्तजन्य पिडका वैद्यों से सर्षपिका समझनी चाहिये ॥३॥

वक्तव्य—शूकदुर्भुग्नहेतुका—शूकस्य दुर्भग्न वक्रत्वेनोत्थितं हेतुर्यस्याः सा।

कठिना विषमैस्तैर्मारुतस्य प्रकोपतः।
शूकैस्तु विषसंभुग्नैः पिडकाऽष्ठीलिका भवेत् ॥४॥

(अष्ठीलिका—) विषयुक्त शूकों के कारण वायु के प्रकोप से उत्पन्न हुई विषम किनारे की कड़ी पिडका अष्ठीलिका होती है ॥४॥

शूकैर्यत् पूरितं शश्वद्ग्रथितं तत् कफोत्थितम्।

(ग्रथित—) शूकों से जो सर्वदा पूरित (सा प्रतीत) होता है, वह कफजन्य ग्रथित है।

वक्तव्य—शूकैः पूरितम्—शूकाविषमनीतियुक्तम्। शूक—धान्यशूक।

कुम्भीका रक्तपित्तोत्था जाम्बवास्थिनिभाऽशुभा ॥५॥

(कुम्भीका—) रक्तपित्तजन्य, जामुन की गुठली के समान और काली (अशुभा) कुम्भीका है ॥५॥

अलजीलक्षणैर्युक्तामलजीं च वितर्कयेत्।

(अलजी—) (प्रमेहपिडकोक्त) अलजी के लक्षणों से युक्त (पिडका) को अलजी जानना चाहिये।

मृदितं पीडितं यत्तु संरब्धं वायुकोपतः ॥६॥

(मृदित—) (शूकपात करने के पश्चात्) मर्दन करने के कारण वातप्रकोप से जो शोथ युक्त हो, वह मृदित है ॥६॥

पाणिभ्यां भृशसंमूढे संमूढपिडका भवेत्।

(संमूढपिडका—) (शूकपात करने के पश्चात्) हाथों से खूब मसलने पर संमूढपिडका होती है।

दीर्घा बह्व्यश्च पिडका दीर्यन्ते मध्यतस्तु याः।
सोऽवमन्थः कफासृग्भ्यां वेदनारोमहर्षकृत् ॥७॥

(अवमन्थ—) जिसमें बहुत सी बड़ी फुन्सियां बीच में फट जाती हैं, वह कफरक्तजन्य वेदना और रोमहर्ष करने वाला अवमन्थ होता है ॥७॥

पित्तशोणितसंभूता पिडका पिडकाचिता।
पद्मपुष्करसंस्थाना ज्ञेया पुष्करिकेति सा ॥८॥

(पुष्करिका—) पित्तरक्तजन्य, (छोटी छोटी) फुन्सियों से व्याप्त, कमलकर्णिका के आकार की पिडका पुष्करिका समझनी चाहिये ॥८॥

जनयेत् स्पर्शहानिं तु शोणितं शूकदूषितम् ॥९॥

(स्पर्शहानि—) शूकदूषित रक्त स्पर्शहानि (सुप्तता) उत्पन्न करता है ॥९॥

मुद्गमाषोपमा रक्ता पिडका रक्तपित्तजा।
उत्तमैषा तु विज्ञेया शूकाजीर्णनिमित्तजा ॥१०॥

१ शूकदुर्भग्न २ विषभुग्नैः.

(उत्तमा—) मूँग या उड़द के समान, रक्तवर्ण, रक्तपित्त-
बार बार शूक का दुरुपयोग करने के कारण उत्पन्न हुई
ा उत्तमा जाननी चाहिये ॥१०॥

ेरणुमुखैर्लिङ्गं चितं यस्य समन्ततः ।
शोणितजो व्याधिर्विज्ञेयः शतपोनकः ॥११॥

(शतपोनक—) जिसका लिंग चारों तरफ से छोटे छोटे
के छिद्रों से व्याप्त होता है, वह वातरक्तजन्य व्याधि शत-
क समझना चाहिये ॥११॥

तरक्तकृतो ज्ञेयस्त्वक्पाको ज्वरदाहवान् ।
(त्वक्पाक—) पित्तरक्तजन्य ज्वर और दाह से युक्त
पाक समझना चाहिये ।

ैः स्फोटैः सरक्तैश्च पिडकाभिश्च पीडितम् ।
श वस्तिरुजश्चोग्रा ज्ञेयं तच्छोणितार्बुदम् ॥१२॥

(शोणितार्बुद—) जिसका शिश्न रक्त के सहित काले
ोटों से तथा फुन्सियों से पीड़ित होता है और
ि में तीव्र पीड़ा होती है, वह शोणितार्बुद समझना
हिये ॥१२॥

ासदोषेण जानीयादर्बुदं मांससंभवम् ॥१३॥
(मांसार्बुद—) मांसदोष से मांस से उत्पन्न हुआ
सार्बुद जानना चाहिये ॥१३॥

र्यन्ते यस्य मांसानि यस्य सर्वाश्च वेदनाः ।
द्यात्तं मांसपाकं तु सर्वदोषकृतं भिषक् ॥१४॥

(मांसपाक—) जिसका मांस गलता हो, जहाँ सर्व
कार की वेदनाएँ होती हों, उसे वैद्य सर्वदोषजन्य मांसपाक
मझे ॥१४॥

वेद्रधिं सन्निपातेन यथोक्तमभिनिर्दिशेत् ॥१५॥
(विद्रधि—) सन्निपात से (नानावर्णस्रावादि)
योक्त (लक्षणों से युक्त) विद्रधि समझना चाहिये ॥१५॥

कृष्णानि चित्राण्यथवा शूकानि सविषाणि च ।
पातितानि पचन्त्याशु मेढ्रं निरवशेषतः ॥१६॥
कालानि भूत्वा मांसानि शीर्यन्ते यस्य देहिनः ।
सन्निपातसमुत्थानं तं विद्यात्तिलकालकम् ॥१७॥

(तिलकालक—) काले अथवा कबरे विले शूकैं प्रयुक्त
करने पर जिसका समस्त मेढ्र पका देते हैं ॥१६॥ और जिस
मनुष्य (के लिंग) के मांस (काले तिल के समान) कृष्ण-
वर्ण होकर गलते हैं, उनको सन्निपातजन्य तिलकालक समझना
चाहिये ॥१७॥

तेत्र मांसार्बुदं यच्च मांसपाकश्च यः स्मृतः ।
विद्रधिश्च न सिध्यन्ति ये च स्युस्तिलकालकाः ॥१८॥

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने शूकदोषनिदानं
नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

(असाध्य शूकदोष—) इनमें से जो मांसार्बुद हो,
जो मांसपाक और विद्रधि हों और जो तिलकालक हों, वे
सिद्ध नहीं होते हैं ॥१८॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां
सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने शूकदोषनिदानं
नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥

---

# पञ्चदशोऽध्यायः ।

अथातो भग्नानां निदानं व्याख्यास्यामः ।
यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से भग्नों के निदान का व्याख्यान करते हैं, जैसे
कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

पतनपीडनप्रहाराक्षेपणव्यालमृगदशनप्रभृतिभि-
रभिघातविशेषैरनेकविधमस्थ्नां भङ्गमुपदिशन्ति ॥२॥

(भग्नहेतु—) गिर पड़ना, दब जाना, चोट लगना, फेंकना,
हिंस्र और अहिंस्र पशुओं से दष्ट होना (मुँह से पकड़ा जाना)
इत्यादि विशेष (प्रकार के) अभिघातों से हड्डियों का अनेक
प्रकार का भग्न (प्राचीन आचार्य) वर्णन करते हैं ॥२॥

वक्तव्य—इस सूत्र में वर्णन किये पतनादि कारण भंग
के साक्षात् कारण हैं। लिंग, आयु, व्यवसाय, संधियों और
अस्थियों की विकृति गौण या सहायक कारण होते हैं । जैसे,
काण्डभग्न और संधिमुक्त बाल्य और वृद्ध अवस्था की अपेक्षा
युवावस्था में तथा स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में अधिक हुआ
करते हैं; क्योंकि जवान पुरुष ऐच्छिक या अनैच्छिक आपत्ति-
जनक कार्य अधिक किया करते हैं। संधिबंध ढीले या कमजोर
होने से तथा संधि का गढ़ा (उदूखल) उथला होने से जरा
सा जोर पड़ने पर संधिमुक्त हो जाते हैं। वैसे ही अस्थिक्षय,
अस्थिवक्रता, अस्थिभंगुरता (Fragilitas ossium), अस्थ्य-
र्बुद इत्यादि अस्थियों की स्थानिक विकृति से अथवा पक्षा-
घात, अंगघात, फिरंगजन्य मस्तिष्कविकृति से भी जरा सा
जोर पड़ने पर काण्डभग्न हो जाते हैं।

तत्तु भङ्गजातमनुसार्यमाणं द्विविधमेवोत्पद्यते
सन्धिमुक्तं काण्डभग्नं च ॥३॥

(भङ्ग के दो प्रकार—) इनमें (तात्त्विक दृष्टि से)
अनुसंधान करने पर समस्त भङ्ग दो ही प्रकार के होते हैं; १
संधिमुक्त, और २ काण्डभग्न ॥३॥

वक्तव्य—अनुसार्यमाणम्—पतनादि कारणों से जो
विकृति भङ्ग में हुई है, उसकी अनुसारणा यानि अनुसंधान
करने पर। संधिमुक्त—संधिविश्लेष। इसमें अस्थियों के सिरे
अपना स्थान छोड़कर दूर हट जाते हैं, या संधिकोष के
छिद्र में से बाहर निकल आते हैं । इसको डिस्लोकेशन
(Dislocation) कहते हैं । काण्डभग्न—अस्थिकाण्डभग्न।
इसको फ्रैक्चर (Fracture) कहते हैं।

तत्र सन्धिमुक्तम्—उत्पिष्टं, विश्लिष्टं, विवर्तितम्, अवक्षिप्तम्, अतिक्षिप्तं, तिर्यक्क्षिप्तमिति षड्विधम् ॥४॥

---

१ छिद्रैरणुमुखैर्वस्तु, छिद्रैरणुमुखैर्यत्तु चितं मेढ्रं. २ वातपित्तकृतः. ३ दूषितम्. ४ वास्तुरुजश्चोग्रा.

१ भग्नमुपदिशन्ति. २ भग्नजातं.

( संधिमुक्त के भेद— ) इनमें से संधिविश्लेष १ उत्पिष्ट, २ विश्लिष्ट, ३ विवर्तित, ४ अवक्षिप्त, ५ अतिक्षिप्त और ६ तिर्यक्क्षिप्त करके छः प्रकार का है ॥४॥

वक्तव्य—उत्पिष्ट—जिसमें हड्डी का चूर्ण या पेषण होता है। इसको Fracture dislocation कहते हैं। विश्लिष्ट—जिसमें जरा सा विश्लेष हो जाता है। इसको सबलक्सेशन ( Subluxation ) या इन्कम्प्लीट डिस्लोकेशन ( Incomplete dislocation ) कहते हैं। विवर्तित—जिसमें वाम या दक्षिण विभाग में हड्डी सरकती है। इसको ल्याटरल डिस्प्लेसमेंट ( Lateral displacement ) कहते हैं। अवक्षिप्त—जिसमें हड्डी नीचे की ओर सरक गई है। इसको डाऊनवर्ड डिस्प्लेसमेंट ( Downward displacement ) कहते हैं। अतिक्षिप्त—जिसमें मांस सिराधमनी इत्यादि अंग विदीर्ण हुए हैं। इसको कॉम्प्लिकेटेड फ्राक्चर ( Complicated fracture ) कहते हैं। तिर्यक्क्षिप्त—जिसमें संधि टेढ़ा हो गया है, यानि जिसमें पूर्ण विश्लेषण हुआ है। इसको Complete dislocation कह सकते हैं। इन प्रकारों के अतिरिक्त सव्रण ( Open ) विश्लेष और अव्रण ( Closed ) विश्लेष ऐसे भी दो भेद पाश्चात्य वैद्यक में किये जाते हैं। सव्रण में त्वचा विदीर्ण होकर संधि का संबंध बाह्य वायु के साथ हो जाता है। अव्रण में त्वचा विदीर्ण न होने से संधिविश्लेष का संबंध बाह्य वायु के साथ नहीं होता। मधुकोशव्याख्या में श्रीकंठदत्त ने इसका स्पष्ट उल्लेख किया है—द्विविधं हि भग्नं सव्रणमव्रणं च ॥

तत्र प्रसारणाकुञ्चनविवर्तनाक्षेपणाशक्तिरुग्रुजत्वं स्पर्शासहत्वं चेति सामान्यं सन्धिमुक्तलक्षणमुक्तम् ॥५॥

( संधिमुक्त का सामान्य लक्षण— ) पसारने, सिकोड़ने, ( इधर उधर ) हिलाने, उठाने ( या फेंकने ) की शक्ति न होना, तीव्र पीड़ा, स्पर्श सहन न होना ये संधिमुक्त के साधारण लक्षण होते हैं ॥५॥

वक्तव्य—इन लक्षणों के अतिरिक्त 'विषमांगता' ( Deformity ) संधिविश्लेष का एक बड़ा महत्त्व का लक्षण है। जोड़ में सम्मीलित हुए अंग अपने अपने स्थान से हटकर दूसरे अस्वाभाविक स्थान में पहुँच जाने के कारण यह लक्षण उत्पन्न होता है। परीक्षा करते समय विश्लिष्ट संधि की दूसरी ओर की संधि के साथ तुलना करनी चाहिये। इसके अतिरिक्त यदि जोर के आघात के कारण विश्लेष हुआ हो तो त्वचा में घाव, सूजन इत्यादि लक्षण भी मिलते हैं।

विशेषेणोत्पिष्टे सन्धावुभयतः शोफो वेदनाप्रादुर्भावो विशेषतश्च नानाप्रकारा वेदना रात्रौ प्रादुर्भवन्ति; विश्लिष्टेऽल्पः शोफो वेदनासातत्यं सन्धिविक्रिया च; विवर्तिते तु सन्धिपार्श्वापगमनाद्विषमाङ्गता वेदना च; अवक्षिप्ते सन्धिविश्लेषस्तीव्ररुजत्वं च; अतिक्षिप्ते द्वयोः सन्ध्यस्थ्नोरतिक्रान्तता वेदना च; तिर्यक्क्षिप्ते त्वेकास्थिपार्श्वापगमनमत्यर्थं वेदना चेति ॥६॥

( उत्पिष्टादि के लक्षण— ) विशेष करके उत्पिष्ट में संधि में दोनों तरफ शोथ, वेदना की उत्पत्ति होती है, और विशेष तथा रात में नाना प्रकार की वेदनाएँ होती हैं। विश्लिष्ट में जरा सी सूजन, निरन्तर वेदना और सन्धि का कार्य ठीक न होना ( ये लक्षण होते हैं )। विवर्तित में संधि पार्श्व की तरफ चली जाने से अंग टेढ़ा हो जाता है और पीड़ा होती है। अवक्षिप्त में संधिविश्लेष और तीव्र पीड़ा होती है। अतिक्षिप्त में सन्धि की दोनों हड्डियाँ दूर होती हैं और पीड़ा होती है। तिर्यक्क्षिप्त में एक हड्डी पार्श्व की तरफ चली जाती है और अत्यन्त पीड़ा होती है ॥६॥

काण्डभग्नमत ऊर्ध्वं वक्ष्यामः—कर्कटकम्, अश्वकर्णं, चूर्णितं, पिच्चितम्, अस्थिच्छल्लितं, काण्डभग्नं, मज्जानुगतम्, अतिपातितं, वक्रं, छिन्नं, पाटितं, स्फुटितमिति द्वादशविधम् ॥७॥

( काण्डभग्न के प्रकार— ) अब इसके आगे काण्डभग्न को कहते हैं—१ कर्कटक, २ अश्वकर्ण, ३ चूर्णित, ४ पिच्चित, ५ अस्थिच्छल्लित, ६ काण्डभग्न, ७ मज्जानुगत, ८ अतिपातित, ९ वक्र, १० छिन्न, ११ पाटित और १२ स्फुटित ( इस तरह काण्डभग्न ) बारह प्रकार का होता है ॥७॥

वक्तव्य—द्वादशविधम्—संक्षेप से और विशेष महत्त्व के ये द्वादश प्रकार वर्णन किये हैं, परन्तु वास्तव में काण्डभग्न के असंख्य प्रकार होते हैं—भग्नं तु काण्डे बहुधा प्रयाति, समासतो नामभिरेव तुल्यम् ॥ ( माधवनिदान )। भग्न की परीक्षा में 'क्ष' किरणों का प्रयोग करने से माधवाचार्य का यह सिद्धान्त बिलकुल सत्य प्रमाणित हुआ है।

श्वयथुबाहुल्यं स्पन्दनविवर्तनस्पर्शासहिष्णुत्वमवपीड्यमाने शब्दः स्रस्ताङ्गता विविधवेदनाप्रादुर्भावः सर्वास्ववस्थासु न शर्मलाभ इति समासेन काण्डभग्नलक्षणमुक्तम् ॥८॥

( काण्डभग्न के सामान्य लक्षण— ) शोथ की अधिकता, हिलाना घुमाना या छूना सहन न होना, रगड़ से शब्द होना, ( भग्न का ) अंग शिथिल पड़ना, नाना प्रकार की वेदनाएँ उत्पन्न होना, और किसी भी स्थिति में आराम मालूम न होना ये संक्षेप में काण्डभग्न के लक्षण हैं ॥८॥

वक्तव्य—इस सूत्र में अस्थिभग्न के स्थानिक लक्षण वर्णन किये हैं। अवपीड्यमाने शब्द—अंग को पीडन करने से हड्डी के दोनों टुकड़े आपस में रगड़ खाते हैं, जिससे शब्द उत्पन्न होता है। इसको क्रेपिटस ( Crepitus ) कहते हैं। परन्तु जब दोनों टुकड़े दूर होते हैं या आपस में संलग्न होते हैं या दोनों के बीच में मांसादि धातु आ जाती है तब शब्द नहीं हो सकता। स्रस्ताङ्गता—अंग की कार्य करने की शक्ति नष्ट होना तथा उसमें भग्न स्थान पर अस्वाभाविक चलित शक्ति अस्थिरता ( Preternatural mobility ) का आना। इन लक्षणों के अतिरिक्त विषमांगता भी एक लक्षण है। यह विषमता आघात, अंग का भार और पेशियों की सिकुड़न के कारण उत्पन्न होती है। भग्न में अंग की लंबाई भी कुछ कम हो

है। लंबाई का फर्क अधिकतर शाखाओं में दिखाई है। इसलिये परीक्षा के समय रोगी के स्वस्थ अंग के की भग्न अंग के नाप के साथ तुलना करना बहुत श्यक है। नापते समय दोनों ओर के समान स्थानों की नापनी चाहिये। इन स्थानिक लक्षणों के अतिरिक्त सार्वदैहिक लक्षण भी होते हैं—(१) स्तब्धता—(Shock)—आघात यदि सबल हो, भग्न यदि मर्मस्थान पर रोगी वातप्रकृति का हो या तीव्र वेदना हो तो गाढ़ी स्तब्धता जाती है। (२) भग्नज्वर—प्रायः भग्न के दूसरे दिन ज्वर ता है, जो तीन दिन तक रहकर जाता रहता है। यदि भग्न त (Septic) न हुआ हो तो ज्वर १००° से अधिक नहीं ता। दूषित होने पर तीव्र ज्वर और जीवाणुमयावस्था ण होती है। (३) कम्पोन्माद—(Delirium tremens)—शराबखोर और कमजोर रोगियों में यह दुर्घटना उत्पन्न होती भग्न के पश्चात् प्रायः तीसरे दिन लक्षण उत्पन्न होते हैं, जिनमें निद्रानाश, भयानक स्वप्न, शय्या से या खिड़की से ना, सारे शरीर में कम्प, उन्माद की सी अवस्था, मलावरोध इत्यादि प्रधान हैं। उन्माद की दशा समाप्त होने पर रोगी अवसन्न और सन्यस्त होकर मर जाता है।

विशेषतस्तु संमूढमुभयतोऽस्थि मध्ये भ(ल)ग्नं ग्रन्थिरिवोन्नतं कर्कटकम्, अश्वकर्णवदुन्नतमश्वकर्णकं, मृश्यमानं शब्दवच्चूर्णितमवगच्छेत्, पिच्चितं पृथुतां गतमनल्पशोफं, पार्श्वयोरस्थि हीनोद्गतमस्थिच्छलितं, वेल्लते प्रकम्पमानं काण्डभग्नम्, अस्थ्यवयवोऽस्थिमध्यमनुप्रविश्य मज्जानमुन्नह्यतीति मज्जानुगतम्, अस्थि निःशेषतश्छिन्नमतिपातितम्, आभुग्नमनिर्मुक्तास्थि वक्रम्, अन्यतरपार्श्वावशिष्टं छिन्नं, पाटितमणुबहुविदारितं वेदनावच्च, शूकपूर्णमिवाध्मातं विपुलं विस्रंटीकृतं स्फुटितमिति ॥९॥

(प्रत्येक काण्डभग्न के विशेष लक्षण—) विशेष करके दोनों तरफ से उठा हुआ, बीच में टूटा हुआ और गाँठ की भाँति उभरा हुआ भग्न कर्कटक होता है। घोड़े के कान के समान ऊँचा हुआ भग्न अश्वकर्ण है। छूने पर शब्द करने वाला भग्न चूर्णित समझना चाहिये। चौड़ा हुआ अधिक शोथ युक्त पिच्चित भग्न है। अस्थि एक तरफ नीचा और दूसरी तरफ ऊँचा अस्थिच्छलित है। जो हिलाने से काँपता है वह काण्डभग्न है। अस्थि का भाग दूसरे अस्थि के भीतर प्रवेश कर मज्जा को बाहर निकाले तो वह मज्जानुगत है। निःशेष अस्थि कट जाय तो अतिपातित है। जो टेढ़ा हो जाय परन्तु टूटे नहीं वह वक्र है। एक तरफ से शेष रहे (और एक तरफ से कट जाय) वह छिन्न है। छोटे छोटे और अनेक दरार युक्त तथा वेदनायुक्त पाटित है। धान्य के शूकों से भरा हुआ सा पीडा युक्त और खूब फूटा हुआ स्फुटित है ॥९॥

वक्तव्य—संधिविश्लेष के समान भग्न भी सव्रण और अव्रण करके दो प्रकार के होते हैं। सव्रणभग्न में बाह्य त्वचा तथा भग्न के ऊपर के मांसादि धातु विदीर्ण होकर वायु भीतर पहुँच जाती है। अव्रण भग्न में केवल भीतर की हड्डी टूट जाती है। पूर्ण और अपूर्ण इस तरह से भी भग्न दो प्रकार के होते हैं। पूर्ण में पूरी हड्डी टूट जाती है; जैसे—अतिपातित (Complete)। अपूर्ण में हड्डी का कुछ भाग टूट जाता है; जैसे—छिन्न (Incomplete)। पूर्ण भग्न के विकार—(१) बच्चों में हड्डी मुलायम होने के कारण टूटती नहीं, केवल आर्द्र दण्ड के समान टेढ़ी हो जाती है। उसे 'वक्र' (Greenstick) कहते हैं। (२) कपाल की हड्डियों में आघात से बाहर का स्तर नीचे की ओर दब जाता है और भीतर का स्तर टूटता है। इसे अवनत (Depressed) भग्न कहते हैं। (३) कभी कभी हड्डी टूटती नहीं, उसम दरारें पड़ जाती हैं; जैसे—पाटित या स्फुटित (Fissured fracture)। (४) कभी कभी आवरण बचता है और बीच की हड्डी टूटती है। उसे उपास्थि भग्न (Subperiosteal fracture) कहते हैं। पूर्ण भग्न के प्रकार—(१) कभी कभी हड्डी चौड़ाई में पूर्णतया टूट जाती है, उसे व्यत्यस्त भग्न (Transverse) कहते हैं; जैसे—काण्डभग्न। (२) कभी कभी हड्डी टेढ़ी होकर टूटती है, उसे तिर्यक् (Oblique) भग्न कहते हैं; जैसे—अश्वकर्ण। (३) कभी कभी हड्डी लंबाई में टूटती है; उसे अनुदैर्घ्यभग्न (Longitudinal) कहते हैं। अस्थिच्छलित बहुधा इसी प्रकार का भग्न है—एषा अस्थिच्छलिका) पार्श्वगतस्तोकास्थिविश्लेषाद्भवति। (मधुकोशव्याख्या)। बंदूक की गोली से इस प्रकार का भग्न हो सकता है। (४) कभी कभी हड्डी के छोटे छोटे टुकड़े हो जाते हैं; उसे चूर्णित (Comminuted) भग्न कहते हैं। (५) कभी कभी हड्डी का टूटा भाग दूसरे में प्रविष्ट होता है; उसे मज्जानुगत (Impacted) भग्न कहते हैं। (६) कभी कभी रक्तवाहिनियों, नाड़ियों, पेशियों को हानि होती है; उसे पिच्चित (Complicated) भग्न कहते हैं। (७) कभी कभी हड्डी अनेक स्थानों पर टूट जाती है; उसे बहुभग्न (Multiple fracture) कहते हैं।

तेषु चूर्णितच्छिन्नातिपातितमज्जानुगतानि कृच्छ्रसाध्यानि, कृशवृद्धबालानां क्षतक्षीणकुष्ठश्वासिनां सन्ध्युपगतं चेति ॥१०॥

(साध्यासाध्यता—) इनमें से चूर्णित, छिन्न, अतिपातित और मज्जानुगत कृच्छ्रसाध्य होते हैं; तथा दुर्बल, वृद्ध, बालक, क्षतक्षीण, कुष्ठी और श्वासी इनके तथा संधिसमीपवर्ती भग्न भी कृच्छ्रसाध्य होते हैं ॥१०॥

भवन्ति चात्र—

भिन्नं कपालं कट्यां तु सन्धिमुक्तं तथा च्युतम्।
जघनं प्रति पिष्टं च वर्जयेत्तच्चिकित्सकः ॥११॥
असंश्लिष्टं कपालं तु ललाटे चूर्णितं च यत्।
भग्नं स्तनान्तरे शङ्खे पृष्ठे मूर्ध्नि च वर्जयेत् ॥१२॥
आदितो यच्च दुर्जातमस्थि सन्धिरथापि वा।
सम्यग्यमितमप्यस्थि दुर्न्यासाद्दुर्निबन्धनात्।
सङ्क्षोभाद्वाऽपि यद्गच्छेद्विक्रियां तच्च वर्जयेत् ॥१३॥

१ चूर्णितमस्थि शब्दस्पर्शाभ्यां बोद्धव्यं. २ खलते, खलितं. ३ विस्फुटित.

१ सम्यक् संहितमप्यस्थि.

कपाल और कटि के भिन्न, संधिमुक्त और च्युत तथा जघन संधि के दलित चिकित्सक त्याग दे ॥११॥ सिर कपालों का संधिविश्लेष तथा चूर्णित और स्तन के मध्य का, शंख प्रदेश का, पृष्ठवंश का और सिर का भग्न त्यागना चाहिये ॥१२॥ जो अस्थि या संधि पहले से ही विकृत हों, तथा जो अस्थि (और संधि) ठीक ठीक जोड़ने पर अनुचित रखने से, अनुचित बजन से और हिलाने से खराब हुए हों, उन्हें भी त्यागना चाहिये ॥१३॥

वक्तव्य—आदितो यच दुर्जातम्—भग्न होने के पहले ही जो हड्डी खराब हो। हड्डी की बनावट की खराबी निम्न तीन कारणों से हो सकती है। (१) खास हड्डियों के विकार, जैसे—अस्थिभग्नता, अस्थिभंगुरता, अस्थिमृदुता, अस्थ्यर्बुद इत्यादि। (२) अस्थिसमीपवर्ती अंग की विकृति का परिणाम, जैसे—धमनिग्रंथि ( Aneurism ) के कारण अस्थि का विलयन होना। (३) सार्वदैहिक विकृति में अस्थि की भी खराबी होना, जैसे—पक्षाघात, मस्तिष्कगत फिरंग ( जैसे Tabes dorsalis ) और वृद्धावस्था इत्यादि। सम्यग्विनमप्यस्थि—टूटी हुई हड्डी का योग्य संधान करने पर भी। योग्य संधान तब कह सकते हैं, जब भग्न के दोनों टुकड़े पूर्वस्थिति में यानि दूसरी ओर के स्वस्थ अंग की स्थिति में स्थापित किये जाते हैं। इस स्थिति में भग्न को उस समय तक बराबर रखना चाहिये जब तक भग्न का संयोग मजबूत न हुआ हो। योग्य संधान में बिगाड़ होने के तीन कारण इसी श्लोक में दिये है—(१) दुर्न्यासात्—शरीर की दृष्टि से भग्न अंग को योग्य स्थिति और दिशा ( Correct position and alinement ) में न रखने से। (२) दुर्निबन्धनात्—कुशा (Splints) दई तथा अन्य योग्य पदार्थों का उपयोग करके भग्न भाग को मजबूत न बांधने से। (३) संक्षोभात्—संहित अंग के दोनों टुकड़े आपस में संचालित होने से। संधान करने के कुछ समय के पश्चात् भग्नस्थान पर नई धातु का बनना प्रारंभ होता है। शुरू शुरू में यह धातु अत्यंत मृदु होती है, इसमें अस्थि की कठिनता नहीं होती है; इसलिये अंग के हिलने से यह नई धातु बिगड़ जाती है। अस्थिनिबन्धन के लिये कुशा के अतिरिक्त आजकल चाँदी के तार, धातु की पट्टी, हड्डी या हाथीदांत की कीलें, पेंच, हड्डियाँ इत्यादि भी प्रयुक्त करते हैं। तेरहवें श्लोक में भग्न की असाध्यता ( अस्थियों का न जुड़ना ) के पाँच कारण दिये हैं—१ अस्थि के रोग, २ उचित संधान न होना, ३ दुर्न्यास, ४ दुर्निबंधन और ५ संक्षोभ। इनके अतिरिक्त और तीन कारण होते हैं। ६ रोगी की शारीरिक दुर्बलता। इसका उल्लेख ऊपर १० वें सूत्र में 'कृशवृद्ध' करके किया है। ७ अस्थियों के बीच में पेशियों या स्नायुओं का आ जाना। ८ भग्न अस्थि की पोषक रक्तवाहिनी टूट जाने से योग्य मात्रा में रक्त का न मिलना।

मध्यस्य वयसोऽवस्थास्तिस्रो याः परिकीर्तिताः।
तत्र स्थिरो भवेद्भग्नसुखप्रशान्तो विजानता ॥१४॥

( आयु के अनुसार साध्यासाध्यता— ) मध्यमायु की जो तीन अवस्थाएँ वर्णन की हैं, उनमें ( भग्नचिकित्सा ) जानने वाले ( वैद्य ) से उपचारित मनुष्य ( का भग्न ) होता है ॥१४॥

वक्तव्य—अवस्था—सूत्रस्थान के आतुरोपक्रम नामक ३५ वें अध्याय में पृष्ठ २०० पर मध्य वय की अवस्थाएँ वर्णन की है—वृद्धियौवन सम्पूर्णता हानिरिति। १ से पहली तीन अवस्थाओं में यानि सोलह से लेकर सा[illegible] साल की उमर तक भग्न आसानी से जुड़ जाते हैं। बा[illegible] वस्था में भी भग्न आसानी से जुड़ जाते हैं—पथ्ये बय[illegible] भग्न सुकरमादिशेत्। ( चिकित्सास्थान अ ३ )। चालीस लेकर सत्तर तक कृच्छ्रसाध्यता और सत्तर के पश्चात् असाध्य उत्पन्न होती है। साध्यासाध्यता का कुछ अधिक वि[illegible] भग्नचिकित्सा में किया गया है।

तरुणास्थीनि नम्यन्ते भज्यन्ते नलकानि तु।
कपालानि विभिद्यन्ते स्फुटन्ति रुचकानि च ॥१[illegible]

इति सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने भग्ननिदान नाम पञ्चदशोऽध्याय ॥१५॥

( अस्थिविशेष के अनुसार भग्न के प्रकार— ) त[illegible] अस्थियाँ लच जाती हैं, नलकास्थियाँ टूट जाती हैं, क[illegible] अस्थियाँ विदारयुक्त होती हैं, और दाँत फूटते हैं ॥१५॥

वक्तव्य—तरुणास्थि—कार्टिलेज ( Cartilage )। श्वेत या पीले रंग का चमकदार और लचकदार होता है कान, नाक, स्वरयन्त्र, हड्डियाँ इत्यादि स्थानों में सदैव तरु[illegible] स्थियाँ होती हैं। बाल्यावस्था में और गर्भावस्था में ब[illegible] सी अस्थियाँ तरुणावस्था में होती हैं यानि उनमें अस्थि समान कठिनता नहीं होती, किन्तु लचक होती है। इसलि[illegible] आघात या प्रहार होने पर ये केवल दब जाती या लच जा[illegible] हैं। बाल्यावस्था में भग्न प्रायः यव ( Green stick fractur[illegible] स्वरूप का होता है। नलक—लंबी हड्डियाँ ( Long bones ), कपाल—चौड़ी, चपटी और सपाट हड्डियाँ ( Flat bones जैसे कि खोपड़ी की बड़ी अस्थियाँ। रुचक—दाँत—दशन[illegible] रुचकानि। ( शारीरस्थान )।

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितभाषाप्रवोधेर[illegible] सुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने भग्ननिदाने नाम पञ्चदशोऽध्याय ॥१[illegible]

---

# षोडशोऽध्यायः।

अथातो मुखरोगाणां निदानं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥

अब यहाँ से मुखगत रोगों के निदान का व्याख्यान कर[illegible] हैं, जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

मुखरोगाः पञ्चषष्टिः सप्तस्वायतनेषु। तत्रायत[illegible] नानि—ओष्ठौ, दन्तमूलानि, दन्ता, जिह्वा, तालु कण्ठः, सर्वाणि चेति ॥२॥

( संख्या और आयतन— ) सातों स्थानों में ( मिलकर ) मुखरोग पैंसठ होते हैं। वे ( सात ) स्थान—ओष्ठ, दन्तमू[illegible] दन्त, जीभ, तालु, कण्ठ, और संपूर्ण मुख ॥२॥

वक्तव्य—पञ्चषष्टिः—वाग्भट ने पचहत्तर मुखरोग किये हैं—पञ्च सप्त चेत्युक्ताः पञ्चसप्ततिरामयाः । ( अष्टांग- ) । इसका चरकसंहिता में मुखरोगसंख्या चौंसठ जाते हैं—चतुःषष्टिर्विधा भवन्ति । चिकित्सा, अ. २६ ) । शार्ङ्गधर में चौहत्तर और भावप्रकाश इसठ रोग वर्णन किये हैं । आयतन—संस्थान । वाग्भट ण्ड का समावेश मुखरोगों के आयतन में करके अष्टा- न वर्णन किये हैं ।

तत्राष्टावोष्ठयोः, पञ्चदश दन्तमूलेषु, अष्टौ तेषु, पञ्च जिह्वायां, नव तालुनि, सप्तदश कण्ठे, यः सर्वेष्वायतनेषु ॥३॥

( आयतनानुसारं संख्या— ) इनमें से होठों में आठ, मूलों में पंद्रह, दाँतों में आठ, जीभ में पाँच, तालु में नौ, कण्ठ में सत्रह और संपूर्ण मुख में तीन ॥३॥

वक्तव्य—वाग्भट के अनुसार होठों में ग्यारह, गण्ड में क, मसूढ़ों में तेरह, दाँतों में दस, जीभ में छः, तालु में आठ, कण्ठ में अठारह और संपूर्ण मुख में आठ रोग होते —कण्ठेऽष्टादश च त्रयोदश तथा च षट् । अष्टावष्टादशाष्टौ च सरः ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) ।

तत्रौष्ठप्रकोपा वातपित्तश्लेष्मसन्निपातरक्तमांस-मेदोभिघातनिमित्ताः ॥४॥

( ओष्ठरोग— ) उनमें ओष्ठप्रकोप वात, पित्त, कफ, सन्नि-पात, रक्त, मांस, मेद और अभिघात इनके कारण होते हैं ॥४॥

वक्तव्य—वाग्भट ने निम्न तीन रोग अधिक वर्णन किये हैं—(१) तत्र खण्डौष्ठ इत्युक्तो वातेनोष्ठो द्विधा कृतः । ( अष्टांगसंग्रह )। खण्डौष्ठ बहुधा हेअरलिप ( Hare lip ) होगा। यह सहज रोग है । (२) खर्जूरसदृशं चात्र क्षीणे रक्तेऽर्बुदं भवेत्। अर्बुद बहुधा एपिथेलियोमा ( Epithelioma ) होगा। (३) जलबुद्बुदवद्वातकफादोष्ठे जलार्बुदम् । जलार्बुद बहुधा म्यूकस सिस्ट ( Mucous cyst ) होगा।

कर्कशौ परुषौ स्तब्धौ कृष्णौ तीव्ररुगन्वितौ ।
दाल्येते परिपाट्येते ह्योष्ठौ मारुतकोपतः ॥५॥

( वातज ओष्ठप्रकोप— ) वातप्रकोप से होठ खुरदरे, कठिन, सुन्न, काले, तीव्र पीड़ायुक्त और विदारयुक्त होते हैं ॥५॥

वक्तव्य—मारुतज ओष्ठप्रकोप—Cracked या Chapped lips ।

आचितौ पिडकाभिस्तु सर्षपाकृतिभिर्भृशम् ।
सदाहपाकसंस्रावौ नीलौ पीतौ च पित्ततः ॥६॥

( पित्तज ओष्ठप्रकोप— ) पित्त से होठ सरसों के आकार की बहुत सी फुन्सियों से व्याप्त, दाह पाक और स्राव इनसे युक्त, नीले और पीले होते हैं ॥६॥

सवर्णाभिस्तु चीयेते पिडकाभिरवेदनौ ।
कण्डूमन्तौ कफाच्छूनौ पिच्छिलौ शीतलौ गुरू ॥७॥

( कफज ओष्ठप्रकोप— ) कफ से होठ त्वचा के वर्ण की फुन्सियों से व्याप्त पीड़ारहित, कण्डुयुक्त, फूले हुए, पिच्छिल, ठण्डे और भारी होते हैं ॥७॥

सकृत्कृष्णौ सकृत्पीतौ सकृच्छ्वेतौ तथैव च ।
सन्निपातेन विज्ञेयावनेकपिडिकाचितौ ॥८॥

( सन्निपातज ओष्ठप्रकोप— ) सन्निपात से होठ कभी काले, कभी पीले, तथा कभी सुफेद होते हैं और अनेक प्रकार की फुन्सियों से व्याप्त रहते हैं ॥८॥

वक्तव्य—पित्तज, कफज और सन्निपातज ओष्ठप्रकोप बहुधा Herpes labialis रोग होगा ।

खर्जूरफलवर्णाभिः पिडकाभिः समाचितौ ।
रक्तोपसृष्टौ रुधिरं स्रवतः शोणितप्रभौ ॥९॥
मांसदुष्टौ गुरू स्थूलौ मांसपिण्डवदुद्गतौ ।
जन्तवश्चात्र मूर्च्छन्ति सृक्कस्योभयतो मुखात् ॥१०॥

( रक्तज और मांसज ओष्ठप्रकोप— ) रक्तदूषित होठ खजूर के फल के वर्ण के समान फुन्सियों से व्याप्त, रक्त स्रवने वाले और रक्तवर्ण होते हैं ॥९॥ मांसदुष्ट होठ भारी, मोटे, मांसपिण्ड के समान उभरे हुए होते हैं तथा मुख से दोनों तरफ के ओष्ठभागों पर कृमि मूर्च्छित हो जाते हैं ॥१०॥

वक्तव्य—रक्तज और मांसज ओष्ठप्रकोप तथा वाग्भट का अर्बुद ओष्ठ का एपिथेलियोमा ( Epithelioma ) होगा।

मेदसा घृतमण्डाभौ कण्डूमन्तौ स्थिरौ मृदू ।
अच्छस्फटिकसङ्काशमास्रावं स्रवतो गुरू ॥११॥

( मेदोज ओष्ठप्रकोप— ) मेद से होठ घृतमण्ड के वर्ण के, कण्डुयुक्त, स्थिर, मृदु, स्वच्छ स्फटिक समान स्राव स्रवने वाले और भारी होते हैं ॥११॥

वक्तव्य—कफज ओष्ठप्रकोप बहुधा म्याक्रोचेलिया ( Macrocheilia ) होगा।

क्षतजाभौ विदीर्येते पाट्येते चाभिघाततः ।
ग्रथितौ च समाख्यातावोष्ठौ कण्डूसमन्वितौ ॥१२॥

( क्षतज ओष्ठप्रकोप— ) अभिघात से होठ क्षत के समान, विदीर्ण और छिले हुए, गाँठदार तथा कण्डुयुक्त होते हैं ॥१२॥

## दन्तमूलगत रोग

दन्तमूलगतास्तु—शीतादो, दन्तपुप्पुटको, दन्तवेष्टकः, शौषिरो, महाशौषिरः, परिदर, उपकुशो, दन्तवैदर्भो, वर्धनोऽधिमांसो; नाड्यः पञ्चेति ॥१३॥

( दन्तमूलगत रोग— ) और दन्तमूलगत रोग १ शीताद, २ दन्तपुप्पुटक, ३ दन्तवेष्टक, ४ शौषिर, ५ महाशौषिर, ६ परिदर, ७ उपकुश, ८ दन्तवैदर्भ, ९ वर्धन, १० अधिमांस, ११–१५ तथा पाँच नाड़ियाँ ( मिलकर पंद्रह होते हैं ) ॥१३॥

वक्तव्य—वाग्भट में दन्तवेष्टक और परिदर नहीं वर्णन किये हैं। वर्धन दन्तरोगों में दिया है । दन्तविद्रधि अधिक है—दन्तमांसे मलैः सास्रैर्बाह्यान्तः श्वयथुर्गुरुः । सरुग्दाहः स्रवेद् भिन्नः पूयास्रं दन्तविद्रधिः ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। दन्तविद्रधि को एल्विओलर एब्सेस ( Alveolar abscess ) कहते हैं।

शोणितं दन्तवेष्टेभ्यो यस्याकस्मात् प्रवर्तते।
दुर्गन्धीनि सकृष्णानि प्रक्लेदीनि मृदूनि च ॥१४॥
दन्तमांसानि शीर्यन्ते पचन्ति च परस्परम्।
शीतादो नाम स व्याधिः कफशोणितसंभवः ॥१५॥

( शीताद— ) जिसके दाँतों की जड से अकारण खून निकलता है, तथा जिसके मसूड़े दुर्गंध युक्त, काले, गीले और पिलपिले ॥१४॥ होकर गलते हैं और पकते हैं वह कफरक्त जन्य शीताद नामक व्याधि है ॥१५॥

वक्तव्य—अकस्मात्—अकारण—वह स्यसमहेतुकम् । ( अष्टांगसंग्रह )। सकृष्णानि—खून रक्त में परिवर्तन होने से दाँत तथा मसूड़े काले हो जाते हैं। शीताद—इसको ब्लीडिंग ( Bleeding ) या स्पंजीगम्स ( Spongy gums ) कहते हैं। यह रोग मुख की सफाई ठीक न रखने से, पारद सेवन से या स्कर्वी ( Scurvy ) नामक रोग से उत्पन्न होता है।

दन्तयोस्त्रिषु वा यस्य श्वयथुः सरुजो महान्।
दन्तपुप्पुटको ज्ञेयः कफरक्तनिमित्तजः ॥१६॥

( दन्तपुप्पुटक— ) जिसके दो या तीन दाँतों ( की जड ) में पीडायुक्त बडी सूजन उत्पन्न होती है, वह कफ और रक्त के कारण उत्पन्न हुआ दन्तपुप्पुटक रोग जानना चाहिये ॥१६॥

वक्तव्य—दन्तपुप्पुटक—इसको गम् बॉइल ( Gum boil ) कहते हैं। दन्तविद्रधि से यह छोटा और परिमित होता है और बहुधा मसूड़े को छेद करके फूटता है। दन्त विद्रधि अधिक गहराई तक फैलता है और कभी कभी हनु का नाश ( Necrosis of the jaw ) भी करता है। प्राय इसलिये यह निदारुण माना गया है। ऊपर १३वें श्लोक का वक्तव्य देखो।

स्रवन्ति पूयरुधिरं चला दन्ता भवन्ति च।
दन्तवेष्टः स विज्ञेयो दुष्टशोणितसंभवः ॥१७॥

( दन्तवेष्ट— ) ( जिसमें दाँत पीप और खून स्रवते हैं तथा हिलने वाले होते हैं वह दुष्ट रक्तजन्य दन्तवेष्ट रोग जानना चाहिये ॥१७॥

वक्तव्य—दन्तवेष्ट—इसको पायोरिया अल्वियोलारिस ( Pyorrhoea alveolaris ) या सप्युरेटिव्ह जिन्जिवाइटिस ( Suppurative gingivitis ) कहते हैं। पृष्ठ ३०५ पर ५८२ श्लोक का वक्तव्य देखो।

श्वयथुर्दन्तमूलेषु रुजावान् कफरक्तजः।
लालास्रावी स विज्ञेयः कण्डूमान् शौषिरो गदः ॥१८॥

( शौषिर— ) पीडायुक्त, कफरक्तजन्य, लाला स्रवनेवाला और कण्डुयुक्त दाँतों की जडों का शोथ शौषिर रोग जानना चाहिये ॥१८॥

दन्ताश्चलन्ति वेष्टेभ्यस्तालु चाप्यवदीर्यते।
दन्तमांसानि पच्यन्ते मुखं च परिपीड्यते।
यस्मिन् स सर्वजो व्याधिर्महाशौषिरसंज्ञकः ॥१९॥

( महाशौषिर— ) जिसमें दाँत अपने स्थान से हिलने लगते हैं, तालु विदीर्ण होती है, मसूड़े गलते हैं और मुख में पीडा होती है, वह सन्निपातजन्य महाशौषिर संज्ञ रोग है ॥१९॥

दन्तमांसानि शीर्यन्ते यस्मिन् ष्ठीवति चाप्यसृक्।
पित्तासृक्कफजो व्याधिर्ज्ञेयः परिदरो हि सः ॥२०॥

( परिदर— ) जिसमें मसूड़े गलते हैं, रोगी बार बार र थूकता है, वह पित्तकफरक्तजन्य परिदर नामक व्याधि जानना चाहिये ॥२०॥

वेष्टेषु दाहः पाकश्च तेभ्यो दन्ताश्चलन्ति च।
आघट्टिताः प्रस्रवन्ति शोणितं मन्दवेदनाः ॥२१॥
आध्मायन्ते स्रुते रक्ते मुखं पूति च जायते।
यस्मिन्नुपकुशः स स्यात् पित्तरक्तकृतो गदः ॥२२॥

( उपकुश— ) जिसमें दन्तवेष्ट में जलन और पाक होता है, उससे दाँत हिलने लगते हैं, दबाने पर रक्त का स्राव होता है, मन्द पीडा होती है ॥२१॥ रक्तस्राव होने पर मसूड़े फूलते हैं, और मुख दुर्गन्धयुक्त होता है, वह पित्तरक्तजन्य उपकुश नामक व्याधि है ॥२२॥

घृष्टेषु दन्तमूलेषु संरम्भो जायते महान्।
भवन्ति च चला दन्ताः स वैदर्भोऽभिघातजः ॥२३॥

( वैदर्भ— ) दाँतों की जडों में रगडने से जिसमें शोथ और लाली उत्पन्न होती है तथा दाँत हिलने लगते हैं, वह अभिघातजन्य वैदर्भ रोग है ॥२३॥

वक्तव्य—शौषिर से लेकर दन्तवैदर्भ तक दन्तवेष्टप्रकोप ( Gingivitis ) के विविध प्रकार मालूम पडते हैं। महाशौषिर के लक्षण ग्रन्थान्तर में इस प्रकार मिलते हैं—सन्निपातज्वरवान् सपूयरुधिरस्रुति। ( अष्टांगसंग्रह )। विवृतमनिशं दन्तान् तालुनोऽपि दारयेत्। महाशौषिरमित्येनत् सतरात्राज्जिहन्त्यसून्। ( भोज )। इन लक्षणों का विचार करने से महाशौषिर बहुत करके गॅग्रीनस स्टोमाटायटीज या कन्क्रमओरिस ( Gangrenous stomatitis या Cancrum oris ) होगा। इसमें गाल के भीतर या मसूड़ों पर एक व्रण बनता है, जो जिह्वा तालु इत्यादि पर फैलता है। तीव्र ज्वर भी होता है और रोगी ७-१० दिन के भीतर मरता है—This rare disease occurs in children It occurred in two men A sloughing ulcer developes in the inside of the cheek or on the gums perforates the cheek or spreads to the tongue chin jawbone Cancrum oris is accompanied by severe constitutional symptoms the patient being prostrated with a high temperature and rapid pulse Death generally occurs between seven and ten days of the onset *Text book of the practice of Medicine by F W Price*

मारुतेनाधिको दन्तो जायते तीव्रवेदनः।
वर्धनः स मतो व्याधिर्जाते रुक् च प्रशाम्यति ॥२४॥

( वर्धन— ) वायु से तीव्र पीडा करने वाला अधिक दाँत, ( कभी कभी ) उत्पन्न होता है, वह रोग वर्धन है। उसमें दाँत निकल आने पर पीडा शांत हो जाती है

१ नाम स व्याधि कफरक्तज

वक्तव्य—वर्धन—इसको अधिदन्त या खलवर्धन भी कहते हैं—दन्तोऽधिकोऽधिदन्ताख्यः स चोक्तः खलवर्धनः। ( अष्टांगसंग्रह )। अंग्रेजी में एक्स्ट्रा टूथ ( Extra tooth ) कहते हैं। चन्द्रचक्रवर्ती तथा अन्य आधुनिक टीकाकार इसे अकलदाढ़ ( Wisdom tooth ) समझते हैं। परन्तु चिकित्सा में इसको उखाड़ने का इलाज बतलाया है—उद्धृत्याधिकदन्तं तु ततोऽग्निमवचारयेत्। इसलिये यह रोग अकलदाढ़ नहीं हो सकता।

हान्व्ये पश्चिमे दन्ते महाञ्छोथो महारुजः।
लालास्रावी कफकृतो विज्ञेयः सोऽधिमांसकः ॥२५॥

( अधिमांस— ) निचले जबड़े के पिछले दाँत के पास तीव्र पीड़ा युक्त, लालास्राव करने वाला कफजन्य भारी शोथ होता है, उसे अधिमांस समझना चाहिये ॥२५॥

वक्तव्य—अधिमांस में निचले जबड़े के अन्तिम दाँत के ऊपर पीछे की ओर से कुछ मांस आ जाता है जो चर्वण के समय कुचल जाने से हनुसंधि, कर्ण में पीड़ा करता है और निगलते समय भी कठिनाई होती है—हनुकर्णरुजाकरः। प्रतिहन्त्यभ्यवहृतिम् ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। बहुधा यह रोग Impacted wisdom tooth होगा।

दन्तमूलगता नाड्यः पञ्च ज्ञेया यथेरिताः ॥२६॥

( दंतनाड़ी— ) जैसे कि ( दशमाध्याय में ) कहा है दाँतों की जड़ में ( वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज और शल्यज इस प्रकार ) पाँच प्रकार की नाड़ियाँ जाननी चाहिये ॥२६॥

## दन्तगत रोग

दन्तगतास्तु—दालनः, क्रिमिदन्तको, दन्तहर्षो, भञ्जनकः, शर्करा, कपालिका, श्यावदन्तको, हनुमोक्षश्चेति ॥२७॥

( दंतरोग— ) १ दालन, २ क्रिमिदन्त, ३ दन्तहर्ष, ४ भञ्जनक, ५ शर्करा, ६ कपालिका, ७ श्यावदन्तक और ८ हनुमोक्ष ऐसे ( आठ ) दाँतों के रोग हैं ॥२७॥

वक्तव्य—वाग्भट ने निम्न ३ रोग अधिक वर्णन किये हैं। १ कराल—करालस्तु करालानां दशनानां समुद्भवः। २ चाल—चालश्चलद्भिर्दशनैर्भक्षणादधिकव्यथैः। ३ दन्तभेद—दन्तभेदे द्विजास्तोदभेदरुक्स्फुटनान्विताः॥ ( अष्टांगसंग्रह )।

दाल्यन्ते बहुधा दन्ता यस्मिंस्तीव्ररुगन्विताः।
दालनः स इति ज्ञेयः सदागतिनिमित्तजः ॥२८॥

( दालन— ) जिसमें दाँत विदीर्ण से होते हों और तीव्र पीड़ायुक्त हों, वह वात से उत्पन्न हुआ दालन नामक रोग जानना चाहिये ॥२८॥

वक्तव्य—दालन—इसको शीतदन्त भी कहते हैं—वातादुष्णासहा दन्ताः शीतस्पर्शाधिकव्यथाः। दाल्यन्त इव शूलेन शीताख्यो दालनश्च सः ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। इसको टूथएक ( Toothache ) या ओडंटोडायनिया ( Odontodynia ) कहते हैं।

१ कफोत्थो यः सोऽधिमांसः प्रकीर्तितः.

कृष्णश्छिद्री चलः स्रावी ससंरम्भो महारुजः।
अनिमित्तरुजो वाताद्विज्ञेयः कृमिदन्तकः ॥२९॥

( कृमिदन्तक— ) जो काला हो, छिद्रयुक्त हो, हिलता हो, स्रवता हो, शोथयुक्त हो, तीव्रपीड़ायुक्त हो, विना कारण जिसमें पीड़ा शुरू होती हो, वह वातजन्य कृमिदन्तक रोग जानना चाहिये ॥२९॥

वक्तव्य—कृमिदन्तक को Dental caries कहते हैं। दाँतों के बीच में फँसे हुए खाद्य द्रव्यों के सड़न से जो अम्ल उत्पन्न होते हैं, उनकी क्रिया से दाँत पोले होते हैं। दंतशूल या दालन रोग का कृमिदन्त प्रधान कारण है। जीवद्रव्य डी और खटिक की कमी से भी दाँतों में कीड़ा लग जाता है।

दशनाः शीतमुष्णं च सहन्ते स्पर्शनं न च।
यस्य तं दन्तहर्षं तु व्याधिं विद्यात् समीरणात् ॥३०॥

( दन्तहर्ष— ) जिसके दाँत शीतल, गरम तथा स्पर्श सहन नहीं कर सकते, उसकी व्याधि वातजन्य दन्तहर्ष जाननी चाहिये ॥३०॥

वक्तव्य—दन्तहर्ष—ओडन्टायटीज Odontitis। माधव के अनुसार 'पित्तमारुतकोपेन' यह रोग होता है।

वक्त्रं वक्रं भवेद्यस्मिन् दन्तभङ्गश्च तीव्ररुक्।
कफवातकृतो व्याधिः स भञ्जनकसंज्ञितः ॥३१॥

( भञ्जनक— ) जिसमें मुँह टेढ़ा हो जाय, दाँत टूट जाय, तीव्र पीड़ा हो, वह कफवातजन्य भञ्जनक संज्ञक रोग है ॥३१॥

शर्करेव स्थिरीभूतो मलो दन्तेषु यस्य वै।
सा दन्तानां गुणघ्नी तु विज्ञेया दन्तशर्करा ॥३२॥

( दन्तशर्करा— ) जिसके दाँतों में शर्करा ( पथरी ) के समान मल स्थिर हुआ है, वह दाँतों का गुण ( कठिनता ) नाश करने वाली दन्तशर्करा है ॥३२॥

वक्तव्य—दन्तशर्करा को टार्टर ( Tarter ) कहते हैं। इसमें दाँतों के बीच में फँसी हुई चीजों के सड़ने से खनिज पदार्थ, विशेष करके क्यालसिअम फॉस्फेट, ( Calcium phosphate ) उनकी जड़ पर जम जाते हैं।

दलन्ति दन्तवल्कानि यदा शर्करया सह।
ज्ञेया कपालिका सैव दशनानां विनाशिनी ॥३३॥

( कपालिका— ) जब शर्करा के साथ दाँतों के छिलके उतरने लगते हैं तब दाँतों का नाश करने वाले वही छिलके कपालिका जानने चाहिये ॥३३॥

वक्तव्य—दन्तवल्क—दाँतों का कवच। इसको इन्यामल ( Enamel ) कहते हैं। शरीर में जितने धातु हैं, उनमें दन्तवल्क सब से कठिन है। मसूढ़ों से ऊपर दाँतों का जो भाग निकला रहता है, उस पर इस द्रव्य का आवरण होता है और इसी के कारण कठिन से कठिन खाद्य द्रव्यों का चर्वण मनुष्य कर सकता है। मुख की सफाई ठीक न रखने से जब इस कवच पर पथरी जम जाती है तब मोर्चा लगे हुए लोहे के समान कवच की मजबूती जाती रहती है; और एक दिन पथरी के साथ वह कवच निकल आता है।

योऽसृङ्मिश्रेण पित्तेन दग्धो दन्तस्त्वशेषतः ।
श्यावतां नीलतां वाऽपि गतः स श्यावदन्तकः ॥३४॥

( श्यावदन्तक— ) जो दाँत रक्तयुक्त पित्त के कारण पूर्ण तया दग्ध होकर काला या नीला पड़ जाता है, वह श्यावदन्तक है ॥३४॥

वातेन तैस्तैर्भावैस्तु हनुसन्धिर्विसंहतः ।
हनुमोक्ष इति ज्ञेयो व्याधिरर्दितलक्षणः ॥३५॥

( हनुमोक्ष— ) उन उन भावों करके वायु से हनुसंधि बिगड़ जाती है, उसे हनुमोक्ष जानना चाहिये । यह व्याधि अर्दित लक्षणों से युक्त होती है ॥३५॥

वक्तव्य—तैस्तैर्भावैः—उच्चैर्भाषणातोऽत्यर्थं खादनो कठिनानि वा । हसतो जृम्भतो वाऽपि ॥ विसंहत—विश्लेषित, विघटित । हनुमोक्ष—हनुसंधिविश्लेष ( Dislocation of the lower jaw ) । हनुसंधिबंध ढीले होने से या, हँसने और जम्भाई देते समय मर्यादा से अधिक मुख खोलने से या खुले मुख पर आघात होने से या दाँत निकालते समय अधोहनु पर अधिक भार पड़ने से हनुकुण्ड हनुशंख के अर्बुद पर से फिसलता हुआ उसके आगे पहुँच जाता है । यह विश्लेष कभी एक ओर कभी दोनों ओर होता है । अर्दितलक्षण— रोगी का मुख टेढ़ा होता है, यदि एक ओर का विश्लेष हो । यदि दोनों ओर का विश्लेष हो तो ठोढी नीचे की ओर दब जाती है, [illegible] खुला रह जाता है, उससे लार टपकती है, बोलने निगलने में कठिनाई होती है । कर्णपुत्रिका के आगे गढ़ा और उसके आगे उभार दिखाई देता है । अर्दित और हनुमोक्ष के लक्षणों की समता पूर्ण नहीं है अपूर्ण है; जैसे वक्रीभवति वक्त्रार्धं वाक्सङ्ग, हनुग्रह इत्यादि । हनुमोक्ष वास्तव में दन्तरोग नहीं है, परन्तु 'दन्तस्थानसामीप्यदन्तपीडाकरत्वाच्च दन्तरोग' में इसका समावेश किया गया है । चरक और अष्टांगसंग्रह में वातरोगों में हनुग्रह और हनुस्तंभ करके इसका समावेश किया गया है—हनुस्तंभ स तेन कृच्छ्राच्चर्वण भाषणम् । ( अष्टांगसंग्रह ) । दन्तरोगों का साधारण निदान— दाँत और मसूड़ों के प्रायः सभी विकार मुख की सफाई की ओर ध्यान न देने से होते हैं । मुख और दाँतों की सफाई प्रातः उठने के बाद रात में सोने से पूर्व और दिन में जितनी बार खाना या भोजन सेवन किया जाय, उतनी बार करना परमावश्यक है—भक्षयेद्दन्तपवनं द्वौ कालौ कषायकटुतिक्तकम् । भक्षये दन्तपवनं दन्तमांसान्यबाधयन् ॥ ( चरक ) । प्रातर्भुक्त्वा च यत वाग्भक्षयेद्दन्तधावनम् । ( अष्टांगसंग्रह ) । इस प्रकार सफाई न करने से दाँतों के बीच में भोजन के कण फँसे रह जाते हैं और सड़ने लगते हैं—दन्तान्तरगतं चान्नं शोधनेनाहरेच्छनैः । कुर्यादनिर्हृतं तद्धि मुखस्यानिष्टगन्धताम् ॥ ( सुश्रुत ) । इन चीजों के सड़ने से मुँह में बदबू आती है, दाँत बिगड़ने लगते हैं, उन पर पथरी जमती है, उनमें कीड़ा लग जाता है, मसूड़े फूलते हैं, उनसे खून गिरने लगता है, दाँतों की जड़ों में पीप बनती है इत्यादि अनेक विकार उत्पन्न होते हैं । इस मुख्य कारण के अतिरिक्त जीवद्रव्य की, खटिक इनकी भोजन में कमी, पिष्टमय पदार्थों की अधिकता, मांसाहार, स्कर्वी, विविध पाण्डुरोग, फिरंग, पारद संखिया, फास्फरस, सीस इत्यादि रासायनिक विष इनसे भी दाँतों की तथा मसूड़ों की खराबी होती है ।

## जिह्वागत रोग

जिह्वागतास्तु—कण्टकास्त्रिविधास्त्रिभिर्दोषैः अलास, उपजिह्विका चेति ॥३६॥

जिह्वा के रोग—तीनों दोषों से तीन प्रकार के कण्टक, अलास और उपजिह्विका ( इस प्रकार पाँच होते ) हैं ॥३६॥

जिह्वाऽनिलेन स्फुटिता प्रसुप्ता
 भवेच्च शाकच्छदनप्रकाशा ।
पित्तेन पीता परिदह्यते च
 चिता सरक्तैरपि कण्टकैश्च ।
कफेन गुर्वी बहुला चिता च
 मांसोद्गमैः शाल्मलिकण्टकाभैः ॥३७॥

( त्रिविध कण्टक के लक्षण— ) वातप्रकोप से जीभ चिरायुक्त, रसज्ञान विरहित, और शाकपत्र के समान ( खुरदरी होती है ) । पित्त से पीली, दाहयुक्त और रक्तयुक्त अंकुरों से व्याप्त होती है । कफ से भारी, स्थूल और शाल्मलि कण्टक के समान मांसांकुरों से व्याप्त होती है ॥३७॥

वक्तव्य—प्रसुप्ता—रसस्यानवबोधकत्वेनेत्यर्थः । ( आतङ्कदर्पण ) । जिह्वा कण्टक ( Chronic superficial glossitis ) नामक रोग है और वातादि से उसकी तीन अवस्थायें बतलाई गई हैं । जैसे—वातकण्टक Cracked or fissured tongue, पित्तकण्टक red glazed tongue और कफकण्टक Ichthyosis है ।

जिह्वातले यः श्वयथुः प्रगाढः
 सोऽलाससंज्ञः कफरक्तमूर्तिः ।
जिह्वां स तु स्तम्भयति प्रवृद्धो
 मूले [illegible] जिह्वा भृशमेति पाकम् ॥३८॥

( अलास— ) जिह्वा के नीचे कफरक्त प्रधान दोषजन्य जो गभीर शोथ होता है, वह अलास संज्ञक है । वह बढ़ने पर जिह्वा को स्तम्भित करता है और जड़ के पास जिह्वा तीव्र पाक को प्राप्त होती है ॥३८॥

वक्तव्य—अलास—Sublingual abscess । प्रवृद्ध—बढ़ने पर यह शोथ नीचे की ओर गमन कर अधोहनु उपत्वचा शोथ ( Submaxillary cellulitis ) उत्पन्न करता है । कफरक्तमूर्ति—कफरक्तजन्य । इसमें वात भी संमीलित रहता है और यह व्याधि त्रिदोषजन्य तथा असाध्य मानी गई है—कफरक्तयोः प्राधान्यं, जिह्वास्तम्भेन वायुरप्यस्ति, भृशं पाकेन पित्तमप्यस्ति, अतएव त्रिदोषत्वे ऽसाध्यत्वमपि, दुरुपक्रमत्वात् । ( डल्हण ) ।

जिह्वाग्ररूपः श्वयथुर्हि जिह्वा-
 मुन्नम्य जातः कफरक्तयोनिः ।
प्रसेककण्डूपरिदाहयुक्ता
 प्रकथ्यतेऽसावुपजिह्विकेति ॥३९॥

( उपजिह्विका— ) जिह्वा के अग्र के आकार की, जिह्वा को ऊपर उठाकर उत्पन्न हुई, कफरक्तजन्य, लार, कण्डू और दाह इनसे युक्त सूजन उपजिह्विका कहलाती है ॥३९॥

वक्तव्य—उपजिह्विका—इसको रेन्यूला ( Ranula ) कहते हैं। इसमें जिह्वा के नीचे श्लेष्मलद्रव ( Glairy mucoid fluid ) का संचय होने से उत्सेध उत्पन्न होता है। बहुत करके यह संचय जिह्वाधरीय लालाग्रंथि के स्रोतसों में होता है। चरक के अनुसार उपजिह्विका केवल कफजन्य होती है—यस्य श्लेष्मा प्रकुपितो जिह्वामूलेऽवतिष्ठते। आशु सञ्जनयेच्छोथं जायतेऽस्योपजिह्विका। ( सूत्र, अ. १८ )। वाग्भटाचार्य इसी को 'अधिजिह्वा' कहते हैं। अधिजिह्वः सरुक्कण्डूवान्याहारविघातकृत्। ( अष्टांगसंग्रह )।

## तालुगत रोग

**तालुगतास्तु—गलशुण्डिका, तुण्डिकेरी, अध्रुषः, मांसकच्छपः, अर्बुदं, मांससङ्घातः, तालुपुप्पुटः तालुशोषः, तालुपाक इति ॥४०॥**

तालुगत रोग—१ गलशुण्डिका, २ तुण्डिकेरी, ३ अध्रुष, ४ मांसकच्छप, ५ अर्बुद, ६ मांससंघात, ७ तालुपुप्पुट, ८ तालुशोष और ९ तालुपाक ॥४०॥

**श्लेष्मासृग्भ्यां तालुमूलात् प्रवृद्धो**
**दीर्घः शोफो ध्मातवस्तिप्रकाशः ।**
**तृष्णाकासश्वासकृत् संप्रदिष्टो**
**व्याधिर्वैद्यैः कण्ठशुण्डीति नाम्ना ॥४१॥**

( गलशुण्डिका— ) कफ और रक्त के कारण तालुमूल से बढ़ा, भरी मसक के समान, तृष्णा कास और श्वास करने वाला दीर्घशोथ ( रूप ) रोग वैद्यों से कण्ठशुण्डी करके कहलाता है ॥४१॥

वक्तव्य—दीर्घ—प्रलंब—प्रलंबः पिच्छिलः शोफः। (अष्टांगसंग्रह )। ध्मातवस्तिप्रकाशः—ध्मातमत्स्यवस्तिप्रकाशः—मत्स्यवस्तिनिभो मृदुः। ( अष्टांगसंग्रह )। कास—इससे जो कास उत्पन्न होता है उसकी विशेषता यह होती है कि वह रात्रि के समय या लेटने पर अधिक आता है। कारण यह है कि गलशुण्डिका लेटे हुए मनुष्य के गले के पिछले भाग पर स्पर्श कर सुरसुराहट उत्पन्न करती है, जिससे खाँसी आती है। इससे कभी वमन भी होता है—कण्ठोपरोधतृट्कासवमिकृत गलशुण्डिका। ( अष्टांगसंग्रह )। गलशुण्डिका—इसको इलॉंगेटेड युव्युला ( Elongated uvula ) कहते हैं।

**शोफः स्थूलस्तोददाहप्रपाकी**
**प्रागुक्ताभ्यां तुण्डिकेरी मता तु ।**
**शोफः स्तब्धो लोहितस्तालुदेशे**
**रक्ताज्ज्ञेयः सोऽध्रुषो रुग्ज्वराढ्यः ॥४२॥**

( तुण्डिकेरी— ) कफ और रक्त से उत्पन्न हुआ, पीडा दाह और पाक करने वाला, दीर्घशोथ तुण्डिकेरी समझना चाहिये। ( अध्रुष— ) तालुदेश में रक्त के कारण उत्पन्न हुआ, तीव्र पीडा और ज्वर इनसे युक्त रक्तवर्ण कठिन शोथ अध्रुष जानना चाहिये ॥४२॥

वक्तव्य—तुण्डिकेरी—वनकार्पासीफल। उसके समान शोथ होता है, इसलिये तुण्डिकेरी नाम रक्खा गया है—हनुसन्ध्याश्रितः कण्ठे कार्पासीफलसन्निभः। पिच्छिलो मन्दरुक् शोफः कठिनस्तुं टकेरिका ॥ ( अष्टांगसंग्रह )। वाग्भटाचार्य इसका समावेश कण्ठरोग में करते हैं। तुण्डिकेरी बहुधा Enlarged Tonsils होगा। अध्रुप बहुधा तालुप्रकोप ( Palatitis ) होगा।

**कूर्मोत्सन्नोऽवेदनोऽशीघ्रजन्मा**
**रोगो[1] ज्ञेयः कच्छपः श्लेष्मणा स्यात् ।**
**पद्माकारं तालुमध्ये तु शोफं**
**विद्याद्रक्तादर्बुदं प्रोक्तलिङ्गम् ॥४३॥**

( कच्छप— ) कछुवे की भांति ऊपर को उठा, वेदना रहित, देर में बढ़ने वाला कफजन्य रोग कच्छप समझना चाहिये। ( अर्बुद— ) पद्मकर्णिका के आकार का, ( रक्तार्बुद के ) पूर्वोक्त लक्षणों से युक्त रक्तज तालुगत शोफ अर्बुद जानना चाहिये ॥४३॥

वक्तव्य—कच्छप—तालुका Sarcoma और रक्तार्बुद तालुका क्यान्सर ( Cancer ) होगा।

**दुष्टं मांसं श्लेष्मणा नीरुजं च**
**ताल्वन्तःस्थं मांससङ्घातमाहुः ।**
**नीरुक् स्थायी कोलमात्रः कफात् स्या-**
**न्मेदोयुक्तात् पुप्पुटस्तालुदेशे ॥४४॥**

( मांससंघात— ) कफ के कारण तालु में उत्पन्न हुए पीडारहित दुष्ट मांस को मांससंघात कहते हैं। ( तालुपुप्पट— ) पीडारहित, स्थिर, बेर के समान, मेदयुक्त कफ से तालुप्रदेश में उत्पन्न हुआ पुप्पुट होता है ॥४४॥

वक्तव्य—मांससंघात Adenoma of the palate और तालुपुप्पुट Epulis of the palate होगा।

**शोषोऽत्यर्थं दीर्यते चापि तालुः**
**श्वासो वातात्तालुशोषः सपित्तात् ।**
**पित्तं कुर्यात् पाकमत्यर्थघोरं**
**तालुन्येनं तालुपाकं वदन्ति ॥४५॥**

( तालुशोष— ) पित्तयुक्त वात के कारण अत्यंत सुश्की होती है, तालु विदीर्ण होती है, श्वास होता है वह तालुशोष है। ( तालुपाक— ) तालु में पित्त जब तीव्र पाक उत्पन्न करता है, तब उसे तालुपाक कहते हैं ॥४५॥

वक्तव्य—तालुपाक Ulceration of the palate होगा।

## कण्ठगत रोग

**कण्ठगतास्तु—रोहिण्यः पञ्च, कण्ठशालूकम्, अधिजिह्वो, वलयो, बलास, एकवृन्दो, वृन्दः, शतघ्नी, गिलायुः, गलविद्रधिः, गलौघः, स्वरघ्नो, मांसतानो, विदारी चेति ॥४६॥**

कण्ठगत रोग—पांच रोहिणी ( १ वातज, २ पित्तज, ३ कफज, ४ सन्निपातज, ५ रक्तज ), ६ कण्ठशालूक, ७ अधिजिह्वा, ८ वलय, ९ वलास, १० एकवृन्द, ११ शतघ्नी, १२ गिलायु, १३ गलविद्रधि, १४ गलौघ, १५ स्वरघ्न, १६ मांसतान, और १७ विदारी ॥४६॥

---

१ ऽरक्तो.

गलेऽनिलः पित्तकफौ च मूर्च्छितौ
पृथक् समस्ताश्च तथैव शोणितम्।
प्रदूष्य मांसं गलरोधिनोऽङ्कुरान्
सृजन्ति यान् साऽसुहरा हि रोहिणी ॥४७॥
जिह्वां समन्ताद्भृशवेदना ये
मांसाङ्कुराः कण्ठनिरोधिनः स्युः।
तां रोहिणीं वातकृतां वदन्ति
वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ताम् ॥४८॥
क्षिप्रोद्गमा क्षिप्रविदाहपाका
तीव्रज्वरा पित्तनिमित्तजा स्यात्।
स्रोतोनिरोधिन्यपि मन्दपाका
गुर्वी स्थिरा सा कफसंभवा वै ॥४९॥
गम्भीरपाकाऽप्रतिवार्यवीर्या
त्रिदोषलिङ्गा त्रयसंभवा स्यात्।
स्फोटाचिता पित्तसमानलिङ्गाऽ
साध्या प्रदिष्टा रुधिरात्मिकेयम् ॥५०॥

( रोहिणी— ) वात, पित्त और कफ पृथक् पृथक् तीनों मिलकर तथा रक्त गले में कुपित होकर मांस को दूषित करके गले के रोकने वाले जो अंकुर उत्पन्न करते हैं, वह प्राणनाशक रोहिणी ( नामक रोग ) है ॥४७॥ जिह्वा के आस पास, अत्यन्त पीड़ा करने वाले, कण्ठ को रोक देने वाले और वात के उपद्रवों से अत्यन्त युक्त जो मांसांकुर होते हैं, उन्हें वातज रोहिणी कहते हैं ॥४८॥ शीघ्र उत्पन्न होने वाली, शीघ्र जलन करने वाली, शीघ्र पाक को प्राप्त होने वाली और तीव्र ज्वर युक्त रोहिणी पित्तनिमित्तज होती है। ( कण्ठरूपी ) स्रोत का निरोध करने वाली होने पर भी देर से पकने वाली, गुरु, ( बहुत ) न फैलने वाली कफजन्य रोहिणी होती है ॥४९॥ गंभीर ( धातुओं में ) पाक करने वाली, दुर्निवारशक्ति और तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त सन्निपातज रोहिणी होती है। फुन्सियों से व्याप्त, पित्त की रोहिणी के समान लक्षणों से युक्त यह रक्तजन्य रोहिणी असाध्य कहलाती है ॥५०॥

वक्तव्य—असुहरा—शीघ्र चिकित्सा न करने पर निश्चय से प्राणहरण करने वाली। दोषों के अनुसार इसका मारक काल—सद्यस्त्रिदोषजा हन्ति, त्र्यहात्श्लेष्मसमुद्भवा। पञ्चाहात् पित्तसम्भूता, सप्ताहात् पवनोत्थिता॥ ( खरनाद )। चरक में मारक काल की परम सीमा त्रिरात्र बतलाई है—त्रिरात्रं परमं तस्य जन्तोर्भवति जीवितम्। कुशलेन त्वनुक्रान्तः क्षिप्रं संपद्यते सुखी॥ ( सूत्र अ १८ )। वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ता—वातात्मका उपद्रवाः कम्पविनामस्तम्भादयस्तैरतिशयमनुगता॥ ( मधुकोश )। रोहिणी—इसको डिफ्थीरिक इन्फ्लेमेशन ऑफ दि थ्रोट ( Diphtherial inflamation of the throat ) कहते हैं। यह विकार बैसीलस डिफ्थीरिया ( B Diphtheria ) नामक जीवाणु से होता है। इसमें गले के भीतर एक झिल्ली बनती है जो स्वर यन्त्र और नासा में फैलकर श्वासावरोध करती है। प्राय इसी कारण अधिकसंख्य रोगी मरते हैं। ज्वर प्राय १०४ तक होता है। नाड़ी तेज और हृदय कमजोर होता है। यदि प्रारंभ में ही योग्य चिकित्सा न की जाय तो श्वासावरोध या हृदयावसाद से मृत्यु होती है। यदि सुदैव से रोगनिर्मुक्त हो जाय तो अनेक उपद्रवों से पीड़ित होता है। इनमें हृदय दौर्बल्य और पेशीघात प्रधान उपद्रव ( वातात्मकोपद्रवगाढयुक्ता ) होते हैं। तालु और प्रसनिका की पेशियों का घात होने से स्वर अनुनासिक ( मिन्मिनत्ता ) होता है और निगलने में कठिनता होती है, आँखों की पेशियों का घात होने से भेंगापन ( द्विधादृष्टि ) हो जाता है। कभी कभी पक्षाघात ( Hemiplegia ) और पङ्गुता ( Paraplegia ) भी उत्पन्न होती है। रोगी के गले में जो झिल्ली होती है उसमें रोग के जीवाणु होते हैं, जो खाँसने, बोलने, छींकने के समय थूक और झिल्ली के सूक्ष्म कणों के साथ बाहर आते हैं और समीपस्थ मनुष्यों के गले में वायु के साथ प्रवेश करके रोग उत्पन्न करते हैं। बालकों में रोहिणी अधिक होती है। उनमें इसका संक्रमण प्राय पेन्सिल, रूमाल, सीटियां, गिलास इत्यादि मुख के साथ संबंध रखने वाली चीजों से होता है। यह बड़ा भयानक संक्रामक रोग है।

कोलास्थिमात्रः कफसंभवो यो
ग्रन्थिर्गले कण्टकशूकभूतः।
खरः स्थिरः शस्त्रनिपातसाध्य-
स्तं कण्ठशालूकमिति ब्रुवन्ति ॥५१॥

( कण्ठशालूक— ) बड़े बेर की गुठली के बराबर, कफ से उत्पन्न हुई, काँटे के या शूक के समान, खुरदरी, स्थिर ( न जल्दी बढ़ने वाली न स्थान बदलने वाली ), शस्त्र क्रिया से साध्य जो ग्रंथि गले में होती है, उसे कण्ठशालूक कहते हैं ॥५१॥

वक्तव्य—कण्टकशूकभूत—कण्टकवत् शूकवच्च, भूतशब्द उपमानार्थे। अष्टांगसंग्रह में भी लिखा है—शूककण्टकवत् कण्ठे। शालूक—कमलोत्पल कंद। कण्ठशालूक—इसको एडीनॉइड्स ( Adenoides ) कहते हैं। यह विकार गले के नासापश्चिम भाग में होता है। इससे नासामार्ग का अवरोध होता है—शालूको मार्गरोधनः॥ ( अष्टांगसंग्रह )। इसलिये रोगी मुख से श्वास लेता है। सोते समय खुर्राटे के साथ साँस चलती है—अन्तर्गले घुर्घुरिकान्वितं च शालूकमुच्छ्वासविरोधकारि। ( चरक, चि अ १२ )। कण्ठशालूक कफोद्भव भी है। क्योंकि प्रसनिका ग्रंथि ( Pharyngeal Tonsil ) की लसिका धातु ( Lymphoid tissue ) बढ़ने से इसकी उत्पत्ति होती है—दोषैः कफो शोफ कोलवद् ग्रथितोन्नतः॥ ( अष्टांगसंग्रह )।

जिह्वाग्ररूपः श्वयथुः कफात्तु
जिह्वाप्रबन्धोपरि रक्तमिश्रात्।
ज्ञेयोऽधिजिह्वः खलु रोग एष
विवर्जयेदागतपाकमेनम् ॥५२॥

( अधिजिह्वा— ) जिह्वामूल के ऊपर जिह्वाग्र के समान रक्तमिश्र कफ से उत्पन्न हुआ शोथ अधिजिह्व नामक रोग जानना चाहिये। पकने पर उसको त्यागना चाहिये ॥५२॥

१ गलेऽनिलः पित्तकफौ च मूर्च्छितौ प्रदूष्य मांसं च तथैव शोणितम्। गलोपसंरोधकरैस्तथाऽङ्कुरैर्निहन्त्यसून् व्याधिरियं तु रोहिणी॥

वक्तव्य—नलु—वाक्यालंकार या पादपूरण के लिये—वाक्यालङ्कारजिज्ञासानुनये खलु ॥ उसके लक्षण—अधिजिह्वः कण्ठूबालयाहारनिधानकृत्। ( अष्टांगसंग्रह )। चरक और ट जिह्वा के ऊपर होने वाले शोथ के लिये उपजिह्विका तीचे होने वाले शोथ को अधिजिह्विका कहते हैं—जिह्वो-पजिह्विका स्यात् कफादधस्तादधिजिह्विका च ॥ ( चरक, चि. २ )। अधिजिह्विका को एपिग्लोटाइटिज् (Epiglottitis) हैं।

बलास एवायतमुन्नतं च
शोफं करोत्यन्नगतिं निवार्य।
तं सर्वथैवाप्रतिवारवीर्यं
विवर्जनीयं वलयं वदन्ति ॥५३॥

( वलय— ) अन्नमार्ग का निवारण करके ( जब ) अकेला फला हुआ और ऊँचा शोथ उत्पन्न करता है तब सर्व र से दुर्निवारशक्ति और त्यागने योग्य उस ( व्याधि ) लय कहते हैं ॥५३॥

वक्तव्य—अन्नगति—अन्नस्य गतिर्येन स्रोतसा सोऽन्नगतिरन्न-र्गः, अन्नस्य प्रवेशो वा। ( मधुकोशव्याख्या )। चक्रपाणि-के मतानुसार चरकोक्त विडालिका ( चि. अ. १२ ) वलय एक है। वाग्भट के मतानुसार गलौघ और वलय : एक रोग है; केवल वलय में पीड़ा और शोफ की अल्पता ी है—वलय नातिरुक् शोफस्तद्देवायतोऽन्नतः। ( अष्टांगसंग्रह )।

गले तु शोफं कुरुतः प्रवृद्धौ
श्लेष्मानिलौ श्वासरुजोपपन्नम्।
मर्मच्छिदं दुस्तरमेतदाहु-
र्बलाससंज्ञं निपुणा विकारम् ॥५४॥

( बलास— ) कफ और वायु बढ़कर गले में श्वास और ड़ा इनसे युक्त शोथ उत्पन्न करते हैं; उस मर्मघाती घोर कार को कुशल वैद्य बलास करके कहते हैं ॥५४॥

वृत्तोन्नतो यः श्वयथुः सदाहः
कण्ड्वन्वितोऽपाक्यमृदुर्गुरुश्च।
नाम्नैकवृन्दः परिकीर्तितोऽसौ
व्याधिर्बलासक्षतजप्रसूतः ॥५५॥

( एकवृन्द— ) गोल, ऊँचा, दाहयुक्त, कण्डूयुक्त, न कने वाला, मृदु, और भारी जो शोथ ( गले में ) होता है, ह कफरक्तजन्य व्याधि एक वृन्द नाम से कहलाता है ॥५५॥

समुन्नतं वृत्तममन्ददाहं
तीव्रज्वरं वृन्दमुदाहरन्ति।
तं चापि पित्तक्षतजप्रकोपाद्
विद्यात् सतोदं पवनास्रजं तु ॥५६॥

( वृन्द— ) अधिक उठा हुआ, गोल, तीव्रदाह और तीव-ज्वर युक्त ( ऐसे शोथ ) को वृन्द कहते हैं। इसको पित्त और रक्त से उपजा हुआ जानना चाहिये, और यदि वेदना युक्त हो तो वात और रक्त से उपजा हुआ जानना चाहिये ॥५६॥

१ पवनात्मक.

वर्तिर्घना कण्ठनिरोधिनी या
चिताऽतिमात्रं पिशितप्ररोहैः।
नानारुजोच्छ्रायकरी त्रिदोषा-
ज्ज्ञेया शतघ्नीव शतघ्न्यसाध्या ॥५७॥

( शतघ्नी— ) कठिन, कण्ठ का निरोध करने वाली, मांसांकुरों से अत्यंत व्याप्त, नाना प्रकार की पीड़ा उत्पन्न करने वाली त्रिदोषजन्य शतघ्नी के समान जो गाँठ ( गले में ) होती है, उसे असाध्य शतघ्नी समझना चाहिये ॥५७॥

ग्रन्थिर्गले त्वामलकास्थिमात्रः
स्थिरोऽल्परुक् स्यात् कफरक्तमूर्तिः।
संलक्ष्यते सक्तमिवाशनं च
स शस्त्रसाध्यस्तु गिलायुसंज्ञः ॥५८॥

( गिलायु— ) गले में कफ और रक्त से उत्पन्न हुई, आँवले की गुठली के बराबर, स्थिर, अल्पपीड़ा करने वाली गाँठ, भोजन अटका हुआ सा मालूम पड़ता है, वह शस्त्र से साध्य होने वाली गिलायुसंज्ञक व्याधि है ॥५८॥

सर्वं गलं व्याप्य समुत्थितो यः
शोफो रुजो यत्र च सन्ति सर्वाः।
स सर्वदोषो गलविद्रधिस्तु
तस्यैव तुल्यः खलु सर्वजस्य ॥५९॥

( गलविद्रधि— ) जो शोथ समस्त गले में फैलकर उत्पन्न हुआ है, जिसमें समस्त ( तीनों दोषों की ) पीड़ा होती है वह त्रिदोषजन्य गलविद्रधि नामक रोग है, और वह त्रिदोषजन्य विद्रधि के बराबर होता है ॥५९॥

शोफो महानन्नजलावरोधी
तीव्रज्वरो वातगतेर्निहन्ता।
कफेन जातो रुधिरान्वितेन
गले गलौघः परिकीर्त्यतेऽसौ ॥६०॥

( गलौघ— ) अन्न और जल का अवरोधक, तीव्रज्वरयुक्त, ( उदान ) वायु का अवरोधक, रक्तयुक्त कफजन्य जो बड़ा शोथ गले में होता है, वह गलौघ कहलाता है ॥६०॥

वक्तव्य—अन्नजलावरोधी—अन्न और जल के सेवन में कठिनता उत्पन्न करने वाला। वातगतेर्निहन्ता—अतिमहत्त्वादु-दानवायुगतिरोधकः। ( मधुकोष )। अर्थात् बोलने—साँस लेने में कठिनता उत्पन्न करने वाला।

योऽतिप्रताम्यन् श्वसिति प्रसक्तं
भिन्नस्वरः शुष्कविमुक्तकण्ठः।
कफोपदिग्धेष्वनिलायनेषु
ज्ञेयः स रोगः श्वसनात् स्वरघ्नः ॥६१॥

( स्वरघ्न— ) जिसमें ( रोगी ) बड़े कष्ट से निरन्तर साँस लेता है, स्वर भिन्न होता है, कण्ठ सूखा और विमुक्त होता है, वायु के मार्ग कफ से उपलिप्त होते हैं, वह वायु से उपजा हुआ स्वरघ्न रोग जानना चाहिये ॥६१॥

वक्तव्य—अतिकृच्छ्रान्—बड़े कष्ट से। शुष्कविमुक्तकण्ठ—शुष्को नीरसो विमुक्तश्चास्वाधीनः कण्ठो यस्य स तथा। अस्वाधीनता च किमपि गिलितुमशक्यतया बोद्धव्या॥ ( मधुकोष )।

प्रतानवान् यः श्वयथुः सुकष्टो
गलोपरोधं कुरुते क्रमेण।
स मांसतानः कथितोऽवलम्बी
प्राणप्रणुत् सर्वकृतो विकारः॥६२॥

( मांसतान— ) जो विस्तारयुक्त, महादुःखदायी, नीचे को लटकने वाला, प्राणनाशक, त्रिदोषजन्य शोथ धीरे धीरे गले को बंद कर देता है, वह मांसतान कहलाता है॥६२॥

सदाहतोदं श्वयथुं सरक्त-
मन्तर्गले पूतिविशीर्णमांसम्।
पित्तेन विद्याद् वदने विदारीं
पार्श्वे विशेषात् स तु येन शेते॥६३॥

( विदारी— ) दाह, पीड़ा, रक्त ( स्राव ) और दुर्गन्ध तथा सड़ा गला मांस इनसे युक्त जो शोथ मुख में गले के भीतर होता है, वह पित्तजन्य विदारी समझना चाहिये। ( वह विदारी ) जिस तरफ मनुष्य अधिक सोता है, उस तरफ ( मुख में होती है )॥६३॥

सर्वसर रोग

सर्वसरास्तु वातपित्तकफशोणितनिमित्ताः॥६४॥

सर्वसर रोग वात, पित्त, कफ और रक्त से ( चार प्रकार के ) होते हैं॥६४॥

वक्तव्य—सर्वसर—मुखगतौष्ठादिस्थानव्यापकतया सर्वसरत्वं ज्ञेयम्। ( मधुकोष )। सर्वस्मिन् मुखे ये भवन्ति ते सर्वसराः। ( डल्हण )। सर्वमुखेषु सरतीति सर्वसरः। ( आढमल्ल )। वाग्भट शार्ङ्गधरादि ग्रन्थान्तरों में इसलिये सर्वसर को 'मुखपाक' कहते हैं। वाग्भट और शार्ङ्गधर में मुखपाक पाँच प्रकार का वर्णन किया है—मुखपाको भवेद्वातात् पित्ताच्छ्लेष्मकादपि। रक्ताच्च सन्निपाताच्च॥ ( शार्ङ्गधर )। मुखपाक को स्टोमाटाइटीज ( Stomatitis ) कहते हैं।

स्फोटैः सतोदैर्वदनं समन्ताद्
यस्याचितं सर्वसरः स वातात्।
रक्तैः सदाहैस्तनुभिः सपीतै-
र्यस्याचितं चापि स पित्तकोपात्॥६५॥

( वातज मुखपाक— ) जिसका मुख पीड़ायुक्त फुन्सियों ( छालों ) से व्याप्त हो, वह वातजन्य मुखपाक है। ( पित्तज मुखपाक— ) जिसका ( मुख ) रक्तवर्ण, दाहयुक्त, छोटे पीले ( छालों से ) व्याप्त हो, वह पित्तजन्य ( मुखपाक ) है॥६५॥

कण्डूयुतैरल्परुजैः सवर्णै-
र्यस्याचितं चापि स वै कफेन।
रक्तेन पित्तोदित एक एव
कैश्चित् प्रदिष्टो मुखपाकसंज्ञः॥६६॥

इति भगवता श्रीधन्वन्तरिणोपदिष्टायां तच्छिष्येण महर्षिणा सुश्रुतेन विरचितायां सुश्रुतसंहितायां निदानस्थाने मुखरोगनिदानं नाम षोडशोऽध्यायः॥१६॥

( कफज मुखपाक— ) जिसका ( मुख ) कण्डूयुक्त, अल्पपीड़ायुक्त और सवर्ण ( कफ के वर्ण के, छालों से ) व्याप्त हो, वह कफजन्य मुखपाक है। ( रक्तज मुखपाक— ) कुछ ( आचार्य ) रक्तजन्य मुखपाक संज्ञक ( और ) पृथक् ( सर्वसर ) कहते हैं; ( परन्तु वह ) पित्तजन्य ही ( समझना चाहिए )॥६६॥

वक्तव्य—रक्तेन इत्यादि—कैश्चित् ( आचार्यैः ) रक्तेन मुखपाकसंज्ञ एक ( सर्वसरः ) प्रदिष्टः ( स ) पित्तोदित एव ( ज्ञातव्यः )। पित्तोदित—मुखस्य पित्तजे पाके दाहौषौ निकषमन्ता। क्षारोक्षितक्षततुल्यमगात्वमस्य रक्तजे॥ ( अष्टाङ्गसंग्रह )। इसलिये यहाँ सर्वसर यद्यपि चार वर्णन किये हैं, तथापि वास्तव में वे तीन ही होते हैं।

महाराष्ट्रदेशे वै राहुरीग्रामजन्मना।
'घाणेकर'उपाह्वेन काशीक्षेत्रनिवासिना॥१॥
श्रीगोविन्दस्य पुत्रेण भास्करेण सुधीमता।
वैद्यके प्राच्यपाश्चात्ये ह्याचार्योपाधिधारिणा॥२॥
आयुर्वेदं सुनिर्मथ्य पाश्चात्यं वैद्यकं तथा।
आयुर्वेदोपनीतानि शास्त्राण्यन्यानि वीक्ष्य च॥३॥
नानातन्त्रविहीनानां भिषजां चाल्पमेधसाम्।
छात्राणां बोधकार्याय यथाज्ञानमथाणुना॥४॥
आयुर्वेदरहस्याख्या दीपिका लिखिता च या।
इयताऽवधिना तस्यां निदानं च समाप्यते॥५॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकाख्यसुश्रुतभाषाटीकायां निदानस्थाने मुखरोगनिदानं नाम षोडशोऽध्यायः॥१६॥



श्रीः

# सुश्रुतसंहितायाः संस्कृत-हिन्दी-शब्दानुक्रमणिका

**सूत्रस्थान समाप्त**

## निदानस्थान

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

# INDEX

OF

## English words used in the book

## U



## V



## W



## X



## Y



## Z